ही है। अपने शरीररूपी विश्व का धारक सुधारक तू ही है। तू अपने जीवन-विश्व का धाता विधाता है। तू अपने जीवन-राज्य का राजा है। इस राज्य में श्रेष्ठतम कर्म की स्थापना और साध्य की साधना तेरे अपने अधिकार की बात है।

विश्व [ब्रह्माण्ड] में जो कुछ है, वह सब सूक्ष्म रूप में तेरे अन्दर धारित है। सूर्य नेत्र बनकर तेरे अन्दर स्थित है। चन्द्रमा मन बनकर तुझमें निहित है। समस्त लोकलोकान्तरों के प्रतिनिधि तेरे भीतर प्रतिष्ठित हैं। वायु प्राण बनकर तुझमें निहित है। जल रस बनकर तुझमें स्थित है। श्रोत्र तुझमें आकाश का प्रतिनिधित्व कर रहा है। अग्नि उष्णता बनकर तुझमें अन्तर्निहित है। पृथिवी तेरे स्थूल शरीर के रूप में प्रतिष्ठित है। इस दृष्टि से भी तू विश्व-धारक है। अखिल विश्व का अपने अन्दर धारण करनेवाला है।

६) परमेण धाम्ना दृंहस्व। तू परम धाम से दृढ़ता का, समृद्धि का, सम्पादन कर। परम का अर्थ है उत्कृष्ट, ज्येष्ठ, प्रधान। धाम का अर्थ है गेह, गृह। अल्प धाम का वर्धन परम धाम से होता है। शिष्य अल्प धाम है, गुरु परम धाम है। गुरु की सहायता से शिष्य अपनी विद्या बुद्धि का वर्धन करता है। आत्मा अल्प धाम है, देव सविता परम धाम है। "आत्मन्, परम धाम से युक्त होकर अपना वर्धन कर। देव सविता से युक्त होकर अपने अन्दर दिव्यताओं का, दिव्य गुणों का, सवितृ-शक्तियों का संवर्धन और अभिवर्धन कर और अल्पता का, अपनी लघुता का, आत्महेयता का, दीनता का परित्याग कर।

७) मा ह्वाः। कुटिलता न कर। पाप [निकृष्ट कर्म] के कुपथ पर मत चल। पुण्य [श्रेष्ठतम कर्म] के सुपथ पर चल। पाप का कुपथ तुझे पतन की गहरी खाई में धकेल देगा। पुण्य का सुपथ तुझे कल्याण के सानु [उच्चतम शिखर] पर चढ़ा ले जायेगा।

८) मा ते यज्ञपतिर्ह्वार्षीत्। तेरा यज्ञपति कुटिलता न करे। जो यज्ञ की रक्षा करता है, उसे यज्ञपति कहते हैं। यज्ञ शब्द श्रेष्ठतम कर्म का पर्यायवाची है। यज्ञ की रक्षा करनेवाला, श्रेष्ठतम कर्म की साधना करनेवाला, तेरा अपना आत्मा है। मन, बुद्धि, श्रोत्र, नेत्र आदि इन्द्रियां तो तेरे आत्मा के कारण मात्र हैं। कर्ता धर्ता तो तेरा अपना आत्मा ही है। तेरा यज्ञपति यह तेरा आत्मा कुटिलता के कुपथ पर न चलने पाये। तेरा आत्मारूपी यज्ञपति यज्ञ ही, श्रेष्ठतम कर्म ही, करे, शुभतम साधना ही करे। अपने आत्मसंबल को संभाल और कुटिलता से बच। पाप से अपनी रक्षा कर।

**जीवनवसु का है तू शोधक,**<br>**है तू द्यौ, पृथिवी है तू,**<br>**और विश्वधा तू है।**<br>**परम धाम से कर निज वर्धन,**<br>**कर न कुटिलता,**<br>**और यज्ञपति तेरा अपना,**<br>**करे न कभी कुटिलता॥**

**सूक्ति—वसोः पवित्रमसि।**<br>**तू जीवनधन का शोधक है।**<br>**मातरिश्वनो घर्मोऽसि।**<br>**तू प्राण की उष्णता है।**<br>**विश्वधा असि।**<br>**तू विश्वधारक है॥**

**वसोः पवित्रमसि शतधारं वसोः पवित्रमसि सहस्रधारम्। देवस्त्वा सविता पुनातु वसोः पवित्रेण शतधारेण सुप्वा कामधुक्षः॥ (य० १/३)**

वसोः पवित्रं असि शत-धारं वसोः पवित्रं असि सहस्र-धारम्। देवः त्वा सविता पुनातु वसोः पवित्रेण शत-धारेण सुप्वा कां अधुक्षः॥

१) तू (वसोः शत-धारं पवित्रं असि) वसु का शत-धार पवित्र है, (वसोः सहस्र-धारं पवित्रं असि) वसु का सहस्र-धार पवित्र है।

२) (देवः सविता) दिव्य सविता (त्वा) तुझे (वसोः सु-प्वा शत-धारेण पवित्रेण) वसु की सु-पावक शत-धार पवित्र से (पुनातु) पवित्र करे।
३) तूने (कां) किस [गौ] को (अधुक्षः) दुहा है ?

आत्म-स्मृति के प्रबोध की शिक्षा को संपुष्ट करने के लिये वेदमाता इस मन्त्र में पुनः सुप्रेरणा करती है।-
१) (वसोः पवित्रमसि शतधारं वसोः पवित्र-मसि सहस्र-धारं) तू अपने जीवनवसु का शतधार शोधक है, अपने जीवनवसु का सहस्रधार शोधक है। शत और सहस्र का प्रयोग यहां असंख्य के अर्थ में हुआ है। शतधार और सहस्रधार का अर्थ है असंख्यधार। तू स्वयं असंख्यधार चलनी अथवा छाननी है। असंख्य धाराओं के साथ जब अन्त-रिक्षस्थ मेघ बरसता है, तो वसुन्धरा शुद्ध, पवित्र और स्वच्छ हो जाती है। जब अन्तरिक्षस्थ [हृदयाकाश में स्थित] तेरा अपना आत्मा अपनी असंख्य पावन धाराओं के साथ पुनीतता की वृष्टि करेगा, तब तेरा जीवनवसु नितान्त शुद्ध हो जायेगा।

धारा का एक प्रसिद्ध अर्थ किरण भी है। जिस प्रकार जल की धारायें सब ओर प्रवाहित होती हैं, उसी प्रकार अन्तरिक्षस्थ सूर्य का प्रकाश उसकी किरणरूपी धाराओं के रूप में सब ओर सुप्रवाहित होकर अन्धकार को प्रकाश में परिणत करके वसुन्धरा को जगमगा देता है। उसी प्रकार अन्तरिक्षस्थ [हृदयस्थ] तेरा अपना आत्मसूर्य जब अपने तेजोधाम से अपनी असंख्य रश्मियों को सुरश्मित करेगा, तब तेरा जीवन-वसु दीप्त पवित्रता से पुनीत होकर सर्वतः शुभ्र होजायेगा।
२) फिर देव सविता तो परम पावक है, परम शोधक है। उपासना और साधना द्वारा अपने आत्मा को देव सविता के साथ सुयुक्त करदे। देव सविता की पवित्रकारिणी असंख्य-धार पवित्रता से तू पवित्र होजायेगा। देव सविता की असंख्य-रश्मि दिव्यता से दिव्य होकर तू नितान्त शुद्ध हो जायेगा। (वसोः) सृष्टिरूपी वसु की (सु-प्वा शत-धारेण पवित्रेण) सुष्ठुतया-पवित्रकरनेवाली असंख्य-धार पवित्रता से (देवः सविता) देव सविता (त्वा पुनातु) तुझे पवित्र करे। जिस प्रकार यह शरीर आत्मा का वसु है, उसी प्रकार यह अखिल ब्रह्माण्ड ब्रह्म का वसु है। आत्मा अपने जीवनवसु का शोधक है। ब्रह्म अपने ब्रह्माण्डरूपी वसु का शोधक है। अपनी ब्रह्माण्ड-वसु की पवित्रकारिणी असंख्य-धार विश्वव्यापिनी पवित्रता से ब्रह्म तुझे पवित्र करे।
३) तूने (कां) किस [गौ] को (अधुक्षः) दुहा है ? यह एक गुह्य प्रश्न है। गौयें दो हैं। एक यह वसु-रूपा गौ है। दूसरी वह सवितारूपा गौ है। दूसरे शब्दों में एक यह प्रकृतिरूपा गौ है। दूसरी वह ब्रह्मरूपा गौ है। या कहिये एक है मायाधेनु और दूसरी है ब्रह्मधेनु। प्रकृति विकारमयी है। प्रकृति-जन्य होने से मायाधेनु का दुग्ध विकारवान् है। ब्रह्मनिर्विकार है। अतः ब्रह्मधेनु का दुग्ध निर्विकार है। मायाधेनु और ब्रह्मधेनु दोनों ही असंख्य-धार हैं। विकारमयी होने से मायाधेनु का दुग्ध आत्म-पवित्रता का सम्पादन नहीं कर सकता। निर्विकार होने से ब्रह्मधेनु का दुग्ध आत्म-पवित्रता का सुसम्पादक है।

मनुष्य का यह शरीर प्रकृतिजन्य है। शरीर में अधिष्ठित शरीर का अधिष्ठाता यह आत्मा अप्र-कृतिजन्य है। शरीर प्रकृतिजन्य पदार्थों का सेवन करेगा ही। उसे मायाधेनु का दुग्ध पान करना ही होगा। ऐसा किये बिना शरीन न स्थित रह सकता है, न स्वस्थ रह सकता है।

आत्मा प्रकृतिजन्य पदार्थों का सेवन नहीं कर सकता। वह तो केवल ब्रह्मधेनु का ही दुग्ध पान कर सकता है। किन्तु हम उसे ब्रह्मधेनु का दुग्ध पान करायें तब न। आत्मा ब्रह्मदुग्ध का पान करे,

तब ही तो वह निर्विकार रह सकेगा। तब ही तो वह आत्मपवित्रता का निष्पादन कर सकेगा।

जब मनुष्य केवल शरीर से माया-धेनु का दुग्ध पान करता है और आत्मा से ब्रह्मधेनु का दुग्ध पान नहीं करता है, तो शरीर के सान्निध्य से आत्मा विकार-विमोह-ग्रस्त होकर आत्मविस्मृति को प्राप्त रहता है और परिणामस्वरूप अपने को असमर्थ, दीन, हीन, कृपण और कायर अनुभव करने लगता है।

जब मनुष्य आत्मना ब्रह्मधेनु के दुग्ध का पान करता हुआ, शरीर से मायाधेनु के दुग्ध का पान करता है, तो उसका आत्मा सर्वथा निर्विकार रहता हुआ आत्म-अवस्थिति से युक्त रहता है। ब्रह्मधेनु के दुग्ध के प्रभाव से मायाधेनु का दुग्ध भी निर्विकार होजाता है।

आत्मा को आत्मना ब्रह्मधेनु का दोहन करना चाहिये। योगी ब्रह्मधेनु का दोहन करते हैं। भोगी मायाधेनु का दोहन करते हैं। योगी ब्रह्मधेनु का दुग्ध पान करते हैं। भोगी मायाधेनु का दुग्ध पीते हैं। आत्मना ब्रह्म में स्थित रहते हुए आत्म-अवस्थिति के साथ शरीर द्वारा त्याग-भाव से प्रकृतिजन्य पदार्थों या भोगों का सेवन करना ब्रह्मधेनु का दोहन और मायाधेनु का अदोहन है। ब्रह्मविमुख होकर शरीर से प्रकृति-जन्य वस्तुओं या भोगों का सेवन करना मायाधेनु का दोहन और ब्रह्मधेनु का अदोहन है।

सविता-धेनु अपनी असंख्यधार पवित्रता से तुझे तभी तो पवित्र कर सकेगी, जब तू उसका दोहन करेगा। यदि तू मायाधेनु का दोहन करेगा तो विकारग्रस्त होकर तू अपवित्र ही रहेगा। अपने आपसे पूछ कि तूने (कां अधुक्षः) कौनसी गौ का दोहन किया है। यदि तू अपने को अपवित्र पारहा है, तो निस्सन्देह तूने मायाधेनु का दोहन किया है। यदि तू अपने आपको शुद्ध पवित्र अनुभव कर रहा है, तो तूने निश्चय ही सविता-धेनु का दोहन किया है।

यदि तू शुद्ध, बुद्ध और पवित्र होकर श्रेष्ठतम कर्म की साधना करना चाहता है, तो तू सविताधेनु का दोहन कर। कैसी है सविता-धेनु? यह अगले मन्त्र में बताया गया है।

जीवनवसु का है तू संशोधक शतधार,
जीवनवसु का है तू सहस्रधार संशोधक।
तुझको करे पवित्र देव सविता,
वसु-शोधक शत-धार पवित्र से।
दुहा है किसको तूने॥

सूक्ति—देवस्त्वा सविता पुनातु।
सविता देव तुझे पवित्र करे॥

[वेदों में माया शब्द का प्रयोग प्रकृति, प्राकृत नियम, कुशलता और प्रज्ञा के अर्थों में अनेक स्थानों पर हुआ है। यहां माया शब्द का प्रयोग हमने प्रकृति के अर्थ में किया है]।

**सा विश्वायुः सा विश्वकर्मा सा विश्वधायाः।
इन्द्रस्य त्वा भागं सोमेनातनच्मि विष्णो हव्यं रक्ष॥**
(य० १/४)

सा विश्व-आयुः सा विश्व-कर्मा सा विश्व-धायाः। इन्द्रस्य त्वा भागं सोमेन आ-तनच्मि विष्णो हव्यं रक्ष॥

१) (सा) वह [सविताधेनु] (विश्व-आयुः) विश्व की आयु है, विश्व का जीवन है, (सा) वह [ब्रह्मधेनु] (विश्व-कर्मा) विश्व-कर्त्री है, (सा) वह [ब्रह्मधेनु] (विश्व-धायाः) विश्व-धारिका है।

२) मैं (त्वा भागं) तुझ भाग को (इन्द्रस्य सोमेन) इन्द्र के सोम से (आ-तनच्मि) आप्लावित करता हूं।

३) (विष्णो)! (हव्यं रक्ष) हव्य को सुरक्षित कर, हव्य की रक्षा कर।

वह सविताधेनु विश्व का जीवन है, विश्व-कर्त्री है और है विश्व-धारिका। धेनु के गुण उसके दुग्ध में सन्निहित होते हैं। यदि आत्मा सविताधेनु के दुग्ध का पान करेगा, तो उसमें इन तीनों गुणों का समावेश होगा।

आत्मन्, यदि तू सविताधेनु के दुग्ध का पान करेगा, तो तू विश्व का जीवन बन जायेगा। तू

विश्व का प्यारा बन जायेगा, विश्व का दुलारा बन जायेगा, विश्व की आंखों का तारा बन जायेगा। सविताधेनु के दुग्ध का पान करके तू विश्व में जीवन का निर्माता और जीवन का संचारक बन जायेगा।

आत्मन्, यदि तू सविताधेनु के दुग्ध का पान करेगा, तो तू विश्व-कर्मा बन जायेगा। तुझमें विश्व निर्माण-कर्तृत्व आजायेगा। तू न केवल अपने जीवन का, अपने परिवार का, अपने समाज का और अपने राष्ट्र का, अपि तु अपने विश्व का निर्माता बन जायेगा। तू विश्व का निर्माणकर्ता बन जायेगा। तू विश्व का नव निर्माण कर सकेगा।

आत्मन्, यदि तू सविताधेनु का दुग्ध पान करेगा, तो तू विश्वधारक बन जायेगा। सविताधेनु का दुग्ध पान करके तुझमें वह क्षमता आयेगी कि तू न केवल अपने जीवन का, अपने परिवार का, अपने समाज का और अपने राष्ट्र का, अपि तु अपने विश्व का धारक पोषक बन जायेगा।

भाग का अर्थ है अंश, भाग्य, भाग्यशाली। इन्द्र और सविता समानार्थक हैं। वैदिक वाङ्मय में इन्द्र और सविता दोनों शब्द समान अर्थों में प्रयुक्त हुए हैं। अधिकतर ये दोनों शब्द सूर्य के अर्थ में प्रयुक्त हुए हैं। यहां भी इन्द्र शब्द सविता के पर्याय अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। इन्द्र का धात्वर्थ है परमैश्वर्यवान्, ऐश्वर्यवान्।

श्रेष्ठतम कर्म की साधना के लिए मैं (त्वा भागं) तुझ भाग्यशाली को (इन्द्रस्य सोमेन) इन्द्र के सोम से (आ-तनच्मि) आप्लावित करता हूं—यह कौन कहता है और किससे कहता है? यह आत्म-सम्बोधन है। आत्मा स्वयं अपने आपसे यह कहता है। दूसरे और तीसरे मन्त्र में तथा इस चतुर्थ मन्त्र के पूर्वार्ध में आत्मस्मृति के प्रबोध के लिये जो प्रेरणात्मक शिक्षा की गई है, उससे प्रबुद्ध होकर आत्मा आत्मना आत्मसम्बोधन करता है, "आत्मन्, तू स्वयं अपने जीवनवसु का शोधक तो है ही, सविताधेनु के दुग्ध का पान करके तू विश्व का जीवन, विश्व का निर्माता और विश्व का धारक बन सकता है। तदर्थ मैं तुझे इन्द्र [सविता] के सोम [दुग्ध] से आप्लावित करता हूं, ताकि तू इन्द्र के दिव्य गुणों से युक्त होकर श्रेष्ठतम कर्म की साधना कर सके।" आत्मना इन्द्र में संस्थित और समाहित होना ही आत्मा को इन्द्र के सोम से आप्लावित करना है। सचमुच वह आत्मा भाग्यशाली है, जो अपने आपको इन्द्र के सोम से आप्लावित करता है।

विष्णु का अर्थ है व्यापक, सर्वव्यापक। यहां विष्णु से तात्पर्य सर्वव्यापक परमात्मा से है। जिस महान् सत्ता को सविता और इन्द्र के नाम से पुकारा गया है, उसी परमात्मा को यहां विष्णु के नाम से सम्बोधित किया गया है। जो होमा जाता है, जो समर्पित होता है, उसे हव्य कहते हैं। (विष्णो हव्यं रक्ष) सर्वव्यापकेश्वर! समर्पित की रक्षा कर—यह कौन किससे कहता है? यह आत्मस्मृतिलब्ध आत्मा है, जो प्रभु से कहता है, "श्रेष्ठतम कर्म की साधना के लिये मैं अपने आपको तेरे प्रति समर्पित करता हूं। मुझ समर्पित की रक्षा कर। तेरा सोम पान करके, तुझमें संस्थित और समाहित रहता हुआ, मैं श्रेष्ठतम कर्म की सफल साधना करूं, तदर्थ मुझ समर्पित को अपनी रक्षा में, अपनी अध्यक्षता में, अपनी सुरक्षा में, सुरक्षित रख", ठीक वैसे ही, जैसे अर्जुन ने कृष्ण से कहा था—

**होगया नष्ट मोह,**
**करके आत्मस्मृति लाभ,**
**तेरी कृपा से अच्युत।**
**स्थित हूं मैं,**
**हुआ सन्देहरहित,**
**करूंगा तेरा वचन।**

आत्मबोध प्राप्त करके आत्मा कहता है—

**वेदमाता की कृपा से,**
**करके आत्मबोध प्राप्त,**
**होगया है नष्ट मोह।**
**श्रेष्ठतम कर्म की मैं,**

साधना करने के हेतु,
समर्पित हूं विष्णो तुझे ।

सर्वव्यापी ही समर्पित की सर्वत्र रक्षा कर सकता है । अतएव साधक कहता है—

विष्णो हव्यं रक्ष ।
विष्णो हव्य की रक्षा कर ॥
वह विश्वायु,
वह विश्वकर्त्री,
वह विश्वधारिका ।
करता हूं तुझ भाग्यवान् को,
मैं आप्लावित इन्द्रसोम से,
रक्षा कर विष्णो समर्प्य को ॥

सूक्ति—विष्णो हव्यं रक्ष ।
विष्णो, शरणागत की रक्षा कर ॥

**अग्ने व्रतपते व्रतं चरिष्यामि तच्छकेयं तन्मे राध्यताम् । इदमहमनृतात्सत्यमुपैमि ॥ (य० १/५)**

अग्ने व्रत-पते व्रतं चरिष्यामि तत् शकेयं तत् मे राध्यताम् । इदं अहं अनृतात् सत्यं उप एमि ॥

१) (व्रत-पते अग्ने) व्रतों की रक्षा करनेवाले अग्ने ! मैं (व्रतं) व्रत (चरिष्यामि) चरूंगा, धारण करूंगा ।
२) मैं (तत्) उसे (शकेयं) सकूं, पालन कर सकूं ।
३) (मे) मेरा (तत्) वह [व्रत] (राध्यतां) सिद्ध होवे ।
४) मेरा वह व्रत (इदं) यह [है कि] (अहं) मैं (अनृतात्) अनृत से [पृथक् होकर] (सत्यं) सत्य को (उप एमि) प्राप्त होता हूं ।

विष्णु को आत्मसमर्पण करके श्रेष्ठतम कर्म का साधक इस मन्त्र में व्रतपति अग्नि की साक्षी में अनृत से पृथक् होकर सत्य से युक्त रहने का व्रत धारण करता है ।

व्रतपति का अर्थ है व्रतों का पालन करनेवाला अपि च व्रतों की रक्षा करनेवाला । अग्नि प्रतीक है प्रकाश का, पवित्रता का, पावकता का, अग्रनयन का । शरीर के व्रतों का पालक और रक्षक तथा शरीर का प्रकाशक, पावक और संचालक होने से आत्मा व्रतपति अग्नि है । अखिल सृष्टि के व्रतों का पालक और रक्षक तथा अखिल सृष्टि का प्रकाशक, पावक और संचालक होने से परमात्मा सृष्टि का व्रतपति अग्नि है ।

आत्मविस्मृति की अवस्था में जो कुछ किया जाता है, वह सब अनृत [अन्-ऋत, Not right, Wrong] है । आत्मस्मृति की अवस्था में जो कुछ किया जाता है, वह सब ऋत [Right] है । आत्म-अवस्थिति की अवस्था में जो कुछ किया जाता है, वह सब सत्य है । कर्म तीन अवस्थाओं में और तीन स्थितियों में किया जाता है—

| अवस्था | स्थिति |
|---|---|
| आत्मविस्मृति | अनृत [Not right] |
| आत्मस्मृति | ऋत [Right] |
| आत्म-अवस्थिति | सत्य [Absolute] |

आत्मविस्मृति की अवस्था में जो कर्म किये जाते हैं, वे केवल मन बुद्धि और चित्त के आश्रय से किये जाते हैं । आत्मविस्मृति की स्थिति अनृत है । अनृत की स्थिति में किये गये सब कर्म अनृत [अन्-ऋत, नहीं ऋत, नहीं, ठीक ग़लत, Not right, Wrong] होते हैं ।

आत्मस्मृति की अवस्था में जो कर्म किये जाते हैं, वे आत्मासहित मन बुद्धि और चित्त के आश्रय से किये जाते हैं । आत्मस्मृति की अवस्था में आत्मा पर मन बुद्धि और चित्त का कुछ प्रभाव होता है । आत्मस्मृति की स्थिति ऋत है । ऋत की स्थिति में किये गये कर्म ऋत [ठीक, Right] होते हैं । ऋत की स्थिति में सत्य [नितान्त शुद्धता, Absolute purity] नहीं होता । ऋत में शुद्धि और अशुद्धि का मिश्रण होता है । आत्मा स्व स्वरूप से नितान्त शुद्ध है । प्रकृति त्रिगुणात्मक [सत्–रज–तमयुक्त] होने से विकारवान् है । मन बुद्धि चित्त प्रकृतिजन्य होने से कितने भी शुद्ध परिष्कृत होजाने पर भी विकारयुक्त रहते हैं । अतिशय शुद्ध किये जाने पर भी मन चित्त और बुद्धि में रज तम का सूक्ष्म

संस्कार रहता ही है। आत्मसंस्मृति की अवस्था में यद्यपि मन बुद्धि और चित्त सात्विक होजाते हैं, फिर भी इनमें रज तम का अंश रहता ही है। अतः ऋत की स्थिति में किये गये कर्म ऋत ही होते हैं, सत्य नहीं।

आत्म-अवस्थिति की अवस्था में जो कर्म किये जाते हैं, वे केवल आत्मसाक्षी तथा देव सविता की प्रेरणा से किये जाते हैं। इस प्रकार किये गये कर्म सत्य [नितान्त शुद्ध, श्रेष्ठतम] होते हैं। वह स्थिति, जिसमें मन बुद्धि और चित्त से ऊपर उठकर आत्मा केवल देव सविता की प्रत्यक्ष प्रेरणा में प्रत्येक गति, चेष्टा और कर्म करता है, सत्य कहाती है। सत्य की स्थिति में स्थित होकर ही आत्मा सत्य [श्रेष्ठतम, नितान्त शुद्ध, Absolutely right] कर्म कर सकता है।

इस प्रसंग में यह अवलोकनीय है कि वैदिक वाङ्मय में प्रायः अनृत, ऋत और सत्य–इन तीन शब्दों का ही प्रयोग हुआ है। साथ ही यह भी द्रष्टव्य है कि वैदिक वाङ्मय में सर्वत्र अनृत से पृथक् होकर सत्य की प्राप्ति का ही उल्लेख है। अनृत से पृथक् होकर ऋत की प्राप्ति का कहीं भी उल्लेख नहीं है। यह ठीक भी है। ऋत तो अनृत और सत्य के बीच की स्थिति है। अनृत से चलकर ऋत की स्थिति को पार करके सत्य में स्थित होना ही अन्तिम लक्ष्य है। सत्य की स्थिति में ही श्रेष्ठतम कर्म किये जा सकते हैं। अनृत, ऋत और सत्य—आत्मविकास तथा श्रेष्ठतमकर्मसाधना की ये तीन ही स्थितियां हैं। असत्य नाम की कोई स्थिति न है, न हो सकती है। अतः वैदिक वाङ्मय में असत्य शब्द का अभाव कोई आश्चर्य की बात नहीं है।

सत्य और श्रेष्ठतम कर्म का प्रत्यक्षतः अपृथक्य सम्बन्ध है। सत्य के प्रकाश में ही श्रेष्ठतम कर्म की साधना की जा सकती है। इसीलिये श्रेष्ठतम कर्म के व्रती साधक ने इस मन्त्र में अपने आत्मा और देव सविता की साक्षी में सत्य का व्रत धारण करके सत्य की दीक्षा ली है।

व्रतपति अग्ने व्रत धारूंगा,<br>
उसे सकूं वह मेरा हो सिद्ध।<br>
यह कि मैं अनृत से हटकर,<br>
प्राप्त सत्य को रहूं सदा ही॥

सूक्ति—अनृतात्सत्यमुपैमि॥<br>
अनृत से पृथक् होकर सत्य को प्राप्त रहूं॥

**कस्त्वा युनक्ति स त्वा युनक्ति कस्मै त्वा युनक्ति तस्मै त्वा युनक्ति। कर्मणे वां वेषाय वाम्॥**

(य० १/६)

कः त्वा युनक्ति सः त्वा युनक्ति कस्मै त्वा युनक्ति तस्मै त्वा युनक्ति। कर्मणे वां वेपाय वाम्॥

१) (कः त्वा युनक्ति) कौन तुझे युक्त करता है?

२) (सः त्वा युनक्ति) वह तुझे युक्त करता है।

३) वह (कस्मै त्वा युनक्ति) किसके लिये तुझे युक्त करता है?

४) वह (तस्मै त्वा युनक्ति) उसके लिये तुझे युक्त करता है।

५) (वां) तुम दोनों को (कर्मणे) कर्म के लिये [युक्त किया गया है]।

६) (वां) तुम दोनों को (वेषाय) विप्रयोग के लिये [युक्त किया है]।

यहाँ दो प्रश्न हैं और उनके उत्तर हैं और है एक महत्वपूर्ण उद्बोधन।

कौन तुझे युक्त करता है–यह प्रथम प्रश्न है। किन्तु किससे युक्त करता है–यह न प्रश्न किया गया है, न यह बताया गया है। पूर्व मन्त्र के साथ इस मन्त्र की संगति लगाने से यह रहस्य स्पष्टतया खुल जाता है। पूर्व मन्त्र में श्रेष्ठतम कर्म के साधक ने व्रतपति अग्नि [आत्मा अथवा देव सविता] की साक्षी में यह धारणा की है कि "मैं अनृत से पृथक होकर सत्य को प्राप्त होता हूं"। उस धारणा को अपने आपमें सुदृढ़ करने के लिये सत्य का व्रती अपने आपसे प्रश्न करता है–साधक, (त्वा) तुझे [सत्य से] (कः युनक्ति) कौन युक्त करता है? कौन है जो तुझे सत्य से युक्त रख सकता है? सत्य के दृढ़ व्रती का अपना आत्मा ही इसका सत्यसंकल्प और

सत्यप्रतिज्ञता के साथ उत्तर देता है–(सः) वह [व्रतपति अग्नि, आत्मा अथवा देव सविता ही] (त्वा) तुझे [सत्य से] (युनक्ति) युक्त करता है। व्रतपति अग्नि ही तुझे सत्य से युक्त रख सकता है। तेरा अपना आत्मा या देव सविता ही तुझे सत्य से युक्त रख सकता है।

सत्य के व्रत का जिस प्रयोजन के लिये धारण किया जाता है, उस प्रयोजन की भावना को सुपुष्ट करने के लिये व्रती अपने आपसे पुनः प्रश्न करता है–वह व्रतपति अग्नि [तेरा अपना आत्मा अथवा देव सविता] (त्वा) तुझे (कस्मै) किसके लिये [सत्य से] (युनक्ति) युक्त करता है? सत्य के व्रती का अपना आत्मा ही दृढ़प्रतिज्ञता के साथ उत्तर देता है–वह व्रतपति अग्नि (तस्मै) उस [श्रेष्ठतम कर्म की साधना] के लिये (त्वा) तुझे [सत्य से] (युनक्ति) युक्त करता है।

दूसरे प्रश्न का उत्तर देने के उपरान्त आगे कहा गया है–(वां) तुम दोनों को (कर्मणे) कर्म के लिये, (वां) तुम दोनों को (वेषाय) वि–प्रयोग के लिये [युक्त किया गया है]। यह "तुम दो" कौन हैं? यह दो हैं शरीर और आत्मा। साधक अपने जीवन को सम्बोधन करके, एक रहस्य को हृदयंगम करके, आत्मविवेक को जागृत कररहा है। मेरे शरीर और मेरे आत्मन्! तुम दोनों को कर्म और विप्रयोग के लिये युक्त किया गया है। प्रत्यक्षतः कर्म शब्द का प्रयोग श्रेष्ठतम कर्म के लिये किया गया है। विप्रयोग का अर्थ है प्रतिसंयोग, प्रयोग के पश्चात् वियोग, संयोग के बाद वियोग। शरीर कर्म का साधन है। आत्मा कर्म का कर्ता अथवा साधक है। कर्म के लिये आत्मा और शरीर दोनों की अपेक्षा है। कर्म के लिये कर्ता और करण, साधक और साधन, दोनों की अनिवार्य आवश्यकता है। न शरीर के बिना आत्मा कर्म कर सकता है, न आत्मा के बिना शरीर कर्म कर सकता है।

आत्मा और शरीर का सम्बन्ध शाश्वत नहीं है, अशाश्वत है। मानव-जीवन में शरीर और आत्मा का यह संयोग एक दिन वियुक्त होना है। श्रेष्ठ यही है कि इन दोनों के संयोग के समय में मनुष्य श्रेष्ठतम कर्म की साधना करे। इसी बोध को उद्बुद्ध करने के लिए श्रेष्ठतम कर्म के साधक ने अपने जीवन को सम्बोधन करते हुए कहा है— मेरे शरीर और मेरे आत्मन्! (वां) तुम दोनों को (कर्मणे) श्रेष्ठतम कर्म के लिये युक्त किया गया है, (वां) तुम दोनों को (वेषाय) विप्रयोग के लिये, प्रतिसंयोग के लिये, कालान्तर में वियोग के लिये, युक्त किया गया है।

करो शुभ कर्म रे तोता, पड़ा रह जायेगा पिंजड़ा।
कभी उड़ जायेगा तोता, बिखर तब जायेगा पिंजड़ा॥

कौन तुझे करता है युक्त?
वह तुझको करता है युक्त।
किसके लिये करता है युक्त?
उसके लिये करता है युक्त।
तुम दोनों को युक्त किया है,
कर्म के, विप्रयोग के, लिये॥

**प्रत्युष्टं रक्षः प्रत्युष्टा अरातयो निष्टप्तं रक्षो निष्टप्ता अरातयः। उर्वन्तरिक्षमन्वेमि॥** (य० १/७)

प्रति-उष्टं रक्षः प्रति-उष्टाः अरातयः निःतप्तं रक्षः निःतप्ताः अरातयः। उरु अन्तरिक्षं अनु-एमि॥

१) (रक्षः) राक्षससमूह (प्रति-उष्टं) दग्ध हो गया।
२) (अरातयः) अरातियां (प्रति-उष्टाः) दग्ध होगयीं।
३) (रक्षः) राक्षस-समूह (निःतप्तं) निस्तप्त होगया।
४) (अरातयः) अरातियां (निःतप्ताः) निस्तप्त होगयीं।
५) मैं (उरु अन्तरिक्षं) विशाल अन्तरिक्ष को (अनु-एमि) प्राप्त होरहा हूं।

दुर्वृत्तियों के समूह का नाम राक्षस है। ऋग्वेद ७.१०४.२२ में उलूकवृत्ति [मोह], शुशुलूकवृत्ति [क्रोध], श्ववृत्ति [द्वेष], कोकवृत्ति [काम],

सुपर्णवृत्ति [अहंकार], गृध्रवृत्ति [लोभ]—इन छः वृत्तियों को रक्षः कहा गया है। तमोगुण और रजोगुण से उत्पन्न सम्पूर्ण वृत्तियां, वासनायें तथा चेष्टायें रक्षः की कोटि में आती हैं। ईर्ष्या द्वेष, निन्दा मत्सर, छल कपट, घात पात, हिंसा वैर, चोरी व्यभिचार, अनुचितता असन्तोष, अधार्मिकता नास्तिकता, आदि सब पाप रक्षमण्डली में सम्मिलित हैं। सत्य और बोध की प्राप्ति पर रक्षः का, राक्षससमूह का, आसुरी सम्पत्ति का क्षय होता है और दैवी सम्पत्ति की प्राप्ति होती है। पांचवें मन्त्र से सत्य की दीक्षा लेकर और छठे मन्त्र के बोध से उद्बुद्ध होकर साधक की आसुरी माया का विनाश होगया है। अब साधक के अन्तरतम से ध्वनि निकल रही है—(प्रत्युष्टं रक्षः) दग्ध हो गया राक्षससमूह। मेरी आसुरी वृत्तियों के समूह का नाश होगया है। मेरी वासनायें निर्मूल होगयी हैं। सत्य के प्रकाश में मुझे जो तत्त्वबोध हुआ है, उससे मेरा अज्ञान व तमिस्र तिरोहित होगया है। अज्ञान व तमिस्र में पलनेवाली राक्षसमण्डली का नितान्त निराकरण होगया है। मैं दैवी सम्पत्ति से युक्त होगया हूं।

राति का अर्थ है गति, दान और धन। अराति का अर्थ है अगति, अदान और निर्धनता। अराति का बहुवचन है अरातयः। अगति से तात्पर्य है निश्चेष्टता, अकर्मण्यता। अदान से तात्पर्य है कृपणता, कार्पण्य। निर्धनता से तात्पर्य है ऐश्वर्यविहीनता। राक्षससमूह के नष्ट होने पर अगति और अकर्मण्यता का नाश तथा कर्मण्यता [श्रेष्ठतम कर्म की क्षमता] का सम्पादन होता है। रक्षः के दग्ध होने पर कार्पण्यदोष जाता रहता है। रक्षः के निर्मूल होने पर ऐश्वर्यहीनता का विनाश होजाता है। कर्मण्यता के सामने कार्पण्य और ऐश्वर्यहीनता नहीं ठहर सकते। कर्मण्य व्यक्ति की कर्मनिष्ठा से उदारता और ऐश्वर्यशालिता दोनों ही की उपलब्धि होजाती है। सत्य और तत्त्वबोध की प्राप्ति पर साधक कहता है—(प्रत्युष्टाः अरातयः) दग्ध होगयीं अरातियां। मेरी अकर्मण्यतायें विनष्ट होगयी हैं। मेरी कृपणतायें तिरोहित होगयी हैं। मेरी ऐश्वर्यविहीनतायें विलीन होगयी हैं। मैं कर्मक्षमताओं से युक्त हो गया हूं। मैं उदारताओं से आपूर पूरित होगया हूं। मैं आत्मैश्वर्यों से सुभूषित होगया हूं। मैं आत्मिक और भौतिक उभय ऐश्वर्यों का सुसम्पादक बन गया हूं।

साधक पुनः कहता है—(निःतप्तं रक्षः) बाहर निकल गया है तप्त होकर राक्षस। जिस प्रकार अग्नि में तप्त होकर स्वर्ण का मल बाहर निकल जाता है और स्वर्ण कुन्दन बन जाता है, उसी प्रकार सत्यबोध की अग्नि में तपकर राक्षस मेरे जीवन से निराकृत होगया है। मैं विशुद्ध होगया हूं।

(निःतप्ताः अरातयः) बाहर निकल गयी हैं तप्त होकर अरातियां। जिस प्रकार अग्नि में तपकर स्वर्ण की समग्र मलिनतायें स्वर्ण से बाहर निकल जाती हैं, उसी प्रकार सत्यबोध की अग्नि में तपकर मेरी अरातियां मेरे जीवन से बहिष्कृत होगयी हैं। मैं श्रेष्ठतम कर्म की क्षमताओं से, उदारताओं से तथा ऐश्वर्यों से युक्त होगया हूं।

अन्तरिक्ष शब्द का प्रयोग मन्त्र में अन्तःकरण के अर्थ में हुआ है। उरु का अर्थ है विशाल। उरु अन्तरिक्ष का अर्थ है विशाल अन्तःकरण। मानव का अन्तःकरण एक अद्भुत बर्हि [आसन] है। निर्मल और उदार होने पर मानव का अन्तःकरणरूपी बर्हि इतना विशाल होजाता है कि उसमें सारा संसार और संसार के सारे प्राणी समा जाते हैं। मलिन और कृपण होने पर मानव का अन्तःकरणरूपी वही बर्हि इतना क्षुद्र और संकुचित होजाता है कि उसमें अपने माता पिता और भाई बहिन भी नहीं समा पाते। जहां सत्य का प्रकाश और श्रेष्ठतम कर्म की साध होती है, उस अन्तःकरण में से रक्ष और अरातियों का निराकरण होजाता है और परिणामस्वरूप वह अन्तःकरण अतिशय निर्मल और विशाल होजाता है। निर्मल

और विशाल अन्तःकरण के विना न सत्य की दिव्य ज्योति स्थिर रहती है, न श्रेष्ठतम कर्म की साध ही सध पाती है। सत्य और श्रेष्ठतम कर्म स्वयं विशुद्ध और विशाल हैं। ये दोनों तो उरु अन्तरिक्ष में, विशाल और व्यापक अन्तःकरण में, ही समाहित हो सकते हैं।

सत्य के प्रकाश में रक्ष और अरातियों के दग्ध तथा निराकृत होने से साधक का अन्तरिक्ष [अन्तःकरण] नितान्त निर्मल और अतिशय विशाल होगया है। अपनी इस स्थिति को साधक मन्त्रान्त में इन शब्दों में व्यक्त करता है—मैं (उरु अन्तरिक्षं अनु एमि) विशाल अन्तरिक्ष को प्राप्त होरहा हूं। मैं व्यापक अन्तःकरण को प्राप्त होरहा हूं। मैं अपने अन्तःकरण में विशालाशयता को प्राप्त होरहा हूं। मेरे अन्तःकरण में सर्व और सर्वेश समा रहे हैं। मैं सवका हूं, सव मेरे हैं। मेरी उदारता सवको अपना रही है। मेरी निजता सवमें समा रही है और सव मेरी निजता में समा रहे हैं। सत्य के प्रकाश में मुझे सव अपने ही दिखाई पड़ रहे हैं और मेरी श्रेष्ठतम कर्म की साधना में सारा विश्व समा रहा है। ममैव इदं सर्वम्—मेरा ही है यह सव। मयि एव इदं सर्वम्—मुझमें ही है यह सव।

**दग्ध होगया रक्ष,**
**होगयीं दग्ध अरातियां,**
**हुआ निस्तप्त रक्ष,**
**हुईं निस्तप्त अरातियां।**
**प्राप्त होरहा हूं विशाल अन्तरिक्ष को ॥**

सूक्ति—उर्वन्तरिक्षमन्वेमि।

**मैं विशाल आशय को प्राप्त हो रहा हूं ॥**

**धूरसि धूर्व धूर्वन्तं धूर्व तं योऽस्मान्धूर्वति तं धूर्व यं वयं धूर्वामः। देवानामसि वह्नितमं सस्नितमं पप्रितमं जुष्टतमं देवहूतमम् ॥** (यo १।८)

धूः असि धूर्व धूर्वन्तं धूर्व तं यः अस्मान् धूर्वति तं धूर्व यं वयं धूर्वामः। देवानां असि वह्नि-तमं सस्नि-तमं पप्रि-तमं जुष्ट-तमं देवहू-तमम् ॥

१) तू (धूः असि) हन्ता है।
२) (धूर्वन्तं धूर्व) हन्ता को हन।
३) (धूर्व तं) हन उसे, (यः अस्मान् धूर्वति) जो हमें हनता है।
४) (तं धूर्व) उसे हन, (यं वयं धूर्वामः) जिसे हम हनते हैं।
५) तू (असि) है (देवानां वह्नि-तमं) देवों का वाहकतम, (सस्नि-तमं) शोधकतम, (पप्रि-तमं) पूरकतम, (जुष्ट-तमं) सेवनीयतम, प्रियतम और (देवहू-तमं) देवों का आह्वातातम, देवों द्वारा अतिशय आह्वान किया जाने योग्य।

प्रत्यक्षतः इस मन्त्र में 'तं' का प्रयोग पूर्व मन्त्र में कथित रक्षः तथा अरातयः के समुच्चय के लिये किया गया है। प्रश्न किया जा सकता है कि जव पूर्व मन्त्रानुसार रक्षः तथा अरातयः दग्ध और निस्तप्त होचुके, तव उनके समुच्चय के हनन की वात कहां रही? मरे हुए को मारना कैसा?

रक्षः तथा अरातयः के, दुर्वृत्तियों तथा अरातियों के, दग्ध और निस्तप्त होजाने पर भी उनका पुनः पुनः आवर्तन होता रहता है। रक्षः तथा अरातयः के समुच्चय का नाम आसुरी वृत्ति है। मानव जीवन में आसुरी वृत्तियों और दैवी वृत्तियों का अनवरत संघर्ष चलता रहता है। सिद्धि प्राप्त होजाने पर भी साधक को अपनी वृत्तियों का सतर्कता के साथ निरीक्षण करते हुए आसुरी वृत्तियों का हनन [वध, निराकरण] करते रहना चाहिये, अन्यथा आसुरी वृत्तियां पुनरुज्जीवित होकर साधक के जीवन के भीतर डेरा जमा लेती हैं।

एक व्यक्ति ने अच्छी प्रकार स्नान करके अपने शरीर को पूर्णतया शुद्ध कर लिया। दूसरे दिन वह पुनः अपने को मैला पाता है और फिर स्नान करने की आवश्यकता अनुभव करता है। इस प्रकार वह पुनः पुनः स्नान करता है,

प्रति दिन स्नान करता है। यदि वह ऐसा कहे या ऐसा समझे कि एक वार अच्छी प्रकार स्नान करने के उपरान्त उसे फिर कभी स्नान करने की आवश्यकता नहीं रही, तो वह भूल करता है। शरीर को सदा शुद्ध वनाये रखने के लिये यह नितान्त आवश्यक है कि वह प्रति दिन पुन: पुन: स्नान करता रहे।

संसार की रचना ही ऐसी है और प्रकृति का नियम ही ऐसा है कि किसी भी व्यक्ति या वस्तु को शुद्ध रखने के लिये उसे निरन्तर शुद्ध किये जाते रहने की आवश्यकता होती है। एवमेव मानव के अन्तरिक्ष को उरु और शुद्ध वनाये रखने के लिये यह आवश्यक ही है कि वह रक्ष: तथा अरातय: का सतत सन्तत निराकरण करता रहे। साधक के अन्त:करण को सदा विशाल और निर्मल वनाये रखने के लिये यह आवश्यक ही है कि आक्रमणकारी राक्षसों व अरातियों के आक्रमणों का सावधानी के साथ साम्मुख्य करता हुआ साधक उनका निराकरण करता रहे। इसी भाव को हृदयङ्गम कराने के लिये यहां अनुभवी सिद्ध जन साधनापथ के पथिक को वेदमाता के प्रेरणाप्रद शब्दों में चेतावनी देते हैं—श्रेष्ठतमकर्मसाधना के साधक, तू (धू: असि) वधकर्मा है। तू हन्ता है। तुझमें वध करने की क्षमता है। तुझमें हनन करने की शक्ति है। तेरे आत्मा में राक्षसों व अरातियों को मार भगाते रहने की सामर्थ्य है। अपने आत्मसंवल और अपनी साधना के द्वारा सदा (धूर्वन्तं धूर्व) हन्ता को हनता रह, वध करनेवाले का वध करता रह, रक्ष: तथा अरातय: के समूह का निराकरण करता रह। (धूर्व) वध करता रह (तं) उस [राक्षसों और अरातियों के समूह] को, (य: अस्मान् धूर्वति) जो हमें वध करता रहता है, जो हमपर सदा आक्रमण करता रहता है। (तं) उस [रक्ष: तथा अरातय: के संघात] को (धूर्व) वध करता रह, (यं वयं धूर्वाम: ) जिसे हम वध करते रहते हैं, जिसका हम स्वयं सदा निराकरण करते रहते हैं।

श्रेष्ठतम कर्म की साधना करनेवाले साधक के आत्मसंवल को उत्तेजन देने के लिये सिद्ध जन पुन: प्रेरणा करते हैं—

साधक, तू (देवानां वह्नि-तमं असि) देवों का वाहकतम है। तू देवों का, दिव्य गुणों का, अतिशय वहन करनेवाला है। तू दिव्य सम्पत्तियों का धारकतम है। तुझमें दिव्यताओं के धारण करने की अतिशय क्षमता है। तू अपने जीवन में सदा दिव्यताओं का धारण करता रह। जीवन में दिव्यताओं के सतत धारण और प्रस्थापन करते रहने से आत्मघाती वृत्तियों का स्वयमेव निराकरण होता रहता है। दिव्य गुणों के धारण करते रहने से ही श्रेष्ठतम कर्मों का सम्पादन होसकेगा।

तू (असि) है (सस्नि-तमं) शोधक-तम। आत्मस्वरूप से तू अतिशय शुद्ध तथा शोधक है। तू जीवन-वसु का, जीवन-वन का, असंख्य-वार संशोधक है। अपने जीवन-वसु को सदा अतिशय शुद्ध रख। अपने जीवन को एक वार संशुद्ध करके तू संशोधन के क्रम को न त्याग। अपने जीवन-वसु को निरन्तर शुद्ध पवित्र करता रह। इसका नित्य ही मार्जन परिमार्जन करता रह। सन्तत आत्मशोधन के विना श्रेष्ठतम कर्म की साधना नितान्त असम्भव है।

तू (असि) है (पप्रि-तमं) पूरक-तम। अपने जीवन को अतिशय पूर्ण, सुपूर्ण, परिपूर्ण वनाने की तुझमें अतीव क्षमता है। आत्मस्वरूप से तू पूर्ण है, अतिशय पूर्ण है, नितान्त अन्यून है। तू अपने जीवन-वसु को पूर्ण वना सकता है। तू अपने जीवन को पूर्ण और अन्यून वनाने में सर्वथा सक्षम है। अपने जीवन को एक वार पूर्ण वनाकर तू असावधान न हो। असाववानी वर्तने से पूर्ण जीवन में पुन: न्यूनतायें आजाती हैं। सतर्कता के साथ अपने जीवन की न्यूनताओं की पूर्ति करता रह। पूर्ण होने पर भी

अधिकाधिक पूर्णता के लिये सदा ही अवसर और अवकाश बना रहता है। पूर्ण होजाने पर भी अधिकाधिक पूर्णता का सदा ही सम्पादन करता रह। पूर्णता का अन्त नहीं है। पूर्णता अनन्त है। पूर्ण से पूर्णतर बन। पूर्णतर से पूर्णतम बन। पूर्ण से पूर्णतर की ओर चलता रह। पूर्णतम बनने का यही क्रम है। अपने जीवन में पूर्णतम पूर्णता का सम्पादन किये विना तू श्रेष्ठतम कर्म की साधना न कर सकेगा।

तू (असि) है (जुष्ट-तमं) सेवनीयतम, प्रियतम। आत्मस्वरूप से तू स्वयं सेवनीयतम है। तू स्वयं प्रिय नहीं, प्रियतम है। अपने स्वरूप को पहचान और अपनी आत्मप्रियता का आस्वादन करके आत्मतृप्ति-आत्मतुष्टि लाभ कर। आत्मसेवनीयता का अनुभव करके आत्मानन्द का रसास्वादन कर। आत्मसेवनीयता का सन्तत सेवन करता हुआ और आत्मप्रियता का निरन्तर प्रसार करता हुआ तू सदा तृप्त, सन्तुष्ट और आनन्दयुक्त रह। सदा तृप्त, सन्तुष्ट और आनन्दयुक्त रहता हुआ ही तू श्रेष्ठतम कर्म की सफल साधना कर सकेगा।

तू (असि) है (देवहू-तमं) देवों [देवजनों, दिव्य जनों] का अतिशय आह्वान करनेवाला, देवों [देवजनों, दिव्य जनों] द्वारा अतिशय आह्वान किया जानेवाला। अपने जीवन में ऐसी दिव्यता धारण कर, अपने जीवन को ऐसा विशुद्ध बना, अपने जीवन में ऐसी पूर्णतम परिपूर्णता सम्पादन कर, अपने जीवन में ऐसी सेवनीयता और प्रियता का संचार कर कि दिव्य जन तेरा अतिशयता के साथ आह्वान करें। तेरा अपना दिव्य, विशुद्ध, पूर्ण और प्रिय जीवन देवों को तेरे अपने प्रति अतिशय आकृष्ट करे और तू स्वयं देवों के लिये अतिशय आकर्षणीय रहे। दिव्य जनों के सहयोग सहकार से तू अपनी श्रेष्ठतम कर्म की साधना को सारे संसार में व्याप सकेगा। संसार के सब श्रेष्ठ पुरुषों का तू आह्वान कर और संसार के सब श्रेष्ठ पुरुष तेरा आह्वान करें। तू अपने आपमें पुरुषोत्तमता धारण कर, तू देवहूतम बन जायेगा। तेरा आत्मा देवहूतम है। तेरा अपना आत्मा दिव्यताओं का पुंज है, विशुद्धताओं का धाम है, पूर्णताओं का कोश है, सेवनीयताओं का स्वादु भण्डार है, प्रियताओं का प्रिय स्रोत है। तू अपनी इन्द्रियों में दिव्यताओं का आह्वान कर और तेरी इन्द्रियां तुझमें दिव्यताओं का द्योतन कर।

**वधकर्ता है तू वधकर्मा,**
**कर वध वधकर्ता को,**
**वध कर उसे जो हनता हमको,**
**उसको वध कर जिसे हनन करते रहते हम।**
**है तू देवों का धारकतम,**
**शोधकतम पूरकतम प्रियतम देवहूतम ॥**

सूक्ति—धूर्व धूर्वन्तम्।
*हन हन्ता को।*
*हन्ता को हन।*
*हत्यारे का हनन कर॥*

**अह्रुतमसि हविर्धानं दृंहस्व मा ह्वार्मा ते यज्ञपतिर्ह्वार्षीत्। विष्णुस्त्वा क्रमतामुरु वातायापहतं रक्षो यच्छन्तां पञ्च ॥** (य० १।९)

अह्रुतं असि हविःधानं दृंहस्व मा ह्वाः मा ते यज्ञ-पतिः ह्वार्षीत्। विष्णुः त्वा क्रमतां उरु वाताय अप-हतं रक्षः यच्छन्तां पञ्च।

१) तू (अह्रुतं) अ—कुटिल, अ—वक्र, अ-विकार, निर्विकार (असि) है।

२) (हविः धानं) हवि—धान को (दृंहस्व) समृद्ध कर, सुदृढ़ कर, संसिद्ध कर।

३) (मा ह्वाः) कुटिलता न कर।

४) (ते यज्ञ-पतिः मा ह्वार्षीत्) तेरा यज्ञपति कुटिलता न करे।

५) (विष्णुः) विष्णु (रक्षः अप-हतं) राक्षसों को अपहत करता हुआ (त्वा) तुझे (उरु वाताय) विशाल वात के लिये (क्रमतां) पगचाले, आगे बढ़ाये।

६) (पञ्च यच्छन्तां) पांचों दें।

पूर्व मन्त्र में प्रेरित प्रेरणा को इस मन्त्र में जारी रखते हुए सिद्ध जन साधक के प्रति वेदमाता के प्रेरणाप्रद शब्दों में सुप्रेरणा करते हैं—

तू अह्रुत है, अकुटिल है, अवक्र है, निर्विकार है। कुटिलता, वक्रता, विकार तो त्रिगुणात्मक प्रकृति में हैं। विकृति, विकार, वक्रता तो प्रकृति में ही होते हैं। प्रकृति से बने शरीर में ही विकृति, विकार और वक्रता होसकते हैं, तुझ में नहीं। तू तो अनिल [अन्—इल, अ-पार्थिव, अप्रकृतिजन्य] है। तुझमें विकृति, विकार और वक्रता का क्या काम। प्रकृति से बने शरीर के भीतर स्थित होने के कारण ही तू अपने आपमें विकृति, विकार और वक्रता अनुभव कर रहा है। अन्यथा स्व स्वरूप से तो तू अह्रुत ही है।

विद्युत् [विजली] का प्रकाश स्व स्वरूप से श्वेत है। विद्युत् का वही श्वेत प्रकाश हरे रंग के लट्टू [वल्व] में हरा प्रतीत होता है, लाल रंग के लट्टू में लाल प्रतीत होता है, पीले रंग के लट्टू में पीला प्रतीत होता है। श्वेत लट्टू में विद्युत् का वही श्वेत प्रकाश श्वेत प्रतीत होता है। इसी प्रकार त्रिगुणात्मक शरीर में निहित तेरा निर्विकार और अवक्र स्वरूप तुझे विकारवान् और वक्र प्रतीत होरहा है। रक्षः तथा अरातयः का निराकरण करता हुआ जब तू अपने तनू [शरीर, जीवन] को दिव्यतम, शुद्धतम, पूर्णतम, सेवनीयतम, प्रियतम और देवहूतम बना लेगा, तब तू अपने अह्रुत शुद्ध स्वरूप का अवलोकन करता हुआ अनवरत अपने निर्विकार आत्मस्वरूप में अवस्थित रहने लगेगा। जब तेरा जीवन नितान्त दिव्य, शुद्ध और पूर्ण होजायेगा, तब तू निस्त्रैगुण्य [त्रिगुणातीत] होजायेगा। जिस प्रकार काले कोयले में अग्नि की व्याप्ति से कोयला अग्निरूप होजाता है, उसी प्रकार दिव्यता की व्याप्ति से तेरा सत्—रज—तम—युक्त जीवन नितान्त दिव्य होजायेगा, श्वेत होजायेगा। तनू के दिव्य-श्वेत-शुद्ध होजाने पर तू अपने तनू में अपने आपको अपने अह्रुत रूप से देखेगा।

आवश्यकता इस बात की है कि तू अपने हविर्धान को समृद्ध और सुदृढ़ करे। प्रकृतिजन्य तेरा तनू ही तेरा हविर्धान है। हवि का जिसमें आधान किया जाता है, उसे हविर्धान [हविदान] कहते हैं। हवि जिसमें होमी जाती है, वह हविर्धान कहाता है। हवि जिसमें रक्खी जाती है, उसका नाम हविर्धान है। हवि जिसमें सुरक्षित रहती है, उसकी संज्ञा हविर्धान है। तेरा अपना यह तनू [शरीर] तेरा हविर्धान है, जिसमें मुख नेत्र श्रोत और नासिका द्वारा विविध हवियां होमी जाती हैं। तेरा अपना यह जीवन हविर्धान है, जिसमें मुख के द्वारा खान पान की, नेत्र द्वारा दर्शन की, श्रोत द्वारा श्रवण की और नासिका द्वारा प्राण की हवियां होमी जाती हैं। मनुष्य जैसा खाता पीता है, वैसा ही उसका सत्व बनता है। जिसका जैसा सत्व होता है, वैसा ही उसका मन बनता है। मनुष्य जैसा प्राण लेता है, जैसे पवन का सेवन करता है, वैसा ही उसका चित्त बनता है। मनुष्य जैसा देखता और सुनता है, वैसा ही उसका चिन्तन होता है और वैसे ही उसके विचार बनते हैं। जिसका जैसा चिन्तन होता है और जिसके जैसे विचार होते हैं, वैसे ही उसके कर्म होते हैं। यदि तू अपने हविर्धान [जीवन] में अपने मुख, नेत्र, श्रोत्र और नासिका द्वारा तामसी हवि की आहुतियां देगा तो तेरा हविर्धान तामसी होजायेगा। तामसी हविर्धान में स्थित हुआ तू अपने आपको तामसी अनुभव करेगा और तामसी [निकृष्ट] कर्म करेगा। यदि तू अपने हविर्धान में राजसी आहुतियां देगा तो तेरा हविर्धान राजसी होजायेगा। राजसी हविर्धान में स्थित हुआ तू अपने आपको राजसी अनुभव करेगा और राजसी [शुभाशुभ] कर्म करेगा। यदि तू अपने हविर्धान में सात्विक आहुतियां देगा तो तेरा हविर्धान सात्विक होजायेगा। सात्विक हविर्धान में स्थित हुआ तू

अपने आपको सात्विक अनुभव करेगा और श्रेष्ठ कर्म करेगा। यदि तू अपने हविर्धान में दिव्य आहुतियां देगा तो तेरा हविर्धान दिव्य होजायेगा। दिव्य हविर्धान में स्थित हुआ तू अपने दिव्य [अह्रुत, त्रिगुणातीत] स्वरूप का दर्शन करके आत्म-अवस्थिति से युक्त होगा। आत्म-अवस्थिति से युक्त होकर तू सहज स्वभाव से सदा श्रेष्ठतम [दिव्य] कर्म ही करेगा। यथा हवि तथा हविर्धान। यथा हवि तथा जीवन। यथा जीवन तथा जीव। यथा जीव तथा कर्म।

श्रेष्ठतमकर्मसाधना के साधक! तू स्व स्वरूप से अह्रुत है, त्रिगुणातीत है, निर्विकार है, दिव्य है। अपने दिव्य स्वरूप में स्थित रहने के लिये तू अपने (हविर्धानं दृंहस्व) हविर्धान को समृद्ध कर, अपने हविर्धान को सुदृढ़ कर, अपने तनू [शरीर] को समुन्नत कर, अपने जीवन को संसिद्ध और संशुद्ध कर। जब तेरा हविर्धान नितान्त समृद्ध, शुद्ध और दिव्य रहने लगेगा, तब ही तू श्रेष्ठतम कर्मो के सम्पादन की साधना में सिद्ध होगा।

(मा ह्वाः) कुटिलता न कर, निकृष्ट कर्म न कर। विकार और वक्रता से अपने आपको मुक्त रख। अपने हविर्धान को दिव्य रखता हुआ त्रिगुणातीत रह, आत्म-अवस्थित रह, अपने आपको विकार और वक्रता से उन्मुक्त रख और सदा श्रेष्ठतम कर्म ही कर।

(मा ते यज्ञपतिर्ह्वार्षीत्) तेरा यज्ञपति कुटिलता न करे। तेरे जीवन-यज्ञ का पालक और रक्षक तेरा आत्मा निकृष्ट कर्म न करे। अपने हविर्धान को दिव्य बनाकर और अपने दिव्य हविर्धान में स्थित होकर तेरा यज्ञपति, श्रेष्ठतमकर्म-साधना का साधक तेरा आत्मा, सदा श्रेष्ठतम कर्म ही करे।

हविर्धान को दिव्य बनाये रखना और यज्ञपति आत्मा का अपने दिव्य स्वरूप में स्थित रहना—यह भी तो सरल कार्य नहीं है। इसके लिये विशाल वेग और अमित संबल की आवश्यकता है। (उरु वाताय) उरु वात के लिये, विशाल वेग की प्राप्ति के लिये, अमित संबल की उपलब्धि के लिये (विष्णुः) विष्णु (रक्षः अप-हतं) राक्षसों को अपहत करता हुआ, विकारों और वक्रताओं का निराकरण करता हुआ (त्वा) तुझे (क्रमतां) आगे बढ़ाये।

विष्णु का अर्थ है विष्ट, प्रविष्ट, व्यापक, सर्वव्यापक, सर्वान्तिर्यामी। वात का सामान्य अर्थ है वायु, पवन। वात का मूलार्थ है गति और वेग। वात गति और वेग का प्रतीक है। क्रमु अथवा क्रम का अर्थ है पादविक्षेप, पग चलाना, डग भरना, आगे बढ़ना।

जिस सत्ता के लिये अब तक 'देव सविता' का प्रयोग किया गया है, उसी सत्ता के लिये यहां 'विष्णु-सर्वव्यापक' का प्रयोग किया गया है, जो अतिशय अर्थपूर्ण है। अन्तर्व्यापी अन्तर्यामी सत्ता ही अपनी अन्तःप्रेरणा से साधक की साधना में तीव्रता ला सकती है और वेग उत्पन्न कर सकती है। अन्तःव्यापी सत्ता ही अन्तः में प्रवेश करनेवाले राक्षसों का अपहनन-वध-निराकरण कर सकती है। राक्षसों के हनन से आत्मद्योतन होता है। आत्मद्योतन से श्रेष्ठतम कर्म की साधना में साधक आगे बढ़ता है। 'रक्षः' का प्रयोग यहां विकारों और वक्रताओं के लिये हुआ है।

अग्नि जब कोयले में प्रज्वलित होता है, तब ही कोयला कालिमा से मुक्त होकर उष्ण अरुण अंगारा बनता है। अग्नि में व्याप्ति का गुण है। अग्नि कोयले में व्यापक तो है, किन्तु अग्नि कोयले में प्रज्वलित तब ही होता है जब कोयला प्रज्वलित अग्नि में प्रविष्ट होता है अथवा ज्वलित अग्नि के समीपस्थ होकर पंखे से झबका जाता है। इसी प्रकार विष्णु साधक में व्यापक तो है, किन्तु वह साधक के जीवन और आत्मा में प्रज्वलित तब ही होता है जब साधक पूर्ण आत्मसमर्पण द्वारा विष्णु में प्रविष्ट होता है और सर्वभावेन उपासा जाता है। समर्पण और उपासना द्वारा साधक के जीवन में विष्णु के प्रज्वलित रहने पर साधक निरन्तर उरु

वात से, विशाल वेग से, अमित संबल से सुयुक्त रहता है। विष्णु के प्रज्वलन से राक्षसों का, विकारों और वक्रताओं का, अपहनन [निराकरण] होता रहता है और साधक सब विघ्नवाधाओं को लांघता हुआ विष्णु के प्रकाश से आगे ही आगे बढ़ता चला जाता है।

राक्षसों के अपहनन के लिये, वक्रताओं और विकारों के निराकरण के लिये, राक्षसों से अपने हविर्धान को रिक्त और दिव्यताओं से अपने हविर्धान को सिक्त रखने के लिये, तू विष्णु को आत्मसमर्पण कर और विष्णु की उपासना कर। अन्तर्यामी विष्णु तेरे जीवन में प्रज्वलित होकर राक्षसों का निराकरण करता हुआ तुझमें उस विशाल बल और सुविशाल वेग का संचार करता रहेगा, कि तेरी श्रेष्ठतमकर्मसाधना का पग आगे ही आगे बढ़ता चला जायेगा।

(पञ्च यच्छन्तां) पाँचों दें, पांचों अपना अपना भाग प्रदान करें। पांचों अपना अपना कर्तव्यांश निष्पादन करें। ये पांचों कौन हैं? बुद्धि [Mind], मेधा [Sub-conscious Mind], मन, चित्त और शरीर ये वे पांचों हैं, जो श्रेष्ठतम कर्म की साधना में यज्ञपति को, आत्मयजमान को, अपना योग सहयोग प्रदान करें। इनके सहकार और सहयोग से ही यज्ञपति आत्मा कर्म करने में समर्थ होता है। समर्पण और उपासना द्वारा विष्णु के प्रकाशन से जब ये पांचों दिव्य होजायेंगे, तब ये पांचों श्रेष्ठतम कर्म की साधना में अपना अपना दिव्य भाग, दिव्य योग, प्रदान करेंगे। विष्णु के द्योतन से ये पांचों दिव्य रहते हुए तेरी श्रेष्ठतम कर्म की साधना में अपना अपना दिव्य अंश तुझे भेंट करते रहें। विष्णु के प्रकाशन से सुप्रकाशित तेरे हविर्धान के ये पांचों पञ्च तेरी श्रेष्ठतम कर्म की दिव्य साधना में अपना अपना दिव्य भाग अर्पण करते रहें। एक नहीं, दो नहीं, तीन नहीं, चार नहीं, पांचों ही दिव्य सुदिव्य रहते हुए तेरी साधना की सिद्धि में सन्नद्ध रहें।

**है तू अह्रुत निर्विकार,**
**रख हविर्धान को दृढ़ विशुद्ध,**
**तू कर न कुटिलता,**
**और यज्ञपति तेरा अपना,**
**करे न कभी कुटिलता।**
**विष्णु तुझे बढ़ाये आगे,**
**उरु वात के लिये,**
**राक्षसों को वध करता हुआ,**
**दिव्य योग दें तुझे,**
**दिव्य पांचों ही तेरे॥**

**सूक्ति—हविर्धानं दृंहस्व।**
**हविर्धान को समृद्ध कर।**
**जीवन को उन्नत कर।**
**जीवन को सुदृढ़ रख।**
**जीवन को विशुद्ध रख।**

**देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। अग्नये जुष्टं गृह्णाम्यग्नीषोमाभ्यां जुष्टं गृह्णामि॥** (य० १। १०)

देवस्य त्वा सवितुः प्र-सवे अश्विनोः बाहुभ्यां पूष्णः हस्ताभ्याम्। अग्नये जुष्टं गृह्णामि अग्नीषोमाभ्यां जुष्टं गृह्णामि॥

(देवस्य सवितुः) देव सविता के (प्र-सवे) प्र-सव में—

१) (अग्नये) अग्नि के लिये (त्वा जुष्टं) तुझ जुष्ट को (अश्विनोः बाहुभ्यां) अश्वियों के दोनों बाहुओं से (गृह्णामि) ग्रहण करता हूं।

२) (अग्नीषोमाभ्यां) अग्नि और सोम के लिये (जुष्टं) तुझ जुष्ट को (पूष्णः हस्ताभ्यां) पूषा के हस्तों से (गृह्णामि) ग्रहण करता हूं।

जैसा कि पूर्व बताया जा चुका है, देव सविता है दिव्य स्रष्टा परमात्मा।

प्र-सव का अर्थ है समुत्पन्न संसार। जुष्ट का अर्थ है प्रीतिकर, प्रिय, सेवनीय। जो प्रीतिकर होता है वही प्रिय होता है। जो प्रिय होता है वही सेवनीय होता है।

यह कौन है, जो कहता है, "मैं तुझ जुष्ट को ग्रहण करता हूं ?" जुष्ट क्या है ? कौन है ग्रहणकर्ता और क्या है गृहीत ?

ग्रहणकर्ता है स्वयं साधक और गृहीत है वह हविर्धान, जिसके लिये पूर्व मन्त्र में कहा गया था "हविर्धानं दृंहस्व–हविर्धान को समृद्ध कर, हविर्धान को उन्नत कर, हविर्धान को संभाल"।

पूर्व मन्त्र के अर्थ और उसकी व्याख्या को दृष्टि में रखकर ही इस मन्त्र का मर्म और रहस्य समझा जा सकेगा। पूर्व मन्त्र में साधक को जो प्रेरणा की गयी है, उसका सार यहां दिया जाता है, "तू स्व स्वरूप से अवक्र और निर्विकार है। वक्र और विकारवान् सा तो तू इसलिये प्रतीत होरहा है कि तेरा हविर्धान, जिसमें तू स्थित है, वक्र और विकारवान् है। अपने हविर्धान को संभाल और उसे समृद्ध, समुन्नत और संशुद्ध करके उसे दिव्य सुदिव्य बना। तदर्थ कुटिलता का त्याग कर और विष्णु को पूर्ण आत्मसमर्पण करके उसकी उपासना कर। आत्म-साधना, समर्पण और उपासना से तेरा हविर्धान शुद्ध दिव्य होजायेगा। बुद्धि, मेधा, मन, चित्त और शरीर–तेरे पांचों पञ्च विशुद्ध और सुदिव्य होजायेंगे। तब तू अपने अह्रुत दिव्य स्वरूप में स्थित होकर श्रेष्ठतम कर्म की साध में निर्बाधता के साथ अग्रसर हो सकेगा।"

इस सुप्रेरणा से प्रेरित होकर श्रेष्ठतमकर्म-साधना का साधक अपने संबल को उद्बुद्ध करता हुआ कहता है, "देव सविता के समुत्पन्न प्रसव में अग्नि के लिये तुझ सेवनीय हविर्धान को मैं अश्वियों के बाहुओं से ग्रहण करता हूं तथा अग्नि और सोम के लिये मैं तुझ प्रिय हविर्धान को पूषा के हस्तों से ग्रहण करता हूं।"

यह संसार प्र–सव है, (प्र) प्रकृष्टतया (सव) उत्पन्न। यह संसार न केवल सव [उत्पन्न संसार] है, अपि तु प्र–सव है, प्रकृष्ट संसार है। यह सृष्टि न केवल सव [सृष्टि] है, अपि तु प्र–सव है, प्रकृष्ट सृष्टि है। यह संसार न केवल सव [रचना] है, अपि तु प्र–सव है, प्रकृष्ट रचना है। ऐसा क्यों न हो ! यह संसार देव सविता की कृति है। यह सृष्टि दिव्य स्रष्टा सविता देव से सृष्ट हुई है। यह रचना दिव्य देव की रचना है। इस संसार को सुखस्वरूप भगवान् ने बनाया है। इसका संसृजन आनन्दस्वरूप परमात्मा ने किया है। यथा कर्ता तथा कृति। यथा स्रष्टा तथा सृष्टि। यथा रचयिता तथा रचना। संसार का स्रष्टा सविता देव परमोत्कृष्ट, शुद्ध, पवित्र, सुखरूप और आनन्दस्वरूप है। उसका रचा हुआ यह संसृष्ट संसार भी उत्कृष्ट, शुद्ध, पवित्र, सुखरूप और आनन्दप्रद है। निकृष्ट, अपावन, दुखरूप और क्लेशपूर्ण तो यह इसलिये प्रतीत होता है कि मानव इस संसार का तथा इस संसार की वस्तुओं का दुरुपयोग करता है, इसके सुनियमों का उल्लंघन करता है, इसमें दुष्कर्म करता है और इसे गन्दा और मैला करता है। यदि मानव इसका और इसकी वस्तुओं का सदुपयोग करे, इसके सुनियमों का सम्यक् पालन करे, इसमें श्रेष्ठतम कर्म करे और इसे शुद्ध पवित्र रखे, तो उसे संसार में सदा सर्वत्र सुख, आनन्द और शुभ की ही प्रतीति तथा अनुभूति होगी।

इस तथ्य को अनुभव करता हुआ साधक आत्मसम्बोधन करता है— (देवस्य सवितुः प्रसवे) देव सविता के समुत्पन्न संसार में (अग्नये) अग्नि के लिये (त्वा जुष्टं) तुझ प्रिय सेवनीय हविर्धान को (अश्विनोः बाहुभ्यां) अश्वियों के बाहुओं से (गृह्णामि) ग्रहण करता हूं, पकड़ता हूं, संभालता हूं।

अग्नि का प्रयोग यहां अन्तर्ज्वाल, अन्तर्ज्वलन, अन्तःतीव्रता, आन्तरिक वधक के लिये हुआ है। जिस हृदय में ज्वाला जलती, वही हृदय दीपक बनता है।

अश्वी का प्रयोग सदा सर्वत्र द्विवचन में होता है। कोई भी दो, जो अश्ववान् हैं, जो अश्व के समान आशुगामी–शीघ्रगामी और आशुगमन–शीघ्रगमन

–प्रगमन–प्रगति में एक दूसरे के सहायक हैं, अश्वी कहाते हैं। रथ के दो अश्व अश्वी हैं। सूर्य चन्द्र अश्वी हैं। प्राण अपान अश्वी हैं। द्यौ भू अश्वी हैं। प्रकाश पवन अश्वी हैं। गुरु शिष्य अश्वी हैं। दोनों नेत्र अश्वी हैं। दोनों श्रोत्र अश्वी हैं। पति पत्नी अश्वी हैं। उभय पाद अश्वी हैं। मन बुद्धि अश्वी हैं। आत्मा परमात्मा अश्वी हैं। दोनों नासिकाछिद्र अश्वी हैं। अग्नि जल अश्वी हैं। राष्ट्रपति सेनाध्यक्ष अश्वी हैं। माता पिता अश्वी हैं। पिता पुत्र अश्वी हैं।

इस मन्त्रभाग में 'अश्विनोः' का प्रयोग दोनों नासिकाओं [नासिकाछिद्रों] के लिये हुआ है, जिनके दो वाहु हैं प्राण और अपान। वाहृ–प्रयत्ने। वाहु शब्द का अर्थ है प्रयत्न–पुरुषार्थ का साधन। प्राण और अपान उभय नासिकाओं के पुरुषार्थ-साधन हैं। प्राण और अपान के द्वारा प्रयत्न-पुरुषार्थ करती हुई ही दोनों नासिकायें जीवनरूपी हविर्धान के अग्नि को प्रज्वलित करती हुई उसमें जीवनशक्ति का संचार और उसकी अपावनताओं का निराकरण करती रहती हैं। वाहर से भीतर की ओर जो श्वास जाता है, वह प्राण है, प्र–अन है, जीवनशक्ति का संचारक है। भीतर से वाहर की ओर जो प्रश्वास निकलता है, वह अपान है अप–अन है, अपावन और निर्जीव तत्त्वों का निराकरण करनेवाला है।

"सविता देव के इस सुन्दर संसार में मुझे श्रेष्ठतम कर्म ही करने चाहियें। श्रेष्ठतम कर्म मैं तब ही कर सकूंगा, जव मैं अपने जीवनरूपी हविर्धान को संभालकर इसे श्रेष्ठ और दिव्य सुदिव्य वनाऊंगा। मेरे अन्तःकरण में उसे संभालने और दिव्य वनाने की आग लगी है, ज्वाला जली है। तदर्थ मैं अपनी नासिकाओं के प्राणापानरूपी दोनों वाहुओं से तुझ प्रिय सेवनीय हविर्धान को पकड़ता हूं, संभालता हूं। प्राण के समान मैं अपने हविर्धान में दिव्यताओं का संचार करूंगा, उसे शोभनीयताओं से सुशोभित करूंगा और पावनताओं से पवित्र करूंगा। अपान के समान मैं उसमें से कुटिलताओं, वक्रताओं, विकारों और अपावनताओं का निराकरण करूंगा। मैं प्रत्येक श्वास प्रश्वास पर ऐसा करूंगा।"

मन्त्र के दूसरे भाग से साधक पुनः आत्मसम्वोधन करता है—(देवस्य सवितुः प्रसवे) देव सविता के संसृष्ट संसार में मैं (अग्नीषोमाभ्यां) अग्नि और सोम के लिये (त्वा जुष्टं) तुझ प्रिय सेवनीय हविर्धान को (पूष्णः हस्ताभ्यां) पूषा के दो हाथों से (गृह्णामि) ग्रहण करता हूं, संभालता हूं, पकड़ता हूं।

पूषा का अर्थ है पुष्टि का सम्पादन करनेवाला। जो भी पोषण और पुष्टि करता है, वह पूषा है। अखिल ब्रह्माण्ड का पोषण और पुष्टि करनेवाला होने से ब्रह्म पूषा है। सौरमण्डल का पुष्टिकर्ता होने से सूर्य पूषा है। शरीर का पोषक और पुष्टिकर्ता होने से आत्मा पूषा है। इस मन्त्रभाग में पूषा शब्द का प्रयोग आत्मा के लिये हुआ है।

हनन और गमन के साधन को हस्त कहते हैं। मन और बुद्धि–आत्मपूषा के दो हस्त हैं। मन के संकल्प और बुद्धि के विवेक से आत्मपूषा अपने हविर्धान से वक्रताओं और विकारों का हनन निराकरण करके उसमें दिव्यताओं का संचार कर सकता है। इन्हीं दो साधनों से वह अपनी साधना में प्रगमन–प्रगति करता है।

अग्नि पावक है, पवित्रकर्ता है। अग्नि में तपकर स्वर्ण शुद्ध कुन्दन वन जाता है। पावक होने से अग्नि पवित्रता का प्रतीक है। सोम यह चन्द्रमा है, जो सोम्य और कलान्वित है, जो रस का संचार करता है और जो शीतल चन्द्रिका का प्रसार करता है।

"सविता देव की इस संसृष्ट सुखप्रद आनन्दपूर्ण सृष्टि में मुझे सुख की उपलब्धि और आनन्द की प्राप्ति तव ही होगी, जव मैं इस में रहकर श्रेष्ठतम कर्म करूंगा। श्रेष्ठतम कर्म तव ही कर सकूंगा,

सुख=सु+ख=सु+इन्द्रिय = सुष्ठु + इन्द्रिय। इन्द्रियों की सुष्ठुता का, इन्द्रियों के संघात शरीर की स्वस्थता का, नाम सुख है। आनन्द का सम्बन्ध आत्मा से है। सुख का स्रोत प्रकृति है। आनन्द का स्रोत आनन्दस्वरूप परमात्मा है। प्रकृति सत् है। आत्मा चित् है। परमात्मा सत्-चित्-आनन्द है, सच्चिदानन्द है। आनन्द केवल परमात्मा में है। मनुष्य सत्-चित् [सच्चित्] है। शरीर सत् [प्रकृतिजन्य] है। शरीरी [आत्मा] चित् है, अप्रकृतिजन्य है। प्रकृतिजन्य पदार्थों से शरीर स्वस्थ पुष्ट होकर उनके सेवन से सुख प्राप्त करता है। ब्रह्मोपासना और ज्ञान की प्राप्ति से आत्मा को आनन्द की अनुभूति होती है। सुख का सेवन शरीर से होता है। आनन्द का सेवन आत्मा से होता है। जीवन की पूर्णता और साधना की सिद्धि सुख और आनन्द के संयोग में है।

'अपने हविर्धान का सम्पादन करके मैंने सुख प्राप्त किया है। विष्णु की उपासना करके मैंने आनन्द की उपलब्धि की है। मैं स्वः [सुख+आनन्द=सुखानन्द] से युक्त होगया हूं। मैं सुखानन्द को अपने तक सीमित नहीं रख सकता। मैं चाहता हूं कि मैं (स्वः अभि-विख्येषं) अभितः सुखानन्द देखूं। मेरे अभि, अभितः, सब ओर, सर्वतः सुखानन्द हो। अपने श्रेष्ठतम कर्मों द्वारा, अपनी श्रेष्ठतम साधना द्वारा, मैं सारे संसार में सुखानन्द की व्याप्ति करदूं।'

(पृथिव्यां दुर्याः दृंहन्तां) पृथिवी पर सब दुर्य समृद्ध होजायें। दुर्य नाम द्वार और गृह का है। इस भूमण्डल पर जितने भी गृह हैं और जितने भी गृहद्वार हैं, वे सब स्वः से सम्पन्न होजायें, सुखानन्द से पूरित होजायें। केवल मेरे गृह में नहीं, केवल मेरे ग्राम नगर या देश प्रदेश के गृहों में नहीं, समस्त भूमण्डल के सकल परिवारों में सुखानन्द व्याप जाये। सब गृह और गृहद्वार स्वः से आप्लावित होजायें। मैं ऐसी उत्कृष्ट साधना करूं।

मैं (उर्वन्तरिक्षमन्वेमि) विशाल आशय को प्राप्त होरहा हूं। मैं उदार भावनाओं से भावित होरहा हूं। मेरे निर्मल उदार जीवन में संकोच नहीं है। [मन्त्र सात में इस मन्त्रांश की व्याख्या की जा चुकी है]।

केवल मंगल कामना और उदार भावना से ही संसार सुखानन्द से युक्त नहीं हो सकता। चाहने मात्र से ही सब गृह और गृहद्वार स्वः से आप्लावित नहीं हो सकते। 'संसार में सुखानन्द की व्याप्ति के लिये मैं (त्वा) तुझे [तुझ हविर्धान को] (पृथिव्याः नाभौ) पृथिवी की नाभि में, (अदित्याः उपस्थे) अदिति की उपस्थ में (सादयामि) स्थापन करता हूं।'

नाभि कहते हैं मध्यस्थल को। अदिति का अर्थ है अखण्ड भूमि। पृथिवी गोल है। अतः मनुष्य जहां भी बैठता है वहीं पृथिवी की नाभि है और वहीं वह किसी देश का नागरिक तथा किसी प्रदेश का निवासी है। श्रेष्ठतम कर्म की साधना करनेवाला उदार पुरुष पृथिवी की नाभि में स्थित होकर स्वः के आप्लावन की साधना को एक देश या प्रदेश में सीमित नहीं रखता। किसी एक देश का नागरिक अथवा किसी एक प्रदेश का निवासी होते हुए भी वह अपने आपको इस एक अखण्ड अविभाज्य भूमिमाता की उपस्थ [उप-स्थान, गोद] में बैठा हुआ अनुभव करता है। भूमिमाता की क्रोड [गोद] में स्थित होकर सम्पूर्ण भूमण्डल के सम्पूर्ण मानवों को अपना परिवार मानकर वह अपने हविर्धान से सबके सुखानन्द के लिये श्रेष्ठतम कर्म की साधना करता है।

(अग्ने हव्यं रक्ष) अग्ने! हव्य को सुरक्षित कर, हव्य की रक्षा कर। अग्निहोत्र करते हुए जो घृत सामग्री आदि हव्य अग्नि में होमा जाता है, वह अग्नि द्वारा सूक्ष्म होकर आकाश में व्याप जाता है और दूर दूर तक सुगन्धि और शुद्धता का प्रसार करता है। इसी प्रकार जो साधक अपनी सुनिष्पन्न शुद्ध जीवन-हवि को ब्रह्माग्नि में सुहुत—समर्पित करके

श्रेष्ठतम कर्म की साधना करता है, उसी का जीवन-हव्य पृथिवी पर व्यापकर सर्वार्थ स्वः का आप्लावन करता है, सर्वत्र सुखानन्द की व्याप्ति करता है। 'ब्रह्माग्ने, मेरे जीवनहवि की रक्षा कर। इसे पाप ताप से बचा।'

प्राणीमात्र के लिये तुझे,
नहीं अराति के लिये,
देखूं सर्वतः सुखानन्द,
हों पृथिवी पर द्वार गृह समृद्ध,
होरहा हूं प्राप्त विशालाशय को।
पृथिवी की नाभि में,
अदिति की गोद में,
करता हूं स्थापन तुझे,
अग्ने रक्षा कर हव्य को॥

सूक्ति—स्वरभिविख्येषम्।
मैं सब ओर सुखानन्द देखूं॥
दृंहन्तां दुर्याःपृथिव्याम्।
पृथिवी पर घर द्वार समृद्ध होजायें॥
अग्ने हव्यं रक्ष।
अग्ने, हव्य की रक्षा कर।
ब्रह्माग्ने, जीवन हवि की रक्षा कर॥

**पवित्रे स्थो वैष्णव्यौ सवितुर्वः प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। देवीरापो अग्रेगुवो अग्रेपुवोऽग्र इममद्य यज्ञं नयताग्रे यज्ञपतिं सुधातुं यज्ञपतिं देवयुवम्॥** (य० १। १२)

पवित्रे स्थः वैष्णव्यौ सवितुः वः प्र—सवे उत्—पुनामि अच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। देवीः आपः अग्रे—गुवः अग्रे—पुवः अग्रे इमं अद्य यज्ञं नयत अग्रे यज्ञ—पतिं सु—धातुं यज्ञ—पतिं देव—युवम्॥

१) तुम दोनों (पवित्रे वैष्णव्यौ स्थः) पवित्र और व्यापनीय हो।
२) (देवीः आपः अग्रे—गुवः अग्रे—पुवः) दिव्य आपः अग्रगमयिता और अग्रशोधक [होते हैं।]
३) मैं (वः) तुम्हें (सवितुः) सविता के (प्र-सवे) समुत्पन्न संसार में (अच्छिद्रेण पवित्रेण) छिद्र-रहित पवित्रता से तथा (सूर्यस्य रश्मिभिः) सूर्य की रश्मियों से, प्रकाश की किरणों से (उत्—पुनामि) उत्कृष्टतया पवित्र करता हूं।
४) तुम सब (अद्य) आज (इमं यज्ञं) इस यज्ञ को, (सुधातुं यज्ञपतिं) सुधातु यज्ञपति को तथा (देव—युवं यज्ञपतिं) देव—स्पर्शी यज्ञपति को (अग्रे अग्रे नयत) आगे ही आगे लेजाओ॥

वैष्णव्य का अर्थ है व्यापने की क्षमता से युक्त। पवित्र का अर्थ है पवित्र, पवित्रता, पवित्र करने का साधन, पवित्र करने की क्षमता से युक्त, छानकर शुद्ध करनेवाला, चलनी, छाननी, छालनी, छलना।

पूर्व मन्त्र में साधक के हृदय में यह उदात्त भावना तरंगित हुई थी कि उसकी श्रेष्ठतम कर्म की दिव्य साधना द्वारा 'पृथिवी पर सब गृह गृहद्वार समृद्ध होजायें।' तदर्थ उसने अपने आपको पृथिवी की नाभि में और अखण्ड भूमि की गोद में स्थापित किया था। उसी भावना को सुस्थिर करता हुआ साधक अपने हविर्धान और पूषा को, अपने शरीर और आत्मा को, सम्बोधन करता है—तुम दोनों (पवित्रे वैष्णव्यौ स्थः) शोधक और व्यापनीय हो। दिव्य हविर्धान और दिव्य पूषा, दिव्य शरीर और दिव्य आत्मा, दोनों मिलकर सारी पृथिवी पर व्याप भी सकते हैं और समस्त भूमण्डल को पवित्र भी कर सकते हैं। संसार में अनेक श्रेष्ठकर्मा ऐसे हुए हैं, जिन्होंने अपने पावन जीवन और अपने अतुल आत्मसंबल से, अपनी श्रेष्ठ साधना द्वारा, समस्त भूमण्डल पर व्यापकर संसार का शोधन किया है। 'मैंने अपने हविर्धान को शोध लिया है और अपनी आत्मदिव्यता को अवस्थित करलिया है। मेरे शरीर और मेरे आत्मन्! तुम दोनों व्यापनीय और शोधक हो। समस्त भूमण्डल पर व्यापकर सब गृहों गृहद्वारों को समृद्ध करने तथा इस भूमण्डल के सकल मानवों को

शोधन की, उन्हें शुद्ध पवित्र बनाने की, तुममें शक्ति है।'

आप: शब्द स्त्रीलिङ्ग और बहुवचन है। इसके बहुत प्रसिद्ध अर्थ हैं जल, प्राण, प्रजा और कर्म।

चलनी में छानने से जल शुद्ध होते हैं। सूर्य की किरणें जलों को शुद्ध करती हैं। जिन जलों का सूर्य की किरणें स्पर्श नहीं करतीं, वे जल अशुद्ध और असेवनीय होते हैं।

प्राण [ पवन ] अन्तरिक्ष की चलनी में छनकर और सूर्य की किरणों से स्पृष्ट होकर पवित्र होते हैं।

प्रजा शुद्ध होती हैं शिक्षोपदेश की छालनी में छनकर तथा ज्ञान की रश्मियों से सम्पर्कित होकर। शरीर में इन्द्रियां प्रजा हैं। पृथिवी पर सब मानव प्रजा हैं। परिवार में पुत्रपुत्रियां प्रजा हैं।

कर्म पवित्र होते हैं सुविचारों की छलनी में छनकर और उपासना द्वारा देव सविता की प्रेरणा-रूपी रश्मियों से सुप्रेरित होकर।

सूर्य प्रकाश का प्रतीक है। सूर्य का प्रयोग यहां प्रकाश या ज्ञान के अर्थ में हुआ है।

इस मन्त्र में 'आप:' का प्रयोग देह-राज्य में निवास करनेवाली इन्द्रियरूपी प्रजाओं के लिये हुआ है।

अग्रे-गुवः का अर्थ है अग्र भाग में गमन करनेवाली, नेतृत्व करनेवाली, आगे ही आगे लेजानेवाली। अग्रे-पुवः का अर्थ हैं अग्र भाग में पवित्रता करनेवाली, आगे पवित्रता करनेवाली, पवित्रता का आगे ही आगे विस्तार करनेवाली।

साधक अपने देह-राज्य में निवास करनेवाली इन्द्रियरूपी प्रजाओं का अवलोकन करके कहता है-(देवीः आप:) दिव्य प्रजायें, इन्द्रियरूपी दिव्य प्रजायें ही (अग्रे-गुवः अग्रे-पुवः) आगे लेजानेवाली और पवित्रता का विस्तार करनेवाली होती हैं। साधक को यह स्मरण रखना चाहिये कि उसके जीवन की इन्द्रियरूपी प्रत्येक प्रजा दिव्य होगी, तब ही वह श्रेष्ठतम कर्म और विश्व के सुनिर्माण की साधना में सफल हो सकेगा। साधक को चाहिये वह सदा स्मरण रखे कि उसकी साधना की सफलता उसकी सम्पूर्ण इन्द्रियों की दिव्यता पर निर्भर है।

आत्मनिरीक्षण द्वारा साधक सर्वदा देखता रहे कि उसकी अन्तः बाह्य समस्त इन्द्रियां नितान्त शुद्ध और दिव्य रहें और उसकी सकल इन्द्रियों का सम्पूर्ण व्यवहार भी शुद्ध, पवित्र और दिव्य रहे। उसे ध्यान रहना चाहिये कि उसकी किसी भी इन्द्रिय में और उसकी किसी भी इन्द्रिय के किसी भी व्यवहार में तनिक भी अशुद्धता, अपवित्रता या अदिव्यता आने पर वह अपनी पावन साधना में एक पग भी आगे न बढ़ सकेगा। इसी कामना से कामयमान होकर साधक कहता है—मेरी इन्द्रिय-प्रजाओ ! श्रेष्ठतम कर्म तथा विश्वसमृद्धि की साधना के लिये मैं (वः) तुम्हें (सवितुः प्रसवे) सविता के समुत्पन्न संसार में, स्रष्टा के संसृष्ट जगत् में (अच्छिद्रेण पवित्रेण) अच्छिद्र—छिद्ररहित—त्रुटिरहित—अन्यून—पूर्ण शोधना द्वारा तथा (सूर्यस्य रश्मिभिः) सूर्य—ज्ञान—विवेक की किरणों द्वारा (उत्-पुनामि) उत्कृष्टतया—पूर्णतया पवित्र करता हूं। ज्ञान-विवेकरूपी सूर्य की किरणों के प्रकाश में ही मनुष्य अपने छिद्रों, अपनी त्रुटियों, अपनी न्यूनताओं का अवलोकन और उनका संशोधन कर सकता है, अन्यथा नहीं। अविवेकी अज्ञानी परछिद्रान्वेषण करता है, आत्मछिद्रान्वेषण नहीं करता। इसी लिये वह अपने जीवन में पूर्णता सम्पादन नहीं कर पाता। विवेकी ज्ञानी आत्म-छिद्रान्वेषण द्वारा अपने जीवन में पूर्णता का सम्पादन करता हुआ संसार की छिद्रपूर्ति करता है।

अपनी इन्द्रियों में दिव्यता का सम्पादन करता हुआ साधक अपनी इन्द्रियों को पुनः सम्बोधन करता है-दिव्यता से युक्त रहती हुई तुम सब मेरे (इमं यज्ञं) इस यज्ञ को, इस श्रेष्ठतमकर्मसाधनारूपी

यज्ञ को, मेरे इस (सु-धातुं यज्ञपतिं) सु-धातु यज्ञपति को, विश्व-सुधारणरूपी यज्ञ के सम्पादक आत्मा को, मेरे इस (देव-युवं यज्ञपतिं) दिव्यता का सम्पर्क-स्पर्श करनेवाले यज्ञपति को, स्व जीवन और स्व संसार में दिव्यता की स्थापना का स्वप्न देखनेवाले आत्मयज्ञपति को (अद्य) आज, अब (अग्रे अग्रे नयत) आगे ही आगे लेचलो, आगे ही आगे चलाओ।

[अद्य का अर्थ है आज। वेद में 'अद्य' का प्रयोग प्राय: 'वर्तमान में' तथा 'अब'—इन दो अर्थों में होता है]।

हो तुम दोनों पवित्रकर्ता व्यापनशील,
सविता के समुत्पन्न संसार में,
पवित्र करता हूं तुम्हें अछिद्र पवित्रता से।
ज्ञानरश्मियों की किरणों से।
दिव्य इन्द्रियां ही होती हैं,
अग्रनेत्री अग्रपवित्रकर्त्री,
लेचलो आगे ही आगे तुम आज,
इस यज्ञ को सुधातु यज्ञपति को दिव्यस्पर्शी यज्ञपति को ॥

**युष्मा इन्द्रोऽवृणीत वृत्रतूर्ये यूयमिन्द्रमवृणीध्वं वृत्रतूर्ये प्रोक्षिता स्थ। अग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षाम्यग्नीषोमाभ्यां त्वा जुष्टं प्रोक्षामि। दैव्याय कर्मणे शुन्धध्वं देवयज्यायै यद्वोऽशुद्धाः पराजघ्नुरिदं वस्तच्छुन्धामि ॥** (य० १।१३)

युष्मा: इन्द्र: अवृणीत वृत्रतूर्ये यूयं इन्द्रं अवृणीध्वं वृत्रतूर्ये प्र-उक्षिता: स्थ। अग्नये त्वा जुष्टं प्र-उक्षामि अग्नीषोमाभ्यां त्वा जुष्टं प्र-उक्षामि। दैव्याय कर्मणे शुन्धध्वं देव-यज्यायै यत् व: अशुद्धा: परा-जघ्नु: इदं व: तत् शुन्धामि ॥

१) (इन्द्र:) इन्द्र ने (वृत्र-तूर्ये) संग्राम में (युष्मा:) तुम्हें (अवृणीत) वरण किया है।
२) (यूयं) तुमने (वृत्र-तूर्ये) संग्राम में (इन्द्रं) इन्द्र को (अवृणीध्वं) वरण किया है।
३) तुम (प्र-उक्षिता: स्थ) सु-सिंचित हो।
४) मैं (त्वा जुष्टं) तुझ जुष्ट को (अग्नये) अग्नि के लिये (प्र-उक्षामि) प्रकृष्टतया सींचता हूं।
५) मैं (त्वा जुष्टं) तुझ जुष्ट को (अग्नीषोमाभ्यां) अग्नि और सोम के लिये (प्र-उक्षामि) प्रकृष्टतया सींचता हूं।
६) तुम (दैव्याय कर्मणे) दैव्य [दिव्यतायुक्त, श्रेष्ठतम] कर्म के लिये, (देव-यज्यायै) देव-यजन के लिये, दिव्यताओं के संगतिकरण के लिये, दिव्यताओं के दान-प्रसारण के लिये (शुन्धध्वं) शुद्ध करो, अपना शोधन करो।
७) (यत्) यत: (व:) तुम्हारी (अशुद्धा:) अशुद्धतायें (परा-जघ्नु:) परा-हत/परास्त होगयी हैं, मैं (व:) तुम्हारे (इदं तत्) इस उस [हविर्धान] को (शुन्धामि) शुद्ध करता हूं।

वृत्रतूर्य का अर्थ संग्राम किया जाता है। किन्तु जिस संग्राम में वृत्रों का तूरण—हनन किया जाता है, केवल उसी संग्राम का नाम वृत्रतूर्य है। वृत्र का अर्थ है घेरा डालनेवाला, चारों ओर से जकड़नेवाला, सब ओर से आक्रमण करनेवाला, तमाच्छादन करनेवाला, अंधेरा करनेवाला।

आकाश में छाकर अंधेरा करनेवाला होने से मेघ का नाम वृत्र है। सब ओर से आक्रमण करनेवाला रिपु वृत्र है। चारों ओर से आनेवाली बाधायें वृत्र हैं। जीवन को कुकृत्यों से जकड़नेवाला पाप वृत्र है। अन्त:करण को तामसी आवरण से आवृत्त करनेवाली वासना वृत्र है। जीवन में सब ओर अन्धकार फैलानेवाला अज्ञान वृत्र है। दुष्टता फैलानेवाला दुर्जन वृत्र है। काम, क्रोध, लोभ, मोह, भोग, रोग वृत्र हैं।

जीवन में जीवन की साधना करनेवाले साधक जानते हैं कि जीवन में अहर्निश पदे-पदे क्षणे-क्षणे इन्द्र और वृत्र का संग्राम चलता रहता है। पापरूपी वृत्र पुन:पुन: इन्द्र की श्रेष्ठतम कर्म की साधना में विघ्न डालता रहता है। वासना-वृत्र साधक के अन्त:करण में पापकर्म अथवा दुष्कर्म

की लहरें उत्पन्न करता रहता है। श्रेष्ठतम कर्म का साधक पुनः पुनः उनका प्रतिरोध करता है। साधना की सिद्धि होजाने पर भी यह संग्राम बना ही रहता है। जो अपने पांचों पञ्चों को, समस्त अन्तः बाह्य इन्द्रियों को, संशुद्ध और सुदिव्य बनाये रखता है, वह साधक ही पापवासनारूपी वृत्र का निराकरण करते रहने में सदा समर्थ और सफल रहता है। यही गूढ़ रहस्य इस मन्त्र में प्रकट किया गया है।

शरीररूपी हविर्धान में स्थित बाह्य अन्तः इन्द्रियों का स्वामी होने से आत्मा इन्द्र है। पाप वासना वृत्र है। पापवासना-वृत्र के हनन या निराकरण के सतत संग्राम का नाम वृत्र-तूर्य है।

साधक कहता है—मेरी इन्द्रियो! (इन्द्रः) तुम इन्द्रियों के स्वामी इस आत्मा ने (वृत्र-तूर्ये) वृत्र-हनन के सतत संग्राम में (युष्माः) तुम्हें (अवृणीत) वरण किया है, वरणीय-शुद्ध-दिव्य बनाया है। पाप-वृत्र का हनन, वासना-वृत्र का निराकरण, न किसी शर से हो सकता है, न किसी शस्त्र से। इस वृत्र का हनन-निराकरण तो केवल अन्तः बाह्य इन्द्रियों को वरणीय-शुद्ध-श्रेष्ठ बनाने से होता है। साधक ज्यों ज्यों अपने अन्तःकरण और बाह्यकरण को निर्मल करता चला जायेगा, त्यों त्यों पापवृत्र का निराकरण होता जायेगा। ज्यों ज्यों साधक अपने उभयकरणों को शोधता रहेगा, त्यों त्यों वृत्र का निराकरण होता रहेगा।

मेरी प्रिय इन्द्रियो! (यूयं) तुमने (वृत्र-तूर्ये) वृत्र-हनन के सतत संग्राम में (इन्द्रं) अपने स्वामी आत्मा को (अवृणीध्वं) वरण किया है, वरणीय-शुद्ध-पवित्र बनाया है।

इन्द्र इन्द्रियों का वरण करता है और उन्हें वरणीय बनाता है। इन्द्रियां इन्द्र का वरण करती हैं और वृत्र से विमुक्त करके उसे अपने निज शुद्ध आत्मस्वरूप में अवस्थित होने में सहायता करती हैं। इन्द्र इन्द्रियों का नियामक है और इन्द्रियां इन्द्र की सहायक हैं। यह पारस्परिक सम्बन्ध महत्त्वपूर्ण है। इन्द्र ने इन्द्रियों का और इन्द्रियों ने इन्द्र का वरण कहां किया है, यह विचारणीय है। यह पारस्परिक वरण वृत्र-हनन में, संग्राम में, किया गया है। संग्राम में, संघर्ष में, ही तो मित्रता और सहायता की आवश्यकता होती है। किसी भी संग्राम में अकेले की विजय कभी कदापि नहीं हो सकती। जीवन-संग्राम में इन्द्र और इन्द्रियों के सहकार से, गृहस्थ-संग्राम में पति और पत्नी के सहकार से, राष्ट्र-संग्राम में नेता और जनता के सहकार से सफलता होती है। सहकार की आवश्यकता तब ही होती है, जब कोई संग्राम या संघर्ष उपस्थित हो। श्रेष्ठतम कर्म की साधना एक संग्राम है। *स्व जीवन की साधना, अपने व्यक्तित्व का* सुनिर्माण, अपने जीवन में श्रेष्ठतम कर्म की प्रस्थापना, एक संग्राम है, सर्वातिशय प्रचण्ड संग्राम। इस संग्राम में न अकेला इन्द्र विजयी हो सकता है, न अकेली इन्द्रियां विजयी हो सकती हैं। इन्द्रियों के बिना इन्द्र निरुपाय है और इन्द्र के बिना इन्द्रियां निरुपाय हैं। सेना के बिना सेनापति विजय सम्पादन नहीं कर सकता। न सेनापति के बिना सेना सफल युद्ध कर सकती है।

जिस प्रकार एक सेनापति अपनी सेना के सैनिकों को सम्बोधन करके कहता है, "वीर सैनिको! तुम सुशिक्षित और वीर हो। तुम राष्ट्र-निष्ठ हो। हमारे प्रिय राष्ट्र पर आक्रमण करनेवाले इन शत्रुओं को परास्त करो" उसी प्रकार जीवन के वृत्रतूर्य में संस्थित इन्द्र अपनी इन्द्रियों को सम्बोधन करके कहता है "इन्द्रियो! तुम (प्रोक्षिताः स्थ) सुसिंचित हो। मैंने तुम्हें सींचा है। सींच सींच कर मैंने तुम्हें पुष्ट सुपुष्ट किया है, शुद्ध संशुद्ध किया है, सुशिक्षित अनुशासित किया है। तुम इन्द्र-निष्ठ हो, जीवन-निष्ठ हो। इन्द्र और वृत्र के इस संग्राम में तुम निष्ठापूर्वक मुझ इन्द्र के साथ सहकार करो"।

सुसिंचित, सपुष्ट और संशुद्ध इन्द्रियों से

सुशोभित होकर साधक का हविर्धान, साधक का जीवन, प्रिय और सुसेवनीय होगया है। तुष्ट सन्तुष्ट होकर साधक कहता है—मैं (त्वा जुष्टं) तुझ प्रिय सेवनीय हविर्धान को (अग्नये) प्रज्वलन और प्रकाशन के लिये (प्रोक्षामि) सुष्ठुतया सींच रहा हूं। साधना के पथ पर तू अग्निवत् प्रज्वलित और प्रकाशित रहे, इसी लिये मैंने तुझे सींचा है और इसी लिये मैं तुझे सींच रहा हूं, भोग विलास और विकार वासना के लिये नहीं।

मैं (त्वा जुष्टं) तुझ प्रिय सेवनीय हविर्धान को (अग्नीषोमाभ्यां) अग्नि और चन्द्र के लिये (प्रोक्षामि) सींच रहा हूं। सविता के संसार में तू पावक अग्नि के समान पवित्रता और शीतल चन्द्र के समान शीतल चन्द्रिका का प्रसारक रहे, इसी लिये मैंने तुझे सींचा है और इसी लिये मैं तुझे सींच रहा हूं, अपवित्रता, अशान्ति और उत्तेजना फैलाने के लिये नहीं।

मुझे संसार में श्रेष्ठतम कर्मों की धारा प्रवाहित करनी है। मुझे संसार में देवयजन करना है, दिव्यताओं का संगतिकरण करना है, दिव्यताओं का प्रसार करना है। अतः, मेरे हविर्धान की इन्द्रियो तथा पांचों पञ्चो! (दैव्याय कर्मणे) दिव्य कर्म की साधना के लिये तथा (देव-यज्यायै) देव-यजन के लिये, दिव्यताओं के संगतिकरण और प्रसार के लिये, तुम सब (शुन्धध्वं) शोधन करो, शुद्ध रहो।

साधक आत्म-निरीक्षण करके देखता है कि उसकी इन्द्रियों की सब अपवित्रतायें दूर होगई हैं, उसकी इन्द्रियां और उसकी इन्द्रियों के व्यवहार शुद्ध होगये हैं। आत्म-सन्तोष के साथ वह कहने लगता है—इन्द्रियो! (यत्) क्योंकि (वः अशुद्धाः परा-जघ्नुः) तुम्हारी अशुद्धतायें पराभूत होगई हैं, तुम्हारी अपावनतायें समाप्त होगई हैं, अतः मैं (वः) तुम्हारे (इदं तत्) इस उस [हविर्धान, इन्द्रियाधान, जीवन] को (शुन्धामि) शुद्ध करता हूं। जब अन्तः वाह्य सब इन्द्रियां और उनके व्यवहार शुद्ध होजाते हैं, तब ही यह हविर्धान पूर्णतया शुद्ध, संशुद्ध और दिव्य सुदिव्य होता है।

इन्द्र ने संग्राम में किया है तुम्हें वरण,<br>
तुमने इन्द्र को वरण किया है संग्राम में,<br>
हो तुम सुसिंचित।<br>
सींचता हूं तुझ प्रिय को अग्न्यार्थ,<br>
सींचता हूं तुझ सेवनीय को अग्निसोमार्थ।<br>
शुद्ध रहो तुम दिव्यकर्मार्थ दिव्ययजनार्थ,<br>
क्योंकि जब विनष्ट होगईं तुम्हारी अशुचितायें,<br>
कर पाता हूं तब ही तुम्हारे इस उस,<br>
हविर्धान को शुद्ध॥

**शर्मास्यवधूतं रक्षोऽवधूता ऽरातयो ऽदित्यास्त्वगसि प्रति त्वादितिर्वेत्तु। अद्रिरसि वानस्पत्यो ग्रावासि पृथुबुध्नः प्रति त्वादित्यास्त्वग्वेत्तु॥** (य० १।१४)

शर्म असि अव-धूतं रक्षः अव-धूताः अरातयः। अदित्याः त्वक् असि प्रति त्वा अदितिः वेत्तु। अद्रिः असि वानस्पत्यः ग्रावा असि पृथु-बुध्नः प्रति त्वा अदित्याः त्वक् वेत्तु॥

१) तू (शर्म असि) शर्म है।<br>
२) (रक्षः अव-धूतं) राक्षस कांप गया [भाग गया]।<br>
३) (अरातयः अव-धूताः) अरातियां कांप गईं [भाग गईं]।<br>
४) तू (अदित्याः त्वक् असि) अदिति की त्वचा है।<br>
५) (अदितिः त्वा प्रति वेत्तु) अदिति तुझे प्रत्यक्ष जाने।<br>
६) तू (वानस्पत्यः अद्रिः असि) वानस्पत्य अद्रि है।<br>
७) तू (पृथु-बुध्नः ग्रावा असि) विस्तार-मूल ग्रावा है।<br>
८) संसार (त्वा अदित्याः त्वक् प्रति वेत्तु) तुझे अदिति की त्वचा जाने।

शर्म के तीन प्रसिद्ध अर्थ हैं—गृह, विश्राम और सुख। गृह और विश्राम व सुख का अटूट सम्बन्ध है। मनुष्य कहीं भी जाये और कहीं कुछ भी करे, किन्तु विश्राम व सुख की अनुभूति उसे जितनी अपने गृह में आकर होती है, उतनी अन्यत्र कहीं नहीं होती। मनुष्य ही नहीं, पशु पक्षी भी जो सुख विश्राम अपने स्थान पर अनुभव करते हैं, वह अन्यत्र कहीं नहीं करते। दिन भर का मारा थका मनुष्य जब सायं अपने गृह में आकर विश्राम करता है, तब वह सुखी होता है। पशु भी दिन भर जंगल में चरते फिरते हैं और सायं अपने स्थान पर आकर सुख विश्राम पाते हैं। पक्षी भी दिन भर इधर उधर उड़ने फिरने के उपरान्त सायं अपने घोंसले में आकर विश्राम करते हैं और सुख पाते हैं।

परन्तु मनुष्य पशु या पक्षी अपने गृह में विश्राम व सुख तब ही पाते हैं जब गृह में स्वच्छता हो, निष्कण्टकता हो, निष्कलहता हो, निर्बाधता हो, निर्विघ्नता हो, निर्भयता हो, शान्ति हो। जिस गृह, स्थान या घोंसले में मलिनता, कण्टकता, कलह, बाधा, विघ्न, भय, अशान्ति हो, वहां न विश्राम मिलता है, न सुख। सुख उस गृह में मिलता है, जहां देवों का सहवास और रातियों का सहचार हो। जहां राक्षसों का निवास और अरातियों का सहचार होता है, उस गृह या घोंसले में सुख कैसा। [रक्षः और अराति की व्याख्या देखिये मन्त्र ७ की व्याख्या में]

'तू शर्म है, तू गृह है, तू विश्राम है, तू सुख है', यह किसके प्रति कहा जारहा है? यह उस हविर्धान के प्रति, उस इन्द्रियधृत जीवन के प्रति कहा जारहा है, जिसके लिये पूर्व मन्त्र के अन्त में कहा गया है, 'इन्द्रियों, क्योंकि तुम्हारी अपावनतायें दूर हो गई हैं, अतः मैं तुम्हारे इस उस इन्द्रियधान जीवन को शोधता हूं'।

साधक ने अपने जीवन को शोध लिया है, उसके जीवन में से (रक्षः अव-धूतं) राक्षससमूह भाग गया है और (अरातयः अव-धूताः) अरातियां भाग गई हैं। राक्षससमूह तथा अरातियों के निराकरण से साधक का जीवनगृह स्वच्छ, निष्कण्टक, कलहरहित, निर्बाध, निर्विघ्न, भयरहित और शान्त सदन बन गया है। साधक के जीवनगृह में अब देहनिवासी आत्मा को विश्राम मिल रहा है, सुख शान्ति की अनुभूति हो रही है। ऐसे जीवन-सदन में विश्राम और सुख का आस्वादन करता हुआ आत्मा अपने जीवनगृह से कहता है, 'मेरे जीवनगृह, अब तू (शर्म असि) गृह है, विश्राम और सुख का घर है।'

'मेरे जीवनगृह! तू अब (अदित्याः त्वक् असि) अखण्ड भूमि की त्वचा है।' त्वच संवरणे। त्वच का अर्थ है संवरण करना, ढांकना, व्यापना। शरीर का संवरण करनेवाली, समस्त शरीर को ढांकने-ढकने-वाली होने से मनुष्य के शरीर पर आवृत्त खाल को त्वचा कहते हैं। मन्त्र १२ में शरीर और आत्मा को वैष्णव्य—व्यापनशील कहा गया है। यहां शरीर और आत्मा के समुच्चयरूप जीवन को त्वचा कहा गया है। राक्षसों और अरातियों से रहित शुद्ध पवित्र जीवन में त्वचावत् अखिल भूमण्डल पर व्यापने की क्षमता होती है। शुद्ध, पवित्र और दिव्य जीवन में निस्सन्देह वह क्षमता होती है कि श्रेष्ठतम कर्मों की साधना करता हुआ साधक समस्त भूमण्डल पर इस प्रकार व्याप जाये, जिस प्रकार साधक के शरीर पर त्वचा व्याप रही है।

त्वचा का प्रयोग अपने भीतर एक सूक्ष्म रहस्य को छिपाए हुए है। त्वचा न केवल शरीर पर व्यापी ही रहती है, अपि तु शरीर से चिमटी [चिपकी] भी रहती है। त्वचा को यदि शरीर से पृथक् किया जाये तो सारे शरीर में पीड़ा होती है।

अपने जीवन को शोधकर, अपने शुद्ध पवित्र दिव्य जीवन से जो इस भूतल पर श्रेष्ठतम कर्मों की धारा प्रवाहित करता है, वह विश्व की त्वचा वन जाता है। वह विश्व में व्याप जाता है, वह सर्वमय होजाता है, त्वचावत् समस्त भू और भूवासियों का अनन्य अभिन्न प्रिय जन वन जाता है। वह जव विश्व से विछुड़ता है तो समग्र विश्वतनू में पीड़ा होती है। संसार उसके वियोग से विकल और विह्वल हो उठता है। वह जहां जाता है, वहीं सवका त्वचावत् प्रिय अंग वन जाता है। वह जव जहां से विदा होता है, सव उसके वियोग से व्यथित हो उठते हैं। इसी भाव को व्यक्त करने के लिये कहा गया है, (अदितिः त्वा प्रति वेत्तु) अखण्ड भूमि तुझे जाने। प्रति शब्द में प्रत्येकता की ध्वनि ध्वनित होरही है। इस भूमण्डल का प्रत्येक मनुष्य तुझे जाने। मिलते विछुड़ते प्रत्येक व्यक्ति तुझे जाने, तेरे मिलन में आनन्द माने और त्वचा के समान तेरे विछोह में वेदना अनुभव करे।

अद्रि शब्द में अदीर्णता अथवा सुदृढ़ता का भाव संनिहित है। वैसे वैदिक वाङ्मय में अद्रि शब्द के वहुत प्रसिद्ध अर्थ हैं मेघ और पर्वत। 'वानस्पत्यः अद्रिः असि', मन्त्र के इस वाक्य में अद्रि शब्द निश्चयपूर्वक मेघ के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। इस वाक्य का शब्दार्थ है, 'तू वानस्पत्य मेघ है'। मेघ वानस्पत्य है। जव मेघ वरसता है तो न केवल पर्वतों पर, अपि तु समतल भूमि पर भी वनस्पतियां [वृक्ष, तृण, घास आदि] उग जाती हैं। सर्वत्र हरियाली छा जाती है। जो नितान्त शुद्ध पवित्र दिव्य होकर मेघवत् अपने श्रेष्ठतम कर्मों द्वारा संसार में सुखानन्द की वृष्टि करते हैं,जो अपनी स्नेहसाधना से संसार की सुसेवा करके संसार को हरा भरा वनाते हैं, जिनकी सेवा से संसार फूलता फलता है, वे ही श्रेष्ठ मानव अदिति की त्वचा वनते हैं और उन्हीं का अदिति परिवेदन करती है, उन्हीं को संसार पहंचानता,जानता और मानता है।

ग्रावा शब्द के भी वैदिक वाङ्मय में दो प्रसिद्ध अर्थ हैं—प्रस्तर [पाषाण, पत्थर] और मेघ। 'पृथु-वुध्नः ग्रावा असि,' मन्त्र के इस वाक्य में ग्रावा शब्द पत्थर के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। इस वाक्य का शब्दार्थ है,'तू विस्तारमूल पत्थर है। तू विस्तार करनेवाला मूल का पत्थर है। तू मूल का वह पत्थर है, जिसपर भवन का विस्तार या निर्माण किया जाता है'। मूल पर ही वृक्ष का विस्तार [आरोहण] होता है और मूल पर ही भवन का विस्तार होता है। 'श्रेष्ठतम कर्म की साधना का मूल वनकर ही तू अदिति की त्वचा वन पायेगा।' 'अद्रिरसि वानस्पत्यः—तू वानस्पत्य मेघ है' तथा 'ग्रावासि पृथुवुध्नः—तू विस्तार-मूल प्रस्तर है,' इन दो वाक्यों के पश्चात् कहा गया है, 'संसार (त्वा) तुझे (अदित्याः त्वक्) अदिति की त्वचा प्रति वेत्तु) जाने। प्रत्येक मनुष्य तुझे समस्त भू और भूवासियों की त्वचा समझे।' निस्सन्देह संसार का वानस्पत्य मेघ और पृथुवुध्न ग्रावा वनकर ही, साधक, तू विश्व की त्वचा वन सकेगा, अन्यथा नहीं। वानस्पत्य मेघ वनकर संसार में शुभ श्रेष्ठ की सुवृष्टि कर, मूलाधार प्रस्तर वनकर विश्व का सुनिर्माण कर, तव ही तू अदिति की त्वचा समझा जायेगा, तव ही संसार तुझे त्वचावत् प्यार करेगा, तव ही तू विश्व में व्यापकर विश्व की त्वचा वन पायेगा।

तू है शर्म, सुखसदन तू है,
भगे रक्ष भागी अरातियां,
तू है त्वचा अखिल भूमि की,
जानें तुझे सकल भूवासी।
तू है वानस्पत्य मेघ,
तू है प्रस्तर पृथु-मूल,
जाने तुझे त्वचा अदिति की,
यह सारा संसार॥

**अग्नेस्तनूरसि वाचो विसर्जनं देववीतये त्वा गृह्णामि बृहद्ग्रावासि वानस्पत्यः स इदं देवेभ्यो हविः शमीष्व सुशमि शमीष्व । हविष्कृदेहि हविष्कृदेहि ॥**
(य० १।१५)

अग्नेः तनूः असि वाचः विसर्जनं देव-वीतये त्वा गृह्णामि बृहत् ग्रावा असि वानस्पत्यः सः इदं देवेभ्यः हविः शमीष्व सुशमि शमीष्व । हविःकृत् आ इहि हविःकृत् आ इहि ।

१) तू (अग्नेः तनूः असि) अग्नि का तनू है ।
२) मैं (देव-वीतये) दिव्यताओं की व्याप्ति के लिये (वाचः विसर्जनं त्वा) वाणी के विसर्जक तुझे (गृह्णामि) ग्रहण करता हूं ।
३) तू (बृहत् वानस्पत्यः ग्रावा असि) बृहत् वानस्पत्य ग्रावा है ।
४) (सः) वह तू (इदं सुशमि हविः) इस सुशामक हवि को (देवेभ्यः) देवों के लिये (शमीष्व) शामक रख, (शमीष्व) शान्तिप्रद रख ।
५) (हविःकृत्) ! (आ इहि) आ, (हविःकृत्) ! (आ इहि) आ ।

तनू का अर्थ है विस्तार करनेवाला । आत्म-विस्तार अथवा आत्म-विकास का साधन होने से शरीर को भी तनू कहते हैं ।

साधक का जीवन अब शुद्ध, पवित्र, दिव्य और अदिति की त्वचा बन गया है । उसके जीवन में पूर्णता सम्पादित होगई है । साधक आत्मसम्बोधन करता है, "मेरे जीवन ! अब तू (अग्नेः तनूः असि) अग्नि का तनू है, प्रकाश का प्रसारक है, ज्ञान का विस्तार है, आत्माग्नि का विस्तार करने की क्षमता से सुयुक्त है, तुझमें ब्रह्माग्नि प्रज्वलित है । मैं अब (त्वा वाचः विसर्जनं) तुझ वाणी के विसर्जक को (देव-वीतये) दिव्यताओं की व्याप्ति के लिये (गृह्णामि) ग्रहण करता हूं, स्वीकार करता हूं, स्थापन करता हूं, नियुक्त करता हूं ।"

अपने जीवन में शुद्धता, पवित्रता, दिव्यता और प्रकाश का आधान करके साधक ने अपने जीवन को पूर्ण, अन्यून, त्रुटिरहित और छिद्ररहित बना लिया है । वह अब सर्वजनहिताय, सब जनों के हित के लिये, मानव-समाज में दिव्यताओं की व्याप्ति के लिये, वाणी का विसर्जनकर्ता बनकर कार्यक्षेत्र में पदार्पण करता है । विसर्जन का अर्थ है त्यागना, देना, भेजना । 'वाचः विसर्जनं' का अर्थ है वाणी का दान करनेवाला, वाणी द्वारा अपने विचारों और भावों को दूसरों तक भेजने–पहुंचाने–वाला, वाणी द्वारा ज्ञान का दान करनेवाला ।

वाग्वै धेनुः–वाणी निस्सन्देह धेनु है । वाग्व कामधेनुः—वाणी निश्चय से कामधेनु है । वाक् सरस्वती-वाणी सरस्वती है । वाग्वै समुद्रः–वाणी निश्चय से समुद्र है । वाग्वै लोकम्पृणा-वाणी निस्सन्देह लोकपूर्ति करनेवाली है । वाग्वै मतिः–वाणी निस्सन्देह मति-विचार प्रदान करनेवाली है । वाग्वै विराट्–वाणी निश्चय से विराट् है । वागेवाग्निः–वाणी ही अग्नि–पावक–प्रकाशक है ।

वाणी सचमुच अग्नि है, कामधेनु है, लोक-पूर्तिकर्त्री है, जनता में प्रकाश और परिष्कार करनेवाली है । वाणी भावों और विचारों को प्रकट करने का एक अद्वितीय साधन है । वाणी के द्वारा विचारों और भावनाओं का विसर्जन किया जाता है । वाणी विचारदान करनेवाली है । विचारदान ही परम दान है । दिव्य विचारों के आदान प्रदान से ही संसार में दिव्यताओं की व्याप्ति होती है । दिव्य विचारों के प्रभाव से ही मानवों के मनों में दिव्य गुणों की प्राप्ति की इच्छा जागती है ।

जीवन में पूर्णता सम्पादन कर लेने पर ही मनुष्य वाणी के विसर्जन का, अपनी वाणी से उपदेश तथा विचार प्रदान करने का अधिकारी होता है । श्रेष्ठतम कर्म करते हुए ही मनुष्य

सदुपदेश करने का पात्र बनता है और तब ही उसकी वाणी में वह दिव्यता अथवा वह दिव्य प्रभाव आता है कि वह संसार में दिव्यताओं की व्याप्ति और दिव्य गुणों का सुविस्तार कर सके। कर्तृत्व और वक्तृत्व का, करनी और कथनी का, परस्पर अभिन्न सम्बन्ध है। कर्तृत्व के बिना वक्तृत्व सर्वथा निस्सार और प्रभावहीन होता है। अपने जीवन में श्रेष्ठतम कर्तृत्व तथा पूर्णता सम्पादन करके साधक सर्व जनों में दिव्यताओं की व्याप्ति करने के लिये अब अपनी वाणी का विसर्जन प्रारम्भ करता है।

श्रेष्ठतम कर्तृत्व और जीवन की पूर्णता सम्पादन करके साधक अब संसार में दिव्यताओं की व्याप्ति के लिये अपनी वाणी से सरस्वती का प्रवाह प्रवाहित करने का समारम्भ कररहा है। उसके कर्तृत्व, उसके जीवन और उसकी वाणी में किसी प्रकार की न्यूनता अथवा भिन्नता न आने पाये, तदर्थ आत्मदृढ़ता सम्पादन करने के लिए साधक अपने आपको सम्बोधन करते हुए कहता है, 'तू (बृहत् वानस्पत्यः ग्रावा असि) सुविशाल वानस्पत्य ग्रावा [पत्थर, पथरीला पर्वत] है, वनस्पतियों से हरा भरा पर्वत है'। साधक के लिए पर्वतवत् अचल, अटल और सुदृढ़ होना ही पर्याप्त नहीं है, उसके लिये संसार को हरा भरा बनाने की क्षमता से युक्त होना भी आवश्यक है। पर्वत कितना भी ऊंचा और सुविशाल क्यों न हो, यदि वह वनस्पतियों से हरा भरा नहीं है तो वह किसी काम का नहीं है। कोई मनुष्य कितना भी उच्च और महान् क्यों न हो, यदि वह संसार की अभिवृद्धि और समुन्नति नहीं करता है, यदि वह संसार को हरा भरा और दिव्य सुदिव्य नहीं बनाता है तो उसकी उच्चता और महानता का मूल्य ही क्या है। इसी भावना से भावित होकर साधक अपने को बृहत् वानस्पत्य पर्वत बनाये रखना चाहता है।

वनस्पतियां पर्वत की हवि है। पर्वत वनस्पतिरूपी हवि प्रदान करता है। साधक के पास श्रेष्ठतम कर्मों की, दिव्य विचारों की, भव्य भावों की, समुज्ज्वल भावनाओं की, सुपरिष्कृत जीवन की, दिव्यताओं की और दिव्य गुणों की हवि है, सुशामक हवि है। हवियां दो प्रकार की होती हैं–उत्तेजक और उपशामक। साधक के हविर्धान में तो सुशामक हवि है। उसे उत्तेजनापूर्ण संसार की उत्तेजना का शमन करना है। उसे अशान्तिपूर्ण संसार में शान्ति की स्थापना करनी है। उसे वक्रता, विकार और वासना से भरे संसार को निर्विकार बनाना है। इसी के लिये तो उसने अपनी जीवनहवि का संशोधन, शमन और शान्तिकरण किया है। आत्मसम्बोधन करता हुआ वह पुनः कहता है–(सः) वह तू (इमं सुशमि हविः) इस जीवनरूपी सुशामक हवि को (देवेभ्यः) देवों के लिये, दिव्यताओं की आप्ति व्याप्ति के लिये (शमीष्व) शामक-शमनकारी रख, (शमीष्व) शीतल-शान्त रख।

संसार से अदिव्यताओं का निराकरण और विश्व में दिव्यताओं की व्याप्ति कोई सरल साधना नहीं है। इस साधना के मार्ग पर अशान्ति और उत्तेजना के प्रसंग पग पग पर उपस्थित होंगे। मार्ग की अशान्तियां, उत्तेजनायें तथा दुर्घटनायें तुझे उत्तेजित और अशान्त न करने पायें। समस्त अशान्तियों और उत्तेजनाओं से स्वयं नितान्त अप्रभावित रहकर तू अपनी जीवनहवि को सदा शान्त, अनुत्तेजित तथा शमनकारिणी बनाये रखना और अपनी शामक शान्तिप्रद साधना द्वारा तू संसार में शमन और शान्ति का विस्तार करता जाना। विश्व में दिव्यताओं की व्याप्ति के लिये शमन और शान्ति का ही परम आधार हैं।

वनस्पतिरूपी हवि की प्राप्ति के लिये मनुष्य स्वयं बृहत् वानस्पत्य पर्वत पर जाते हैं। किन्तु तू

अरातयः की व्याख्या देखिये मन्त्र ७ के नीचे]।

वायु प्रतीक है वेग, गति और प्राण का। वेग, गति और प्राण [जीवन] का जो संचार करता है, उसे वायु कहते हैं। वायु का प्रयोग यहां जन जन में वेग, गति और जीवन का संचार करनेवाले श्रेष्ठ-कर्मा दिव्यताप्रसारक साधक के लिये हुआ है। (वायुः वः वि-विनक्तु) वायु तुम्हें विश्लेषे, विवेकयुक्त करे। विविनक्तु का अर्थ है विश्लेषण करे, विवेक-युक्त करे। श्रेष्ठकर्मा साधक जनता का सदा विश्ले-षण करता रहे और जनता में निरन्तर विवेक की वृद्धि तथा सुविकास करता रहे। महत्वाकांक्षा और क्षमता के साथ यदि विवेक न होगा, तो मानवसमाज निर्वाधता के साथ उन्नति के पथ पर अग्रसर न रह सकेगा।

(हिरण्य-पाणिः देवः सविता वः प्रति-गृभ्णातु अच्छिद्रेण पाणिना) हिरण्य-हस्त देव सविता तुम्हें ग्रहण करे छिद्ररहित हाथ से। हिरण्य का अर्थ है प्रकाशमान् चमकीला, सुनहरी, सुन्दर और पाणि का अर्थ है हाथ। देव सविता का सर्वव्यापी हाथ सुनहरी, सुन्दर और प्रकाशमान् तो है ही, छिद्ररहित भी है। वड़े से वड़े मेधावी के हाथ में त्रुटि रह सकती है, किन्तु देव सविता का हाथ तो सर्वथा अन्यून है, त्रुटिरहित है। देव सविता अपने सर्वव्यापी सुनहरी सुन्दर हाथ से जिनकी अंगुली पकड़ लेता है, वे सर्वतः निहाल होजाते हैं। मधुजिह्व नेता का यह पुनीत कर्तव्य है कि वह जनता में देव सविता के प्रति परम आस्तिक्य बुद्धि की प्रस्थापना करे। सुनेता को चाहिये कि वह प्रजा को परम आस्तिक और धार्मिक बनाये। देव सविता के प्रति अपने आपको समर्पित किये विना लोककल्याण की पूर्ति होना असम्भव है। देव सविता का पावन हस्त ही जनता को पूर्णरूपेण श्रेष्ठ और दिव्य वना सकेगा। साधक जनता को सदा ऐसी प्रेरणा करता रहे और उन्हें सदा यह आशीर्वाद देता रहे, "शोभन-हस्त देव सविता अपने छिद्ररहित हाथ से तुम्हें ग्रहण करे। तुम देव सविता के प्रिय हस्त में शिशुवत् अपनी अंगुली पकड़ाये रहो और वह तुम्हारी अंगुली पकड़ कर तुम्हें सन्मार्ग पर चलाता रहे"।

देव सविता की उपासना और आध्यात्मिक साधना के विना संसार में श्रेष्ठतम कर्मों तथा दिव्यताओं की धारा सुप्रवाहित नहीं रह सकती, रह ही नहीं सकती।

है तू मधुवाणी प्रवक्ता,<br>
इच्छा वल का दे सन्देश,<br>
तेरे द्वारा विजय करें हम,<br>
प्रति संग्राम और संघर्ष।<br>
है तू वर्षवृद्ध और जाने,<br>
वर्षवृद्ध तुझको संसार,<br>
परे रहें रक्ष और अरातियां,<br>
रक्ष न पास फटकने पाये।<br>
सद्विवेक से युक्त निरन्तर,<br>
रखे तुम्हें वलवन्त सुनेता,<br>
छिद्ररहित सुन्दर हाथों से,<br>
पकड़े तुम्हें देव सवितेश॥

सूक्ति—देवो वः सविता हिरण्यपाणिः<br>
प्रतिगृभ्णात्वच्छिद्रेण पाणिना॥<br>
छिद्ररहित सुन्दर हाथों से,<br>
पकड़े तुम्हें देव सवितेश॥

**धृष्टिरस्यपाग्ने अग्निमामादं जहि निष्क्रव्यादं सेधा देवयजं वह। ध्रुवमसि पृथिवीं दृंह ब्रह्मवनि त्वा क्षत्रवनि सजातवन्युपदधामि भ्रातृव्यस्य वधाय॥**

(य० १।१७)

धृष्टिः असि अप अग्ने अग्निं आम-अदं जहि निः क्रव्य-अदं सेध आ देव-यजं वह। ध्रुवं असि पृथिवीं दृंह ब्रह्म-वनि त्वा क्षत्र-वनि सजात-वनि उप-दधामि भ्रातृव्यस्य वधाय॥

१) (अग्ने) ! तू (धृष्टिः असि) धृष्टि है।
२) (आम-अदं अग्निं अप जहि) आम-भक्षक अग्नि को विनष्ट करदे।
३) (क्रव्य-अदं निःसेध) क्रव्य-भक्षक [अग्नि] को विनष्ट करदे।
४) (देव-यजं आ वह) देव-याग को वहन कर।
५) तू (ध्रुवं असि) ध्रुव है।
६) (पृथिवीं दृंह) पृथिवी को समुद्ध-दृढ़ कर।
७) मैं (त्वा ब्रह्म-वनि क्षत्र-वनि सजात-वनि) तुझ ब्रह्म-सेवी क्षत्र-सेवी सजात-सेवी को (भ्रातृव्यस्य वधाय) भ्रातृव्य के वध के लिये (उप-दधामि) समीप धारण-स्थापन करता हूं।

धृष्टि का अर्थ है धृति, धैर्य। किसी भी महत्त्व-पूर्ण कार्य या साधना में धैर्य की उपादेयता प्रत्यक्ष है। साधना जितनी विशाल और उदात्त होती है, उतने ही अधिक धैर्य की आवश्यकता होती है। कार्य जितना महान् होता है, उसके लिये साधना भी उतने ही दीर्घ काल तक करनी पड़ती है। यह विशाल और उदात्त हिमालय एक दिन में नहीं बन गया था। किसी भी महा काव्य की रचना कवि ने एक दिन में नहीं करली थी। बीज बोते ही अन्न उत्पन्न नहीं होजाता है। पौधा लगाते ही फल नहीं लग जाते हैं। एक दिन में ही राष्ट्र का निर्माण नहीं होजाता है। धैर्यपूर्वक निरन्तर दीर्घ काल तक सेवा करने के उपरान्त सिद्धि प्राप्त होती है। क्षण प्रति क्षण, दिन प्रति दिन, ज्यों ज्यों साधना चलती चली जा रही है, त्यों त्यों उसी अनुपात में सिद्धि निकट आती जारही है। साधक को पूर्ण सिद्धि के क्षण की प्रतीक्षा धैर्यपूर्वक दीर्घ काल तक करनी पड़ेगी।

साधना के पथ में अनेक बाधायें आयेंगी, अनेक विघ्न पड़ेंगे, अनेक व्यवधान उपस्थित होंगे। बाधाओं को लांघता हुआ, विघ्नों को पार करता हुआ, व्यवधानों पर आरूढ़ होता हुआ यदि साधक साधना करता रहेगा तो प्रत्येक बाधा उसकी क्षमता को बढ़ायेगी, प्रत्येक विघ्न उसके साहस को बढ़ायेगा और प्रत्येक व्यवधान उसकी सफलता का मार्ग प्रशस्त करेगा।

वीरों ही के लिये है, वसु सब वसुन्धरा के।
वीरों ही के लिये है, शुभ मान इस धरा के॥

फिर श्रेष्ठतम कर्म की साधना तो सर्वातिशय उदात्त साधना है और दिव्यताओं की विश्वव्याप्ति की साधना सर्वातिशय विशाल साधना है। इनके लिये अमित काल और अतुल धैर्यकी आवश्यकता है। इन साधनाओं के पथ पर पग पग पर कांटे बिछे हुए हैं। इस पथ पर पदे-पदे बाधायें मार्ग रोकेंगी। इस मार्ग पर क्षण-क्षण विघ्न टकरायेंगे, व्यवधान आयेंगे। अन्त तक तुझे धैर्य रखना होगा। (अग्ने) प्रबुद्ध साधक! (धृष्टिः असि) तू धैर्य है। धैर्यवान् बन। धैर्य की भित्ति पर स्थित होकर साधना में लगा रह। तेरी साधना में तेरा अपना धैर्य ही तेरा परम सहायक है। धैर्य ही साधना का अटूट अवलम्ब है।

आम का अर्थ है कच्चा। क्रव्य का अर्थ है कच्चा मांस, आग पर न पकाया मांस। एक अग्नि है जो कच्चा खाता है, जो कच्चा मांस खाता है। वह अग्नि है चिन्ता। चिन्ताग्नि चिन्ता करनेवाले को कच्चा खा जाता है, बिना पकाये उसके मांस को कच्चा खा जाता है। यदि बुझाया न जाये तो यह अग्नि अन्दर ही अन्दर मनुष्य का काम तमाम करदेता है। चिन्ताग्नि तो चिताग्नि से भी अधिक भयंकर है। चिता का अग्नि प्रज्वलित होकर मृत को खाता है। चिन्ता का अग्नि बिना प्रज्व-लित हुए ही जीवित को खा जाता है। साधना के पथ पर साधक न चिन्ता करे, न आह भरे। प्रसन्नता के साथ सब कुछ सहता हुआ अनवरत अनासक्त साधना में लगा रहे। यदि चिन्ताग्नि सुलगे तो

उसे धैर्यवारि से बुझादे। (आम-अदं अग्निं अप-जहि) आम-भक्षक अग्नि को बुझादे, (क्रव्य-अदं अग्निं निःसेध) क्रव्य-भक्षक अग्नि को बुझादे।

(देव-यजं आ वह) देव-याग का निर्वहन करता रह। दिव्यताओं की व्याप्ति का जो यज्ञ तूने प्रारम्भ किया है, उसका निश्चिन्तता के साथ निर्वहन किये चला जा।

तू (ध्रुवं असि) ध्रुव है, निश्चल है। जहां हैं, वहीं ध्रुवता के साथ स्थित रह। एक डग भी पीछे न हट। तनिक न घबरा। यदि तेरा कोई साथी नहीं है तो देव सविता तो तेरे साथ है।

जग के रूठे से क्या होगा,
यदि वह सविता देव न रूठे।
जग रूठे तो रूठे तुझसे,
तेरा सविता देव न रूठे॥

साधनविहीन होकर भी तू साधनहीन नहीं है। तेरा शुद्ध संशुद्ध जीवन तेरी साधना का परम पवित्र साधन तेरे पास है। तेरे पास क्या नहीं है। तेरे पास स्वस्थ मन और स्वस्थ इन्द्रियां हैं। विमल मति और सर्वशक्तिमान् आत्मा तेरे पास है। सत्य का व्रत तेरे साथ है। तेरा हविर्धान सुविचारों और सद्भावनाओं के रत्नों से भरा हुआ है। साहस, उमंग, उत्साह, आशा, विश्वास, निर्भयता तेरे सखा हैं। चित्त की शान्ति और वाणी की मधुरता तेरा वैभव है। ध्रुवता के साथ साधना में स्थित और स्थिर रह।

धैर्य और ध्रुवता के साथ (पृथिवीं दृंह) पृथिवी को दृढ़ रख। भय, आशंका और निराशा के मारे तेरे पगों के नीचे से पृथिवी न खिसकने पाये। पृथ्वी पर दृढ़ता के साथ स्थित रह। यह पृथिवी तेरी है। सम्पूर्ण पृथिवी तेरी है। पृथिवी से बना तेरा शरीर भी तेरी पृथिवी है। उसे भी सुदृढ़ रख। पृथिवी साधना-स्थली है। उसपर दृढ़ता के साथ साधना कर।

(भ्रातृव्यस्य वधाय) भ्रातृव्य के वध के लिये (त्वा ब्रह्म-वनि क्षत्र-वनि सजात-वनि) तुझ ब्रह्मसेवी क्षत्रसेवी सजातसेवी को (उपदधामि) [भ्रातृव्य के] समीप धारण-स्थापन करता हूं। वेद में भ्रातृव्य का प्रयोग सर्वत्र शत्रु और शत्रुता के अर्थ में हुआ है। भ्रातृव्य नाम उस शत्रु का है, जो बाहर से भ्राता बना हुआ अन्दर से वैर रखता है। साधना के पथ पर चलते हुए तेरे तप और उत्कर्ष के कारण तेरे अपने भ्रातृगण ही तेरे शत्रु बनेंगे। तेरे अपने ही तेरा विरोध करेंगे। उनके वध के लिये तुझे शस्त्रप्रयोग नहीं करना है। उनका वध करने के लिये तुझे उनके समीप में स्थित होना हैं। वे तुझसे विलग होंगे, किन्तु तू उनसे सलग होकर उनकी निकटता का नियोजन करके उनकी शत्रुता का वध कर। मनुष्य शत्रु नहीं है, मनुष्य के अन्दर निहित शत्रुता ही वास्तविक शत्रु हैं। बन्धुता के द्वारा अबन्धुता पर, मित्रता के द्वारा शत्रुता पर, प्रेम के द्वारा घृणा पर, उपकार के द्वारा अपकार पर, सलगता के द्वारा विलगता पर, निजता के द्वारा परता पर विजय पा। यही शत्रु-वध है।

तू ब्रह्म-सेवी है, तू ब्रह्म [आत्मज्ञान] का सेवन करनेवाला है, तू ज्ञानी हैं। तू क्षत्र-सेवी है, तू क्षत्र [आत्म-संबल] का सेवन करनेवाला क्षत्रिय है। तू मनुष्य है, तू मनुष्य जाति का है, मनुष्य मात्र तेरा सजात है, मनुष्य मात्र की सेवा तेरा धर्म हैं, तू सजात-सेवी है। आत्मज्ञान, आत्म-संबल और मानवता की सुसेवा की भावना से सुयुक्त होकर विरोधियों के निकटस्थ हो और स्नेह सौहार्द द्वारा उनकी शत्रुता का संहार कर।

अग्ने! तू है धीर, बुझादे,
आम-क्रव्य-भक्षक अग्नि को,
देवयाग कर।

है तू ध्रुव, कर दृढ़ पृथिवी को,
भ्रातृव्य के वध के लिये,
भ्रातृव्य के निकट स्थापित,
करता हूं मैं तुझ ज्ञानी को,
तुझ क्षत्रिय सजातसेवी को ॥

सूक्ति—धृष्टिरसि ।
तू वैर्यवान् है ।
ध्रुवमसि ।
तू निश्चल है ॥

**अग्ने ब्रह्म गृभ्णीष्व धरुणमस्यन्तरिक्षं दृंह ब्रह्मवनि त्वा क्षत्रवनि सजातवन्युपदधामि भ्रातृव्यस्य वधाय । धर्त्रमसि दिवं दृंह ब्रह्मवनि त्वा क्षत्रवनि सजातवन्युपदधामि भ्रातृव्यस्य वधाय । विश्वाभ्यस्त्वाशाभ्य उपदधामि चित स्थोर्ध्वचितो भृगूणामङ्गिरसां तपसा तप्यध्वम् ॥**

(य० १/१८)

अग्ने ब्रह्म गृभ्णीष्व धरुणं असि अन्तरिक्षं दृंह ब्रह्म-वनि त्वा क्षत्र-वनि सजात-वनि उप-दधामि भ्रातृव्यस्य वधाय । धर्त्रं असि दिवं दृंह ब्रह्म-वनि त्वा क्षत्र-वनि सजात-वनि उप-दधामि भ्रातृव्यस्य वधाय । विश्वाभ्यः त्वा आशाभ्यः उप-दधामि चितः स्थ ऊर्ध्व-चितः भृगूणां अंगिरसां तपसा तप्यध्वम् ॥

१) (अग्ने) ! (ब्रह्म गृभ्णीष्व) विवेक ग्रहण-धारण कर ।
२) तू (धरुणं असि) धारक है ।
३) (अन्तरिक्षं दृंह) अन्तरिक्ष को दृढ़-समृद्ध कर ।
४) (त्वा ब्रह्म-वनि क्षत्र-वनि सजात-वनि) तुझ ब्रह्म-सेवी क्षत्र-सेवी सजात-सेवी को (भ्रातृव्यस्य वधाय) भ्रातृव्य के वध के लिये (उप-दधामि) समीप धारण-स्थापन करता हूं ।
५) तू (धर्त्रं असि) धारक है ।
६) (दिवं दृंह) द्यौ को दृढ़ कर ।
७) (त्वा ब्रह्म-वनि क्षत्र-वनि सजात-वनि) तुझ ब्रह्म-सेवी क्षत्र-सेवी सजात-सेवी को (भातृव्यस्य वधाय) भातृव्य के वध के लिये (उप-दधामि) समीप धारण-स्थापन करता हूं ।
८) (त्वा) तुझे (विश्वाभ्यः आशाभ्यः) सब आशाओं-दिशाओं के लिये (उप-दधामि) समीप धारण-स्थापन-स्थित करता हूं ।
९) तुम सब (चितः ऊर्ध्व-चितः स्थ) चेता ऊर्ध्वचेता हो ।
१०) (भृगूणां अंगिरसां) भूननेवाले अंगारों के (तपसा) तपसे (तप्यध्वं) तपो ।

धैर्य और ध्रुवता के लिये विवेक परमावश्यक है । विना विवेक के धैर्य और ध्रुवता ठहर ही नहीं सकते । साधक अपने आपसे कहता है—(अग्ने) प्रवुद्ध साधक ! (ब्रह्म गृभ्णीष्व) विवेक धारण कर । विवेक के अभाव में पवित्रता, तप, व्रत सब निष्फल सिद्ध होंगे । विवेक ही है, जो तेरे व्रतों की रक्षा कर सकेगा । विवेक ही है, जिसके प्रकाश में तू सही दिशा में साधना कर सकेगा । विवेक ही है, जिसके आश्रय से तू धैर्य और ध्रुवता को स्थिर रख सकेगा ।

(अग्ने) प्रवुद्ध साधक ! तू (धरुणं असि) धारक है । तुझमें धारण-ग्रहण करने की शक्ति है । जहां तूने अनेक दिव्यतायें धारण की हैं, वहां विवेक भी धारण कर । विवेक धारण करके (अन्तरिक्षं दृंह) अन्तरिक्ष को दृढ़ कर । द्यौ और भूमि के वीच में जो आकाश या अवकाश है, उसे अन्तरिक्ष कहते हैं । शरीर में अन्तःकरण अन्तरिक्ष है । अपने अन्तःकरण को अन्तरिक्ष के समान व्यापक विशाल सुदृढ़ और सुस्थिर वना ।

त्रिगुणावृत संसार की गति विलक्षण है । साधक जिन्हें अमृत पिलाने चला है, वे ही उसे विष पिलाने पर तुले हुए हैं । साधक जिनका कल्याण

करने चला है, वे ही उसकी जान के ग्राहक बने हैं। साधक जिनका उत्कर्ष करना चाहता है, वे ही उसे मिटाना चाहते हैं। साधक जिनके लिये स्वर्ग का द्वार खोलना चाहता है, वे ही उसके लिये अपने द्वार बन्द कररहे हैं। विवेक और दृढ़ान्तःकरण से युक्त साधक अपने आपको सम्बोधन करता है—(अग्ने) उज्ज्वलात्मन् ! मैं (त्वा ब्रह्म-वनि क्षत्र-वनि सजात-वनि) तुझ विवेकी बलवन्त और मानवसेवी को (भ्रातृव्यस्य वधाय) शत्रु-शत्रुता के वध के लिये (उप-दधामि) समीप स्थापन करता हूं। विरोधियों से शत्रुता करना तो अविवेक और क्षुद्राशयता का द्योतक है। विरोधियों से मैं न घृणा करूंगा, न बिलगाव। मैं उनके निकटस्थ होकर अपने विवेक और चरित्र-बल से उन्हें अपना बनाऊंगा।

(अग्ने) आत्मन् ! तू (धर्त्रं असि) धारक है। तुझमें धारण-ग्रहण करने की क्षमता है। विवेक धारण करके (दिवं दृंह) द्यौ को दृढ़-समृद्ध कर। अन्तरिक्ष से ऊपर द्यौलोक है। शरीर में शिर द्यौस्थानी है। द्यौ के समान अपने शिर में दिव्य-विचार-रूपी नक्षत्र जगमगाकर, आत्मन्, मैं (त्वा ब्रह्म-वनि क्षत्र-वनि सजात-वनि) तुझ ज्ञानवान्, शक्तिमान् मानवसेवी को (भ्रातृव्यस्य वधाय) शत्रु-शत्रुता के वध के लिये (उप-दधामि) समीप स्थापन करता हूं। मैं विरोधियों के विरोधशमन के लिये उनके समीपस्थ होकर अपनी सुष्ठुता और शालीनता से उनका सौहार्द प्राप्त करूंगा।

मुझे भले ही कोई अपना शत्रु समझे, किन्तु मैं न किसी को अपना शत्रु समझता हूं, न किसी का अहित चिन्तन करता हूं। मेरे जीवन ! मैं तो (त्वा) तुझे (विश्वाभ्यः आशाभ्यः उप-दधामि) समस्त आशाओं के लिये उपस्थित करता हूं। आशा शब्द के दो अर्थ हैं—आशा, दिशा। मैं विश्व की आशायें पूरी करने के लिये अपने आपको समुपस्थित करता हूं। आशापूर्ति जीवन है। आशाघात मरण है। मैं सब दिशाओं के लिये अपने आपको समर्पित करता हूं। सब दिशाओं में मेरी सेवायें व्याप जायें।

अदिति के पुत्रों की आत्मचेतना को जगाने के लिये साधक आत्म-प्रसारणा करता है—मनुष्यो ! तुम सब (चितः स्थ) चेतनावान् हो, (ऊर्ध्व-चितः स्थ) ऊर्ध्व-चेतनावान् हो। तुम्हारे अन्दर असंख्य अनन्त चेतनायें प्रसुप्त हैं, उन्हें जगाओ। आत्म-चेतनाओं को प्रज्वलित करके (भृगूणां अंगिरसां) दहकते हुए अंगारों के (तपसा) तप से (तप्यध्वं) तपो। दहकते हुए अंगारों के समान तपस्वी और तेजस्वी बनो।

अग्ने धारण कर विवेक,<br>
है तू धारक, दृढ़ अन्तरिक्ष कर,<br>
भ्रातृव्य के वध के लिये,<br>
भ्रातृव्य के निकट स्थापित,<br>
करता हूं मैं तुझ ज्ञानी को,<br>
तुझ क्षत्रिय सजातसेवी को।<br>
धारक है तू, द्यौ को दृढ़ कर,<br>
भ्रातृव्य के वध के लिये,<br>
भ्रातृव्य के निकट स्थापित,<br>
करता हूं मैं तुझ ज्ञानी को,<br>
तुझ क्षत्रिय सजातसेवी को।<br>
करता हूं मैं तुझे समर्पित,<br>
सकल दिशाओं आशाओं को।<br>
तुम हो चेता ऊर्ध्व-प्रचेता,<br>
चमको अङ्गारों के तप से ॥

सूक्ति—ब्रह्म गृभ्णीष्व।<br>
विवेक धारण कर।<br>
तपसा तप्यध्वम्।<br>
तपसे चमको ॥

शर्मास्यवधूतं रक्षोऽवधूता अरातयोऽदित्यास्त्वगसि प्रति त्वादितिर्वेत्तु। धिषणासि पर्वती प्रति त्वादित्यास्त्वग्वेत्तु दिवः स्कम्भनीरसि धिषणासि पार्वतेयी प्रति त्वा पर्वती वेत्तु ॥ (य० १/१९)

शर्म असि अव-धूतं रक्षः अव-धूताः अरातयः अदित्याः त्वक् असि प्रति त्वा अदितिः वेत्तु । धिषणा असि पर्वती प्रति त्वा अदित्याः त्वक् वेत्तु दिवः स्कम्भनीः असि धिषणा असि पार्वतेयी प्रति त्वा पर्वती वेत्तु ॥

१) तू (शर्म असि) शर्म [गृह, विश्राम, सुख] है ।
२) (रक्षः अव-धूतं) राक्षससमूह कांप-भाग गया ।
३) (अरातयः अव-धूताः) अरातियां कांप-भाग गई ।
४) तू (अदित्याः त्वक् असि) अदिति की त्वचा है ।
५) (अदितिः त्वा प्रति वेत्तु) अदिति तुझे प्रत्यक्ष जाने ।
६) तू (पर्वती धिषणा असि) पर्वती धिषणा है ।
७) संसार (त्वा अदित्याः त्वक् प्रति वेत्तु) तुझे अदिति की त्वचा जाने ।
८) तू (दिवः स्कम्भनीः असि) द्यौ की सहारनेवाली-स्पर्शकरनेवाली है ।
९) तू (पार्वतेयी धिषणा असि) पार्वतेयी धिषणा है ।
१०) संसार (त्वा पर्वती प्रति वेत्तु) तुझे पर्वती जाने ।

धैर्य, ध्रुवता और विवेक की उपलब्धि करके साधक का जीवन अब और भी अधिक सुख और विश्राम का सदन होगया है । अपने जीवन को लक्ष्य करके साधक पुनः कहता है, "मेरे जीवन ! तू अब सचमुच पूर्णतया (शर्म असि) सुख और विश्राम का गृह है । तुझमें से (रक्षः अव-धूतं) राक्षससमूह का निराकरण होगया है, (अरातयः अव-धूताः) अरातियां दूर होगई हैं । तू (अदित्याः त्वक् असि) तू भूमि की त्वचा है । तुझमें त्वचावत् सकल भूमि पर व्यापने की क्षमता आगई है । तू त्वचावत् सकल भूवासियों का प्यारा बन सकता है । विवेकी, धीर और ध्रुव बनकर संसार की ऐसी सुसेवा कर कि (अदितिः त्वा प्रति वेत्तु) अखिल भूमि तुझे जाने, भूमि का अखिल मानव मण्डल तुझसे परिचित और प्रीतिमान होजाये ।" [विशेष व्याख्या मन्त्र १४ में देखिये]

धिषणा के दो अर्थ हैं—बुद्धि और वाणी । बुद्धि और वाणी दोनों ही पर्वती अथवा पार्वतेयी हैं । पर्व पर पर्व, पर्व के ऊपर पर्व, होने से पहाड़ को पर्वत कहते हैं । पर्वत का स्त्रीलिङ्ग है पर्वती तथा पार्वतेयी । पर्वत की ऊंचाई मापनीय है, किन्तु बुद्धि और वाणी की उच्चता अमापनीय है । इनकी उच्चता-महत्ता न कभी मापी जा सकी है, न मापी जा सकेगी ।

बुद्धि और वाणी का परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध है । बुद्धि में विचारों का उद्बोधन होता है और वाणी द्वारा उनका प्रकाशन होता है । बुद्धि से विचारों का प्रवाह प्रवाहित होता है और वाणी विचारों को दूसरों तक पहुंचाने का साधन है । बुद्धि विना वाणी के पंगु है और वाणी विना बुद्धि के । जिनकी विशुद्ध बुद्धि से परिष्कृत और विमल विचार निकलते हैं और जिनकी वाणी में उन विचारों को प्रभावपूर्ण रीति से दूसरों तक पहुंचाने की कला है, वे ही संसार में श्रेष्ठतम कर्मों तथा दिव्यताओं की सरिता बहाते हैं और वे ही संसार के प्राणप्यारे बनते हैं ।

श्रेष्ठतम कर्मों तथा दिव्यताओं की व्याप्ति के लिये बुद्धि और वाणी के महत्त्व का अनुभव करके साधक ने धिषणा [बुद्धि+वाणी] का निष्पादन कर लिया है । अब वह धिषणारूप होगया है और आत्मसम्बोधन करता हुआ कहता है, "तू (पर्वती धिषणा असि) तू पर्वती बुद्धि है, तू पर्वती वाणी है । तू पर्वती धिषणा से युक्त है । पर्वती धिषणा से युक्त होकर संसार (त्वा अदित्याः त्वक् प्रति वेत्तु) तुझे भूमि की त्वचा जाने । तू संसार में त्वचावत् व्याप जाये और संसार तुझे त्वचावत् प्यार करे" ।

धिषणा [बुद्धि+वाणी] की सिद्धि से साधक को अपनी साधना में सफलता पर सफलता मिलती

चली जारही है। इस प्रकार धिषणा की महिमा का साक्षात् चमत्कार अवलोकन करता हुआ साधक अपनी धिषणा का स्तवन करने लग जाता है, "धिषणे! तू (दिवः स्कम्भनीः असि) द्यौ की सहारनेवाली है, द्यौ का स्पर्श करनेवाली है"। द्यौ प्रतीक है द्युति का, ज्योति का, उच्चता का। धिषणा द्युतियों की द्युति है, ज्योतियों की ज्योति है, उच्चाति उच्च है। धिषणा दिव्य द्युतियों का द्योतन करनेवाली है। धिषणा दिव्य ज्योतियों का प्रकाशन करनेवाली है। धिषणा ऊंची से ऊंची ऊंचाइयों पर पहुंचानेवाली है।

द्यौ का स्पर्श करनेवाली धिषणा से युक्त होकर साधक पुनः आत्मसम्बोधन करता हुआ कहने लगता है, "तू (पार्वतेयी धिषणा असि) तू पार्वतेयी बुद्धि है, तू पार्वतेयी वाणी है। तू पार्वतेयी धिषणा से युक्त है"।

धिषणा की संसिद्धि से सिद्धि पर सिद्धि प्राप्त करता हुआ साधक अपनी धिषणा पर प्रमुग्ध होकर फिर उसका साक्षात् यशोगान करता है, "मेरी धिषणे! संसार (त्वा पर्वती प्रति वेत्तु) तुझे पर्वती जाने। तू ऐसी पर्वती, ऐसी उच्च, ऐसी उदात्त हो कि सारा संसार तुझसे परिचित, प्रभावित और लाभान्वित होजाये"।

तू है शर्म, सुखसदन तू है,  
भगे रक्ष, भागीं अरातियां,  
तू है त्वचा अखिल भूमि की,  
जाने तुझे सकल संसार।  
युक्त पर्वती धिषणा से तू,  
जाने तुझे त्वचा अदिति की,  
यह सारा संसार।  
धिषणे तू स्पर्शयित्री है,  
द्यौ की, द्युति ज्योति की।  
युक्त पर्वती धिषणा से तू,  
धिषणे तुझे पर्वती जाने,  
यह सारा संसार॥

धान्यमसि धिनुहि देवान्प्राणाय त्वोदानाय त्वा व्यानाय त्वा। दीर्घामनु प्रसितिमायुषे धां देवो वः सविता हिरण्यपाणिः प्रतिगृभ्णात्वच्छिद्रेण पाणिना चक्षुषे त्वा महीनां पयोऽसि॥

(य० १/२०)

धान्यं असि धिनुहि देवान् प्राणाय त्वा उदानाय त्वा व्यानाय त्वा। दीर्घां अनु प्रसितिं आयुषे धां देवो वः सविता हिरण्य-पाणिः प्रति-गृभ्णातु अच्छिद्रेण पाणिना चक्षुषे त्वा महीनां पयः असि॥

१) तू (धान्यं असि) धान्य है।  
२) (देवान् धिनुहि) देवों को तृप्त कर।  
३) मैंने (त्वा दीर्घां प्रसितिं) तुझ दीर्घा प्रसिति को (प्राणाय) प्राण के लिये, (त्वा उदानाय) तुझ [दीर्घा प्रसिति] को उदान के लिये, (त्वा व्यानाय) तुझ [दीर्घा प्रसिति] को व्यान के लिये, (आयुषे) आयु के लिये, (त्वा चक्षुषे) तुझ [दीर्घा प्रसिति] को चक्षु के लिये (अनु धां) धारण किया हुआ है।  
४) (हिरण्य-पाणिः देवः सविता) हिरण्य-हस्त देव सविता (वः) तुम्हें (अच्छिद्रेण पाणिना) छिद्ररहित हाथ से (प्रति-गृभ्णातु) ग्रहण करे।  
५) तू (महीनां पयः असि) भूमियों का रससार है।

धन्य से धान्य शब्द बनता है। धान्य का अर्थ है धन्यता से युक्त, सौभाग्यशाली। धान्य नाम अन्न का है। धान्य नाम धन का है। जो धन धान्य से युक्त है, वह सौभाग्यशाली है, वह धान्य है।

इस अध्याय का विषय है 'श्रेष्ठतम कर्म की साधना के लिये व्यक्तित्व का सुनिर्माण'। व्यक्तित्व के सुनिर्माण में अन्न का बड़ा भारी महत्त्व है। भोजन का जीवन में विशेष स्थान है। साधक का अन्न अथवा भोजन किस प्रकार का होना चाहिये, यह बताना अत्यावश्यक है।

शरीर में आत्मा के अतिरिक्त सब कुछ अन्नमय है। खाद्य तथा पेय दोनों ही अन्न हैं। अन्न [खाद्यों और पेयों] से सब रस बनते हैं। रसों से अस्थि, मज्जा, मांस, चरबी, रक्त, वीर्य, ओज, अमृत स्राव आदि बनते हैं। रसों से ही शारीरिक समस्त धातुयें बनती हैं। रसों से बुद्धि, मेधा, मन और चित्त बनते हैं। रसों से ही शरीर का निर्माण होता है और समस्त इन्द्रियों का पोषण होता है। जीवन के निर्माण और व्यक्तित्व के विकास में अन्न का विशिष्ट स्थान है।

साधक अन्न को सम्बोधन करके यह बोध प्राप्त कर रहा है कि उसे किस प्रकार के अन्न का सेवन करना चाहिये। अन्न जड़ पदार्थ है, उसे सम्बोधन करने में क्या औचित्य है? वेद की वर्णनशैली प्रत्यक्ष और आत्मसात् शैली है। वेद का वर्णन साक्षात्कृत वर्णन है। वेद में कोई बात अनुमान या अटकल से नहीं कही गयी है। वेद की प्रत्येक शिक्षा निश्चित और असंदिग्ध है। वेद में जड़ पदार्थों के साथ भी आत्मैक्य स्थापन करके और उनसे आत्मसात् होकर बातें की जाती हैं। सब जड़ और चेतन में विश्वमानस-चेतना अन्तर्निहित है। इसी लिये वेद में जड़ चेतन सबको चेतनवत् सम्बोधन किया गया है।

तू (धान्यं असि) धान्य है। तू (देवान् धिनुहि) देवों को तृप्त कर। शरीर देवों की पुरी है। इसमें इन्द्रियरूपी देवों का निवास है। साधक ऐसे भोजन का सेवन करे, जिससे इन्द्रियां तृप्त [स्वस्थ, सुपुष्ट और सुपूर्ण] रहें।

मन्त्र में अन्न को दीर्घ प्रसिति बताया गया है। प्रसिति का अर्थ है बांधने का साधन, रस्सी। निस्सन्देह अन्न एक दीर्घ प्रसिति है, एक लम्बी रस्सी है, जो जीवन के आदि से अन्त तक फैली रहती है और जो प्रथम श्वास से लेकर अन्तिम श्वास तक जीवन को बांधे रहती है। प्राणी इस रस्सी को न तोड़ सकता है, न छोड़ सकता है।

अन्नं वै ओजः—अन्न ही बल, वीर्य और पराक्रम है। अन्नं वै सर्वेषां भूतनामात्मा—अन्न ही सब प्राणियों का जीवन है। अन्नेन हीदं सर्वं गृहीतम्—अन्न से ही यह सब बंधा हुआ है। अन्नं हि प्राणीनां प्राणः—अन्न ही प्राणियों का प्राण है। अन्नमु श्रीः—अन्न ही श्री है, अन्न से ही सौन्दर्य है।

अन्न के बिना न बुद्धि विचार करती है, न नेत्र देख सकते हैं, न श्रोत्र सुन सकते हैं, न प्राण चलते हैं, न हाथ काम करते हैं, न पग चलते हैं। अन्नं वै जीवनम्—अन्न ही जीवन है। अन्न के बिना जीवित नहीं रहा जा सकता। प्राणी अन्न के आश्रय से ही जीता है और अन्न के आश्रय से ही शुभ अशुभ सब कुछ करता है। अन्न की लम्बी रस्सी से सब बंधे हुए हैं।

मनुष्य जैसा आहार करता है, वैसा ही उसका सत्व बनता है। जैसा उसका सत्व होता है, वैसी ही उसकी साधना होती है। श्रेष्ठतम कर्म के साधक को कैसे अन्न का सेवन करना चाहिये, इसका चित्रण इस प्रकार किया गया है—अन्न ! मैं (त्वा दीर्घां प्रसितिं) तुझ दीर्घ प्रसिति को (प्राणाय) प्राण के लिये, (त्वा उदानाय) तुझे उदान के लिये, (त्वा व्यानाय) तुझे व्यान के लिये, (आयुषे) आयुष्य के लिये, (त्वा चक्षुषे) तुझे चक्षु के लिये (अनु धां) धारण-सेवन किया करता हूं। अन्न इस प्रकार का सेवन करना चाहिये, जिससे प्राण, उदान और व्यान का शरीर में पूर्णतया संचालन हो, स्वास्थ्य उत्तम रहे, जीवन दीर्घ हो, नेत्रादि इन्द्रियों की शक्तियां अक्षुण्ण रहें, शरीर के सब अंग प्रत्यंग नीरोग और बलवान् रहें, मन, बुद्धि, मेधा और चित्त शुद्ध और समाहित रहें। ये गुण

उसी अन्न में होते हैं जो शुद्ध और सात्विक हो और साथ ही आजीविका का साधन भी विशुद्ध हो।

साधक को चाहिये कि वह स्वयं शुद्ध आजीविका के साधनों द्वारा उपार्जित सात्विक भोजनों का सेवन करे और अन्यों को भी ऐसा ही उपदेश करे। लोग कहेंगे, "शुद्ध सात्विक अन्न और आजीविका का शुद्ध साधन–ये दोनों ही बातें कठिन हैं"। साधक उनसे कहे,–"हिरण्य-पाणिः देवः सविता अच्छिद्रेण पाणिना वः प्रति-गृभ्णातु–हिरण्य-हस्त देव सविता अपने छिद्ररहित [भरे पूरे] हाथ से तुम्हें निहाल करे। लोगो, देव सविता की कृपा में विश्वास करो। धर्मपूर्वक शुद्ध आजीविका के साधनों से उपार्जित शुद्ध सात्विक अन्न का ही सेवन करो। प्रभु का वरद हस्त तुम्हारी सहायता करेगा।"

अन्न ! तू (महीनां पयः असि) भूमियों का दुग्ध है, सार है। जो खाद्य पदार्थ जहां उत्पन्न होता है, उसमें उसी भूमि का सत्व-सार निहित होता है। भिन्न भिन्न भूमियों का खाद्य भिन्न भिन्न भूमियों के सत्व से युक्त होता है। खाद्यान्न को भूमि का सार बताकर यह भी प्रकट कर दिया गया है कि भूमि से उपजे खाद्यों का ही सेवन करना चाहिये।

है तू धान्य, इन्द्रियदेवों को,
कर तू सदा तृप्त सन्तुष्ट।
तुझ लम्बी रस्सी को मैंने,
धारण किया प्राण के लिये,
व्यान उदान आयु के लिये,
चक्षु आदि इन्द्रियों के लिये।
छिद्ररहित सुन्दर हाथों से,
सविता देव सहारे तुमको।
है तू सार भूमि भूमि का।

**देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। सं वपामि समाप ओषधीभिः समोषधयो रसेन। सं रेवतीर्जगतीभिः पृच्यन्तां सं मधुमतीर्मधुमतीभिः पृच्यन्ताम्॥** (य० १।२१)

देवस्य त्वा सवितुः प्र-सवे अश्विनोः बाहुभ्यां पूष्णः हस्ताभ्यां। सं वपामि सं आपः ओषधीभिः सं ओषधयः रसेन। सं रेवतीः जगतीभिः पृच्यन्तां सं मधुमतीः मधुमतीभिः पृच्यन्ताम्॥

१) मैं (त्वा) तुझे (देवस्य सवितुः) देव सविता के (प्र-सवे) प्रसव में (अश्विनोः बाहुभ्यां) दो अश्वियों के दो बाहुओं से तथा (पूष्णः हस्ताभ्यां) पूषा के दो हाथों से (सं वपामि) संवपन करता हूं।

२) (आपः ओषधीभिः सं) जल ओषधियों से संयुक्त हों।

३) (ओषधयः रसेन सं) ओषधियां रस से संयुक्त हों।

४) (रेवतीः) नदियां, जलधारायें (जगतीभिः) जगतियों से (सं पृच्यन्तां) संयुक्त हों।

५) (मधुमतीः) मधुमतियां (मधुमतीभिः) मधुमतियों से (सं पृच्यन्तां) संयुक्त हों।

पूर्व मन्त्रानुसार अन्न [भोजन, खाद्य पदार्थ] ऐसे होने चाहियें, जिनसे प्राण, उदान और व्यान-शरीरस्थ इन तीनों वायुओं का शरीर में स्वस्थ संचालन हो, पूर्ण आयुष्य की प्राप्ति हो, चक्षु आदि इन्द्रियां सुपुष्ट और सुपूर्ण रहें।

बाहर से जो श्वास नासिका द्वारा भीतर जाता है, उसे प्राण कहते हैं और उससे शरीर में जीवनशक्ति का संचार होता है। मूलाधारचक्र [गुदाचक्र] से उठकर सुषुम्ना-संस्थान द्वारा जो

वायु ऊपर की ओर गति करता हुआ ब्रह्मचक्र तक जाता है, उसे उदान कहते हैं। उदान वायु शरीर में स्फूर्ति, ओज, वल, वीर्य, पराक्रम प्रदान करता है। उदान से मन और बुद्धि का परिष्कार तथा प्रस्फुरण होता है, जठराग्नि तीव्र होती है, चित्त निरुद्ध शान्त और प्रसन्न रहता है, रक्त वीर्य आदि रसों का वर्धन होता है। प्राण का जो भाग समस्त शरीर में व्यापकर शरीरस्थ रसों का शोधन और पोषण करता है, उसे व्यान कहते हैं। व्यान का कार्य शरीर को पुष्ट करना है और इसीलिये व्यान को आयुर्दा कहा गया है।

प्राण, उदान और व्यान के स्वस्थ और सम रहने से शरीर पूर्णतया नीरोग, स्वस्थ, सुदृढ़, सुडौल, सुन्दर और स्फूर्तिमान रहता है, शरीर के अंग प्रत्यङ्ग पूर्ण रहते हैं और समस्त इन्द्रियां कार्यक्षम रहती हैं।

इस मन्त्र में यह वताया गया है कि किस प्रकार के खाद्य पदार्थों के सेवन से उपर्युक्त लाभ प्राप्त होता है।

मैं (त्वा) तुझ [धान्य, अन्न] को (सं) सम्यक्, अच्छी प्रकार, शुद्धतया (वपामि) बोता हूं, (देवस्य सवितुः प्रसवे) देव [दिव्य प्रकाशमान्] सविता [सूर्य] के प्रसवन [प्रकाश] में, (अश्विनोः) दो अश्वियों [द्यौ भूमि] के (वाहुभ्यां) दो वाहुओं [प्रकाश और गन्ध] से तथा [पूष्णः] पवन के (हस्ताभ्यां) दो हाथों [वल और वेग] से।

यहां देव सविता का अर्थ परमात्मापरक न होकर सूर्यपरक है। इसी प्रकार प्रसव का अर्थ यहां समुत्पन्न संसार न होकर प्रकाश है। द्यौ का वाहु है प्रकाश। दीप्तिमान् प्रकाशमान् होने से ही वह द्यौलोक कहाता है। भूमि का वाहु है उसका गुण गन्ध। वल और वेग से युक्त होने से पवन पूषा है।

अनाज वोने का कार्य मनोयोग के साथ और वड़ी स्वच्छता के साथ करना चाहिये। जिस भूमि पर अन्न वोया जाय, वह उपजाऊ, सुगन्धित और पुष्ट मिट्टि से युक्त होनी चाहिये। वहां सूर्य का प्रकाश प्रखरता और निर्वाधता के साथ पड़ना चाहिये। वहां द्यौ के नक्षत्रों का प्रकाश और प्रभाव भी आना चाहिये।

संसार में जितने भी प्रकार के ऐसे अन्न [धान्य, फल, मेवे, वनस्पति, सब्जी, साग, पात] हैं, जो भूमि में वपन करके अथवा भूमि से उपज उग कर उपलब्ध होते हैं, उन सवमें सूर्य की रश्मियों का, द्यौ का, जल पवन का, अग्नि और अन्तरिक्ष का, आकाश और नक्षत्रों का प्रभाव निहित होता है। इसी लिये अन्नाहार दिव्याहार होता है और अन्नाहार को सर्वोत्कृष्ट आहार माना गया है। अन्न में जितना अधिक प्राणवल होता है, उतना अन्य किसी भी प्रकार के खाद्य पदार्थों में नहीं होता। अन्नाहार से शरीर में जितना रस और वीर्य उत्पन्न होता है, उतना अन्य आहारों से नहीं होता। अन्नाहार ही सत्व की शुद्धि करनेवाला है। अतः श्रेष्ठतम कर्म के साधक को अन्नाहारों का ही सेवन करना चाहिये।

(आपः ओषधीभिः सं पृच्यन्तां) जल ओषधियों से संयुक्त हों। ओषधि का अर्थ है दोष-धि, दोष को धोनेवाली, रोग का निराकरण करनेवाली,

अग्नि [तापमान] को सम रखनेवाली। वनस्पतियों से युक्त होकर जल दोषनिवारक होते हैं। जल से सुसिंचित वनस्पतियों तथा जलमिश्रित ओषधियों का सेवन करना चाहिये।

(आप: ओषधीभि: सं पृच्यन्तां) जल दोषनिवारक गुणों से युक्त हों। शुद्ध और हल्का जल सुपच होता है। शुद्ध जलों का ही नित्य पान करना चाहिये। ओषधियों से मिश्रित होकर जल दोषनिवारक होते हैं।

(ओषधय: रसेन सं) ओषधियां रसों से संयुक्त रहें। रसीली वनस्पतियां ओषधिरूप होने से गुणकारिणी होती हैं। रसीली वनस्पतियों का सेवन करना चाहिये, वनस्पतियों के रस का सेवन करना चाहिये।

(रेवती:) नदियां, जलधारायें (जगतीभि:) प्रवाहों से (सं पृच्यन्तां) संयुक्त हों। नदियों, जलस्रोतों, जलधाराओं, नहरों के प्रवाह जहां प्रवाहित होते रहते हैं, वहां खाद्यान्नों तथा खाद्यपदार्थों की प्रचुरता होने के साथ साथ वहां के स्थान हरे भरे, दर्शनीय तथा प्रसन्नतादायक होते हैं।

(मधुमती: मधुमतीभि: सं पृच्यन्तां) मधुमतियां मधुमतियों से संयुक्त हों। मधुर वनस्पतियां मधुरताओं से युक्त हों। वनस्पतियों और फलों में जो प्राकृत मिठास होता है, वह स्वास्थ्यप्रद, पौष्टिक और आयुवर्धक होता है।

साधक का खान पान अकृत्रिम, प्राकृत, पुष्टिदायक, रोगनिवारक, स्वास्थ्यप्रद, प्राणवर्धक, वीर्यवर्धक, आयुवर्धक, सात्विक और अनुत्तेजक होना चाहिये। साधक को शुद्ध अन्न का सेवन तो करना ही चाहिये, शुद्ध निर्बाध आकाश, वायु, सूर्यरश्मि और जल का भी प्रचुर सेवन करना चाहिये। साधक जितना जितना प्राकृत प्रकृति की गोद में विहार करेगा, उसका जीवन उतना ही सक्षम, निर्विकार और निर्मल होगा। देव सविता की प्राकृत-प्रकृति सदा ही देव सविता से संयुक्त [One with God] रहती है। जो प्राकृत प्रकृति से युक्त रहता है, वह निस्सन्देह परमात्मा से युक्त रहता है। साधक का निवास-स्थान यदि वन में अथवा हरे भरे खेतों के बीच में हो तो व्यक्तित्व के सुनिर्माण में बहुत सरलता होजाती है।

तुझे संवपन करता हूं मैं,<br>
दिव्य सूर्य के सुप्रकाश में,<br>
उभय बाहुओं से द्यौ भू की,<br>
और पवन के दो हाथों से।<br>
जल सुयुक्त हों ओषधियों से,<br>
जलधारायें प्रवाहों से,<br>
हों मधुमतियां मधुमतियों से॥

सूक्ति – सं रेवतीर्जगतीभि: पृच्यन्ताम्।<br>
जलधारायें प्रवाहों से युक्त रहें॥

**जनयत्यै त्वा संयौमीदमग्नेरिदमग्नीषोमयोरिषे त्वा घर्मो ऽसि विश्वायुरुरुप्रथा उरु प्रथस्वोरु ते यज्ञपति: प्रथतामग्निष्टे त्वचं मा हिंसीद्देवस्त्वा सविता श्रपयतु वर्षिष्ठे ऽधि नाके॥ (य० १/२२)**

जनयत्यै त्वा सं-यौमि इदं अग्ने: इदं अग्नीषोमयो: इषे त्वा घर्म: असि विश्व-आयु: उरु-प्रथा: उरु प्रथस्व उरु ते यज्ञ-पति: प्रथतां अग्नि: ते त्वचं मा हिंसीत् देव: त्वा सविता श्रपयतु वर्षिष्ठे अधि नाके॥

१) (त्वा) तुझे [तुझ पत्नी को] (जनयत्यै) जननीत्व-पत्नीत्व के लिये, (त्वा) तुझे [तुझ पति को] (इषे) ऐश्वर्य के लिये (सं-यौमि) संयुक्त करता/करती हूं।

२) (इदं) यह [पतीत्व] (अग्नेः) अग्नि का, (इदं) यह [दाम्पत्य] (अग्नीषोमयोः) अग्नि और सोम का [रूप है]।

३) तू (विश्व-आयुः उरु-प्रथाः धर्मः असि) विश्व-आयु वहु-विस्तार धर्म है।

४) (उरु प्रथस्व) वहुत विस्तार-फैल-व्याप।

५) (ते यज्ञ-पतिः उरु प्रथतां) तेरा यज्ञ-पति वहुत विस्तारे-व्यापे-फैले।

६) (अग्निः ते त्वचं मा हिंसीत्) अग्नि तेरी त्वचा को न हिंसे।

७) (देवः सविता त्वा वर्षिष्ठे नाके अधि श्रपयतु) देव सविता तुझे वर्षिष्ठ नाक में पकाये।

श्रेष्ठतम कर्म तथा दिव्य साधना की व्याप्ति की साधना स्त्री और पुरुष दोनों ही करते हैं। श्रेष्ठतम कर्म तथा दिव्यता की व्याप्ति की साधना के लिये साधिका अथवा साधक अपने व्यक्तित्व का सुनिर्माण किस प्रकार करें और उनका आहार कैसा हो, यह वताया जा चुका है। साधिका तथा साधक का गृहस्थ जीवन किस प्रकार का हो, यह इस मन्त्र में वताया गया है।

क्या श्रेष्ठतम कर्म तथा दिव्यता की व्याप्ति करनेवाले साधक या साधिका को विवाह करके गृहस्थी वनना चाहिये? निस्सन्देह वनना चाहिये, अवश्य वनना चाहिये। जिन्होंने अपने व्यक्तित्व का सुनिर्माण किया है, जिन्होंने अपने जीवन में पूर्णता का सम्पादन किया है, उन्हें तो विवाह अवश्य ही करना चाहिये। यदि वे विवाह करके उत्तम सन्तान उत्पन्न न करेंगे तो संसार की अपार हानि होगी। उत्तम माता पिता से ही उत्तम सन्तान होसकती है। यदि उत्तम स्त्री पुरुष उत्तम सन्तान का संसृजन न करेंगे तो संसार को महा पुरुष और महा महिलायें कहां से प्राप्त होंगे।

उपदेश की अपेक्षा आदर्श श्रेष्ठतर होता है। *Example is better than precept*। गृहस्थियों के लिये गृहस्थी ही गृहस्थ जीवन का आदर्श स्थापित कर सकते हैं। गृहस्थियों के वीच में रहनेवाले आदर्श गृहस्थी गृहस्थियों का जितना सुधार कर सकते हैं, उतना सुधार जंगल में रहनेवाले विरक्त नहीं कर सकते। गृहस्थसुधार सर्वसुधार है। गृहसुधार में विश्व-सुधार है। विश्व के सव मानव गृहों में जन्मते हैं और गृहों में ही रहते हैं। यदि गृहस्थियों के गृहों का सुधार होजाता है तो विश्व-सुधार होजाता है। अतः आदर्शरूपेण गृहस्थाश्रम का निर्वहन अवश्य करना चाहिये।

काम को वेद ने विभु और उग्र कहा है। काम विभु है, सर्वव्यापक है। काम तो मनुष्य पशु पक्षी लता वृक्ष ऋतु फल फूल डाल पात सवमें समारहा है। विभु होने के अतिरिक्त काम उग्र भी है। यौवनावस्था में इसका वेग वहुत उग्र होता है। अपवाद नियम नहीं होता। Exceptions make no rule। ऋत्वनुसार यौवनावस्था में काम का प्रभाव होना स्वाभाविक है। काम दो जीवनों को एक वनाता है, दो आत्माओं को एक करता है। वैवाहिक जीवन पतन से रक्षा करता है और जीवन

का सुविकास करता है।

जीवन-विकास के लिये दाम्पत्य जीवन जहां परम आवश्यक है, वहां आत्मोत्थान और आध्यात्मिक उन्नति के लिये भी परम सहायक है। संसार में जितने भक्तशिरोमणि, महान् सन्त, महान् ऋषि और महा पुरुष हुए हैं, उनमें से लगभग सब ही ने दाम्पत्य जीवन का आस्वादन किया है।

पत्नी आधा अङ्ग है। पति आधा अङ्ग है। दोनों अङ्गों के मिलने से पूर्ण व्यक्तित्व बनता है। एक दूसरे के विना दोनों अर्धाङ्ग अपूर्ण हैं।

जानबूझकर प्रजातन्तु का नष्ट करना पुण्य कार्य नहीं कहा जा सकता। प्रजापति की प्रजा के तन्तु को वंशानुवंश चलाये जाना प्रजापति के आदेश का पालन है, प्रजापति की इच्छा की पूर्ति है। पति पत्नी के प्रेम में रति है, सुख है, आनन्द है, आह्लाद है, शान्ति है, सन्तोष है, सान्त्वना है, वंशपरम्परा का स्थायित्व है।

व्यक्तित्व का समग्रतया सुनिर्माण करके साधक साधिका को गृहस्थ-जीवन में प्रवेश करना ही चाहिये।

पति कहता है, "देवि! मैं (त्वा जनयत्यै सं-यौमि) तुझे जननीत्व के लिये संयुक्त करता हूं"। पत्नी कहती है, "देव! मैं (त्वा इषे संयौमि) तुझे ऐश्वर्य के लिये संयुक्त करती हूं।" जनयत्यै का अर्थ है जननीत्व के लिये, जननी बनने के लिये, माता बनने के लिये। इषे का अर्थ है अन्न, सुख, ऐश्वर्य, सौभाग्य और इच्छा के लिये। सन्तान और ऐश्वर्य से गृहस्थाश्रम की शोभा और परिपूर्णता है। पारिवारिक जीवन में सन्तान, अन्न, सुख, ऐश्वर्य, सौभाग्य, आकांक्षायें, महत्वाकांक्षायें, शुभेच्छायें होनी ही चाहियें।

(इदं) यह [पतीत्व] (अग्नेः) अग्नि का रूप है। अग्नि अंधेरे को हटाकर प्रकाश करदेता है। अग्नि से उजाला होता है। पति पत्नी का प्रकाश है। पति के विना पत्नी के लिये संसार में सर्वत्र अंधेरा है। आदर्श पति के रूप में साधिका को एक प्रकाश प्राप्त होता है, जो पत्नी की अन्धकार से रक्षा करता है। श्रेष्ठतमकर्मा पति के रूप में पत्नी को एक प्रकाश प्राप्त होता है, जो पत्नी को उभय लोक की साधना पर अग्रसर करता है।

(इदं) यह [दाम्पत्य] (अग्नीषोमयोः) अग्नि और सोम का रूप है। सोम नाम है चन्द्रमा का, जो शीतल शान्त चन्द्रिका के रूप में प्राणी मात्र को आह्लादित करता हुआ, आह्लाद प्रदान करता है। अग्नि का प्रयोग हुआ है यहां अग्निरूप सूर्य के लिये। आदर्श दम्पती [पति और पत्नी] सूर्य और चन्द्र की जोड़ी है। पति सूर्य है, पत्नी चन्द्र है। पति पत्नी का दिनकर है और पत्नी है पति की शीतल चन्द्रिका। पत्नी को पति से ओज, तेज और आत्मप्रकाश मिलता है। पति को पत्नी से जीवन में सरसता, शीतलता, शान्ति, सन्तोष, सुख, आनन्द और आह्लाद की प्राप्ति होती है।

पत्नी पति से कहरही है, "तू (विश्व-आयुः उरु-प्रथाः घर्मः असि) विश्व-आयु बहु-विस्तार घर्म है। घर्म का अर्थ है उष्णता, दिन और यज्ञ। उष्णता और दिन का सम्बन्ध स्पष्ट है। दिन में सूर्य से उष्णता मिलती है। सूर्य की उष्णता से

ऋतुरूपी यज्ञ का निष्पादन होता है। पति विश्वायु [पूर्णायु] होता हुआ प्रत्येक क्षेत्र में बहुत विस्तार करनेवाला धर्म बना रहे। पति उष्णता [तेज] और यज्ञीयता से सदा युक्त रहे। पति दिवाकर के समान सदा प्रकाशपुञ्ज बना रहे। पत्नी पति को सदा प्रेरणा करती रहे, "उरु प्रथस्व-बहुत विस्तार कर, प्रत्येक क्षेत्र में प्रचुर प्रगति कर"।

पति पत्नी से कहे, "देवि! तेरे सहयोग से (ते यज्ञ-पतिः उरु प्रथतां) तेरा यज्ञ-पति [तेरे जीवन-यज्ञ की रक्षा करनेवाला तेरा पति] प्रचुर विस्तार करे, खूब उन्नति करे। (अग्निः ते त्वचं मा हिंसीत्) अग्नि तेरी त्वचा को न हिंसे। चिन्तारूपी अग्नि तेरी त्वचा को न झुलसे"।

पत्नी का धर्म है कि पति की उन्नति में सर्वतः सहायक रहे और पति का धर्म है कि पत्नी को चिन्ताग्नि में न जलाये, पत्नी को किसी प्रकार की चिन्ता न होने दे। चिन्ता से पत्नी की त्वचा श्रीहीन होजाती है। निश्चिन्तता से पत्नी की त्वचा लावण्यमयी रहती है। प्रसन्नता से पत्नी का सौन्दर्य विकसित रहता है।

पति पुनः कहता है, "देवि! (देवः सविता) दिव्य सविता, सूर्य के समान तेजस्वी [तेरा यह पति] (त्वा) तुझे (वर्षिष्ठे नाके) समृद्ध स्वर्ग में (अधि श्रपयतु) परिपक्व करे, अधिष्ठित-प्रस्थापित करे"।

नाक और स्वर्ग पर्यायवाची हैं। नाक कहते हैं उस स्थान को, जहां दुख का नितान्त अभाव हो। स्वर्ग कहते हैं उस स्थान को, जहां सुख ही सुख हो। आदर्श दम्पती का गृह ही नाक है, स्वर्ग है।

संयुक्त तुझे करता हूं,<br>
पत्नीत्व के लिये,<br>
संयुक्त तुझे करती हूं,<br>
सौभाग्य के लिये।<br>
पतीत्व यह प्रकाश है,<br>
दाम्पत्य सूर्य चन्द्र,<br>
विश्वायु धर्म तू है,<br>
सुविस्तारवान् तू,<br>
विस्तार व्याप खूब।<br>
न चिन्ताग्नि जलाये,<br>
तेरी त्वचा कभी,<br>
यह देव सविता तेरा,<br>
अधिष्ठित तुझे रखे,<br>
समृद्ध नाक में,<br>
सुखपूर्ण स्वर्ग में॥

**मा भेर्मा संविक्था अतमेरुर्यज्ञो ऽतमेरुर्यजमानस्य प्रजा भूयात्। त्रिताय त्वा द्विताय त्वैकताय त्वा॥**

(य० १/२३)

मा भेः मा सं-विक्थाः अतमेरुः यज्ञः अतमेरुः यजमानस्य प्रजा भूयात् । त्रिताय त्वा द्विताय त्वा एकताय त्वा ॥

१) (मा भेः) मत भयभीत हो ।

२) (मा सं-विक्थाः) पृथक् न हो, पीछे न हट, विचलित न हो ।

३) (यजमानस्य) यजमान का, साधक का (यज्ञः) यज्ञ, साधना (अतमेरुः) अभिलापारहित, निष्काम, अनासक्त और (प्रजा) प्रजा (अतमेरुः) निष्काम, अनासक्त (भूयात्) होना/होनी चाहिये ।

४) (त्वा) तुझे (त्रिताय) त्रित के लिये, (त्वा) तुझे (एकताय) एकत के लिये ।

अपने व्यक्तित्व का सुनिर्माण करनेवाला व्यक्ति प्रायः गृहस्थाश्रम को झंझट और साधना में वाधक समझता है । वेदमाता कहती है, "साधक ! गृहस्थाश्रम से (मा भेः) न डर, (मा सं-विक्थाः) न पृथक् हो । वैवाहिक जीवन से वचना या विवाहित होने के उपरान्त पत्नी पुत्रादि को छोड़-कर निकल जाना, दोनों ही कार्य अवैदिक हैं । जो ऐसा करते हैं, वे त्याग के रहस्य को ही नहीं समझते हैं ।

क्षेत्र से वचना या क्षेत्र से भाग जाना त्याग नहीं है । वह तो कायरता है । क्षेत्र में रहकर अनासक्त साधना करना ही सच्चा त्याग है । गृहस्थ से वचना या गृह त्यागकर चले जाना त्याग नहीं है, नासमझी है । गृहस्थ में रहकर निष्काम भाव से गृह-व्यवहार करना ही सच्चा त्याग है । राज्य को स्वीकार न करने या राज्य को छोड़कर चले जाने का नाम त्याग नहीं है, अनासक्त होकर राज्य कार्य करना वास्तविक त्याग है । अपने अपने कर्तव्य-क्षेत्र से वचने या अपने अपने कर्तव्य-क्षेत्र से पृथक् होने की परम्परा नितान्त अवाञ्छनीय और अनिष्टकारिणी है । इससे तो मानव-समाज की व्यवस्था ही नष्ट भ्रष्ट होजायेगी । अतः वेदमाता का यह आदेश कि श्रेष्ठतम कर्म का साधक गृहस्थाश्रम में प्रवेश करने से न तो भयभीत हो, न गृहस्थ करके गृहस्थाश्रम को त्यागे, सर्वथा शिरोधार्य है ।

वन्धन से वचने के लिये किसी भी क्षेत्र से वचने अथवा किसी भी क्षेत्र से भाग जाने की आवश्यकता नहीं है । वन्धन से मुक्त रहने के लिये तो (यजमानस्य) यजमान का, साधक का (यज्ञः) यज्ञ, साधना, क्षेत्र (अतमेरुः) अभिलापारहित, अनासक्त, निष्काम (भूयात्) होना चाहिये और (यजमानस्य) यजमान की (प्रजा) प्रजा भी (अतमेरुः) अभिलाषारहित, अनासक्त, निष्काम (भूयात्) होनी चाहिये ।

तमेरु का अर्थ है अभिलापा से युक्त, आसक्ति-मय । अतमेरु का अर्थ है अभिलापारहित, आसक्ति-

रहित। यजमान का अर्थ है यज्ञ करनेवाला। यज्ञ का अर्थ है श्रेष्ठतम कर्म, साधनाक्षेत्र, कार्यक्षेत्र। प्रजा का अर्थ है सन्तान तथा जनता।

गृहस्थाश्रम में पति यजमान है, पत्नी यजमान है, गृह यज्ञ है, सन्तान प्रजा है। राष्ट्रक्षेत्र में नेता अथवा नेत्री यजमान है, राष्ट्र यज्ञ है, जनता प्रजा है। राज्य में राजा रानी यजमान है, राज्य यज्ञ है, जनता प्रजा है।

साधक साधिका को चाहिये कि गृहक्षेत्र में ही नहीं, प्रत्येक क्षेत्र में अनासक्त साधना करे, अनासक्त रहकर कर्तव्य कर्म का पालन करे। (यजमानस्य यज्ञः अतमेरुः भूयात्) यजमान का यज्ञ आसक्तिरहित होना चाहिये। श्रेष्ठतम कर्म का साधक जब जिस क्षेत्र में स्थित हो, वहीं उस साधनाक्षेत्र के प्रति अनासक्त रहे और उस साधनाक्षेत्र में उसकी साधना भी अनासक्त साधना हो। न यज्ञस्थल में आसक्ति हो, न यज्ञ में आसक्ति हो। न कार्यक्षेत्र में आसक्ति हो, न कार्य में आसक्ति हो। न साधनाक्षेत्र में आसक्ति हो, न साधना में आसक्ति हो।

(यजमानस्य प्रजा अतमेरुः भूयात्) यजमान की प्रजा अनासक्त हो। सन्तान अथवा जनता के प्रति साधक की आसक्ति न हो और सन्तान अथवा प्रजा साधक के प्रति आसक्त न हो। सारा परिवार और सारा समाज ही अनासक्त हो।

यह स्मरण रखना चाहिये कि अनासक्ति का अर्थ स्नेहशून्यता नहीं है। साधक को और प्रजा को आसक्तिरहित तो होना चाहिये, किन्तु प्रेमरहित नहीं होना चाहिये। स्नेह अथवा प्रेम तो हृदय की दिव्य सम्पत्ति है। आसक्ति का कारण प्रेम नहीं है, मोह है। वेद में आसक्ति के त्याग की तो शिक्षा है, प्रेम के त्याग की नहीं। वेदमाता ने तो अपने मातृस्नेह से स्थान स्थान पर प्रेम की प्रेरणा की है और साथ ही आसक्ति के त्याग की शिक्षा दी है। प्रेम में आसक्ति का योग होने पर मोह उत्पन्न होता है। मोह से मुक्त रहने के लिये प्रेम को आसक्ति से मुक्त रखना चाहिये।

वेदमाता पुनः कहती है, "साधक! मैं तुझे अनासक्ति का उपदेश इसलिये करती हूं कि मैं (त्वा त्रिताय, त्वा द्विताय त्वा एकताय) तुझे त्रित्व के लिये, तुझे द्वित्व के लिये, तुझे एकत्व के लिये प्रार्पित करती हूं।

श्रेष्ठतम कर्म की साधना और दिव्यता की व्याप्ति साधन है, साध्य नहीं है। यज्ञ और प्रजा साधन है, साध्य नहीं है। साध्य तो एकत्व की प्राप्ति है।

आत्मा, परमात्मा और माया [प्रकृतिजन्य संसार]–यह त्रित्व है। मायातीत होकर आत्मना परमात्मा में स्थित होना द्वित्व है। आत्मत्व अथवा

अहं-कार का अतिक्रमण करके कैवल्य अवस्था को प्राप्त करना एकत्व है।

क्षेत्र, कर्म और प्रजा तीनों के प्रति अनासक्ति से साधक मायातीत होकर आत्म-अवस्थिति द्वारा परमात्मा में प्रवेश करने पर आत्मातीत होता है और एकत्व प्राप्त करता है। एकत्व का अनुपश्यन अथवा अनुदर्शन करके साधक मोह शोक से पार होजाता है।

क्या एकत्व में आत्मा की अपनी सत्ता रहती है? निस्सन्देह रहती है। एकत्व का अर्थ आत्म-विनाश नहीं है, आत्मा का परब्रह्म से एक होजाना अथवा संयुक्त होजाना वा ब्रह्म में प्रवेश करना है। संयोग में संयुक्त सत्ताओं का अस्तित्व प्रत्यक्षतः रहता है।

मत डर मत हो पृथक्,
साधना हो आसक्तिरहित,
हो अनासक्त साधक की प्रजा।
अर्पित त्रित्व के लिये,
तू द्वित्व एकत्व के लिये॥

देवस्य त्वा सवितुः प्रसवे ऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। आददे ऽध्वरकृतं देवेभ्यः इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिणः सहस्रभृष्टिः शततेजा वायुरसि तिग्मतेजा द्विषतो वधः॥ (य० १/२४)

देवस्य त्वा सवितुः प्र-सवे अश्विनोः बाहुभ्यां पूष्णः हस्ताभ्यां। आ-ददे अध्वर-कृतं देवेभ्यः इन्द्रस्य बाहुः असि दक्षिणः सहस्र-भृष्टिः शत-तेजाः वायुः असि तिग्म-तेजाः द्विषतः वधः॥

१) मैं (त्वा अध्वर-कृतं) तुझ अध्वर-कृत को (देवस्य सवितुः) देव सविता के (प्र-सवे) समुत्पन्न संसार में (अश्विनोः बाहुभ्यां) दो अश्वियों के दो बाहुओं से तथा (पूष्णः हस्ताभ्यां) पूषा के दो हाथों से (देवेभ्यः) देवों के लिये (आ-ददे) ग्रहण करती हूं।

२) तू (इन्द्रस्य) इन्द्र का (सहस्र-भृष्टिः शत-तेजाः दक्षिणः बाहुः असि) सहस्र-भृष्टि शत-तेज दक्षिण बाहु है।

३) तू (तिग्म-तेजाः द्विषतः वधः वायुः असि) तीक्ष्ण-तेज द्वेषकर्ता का वध करनेवाला वायु है।

साधक के जीवन में अब पूर्णता का सम्पादन होगया है। जीवन की पूर्णता के सम्पादन की शृङ्खला की अन्तिम कड़ी है अनासक्ति। उसकी भी साधक ने अपने जीवन में सिद्धि करली है। अब वह पूर्ण परिपक्व, तेजःपुञ्ज, सुदक्ष, दीप्तियों से युक्त और वायुवत् वेगवान् होगया है। वह अब समस्त बलों तथा आत्मसंबलों से परिपूर्ण है। श्रेष्ठतम कर्मों और दिव्यताओं की व्याप्ति के लिए वह अब सर्वथा योग्य है। अदिति [अखण्ड भूमि] पर उसकी

आत्मरश्मियां अपना प्रकाश बिखेरने लगी हैं। उसकी सुवास विदिशाओं में महकने लगी है। अदिति साधक को अपनी त्वचा बनाने के लिये इस मन्त्र के शब्दों में उसे स्वीकार कर रही है। संसार में जो श्रेष्ठतम कर्मों तथा दिव्यताओं की व्याप्ति करते हैं, संसार उन्हें अपनाता है।

ध्वर का अर्थ है कुटिल, तिरछा, हिंसाशील। अध्वर का अर्थ है अकुटिल, सीधा, अहिंसाशील। अध्वर-कृत नाम है उस साधक का, जिसका जीवन नितान्त अकुटिल, सीधा-सत्यनिष्ठ और हिंसारहित है। अध्वरकृत नाम है उस साधक का, जो सदा कुटिलतारहित, सीधे सच्चे और हिंसारहित कर्म करता है। अध्वरकृत नाम है उस साधक का, जिसका जीवन सर्वथा निर्दोष, निष्पाप, सीधा सरल और अहिंसामय है, जो सदा पुण्य, सत्य और अहिंसामय कर्म करता है।

इस प्रसंग में हिंसा और अहिंसा की परिभाषा करदेना अप्रासंगिक न होगा। अहिंसा वै वैरत्यागः—वैरत्याग का नाम ही अहिंसा है। वैरं वै हिंसा—वैर ही हिंसा है। हिंसा अथवा अहिंसा का सम्बन्ध कृत्य की भावना से है। आत्मरक्षार्थ अथवा न्याय की रक्षार्थ अथवा सुधार की भावना से की गई हिंसा हिंसा नहीं है, अहिंसा है। क्रोधावस्था में अथवा बदले की भावना से की गई हिंसा हिंसा है। समाज और न्याय की रक्षा के लिये दिया गया प्राणदण्ड अहिंसा है। पुत्र या शिष्य की हितभावना से की गई प्रताड़ना अथवा दिया गया दण्ड अहिंसा है। सतीत्व की रक्षा के लिये नारी के हाथ से दुराचारी का वध अहिंसा है। किन्तु विश्वभावनामय साधक अदिति का पुत्र है। वह सामाजिक व्यवस्था से ऊपर उठा हुआ है। उसकी अहिंसा नितांत अहिंसा है। वह किसी भी अवस्था में अपने मन वचन कर्म से किसी को पीड़ित या दण्डित न करेगा। सताया जाने पर भी वह किसी को न सतायेगा। उसे न अपने हाथ में न्याय लेना है, न आत्मरक्षा की चिन्ता करनी है। वह तो देव सविता को समर्पित है और देव सविता ही उसका पोषण और रक्षण करेगा। उसके जीवन का आधार तो केवल सर्वाधार है।

संसद्धि साधक को सम्बोधन करती हुई अदिति कहती है, "साधक! मैं (त्वा अध्वरकृतं) तुझ निष्पाप-सत्यनिष्ठ अहिंसाशील सुकर्मा को (सवितुः देवस्य प्रसवे) स्रष्टा देव के संसृष्ट संसार में (अश्विनोः) अग्नि और सोम/सूर्य चन्द्र के (बाहुभ्यां) तेज और चन्द्रिकारूपी दो बाहुओं से तथा (पूष्णः) पूषा वायु के (हस्ताभ्यां) बल और वेग रूपी दो हाथों से (देवेभ्यः) दिव्यताओं के सम्पादनार्थ (आ-ददे) स्वीकार करती हूं"।

अध्वरकृत साधक सूर्य के समान तेजस्वी और चन्द्रमा के समान आह्लादक होकर, पवन के समान बलोपेत और वेगवान् होकर, संसार में दिव्यताओं की और श्रेष्ठतम कर्मों की धारा बहायेगा।

अदिति के पुत्र ! तू (इन्द्रस्य) इन्द्र का (सहस्र-भृष्टिः शत-तेजाः दक्षिणः हस्तः असि) सहस्रभृष्टि शत-तेज दक्षिण हस्त है।

भृष्टि का अर्थ है परिपक्वता। सहस्र-भृष्टि का अर्थ है असंख्य परिपक्वताओं से युक्त। शत-तेजाः का अर्थ है असंख्य तेजों से युक्त, असंख्य रश्मियों से रश्मित। दक्षिण हस्त का अर्थ है दायां हाथ [Right Hand], प्रधान शक्ति। इन्द्र शब्द प्रयुक्त हुआ है लोकलोकान्तररूपी इन्द्रियों के स्वामी विश्वात्मा परमात्मा के लिये।

पूर्णता सम्पादन करके साधक सम्पूर्ण परिपक्वताओं से युक्त और असंख्य तेजों से सुयुक्त होकर परमात्मा का दक्षिण हस्त बन गया है, ब्रह्म बल से युक्त होगया है, भूमण्डल पर परमात्मा के राज्य की स्थापना करनेवाला बन गया है, प्रभु की दक्ष दक्षता से सम्पन्न होगया है।

संसिद्ध साधक ! तू (वायुः असि) प्राण है, (तिग्म-तेजाः) तीक्ष्ण तेजवाला, ऐसे तीक्ष्ण तेजवाला कि तेरे तेज से यह सारा भूमण्डल तेजो-धाम बन जायेगा। तू (वायुः असि) प्राण है, (द्विषतः वधः) द्वेषी का वध करनेवाला, विरोधी को निरुपाय करनेवाला, द्वेष विरोध का निराकरण करनेवाला।

तेजस्वी सूर्य रात्री का वध है। सूर्य के तेज से रात्रि का स्वयमेव वध होजाता है। तिग्मतेज सूर्य के तेज से रात्रि स्वयमेव हट जाती है। तिग्मतेज साधक न द्वेषियों से द्वेष करता है, न विरोधियों से विरोध करता है। तेजोधाम साधक स्व तेज और वेग के साथ अपनी दिव्य साधना में लगा रहता है। उसके तेज और वेग के सामने से द्वेषी और विरोधी स्वयमेव हट जाते हैं, विरोधियों का विरोध और द्वेपियों का द्वेष स्वतः समाप्त होजाता है।

लाता है जो भूमि पर वसन्त और बहार।
अपनाता है उसे संसार करता है प्यार॥
द्वेष विरोध पर देते नहीं महा मानव ध्यान।
हटा देते हैं द्वेपियों विरोधियों का अज्ञान॥
रोके रुकता है भला सूर्य का प्रकाश कहीं।
ढांपे ढंपता है भला धूलि से आकाश कहीं॥

ग्रहण करती हूं तुझ अध्वरकृत को।
देव सविता को समुत्पन्न संसार में,
सूर्य चन्द्र के तेज-आह्लाद-बाहुओं से,

पवन के बल-वेग-हस्तों से ।
इन्द्र का है तू असंख्य-मुष्टि,
असंख्य-तेज दक्षिण हस्त,
प्राण है तू तीक्ष्ण-तेज,
वधकर्ता द्वेषी द्वेष का ॥

**पृथिवि देवयजन्योषध्यास्ते मूलं मा हिंसिषं व्रजं गच्छ गोष्ठानं वर्षतु ते द्यौर्बधान देव सवित: परमस्यां पृथिव्यां शतेन पाशैर्यो ऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मस्तमतो मा मौक् ॥ (य० १।२५)**

पृथिवि देवयजनि ओषध्या: ते मूलं मा हिंसिषं व्रजं गच्छ गो-स्थानं वर्षतु ते द्यौ: बधान देव सवित: परमस्यां पृथिव्यां शतेन पाशै: य: अस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्म: तं अत: मा मौक् ॥

१) ( देव-यजनि पृथिवि ) ! मैं ( ते ओषध्या: मूलं मा हिंसिषं) तेरी ओषधियों के मूल को न हिंसूं ।

२) (गो-स्थान व्रजं गच्छ ) गो-स्थान तथा गोसदन को प्राप्त रह ।

३) (ते द्यौ: वर्षतु) तेरे लिये द्यौ बरसे ।

४) ( परमस्यां पृथिव्यां ) परमोत्कृष्ट पृथिवी पर ( य: अस्मान् द्वेष्टि ) जो हमें द्वेषता है (च) और (यं वयं द्विष्म:) जिसे हम द्वेषते हैं, (देव सवित:) ! (तं) उसे (शतेन पाशै: बधान) शत पाशों से बांध, (अत:) इससे (मा मौक्) मुक्त न कर ॥

पूर्व मन्त्र में अदिति ने, अखण्ड भूमि ने, अखिल विश्व ने साधक को दिव्यताओं के सम्पादनार्थ ग्रहण किया है । इस मन्त्र में साधक अदिति को 'देवयजनि पृथिवि' कहकर सम्बोधन करता है । देव-यजनी पृथिवी उस पृथिवी को कहते हैं, जिसपर देवयजन किया जाता है । यजन का अर्थ है संगतिकरण, सत्कार और दान । पृथिवी देवयजनी है । उसपर दिव्यताओं का संगतिकरण होना चाहिये, दिव्यताओं का आदर होना चाहिये, दिव्यताओं का आदान प्रदान होना चाहिये । दिव्यताओं के सम्पादन, समादर और आदान प्रदान से मानव-समाज देवसमाज बनता है, देवों का समाज बनता है । दिव्य गुणों से युक्त होकर मानव देव कहलाते हैं ।

सम्पूर्ण पृथिवी के प्रति सजीवता तथा सजीव आत्मीयता का अनुभव करता हुआ श्रेष्ठतम कर्म तथा दिव्यताओं का सम्पादक साधक कहता है, "देवयजनि पृथिवि ! (ते ओषध्या: मूलं मा हिंसिषं) तेरी ओषधियों के मूल को न हिंसूं ।"

स्थूल दृष्टि से देखने पर इस मन्त्रांश का अर्थ यह प्रतीत होता है कि ओषधियों के मूल को निर्मूल नहीं करना चाहिए । वनस्पतियों को समूल नहीं उखाड़ना चाहिये । ओषधियों के मूलों की अथवा वनस्पतियों की जड़ों की रक्षा करनी

चाहिये, ताकि कोई भी ओषधि या वनस्पति पृथिवी पर से निर्मूल न होजाये। प्रत्येक जाति की ओषधि का, प्रत्येक जाति की वनस्पति का, पृथिवी पर अस्तित्व बना रहना चाहिये। वनस्पति अथवा वनों की रक्षा एक परमावश्यक और परम लाभदायक कार्य है।

सूक्ष्म दृष्टि से देखने पर इस सूक्ति का एक गहन अभिप्राय है। ओषधि दोषधि भवति। ओषधि दोष को धोनेवाली, दोषनिवारिका होती है। 'ओषध्याः मूलं–ओषधियों के मूल' से यहां तात्पर्य ओषधिरूप दोषनिवारक उन मूल्यवान् मान्यताओं और परम्पराओं से है, जो मानव समाज को निर्दोष, निष्पाप, अकुटिल, अवक्र और निर्विकार बनाने तथा बनाये रखने के लिए परमोपयोगी और अनिवार्य हैं। प्रत्येक मानव को और विशेषतः विश्वसाधक को सदा यह स्मरण रखना चाहिये, ध्यान रहना चाहिये, यह कहते रहना चाहिये, "देवयजनि भूमे! मैं तेरी ओषधियों के मूल को निर्मूल न करूं। मैं तेरी ओषधिरूप मानवीय मान्यताओं तथा परम्पराओं का निर्मूलन न करूं। मैं मानवता की मूलों पर कुठाराघात न करूं"।

(देव-यजनि पृथिवि)! (गो-स्थानं व्रजं गच्छ) गो-स्थान तथा व्रज को प्राप्त हो / प्राप्त रह। व्रज कहते हैं गौओं के वाड़े को अथवा गोसदन को। गो-स्थान का प्रयोग यहां गोचर भूमि के लिये हुआ है। मानव प्रजा के समान पशु-प्रजा भी तो अदिति की सन्तान है। उपलक्षण से गौ से तात्पर्य गौ आदि पशुओं से है और गो-स्थान तथा व्रज [गोसदन] से तात्पर्य है पशु-चर भूमि तथा पशु-सदन से। देवयजनी भूमि पर पशुओं का भी सुख-पूर्वक बसेरा हो, पशुओं के लिए भी पशुसदन हों। जंगली पशुओं के लिये जंगलों में सुरक्षित पशु-वन हों और पालतू पशुओं के लिये सुखप्रद पशुसदन हों। सामाजिक पशुओं का संवर्धन प्रत्यक्षतः मानव-प्रजा के लिये अतिशय सुखकारी है। जंगली पशुओं के लिये भी जीने का अधिकार और जीवन की सुख सुविधा होनी चाहिये। मनुष्य इतना निर्दय न बने कि पशु-जीवन का ह्रास करे। भूमि माता की गोद में मानव और पशु सबके लिये स्थान और सुख है। मानव और पशु दोनों भूमि माता की सन्तान हैं। भूमि-माता मानव-प्रजा और पशु-प्रजा दोनों को सम्प्राप्त रहे। मां की गोद में दोनों ही फलें फूलें।

(देव-यजनि पृथिवि)! (ते द्यौः वर्षतु) तेरे लिये द्यौ वृष्टि करे, तुझ पर द्यौ मेंह बरसाये।

द्यौलोक पृथिवी पर किस वस्तु की वृष्टि करे? द्यौलोक से जल की वृष्टि तो हो नहीं सकती। जल की वृष्टि तो आकाश से होती है। द्यौलोक पृथिवी से इतना ऊंचा और इतनी दूर है कि वहां तक बादल पहुंच ही नहीं सकते। द्यौ वास्तव में दिव्यता

का प्रतीक माना गया है। द्यौ में असंख्य प्रकाशमान् लोक जगमगाते हैं। अतः द्यौ से दिव्यता और प्रकाश की वृष्टि ही हो सकती है। श्रेष्ठतम कर्मों तथा दिव्यताओं की व्याप्ति का व्रती साधक शुभ कामना करता है और महत्वाकांक्षा, "देवयजनि भूमे! जिस प्रकार द्यौ में असंख्य दिव्य [दीप्तिमान्] लोक जगमगा रहे हैं, उसी प्रकार मेरी सुसेवा और साधना द्वारा तुझपर दिव्यताओं की सुवृष्टि हो। दिव्य देव तुझपर ज्योतियां और दिव्यतायें जगमगायें"। द्यौ से तात्पर्य यहां दिव्य देव परमात्मा से ही है।

मन्त्रान्त में साधक प्रार्थना करता है, "देव सवितः! (परमस्यां पृथिव्यां) परमोत्कृष्टा पृथिवी पर (यः अस्मान् द्वेष्टि च यं वयं द्विष्मः) जो हमसे द्वेष करता है और जिससे हम द्वेष करते हैं, (तं शतेन पाशैः बधान) उसे शत पाशों से बांध, उसे (अतः) इस [बन्धन] से (मा मौक्) मुक्त न कर।

जो हमसे द्वेष करता है और जिससे हम द्वेष करते हैं, उसी एक को देव सविता शत [असंख्य] पाशों से क्यों बांधे, हमें भी क्यों न बांधे? अपराध तो उसका और हमारा समान है। वह हमसे द्वेष करता है, हम उससे द्वेष करते हैं। वह और हम दोनों ही द्वेष के अपराधी हैं। फिर देव सविता उसे भी और हमें भी, दोनों पक्षों को ही, असंख्य पाशों से क्यों न बांधे। हम सब भी उस बेचारे अकेले से द्वेष करें और देव सविता भी उसी को बांधे। यह तो बड़ी क्षुद्र मनोवृत्ति है। यदि इस मन्त्रांश का यही अर्थ है, तो यह प्रार्थना निस्सन्देह अति क्षुद्र वृत्ति की द्योतक है। इस प्रार्थना का यह आशय है ही नहीं।

इसका अर्थाशय यह है, "देव सवितः! तेरे द्वारा संसृष्ट इस (परमस्यां पृथिव्यां) परमोत्कृष्टा पृथिवी पर (यः) जो जनसमूह (अस्मान् द्वेष्टि) हमें द्वेषता है, हमसे द्वेष करता है (च) और (यं वयं द्विष्मः) जिस जनसमूह को हम द्वेषते हैं, जिस जनसमूह से हम द्वेष करते हैं, (तं) उस [द्वेष] को, उस [द्वेषकर्म] को (शतेन पाशैः बधान) असंख्य पाशों से बांधे रख। उस द्वेष को (अतः) इस [बन्धन] से (मा मौक्) मुक्त न कर, खुला न छोड़। दोनों पक्षों के बीच में जो द्वेष है, उसका कठोरता के साथ निरोध कर और उसे व्यापने न दे। यहां प्रार्थना के मिष से एक सुन्दर शिक्षा दी गई है।

श्रेष्ठतम कर्मों तथा दिव्यताओं की व्याप्ति में एक मात्र बाधा मानव समूहों का अथवा विविध वर्गों का परस्पर का ईर्ष्या द्वेष है। दिव्य मानव आते हैं और अपनी दिव्य साधना द्वारा इस देवयजनी पृथिवी पर श्रेष्ठतम कर्मों की कृति तथा दिव्य गुणों की व्याप्ति से स्वर्ग की स्थापना करते हैं। भिन्न भिन्न मानवसमूहों में ईर्ष्या द्वेष

घर करता है, पारस्परिक सम्बन्ध विगड़ जाते हैं, लड़ाई झगड़े होते हैं और स्वर्ग नरक वन जाता है। पृथिवी पर स्वर्ग वनाये रखने के लिये आवश्यक है कि भूवासी मानव-प्रजा में आध्यात्मिक चेतना द्वारा असंख्य नियन्त्रणोपायों के अवलम्व से द्वेष का निराकरण होता रहे। जव जव मानव-समाज में द्वेष का अंकुर उपजे, तव तव ही सद्य: उसका कठोरता के साथ निराकरण किया जाता रहे। द्वेष को पनपने न दिया जाये।

**देव-यजनि पृथिवि !**
**करूं न तेरी ओषधियों के,**
**मूलों को निर्मूल।**
**गोस्थान व्रज को रह प्राप्त,**
**तुझपर द्यौ करे सुवृष्टि।**
**देव सवित:,**
**वांध शत पाशों से उसे,**
**परमोत्कृष्टा भूमि पर,**
**जो द्वेषता है हमें,**
**द्वेषते हैं हम जिसे।**
**इस वन्धन से,**
**मुक्त न कर उसे॥**

**अपाररुं पृथिव्यै देवयजनाद्वध्यासं व्रजं गच्छ गोष्ठानं वर्षतु ते द्यौर्बधान देव सवित: परमस्यां पृथिव्यां शतेन पाशैर्यो ऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मस्तमतो मा मौक्। अररो दिवं मा पप्तो द्रप्सस्ते द्यां मा स्कन्व्रजं गच्छ गोष्ठानं वर्षतु ते द्यौर्बधान देव सवित: परमस्यां पृथिव्यां शतेन पाशैर्यो ऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मस्तमतो मा मौक्॥** (य० १/२६)

अप अररुं पृथिव्यै देव-यजनात् वध्यासं व्रजं गच्छ गो-स्थानं वर्षतु ते द्यौ: वधान देव सवित: परमस्यां पृथिव्यां शतेन पाशै: य: अस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्म: तं अत: मा मौक्। अररो दिवं मा पप्त: द्रप्स: ते द्यां मा स्कन् व्रजं गच्छ गो-स्थानं वर्षतु ते द्यौ: वधान देव सवित: परमस्यां पृथिव्यां शतेन पाशै: य: अस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्म: तं अत: मा मौक्॥

१) (पृथिव्यै) पृथिवी के लिये (देव-यजनात्) देव-यजन से (अररुं) अररु को (अप वध्यासं) मार भगाऊं।

२) (गो-स्थानं व्रजं गच्छ) गो-स्थान व्रज को प्राप्त कर।

३) (ते द्यौ: वर्षतु) तेरे लिये द्यौ वृष्टि करे।

४) (परमस्यां पृथिव्यां) परमोत्कृष्टा पृथिवी पर (य: अस्मान् द्वेष्टि च यं वयं द्विष्म:) जो हमें द्वेषता है और जिसे हम द्वेषते हैं, (देव सवित:)! (तं) उसे (शतेन पाशै: वधान) शत पाशों से वांध, (अत:) इससे (मा मौक्) मुक्त न कर।

५) (अररो) ! (दिवं मा पप्तः) द्यौ को प्राप्त न हो, (ते द्रप्सः द्यां मा स्कन्) तेरा रस द्यौ को न उछले ।

६) (गो-स्थानं व्रजं गच्छ) गो-स्थान व्रज को प्राप्त रह ।

७) (ते द्यौः वर्षतु) तेरे लिये द्यौ वरसे ।

८) (परमस्यां पृथिव्यां यः अस्मान् द्वेष्टि च यं वयं द्विष्मः) परमोत्कृष्टा पृथिवी पर जो हमें द्वेषता है और जिसे हम द्वेपते हैं, (देव सवितः) ! (तं शतेन पाशैः बधान) उसे शत पाशों से बांध, (अतः मा मौक्) इससे मुक्त न कर ।।

अदिति को देवयजनी वनाने के लिये मनुष्यों को आसुरी वृत्तियों से मुक्त करने व रखने की आवश्यकता है ।

अरर का अर्थ है त्वचा या चमड़ा काटना । अररु का अर्थ है चमड़ा काटनेवाला, त्वचा का छेदन करनेवाला, खाल उतारनेवाला, अत्याचारी । अरर का दूसरा अर्थ है किवाड़, द्वार । अररु का अर्थ है किवाड़ या द्वार तोड़नेवाला, घरों पर आक्रमण करनेवाला । अत्याचारी और आक्रमणकारी का नाम अररु हैं । वैदिक वाङ्मय में अररु का अर्थ असुर, राक्षस तथा भ्रातृव्य [शत्रु] किया गया है । अररुर्ह वै नामासुररक्षसमास (शतपथ) । भ्रातृव्यो वा अररुः (तै०) । [भ्रातृव्य की व्याख्या देखिये मन्त्र १७ के नीचे] । अत्याचारी आक्रमणकारी भ्रातृव्य का नाम ही अररु, असुर या राक्षस हैं ।

(पृथिव्यै) पृथिवी के सुख सौभाग्य के लिये मैं (देव-यजनात्) देव-यजन से, देव-संघ से (अररुं) असुर को (अप वध्यासं) मार भगाऊं । दिव्यताओं अथवा दिव्य गुणों से युक्त पुरुष को देव कहते हैं । यजन का अर्थ है संगतिकरण, संघ । मानवीय संघ दो प्रकार के होते हैं—देवसंघ और असुरसंघ । देव-यजनी पृथिवी पर देवयजन [देवसंघ] ही होने चाहियें, असुरसंघ नहीं । दैवी वृत्तियों से युक्त होने पर मनुष्य देव होता है । आसुरी वृत्ति से युक्त होने पर वही मनुष्य असुर होजाता है । पृथिवी पर से असुरों को मार भगाने का एक मात्र उपाय यह है कि आसुरी वृत्तियों का नाश अथवा शमन किया जाये । आसुरी वृत्तियों का शमन तव ही होता है, जव मानव-समाज के वातावरण में श्रेष्ठतम कर्मों की और दिव्यताओं की व्याप्ति होती है । साधक संकल्प कररहा है कि मैं समस्त भूमण्डल पर दैवी वृत्तियों की ऐसी सघन व्याप्ति करूं कि उससे आसुरी वृत्तियों का शमन होजाये, असुरसंघ देवसंघ वन जायें । ऐसा हुए विना अदिति को देवयजनी पृथिवी नहीं बनाया जा सकता ।

असुरसंघों के नष्ट होने पर, अदिते ! तू (गो-स्थानं व्रजं गच्छ) गो-स्थान और गोसदन को प्राप्त

रह। (ते द्यौः वर्षतु) दिव्य देव तुझपर दिव्यताओं और ज्योतियों की वृष्टि करे। पृथिवी पर दिव्यताओं के स्थायित्व के लिये, पृथिवी पर स्वर्गस्थिति के लिये, देव सवितः! (परमस्यां पृथिव्यां) परमोत्कृष्टा भूमि पर (यः) जो जनसमूह (अस्मान् द्वेष्टि) हमें द्वेषता है, हमसे द्वेष करता है (च) और (यं वयं द्विष्मः) जिस जनसमूह को हम द्वेषते हैं, जिस जनसमूह से हम द्वेष करते हैं, (तं) उस [द्वेष] को (शतेन पाशैः बधान) असंख्य पाशों से बांधे रख। उस द्वेष को (अतः) इस [बन्धन] से (मा मौक्) मुक्त न कर। [व्याख्या देखिये पूर्व मन्त्र के नीचे]।

द्वेष के पनपने से आसुरी वृत्तियों का प्राबल्य होता है और आसुरी वृत्तियों के पनपने से द्वेष की वृद्धि होती है। अतः द्वेष और असुरता दोनों का ही शमन करते रहना चाहिये। साधक आसुरी वृत्ति को सम्बोधन करता हुआ कहता है, "(अररो) आसुरि वृत्ते! (दिवं मा पप्तः) द्यौ को प्राप्त न हो, (ते द्रप्सः द्यां मा स्कन्) तेरा रस द्यौ को न चढ़े। मानव-शरीर का द्यौ मस्तिष्क है। जब आसुरी वृत्तियां मानव-मस्तिष्क में घर कर जाती हैं, तब मानव असुर बन जाते हैं। जब असुरता का रस मस्तिष्क में चढ़ जाता है, तब मनुष्यों को आसुरी कृत्यों में रस आने लगता है, आसुरी कृत्यों का चसका लग जाता है। देवयजनी पृथिवी पर असुरसंघों की वृद्धि न होने पाये, उसका एक मात्र उपाय यह है कि आसुरी वृत्ति मनुष्यों के मस्तिष्क में स्थान न करने पाये, आसुरी वृत्ति का रस मनुष्यों के मस्तिष्कों पर न चढ़ने पाये। मस्तिष्क विचारों का अधिष्ठान है। मानव-प्रजा में आसुरी विचार बनने से असुरता का विस्तार होता है। साधक को मानव-समाज में सुशिक्षा और सुप्रचार की ऐसी व्यापक और गहन व्यवस्था करनी चाहिये कि मानवों के मस्तिष्क आसुरी विचारों से मुक्त रहें और दैवी विचारों से सदा सुयुक्त रहें।

आसुरी वृत्ति के शमन से, अदिते! तू (गोस्थानं व्रजं गच्छ) गो-स्थान और गोसदन को प्राप्त रह। (ते द्यौः वर्षतु) दिव्य देव तुझपर दिव्यताओं और ज्योतियों की वृष्टि करे। पृथिवी पर दिव्यताओं के स्थायित्व के लिये, पृथिवी पर स्वर्ग-स्थिति के लिये, देव सवितः! (परमस्यां पृथिव्यां) परमोत्कृष्टा भूमि पर (यः) जो जनसमूह (अस्मान् द्वेष्टि) हमें द्वेषता है, हमसे द्वेष करता है (च) और (यं वयं द्विष्मः) जिस जन-समूह को हम द्वेषते हैं, जिस जनसमूह से हम द्वेष करते हैं, (तं) उस [द्वेष] को (शतेन पाशैः बधान) असंख्य पाशों से बांधे रख। उस द्वेष को (अतः) इस [बन्धन] से (मा मौक्) मुक्त न कर। [व्याख्या देखिये पूर्व मन्त्र के नीचे]।

[एक ही बात को पुनः पुनः कहना, पुनरावृत्ति कहाती है। निरर्थक पुनरावृत्ति दोष है, किन्तु

सार्थक पुनरावृत्ति विषय की संपोषिका होती है। वेदों में सर्वत्र सार्थक पुनरावृत्ति है।

पृथिवी के लिये,
देवों के संग से,
मार भगाऊं असुर को।
गोस्थान व्रज को रह प्राप्त,
तुम्हपर द्यौ करे सुवृष्टि।
देव सवितः,
बांध शत पाशों से उसे,
परमोत्कृष्टा भूमि पर,
जो द्वेषता है हमें,
द्वेषते हैं हम जिसे।
इस बन्धन से,
मुक्त न कर उसे।
असुर!
द्यौ को न हो प्राप्त,
द्यौ पर चढ़े न तेरा रस।
गो-स्थान व्रज को रह प्राप्त,
तुम्हपर द्यौ करे सुवृष्टि।
देव सवितः,
बांध शत पाशों से उसे,
परमोत्कृष्टा भूमि पर,
जो द्वेषता है हमें,
द्वेषते हैं हम जिसे।
इस बन्धन से,
मुक्त न कर उसे॥

गायत्रेण त्वा छन्दसा परिगृह्णामि त्रैष्टुभेन त्वा छन्दसा परिगृह्णामि जागतेन त्वा छन्दसा परिगृह्णामि। सुक्ष्मा चासि शिवा चासि स्योना चासि सुषदा चास्यूर्जस्वती चासि पयस्वती च॥

(य० १।२७)

गायत्रेण त्वा छन्दसा परि-गृह्णामि त्रै-स्तुभेन त्वा छन्दसा परि-गृह्णामि जागतेन त्वा छन्दसा परि-गृह्णामि। सु-क्ष्मा च असि शिवा च असि स्योना च असि सु-सदा च असि ऊर्जस्वती च असि पयस्वती च॥

१) (त्वा गायत्रेण छन्दसा परि-गृह्णामि) तुझे प्राणरक्षण की भावना से ग्रहण करता हूं।

२) (त्वा त्रै-स्तुभेन छन्दसा परि-गृह्णामि) तुझे त्रै-स्तोत्र की भावना से ग्रहण करता हूं।

३) (त्वा जागतेन छन्दसा परि-गृह्णामि) तुझे जागत भावना से ग्रहण करता हूं।

४) तू (च) तो (सु-क्ष्मा असि) सु-क्ष्मा है।

५) तू (च) तो (शिवा असि) शिवा है।

६) तू (च) तो (स्योना असि) सुखदा है।

७) तू (च) तो (सु-सदा असि) सु-सदा है।

८) तू (च) तो (ऊर्जस्वती असि) ऊर्जस्वती है।

९) तू (च) तो (पयस्वती असि) पयःवती है।

चारों वेदों में मातृभूमि शब्द या मातृभूमि की भावना का कहीं उल्लेख नहीं है। सर्वत्र भूमि-माता की ही भावना ओत-प्रोत है। यदि कहीं मातृभूमि की भावना की झलक भी है तो वह भौम्य भावना से युक्त मातृभूमित्व है। मातृभूमि की भावना लघु भावना है। सम्पूर्ण भूमि को माता समझने की भावना व्यापक भावना है। वेद सार्वभौम मानव धर्म की शिक्षा देता है। अतः उसमें भूमिमाता की भावना है। हां, वेदों में राष्ट्रभावना है, किन्तु अन्तर्राष्ट्रीयता से समन्वित राष्ट्र-भावना है, सार्वभौम राष्ट्रीयता से संयुक्त राष्ट्रभावना है।

जिस प्रकार परिवार परिवार के पृथक्-पृथक् गृहों में निवास करने से ग्राम या नगर की एक अक्षुण्ण सत्ता और भावना रहती है, ग्राम-ग्राम और नगर-नगर के बसे रहने से एक अक्षुण्ण राष्ट्र की सत्ता और भावना रहती है, उसी प्रकार राष्ट्र-राष्ट्र के स्थित रहते हुए भी एक भूमिमाता की भावना स्थित रहनी चाहिए। जिस प्रकार घर-घर में रहनेवाले व्यक्ति एक ही ग्राम या नगर के निवासी हैं, ग्राम-ग्राम और नगर-नगर में बसनेवाले एक ही राष्ट्र के नागरिक हैं, उसी प्रकार राष्ट्र-राष्ट्र में निवास करनेवाले व्यक्ति एक ही अदिति-भूमिमाता के पुत्र हैं। जब इस सार्वभौम मातृत्व की भावना प्रत्येक मानव के मानस में बसेगी, तब ही सम्पूर्ण पृथिवी एक अखण्ड परिवार का रूप धारण करेगी, तब ही यह अखिल वसुधा एक अविभाज्य कुटुम्ब बनेगी, तब ही इस वसुन्धरा के वसुओं का सम्पूर्ण मानव-प्रजा और पशु-प्रजा समान रूप से उपभोग करेगी, तब ही सार्वभौम आत्मीयता और मानवता की स्थापना होगी और तब ही इस धरा पर सच्ची शान्ति, सच्चे सुख, सच्चे आनन्द, सच्चे अध्यात्म और सच्चे मानव-धर्म की स्थापना होगी।

इसी सार्वभौम भावना से ओत-प्रोत होकर प्रत्येक साधक और प्रत्येक मानव को इस अदिति का, इस भूमिमाता का वरण करना चाहिये। इसी आदर्श को समक्ष रखते हुए साधक इस मन्त्र से भूमिमाता के मातृत्व का वरण करता है।

मातः ! मैं (त्वा) तुझे (गायत्रेण छन्दसा) प्राणरक्षण की भावना से (परि-गृह्णामि) सर्वतः स्वीकार करता हूं। प्राणी मात्र तेरी सन्तान है और तुझपर प्राणी मात्र के प्राण [जीवन] की रक्षा होनी चाहिये। मनुष्य मात्र तेरी प्रजा है। पशु मात्र तेरी प्रजा है। तुझपर प्रत्येक मानव के जीवन का समान मूल्य आंका जाना चाहिये। तुझपर प्रत्येक पशु के जीवन का समान महत्व समझा जाना चाहिये। तुझपर सम्पूर्ण प्रजा के प्राण का रक्षण और जीवन का सौख्य निष्पादन होना चाहिये।

मातः ! मैं (त्वा) तुझे (त्रै-स्तुभेन छन्दसा) त्रै-स्तुभ [त्रै-स्तुप्, त्रै-स्तोत्र] की भावना से (परि-गृह्णामि) परि-ग्रहण करता हूं। तीनों प्रकार के स्तवन की भावना से मैं तुझे स्वीकार करता हूं। हम तेरी ऐसी सुसुन्दर भावना करें कि सब मानव तीनों प्रकार से तेरा स्तवन करें। मन से, वचन से, कर्म से, तीनों प्रकार से मानव तुझे स्तुत्य बनावें। मानव मन से भी तेरी स्तुत्य मान्यता करे, वचन से भी तेरा स्तुतिमय वर्णन करे, कर्म से भी तेरी स्तुतिपूर्ण भावना करे। विश्व-मानव वाचा मनसा कर्मणा तेरी प्रशस्ति का सम्पादन करें।

मातः ! मैं (त्वा) तुझे (जागतेन छन्दसा) जागत [विश्व-सार्वभौम] भावना से (परि-गृह्णामि) पूर्णरूपेण ग्रहण करता हूं। मैं सार्वभौम श्रेष्ठतम कर्म तथा दिव्यता का साधक तुझे सम्पूर्णतया वरण करता हूं। अंशरूप में मातृत्व का मान्य एक हास्यास्पद मान्यता है। सम्पूर्ण में पूर्णत्व की भावना होती है। मैंने तुझे ग्राम, नगर या देश के रूप में नहीं, सार्वभौम मातृत्व के रूप में स्वीकार किया है।

मातः ! तू (च) तो (सु-क्ष्मा असि) सुभूमि है, सुस्थतया सहारनेवाली सुन्दर पृथ्वी माता है। तू सबको और सब कुछ सहारनेवाली है। तू सब प्राणियों और समस्त वस्तुओं को सहार रही है। तेरे वस्तुओं का भाग समान रूप से तेरी समस्त प्रजा को प्राप्त हो।

मातः ! तू (च) तो (शिवा असि) कल्याणमयी है। सब निवास और सब वस्तुओं से तू सबका समान रूप से कल्याण कर रही है। तेरे वक्षस्थल पर तेरी सम्पूर्ण प्रजा का मंगल हो।

मातः ! तू (च) तो (स्योना असि) सुखदायिनी है। तू सबको सुखी करनेवाली है। तू मानव, पशु, पक्षी सबको सुखदायिनी है।

मातः ! तू (च) तो (सु-सदा असि) सु-सदा है। तुझपर सब सुस्थतया बैठते हैं। तू सु-स्थिता है। तुझपर सब सुस्थतया स्थित हैं।

मातः ! तू (च) तो (ऊर्जस्वती असि) ऊर्जस्वती है। ऊर्ज का अर्थ है अन्न और पराक्रम। अन्न से ही पराक्रम होता है। मानव, पशु, पक्षी, कीट, पतंग—सब प्राणियों की तू आहारदायिनी है। तू सबका भोजन है। तुझमें सबका भोजन है। तेरा अन्नाहार सेवन करके ही सब प्राणी पुरुषार्थ पराक्रम करते हैं।

मातः ! तू (च) तो (पयस्वती असि) पयस्वती [दुग्ध-वती, रस-वती] है। तुझपर जलों की सरस धारायें बह रही हैं। तुझपर जलों के सागर उमड़

रहे हैं। तुझपर असंख्य रसीले पदार्थ उत्पन्न होते हैं। तुझपर जीवन की सम्पूर्ण सरसतायें उपलब्ध हैं। तुझमें सारी सरसतायें निहित हैं। सब प्राणी तेरे स्तनों का दुग्ध पान कर रहे हैं।

**ग्रहण करता हूं सर्वतः तुझे,**
**प्राणरक्षण की भावना से।**
**ग्रहण करता हूं सर्वतः तुझे,**
**त्रि-स्तोतृ की भावना से।**
**ग्रहण करता हूं सर्वतः तुझे,**
**सार्व-भौम भावना से।**
**तू तो है सुभूमि प्रसह,**
**तू तो है सुमंगला,**
**तू तो है सुसुखदा,**
**तू तो है सुसदा,**
**तू तो है ऊर्जस्वती,**
**तू तो है पयस्वती॥**

**पुरा क्रूरस्य विसृपो विरप्शिन्नुदादाय पृथिवीं जीवदानुम्। यामैरयँश्चन्द्रमसि स्वधाभिस्तामु धीरासो अनुदिश्य यजन्ते। प्रोक्षणीरासादय द्विषतो वधो ऽसि॥** (य० १।२८)

पुरा क्रूरस्य विसृपः विरप्शिन् उत्-आदाय पृथिवीं जीव-दानुम्। यां ऐरयन् चन्द्रमसि स्व-धाभिः तां उ धीरासः अनु-दिश्य यजन्ते। प्र-उक्षणीः आ-सादय द्विषतः वधः असि।

१) (धीरासः) धीर जन (क्रूरस्य विसृपः पुरा) क्रूर युद्ध के पूर्व (स्व-धाभिः) स्व-धाओं द्वारा (यां जीव-दानुं पृथिवीं) जिस जीव-दात्री पृथिवी को (उत्-आदाय) ऊपर-लेकर (चन्द्रमसि) चन्द्रमा में (ऐरयन्) प्रेरा करते हैं।

२) वे (तां उ) उसे ही (अनु-दिश्य) लक्ष्य करके (यजन्ते) संगतिकरण करते हैं।

३) (विरप्शिन्) महान्! (प्र-उक्षणीः) सुसिंचिका को (आ-सादय) विठा, स्थापन कर।

४) तू (द्विषतः वधः असि) द्वेष करनेवाले का वध है।

पूर्व मन्त्र में प्राणरक्षण, त्रै-स्तुभ और जागत भावना से अदिति का स्वीकार किया गया है। भूमि पर प्राण अथवा जीवन की रक्षा, मनसा वाचा कर्मणा विश्वसाधना और वैश्व [सार्वभौम] निर्माण में एक मात्र बड़ी भारी वाधा है युद्ध।

मन्त्र में युद्ध के लिये जो विसृपः शब्द आया है, वह अर्थपूर्ण है। विसृपः=वि+सृपः=वि+गति=विपरीत+गति = उलटी +गति= दुर्गति, दुर्भाग्य, विनाश, सर्वनाश। युद्ध सब किये कराये पर पानी फेर देता है। वर्षों के निर्माण को युद्ध क्षणों में विनष्ट कर देता है। अदिति पर वर्षों के सुनिर्माण-कार्य द्वारा जो प्रगति होती है, वह युद्ध से विगति में चली जाती है। मनुष्य जितने आगे

गये थे, युद्ध उन्हें उतना ही, बल्कि उससे भी अधिक पीछे धकेल देता है। युद्ध सौभाग्य का नहीं दुर्भाग्य का निर्माता है। युद्ध से नैतिक, चारित्रिक, आर्थिक, सामाजिक, सब प्रकार की हानि ही होती है।

युद्ध को मन्त्र में क्रूर बताया गया है। युद्ध क्रूर है। युद्ध में निर्दय क्रूरतायें होती हैं। युद्ध से मानव-प्रजा और पशु-प्रजा सब ही त्रस्त होते हैं। बच्चे अनाथ होजाते हैं। नारियां विधवा होजाती हैं। मातायें पुत्रविहीन होजाती हैं। जनता भ्रष्ट होजाती है। नारियों का सतीत्व लुटता है। ग्राम और नगर उजड़ जाते हैं। घर नष्ट होजाते हैं। प्रजा गृहहीन और साधनविहीन हो जाती है। शत्रुता बढ़ती है। द्वेष फैलता है। युद्ध पर युद्ध होते हैं। शिक्षा और रक्षा दुर्लभ होजाती हैं। मानव जाति आपत्ति के गर्त में गिर जाती है। सचमुच युद्ध क्रूर है, निर्दय है।

जब पृथिवी पर युद्ध का वातावरण बनने लगे, तब संसार को युद्ध के अभिशाप से बचाने के लिये (धीरासः) धीर जन (क्रूरस्य विसृपः पुरा) क्रूर युद्ध के पूर्व ही, निर्दय युद्ध के छिड़ने से पहिले ही, (स्व-धाभिः) स्व-धारणाओं से, अपनी सम्पूर्ण सामर्थ्यों से (यां जीव-दानुं पृथिवीं) जिस जीव-दात्री पृथिवी को, सबको जीवन और जीविका देनेवाली भूमि को (उत्-आदाय) ऊपर उठाकर, शिर पर रखकर [व्यापक आन्दोलन करके, अन्तर्राष्ट्रीय जनमत तैयार करके] (चन्द्रमसि) चन्द्रमा में, चान्द्रभाव में, शान्ति में (ऐरयन्) प्रेरें, प्रगति-पथ पर चलायें। शान्तिकाल में भी वे (तां उ) उसी [विश्व-शान्ति] को (अनु-दिश्य) लक्ष्य करके (यजन्ते) संगतिकरण करते हैं।

- चन्द्रमसि का अर्थ है चन्द्रमा में। यहां चन्द्रमसि से तात्पर्य है चान्द्रभाव में। चन्द्रमा शीतल शान्त है, चन्द्रिका प्रसारक है और है आह्लादक। जब पृथिवी पर युद्ध के बादल मंडराने लगें तो विश्व के समस्त धीर जनों को चाहिये कि युद्ध छिड़ने से पूर्व ही युद्ध को शमन करने के लिये अपनी सम्पूर्ण शक्तियों और अपने समस्त साधनोपायों से जीवदानु पृथिवी को युद्ध की लपट से ऊपर उठाकर उसे शान्ति की दिशा में घुमायें। धीर जन अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग द्वारा भूमण्डल को युद्ध के वातावरण से ऊपर उठाकर भूमण्डल पर शान्ति के वातावरण का संचार करें। परस्पर की बातचीत से, परस्पर के विचार विमर्श से विवादों का निपटारा करें। बातचीत और विचार विमर्श से युद्ध टलता दिखाई न दे तो वे सार्वभौम शान्ति को लक्ष्य में रखकर शान्तिपोषक राष्ट्रों का संगतिकरण [संगठन] करके युद्धेच्छु राष्ट्र या राष्ट्रों का प्रबल प्रतिरोध करें और युद्ध

की विभीषिका से भूमि और भूवासियों की रक्षा करें।

धीरों के विफल होने पर विश्व-साधक आगे आता है। उसे सम्बोधन करती हुई वेदमाता कहती है, "(विरप्शिन्) सुमहान् साधक! तू इस (प्र-उक्षणीः) सुसिंचिका भूमि को (आ-सादय) स्थापन कर, सहार। सबका सिंचन करनेवाली, सबकी सुपोषिका, इस पृथिवी पर चिर शान्ति की स्थापना कर"। विश्व-साधकों को विश्व में एक ऐसा वातावरण व्याप देना चाहिये, जिससे भूमि पर चिर शान्ति की स्थापना होकर भूमि पर श्रेष्ठतम कर्मों तथा दिव्यताओं की व्याप्ति की साधना निर्बाधता के साथ निरन्तर वंशानुवंश आगे बढ़ती रहे।

द्वेष से ही युद्ध का वातावरण बनता है और द्वेष के शमन होने से ही युद्ध की उष्णता का शमन होता है। द्वेष के शमनार्थ वेदमाता पुनः साधक को सम्बोधन करती है, "सुमहान् साधक! तू (द्विषतः वधः असि) द्वेषी का वध है। संसार में कितना भी उत्तेजनापूर्ण और युद्धमय वातावरण क्यों न व्याप जाये, साधक को श्रेष्ठतम कर्म और दिव्यता की साधना में द्वेषरहित होकर लगा रहना चाहिये। सारे संसार के उत्तेजित होजाने पर भी विश्वसाधक को अपने सम्पूर्ण तेज और ओज के साथ, किन्तु गहन और शान्त चित्त से द्वेष को मिटाने में रत निरत रहना चाहिये। उसे स्मरण रहना चाहिये कि द्वेष के निराकरण से ही द्वेषी का वध होता है। द्वेषी के वध से तो द्वेषियों की संख्या और अधिक बढ़ती है। द्वेष दूर होने पर द्वेषी मित्र बन जाता है। द्वेषी के द्वेष को दूर करके द्वेषी को मित्र बनाना ही द्वेषी का वास्तविक वध है। विश्व-साधक की विश्व-साधना में द्वेषियों को मारकर द्वेषियों को समाप्त करने के लिये कोई स्थान नहीं है। विश्वसाधक तो विश्व में द्वेष का निराकरण करके द्वेषियों को परस्पर मित्र बनाकर संसार को द्वेषियों से रिक्त करता है। इसी महद्भावना से मन्त्रान्त में साधक से कहा गया है, "तू द्वेषियों का वध है"।

**धीर जन क्रूर युद्ध के पूर्व,**
**शान्ति में प्रेरा करते सतत,**
**जीवदानु पृथिवी को सदा,**
**उठाकर उसको ऊंचा बहुत।**
**उसी को करके वे अनुलक्ष्य,**
**किया करते हैं संगतिकरण।**
**अरे ओ साधक दिव्य महान्,**
**सुसिंचनशीला है यह भूमि,**
**स्थापन इसपर कर तू शान्ति,**
**निवारण कर तू द्वेषी द्वेष॥**

**प्रत्युष्टं रक्षः प्रत्युष्टा अरातयो निष्टप्तं रक्षो निष्टप्ता अरातयः । अनिशितोऽसि सपत्नक्षिद्वाजिनं त्वा वाजेध्यायै सम्मार्ज्मि । प्रत्युष्टं रक्षः प्रत्युष्टा अरातयो निष्टप्तं रक्षो निष्टप्ता अरातयः । अनिशिताऽसि सपत्नक्षिद्वाजिनीं त्वा वाजेध्यायै सम्मार्ज्मि ॥** (य० १।२९)

प्रति-उप्टं रक्षः प्रति-उष्टाः अरातयः निःतप्तं रक्षः निःतप्ताः अरातयः । अ-निशितः असि सपत्न-क्षित् वाजिनं त्वा वाज-इध्यायै सं-मार्ज्मि । प्रति-उष्टं रक्षः प्रति-उष्टाः अरातयः निःतप्तं रक्षः निःतप्ताः अरातयः । अ-निशिता असि सपत्न-क्षित् वाजिनीं त्वा वाज-इध्यायै सं-मार्ज्मि ॥

१) (रक्षः प्रति-उष्टं) राक्षस दग्ध होजाये ।

२) (अरातयः प्रति-उष्टाः) अरातियां दग्ध होजायें ।

३) (रक्षः निःतप्तं) राक्षस निस्तप्त होजाये ।

४) (अरातयः निःतप्ताः) अरातियां निस्तप्त होजायें ।

५) तू (अनिशितः असि) अतीक्ष्ण है ।

६) मैं (त्वा सपत्न-क्षित् वाजिनं) तुझ सपत्न-क्षित् वाजी को (वाज-इध्यायै) वाज-दीप्ति के लिये (सं-मार्ज्मि) संशोधती हूं ।

७) (रक्षः प्रति-उष्टं) राक्षस दग्ध होजाये ।

८) (अरातयः प्रति-उष्टाः) अरातियां दग्ध होजायें ।

९) (रक्षः निःतप्तं) राक्षस निस्तप्त होजाये ।

१०) (अरातयः निःतप्ताः) अरातियां निस्तप्त होजायें ।

११) तू (अनिशिता असि) अतीक्ष्णा है ।

१२) मैं (त्वा सपत्न-क्षित् वाजिनीं) तुझ सपत्न-क्षित् वाजिनी को (वाज-इध्यायै) वाज-दीप्ति के लिये (सं-मार्ज्मि) संशोधती हूं ।

इस मन्त्र में 'रक्षः' शब्द का प्रयोग विरूप [युद्ध] रूपी राक्षस के लिये हुआ है ।

राति का अर्थ है गति, दान और धन । अराति का अर्थ है अगति, अदान, धनहीनता । अराति का वहुवचन है अरातयः । यहां अरातयः से तात्पर्य है उन दुर्गतियों, क्षतियों और हानियों से, जो युद्ध के परिणामस्वरूप होती हैं ।

अदिति के धीर जन विश्वसाधक श्रेष्ठतमकर्मा को ऐसा सहयोग प्रदान करें कि (रक्षः प्रति-उष्टं) युद्धरूपी क्रूर राक्षस दग्ध होजाये, (अरातयः प्रति-उष्टाः) युद्धविनष्टियां भस्म होजायें, (रक्षः निःतप्तं) युद्धरूपी राक्षस सन्तप्त होकर निराकृत रहे, (अरातयः निःतप्ता) युद्ध की क्रूर हानियां सन्तप्त होकर वहिष्कृत होजायें ।

सपत्न और सपत्नी–ये दोनों शब्द बहुत प्रसिद्ध हैं। सपत्नों अथवा सपत्नियों में परस्पर बड़ा डाह [प्रतिस्पर्धा] होता है। वैदिक वाङ्मय में 'सपत्न' का बहुत प्रसिद्ध अर्थ है पाप्मा, प्रतिस्पर्धी, अभिमाति, शत्रु,। जहां सपत्नता होती है, वहां परस्पर प्रतिस्पर्धा होती है। जहां प्रतिस्पर्धा होती है, वहां परस्पर के व्यवहार में तीक्ष्णता आती है। तीक्ष्णता आने से युद्ध होते हैं।

वाज के प्रसिद्ध अर्थ हैं अन्न, ऐश्वर्य, वीर्य, ज्ञान, प्रकाश, बल, पराक्रम, संग्राम। वाजी का प्रयोग यहां ज्ञानवान्, प्रकाशवान् के अर्थ में हुआ है।

तू (अ-निशितः असि) अतीक्ष्ण है। यह कौन किससे कह रहा है? यह भू कह रही है, भूवासी प्रजा कहरही है और श्रेष्ठतम कर्म के विश्वसाधक से, शान्ति-प्रस्थापक प्रत्येक धीर जन से कहरही है। विश्व में शान्ति-स्थापना की आकांक्षा रखनेवाले प्रत्येक साधक के लिये यह आवश्यक है कि उसके मन, वचन और कर्म में तीक्ष्णता न हो, समाधानकारक मृदुता हो। नीतियां दो प्रकार की होती हैं—एक तीक्ष्ण नीति और दूसरी समाधानकारक मृदु नीति। तीक्ष्ण नीति से युद्धों की आग भड़कती है। मृदु नीति से युद्धों का शमन होता है।

श्रेष्ठतमकर्मा विश्वसाधक के प्रति प्रजा पुनः कहती है, "मैं (त्वा सपत्न-क्षित् वाजिनं) तुझ सपत्नता के विनाशक ज्ञानवान् [विश्व साधक] को (वाज-इध्यायै) ज्ञान की दीप्ति के लिये (सं-मार्ज्मि) सम्यक् शोधती हूं, निष्णात करती हूं। श्रेष्ठतमकर्मा ज्ञानवान् विश्वसाधक अथवा विश्वनायक को चाहिये कि अपनी समाधानकारक सुनिष्णात मृदु नीति से भिन्न भिन्न वर्गों और राष्ट्रों की पारस्परिक सपत्नता-प्रतिस्पर्धा-शत्रुता का निराकरण करके भूमण्डल की मानव प्रजाओं तथा राष्ट्रों में ज्ञान और प्रकाश का प्रसार करे। ज्ञान और प्रकाश से प्रजा में विचारशीलता और समझदारी आती है। समझदार और विचारशील जनता युद्ध को रोकने में समर्थ और सहायक होती है।

धीरों, विश्वनायकों, विचारशीलों तथा श्रेष्ठतमकर्मा के प्रभाव से (रक्षः प्रति-उष्टं) युद्धरूपी क्रूर राक्षस भस्म होजाये, (अरातयः प्रति-उष्टाः) युद्ध-क्षतियां दग्ध होजायें, (रक्षः निःतप्तं) युद्धरूपी राक्षस सन्तप्त होकर बाहर निकल जाये, (अरातयः निःतप्ताः) युद्ध की क्रूरतायें सन्तप्त होकर निराकृत रहें।

मानव-प्रजा कहती है, "भूमे! तू (अ-निशिता असि) अतीक्ष्णा है। मैं मानव-प्रजा (त्वा सपत्न-क्षित् वाजिनीं) तुझ सपत्नता के निवारण करने-

वाली अन्नैश्वर्यमयी को (वाज-इध्यायै) अन्नैश्वर्य की दीप्ति के लिये (सं-मार्ज्मि) संशोधती हूं, गवेषती हूं, अन्वेषती हूं।

भूमि स्वभाव से ही तीक्ष्णता-रहित है, अतिशय सहनशीला है, मृदु है और सुखदा है।

भूमि में असंख्य अनेक अमित अतुल अन्न और ऐश्वर्य भरे पड़े हैं। मानव-प्रजा परिश्रम, गवेषणा तथा अन्वेषण करके इस वसुन्धरा में से यथेच्छ वसुओं का सम्पादन करके सम्पन्न बन सकती है। प्रजा में तथा राष्ट्रों में सपत्नता, प्रतिस्पर्धा, शत्रुता का कारण न्यूनता होती है अथवा अभाव होता है। ज्ञान, विज्ञान और श्रम के द्वारा अन्नैश्वर्यों का प्रभूत सम्पादन और उत्पादन करके सम्पूर्ण प्रजाओं और राष्ट्रों को सुसम्पन्न और समुन्नत किया जा सकता है। परस्पर के आदान प्रदान से राष्ट्रों के सब प्रकार के अभावों की पूर्ति की जा सकती है। भूमि के गर्भ में सबके लिये सब कुछ है। सार्वभौम अभावपूर्ति से ही सार्वभौम सपत्नता का निर्मूलन होता है।

**हो राक्षस संदग्ध,**
**भस्म होवें अरातियां।**
**हो राक्षस निस्तप्त,**
**निराकृत हों अरातियां।**
**तू अतीक्ष्ण है,**
**तुझ सपत्नहा ज्ञानवान् को,**
**करती हूं संशुद्ध,**
**ज्ञान-प्रकाशन-हेतु।**
**हो राक्षस संदग्ध,**
**भस्म होवें अरातियां,**
**हो राक्षस निस्तप्त,**
**निराकृत हों अरातियां।**
**तू मृदुला है,**
**तुझ सपत्नहा वाजमयी को,**
**करती हूं संशुद्ध,**
**ऐश्वर्य के लिये।**

**अदित्यै रास्नासि विष्णोर्वेष्पो ऽस्यूर्जे त्वा ऽदब्धेन त्वा चक्षुषावपश्यामि। अग्नेर्जिह्वासि सुहूर्देवेभ्यो धाम्ने धाम्ने मे भव यजुषे यजुषे॥ (य० १।३०)**

अदित्यै रास्ना असि विष्णोः वेष्पः असि ऊर्जे त्वा अदब्धेन त्वा चक्षुषा अव-पश्यामि। अग्नेः जिह्वा असि सुहूः देवेभ्यः धाम्ने धाम्ने मे भव यजुषे यजुषे॥

१) तू (अदित्यै) अदिति के लिये (रास्ना असि) रास्ना है।

२) तू (विष्णोः वेष्पः असि) विष्णु का वेष्प है।

३) मैं (ऊर्जे) बल-पराक्रम के लिये (त्वा) तुझे, (त्वा) केवल तुझे (अदब्धेन चक्षुषा) अदब्ध नेत्र से, अडिग दृष्टि से (अव-पश्यामि) देख रहा हूं।

४) तू (अग्नेः) अग्नि की (सु-हूः जिह्वा असि) सु-भाषिनी जिह्वा है।

५) (देवेभ्यः) देवों के लिये, (धाम्ने धाम्ने) धाम धाम के लिये, (यजुषे यजुषे) यज्ञ यज्ञ के लिये (मे भव) मेरा हो ॥

आत्मसाधना द्वारा श्रेष्ठतम कर्मों, पवित्रताओं तथा दिव्यताओं से अपने को सुसज्जित करके साधक ने अदिति पर, अखिल भूमि पर, श्रेष्ठतम कर्मों, पावनताओं, सुखशान्तियों और दिव्यताओं का सुप्रवाह प्रवाहित कर दिया है। वह अदिति की त्वचा बन गया है। अदिति की समग्र प्रजा का वह त्वचावत् प्रिय बन गया है। अदिति की मानव सन्तान, पृथिवी की मानव-प्रजा, इस महा मानव का इस मन्त्र के दिव्य शब्दों में, अभिनन्दन करती है।

तू (अदित्यै) अदिति के लिये (रास्ना असि) रास्ना है।

रास्ना नाम है रशना [मेखला], कटिबन्ध, कमरपेटी का। जब मनुष्य किसी कठिन अथवा किसी महत्त्व के कार्य के करने को समुद्यत होता है तो वह कटि को बांधता है, अपनी कमर को कसता है। श्रेष्ठतमकर्मा अदिति की सुसेवा के लिये सदा कटिबद्ध रहता है, प्रजा के समुत्थान के लिये सदा कमर कसे रहता है। अत एव अदिति की प्रजा उसे अदिति की रास्ना कह रही है।

रास्ना का दूसरा अर्थ है रसधारा, सरसताओं की धारा, रसों की धारा, सुखानन्दों की धारा। साधक कटिबद्धता के साथ अदिति पर अदिति की प्रजा के लिये सुखानन्दों की धारा प्रवाहित करता रहता है। इसी लिये अदिति की मानव-प्रजा उसे रास्ना कहकर पुकार रही है।

कटिबद्धता और सरसता का परस्पर सम्बन्ध है। कटिबद्धता के बिना सरसता का संचार नहीं किया जा सकता।

तू (विष्णोः वेष्पः असि) विष्णु का वेष्प है।

विष्णु सर्वव्यापक परमात्मा है। वेष्प कहते हैं प्रवेशस्थान को, गृह को। साधक विष्णु का गृह है, घट है। जिसके जीवनगृह में, जिसके अन्तःघट में विष्णु भगवान् प्रकाशते हैं, वह ही श्रेष्ठतम कर्म की साधना करता है, वह ही दिव्यताओं की व्याप्ति करता है, वह ही प्राणीमात्र की सुसेवा करता है, वह ही सत्य का व्रती होता है, वही ही धर्म के पथ पर चलता है, वह ही अदिति की त्वचा बनता है, उसी को संसार प्यार करता है और उसी को प्रजा विष्णु का गृह समझती है।

तू (अग्नेः) अग्नि की (सु-हूः जिह्वा असि) सु-दायिनी जिह्वा है, सुसन्देश-दायिनी वाणी है।

अग्नि नाम यहां प्रकाशस्वरूप परमात्मा का है। साधक की वाणी मानवों को प्रकाशस्वरूप

परमात्मा का सन्देश देनेवाली होती है। वह जो कुछ बोलता है, प्रभु की प्रेरणा से बोलता है। उसका एक एक शब्द प्रभु-प्रेरित होता है। उसकी वाणी अग्नि के समान पवित्रता और प्रकाश करनेवाली होती है। उसकी वाणी में एक धधक होती है, एक आग होती है, एक ज्वाला होती है। उसकी वाणी में एक द्युति होती है, एक ज्योति होती है, एक चमक होती है, एक उष्णता होती है, एक आकर्षण होता है। उसकी वाणी में सत्य होता है, दिव्यता होती है, अलौकिक प्रभाव होता है।

"तू अदिति के लिये रास्ना है। तू विष्णु का वेष्प है। तू अग्नि की शुद्ध जिह्वा है", अपने विषय में इन प्रशस्तियों को सुनकर साधक आत्मश्रद्धा के साथ अन्तर्यामी विष्णु से आत्म-निवेदन करने लगता है, "विष्णो! ये प्रशस्तियाँ मैं तेरे अर्पण करता हूँ। इन प्रशस्तियों से मैं अभिमान और अहंकार को प्राप्त न होजाऊँ। ये प्रशस्तियाँ कहीं मुझे तेरे उस अक्षय संबल-स्रोत से वियुक्त न करदें, जहाँ से मुझे निरन्तर अजस्र संबल की प्राप्ति होती रही है। प्रियतम! अब तक जो निभाई है, आगे भी निभा देना। अन्त तक इसी प्रकार निभा देना। अन्तर्यामिन्! इस सिद्धि साफल्य में जो कुछ है, वह सब तेरी ही कृपा है। देव! दिव्य साध की सिद्धि के लिये जिस दिव्य संबल की आवश्यकता होती है, उसके लिये मैं सदा तेरी ही ओर निहारता [देखता] रहा हूँ और अब भी उस (ऊर्जे) संबल के लिये (अदब्धेन चक्षुषा) अदब्ध नेत्र से, विश्वास-भरी दृष्टि से (त्वा) तुझे, (त्वा) केवल तुझे (अवपश्यामि) देख रहा हूँ। सदा से मेरी मनकी दृष्टि तुझपर ही लगी रही है, तुझपर ही लग रही है और तुझपर ही लगी रहेगी।"

इस विनय के उपरान्त साधक प्रभु से प्रार्थना करता है, "विष्णो! (देवेभ्यः) दिव्यताओं की व्याप्ति के लिये (धाम्ने धाम्ने) धाम धाम के लिये, स्थान स्थान की साधना के लिये, देश देश की प्रसाधना के लिये तथा (यजुषे यजुषे) यज्ञ यज्ञ के लिये, प्रत्येक शुभ श्रेष्ठ अनुष्ठान की सिद्धि के लिये तू (मे भव) मेरा हो, मेरा सहायक रह"।

तू अदिति के लिये रास्ना,
है विष्णु का घर तू,
तू अग्नि की है शुभाशिषी जिह्वा।
मैं संबल के लिये तुझको,
स्थिर दृष्टि से देख रहा हूँ,
केवल तुझको।
सदा सहायक रह तू मेरा,
दिव्यताओं को, धाम धाम को,
यज्ञ यज्ञ को, सिद्धि-हेतु॥

सवितुस्त्वा प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। सवितुर्वः प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। तेजोऽसि शुक्रमस्यमृतमसि धाम नामासि प्रियं देवानामनाधृष्टं देवयजनमसि॥ (य० १/३१)

सवितुः त्वा प्र-सवे उत्-पुनामि अच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। सवितुः वः प्र-सवे उत्-पुनामि अच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। तेजः असि शुक्रं असि अमृतं असि धाम नाम असि प्रियं देवानां अनाधृष्टं देव-यजनं असि ॥

१) मैं (सवितुः प्र-सवे) सविता के प्र-सव में (अच्छिद्रेण पवित्रेण) अच्छिद्र पवित्रता से तथा (सूर्यस्य रश्मिभिः) सूर्य की रश्मियों से (त्वा) तुझे (उत्-पुनामि) पवित्र करता हूं।

२) मैं (सवितुः प्र-सवे) सविता के प्र-सव में (वः) तुम्हें (अच्छिद्रेण पवित्रेण) छिद्ररहित पवित्रता से तथा (सूर्यस्य रश्मिभिः) सूर्य की रश्मियों से (उत्-पुनामि) शुद्ध करता हूं।

३) तू (तेजः असि) तेज है।

४) तू (शुक्रं असि) शुक्र है।

५) तू (अमृतं धाम असि) अमृत धाम है।

६) तू (प्रियं नाम असि) प्रिय नाम है।

७) तू (देवानां अनाधृष्टं देव-यजनं असि) तू देवों का अनाधृष्ट देव-यजन है।

श्रेष्ठतमकर्मा साधक ने अपने जीवन में पूर्णता की प्राप्ति करली है। वह अब अदिति की रास्ना है, विष्णु का घर है और है जिह्वा, प्रभु का सन्देश देनेवाली सुभाषिनी जिह्वा। अपने जीवन का वाहर भीतर से सम्यक् निरीक्षण करके साधक प्रत्यक्ष देख रहा है कि उसका जीवन अव नितान्त तेजोमय, शुद्ध सशक्त, अमृतमय, सर्वप्रिय और दिव्यताओं से सुयुक्त है। अदब्ध चक्षु से, सतर्क और स्थिर दृष्टि से, अपने प्रियतम देव की ओर धन्यवादपूर्वक निहारता हुआ, साधक परम सन्तोष के साथ अपने जीवन को सम्बोधन करता है।

मेरे साधनापूत जीवन !

तू (तेजः असि) तेज है, साक्षात् तेज है, सर्वस्व तेज है।

तू (शुक्रं असि) शुक्र है, शुद्ध सशक्त है, ज्योतिर्मय और आकर्षक है।

तू (अमृतं धाम असि) अमृत धाम है, तुझमें अमृत ही अमृत है। तुझमें विष नहीं है, केवल अमृत है।

तू (प्रियं नाम असि) प्रिय नाम है। तेरा नाम सर्वत्र प्रियता के साथ लिया जाता है।

तू (देवानां) दिव्यताओं का (अनाधृष्टं) धृष्टता-रहित, अनुशासित, अक्षय (देव-यजनं) दिव्य-संगतिकरण [दिव्य-पुञ्ज] है। देव सविता के दिव्यताओं के अक्षय स्रोत से तुझमें दिव्यताओं की असंख्य-धार धारायें प्रवाहित होरही हैं।

श्रेष्ठतम कर्मो की साधना और दिव्यताओं की व्याप्ति करते हुए साधक ने पृथिवी पर श्रेष्ठतम कर्मों तथा दिव्यताओं की व्याप्ति करदी है। इस साधना से संमार्जित होता हुआ स्वयं साधक भी तेज, शुक्र, अमृत, प्रियता और दिव्यता से युक्त होगया है।

संसार के श्रेष्ठ और दिव्य वन जाने पर भी संसार को निरन्तर शोधते रहने की साधना सतत रूप से चलती रहनी चाहिये। किसी भी शुद्ध से शुद्ध वस्तु को शुद्ध करते रहने की प्रत्यक्ष आवश्यकता रहती है। शुद्धों को यदि सर्वदा शोधा न जाये तो वे अशुद्ध होजाती हैं। पवित्रों

का यदि सदा संमार्जन न किया जाये तो वे अपवित्र होजाते हैं। संसार के श्रेष्ठ और दिव्य बन जाने पर भी यदि श्रेष्ठ सुदिव्य साधक उसे सदा पवित्र रखने के क्रम को जारी न रखें तो संसार पुनः भ्रष्ट और निकृष्ट बन जाता है। अदिति पर सदा श्रेष्ठतम कर्मों की तथा दिव्यताओं की धारा सुप्रवाहित रखने के लिये अनुक्रम से श्रेष्ठतम साधकों को यहां संसार के संमार्जन-क्रम को अनवरत जारी रखना चाहिये। इसी संज्ञान को व्यक्त करता हुआ साधक कहता है—अदिते! भूमे! (सवितुः प्र-सवे) सविता के सुप्रकाश में [स्थित रहता हुआ], सर्वप्रेरक प्रभु की सुप्रेरणा में [सुप्रेरित रहता हुआ], त्वष्टा की सृष्टि में [निवास करता हुआ], (अच्छिद्रेण पवित्रेण) छिद्ररहित पवित्रता से, त्रुटिरहित संशोधन से, पूर्ण संमार्जन से, [संमार्जित रहता हुआ] तथा (सूर्यस्य रश्मिभिः) सूर्य की रश्मियों से, ज्ञान की किरणों से, [सुप्रकाशित रहता हुआ], मैं (त्वा) तुझे (उत्-पुनामि) उत्पावन करता हूं, उत्कृष्टतया शोधता हूं।

अदिति की मानव-प्रजाओ! (सवितुः प्र-सवे) सविता के सुप्रकाश में [स्थित रहता हुआ], सुप्रेरक प्रभु की सुप्रेरणा में [सुप्रेरित रहता हुआ], त्वष्टा की संसृष्टि में [निवास करता हुआ], मैं (वः) तुम्हें (अच्छिद्रेण पवित्रेण) छिद्रतारहित पवित्रता से, त्रुटिरहित संशोधन से, पूर्ण संमार्जन से [संमार्जन करता हुआ] तथा (सूर्यस्य रश्मिभिः) सूर्य की रश्मियों से, ज्ञानरवि की किरणों से, [प्रकाशित करता हुआ] तुम्हें (उत्-पुनामि) उत्पावन करता हूं, उत्कृष्टतया पवित्र करता हूं।

काले तवे पर या मलाच्छादित दर्पण पर सूर्य की रश्मियां जगमगाहट उत्पन्न नहीं कर पाती हैं। कालिमारहित निर्मल पदार्थ पर ही सूर्य की किरणें प्रखरता के साथ प्रकाशित होती हैं। इसी प्रकार अपावन जीवन में ज्ञान का प्रकाश प्रखरित नहीं हो पाता है। जहां छिद्रतारहित पूर्ण पवित्रता होती है, उसी निष्पाप निर्मल जीवन में ज्ञान-सूर्य की रश्मियां प्रखरता के साथ सुरश्मित होती हैं। इसी रहस्य को द्योतित करने के लिये मन्त्र में प्रथम 'अच्छिद्रेण पवित्रेण' का उल्लेख किया गया है, तत्पश्चात् 'सूर्यस्य रश्मिभिः' पढ़ा गया है।

है तू तेज सशक्त शुद्ध,
तू है अमृत का धाम,
है तू प्रिय नाम और तू है,
दिव्यताओं का अक्षय पुञ्ज।
सविता के प्रसव में प्रस्थित,
छिद्ररहित स्वात्मशुद्धि से,
ज्ञानसूर्य की रश्मियों से,
तुझे शोधता हूं मैं सन्तत।
सविता के प्रसव में प्रस्थित,
तुम्हें शोधता हूं मैं सन्तत,
छिद्ररहित संशोधन द्वारा,
ज्ञानसूर्य की रश्मियों से॥

सूक्ति—देवानामनाधृष्टं देवयजननमसि॥
तू दिव्यताओं का अक्षय दिव्यपुञ्ज है॥

# यजुर्वेद-व्याख्या

## दूसरा अध्याय

## गृहस्थाश्रम

प्रथम अध्याय में श्रेष्ठतम कर्म की भावना के लिये व्यक्तित्व के सुनिर्माण की शिक्षा दी गयी है। इस दूसरे अध्याय में वेदमाता श्रेष्ठतम कर्म की परम्परा के स्थायित्व के लिये गृहस्थाश्रम की सुव्यवस्था का उपदेश करती है। यह सर्वथा युक्तियुक्त और सुसंगत है।

गृहस्थाश्रम की सुव्यवस्था द्वारा ही श्रेष्ठतम कर्म की भावना को सम्पूर्ण मानव समाज में व्यापा जा सकता है और व्यापकर उसे चिरस्थायी बनाया जा सकता है। सारे भूमण्डल की सम्पूर्ण मानव जाति गृहों में ही जन्मती है, गृहों में ही पाली पोसी जाती है और गृहों में ही निवास करती है। अतः गृहस्थाश्रम की सुव्यवस्था करके गृहस्थियों के गृहों में ही प्रत्येक व्यक्ति को श्रेष्ठतम संस्कारों से सुसंस्कृत करके श्रेष्ठतम कर्म की भावना को वंशानुवंश सुप्रवाहित रखा जा सकता है।

गृहस्थाश्रम संसार की विशालतम संस्था है। संसार के बालक अबालक सारे मानव गृह-संस्था के सदस्य हैं। गृह-गृह में मानव निवास करते हैं और गृह-गृह करके सारा भूमण्डल मानवों से बसा हुआ है। प्रत्येक गृह अपने आपमें एक सुनिर्माण-कारी शिक्षा-संस्था है, माता पिता हैं जिसके गुरु, आचार्य अथवा सुनिर्माता और पुत्र-पुत्रियां हैं जिसके शिष्य शिष्या। यदि प्रत्येक गृह को सच्चे रूप में सुन्दर गृहस्थाश्रम [गृहस्थ-आश्रम] बना दिया जावे, तो गृह-गृह में प्रत्येक व्यक्ति को श्रेष्ठतम कर्म की शिक्षा से सुशिक्षित और श्रेष्ठतम-कर्मभावना के संस्कारों से सुसंस्कृत किया जा सकता है। प्रत्येक गृह में व्यक्ति-व्यक्ति का सुधार किया जा सकता है। व्यक्ति-व्यक्ति के सुधार से ही सारे मानव समाज का सुधार हो सकता है। व्यष्टि-व्यष्टि के सुनिर्माण से ही समष्टि का सुनिर्माण हो सकता है।

गृहस्थी का गृह ही मानव जीवन की सर्वज्येष्ठ और सर्वश्रेष्ठ निर्माणशाला है। गृह-जीवन की सुव्यवस्था का नाम ही गृहस्थाश्रम है। गृहस्थाश्रम की चारु और सुन्दर सुव्यवस्था करके सारी मानव जाति को श्रेष्ठतमकर्म के सुपथ पर चलाया जा सकता है।

गृहस्थाश्रम शब्द में जो रहस्य छिपा हुआ है, यहां उसका उद्घाटन करदेना अप्रासंगिक न होगा। गृहस्थाश्रम एक संयुक्त शब्द है, गृह-स्थ-आ-श्रम। गृह का अर्थ है घर, स्थ का अर्थ है स्थान, आ का अर्थ है पूर्ण और श्रम का अर्थ है मेहनत, परिश्रम, पुरुषार्थ। गृह वह स्थान है, जिसमें पूर्ण श्रम-परिश्रम-पुरुषार्थ किया जाना चाहिये, ऐसा भाव गृहस्थाश्रम शब्द में अन्तर्निहित है। एक दूसरा भाव भी इस शब्द से ध्वनित होता है, गृहस्थ-आ-श्रम। गृहस्थी को जिसमें पूर्ण श्रम-परिश्रम-पुरुषार्थ करना चाहिये, वैसा स्थान वह गृहस्थाश्रम है। आश्रम का अर्थ है पूर्ण परिश्रम करने का स्थान।

आश्रम और परिश्रम करने के स्थान को कहते हैं, आराम करने के स्थान को नहीं। श्रम के लिये विश्राम की तो अनिवार्य आवश्यकता

है, किन्तु आराम का श्रम से कोई सम्बन्ध नहीं।

गृहस्थाश्रम अथवा गृहस्थी का गृह वह स्थान है, जहां गृहस्थियों को अपनी सन्तान के जीवनों के सुनिर्माण के लिये, गृह-व्यक्तियों को सुसंस्कारवान् और सुसंस्कृत बनाने के लिये, समाज और राष्ट्र के अभ्युत्थान के लिये, विश्व के कल्याण के लिये और भौतिक तथा आध्यात्मिक साधना के लिये पूर्ण पुरुषार्थ करना चाहिये। इसी दृष्टि से गृहस्थाश्रम की सुव्यवस्था करने की शिक्षा इस अध्याय में की गई है।

गृहस्थाश्रम क्या है ? गृहस्थाश्रम है मानव का उत्पत्तिस्थल, मानव का निवासस्थल, मानव जीवन का निर्माणस्थल, श्रेष्ठतम कर्म का शिक्षण-स्थल, श्रेष्ठतम कर्मों की परम्परा का निर्वहन-स्थल, सुख और आनन्द का रमणीय धाम, अध्यात्म साधना का दिव्य मन्दिर, प्रेम और प्रियता का आकर्षणपूर्ण लोक, धर्म की परम पुनीत वेदि, लौकिक रति और पारलौकिक गति का परम पवित्र आधार।

गृहस्थाश्रम अथवा पारिवारिक जीवन की नियोजना के द्वारा निस्सन्देह अखिल भूमण्डल को शुद्ध, सुन्दर और सुशोभन बनाया जा सकता है, क्योंकि गृहस्थाश्रम के सूत्र में प्रत्येक समाज और राष्ट्र के सारे मनके पिरोये हुए हैं और सारे राष्ट्र विश्व-माला की अविच्छेद्य ग्रन्थियां हैं।

**कृष्णो ऽस्याखरेष्ठो ऽग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि वेदिरसि बर्हिषे त्वा जुष्टां प्रोक्षामि बर्हिरसि स्त्रुग्भ्यस्त्वा जुष्टं प्रोक्षामि ॥ ( य० २।१ )**

**कृष्णः असि आखरे-स्थः अग्नये त्वा जुष्टं प्र-उक्षामि वेदिः असि बर्हिषे त्वा जुष्टां प्र-उक्षामि बर्हिः असि स्त्रुक्-भ्यः त्वा जुष्टं प्र-उक्षामि ॥**

१) तू (कृष्णः असि) कृष्ण है, (आखरे-स्थः) आखर में स्थित।

२) (अग्नये) अग्नि के लिये (त्वा जुष्टं) तुझ जुष्ट को (प्र-उक्षामि) प्रकृष्टतया सींचती हूं।

३) तू (वेदिःअसि) वेदि है।

४) (बर्हिषे) बर्हि के लिये (त्वा जुष्टां) तुझ जुष्टा को (प्र-उक्षामि) प्रकृष्टतया सींचता हूं।

५) तू (बर्हिः असि) बर्हि है।

६) (स्त्रुक्-भ्यः) स्त्रुचाओं-शकोरों-प्यालियों के लिये (त्वा जुष्टं) तुझ जुष्ट को (प्र-उक्षामि) प्रकृष्टतया सींचती हूं।

दम्पती [पति पत्नी] गृहस्थाश्रम के प्रमुख पात्र हैं। दाम्पत्य जीवन गृहस्थाश्रम की आधार-शिला है। दम्पती की पात्रता सुपात्रता गृहोद्यान की सुगन्धि है तो दाम्पत्य जीवन की निष्ठा गृहोद्यान का पुष्प है। उभय पात्रों के हृदयों में इस भव्य भावना की प्रस्थापना के लिये वेदमाता एक दूसरे के मुख से एक दूसरे के प्रति आदर्श वाक्य कहलवाती है।

पत्नी अपने पति से कहती है, "तू कृष्ण है और आखर में स्थित है। अग्नि के लिये मैं तुझ जुष्ट को सम्यक् सींचती हूं।"

जो आकर्षता है, जिसमें आकर्षण हो, जिससे आकृष्ट हों, जो आकर्षक हो, उसे कृष्ण कहते हैं। अखिल ब्रह्माण्ड का आकर्षण और आकर्षक होने से ब्रह्म का नाम कृष्ण है। सौर-मण्डल का आकर्षण

है, किन्तु आराम का श्रम से कोई सम्बन्ध नहीं।

गृहस्थाश्रम अथवा गृहस्थी का गृह वह स्थान है, जहां गृहस्थियों को अपनी सन्तान के जीवनों के सुनिर्माण के लिये, गृह-व्यक्तियों को सुसंस्कारवान् और सुसंस्कृत बनाने के लिये, समाज और राष्ट्र के अभ्युत्थान के लिये, विश्व के कल्याण के लिये और भौतिक तथा आध्यात्मिक साधना के लिये पूर्ण पुरुषार्थ करना चाहिये। इसी दृष्टि से गृहस्थाश्रम की सुव्यवस्था करने की शिक्षा इस अध्याय में की गई है।

गृहस्थाश्रम क्या है ? गृहस्थाश्रम है मानव का उत्पत्तिस्थल, मानव का निवासस्थल, मानव जीवन का निर्माणस्थल, श्रेष्ठतम कर्म का शिक्षण-स्थल, श्रेष्ठतम कर्मों की परम्परा का निर्वहन-स्थल, सुख और आनन्द का रमणीय धाम, अध्यात्म साधना का दिव्य मन्दिर, प्रेम और प्रियता का आकर्षणपूर्ण लोक, धर्म की परम पुनीत वेदि, लौकिक रति और पारलौकिक गति का परम पवित्र आधार।

गृहस्थाश्रम अथवा पारिवारिक जीवन की नियोजना के द्वारा निस्सन्देह अखिल भूमण्डल को शुद्ध, सुन्दर और सुशोभन बनाया जा सकता है, क्योंकि गृहस्थाश्रम के सूत्र में प्रत्येक समाज और राष्ट्र के सारे मनके पिरोये हुए हैं और सारे राष्ट्र विश्व-माला की अविच्छेद्य ग्रन्थियां हैं।

**कृष्णो ऽस्याखरेष्ठो ऽग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि वेदिरसि बर्हिषे त्वा जुष्टां प्रोक्षामि बर्हिरसि स्रुग्भ्यस्त्वा जुष्टं प्रोक्षामि ॥ ( य० २।१ )**

**कृष्णः असि आखरे-स्थः अग्नये त्वा जुष्टं प्र-उक्षामि वेदिः असि बर्हिषे त्वा जुष्टां प्र-उक्षामि बर्हिः असि स्रुक्-भ्यः त्वा जुष्टं प्र-उक्षामि ॥**

१) तू (कृष्णः असि) कृष्ण है, (आखरे-स्थः) आखर में स्थित।

२) (अग्नये) अग्नि के लिये (त्वा जुष्टं) तुझ जुष्ट को (प्र-उक्षामि) प्रकृष्टतया सींचती हूं।

३) तू (वेदिःअसि) वेदि है।

४) (बर्हिषे) बर्हि के लिये (त्वा जुष्टां) तुझ जुष्टा को (प्र-उक्षामि) प्रकृष्टतया सींचता हूं।

५) तू (बर्हिः असि) बर्हि है।

६) (स्रुक्-भ्यः) स्रुचाओं-शकोरों-प्यालियों के लिये (त्वा जुष्टं) तुझ जुष्ट को (प्र-उक्षामि) प्रकृष्टतया सींचती हूं।

दम्पती [पति पत्नी] गृहस्थाश्रम के प्रमुख पात्र हैं। दाम्पत्य जीवन गृहस्थाश्रम की आधार-शिला है। दम्पती की पात्रता सुपात्रता गृहोद्यान की सुगन्धि है तो दाम्पत्य जीवन की निष्ठा गृहोद्यान का पुष्प है। उभय पात्रों के हृदयों में इस भव्य भावना की प्रस्थापना के लिये वेदमाता एक दूसरे के मुख से एक दूसरे के प्रति आदर्श वाक्य कहलवाती है।

पत्नी अपने पति से कहती है, "तू कृष्ण है और आखर में स्थित है। अग्नि के लिये मैं तुझ जुष्ट को सम्यक् सींचती हूं।"

जो आकर्षता है, जिसमें आकर्षण हो, जिससे आकृष्ट हों, जो आकर्षक हो, उसे कृष्ण कहते हैं। अखिल ब्रह्माण्ड का आकर्षण और आकर्षक होने से ब्रह्म का नाम कृष्ण है। सौर-मण्डल का आकर्षण

और आकर्षक होने से सूर्य कृष्ण है। शरीर और शरीरस्थ सकल इन्द्रियों का आकर्षण और आकर्षक होने से आत्मा कृष्ण है। काले रंग में विशेष आकर्षणशक्ति होने से कृष्ण शब्द का प्रयोग काले रंग के अर्थ में भी होता है। गृहस्थ के समस्त सदस्यों का और विशेषतः पत्नी का विशेष आकर्षण तथा आकर्षक होने से पति कृष्ण है।

जिसे खोदकर जिसमें से स्वर्ण रत्न आदि अमूल्य पदार्थ निकाले जाते हैं, उस खान को आखर कहते हैं। गृहस्थी का गृह, गृहस्थाश्रम, पारिवारिक दाम्पत्य जीवन, वह आखर [खान] है, जिसमें लोक परलोक के सम्पूर्ण वैभव, सकल ऐश्वर्य, समस्त विभूतियां और सारे सुख आनन्द निहित हैं। गृहस्थी के गृह में, गृहस्थाश्रम में, दाम्पत्य में, पारिवारिक जीवन में, रति है, क्रीडा है, मोद है, प्रमोद है, रमणीयता है, हास्य है, विनोद है, प्रेम है, स्निग्धता है, सौहार्द है, निजता है। गृहस्थी के गृह में स्वर्ण, रजत, तांवा, पीतल, घृत, दुग्ध, अन्न, आदि सव सम्पदायें हैं। सचमुच गृहस्थी का गृह भौतिक और आध्यात्मिक रत्नों की एक अमित खान है।

जुष्ट के दो अर्थ हैं, प्रिय और सेवनीय। जो पदार्थ प्रिय होता है, वही सेवनीय होता है। मनुष्य ही नहीं, प्रत्येक प्राणी, प्रिय वस्तु का ही सेवन करता है, अप्रिय का नहीं।

अग्नि शब्द का प्रयोग यहां प्रेमाग्नि के लिये हुआ है। समय पाकर यौवनावस्था में यौवना युवति के हृदय में एक स्वाभाविक कमनीय कामना के रूप में प्रेम-ज्वाला भड़कती है, एक प्रेमाग्नि प्रज्वलित होती है, जिसके सिंचन [शमन] के लिये वह पति के रूप में एक प्रेमाधार का वरण करती है, जिसके हृदय से लगकर और जिसे हृदय से लगाकर वह हार्दिक आह्लाद और शान्ति का आस्वादन करती है। इस नैसर्गिक कामना की अभिव्यक्ति के लिये पत्नी अपने पति से कहती है, "प्रियतम देव! तू (कृष्णः असि) कृष्ण है, मेरा आकर्षण-केन्द्र है, मेरा प्रेमाधार है और है तू (आखरे-स्थः) आखर में स्थित, गृहस्थरूपी सुरत्नों की खान में स्थित। मैं (त्वा जुष्टं) तुझ प्रिय सेवनीय को (अग्नये) प्रेमाग्नि के लिये, प्रेमाग्नि के शमन के लिये (प्र-उक्षामि) सम्यक् सींचती हूं, अपने हृदय में संचारती हूं, शीतल जल की तरह अपने हृदय में सींचती हूं, हृदय से प्यार करती हूं।"

पति उत्तर देता है, "तू वेदि है। वर्हि के लिये मैं तुझ जुष्टा को सम्यक् सींचता हूं।"

वेदि का अर्थ है शुद्ध पवित्र सुपरिष्कृत भूमि। वेदि नाम है उस पवित्र स्थल का, जिसपर स्थित होकर यज्ञ किया जाता है। वेदि नाम है उस उच्च स्थल का, जिसपर वैठकर ब्रह्मा उपदेश और प्रवचन करता है।

जिसे विस्तारकर, फैलाकर, विछाकर, जिसपर वैठा जाता है, जिसमें स्थित हुआ जाता है, उसे वर्हि कहते हैं। एक शब्द में वर्हि का अर्थ है आसन। वर्हि [आसन] अनेक हैं। अन्तरिक्ष अथवा आकाश वर्हि है, वह विस्तृत विशाल वर्हि, जिसमें या जिसपर सव लोकलोकान्तर स्थित हैं। ब्रह्म वर्हि है, वह अनन्त और असीम वर्हि, यस्मिन्त्सर्वं प्रतिष्ठितं, जिसमें यह सव स्थित है। राष्ट्र वर्हि है, जिसमें सव नागरिक स्थित हैं। जल वर्हि है, जिसमें जलचर स्थित हैं। हृदय वर्हि है, वह अनुपम वर्हि, भक्त जिसपर अपने भगवान् को विठाता है, प्रेमी

जिसपर अपने प्रेमाधार को विठाता है, उदार जन जिसपर प्राणी मात्र को विठाते हैं। वर्हि शब्द का प्रयोग पति ने यहां हृदयासन के अर्थ में किया है।

स्रुचा शब्द का प्रयोग हुआ है यहां अभिलापारूपी प्यालियों के अर्थ में।

पति अपनी पत्नी से कहता है, "प्रियतमे ! तू मेरी (वेदिः असि) वेदि है। तू मेरी वह परिष्कृत भूमि हैं, जिसे आश्रय करके मैं जीवन-संघर्ष में तथा विश्व-संग्राम में स्थिर रह सकूंगा। तू मेरी वह शुद्ध भूमि है, जिसपर स्थित होकर मैं परिवार परिजन का सुपोपण और सुमंगल कर सकूंगा। तू मेरी वह पवित्र भूमि है, जिसपर अवलम्वित होकर मैं समाज राष्ट्र और विश्व की सुसेवा कर सकूंगा। तू मेरी वह पावन आधार-स्थली है, जिसपर आधारित होकर मैं आरोहण और आक्रमण कर सकूंगा। तू मेरी वह पुनीत यज्ञस्थली है, जिसपर आसीन होकर मैं प्रत्येक क्षेत्र में यज्ञ [श्रेष्ठतम कर्म] कर सकूंगा। तू मेरा वह उच्चस्थल है, जिसपर विभूपित होकर मैं संसार को सदुपदेश और दिव्य सन्देश दे सकूंगा।"

ऋत्वनुसार यौवनावस्था को प्राप्त एक युवक के हृदय में भी एक स्वाभाविक कमनीय कामना अंकुरित होती है किसी सुयौवना सुन्दरी का प्रेमाधार वनकर उसके हृदय में अपना हृदय रखने की, उसे अपने हृदय से लगाने और स्वयं उसके हृदय से लगने की, उसे अपने हृदयासन पर सुशोभित करके उसे अपने हृदय की रानी वनाने की। इस स्वाभाविक कामना को व्यक्त करता हुआ पति पुनः कहता है, "हृदयेश्वरि ! (वर्हिपे) वर्हि के लिये, अपने हृदयासन के लिये, अपने हृदय पर सुशोभित करके अपनी हृदयेश्वरी वनाने के लिये, अपने हृदय से लगाकर अन्तःशान्ति पाने के लिये, मैं (त्वा जुष्टां) तुझ प्रिया को, तुझ सुसेवनीया को (प्र-उक्षामि) सम्यक् सींचता हूं, अपने हृदयासन पर संचारता हूं, शीतल जल की तरह अपने हृदय में सींचता हूं, हृदय से प्यार करता हूं।"

पति की इस प्रेमोक्ति से अनुभावित होकर पत्नी पुनः कहने लगती है, "हृदयेश ! निस्सन्देह तू मेरा (वर्हिः असि) वर्हि है। तेरा हृदय मेरा आसन है। मैं तेरे हृदयासन पर सुशोभित हूं। मैं तेरे हृदय की रानी हूं। मैं तेरे हृदय में वस गई हूं। अपने इस सौभाग्य को सराहती हुई, (स्रुक्-भ्यः) स्रुचाओं के लिये, अभिलाषारूपी प्यालियों के लिये, शुभाभिलापाओं की पूर्ति के लिये, हृदयाभिलाषाओं की तृप्ति के लिये (त्वा जुष्टं) तुझ प्रिय को, तुझ सुसेवनीय को (प्र-उक्षामि) सम्यक् सींचती हूं, अपने हृदय में संचारती हूं, शीतल जल की तरह अपने हृदय में सींचती हूं, हृदय से प्यार करती हूं।"

है तू कृष्ण,<br>
स्थित आखर में,<br>
अग्नि-हेतु सींचती हूं मैं,<br>
सम्यक् तुझ प्रिय सेवनीय को ॥<br>
है तू वेदि,<br>
वर्हि के लिये,<br>
सम्यक्तया सींचता हूं मैं,<br>
तुझ प्रिया सुसेवनीया को ॥<br>
वर्हि है तू,<br>
स्रुचाओं के लिये,<br>
सींचती हूं मैं सम्यक्,<br>
तुझ सुप्रिय सेवनीय को ॥

**अदित्यै व्युन्दनमसि विष्णो स्तुपोऽस्यूर्णम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थां देवेभ्यो भुवपतये स्वाहा भुवनपतये स्वाहा भूतानां पतये स्वाहा ॥**

(य० २।२)

**अदित्यै वि-उन्दनं असि विष्णोः स्तुपः असि ऊर्ण-म्रदसं त्वा स्तृणामि सु-आसस्थां देवेभ्यः भुव-पतये स्वाहा भुवन-पतये स्वाहा भूतानां पतये स्वाहा ॥**

१) तू (अदित्यै वि-उन्दनं असि) अदिति के लिये वि-उन्दन है और (विष्णोः स्तुपः असि) विष्णु का स्तुप है।

२) मैं (ऊर्ण-म्रदसं सु-आसस्थां त्वा) ऊर्ण-म्रदस सु-आसस्था तुझे (देवेभ्यः) देवों के लिये (स्तृणामि) आच्छादता हूं, आच्छादती हूं।

३) (भुव-पतये स्वाहा) भुव-पति के लिये स्वाहा, (भुवन-पतये स्वाहा) भुवनपति के लिये स्वाहा, (भूतानां पतये स्वाहा) भूतों के पति के लिये स्वाहा।

इयं वै पृथिव्यदितिः–यह पृथिवी ही अदिति है। अदितिः पृथिवी नाम–अदिति नाम पृथिवी का है। अखण्ड भूमि का नाम अदिति है। भूमि के खण्डों को खण्ड अथवा प्रदेश कहते हैं।

उन्दी क्लेदने। उन्दी का अर्थ है गीला करना, जल से भिगोना, सींचना। विशेपतया गीला करने-वाले, सम्पूर्णतया सिंचन करनेवाले, विविधतया सींचनेवाले को वि-उन्दन कहते हैं।

विश प्रवेशने। विश का अर्थ है प्रवेश करना, अन्दर घुसना, व्यापना। विष्णु का अर्थ है प्रवेश करनेवाला, व्यापनेवाला। समस्त शरीर में व्यापा रहने से वीर्य का नाम विष्णु है। सब पदार्थों में प्रविष्ट रहने के कारण अग्नि का नाम विष्णु है। समस्त वस्तुओं में प्रविष्ट होने के कारण परमाणु को विष्णु कहते हैं। सर्वत्र व्यापक होने से आकाश विष्णु है। अखिल ब्रह्माण्ड में व्यापक होने के कारण परमात्मा का नाम विष्णु है। विष्णु शब्द का प्रयोग यहां परमात्मा के लिये हुआ है।

विष्णु शब्द में आत्मप्रियता की एक गहन भावना छिपी हुई है। जो जिसके हृदय में प्रविष्ट है, जो जिसके दिल में बस रहा है, जो जिसका अतिशय प्रिय है, जो जिसके अन्तः में निहित है, जो जिसे आत्मना प्यार करता है, वह उसका विष्णु है। भक्त के आत्मा में प्रविष्ट और भक्त के आत्मा का प्रियतम होने से भक्त परमात्मा को विष्णु कहकर पुकारता है।

स्तुप कहते हैं शिखा, शिखर, सर्वोच्च स्थल को। किसी भी स्थल के सबसे ऊंचे स्थान को स्तुप कहते हैं।

गृहस्थाश्रम की महिमा को हृदयङ्गम करने के लिये दम्पती कहते हैं, "गृहस्थाश्रम ! तू (अदित्यै वि-उन्दनं असि) अखण्ड भूमि के लिये सुसिंचन करनेवाला है।" गृहस्थाश्रम वह आश्रम है, जिसके द्वारा सारे भूमण्डल पर सरसता का संचार होता है, जिसके द्वारा सारी पृथिवी आबाद है। गृहस्थियों के गृहाश्रमों से ही भूमि पर सारी चहल पहल है और भूमण्डल का सारा मानव समाज हरा भरा रहता है। निस्सन्देह गृहस्था-श्रमियों के गृहस्थाश्रमों से ही सारे संसार की शोभा है। गृहस्थियों की गृहसंस्था के पुण्य प्रताप

से ही भू पर ज्ञान विज्ञान, कला कौशल, सभ्यता संस्कृति, राज्य साम्राज्य, वाणिज्य व्यापार, दया धर्म, दान पुण्य, विद्या सरस्वती, सुख सौन्दर्य, योग साधना, लोक परलोक, सब फल फूल रहे हैं। गृहसंस्था से ही विश्व की सब संस्थायें जीवित रहती हैं। गृहस्थाश्रम से ही समस्त आश्रमों का पालन पोषण होता है। गृहस्थाश्रम ही अखिल विश्व की सुस्थिति का सर्वसिञ्चक स्रोत है। अदिति के सकल अभ्युदयों का आदिस्रोत और अक्षयस्रोत यह गृहस्थाश्रम है।

अभ्युदय का ही नहीं, निःश्रेयस का स्युन्दन [सिञ्चक] भी यह गृहसंस्था ही है। इस तथ्य का द्योतन कराने के लिये दम्पती के मुख से पुनः कहलवाया जा रहा है, "गृहस्थाश्रम! तू (विष्णोः स्तुपः असि) विष्णु का सानु [सर्वोच्च शिखर] है, विष्णु की प्राप्ति का सर्वोच्च [सर्वोत्कृष्ट] साधनास्थल है।" आत्मा के परम प्रिय विष्णु की प्राप्ति की साधना करने का सर्वोच्च अथवा सर्वोत्कृष्ट स्थान भी यह गृहस्थाश्रम ही है। भगवत्प्राप्ति यदि कहीं हो सकती है तो गृहस्थाश्रम में ही हो सकती है, अन्यत्र कहीं नहीं। पारिवारिक प्रेम और विशेषकर दाम्पत्य स्नेह भगवद्भक्ति का सुप्रेरक तथा सुशिक्षक है। संसार के प्रायः सारे उच्च कोटि के गहन भगवत्प्रेमी प्रभुभक्त वे ही हुए हैं, जिन्होंने पारिवारिक प्रेम और दाम्पत्य स्नेह का रसास्वादन किया था। जिन्होंने न परिवार परिजन से प्यार किया, न दाम्पत्य स्नेह से स्निग्धता की अनुभूति प्राप्त की, वे यदि ईश्वर-भक्त बने भी तो शुष्क दार्शनिक भक्त ही बने, तल्लीन और तन्मय गहन भक्त नहीं। यों यत्र तत्र कहीं कोई अपवाद हुआ तो क्या। दाम्पत्य प्रेम से ही प्रभुप्रेम जागृत होता है, यह कहावत अक्षरशः सत्य है। प्रेम का अंकुर गृहस्थाश्रम में ही अंकुरित होता है और भक्ति का उदय भी गृहस्थाश्रम में ही होता है। प्रेम का आदि गृहस्थाश्रम में है और अन्त कहीं नहीं है। विविध दिशाओं में प्रवाहित होकर प्रेम विविध रूप और विविध नाम धारण कर लेता है। गुरुजनों के प्रति प्रवाहित होकर प्रेम श्रद्धा बन जाता है। देश के प्रति प्रवाहित प्रेम राष्ट्रनिष्ठा का रूप धारण कर लेता है। विश्व के प्रति प्रवाहित होकर प्रेम विश्वमयता का रूप धारण कर लेता है। प्राणी मात्र के प्रति प्रवाहित होकर प्रेम की संज्ञा अहिंसा हो जाती है। दुखियों के प्रति प्रवाहित होकर प्रेम दया बन जाता है। पीड़ितों के प्रति प्रवाहित होकर प्रेम करुणा का रूप धारण करता है। प्रेम ही जब प्रभु की ओर प्रवाहित होता है तो भक्ति बन जाता है। गृहस्थाश्रम से बढ़कर विष्णु की प्राप्ति की साधना का अन्य कोई स्थल नहीं है। गृहस्थ-जीवन में जिसे विष्णु का सुमिलन नहीं हुआ है, उसे अन्यत्र कहीं नहीं हो सकता। एक सद्गृहस्थी के सुगृह में साधना की जो सुव्यवस्था हो सकती है, वह अन्यत्र हो ही नहीं सकती। गृहस्थाश्रम वह आश्रम है, जहां पतन और भ्रष्टता से रक्षा होती है। पति पत्नी का सहवास सब प्रकार के पापों से दम्पती की रक्षा करता है। आध्यात्मिक साधना के लिये जिस पवित्रता, निष्ठा, सन्तोष, तृप्ति, शान्ति, एकाग्रता, संयम और सदाचार की आवश्यकता होती है, वह सब पति पत्नी के सहवास और सहचार में ही सम्भव है। धारणा, ध्यान और समाधि के लिये जिस सुव्यवस्था और सुचारुता की आवश्यकता होती

है, वह गृहस्थाश्रम में ही उपलब्ध हो सकती है। सचमुच गृहस्थाश्रम विष्णु का स्तुप है।

दिव्यताओं की प्राप्ति का दिव्य स्थल भी यह गृहरूपी सुख-संस्था ही है। इस तथ्य को प्रकट करने के लिये पति कहता है, पत्नी कहती है, "गृहसंस्थे! (देवेभ्यः) देवों के लिये, दिव्यताओं की प्राप्ति के लिये, मैं (त्वा ऊर्ण-म्रदसं सु-आसस्थां स्तृणामि) तुझ ऊर्ण-म्रदस और सु-आसस्था को आच्छादन करता हूं/आच्छादन करती हूं।" ऊर्ण, ऊन अथवा रोम के समान जो सुकोमल और सुस्पर्श हो, उसे ऊर्ण-म्रदस कहते हैं। सुष्ठुतया या सुखपूर्वक जिसमें या जिसपर स्थित होते हैं, उसे सु-आसस्था कहते हैं। गृहस्थली वह सुस्पर्शमयी सुखस्थली है, जिसमें स्थित होकर यथाविधि साधना करने से गृहस्थाश्रम के सदस्य दिव्यताओं का सम्पादन कर सकते हैं। गृहसंस्था में साधना के लिये परस्पर जो आत्मिक सहयोग सहकार प्राप्त हो सकता है, वह अन्य किसी भी संस्था में उपलब्ध नहीं हो सकता।

विष्णु की प्राप्ति और दिव्यताओं की उपलब्धि का परस्पर सम्बन्ध है। दिव्यताओं से सुदिव्य जीवन से ही विष्णु की प्राप्ति अथवा विष्णु के साक्षात्कार की दिव्य साधना की जा सकती है।

भू अथवा सत्ता मात्र का पति होने से परमात्मा भुव-पति है। सब भुवनों अथवा लोकों का स्वामी होने से प्रभु भुवन-पति है। सब भूतों अथवा प्राणियों का अधिपति होने से परमेश्वर को भूतों का पति कहते हैं। स्वाहा शब्द का प्रयोग हुआ है यहां सुहुत समर्पित होने के अर्थ में। विष्णु का साक्षात्कार और दिव्यताओं की उपलब्धि गृहस्थाश्रम में तब ही होती है, जब गृहस्थाश्रम का सेवन प्रभु को समर्पित होकर किया जाये। ऐसा तब ही हो सकता है, जब गृह का वातावरण आध्यात्मिक हो। एतदर्थ वेदमाता आदेश देती है कि गृहस्थ जन (भुव-पतये स्वाहा) भुव-पति के प्रति समर्पित रहें, (भुवन-पतये स्वाहा) भुवन-पति के प्रति समर्पित रहकर गृहस्थाश्रम की साधना करें, (भूतानां पतये स्वाहा) भूतों के पति के प्रति समर्पित रहते हुए गृहस्थाश्रम का सेवन करें।

**तू है अदिति-हेतु सुसिञ्चक,**
**तू है स्तुप विष्णु का।**
**दिव्यताओं के लिये,**
**आच्छादन करता/करती हूं,**
**तुझ सुस्पर्शा सुसंस्था को।**
**रहो समर्पित भुवपति के प्रति,**
**रहो समर्पित भुवनपति को,**
**रहो समर्पित भूतपति को॥**

**गन्धर्वस्त्वा विश्वावसुः परिदधातु विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडितः। इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिणो विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडितः। मित्रावरुणौ त्वोत्तरतः परिधत्तां ध्रुवेण धर्मणा विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडितः ॥ (य० २।३)**

**गन्धर्वः त्वा विश्वावसुः परिदधातु विश्वस्य अरिष्ट्यै यजमानस्य परि-धिः असि अग्निः इडः ईडितः। इन्द्रस्य बाहुः असि दक्षिणः विश्वस्य अरिष्ट्यै यजमानस्य परि-धिः असि अग्निः इडः ईडितः। मित्रावरुणौ त्वा उत्-तरतः परि-धत्तां ध्रुवेण धर्मणा विश्वस्य अरिष्ट्यै यजमानस्य परि-धिः असि अग्निः इडः ईडितः ॥**

१) (विश्वावसुः) विश्व—वसु (गन्धर्वः) गन्धर्व (त्वा) तुझे (परि-दधातु) परि धारण करे।

२) (विश्वस्य अरिष्ट्यै) विश्व की अरिष्टि के लिये तू (यजमानस्य) यजमान का (परि-धिः इडः ईडितः अग्निः असि) परि-धारक स्तुत्य स्तुत अग्नि है।

३) (विश्वस्य अरिष्ट्यै) विश्व की अरिष्टि के लिये, तू (इन्द्रस्य दक्षिणः बाहुः असि) इन्द्र का दक्षिण बाहु है और (यजमानस्य परि-धिः इडः ईडितः अग्निः असि) यजमान का परि-धारक स्तुत्य स्तुत अग्नि है।

४) (मित्रावरुणौ) मित्र और वरुण (त्वा) तुझे (ध्रुवेण धर्मणा) ध्रुव धर्म से (उत्-तरतः) उत्तरतः (परि-धत्तां) परि-धारण करें।

५) (विश्वस्य अरिष्ट्यै) विश्व की अरिष्टि के लिये, तू (यजमानस्य परि-धिः इडः ईडितः अग्निः असि) यजमान का परि-धारक स्तुत्य स्तुत अग्नि है।

गन्धर्व का अर्थ है गन्ध का धारण करनेवाला, गन्धवान्। जो गन्ध का धारण अथवा वहन करता है, उसे गन्धर्व कहते हैं। हुत हवि की सुगन्धि धारण वहन करनेवाला होने से य० १८/३८ के अनुसार "अग्निर्गन्धर्वः—अग्नि गन्धर्व है"। सूर्य की रश्मियां गन्ध को धारण वहन करनेवाली हैं, अतः य० १८/३९ के अनुसार "सूर्यो गन्धर्वः—सूर्य गन्धर्व है"। एवमेव य० १८/४० के अनुसार "चन्द्रमा गन्धर्वः—चन्द्रमा गन्धर्व है", य० १८/४१ के अनुसार "वातो गन्धर्वः—वात गन्धर्व है", य० १८/४२ के अनुसार "यज्ञो गन्धर्वः—यज्ञ गन्धर्व है।" शिवसंकल्पयुक्त शुद्ध मन अन्तःकरण को सुगन्धित करनेवाला होने से य० १८/४३ के अनुसार "मनो गन्धर्वः—मन गन्धर्व है।" शुद्ध सुगन्धित विचारों का धारण वहन करने वाला मस्तिष्क गन्धर्व है। शुद्ध सुगन्धित भावनाओं से पूरित हृदय गन्धर्व है। पुष्प गन्धर्व है। सुरभित गृह गन्धर्व है। वाटिका गन्धर्व है। सुगन्धि से युक्त गन्ध गन्धर्व है। गन्धर्व शब्द का प्रयोग मन्त्र में शुद्ध, सुगन्धित मनःसंकल्प से युक्त मनुष्य के लिये हुआ है। विश्वावसु का अर्थ है विश्व को बसाने या सुवासित करनेवाला।

वेदमाता आदेश देती है, "गृहस्थाश्रम! (त्वा विश्वावसुः गन्धर्वः परि-दधातु) तुझे विश्व-वसु गन्धर्व परि-धारण करे। विश्व को वसाने और सुवासित करने के सुगन्धित संकल्प से युक्त मनुष्य तुझे सर्वतः धारण करे"। दम्पती के लिये यह एक सुन्दर निर्देश है। विश्व को आबाद और सुवासित करने की सुगन्धित भावना से दम्पती गृहस्थाश्रम में प्रवेश करे। दाम्पत्य जीवन अथवा गृहस्थाश्रम का परिधारण विश्व को उत्तरोत्तर उन्नत और सुवासित करने के लिये किया जाना चाहिये, संसार को भोग रोग से अवनत और दुर्गन्धित करने के लिये नहीं।

रिष्टि का अर्थ है हिंसा, विनाश। अरिष्टि का अर्थ है अहिंसा, अविनाश। यजमानो यज्ञः। यजमानो वै यज्ञः। यजमान शब्द का प्रयोग मन्त्र में यज्ञ-विश्वयज्ञ के अर्थ में हुआ है। परि का अर्थ है सब ओर से, सब प्रकार से। धि का अर्थ है धारण करनेवाला, रक्षा करनेवाला। परि-धि का अर्थ है सर्वतः धारण रक्षण करनेवाला, परिवेश, घेरा या मण्डल। आत्मैवाग्निः। आत्मा वा अग्निः। अग्नि शब्द का प्रयोग मन्त्र में आत्मा के अर्थ में हुआ है। दाम्पत्य जीवन अथवा गृहस्थाश्रम का अभि-स्तवन करते हुए दम्पती अथवा गृहस्थी कहता है—तू (विश्वस्य अरिष्ट्यै) विश्व के अविनाश के लिये (यजमानस्य) विश्व-यज्ञ का (परि-धिः) सर्वतः धारक (इडः) स्तुत्य (ईडितः) ईडित-प्रशंसित (अग्निः) आत्मा (असि) है। शरीर में जो स्थिति आत्मा की है, विश्व में वही स्थिति गृहस्थाश्रम की है। शरीर से आत्मा के निष्कासन से अथवा शरीर में आत्मा के हनन या पतन से शरीर का विनाश हो जाता है। एवमेव विश्व से गृहस्थाश्रम-संस्था को हटाने या विश्व में गृहस्थाश्रम व्यवस्था के अधःपतन से विश्व का विनाश होजाता है। शरीर में आत्मा के उत्थान से जैसे जीवनयज्ञ प्रज्वलित, परिधारित, स्तुत्य और स्तुत-प्रशंसित बनता रहता है, वैसे ही विश्व में गृहस्थाश्रम की सुव्यवस्था से विश्व-यज्ञ विनाश से सुरक्षित, सर्वतः परिधित, स्तुत्य, स्तुत-प्रशंसित बना रहता है। गृहस्थाश्रम की सुव्यवस्था से ही अखिल विश्व यज्ञधाम-स्वर्गधाम बन सकता है।

दधाति इन्द्र इन्द्रियम्—इन्द्र इन्द्रिय-समूह को धारण करता है। इन्द्रियों का जो सञ्चालन करता है, वह इन्द्र है। इन्द्रियों का जो स्वामित्व करता है, वह इन्द्र है। ब्रह्माण्डस्थ लोकलोकान्तररूपी इन्द्रियों का धारक, संचालक और अधिपति होने से परमात्मा इन्द्र है। शरीरस्थ इन्द्रियों का धारक, संचालक और स्वामी होने से आत्मा इन्द्र है। राज्य की समस्त इन्द्रियों [विभागों] का धारक, संचालक और अधीश होने से राजा या राष्ट्रपति इन्द्र है। सौरमण्डल के माण्डलिक लोकेन्द्रियों का धारक, संचालक और अधिष्ठाता होने से सूर्य इन्द्र है। आचार्य या कुलपति भी इन्द्र है, क्योंकि वह विद्यालय-विद्यार्थी-अध्यापकरूपी इन्द्रियों का धारक, संचालक और पति है। सेनापति भी इन्द्र है, क्योंकि वह सेना की समस्त इन्द्रियों [विभागों] का धारक, संचालक और स्वामी है। एक शब्द में इन्द्र शब्द का अर्थ है आत्मा। जीव शरीर का आत्मा है। ब्रह्म ब्रह्माण्ड का आत्मा है। राजा या राष्ट्रपति राष्ट्र का आत्मा है। सूर्य सौरमण्डल का आत्मा है। आचार्य विद्यालय का आत्मा है। सेनापति सेना का आत्मा है। इन्द्र शब्द का प्रयोग मन्त्र

में विश्व की आत्मा अथवा विश्वकौटुम्ब्य की भावना [Spirit] के अर्थ में हुआ है।

दक्ष वृद्धौ शीघ्रार्थे। दक्ष धातु, जिससे दक्षिण शब्द बना है, का अर्थ है वृद्धि, शीघ्रता अथवा दाक्षिण्य—दक्षता का सम्पादन करना। बाहृ धातु, जिससे बाहु शब्द सिद्ध होता है, का अर्थ है प्रयत्न-पुरुषार्थ करना। दक्षिण का अर्थ है दक्षता से युक्त और बाहु का अर्थ है पुरुषार्थ करने का साधन, हाथ। दायें [सीधे] हाथ को दक्षिण हाथ इसलिये कहते हैं कि वह प्रायः बायें [बाम] हस्त की अपेक्षा कहीं अधिक दक्ष होता है, दायां हाथ बायें हाथ की अपेक्षा बहुत अधिक पुरुषार्थ करता है। दायां होने के कारण दायें हाथ का नाम दक्षिण हस्त नहीं है, अपि तु अधिक दक्ष होने के कारण दायां हाथ दक्षिण हस्त कहलाता है। कतिपय व्यक्ति बाम-हस्त [खब्बे] होते हैं और बाम [बायें] हाथ से सीधे हाथ का काम लेते हैं। उनके विषय [Case] में बायां हाथ ही उनका दक्षिण हस्त है। दक्षिण बाहु अथवा दक्षिण हस्त वेद का एक ईडियम है, जिसका अर्थ है मुख्य सहायक, शक्ति सहायता का प्रमुख केन्द्र या स्रोत। हिन्दी भाषा में भी प्रमुख सहायक के लिये कहते हैं, "अमुक व्यक्ति मेरा दायां हाथ है।" अंग्रेजी में भी कहते हैं, "He or She is my right hand।"

गृहस्थाश्रम! तू (विश्वस्य अरिष्ट्यै) विश्व के अविनाश के लिये, विश्व के अमरत्व के लिये (इन्द्रस्य) विश्वकौटुम्ब्य की आत्मा [भावना] का (दक्षिणः बाहुः असि) दक्षिण हस्त है, परम सहायक [पोषक] है और (यजमानस्य) विश्वयज्ञ का भी (परि-धिः इडः ईडितः अग्निः असि) परि-धारक स्तुत्य प्रशंसित-आत्मा है। विश्वयज्ञ की आत्मा और विश्वकौटुम्ब्य की भावना का आधार यह गृहस्थाश्रम ही है। प्रत्येक गृह में निवास करनेवाले प्रत्येक परिवार में विश्व के समस्त परिवारों के प्रति समान संवेदना और समान सं-भावना की प्रस्थापना करके ही विश्व को विनाश से बचाया जा सकता है। विश्व के समस्त परिवारों की समस्त समस्यायें समान हैं, परिस्थितियों के अनुरूप अवस्थायें समान हैं, सुख दुख समान हैं। समस्त परिवारों में हमारे परिवारों के समान शिशु हैं, नर हैं, नारियां हैं। सर्वत्र नारियों के सुहाग, नरों के सौभाग्य, शिशुओं के शैशव, समान रूप से सुरक्षणीय और सम्पोषणीय हैं। विश्व के अखिल परिवारों में से प्रत्येक परिवार में विश्व के सम्पूर्ण परिवारों के प्रति समान अनुभूति और समान शुभ कामना की स्थापना करके विश्व के अविनाश की समस्या का स्थायी समाधान किया जा सकता है।

मित्र प्रतीक है स्नेह का और वरुण प्रतीक है वारण का, निवारण का, वर्जन का, संवर्जन का। मित्र प्रतीक है मातृस्नेह का और वरुण प्रतीक है पितृवारण का, पितावत् दुखनिवारण का, दुरित-वर्जन का, परस्पर के विनाशसंवर्जन का। मित्र का ध्रुव धर्म है स्नेह और वरुण का ध्रुव धर्म है संवर्जन। गृह-गृह में स्नेह और संवर्जन की ध्रुव धारणा के विस्तार से विश्वकौटुम्ब्य का परिधारण हो सकता है। अखिल भूमण्डल पर निर्मित अखिल गृहों में से गृह-गृह में माता पिता का निवास है, मातृत्व और पितृत्व निहित है। गृह-गृह में शिशु बालक, बालिका खेल रहे हैं। गृह-गृह में वधु और वर है, पुत्र हैं पुत्रियां हैं। गृह-गृह में एक सा सुहाग है, सन्तान है। गृह-गृह

में सुख दुख समान है। विश्वकौटुम्ब्य की इस भावना की प्रस्थापना के लिये विश्व-मण्डल का जन जन पुकार-पुकार कर कहे—विश्वकौटुम्ब्य की प्रिय भावने! (ध्रुवेण धर्मणा) ध्रुव धर्म से, ध्रुव धारणा के साथ, विश्वकौटुम्ब्य की निश्चल भावना के द्वारा (मित्रावरुणौ) मित्र और वरुण, मातृत्व और पितृत्व, स्नेह और संवर्जन (त्वा) तुझे (उत्-तरत:) उत्तरोत्तर, निरन्तर, अधिकाधिक (परि-धत्तां) परि-स्थापन करें, सर्वत्र सब ओर व्यापें। (विश्वस्य अरिष्ट्यै) विश्व के अविनाश के लिये तू ही (यजमानस्य) विश्व-यज्ञ का (परि-धि: इड: ईडित: अग्नि: असि) परि-धारक स्तुत्य प्रशंसित अग्नि [प्रकाशक आत्मा] है।

विश्वावसु गन्धर्व करे परिधारण तुझको,
विश्व-अरिष्ट के लिये इस विश्वयज्ञ का,
तू है परि-धारक स्तुत्य प्रशंसित अग्नि।
विश्व-अरिष्टि के लिये इस विश्व-यज्ञ का,
है तू दक्षिण हस्त इन्द्र का,
तू है परिधारक स्तुत्य प्रशंसित अग्नि।
उत्तरोत्तर सतत निरन्तर व्यापें तुझको,
मित्र वरुण निश्चल ध्रुवता से।
विश्व-अरिष्टि के लिये इस विश्वयज्ञ का,
तू है परिधारक स्तुत्य प्रशंसित अग्नि॥

**वीतिहोत्रं त्वा कवेद्युमन्तं समिधीमहि। अग्ने बृहन्तमध्वरे॥ (य० २।४)**
[ऋ० ५. २६. ३, सा० १५२३]

**वीति-होत्रं त्वा कवे द्युमन्तं सं-इधीमहि। अग्ने बृहन्तं अध्वरे॥**

१) (कवे अग्ने)!
२) हम (अध्वरे) अध्वर में (त्वा वीति-होत्रं द्यु-मन्तं बृहन्तं) तुझ वीति-होत्र द्यु-मन्त बृहन्त को (सं-इधीमहि) सम्यक् दीप्त करें।

कवि का अर्थ है क्रान्त या क्रान्तिकारी। कवि शब्द के मर्म को समझने के लिये क्रान्ति शब्द का वास्तविक तात्पर्य समझना आवश्यक है। क्रान्ति शब्द का वास्तविक अर्थ वह नहीं है, जो साधारणतया समझा जा रहा है। इस शब्द के वर्तमान प्रयोग में इसका अर्थ समझा जा रहा है तोड़ फोड़, मार काट, हिंसा विप्लव द्वारा उलट पुलट कर देना।

क्रान्ति शब्द का मूलार्थ है कार्य की वह पद्धति, जिसके द्वारा कान्ति का सम्पादन किया जाता है। कान्ति-उत्पादक पद्धति से जो कार्य का सम्पादन करता है, उसे क्रान्तिकारी अथवा कवि कहते हैं।

कवि जब देखता है, तो अपनी दृष्टि से दृष्ट पदार्थ के भीतर प्रविष्ट होकर देखता है और रहस्य का दर्शन करके एक दार्शनिक क्रान्ति करता है, एक नवीन कान्ति का प्रकाशन करता है और क्रान्तदर्शी कहलाता है।

कवि जब चिन्तन करता है, तो तत्त्व का साक्षात्कार करके एक तात्त्विक क्रान्ति करता है, एक नवीन प्रज्ञा का प्रज्ञापन करता है और क्रान्तप्रज्ञ कहलाता है।

कवि जब शब्दों का संयोजन करता है, तो कवित्व का सुप्रवाह-प्रवाहित करके शब्द-क्रान्ति करता है, गद्य पद्य की सरिता प्रसरित करता है, काव्य में कान्ति का संचार करता है और क्रान्त कवि कहलाता है।

कवि जब जो कर्म, गति या चेष्टा करता है, उसमें क्रान्ति करदेता है, कान्ति का द्योतन करदेता

है और क्रान्तिकारी, क्रान्तकर्मा, क्रान्तक्रतु, क्रान्तप्रज्ञ, अथवा कवि कहलाता है।

एक शब्द में कवि का अर्थ क्रान्त ही है। कवि का अर्थ क्रान्त इसलिये है कि उसका दर्शन [देखना], उसकी प्रज्ञा, उसका शब्दप्रयोग, उसका कर्म–सब क्रान्तिमय अथवा कान्तिमय होता है।

कवि शब्द मन्त्र में अग्नि का विशेषण है। वह कौनसा अग्नि है, जिसे "कवे अग्ने" कहकर सम्बोधन किया गया है? यह वह गृहाग्नि, गृहस्थाश्रम-रूपी अग्नि है, जिसे पूर्व मन्त्र में विश्वयज्ञ का आत्मा, प्रकाशक आत्मा, कहा गया है। इस क्रान्त गृहाग्नि का ही दूसरा नाम है गार्हपत्याग्नि, गृह का पत्य-पोषण-रक्षण करनेवाला अग्नि। इसी का नाम है विश्वारिष्टाग्नि, विश्व के अविनाश का सम्पोषक अग्नि। गृहस्थाश्रमाग्नि कवि है, क्रान्तिकारी है, विश्व में कान्ति का सम्पादन करनेवाला है, क्रान्त काव्य का संसृजक है। संसार में जितने उच्च कवि हुए हैं, वे सब गृहस्थाश्रमी ही थे। भविष्य में भी जो उच्च कवि होंगे, वे गृहस्थसेवी ही होंगे। दाम्पत्य ही काव्य का स्रोत है।

ध्वर का अर्थ है कुटिल, तिरछा, हिंसाशील। अध्वर का अर्थ है अकुटिल, सीधा, अहिंसाशील। अध्वर का प्रयोग यहां अकुटिलता, सीधापन [निश्छलता] और अहिंसा [अविनाश] के अर्थ में हुआ है। अखिल विश्व में गृहस्थाश्रम की सुव्यवस्था द्वारा विश्वकौटुम्ब्य की व्याप्ति से संसार में अकुटिलता और निश्छलता की स्थापना करके ही विश्व में विश्व-अविनाश की भावना की व्याप्ति हो सकती है।

वीति का अर्थ है गति, कान्ति और व्याप्ति। होत्र का अर्थ है हव्यदान। गृहस्थाश्रम वीति-होत्र है, गति-कान्ति-व्याप्ति-रूपी हवि का प्रदाता है। अखिल विश्व में स्थित समस्त गृहस्थाश्रमों को प्रगतिशील और कान्तियुक्त बनाने से ही विश्वकौटुम्ब्य की भावना की व्याप्ति की सिद्धि हो सकती है। गृहस्थाश्रम ही विश्व में प्रगति और कान्ति की व्याप्ति की सुहवि-सुसामग्री प्रदान कर सकता है।

गृहस्थाश्रम है द्युमन्त, दीप्तिमान्। इस भूमण्डल पर वह कौन सा देश प्रदेश है, जहां गृहस्थाश्रम दीप्त प्रदीप्त नहीं होरहा है। सब देशों के सब ग्रामों और नगरों में गृहस्थाश्रम दीप्तिमान है, गृहस्थाश्रम जगमगा रहा है।

और है यह गृहस्थाश्रम बृहन्त, बहुत बड़ा, सुमहान्, महतो महान्, सब आश्रमों से बड़ा, सर्वत्र व्यापक। गृहसंस्था से अधिक विस्तार अन्य किसी संस्था का नहीं है। गृहसंस्था की सदस्य-संख्या अन्य सब संस्थाओं से अतिशय अधिक है।

संसार की सुव्यवस्था और विश्व का अविनाश चाहनेवाले हम सबका यह पुनीत कर्तव्य है कि हम इस वीति-होत्र, द्युमन्त और बृहन्त गृहस्थाश्रम को अध्वर में स्थापन करके उसका सतत प्रदीपन करते रहें, गार्हपत्य अग्नि को सन्तत प्रज्वलित करते रहें, गृहस्थाश्रम की गार्हपत्य भावना का विश्व के गृहों में निरन्तर प्रकाशन करते रहें। इसी भावना की विश्वव्याप्ति के लिये गृहस्थाश्रम को सम्बोधन किया गया है—

(कवे अग्ने) क्रान्त गृहाग्ने! कान्त गृहस्थाश्रमाग्ने! (त्वा) तुझ (वीति-होत्रं) प्रगति-कान्ति-व्याप्ति की हवि के प्रदाता,

(द्यु-मन्तं) दीप्तिमन्त, विश्व को सुदीप्त करनेवाले, (बृहन्तं) सुमहान्, सर्वतोमहान्, विश्वव्यापी, को, हम (अध्वरे) अकुटिल-निश्छल व्याप्ति में, साधुता के सुविस्तार में, (सं इधीमहि) सुप्रकाशित करते रहें।

अग्ने कान्त,
प्रज्वलित करते रहें सदा हम।
तुम्हे वीतिप्रद दीप्त बृहन्त को,
सुसाधुता के सुविस्तार में॥

समिदसि सूर्यस्त्वा पुरस्तात् पातु कस्याश्चिदभिशस्त्यै। सवितुर्बाहू स्थ ऊर्णम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थं देवेभ्य आ त्वा वसवो रुद्रा आदित्याः सदन्तु॥ (य० २।५)

स-इत् असि सूर्यः त्वा पुरस्तात् पातु कस्याः चित् अभि-शस्त्यै। सवितुः बाहू स्थः ऊर्ण-म्रदसं त्वा स्तृणामि सु-आसस्थं देवेभ्यः आ त्वा वसवः रुद्राः आदित्याः सदन्तु॥

१) तू (सं-इत् असि) समित् है।
२) (सूर्यः त्वा पुरस्तात् पातु) सूर्य तुझे सामने से रक्षा करे, (कस्याः चित् अभि-शस्त्यै) किसी की भी अभिशस्ति के लिये।
३) तुम दोनों (सवितुः) सविता की (बाहू) दो बाहुयें (स्थः) हो।
४) मैं (ऊर्ण-म्रदसं सु-आसस्थं त्वा देवेभ्यः स्तृणामि) ऊर्ण-म्रदस सु-आसस्थ तुझे देवों के लिये आच्छादती हूं/आच्छादता हूं।
५) (त्वा) तुझे (वसवः रुद्राः आदित्याः) वसु, रुद्र और आदित्य (आ सदन्तु) आसदन करें।

समित् का सामान्य अर्थ है समिधा। सम्यक् इध्यते यया सा। जिस काष्ठ से अग्नि का सम्यक् इन्धन-प्रज्वलन किया जाता है, उसे समित् अथवा समिधा कहते हैं। पूर्व मन्त्र में गृहस्थाश्रम को वीति-होत्र अर्थात् गति, कान्ति और व्याप्ति की हवि प्रदान करनेवाला कहा गया है। हवि तब ही सुहुत होती है, जब यज्ञवेदि में अग्नि प्रज्वलित हो। अग्नि के प्रज्वलन के लिये समिधा की आवश्यकता होती है। समिधा में ही अग्नि प्रज्वलित होती है। समिधा के अभाव में अग्नि का प्रज्वलन हो ही नहीं सकता।

किसी भी और कैसी भी लकड़ी या काष्ठ को समिधा नहीं कहते। उन वृक्षों की लकड़ी को ही समिधा विहित किया जाता है, जिनमें सुगन्धि हो, लेशमात्र दुर्गन्धि न हो। ऐसे वृक्ष की लकड़ी को भी समिधा की संज्ञा तब प्राप्त होती है, जब वह नितान्त सूखी हो, जब उसमें लेशमात्र गीलापन न हो। शुष्क और दुर्गन्धरहित सुगन्धित लकड़ी भी समिधा की प्रतिष्ठा को प्राप्त नहीं करती, यदि उसमें मल और घुन लगा हुआ हो। शुष्क, सुगन्धित, शुद्ध और सुदृढ़ लकड़ी ही समित् या समिधा का पद पाती है।

पूर्व मन्त्र में गृह अथवा गृहस्थाश्रम को कान्त अग्नि के नाम से सम्बोधन किया गया है। अग्नि निस्सन्देह कान्त होता है, कान्ति का उत्पादक होता है। अग्नि समिधा में प्रज्वलित होकर ही कान्ति का उत्पादन कर सकता है। समिधा के अभाव में कान्त अग्नि कान्तिहीन होकर बुझ जाता है। अग्नि के बुझने पर यज्ञवेदि में हवि सुहुत

नहीं होती। प्रज्वलित अग्नि में ही हवि सुहुत होती है। इस प्रकार सुहुत हवि ही अग्नि द्वारा सूक्ष्म होकर, विदिशाओं में दूर दूर तक अपनी सुगन्धि को व्यापकर, जल वायु को शोधती, विषमताओं का शमन करती और रोगों को हटाती है।

शुष्क [निर्दोष], सुगन्धित [उत्तम गुण, कर्म और स्वभाव से युक्त], शुद्ध [सदाचारिणी], सुदृढ़ [नीरोग, स्वस्थ], सुन्दर गृहणी ही गृह-वेदि की वह समित्-समिधा है, जिसमें प्रज्वलित होकर गृहपतिरूपी अग्नि गृहस्थाश्रम में कान्ति का निष्पादन करती है और जिसमें सुहुत होकर विश्व-अविनाश की साधना की सुहवियां दिव्यताओं का सम्पादन करती हैं।

गृहपति है गृहलोक का वह सूर्य, जो अभिशस्तिरूपी अन्धकार से गृहणी की रक्षा करने के लिये गृहणी के अभिमुख प्रकाशता है। अभिशस्ति का अर्थ है बाधा, विरोध, निन्दा, अपवाद। सूर्याभिमुख होने पर ही पृथिवी सूर्य के प्रकाश से प्रकाशित होती है। एवमेव पति के अभिमुख रहकर ही गृहणी का गृह प्रकाशित होता है और अभिशस्ति से उसकी रक्षा होती है। इन भावनाओं का द्योतन कराने के लिये वेदमाता कहती है, "गृहणि ! तू गृहयज्ञ की (समित् असि) समिधा है। तेरा गृहपतिरूपी (सूर्यः) सूर्य (कस्याः चित् अभि-शस्त्यै) किसी की भी अभिशस्ति के लिये, किसी भी प्रकार की अभिशस्ति से बचाने के लिये (पुरस्तात्) सामने से, तेरे अभिमुख रहता हुआ, (त्वा पातु) तुझे बचाये, तेरी रक्षा करे"। गृहणी और गृहपति सदा एक दूसरे के अभिमुख रहें, मुख समुख रहें, साथ साथ रहें, एक दूसरे से विमुख और वियुक्त न रहें।

वेदमाता पुनः सुबोध कराती हुई कहती है, "तुम दोनों (सवितुः बाहू स्थः) सविता की दो बाहु हो"। सविता का अर्थ है प्रसविता, प्रसवनकर्ता, रचयिता, प्रेरक, संचालक। सविता शब्द का प्रयोग यहां सवितृ-शक्ति के लिये हुआ है। सवितृशक्ति में प्रसवन, संसृजन, प्रेरण और संचालन संनिहित है। गृहस्थाश्रम में गृहणी तथा गृहपति सवितृशक्ति के दो बाहु हैं, जिनमें से गृहपति है दक्षिण बाहु और गृहणी है वाम बाहु। पति है दक्षिण अंग और पत्नी है वाम अंग। जैसाकि तीसरे मन्त्र की व्याख्या में व्याख्यात किया जा चुका है, बाहु का अर्थ है पुरुषार्थ-साधन और दक्षिण का अर्थ है दक्ष, सशक्त। वाम शब्द का प्रयोग चारों वेदों में सर्वत्र सुन्दर अर्थ में हुआ है। दक्षता और सौन्दर्य के संयोग से ही गृहस्थाश्रम में सवितृ की प्रस्थापना होती है। गृहणी तथा गृहपति के सम्मिलन से ही गृह में प्रसवन [सुसन्तान का जन्म] होता है। पत्नी और पति के सहयोग से गृहस्थाश्रम में सबके जीवनों का अपि च सकल धनैश्वर्यों का संसृजन होता है। दक्षता [पति] और सौन्दर्य [पत्नी] के परस्पर के आकर्षण से गृहस्थाश्रम की समुन्नति के लिये एक दूसरे को प्रेरणा प्राप्त होती है। दक्षिण [पति] और वाम [पत्नी]—उभय बाहुओं के संयोग से गृहस्थाश्रम में सकल धर्मों और कर्मों का संचालन होता है। दक्षिण और वाम—उभय अंगों के सहचार से गृहस्थाश्रम में उभय लोकों की साधना होती है। सवितृ की इन उभय बाहुओं से गृहजीवन में दिव्यताओं का निष्पादन होता है।

इस तथ्य को हृदयंगम करने के लिये पति कहता है, पत्नी कहती है, "गृह ! (देवेभ्यः) देवों

के लिये, दिव्यताओं की प्राप्ति के लिये, मैं (त्वा ऊर्णा-म्रदसं सु-आसस्थं स्तृणामि) तुझ ऊर्णा-म्रदस सु-आसस्थ को आच्छादन करता हूं, आच्छादन करती हूं। ऊर्णा, ऊन या रोम के समान जो सुकोमल और सुस्पर्श हो, उसे ऊर्णा-म्रदस कहते हैं। सुष्ठुतया सुखपूर्वक जिसमें स्थित होते हैं, उसे सु-आसस्थ कहते हैं। गृहस्थल वह सुखस्थल है, जहां प्रिय जनों और प्रिय सुखों का सुकोमल सुस्पर्श होता है। गृह वह सुखमय स्थल है, जिसमें सुखपूर्वक स्थित हुआ जाता है, निवास किया जाता है। गृह वह साधनास्थल है, जिसमें दिव्यताओं का सम्पादन किया जाता है।

वसवः है वसु का बहुवचन। वसु का अर्थ है वासयिता, बसानेवाला, वास सुवास सुनिवास का साधन। मनुष्यों के सुनिवास का साधन होने से गृह वसु है, वन वसु है, पशु वसु हैं, लोक वसु हैं, पृथिवी वसु है, देश वसु है, राष्ट्र वसु है, सूर्य वसु है, चन्द्रमा वसु है, अग्नि वसु है, जल वसु है, आकाश वसु है। आत्मा का निवासस्थान होने से शरीर वसु है। जीवन का बसानेवाला अथवा संचालक होने से प्राण वसु है, वायु वसु है। प्रजा को बसाने से राजा वसु है। गृह में निवास करनेवाले वसु हैं। जीवन का वासक बन होने से वीर्य वसु है। अनन्ता वै वसवः। वसु अनन्त हैं।

रुद्राः रुद्र का बहुवचन है। रुदिर् अश्रु-विमोचने, आंसू टपकाना, रोना। जो रोता है या रुलाता है, उसे रुद्र कहते हैं। रुदनशील होने से शिशु रुद्र हैं। उग्र पुरुष या अधिकारी ताड़ना करके अपराधी को रुलानेवाला होने से रुद्र है। शरीर को त्यागते हुए प्राण व आत्मा रुलानेवाले होने से रुद्रा हैं। शत्रुओं को रुलानेवाले होने से वीर क्षत्रिय रुद्र हैं। अपने भक्तों को अपने विरह में रुलानेवाला होने से परमात्मा रुद्र है। रुत् दुःखम्। रुत् नाम दुख का है। रुत् अथवा दुख के द्रावयिता वा नाशक को भी रुद्र कहते हैं। रुद्र का अर्थ है रोनेवाला, रुलानेवाला, दुखनाशक।

आदित्याः बहुवचन है आदित्य का। आदित्य का अर्थ है अदिति का पुत्र, अखण्ड भूमि का पुत्र, समस्त भूमि का पुत्र। आदित्य नाम अखण्ड ज्योति का भी है। अखण्ड ज्योति से युक्त होने के कारण सूर्य तथा सूर्यरश्मि को आदित्य कहते हैं। स्वयं अखण्ड होने के कारण सूर्य की आदित्य संज्ञा है। अखण्ड गति के कारण संवत्सर का नाम आदित्य है। अखण्ड तथा अखण्ड प्रकाश से युक्त होने से परमात्मा आदित्य है। अखण्ड ब्रह्मचर्य का पालन करनेवाला ब्रह्मचारी आदित्य कहलाता है।

मन्त्र में वसवः, रुद्राः और आदित्याः का प्रयोग क्रमशः वासभावनाओं, दुखविनाशकामनाओं तथा अदिति की सन्तानों के अर्थ में हुआ है। गृह-गृह में निवास करनेवाला मानव-परिवार अपने अपने गृह को सम्बोधन करके कहे "गृह! (त्वा वसवः रुद्राः आदित्याः आ सदन्तु) तुझे वसु, रुद्र और आदित्य आसदन करें, तुझमें सुनिवास-भावनायें, दुखविनाशकामनायें तथा समस्त भूमि माता के सन्तानत्व की भावनायें प्रस्थापित रहें।" घर-घर में निवास करनेवाले सब गृहस्थ मंगल कामना करें कि इस भूमण्डल पर स्थित प्रत्येक गृह सुनिवास का साधन हो, प्रत्येक गृह में दुख का अभाव और सुख का राज्य हो, प्रत्येक गृह के निवासी अपने आपको अदिति का पुत्र अथवा सन्तान समझकर विश्वकौटुम्ब्य की भावना से युक्त रहें।

समिधा है तू,
रक्षा करे सूर्य तेरी,
किसी की भी अभिशस्ति के प्रति
सविता की दो भुजा हों दोनों,
विच्यताओं के लिये,
आच्छादन करता करती हूं,
तुझ सुस्पर्श सु-आसस्य को।
करें आसदन तुझे,
रुद्र आदित्य और वसु ॥

**घृताच्यसि जुहूर्नाम्ना सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसिद घृताचयस्युपभृन्नाम्ना सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद घृताच्यसि ध्रुवा नाम्ना सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद। ध्रुवा असदन्नृतस्य योनौ ता विष्णो पाहि पाहि यज्ञं पाहि यज्ञपतिं पाहि मां यज्ञन्यम् ॥ (यo २।६)**

घृताची असि जुहूः नाम्ना सा इदं प्रियेण धाम्ना प्रियं सदः आ-सीद घृताची असि उप-भृत् नाम्ना सा इदं प्रियेण धाम्ना प्रियं सदः आ-सीद घृताची असि ध्रुवा नाम्ना सा इदं प्रियेण धाम्ना प्रियं सदः आ-सीद प्रियेण धाम्ना प्रियं सदः आ-सीद। ध्रुवा असदन् ऋतस्य योनौ ता विष्णो पाहि पाहि यज्ञं पाहि यज्ञ-पतिं पाहि मां यज्ञ-न्यम् ॥

१) तू (जुहूः नाम्ना घृताची असि) जुहू नामा घृताची है।
२) (इदं प्रियं सदः) यह प्रिय सद-सदन है।
३) (सा) वह तू (प्रियेण धाम्ना आ-सीद) प्रिय धाम के साथ बैठ।
४) तू (उप-भृत् नाम्ना घृताची असि) उप-भृत् नामा घृताची है।
५) (इदं प्रियं सदः) यह प्रिय सद-सदन है।
६) (सा प्रियेण धाम्ना आ-सीद) वह तू प्रिय धाम के साथ स्थित रह।
७) तू (ध्रुवा नाम्ना घृताची असि) ध्रुवा नामा घृताची है।
८) (इदं प्रियं सदः प्रियं सदः) यह प्रिय सदन है, प्रिय सदन है।
९) (सा) वह तू (प्रियेण धाम्ना आ-सीद) प्रिय धाम के साथ निवास कर, (प्रियेण धाम्ना आ-सीद) प्रिय धाम के साथ निवास कर।
१०) (ता) तानि, वे (ऋतस्य योनौ) ऋत की योनि में (ध्रुवा) ध्रुवाणि, ध्रुव होकर (असदन्) स्थित रहा करते हैं।
११) (विष्णो)! (पाहि) रक्षा कर, (यज्ञं पाहि) यज्ञ को/की रक्षा कर, (यज्ञ-पतिं पाहि) यज्ञपति को/की रक्षा कर, (मां यज्ञ-न्यं पाहि) मुझ यज्ञ-नयनता को/की रक्षा कर।

होमसाधन का नाम जुहू है। जुहू नाम उस पात्र का है, जिसमें भर-भर कर कोई पदार्थ होमा जाता है, दिया जाता है, वितरित किया जाता है। हु दानादानयोः। हु धातु, जिससे जुहू शब्द बना है, का अर्थ है देना और लेना। देना और लेना सदा साथ साथ चलता है। देने के साथ लेना है।

देनेवाला जब देता है, तब लेनेवाला लेता है। जब एक देता है, तब दूसरा लेता है। देने लेने पर ही मानव समाज का सुसंचालन होता है। ग्राहक व्यापारी को रुपया देता है तो व्यापारी ग्राहक को उसके बदले में इच्छित पदार्थ देता है। प्रजा राजा को कर देती है तो राजा प्रजा को सुरक्षा सुशासन और सुव्यवस्था देता है। रोगी वैद्य को पैसा देता है, वैद्य रोगी को औषधि देता है। जिस पात्र से दिया जाता है, उसी पात्र में लिया भी जाता है। जिस चमस से बार बार घृत लिया जाता है, उसी चमस से बार बार घृत की आहुति दी जाती है। जो बादल सागर से जल लेते हैं, वे ही बादल संसार को जल देते हैं। जो विद्या और ज्ञान लेते हैं, वे ही विद्या और ज्ञान देते हैं। जो धन कमाते हैं, वे ही धन दान कर सकते हैं। आचार्य शिष्यों को विद्या देता है और शिष्यों से दक्षिणा लेता है। सूर्य सागर को ताप देता है और सागर से बादल के रूप में जल लेता है। केवल लेना या केवल देना कहीं नहीं है। सर्वत्र लेना देना साथ साथ चल रहा है।

स्निग्धता [चिकनाहट], तेज, प्रज्वलन और प्रकाशन का नाम घृत है। घी को घृत इसी लिये कहते हैं कि उसमें स्निग्धता है, तेज है और प्रज्वलन है। घृत जिस पदार्थ से लग जाता है, वही स्निग्ध [चिकना] हो जाता है, उससे घृत छुटाये नहीं छुटता है। घृत के सेवन से शरीर में तेज की वृद्धि होती है। घृत को मुख पर मलने से मुख पर तेज झलकता है। घृत को अग्नि पर डालने से, अग्नि प्रज्वलित होजाती है। अग्नि के प्रज्वलन से प्रकाश का प्रकाशन होता है। घृत स्निग्धता [स्नेह], तेज [सौन्दर्य], प्रज्वलन और प्रकाशन का प्रतीक है। जहां स्निग्धता होती है, वहीं तेज होता है। जहां तेज होता है, वहीं प्रज्वलन होता है। जहां प्रज्वलन होता है, वहीं प्रकाशन होता है। स्नेह, सौन्दर्य, प्रज्वलन और प्रकाशन का परस्पर अभिन्न सम्बन्ध है। स्नेह में सौन्दर्य है और सौन्दर्य में स्नेह है। स्नेह और सौन्दर्य के संयोग से प्रेम का प्रज्वलन होता है और प्रेम के प्रज्वलन से अन्तरतम का प्रकाशन होता है।

पूर्व मन्त्र में गृहणी को समित् [समिधा] कहा गया है। इस मन्त्र में पति पत्नी से कहता है, "देवि ! तू जुहू नामवाली घृताची है।" पत्नी लेने और देने वाली जुहू है। वह लेती है और देती है। वह लेने देने का माध्यम है। वह पति का हृदय लेती है और पति को अपना हृदय देती है। वह पति के जीवन को अपनाती है और पति को अपना जीवन समर्पित करती है। पति जो कुछ कमाता है, पत्नी उस सबको लेलेती है और सबको आवश्यकतानुसार देती है। पति की कमाई को लेकर वह सारे परिवार की आवश्यकताओं की पूर्ति में उसका सद्व्यय करती है। पत्नी पति से पति की कमाई लेती है और पति को और पति के परिवार को सब प्रकार की सुख सुविधा देती है। लेने देने में सौष्ठव वहीं आता है, जहां स्नेह और सौन्दर्य हो, प्रेमप्रज्वलन और अन्तःप्रकाश हो। पत्नी जुहू इसी लिये है कि वह पति की घृताची है, घृतप्रदा है, घृत की कुप्पी है, स्नेह सौन्दर्य प्रेम-प्रज्वलन और हृदयप्रकाश का सुपूरित सुस्रोत है।

अपनी हृदयेश्वरी जुहू को, अपनी प्रेमप्रसारिका घृताची को, अपना प्रिय सदन और अपना सर्वस्व सौंपता हुआ पति कहता है, "प्रिये, यह प्रिय सदन है, वह तू प्रिय धाम के साथ [इसमें] विराज।"

सद या सदन का अर्थ है बैठने, स्थित रहने, निवास करने का स्थान। धाम का अर्थ है वह स्थान, जहां धारण पोषण होता है। पति का सदन परिवार के धारण पोषण का स्थान हैं। पति का गृह पत्नी के लिये जहां प्रिय सद है, प्रियता प्यार प्रेम का सदन है, वहां वह उसके लिये धारण और पोषण का स्थल भी है। पति के प्रिय सदन में जहां पत्नी को पति का, पति के सदन का, पति के परिवार का प्यार उपलब्ध होता है, वहां पत्नी को अपने पति का, पति के परिवार का, पति के सदन का धारण पोषण भी करना है। पत्नी को चाहिये कि वह सबके धारण पोषण और संवर्धन की भावना से पति के प्यारभरे सदन की स्वामिनी बने।

उप-भृत् का अर्थ है उप-धृत, उप-हृत्, समीप-स्थित अथवा साथ रहनेवाली, संगिनी, जीवन-संगिनी। ध्रुवा का अर्थ है निश्चला, ध्रुव निष्ठावाली।

पति पुनः कहता है, "जीवनसंगिनि ! तू उप-भृत् नामा घृताची है। यह प्रिय सदन है। वह तू प्रिय धाम के साथ इसमें विराज।" पत्नी उप-भृत् घृताची है, स्नेह सौन्दर्य प्रज्वलन प्रकाशन से युक्त पति की जीवन-संगिनी है। पति के प्रिय सदन और उसके सर्वस्व की स्वामिनी बनकर उसे सबके पोषण और संवर्धन की भावना से पति के प्रिय सदन की स्वामिनी बनना चाहिये।

"निश्चले ! तू ध्रुवा नामवाली घृताची है। यह प्रिय सदन है, प्रिय सदन है। वह तू प्रिय धाम के साथ इसमें विराज, प्रिय धाम के साथ इसमें विराज"। दो वार पाठ भावना की गहनता व्यक्त करने के लिये हुआ है। पत्नी ध्रुवा घृताची है। उसे ध्रुवता–निश्चलता के साथ स्नेह सौन्दर्य प्रज्वलन और प्रकाशन का प्रतीक बना रहना चाहिये। पति के प्रिय सदन और उसके सर्वस्व की स्वामिनी बनकर उसे सबके सुपोषण और संवर्धन की भावना से प्रिय सदन की स्वामिनी बनना चाहिये।

(ता ऋतस्य योनौ ध्रुवा असदन्) वे ऋत की योनि में ध्रुव होकर स्थित रहा करते हैं। ऋत की योनि क्या है और उसमें स्थित कौन रहा करते हैं ?

ऋत का सामान्य अर्थ है सत्य, आत्मानुभूत संशयरहित जिज्ञासान्त सत्य। यहां ऋत से तात्पर्य है ऋतत्व, ऋताचार, सत्याचार। योनि नाम है गृह अथवा सदन का। ता [तानि, वे] का प्रयोग हुआ है यहां पूर्वांकित जुहू, उपभृत् और ध्रुवा की भावनाओं के लिये। जुहूता, उपभृतता और ध्रुवता का निवास मिट्टी या ईंट या सिमेण्ट के सदन में नहीं होता है, अपि तु ऋत के सदन में, ऋताचार-सत्याचार के सदन [जीवन] में होता है। जिस योनि में, जिस सदन में, जिस जीवन में ऋत होता है, उसी में सत्यानुभूति होती हैं, उसी में ऋताचार-सत्याचार होता है, उसी जीवन में जूहूता, उपभृतता और ध्रुवता निहित होती है। पत्नी के हृदय में इसी भावना को अंकित करने की दृष्टि से पति कहता है, "मेरे सर्वस्व की स्वामिनि ! वे जुहूता, उपभृतता और ध्रुवता की निधि उसी जीवनसदन में ध्रुव होकर स्थिरता के साथ संचित रहा करती है, जिसमें अनवरत ऋत का, ऋताचार का, सत्याचार का संचार होता रहता है। तेरा जीवन-सदन ऋत का सदन रहे और तेरे जीवन-सदन में जुहूता, उपभृतता तथा निश्चलता सदा ध्रुवता के साथ स्थित रहें"।

मन्त्रान्त में गृहस्वामी प्रार्थना करता है, "विष्णो ! रक्षा कर"। किसकी ? यज्ञ की, गृहयज्ञ की, गार्हपत्य की। और किसकी ? यज्ञपति की। किस यज्ञपति को ? मुझ यज्ञ-नयन्ता की, मुझ गृहयज्ञ के नेता की। पत्नी को सम्बोधन करते करते गृहपति विष्णु से प्रार्थना क्यों करने लगा ? क्या यह प्रासंगिक है ? हां, निस्सन्देह यह प्रासंगिक है। गृहस्थाश्रम का यथावत् सुष्ठु संचालन परम धर्म है, सर्वतोश्रेष्ठ कर्तव्य है, सर्वातिशय पवित्र साधना है, मानवता की सुमहान् सेवा है। गृहस्थाश्रम की सफल साधना के लिये गृहस्वामी को विष्णु से प्रार्थना करते रहना चाहिये कि वह उसमें ऐसी क्षमता और सत्प्रेरणा प्रेरित करता रहे कि जिससे गृहयज्ञ सलक्ष्यता के साथ संचालित होता रहे और यज्ञपति सुखभोगों में फंसकर विष्णु की प्राप्ति के चरम लक्ष्य को ओझल न करदे।

दूसरे मन्त्र की व्याख्या में विष्णु शब्द की व्याख्या की जा चुकी है। उसी मन्त्र में गृहस्थाश्रम को विष्णु का स्तुप, विष्णु की प्राप्ति का सर्वोच्च साधना-स्थल, कहा गया है। उसी भावना की सम्पुष्टि के लिये स्वयं विष्णु से प्रार्थना की गई है कि वह गृहस्थाश्रमरूपी स्तुप की, गृहयज्ञ की और यज्ञपति की रक्षा सुरक्षा करे॥

है तू जुहू नाम घृताची,
यह प्रिय सदन बैठ तू इसमें,
प्रिय धाम के साथ।
है तू उप-भृत् नाम घृताची,
यह प्रिय सदन विराज यहां तू,
प्रिय धाम के साथ।
है तू ध्रुवा नाम घृताची,
यह प्रिय सदन, सदन यह प्रिय,
वह तू इसमें स्थित सदा रह,
प्रिय धाम के साथ,
वह तू इसमें स्थित सदा रह,
प्रिय धाम के साथ।
वे जुहुता उपभृतता ध्रुवता,
रहें स्थिर ऋत की योनि में।
विष्णो रक्षा कर, कर रक्षा,
गृहयज्ञ की, यज्ञपति को,
कर तू रक्षा मुझ यज्ञन्य की॥

**अग्ने वाजजिद्वाजं त्वा सरिष्यन्तं वाजजितं सम्मार्ज्मि।**
**नमो देवेभ्यः स्वधा पितृभ्यः सुयमे मे भूयास्तम्॥ (य०२।७)**

**अग्ने वाज-जित् वाजं त्वा सरिष्यन्तं वाज-जितं सं-मार्ज्मि।**
**नमः देवेभ्यः स्वधा पितृभ्यः सु-यमे मे भूयास्तम्॥**

१) (अग्ने) ! मैं (त्वा) तुझ (वाज-जित्) वाज-जयी (वाजं सरिष्यन्तं) वाज को प्राप्त करने करानेवाले (वाज-जितं) वाज-जेता को (सं-मार्ज्मि) सम्मार्जती हूं।

२) (नमः देवेभ्यः) नमः देवों के लिये, (स्वधा पितृभ्यः) स्वधा पितरों के लिये।

३) तुम दोनों (मे सु-यमे) मेरे सु-यम में (भूयास्तं) होओ।

अन्न, ओषधि, वीर्य, बल, पराक्रम, वेग, संग्राम, प्रकाश, ज्ञान, विज्ञान, विजय, ऐश्वर्य और सुख— ये बहुत प्रसिद्ध अर्थ वाज शब्द के हैं। अन्न और ओषधि के सेवन से वीर्य की उत्पत्ति तथा वृद्धि

होती है। वीर्य से बल, पराक्रम और वेग बढ़ता है। वीर्य से प्रकाश ज्ञान और विज्ञान की उपलब्धि होती है। बल, पराक्रम, वेग, प्रकाश, ज्ञान और विज्ञान के द्वारा सब प्रकार के संग्राम-संघर्ष में विजय प्राप्त होती है और ऐश्वर्य तथा सुख की सिद्धि होती है। वाज का मुख्यार्थ केवल वीर्य ही है, शेष सब अर्थ फलितार्थ हैं।

सृ धातु, जिससे सरिष्यन्तं शब्द का जन्म हुआ है, का अर्थ है गति-गमन-प्राप्ति करना। मृजु धातु का अर्थ है शुद्ध करना, मांजना, निखारना, सजाना।

पूर्व मन्त्र में गृहणी को घृताची [घृत की कुप्पी] कहा है। कुप्पी का स्निग्ध और तेजोमय घृत अग्नि में सुहुत होकर ही प्रज्वलन और प्रकाशन करता है। अग्नि प्रज्वलन और प्रकाशन का आधार है। पति के जीवन, सदन और सर्वस्व को सप्रेम स्वीकारती हुई पत्नी कहती है, "(अग्ने) मेरे जीवन और मेरे संसार में प्रज्वलन और प्रकाशन करने वाले मेरे प्रियतम! मैं तेरी घृताची हूं तो तू मेरा अग्नि है। मैं (त्वा) तुझ (वाज-जित्) वाज-जयी को, वीर्य बल वेग पराक्रम प्रकाश ज्ञान विज्ञान द्वारा जीवन के प्रत्येक संग्राम और संघर्ष में विजय सम्पादन करने-कराने-वाले तथा (वाजं सरिष्यन्तं) सुखैश्वर्य प्राप्त करने-कराने-वाले (वाज-जितं) अन्नौषधि आदि-जीवन-सुविधा की सम्पदा के जेता विजेता को, संग्रामजेता को (सं-मार्ज्मि) संशोधती हूं, सजाती हूं, अपने जीवन में संजोती हूं, अपने हृदय में निखारती-प्रकाशती हूं।" पूर्व मन्त्र में जहां पत्नी की क्षमता और योग्यता का दिग्दर्शन कराया गया है, वहां इस मन्त्र में पति की क्षमता और योग्यता का संकेत है। पति को जहां अग्नि के समान प्रकाशमान और तेजस्वी होना चाहिये, वहां उसे वाज-जित्, वाजसम्पादक और वाज-विजेता भी होना चाहिये।

दिव्यताओं के पुञ्ज को देव कहते हैं और रक्षण व पालन पोषण करनेवाले का नाम है पितृ। परिवार में अपि च समाज में दो प्रकार के स्त्री पुरुष होते हैं—एक वे जो दिव्य गुणों से युक्त होकर परिवार-परिवार और समाज-समाज में दिव्यता का प्रसार करते हैं और दूसरे वे जो परिवार-परिवार का अपि च समाज-समाज का संरक्षण तथा पालन पोषण करते हैं। ऋषि, ऋषियाणी, सन्त, विरक्त आदि दिव्य गुणों से युक्त दिव्य जन देव-कोटि में आते हैं। माता, पिता, आचार्य, आचार्याणी, विद्वान्, विदुषी, शासन-संचालक राजपुरुष तथा राष्ट्ररक्षक सेनानी, आदि पितर कोटि में हैं।

नमः शब्द नमस्कारार्थक है और उसमें नतमस्तकता, आज्ञापालन, शिरोधार्यता, आदेश-निर्वहन, स्वागत, सत्कार और समादर का भाव अन्तर्निहित है।

स्वधा का अर्थ है स्व-धा, स्व को धारण करनेवाला, स्व-धारणा। प्राणी के स्व [जीवन] को धारण करनेवाला होने से स्वधा का अर्थ अन्न और जल भी है। स्व [राष्ट्र, राज्य, शासन] का आधार होने से प्रजा राज्य को जो कर [Taxes] देती है, उसे भी स्वधा कहते है। वेतन अथवा वृत्ति भी सेवकों व कर्मचारियों की स्वधा है।

प्रत्येक परिवारी का यह धर्म है, यह अनिवार्य पुनीत कर्तव्य है, कि वह अपने गृह में देवों का, दिव्य जनों का, सनमस्कार स्वागत, सत्कार तथा आतिथ्य करे और उनके उपदेशों तथा आदेशों का यथावत् पालन करे। प्रत्येक परिवारी को चाहिये

ऊर्ध्व होकर (आ-अस्थात्) स्थित हुआ करता है।

अद्य [आज] शब्द का प्रयोग अब या वर्तमान काल के लिये हुआ है। सभी भाषाओं में ऐसा प्रयोग होता है।

देव शब्द का प्रयोग दिव्यतासूचक है, दिव्य गुणों का पुञ्ज है।

अंघ्रि नाम है गमन, सुगमन, गति, सुगति, सुसाधना का।

स्कन्न का अर्थ है स्कन्दन या स्यन्दन करनेवाला, उछलनेवाला, क्षोभयुक्त, विक्षुब्ध। अस्कन्न का अर्थ है स्कन्दनरहित, स्यन्दनरहित, क्षोभरहित।

आज्य शब्द का मुख्यार्थ है तेज, दीप्ति, सौन्दर्य। इन तीनों गुणों से युक्त होने के कारण आज्य नाम घृत का भी है। तेज, दीप्ति और सौन्दर्य के समुच्चय का नाम है लावण्य। एक शब्द में आज्य का अर्थ है लावण्य।

पूर्व मन्त्र से अपने आशीर्वचन को जारी रखती हुई गृहणी कहती है, "मैं (अद्य) आज, इस गार्हपत्य-वेला में (देवेभ्यः) दिव्यताओं की प्राप्ति के लिये, दिव्य गुणों की उपलब्धि के लिये (अंघ्रिणा) सुगति-सुसाधना द्वारा (आज्यं) अपने तेज को, अपने सौन्दर्य को, अपनी दीप्ति को, अपने लावण्य को (अस्कन्नं) क्षोभरहित, उत्तेजना-रहित, अविक्षुब्ध (सं-भ्रियासं) संधारण करूं, बनाये रहूं।" गृहस्थाश्रम जहां विष्णु का स्तुप है, वहां दिव्यताओं और दिव्य गुणों की संसिद्धि का स्थल भी है। गृहस्थी के गृह में देवों के सत्कार तथा पितरों की सेवा से दिव्यताओं की प्राप्ति तथा दिव्य गुणों की उपलब्धि तब ही हो सकती है, जब गृहणी सुचलन द्वारा अपने तथा अपने पति के रूप लावण्य को अनुत्तेजित बनाये रहे। नारी नर के लिये लावण्य की मोहिनी मूर्ति है तो नर भी नारी के लिये लावण्य का पुतला है। दाम्पत्य जीवन में सुसाधना द्वारा लावण्य को अनुत्तेजित रखने की परम आवश्यकता है। परस्पर के लावण्य के प्रति उत्तेजना होने से कामाग्नि प्रचण्ड रूप से प्रज्वलित होकर दोनों के लावण्य और स्वास्थ्य को ही भस्म नहीं करता, प्रत्युत उनकी आध्यात्मिक भित्ति को भी धराशायी कर देता है।

ऐसा होने पर दिव्यताओं और दिव्य गुणों के बजाय दुर्गति और दुरवस्था ही पल्ले पड़ती है। यह विशेषतया गृहणी के लिये है कि आध्यात्मिक साधना द्वारा गृह के वातावरण को ऐसा सात्विक, संयत, शुद्ध और पवित्र बनाये रखे कि जिसमें दम्पती परस्पर के लावण्य के प्रति आकर्षित और प्रीतिमान रहते हुए भी कामासक्त और लम्पट न होजायें। इसी आशय से वेदमाता ने पत्नी के मुख से कहलवाया है, "अस्कन्नमद्य देवेभ्य आज्यं संभ्रियास-मङ्घ्रिणा—साधना द्वारा आज मैं दिव्यताओं के लिये लावण्य को उत्तेजनारहित बनाये रखूं।"

लावण्य में अनुत्तेजना बनाये रखने के लिये यह नितान्त आवश्यक है कि गृहणी सदा आध्यात्मिक वृत्ति और धार्मिक अभिरुचि में संस्थित रहे। नर की अपेक्षा नारी स्वभावतः अधिक आध्यात्मिक और धार्मिक होती है। इस संस्कार को नारी में सम्यक् अंकित रखने की भावना से वेदमाता गृहणी के मुख से कहलवाती है, "विष्णो मा त्वावक्रमिषं—विष्णो! मैं तुझे अवक्रमित न करूं, मैं तुझे कदापि न उल्लंघूं। मैं तेरे भक्तिभाव में रत रहती हुई, सदा तेरी स्तुति,

प्रार्थना, उपासना करती रहूं, ताकि मेरे दाम्पत्य जीवन में नितरां संयम, शान्ति, शीतलता, सुख और आनन्द बना रहे।"

लावण्य में अनुत्तेजना बनाये रखने के लिये दूसरा उपाय है पत्नी की पति के प्रति अनन्य निष्ठा। इस निष्ठा का द्योतन करती हुई गृहणी अपने पति से कहती है, "(अग्ने) मेरे जीवन के प्रकाश! मेरी जीवन-समिधा के प्रज्वलन-कर्त:! मेरे गृहयज्ञ के प्रदीपक। मेरे शोभन साजन! मैं (ते वसु-मतीं छायां उप-स्थेषं) तेरी वसुमयी छाया को/में उपस्थित रहूं"। वसु का अर्थ है वास-साधन। वास या निवास का साधन होने से पृथिवी, सूर्य, चन्द्र आदि लोकों को वसु कहते हैं। वास या निवास का साधन होने से ही अग्नि, वायु, जल, आदि तत्त्वों को भी वसु कहते हैं। सुवास या सुनिवास का साधन होने से धन, ऐश्वर्य, आवास, खाद्य पदार्थ, वसु हैं। आत्मा का निवास-स्थान होने से शरीर वसु है। शरीर में आत्मा के सुनिवास का साधन होने से प्राण वसु है। ईशा वास्य [ईश्वर से आवास्य/वसा हुआ] होने से ब्रह्माण्ड वसु है। अनन्ता वै वसव:। वसु अनन्त हैं। यहां वसु का प्रयोग धन-सर्वस्व अथवा प्राण के अर्थ में हुआ है। सुभार्या के लिये सुयोग्य पति वसुमती, वसुमयी, सर्वधनमयी, सर्वैश्वर्यमयी, प्राणप्रदायिनी, जीवनसंचारिणी, शीतल, छाया है। पतिपरायणा पत्नी अपने धर्मात्मा पति की सर्वसौभाग्यमयी शीतल छाया के आश्रय में ही सदा सर्वदा उपस्थित रहने की कामना करती है, अपने पति के संग साथ रहने में संयम और साफल्य की अनुभूति प्राप्त करती है। पति पत्नी के सदा साथ रहने से परस्पर तृप्ति रहती है, उत्तेजनारहित अवस्था प्राप्त रहती है।

लावण्य में अनुत्तेजना बनाये रखने के लिये तीसरा उपाय यह है कि दम्पती अपने गृह को अथवा अपने गृहस्थाश्रम को विष्णु का स्थान समझें, विष्णु का पुनीत मन्दिर समझें, भोगशाला न समझें। अनुत्तेजित, संयत, शान्त और सात्विक रहने के लिये दम्पती अपने गृह को विष्णुशाला बनायें, विष्णु की भक्ति का अथवा विष्णु की प्राप्ति का साधनास्थल बनायें, विषयस्थल न बनायें। इसी हेतु से पत्नी कहरही है, "मेरे गृह! विष्णो स्थानमसि—तू विष्णु का स्थान है"।

इन्द्रियों का स्वामी होने से आत्मा इन्द्र है।

ध्वर का अर्थ है कुटिल, तिरछा, हिंसाशील। अध्वर का अर्थ है अकुटिल, सीधा, अहिंसाशील, ऋजु। जिस जीवन में या जिस व्यक्ति में अकुटिलता, सरलता, ऋजुता, अहिंसाशीलता होती है, उसे अध्वर कहते हैं।

(इत:) यहां से, यहीं से, इस विष्णु के स्थान से, इस गृहरूपी पावन साधना-स्थल से (इन्द्र: वीर्यं अकृणोत्) आत्मा सर्वतोमुखी पराक्रम किया करता है, आत्मा विष्णु की प्राप्ति का परम पुरुषार्थ किया करता है। (इत:) इस गृहरूपी साधनास्थल से ही (अध्वर:) अध्वर व्यक्ति (ऊर्ध्व:) ऊंचा होकर (आ-अस्थात्) स्थिर-समाहित रहा करता है। इस गृहरूपी साधनास्थल के आश्रय से प्रत्येक आत्मा विष्णु की प्राप्ति का परम पराक्रम करता है और अध्वर व्यक्ति उच्च अवस्था प्राप्त करके पूर्णतया निश्चल, स्थित और आत्म-अवस्थित रहता है।

धारण करूं साधना द्वारा,
आज दिव्यताओं के लिये,
उत्तेजना-रहित लावण्य,
विष्णो तुझे नहीं मैं लांघूं।

तेरी वसु-मयी छाया में,
अग्ने रहूं उपस्थित सन्तत।

इन्द्र पराक्रम करे यहां से,
रहे स्थिर अध्वर हो ऊंचा॥

**अग्ने वेर्होत्रं वेर्दूत्यमवतां त्वां द्यावापृथिवी अव त्वं द्यावापृथिवी स्विष्टकृद्देवेभ्य इन्द्र आज्येन हविषा भूत्स्वाहा सं ज्योतिषा ज्योतिः॥**

(य० २।६)

**अग्ने वेः होत्रं वेः दूत्यं अवतां त्वां द्यावापृथिवी अव त्वं द्यावापृथिवी सु-इष्ट-कृत् देवेभ्यः इन्द्रः आज्येन हविषा भूत् स्वाहा सं ज्योतिषा ज्योतिः॥**

१) अग्ने! (होत्रं) होत्र को (वेः) प्रेर, व्याप, जगमगा, (दूत्यं) दूत्य को (वेः) प्रेर, व्याप, प्रकाश।
२) (द्यावापृथिवी) द्यौ और पृथिवी (त्वां) तुझे/तेरी (अवतां) रक्षा करें।
३) (त्वं) तू (द्यावापृथिवी) द्यौ और पृथिवी को/की (अव) रक्षा कर।
४) (इन्द्रः) आत्मा (आज्येन हविषा) आज्य और हवि से (देवेभ्यः) देवों के लिये (सु-इष्ट-कृत्) सु-इष्ट-कृत् (भूत्) होवे।
५) (स्वाहा) स्वाहुति द्वारा (ज्योतिः) ज्योति (ज्योतिषा) ज्योति से (सं) संयुक्त [होवे]।

अग्नि का प्रयोग यहां ज्ञानाग्नि से प्रकाशित ज्ञानी पुरुष के लिये हुआ है।

वी धातु, जिससे वेः क्रियापद की उत्पत्ति हुई है, का मुख्यार्थ है गति, व्याप्ति और कान्ति। गति से व्याप्ति होती है और व्याप्ति से कान्ति होती है। सूर्य की किरणें गति-गमन-प्रधावन करती हुई सौरमण्डल में व्यापकर सर्वत्र प्रकाश करती हैं। ज्ञानी समस्त भूमण्डल पर गति-प्रगति करता हुआ अपनी विचाररश्मियों से व्यापकर मानव समाज में नूतन प्रकाश पूर देता है।

जिसमें घृत और हवि होमी जाती है, उसे होत्र कहते हैं। जब अग्नि में घृत हवि होमी जाती है, तो उसे अग्निहोत्र कहते हैं। जब राष्ट्र के लिये घृत [स्नेह] और हवि [जीवनहवि] होमी जाती है, तो वह राष्ट्रहोत्र कहलाता है। जब गृह में घृत व हवि होमते हैं, तो वह गृहहोत्र कहलाता है।

दूत नाम है सन्देशवाहक का और दूत्य का अर्थ है सन्देशवहन अथवा सन्देश।

पूर्व मन्त्र के अन्त में कहा गया था, "इत इन्द्रो वीर्यमकृणोदूर्ध्वोऽध्वर आस्थात्—इन्द्र पराक्रम करे यहां से, रहे स्थिर अध्वर से ऊंचा।" गृहस्थाश्रम की सुचारु सुव्यवस्था में आत्मा सहजतया ही सर्वतोमुखी पराक्रम कर सकता है और सुगृह के सुन्दर शुद्ध वातावरण में ही मानव अध्वर बनकर जीवन में उत्कृष्टता का सम्पादन कर सकता है। अतः प्रत्येक ज्ञानी [समझदार] व्यक्ति का यह कर्तव्य है कि वह गृहस्थाश्रम का सुचारुता के साथ सुसंचालन करे, वह गृहस्थियों में इस उदात्त भावना की सुप्रेरणा करे, वह मानव समाज में इस विचार की व्याप्ति करे, वह समस्त भूमण्डल पर गृहहोत्र की इस अग्नि को प्रज्वलित-प्रकाशित करके गृह-गृह में गृह-ज्योति को जगमगाये और यथाशक्य गृह-गृह में इस सन्देश को पहुंचाये। इस प्रस्थापना के संवहन के लिये वेदमाता कहती है—

१) "(अग्ने) ज्ञानिन् ! (होत्रं वेः) गृहहोत्र को सुसंचालित कर, गृहहोत्र की इस प्रेरणा को सर्वत्र व्यापता चला जा, गृहहोत्र की इस ज्योतिर्मय भावना से गृह-गृह को जगमगाता जा। इस (दूत्यं) सन्देश को सर्वत्र (वेः) फैला।"

२) "(अग्ने) ज्ञानिन् ! गृहस्थाश्रम में (अवतां त्वां द्यावापृथिवी) रक्षा करें तेरी द्यौ और पृथिवी"। द्यौ यहां प्रतीक है परलोक का और पृथिवी प्रतीक है इस लोक का। आत्मा परलोक है। शरीर यह लोक है। आत्मा की साधना द्यौ की साधना है, शरीर की साधना पृथिवी की साधना है। ब्रह्म की प्राप्ति द्यौ है, सांसारिक सुखैश्वर्य की प्राप्ति पृथिवी है। गृहहोत्र के सुसम्पादन से उभय लोक गृहस्थी की रक्षा करते हैं। गृहस्थ में गृहस्थी उभय लोक की साधना में साफल्य प्राप्त करे।

३) "(अग्ने) ज्ञानिन् ! (अव त्वं द्यावापृथिवी) रक्षा कर तू द्यौ और पृथिवी की"। यहां द्यौ और पृथिवी का प्रयोग उपर्युक्त उभय साधना के अर्थ में हुआ है। प्रत्येक प्रवुद्ध गृहस्थी को चाहिये कि वह निष्ठापूर्वक गृहहोत्र का निष्पादन करके उभय लोक की साधना संसिद्ध करे।

४) "(इन्द्रः) आत्मा (आज्येन हविषा) आज्य और हवि से (देवेभ्यः) देवों के लिये (स्विष्टकृत् भूत्) स्विष्टकृत् होवे"। हवि के साथ आज्य का प्रयोग घृत के अर्थ में होता है। आत्मा जिस आज्य [घृत] और हवि [सामग्री] से स्विष्ट [सु-इष्ट, सु-यज्ञ] करता है, वह है ब्रह्माज्य और आत्महवि। आत्म-स्विष्ट का घृत है प्रभु-प्रेम और हवि है प्रभु को पूर्ण आत्म-समर्पण। स्नेह और समर्पण का शाश्वत सम्बन्ध है। जहां स्नेह होता है, वहीं समर्पण होता है। जो जिसे आत्मना प्यार करता है, वह उसी को स्व सर्वस्व समर्पण करता है। गृहस्थाश्रम का गृहहोत्र और उसमें आत्मा का स्विष्ट किस लिये किया जाये ? (देवेभ्यः) देवों के लिये, दिव्यताओं की प्राप्ति के लिये, आत्मविभूतियों की उपलब्धि के लिये।

५) "(स्वाहा ज्योतिः ज्योतिषा सं) स्वाहुति द्वारा ज्योति ज्योति से संयुक्त होवे"। स्वाहा का अर्थ है सु-आहा, सु-आहुति। स्वाहा का अर्थ है स्व-आहा, स्व-आहुति, आत्म-आहुति। स्व की आहुति ही सु-आहुति है। आत्म-समर्पण ही सर्वोत्कृष्ट समर्पण है। गृहस्थाश्रम का गृहहोत्र वह होत्र है, जिसमें इन्द्र स्वाहा की साध को पूरी करता है। गृहहोत्र में पत्नीरूपी ज्योति स्वाहुति द्वारा पतिरूपी ज्योति से युक्त होती है और पतिरूपी ज्योति स्वाहुति द्वारा पत्नीरूपी ज्योति से संयुक्त होती है। स्वाहुति [स्व-आहुति] की यही स्वाहुति [सु-आहुति] विकसित होती हुई आत्मज्योति को ब्रह्मज्योति से संयुक्त करती है। यदि गृहहोत्र के मर्म को समझ लिया जाये, तो गृहशाला आत्म-साधना की वह साधनशाला है, जिसके द्वारा आत्मज्योति संविष्ट होती है उस परम ज्योति से, जिससे यह सब ज्योतित और द्योतित हो रहा है, जो शाश्वत ज्योति इस सबके भीतर और बाहर जगमगा रही है।

**ज्ञानिन् प्रेर, व्याप, कर ज्योतित,**
**गृहहोत्र को, गृहहोत्र के सुसन्देश को।**
**द्यौ भू करे तेरी संरक्षा,**
**संरक्षा कर तू द्यौ भू की।**
**इन्द्र दिव्यताओं के लिये,**
**होवे स्विष्टकृत आज्य हवि से।**
**ज्योति हो संयुक्त ज्योति से,**
**स्व-आहुति की सु-आहुति से॥**

सूक्ति—अवतां त्वां द्यावापृथिवी।
लोक परलोक तेरी रक्षा करें।
अव त्वं द्यावापृथिवी।
तू लोक परलोक की रक्षा कर।

स्वाहा सं ज्योतिषा ज्योतिः।
स्वाहुति द्वारा ज्योति ज्योति
से संयुक्त होजाये॥

**मयीदमिन्द्र इन्द्रियं दधात्वस्मान्रायो मघवानः सचन्ताम्। अस्माकं सन्त्वाशिषः सत्या नः सन्त्वाशिष उपहूता पृथिवी मातोप मां पृथिवी माता ह्वयतामग्नीराग्नीध्रात्स्वाहा॥ (य० २।१०)**

**मयि इदं इन्द्रः इन्द्रियं दधातु अस्मान् रायः मघवानः सचन्ताम्। अस्माकं सन्तु आशिषः सत्याः नः सन्तु आशिषः उप-हूता पृथिवी माता उप मां पृथिवी माता ह्वयतां अग्निः आग्नीध्रात् स्वाहा॥**

१) (इन्द्रः) इन्द्र (मयि) मुझमें (इदं इन्द्रियं) यह इन्द्रिय (दधातु) धारण करे।

२) (अस्मान्) हमें (मघवानः रायः) मघवाले ऐश्वर्य (सचन्तां) समवेत-प्राप्त हों।

३) (अस्माकं आशिषः सन्तु) हमारी आशीषें हों, (नः आशिषः सन्तु) हमारी आशीषें हों, (सत्याः) सच्ची।

४) मेरे द्वारा (उप-हूता) उप-हूता हो, पुकारी जाये (पृथिवी माता) पृथिवी माता।

५) (मां) मुझे (पृथिवी माता) पृथिवी माता (उप ह्वयतां) उप-हूत करे, पुकारे, आह्वान करे।

६) (अग्निः) अग्नि (आग्नीध्रात् स्वाहा) अग्नि-धान से स्वाहा [की ध्वनि करे]।

इन्द्र नाम इन्द्रियों के स्वामी आत्मा का है और इन्द्रिय नाम है इन्द्र की शक्ति का, आत्मा के बल सामर्थ्य का। पूर्व मन्त्र में कहा गया था, "स्विष्टकृद् देवेभ्य इन्द्र आज्येन हविषा भूत् स्वाहा सं ज्योतिषा ज्योतिः—इन्द्र आज्य और हवि से दिव्यताओं की प्राप्ति के लिये स्विष्टकृत् होवे और स्वाहुति द्वारा आत्मज्योति ब्रह्मज्योति से संयुक्त होवे"। इस साध की संसिद्धि के लिये जिस आत्म-संबल की आवश्यकता है, अपने जीवन में उसकी प्रस्थापना के लिये इस मन्त्र के आदि में कामना की गई है। इस साध की सिद्धि के लिये गृहहोत्र का सम्पादक कामना करता है, "मेरा (इन्द्रः) आत्मा (मयि) मुझमें (इदं) यह, इस साध की सिद्धि करानेवाला (इन्द्रियं) इन्द्र-बल, आत्म-संबल (दधातु) प्रस्थापन करे"।

मघ का अर्थ है पूजित धन, नितान्त शुद्ध पवित्र धन। रायः है रै की प्रथमा विभक्ति के बहुवचन का रूप। रै का प्रयोग वेदों में सर्वत्र ऐश्वर्य के अर्थ में हुआ है। धन में धन्यता का भाव है और ऐश्वर्य में ईश्वरत्व अथवा ईशत्व का भाव संनिहित है। आशीष का अर्थ है आशीः, आशा, कामना, अभिलाषा। सत्याः का प्रयोग यहां पूर्त्यर्थ हुआ है।

गृहहोत्र का होता [सम्पादक] यह भी देख रहा है कि उससे उसके माता पिता आदि गुरु जन, उसके परिवार के सदस्य, उसके सगे सम्बन्धी परिजन, उसकी बहिन भानजी फूफी आदि, उसके

पुरजन तथा समाज संस्थाओं के सदस्य आशान्वित होकर मानों कहरहे हैं, "तुझसे (अस्मान् मघवानः रायः सचन्तां) हमें सुधनयुक्त ऐश्वर्य प्राप्त हों। (अस्माकं आशिषः सन्तु सत्याः) हमारी आशायें हों पूरी, (नः आशिषः सन्तु सत्याः) हमारी अभिलाषायें हों पूरी"। दो बार पाठ भाव की गहनता के लिये हुआ है।

गृहहोत्र का होता सोचता है, "संसार को स्वार्थी कहकर उनकी आशाओं को ठुकराना मेरा धर्म नहीं। ऐसा सोचकर उनकी कामनाओं को, उनकी अभिलाषाओं को, पूरी न करना कायरता है। मैं सद्गृहस्थी हूं। मेरा धर्म है कि मैं यथाशक्य सबकी आशाओं को सत्य सिद्ध करूं, मैं सबकी अभिलाषाओं को पूरी करूं"। एतदर्थ वह प्रबल कामना करता है, "मेरा (इन्द्रः) आत्मा (मयि) मुझमें (इदं इन्द्रियं दधातु) यह आत्म-सामर्थ्य स्थापन करे कि मैं उनकी आशाओं को सच्ची करता रहूं, मैं उनकी अभिलाषाओं को फलवती करता रहूं, मैं उन्हें सुधनोपेत ऐश्वर्य प्रदान करता रहूं"।

इसी अध्याय के दूसरे मन्त्र में कहा जा चुका है, "गृहस्थाश्रम ! तू (अदित्यै व्युन्दनमसि) अखिल भूमि के लिये सुसिंचन करनेवाला है"। यहां गृहहोत्र का होता कहता है, "परिवार, परिजन और पुर की ही क्या, मैं सारी भूमि की, अखिल भूवासियों की अभिलाषायें पूरी करूं"। इस भाव की अभिव्यक्ति वह यह कहकर कर रहा है, "(उप-हूता पृथिवी माता) पुकारी जाये पृथिवी माता, मैं सकल भूमि का, अखिल भूवासियों का आह्वान करूं, मैं सम्पूर्ण वसुधा की आशाओं की पूर्ति करूं, मैं सारी वसुधा को सुसम्पन्न और ऐश्वर्यशाली बनाऊं। (मां पृथिवी माता उपह्वयतां) मुझे पृथिवी माता पुकारे, सारी वसुधा मेरा आह्वान करे, सब भूवासी मुझसे सुधनयुक्त ऐश्वर्य की कामना करें, मुझसे अभिलाषापूर्ति की पुकार करें"।

इस मन्त्र में प्रयुक्त अग्नि है आत्माग्नि। आग्नीध्र कहते हैं अग्निधान को। वह स्थान जहां अग्नि स्थित हो, आग्नीध्र कहलाता है। आत्माग्नि का आग्नीध्र मानव का अपना शरीर, अपना जीवनसदन, है। गृहहोत्र का होता, जो सारी वसुधा को एक कुटुम्ब मानता है, कहता है, "मेरे (आग्नीध्रात्) अग्निधान से, मेरे जीवन-सदन से (अग्निः) मेरा आत्माग्नि (स्वाहा) स्वाहा [की ध्वनि गुंजाये]"।

घृत और हवि का उपयोग स्वाहा में ही है। स्वाहा के बिना यज्ञ कैसा। स्वाहा के बिना सुगन्धि कैसी। स्वाहा के लिये ही तो घृत और हवि है। सच्चे होता, सच्चे यज्ञ-सम्पादक, की हवि यज्ञार्थ होती है। होता तो यज्ञशेष का सेवन करता है।

गृहहोत्र के होता का धन और ऐश्वर्य स्वाहा के लिये है। उसका धनैश्वर्य इसीलिये है कि वह न केवल अपने परिवार परिजन की, अपि तु सारे संसार की आशाओं को पूरी करे। उसका धनैश्वर्य न केवल परिजन पुरजन को, अपि च सारे संसार को सुखी और सम्पन्न बनाने में सुहुत हो। जीवन-सदन में अधिष्ठित उसका अन्तरात्मा सर्वांथ सर्वत्र स्वाहा करने की प्रेरणाओं से प्रेरित रहता है। "अग्निराग्नीध्रात् स्वाहा" में यही उदात्त प्रेरणा अन्तर्निहित है।

करे इन्द्र प्रस्थापन मुझमें,<br>
यह इन्द्रिय-सामर्थ्य आत्मबल।

हम ऐश्वर्य सुधनमय पायें,
सच्ची हों आशीष हमारी,
हों अभिलाषा पूर्ण हमारी।
पृथिवी माता को मैं पुकारूं,
पृथिवी माता मुझे पुकारे।
अग्निधान से आत्माग्नि,
ध्वनित करे स्वाहा की ध्वनियां॥

सूक्ति—अस्मान् रायो मघवानः सचन्ताम्॥
हमें सुधनयुक्त ऐश्वर्य प्राप्त हों।
अस्माकं सन्त्वाशिषः सत्याः।
हमारी आशीषें सच्ची हों।
उप मां पृथिवी माता ह्वयताम्॥
पृथिवी माता मुझे पुकारे।

**उपहूतो द्यौष्पितोप मां द्यौष्पिता ह्वयतामग्निराग्नीध्रात्स्वाहा। देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। प्रतिगृह्णाम्यग्नेष्ट्वास्येन प्राश्नामि॥ (य०२।११)**

उप-हूतः द्यौः पिता उप मां द्यौः पिता ह्वयतां अग्निः आग्नीध्रात् स्वाहा। देवस्य त्वा सवितुः प्र-सवे अश्विनोः बाहुभ्यां पूष्णः हस्ताभ्याम्। प्रति-गृह्णामि अग्नेः त्वा आस्येन प्र-अश्नामि॥

१) मेरे द्वारा (द्यौः पिता) द्यौ पिता (उप-हूतः) समीप-आह्वान किया जाये।
२) (द्यौः पिता) द्यौ पिता (मां उप-ह्वयतां) मुझे समीप-आह्वान करे।
३) (अग्निः आग्नीध्रात् स्वाहा) अग्नि अग्नि-धान से स्वाहा [की ध्वनियां गुंजाये]।
४) मैं (त्वा) तुझे (देवस्य सवितुः) देव सविता के (प्र-सवे) प्र-सव में (अश्विनोः बाहुभ्यां) अश्वियों के बाहुओं से तथा (पूष्णः हस्ताभ्यां) पूषा के हस्तों से (प्रति-गृह्णामि) प्रति-ग्रहण करता हूं।
५) मैं (त्वा) तुझे (अग्नेः) अग्नि के (आस्येन) मुख से (प्र-अश्नामि) प्राशन करता हूं।

जैसाकि इस अध्याय के नौवें मन्त्र की व्याख्या में बताया जा चुका है, द्यौ प्रतीक है परलोक का, ब्रह्मलोक का, ब्रह्म का। द्युति अथवा दीप्ति से जो युक्त हो, उसकी द्यौ संज्ञा होती है। इस निरुक्ति के अनुसार ब्रह्मेति द्यौः—ब्रह्म द्यौ है, प्राणो द्यौः—प्राण द्यौ है, वागिति द्यौः—वाणी द्यौ है, सूर्यो द्यौः—सूर्य द्यौ है, साम द्यौः—साम द्यौ है, द्यौर्यशः—यश द्यौ है, चन्द्रमा द्यौः—चन्द्रमा द्यौ है, देवो द्यौः—दिव्यगुण द्यौ है, दिव्यताओं से युक्त व्यक्ति द्यौ है। इस मन्त्र में द्यौ का प्रयोग परलोक वा ब्रह्म के अर्थ में हुआ है।

इस लोक की साधना ही गृहहोत्र का लक्ष्य नहीं है, परलोक की साधना भी है। भू और भूवासियों की सुसेवा ही गृहस्थाश्रम की एक मात्र साधना नहीं है, ब्रह्मोपासना अथवा ब्रह्म की प्राप्ति भी गृहसाधना का अनिवार्य अंग है। इस भाव की सम्पुष्टि के लिये गृहहोत्र का सम्पादक प्रत्येक नर और प्रत्येक नारी अन्तःकामना करे—(द्यौः पिता उप-हूतः) ब्रह्म पिता मेरे द्वारा समीप आह्वान किया जाये, मैं ब्रह्म पिता की उपासना करूं और (द्यौः पिता मां उप-ह्वयतां) द्यौ पिता मुझे समीप-आह्वान करे, ब्रह्म पिता मुझे सम्प्राप्त होवे। मेरे (आग्नीध्रात्) अग्नि-धान से, मेरे जीवन-सदन से (अग्निः) मेरा आत्माग्नि (स्वाहा) स्वाहा की,

ब्रह्माग्नि में सुहुत होने की, ब्रह्मार्पण की, ब्रह्म के प्रति समर्पित होने की ध्वनियां ध्वनित करे।

देव का अर्थ है दिव्य, दिव्यताओं का पुञ्ज और सविता नाम है प्रसविता, प्रसवनकर्ता, रचयिता और प्रेरक का। देव सविता से तात्पर्य उस दिव्य सत्ता से है, जो अखिल ब्रह्माण्ड का प्रसविता, प्रसवनकर्ता, रचियता, प्रेरक और संचालक है।

प्र-सव का अर्थ है समुत्पन्न संसार। यह संसार प्र-सव है। प्र-प्रकृष्टतया, सव-उत्पन्न। यह संसार न केवल सव-उत्पन्न संसार है, अपि तु प्र-सव है, प्रकृष्ट संसार है। यह सृष्टि न केवल सव-सृष्टि है, अपि तु प्र-सव है, प्रकृष्ट सृष्टि है। यह संसार न केवल सव-रचना है, अपि तु प्र-सव है, प्रकृष्ट रचना है। यह संसार न केवल सव-कृति है, अपि तु प्र-सव है, प्र-कृति है, प्रकृष्ट कृति है। यथा कर्ता तथा कृति। यह संसार दिव्य सविता की कृति है, अतः यह संसार दिव्य-सव है, प्रकृष्ट संसार है, दिव्यताओं से युक्त है, निर्विकार है। अदिव्य और विकारवान् तो यह इसलिये प्रतीत होता है कि संसार के सुनियमों का उल्लंघन करते करते और संसार की वस्तुओं का दुरुपयोग करते करते मानव की धारणायें अदिव्य और उसकी वृत्तियां विकृत होगयी हैं।

अश्वी का प्रयोग सदा सर्वत्र द्विवचन में होता है। कोई भी दो, जो मिलकर आशु [शीघ्र] गमन और तीव्र साधना करते हैं, अश्वी कहाते हैं। इस निरुक्ति के अनुसार रथ के दो अश्व अश्वी हैं, सूर्य चन्द्र अश्वी हैं, प्राण अपान अश्वी हैं, द्यौ भू अश्वी हैं, अग्नि जल अश्वी हैं, पति पत्नी अश्वी हैं, प्रकाश पवन अश्वी हैं, गुरु शिष्य अश्वी हैं, राजा अमात्य अश्वी हैं। दो नैत्र, दो श्रोत्र, दो नासिका दो हाथ, दो पग, अश्वी हैं।

मन्त्र में अश्वियों का प्रयोग दो नासिकाओं [नासिका-छिद्रों] के लिये है, जिसके दो बाहु प्राण अपान हैं। बाहू प्रयत्ने। बाहु का अर्थ है प्रयत्न-पुरुषार्थ का साधन। प्राण और अपान नासिकाश्वियों के दो बाहु-पुरुषार्थसाधन हैं। प्राण अपान के द्वारा सतत प्रयत्न-पुरुषार्थ करते हुए दोनों नासिकाश्वी जीवनसदन के अस्तित्व और स्वास्थ्य की रक्षा करते हैं। बाहर से भीतर की ओर जो श्वास जाता है, वह प्राण है, प्र-अन है, जीवनशक्ति का संचारक है। भीतर से बाहर की ओर जो प्रश्वास निकलता है, वह अपान है, अप-अन है, समल और निर्जीव तत्त्वों का निराकरण करनेवाला है।

पूषा नाम है पुष्टिकर्ता का। जो भी पोषण पुष्टि करता है, वह पूषा है। इस निरुक्ति के अनुसार ब्रह्म ब्रह्माण्ड का पूषा है। सूर्य सौरमण्डल का पूषा है। आत्माग्नि जीवनसदन का पूषा है।

हस्त का अर्थ है हनन और गमन का साधन। हाथों को हस्त इसीलिये कहते हैं कि वे हनन और गमन में सहायता करते हैं। बुद्धि और मन आत्मपूषा के दो हस्त हैं। बुद्धि के शुद्ध चिन्तन तथा मन के शिव संकल्प से आत्म-पूषा जीवन-सदन में से विकार-वासनाओं का हनन और उसमें प्रगमन-प्रगति का सम्पादन करता है।

परलोकसाधनार्थ गृहहोत्र का होता अपने आत्माग्नि को ब्रह्माग्नि में सुहुत-समर्पित करके अपने आग्नीध्र-जीवनसदन को सम्बोधन करता हुआ कहता है, "मेरे आग्नीध्र! मेरे जीवनसदन! मैं (त्वा) तुझे (देवस्य सवितुः प्रसवे) देव सविता के समुत्पन्न संसार में (अश्विनोः बाहुभ्यां) उभय

नासिकाओं के प्राण-अपान-रूपी पुरुपार्थसाधनों से तथा (पूष्णः हस्ताभ्यां) आत्मपूषा के बुद्धि-मन-रूपी हस्तों से (प्रति-गृह्णामि) प्रति-ग्रहण करता हूं, प्रति-एकशः प्रत्येकशः ग्रहण करता हूं, प्रत्येक कर्तव्य कर्म के पालनार्थ ग्रहण करता हूं। लोकसाधना के लिये ही नहीं, परलोकसाधना के लिये भी अग्नि और आग्नीध्र दोनों के संयोग सहयोग की अपेक्षा है। आत्मा साधक है तो शरीर साधन है। साधक के विना साधन और साधन के विना साधक सर्वथा निरर्थक होजाता है। आत्माग्नि को ब्रह्मार्पण करके गृहहोत्र का होता आग्नीध्र-शरीर-जीवनसदन की उपेक्षा नहीं करता है। वह जानता है कि उसका आग्नीध्र-जीवनसदन खलुधर्मसाधन है, उभयलोकसाधना का परमोत्कृष्ट साधन है। गृहस्थाश्रम में निवास करनेवाला उभयलोकसाधना का एक सच्चा साधक अग्नि और आग्नीध्र, आत्मा और जीवनसदन, की सह साधना करता है। आत्मना ब्रह्मार्पित रहता हुआ, शरीर से सर्वतः स्वस्थ समुन्नत रहकर, वह प्रति-ग्रहण करता है, प्रत्येक क्षेत्र में अपने कर्तव्य के प्रत्येक अंश का यथावत् निर्वहन करता है। प्राण के समान अपने जीवन में प्राणप्रद जीवनशक्ति का संचार तथा अपान के समान अपने जीवन का निखार करता हुआ वह अपने मन व बुद्धि को आत्म-चेतना से पुष्ट-प्रबुद्ध रखता है।

मैं (त्वा अग्ने: आस्येन प्र-अश्नामि) तुझे अग्नि के मुख से प्रभक्षण करता हूं। यह कौन कह रहा है और किससे कह रहा है? यह भी गृहहोत्र का साधक कहरहा है और अपने आग्नीध्र-जीवनसदन से कह रहा है। अशन का अर्थ है भोजन करना और प्र-अशन [प्राशन] का अर्थ है प्रकृष्टतया भक्षण करना, निकृष्टतया नहीं प्रकृष्टतया सेवन करना, सुसंस्कृत और परिष्कृत रीति से भोजन करना। आग्नीध्र को अग्नि-आत्माग्नि-आत्मा के मुख से प्राशन करना, जीवन को आत्मा के मुख से प्रभक्षण करना—एक वैदिक ईडियम [इडा=वाणी, ईडियम=मुहावरा] है, जिसका तात्पर्य है आध्यात्मिक जीवन यापन करना। अग्नि और आग्नीध्र के संयोग से, आत्मा और शरीर के समन्वय से परलोक की सिद्धि और ब्रह्म की प्राप्ति तब ही होगी, जब गृहहोत्र का होता आध्यात्मिक जीवन यापन करेगा।

करूं आह्वाहन द्यौ पिता का,
द्यौ पिता आह्वाने मुझको।
अग्निधान से आत्माग्नि,
ध्वनित करे स्वाहा की ध्वनियां।
प्रति-ग्रहण करता हूं तुझको,
देव सुसविता के प्र-सव में,
उभय बाहुओं से अश्वी की,
दोनों हस्तों से पूषा के।
प्राशन करता हूं मै तुझको,
आत्माग्नि के सुमुख से॥

एतं ते देव सवितर्यज्ञं प्राहुर्बृहस्पतये ब्रह्मणे ।
तेन यज्ञमव तेन यज्ञपतिं तेन मामव ॥ (य० २।१२)

एतं ते देव सवितः यज्ञं प्र-आहुः बृहस्पतये ब्रह्मणे ।
तेन यज्ञं अव तेन यज्ञ-पतिं तेन मां अव ॥

१) (देव सवितः) !
२) ज्ञानी जन (ते एतं यज्ञं) तेरे इस यज्ञ को (बृहस्पतये ब्रह्मणे) बृहस्पति और ब्रह्म के लिये (प्र-आहुः) प्रकथन करते हैं।
३) (तेन) उससे (यज्ञं) यज्ञ को/की (अव) रक्षा कर, (तेन) उससे (यज्ञ-पतिं) यज्ञ-पति को/की और (तेन) उससे (मां) मुझे/मेरी (अव) रक्षा कर।

यजुर्वै यज्ञः, यजु निस्सन्देह यज्ञ है। यजुर्वेद यज्ञवेद है और यजुर्वेद के प्रथम अध्याय के प्रथम मन्त्र में ही बताया गया है कि यजुर्वेद का प्रतिपाद्य है श्रेष्ठतम कर्म। इसीलिये यज्ञ का अर्थ श्रेष्ठतम कर्म किया जाता है। प्रत्येक शुभ श्रेष्ठ कर्म यज्ञ है। जो कुछ शुभ श्रेष्ठ है, सब यज्ञ है। अग्निहोत्र यज्ञ है, क्योंकि वह श्रेष्ठ कर्म है। गुरुकुल यज्ञ है, क्योंकि उसमें श्रेष्ठ कर्मों की शिक्षा दी जाती है। राष्ट्र यज्ञ है, जिसमें नागरिकों के जीवन को उत्कृष्ट बनाने का श्रेष्ठ कर्म किया जाता है। गृहस्थाश्रम यज्ञ है, जिसमें श्रेष्ठ कर्म किये जाते हैं। संसार यज्ञ है, जिसमें शुभ श्रेष्ठ की साधना की जाती है।

मन्त्र में यज्ञ शब्द का प्रयोग दो बार हुआ है। प्रथम स्थान पर यज्ञ शब्द का प्रयोग हुआ है देव सविता के प्रसव [समुत्पन्न संसार] के लिये और दूसरे स्थान पर यज्ञ शब्द का प्रयोग हुआ है गृहयज्ञ के लिये।

यज्ञपति शब्द प्रयुक्त हुआ है गृहयज्ञ के पत्य, रक्षण अथवा गार्हपत्य के अर्थ में।

बृहस्पतिर्वै बृहत् पतिः। बृहस्पति नाम बृहत्-महान् पति-पालक-रक्षक-स्वामी का है। जो थोड़े या छोटे का नहीं, बृहत् का, महान् का पति है, वही बृहस्पति है। विशाल ब्रह्माण्ड का पति होने से परमात्मा बृहस्पति है। बृहत्-महान् सौरमण्डल का पति होने से सूर्य बृहस्पति है। बृहती वाणी अथवा विद्या का पति होने से विद्वान्, गुरु, अतिथि, आचार्य, ब्रह्मा, बृहस्पति है। बृहत् चेतना का पति होने से आत्मा बृहस्पति है। इस मन्त्र में बृहस्पति का प्रयोग आत्मा के अर्थ में हुआ है।

ब्रह्मन् शब्द सर्वत्र महान् ब्रह्म के अर्थ में प्रयुक्त होता है।

देव सविता का यह प्र-सव, यह समुत्पन्न संसार, किसके लिये है और किसलिये है? देव सविता स्वयं निर्भोगी है। अतः उसके स्वयं के लिये इस प्रसव का कोई प्रयोजन नहीं है। तो फिर यह संसार और इसके विविध पदार्थ किसके लिये हैं और किसलिये हैं। पूर्व मन्त्र में देव सविता के प्रसव का उल्लेख किया गया है और इस मन्त्र में यह बताया गया है कि यह संसार किसके लिये है और किसलिये है। यह प्रसव बृहस्पति [आत्मा] के उपयोग के लिये है और इसका प्रयोजन है ब्रह्म की प्राप्ति। इस उद्बोध को हृदयंगम करने के लिये गृहहोत्र का होता कहता है, "देव सवितः! ज्ञानी जन (ते एतं यज्ञं) तेरे इस यज्ञ को, तेरे इस संसाररूपी यज्ञ

को (बृहस्पतये) आत्मा के लिये, आत्मा के उपयोग के लिये, आत्मसाधना के लिये तथा (ब्रह्मणे) ब्रह्म के लिये, ब्रह्म की प्राप्ति के लिये (प्र-आहुः) बताते हैं"।

गृहहोत्र के प्रत्येक होता को सदा यह स्मरण रखना चाहिये कि देव सविता का यह समुत्पन्न संसार, देव सविता का यह प्रसवरूपी यज्ञ, भोग रोग विषय विलास विकार वासना के लिये नहीं है, आत्मा के लिये है, आत्मसाधना के लिये है और आत्मसाधना द्वारा ब्रह्म की प्राप्ति के लिये है। गृहहोत्री के लिये यह तत्त्वज्ञान सदा स्मरण रखने योग्य है।

इस तत्त्वज्ञान को स्थिर रखने के लिये प्रत्येक गृहहोत्री सदा विनय करता रहे, "देव सवितः! (तेन) उस तत्त्वज्ञान से (यज्ञं अव) मेरे गृहयज्ञ की रक्षा कर। (तेन) उसी तत्त्वज्ञान से (यज्ञ-पतिं) मेरे गार्हपत्य की, मेरे गृहस्थजीवन की और (तेन) उसी तत्त्वज्ञान से (मां) मेरी (अव) रक्षा कर"।

देव सवितः,
तेरे इस यज्ञ को,
बताते हैं,
बृहस्पति के लिये,
ब्रह्म के लिये।
रक्षा कर,
उस तत्त्वज्ञान से,
मेरे गृहयज्ञ की।
रक्षा कर,
उस तत्त्वज्ञान से,
मेरे गार्हपत्य की।
रक्षा कर,
उस तत्त्वज्ञान से,
मुझ गृहहोत्री की !!

**मनो जूतिर्जुषतामाज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तनोत्वरिष्टं यज्ञं समिमं दधातु। विश्वे देवास इह मादयन्तामोम्प्रतिष्ठ ॥ (य० २।१३)**

**मनः जूतिः जुषतां आज्यस्य बृहस्पतिः यज्ञं इमं तनोतु अरिष्टं यज्ञ सं इमं दधातु। विश्वे देवासः इह मादयन्तां ओं प्र-तिष्ठ ॥**

१) (जूतिः मनः) वेगवान् मन (आज्यस्य) आज्य का (जुषतां) सेवन करे।

२) (बृहस्पतिः) बृहस्पति (इमं यज्ञं) इस यज्ञ को (तनोतु) विस्तारे, (इमं अरिष्टं यज्ञं) इस अरिष्ट यज्ञ को (सं दधातु) संधारण करे।

३) (विश्वे देवासः) सब देव (इह) यहां (मादयन्तां) आनन्द प्राप्त करें।

४) (ओं) अ उ की सन्धि के अवसान की स्थिति में (प्र-तिष्ठ) प्रतिष्ठित-प्रस्थित रह।

जैसा कि मन्त्र आठ में बताया जा चुका है, आज्य का अर्थ है तेज, दीप्ति, सौन्दर्य। तेज, दीप्ति और सौन्दर्य का सम्पादक होने से आज्य नाम घृत का भी है। इस मन्त्र में प्रयुक्त आज्य शब्द से तात्पर्य है ब्रह्माज्य से, ब्रह्मतेज से, ब्रह्मदीप्ति और ब्रह्मसौन्दर्य से।

मन जूति है, वेगवान् है, बड़ा वेगवान् है, बली है, महा बली है, प्रमाथि है, बड़ा प्रमाथि है। "देव सविता का यह समुत्पन्न संसार आत्मसाधना

और ब्रह्मप्राप्ति के लिये है," पूर्व मन्त्र में दिया गया इस तत्त्वज्ञान का उपदेश बहुत सुन्दर है, सर्वथा ग्राह्य है, उपादेय है, नितान्त सत्य है। किन्तु इस तत्त्वज्ञान पर आचरण तो तब ही हो सकेगा, जब यह प्रमाथि मन शिवसंकल्पयुक्त होकर बृहस्पति [आत्मा] के साथ सहकार सहयोग करेगा, जब यह वेगवान् मन शुद्ध, स्थिर और समाहित होकर बृहस्पति के अनुशासन में रहेगा। अत एव वेदमाता कहती है, "(जूतिः मनः आज्यस्य जुषतां) बलवान् मन आज्य का सेवन करे"। अपने मन को शिव, शुद्ध, स्थिर और समाहित रखने के लिये बृहस्पति उसे ब्रह्माज्य का, ब्रह्मतेज का, ब्रह्मदीप्ति का, ब्रह्मसौन्दर्य का, प्रभु-भक्ति के स्निग्ध घृत का, प्रीतिपूर्वक सेवन कराता रहे।

पूर्व मन्त्र के अनुसार इस मन्त्र में भी यज्ञ शब्द का प्रयोग दो बार हुआ है, प्रथम बार देव सविता के प्रसव अथवा समुत्पन्न संसाररूपी यज्ञ के लिये और दूसरी बार गृहयज्ञ के लिये।

रिष्ट का अर्थ है हिंस्य, खण्ड्य, त्याज्य। अरिष्ट का अर्थ है अहिंस्य, अखण्ड्य, अत्याज्य। अरिष्ट शब्द के ये तीनों अर्थ पूरक हैं।

आज्यसेवी, शिवसंकल्पयुक्त, शुद्ध, स्थिर, समाहित, बलवान् मन की सहायता से गृहहोत्री का (बृहस्पतिः) बृहत् चेतना का पति, आत्मा (इमं यज्ञं) इस संसाररूपी यज्ञ को (तनोतु) विस्तारे, समृद्ध करे, (इमं) इस (अरिष्टं) अहिंसनीय, अखण्डनीय, अत्याज्य (यज्ञं) गृहयज्ञ को (सं दधातु) सम्यक् धारण करे, यथावत् निर्वाहे।

गृहहोत्रियों के मन की अवस्था विकृत होती है तो संसार में विकार की व्याप्ति होती है और परिणामस्वरूप संसार की सब प्रकार हानि होती है। गृहहोत्रियों के मन की अवस्था निर्विकार और सुसंस्कृत होती है तो संसार में सात्त्विकता और सदाचार की व्याप्ति होती है और परिणाम-स्वरूप संसार का सब प्रकार विस्तार-विकास-संवर्धन होता है। बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तनोतु—सुसंस्कृत मन से युक्त होकर आत्मा इस प्रसव-यज्ञ को विस्तारे, इस सूक्ति में यही आशय अन्तर्निहित है।

परिष्कृत मन से ही गृहयज्ञ का सम्यक् यथावत् अनुष्ठान किया जाता है। साथ ही गृहयज्ञ के अरिष्ट विशेषण से यह स्पष्ट ध्वनित होता है कि मानव समाज के कल्याण के लिये कोई न तो गृहस्थाश्रम की हिंसा करे, न उसका खण्डन करे, न ही उसका त्याग करे। गृहस्थाश्रम अथवा परिवार-संस्था को विनष्ट या शिथिल करना गृहयज्ञ की हिंसा है। गृहस्थाश्रम अथवा परिवार-संस्था की उत्तम परम्पराओं का उल्लंघन करना गृहयज्ञ का खण्डन करना है। परिवार को छोड़कर चला जाना या अविवाहित रहना गृहयज्ञ का त्याग है। बृहस्पति को चाहिये, स्थिर समाहित मन से 'अरिष्टं यज्ञं समिमं दधातु—इस अरिष्ट गृहयज्ञ का सम्यक् संचालन करे'।

बृहस्पति और सुसंस्कृत मन के सहचार से गृहयज्ञों का सम्यक् संचालन होता है, तो गृह-गृह में, समस्त संसार में, मानव देवत्व को प्राप्त होते हैं, मानव देव बन जाते हैं। तद्विपरीत होने से गृह-गृह में, समस्त संसार में, मानव दानवत्व को प्राप्त होते हैं, मानव दानव बन जाते हैं।

दिव्यताओं से द्योतित अथवा दिव्य गुणों से युक्त मनुष्य की देव संज्ञा होती है। बृहत् आत्म-चेतना और शिव समाहित मन के संयोग से

गृहयज्ञों के संधारण द्वारा देव सविता के इस समुत्पन्न संसार के सब मानव देव बनकर सर्वत्र आनन्द का प्रसार करते हैं। देवत्व और आनन्द का अटूट सम्बन्ध है। आनन्द तो देवत्व की छाया है। जहां देवत्व होता है, वहां आनन्द अवश्य होता है। जहां देव निवास करते हैं, वहां आनन्द भी अवश्य निवास करता है, वहां आनन्द ही आनन्द निवास करता है। इसी भाव का प्रकाशन करने के लिये कहा गया है, "संसार-यज्ञ के सुविकास और गृहयज्ञ के संधारण से (विश्वे देवास:) सब मानव देव बनकर (इह) यहां गृह-गृह में, यहां समस्त संसार में (मादयन्तां) आनन्दपूर्वक रमण करें।"

ओं शब्द यहां अर्थात्मक नहीं है, भावात्मक है। ओं शब्द में साधना का एक गहन तत्त्व निहित है। ओं शब्द यहां एक विशेष स्थिति का द्योतक है। इसीलिये यहां ओं के साथ जिस क्रिया का प्रयोग किया गया है, उसका अर्थ है 'प्र-स्थित हो।'

ओं=अ+उ+म्। अ और उ दो स्वर हैं, और अन्त में म् [हल्, व्यंजन] है। अ स्वर अमात्र [मात्रारहित, अनन्त, असीम] है। उ स्वर समात्र [मात्रावाला, सान्त, ससीम] है। म् अवसान है। अ है अमात्र ब्रह्म। उ है समात्र आत्मा। म् है परिसमाप्ति। पूर्व मन्त्र में अ के लिये ब्रह्म शब्द का, उ के लिये बृहस्पति शब्द का और म् के लिये यज्ञ शब्द का प्रयोग हुआ है। बृहस्पति ही ब्रह्म की प्राप्ति करता है और बृहस्पति ही यज्ञ का अनुष्ठान करता है। बृहस्पति द्वारा समस्त यज्ञानुष्ठान [शुभकर्मानुष्ठान, साधनायें] ब्रह्म की प्राप्ति के लिये ही किये जाते हैं। ब्रह्म की प्राप्ति पर सब अनुष्ठानों का अवसान हो जाता है। यह तत्त्वबोध है, जो अ उ की सन्धि से प्राप्त होता है। अ उ की सन्धि से ओ सिद्ध होता है और ओ की सिद्धि पर म् [अवसान] होता है।

अ और उ, ब्रह्म और बृहस्पति, परमात्मा और आत्मा, सदा से सन्धित हैं और सदा सन्धित रहेंगे। इस सन्धित स्थिति के साक्षात्कार के लिये ही गृहस्थाश्रम आदि सब शुभानुष्ठान किये जाते हैं। इस स्थिति का साक्षात्कार होने पर बृहस्पति के लिये सर्वानुष्ठानों का अवसान हो जाता है।

अ और उ की सन्धि कीजिये। उ को अ में प्रविष्ट कीजिये। अ उ की सन्धि पर ओ के उच्चारण के लिये दोनों ओष्ठ खोलिये और दीर्घ स्वर से ओ बोले जाइये। ओ का दीर्घोच्चारण समाप्त करते हुए दोनों ओष्ठों को मिलाइये और यत्न कीजिये कि दोनों ओष्ठों के मिलन पर म् न बुले। किन्तु दोनों ओष्ठों के मिलने पर हठात् म् बुल जायेगा। दो के मिलन पर अनुष्ठान की समाप्ति हो जाती है, साधना का अवसान हो जाता है—

जब तुझको पा लिया तो,<br>
फिर पाना क्या रहा,<br>
फिर आना क्या रहा,<br>
कहीं फिर जाना क्या रहा ॥<br>
जब तुझको पा लिया तो,<br>
क्या जानना रहा,<br>
क्या ढूंढना रहा,<br>
कहीं क्या खोजना रहा ॥<br>
जब तुझको पा लिया तो,<br>
फिर मरना क्या रहा,<br>
फिर जीना क्या रहा,<br>
कहां आवागमन रहा ॥

जब तुझको पा लिया तो,
फिर अनुष्ठान क्या,
किसका 'विदेह' जाप,
ध्यान योग क्या रहा ॥

बृहस्पति को चाहिये कि वह यहां संसारयज्ञ तथा गृहयज्ञ का अनुष्ठान इसी दृष्टि से और ऐसी रीति से करे कि वह ओं की स्थिति का साक्षात्कार करके उस स्थिति में सदा प्रस्थित रहे। वह उभय यज्ञों के अनुष्ठान का अवसान अ [ब्रह्म] और उ [स्वात्मा] की शाश्वत सन्धि के साक्षात्कार में करे और अन्त तक उसी स्थिति में प्रतिष्ठित रहता हुआ देहावसान पर ब्रह्म में स्थित होकर जीवन-यज्ञ का अवसान करे। ओं प्रतिष्ठ—इस सूक्ति में यही भाव संनिहित है ॥

वेगवान् मन,
सेवन करता रहे आज्य का।
बृहस्पति सुविस्तारे इस प्रसवयज्ञ को,
संधारे इस अरिष्टयज्ञ को गृहयज्ञ को,
रमण करें सब देव यहां पर।
अ उ म् की ओं—स्थिति में,
रह प्रस्थित प्रत्यक्ष।

सूक्ति—मनो जूतिर्जुषतामाज्यस्य।
वेगवान मन ब्रह्माज्य का सेवन करे।
विश्वे देवास इह मादयन्ताम्।
सब देव यहां रमण करें।
ओं प्रतिष्ठ।
ओं की स्थिति में प्रस्थित रह ॥

**एषा ते अग्ने समित्तया वर्धस्व चा च प्यायस्व।**
**वर्धिषीमहि च वयमा च प्यासिषीमहि।**
**अग्ने वाजजिद्वाजं त्वा ससृवांसं वाजजितं सम्मार्ज्मि ॥ (य० २।१४)**

**एषा ते अग्ने सं-इत् तया वर्धस्व च आ च प्यायस्व। वर्धिषीमहि च वयं आ च प्यासिषीमहि। अग्ने वाज-जित् वाजं त्वा ससृवांसं वाज-जितं सं-मार्ज्मि ॥**

१) (अग्ने)! (एषा ते समित्) यह तेरी समित्-समिध-समिधा है।

२) (तया) उससे (वर्धस्व) बढ़ (च च) और (आ प्यायस्व) पुरि-पुष्ट हो, (वयं) हम (वर्धिषीमहि) बढ़ें (च च) और (आ प्यासिषीमहि) परि-पुष्ट हों।

३) (अग्ने)! मैं (त्वा) तुझ (वाज-जित्) वाज-जयी (वाजं ससृवांसं) वाज को प्राप्त करने-कराने-वाले (वाज-जितं) वाज-जेता को (सं-मार्ज्मि) सं-शोधती हूं।

गृहयज्ञ का वह आदर्श निर्वहन, जिसका विधान पूर्व मन्त्र में किया गया है, तब ही सम्भव हो सकता है, जब गृहणी और गृहपति—दोनों ही दाम्पत्य के इस उदात्त आदर्श की सार्थक सिद्धि के लिये एक दूसरे के प्रति अपने दृष्टिकोण को सर्वथा पुनीत बनाये रखें। एतदर्थ वेदमाता कहती है, "(अग्ने) गृहपत्यग्ने! (एषा) यह गृहणी (ते) तेरी (समित्) समित्-समिध-समिधा है, (तया वर्धस्व च च आ प्यायस्व, वयं वर्धिषीमहि च च आ प्यासिषीमहि) उस [समित्] से तू बढ़ और परि-पुष्ट हो, हम बढ़ें और परिपुष्ट हों।" तू का प्रयोग पति के लिये और हम का प्रयोग परिवार के सभ्यों के लिये है।

यया सम्यक् इध्यते सा समित्, जिससे सम्यक् प्रज्वलन-प्रकाशन होता है, उसे समित्-समिध-समिधा कहते हैं। दूसरे शब्दों में समित् का अर्थ है प्रज्वलन-साधन, प्रकाश-साधन, प्रज्वलनकर्त्री, प्रकाशकर्त्री, सुप्रकाशिका। इसी कारण अग्निहोत्र में प्रयुक्त काष्ठों-लकड़ियों को भी समिधा कहते हैं। गृहणी गृहपति की सुप्रकाशिका है, प्रज्वलनकर्त्री है। गृहणी गृहराज्य का प्रज्वलनसाधन है। गृहणी साधनाग्नि की प्रज्वलनकर्त्री और प्रकाशयित्री है। पत्नी को अपने प्रति और पति को अपनी पत्नी के प्रति इस धारणा को कदापि ओझल न करना चाहिये। पत्नी के प्रति इस सुन्दर भावना को बनाये रखकर पति स्वयं बढ़े, सर्वतः वृद्धि करे और सर्वतः पुष्ट संपुष्ट होता रहे, अपि च परिवार के सब सदस्य सर्वतः समुन्नत और संपुष्ट होते रहें। पत्नी के प्रति पति की तथा परिवार की अतिशय पावन धारणा धारण करने की सुशिक्षा इस मन्त्रांश में गर्भित है।

पत्नी कहती है, "(अग्ने) मेरे जीवन के और मेरे संसार के प्रकाश! मेरे प्रिय भर्तः! मैं तेरी समिधा हूं तो तू मेरा अग्नि है। मैं (त्वा) तुझ (वाज-जित्) वाज-जयी को, वीर्य बल वेग पराक्रम प्रकाश ज्ञान विज्ञान द्वारा जीवन के प्रत्येक संग्राम और संघर्ष में विजय-सम्पादन करने कराने-वाले तथा (वाजं-ससृवांसं) सुखैश्वर्य प्राप्त करने-कराने-वाले (वाज-जितं) अन्नौषधि आदि जीवन-सुविधा की सम्पदा के जेता-विजेता को, संग्रामजेता को (सं-मार्ज्मि) संशोधती हूं, सजाती हूं, अपने जीवन में संजोती हूं, अपने हृदय में निखारती-प्रकाशती हूं।" ससृवांसं शब्द सृ धातु के परिवार का है, जिसका अर्थ है गति, गमन, प्राप्ति।

जिस गृह में गृहणी समिधावत् प्रज्वलनकर्त्री-प्रकाशयित्री तथा संवर्धिका व संपोषिका होती है, जिस गृह में पत्नी पतिपरायणा व पति की संशोधिका होती है, जिस गृह में पति अग्नि के समान तेजस्वी, वाजजित्, वाजसम्पादक और वाजविजेता होता है, उसी गृह में गृहयज्ञ की उदात्त साधना की संसिद्धि होती है।

अग्ने यह है तेरी समिधा,  
उससे तू बढ़ हो परिपुष्ट,  
हम भी बढ़ें बनें परिपुष्ट।  
अग्ने मैं तुझ वाजजयी को,  
वाज-प्रापक वाज-विजयी को,  
सम्यक् संमार्जन करती हूं।

अग्नीषोमयोरुज्जितिमनूज्जेषं वाजस्य मा प्रसवेन प्रोहामि।
अग्नीषोमौ तमपनुदतां यो ऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मो वाजस्यैनं
प्रसवेनापोहामि। इन्द्राग्न्योरुज्जितिमनूज्जेषं वाजस्य मा प्रसवेन
प्रोहामि। इन्द्राग्नी तमपनुदतां यो ऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मो
वाजस्यैनं प्रसवेनापोहामि॥ (य० २।१५)

अग्नीषोमयोः उत्-जितिं अनु-उत्-जेषं वाजस्य मा प्र-सवेन प्र-ऊहामि। अग्नीषोमौ तं अप-नुदतां यः अस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः वाजस्य एनं प्र-सवेन अप-ऊहामि। इन्द्राग्न्योः उत्-जितिं अनु उत्-जेषं वाजस्य मा प्र-सवेन प्र-ऊहामि। इन्द्राग्नी तं अप-नुदतां यः अस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः वाजस्य एनं प्र-सवेन अप-ऊहामि॥

१) मैंने (अग्नीषोमयोः) अग्नि और सोम की (उत्-जितिं) उत्-जिति को (अनु-उत्-जेषं) अनु उत्-जय कर लिया है।

२) मैं (वाजस्य प्र-सवेन) वाज के प्र-सव से (मा) मुझे, अपने आपको (प्र-ऊहामि) प्रकृष्टतया वितर्कता हूं।

३) (अग्नीषोमौ) अग्नि और सोम (तं) उसे (अप-नुदतां) पृथक् प्रेरें, (यः अस्मान् द्वेष्टि) जो हमें द्वेषता है (च) और (यं वयं द्विष्मः) जिसे हम द्वेषते हैं।

४) मैं (एनं) इसको (वाजस्य प्र-सवेन) वाज के प्रसव से (अप-ऊहामि) पृथक् वितर्कता हूं।

५) मैंने (इन्द्राग्न्योः) इन्द्र और अग्नि की (उत्-जितिं) उत्-जिति को (अनु-उत्-जेषं) अनु उत्-जय कर लिया है।

६) मैं (वाजस्य प्र-सवेन) वाज के प्र-सव से (मा) मुझे, अपने आपको (प्र-ऊहामि) प्रकृष्टतया वितर्कता हूं।

७) (इन्द्राग्नी) इन्द्र और अग्नि (तं) उसे (अप-नुदतां) पृथक् प्रेरें, (यः अस्मान् द्वेष्टि) जो हमें द्वेषता है (च) और (यं वयं द्विष्मः) जिसे हम द्वेषते हैं।

८) मैं (एनं) इसको (वाजस्य प्र-सवेन) वाज के प्र-सव से (अप-ऊहामि) पृथक् वितर्कता हूं।

जिति का अर्थ है जीत, जय, विजय। जिति दो प्रकार की होती है, एक उत्-जिति/उत्कृष्ट-जिति/उच्च-जिति और दूसरी अव-जिति/निकृष्ट-जिति।

अग्नि की दो प्रकार की जिति है, उत्-जिति तथा अव-जिति। जब अग्नि किसी पदार्थ को जलाकर भस्मसात् कर देता है तो वह उसकी जिति तो है, पर वह उसकी अव-जिति है। जब अग्नि स्वर्ण को गलाकर पवित्र कुन्दन बना देता है तो वह उसकी उत्-जिति है। किसी का नाश विनाश सर्वनाश करके विजय प्राप्त करना अव-जिति है। किसी का पोषण संपोषण करके विजय पाना उत्-जिति [उज्जिति] है।

सोम [चन्द्रमा] की भी दो प्रकार की जिति है। शुक्लपक्ष में चन्द्रमा प्रति दिन अपने में एक एक कला की वृद्धि करके कलान्वित होता हुआ पूर्णिमा तक पूर्णता की ओर चलकर प्राणियों के जागरण-काल में जो चन्द्रिका और आह्लाद का विस्तार करता है, वह चन्द्रमा की उत्-जिति है। कृष्ण पक्ष में चन्द्रमा प्रति दिन अपने में एक एक कला की हान करके कलाविहीन होता हुआ अमावस्या तक अपूर्णता की ओर चलकर प्राणियों के शयनसमय में चमकता है, वह उसकी अव-जिति है। कलान्वित होते हुए प्राणियों की जागृतावस्था में चमकना और उन्हें आह्लादित करना उज्जिति है। कलाविहीन होते हुए प्राणियों की सुप्तावस्था में उन्हें आह्लादित न करके चमकना अवजिति है।

पूर्व मन्त्र में गृहणी ने अपने गृहपति के संमार्जन की जो प्रतिज्ञा की है, वह तब ही सिद्ध हो सकती है, जब गृहणी ने अपने आपमें अग्नि की उज्जिति पावकता और सोम [चन्द्रमा] की उज्जिति कलान्वितता सम्पादन करली हो। इस भावना की अभिव्यक्ति के लिये गृहणी कहती है, "मैंने अपने जीवन में (अग्नीषोमयोः उत्-जितिं) अग्नि और सोम की उज्जिति को, पावकता और कलान्वितता को (अनु उत्-जेषं) अनुक्रम से सम्पादन कर लिया है।" पावकता का सम्पादन होने पर ही कलान्वितता का सम्पादन होता है, अनु [अनुक्रम] शब्द से यह आशय प्रकट होता है।

षु प्रसवैश्वर्ययोः। षु का अर्थ है संसृजन और ऐश्वर्य। संसृजन से ऐश्वर्य का सम्पादन होता है और ऐश्वर्य के द्वारा संसृजन किया जाता है। प्र-सवन का अर्थ है ऐश्वर्य का सु-सम्पादन, संसृजन की साधना का सन्ततन।

ऊह वितर्के। ऊह का अर्थ है अनेक प्रकार के तर्क उठाना, वितर्कता-सतर्कता के साथ परखना।

अग्नि और सोम की उज्जिति के सम्पादन द्वारा पावकता और कलान्वितता से एक बार युक्त होकर न असावधान होना चाहिये, न आत्मसाधना में शिथिलता करनी चाहिये, अन्यथा पावकता और कलान्वितता का लोप हो जाता है। गृहणी को चाहिये वह अपने आपको सतर्कता के साथ सदा वितर्कती और परखती रहे। इसी चेतना से सचेत होकर गृहणी कह रही है, "मैं (वाजस्य प्रसवेन) वाज के प्रसवन द्वारा, ऐश्वर्य के सम्पादन द्वारा, ज्ञान-विज्ञान के निष्पादन द्वारा, साधना के सन्ततन द्वारा (मा) मुझे, अपने आपको (प्र-ऊहामि) सम्यक् वितर्कती रहती हूं, आत्म-निरीक्षण की कसौटी पर अनवरत परखती रहती हूं"।

सुगृहणी के समुज्ज्वल व्यक्तित्व से तथा उसके समुन्नत परिवार से अवनत और साधनाविहीन परिवार द्वेष करने लगते हैं। सुगृहणी को चाहिये द्वेषियों से न स्वयं द्वेष करे, न अपने परिवार के सभ्यों को ऐसा करने दे। ज्यों ही अपने परिवार तथा अन्य परिवारों के सभ्यों के बीच में द्वेष का अंकुर उपजे, त्यों ही सुगृहणी अपनी पावकता और कलान्वितता से द्वेष के शमन का उपाय करे। इस दृष्टि से वह कहती है, "(यः) जो जनसमूह जो परिवारसमूह (अस्मान् द्वेष्टि) हमें द्वेषता है, हमसे द्वेष करता है (च) और (यं वयं द्विष्मः) जिस जनसमूह-परिवारसमूह को हम द्वेषते हैं, जिस समूह से हम द्वेष करते हैं, (तं) उस [द्वेष, द्वेषकर्म] को (अग्नीषोमौ) अग्नि और सोम, मेरी पावकता और कलान्वितता (अप-नुदतां) दूर करें।

द्वेष के जंजाल में फंसकर बड़े बड़े समुन्नत व्यक्ति, परिवार और समाज अवनति के गर्त में गिर जाते हैं। द्वेष के बदले द्वेष करने से द्वेष का शमन नहीं होता है, अपि तु द्वेषाग्नि का और अधिक प्रज्वलन होता है। द्वेष के उपशमन के लिये सुगृहणी को चाहिये द्वेषियों के द्वेष की उपेक्षा करके पावकता और कलान्वितता के साथ अपने परिवार और संसार की समुन्नति के लिये वाज के सुसम्पादन में, साधना के सन्ततन में लगी रहे। इस रहस्य को समझती हुई वह कहती है, "मैं (एनं) इस [द्वेष, द्वेषकर्म] को (वाजस्य प्र-सवेन) वाज के सुसम्पादन द्वारा, साधना के सन्ततन द्वारा (अप-ऊहामि) पृथक् वितर्कती रहती हूं, वितर्कता-सतर्कता के साथ दूर करती रहती हूं"।

जब इन्द्र [इन्द्रियों का स्वामी आत्मा] अपनी इन्द्रियों पर स्वामित्व-वशीकार-संयम करके सर्वत्र आत्म-विजय सम्पादन करता है, तो वह इन्द्र की उज्जिति है। जब इन्द्र असंयतेन्द्रिय होकर अनाचार द्वारा जहां कहीं विजय पाता है, तो वह इन्द्र की अवजिति है। संयम सदाचार द्वारा प्राप्त जिति उज्जिति है। असंयम अनाचार द्वारा प्राप्त जिति अवजिति है।

पूर्व मन्त्र में गृहपति को गृहणीरूपी समिधा से अपनी तथा अपने परिवार की वृद्धि व पुष्टि के सम्पादन का निर्देश किया गया है। ऐसा वह तब ही कर सकेगा, जब वह इन्द्र की उज्जिति संयम तथा अग्नि की उज्जिति पावकता सम्पादन करलेगा और साथ ही, जैसा कि गृहणी के प्रकरण में ऊपर व्याख्यात किया जा चुका है, वह अनुक्रम से सदा अपने को वितर्कता और साधना-पूर्वक द्वेष का शमन करता रहेगा। एतदर्थ वह कहता है, "मैंने (इन्द्राग्नयोः उत्-जिति) इन्द्र और अग्नि की उज्जिति को, संयम और पावकता को (अनु उत्-जेषं) अनुक्रम से सम्पादन कर लिया है"। इन्द्र की उज्जिति [संयम] के सम्पादन होने पर ही अग्नि की उज्जिति [पावकता] का सम्पादन होता है, यह आशय अनु [अनुक्रम] शब्द से ध्वनित हो रहा है।

"मैं (वाजस्य प्रसवेन) वाज के प्रसवन द्वारा, साधना के सन्ततन द्वारा (मा) अपने आपको (प्र-ऊहामि) वितर्कता-सतर्कता-परखता रहता हूं"।

"(यः) जो जन-परिवार-समूह (अस्मान् द्वेष्टि) हमें द्वेषता है, हमसे द्वेष करता है (च) और (यं वयं द्विष्मः) जिस जन-परिवार-समूह को हम द्वेषते हैं, जिस समूह से हम द्वेष करते हैं, (तं) उस [द्वेष, द्वेषकर्म] को (इन्द्राग्नी) इन्द्र और अग्नि, संयम और पावकता (अप-नुदतां) पृथक् करें"।

"मैं (एनं) इस [द्वेष, द्वेषकर्म] को (वाजस्य प्रसवेन) वाज के प्रसवन द्वारा, साधना के सन्ततन द्वारा (अप-ऊहामि) पृथक् वितर्कता रहता, वितर्कता-सतर्कता के साथ दूर करता रहता हूं"।

जिस क्रम और प्रकार से गृहणी के प्रकरण में व्याख्या की गई है, ठीक वही व्याख्या गृहपति के प्रकरण में समझें।

**अग्नि-सोम की उज्जिति को,**
**मैंने सम्पादन किया है।**
**मैं वितर्कती रहती हूं,**
**अपने को वाज-प्रसवन द्वारा।**
**हमें द्वेषता है जो और द्वेषते हैं हम जिसको,**
**अग्नि-सोम उस द्वेष कर्म को परे धकेलें।**
**रहूं हटाती परे सदा इस द्वेषकर्म को,**
**मैं सतर्कतासहित वाज-प्रसवन द्वारा॥**
**इन्द्र-अग्नि की उज्जिति को,**
**मैंने सम्पादन किया है।**

मैं वितर्कता रहता हूं,
अपने को वाज-प्रसवन द्वारा।
हमें द्वेषता है जो और द्वेषते हैं हम जिसको,

इन्द्र-अग्नि उस द्वेषकर्म को परे धकेलें।
रहूं हटाता परे सदा इस द्वेषकर्म को,
मैं सतर्कतासहित वाज-प्रसवन द्वारा॥

वसुभ्यस्त्वा रुद्रेभ्यस्त्वादित्येभ्यस्त्वा संजानाथां द्यावापृथिवी मित्रावरुणौ त्वा वृष्ट्यावताम्। व्यन्तु वयोक्तं रिहाणा मरुतां पृषतीर्गच्छ वशा पृश्निर्भूत्वा दिवं गच्छ ततो नो वृष्टिमावह। चक्षुष्पा अग्ने ऽसि चक्षुर्मे पाहि॥ (य० २।१६)

वसुभ्यः त्वा रुद्रेभ्यः त्वा आदित्येभ्यः त्वा सं-जानाथां द्यावापृथिवी मित्रावरुणौ त्वा वृष्ट्या अवताम्। व्यन्तु वयः अक्तं रिहाणाः मरुतां पृषतीः गच्छ वशा पृश्निः भूत्वा दिवं गच्छ ततः नः वृष्टिं आ-वह। चक्षुःपाः अग्ने असि चक्षुः मे पाहि॥

१) (द्यावापृथिवी) द्यौ और पृथिवी (त्वा) तुझे (वसुभ्यः) वसुओं के लिये, (त्वा रुद्रेभ्यः) तुझे रुद्रों के लिये, (त्वा आदित्येभ्यः) तुझे आदित्यों के लिये (सं-जानाथां) सम्यक्तया जानें।
२) (मित्रावरुणौ) मित्र और वरुण (त्वा) तुझे/तेरी (वृष्ट्या) वृष्टि द्वारा (अवतां) रक्षा करें।
३) (वयः) पक्षी (रिहाणाः) प्रशंसते-स्तुतते हुए (अक्तं) अक्त को (व्यन्तु) प्राप्त हों।
४) (मरुतां पृषतीः) मरुतों की पृषतियों को (गच्छ) जा-पहुंच-प्राप्त हो।
५) (वशा पृश्निः भूत्वा) वशा और पृश्नि होकर (दिवं) द्यौ को (गच्छ) जा।
६) (ततः) वहां से, उससे (नः) हमारे लिये (वृष्टिं) वृष्टि (आ-वह) आ-वहन कर, ला।
७) (अग्ने) ! तू (चक्षुःपाः असि) चक्षुरक्षक है, (मे) मेरे (चक्षुः) चक्षु को/की (पाहि) रक्षा कर।

वास, निवास अथवा जीवन का जो हेतु वा आधार हो, उसे वसु कहते हैं। इस निरुक्ति के अनुसार जीवन-सुविधा की प्रत्येक वस्तु वसु है। धनैश्वर्य वसु है। प्राण वसु है। प्रत्येक लोक वसु है। परमात्मा वसु है। आत्मा वसु है। राष्ट्र वसु है। अनन्ता वै वसवः। वसु अनन्त हैं, असंख्य हैं। यहां वसु ऐश्वर्य के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है।

रुत् दुःखं, तस्य द्रावयिता रुद्रः। दुःख-विनाशकर्ता अथवा दुखःविनाश का नाम रुद्र है।

आदित्यो वै भर्गः। आदित्य निस्सन्देह भर्ग [तेज, प्रकाश, सौन्दर्य] का नाम है। भर्ग से जो युक्त हो, उसे भी आदित्य कहते हैं। भर्ग से युक्त होने से आदित्य नाम सूर्य का भी है। भर्गयुक्त होने से "आदित्यो वै ब्रह्म" आदित्य नाम ब्रह्म का है। भर्गोपेत ब्रह्मचारी को आदित्य कहते हैं। भर्ग तथा भर्गयुक्त का नाम आदित्य है। बहुवचन में आदित्य का प्रयोग सूर्य की किरणों के अर्थ में होता है। अनन्ता वै आदित्याः।

अग्नि और सोम की उज्जिति से सुयुक्त, वितर्कशील तथा द्वेषरहित अपनी जीवन-संगिनी पर प्रेमातिरेक से पुलकित होकर पति अपनी पत्नी के प्रति मंगलवचन कहता है, "प्राणप्रिये !

(द्यावापृथिवी) द्यौ और पृथिवी (सं-जानाथां) सम्यक्तया जानें (त्वा वसुभ्यः) तुझे ऐश्वर्यों के लिये, (त्वा रुद्रेभ्यः) तुझे दुःखविनाशों के लिये, (त्वा आदित्येभ्यः) तुझे भर्गों-तेजों-सौन्दर्यों-आभाओं के लिये। पृथिवी से लेकर द्यौ तक तेरी कीर्ति हो उत्तम गुणैश्वर्यों के लिये, दुःखविनाशों के लिये तथा भर्गों के लिये। ऐश्वर्यों, दुःखविनाशों और भर्गाभाओं के लिये तू विश्व-विख्यात हो"। द्यावापृथिवी संजानाथां–यह एक वैदिक ईडियम है, जिससे तात्पर्य है सर्वविदित होना।

मित्र तेज का देवता है और वरुण सोम्यता का। इसी लिये वैदिक वाङ्मय में मित्र का बहुत प्रसिद्ध अर्थ है सूर्य और वरुण का चन्द्रमा। तेजोमय होने के कारण आतप [धूप] मित्र है। सोम्यता से युक्त होने के कारण चन्द्रिका वरुण है। इसी प्रकार दिन मित्र है, रात्रि वरुण है। पुरुष या पति मित्र है, स्त्री या पत्नी वरुण है।

मित्र नाम है हितकारी का और वरुण नाम है दुरित या दुःख के वारण-निवारण करनेवाले का। मित्र हित करता है, वरुण दुःखनिवारण करता है। हितकारी होने से सूर्य का नाम मित्र है। आतप श्रम आदि का निवारक होने से चन्द्रमा का नाम वरुण है। इसी प्रकार आतप मित्र है, चन्द्रिका वरुण है। दिन मित्र है, रात्रि वरुण है। पुरुष मित्र है, स्त्री वरुण है। पति मित्र है, पत्नी वरुण है।

"जीवनसंगिनि! (मित्रावरुणौ) सूर्य और चन्द्रमा, दिन और रात (वृष्ट्या) वृष्टि द्वारा, सुखवृष्टि के साथ (त्वा) तुझे/तेरी (अवतां) रक्षा करें। दिनकर अथवा दिन तुझपर सुख की वृष्टि करे और निशाकर अथवा निशा तुझपर आह्लाद की वर्षा करे। सुखप्रद दिन और आह्लादप्रद रात्रियां तुझपर सुखाह्लाद की वृष्टि करते हुए तुझे निरन्तर नीरोग, स्वस्थ, सुन्दर और सुरक्षित रखें, तुझे दीर्घजीवी करें, तेरा मेरा मधुर संग बनाये रखें"।

रिह का अर्थ है कथन करना, वर्णन करना, गुणगान करना, स्तुतना, प्रशंसना, चहचहाना।

अक्त का अर्थ है व्यक्त, प्रकट, प्रकाशित। यहां अक्त से तात्पर्य है प्रकाशित नीड, सुन्दर घोंसला।

"मनोहारिणि! परिवार-परिजन-अभ्यागत-अतिथि-आगन्तुक-रूपी (वयः) पक्षी [तेरे गृहरूपी] (अक्तं) प्रकाशित-सुन्दर नीड को (व्यन्तु) प्राप्त हों, (रिहाणाः) चहचहाते हुए"। गृहणी का शील हो ऐसा मनोहर और उसका गृह हो ऐसा सुव्यवस्थित, सुन्दर और सुखद कि उसमें जो भी व्यक्ति प्रवेश करें, वे मुक्त कण्ठ से गृहणी की और उसके गृह की स्तुति करने लगें।

मरुत नाम है उन वायुओं का, जो वृष्टि लाते हैं। अप्सु वै मरुतः श्रिताः। मरुतो वै वर्षस्येशते। वृष्टि-जल वहन करते हुए मरुत जहां कहीं पहुंचते हैं, वहीं वृष्टि की बिन्दुमय शुद्ध शीतल धारायें निर्झरित करके भूमि का सिंचन करते हैं। पृषतीः नाम सिंचनशील धाराओं का है।

"सुखयिनि! सुखवर्षिणि! तू (मरुतां पृषतीः गच्छ) मरुतों की सिंचनशील धाराओं को प्राप्त हो। जिस प्रकार मरुत जल की वृष्टि तथा सिंचन का हेतु होते हैं, उसी प्रकार तू भी हम सबके लिये सुख, शान्ति, शीतलता और सौभाग्य की वृष्टि करती हुई हमारा सुसिंचन करनेवाली हो"।

वशा का अर्थ है वशयिनी, वश में करनेवाली। पृश्नि का अर्थ है सींचनेवाली, शरीर को नहीं

अन्तरिक्ष [अन्तःकरण] को सींचनेवाली, हृदयों को हरा भरा करनेवाली।

"हृदयेश्वरि! अपनी सुमुखता और सुशीलता द्वारा सबकी (वशा) वशयिनी तथा अपने सुस्नेह और अपनी सुसेवा द्वारा सबकी (पृश्निः) हृदय-सिंचिका (भूत्वा) होकर (दिवं गच्छ) द्यौ को जा, दिव्यता प्राप्त कर और (ततः) वहां से, उससे (नः) हमारे लिये (वृष्टिं आ-वह) वृष्टि ला, सुख की वृष्टि कर"। "दिवं गच्छ" एक वैदिक ईडियम है, जिसका अर्थ है "उत्कर्ष-दिव्यता प्राप्त कर"।

इन्द्र और अग्नि की उज्जिति से सुयुक्त, वितर्कशील तथा द्वेषरहित अपने जीवनसंगी के मंगलवचनों से द्रवित होकर पत्नी कहती है—"(अग्ने) गृहपत्यग्ने! मेरे जीवन के प्रकाश! तू मेरा (चक्षुःपाः असि) चक्षु-रक्षक है, (मे चक्षुः पाहि) मेरे चक्षु की रक्षा कर"। चक्षुर्वै विचक्षणं चक्षुषा हि विपश्यति—चक्षु निस्सन्देह विचक्षण है, मनुष्य चक्षु से ही देखता है। दर्शन-साधन अथवा दृष्टि का आधार यह चक्षु है। पति ही पत्नी का चक्षु है। पत्नी अपने पति के चक्षु से देखती है। जीवन-दृष्टि अथवा जीवन का दृष्टिकोण पत्नी को अपने पति से ही प्राप्त होता है। पति को चाहिये अपनी पत्नी के चक्षु की रक्षा करे, उसे सही सत्य शिव सुन्दर जीवन-दृष्टि ही सम्प्रदान करे, जिससे समाज और संसार में शिष्टता और श्रेष्ठता की वेलें फलें फूलें। ओह, सुगृहणी अपने गृहपति से, अपने जीवन-संगाती से कितना सुन्दर और सार्थक निवेदन कर रही है, "मेरे जीवन-दर्शन! तू (चक्षुःपाः असि) मेरे जीवन-दर्शन का रक्षक है, तू मेरी जीवन-दृष्टि की सुरक्षा करनेवाला है, (मे चक्षुः पाहि) मेरे चक्षु की रक्षा कर, मेरे जीवन-दर्शन की रक्षा कर। चक्षुवन्! ज्ञानिन्! मुझे सही जीवन-दृष्टि सम्प्रदान करते रहना। प्रियतम! जीवनपथ पर मेरा पथप्रदर्शन करते रहना। मेरे जीवन के जीवन! अपनी आंख से मेरी आंख को प्रकाशित [रोशन] करते रहना"।

जानें तुझे द्यौ और पृथिवी,
ऐश्वर्य-दुःखनाश-सौन्दर्यों के लिये।
रक्षा तेरी करें रात दिन,
दिनकर निशकर सुखवृष्टि से।
पक्षी आयें तेरे नीड में,
सदा चहचहाते गुण गाते।
मरुतों की शीतल पृषतियां,
तुझे रहें सम्प्राप्त अनवरत।
होकर वशा और पृश्नि तू,
कर प्यारी सम्प्राप्त दिव्यता
उससे वृष्टि कर तू हम पर,
सुख शीतलता और शान्ति की॥
चक्षुष्पा है अग्ने तू कर।
रक्षा मेरे संदर्शन की॥

सूक्ति—वयन्तु वयोक्तं रिहाणाः॥
पक्षी चहचहाते हुए घोंसले को आयें॥

यं परिधिं पर्यधत्था अग्ने देवपणिभिर्गुह्यमानः ।
तं त एतमनु जोषं भराम्येष मेत्त्वदपचेतयाता
अग्नेः प्रियं पाथोऽपीतम् ॥ (य० २।१७)

यं परिधिं परि-अधत्थाः अग्ने देव-पणिभिः गुह्यमानः । तं ते एतं अनु जोषं भरामि एषः मा इत् त्वत् अप-चेतयातै अग्नेः प्रियं पाथः अपि-इतम् ॥

१) (अग्ने) ! तूने (देव-पणिभिः) देव-पणों द्वारा (गुह्यमानः) आच्छादित होकर (यं परिधिं) जिस परिधि को (परि-अधत्थाः) परि-धारण किया है ।
२) मैं (ते तं एतं जोषं) तेरे उस इस प्रेम को (अनु भरामि) अनु-धारण करती हूं ।
३) (एषः) यह (त्वत्) तुझसे (मा-इत्) नहीं ही (अत-चेतयातै) अप-चेत होवे ।
४) मैंने (अग्नेः) अग्नि का (प्रियं पाथः) प्रिय पाथ (अपि-इतम्) प्राप्त कर लिया है ।

परिधिः परिदधाति । जो परि-परितः-अभितः-सर्वतः-सब ओर से धि-धारण करे, उसे परिधि कहते हैं । परिधि का अर्थ है घेरा-परिवेश ।

वैदिक वाङ्मय में, देव शब्द दिव्यता का द्योतक है और पण का प्रयोग नियम तथा व्यवहार के अर्थ में होता है । संस्कृत में पण का अर्थ पैसा भी होता है । दिव्य नियमों का धारण करनेवाला व्यक्ति ही दिव्य धनों का सम्पादन करता है और दिव्य-नियमी के ही व्यवहार दिव्य व्यवहार होते हैं ।

गुहू संवरणे [आच्छादन करना] । गुह्य= आच्छादित । गुह्यमानः=आच्छादित होकर ।

जोष का अर्थ है प्रीति या प्रेम, वह प्रीति या प्रेम नहीं, जिसका सम्बन्ध मांस और त्वचा से है, अपि तु वह प्रीति या प्रेम जिसका सम्बन्ध दो आत्माओं के एकीकरण से है और जिसका सेवन दो एकीकृत आत्मायें आत्मना करती हैं । जोष उस प्रेम का नाम है, जो चार आंखों और दो शरीरों को नहीं, दो आत्माओं को मिलाकर एक कर देता है । आंखों और शरीरों के प्रेम के तार तो शिथिल होजाते हैं और कभी टूट भी जाते हैं । किन्तु जोष [आत्म-प्रेम] के तार यावज्जीवन न कभी शिथिल होते हैं, न कभी टूटते हैं ।

अप=पृथक् । चेतयातै=चीते, जाने । मा अप-चेतयातै=चीतना-जानना पृथक् न होवे, विस्मृत न होने पाये ।

पा=रक्षणे, रक्षा करना । पाथ=रक्षा-साधन । जिससे जीवन की रक्षा होती है, उसे पाथ कहते हैं । अन्न और जल का नाम भी पाथ है, क्योंकि उनके सेवन से जीवन रक्षित-जीवित रहता है । पाथ का अर्थ पथ-भोजन, यात्रा-भोजन, [तोशा] भी है । पाथ का प्रयोग यहां संरक्षण के अर्थ में हुआ है ।

अपीतम् = अपि + इतम् । अपि=संयोग, इतम्=प्राप्तम् । अपि-इतम्=संयोग प्राप्त कर लिया है, सम्प्राप्त कर लिया है ।

पूर्व मन्त्र के अन्त में पत्नी ने अपने पति से कहा है, "चक्षुष्पा अग्नेऽसि चक्षुर्मे पाहि" । अपनी उस भावोक्ति को इस मन्त्र में प्रवाहित [जारी] रखती हुई वह कहती जा रही है, "(अग्ने) ज्वलन्त प्रेम की प्रज्वाल ! प्रेमाग्नि-प्रज्वलनकर्तः ! मेरे

प्रियतम देव ! मेरे जीवन के प्रकाश ! मेरे पावक ! मेरे पावन पतिदेव ! (देव-पर्णेभिः गुह्यमानः) दिव्य-नियमों से संवरित होकर, दिव्य नियमों से आच्छादित होकर, तूने आत्मप्रेम की (यं परिधिं) जिस परिधि को (परि-अधत्थाः) परि-धारण किया है, मेरे सब ओर लपेट दिया है, मैं (ते) तेरे (तं एतं जोषं) उस इस आत्मप्रेम को (अनु भरामि) अनु-धारती हूं, तेरी अनुगामिनी बनकर धारण करती हूं। मेरे प्रति तेरा (एषः) यह आत्मप्रेम (त्वत्) तुझसे (मा इत् अप-चेतयातै) विस्मृत न होने पाये"। पति के नियम और व्यवहार ऐसे दिव्य होने चाहियें कि उनसे पत्नी आत्मना सुप्रभावित रहे।

पति के प्रति अपनी आत्म-स्थिति को स्थिर करती हुई, मन्त्रान्त में, पत्नी आत्म-सम्बोधन करती है, "देखो ! मैंने अपने (अग्नेः) प्रकाशपुञ्ज प्रियतम पति देव के (प्रियं पाथः) प्रिय संरक्षण को, प्यारपूर्ण आश्रय को, सदा सर्वदा के लिये (अपि-इतम्) सम्प्राप्त कर लिया है, अंगीकार कर लिया है।

अग्ने, तूने जिस परिधि को,
मेरे चारों ओर लपेटा,
हो आच्छादित दिव्य-पर्णों से।
तेरे उस इस आत्म-प्रेम को,
बन अनुगामिनी धारण करती,
विस्मृत हो न कभी यह तुझसे।
देखो मैंने वरण कर लिया,
प्रियतम के प्रिय संरक्षण को॥

सूक्ति—अग्नेः प्रियं पाथोऽपीतम्॥
मैंने प्रकाशपुञ्ज के प्रिय संरक्षण को वरणरक लिया है।

**संस्रवभागा स्थेषा बृहन्तः प्रस्तरेष्ठाः परिधेयाश्च देवाः।**
**इमां वाचमभि विश्वे गृणन्त आसद्यास्मिन्बर्हिषि**
**मादयध्वं स्वाहा वाट्॥ (य० २।१८)**

**सं-स्रव-भागाः स्थ इषा बृहन्तः प्रस्तरे-स्थाः परि-धेयाः च देवाः।**
**इमां वाचं अभि विश्वे गृणन्तः आ-सद्य अस्मिन् बर्हिषि मादयध्वं स्वाहा वाट्॥**

१) (देवाः) देवो !
२) तुम (सं-स्रव-भागाः) सं-स्रव-भाग, (इषा बृहन्तः) इच्छा से बढ़नेवाले (प्रस्तरे-स्थाः) प्रस्तर पर स्थित रहनेवाले (च) और (परि-धेयाः) परि-धेय (स्थ) हो।
३) तुम (विश्वे) सब (अस्मिन् बर्हिषि) इस आसन पर (आ-सद्य) बैठकर (इमां स्वाहा वाट् वाचं) इस स्वाहा वाट् वाणी को (अभि गृणन्तः) सर्वतः उच्चारते हुए (मादयध्वं) तृप्त करो।

देवाः शब्द का प्रयोग मन्त्र में गृहदेवों के लिये हुआ है। एक सुगृह के सुसभ्य सदस्य देवकोटि के होते हैं। देवत्वं गच्छति यः स देवः। जो देवत्व के प्रति गमन करते हैं, जो देवत्व प्राप्त करते हैं अथवा जो अपने जीवन में देवत्व का सम्पादन करते हैं, उन्हें देव कहते हैं।

सं-स्रव-भागाः का अर्थ है अपने-अपने भाग को सम्यक् स्रवण करनेवाले, अपने अपने कर्तव्यांश को अच्छी प्रकार संचालन करनेवाले।

इषु इच्छायाम्। इषा=इच्छा से। बृहन्तः= बढ़नेवाले। इषा बृहन्तः=स्वेच्छा से वृद्धि समृद्धि करनेवाले, किसी के कहने सुनने से नहीं, स्वात्म-प्रेरणा से समुन्नति करनेवाले।

प्रस्तर नाम है पत्थर का। प्रस्तरे-स्थाः= पत्थर पर स्थित होनेवाले। पत्थर पर स्थित होना या पत्थर पर आरोहण करना—ये दोनों वैदिक ईडियम हैं। इनका आशय है पत्थर के समान स्थिर अथवा अविचल रहना।

परि-धेयाः का अर्थ है परि-धारक, परस्पर सर्वतः सब प्रकार धारण-पोषण-रक्षण करनेवाले, एक दूसरे को सब ओर से सहारनेवाले।

गॄ शब्दे। गृणन्तः=शब्द करते हुए, उच्चारते हुए। अभि गृणन्तः=सर्वतः उच्चारते हुए, सब एक दूसरे से पारस्परिकता के साथ बोलते हुए।

मद=तृप्त करना। मादयध्वम्=तृप्त करो। स्वाहा=स्व-आ-हा=स्व का पूर्ण त्याग। वाट्= वहन। स्वाहा वाट् वाणी उस वाणी को कहते हैं, जो अपना आपा खोकर हृदय के प्रेम के साथ बोली जाती है और जिससे परस्पर तृप्ति तथा आनन्द का संवहन होता है। आत्मस्नेह का निर्वहन करनेवाली वाणी का नाम स्वाहा वाट् वाणी है। प्रेमपूर्वक बोली हुई वाणी ही आनन्द-वाहिका होती है।

पति के प्रति अपनी भावनाओं को व्यक्त और अपनी आत्म-स्थिति को स्थिर करने के उपरान्त सुपूजित और समादृत गृहणी अपने गृहदेवों को सम्बोधन करती है—"(देवाः) गृहदेवो! तुम सब (सं-स्रव-भागाः) अपने कर्तव्यांश का सम्यक्तया निष्ठापूर्वक निर्वहन करनेवाले, (इषा बृहन्तः) स्वेच्छा से प्रत्येक पार्श्व में समुन्नति करनेवाले, (प्रस्तरे-स्थाः) सब प्रकार की मर्यादाओं पर प्रस्तर के समान अविचलता के साथ स्थिर स्थित रहनेवाले (च) तथा (परि धेयाः) परि-धारक, गृह और गृहव्यवस्था के सर्वतः धारक-रक्षक-पोषक (स्थ) हो, होओ। तुम (विश्वे) सब (अस्मिन् बर्हिषि) इस गृहरूपी आसन पर, इस गृहरूपी सदन में (आ-सद्य) स्थिरता के साथ स्थित होकर (इमां स्वाहा वाट् वाचं) इस आत्मस्नेह के निर्वहन करनेवाली वाणी को (अभि गृणन्तः) परस्पर उच्चारते हुए (मादयध्वं) एक दूसरे को तृप्त-आनन्दित करो"।

नारियों का सुपूजन और समादर करते हुए जहां गृहदेव इस प्रकार परस्पर व्यवहार और वार्तालाप करते हैं, उस गृह में सदा सर्वदा सर्वतः सुख, शान्ति, समृद्धि और आनन्द-मंगल रहता है। गृह की सुख शान्ति में वाणी का महत्त्व प्रत्यक्ष है।

जहां नारियों का पूजन होता है, जहां गृहोन्नति में सब गृहदेव अपने-अपने कर्तव्य का यथावत् पालन करते हुए आत्मना सहयोग सहचार करते हैं, जहां सब परस्पर आत्मस्नेहसंचारिणी वाणी बोलते हैं, वहां उस गृह में देवता निवास करते हैं।

**देवो तुम हो संस्रवभागी,**<br>
**स्व इच्छा से बढ़नेवाले,**<br>
**और शिला पर चढ़नेवाले,**<br>
**परि-धारक अभि-धारक।**<br>
**तुम सब होकर स्थित संस्थित,**<br>
**इस गृहरूपी बर्हि पर,**<br>
**सदा बोलते हुए परस्पर,**<br>
**प्रेमवाहिनी इस वाणी को,**<br>
**करते रहो तृप्त आनन्दित,**<br>
**एक दूसरे को नितराम॥**

**घृताची स्थो धुर्यौ पातं सुम्ने स्थः सुम्ने मा धत्तम् ।**
**यज्ञ नमश्च त उप च यज्ञस्य शिवे संतिष्ठस्व स्विष्टे मे संतिष्ठस्व ॥**
**(य० २।१९)**

घृताची स्थः धुर्यौ पातं सुम्ने स्थः सुम्ने मा धत्तम् ।
यज्ञ नमः च ते उप च यज्ञस्य शिवे सं-तिष्ठस्व सु-इष्टे मे सं-तिष्ठव ॥

१) तुम दोनों परस्पर ( घृताची स्थः ) घृताची हो ।
२) तुम दोनों (धुर्यौ स्थः) धुर्य हो ।
३) ( मा ) मुझे ( सुम्ने ) सुम्न में ( पातं ) रक्षा करो, ( सुम्ने धत्तं ) सुम्न में धारण करो ।
४) ( यज्ञ ) ! ( ते ) तेरे लिये ( नमः ) नमन ( च च ) और ( उप ) उपनमन ।
५) ( यज्ञस्य शिवे सं-तिष्ठस्व ) यज्ञ के कल्याण में संस्थित हो ।
६) ( मे सु-इष्टे सं-तिष्ठस्व ) मेरे सु-याग/सु-अनुष्ठान में संस्थित हो ।

जैसा कि मन्त्र ६ की व्याख्या में व्याख्यात किया जा चुका है, घृताची का अर्थ है घृत की कुप्पी अर्थात् स्नेह, सौन्दर्य, प्रेमप्रज्वलन और हृदयप्रकाशन का सुपूरित सुस्रोत ।

धुरा या धुरी में जुड़कर भारसहित रथ या शकट को खींचकर लेजानेवाले को धुर्य कहते हैं । धुरा में जुड़कर भार वहन करनेवाला होने से वैल का नाम भी धुर्य है । पति पत्नी गृहरूपी रथ के दो धुर्य हैं ।

सुम्न के दो प्रसिद्ध अर्थ हैं—साधुता और सुख । सुम्नेति सुमन । सुम्न=सु-मन, मन की सुष्ठुता । जब मन सु होता है, तो मनुष्य में साधुता होती है । मन कु या दुः होता है, तो मनुष्य में असाधुता होती है । जब मन सु होता है, तो मनुष्य सुखी होता है । जब मन में कु या दुः होता है, तो मनुष्य दुखी होता है । साधुता में सुख है । असाधुता में दुख है ।

यज्ञ का प्रयोग यहां गृहयज्ञ के लिये हुआ है । गृहस्थाश्रम अथवा गृहस्थ-जीवन एक यज्ञ है, एक श्रेष्ठतम साधना है ।

नमन और उपनमन का अर्थ है वारंवार नमन । नमन का प्रयोग वेदों में सर्वत्र सत्कार, शिरोधार्यता तथा यथायोग्य व्यवहार के अर्थ में हुआ है ।

वेद की पद्धति साकार, सजीव और साक्षात् पद्धति है । वेद की वर्णनशैली में कोई पदार्थ जड़ नहीं है । जड़ता नाम की कोई वस्तु वेद में है ही नहीं । जड़ प्रतीत होनेवाले जड़ पदार्थ भी वेद की वाणी में साकार, सजीव और साक्षात् होकर वोलते हैं ।

मन्त्र १६ व १७ में पति पत्नी ने एक दूसरे के प्रति वड़ी ही सुन्दर भावनायें व्यक्त की हैं और मन्त्र १८ में गृहणी ने गृहयज्ञ के आसन पर संस्थित गृहदेवों को सम्वोधन किया है । इस मन्त्र में मानों स्वयं गृहयज्ञ दम्पती के प्रति सजीवता के साथ वोल पड़ता है, "तुम दोनों ( घृताची स्थः ) घृताची हो" । यहां एक समस्या समुपस्थित है । घृताची एकवचन और स्त्रीलिंग है और स्थः क्रिया द्विवचन है । इसके समाधान के लिये मन्त्र ६ व ७ की व्याख्या का पुनः अवलोकन कीजिये । मन्त्र ६ में पति ने पत्नी को घृताची वताया है और मन्त्र ७

में पत्नी ने पति को अग्नि कहा है। इस मन्त्र में घृताची के पश्चात् अग्नि शब्द अध्याहृत [Understood] है। घृताची के साथ अग्नि का अध्याहार करके "घृताची स्थ:" का अर्थ है 'तुम दोनों घृताची और अग्नि' हो। पत्नी है घृत की कुप्पी अर्थात् स्नेह, सौन्दर्य और प्रज्वलन की साक्षात् प्रतीक तो पति है अग्नि अर्थात् प्रज्वलन और प्रकाशन का आधार। गृहयज्ञ के प्रज्वलन और प्रकाशन के लिये गृहणी है घृताची और पति है अग्नि।

गृहयज्ञ पुनः बोल उठता है, "तुम दोनों (धुर्यौ स्थ:) गृहरूपी यज्ञ के रथ के वहन करने वाले धुर्य हो।" पति है दक्षिण धुर्य और पत्नी है वाम धुर्य। गृहयज्ञरूपी रथ का सुष्ठु निर्वहन उभय धुर्यों द्वारा ही होता है।

गृहयज्ञ प्रत्यक्ष सजीवता के साथ पुनः प्रेरणा करता है, "तुम दोनों (मा) मुझे (सुम्ने पातं) साधुता में रक्षित करो, सुख में सुरक्षित रखो और (सुम्ने) सुख-साधुता में (धत्तं) धारण-स्थापन करो।" गृहयज्ञ की यह धर्म्य ध्वनि है कि पति पत्नी गृहयज्ञ में, अपने गृह में, अपने गृहाश्रम में, साधुता और सुख की सुरक्षा करें और साधुता और सुख की प्रस्थापना करें। सचमुच एक आदर्श दम्पती का आदर्श गृह साधुता की साधनशाला और सुख की खान है।

पति और पत्नी उत्तर देते हैं, "(यज्ञ) गृहयज्ञ! (ते नमः च उप च) तेरे लिये नमस्कार उपनमस्कार, तेरे लिये पुनः पुनः नमस्कार। हम दोनों आदरपूर्वक तेरी सुप्रेरणा को शिरोधार्य करते हैं। हम यथायोग्यतया तेरी प्रेरणा को चरितार्थ करना स्वीकार करते हैं।

गृहयज्ञ की दिव्य प्रेरणा को कार्यान्वित करने के लिये पति पत्नी से कहता है, "गृहयज्ञ की सुसम्पादिके! सुमंगलि! (यज्ञस्य शिवे सं-तिष्ठस्व) गृहरूपी यज्ञ के शिवसम्पादन में संस्थित रह, गृहरूपी यज्ञ के इस (मे सु-इष्टे) मेरे सु-अनुष्ठान में (सं-तिष्ठस्व) संस्थित रह।"

**घृताची अग्नि तुम दोनों,**
**हो तुम दोनों धुर्य।**
**मुझे सुम्न में रखो सुरक्षित,**
**करो सुम्न में मुझे स्थापन।**
**नमः उपनमः तेरे लिये,**
**यज्ञ! प्रेरणा से हम तेरी,**
**करें साधुता-सुख-सम्पादन।**
**स्थित संस्थित रह सदा तू,**
**शिवसम्पादन में सुयज्ञ के,**
**स्थित संस्थित रह सदा तू,**
**मेरे इस सु-अनुष्ठान में॥**

**सूक्ति—यज्ञस्य शिवे संतिष्ठस्व॥**
**यज्ञ के शिवसम्पादन में संस्थित रह॥**

अग्ने ऽदब्धायो ऽशीतम पाहि मा दिद्योः पाहि प्रसित्यै पाहि दुरिष्ट्यै पाहि दुरद्मन्या अविषं नः पितुं कृणु। सुषदा योनौ स्वाहा वाडग्नये संवेशपतये स्वाहा सरस्वत्यै यशोभगिन्यै स्वाहा ॥

(य० २।२०)

अग्ने अदब्ध-आयो अशी-तम पाहि मा दिद्योः पाहि प्र-सित्यै पाहि दुःइष्ट्यै पाहि दुःअद्मन्यै अविषं नः पितुं कृणु। सु-सदा योनौ स्वाहा वाट् अग्नये संवेश-पतये स्वाहा सरस्वत्यै यशःभगिन्यै स्वाहा ॥

१) (अदब्ध-आयो अशी-तम अग्ने)!
२) (मा) मुझे (दिद्योः पाहि) दिद्यु से रक्षा कर, (प्र-सित्यै) प्र-सिति के लिये (पाहि) रक्षा कर, (दुःइष्ट्यै पाहि) दुःइष्टि के लिये रक्षा कर, (दुःअद्मन्यै पाहि) दुर्भक्षण के लिये रक्षा कर।
३) (नः पितुं अविषं कृणु) हमारे पितु को विषरहित कर।
४) (सु-सदा योनौ स्वाहा वाट्) सु-सद योनि में स्वाहा वाट्।
५) (संवेश-पतये अग्नये स्वाहा) संवेश-पति अग्नि के लिये स्वाहा।
६) (यशःभगिन्यै सरस्वत्यै स्वाहा) यश-भगिनी सरस्वती के लिये स्वाहा।

जिसका आयु [अस्तित्व] कभी दब्ध [हिंसित, नष्ट, समाप्त] न हो, उसे अदब्धायु कहते हैं। अतिशय अशन-व्यापन-शील का नाम है अशीतम। अग्नि का प्रयोग ब्रह्माग्नि के अर्थ में हुआ है। ब्रह्माग्नि ही वह अग्नि है, जो अदब्धायु और अशीतम है, जो सदासत्त और सर्वातिशय व्यापक है। आत्माग्नि भी अदब्धायु तो है, किन्तु अशीतम नहीं। भौतिक अग्नि भी अदब्धायु हो सकता है, पर अशीतम नहीं हो सकता।

गृहयज्ञ में साधुता की सुरक्षा तथा गृहाश्रम में सुख की प्रस्थापना के लिये उस अदब्धायु [सदासत्त] तथा अशीतम [सर्वान्तर्यामी] परमात्मा से पति प्रार्थना करता है, पत्नी प्रार्थना करती है—

१) "(पाहि मा दिद्योः) बचा मुझे दिद्यु से। दिद्यु से मेरी रक्षा कर।" दिद्यु नाम वज्र [शस्त्र] का है, उस वज्र का नहीं, जो शरीर का घात करता है, अपि तु उस वज्र का, जो मानव के अन्तःकरण में प्रहार करता है। अन्तः में जो प्रहार करता है, वह पापवज्र है। जहां पाप का प्रहार होता है, वहां साधुता का क्या काम! जहां साधुता नहीं वहां सुख कैसा! अत एव प्रार्थना की गई है, "प्रभो! मुझे पापवज्र से बचा। पाप से मेरी रक्षा कर।" प्रभु को सदासत्त और सर्वान्तिर्यामी मानकर ही मानव पाप से बच सकता है।

२) प्रसिति का अर्थ है बांधने का साधन। बांधने का साधन होने से प्रसिति नाम रस्सो अथवा रास का भी है। पाप प्रसिति है, बन्धनकारी हैं। पापी [असाधु] बद्ध रहता है। निष्पाप [साधु] बन्धनमुक्त रहता है। प्रसिति-बन्धन-आसक्ति में दुःख है। बन्धनमुक्तता-अनासक्ति में सुख है। अतः प्रार्थना की गई है, "(पाहि) बचा, रक्षा कर (प्रसित्यै) बन्धन के लिये, बन्धन से मुक्त

अग्ने ऽदब्धायो ऽशीतम पाहि मा दिद्योः पाहि प्रसित्यै पाहि दुरिष्ट्यै पाहि दुरद्मन्या अविषं नः पितुं कृणु। सुषदा योनौ स्वाहा वाडग्नये संवेशपतये स्वाहा सरस्वत्यै यशोभगिन्यै स्वाहा ॥

(य० २।२०)

अग्ने अदब्ध-आयो अशी-तम पाहि मा दिद्योः पाहि प्र-सित्यै पाहि दुःइष्ट्यै पाहि दुःअद्मन्यै अविषं नः पितुं कृणु। सु-सदा योनौ स्वाहा वाट् अग्नये संवेश-पतयें स्वाहा सरस्वत्यै यशःभगिन्यै स्वाहा ॥

१) ( अदब्ध-आयो अशी-तम अग्ने ) !

२) ( मा ) मुझे ( दिद्योः पाहि ) दिद्यु से रक्षा कर, ( प्र-सित्यै ) प्र-सिति के लिये ( पाहि ) रक्षा कर, ( दुःइष्ट्यै पाहि ) दुःइष्टि के लिये रक्षा कर, (दुःअद्मन्यै पाहि) दुर्भक्षण के लिये रक्षा कर।

३) ( नः पितुं अविषं कृणु ) हमारे पितु को विषरहित कर।

४) (सु-सदा योनौ स्वाहा वाट्) सु-सद योनि में स्वाहा वाट्।

५) ( संवेश-पतये अग्नये स्वाहा ) संवेश-पति अग्नि के लिये स्वाहा।

६) (यशःभगिन्यै सरस्वत्यै स्वाहा) यश-भगिनी सरस्वती के लिये स्वाहा।

जिसका आयु [अस्तित्व] कभी दब्ध [हिंसित, नष्ट, समाप्त] न हो, उसे अदब्धायु कहते हैं। अतिशय अशन-व्यापन-शील का नाम है अशीतम। अग्नि का प्रयोग ब्रह्माग्नि के अर्थ में हुआ है। ब्रह्माग्नि ही वह अग्नि है, जो अदब्धायु और अशीतम है, जो सदासत्त और सर्वातिशय व्यापक है। आत्माग्नि भी अदब्धायु तो है, किन्तु अशीतम नहीं। भौतिक अग्नि भी अदब्धायु हो सकता है, पर अशीतम नहीं हो सकता।

गृहयज्ञ में साधुता की सुरक्षा तथा गृहाश्रम में सुख की प्रस्थापना के लिये उस अदब्धायु [सदासत्त] तथा अशीतम [सर्वान्तिर्यामी] परमात्मा से पति प्रार्थना करता है, पत्नी प्रार्थना करती है—

१) "(पाहि मा दिद्योः) बचा मुझे दिद्यु से। दिद्यु से मेरी रक्षा कर।" दिद्यु नाम वज्र [ शस्त्र ] का है, उस वज्र का नहीं, जो शरीर का घात करता है, अपि तु उस वज्र का, जो मानव के अन्तःकरण में प्रहार करता है। अन्तः में जो प्रहार करता है, वह पापवज्र है। जहां पाप का प्रहार होता है, वहां साधुता का क्या काम ! जहां साधुता नहीं वहां सुख कैसा ! अत एव प्रार्थना की गई है, "प्रभो ! मुझे पापवज्र से बचा। पाप से मेरी रक्षा कर।" प्रभु को सदासत्त और सर्वान्तिर्यामी मानकर ही मानव पाप से बच सकता है।

२) प्रसिति का अर्थ है बांधने का साधन। बांधने का साधन होने से प्रसिति नाम रस्सी अथवा रास का भी है। पाप प्रसिति है, बन्धनकारी हैं। पापी [ असाधु ] बद्ध रहता है। निष्पाप [ साधु ] बन्धनमुक्त रहता है। प्रसिति-बन्धन-आसक्ति में दुःख है। बन्धनमुक्तता-अनासक्ति में सुख है। अतः प्रार्थना की गई है, "(पाहि ) बचा, रक्षा कर ( प्रसित्यै ) बन्धन के लिये, बन्धन से मुक्त

[अनासक्त] रहने के लिये [ मा ] मुझे [ दिद्योः ] पापवज्र से। अनासक्ति के लिये मुझे पाप से बचा।" गृहाश्रम में अनासक्ति का भी अभ्यास होना चाहिये। सबसे स्नेह तो करना ही चाहिये, किन्तु आसक्ति कहीं न होनी चाहिये। आसक्ति पाप का मूल है। जहां आसक्तिजन्य पाप है, वहां साधुता कैसी और सुख कैसा।

पाप से ही मनुष्य दुरिष्टि में फंसता है। पापबद्ध मानव सदा दुष्कर्म ही करता है। सुकर्म तो वह तब ही कर सकेगा, जब वह निष्पाप होगा। पापवृत्ति का परित्याग किये बिना वह सुकर्म कर ही नहीं सकता। इसीलिये प्रार्थना की गई है, "(पाहि) बचा (दुरिष्ट्यै) दुरिष्टि के लिये, दुष्कृति से मुक्त रहने के लिये [ मा ] मुझे [ दिद्योः ] पापवृत्ति से"। गृहाश्रम स्विष्टि-सुकृति का धाम है। उसमें सदा सब सुकृत ही किये जाने चाहियें।

पापवृत्ति के कारण ही मनुष्य दुर्भक्षी बनता है। पापी ही अभक्ष्य का भक्षण और अपेय का पान करता है। पापभावना के परित्याग से मनुष्य सुभक्षी बनता है। एतदर्थ प्रार्थना की गई है, "(पाहि) बचा (दुरद्मन्यै) दुःअदन—दुर्भक्षण के लिये, दुर्भक्षण से मुक्त रहने के लिये (मा) मुझे (दिद्योः) पापभावना से।" गृहाश्रम में सुभक्ष्य के भक्षण का ही नियम होना चाहिये।

दक्षिणा वै पितुः—दक्षिणा-आजीविका का नाम पितु है। अन्नं वै पितुः—अन्न [ भोजन ] का नाम पितु है। देह सब अन्नमय ही है। बुद्धि, मेधा, मन, चित्त और शरीर सब अन्न से ही बनते और विकसित होते हैं। मनुष्य जैसे अन्न का सेवन करता है, वैसा ही उसका सत्त्व बनता है और उसकी आजीविका का जैसा साधन होता है, वैसे ही उसके संस्कार बनते हैं। सत्त्व और संस्कार के अनुरूप ही उसका जीवन होता है। अत एव सब गृहदेव प्रार्थना करते हैं, "सदासत्त सर्वान्तर्यामी प्रभो! ( नः पितुं अविषं कृणु ) हमारे पितु [ अन्न और जीविकासाधन ] को विषरहित [ निर्मल, निष्पाप ] बना।" गृह के सब गृहदेव शुद्ध जीविका द्वारा सम्प्राप्त निर्विष-निर्मल अन्न का ही सेवन करें। समाज में साधुता और सुख के सम्पादन के लिये यह परमावश्यक है।

गृहाश्रम की सुव्यवस्था से जब निष्पाप दम्पतियों द्वारा गृह-गृह में साधुता की सुरक्षा और सुख की प्रस्थापना की जाती है, तब व्यक्ति-व्यक्ति का पूर्ण सुधार होता है। व्यक्ति-व्यक्ति के सुधार से सारा मानव-समाज साधु और सुखी हो जाता है। इस प्रकार व्यष्टि और समष्टि, व्यक्ति और समाज, के साधुकरण से ( सु-सदा योनौ स्वाहा वाट् ) सु-सद योनि में स्वाहा का वहन होता है। जिसमें सु-सद [ सु-स्थित ] होकर सुसाधना की जाती है, उसे सुसद योनि कहते हैं। सुसद योनि यह मानव-शरीर ही है, जिसमें स्थित होकर आत्मा यज्ञीयता का निर्वहन करता है। स्वाहा यहां प्रतीक है यज्ञ-निष्पादन का, यज्ञीयता का। वाट् का अर्थ है वहन, निर्वहन। जब समाज व्यष्टिरूप और समष्टिरूप से निष्पाप बन जाता है, तब ही मानव-जीवन में यज्ञीयता का निर्वहन होता है।

मानव-समाज में यज्ञीयता के निर्वहन से प्रत्येक मानव (संवेश-पतये अग्नये स्वाहा) संवेशपति अग्नि के लिये सुहुत [ समर्पित ] होता है। संवेश नाम है लोक, प्रजा, जनता का। यज्ञीय व्यक्ति ही (संवेशपतये अग्नये) लोक की पालना करनेवाले

अग्नि के लिये ( स्वाहा ) सुहुत होते हैं, अपने को लोकाग्नि में, जनताग्नि में, जनहिताग्नि में होमते हैं।

व्यक्ति और समाज में यज्ञीयता की सिद्धि होने पर प्रत्येक नागरिक नागरिका ( यश:भगिन्यै सरस्वत्यै स्वाहा) यश-भगिनी सरस्वती के लिये सुहुत [समर्पित] होता है। सरस्वती नाम है सरस्-वती, सुप्रवाहित होनेवाली, सरिता का। आर्य [साधु जन] सरस्वती के किनारों पर निवास किया करते हैं। सरस्वती का निकास ऋत के सानु [सर्वोच्च शिखर] से होता है। ऋत के सानु से स्रवण करती हुई सरस्वती वाणी के द्वारा सुप्रवाहित होती है। संस्कृति का नाम भी सरस्वती है। संस्कृति भी ऋत के सानु से स्रवण करती हुई वंशानुवंश सुप्रवाहित होती रहती है। सरस्वती यश की भगिनी [सहोदरा बहिन] है। सरस्वती यश की सजन्मा सहचारिणी है। जिनके आदर्श, आचार, विचार और व्यवहार यशोमय होते हैं, उन्हीं की सरस्वती सर्वतः सुविकसित और सुप्रवाहित होती हुई विश्व में व्यापती है। निष्पाप, निर्दोप और साधु दम्पतियों के गृहाश्रमों में निवास करनेवाले नागरिक नागरिका ही सरस्वती के स्रोतों की सरिता सुप्रवाहित करने के लिये स्वाहा [सु-आहुति, सुसावना] द्वारा सरस्वती-याग करते हैं।

**अमर और व्यापकतम अग्ने,**
**बचा पापसे मुझे प्रसिति से,**
**बचा दुरिष्टि दुर्भक्षण से,**
**और अविष कर पितु हमारा।**
**सुसद योनि में स्वाहा वाद्,**
**लोकपाल अग्नि के लिये,**
**यश-भगिनी सरस्वती हेतु,**
**स्वाहा स्वाहुति सुष्ठु-सावना॥**

**सूक्ति—पाहि मा दिद्योः।**
**मुझे पापवज्र से बचा।**
**अविषं नः पितुं कृणु।**
**हमारे जीविकान्न को विषरहित कर।**

**वेदोऽसि येन त्वं देव वेद देवेभ्यो वेदो ऽभवस्तेन मह्यं वेदो भूयाः।**
**देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित।**
**मनसस्पत इमं देव यज्ञं स्वाहा वाते धाः॥ (य० २।२१)**

**वेदः असि येन त्वं देव वेद देवेभ्यः वेदः अभवः तेन मह्यं वेदः भूयाः। देवाः गातुविदः गातुं वित्त्वा गातुं इत। मनसःपते इमं देव यज्ञं स्वाहा वाते धाः॥**

१) (देव वेद)! (येन) जिससे (त्वं) तू (वेदः असि) वेद है, इसीलिये तू (देवेभ्यः) देवों के लिये (वेदः अभवः) वेद हुआ है, (तेन) उसीसे (मह्यं) मेरे लिये (वेदः भूयाः) वेद हो।
२) (देवाः) देवो! (गातुं वित्त्वा) गातु को जानकर, (गातु-विदः) गातु-वित होकर, (गातुं) गातु को/पर (इत) गमन करो।
३) (देव मनसःपते)! (इमं यज्ञं) इस यज्ञ को (स्वाहा) यज्ञीयता के साथ (वाते धाः) वायु पर धारण कर।

पूर्व मन्त्र में उल्लिखित आस्तिकता, निष्पापता आदि आदर्श आदर्शों पर सम्यक् आचरण तब ही किया जा सकता है, जब गृहदेवों को ज्ञान की उपलब्धि हो। वेद सम्पूर्ण ज्ञान और अखिल

विज्ञान का अक्षय स्रोत है। ज्ञान का और ज्ञानसाधन का नाम वेद है। वेद ज्ञान है, ज्ञान का भण्डार है, ज्ञानप्राप्ति का अमोघ साधन है। वेद के पढ़ने पढ़ाने, सुनने सुनाने और तदनुसार आचरण करने से गृहाश्रम में धर्म का व्यवहार, निष्पापता का प्रसार अपि च लोकसुधार होसकता है। इस तथ्य को हृदयांकित करने के लिये सुगृहपति कहता है, सुगृहणी कहती है—"(देव वेद) दिव्य वेद! दिव्य ज्ञान के भण्डार वेद! (येन) जिस [कारण] से, क्योंकि (त्वं) तू (वेदः असि) वेद है, ज्ञान है, ज्ञानभण्डार है, ज्ञानस्रोत है, इसीसे तू (देवेभ्यः) देवों के लिये, दिव्य जनों के लिये, दिव्य ज्ञान के अभिलाषियों के लिये (वेदः) वेद, ज्ञानस्रोत, ज्ञानभण्डार (अभवः) हुआ करता है। (तेन) उससे, उसीसे, उसी कारण से, अपने उसी ज्ञानभण्डार से, अपने उसी वेदत्व के द्वारा, तू (मह्यं) मेरे लिये (वेदः) वेद, ज्ञानाधार, ज्ञानसाधन, ज्ञानस्रोत (भूयाः) हो"।

जिसपर गति करनी चाहिये, जिसपर गमन करना चाहिये, जिसपर चलना चाहिये, उस गमनीय मार्ग का नाम गातु है। किसी भी मार्ग का नाम गातु नहीं है, अपि तु गमनीय [धर्म्य, सत्य] मार्ग का ही नाम गातु है।

उपर्युक्त वेदविषयक तथ्य को सब गृहदेवों के हृदयों पर अंकित करने की भावना से गृहपति प्रेरणा करता है, गृहणी प्रेरणा करती है "(देवाः) गृहदेवो! वेद से (गातुं वित्त्वा) गमनीय मार्ग को जानकर, (गातु-विदः) गातुविद/गमनीय मार्ग के ज्ञाता/होकर, (गातुं इत) गमनीय मार्ग पर चलो, निष्पापता अथवा सदाचार के सुपथ पर प्रगमन करो"।

देव शब्द में दिव्यता का भाव है। मनसस्पति, मनसःपति, मन की रक्षा करनेवाला। उपलक्षण से मन अन्तःकरण का प्रतीक है। यथा अन्तः तथा व्यापार। मनुष्य का जैसा अन्तःकरण होता है, वैसा ही उसका व्यवहार आचार होता है। कौन है यह मन्त्रवर्णित दिव्य मनसस्पति? यह वही है, जिसे इसी मन्त्र में देव वेद कहकर सम्बोधन किया जा चुका है। वेद की दिव्य शिक्षायें अन्तःकरण की रक्षा करती हैं, अन्तःकरण को दिव्य बना देती हैं। अन्तःकरण के दिव्य होजाने पर जीवन का सारा व्यापार दिव्य होजाता है।

वात गतिसुखसेवनेषु। वात नाम पवन का है, उस पवन का, जिसकी गति सुखद और सेवनीय होती है। प्रातः काल की सुसेवनीय मन्द शीतल समीर का नाम वात है, क्योंकि उसके सेवन से सुख, स्वास्थ्य और सौन्दर्य की प्राप्ति होती है। वनों, पर्वतों और सागरों का सुखद सुसेवनीय मन्द वायु वात है। 'वात पर धारण करना, वात पर स्थापन करना' वैदिक ईडियम है, जिसका आशय है 'सुखप्रदता और सुसेवनीयता के साथ प्रगति के पथ पर आरूढ़ करना'।

अपने गृहयज्ञ के विषय में अतिशय सुकोमल और मंगलमय भावना से द्रवित होकर गृहपति मंगल कामना करता है, गृहणी मंगल कामना करती है, "(देव मनसस्पते) दिव्य अन्तःरक्षक! अपनी दिव्य शिक्षाओं से मानव के मानस को दिव्य बनादेने-वाले दिव्य वेद! मेरे (इमं यज्ञं) इस गृहयज्ञ को (स्वाहा) यज्ञीयता के साथ (वाते धाः) वात पर धारण-स्थापन कर, सुखप्रदता और सुसेवनीयता के साथ प्रगति के सुपथ पर आरूढ़ कर"॥

देव वेद,
तू क्योंकि वेद है,
हुआ वेद देवों के लिये,
हो मेरे प्रति वेद उत्तीते।
देवो,
मार्ग जानकर,
बनो मार्गवित्,
चलो मार्ग पर।

मन्तःरक्षक देव,
वात पर प्रस्थापन कर,
मेरे इस गृहरूपी यज्ञ को,
यज्ञीयता के साथ॥

सूक्ति—गातुं विस्त्वा गातुमित॥
मार्ग जानकर मार्ग पर चलो॥

सं बर्हिरङ्क्तां हविषा घृतेन समादित्यैर्वसुभिः सम्मरुद्भिः।
समिन्द्रो विश्वदेवेभिरङ्क्तां दिव्यं नभो गच्छतु यत्स्वाहा॥

(य० २।२२)

सं बर्हिः अंक्तां हविषा घृतेन सं आदित्यैः वसुभिः सं मरुत्भिः।
सं इन्द्रः विश्व-देवेभिः अंक्तां दिव्यं नभः गच्छतु यत् स्वाहा॥

१) (बर्हिः) बर्हि (हविषा घृतेन) हवि और घृत से (आदित्यैः) आदित्यों-सहित (सं अंक्तां) समंकित रहे, (वसुभिः) वसुओं-सहित (सं) समंकित रहे, (मरुत्भिः) मरुतों-सहित (सं) समंकित रहे।
२) (इन्द्रः)इन्द्र (विश्व-देवेभिः) विश्व-देवों सहित (सं अंक्तां) समंकित रहे।
३) (यत् दिव्यं) जो दिव्य (स्वाहा) स्वाहा हो, (नभः गच्छतु) नभ को जाये।

बर्हि तथा नभ, दोनों शब्दों का प्रयोग यहां आकाश अथवा अन्तरिक्ष के अर्थ में हुआ है। किन्तु दोनों के अर्थ में एक सूक्ष्म भेद है। आकाश या अन्तरिक्ष में लोकलोकान्तरों की स्थिति की अपेक्षा से आकाश या अन्तरिक्ष को बर्हि कहते हैं [बर्हि शब्द की निरुक्ति देखिये इस अध्याय के प्रथम मन्त्र की व्याख्या में]। आकाश या अन्तरिक्ष में जल या जलधर-बादल की स्थिति की अपेक्षा से आकाश या अन्तरिक्ष को नभ संज्ञा होती है।

प्रत्येक गृह में जहां वेदों का स्वाध्याय और अनुशीलन हो, वहां प्रासंगिक वेदमन्त्रों के पाठ के साथ मन्त्रान्त में स्वाहा लगाकर अग्निहोत्र भी होना चाहिये। यज्ञाग्नि में (यत् दिव्यं) जो दिव्य पदार्थ (स्वाहा) स्वाहापूर्वक होमा जाये, वह (नभः गच्छतु) नभ को जाये, नभ में पहुंचकर जल को शोधे। प्रज्वलित यज्ञाग्नि में होमा हुआ पदार्थ अग्नि द्वारा सूक्ष्म होकर वायु की गति से नभ में जाता है और नभस्थ जलधरों के जलों को तथा नभ में व्यापे हुए जलों को शुद्ध सुवासित करता है। वह शुद्ध सुवासित जल वृष्टि द्वारा पृथिवी पर बरसकर अन्नों और वनस्पतियों को सुपुष्ट, स्वादिष्ठ और सुगन्धित करता है। दिव्य पदार्थों की आहुति देने से ही यह लाभ होता है। अग्निहोत्र में दिव्य पदार्थों की ही आहुति योग्य और विहित है।

शुद्ध सुगन्धित हवि और घृत ही यज्ञाग्नि का दिव्य पदार्थ है।

आदित्य का प्रयोग मन्त्र में सूर्य की किरण के अर्थ में, वसु का प्राणवायु के अर्थ में और मरुत् का वृष्टिवाहक वायु के अर्थ में हुआ है [तीनों शब्दों की निरुक्ति के लिये इस अध्याय के मन्त्र १६ की व्याख्या देखिये ]।

यज्ञाग्नि में होमे हुए (हविषा घृतेन) हवि और घृत से (बर्हिः) अन्तरिक्ष (आदित्यैः) किरणों-सहित (सं अंक्तां) समंकित रहे, (वसुभिः) प्राणवायुओं-सहित (सं) समंकित रहे, (मरुद्भिः) वृष्टिवाहक-वायुओं-सहित (सं) समंकित रहे।

समंकन [सं-अंकन] का अर्थ है सम्यक्तया-पूर्णतया अंकित होना। पकी पकाई दाल से भरी हुई विशाल डेगची या बटलोई में समचासर उष्ण घृतयुक्त एक दो रत्ती हींग का छोंक [हिंगार] दिया जाता है तो सारी डेगची और समस्त दाल हींग से समंकित होजाती है। दाल की बूंद-बूंद और कण-कण में हींग और हींग की सुगन्धि बस जाती है, समंकित होजाती है।

यज्ञाग्नि में होमे हुए (हविषा घृतेन) हवि और घृत से (बर्हिः आदित्यैः सं अंक्तां) अन्तरिक्ष किरणों-सहित समंकित रहे, (बर्हिः वसुभिः सं अंक्तां) अन्तरिक्ष प्राणवायुओं-सहित समंकित रहे, (बर्हिः मरुद्भिः सं अंक्तां) अन्तरिक्ष वृष्टिवाहक-वायुओं-सहित समंकित रहे। सब गृहाश्रमी अपने अपने गृहाश्रमों में हवि और घृत से नित्य अग्निहोत्र करें, ताकि अन्तरिक्ष और उसमें स्थित सूर्य की रश्मियें, प्राणवायुयें तथा मरुत्वायुयें सदा हवि और घृत से समंकित रहें। ऐसा होने से जल, वायु, आकाश, प्रकाश, अन्न, वनस्पति, आदि सब जीवनोपयोगी पदार्थ नितान्त शुद्ध, पवित्र और पौष्टिक रहते हैं। सब मनुष्य और पशु पक्षी नीरोग, स्वस्थ, सुपुष्ट और सुप्रसन्न रहते हैं। प्राणियों के जीवन सुशान्त और सात्त्विक होते हैं। सबकी प्रकृति सम, सुन्दर और सुमधुर रहती है।

अग्निहोत्र से न केवल भौतिक और शारीरिक लाभ होता है, अपि च आध्यात्मिक लाभ भी होता है। अग्निहोत्र द्वारा आकाश, अवकाश, जल, पवन प्रकाश, अन्न, वनस्पति, आदि, सब सेवनीय पदार्थ सुवासित और सात्त्विक रहते हैं। सात्त्विक वस्तुओं के सेवन से सत्त्व की शुद्धि होती है। सत्त्व की शुद्धि से शरीर और अन्तःकरण शुद्ध, स्वस्थ और सात्त्विक रहते हैं। निर्मल तथा सात्त्विक शरीर व अन्तःकरण आध्यात्मिक साधना में परम सहायक होते हैं। यज्ञाग्नि में होमे हुए (हविषा घृतेन) हवि और घृत से (इन्द्रः) इन्द्रियों का स्वामी आत्मा (विश्व-देवेभिः) सब देवों सहित, प्राण मन बुद्धि नेत्र श्रोत्र आदि इन्द्रियरूपी दिव्य देवों सहित (सं अंक्तां) समंकित रहे।

रहे समंकित हवि और घृत से,
किरणों-सहित बर्हि-आकाश।
रहे समंकित हवि और घृत से,
प्राणवायुओं सहित आकाश।
रहे समंकित हवि और घृत से,
वृष्टिवायुओं-सहित आकाश।
रहे समंकित हवि और घृत से,
इन्द्र विश्वदेवों के साथ।
दिव्य वस्तु जो स्वाहा होवे,
वसुपूरित नभ में बह जावे॥

**कस्त्वा विमुञ्चति स त्वा विमुञ्चति कस्मै त्वा विमुञ्चति तस्मै त्वा विमुञ्चति । पोषाय रक्षसां भागो ऽसि ॥ (य० २।२३)**

कः त्वा वि-मुञ्चति सः त्वा वि-मुञ्चति कस्मै त्वा वि-मुञ्चति तस्मै त्वा वि-मुञ्चति । पोषाय रक्षसां भागः असि ॥

१) (कः त्वा वि-मुञ्चति) कौन तुझे विमोचता है ?

२) (सः त्वा वि-मुञ्चति) वह तुझे विमोचता है ।

३) वह (कस्मै त्वा वि-मुञ्चति) किसलिये तुझे विमोचता है ?

४) वह (तस्मै त्वा वि-मुञ्चति) उसलिये तुझे विमोचता है ।

५) तू (पोषाय) सम्पोषण के लिये (रक्षसां भागः असि) राक्षसों का भाग है ।

मुच प्रमोचनमोदनयोः । मुच का अर्थ है मुक्ति और आनन्द । मुक्ति और आनन्द का सदा सर्वत्र सहचार है । जहां मुक्ति तहां आनन्द । जहां वन्धन तहां क्लेश ।

ऋग्वेद ७-१०४-२२ में उल्लिखित उलूकवृत्ति [मोह], शुशुलूकवृत्ति [क्रोध], श्ववृत्ति [द्वेष], कोकवृत्ति [काम], सुपर्णवृत्ति [अहंकार, अभिमान], गृध्रवृत्ति [लोभ]—इन छः दुर्वृत्तियों को रक्षः [राक्षस] कहा है । इन दुर्वृत्तियों से युक्त मनुष्यों को भी राक्षस कहते हैं । साधना के मार्ग में आनेवाले विघ्न-वाधायें भी रक्षः अथवा राक्षस हैं ।

भाग का अर्थ है टुकड़ा, हिस्सा, खण्ड, अंश । भाग का अर्थ भञ्जक [खण्ड-खण्ड करनेवाला] भी है । भाग्य के अर्थ में भी भाग शव्द का प्रयोग होता है ।

पूर्व मन्त्र में गृहाश्रमियों के लिये गृहाश्रम में अग्निहोत्र करने का विधान किया गया है । अग्निहोत्र याज्ञिक कर्मकाण्ड का प्रतीक है । अग्निहोत्रादि याज्ञिक कर्मकाण्ड का प्रयोजन केवल सत्त्व की शुद्ध है । याज्ञिक कर्मकाण्ड आत्मोन्नति में सहायक मात्र है, मोक्षप्राप्ति का साधन नहीं है । यज्ञ के द्वारा सुख और सात्त्विकता प्राप्त होती है, मोक्ष और आनन्द नहीं । मोक्ष और आनन्द की प्राप्ति के लिये उस मुक्त और आनन्दस्वरूप ब्रह्म में आत्म-अवस्थित होने की आवश्यकता है ।

प्रकृति सत् [सत्तावती] है । प्रकृति से वना यह शरीर भी सत् है । प्राकृत पदार्थ केवल शरीर को सुख देते हैं । सु का अर्थ है सुष्ठु, सुन्दर, स्वस्थ । ख का अर्थ है इन्द्रिय । प्रकृति तथा प्रकृति से वने पदार्थ शरीर को और शरीर की इन्द्रियों को सुष्ठु, सुन्दर और स्वस्थ रख सकते हैं । प्रकृति और प्राकृत पदार्थ एक मात्र शरीर का पोषण और सुखीकरण कर सकते हैं, आत्मा का नहीं ।

आत्मा सत् और चित् है । आत्मा सत् है, आत्म की सत्ता है और वह चेतन सत्ता है ।

परमात्मा सत् और चित् तो है ही, आनन्द-स्वरूप भी है । इसीलिये उसे सच्चिदानन्द कहते हैं । वह सदामुक्त है और सदानन्द है ।

प्रकृति वद्ध है, वन्धनरूपा है, वन्धनकारिणी है । प्रकृति से युक्त होकर आत्मा वद्ध होता है और ब्रह्म से युक्त होकर वह मुक्ति और आनन्द पाता है, मुक्तानन्द वन जाता है । मन्त्रोल्लिखित प्रश्नोत्तर इसी उद्वोध का उद्वोधन करते हैं—

(कः त्वा वि-मुञ्चति) कौन तुझे विमुक्त करता है? (सः त्वा वि-मुञ्चति) वह सर्वानुस्यूत ब्रह्म तुझे विमुक्त करता है। वह (कस्मै त्वा विमुञ्चति) किसलिये तुझे विमुक्त करता है? वह (तस्मै) उसलिये, उस परम आनन्द की प्राप्ति के लिये (त्वा विमुञ्चति) तुझे मुक्त करता है।

गृहस्थों का गृहाश्रम ही वह आश्रम है, जहाँ न केवल इस लोक की अपितु परलोक की भावना की जाती है, जहाँ न केवल इन्द्रियजन्य सुख का अपितु मोक्ष का साक्षात्कार किया जाता है, जहाँ न केवल प्रकृति में अपितु प्रभु में समाहित हुआ जाता है।

यहाँ सहसा गृहाश्रम के एक निवासी के मन में प्रश्न उठता है, "गृहाश्रम के विविध कर्तव्यों का निर्वहन करते हुए अनेक राक्षसों [बुराइयों, विघ्नबाधाओं] का कुचक्र चलता रहता है। क्या यह सम्भव है कि गृहाश्रम में रहते हुए राक्षसों पर विजय प्राप्त करके मोक्ष और आनन्द की सुभावना का मार्ग प्रशस्त किया जा सके? इसका उत्तर स्पष्ट और निश्चित 'हाँ' में है।

आत्मचिंतन वह साधन है, जिसके अवलम्ब से गृहाश्रम का एक सच्चा साधक सम्मुख आनेवाले समस्त राक्षसों का वध करता हुआ मोक्ष और आनन्द के सोपान पर चढ़ता चला जाये। गृहसाधक! (पोषाय) मोक्ष के सम्पोषण के लिये, आनन्द की सन्तुष्टि के लिये, तू (रक्षसां भागः असि) राक्षसों का भञ्जक है। बुराइयों और विघ्नबाधाओं को छिन्न भिन्न करने की तुझमें क्षमता है। आत्मचेतना की रक्षा और अपने आत्मचिंतन की सँभाल।

कौन तुझे विमुक्त करता है?
वह तुझको विमुक्त करता है।
किसलिये विमुक्त करता है?
आनन्दार्थ मुक्त करता है।
भञ्जक है तू राक्षसों का,
सम्पोषण पुष्टि के लिये॥

सं वर्चसा पयसा सं तनूभिरगन्महि मनसा सं शिवेन।
त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायोऽनुमार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टम्॥
[य० ८/१४, ८/१६] (य० २।२४)

सं वर्चसा पयसा सं तनूभिः अगन्महि मनसा सं शिवेन।
त्वष्टा सु-दत्रः वि-दधातु रायः अनु-मार्ष्टु तन्वः यत् वि-लिष्टम्॥

१) हम (वर्चसा पयसा) वर्च और रस से (सं अगन्महि) संगत हो गये हैं, (तनूभिः) तनुओं से (सं) संगत हो गये हैं, (शिवेन मनसा) शिव मन से (सं) संगत होगये हैं।

२) (सु-दत्रः त्वष्टा) सु-दत्र त्वष्टा (रायः) सुऐश्वर्यों को (वि-दधातु) विविधतया धारण-स्थापित करे, (तन्वः) तनु को (यत्) जो (वि-लिष्टम्) वि-श्लिष्ट है [उसे] (अनु-मार्ष्टु) अनु-शोधे, माँजता रहे।

वर्चो वै हिरण्यम्। वर्च का अर्थ है तेज,-सौन्दर्य। वर्च नाम उस तेज या सौन्दर्य का है, जो भीतर से ओजित होकर बाहर चमकता दमकता है।

निष्पापता, वैदिक आचार, अग्निहोत्र, ब्रह्मोपासना और मोक्ष तथा आनन्द की प्राप्ति के साधनोपाय से वर्च का सम्पादन होता है।

रसो वै पयः। रस अथवा सरसता का नाम पय है। वर्च के ओजन से जीवन में उस पय का, उस रस का, क्षरण होता है, जिसके क्षरण से जीवन में एक अनिर्वचनीय सरसता की अनुभूति होती है।

वेद में तनु अथवा तनू शब्द का प्रयोग सर्वत्र विस्तारमय-समुन्नत जीवन के अर्थ में हुआ है।

त्वष्टा हि रूपाणि विकरोति। त्वष्टा वै रूपाणामीशे। जो सौन्दर्यों का, सुन्दरताओं का, सुन्दर वस्तुओं का, निर्माण करता है, उसे त्वष्टा कहते हैं। तक्षू त्वक्षू तनूकरणे से त्वष्टा शब्द तराशा गया है। त्वष्टा का अर्थ है सूक्ष्म करनेवाला, तराशनेवाला। छील तराश कर, सूक्ष्म करके, जो सुन्दर रचना करता है, वह त्वष्टा है। इस निरुक्ति के अनुसार ब्रह्म ब्रह्माण्ड का त्वष्टा है, आत्मा जीवन का त्वष्टा है, राजा राष्ट्र का त्वष्टा है, नेता जनता का त्वष्टा है। यहां त्वष्टा का प्रयोग परमात्मा के लिये हुआ है।

जो सदा सु-सुख-सुष्ठुता-सुशोभनोयता देता रहता है, उसे सुदत्र कहते हैं।

रै नाम है धनैश्वर्य का। रै का बहुवचन है रायः। रै से तात्पर्य उस धन से है, जिससे सुख की सुवृद्धि होती है।

अनु-मार्ष्टु में पुनः पुनः मांजने, निरन्तर मार्जन करते रहने, अनवरत निखारते-शोधते रहने का भाव है। लिश अल्पीभावे। विगतं लिष्टं विलिष्टम्। वि का अर्थ है विगत, लिष्टम् का अर्थ है अल्पता। विलिष्टम् का अर्थ है अल्पताविगत, अल्पतारहित, पूर्ण, परिपूर्ण। सतत सन्तत निरन्तर मार्जन करते रहने से पूर्णता की रक्षा होती है।

गृहाश्रम में निष्पापता, वेदाचार, अग्निहोत्र, ब्रह्मोपासना, मोक्षसाधना, आदि आनन्दप्रद व्यवहारों से मानों सब मानवों का सुधार और संशोधन होगया है। गृह-गृह के गृहदेव और समाज के मानवदेव कहते हैं—"गृहाश्रमों की वैदिक सुन्दर साधनामय सुव्यवस्था के पालन से हम (वर्चसा पयसा सं अगन्महि) तेज और रस से सुयुक्त हो गये हैं, (तनूभिः सं) सुविस्तृत-व्यापक-समुन्नत जीवनों से सुयुक्त हो गये हैं, (शिवेन मनसा सं) शिव-शान्त-भद्र मन से सुयुक्त हो गये हैं। वर्च, पय, सुजीवन और शिव मन से हममें पूर्णता-परिपूर्णता आ गई है"।

जब गृहाश्रमों और समाज के मानवों में धर्म, सदाचार, निष्पापता, आस्तिकता तथा सुकर्म का प्रवाह प्रवाहित होता है तो मानव जाति पर भगवान् की कृपा से सुखैश्वर्यों की वृष्टि होती है। इस भावना से भावित होकर गृहदेव और सब सुनागरिक कामना करते हैं—"वर्च, पय, सुजीवन और शिव मन से युक्त हम मानवों के लिये (सुदत्रः-त्वष्टा) सु-दाता सृष्टिस्रष्टा (रायः वि-दधातु) सुखैश्वर्यों को वि-धारण करे, विविध प्रकार के सुखसाधनों की प्रस्थापना करे"।

प्रभु की कृपा से प्राप्त सुखैश्वर्यों को भोगते हुए कहीं गृहदेव व समाजदेव विषय भोग में पड़कर साधनामय जीवन के सुपथ को त्यागकर विलासमय जीवन के कुपथ पर आरूढ़ न होजायें। इससे बचने के लिये वे अपने आपको आत्मचेतनामय चेतावनी देते हुए सदा यह कामना करते रहें कि "हमारे (तन्वः) जीवन की (तत् विलिष्टं)

जो परिपूर्णता है, उसे वह (पुरु-रूपः त्वष्टा) पुरु-रूपवाला सृष्टिकर्ता (अनु-यच्छतु) निरन्तर बांटता रहे, अनवरत निखारता-संवारता रहे, सुन्दरता के साथ सदा बनाये रहे"।

करे प्रदान पूर्णस्वरूपी को,
जीवन की जो पूर्ण पूर्णता,
रहे संवारता उसे निरन्तर,
वह पुरुष सृष्टि का कर्ता ॥

हम संगत हो लिये वर्च से,
पय से जीवन से शिव मन से।

सूक्ति—अगन्महि मनसा सं शिवेन ॥
हम शिव मन से युक्त हो गये हैं ॥

दिवि विष्णुर्व्यक्रंस्त जागतेन छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मोऽन्तरिक्षे विष्णुर्व्यक्रंस्त त्रैष्टुभेन छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः पृथिव्यां विष्णुर्व्यक्रंस्त गायत्रेण छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मोऽस्मादन्नादस्यै प्रतिष्ठाया अगन्म स्वः सं ज्योतिषाभूम ॥ (य० २।२५)

दिवि विष्णुः वि-अक्रंस्त जागतेन छन्दसा ततः निःभक्तः यः अस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः अन्तरिक्षे विष्णुः वि-अक्रंस्त त्रैस्तुभेन छन्दसा ततः निःभक्तः यः अस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः पृथिव्यां विष्णुः वि-अक्रंस्त गायत्रेण छन्दसा ततः निःभक्तः यः अस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः अस्मात् अन्नात् अस्यै प्रति-स्थायै अगन्म स्वः सं ज्योतिषा अभूम ॥

१) (दिवि) द्यौ में (विष्णुः) विष्णु ने (वि-अक्रंस्त) पदार्पण किया (जागतेन छन्दसा) जागत छन्द से, (ततः) उससे-तत्पश्चात् (निःभक्तः) निर्भक्त हुआ (यः अस्मान् द्वेष्टि) जो हमें द्वेषता है (च) और (यं वयं द्विष्मः) जिसे हम द्वेषते हैं।

२) (अन्तरिक्षे विष्णुः वि-अक्रंस्त त्रैस्तुभेन छन्दसा) अन्तरिक्ष में विष्णु ने पदार्पण किया त्रैस्तुभ छन्द से, (ततः निःभक्तः) उससे निर्भक्त हुआ (यः अस्मान् द्वेष्टि च यं वयं द्विष्मः) जो हमें द्वेषता है और जिसे हम द्वेषते हैं।

३) (पृथिव्यां विष्णुः वि-अक्रंस्त गायत्रेण छन्दसा) पृथिवी में विष्णु ने पदार्पण किया गायत्र छन्द से, (ततः निःभक्तः) उससे निर्भक्त हुआ (यः अस्मान् द्वेष्टि च यं वयं द्विष्मः) जो हमें द्वेषता है और जिसे हम द्वेषते हैं।

४) (अस्मात् अन्नात्) इस अन्न से (अस्यै प्रति-स्थायै) इस प्रति-स्था के लिये, हमने (स्वः) स्वः (अगन्म) प्राप्त किया है, हम (ज्योतिषा) ज्योति से (सं अभूम) संगत हुए हैं।

विश प्रवेशने। जो प्रवेश करता है, व्यापता है, उसे विष्णु कहते हैं। सबमें सर्वत्र प्रविष्ट-व्याप्त-व्यापक होने से परमात्मा विष्णु है। यज्ञाग्नि में हुत तथा सूक्ष्म होकर हवि इस आकाश में दूर दूर तक व्यापते हैं, इससे यज्ञ [अग्निहोत्र] का नाम विष्णु है। शरीर में प्रविष्ट होकर निज चेतना द्वारा जीवन में व्यापने से आत्मा विष्णु है।

इसी प्रकार व्याप्ति विष्णु है, वायु विष्णु है, अग्नि विष्णु है, आकाश विष्णु है। जो किसी के हृदय में प्रविष्ट होकर किसी के हृदय में बस जाता है, वह विष्णु है। यहां विष्णु शब्द का प्रयोग व्याप्ति-सर्वव्याप्ति के अर्थ में हुआ है।

द्योतन्ते यस्यां नक्षत्राणि सा द्यौः। जिसमें नक्षत्र जगमगाते हैं, वह द्यौ है। यस्मिन्नन्तरीक्षन्ते तदन्तरिक्षम्। जिसके भीतर ईक्षण-दर्शन करते हैं, वह अन्तरिक्ष है। पर्थयन्ति यस्यां सा पृथिवी। विविध व्यवहारार्थ जिसमें या जिसपर विविध प्रकार से पर्थन-प्रक्षेपण करते हैं, वह पृथिवी है।

मानव-शरीर में द्यौ है विचारधाम यह मस्तिष्क, जिसमें विचाररूपी नक्षत्र जगमगाते हैं। अन्तरिक्ष है यह भावनाधाम हृदय, जिसमें प्रत्येक वस्तु भावनानुरूप दृष्टिगत होती है। पृथिवी है यह कर्मधाम-व्यवहारधाम शरीर, जिसमें इन्द्रियों के विविध प्रक्षेपणों से नाना कर्म-व्यवहार किये जाते हैं।

छन्द का अर्थ है कविता-छन्द, स्वच्छन्द, स्वतन्त्र, स्वतन्त्रता, भावना, आनन्द। छन्द शब्द के मुख्यार्थ चार हैं—कविता-छन्द, स्वतन्त्रता, भावना और आनन्द। स्वतन्त्रता और भावना में ही आनन्द है। केवल स्वतन्त्रता में ही आनन्द नहीं है, आनन्द के लिये स्वतन्त्रता के साथ उदात्त भावना भी चाहिये। आनन्द के लिये भावनाशून्य स्वतन्त्रता नहीं, भावनामय स्वतन्त्रता अपेक्षित है। परतन्त्र, रूढ़ियों से जकड़े हुये, भावनाहीन कवि के छन्दों में मानव के मानस को थिरकानेवाले आनन्द का अभाव होता है। स्वतन्त्रविहारी, रूढ़ियों से मुक्त, समुदात्त व्यापक भावनाओं से युक्त कवि के छन्दों में ही आनन्द का क्षरण होता है।

जागतेन छन्दसा का अर्थ है जागृत भावना से, जगती की भावना से, स्वतन्त्र आनन्दप्रद वैश्व-सार्वभौम भावना से।

त्रै-स्तुभेन छन्दसा का अर्थ है त्रै-स्तुभ/त्रै-स्तुप्/त्रै-स्तुति भावना से, मनसा वाचा कर्मणा तीनों प्रकार की स्वतन्त्र आनन्दप्रद स्तुत्य भावना से।

गायत्रेण छन्दसा का अर्थ है गायत्र की भावना से, प्राणरक्षण की भावना से, प्राणीमात्र के संरक्षण की स्वतन्त्र आनन्दप्रद भावना से। गायत्रेति प्राणरक्षणम्।

क्रमु पादविक्षेपे। वि-अक्रंस्त = पादविक्षेपण किया, पदार्पण किया, प्रवेश किया।

निर्भक्त, निःभक्त, वि-भक्तः। इस शब्द में विभक्ति, विभाग, पृथक्त्व, छिन्नभिन्नता की भावना है।

गृहाश्रमों की सुव्यवस्था द्वारा पूर्वमन्त्रानुसार मानव-समाज में शिव-मनस्कता और जीवन की परिपूर्णता का सम्पादन होगया है। उसके परिणामस्वरूप (विष्णुः) सर्वव्याप्ति-विश्वव्याप्ति ने (जागतेन छन्दसा) जागत-जगत्य-वैश्व-सार्वभौम भावना से (दिवि) विचारधाम में (वि अक्रंस्त) प्रवेश कर लिया है।

जब मानव-समाज का मानस शिवता से युक्त और उसका जीवन परिपूर्णता से सुयुक्त होजाता है, तो मानव-समाज के विचारधाम में वैश्वकौटुम्ब्य की भावना निहित होजाती है।

(ततः) उस [सर्वव्याप्ति-विश्वव्याप्ति] से (निःभक्तः) छिन्न-भिन्न होगया, वह जनसमूह (यः अस्मान् द्वेष्टि) जो हमें द्वेषता है, जो हमसे द्वेष करता है (च) और (यं वयं द्विष्मः) जिसे हम द्वेषते हैं, जिससे हम द्वेष करते हैं।

मानव-समाज के विचारधाम में जागत भावना के संनिहित होजाने पर द्वेषभाव समाप्त होजाता है। द्वेषभाव के समाप्त होजाने पर द्वेषी जनसमूह नहीं रहता। द्वेषियों का हनन करने से द्वेषी जनसमूह का अभाव नहीं होता है। मानवों के विचारों में से द्वेषबुद्धि को दूर करदेने से द्वेषी जनसमूह की छिन्नभिन्नता होती है। द्वेष के बदले द्वेष करने से द्वेष और द्वेषियों का अन्त नहीं होता है। द्वेष और द्वेषियों का अन्त तो सर्वमय सर्वहित की भावना से होता है।

विचारधाम में सर्वव्याप्ति की स्थापना के परिणामस्वरूप (विष्णुः) सर्वव्याप्ति-विश्वव्याप्ति ने (त्रै-स्तुभेन छन्दसा) त्रै-स्तुत्य भावना से (अन्तरिक्षे) भावनाधाम में (वि-अक्रंस्त) प्रवेश किया।

जब मानव-समाज के विचारधाम में विश्व-व्याप्ति की स्थापना होजाती है, तो उसके भावनाधाम में भी, मनसा वाचा कर्मणा, तीनों प्रकार से, स्तुत्यरूपेण, विश्वव्याप्ति स्थापित होजाती है।

(ततः) उस [विश्वव्याप्ति] से (निःभक्तः) छिन्न भिन्न होगया, वह जनसमूह (यः अस्मात् द्वेष्टि) जो हमें द्वेषता है, जो हमसे द्वेष करता है (च) और (यं वयं द्विष्मः) जिसे हम द्वेषते हैं, जिससे हम द्वेष करते हैं।

विचारधाम और भावनाधाम में विश्वव्याप्ति की स्थापना के परिणामस्वरूप (विष्णुः) विश्व-व्याप्ति ने (गायत्रेण छन्दसा) प्राणरक्षण की भावना से, प्राणीमात्र के संरक्षण की भावना से (पृथिव्यां) कर्मधाम में, व्यवहारधाम में (वि-अक्रंस्त) प्रवेश किया।

जब मानव-समाज के विचारधाम और भावनाधाम में विश्वव्याप्ति व्याप जाती है, तो उसके व्यवहार में भी विश्वव्याप्ति समा जाती है। तीनों धामों में विश्वव्याप्ति की स्थापना होने पर ही प्राणीमात्र के जीवन और उनके सुख सौभाग्य की रक्षा होती है।

(ततः) उस [विश्वव्याप्ति] से (निःभक्तः) छिन्न-भिन्न होगया, वह जनसमूह (यः अस्मान् द्वेष्टि) जो हमें द्वेषता है, जो हमसे द्वेष करता है (च) और (यं वयं द्विष्मः) जिसे हम द्वेषते हैं, जिससे हम द्वेष करते हैं।

अन्न का प्रयोग मन्त्र में विश्वव्याप्ति की भावना के लिये हुआ है। भावनान्न तीनों धामों का भोजन है। भावनान्न से ही विचार, भावना और व्यवहार पुष्ट सम्पुष्ट होते हैं।

सुख और आनन्द दोनों के एकस्थ संयोग का नाम स्वः है। सुख का सेवन शरीर से होता है और आनन्द का आत्मा से। सुखसाधनों की उपलब्धि सत् प्रकृति से होती है और आनन्द की प्राप्ति होती है आनन्दमय ब्रह्म से।

ज्योति से तात्पर्य अन्तःप्रकाश, आत्मानुभूति, सत्य विद्या, सत्य ज्ञान, सत्य विज्ञान, सत्य बोध से है।

(अस्मात् अन्नात्) इस विश्वव्याप्ति के सर्वपोषक भावनान्न से (अस्यै प्रति-स्थायै) इसीकी प्रति-स्थापना के लिये, इसी विश्वव्याप्ति की सर्वमय भावना की प्रति-स्थापना के लिये, प्रत्येक गृह-ग्राम-नगर-राष्ट्र में इसी वैष्णव भावना की प्रस्थापना के लिये, हमने (स्वः अगन्म) सुखानन्द प्राप्त किया है और हम (ज्योतिषा सं अभूम) ज्योति से संगत हुए हैं।

हम स्वः का सम्पादन करें, सबको सुखी और आनन्दित करने के लिये। हम ज्योति का निष्पादन करें, सबको ज्योतिष्मान् बनाने के लिये। हमारा स्वः और हमारी ज्योति हमारे अपने व्यक्तित्व और अपने गृह तक ही सीमित न रहे, अपि तु सारी वसुन्धरा के लिये हो। हम अपने स्वः और अपनी ज्योति को सारे संसार में व्यापें। गृह-गृह में, समाज-समाज में, इस सर्वमय भावना की प्रस्थापना होनी चाहिये। स्वः और ज्योति का उपयोग सर्वहित के लिये ही हो, स्वार्थसाधना के लिये नहीं।

जागत छन्द से पदार्पण किया,
विष्णु ने द्यौ में,
उससे होगया छिन्नभिन्न,
जो द्वेषता है हमें,
और द्वेषते हैं हम जिसे।
त्रैष्टुभ छन्द से पदार्पण किया,
विष्णु ने अन्तरिक्ष में,
उससे होगया छिन्नभिन्न,
जो द्वेषता है हमें,
और द्वेषते हैं हम जिसे।
गायत्र छन्द से पदार्पण किया,
विष्णु ने पृथिवी में,
उससे होगया छिन्नभिन्न,
जो द्वेषता है हमें,
और द्वेषते हैं हम जिसे।
इस अन्न से,
इसीकी प्रति-स्थापनार्थ,
सम्पादन किया हमने सुखानन्द,
संगत हुए हम ज्योति से॥

सूक्ति—सं ज्योतिषाभूम॥
हम ज्योति से संयुक्त होगये हैं॥

**स्वयंभूरसि श्रेष्ठो रश्मिर्वर्चोदा असि वर्चो मे देहि।**
**सूर्यस्यावृतमन्वावर्ते॥** (य० २।२६)

**स्वयं-भूः असि श्रेष्ठः रश्मिः वर्चःदाः असि वर्चः मे देहि।**
**सूर्यस्य आ-वृतं अनु आ-वर्ते॥**

१) तू (स्वयं-भूः असि) स्वयं-भू है।
२) तू (वर्चःदाः श्रेष्ठः रश्मिः असि) वर्च-दाता उत्तम किरण है।
३) (मे वर्चः देहि) मेरे लिये वर्च दे।
४) मैं (सूर्यस्य आ-वृतं) सूर्य के आवृत को (अनु आ-वर्ते) अनु आवर्तता हूं।

पूर्व मन्त्र में जिस सर्वमयता, विश्वव्याप्ति, द्वेषराहित्य, आनन्द और ज्योति का वर्णन किया गया है, उसके स्थायित्व के लिये प्रत्येक गृहाश्रमी को नित्य प्रभु का स्तवन करना चाहिये, नित्य प्रभु से प्रार्थना करनी चाहिये और सदा प्रार्थनानुसार व्यवहार करना चाहिये।

गृही स्तुति करता है, गृहणी स्तुति करती है, "प्रभो! तू (स्वयं-भूः असि) स्वयं-सत्त है। तेरी सत्ता न किसी से है, न किसी पर आश्रित है। और (असि) है तू (वर्चःदाः श्रेष्ठः रश्मिः) वर्चप्रदाता सर्वोत्तम रश्मि। तू वह श्रेष्ठ रश्मि है, वह सर्वोत्तम किरण है, वह दिव्य प्रकाशस्रोत है, जहां से सबको वर्च [अन्तः ज्योति और अन्तः वाह्य प्रकाश] मिल रहा है। सबमें सर्वत्र तेरा ही वर्च है, तेरी ही ज्योति है, तेरा ही प्रकाश है, तेरा ही सौन्दर्य है"।

स्तुति करने के उपरान्त गृहणी प्रार्थना करती है, गृही प्रार्थना करता है, "प्रभो! (मे वर्चः देहि

मुझे वर्च दे, मुझे तेज प्रदान कर, मुझे ज्योति दे। मुझे सूर्य के समान वह प्रखर प्रकाश दे कि मैं अपने गृहाश्रम का आदर्शरूपेण प्रज्वलन, प्रकाशन और निर्वहन करके विश्व के गृह-गृह में गृहाग्नि प्रज्वलन करने में सफलकाम होऊं"।

प्रार्थना करने के उपरान्त गृहणी कहती है, गृहपति कहता है, "मैं (सूर्यस्य आ-वृतं अनु आ-वर्ते) सूर्य के आवृत को अनु आवर्तन करता हूं, मैं सूर्य के आवृत पर अनु [निरन्तर] आवर्तता [घूमता] हूं, मैं सूर्य के समान अपने क्षेत्र में स्थित होकर सतत साधना करता हूं"।

अनु का अर्थ है पीछे, एक के पीछे एक, निरन्तर, अनवरत। वेद का यह आवृत शब्द ही अंग्रेजी में ऑर्बिट [Orbit] होगया है। सूर्य के चारों ओर अन्य लोक घूमते हैं, किन्तु सूर्य किसी के चारों ओर न घूमकर अपने आवृत (ऑर्बिट) पर ही घूमता रहता है। सूर्य रात दिन अनवरत अपनी धुरी [कीली] पर घूमता रहता है और अपनी धुरी पर ही स्थित रहता हुआ सब ओर अपना प्रकाश विकीर्ण करता रहता है।

सूर्य के आवृत को अनु-आवर्तन करने का अर्थ है सूर्य का अनुकरण करना, सूर्य के समान अपने स्थान पर स्थित रहकर अनवरत गति-प्रगति करते हुए अन्धकार का निराकरण और प्रकाश का प्रकाशन करना। प्रभु से वर्च की प्रार्थना करनेवाले को यह ज्ञात होना चाहिये कि प्रकाश की प्राप्ति सूर्य के समान स्व आवृत पर स्थित होकर साधना करने से होती है। स्थानभ्रष्ट और साधनाविहीन व्यक्ति वर्च का पात्र, ज्योति का अधिकारी, प्रकाश का पुञ्ज, नहीं होता।

गृहाश्रम ही वह आवृत है, जिसपर स्थित होकर और जिसकी सुव्यवस्था करके, संसार में अन्तः बाह्य ज्योति, प्रकाश और सौन्दर्य सम्पादन किया जा सकता है। गृहाश्रम ही वह आवृत है, जहां प्रतिष्ठित होकर संसार के घर घर में प्रकाश फैलाया जा सकता है। जलता हुआ एक दीपक अनेक असंख्य दीपों को प्रकाशित कर देता है। एक सुप्रकाशित गृह अनेक असंख्य गृहों को सुप्रकाशित कर सकता है। एक आदर्श गृह अन्य अनेक असंख्य गृहों को आदर्श गृह बना सकता है। उपदेश की अपेक्षा आदर्श कहीं अधिक प्रभावशाली होता है।

स्वयंसत्त है तू और तू है,<br>
वर्चप्रदाता श्रेष्ठ किरण।<br>
मुझे वर्च दे,<br>
करता हूं मैं अनु आवर्तन,<br>
सदा सूर्य के आवृत को॥

सूक्ति—स्वयंभूरसि॥<br>
तू स्वयंसत्त है॥<br>
श्रेष्ठो रश्मिर्वर्चोदा असि॥<br>
तू तेजप्रदाता श्रेष्ठ किरण है॥<br>
वर्चो मे देहि॥<br>
मुझे तेज-सौन्दर्य दे॥<br>
सूर्यस्यावृतमन्वावर्ते।<br>
मैं सूर्य के समान अपने आवृत पर<br>
स्थित रहता हूं॥

**अग्ने गृहपते सुगृहपतिस्त्वया ऽग्ने ऽहं गृहपतिना भूयासं सुगृहपतिस्त्वं मया ऽग्ने गृहपतिना भूयाः। अस्थूरि णौ गार्हपत्यानि सन्तु शतं हिमाः सूर्यस्यावृतमन्वावर्ते ।। (य० २।२७)**

**अग्ने गृह-पते सु-गृहपतिः त्वया अग्ने अहं गृहपतिना भूयासं सु-गृहपतिः त्वं मया अग्ने गृहपतिना भूयाः। अस्थूरि नौ गार्ह-पत्यानि सन्तु शतं हिमाः सूर्यस्य आ-वृतं अनु आ-वर्ते ।।**

१) (अग्ने गृहपते) ! (अग्ने) ! (अहं) मैं (त्वया गृहपतिना) तुझ गृहपति से (सुगृहपतिः) सुगृहपति (भूयासं) होजाऊं।

२) (अग्ने) ! (त्वं) तू (मया गृहपतिना) मुझ गृहपति से (सुगृहपतिः) सुगृहपति (भूयाः) हो।

३) (शतं हिमाः) शत हिम (नौ) हम दोनों के (गार्ह-पत्यानि) गार्ह-पत्य (अस्थूरि) अ-स्थूरि (सन्तु) हों।

४) मैं (सूर्यस्य आवृतं) सूर्य के आवृत को (अनु आ-वर्ते) अनु आवर्तता हूं।

पूर्व मन्त्र में सुगृहस्थ ने प्रभु से वर्च की प्रार्थना की है, गृहाश्रम के आवृत पर स्थित होकर अपने गृहाश्रम को आदर्श गृहाश्रम वनाने के लिये। निस्सन्देह गृहस्थाश्रमों का जितना सुधार एक आदर्श गृहस्थाश्रम से हो सकता है, उतना सुधार संसार के अन्य समस्त साधनोपायों से नहीं हो सकता। खरवूज़े को देखकर खरवूज़ा रंग पलटता है, यह कहावत गृहस्थाश्रमों के विषय में अक्षरशः चरितार्थ होती है। एक आदर्श गृहपति और उसके आदर्श गृह को देखकर जितने गृहस्थियों और गृहों की कायापलट होती है, उतनी अन्य किसी प्रकार से नहीं होती।

इसी आशय को व्यक्त करने के लिये यहां दो गृहपतियों में परस्पर एक शिक्षाप्रद वार्तालाप कराया गया है। यह वार्तालाप जिस प्रकार दो गृहपतियों के विषय में घटित होता है, उसी प्रकार दो सुगृहणियों के विषय में भी होता है।

दो पड़ोसी गृहपति हैं। एक ने अपने जीवन को आदर्श जीवन और अपने गृह को आदर्श गृह वना लिया है। दूसरा उसके आदर्श जीवन और उसके आदर्श गृह को देखकर अपने जीवन को आदर्श जीवन और अपने गृह को आदर्श गृह वनाना चाहता है और उससे कहता है, "(अग्ने गृहपते) ज्ञानाग्नि से प्रज्वलित गृहपते! (अग्ने) ज्ञानिन्! (अहं) मैं (त्वया गृहपतिना) तुझ गृहपति से, तुझ आदर्श गृहपति के सम्पर्क से (सुगृहपतिः भूयासं) सुगृहपति हो जाऊं"।

आदर्श गृहपति उत्तर देता है, "(अग्ने) समझदार गृहपते! हां, (त्वं) तू (मया गृहपतिना) मुझ गृहपति से, मुझ आदर्शगृहपति के सम्पर्क से (सुगृहपतिः भूयाः) सुगृहपति होजा"।

शतं का अर्थ है सौ और हिम का अर्थ है वर्फ़। शतं हिमाः का अर्थ है सौ हिम ऋतु। एक वर्ष में हिम ऋतु एक वार आता है। अतः 'शतं हिमाः' से तात्पर्य है सौ वर्ष। शत वर्ष न कहकर 'शतं हिमाः' कहने का एक विशेष हेतु है। हिम शीतल और श्वेत होता है। गृहस्थ जीवन शीतल

[शान्त] और श्वेत [शुद्ध] होना चाहिये, इस भाव का द्योतन "शतं हिमाः" से होता है।

स्थूरि कहते हैं उस शकट या रथ को, जिसके एक बैल अथवा अश्व के थक जाने या मरजाने पर दूसरा बैल या अश्व एकला ही उस रथ को खींचता है। एक बैल या अश्व के लिये उस रथ को खींचना भारल्प होजाता है। इसीलिये स्थूरि का अर्थ भारी या बोझल भी है। जब एक ही बैल या अश्व रथ को खींचता है तो कुछ देर में थक कर बैठ जाता है और रथ का चलना बन्द होजाता है। अतः स्थूरि का अर्थ गतिविहीन भी है। अस्थूरि का अर्थ हुआ दो बैलों वाला अश्वों से चालित, हल्का और गति करता हुआ रथ।

दोनों पड़ोसी गृहपति मिलकर कहते हैं, "(शतं हिमाः) सौ हिमों तक (नौ) हम दोनों के (गार्ह-पत्यानि) गार्ह [गृहसम्बन्धी] पत्यानि [पालनीय व्यवहार], गृह-साधनायें (सन्तु) हों (अस्थूरि) पति-पत्नी द्वारा चालित, अबोझल और प्रगतिशील"। गृह-साधनाओं में जब पति पत्नी दोनों का समान सुयोग्य सक्षम सहयोग होता है तो गृहस्थाश्रम बोझल न होकर हल्का होजाता है और गृह में सर्वतोमुखी प्रगति होती है, साथ ही गृहाश्रम में गृहसदस्यों का सौ वर्ष का शोभन, शान्त, शुद्ध पूर्ण आयुष्य होता है।

अन्त में प्रत्येक गृहपति कहता है, "मैं (सूर्यस्य आवृतं अनु आवर्ते) सूर्य के समान अपने गृहाश्रम-रूपी आवृत पर संस्थित होकर गृहधर्म की निरन्तर साधना और प्रगति सम्पादन करता हूँ"। [इस सूक्ति की व्याख्या पूर्व मन्त्र में की जा चुकी है]। प्रत्येक गृहपति और गृहणी को गृहावृत पर संस्थित होकर सूर्य के समान सतत प्रगति और प्रकाश का प्रकाशन करना चाहिये।

अग्ने गृहपते ! अग्ने ! मैं होजाऊं,
सुगृहपति तुझ गृहपति से।
अग्ने ! तू होजा सुगृहपति,
मुझ गृहपति के निज निज से।
अस्थूरि होवें शत हिम तक,
हम दोनों के गार्हपत्य सब।
करता हूं मैं अन्वावर्तन,
सदा सूर्य के आवृत को॥

सूक्ति—अस्थूरि णौ गार्हपत्यानि सन्तु॥
हमारे गृहस्थधर्म उभय-संचालित हों॥

**अग्ने व्रतपते व्रतमचारिषं तदशकं तन्मे ऽराधीदमहं य एवास्मि सो ऽस्मि॥ (य० २।२८)**

अग्ने व्रत-पते व्रतं अचारिषं तत् अशकं तत् मे अराधि इदं अहं यः एव अस्मि सः अस्मि॥

१) (व्रत-पते अग्ने)!
२) मैंने (व्रतं अचारिषं) व्रत आचरा।
३) मैं (तत्) उसे (अशकं) सका।
४) (मे तत् इदं अराधि) मेरा वह यह सिद्ध हुआ।
५) (अहं) मैं (यः एव अस्मि) जो ही हूं, (सः अस्मि) वह हूं।

य० १/५ में अनुष्ठान कर्म के साधक ने अपने आत्मा और देव सविता की साक्षी में अनृत से

पृथक् होकर ऋत को पार करके सत्य को प्राप्त करने का व्रत धारण किया था। [व्रतपति अग्नि तथा अनृत, ऋत और सत्य के विवेचन के लिये देखिये "वेदव्याख्याग्रन्थ-प्रथम पुष्प" में य०. १/५ की व्याख्या]। उस व्रत की सिद्धि के लिये साधक ने अपने गृहस्थाश्रम की आदर्श सुव्यवस्था करके साधनामय दाम्पत्य जीवन व्यतीत किया और सत्य का साक्षात्कार कर लिया।

सत्य के साक्षात्कार की साधना का सत्यधाम भी यह गृहस्थाश्रम ही है। इसी में आदर्शरूपेण जीवन का निर्वहन और निष्ठापूर्वक आत्मसाधना करने से अनृत से मुक्ति, ऋत की अनुभूति और सत्य का साक्षात्कार होता है।

आदर्श गृह के गृहपति ने आदर्श गृहाश्रम में सत्य का साक्षात्कार करके सत्य जीवन, सत्य की ज्योति से ज्योतिष्मान् जीवन, सत्य के प्रकाश से प्रकाशित जीवन, निर्भ्रान्त और निर्भ्रम जीवन, भय और भोग से सुमुक्त जीवन, सम्प्राप्त किया है। सत्य के प्रकाश से सुयुक्त होकर गृहपति कह रहा है—(व्रत-पते अग्ने) व्रतों की रक्षा करनेवाले प्रकाशस्वरूप देव! मैंने अनृत से पृथक् होकर सत्य की प्राप्ति का (व्रतं अचारिषं) **व्रत धारण** किया था। मैं (तत्) उस व्रत को (**अशकं**) **पूरा** कर सका। (मे) मेरा (तत् इदं) **वह यह व्रत** (अराधि) सिद्ध होगया।

सत्य की प्राप्ति से जो आत्मख्याति **उपलब्ध** हुई है, उसका उल्लेख वह निम्न शब्दों में करता **है**—

(अहं यः एव अस्मि) मैं जो ही हूं, **मैं वास्तव** में जो हूं, (सः अस्मि) वह हूं। सत्य का दर्शन करके मैंने अपने आत्मस्वरूप को पंहचान लिया है। मैं अपने सत्य स्वरूप में अवस्थित होगया हूं।

सत्यानुभूति से ही आत्मानुभूति होती है। सत्य की प्राप्ति से ही आत्म-सत्य की, आत्म-तत्त्व की, प्रतीति होती है। मानव सत्य को पाकर ही आत्मा को पाता है, अपने अहं को पंहचानता है।

व्रतपति अग्ने,<br>
व्रत धारा था मैंने।<br>
पाल सका मैं उसे,<br>
हुआ मेरा वह यह व्रत सिद्ध।<br>
मैं जो ही हूं,<br>
मैं वह ही हूं॥

सूक्ति—य एवास्मि सो ऽस्मि॥<br>
मैं जो ही हूं, वह ही हूं॥

**अग्नये कव्यवाहनाय स्वाहा सोमाय पितृमते स्वाहा।**<br>
**अपहता असुरा रक्षांसि वेदिषदः॥** (य० २।२९)

**अग्नये कव्य-वाहनाय स्वाहा सोमाय पितृ-मते स्वाहा।**<br>
**अप-हताः असुराः रक्षांसि वेदि-सदः॥**

१) (कव्य-वाहनाय अग्नये स्वाहा) कव्य-वाहन अग्नि के लिये स्वाहा।

२) (पितृ-मते सोमाय स्वाहा) पितृमत् सोम के लिये स्वाहा।

३) (वेदि-सदः) वेदि-स्थ (असुराः रक्षांसि) असुर और राक्षस (अप-हताः) अप-हत [होगये]।

कु शब्दे। कु का अर्थ है शब्द करना, साधारण शब्द करना या बोलना नहीं, क्रान्त शब्द करना,

कान्त शब्दों का उच्चारण करना। कान्ति से युक्त जो हो, उसे क्रान्त कहते हैं। अतः कु का अर्थ है कान्तिमय शब्दों का बोलना। कु का अर्थ है ऐसे वचन बोलना, जिनमें समाज और संसार में कान्ति का विस्तार हो। क्रान्त से क्रान्ति शब्द बना है। क्रान्त का अर्थ कान्ति है। कान्ति व क्रान्ति दोनों शब्द पर्यायवाची हैं, समानार्थक हैं।

कवि शब्द की उत्पत्ति कु धातु से हुई है। कवि कु का वंशज है। जो कान्तिप्रद अथवा क्रान्तिकारक शब्दों का प्रयोग करता है, उसे कवि कहते हैं। जिसके शब्दों में कान्ति हो, क्रान्ति हो, वह कवि है।

कान्ति का उद्गम अन्तःज्योति अथवा आत्मज्योति है। जिसके अन्तः में आत्मज्योति जगमगा रही होती है, उसी के शब्दों में कान्ति निहित होती है। कान्ति या क्रान्ति अन्दर का विषय है, बाहर का नहीं। जिसके अन्दर प्रकाश है और जो अन्दर के प्रकाश से बोलता व कार्य करता है, वही कवि है। इसीलिये वैदिक वाङ्मय में कवि का अर्थ है कान्तवक्ता, क्रान्तवाक्, क्रान्तप्रज्ञ, क्रान्तदर्शी, क्रान्तकर्मा।

कवि की ही वाणी का नाम है कव्य अथवा काव्य। कव्य अथवा काव्य का संसृजन कवि ही करते हैं। साधनाविहीन और ज्योतिशून्य वाक्पटुओं की रचनाओं का नाम कव्य या काव्य नहीं है, उनका नाम तो कविता है।

पूर्व मन्त्रानुसार जिस गृहपति ने सत्य का साक्षात्कार करके आत्म-अवस्थिति प्राप्त करली है और अपने अहं को पहचान लिया है, उसके अन्तः में ज्योति और उसकी वाणी में काव्य-वाहक अग्नि अथवा कान्ति की स्थापना होजाती है। इस भाव की अभिव्यक्ति के लिये मन्त्र में कहा गया है, "(कव्य-वाहनाय अग्नये) काव्य-वाहक कान्ताग्नि के लिये (स्वाहा) स्व-आहा, आत्म-सम्भूति, सत्य-सम्भूति। स्वाहा वै सत्यसम्भूतिः। स्वाहा वै आत्मसम्भूतिः। जिस गृहपति में सत्य और आत्मा की सम्भूति होती है, उसी में काव्य-संसृजक कान्ति होती है।

पितृमतिति कुलीन नाम। पितृमत् का अर्थ है उत्तम पिता का उत्तम कुलीन पुत्र। सत्यात्म-सम्भूति से युक्त माता पिता की कुलीन सन्तान का नाम पितृमत् है। चन्द्रमा वै सोमः। चन्द्रमा उ वै सोमः। सोम यह प्रसिद्ध चन्द्रमा है। सोम शब्द का प्रयोग यहां सोलह कलाओं से युक्त पूर्ण चन्द्रमा के समान ज्योतिष्मान् सुसोम्य सन्तान के अर्थ में हुआ है। (पितृमते सोमाय स्वाहा) कुलीन सोम्य सन्तान के लिये सत्यात्मसम्भूति। जिस गृहपति में सत्य तथा आत्मा की सम्भूति होती है, उसके कुल में कुलीन सुसोम्य सन्तान होती है।

प्राणो वा असुः। असु का अर्थ है प्राण। असु अथवा प्राण जीवन का प्रतीक है। जब तक प्राण है, तभी तक प्राणी का जीवन है। असुर्वै जीवनम्। प्राण ही जीवन है। असुर=असु+र=प्राण [जीवन] में रमण करनेवाला। प्राण रहते हुये रमण करना, जीते जी मौज उड़ाना, जिनका सिद्धान्त है, वे असुर हैं। इस लोक और इस जीवन में, खाओ पीओ मौज उड़ाओ। पुनर्जन्म और परलोक किसने देखा है। कहां है आत्मा और परमात्मा। जिनकी मान्यता इस प्रकार की होती है, वैसे विषयभोगी मनुष्य असुर कहलाते हैं। आसुरी वृत्तियों के लिये भी असुर शब्द का प्रयोग होता है।

[रक्षांसि अथवा रक्षः की व्याख्या के लिये देखिये 'वेदव्याख्याग्रन्थ-प्रथम पुष्प" में य० १/७ की व्याख्या] काम, क्रोध, लोभ, मोह, अहंकार [अभिमान] और द्वेष—इन छः दुर्वृत्तियों का नाम राक्षस है। इन दुर्वृत्तियों से युक्त व्यक्ति भी राक्षस कहाते हैं।

पृथिवी वेदिः। इयं पृथिवी वै वेदिः। वेदिर्वै देवलोकः। पृथिवी का नाम वेदि है। वेदि का अर्थ है परिष्कृत भूमि अथवा देवलोक। जब इस भूमि पर निवास करनेवाली मानव प्रजा पवित्र हो जाती है, तो यह भूमि वेदि बन जाती है। जब इस भूमि पर निवास करनेवाली मानव प्रजा भोगी विलासी होजाती है, तो यह भूमि असुर-लोक बन जाती है।

इस अध्याय में वर्णित रीति से गृहाश्रम भोगशाला न होकर साधनाशाला बन गये। गृहाश्रम अनृत से पृथक् होकर सत्य के साधन-आश्रम बन गये। गृहणी और गृहपति काव्य-वाहक कवि बन गये। परिणामस्वरूप मानव समाज में से आसुरीवृत्तियों तथा राक्षसवृत्तियों का निर्मूलन होगया। आसुरी और राक्षसी वृत्तियों के विनाश से असुरों और राक्षसों का अप-हनन [अभाव] होगया। मानव सन्तान कुलीन शालीन, सोम्य और सत्यनिष्ठ होगयी। सारी वसुन्धरा परिष्कृत होकर वेदि बन गयी, श्रेष्ठतम कर्म की कर्मस्थली बन गयी। (वेदि-सदः असुराः रक्षांसि अप-हताः) भूवेदि पर स्थित असुर और राक्षस अपहृत होगये।

काव्य-वाहक अग्नि के लिये,<br>
सत्य आत्मा की सम्भूमि।<br>
सोम्य कुलीन सन्तति-हेतु,<br>
सत्य आत्मा की सम्भूति।<br>
भूवेदि पर स्थित होगये,<br>
असुर राक्षस अपहृत सारे॥

सूक्ति—अग्नये कव्यवाहनाय स्वाहा॥<br>
काव्यवाहक कान्ति के लिए स्व<br>
सत्य की सम्भूति चाहिये॥<br>
सोमाय पितृमते स्वाहा॥<br>
कुलीन सोम्य सन्तान के लिए<br>
स्व सत्य की सम्भूति चाहिए॥

**ये रूपाणि प्रतिमुञ्चमाना असुराः सन्तः स्वधया चरन्ति।**<br>
**परापुरो निपुरो ये भरन्त्यग्निष्टाँल्लोकात् प्रणुदात्यस्मात्॥**<br>
(य० २।३०)

ये रूपाणि प्रति-मुञ्चमानाः असुराः सन्तः स्वधया चरन्ति।<br>
परा-पुरः नि-पुरः ये भरन्ति अग्निः तान् लोकात् प्र-नुदाति अस्मात्॥

१) (ये) जो (रूपाणि) रूपों को (प्रति-मुञ्चमानाः) प्रति-मुञ्चते हुए, (असुराः सन्तः) असुर होते हुए,(स्वधया) स्वधा के साथ (चरन्ति) विचरते हैं।
२) (ये) जो (परा-पुरः) त्याज्य भोगों और (नि-पुरः) निकृष्ट विलासों को (भरन्ति) भरते हैं।
३) (अग्निः) अग्नि (तान्) उन्हें (अस्मात् लोकात्) इस लोक से (प्र-नुदाति) प्रप्रेर देता है।

इन वैदिक आदर्शों के अनुसार गृहस्थाश्रम की सुव्यवस्था तथा गृहाश्रमों के संचालन का उपदेश श्रवण करके, क्षणिक आवेश में कुछ गृहस्थो

कह उठते हैं, "धर्मात्माओं को तो हम दुख पाते देखते हैं। पापी असुरों और राक्षसों के सुन्दर भवन खड़े हैं। वे कैसी मौज उड़ा रहे हैं। धन बल के ऊपर वे पद, प्रतिष्ठा और मान पारहे हैं। समाज में, सरकार में, सर्वत्र उनकी पूछ और पहुंच है। भोगी विलासी होते हुए भी वे ठाठ का जीवन बिता रहे हैं।"

वेदमाता समझाती है, "गृहस्थियो ! ऐसा सोचना तुम्हारी भूल है। जो लोग अपने रूपों को छिपाकर बहुरूपियों की तरह रूप बदलते हैं, जो लोग भोगों और विलासों में डूबे हुए पापमय जीवन बिताते हैं, उनका अपना पापरूपी अग्नि ही उनको भस्म करदेता है"।

ऐसे लोग होते हैं, (ये) जो अन्दर से (असुराः सन्तः) असुर होते हुये, अपने असली रूपों को छिपाये रहते हैं और बाहर से समयानुसार यथावसर अपने (रूपाणि) रूपों को (प्रति-मुञ्चमानाः) प्रतिकूल मुञ्चते हुए, कुछ का कुछ प्रकट करते हुए, बदलते हुए (स्व-धया) स्व-धारणा/ स्व-धाक/ ठाठ के साथ (चरन्ति) घूमते हैं।

असुर प्राणरम होते हैं। वे अपने प्राण की तृप्ति में लगे रहते हैं। किसी भी प्रकार भोग विलास के साधन संग्रह करने में वे निपुण होते हैं। भीतर से पूरे असुर होते हुये भी वे बाहर से साधु बने रहते हैं और जैसा समय देखते हैं, झट गिरगिट की तरह अपना रंग बदल लेते हैं। लोगों की आंखों में धूल झोंककर वे सर्वत्र अपना बहुमत स्थापन करके अपनी धाक जमा लेते हैं। जनता को भ्रमा कर, जोड़ तोड़ करके, वे सर्वत्र अपना प्रभाव या अधिकार बिठा लेते हैं।

ये ही असुर होते हैं, (ये) जो, येन केन प्रकारेण अपने (परा-पुरः) घिनौने भोगों और (नि-पुरः) निकृष्ट विलासों को (भरन्ति) भरते-भोगते-पोषते हैं, किन्तु ऊपर से धर्मरक्षकों, जनसेवकों व लोकोपकारियों का रूप धारण किये रहते हैं, आत्म-विज्ञप्ति और आडम्बर के आश्रय पर उनके भव्य भवन खड़े होते हैं।

ऐसे भव्य भवन और ठाठ चिरस्थायी नहीं होते हैं। पापाग्नि शीघ्र ही उनके भवनों को जलाकर भस्मसात् कर देता है। उनका अपना ही (अग्निः) पापाग्नि (तान्) उन्हें (अस्मात् लोकात्) इस लोक से, सुखभोग की इस अवस्था से (प्र-नुदाति) प्रप्रेर देता है, भस्मवत् उड़ा देता है।

पापी का अपना पाप ही पापी को और पाप से प्राप्त उसके वैभव को बहुत शीघ्र विनष्ट कर देता है। धर्म से प्राप्त वैभव ही सुखदायी और चिरस्थायी होता है।

**असुर होते हुए,**
**जो रूपों को बदलते हुए,**
**विचरते हैं बड़े ठाठ के साथ।**
**अपावन भोगों निकृष्ट विलासों को,**
**जो भरते भोगते पोषते हैं नितरां,**
**अग्नि मिटा देता है उन्हें इस लोक से।**

अत्र पितरो मादयध्वं यथाभागमावृषायध्वम् ।
अमीमदन्त पितरो यथाभागमावृषायिषत ।। (यo २।३१)

अत्र पितरः मादयध्वं यथा-भागं आ-वृषयध्वम् ।
अमीमदन्त पितरः यथा-भागं आ-अवृषायिषत ।।

१) (पितरः) पितरो ! (अत्र) यहां (मादयध्वं) तृप्त होओ और (यथा-भागं) यथा-भाग (आ-वृषयध्वं) आ-सिंचन करो।

२) (पितरः) पितरों ने (अमीमदन्त) तृप्त किया और (यथा-भागं) यथा-भाग (आ-अवृषायिषत) आ-सिंचन किया।

पितृ का अर्थ है रक्षा करनेवाला, पालन पोषण करनेवाला, पिता। पितृ का बहुवचन है पितरः। पिता, पितामह, प्रपितामह, आदि, गुरुजन पितर हैं।

जब गृहाश्रमों में पितर जन, गुरु जन, सत्यात्म-सम्भूति से युक्त होते हैं, तो उनके कुलों में उनकी जो सन्तान होती है, वह ऐसी कुलीन होती है कि वे अपने पितरों से सदा कहते रहते हैं—"(पितरः) पितरो ! पिताओ ! पूज्य गुरु जनो ! तुम (अत्र) यहां, इस गृह में (मादयध्वं) तृप्त होओ और अपने आशीर्वादों से, अपने शिक्षाप्रद सुवचनों से, अपने प्रेरणामय उपदेशों से, अपनी पावन सुशिक्षाओं से तथा अपने अमूल्य अनुभवों से हमारा (यथाभागं) यथावत् (आ-वृषयध्वं) सुसिंचन-सुपल्लवन-अभिवर्धन करो"। जो कुमार कुमारी अपनी सुसेवा से अपने पितरों को तृप्त और आनन्दित रखते हैं, वे अपने पितरों के आशीर्वाद से सम्यक् फलते फूलते हैं।

कुलीन कुमारी कुमार अपने हृदय में सदा ऐसी भावना रखते हैं कि "(पितरः) पितरों ने हमें (अमदीमदन्त) तृप्त किया है, हमें सुयोग्य बनाकर अनेक प्रकार हमारा कल्याण और उपकार किया है और हमारा (यथाभागं) यथावत् (आ-अवृषायिषत) सर्वतः सिंचन किया है। हम उनके बहुत ऋणी हैं। हमारा धर्म है कि हम श्रद्धापूर्वक उनकी सेवा करें और उन्हें सब प्रकार से तृप्त, सुखी, सन्तुष्ट और आनन्दित रखें।"

पितरो रहो तृप्त यहां सन्तत,
करो हमारा यहां यथावत्,
सिंचन संवर्धन कल्याण।
तृप्त किया पितरों ने हमको,
और सुसिंचन किया हमारा।।

**नमो वः पितरो रसाय नमो वः पितरः शोषाय नमो वः पितरो जीवाय नमो वः पितरः स्वधायै नमो वः पितरो घोराय नमो वः पितरो मन्यवे नमो वः पितरः पितरो नमो वो गृहान्नः पितरो दत्त सतो वः पितरो देष्मैतद्वः पितरो वासः ॥　　　　(य० २।३२)**

**नमः वः पितरः रसाय नमः वः पितरः शोषाय नमः वः पितरः जीवाय नमः वः पितरः स्वधायै नमः वः पितरः घोराय नमः वः पितरः मन्यवे नमः वः पितरः पितरः नमः वः गृहान् नः पितरः दत्त सतः वः पितरः देष्म एतत् वः पितरः वासः ॥**

१) (पितरः) पितरो ! (रसाय) रसार्थ, आनन्दार्थ (वः) तुम्हारे लिये (नमः) नमस्कार।
२) (पितरः) पितरो ! (शोषाय) शोषार्थ, निर्दोषतार्थ (वः) तुम्हारे लिये (नमः) नमस्कार।
३) (पितरः) पितरो ! (जीवाय) जीवार्थ, मानवतार्थ (व) तुम्हारे लिये (नमः) नमस्कार।
४) (पितरः) पितरो ! (स्वधायै) स्वधार्थ, आत्म-ज्ञानार्थ (वः) तुम्हारे लिये (नमः) नमस्कार।
५) (पितरः) पितरो ! (घोराय) घोरार्थ, उग्रपराक्रमार्थ (वः) तुम्हारे लिये (नमः) नमस्कार।
६) (पितरः) पितरो ! (मन्यवे) मन्यु-मनोबल के लिये (वः) तुम्हें (नमः) नमस्कार।
७) (पितरः) पितरो ! (वः नमः) तुम्हारे लिये नमस्कार।
८) (पितरः) पितरो ! (नमः) नमस्कार (वः) तुम्हारे लिये।
९) (पितरः) पितरो ! (नः) हमारे लिये (गृहान्) गृहियों को (दत्त) दो।
१०) (पितरः) पितरो ! हम (वः) तुम्हारे लिये (सतः) सत (देष्म) दें।
११) (पितरः) पितरो ! (वः) तुम्हारे लिये (एतत्) यह (वासः) वस्त्र।

रसो वै मधु। रस का अर्थ है मधु, मधुरता, सरसता, आनन्द।

शुष शोषणे। शुष का अर्थ है सोखना, सूखना, सुखाना। शोष का अर्थ है सूखा हुआ। सूखा पदार्थ गील, सील या नमी से मुक्त होता है। जीवन की दोषरूपी गील सील नमी से मुक्त अवस्था का नाम शोष है। वेद में जहां कहीं भी शोष शब्द का प्रयोग हुआ है, सर्वत्र "निर्दोषता" के अर्थ में ही हुआ है।

जीव संस्कृत में आत्मा के अर्थ में प्रयुक्त होता है। किन्तु वेद में जीव शब्द का प्रयोग सर्वत्र मानव या मानवता के अर्थ में हुआ है।

स्वधा=स्व—धा, स्व—धारणा, स्व के विषय में सत्य धारणा, आत्म-ज्ञान। अन्न, जल और अमृत के अर्थ में भी स्वधा शब्द का प्रयोग होता है। यहां स्वधा का प्रयोग आत्मज्ञान के अर्थ में हुआ है।

घोर का अर्थ है उग्र, दुर्गम, कठोर, प्रचण्ड, पराक्रम। घोर शब्द का प्रयोग यहां उग्र पराक्रम के अर्थ में हुआ है।

मन्यु का अर्थ संस्कृत में क्रोध किया जाता है। वेद में मन्यु का अर्थ है मन्-युः, मन-युः, मन का

वोध, मानस चेतना, मन का सत्य संकल्प, मनोवल ।

वेद में गृह शव्द का प्रयोग दो प्रकार से होता है। जव इस शव्द का प्रयोग नपुंसकलिंग में होता है तो इसका अर्थ होता है घर। जव इस शव्द का प्रयोग पुंल्लिग में होता है तो इसका अर्थ होता है गृही। "गृहान्" का प्रयोग यहां "गृहियों" के लिये हुआ है।

सदमृतम्। सत् अमृत का नाम है। सतः सत् का वहुवचन है।

कुलीन कुमार कुमारियां, सुशील दम्पती, शालीन गृहणी गृहपति प्रति दिन नमस्कारपूर्वक अपने सत्यात्मसम्भूति से युक्त पितरों के चरणों में वैठते हैं। किस लिये ? अपने पितरों से आनन्द, निर्दोषता, मानवता, आत्मज्ञान, पराक्रम और मनोवल की शिक्षा प्राप्त करने के लिये।

जव जव अपने पूज्य पितरों से शिक्षोपदेश प्राप्त करके विदा हों, तव तव गृही जन उनसे कहें, "(नमो वः पितरः पितरो नमो वः) नमस्कार तुम्हारे लिये, पितरो ! पितरो ! तुम्हारे लिये नमस्कार। तुम्हे वारंवार नमस्कार। पितरो ! हम तुम्हारी शिक्षाओं को शिरोधार्य करते हैं। हम तुम्हारी शिक्षाओं पर यथावत् आचरण करेंगे"।

कुलीन कुमार कुमारियों को, सुशील दम्पतियों को, चाहिये, वे अपने वृद्ध पितरों से नित्य निवेदन करें, "(पितरः) पितरो ! (नः गृहान्) हमारे गृहियों को उपर्युक्त शिक्षायें नित्य (दत्त) प्रदान करो"। (पितरः) पितरो ! हम नित्य (वः सतः देष्म) तुम्हारे लिये अमृतमय खाद्य पदार्थ अर्पण करें," "(पितरः) पितरो ! (वः एतत् वासः) तुम्हारे लिये यह वस्त्र है"।

भोजन वस्त्र आदि से श्रद्धापूर्वक पितरों की सेवा करना पावन वैदिक आचार है। धर्मात्मा गृहियों का यह पवित्र कर्तव्य है कि वे अपने वृद्ध और अनुभवी माता पिता आदि पितरों के लिये भोजन वस्त्र की सुचारु व्यवस्था रखें, ताकि वे दीर्घ काल तक नीरोग, स्वस्थ और सुप्रसन्न रहते हुए गृहियों को अपने आशीर्वाद और शिक्षोपदेश से उपकृत करते रहें।

**नमस्कार तुम्हारे लिये,**
**पितरो आनन्दार्थं।**
**नमस्कार तुम्हारे लिये,**
**पितरो निर्दोषतार्थं।**
**नमस्कार तुम्हारे लिये,**
**पितरो मानवतार्थं।**
**नमस्कार तुम्हारे लिये,**
**पितरो आत्मज्ञानार्थं।**
**नमस्कार तुम्हारे लिये,**
**पितरो मनोवलार्थं।**
**नमस्कार तुम्हारे लिये,**
**पितरो वारंवार।**
**पितरो देते रहो हमारे,**
**गृहियों को उपदेश।**
**पितरो अर्पण करें तुम्हें हम,**
**अमृतमय अन्नादि।**
**पितरो है यह वस्त्र,**
**तुम्हारे लिये पहिनने-हेतु॥**

**आधत्त पितरो गर्भं कुमारं पुष्करस्रजम् ।**
**यथेह पुरुषो ऽसत् ॥ (य० २।३३)**

**आ-धत्त पितरः गर्भं कुमारं पुष्कर-स्रजम् ।**
**यथा इह पुरुषः असत् ॥**

१) (पितरः) पितरो ! (गर्भं) गर्भरूप (पुष्कर-स्रजं) पुष्कर-माल (कुमारं) कुमार को (आ-धत्त) आधारो, स्वीकारो ।

२) वह (इह) यहां (यथा) यथावत् (पुरुषः) पुरुष (असत्) होजाये ।

कुमार शब्द का प्रयोग उपलक्षणात्मक है। कुमार शब्द का प्रयोग कुमारों और कुमारियों के वर्ग या समूह के लिये हुआ है ।

कुमार के लिये दो विशेषणों का प्रयोग किया गया है, गर्भ तथा पुष्कर-स्रज ।

गर्भ में स्थित शिशु को बाह्य जगत् की हवा नहीं लगती । शिशु जब गर्भ से बाहर आता है, तब वह सकल विकार-वासनाओं से नितान्त अछूता होता है । गर्भ कुमार से तात्पर्य है गर्भस्थ अथवा नवजात शिशु के समान निर्दोष निष्पाप पावन अछूते कुमार-कुमारियों का समूह ।

पुष्कर नाम कमल के फूल का है । स्रज कहते हैं माला को । अनासक्ति के लिये कमल की उपमा दी जाती है । पुष्करस्रज कुमार का अर्थ है कमल-माल कुमार, माला में पिरोये हुए अनासक्त कमलों के समान अनासक्त [मोहरहित] कुमारों और कुमारियों का गुरुकुलरूपी माला में पिरोया हुआ समूह ।

पुरुष का यहां अर्थ है सच्चा अच्छा मानव, निर्दोष निष्पाप मानव, आदर्श मानव । जैसे लोक में कहते हैं, "अमुक महात्मा ने अमुक व्यक्ति को आदमी बना दिया" । इस वाक्य में आदमी से तात्पर्य है सच्चा, अच्छा, खरा, उच्च कोटि का आदमी ।

सत्यात्मसम्भूति से युक्त आयुविद्यानुभववृद्ध पितरों का ही कार्य है गुरुकुलों में कुमार-कुमारियों को शिक्षा देना और उनके जीवन का निर्माण करना । अध्यापन तथा जीवनसंसृजन की साधना में रुचि रखनेवाले पितर गुरुकुलों में निवास करें और कुमार-कुमारियों को पुरुष बनायें ।

पितरों में देव और देवियां दोनों ही सम्मिलित हैं । देव-पितर कुमारों की और देवी-पितर कुमारियों की शिक्षा करें । यह स्मरण रहे कि जो माता पिता नहीं बने, जिन्होंने गृहस्थाश्रम का निर्वहन नहीं किया, ऐसे विद्वान् देव देवी पितर कोटि में नहीं आते । पितृ या पितर वे ही हैं, जो पिता या माता हों, सन्तानवान् हों ।

(पितरः) पितरो ! (गर्भं पुष्कर-स्रजं कुमारं) अछूते मोहरहित कुमार-कुमारी-समूह को (आ-धत्त) आधारो, स्वीकारो, पितृकुल-गुरुकुल में प्रविष्ट करो । वह कुमार-कुमारी-समूह (इह) यहां (यथा) यथावत् (पुरुषः असत्) पुरुष होजाये, आदर्श मानव होजाये, आदर्श नागरिक बन जाये ।

यहां यह स्पष्ट ध्वनित होरहा है कि गुरुकुलों में गृहस्थनिवृत्त सत्यात्मसम्भूति से युक्त आयुविद्यानु-भववृद्ध देव देवी ही आचार्य तथा आचार्या होने

चाहियें और गुरुकुलों में अछूते मोहरहित कुमार कुमारियों का ही प्रवेश होना चाहिये।

पितरो स्वीकारो कुमारको,
पावन कमलपुष्प-माला को।
होजाये यहां पुरुष यथावत्॥

**ऊर्जं वहन्तीरमृतं घृतं पयः कीलालं परिस्रुतम्।**
**स्वधा स्थ तर्पयत मे पितॄन्॥ (य० २।३४)**

**ऊर्जं वहन्तीः अमृतं घृतं पयः कीलालं परि-स्रुतम्।**
**स्व-धाः स्थ तर्पयत मे पितॄन्॥**

१) (ऊर्जं अमृतं घृतं पयः कीलालं परि-स्रुतं) ऊर्ज, अमृत, घृत, पय, कीलाल और परि-स्रुत (वहन्तीः) वहन करती हुई (मे) मेरे (पितॄन्) पितरों को (तर्पयत) तृप्त करो।

२) तुम (स्वधाः स्थ) स्व-धा हो।

मन्त्र ३२ में स्वधा का अर्थ खोला जा चुका है।

ऊर्ज का अर्थ है नैतिक बल, उत्साह, साहस। उत्साह ही नैतिक बल और साहस का जनक है। ऊर्ज का केन्द्रार्थ है उत्साह।

अमृत से यहां तात्पर्य है शुद्ध पौष्टिक सात्त्विक भोजन।

कीलाल का अर्थ है जल और रक्त। हल्के शुद्ध उत्कृष्ट जल से रक्त की वृद्धि होती है। इसी आशय से कीलाल शब्द का प्रयोग उत्तम जल के अर्थ में किया जाता है।

जिस पदार्थ में परि [सब ओर से], रस स्रुत होता है, रस चूता है, उसे परिस्रुत कहते हैं।

"मे" प्रतिनिधि है मानव-समाज का। प्रत्येक मानव-समाज की यह पुकार हो कि—"प्रजाओ! तुम (स्व-धाः स्थ) ज्ञानी-विवेकी हो, (ऊर्ज वहन्तीः) उत्साह वहन करती हुई (मे पितॄन्) मेरे पितरों को (तर्पयत) तृप्त करो"।

गुरुकुलों, विद्यालयों, विश्वविद्यालयों का सुसंचालन सत्यात्मसम्भूति से युक्त पितरों के नियन्त्रण व अधिकार में होना चाहिये और सम्पूर्ण प्रजा में उनके सुसंचालन के लिये उत्साह होना चाहिये। जनोत्साह से पितरों का बल और साहस बढ़ता है, जिससे तृप्त सन्तुष्ट होकर जीवननिर्माण के कार्य में पितर जन तीव्र गति से अग्रसर होते हैं।

प्रजाओ! तुम (स्वधाः स्थ) स्व-धारणा की धनी हो। तुम (अमृतं) उत्तम खाद्यान्न, (घृतं) घी, (पयः) सुपेय, दुग्ध, (कीलालं) उत्तम जल तथा (परि-स्रुतं) रसभरा पदार्थ (वहन्तीः) वहन-भेंट करती हुई (मे पितॄन् तर्पयत) मेरे पितरों को तृप्त करो।

समस्त प्रजा [जनता] का यह कर्तव्य है कि धन, धान्य, भोजन, वस्त्र आदि का विद्यालयों में इतनी पुष्कल मात्रा में प्रवहन करें कि पितर जन तृप्त-प्रसन्न-निश्चिन्त होकर समाज के कुमार-कुमारियों को, विद्या विवेक सदाचार और सुजीवन से सम्पन्न करके, उन्हें आदर्श मानव बनाने की साधना में निर्बाध निर्विघ्न होकर संलग्न रह सकें।

आचार्यों तथा कुमार-कुमारियों के शारीरिक और बौद्धिक विकास के लिये जहां सात्त्विक

भोजन, घृत, दुग्ध तथा परिस्रुत का महत्त्व प्रत्यक्ष है, वहां स्नान पान सिंचन के लिये श्रेष्ठ जल की आवश्यकता सर्वोपरि है।

जहां जनोत्साह का अभाव होता है, वहीं साधनों की कमी रहती है। जहां जनता में उत्साह का प्रवाह प्रवाहित रहता है, वहां साधनों की कमी नहीं रहती।

करती हुई ऊर्ज अमृत घृत,
जल पय परिस्रुत का प्रहवन,
तृप्त करो मेरे पितरों को।
प्रजाओ तुम हो स्वधामयी॥



# यजुर्वेद-व्याख्या

## तीसरा अध्याय

## आत्म-साधना

यजुर्वेद के प्रथम अध्याय में श्रेष्ठतम कर्म की साधना के लिये व्यक्तित्व के सुनिर्माण की शिक्षा दी गयी है। दूसरे अध्याय में श्रेष्ठतम कर्म की स्थिर परम्परा के लिये गृहस्थाश्रम की सुव्यवस्था का उपदेश है। तीसरे अध्याय का विषय है आत्म-साधना। गृहस्थाश्रम में विविध कर्तव्य कर्मों का निर्वहन तथा जीवन के प्रत्येक पार्श्व में समस्त संघर्षों का संवहन करते हुए व्यक्ति को किस प्रकार अपने आत्मा का निर्बाध विकास करते रहना चाहिए, यह तीसरे अध्याय का प्रतिपाद्य है।

आत्मा ही जीवन है, आत्मा से ही जीवन है। शरीर तो आत्मा का सदन है, निवास-स्थान है। कर्ता यह आत्मा ही है। शरीर तो आत्मा का करण है।

शरीर आत्मा के लिये है, आत्म-साधना के लिये है, आत्मोन्नति के लिये है। शरीर के लिये आत्मा नहीं है।

परिवार आत्मा के लिये है, आत्म-साधना के लिये है, आत्मोन्नति के लिये है। परिवार के लिये आत्मा नहीं है।

समाज आत्मा के लिये है, आत्म-साधना के लिये है, आत्मोन्नति के लिये है। समाज के लिये आत्मा नहीं है।

राष्ट्र आत्मा के लिये है, आत्म-साधना के लिये है, आत्मोन्नति के लिये है। राष्ट्र के लिये आत्मा नहीं है।

विश्व आत्मा के लिये है, आत्म-साधना के लिये है, आत्मोन्नति के लिये है। विश्व के लिये आत्मा नहीं है।

देह, गेह, समाज, राष्ट्र और विश्व के कर्तव्य कर्मों का पालन इस रीति से और इस प्रकार से करना चाहिए कि उनसे आत्म-साधना, आत्म-विकास, आत्मोन्नति, आत्मोत्थान, आत्म-व्याप्ति, आत्म-मोक्ष का मार्ग प्रशस्त होता चला जाये।

**समिधाग्निं दुवस्यत घृतैर्बोधयतातिथिम्। आस्मिन्हव्या जुहोतन॥**

[ऋ० ८-४४-१, य० १२।३०] (य० ३।१)

**समिधा अग्निं दुवस्यत घृतैः बोधयत अतिथिम्। आ अस्मिन् हव्या जुहोतन॥**

१) (अतिथिं अग्निं) अतिथि अग्नि को (समिधा दुवस्यत) समिधा से परिचरो और (घृतैः बोधयत) घृतों से बोध कराओ।

२) (अस्मिन्) इसमें (हव्या) हव्यानि, हवियां (आ जुहोतन) होमो, होमते रहो॥

मन्त्र में उल्लिखित अग्नि यह आत्माग्नि है। यहां अग्नि के लिये जिस विशेषण का प्रयोग किया गया है, उससे यह असन्दिग्धरूपेण सिद्ध होता है कि इस मन्त्र का अग्नि निश्चय ही आत्माग्नि है। फिर यहां अग्नि के सम्बन्ध में जिन दो क्रियापदों का प्रयोग किया गया है, उनसे बिल्कुल स्पष्ट है कि इस मन्त्र का अग्नि निश्चय से आत्माग्नि ही है।

अतिथि शब्द अग्नि का विशेषण है। अतिथि का प्रथम अर्थ है अ–तिथि, नहीं तिथि। जिसके आने

आने की कोई निश्चित तिथि न हो, उसे अतिथि कहते हैं। निस्सन्देह आत्मा अतिथि है। किसी को क्या पता होता है कि कब यह आत्मा देहसदन में आवेगा और कब यह देहसदन से प्रस्थान कर जायेगा। अतिथिः = अ-तिथिः, अ-स्थितिः, नहीं स्थिति। जिसकी कोई स्थिति न हो, जो स्थायी रूप से कहीं स्थित न रहता हो, उसे अतिथि कहते हैं। इस निरुक्ति के अनुसार भी आत्मा अतिथि है।

अतिथि का दूसरा अर्थ है सतत गमन करनेवाला, सततगामी, सदा विचरनेवाला, निरन्तर यात्रा करनेवाला। सचमुच आत्मा वह सततगामी यात्री है, जो देहान्तरों और लोकान्तरों में निरन्तर यात्रा करता रहता है और तब तक यात्रा करता रहता है, जब तक कि यह अपने परम लक्ष्य को प्राप्त नहीं हो जाता है, परम धाम में प्रविष्ट नहीं हो जाता है।

अतिथि का तीसरा अर्थ है पूज्य पूजनीय आदरणीय मेहमान। देहसदन में, शरीरनगरी में, वस्तुतः आत्मा कुछ दिन का मेहमान ही है और मेहमान होने के कारण ही वह पूजनीय और आदरणीय है। मेहमान तो आदरणीय और पूज्य होता ही है। जो थोड़े से दिनों के लिये मेहमान बनकर आता है, उसका यथावत् पूजन और सत्कार किया ही जाना चाहिये, उसका यथोचित आदर समादर करना पुनीत कर्तव्य ही है। मानव-योनि में ही आत्म-अतिथि का यथावत् पूजन, सत्कार, समादर अथवा आतिथ्य सम्भव है, अन्य योनियों में नहीं। मानव के देह-सदन में ही आत्मा के लिये आत्म-सत्कार अथवा आत्म-साधना सम्भव है, अन्यत्र कहीं नहीं। आत्मा का वास्तविक आतिथ्य मानव-जीवन में ही हो सकता है, और कहीं नहीं।

अतिथि विशेषण से स्पष्टतः ही इस मन्त्र का अग्नि यह भौतिक अग्नि नहीं है, क्योंकि उसमें अतिथि शब्द के तीन अर्थों में से एक भी अर्थ चरितार्थ नहीं होता है। अतिथि शब्द के तीनों अर्थ पूर्णरूपेण आत्माग्नि में ही चरितार्थ होते हैं। मन्त्र के पूर्व भाग में जिन दो क्रियाओं का प्रयोग हुआ है, वे भी आत्माग्नि में ही चरितार्थ होती हैं, भौतिक अग्नि में बिल्कुल नहीं। दुवस्यत का अर्थ है परिचर्या करो, सेवा करो। बोधयत का अर्थ है बोधयुक्त करो, बोध प्राप्त कराओ। सेवा और बोध-प्राप्ति आत्माग्नि के सम्बन्ध में ही संगत है। भौतिक अग्नि की न सेवा की जा सकती है, न उसे बोध प्राप्त कराया जा सकता है।

(अतिथिं अग्निं समिधा दुवस्यत) अतिथि अग्नि को समिधा से परिचरो, अतिथि आत्माग्नि की समिधा द्वारा परिचर्या करो, समिधा से आत्म-अतिथि की सेवा करो। अगि धातु, जिससे अग्नि शब्द सिद्ध होता है, गत्यर्थक है। अग्नि शब्द का मूलार्थ है अग्-नी, गति-नी, गति के द्वारा लेजाने वाला, संचालन करनेवाला, प्रेरणा करनेवाला, संचालक, प्रेरक। भौतिक आग का नाम अग्नि इसीलिये है कि वह संचालन करता है, प्रेरणा करता है। वह भौतिक अग्नि की ही शक्ति है, जो वाष्प [स्टीम] में प्रविष्ट होकर रेलयान, जलयान तथा कल-कारखानों के एञ्जिनों का संचालन करती है। वह भौतिक अग्नि की ही शक्ति है, जो पेट्रोल में प्रविष्ट होकर वायुयानों का संचालन करती है। एवमेव वह आत्माग्नि की शक्ति ही है, जो शरीर

का संचालन करती है और शरीर की समस्त इन्द्रियों को प्रेरणा करती है।

भौतिक अग्नि तो बुझ जाता है, किन्तु यह अतिथि आत्माग्नि अनिल, अन्-इल, अभौतिक है और है अमृत, अ-मृत, नहीं मरनेवाला, नहीं बुझनेवाला, अजर, अमर। यह अजर अमर आत्माग्नि अ—तिथि होकर लोकान्तरों को पार करता हुआ, और देहान्तरों में सतत यात्रा करता हुआ, अब अतिथिवत् [मेहमान की तरह] मानवदेह में निवास कर रहा है। मानवयोनि सब योनियों में सर्वज्येष्ठ और सर्वश्रेष्ठ योनि है। इसी योनि में यह सम्भव है कि आत्मा पूर्णता का सम्पादन करके परम पद की प्राप्ति कर सके। इसी दृष्टि से वेदमाता इस मन्त्र के द्वारा मानवों को तीन दिव्य सन्देश देरही है।

१) मनुष्यो! (समिधा अतिथिं अग्निं दुवस्यत) समिधा द्वारा अतिथि आत्माग्नि की परिचर्या करो, सुसेवा करो।

समित् अथवा समिधा कहते हैं अग्नि के प्रज्वलन-साधन को। जिस साधन के द्वारा अथवा जिसमें अग्नि प्रज्वलित होता है, उसे समित् या समिधा कहते हैं। भौतिक अग्नि की समिधा है काष्ठ। चन्दन, पीपल, गूलर, आम, पलाश आदि की घुनरहित, शुष्क, स्वच्छ, सुगन्धित लकड़ियां भौतिक अग्नि की समिधा हैं, भौतिक अग्नि के प्रज्वलन-साधन हैं, उनमें अग्नि प्रज्वलित होता है।

मलरहित, निर्दोष, पवित्र और साधना-सुरभित मानव-देह अथवा मानव-जीवन आत्माग्नि की समित् या समिधा है। मनुष्यों को चाहिये अपनी-अपनी देह-रूपी समिधा से आत्माग्नि की परिचर्या करें, आत्म-अतिथि की सुसेवा करें। मानवों को चाहिए अपनी-अपनी जीवन-समिधा के द्वारा आत्माग्नि का प्रज्वलन करें। पावन जीवन-समिधा द्वारा आत्माग्नि का प्रज्वलन-प्रदीपन-प्रकाशन-सुविकसन करना ही आत्माग्नि की परिचर्या अथवा सुसेवा है।

यह मानव-जीवन भोग रोग द्वारा आत्म-हनन के लिये नहीं है, साधना द्वारा आत्म-विकास करने के लिये है। जिस प्रकार काष्ठ-समिधा से ही भौतिक अग्नि का सर्वतः प्रज्वलन-सुविकास होता है, उसी प्रकार जीवन-समिधा के द्वारा ही आत्मा का सर्वतोमुखी विकास सम्पादन किया जा सकता है। आत्मा की प्रसुप्त दिव्य शक्तियों का विकास, आत्मा की अन्तर्निहित द्युतिमय दीप्तियों का द्योतन, आत्मा की आवृत दिव्य रश्मियों का प्रकाशन, मानव-जीवन-समिधा द्वारा ही हो सकता है। शरीर-समिधा द्वारा ऐसा करना ही आत्माग्नि की परिचर्या अथवा सुसेवा है। आत्म-अतिथि का यही वास्तविक आतिथ्य है। आत्माग्नि की परिचर्या के लिये ही जीवन-समित् है। आत्मभाव की सिद्धि के लिये ही यह शरीर है। ऐसा स्मरण रखते हुए मनुष्यो! (समिधा) जीवन-समिधा से (अतिथिं अग्निं दुवस्यत) अपने-अपने आत्म-अतिथि की सुसेवा करो।

२) (घृतैः अतिथिं अग्निं बोधयत) घृतों द्वारा अतिथि आत्माग्नि को बोध प्राप्त कराओ।

यहां घृतों से तात्पर्य उस घी से नहीं है, जिसकी भौतिक अग्नि में आहुति दी जाती है, जिससे नाना प्रकार के पक्वान्न बनाये जाते हैं, जो मुख से खाया जाता है। मन्त्र में प्रयुक्त 'घृतैः' से तात्पर्य उन घृतों से है, जिनके द्वारा आत्माग्नि को बोध प्राप्त कराया जाता है।

घृत प्रतीक है स्निग्धता का। स्निग्ध पदार्थ बुद्धिवर्धक होते हैं। स्नेह बोधप्रद होता है। जो कुछ भी आत्मा को वोध प्राप्त करानेवाला है, वह सब आत्मा के घृत हैं। आत्म-स्नेह आत्मा का वोध-प्रापक घृत है। आत्म-चिन्तनरूपी घृत से आत्म-वोध प्राप्त होता है। आत्मनिरीक्षण-घृत से आत्माग्नि प्रबुद्ध होता है। ईश्वर की स्तुति, प्रार्थना, उपासना से आत्मा में सुवोध की जागृति होती है। स्वाध्याय से वोध की संसिद्धि होती है। सात्विक प्रवृत्तियों से वोध का उद्वोधन होता है। सत्संग, श्रवण, मनन और निदिध्यासन से आत्मा में वोध उद्वुद्ध होता है। इन और ऐसे अन्य सब घृतों से अतिथि आत्माग्नि को वोध की उपलब्धि होती है।

३) (अस्मिन्) इसमें, इस अतिथि आत्माग्नि में (हव्या आ जुहोतन) हवियां होमो, हवियों की आहुति दो।

स्विष्ट, मिष्ट, शुद्ध, सुगन्धित और पुष्टिकारक पदार्थ, जिनकी भौतिक अग्नि में आहुतियां दी जाती हैं, हवि कहलाते हैं। मधुर, शुद्ध, सुगन्धित और पौष्टिक पदार्थों की ही हवियां अग्नि में होमी जाती हैं, अमधुर, अशुद्ध, दुर्गन्धित और अस्वास्थ्यकर पदार्थों की नहीं। मधुर, शुद्ध, सुगन्धित और पौष्टिक पदार्थ ही हवि की कोटि में आते हैं। अमधुर, अशुद्ध, दुर्गन्धित और अपौष्टिक पदार्थ हवि नहीं, अहवि हैं। मधुर, शुद्ध, सुगन्धित और पौष्टिक पदार्थों की आहुति ही आहुति कहलाती है। तद्विपरीत पदार्थों की आहुति का नाम अनाहुति है।

अतिथि आत्माग्नि में जिन हवियों की आहुति दी जायें, वे मधुर, संशुद्ध, सुगन्धित और पौष्टिक होनी चाहियें। आत्माग्नि में जो आहुतियां दी जाती हैं, वे तीन ओर से दी जाती हैं—वाणी से, श्रोत्र से, नेत्र से। वाणी से वचन की, श्रोत्र से श्रवण की और नेत्र से दर्शन की आहुतियां दी जाती हैं। वाणी द्वारा सुमधुर, संशुद्ध, सुगन्धित और पौष्टिक वचन ही वोले जायें। श्रोत्र से सुमधुर, संशुद्ध, सुगन्धित और पौष्टिक शब्द ही सुने जायें। नेत्र से सुमधुर, संशुद्ध सुगन्धित और पौष्टिक दर्शन ही किये जायें।

भद्र श्रवण, भद्र दर्शन और भद्र भाषण—ये तीन आत्माग्नि की हवियां हैं। यथा दृष्टि तथा सृष्टि। यथा श्रवण तथा मर्षण। यथा भाषण तथा प्रकाशन। मनुष्य जैसा सुनता और देखता है, वैसे ही उसके विचार होते हैं, वैसी ही उसकी भावनायें होती हैं और वैसे ही उसके संस्कार वनते हैं। विचार भावना और संस्कार के अनुसार ही आत्मा की स्थिति होती है। भद्र दृष्टि, भद्र श्रुति, भद्र वदिति, भद्र विचार, भद्र भावना, और भद्र संस्कार ये छः आत्मा की हवियां हैं।

मनुष्यो! अपने अतिथि आत्माग्नि में भद्र दर्शन, भद्र श्रवण, भद्र भाषण, भद्र चिन्तन, भद्र भावना और भद्र संस्कार की हवियां होमो। इन हवियों की अपने आत्माग्नि में अनवरत आहुतियां देते रहो।

जो जन अपनी जीवन-वेदि में आधानित आत्माग्नि में निरन्तर उपर्युक्त घृत और हवियां होमते रहते हैं, वे ही अपने आत्मा का वास्तविक आतिथ्य कर रहे हैं और उन्हीं का आत्मा प्रज्वलित-प्रकाशित होकर वोधयुक्त होता है।

**अतिथि अग्नि की,**
**सेवा करो समित् के द्वारा,**
**करो प्रवुद्ध उसे घृतों से।**
**इसमें रहो होमते हवियां॥**

सुसमिद्धाय शोचिषे घृतं तीव्रं जुहोतन। अग्नये जातवेदसे ॥
[ऋ० ५ ५ १] (य० ३।२)

सु-समिद्धाय शोचिषे घृतं तीव्रं जुहोतन। अग्नये जात-वेदसे ॥

(सु-समिद्धाय शोचिषे जात-वेदसे अग्नये) सुसमिद्ध शोचिष् जात-वेदस् अग्नि के लिये (तीव्रं घृतं) तीव्र घृत (जुहोतन) होमो ॥

इन्धी दीप्तौ। इद्ध का अर्थ है दीप्त। समिद्ध [सं-इद्ध] का अर्थ है सम्यक् दीप्त। सुसमिद्ध का अर्थ है सु-सं-दीप्त, सुप्रदीप्त।

शुचिर् पूतीभावे। शोचिष् का अर्थ है शुचितायुक्त, पवित्र।

जनी प्रादुर्भावे। विद ज्ञाने। प्रादुर्भवन और ज्ञान जिसमें हो, उसे जात-वेदस् कहते हैं। जात का अर्थ है प्रादुर्भवन और वेदस् का अर्थ है ज्ञान।

आत्माग्नि स्वरूप से सुसमिद्ध है, सुप्रदीप्त है। आत्मदीप्ति से ही यह जीवन-सर्वस्व प्रदीप्त होरहा है। मुख पर जो सुमुखता है, वह आत्मा के मिष से ही है। नेत्रों में जो ज्योति है, वह आत्मा के ही मिष से है। समस्त शरीर में जो दीप्ति है, जो ऊष्मा है, वह आत्माग्नि की ही है। बुद्धि, मेधा, मन, चित्त और देह में दीप्त सब दीप्ति निस्सन्देह आत्माग्नि की है।

आत्माग्नि स्वरूप से नितान्त शुचिर है, नितान्त पवित्र है।

आत्माग्नि स्वरूप से जात-वेदस् है। आत्माग्नि आत्म-प्रकाशन करता है, आत्म-विकास करता है और जो कुछ जात है, जो कुछ है, उस सबका ज्ञान सम्पादन करने की क्षमता से युक्त है। जात-मात्र [सत्ता-मात्र] के ज्ञान का सम्पादक यह आत्मा है। ब्रह्म और ब्रह्माण्ड में जो कुछ है, उस सबके साक्षात्कार की स्वाभाविक प्रवृत्ति आत्माग्नि में संनिहित है।

आत्मा स्वरूप से सुप्रदीप्त, पवित्र और जातवेद है। आत्म-अबोध के कारण अथवा आत्म-विस्मृति के कारण यह अपने स्वरूप को भूला हुआ है। जिस प्रकार अग्नि की सुप्रदीप्त चिंगारी राख में दबकर अपनी दीप्ति का भान खो बैठती है, वैसे ही यह आत्माग्नि विषयरूपी राख में दबकर अपने स्वरूप की ख्याति से अबुद्ध होजाता है। वायुवेग से जब राख उड़ जाती है और चिंगारी जात-प्रादुर्भूत-प्रकट होकर काष्ठ-समूह में पैठ जाती है, तो परिपूर्णता के साथ प्रज्वलित होजाती है। एवमेव जब विषयजन्य विकार वासना के लेप तीव्र साधना के वेग से उड़ जायेंगे, जब जन्म-जन्म के मायाजन्य संस्कार बोधानल में भस्म हो जायेंगे, तब यह आत्माग्नि अपने जीवन-सदन में प्रज्वलित होकर अपने आपको अपने सुप्रदीप्त, पवित्र और जात-वेद स्वरूप में अवस्थित पायेगा। दीप् जब आवरणों से आवृत होता है, तो उसका प्रकाश स्थगित रहता है। आवरणों से अनावृत होने पर दीप की ज्योति सब ओर फैल जाती है। वैसे ही मल विक्षेप आदि असंख्य आवरणों से अनावृत होने पर आत्माग्नि अपने सुप्रदीप्त, शुचिर और जातवेद स्वरूप में सुप्रकाशित होकर सर्वतः प्रकाशता है।

आत्म-अबोध, लेप और आवरण को हटाकर आत्माग्नि को प्रज्वलित करने का उपाय है घृत

होमना, तीव्र घृत होमना। अग्निहोत्र करते-करते जब यज्ञाग्नि बुझने लगता है, तो बुझते हुए यज्ञाग्नि पर पुष्कल घृत होमने से यज्ञाग्नि पुनः प्रज्वलित होजाता है। हवन करते-करते कभी-कभी अग्नि बुझ भी जाता है, तो उसे पंखे से झपककर प्रज्वलित करते हैं और फिर ऊपर से तीव्रता के साथ घृत होमते हैं। ऐसा करने से यज्ञाग्नि पूर्णतया प्रज्वलित होजाता है।

आत्मा अपने स्वरूप में सदा सुप्रदीप्त, पवित्र और जातवेदस् है। किन्तु प्रकृति के आवरण, माया के मिष और वासना के लेप के कारण वह अपने को जीवन-वेदि में अप्रदीप्त [ बुझा हुआ ] सा, अपवित्र सा, और अजातवेद [ मूढ ] सा अनुभव कररहा है। वासना और लेप जन्म जन्म से जमते चले आरहे हैं। इन्हें दग्ध करने के लिये आत्माग्नि को अतिशय प्रज्वलित करना होगा और एतदर्थ आत्म-चिन्तन, आत्म-निरीक्षण, उपासना, स्वाध्याय, आदि विविध साधनाओं का तीव्र घृत आत्माग्नि में होमना होगा।

वेदमाता कहती है, "मानव-पुत्रो ! तुम्हारा आत्माग्नि स्वरूप से सुप्रदीप्त, पवित्र और जातवेद है। आवरणों और वासनाओं से आवृत होजाने के कारण तुम अपने आत्मस्वरूप से अबुद्ध होगये हो। अपने ( सु-समिद्धाय शोचिषे जात-वेदसे ) सुप्रदीप्त, पवित्र और जातवेद स्वरूप में अवस्थित होने के लिये, तुम अपने ( अग्नये ) आत्माग्नि के लिये (तीव्रं घृतं) तीव्र बोधसाधनघृत ( जुहोतन ) होमो ।

प्रथम मन्त्र में घृत का प्रयोग बहुवचन में हुआ है और इस दूसरे मन्त्र में एकवचन में हुआ है। बहुवचन के प्रयोग में घृतों से तात्पर्य सकल बोध-साधनों से है और एकवचन के प्रयोग में घृत से तात्पर्य है बोध-साधनों के समुच्चय से।

**होमो घृत सुतीव्र,**
**आत्म-अग्नि के लिये।**
**सुप्रदीप्त संशुद्ध,**
**जातवेद स्व-रूप जो ॥**

**तं त्वा समिद्भिरङ्गिरो घृतेन वर्धयामसि। बृहच्छोचा यविष्ठ्य ॥**

[ऋ० ६. १६. ११, साम ६६१] (य० ३।३)

**तं त्वा समित्भिः अंगिरः घृतेन वर्धयामसि। बृहत् शोच यविष्ठ्य ॥**

१) (अंगिरः) ! (यविष्ठ्य) !

२) हम (तं त्वा) उस तुझे (समित्भिः) समिधाओं से तथा (घृतेन) घृत से (वर्धयामसि) वर्धते-बढ़ाते हैं।

३) (बृहत्) प्रभूत, नितान्त (शोच) संशुद्ध हो, निखर, जगमगा ॥

अंगिरः, अंगि-रः, अंग में रमण करनेवाला। अंग-अंग में जो रमणीयता का संचार करता है, जीवन के कण-कण में जिससे रमणीयता की अनुभूति होती है, उसे अंगिरस् कहते हैं। अंग-अंग का जो रस है, अंग-अंग में जिसकी सरसता है, वह अंगिरस् है।

अंगारे के समान जो तेजस्वी हो, अंगारे के समान जिसकी दीप्ति हो, उसे भी अंगिरस् कहते हैं। अंगिरस् नाम आग के अंगारे का भी है। आग का अंगारा होने से सूर्य अंगिरस् है।

आत्मा अंगिरस् है। आत्मा से ही जीवन में रमणीयता है। आत्मा ही जीवन की रमणीयता है। आत्मा से ही जीवन में रस है। आत्मा से ही जीवन में सरसता है। आत्मा ही जीवन का अंगारा [ तेज ] है। जीवन में आत्म-अंगारे की ही ऊष्मा है।

अंगिरः, अंगि-रः, अंग में रमणीय, जीवन में प्रिय, होने से भी यह आत्मा अंगिरस् है।

अंगिरः, अंगि-रः, प्राण में रमण करनेवाला, प्राण-प्रिय। जीवन में प्राण सबसे अधिक प्रिय है। किन्तु प्राण से भी अधिक प्रिय यह आत्मा है। आत्मा के मिष से ही प्राण शरीर में स्थित रहता है।

यविष्ठ का अर्थ है युवतम, सबसे अधिक युवा। जिसमें सदा सर्वदा अतिशय युवा बने रहने की क्षमता हो, जो कभी भी जीर्ण न होता हो, उसे यविष्ठ्य कहते हैं। शरीर और शरीर की समस्त इन्द्रियां जीर्ण होती रहती हैं। आत्मा ही है, जो रोग, जीर्णता और मृत्यु से सदा मुक्त तथा सर्वदा अतिशय युवा रहता है। जीवन-क्षेत्र में सबसे अधिक बलवान् होने के कारण भी आत्मा यविष्ठ्य है। सदा सर्वदा एकरस एकरूप समान तेजस्वी और सुन्दर रहने के कारण भी आत्मा युवतम है। आत्मा युवतम है, परम सुन्दर है। जो अपने आत्म-स्वरूप का दर्शन कर लेता है, वह उसके सौन्दर्य पर मुग्ध होजाता है।

पूर्व दो मन्त्रों में निहित वेदमाता की आत्म-प्रेरणाओं से प्रेरित होकर साधक आत्म-साधना के महत्त्व को हृदयंगम करके आत्मप्रेम के साथ आत्म-सम्बोधन करने लग जाते हैं, अपने-अपने आत्मा को लक्ष्य करके अन्तर्भावना करते हैं—( अंगिरः ) अंगिरस्! हम ( तं त्वा ) उस तुझे ( समित्भिः घृतेन वर्धयामसि ) समिधाओं और घृत से बढ़ाते हैं।

प्रथम मन्त्र में कहा गया है कि "समिधा से अतिथि आत्माग्नि की सेवा करो"। यहां इस मन्त्र में आत्म-साधक कह रहे हैं कि 'परम प्रिय आत्मन्! हम उस तुझे **समिधाओं** तथा घृत से बढ़ाते हैं।' प्रथम मन्त्र में समिधा का प्रयोग एकवचन में किया गया है और वहां **समिधा** से तात्पर्य लिया गया है मानव-देह, मानव-जीवन, जीवन-समिधा। यहां इस मन्त्र में समिधा का प्रयोग बहुवचन में किया गया है और **समिधाओं** से तात्पर्य है इन्द्रियरूपी समिधायें। प्रज्वलन-साधन का नाम समिधा है। बुद्धि [ Mind ], मेधा [ Sub Conscious Mind ], मन [ हृदयस्थ संकल्प-केन्द्र, Centre of emotions in the heart ], चित्त [ हृदयस्थ चिति-केन्द्र, Centre of Consciousness in the heart ] नेत्र, श्रोत्र, प्राण, घ्राण, रसना, त्वचा, आदि सम्पूर्ण देहस्थ इन्द्रियां आत्म-प्रज्वलन का, आत्म-प्रकाशन का, आत्म-विकास का, आत्म-बोध का, ज्ञान-प्राप्ति का, साधन हैं।

समिधा का प्रयोग जहां एकवचन में हुआ है, वहां समिधा से अभिप्राय है समस्त इन्द्रियों का समुच्चय यह मानव-शरीर, मानव-जीवन। समिधा का प्रयोग जहां बहुवचन में हुआ है, वहां उससे तात्पर्य है शरीरस्थ सकल इन्द्रियां।

जैसाकि पूर्व दो मन्त्रों में व्याख्यात किया जा चुका है, घृत नाम है बोध-साधनों का, आत्म-प्रबोध के साधनों का, आत्मा को प्रबुद्ध करने के साधनों

का, और वे साधन हैं आत्म-चिन्तन, आत्म-निरीक्षण, उपासना, स्वाध्याय इत्यादि ।

जब कोई ज्ञानी जन सज्जनों को सत्प्रेरणा करता है, तो सज्जन जन उससे प्रभावित होकर आत्मना अपने आत्मा से कहने लगते हैं, "मैं ऐसा ही करूंगा, मुझे ऐसा अवश्य करना चाहिए"। किसी अच्छी बात से आत्मना प्रभावित होकर आत्म-सम्बोधन करने लगना एक अतिशय प्राकृत और स्वाभाविक बात है। उसी स्वाभाविक सुन्दर प्रतिक्रिया का दिग्दर्शन यहां हो रहा है। पूर्व दो मन्त्रों में वेदमाता ने आत्म-साधकों को दिव्य प्रेरणा की, "मानव-योनि में इस मानव-जीवन को सार्थक करने के लिये प्रज्वलन-साधन जीवन-समिधा से अतिथि आत्माग्नि की परिचर्या करो, बोध-साधनों से अतिथि आत्माग्नि को बोध प्राप्त कराओ, इस अतिथि आत्माग्नि में हवियां होमो। अतिथि आत्माग्नि के लिये तीव्र बोध-साधन होमो, ताकि यह अपने सुप्रदीप्त पवित्र जातवेद स्वरूप को पहंचानकर उसमें अवस्थित रहे"।

वेदमाता की इस दिव्य प्रेरणा से प्रभावित होकर आत्म-साधक सहसा बोल उठते हैं—(अंगिरः) परम प्रिय आत्माग्ने! अब हम (तं) उस सुप्रदीप्त पवित्र जातवेदरूप (त्वा) तुझे (समिद्भिः) सम्पूर्ण प्रज्वलन-साधनों से तथा (घृतेन) सकल बोध-साधनसमुच्चय से (वर्धयामसि) प्रवुद्ध करते हैं, बोधयुक्त करते हैं। हमने आत्म-निर्णय कर लिया है कि हम इन्द्रियों से तेरी परिचर्या करेंगे और ज्ञान-साधनाओं से तुझे प्रबुद्ध करेंगे।

वेदमाता की तीव्र प्रेरणा से प्रेरित होकर साधक अपने अपने आत्मा को प्रप्रेरित करते हैं—मेरे (यविष्ठ्य) युवतम आत्माग्ने! (बृहत् शोच) प्रभूत संशुद्ध हो, पूर्णतया निखर जा, जगमगा।

आत्म-साधना की रगड़ से जब मल विक्षेप, विकार वासना, आसक्ति आदि के समस्त परिलेप धुल जायेंगे और सकल आवरण हट जायेंगे, आत्म-साधना के संघर्ष से जब भोग भय भ्रान्ति की तीनों पाशें क्षीण होजायेंगी और संशयों की सकल ग्रन्थियां खुल जायेंगी, तब यह युवतम और सुन्दरतम आत्माग्नि नितान्त निखर कर अपने सुप्रदीप्त पावन जातवेद स्वरूप में सन्तत जगमगायेगा।

**करते हैं प्रवृद्ध उस तुझे,**
**हम समिधाओं से और घृत से।**
**निखर नितान्त, अंगीरः! युवतम!!**

**उप त्वाग्ने हविष्मतीर्घृताचीर्यन्तु हर्यत। जुषस्व समिधो मम॥**

(यo ३।४)

**उप त्वा अग्ने हविष्मतीः घृताचीः यन्तु हर्यत। जुषस्व सं–इधः मम॥**

१) (हर्यत अग्ने)!
२) (मम) मेरी (हविष्मतीः घृताचीः समिधः) हविष्मती घृताची समिधायें (त्वा) तुझे (उप यन्तु) प्राप्त हों।
२) तू उन्हें (जुषस्व) सप्रेम सेवन कर॥

वेदमाता की तीव्र प्रेरणा से प्रेरित होकर आत्म-साधकों ने पूर्व मन्त्र के अन्त में आत्म-सम्बोधन करते हुए कहा था, "बृहच्छोचा यविष्ठ्य-युवतम आत्मन्! पूर्णतया निखर कर जगमगा"। उसी आत्म-सम्बोधन को जारी रखते हुए

ात्म-साधक अपने-अपने आत्मा को प्रप्रेरित कर हे हैं, "मेरे हरणशील आत्माग्ने! मेरी हविष्मती ताची समिधायें तुझे उपगमन करें। मेरी समिधाओं ो तू सप्रेम सेवन कर"।

आत्मा हर्यत है, हरणशील है, सुकान्त है, कमनीय है। आत्मा की हरणशीलता से ही जीवन-यज्ञ में हरणशीलता और सुमोहकता है। सुकान्त आत्माग्नि की कान्ति से ही यह जीवन कान्तियुक्त है। आत्माग्नि की कमनीयता से ही यह जीवन कमनीय है। आत्मा हरणशील, सुकान्त और कमनीय क्यों न हो। प्रथम तीन मन्त्रों में अतिथि आत्माग्नि को सुप्रदीप्त, पवित्र, जातवेद, अंगिर और यविष्ठ्य बताया गया है। इस मन्त्र में उसे हरणशील कहा गया है, कान्त और कमनीय कहा गया है। सुप्रदीप्त, पवित्र, जातवेद, अंगिर और यविष्ठ्य तो कमनीय होना ही चाहिये। सचमुच आत्मा सुकान्त और कमनीय है। आत्मसौन्दर्य अतिशय हरणशील है, नितान्त कमनीय है।

स्नान शृंगार करके सब नर नारी अपने मुख को दर्पण में देखकर कहते हैं, "मैं कितना/कितनी सुन्दर हूं। मेरे केश सुन्दर हैं। मेरा मस्तक सुन्दर है। मेरी आंखें कमनीय हैं। मेरी नासिका मनोहर है। मेरे गाल कान्तियुक्त हैं। मेरी हनू मोहक है।" पर विरले ही हैं, जो अपने अन्तःकरण को शोधकर अपने अन्तःकरणरूपी दर्पण में अपने आत्म-स्वरूप और आत्मसौन्दर्य का दर्शन करके कहते हैं, "मेरे आत्माग्ने! तू हरणशील है। तू बड़ा कमनीय है। तू नितान्त सुन्दर, सुकान्त और कमनीय है।" सुन्दर और सौन्दर्य तो आत्मा ही है। शरीर-सौन्दर्य तो आत्म-सौन्दर्य की छाया मात्र है।

यज्ञ में समिधाओं के बिना प्रज्वलन नहीं हो सकता। जब समिधाओं में अग्नि प्रज्वलित होजाता है, तब ही उसमें हवि और घृत की आहुतियां दी जाती हैं। हवि तथा घृत सहित समिधाओं का सेवन करके अग्नि हुत पदार्थों को सूक्ष्म करता है और वायु के द्वारा दूर दूर तक सुगन्धि व्याप देता है। यज्ञीय अग्नि की यह यज्ञीयता है। उसकी इसी यज्ञीयता से जल, वायु, वनस्पति तथा वातावरण पवित्र और सुवासित होजाता है।

आत्म-यज्ञ की समिधायें, आत्म-यज्ञ के प्रज्वलन-साधन, हैं शरीर में सुचयित ये बुद्धि, मेधा, मन, चित्त, नेत्र, श्रोत्र आदि इन्द्रियां। किसी भी प्रकार की लकड़ियां समिधा नहीं होती हैं, अपि तु धूमरहित, शुष्क, स्वच्छ, स्वस्थ और सुगन्धित लकड़ियां ही अग्निहोत्र की समिधायें होती हैं। वैसे ही निर्विकार, निर्दोष, शुद्ध और प्रशस्त इन्द्रियां ही आत्म-यज्ञ की समिधायें हैं। मलिन, सदोष, अपावन, अप्रशस्त इन्द्रियां समिधा की संज्ञा को प्राप्त नहीं हो सकतीं।

इन्द्रिय-समिधायें हविष्मती और घृताची होनी चाहियें। इन्द्रिय-समिधायें तो केवल प्रज्वलन कर सकती हैं। जब इन्द्रिय-समिधाओं में आत्माग्नि प्रज्वलित होजाये, तब आत्माग्नि से प्रज्वलित उन समिधाओं में हवि और घृत की आहुतियां देते रहना चाहिये, अन्यथा जीवन-यज्ञ का सुष्ठु सम्पादन और शोभन संचालन कदापि नहीं हो सकता।

समिधायें हविष्मती और घृताची होनी चाहियें। प्रज्वलित समिधाओं में हवि और घृत की आहुतियां दी जाती हैं, तो ही और तब ही वे

हवि और घृत को सूक्ष्म करके सुगन्धिरूप में दूर दूर पहुंचाती हैं। परिष्कृत और प्रज्वलित इन्द्रिय-समिधायें हविष्मती [ हविमयी ] और घृताची [ घृतमयी ] होनी चाहियें, हवि और घृत की आहुतियों से युक्त होनी चाहियें। तब ही वे आत्माग्नि का यथावत् आतिथ्य और तृप्तिकरण कर सकती हैं।

समिधायें हविष्मती हों, आत्माग्नि के प्रति हवि पहुंचानेवाली हों। बुद्धिरूपी समिधा आत्माग्नि के प्रति मधुर, संशुद्ध, सुगन्धित और सुपुष्ट विचारों तथा चिन्तनों की हवियां पहुंचाये। मेधारूपी समिधा आत्माग्नि के प्रति दिव्य सुपावन ज्ञानों और विज्ञानों की हवियां पहुंचाये। मनरूपी समिधा आत्माग्नि के प्रति शिव संकल्पों की हवियां पहुंचाये। चित्तरूपी समिधा आत्माग्नि के प्रति चिन्मय चेतनाओं की हवियां पहुंचाये। नेत्ररूपी समिधा आत्माग्नि के प्रति भद्र दृष्टि और भद्र दर्शन की हवियां पहुंचाये। श्रोत्ररूपी समिधा आत्माग्नि के प्रति भद्र श्रवण और भद्र श्रुति की हवियां पहुंचाये। इसी प्रकार शेष सब इन्द्रियरूपी समिधायें आत्माग्नि के प्रति जो हवियां अन्तःप्रेरित करें, वे सब शुद्ध, सुगन्धित और पुष्टिकारक तथा तृप्तिकारक हों।

समिधायें घृताची हों, घृतमयी हों, घृतोपसेवित हों, आत्माग्नि के प्रति घृत पहुंचानेवाली हों। जैसाकि पूर्व व्याख्यात किया जा चुका है, घृत नाम आत्म-प्रबोध-साधनों का है। जिन स्निग्ध साधनों से आत्माग्नि के बोध, प्रबोध, तेज और प्रकाश की वृद्धि और सिद्धि होती है, वे ही साधन आत्माग्नि के घृत हैं और उन्हीं से आत्माग्नि का प्रदीपन होता है। आत्म-स्नेह, आत्म-प्रेम, आत्म-चिन्तन, आत्म-निरीक्षण, उपासना, ध्यान, समाधि, स्वाध्याय, सत्संग, आदि आत्म-घृत हैं, आत्माग्नि के प्रदीपक घृत हैं। इन्द्रिय-समिधायें आत्माग्नि के प्रति इन घृतों को पहुंचाकर आत्म-बोध को प्रबुद्ध रखें।

यज्ञाग्नि में, यज्ञवेदि में, समिधायें [धूमरहित, शुष्क, सुगन्धित, शुद्ध, सुसंस्कृत काष्ठिकायें] ही चयन की जानी चाहियें, असमिधायें [धूमयुक्त, गीली, दुर्गन्धित, अशुद्ध, असंस्कृत काष्ठिकायें ] नहीं। यज्ञाग्नि में हवियों [ यज्ञीय पदार्थों, शुद्ध सुगन्धित मिष्ट पुष्ट पदार्थों ] की ही आहुति देनी चाहिये, अहवियों [ अयज्ञीय पदार्थों, अशुद्ध दुर्गन्धित विकारकर पदार्थों] की नहीं। यज्ञाग्नि में घृतों की ही आहुतियां दी जानी चाहियें, अघृतों [ अशुद्ध स्नेहनों ] की नहीं। एवमेव आत्माग्नि की इन्द्रियरूपी समिधायें निर्विकार, निर्दोष, निष्पाप, शुद्ध, संशुद्ध और सुपरिष्कृत रहनी चाहियें। वैसे ही आत्माग्नि में उपर्युक्त हवियां ही होमी जानी चाहियें, अहवियां नहीं। उसी प्रकार आत्माग्नि में उपर्युक्त घृत ही होमे जाने चाहियें, अघृत नहीं। तब ही अतिथि आत्माग्नि बोध को प्राप्त होकर अपने सुप्रदीप्त, शुद्ध और जातवेद स्वरूप में अवस्थित होता है और तब ही वह पूर्णतया निखरता और जगमगाता है।

पूर्व मन्त्र में साधकों ने सम्मिलित होकर आत्म-सम्बोधन किया था। इस मन्त्र में साधक व्यक्तिशः प्रतिज्ञा के रूप में आत्मशंसन करते हैं—( हर्यत अग्ने ) कमनीय आत्माग्ने ! ( त्वा उप यन्तु ) तुझे प्राप्त हों, तेरे प्रति पहुंचें, ( मम समिधः) मेरी समिधायें। कैसी समिधायें ? (हविष्मतीः घृताचीः) हविष्मती और घृताची। और पुनः आत्म-विनय करते हैं—(हर्यत अग्ने) सुन्दर आत्माग्ने ! तू मेरी

हविष्मती और घृतवती समिधाओं का (जुषस्व) सप्रेम सेवन कर।

प्रबुद्ध और प्रवृद्ध आत्माग्नि सदा सर्वदा हविष्मती और घृतवती समिधाओं का ही सेवन करे और सप्रेम सेवन करे। सप्रेम सेवन से ही आत्मतृप्ति होती है। आत्मश्रद्धा से सेवन किया हुआ पदार्थ ही जीवनसात् होता है। आत्मीयता के साथ सेवन की गयी भावना आत्मसात् होती है।

हर्यत अग्ने,
तेरे प्रति पहुँचें समिधायें,
मेरी हविष्मती घृताची।
प्रेमसहित सेवन कर इनका॥

भूर्भुवः स्वर्द्यौरिव भूम्ना पृथिवीव वरिम्णा। तस्यास्ते पृथिवि देवयजनि पृष्ठे ऽग्निमन्नादमन्नाद्यायादधे॥ (य० ३।५)

भूः भुवः स्वः द्यौः इव भूम्ना पृथिवी इव वरिम्णा। तस्याः ते पृथिवि देव-यजनि पृष्ठे अग्निं अन्न-अदं अन्न-अद्याय आ-दधे॥

(भूः भुवः स्वः) सत् चित् आनन्द में (द्यौः इव भूम्ना) द्यौ के समान सम्पदा से युक्त [होकर], (पृथिवी इव वरिम्णा) पृथिवी के समान वरणीयता से युक्त [होकर], (देव-यजनि पृथिवि)! (तस्याः ते पृष्ठे) उस तेरी पृष्ठ पर (अन्न-अदं अग्निं) अन्न-अद अग्नि को (अन्न-अद्याय) अन्न-अदनार्थ (आ-दधे) आधानता हूं।

भूः, भुवः और स्वः—ये तीन वैदिक व्याहृतियां हैं। ये तीन व्याहृतियां ही वैदिक व्याहृतियां हैं। ये तीन व्याहृतियां चतुष्काण्ड वेद का सार हैं। व्याहृति = वि + आ + हृति, विविधतया + पूर्ण + हरण, विविधतया + पूर्ण + विलोडन, विशेषतया + सम्पूर्णतया + मन्थन। व्याहरण, विलोडन अथवा मन्थन के द्वारा जिसकी प्राप्ति होती है, उसे व्याहृति कहते हैं।

दही या दूध में डोरी से रई को निरन्तर घुमाते हुए जब दही या दूध का विलोडन किया जाता है, तब उस दही या दूध में से जो नौनी या मक्खन निकलता है, वह दही या दूध की व्याहृति है। वैसे ही 'भूः भुवः स्वः' चतुष्काण्ड वेद की व्याहृति हैं। ये व्याहृतियां वेद का मक्खन हैं, वेद का घृत हैं, वेद का प्रतिपाद्य हैं।

भू सत्तायाम्। भू धातु का अर्थ है सत्ता, सत्। सत्ता मात्र भूः है, अखिल सत्ता भूः है और अखिल सत्ता जिससे है और जिसमें है, वह भी भूः है। भूरिति भुवनपतिः, भूः नाम भुवनपति का है, ब्रह्माण्डपति का है। ब्रह्माण्ड भूः है। ब्रह्माण्ड में ओत प्रोत ब्रह्म भूः है। ब्रह्मसहित ब्रह्माण्ड और ब्रह्माण्डसहित ब्रह्म-दोनों की अपृथक्त्व एकीभाव सत्ता का नाम भूः है। ब्रह्म और भूः दोनों पर्यायवाची शब्द हैं। ब्रह्माण्ड ब्रह्म का अण्ड है। ब्रह्माण्ड की अपेक्षा से परमात्मा की ब्रह्म संज्ञा है और ब्रह्म की अपेक्षा से सृष्टि का नाम ब्रह्माण्ड है। ब्रह्म से ब्रह्माण्ड कभी पृथक् नहीं होता है। ब्रह्माण्ड से ब्रह्म कभी पृथक् नहीं होता है। ब्रह्माण्ड के परमाणु-परमाणु में ब्रह्म है और ब्रह्माण्ड का परमाणु-परमाणु ब्रह्म में है। ब्रह्म और ब्रह्माण्ड की इस अचिन्त्य अपृथक्त्व एकीभूत

अवस्था के द्योतन के लिये ही कहा गया था, 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म-निश्चय से यह सब ब्रह्म है अर्थात् ब्रह्ममय है' ।

भूरिति सत् । भूः सत् है। ब्रह्म सत् है। प्रकृति सत् है । प्रकर्ता सत् है । प्रकृति की सम्पूर्ण सत्ता प्रकर्ता की सत्ता में संनिहित है। प्रकर्ता की सत्ता प्रकृति की सत्ता में ओत प्रोत है। उभय सत्ताओं की इस अभिन्न-अपृथक्त्य एकीभूत सत्ता का नाम ही भूः है। स्थूल भाव से स्थूल शब्द में भूः का अर्थ सर्वाधार और सर्वव्यापक किया जा सकता है ।

भुवो अवकल्पे । भुवः का अर्थ है अवकल्पन, अवचिन्तन, अवचेतना, चित् । भूः [ब्रह्म] चेतन है । भूः की सत्ता चेतन सत्ता है, ज्ञानमय सत्ता है । भूः [ब्रह्म] चेतन है, ज्ञानस्वरूप है, चित् है । उस चेतन सत्ता की चेतना से यह सब चेतनामय है । प्रकृति के कण-कण में, सृष्टि के परमाणु-परमाणु में, चेतन ब्रह्म की चेतना संव्याप्त है। यह सब चिन्मय भुवः की चेतना से सजीव संजीव है। जब परमाणु-परमाणु में चिन्मय की चेतना संव्याप्त है, तो इस अखिल सृष्टि का परमाणु-परमाणु चितिमय है, चित् की चेतना से चित् है। जड़ शब्द के तथाकथित अर्थ में जड़ और जड़ता नाम की कोई वस्तु नहीं है। भूः भुवः है । भूः चित् है । स्थूल भाव से स्थूल शब्द में भुवः का अर्थ है चेतन, सर्वज्ञ, ज्ञानस्वरूप, सर्वचेता ।

अन्तो वै स्वः । अन्तः का नाम ही स्वः है । स्वः अन्तः का विषय है, बाहर का नहीं । स्वरिति आत्म नाम, स्वरिति ब्रह्म नाम, स्वरिति आनन्द नाम । स्वः का अर्थ है स्वयं, स्व-रूप, आत्म-स्वरूप, ब्रह्म, आत्म-आनन्द, आनन्द । भूः [ब्रह्म] न केवल सत् चित् है, स्वः [आनन्द] भी है। चित् ही स्वः होसकता है। चेतना में ही आत्मानन्द है। ज्ञान में ही आनन्द का निवास है ।

परमात्मा भूः [सत्], भुवः [चित्], स्वः [आनन्द] है, सत् चित् आनन्द है, सच्चिदानन्द है।

प्रकृति भी भूः है, सत् है, सत्तासत्त है, सत्ता से युक्त है। प्रकृति की सत्ता है, किन्तु उसमें अपनी चेतना नहीं है। उसमें जो चेतना है, भुवः की है, सर्वव्यापक चित्स्वरूप ब्रह्म की है। प्रकृति में उसका अपना आनन्द भी नहीं है। उसमें जो आनन्द है, वह सर्वव्यापक चेतन आनन्दस्वरूप ब्रह्म का है।

आत्मा भी भूः है, सत् है, सत्तासत्त है, सत्ता से युक्त है। आत्मा की सत्ता है। आत्मा चित् भी है। वह स्व-रूप से चित् है। उसमें उसकी अपनी चेतना है, किन्तु उसमें उसका अपना आनन्द नहीं है। आत्मा में जो चेतना है, वह आत्म-चेतना है, आत्मा की निज चेतना है। आत्म-चेतना सीमित और सान्त है। ब्रह्म-चेतना अनन्त और असीम है। ससीम और सान्त चेतना में शान्ति और सन्तोष होता है, आनन्द नहीं। आनन्द तो ब्रह्म की असीम और अनन्त चेतना में है। आत्म-साधक जब अपनी इन्द्रिय-समिधाओं से अपने आत्मा के प्रति सुविचार, संज्ञान, शिवसंकल्पादि की हवियां और प्रबोधसाधनों की आहुतियां पहुंचाता है, तब उसका आत्मा अपने सुप्रदीप्त, संशुद्ध, जातवेद स्वरूप में संस्थित होकर ब्रह्म में समाहित होता है और ब्रह्म की अनन्त और असीम चेतना में प्रविष्ट होकर ब्रह्म से आनन्द प्राप्त करता है। अपनी उस ब्राह्मी स्थिति में आत्मा अपने आपको भूर्भुवःस्वः अथवा सच्चिदानन्द अनुभव करता है ।

भूः [सत्-प्रकृति] का अंश होने के कारण शरीर भूः है। चेतन होने से आत्मा चित् है। जीवन सत् चित् [सच्चित्] है, भूः और भुवः का समुच्चय है। आत्म-साधना के द्वारा साधक ने ब्रह्म का आनन्द प्राप्त कर लिया है। वह सच्चिदानन्द बन गया है। अब वह ब्राह्मी सम्पदा से सम्पन्न होगया है। ब्राह्मी शक्ति से युक्त होकर अब वह शक्तिमान् बन गया है। ब्रह्मानन्द, ब्रह्मसम्पदा और ब्रह्मबल से युक्त होकर साधक कहता है— मैं भूर्भुवःस्वः होगया हूं, मैं सच्चिदानन्द बन गया हूं, मैंने ब्राह्मी स्थिति प्राप्त करली है।

"आत्म-साधना के द्वारा सच्चिदानन्द बनकर मैं (द्यौः इव भूम्ना) द्यौ के समान सम्पदा से युक्त होगया हूं"। द्यौ की सम्पदा दिव्य सम्पदा है। द्यौ में दिव्य नक्षत्र जगमगाते हैं। "मेरे जीवन में दिव्य-गुण-रूपी नक्षत्र जगमगा रहे हैं। मेरा जीवन दिव्यताओं से द्योतित होरहा है। मेरा चिन्तन, मनन, दर्शन, श्रवण, वचन, वदन, गमन, कर्तृत्व —सब कुछ दिव्य होगया है। मैं दिव्य सम्पत्ति से, दैवी सम्पदा से, सुसम्पन्न होगया हूं। मैं सर्वस्व द्यौ बन गया हूं, दिव्य होगया हूं।"

"आत्म-साधना से सच्चिदानन्द बनकर मैं (पृथिवी इव वरिम्णा) पृथिवी के समान वरणीयता से युक्त होगया हूं"। पृथिवी अपने भीतर और अपने ऊपर अतुल भारों और अखिल प्राणियों को सहारती है, सबको सबका अन्न [भक्ष्य पेय] प्रदान करती है, सबका पालन पोषण करती है, सदा सर्वदा निरन्तर गतिरत कर्मरत रहती हुई सबको अपने पालने में झुलाती है। पृथिवी सबकी, प्राणी मात्र की, भूमि है। पृथिवी सार्वभौम है। पृथिवी में सर्वमयता है, संकोच नहीं है। यही पृथिवी की वरणीयता है। "मैं पृथिवी की वरणीयता से युक्त होगया हूं। मैं पृथिवी के समान सार्वभौम बन गया हूं। मेरा संकोच सर्वथा विलीन हो गया है। मेरा मैं, मेरा अहम्, अब सबमें, सर्व में, व्याप गया है। मेरा ममत्व अब केवल मुझमें, मेरे परिवार में, किसी एक समाज या संस्था में, किसी प्रदेश या राष्ट्र विशेष में, किसी विशिष्ट धर्म या सम्प्रदाय में, सीमित संकुचित नहीं है। अब तो—

**मैं सबका हूं सब मेरे हैं, सबकी सेवा मेरा धर्म।**
**इस जगती के सब जीवों का, हितसम्पादन मेरा कर्म॥**

अद भक्षणे। अद नाम भक्षण करने या खाने का है। जो कुछ भी खाया पिया जाता है, सब प्राणी जो कुछ खाते पीते हैं, वह वह सब अन्न है। सर्वं खल्विदं अन्नम्—यह सब अन्न है। समस्त भूमि भक्ष्य है। सकल पृथिवी अन्नमय है। पृथिवी में और पृथिवी पर जो कुछ है, जितने पदार्थ हैं, सब किसी न किसी का भोजन हैं। यह सारा संसार अदन [भक्षण] की बाड़ी है, भक्ष्यवाटिका है। जन्मता प्राणी अदन [भक्षण] करता हुआ ही आता है और अन्त तक अदन करता हुआ ही जीता है।

मानव और मानवेतर प्रत्येक प्राणी शरीर और आत्मा का समुच्चय है। अन्न के दो प्रकार हैं—(१) शारीरिक अन्न, (२) आत्मिक अन्न। अन्नाद [अन्न-भक्षक] अग्नियां भी दो हैं—(१) शारीरिक अग्नि, जिसे जाठर या जठराग्नि कहते हैं, (२) आत्माग्नि।

जठराग्नि के अन्न असंख्य हैं। विरूपं अन्नम्, जाठर के अन्न विविध प्रकार के हैं। शारीरिक या जठराग्नि के अन्नों से प्राप्त होता है सुख [सु=सुष्ठु, सुन्दर, स्वस्थ। ख=इन्द्रिय], शरीर

और शरीरेन्द्रियों की स्वस्थता, सुष्ठुता, सुन्दरता। आत्मिक अन्न है केवल ब्रह्म, जिससे प्राप्त होता है आनन्द, आत्मानन्द, ब्रह्मानन्द।

पृथिवी को मन्त्र में देवयजनी कहा गया है। देव-यजनी, दिव्य-यजनी, दिव्य यज्ञ करनेवाली। यज्ञ के तीन पाद हैं—सत्कार, संगतिकरण और दान। पृथिवी यज्ञ के तीनों पादों से युक्त है। पृथिवी किसी का भी तिरस्कार नहीं करती है। वह तो सदा सर्वदा प्राणी मात्र का सत्कार करती है। उत्कृष्ट निकृष्ट समस्त प्राणियों को वह सप्रेम ससत्कार अपनी उपस्थ [गोद] में बिठाये रहती है। वह सब प्राणियों को अपने गर्भ तथा अपनी गोद में संगृहीत किये हुए है। वह सब प्राणियों को स्व सर्वस्व निरन्तर दान करती रहती है। निस्सन्देह पृथिवी देवयजनी है। वास्तव में तो पृथिवी ही सच्ची देवयजनी है और पृथिवी ही सच्चा देवयजन कररही है।

साधक के अन्तःकरण में सत्प्रेरणा होती है, उद्बोध होता है, "देवयजनी पृथिवी की पृष्ठ पर स्थित होकर मैंने आत्मसाधना द्वारा ब्राह्मी स्थिति प्राप्त की है, मैं दैवी सम्पदा से सम्पन्न हुआ हूं, मैंने वरणीयता सम्पादन की है। मुझे चाहिये मैं इस देवयजनी पृथिवी माता की पृष्ठ पर देव—यजन करूं"। और उसी क्षण उसे विचार आता है कि पृथिवी माता की सुसेवा से बढ़कर अन्य कोई देवयजन हो ही क्या सकता है और पृथिवी माता की सुसेवा इससे बढ़कर और क्या हो सकती है कि मैं पृथिवी माता को अन्न—सम्पदा से सम्पन्न करके उसकी सम्पूर्ण प्रजा के [जाठर व आत्मिक] अग्नि को चेताऊं और उन्हें उभयान्न से तृप्त सन्तृप्त करदूं। भौतिकान्न से, भौतिक सम्पदा से, उनकी शारीरिक समुन्नति करूं और आत्मिकान्न से, आध्यात्मिक सम्पदा से, उनका आत्मोत्थान और आत्मकल्याण करूं"। मन्त्र के उत्तरांश में इसी भावना का व्यक्तिकरण करता हुआ आत्म-साधक कह उठा है—देवयजनि पृथिवि! (तस्याः ते पृष्ठे) उस तेरी पृष्ठ पर, तेरी प्रजा के (अन्न-अद्याय) भौतिक और आत्मिक अन्न—भक्षणार्थ (अन्न—अदं अग्निं) अन्न—भक्षक अग्नि को (आ—दधे) आधान करता हूं, प्रस्थापन करता हूं।

अन्न—भक्षण के लिये अग्नि का आधान होना चाहिये, जठराग्नि प्रज्वलित होना चाहिये, क्षुधा तीव्र होनी चाहिये। अग्नि का प्रयोग यहां तीव्रेच्छा, उत्कट कामना, के अर्थ में हुआ है। प्रथम प्रचार द्वारा प्रजा में शारीरिक और आत्मिक उन्नति की ज्वाला प्रज्वलित की जाती है। ज्वाला के प्रज्वलित होजाने पर साधनोपायरूपी यज्ञान्न स्वयमेव उपलब्ध होजाता है। "देवयजनि पृथिवि! तेरी पृष्ठ पर साधना करके जिस अन्न [सुखानन्द] को मैंने प्राप्त किया है, उस अन्न के सेवन की अग्नि [कामना] को मैं तेरी पृष्ठ पर, समस्त भूमि पर, व्याप दूं। उस सुखानन्दान्न का रसास्वादन मैं तेरी उपस्थ में स्थित सारी प्रजा को करादूं। देशी परदेशी प्रजा में से कोई भी उससे वंचित न रहे"।

**मैं सच्चिदानन्द—युत होकर,**<br>
**द्यौ इव दैवी सम्पत्ति से,**<br>
**पृथिवी इव वरणीय सुधन से,**<br>
**होकर युक्त सुयुक्त।**<br>
**करता हूं आधान पृष्ठ पर,**<br>
**तेरी पृथिवि देवयजनि मैं,**<br>
**अग्निं अन्नादं अन्नाद्याय॥**

**आयं गौः पृश्निरक्रमीदसदन्मातरं पुरः। पितरं च प्रयन्त्स्वः ॥**

(य० ३।६)

[ऋ० १०. १८६.१, सा० ६३०, १३७६, अ० ६.३१-१, २०.४८.४]

**आ अयं गौः पृश्निः अक्रमीत् असदत् मातरं पुरः। पितरं च प्र-यन स्वः ॥**

१) (अयं गौः पृश्निः) इस गौ पृश्नि ने (आ अक्रमीत्) आक्रमण कर दिया है।
२) यह (मातरं पुरः) माता को अभिमुख करके (असदत्) स्थित हो गया है।
३) इसने (पितरं) पिता को (च) और (स्वः) आनन्द को (प्र-यन्) प्र-संग/सु-संगत कर लिया है।

गच्छतीति गौः। जो चलता है, गति करता है, उसे गो या गौ कहते हैं। अंग्रेजी का गो [go] शब्द भी गतिवाचक है। अंग्रेज़ी का गो शब्द वेद के गो शब्द का ही अनुरूप है। यहां गौ शब्द पृश्नि का विशेषण है। गौ शब्द का प्रयोग यहां गमनशील के अर्थ में हुआ है।

पृश्नि त्रिलिंग शब्द है। तीनों लिगों में इसका प्रयोग होता है। पृश्नि, पृश्-नि, स्पृश्-नी, स्पर्श-नी। ब्रह्म पृश्नि है, ब्रह्म के स्पर्श से यह सब नी-नीत-संचालित होरहा है। आत्मा पृश्नि है, आत्मा के स्पर्श से यह देह नी-नीत-संचालित होता है। प्रकृति पृश्नि है, प्रकृति के स्पर्श से समग्र प्राणियों की अखिल योनियों का नयन-निर्वहन होता है। यहां पृश्नि का प्रयोग आत्मा के अर्थ में हुआ है। आत्मा में तीव्र गति है। आत्मा-प्रगतिशील है, सततगामी है।

क्रमु पादविक्षेपे। क्रम का अर्थ है पाद फेंकना, आगे बढ़ना, आक्रमण करना।

मातरं माता। मातरं का प्रयोग यहां देवयजनी पृथिवी के लिये हुआ है। देवयजनी पृथिवी प्राणी मात्र की माता है। सब प्राणी इसी में और इसी पर जन्मते और पलते हैं। सबकी जन्मस्थली और पालयित्री होने से देवयजनी पृथिवी सबकी माता है।

पितरं पिता। पितरं का प्रयोग यहां भूर्भुवः स्वः अथवा सच्चिदानन्द ब्रह्म पिता के लिये हुआ है। ब्रह्म सब आत्माओं का जनिता जनक पिता है। सकल आत्मायें उस अमृत पिता के अमृत पुत्र हैं।

सच्चिदानन्द बनकर और दैवी सम्पदा तथा वरणीयता से युक्त होकर (अयं गौः पृश्निः आ अक्रमीत्) इस गमनशील आत्मा ने आक्रमण कर दिया है। आत्मा स्वभावतः गमनशील है, गतिशील है, प्रगतिशील है, आक्रमणशील है। आत्मा शब्द का मूलार्थ ही है सततगामी। आत्म–साधना द्वारा ब्रह्मानन्द, ब्रह्मसम्पदा और ब्रह्मबल से युक्त होकर उसमें अक्षय प्रगति और अजस्र ओज का सन्तत संचार होरहा है। तभी तो वह देवयजनी पृथिवी की पृष्ठ पर अन्न–अदनार्थ अन्नाद अग्नि की प्रस्थापना करने चला है। साधना से संसिद्ध (अयं गौः पृश्निः) इस प्रगतिशील आत्मा ने तदर्थ अब आक्रमण कर दिया है, (आ) पूर्णतया, सब ओर (अक्रमीत्) क्रमण कर दिया है, सब ओर धावा बोल दिया है, सर्वतः प्रयाण कर दिया है। अखिल भूमण्डल पर अन्नाद अग्नि की प्रस्थापना के लिये, उभयान्न-अग्नि को प्रज्वलित करने के लिये, सुख और आनन्द की ज्योति जगाने के लिये, अब संसिद्ध आत्मा कमर कसकर निकल पड़ा है।

वह (मातरं पुरः असदत्) माता को सामने करके स्थित होगया है। वह अब देवयजनी पृथिवी माता को लक्ष्य करके ध्रुवता के साथ संस्थित होगया है। अब वह सम्पूर्ण वसुन्धरा पर उभयान्नाग्नि की संस्थापनार्थ संस्थित होगया है। वह सारी वसुधा पर सुख और आनन्द की द्युति द्योतित करने के लिये संनद्ध होगया है।

साधक जानता है कि संसार में सत्य और शुभ के साथी कहीं ढूंढे से भी नहीं मिलते हैं। सचमुच शुभ सत्य साधना के लिये किसी साथी का मिलना असम्भव है। ओह, शुभ और सत्य का पथ बड़ा विकट है। इस पथ के आरम्भ में बहुत दूर तक कण्टक ही कण्टक हैं और उससे परे अन्त अनन्त तक फिर फूल ही फूल हैं। शुभ और सत्य की साधना के मार्ग पर आदि में कांटे और अन्त में फूल हैं। आप्त जन ज्यों ही इस मार्ग पर पग रखता है कि सारा संसार उससे शत्रुता करने लगता है और उसके अस्तित्व और उसकी साधना को समाप्त करने पर तुल जाता है। अतः जगत्कल्याण की साधना का आरम्भ तो साधक को केवल जगदीश पर अवलम्बित होकर ही करना पड़ता है। जिन आयोजनों से संसारी लोगों के वासनामय स्वार्थो की सिद्धि होती है, उनमें तो संसार साथ देता है, किन्तु विशुद्ध लोकहित के आयोजनों में लोकहितकर्ता को आदि में अकेला ही चलना पड़ता है, एक मात्र परम पिता परमात्मा के आश्रय पर ही पग बढ़ाना होता है। वैर विरोध और अपवाद व यातनाओं का समुस्कान साम्मुख्य करता हुआ जब लोकहितैपी सफलता पर सफलता प्राप्त करने लगता है, तब वही विरोधी संसार उसकी चरण—वन्दना और अभिस्तुति करने लगता है।

सारी वसुधा पर सुखानन्द की ज्योति जगाने के लिये, साधक चल पड़ा है और उसने (पितरं) सच्चिदानन्दस्वरूप परम पिता को (च) तथा सच्चिदानन्द परम पिता के (स्वः) आनन्द को (प्र—यन्) अपना साथी बना लिया है। जिसने सच्चिदानन्द को अपना साथी संगाती बना लिया है, उसे हर अवस्था में हर घड़ी आनन्द ही आनन्द है। वह चलता चला जारहा है और सानन्द गाता चला जारहा है—

मैं तेरा हूं केवल तेरा।
मेरा तू है केवल तू है॥

वह विश्व—हिताय साधनारत है और संसार उसे अकेला जानकर उसपर प्रहार पर प्रहार और आघात पर आघात कररहा है। उसकी साधना से विविध संघों और दलों को आशंका होरही है उनके निहित स्वार्थो में वाधा पड़ने की। एक ओर वे उसे और उसकी साधना को समाप्त कर देने के षड्यन्त्र कररहे होते हैं और दूसरी ओर वे उस विश्वहितैपी से आकर पूछते हैं, "तेरी पींठ पर कोई शक्ति भी है? तेरे साथ धन जन और तेरे पास कोई साधनोपाय भी हैं?"। ऐसे प्रश्न करनेवालों को क्या पता कि उसने (पितरं) सर्वशक्तिमान् पिता को (च) और (स्वः) आनन्दघन के आनन्द को (प्र—यन्) अपना लिया है।

इन प्रश्नकर्त्ताओं से वह कह देता है—

अकेला नहीं मैं, पिता साथ मेरा।
वही नाथ नाथों का, है नाथ मेरा॥

गहन घाटियों को पार करता हुआ, तूफ़ानों में से निःसरण करता हुआ, आपत्तियों के सागरों को तरता हुआ, विपत्तियों के पर्वतों को लांघता हुआ, वह लक्ष्यभेदी वाण की तरह अपने लक्ष्य की

ओर बढ़ता चला जाता है, यह अभिगान करता हुआ—

अकेला नहीं मैं, तू है साथ मेरे।
मैं रक्षा में तेरी हूं, हे नाथ मेरे॥

और उधर सच्चिदानन्द के आनन्द-धाम से आनन्द-ध्वनि होती है—

अकेला नहीं तू, मैं हूं साथ तेरे।
मेरी शक्ति तेरी, मेरे हाथ तेरे॥
सदा देखती है, मेरी दृष्टि तुझको।
झुकेगी नमेगी, सकल सृष्टि तुझको॥

दुनिया के लोगो! इसे मत छेड़ो। इसका मार्ग मत रोको! यह रोके नहीं रुकेगा, क्योंकि—

**कर दिया है सुप्रयाण अब,**
**इस प्रगतिशील पृश्नि ने देखो।**
**स्थित हो गया है ध्रुवता से,**
**करके यह अभिमुख माता को।**
**और कर लिया संगत इसने,**
**पितर और आनन्द पितर का॥**

**अन्तश्चरति रोचनास्य प्राणादपानती। व्यख्यन्महिषो दिवम्॥**

(य० ३।७)

[ऋ० १०.१८९.२, सा० ६३१, १३७७, अ० ६.३१.२, २०.४८.५]

**अन्तः चरति रोचना अस्य प्राणात् अपानती। वि-अख्यत् महिषः दिवम्।**

१) (प्राणात् अपानती) प्राण से अपानती हुई (अस्य रोचना) इसकी रोचना (अन्तः) भीतर (चरति) चरण करती है।
२) (महिषः) महिष ने (दिवं) द्यौ को (वि-अख्यत्) वि-प्रकाशित कर लिया है।

चर का अर्थ है गति करना। वैदिक वाङ्मय में गत्यर्थक क्रियायें असंख्य हैं, किन्तु गतिवाचक प्रत्येक क्रिया में उसका अपना एक विशेष वैशिष्ट्य है। प्रत्येक गतिवाचक क्रिया में उसका अपना एक सूक्ष्म भेद और एक सूक्ष्म रहस्य अन्तर्निहित है। चर का अर्थ गति करना तो है, किन्तु चर नाम अन्तर्गति का है, अन्तर्गमन का है, भीतर गति करने का है। किसी के भीतर प्रवेश करके गति करना, किसी के अन्दर प्रविष्ट होकर उसमें गति करना—इस भाव में चर का प्रयोग होता है।

रुच दीप्तावभिप्रीतौ च। रुच का अर्थ है दीप्ति और अभिप्रीति। रोचना शब्द रुच के परिवार का है। रोचना का अर्थ है दीप्ति या सौन्दर्य, वह दीप्ति या सौन्दर्य, जिसका अवलोकन करते ही अवलोकनकर्ता जिसपर सर्वतः प्रीतिमान होजाये। अन्तरतम में जिसके प्रति प्रीति होजाये, वह दीप्ति अथवा सुन्दरता रोचना कहलाती है। रोचना का अर्थ है दिव्य दीप्ति [Divine Beauty], जो अन्तरात्मा को सर्वतः मुग्ध कर लेती है, जो सुप्त आत्माओं में सजगता जगा देती है।

प्राणेन प्राणिनः जीवन्ति। प्राण से प्राणी जीते हैं। एतद्वै प्राण जीवनम्। निश्चय से यह प्राण जीवन है। प्राण से अभिप्राय यहां जीवन से है, किन्तु बाह्य जीवन से नहीं, अन्तर्जीवन अथवा आन्तरिक जीवन से है। जीवन वास्तव में अन्तः

[अन्दर] की वस्तु है, बाहर की नहीं। मानव का जीवन वह नहीं है जो वह बाहर है। मानव का जीवन वही है जो वह अन्दर से है। श्वास का नाम प्राण इसी लिये पड़ा है कि वह अन्दर जाता है, अन्तः में सरण करता है, अन्तस्सरण करता है।

अप+अन अपान। अप के अर्थ में पृथक् होने, वाहर निकलने का भाव है। अन का अर्थ है गति अथवा सरण करना। प्रश्वास का नाम अपान इसी लिये पड़ा है कि वह निःसरण करता है, वाहर निकलता है, निस्सरता है।

ख्या का अर्थ है प्रकाशन। ज्ञानी अपने प्रकथन द्वारा ज्ञान का प्रकाशन और विपय का स्पष्टीकरण करता है। अतः ख्या का अर्थ प्रकथन भी है। आख्यान और व्याख्यान शब्द ख्या के परिवार के हैं। आख्यान द्वारा विषय स्पष्टतया आख्यात होजाता है, आख्यान से व्याख्यान सुप्रकाशक वन जाता है। जो व्याख्यान आख्यानों से समलंकृत होता है, वही व्याख्यान श्रोताओं के अन्तः में प्रविष्ट होकर उनके अन्दर सत्य का प्रकाश पूर देता है और उनके भीतर सुखानन्द की ज्योति जगा देता है।

महिपः महन्नाम। महिष का सामान्य अर्थ है महान्। मह् का अर्थ है तेज और पूज्यता। इपः का अर्थ है इच्छा, प्रेरणा, गति। तेज और पूज्यता का अटूट सम्वन्ध है। तेज का ही पूजन होता है। तेज ही पूजनीय है। तेजस्वी सर्वत्र पूजा जाता है। तेजहीनता या तेजहीन का पूजन न कभी हुआ है, न होगा, न होना चाहिये। जो तेजस्वी और पूजनीय होता है, उसी की इच्छा-पूर्ति होती है, उसी के संकल्प पूरे होते हैं, उसी की प्रेरणा से संसार प्रेरित होता है, उसी की गति प्रगति से संसार में गति प्रगति होती है।

दिव नाम द्युति, प्रकाश, द्यौ और सूर्य का है। वास्तव में द्युति या प्रकाश का नाम ही दिव है। द्युतिमान् होने से ही द्यौ और सूर्य दिव कहलाते हैं। यहां दिव का प्रयोग अन्तःप्रकाश के अर्थ में हुआ है।

आत्म-साधना द्वारा साधक की इन्द्रिय-समिधायें प्रज्वलित होगयी हैं। उसकी आत्म-आभा प्रखरित होगयी है। उसमें ब्रह्म—प्रकाश प्रज्वलित होगया है। उसने ब्रह्म-पितर और ब्रह्मानन्द को आत्मसात् कर लिया है। वह तेजोमय तथा पूजनीय वन गया है। वह इच्छाशक्ति, प्रगति और प्रेरणा का सुकेन्द्र वन गया है। वह महिष वन गया है। उस (महिपः) महिष ने अपने जीवन में (दिवं वि-अख्यत्) अन्तःप्रकाश को प्रकाशित कर लिया है।

अपने अन्तःप्रकाश को प्रकाशित करलेने से साधक में रोचना आगयी है, साधक के जीवन में दिव्य दीप्ति छा गयी है। साधक मानव के अन्तः को मोहनेवाले दिव्य सौन्दर्य से समाविष्ट होगया है। (अस्य) इसकी (रोचना) रोचना, सतत सन्तत निरन्तर, उसके (प्राणात्) जीवन से (अपानती) निस्सरण करती हुई, जन-मानस के (अन्तः) भीतर (चरति) गति करती है। प्राण से अपानवत् निस्सरण करती हुई उसकी दिव्य दीप्ति प्राणियों के अन्तःकरण में सत्प्रेरणायें प्रेरती है। वह जिधर निकल जाता है, उधर ही स्वतः निस्सरण करती हुई उसकी प्राण-संचारिणी रोचना जनों के अन्तः में संचरण कर जाती है। वह जिधर देख लेता

है, उधर ही उसकी अन्त:दीप्ति उसके प्राण से प्रवाहित होकर जनों की दृष्टियों को पार करके उनके हृदयों में बस जाती है। वह जिनके भी सम्पर्क में आता है, उसकी सजग रोचना उन्हें अपने प्राण से अनुप्राणित करके उनकी आत्माओं को जगा देती है।

करती है प्रवेश अन्तः में,
इसकी सुन्दर सजग रोचना,
कर कर के निस्सरण प्राण से।
प्रकाशित करलिया महिष ने,
अपने अन्तः के प्रकाश को ॥

सूक्ति—व्यख्यन्महिषो दिवम् ॥
महा मानव ने अन्तःप्रकाश को प्रकाशित कर लिया है ॥

**त्रिंशद्धाम विराजतो वाक्पतङ्गाय धीयते। प्रति वस्तोरह द्युभिः ॥**

(य० ३।८)

[ऋ० १०.१८९.३, सा० ६३२, १३७८, अ० ६.३१.३, २०.४८.६]

**त्रिंशत् धाम वि-राजति वाक् पतंगाय धीयते। प्रति वस्तोः अह द्युभिः ॥**

१) (अह) अहो !
२) वस्तु (द्युभिः) दीप्तियों से (त्रिंशत् धाम) तीसों धामों को (वि–राजति) विराजरहा है।
३) (वस्तोः वाक्) वस्तु की वाणी (पतंगाय) पतंग के लिये (प्रति धीयते) प्रतिधारण की जाती है।

धा धारणपोषणयोः। धाम का प्रयोग मन्त्र में धारक पोषक कोशों के अर्थ में हुआ है। मानव देह में निम्न तीस धारक पोषक धाम हैं—

[१] **ब्रह्मधाम**–इसका स्थान कपाल में है। इसे ब्रह्मचक्र भी कहते हैं। यह प्रज्ञा का केन्द्र है। अन्त:प्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर ब्रह्मज्ञानोदय तथा स्थितप्रज्ञता की सिद्धि होती है।

[२] **तेजोधाम**–इसका स्थान दोनों भौओं के मध्य में है। इसे आज्ञाचक्र भी कहते हैं। यह तेज का केन्द्र है। अन्त:प्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर तेज, प्रतिभा और अदम्यता की सिद्धि होती है।

[३] **ओजोधाम**–इसका स्थान नासिका के मूल में है। इसे जीवनचक्र भी कहते हैं। यह ओज का केन्द्र है। अन्त:प्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर ओज, लावण्य और सुडौलता की सिद्धि होती है।

[४] **विशुद्धधाम**–इसका स्थान कण्ठ के मूल में है। इसे विशुद्धचक्र भी कहते हैं। यह पावनता का केन्द्र है। अन्त:प्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर निर्मलता की सिद्धि होती है।

[५] **आनन्दधाम**–इसका स्थान हृदय में है। इसे अनाहतचक्र भी कहते हैं। यह निष्ठा का केन्द्र है। अन्त:प्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर स्वरूपख्याति, ईश्वरप्रणिधान और आनन्दवृत्ति की सिद्धि होती है।

[६] **दक्षधाम**–इसका स्थान नाभि में है। इसे मनीपुरचक्र भी कहते हैं। यह शक्ति का केन्द्र है। अन्त:प्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर बल, सहन-शक्ति, क्षमता और दक्षता की सिद्ध होती है।

[७] **वीर्यधाम**–इसका स्थान उपस्थेन्द्रिय-भगेन्द्रिय के मूल में है। इसे स्वाधिष्ठानचक्र भी कहते हैं। यह वीर्य का केन्द्र है। अन्त:प्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर पुरुषार्थ, पराक्रम, अमोघवीर्यता तथा संयम की सिद्धि होती है।

[८] **वाजधाम**–इसका स्थान गुदा के मूल में है। इसे मूलाधारचक्र भी कहते हैं। यह वाज का केन्द्र है। अन्तःप्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर ऊर्ध्वरेतत्व, अखण्ड ब्रह्मचर्य तथा धातुओं की पुष्टि सिद्ध होती है।

[९] **भूःधाम**–इसका स्थान वाजधाम और वीर्यधाम के मध्म में है। इसे भूःलोक भी कहते हैं। अन्तःप्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर सत्त्व की शुद्धि होती है।

[१०] **भुवःधाम**–इसका स्थान वीर्यधाम और दक्षधाम के मध्य में है। इसे भुवःलोक भी कहते हैं। अन्तःप्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर पूर्ण नीरोगता की सिद्धि होती है।

[११] **स्वःधाम**–इसका स्थान दक्षधाम और आनन्दधाम के मध्य में है। इसे स्वःलोक भी कहते हैं। अन्तःप्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर सर्वांग स्वास्थ्य की सिद्धि होती है।

[१२] **महःधाम**–इसका स्थान आनन्दधाम और विशुद्धधाम के मध्य में है। इसे महःलोक भी कहते हैं। अन्तःप्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर महत्तत्त्व की वृद्धि तथा निर्भयता और साहस की सिद्धि होती है।

[१३] **जनःधाम**–इसका स्थान विशुद्धधाम और ओजोधाम के मध्य में है। इसे जनःलोक भी कहते हैं। अन्तःप्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर स्फूर्ति का प्रस्फुरण होता है।

[१४] **तपःधाम**–इसका स्थान ओजोधाम और तेजोधाम के मध्य में है। इसे तपःलोक भी कहते हैं। अन्तःप्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर स्थिरता की सिद्धि होती है।

[१५] **सत्यधाम**–इसका स्थान तेजोधाम और ब्रह्मधाम के मध्य में है। इसे सत्यलोक भी कहते हैं। अन्तःप्रकाश से इसके प्रकाशित होने पर सत्यानु-संन्धान की सिद्धि होती है।

[१६] **बोधधाम**–इसका स्थान मस्तिष्क के ऊपरले भाग में है। अन्तःप्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर बुद्धि ऋतम्भरा होजाती है।

[१७] **मेधाधाम**–इसका स्थान मस्तिष्क के उस भाग में है, जिसे उपमस्तिष्क कहते हैं। अन्तः-प्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर समस्त ज्ञानों और अखिल विज्ञानों के कोश खुल जाते हैं।

[१८] **सरस्वतीधाम**–इसका स्थान बोधधाम और मेधाधाम के संगम पर है। अन्तःप्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर सरस्वती के सम्पूर्ण स्रोत वाणी व लेखनी द्वारा सदा सुप्रवाहित रहने लगते हैं।

[१९] **अमृतधाम**–इसका स्थान मस्तिप्क की वह गुहा है, जिसमें एक तरल पदार्थ भरा रहता है, जो अमृत है। अन्तःप्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर सुपुम्ना द्वारा अमृतबिन्दु का क्षरण होने लगता है, जिससे जीवन में सरसता का संचार होता रहता है।

[२०] **ज्योतिर्धाम**–इसका स्थान मस्तक [पेशानी, Forehead] में है। अन्तःप्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर जीवन में ज्योतिर्मयता आजाती है।

[२१] **मनःधाम**–इसका स्थान हृदय में है। आधुनिक मनोवैज्ञानिकों की परिभापा में इसे भावनाकेन्द्र [ Centre of emotions ] कहते हैं। अन्तःप्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर शिव-संकल्पता और निर्विकल्पता की सिद्धि होती है।

[२२] **चितिधाम**–इसका स्थान मन के अन्तरङ्ग में है। इसे चित्त भी कहते हैं। आधुनिक वैज्ञानिक इसे चेतनाकेन्द्र [Centre of consciousness] कहते हैं। अन्त:प्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर परम चेतना की सम्प्राप्ति होती है।

[२३] **आत्मधाम**–इसका स्थान चितिधाम के अन्तरङ्ग में है। इसमें आत्मा निवास करता और प्रकाशता है। अन्त:प्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर आत्मधाम और ब्रह्मधाम के सारे व्यवधान और आवरण हट जाते हैं और आत्मा का प्रकाश निर्बाधता के साथ प्रकाशता है। इसी अवस्था का नाम है आत्मा का अवर से परम में आरोहण करना। इसी अवस्था का नाम है आत्मा का मूर्धा में चढ़ना। इसी अवस्था का नाम है आत्मा का हृदय से मस्तिष्क में स्थित होना। इसी का नाम है दिवारोहण।

[२४] **दृष्टिधाम**–इसका स्थान नेत्र हैं। अन्त:-प्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर दृष्टि में दिव्य दर्शन तथा सुदर्शनीयता सिद्ध होती है।

[२५] **श्रुतिधाम**–इसका स्थान श्रोत्र है। अन्त:-प्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर दिव्य श्रवण तथा अन्तर्ध्वनि की सिद्धि होती है।

[२६] **प्राणधाम**–इसका स्थान नासिका है। अन्त:प्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर संजीवन-शक्ति और गन्धर्वता की सिद्धि होती है।

[२७] **स्वरधाम**–इसका स्थान रसना और कण्ठ हैं। अन्त:प्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर दिव्य स्वाद और दिव्य स्वर की सिद्धि होती है।

[२८] **स्पर्शधाम**–इसका स्थान त्वचा है। अन्त:-प्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर दिव्य स्पर्श तथा निर्विकारिता की सिद्धि होती है।

[२९] **अग्निधाम**–इसका स्थान जाठर है। अन्त:-प्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर समता, सोम्यता, कान्ति, लावण्य और सौन्दर्य की सिद्धि होती है।

[३०] **कुण्डलिनीधाम**–इसका स्थान मेरुदण्ड के मूल में है। इसे कुण्डल भी कहते हैं। अन्त:प्रकाश से इसका प्रकाशन होने पर कुण्डलिनी ऊर्ध्वमुख होकर कुण्डल से ब्रह्मधाम तक फैल जाती है। इसके परिणामस्वरूप अन्दर बाहर सर्वत्र दिव्य प्रकाश के स्रोत खुल जाते हैं।

राजृ दीप्तौ। राज का अर्थ है दीप्त, प्रदीप्त, प्रकाशन। वि का अर्थ है विशेषतया, विविधतया, पूर्णतया, सर्वतया। विराजति का अर्थ है सर्वतया पूर्णतया दीप्त-प्रदीप्त-प्रकाशित करता है।

अंग में, शरीर में, अंगों में, शरीरों में पतन, प्रवेश और प्रगमन करनेवाला होने से आत्मा का नाम पतंग है।

वस्तु का प्रयोग यहां महिष के लिये हुआ है। पूर्व मन्त्र में जिसे महिष से संज्ञित किया गया है, उसी का उल्लेख यहां वस्तु नाम से किया गया है। वस्तु का अर्थ है आच्छादित, प्रकाशित, प्रकाश से पूरित।

रोचना अथवा दिव्य दीप्ति से युक्त होकर आत्म-साधक महिष से वस्तु बन गया है, दीप्त दीप्ति का पुञ्ज बन गया है, दिव्य दिव्यता से आच्छादित होगया है। (अह) अह ! वह (द्यु भि:) द्यु तियों से, दिव्यताओं से, आत्मदीप्तियों से अपने जीवन के (त्रिंशत् धाम) तीसों धामों को (वि-राजति) प्रकाश रहा है। उसके तीसों धाम जगमग जगमग जगमगा रहे हैं। उसके तीसों धामों में प्रकाश होगया है।

जिस प्रकार किसी एक कमरे में दीप जला देने से सारे कमरे में और कमरे के कोने-कोने में प्रकाश होजाता है, उसी प्रकार आत्मसाधना द्वारा आत्मदीप को जलाने से जीवन-लोक के तीसों धामों में उजाला होजाता है। अपने आत्मदीप को प्रज्वलित करके वस्तु ने अपने तीसों धामों को प्रकाशित कर लिया है। (अह) अह! अब उस (वस्तोः वाक्) प्रकाशपुञ्ज की वाणी (पतंगाय) आत्मा के लिये (प्रति धीयते) प्रति-धारण की जाती है, प्रेषी जाती है। वह अब बुद्धि और मन के लिये नहीं बोलता है, आत्मा के लिये बोलता है। उसकी वाणी कर्ण, बुद्धि और मन तक प्रेषित होकर नहीं रह जाती है, अपि तु कर्ण में प्रविष्ट होकर, बुद्धि और मन को वेधती हुई, सुनने-वाले की अन्तरात्मा में घुस जाती है। उसकी वाणी श्रोताओं के आत्मा में पैठ जाती है।

अपने तीसों धामों में आत्मज्योति जगाकर वस्तु साक्षात् ज्योतिर्धाम बन गया है। ज्योतिर्धाम बनकर अब वह अपनी वाणी से आत्मा-आत्मा को ज्योतित कररहा है। उसकी वाणी अब वह दीप-शिखा बन गयी है, जो बुझे हुए आत्मदीपों को एक-एक करके ज्योतित करती चली जारही है। प्रज्वलित दीप के सम्पर्क से अप्रज्वलित दीप प्रज्वलित होजाते हैं। वैसे ही वस्तु के सम्पर्क और प्रवचन से आत्मपतंग प्रज्वलित होते जारहे हैं।

अह ! वस्तु प्रकाशरहा है,<br>
तीसों धामों को द्युतियों से।<br>
उसकी वाणी की जाती है,<br>
प्रतिधारित पतंग के लिये ॥

सूक्ति—वाक्पतङ्गाय धीयते ॥<br>
वाणी आत्मा के लिये प्रेषी जाती है ॥

**अग्निर्ज्योतिर्ज्योतिरग्निः स्वाहा सूर्यो ज्योतिर्ज्योतिः सूर्यः स्वाहा ।**<br>
**अग्निर्वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा सूर्यो वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा ।**<br>
**ज्योतिः सूर्यः सूर्यो ज्योतिः स्वाहा ॥** (य० ३।९)

[सा० १८३१]

**अग्निः ज्योतिः ज्योतिः अग्निः स्वाहा सूर्यः ज्योतिः ज्योतिः सूर्यः स्वाहा ।**<br>
**अग्निः वर्चः ज्योतिः वर्चः स्वाहा सूर्यः वर्चः ज्योतिः वर्चः स्वाहा ।**<br>
**ज्योतिः सूर्यः सूर्यः ज्योतिः स्वाहाः ॥**

१) (अग्निः ज्योतिः) अग्नि ज्योति है, (ज्योतिः अग्निः) ज्योति अग्नि है, (स्वाहा) स्व-आ-हा।

२) (सूर्यः ज्योतिः) सूर्य ज्योति है, (ज्योतिः सूर्यः) ज्योति सूर्य है, (स्वाहा) स्व-आ-हा।

३) (अग्निः वर्चः) अग्नि वर्च है, (ज्योतिः वर्चः) ज्योति वर्च है, (स्वाहा) स्व-आ-हा।

४) (सूर्यः वर्चः) सूर्य वर्च है, (ज्योतिः वर्चः) ज्योति वर्च है, (स्वाहा) स्व-आ-हा।

५) (ज्योतिः सूर्यः) ज्योति सूर्य है, (सूर्यः ज्योतिः) सूर्य ज्योति है, (स्वाहा) स्व-आ-हा ॥

अग्नि और सूर्य शब्दों का प्रयोग मन्त्र में बड़ा रहस्यपूर्ण है। ये दोनों शब्द यहां द्वयार्थक हैं।

प्रकृति में जहां जो ज्योति और वर्च है, जहां जो प्रकाश और सौन्दर्य है, वह अग्नि का है, सूर्याग्नि का है। अग्नि में और सूर्याग्नि में जिसकी ज्योति और जिसका वर्च है, जिसका प्रकाश और जिसका सौन्दर्य है, वह ब्रह्माग्नि अथवा ब्रह्मसूर्य है।

वर्च नाम रूप, तेज और सौन्दर्य का है। रूप, तेज और सौन्दर्य के समुच्चय का नाम वर्च है। आत्मस्वरूप, आत्मतेज और आत्मसौन्दर्य को वर्च कहते हैं।

स्वाह का अर्थ है स्व [आत्म]+आ [पूर्ण, Total]+हा [त्याग, समर्पण, Surrender]। स्वाहा नाम पूर्ण आत्मसमर्पण का है। जो जिसके वर्च पर मुग्ध हो जाता है, वह उसी को अपना पूर्ण आत्मसमर्पण करता है। जो जिसकी रूपराशि पर मोहित होजाता है, वह उसी पर स्व सर्वस्व न्योछावर कर देता है। जो जिसपर आसक्त [आशिक़] होजाता है, वह उसी पर बलि [क़ुर्बान] होजाता है।

अन्तःप्रकाश दिव्य प्रकाश है। अन्तःप्रकाश अथवा दिव्य प्रकाश के प्रकाशन से आत्म-साधक के जीवन के तीनों धामों का प्रकाशन होगया है। साधक प्रकाश-धाम बन गया है। वह सर्वस्व दिव्य प्रकाश बन गया है। वह नितान्त दिव्य होगया है। उसकी चेतना, उसका संकल्प, उसका चिन्तन, उसकी दृष्टि, उसकी श्रुति, उसका प्राण, उसकी संस्पृष्टि, आदि, सकल धारणायें दिव्य होगयी हैं। उसकी धारणाओं में वह सच्चिदानन्द देव, वह दिव्य देव, संधारित होगया है। अपनी दिव्य धारणाओं से उसे सर्वत्र दिव्यानुभूति होरही है।

साधक की दिव्य दृष्टि अब अखिल ज्योतियों में अन्तर्निहित उस परम ज्योति का निर्बाध दर्शन कररही है। उसकी दिव्य दृष्टि अब अखिल सौन्दर्यों में प्रतिभासित और प्रतिरूपित उस परम सौन्दर्य का अवलोकन कररही है। उसकी दिव्य दृष्टि अब दृश्य-दृश्य में दृश्यमान उस परम दृश्य का संदर्शन कररही है।

उस महिष को अब सर्वत्र उसी एक ब्रह्माग्नि की ज्योति और उसी एक ब्रह्मसूर्य का वर्च दिखाई देरहा है। उस वस्तु की दृष्टि में अब सर्वत्र उसी एक ब्रह्माग्नि की ज्योति और उसी एक ब्रह्मसूर्य का वर्च इङ्गित होरहा है। उस दिव्य द्रष्टा की दृष्टि में अब सब में सर्वत्र वह परमाग्नि और वह परम सूर्य ही प्रतिभासित होरहा है। उस प्रकाशपुञ्ज को अब रूप-रूप में उसी एक अग्नि और उसी एक सूर्य का मोहक वर्च प्रतिरूपित प्रतीत होरहा है।

इस सौन्दर्यपूर्ण स्थिति में आनन्दविभोर होकर वह महिष आत्मगीत गाने लगता है। पतंग के समान उसकी सर्वव्यापिनी ज्योति और उसके सर्वप्रकाशक वर्च पर अपने आपको सुहुत करता हुआ प्रेमपूरित हृदय से वह वस्तु स्वाहा-गान गाता है—

(अग्निः ज्योतिः ज्योतिः अग्निः) अग्नि ज्योति है, ज्योति अग्नि है। मैं उसपर (स्वाहा) सुहुत होता हूं। मैं उसके प्रति समर्पित होता हूं। मैं उसे पूर्ण आत्म-समर्पण करता हूं।

(अग्निः ज्योतिः) अग्नि ज्योति है। अग्नि ज्योतिर्मय है। ब्रह्माग्नि ज्योति है, ज्योतिष्पुञ्ज है, साक्षात् ज्योति है, नितान्त ज्योति है, केवल ज्योति है। ज्योति अग्नि की है। जहां जो ज्योति है, सर्वत्र उसी की ज्योति है। अग्नि ज्योति है—किसकी ? उस परम ज्योति की, जिसकी ज्योति से यह अग्नि ज्योतित होरहा है। मैं उस ज्योति

पर (स्वाहा) सुहुत होता हूं। मैं उस परम ज्योति में सुहुत समर्पित होता हूं। मैं उसके प्रति पूर्ण आत्मसमर्पण करता हूं।

पूछा, "अरे पतंग, रूप पर किसके रीझा ?"
बोला, "है जो अग्नि, अग्नि में ज्योति जिसकी"।
पूछा, "अरे पतंग, अग्नि पर क्यों गिरता है ?"
बोला, "अग्नि नहीं, अरे यह ज्योति किसी की"।
पूछा, "अरे पतंग, ज्योति पर क्यों मरता है ?"
बोला, "मरना नहीं, अमर पद पाना है यह"।

(ज्योतिःअग्निः) ज्योति अग्नि है। ज्योति अग्नि से भिन्न नहीं है और अग्नि ज्योति से भिन्न नहीं है। जहां ज्योति है, वहीं अग्नि है। जहां अग्नि है, वहीं ज्योति है। कहां नहीं है ब्रह्मज्योति और कहां नहीं है ज्योतिर्मय ब्रह्माग्नि। सर्वत्र है ब्रह्मज्योति और सर्वत्र है ब्रह्माग्नि। मैं उस ज्योतिर्मय ब्रह्माग्नि पर (स्वाहा) सुहुत होता हूं।

**किसकी ज्योति है यह अग्नि ?**
**ज्योति है जो इस अग्नि में।**
**इस अग्नि में ज्योति जिसकी,**
**होता हूं मैं सुहुत उसी पर।**

(सूर्यः ज्योतिः ज्योतिःसूर्यः स्वाहा) सूर्य ज्योति है, ज्योति सूर्य है, मैं उसपर सुहुत होता हूं।

(सूर्यः ज्योतिः) सूर्य ज्योति है। सूर्य ज्योतिर्मय है। ब्रह्मसूर्य ज्योति है, ज्योतिष्पुञ्ज है, नितान्त ज्योति है। ज्योति सूर्य की है। जहां जो ज्योति है, सर्वत्र उसी की है। सूर्य ज्योति है—किसकी ? उस परम ज्योति की, जिसकी ज्योति से यह सूर्य ज्योतित हो रहा है। मैं उस परम ज्योति पर (स्वाहा) सुहुत होता हूं।

**इसपै मैं रीझा नहीं, रीझा हूं मैं उस सूर्य पर।**
**जिसकी ज्योति से यह ज्योतित होरहा है सूर्य॥**

(ज्योतिः सूर्यः) ज्योति सूर्य है। ज्योति सूर्य से भिन्न नहीं है और सूर्य ज्योति से भिन्न नहीं है। ज्योति ही सूर्य है। ज्योतिष्पुञ्ज ही यह सूर्य है। ज्योतिसमूह का नाम ही सूर्य है। वह किसकी ज्योति है, जो सूर्य को ज्योतित कहरही है। ब्रह्मसूर्य की ही ज्योति है, जो यह सूर्य है। मैं उस ब्रह्मसूर्य पर (स्वाहा) सुहुत–समर्पित होता हूं।

**सुहुत समर्पित मैं उस ज्योति पर होता हूं।**
**दमक रहा जो सदा सूर्यवत् अखिल सृष्टि में॥**

(अग्निः वर्चः ज्योतिः वर्चः स्वाहा) अग्नि वर्च है, ज्योति वर्च है, मैं उसपर सुहुत होता हूं।

(अग्निः वर्चः) अग्नि वर्च है। ब्रह्माग्नि ही वर्च है। सर्वत्र जहां जो वर्च है, वह ब्रह्माग्नि का ही है। अग्नि नितान्त वर्च है। वह साक्षात् रूप, तेज और सौन्दर्य है। जो उसके वर्च को देख लेता है, वह उसपर (स्वाहा) सुहुत होजाता है।

**कहा पतंग ने दीपक के रूप पर जलकर।**
**मिली है शान्ति मुझको तुम्हारे शिर चढ़कर॥**

(ज्योतिः वर्चः) ज्योति वर्च है। ब्रह्मज्योति ही वर्च है। यह जिसे वर्च कहते हैं, यह जो रूप तेज और सौन्दर्य है, सब उस ब्रह्मज्योति की छाया है। उसी ज्योति की व्याप्ति इस सबमें वर्च बनकर जगमगा रही है। वर्च-वर्च में अन्तर्व्याप्त उस ज्योति का जो दर्शन कर लेता है, वह उसपर (स्वाहा) सुहुत होजाता है।

**जहां जो वर्च है छाया है उसको ज्योति की।**
**उसी की ज्योति है द्योतित सुरूप रूपों में॥**

(सूर्यः वर्चः ज्योतिः वर्चः स्वाहा) सूर्य वर्च है, ज्योति वर्च है, मैं उसपर सुहुत होता हूं।

(सूर्यः वर्चः) सूर्य वर्च है। ब्रह्मसूर्य ही वर्च है। जहां जो वर्च है, वह उस ब्रह्मसूर्य का ही है। सूर्य वर्च है, नितान्त वर्च है। जो उसके वर्च को देख लेता है, वह उसपर (स्वाहा) सुहुत होजाता है।

(ज्योतिः वर्चः) ज्योति वर्च है। ब्रह्मज्योति ही वर्च है। वर्च उसकी ज्योति की छाया है। उसकी ज्योति सबमें वर्च बनकर जगमगा रही है। जो उसके नितान्त ज्योतिर्मय वर्च का साक्षात्कार कर लेता है, वह उसपर (स्वाहा) सुहुत होजाता है।

(ज्योतिः सूर्यः सूर्यः ज्योतिः स्वाहा) ज्योति सूर्य है, सूर्य ज्योति है, मैं उस सूर्य पर, उस सूर्य की ज्योति के प्रति (स्वाहा) आत्मसमर्पण करता हूं।

**अग्नि ज्योति है ज्योति अग्नि,**
**होता हूं मैं सुहुत उसी पर।**
**सूर्य ज्योति है ज्योति सूर्य,**
**मैं होता हूं सुहुत उसी पर।**
**अग्नि वर्च है ज्योति वर्च है,**
**पूर्ण समर्पित हूं मैं उसको।**
**सूर्य वर्च है ज्योति वर्च है,**
**उसपर मैं जाऊं बलिहारी।**
**ज्योति सूर्य है सूर्य ज्योति,**
**होजाऊं उसपर न्योछावर॥**

**सजूर्देवेन सवित्रा सजूरात्र्येन्द्रवत्या। जुषाणो अग्निर्वेतु स्वाहा॥**
**सजूर्देवेन सवित्रा सजूरुषसेन्द्रवत्या। जुषाणः सूर्यो वेतु स्वाहा॥**

(यo ३।१०)

**सजूः देवेन सवित्रा सजूः रात्र्या इन्द्रवत्या। जुषाणः अग्निः वेतु स्वाहा।**
**सजूः देवेन सवित्रा सजूः उषसा इन्द्रवत्या। जुषाणः सूर्यः वेतु स्वाहा॥**

१) (देवेन सवित्रा) देव सविता से (सजूः) संयुक्त, (रात्र्या इन्द्रवत्या) रात्रि इन्द्रवती से (सजूः) संयुक्त।

२) (अग्निः) अग्नि (जुषाणः) प्रीतिपूर्वक सेवन करता हुआ (स्वाहा) सुहुत को (वेतु) व्यापे, जगमगाये।

३) (देवेन सवित्रा) देव सविता से (सजूः) संयुक्त, (उषसा इन्द्रवत्या) उषा इन्द्रवती से (सजूः) संयुक्त।

४) (सूर्यः) सूर्य (जुषाणः) प्रीतिपूर्वक सेवन करता हुआ (स्वाहा) सुहुत को (वेतु) व्यापे, जगमगाये।

पञ्च सङ्ग। सज का अर्थ है मिलना, संगत होना। सजूः का अर्थ है मिलित, युक्त, सुयुक्त, संयुक्त, संव्याप्त।

देव सविता का प्रयोग यहां दिव्य सूर्य के लिये हुआ है। सविता का अर्थ है प्रसविता, प्रसवन-कर्ता, रचयिता, प्रेरक, संचालक। सौर ग्रहों तथा उपग्रहों का प्रसविता और प्रेरक होने से सूर्य सविता है। दिव्यता अथवा प्रकाश से युक्त होने के कारण सूर्य देव है।

रात्रि को मन्त्र में इन्द्रवती कहा है। इन्द्रवती, इन्द्र-वती, इन्द्र-वाली। इन्द्रियों के स्वामी का नाम इन्द्र है। सौर ग्रह उपग्रह सूर्य की इन्द्रियां हैं। अत एव सूर्य इन्द्र है। रात्रि तो चन्द्रवती होती है, इन्द्रवती [सूर्यवती] कैसे कही गयी है? चन्द्रवती होने से ही रात्रि इन्द्रवती है। चन्द्रमा में जो ज्योति अथवा चन्द्रिका है, वह चन्द्रमा की नहीं है, सूर्य

की है। सूर्य का जो प्रकाश चन्द्रमा पर पड़ता है, वही प्रकाश चन्द्रमा के ऊपर से उचटकर चन्द्रिका के रूप में इस पृथिवी पर पड़ता है। सूर्य का प्रकाश ही चन्द्रमा की चन्द्रिका है। इस प्रकार चन्द्रवती होती हुई भी रात्रि इन्द्रवती है।

वी धातु के मुख्यार्थ दो ही हैं, व्याप्ति और कान्ति, व्यापना और प्रकाशना। व्याप्ति से ही कान्ति होती है। व्यापन से ही प्रकाशन होता है। सूर्य अपनी रश्मियों से अपने प्रकाश को सर्वत्र व्यापकर ही प्रकाशता है और प्रकाश करता है। चन्द्रमा अपनी किरणों से अपनी चन्द्रिका को सर्वत्र व्यापकर ही चन्द्रता है और उजाला करता है।

उपस् प्रभातीभावे। उपस् धातु में प्र-भा का भाव है। प्र प्रकृष्ट, भा दीप्ति। प्रकृष्ट दीप्ति से जो युक्त हो, उसे उषा कहते हैं। प्रातःकाल [उषाकाल] में दिनोदय से पूर्व जो सुन्दर आभा दृष्टिगत होती है, उसकी दीप्ति बड़ी प्रकृष्ट और मनोहारिणी होती है। इसी से उसका नाम उषा है। जो भी प्रभावती है, वह उषा है। इसीसे प्रभावती सुयौवना नारी भी उषा कहलाती है। सूर्योदय से पूर्व उषोदय होता है। सूर्य के आगे उषा चलती है। उषा के आगे सूर्य नहीं चलता है। उषा सूर्य की पुरोगवी है। इसी आधार पर पत्नी पति की पुरोगवी है। पति सूर्य है, पत्नी उषा है। विवाह-संस्कार में यज्ञवेदि की प्रदक्षिणाओं में पत्नी आगे-आगे चलती है और पति पीछे-पीछे चलता है। योगी को ब्रह्मसूर्य का साक्षात्कार होने से पूर्व उषामय [प्रभावती] ब्रह्म-उषा का आभास होता है। योगी के लिये वह योग-उषा होती है। योगी के योग का वह उषाकाल कहाता है। उषा सतत इन्द्रवती है, सूर्यवती है। उषा आगे-आगे चलती है और इन्द्र पीछे-पीछे चलता है। उषा और इन्द्र सहगामी हैं। दोनों सदा सहगमन करते हैं।

जो जिससे मिलता है, जो जिसमें सुहुत होता है, वह तद्रूप होजाता है। मिलनेवाले दोनों एकरूप होजाते हैं। कोयला अग्नि से मिलकर, अग्नि में सुहुत होकर, अग्नि होजाता है।

जिसे जिससे प्यार होता है, वह उससे मिलता है। जो जिसपर मुग्ध होता है, वह उसपर सुहुत होता है। जिसे जिसकी लगन लगी है, वह उसमें समाहित होता है-समाता है। जिसे जिसकी प्रीति होती है, वह उससे मिलता है। यह संसार प्रेम और मिलन का मेला है। प्रेम की लीला विचित्र है। प्रेम वह अग्नि है, जो प्रेमी की सत्ता को प्रेयस् पर होम देती है। पतंग प्रकाश को प्यार करते हैं और प्रकाश पर सुहुत होजाते हैं।

**कहा पतंग ने दीपक की ज्योति पर जलकर।**
**अजब मजा है जो मरले किसी के सर चढ़कर॥**

माता अपने शिशु को प्यार करती है, उसे अपने सीने से चिमटाकर उससे एकाकार होजाती है और उसपर अपना सर्वस्व वार देती है। पत्नी अपने पति को प्यार करती है, उससे संजुष्ट होकर एकाकार होजाती है और उसपर स्व सर्वस्व वार देती है। मित्र मित्र से प्रेमवश वक्ष-सवक्ष होकर एक होते हैं और परस्पर एक दूसरे पर सर्वस्व न्योछावर कर देते हैं।

पूर्व मन्त्र में आत्मसाधक ने प्रेमातिरेक से अतिरेकित होकर कहा था, "मैं ब्रह्माग्नि पर, ब्रह्मसूर्य पर, सुहुत होजाऊं।" यहां वह उसपर सुहुत होकर, उसमें समर्पित होकर, कह रहा है—जो

ब्रह्माग्नि (देवेन सवित्रा सजूः) देव सूर्य से युक्त-संयुक्त है, (इन्द्रवत्या रात्र्या सजूः) इन्द्रवती-चन्द्रिकावती रात्रि से युक्त है, वह (अग्निः) ब्रह्माग्नि (स्वाहा) मुझ सुहुत समर्पित को (जुषाणः) सप्रेम सेवन-स्वीकार करके (वेतु) मुझमें व्याप जाये और मुझे जगमगाये, मुझे निज रूप से रूपित और निज प्रकाश से प्रकाशित करे।

प्रियतम ब्रह्माग्ने। दिव्य सूर्य तुझ में निहित है। उससे संयुक्त होकर तूने उसे अपनी व्याप्ति से कैसा जगमगा दिया है।

इन्द्रवती रात्रि को अपनी चन्द्रिका से चन्द्रित करनेवाला चन्द्रमा तुझमें निहित है। उससे संयुक्त होकर तूने उसे अपनी व्याप्ति से कैसा ज्योतिर्मय बना दिया है।

मैं भी तुझमें सुहुत हूं, तेरे प्रति समर्पित हूं। मुझसे प्रीतिपूर्वक मिलकर, मुझसे सप्रेम संयुक्त होकर, तू मुझमें व्याप जा और मुझे निजरूप करके मुझे अपनी दीप्ति से जगमगादे।

जो ब्रह्मसूर्य (देवेन सवित्रा सजूः) देव सूर्य से युक्त संयुक्त है, (इन्द्रवत्या उषसा सजूः) सूर्यवती उषा से युक्त है, वह (सूर्यः) ब्रह्मसूर्य (स्वाहा) मुझ सुहुत-समर्पित को (जुषाणः) सप्रेम सेवन-स्वीकार करके (वेतु) मुझमें व्याप जाये और मुझे प्रकाशित करे।

प्रियतम ब्रह्मसूर्य ! दिव्य सूर्य तुझमें निहित है। उससे संयुक्त होकर तूने उसे अपनी व्याप्ति से कैसा जगमगा दिया है। सूर्यवती उषा को अपनी आभा से आभासित करनेवाला सूर्य तुझमें निहित है। उससे संयुक्त होकर तूने अपनी व्याप्ति से उषा को कैसी आभामयी बना दिया है।

सूर्य और उषा परस्पर किस प्रेम से मिल रहे हैं। चन्द्रमा और रात्रि का परस्पर कैसा सुमिलन होरहा है। मेरे इस आत्मा के प्रियतम सुन्दर देव ! मैं तुझमें सुहुत होता हूं। इस आत्मसमर्पण को स्वीकार कर, इसमें व्याप जा, इसमें प्रज्वलित होजा और इसे जगमगादे।

**जो अग्नि संयुक्त देव सविता से,**
**जो अग्नि संयुक्त रात्रि इन्द्रवती से,**
**वही अग्नि मुझ सुहुत समर्पित को व्यापे चमकाये।**
**जो सूर्य संयुक्त देव सविता से,**
**जो सूर्य संयुक्त इन्द्रवती उषा से,**
**वही सूर्य मुझ सुहुत समर्पित को व्यापे चमकाये॥**

**उपप्रयन्तो अध्वरं मन्त्रं वोचेमाग्नये। आरे अस्मे च शृण्वते॥**

[ऋ० १.७४.१, सा० १३७९] (य० ३।११)

**उप–प्रयन्तः अध्वरं मन्त्रं वोचेम अग्नये। आरे अस्मे च शृण्वते॥**

१) (आरे च) दूर और समीप (अस्मे शृण्वते अग्नये) हमारी सुननेवाले अग्नि के लिये, हम (उप-प्रयन्तः) समीप पहुंचते हुए (अध्वरं मन्त्रं) अध्वर मन्त्र को (वोचेम) बोलें॥

ध्वृ हूर्छने कौटिल्ये वा। ध्वर का अर्थ है कुटिल। अध्वर का अर्थ है अकुटिल, निश्छल।

वाग्वै मन्त्रः। वाणी ही मन्त्र है। मन्त्र नाम वाणी का है। आत्मा और मन में जो वाणी बोली जाती है, मन ही मन जो मननात्मक वाणी बोली जाती है, उसका नाम मन्त्र है। मन की मन से जो बात कही जाती है, वह मन्त्र है। आत्मा में रमनेवाले से जो आत्मा की बात कही जाती है,

उसे मन्त्र कहते हैं। मुख से ही नहीं, आत्मा से भी जो विनय या प्रार्थना की जाती है, उसे मन्त्र कहते हैं। आत्मा से निस्सरित मनोनुभूत भावना को व्यक्त करनेवाली वाणी मन्त्र है।

आरे दूरीवाचक शब्द है। च का सामान्य अर्थ है "और"। यहां च आरे के सांगत अर्थ का द्योतन कर रहा है। दूर शब्द का सांगत शब्द "समीप" है। अतः 'आरे च' का अर्थ है दूर और समीप।

वह ब्रह्मसूर्य, वह ब्रह्माग्नि, जिसके प्रति आत्मसाधक आत्मसमर्पण करना चाहता है, दूर और समीप सर्वत्र सबकी सदा सुनता रहता है। वह शृण्वत् है, वह सुननेवाला है। वह जिह्वा की वाणियों को भी सुनता है और मन की वाणी को भी। उससे आत्मनिवेदन करने के लिये अपने ओष्ठ खोलने और अपनी जिह्वा हिलाने की आवश्यकता नहीं है, धीमे या उच्च घोष से बोलने की आवश्यकता नहीं है। वह तो आत्मा में उद्बुद्ध होनेवाली परा वाणी को और मन में संकल्प रूप से प्रस्फुटित होनेवाली पश्यन्ती वाणी को भी सुनता है। विचारों द्वारा चयित शब्दों की मध्यमा वाणी तथा मुख द्वारा उच्चारित वैखरी वाणी का आत्म-साधना के क्षेत्र में कोई महत्त्व नहीं है।

वास्तव में आत्मा में उद्बुद्ध और मन में संकल्पित वाणी के समुच्चय का नाम ही मन्त्र है। वेदों में जो सुश्लोक हैं, वे आत्मोद्बोधित और मनोनुभूत होने के कारण ही मन्त्र कहलाते हैं। इसीलिये आत्मसाधना द्वारा दिव्यकृत मन से मनन किये जाने पर ही मन्त्रों के गुह्यार्थ और आशय स्पष्ट होते हैं और उनके रहस्य खुलते हैं। वेदांगों से तो वेदमन्त्रों के केवल स्थूल शब्दार्थ जानने में ही सहायता मिलती है। वेद की वाणी का सम्बन्ध परा और पश्यन्ती वाणी से है। वेदांगों का सम्बन्ध एकमात्र मध्यमा और वैखरी वाणी से है। मध्यमा और वैखरी वाणी की पहुंच वेदमन्त्रों के बाह्य द्वार तक है। वेदमन्त्रों के भीतर केवल मन्त्र-वाणी [परा+पश्यन्ती वाणी] ही प्रवेश करती है और मन्त्र-वाणी में ही वेदमन्त्रों की व्याख्या की जा सकती है।

ब्रह्माग्नि अथवा ब्रह्मसूर्य के प्रति सुहुत समर्पित होने के लिये दूर समीप जाकर न कहीं कुछ कहना है, न कहीं कुछ करना है। जो ब्रह्माग्नि साधक के भीतर बाहर एकरस ओत प्रोत है, उसकी दूरी या समीपता कैसी और उसके विषय में स्थान-भेद कैसा? ब्रह्म की विस्मृति और ब्रह्म-विषयक अज्ञान ब्रह्म की दूरी है और उसका स्मरण व ज्ञान उसकी समीपता है।

पूर्व मन्त्र में जिस प्रियतम देव के लिये अग्नि और सूर्य शब्द का प्रयोग हुआ है, उसके लिये इस मन्त्र में केवल अग्नि शब्द का प्रयोग किया गया है। अग्निर्वै सूर्यः। सूर्यो वै अग्निः। अग्नि और सूर्य एक ही प्रकाशमान सत्ता के द्योतक हैं।

विस्मृति और अज्ञानजन्य दूरी से अथवा स्मृति और ज्ञानजन्य समीपता से, जहां से भी जो आत्मसमर्पणेच्छु ब्रह्माग्नि के प्रति समर्पणार्थ निवेदन करते हैं, वह उनकी सुनता है, शर्त यह है कि समर्पक ब्रह्माग्नि के प्रति अध्वर मन्त्र बोलें, छल की वाणी न बोलें। मुंह से यह कहना कि, "हम तेरे समर्पित हैं" और आत्मना संशयशील रहना आत्मसमर्पण नहीं है। वह तो आत्म-प्रवंचना है, ध्वर वचन है, छल और कुटिलता है। मध्यमा और वैखरी वाणी का नहीं, आत्मसमर्पण तो परा और पश्यन्ती वाणी का विषय है। आत्मसमर्पण

तो अध्वर मन्त्र से किया जाता है। अध्वर मन्त्र से आत्म-समर्पण करने पर आत्मसमर्पक नितान्त निश्चिन्त, सर्वथा संशयरहित और अत्यन्त निर्भय होजाता है। समर्पित होकर न उसे अपने योगक्षेम की चिन्ता रहती है, न उसे अपने आत्मकल्याण के विषय में संशय रहता है और न ही इस समष्टि सृष्टि में उसे किसी से किसी प्रकार का भय रहता है। यदि आत्मसमर्पक निश्चिन्त, संशयरहित और निर्भय नहीं हुआ है तो समझ लेना चाहिये कि आत्म-समर्पण अध्वर मन्त्र बोलते हुए नहीं किया गया है, ध्वर वचन बोलते हुए किया गया है।

ब्रह्माग्नि में सुहुत और ब्रह्माग्नि के प्रति समर्पित होने के लिये हमें चाहिये कि हम आत्म-समर्पणार्थ सर्वभावेन ब्रह्माग्नि के (उप-प्रयन्त:) समीप जाते हुए (आरे च अस्मे शृण्वते अग्नये) दूर और समीप हमारी सुननेवाले ब्रह्माग्नि के लिये (अध्वरं मन्त्रं वोचेम) आत्मा से निस्सरित सरल स्वाभाविक निश्छल परा पश्यन्ती वाणी को बोलें।

**आत्मा से जो निकलती चीत्कार**
**देख लेना वह न वृथा जायेगी।**
**बात जो हृदय ने हृदय से कही,**
**देख लेना वह न मृषा जायेगी॥**

आत्म-साधक ही आत्म-समर्पण के इस परम गुह्य रहस्य को समझते हैं—

**आत्मा से आत्मा में जब समर्पित होगया।**
**मुक्त भय चिन्ता व संशय से समर्पक होगया॥**

अध्वर आत्म-वचन बोलते हुए जब समर्पक ब्रह्माग्नि के समीप अनुधावन करते हैं, तो उनका निवेदन सुना जाता है और उनका आत्मसमर्पण स्वीकार किया जाता है—

**करते हुए उपगमन सन्तत,**
**अध्वर मन्त्र सदा हम बोलें।**
**दूर समीप हमारी सुनने—**
**वाले ब्रह्म-अग्नि के लिये॥**

सूक्ति—**मन्त्रं वोचेमाग्नये।**
**हम सुन्दर देव के प्रति आत्मवचन बोलें॥**

**अग्निर्मूर्धा दिवः ककुत्पतिः पृथिव्या अयम्। अपां रेतांसि जिन्वति॥**

(य० ३।१२)

[ऋ० ८.४४.१६, साम २७, १५३२, य० १३।१४, १५।२०]

**अग्निः मूर्धा दिवः ककुत्-पतिः पृथिव्याः अयम्। अपां रेतांसि जिन्वति॥**

१) (अयं अग्निः) यह अग्नि (दिवः मूर्धा) द्यौ का मूर्धा, और (पृथिव्याः ककुत्–पतिः) पृथिवी का ककुत्–पाल है।

२) वह ही (अपां रेतांसि) अपों के रेतों को (जिन्वति) प्रेररहा है॥

जो सबसे ऊपर विराजता है, उसे मूर्धा कहते हैं। शरीर में सर्वोपरि होने से शिर का नाम मूर्धा है। आकाश में अतिशय ऊपर स्थित होने से यह सूर्य मूर्धा है। सेना के ऊपर नियुक्त होने से सेनापति मूर्धा है। राष्ट्र में सर्वोपरि होने से राष्ट्रपति राष्ट्र का मूर्धा है। सबसे सुन्दर और सर्वोपरि नियामक होने से ब्रह्माग्नि मूर्धा है। एवमेव आत्माग्नि शरीर का मूर्धा है। दिव् या द्यौ प्रतीक है दिव्यता, सुन्दरता और प्रकाश का।

जिसमें चलते हैं, जिसमें सब प्रकार की गतियां होती हैं, उसे ककुत् कहते हैं। दिशाओं में सब

लोकान्तर और सब प्राणी चलते हैं। दिशाओं में अखिल वस्तुयें और सकल सृष्टियां गति करती हैं। इसी से ककुत् का अर्थ दिशा है। काल में भी सब चलते और गति करते हैं। इसी कारण काल की ककुत् संज्ञा है। आकाश में समष्टि सृष्टि के चलने और गति करने से आकाश ककुत् है।

इयं वै पृथिवी विराट्। इयं पृथिवी वै विराट्। विराड्ढीयं पृथिवी। पृथिवी का प्रयोग मन्त्र में विराट् के लिये हुआ है। चतुष्काण्ड वेद में दिव् या द्यौ के साथ पृथिवी का प्रयोग प्रायः विराट् के अर्थ में हुआ है। काल, दिशा, आकाश और सब लोकलोकान्तरों के सहित अखिल ब्रह्माण्ड विराट् में संस्थित है। यह ब्रह्माण्ड ब्रह्म का विराट् स्वरूप है। ब्रह्म और ब्रह्माण्ड व्यापक-व्याप्य-रूप से एक विराट् है।

सम्पूर्ण विराट् दो सत्ताओं से एकसत्त है—प्रकाश और अप्रकाश। प्रकाश का द्यौतन दिव् अथवा द्यौ से किया जाता है, अप्रकाश का पृथिवी से। अप्रकाश में और अप्रकाश से ही प्रकाश प्रकाशित है। प्रकाश के प्रकाशने के लिये अप्रकाश की अनिवार्य आवश्यकता है। अप्रकाश के विना प्रकाश प्रकाश ही नहीं सकता। स्पष्टीकरण के लिये सूर्य का उदाहरण लीजिये। सूर्य में दो सत्तायें एकसत्त होरही हैं—[१] कृष्ण-पिण्ड अथवा कार्बन-पिण्ड तथा [२] अग्नि। कृष्ण-कार्बन-पिण्ड के भीतर बाहर अग्नि व्याप रहा है और प्रज्वलित होरहा है। कृष्ण-कार्बन-पिण्ड अग्नि के प्रकाशन का आधार है। कृष्ण-कार्बन-पिण्ड और अग्नि की एकता ही यह सूर्य है। कृष्ण-कार्बन-पिण्ड अप्रकाश है। इस प्रकार प्रकाश अप्रकाश में और अप्रकाश से प्रकाश रहा है। अप्रकाश के विना प्रकाश की प्रतीति ही असम्भव है। प्रकाश और अप्रकाश अथवा ब्रह्म और ब्रह्माण्ड दोनों की एकसत्त सत्ता या एकता का नाम ही विराट् है।

जो अपने आप प्रसरण करती हैं, निरन्तर प्रवाहित रहती हैं, उन्हें आपः कहते हैं। इस निरुक्ति के अनुसार जलधारायें आपः हैं, कर्मधारायें आपः हैं, सृष्टियों के प्रवाह आपः हैं, सूर्य की रश्मियां आपः हैं, ज्योतियां आपः हैं। यहां आपः का प्रयोग सृष्टियों के अर्थ में हुआ है।

रेत का मूलार्थ है गतिशील। रेतांसि का प्रयोग यहां गतियों अथवा प्रवाहों के अर्थ में हुआ है। गतिशील अथवा प्रवाहशील होने के कारण प्राण, पवन, जल, वीर्य, रश्मियां आदि भी रेत हैं।

जिसके प्रति उपगमन करते हुए हमें सतत अध्वर मन्त्र बोलने चाहियें, वह (अयं) यह (अग्निः) ब्रह्माग्नि (दिवः मूर्धा) प्रकाश का मूर्धा है। वह प्रकाशों का सर्वोच्च, सर्वोपरि, सर्वोत्कृष्ट प्रकाश है। तस्य भासा सर्वमिदं विभाति, उसी के प्रकाश से यह सब प्रकाश रहा है। प्रकाश अनेकों के हैं और अनेक हैं। एक यह सूर्य का प्रकाश है। एक यह विद्युत् का प्रकाश है। एक यह अग्नि का प्रकाश है। एक यह चन्द्रमा का प्रकाश है। किन्तु ब्रह्माग्नि के प्रकाश के अभिमुख ये व अन्य असंख्य सारे प्रकाश भी अप्रकाश हैं। सारे प्रकाश उसी के प्रकाश से प्रकाश रहे हैं।

> होने को तो है यों दुनियां में सभी का प्रकाश।
> सबका प्रकाश है जो वह है उसी का प्रकाश ॥
> सबका प्रकाश तो आखों का है सारा प्रकाश।
> उसका प्रकाश ही है हृदय का प्यारा प्रकाश ॥

सचमुच ब्रह्माग्नि दिव्य द्यौ का मूर्धा है। वह दिव्य दिव्यता की द्युति है। वह सौन्दर्य का सुमुख है।

वह अन्तरिक्ष का आलोक है। वह अन्तः गुहा का उजाला है।

जिसके प्रति उपगमन करते हुए हमें सन्तत अध्वर मन्त्र बोलने चाहियें, वह (अयं अग्निः) यह ब्रह्माग्नि (पृथिव्याः ककुत्-पतिः) विराट् का दिक्-पाल है, विराट् का काल-पाल है। सब कालों और सब दिशाओं में विराट् का पालन, रक्षण और धारण करनेवाला यह ब्रह्माग्नि ही है। यही है वह अग्नि जो सबका सब ओर सर्वत्र पालन धारण कर रहा है।

जिसके प्रति उपगमन करते हुए हमें निरन्तर अध्वर मन्त्र बोलने चाहियें, वह (अयं अग्निः) यह ब्रह्माग्नि ही (अपां रेतांसि जिन्वति) सृष्टियों के प्रवाहों को प्रेर रहा है, सृष्टिप्रवाहों को प्रवाहित कररहा है।

कोई किसी के प्रति यों ही सुहुत समर्पित नहीं होजाता है। किसी के प्रति कोई यों ही तो उपगमन नहीं करने लगता है। समर्पण और उपगमन तो किसी आकर्षण से आकर्षित होकर किया जाता है। आकर्षण करनेवाले प्रमुख गुण तीन हैं—(१) प्रकाश अथवा सौन्दर्य (२) पालन अथवा रक्षण, (३) पराक्रम। ब्रह्माग्नि में ये तीनों गुण हैं। वह प्रकाशों का प्रकाश है, सौन्दर्यों का मूर्धा है। वह अखिल विराट् का ककुत्पति है, सब काल और दिशा में पालक धारक और रक्षक है। वह अपने पराक्रम से सृष्टियों के प्रवाहों को प्रवाहित कर रहा है। ब्रह्माग्नि के परम सौन्दर्य, परम रक्षण और परम पराक्रम पर मुग्ध होकर ही हममें से प्रत्येक आत्म-साधक ब्रह्माग्नि के प्रति सुहुत समर्पित होता है। हम उसके दिव्य सौन्दर्य, अमोघ रक्षण और अनन्त पराक्रम से आकर्षित होकर ही अध्वर मन्त्र बोलते हुए उसके प्रति उपगमन करते हैं।

**अग्नि मूर्धा है प्रकाश का,**
**यही ककुत्पति है विराट् का।**
**यही कररहा है प्रवाहित,**
**सृष्टियों के प्रवाहों को ॥**

सूक्ति—**अग्निर्मूर्धा दिवः।**
**अग्नि द्यौ का मूर्धा है ॥**
**अपां रेतांसि जिन्वति।**
**वह सृष्टियों के प्रवाहों को प्रवाहित कर रहा है॥**

**उभा वामिन्द्राग्नी आहुवध्या उभा राधसः सह मादयध्यै।**
**उभा दाताराविषां रयीणामुभा वाजस्य सातये हुवे वाम् ॥**

[ऋ० ६.६०.१३] (य० ३।१३)

**उभा वां इन्द्राग्नी आहुवध्यै उभा राधसः सह मादयध्यै। उभा दातारौ इषां रयीणां उभा वाजस्य सातये हुवे वाम् ॥**

१) (इन्द्राग्नि)!
२) मैं (हुवे) आह्वानता हूं, (वां उभा) तुम दोनों को (आहुवध्यै) आहुवन के लिये, (उभा राधसः सह मादयध्यै) दोनों को राध के साथ आनन्द मनाने के लिये, (इषां रयीणां उभा दातारौ) इच्छित ऐश्वर्यों के उभय दाताओं को, (वां उभा) तुम दोनों को (वाजस्य सातये) वाज के संविभाग के लिये।

इन्द्र और अग्नि—ये दो कौन हैं? इन्द्र है यह इन्द्रियों का स्वामी आत्मा और अग्नि है वह 'दिवः

मूर्धा' और 'पृथिव्याः ककुत्पतिः", जिसकी महिमा का वर्णन पूर्व मन्त्र में किया गया है।

और यह कौन है, जो कहता है, मैं आह्वान करता हूं? यह है ब्रह्माग्नि के प्रति सुहुत समर्पित होनेवाला आत्म-साधक। कठिन प्रसंगों और विकट परिस्थितियों में सहायतार्थ ही कोई किसी का आह्वान करता है। ह्वे स्पर्धायां शब्दे च। विकट प्रसंग में सहायतार्थ जो पुकार की जाती है, उसी का नाम आह्वान है।

सुहुत समर्पित होना कोई सरल कार्य नहीं है। किसी का होजाना आसान नहीं है। स्व सर्वस्व को किसी पर स्वाहा कर देना साधारण बात नहीं है। संसार में सबसे कठिन यदि कोई कार्य है तो वह है प्रेम की राह में अपने प्रेमाधार पर सुहुत होजाना, आत्मना अपने प्रेमाधार का होजाना और स्व सर्वस्व को अपने प्रेमाधार पर स्वाहा कर देना।

आत्म-साधक ने कह तो दिया कि मैं ब्रह्माग्नि पर, ब्रह्मसूर्य पर, ब्रह्मज्योति पर, ब्रह्मवर्च पर, सुहुत होता हूं। ब्रह्मज्योति के परवाने ने कह तो दिया कि ब्रह्माग्नि मुझ सुहुत समर्पित को सप्रेम सेवन करके मुझमें व्याप जाये और मुझे निज रूप से रूपित तथा निज प्रकाश से प्रकाशित करे। किन्तु प्रेम की राह पर कुछ पग चलकर ही उसे प्रतीत होता है कि प्रेम-साधना में स्वाहा समर्पण का प्रसंग कितना कठिन है, प्रेम की विकट घाटियों को पार करके प्रेमसागर में संप्रविष्ट होना कितना दुस्तर है। उसके लिये जहां उत्कट आत्मसंवल की अपेक्षा है, वहां स्वयं ब्रह्माग्नि की कृपा भी अवश्य चाहिये। इस पथ में प्रगति तब ही होती है, जब साधक का अपना इन्द्र [आत्मा] भी साथ देवे और ब्रह्माग्नि भी सहायक होवे। प्रेमसमर्पण के इस प्रिय किन्तु कठिन प्रसंग में साधक अपने इन्द्र और ब्रह्माग्नि का आह्वान करता है।

(इन्द्राग्नी) आत्मन् और ब्रह्माग्ने! स्नेह और समर्पण के इस कठिन प्रसंग में मैं (वां उभा) तुम दोनों को (आहुवध्यै) सहायतार्थ आह्वान करने के लिये (हुवे) पुकारता हूं। मैं तुम्हें वृथा नहीं पुकार रहा हूं, सप्रयोजन पुकार रहा हूं। इस प्रसंग में मुझे आत्मसंवल की आवश्यकता है। एतदर्थ ही, मेरे आत्मन्, मैं तुझे पुकार रहा हूं। इस प्रसंग में मुझे तेरी परमोदार कृपा की अपेक्षा है, इसी लिये, ब्रह्माग्ने, मैं तुझे पुकार रहा हूं।

इन्द्राग्नी! (उभा) तुम दोनों को (राधसः सह मादयध्यै) संसिद्धि के साथ आनन्द की प्राप्ति के लिये (हुवे) पुकारता हूं। राध ससिद्धौ। संसिद्धि ही राध है। राध नाम संसिद्धि का है। सच्चा आनन्द संसिद्धि में निहित है। संसिद्धि से आनन्द की प्राप्ति होती है। असंसिद्धि अथवा विफलता से विषाद होता है। साधक अनुभव करता है कि आत्मसाधना की संसिद्धि के लिये आत्मसंवल और ब्रह्मकृपा की परम आवश्यकता है। उसे प्रत्यक्ष प्रतीत होरहा है कि इन्द्र के संवल और ब्रह्माग्नि की कृपा के विना आत्मक्षेत्र में सिद्धि साफल्य की समुपलब्धि हो ही नहीं सकती। तभी तो आत्म-साधक ने दोनों के लिये पुकार की है, "इन्द्र और अग्ने। संसिद्धि के साथ आनन्द की प्राप्ति के लिये मैं तुम दोनों को पुकारता हूं। तुम दोनों में से एक के भी विना संसिद्धि का सम्पादन नहीं हो सकता और संसिद्धि के विना आनन्द कैसा और कहां।"

इन्द्राग्नी! (उभा) तुम दोनों (इषां रयीणां दातारौ) अभिलषित आत्मैश्वर्यों के दाता हो, मैं

(वां उभा) तुम दोनों को (वाजस्य सातये) वाज के संविभाग के लिये (हुवे) पुकारता हूं। इषु इच्छायाम्। इच्छा, कामना, अभिलाषा के अर्थ में इष धातु का प्रयोग होता है। मनुष्य जिसकी इच्छा करता है, उसकी प्राप्ति में उसे सुख अनुभव होता है। इससे इष का अर्थ सुख हो गया है। अन्न की सब इच्छा करते हैं। अन्न सब सुखों का मूल है। अन्न के बिना सब सुख दुःखमय हो जाते हैं। इससे इष का अर्थ अन्न भी है। इष का मूलार्थ इच्छापरक अथवा अभिलाषापरक ही है। 'इषां' यहां 'रयीणां' का विशेषण है। रयि शब्द का प्रयोग वेदों में सर्वत्र आत्मिक धन और आध्यात्मिक ऐश्वर्य के अर्थ में हुआ है। आत्मधनों और आध्यात्मिक ऐश्वर्यों के समन्वय का नाम वाज है।

आत्मिक धनों की प्राप्ति इन्द्र से होती है और आध्यात्मिक ऐश्वर्यों की सम्प्राप्ति ब्रह्माग्नि से होती है। अत एव साधक ने पुकार की है, "इन्द्र और अग्ने! तुम दोनों क्रमशः आत्मधनों और आध्यात्मिक ऐश्वर्यों के दाता हो। अतः वाज के संविभाग के लिये, आत्मिक धनों और आध्यात्मिक ऐश्वर्यों की सम्प्राप्ति के लिये, मैं तुम दोनों का आह्वान करता हूं।

**इन्द्र और अग्ने करता हूं,**
**मैं आह्वान तुम्हारा सम्यक्,**
**करने को आह्वान तुम्हारा,**
**संसिद्धि सह सहानन्द को,**
**और वाज के पाने–हेतु।**
**तुम दोनों सन्तत दाता हो,**
**उभय समिच्छित रयियों के॥**

**अयं ते योनिर्ऋत्वियो यतो जातो अरोचथाः।**
**तं जानन्नग्न आरोहाथा नो वर्धया रयिम्॥** (यo ३।१४)

[ऋo ३.२९.१०, यo १२।५२, १५।५६, अo ३.२०.१]

**अयं ते योनिः ऋत्वियः यतः जातः अरोचथाः।**
**तं जानन् अग्ने आ–रोह अथ नः वर्धय रयिम्॥**

१) अग्ने!
२) (अयं) यह (ते) तेरा (ऋत्वियः योनिः) ऋत्विय गृह है, (यतः) जहां से (जातः) प्रकट होकर, तू (अरोचथाः) रुचा है।
३) (तं) उसे (जानन्) प्रकाशता हुआ, तू (आ-रोह) आरोहण कर (अथ) और (नः) हमारे (रयिं) रयि को (वर्धय) बढ़ा।

वैदिक वाङ्मय में योनि नाम गृह का है। यह ब्रह्माण्ड गृह है और उसका गृही है ब्रह्माग्नि। देह भी तो गृह है आत्मगृही का। आकाश गृह है और सूर्य है उसका गृही। मन्त्र में योनि शब्द का प्रयोग ब्रह्माण्डरूपी गृह के लिये हुआ है, ब्रह्माग्नि जिसका गृही है।

ब्रह्माग्नि का ब्रह्माण्डरूपी गृह ऋत्विय है। ऋत्विय = ऋतु+इय = ऋतु+गति = ऋतु+गामी = ऋतु–अनुसार गति करनेवाला। ऋतु शब्द ऋत का वंशज है। ऋतु का प्रयोग यहां प्रकृति के प्राकृत नियमों के लिये हुआ है। ऋत्विय का अर्थ है प्राकृत नियमों के अनुसार नियमबद्ध होकर गति करनेवाला।

यह अखिल ब्रह्माण्ड ब्रह्माग्नि का ऋत्विय योनि है। ब्रह्माग्नि की संव्याप्ति मात्र से प्राकृत नियमों के आधीन यह संसार गति करता रहता है।

रुच दीप्तावभिप्रीतौ च। रुच का अर्थ है रोचकता और अभिप्रीति, सुन्दरता और परिपूर्ण प्रेम। सुन्दरता और प्रेम का शाश्वत सम्बन्ध है। जहां सुन्दरता होती है, वहां प्रेम अवश्य होता है। सौन्दर्य में आकर्षण है, खिचाव है। सुन्दर से सब स्नेह करते हैं।

पूर्व मन्त्र में आत्मसाधक ने उस आनन्द की कामना की है, जो इन्द्रात्मा को आनन्दमय ब्रह्माग्नि के सम्मिलन से होता है। इन्द्रात्मा का ब्रह्माग्नि के साथ सम्मिलन ही परम संसिद्धि है। आत्मसाधक के आत्मा की परम साध, एक मात्र साध, वास्तविक साध, ब्रह्माग्नि से संयुक्त होकर आत्मधनों तथा आध्यात्मिक ऐश्वर्यों से सुसम्पन्न होना है, वाजपति बनना है। ब्रह्माग्नि के मिलन और संदर्शन की अन्त: अभिलाषा से द्रवित होकर वह अपने पलक उठाता है और अपने परम प्रिय ब्रह्माग्नि को लक्ष्य करके आत्म-निवेदन करता है—

(अग्ने) सुन्दर देव ! (अयं) यह अखिल ब्रह्माण्ड, यह सारा संसार (ते ऋत्विय: योनि:) तेरा ऋतुगामी गृह है, (यत:) जहां से, जिसमें से (जात:) प्रकट-प्रभासित होकर, तू (अरोचथा:) रुचा हुआ है, अपना सौन्दर्य बिखेर कर हमें अपने प्रति प्रीतिमान किये हुये है।

सुन्दर देव ! अपने इस ऋत्विय गृह का तू गृही है। इस विश्व-गृह में अन्तर्निहित हुआ तू वहां से सर्वत्र सब ओर प्रतिभासित होकर अपने सौन्दर्य की छटा छटका रहा है। सर्वत्र बिखरी हुई तेरी सौन्दर्य-छटाओं को देख-देख कर हम तेरे प्रति खिचे चले आ रहे हैं, तुझसे अतिशय प्रीतिमान होरहे हैं।

अपने (तं) उस ऋत्विय गृह को (जानन्) प्रकाशता हुआ, तू (आ रोह) उदित हो (अथ) और (न: रयिं) हमारे आत्मिक धन को, हमारे आध्यात्मिक ऐश्वर्य को (वर्धय) बढ़ा। सूर्य जिस प्रकार आकाश में आरोहण करके साक्षात् दृष्टिगत होता है, .उदित होकर सबको दिखाई पड़ता है, उसी प्रकार तू हम प्रीतिमान आत्म-साधकों के हृदयाकाश में आरोहित होकर हमारे आत्माओं की साक्षात् आत्मदृष्टि में आजा, हमारे हृदयाकाश में उदित होकर हमारी दिव्य दृष्टि के प्रत्यक्ष संदर्शन में संदृष्ट होजा।

रूपराशिन् ! प्रकृति के परदे में से छनकर तेरे सौन्दर्य की जो झलक झिलमिला रही है, उसने हमें तेरे प्रति प्रीतिमान कर लिया है। हमारे हृदय तेरी ओर खिंचे चले आरहे हैं। प्रकृति के आवरण से अनावृत होकर तू उदित हो और हमारे आत्मैश्वर्य का संवर्धन कर, हमारे आत्म-सौभाग्य को जगा।

**यह ऋत्विय गृह है तेरा,**
**प्रकट होकर यत: रुच रहा।**
**करता हुआ प्रकाशित उसको,**
**सुन्दर, हो तू उदित,**
**हमारे आत्म-सुभग का संवर्धन कर॥**

**सूक्ति—आरोहाया नो वर्धया रयिम्॥**
**उदित हो, हमारे आत्मसौभाग्य को बढ़ा॥**

**अयमिह प्रथमो धायि धातृभिर्होता यजिष्ठो अध्वरेष्वीड्यः।**
**यमप्नवानो भृगवो विरुरुचुर्वनेषु चित्रं विभ्वं विशेविशे ॥**
[ऋ० ४.७.१, य० १५।२६, ३३।६] (य० ३।१५)
**अयं इह प्रथमः धायि धातृभिः होता यजिष्ठः अध्वरेषु ईड्यः।**
**यं अप्नवानः भृगवः वि-रुरुचुः वनेषु चित्रं विभ्वं विशे-विशे ॥**

१) (अयं) यह (प्रथमः यजिष्ठः ईड्यः होता) प्रथम यजिष्ठ स्तुत्य होता (धातृभिः) धारकों द्वारा (इह) यहां (अध्वरेषु) अध्वरों में (धायि) धारण किया जाता है। २) (यं चित्रं विभ्वं) जिस अद्भुत व्यापक को (अप्नवानः भृगवः) अप्नवान भृगु (वनेषु) वनों में तथा (विशे-विशे) विश-विश में (वि-रुरुचुः) सुशोभित पाया करते हैं ।।

प्रथम नाम सर्वोत्कृष्ट का है।

यज पूजासंगतिकरणदानेषु। यज का अर्थ है पूजा [सत्कार], संगतिकरण [संगत होना] और दान [आत्मसमर्पण]। यजिष्ठ का अर्थ है सर्वातिशय पूजनीय, संगकरणीय और समर्पणीय। पूज्य की ही संगति करनी चाहिये और पूज्य के प्रति ही समर्पित होना चाहिये। सर्वातिशय पूजनीय होने के कारण ब्रह्माग्नि सर्वातिशय संगकरणीय है और सर्वातिशय आत्मसमर्पणीय है।

होता का अर्थ है दाता [देनेवाला], आदाता [लेनेवाला] और आह्वाता [बुलानेवाला]। ब्रह्माग्नि दाता है, वह देता है दर्शन और आनन्द। ब्रह्माग्नि आदाता है, वह लेता अथवा स्वीकार करता है भक्त से भक्तिसोम। ब्रह्माग्नि आह्वाता है, वह अपने निकट बुलाता है अपने भक्तों को अन्तःप्रेरणाओं और अन्तस्संवेदनाओं से।

ध्वृ हूर्छने कौटिल्ये वा। ध्वर नाम कुटिल का है। अध्वर नाम है अकुटिल का। अध्वरेषु का अर्थ है निश्छल निष्कपट जनों में वा निर्मल हृदयों में।

अप्न नाम कर्म का है, उस कर्म का, जिसे अन्तःकृति अथवा अन्तस्साधना कहते हैं। अप्न का दूसरा प्रसिद्ध अर्थ है रूप, वह रूप, जिसका सम्बन्ध अन्तस्सौन्दर्य से है। अन्तस्साधना से ही अन्तस्सौन्दर्य की स्थापना होती है।

भर्ग अथवा शुद्ध सात्विक तेज से जो युक्त हो, उसे भृगु कहते हैं। इस निरुक्ति के अनुसार भृगु का अर्थ है तेजस्वी।

वैदिक वाङ्मय में वन शब्द का बहुत प्रसिद्ध अर्थ है रश्मि, प्रकाशकिरण, सौन्दर्यरश्मि।

विश प्रवेशने। जिसमें प्रवेश किया जाता है या जो प्रवेश करता है, उसे विश कहते हैं। साधकों का हृदय विश है, जिसमें ब्रह्माग्नि प्रविष्ट है। विश नाम हृदय में समानेवाली रमणीयता का है।

पूर्व मन्त्र में साधक निवेदन कर रहे थे, "अग्ने आरोहाथा नो वर्धया रयिम्—सुन्दर, हो तू उदित, हमारे आत्मसुधन का संवर्धन कर"।

सहसा आत्मसाधकों के अन्तःकरण में अन्तर्ध्वनि होती है—(यं) जिस (चित्रं) चित्र, विचित्र, अद्भुत (विभ्वं) विभु को, सर्वरम को, व्यापक ब्रह्माग्नि को (अप्नवानः भृगवः) अन्तस्साधना करनेवाले और अन्तस्सौन्दर्य से सम्पन्न तेजस्वी जन (वनेषु) रश्मियों में, प्रकाशकिरणों में, सौन्दर्यरश्मियों

में और (विशे-विशे) प्रत्येक रमणीयता में (वि-रुरुचुः) सुशोभित और प्रीतिमान पाया करते हैं, वह (अयं) यह (प्रथमः) प्रथम, सर्वोपरि, सर्वोत्कृष्ट, सर्वसुन्दर, अनुपम (यजिष्ठः) सर्वातिशय पूजनीय संगकरणीय और समर्पणीय (ईड्यः) स्तुत्य (होता) दाता आदाता आह्वाता ब्रह्माग्नि (धातृभिः) धारकों, धारणाशीलों, धारण करनेवालों, द्वारा (इह) यहां (अध्वरेषु) निश्छल निष्कपट हृदयों में (धायि) धारण किया जाता है।

केवल कामना, प्रार्थना या निवेदन करने से ही ब्रह्माग्नि का यहां उदयन और दर्शन नहीं होजायेगा। एतदर्थ भक्त को अन्तस्साधक अन्तस्सौन्दर्य-सम्पन्न भृगु बनना भी होगा। ऐसे भृगु बनकर जब साधक आत्मनिवेदन करते हैं, तब ही वे उस अद्भुत सर्वरम ब्रह्माग्नि को, उसकी सौन्दर्यरश्मियों में और सब ओर रममाण उसकी प्रत्येक रमणीयता में, निरख निहार पाते हैं।

ब्रह्माग्नि के सौन्दर्य की रश्मियां सर्वत्र सब ओर निर्बाध रश्मित होरही है। प्रत्येक रमणीयता में वह सर्वरम रमण कररहा है। पर उसकी सौन्दर्य-रश्मियों का और उसकी रमणीय रमणीयता का निर्बाध अवलोकन अन्तस्सौन्दर्यसाधक भृगुओं की भर्गोपेत दृष्टियां ही कर पाती हैं। रश्मियों में अन्त-र्निहित और रमणीयताओं में अन्तर्रमण उस रमणीय देव की निज शोभा का संदर्शन उन भार्गवों की दिव्य दृष्टियां ही कर पाती हैं, जिन्होंने अपने अन्तः में अन्तस्सौन्दर्य संस्थापन कर लिया है। चाहने मात्र से ही यह ब्रह्माग्नि यहां इस जन में धारित, उदित और प्रकाशित नहीं होजायेगा। धारण करनेवाले ही इसे धारण किया करते हैं, वे धारण करनेवाले, जो अपने हृदयों को निर्मल बना लेते हैं। मलमेघा-च्छन्न हृदयाकाशों में ब्रह्माग्नि का धारण, उदयन और प्रकाशन असम्भव है। यह अनुपम यजिष्ठ स्तुत्य होता तो यहां उन धारणाशील साधकों द्वारा धारित किया जाता है, जिनके हृदय सर्वथा निष्पाप और निर्मल होजाते हैं।

आत्मनिवेदन के साथ यहां इस मन्त्र में साधकों के अन्तस्तम में आत्मप्रेरणा होरही है अपने हृदयों को, अपने आत्मदर्पणों को, निर्मल करके दर्शनीय के दर्शन पाने की। यहां है निवेदन और संवेदन का साहचर्य। यहां है कामना और साधना का सहचार। संवेदन के बिना निवेदन निस्सार है। साधना के बिना कामना बेकार है।

**जिस अद्भुत व्यापक अग्नि को,**
**अप्नवान भृगु पाते हैं,**
**उदित सुशोभित और सुरश्मित,**
**रश्मियों में और विश विश में।**
**अनुपम और यजिष्ठ सुस्तुत्य,**
**यह होता धारित होता है,**
**यहां धारकों द्वारा उनके,**
**निश्छल निर्मल हृदयों में॥**

**अस्य प्रत्नामनु द्युतं शुक्रं दुदुह्रे अह्रयः। पयः सहस्रसामृषिम्॥**

[ऋ० ९.५४.१, सा० ७५५]                                        (य० ३।१६)

**अस्य प्रत्नां अनु द्युतं शुक्रं दुदुह्रे अह्रयः। पयः सहस्र-सां ऋषिम्॥**

१) (अस्य) इसके (प्रत्नां) सनातन (द्युतं) द्युतिमय (शुक्रं) शुद्ध (सहस्र-सां) सहस्र-प्रदा (ऋषिं) ऋषित्वनिष्पादक (पयः) रस को (अह्रयः) अह्रि जन (अनु दुदुह्रे) अनु-दुहा करते हैं।

पय नाम पेय का है। जो पिया जाता है, उसे य कहते हैं। रस, जल, दुग्धादि, जो पदार्थ मुख पिये जाते हैं, वे मुखपय हैं। ब्रह्माग्नि का अमृत, ोम, आनन्दादि, पय आत्मा द्वारा पान किये जाने । आत्मपय हैं। यहां इस मन्त्र में जिस पय का र्णन है, वह उस ब्रह्माग्नि का है, जिसका पूर्व न्त्र में समुल्लेख किया गया है।

प्रत्न सर्वत्र सनातन के अर्थ में पढ़ा जाता है। ब्रह्माग्नि का पय सनातन, अनादि, अनन्त है।

शुक्र के तीन बहुत प्रसिद्ध अर्थ हैं तपन, श्वेत और शुद्ध। तपन से मल का निवारण अथवा क्षय होता है। मल के निवारण से श्वेतता वा शुद्धता का निष्पादन होता है। ब्रह्माग्नि का पय शुक्र है। जो भी उसका पान करता है, वह तपःपूत, निर्मल और शुद्ध होजाता है।

सहस्र का प्रयोग असंख्य और सर्व के अर्थ में होता है। सर्वं वै सहस्रम्। सहस्र का प्रयोग सर्व [सब] के लिये ही होता है। सा का अर्थ है संविभाग करनेवाला। सहस्र-सा का अर्थ है सर्व-विभक्ता, सबको वितरित करनेवाला, सबको प्रदान करनेवाला। क्या प्रदान करनेवाला? ऋषि-ऋषित्व प्रदान करनेवाला। सहस्रसां ऋषिं का दूसरा अर्थ है पूर्ण ऋषित्व प्रदान करनेवाला।

ऋषी गतौ। गति प्रगति करनेवाले का नाम ऋषि है। ऋषिरार्षः—आर्ष है जीवन और आचार विचार जिसका, वह ऋषि है। ऋषिः स यो मनुर्हितः (ऋ० १०.२६.५)-मननशीलता निहित है जिसमें वह ऋषि है, मनुष्य मात्र का हितैषी है जो वह ऋषि है। ऋषयो मन्त्रद्रष्टारः-मन्त्रों का साक्षात् दर्शन करनेवाले, मन्त्रों के रहस्यों का उद्घाटन करनेवाले, मन्त्रों का सत्यार्थ प्रकट करनेवाले, मन्त्रों की विशद व्याख्या करनेवाले, ऋषि कहलाते हैं।

अह्न व्याप्तौ। जो व्यापता है, प्रविष्ट होता है, उसे अह्नि कहते हैं। अह्नि का बहुवचन है अह्नयः।

पूर्व मन्त्र के निवेदन और संवेदन को जारी रखते हुए आत्मसाधक कहते चले जारहे हैं—निर्मल हृदय से युक्त (अह्नयः) ब्रह्माग्नि में व्यापने-वाले, ब्रह्माग्नि में प्रविष्ट होनेवाले (अनु दुदुह्रे) अनुदोहन किया करते हैं, निरन्तर दुहा करते हैं। क्या? (पयः) रस, ब्रह्मामृत, ब्रह्मसोम, ब्रह्मानन्द। कैसा है ब्रह्माग्नि का पय?

(अस्य पयः) इस ब्रह्माग्नि का पय है (प्रत्नां) सनातन, शाश्वत। यह वह पय नहीं है, जिसका स्रोत कभी सूख जाये। यह वह रस है, वह आनन्द है, जो सदा सर्वदा आप्लावित रहता है।

(अस्य पयः) इस ब्रह्माग्नि का पय है (द्युतं) दीप्तिमय। यह वह पय नहीं है, जो शुष्कता या रूक्षता या निस्तेजता उत्पन्न करे। यह वह अमृत है, जिसका पान करके साधक द्युति, दीप्ति और तेज से युक्त होजाते हैं।

(अस्य पयः) इस ब्रह्माग्नि का पय है (शुक्रं) तपःपूत निर्मल शुद्ध। यह वह पय नहीं है, जो मलिनतायुक्त कालिमा से अपावन बनाता है। यह वह सोम है, जो इसके पान करनेवालों के जीवनों को तपःपूत और शुद्ध परिशुद्ध करदेता है। यह पय पानकर्ता को सदा के लिये शोभन और सुन्दर बना देता है।

(अस्य पयः) इस ब्रह्माग्नि का पय (सहस्र-सां ऋषिं) सबको ऋषित्व प्रदान करनेवाला है,

पूर्ण ऋषित्व संप्रदान करनेवाला है। यह वह पय नहीं है, जिसे पीकर लोग पागल होजाते हैं। यह वह पय है, जिससे सभी पावनहृदय साधकों में ऋषित्व की स्थापना होती है। जो साधक इस ब्रह्माग्नि में प्रवेश करते हैं, वे ऋषि बन जाते हैं। पूर्ण ऋषित्व की प्राप्ति बहुत पढ़ने और सुनने से नहीं, ब्रह्माग्नि में आत्मना प्रवेश करने से, होती है।

अग्नि में प्रवेश करके स्वर्ण कुन्दन बन जाता है। अपने निर्मल हृदयों में ब्रह्माग्नि को धारण-स्थापन करके जो अह्नि उसमें सर्वात्मना प्रवेश करते हैं, उन्हें उस सनातन, द्युतिमय और शुक्र पय की प्राप्ति होती है, जिससे ऋषित्व का निष्पादन होता है।

**दोहन किया करते अह्नि,**
**इसके द्युतिमय शुक्र सनातन,**
**पूर्ण-ऋषित्व-प्रदाता पय को॥**

**तनूपा अग्ने ऽसि तन्वं मे पाह्यायुर्दा अग्ने ऽस्यायुर्मे देहि वर्चोदा अग्ने ऽसि वर्चो मे देहि। अग्ने यन्मे तन्वा ऊनं तन्म आपृण॥**
(य० ३।१७)

**तनु-पाः अग्ने असि तन्वं मे पाहि आयुःदाः अग्ने असि आयुः मे देहि वर्चःदाः अग्ने असि वर्चः मे देहि। अग्ने यत् मे तन्वाः ऊनं तत् मे आ-पृण॥**

१) (अग्ने)! तू (तनू-पाः असि) तनू-पा है, (मे तन्वं पाहि) मेरे तनू को-की रक्षा कर।
२) (अग्ने)! तू (आयुःदाः असि) आयु-दा है, (मे आयुः देहि) मेरे लिये आयु दे।
३) (अग्ने)! तू (वर्चःदाः असि) वर्चदा है, (मे वर्चः देहि) मेरे लिये वर्च दे।
४) (अग्ने)! (मे तन्वाः) मेरे तनू का (यत् ऊनं) जो ऊन-न्यून है, (मे तत्) मेरे उसको (आ-पृण) पूरदे॥

तनु विस्तारे। आत्मसाधना द्वारा आत्मविस्तार का साधन होने से मानव जीवन का नाम तनू है। वेदों में तनू का प्रयोग सर्वत्र मानव जीवन के अर्थ में ही हुआ है। मानव जीवन में ही आत्मा का पूर्ण विकास और उसकी पूर्ण व्याप्ति होना शक्य और सम्भव है। मानव जीवन में ही आत्म-साधना करके आत्मा अनन्त और असीम में प्रविष्ट होकर शाश्वत जीवन प्राप्त करता है। मानव जीवन का तनू नाम तब ही सार्थक होता है, जब आत्मा मानव योनि में स्थित होकर आत्मसाधना द्वारा आत्म-विस्तार करता है।

पूर्व मन्त्र में वर्णित ब्रह्माग्नि के द्युतिमय, शुक्र, सनातन तथा ऋषित्व-सम्पादक पय का दोहन उसी तनू में होता है, जो सर्वथा निर्मल, निर्दोष और निष्पाप होता है। दुग्ध जैसा पय भी शुद्ध पात्र में ही दुहा जाता है। अशुद्ध पात्र में दुहा जाने पर दूध फट जाता है या बिगड़ जाता है। ब्रह्मामृत या ब्रह्मसोम जैसा पावन पय तो अपावन पात्र में कदापि नहीं दुहा जा सकता, दुहा ही नहीं जा सकता। आत्मसाधक अनुभव करता है कि पावन ब्रह्माग्नि के पावन पय के दोहन के लिये उसका तनूरूपी पात्र सब प्रकार की अपावनताओं से नितान्त मुक्त और सुरक्षित रहना चाहिये।

अग्नि पावक है, पवित्र करनेवाला है। जब स्वर्ण अग्नि में समर्पित होता है, तो अग्नि उसे शुद्ध कुन्दन बना देता है। ब्रह्माग्नि तो सर्वातिशय पावक है। जब साधक पूर्ण समर्पण की भावना से आत्मना ब्रह्माग्नि में प्रवेश करता है, तो निश्चय से ब्रह्माग्नि उसके जीवन को सर्वत: निर्मल, निर्दोष और निष्पाप बना देता है। अग्नि में समर्पित हुये बिना स्वर्ण कुन्दन नहीं बन सकता। ब्रह्माग्नि में सुहुत हुये बिना साधक का जीवन भी न निर्मल बन सकता है, न निर्मल रह सकता है। समर्पण और संशोधन की इसी भावना के साथ साधक विनय करता है–(अग्ने) पावन ब्रह्माग्ने! (तनू-पा: असि) तू जीवन-रक्षक है। आत्मविस्तार-साधन इस जीवन की मल, दोष और पाप से रक्षा करने-वाला केवल तू ही है। (मे तन्वं पाहि) मेरे जीवन को बचा। मल, दोष और पाप से मेरे जीवन की सदा रक्षा कर।

आत्मसाधक की इच्छा होती है–निर्मल रहता हुआ मैं चिरकाल तक अपने निर्मल जीवन-पात्र में ब्रह्मपय का दोहन और सेवन करता रहूं। इसी भाव से वह निवेदन करता है-(अग्ने) परम पावन देव! (आयु:दा: असि) तू आयुदाता है, तू दीर्घ-जीवनप्रदाता है। (मे आयु: देहि) मेरे लिये आयु दे, मुझे सुदीर्घ जीवन प्रदान कर।

प्रत्यक्षत: निर्मल, निर्दोष और निष्पाप जीवन दीर्घजीवी होता है। मल, दोष और पाप वे घुन हैं, जो जीवन को क्षीण कर देते हैं। निर्मलता, निर्दोषता तथा निष्पापता वे अचूक साधन हैं, जो जीवन को स्वस्थ, सम्पुष्ट और सुरक्षित रखते हैं।

आत्म-साधक कामना करता है—चिरकाल तक अपने निर्मल जीवन-पात्र में ब्रह्मामृत का दोहन और सेवन करता हुआ मैं वर्चोपेत रहूं। रूप, तेज और सौन्दर्य के समुच्चय का नाम वर्च है। अग्निर्वै वर्च:–अग्नि ही वर्च है। जहां जो वर्च है, वह अग्नि का ही है। अग्नि में निहित होकर काला कोयला अग्नि के वर्च से वर्चस्वी रहता है। आत्मसाधक ने तो अपने जीवन को नितान्त निर्मल कर लिया है। उसका जीवन ब्रह्माग्नि के वर्च से वर्चोपेत रहना ही चाहिये। इसी भाव से भावित होकर वह याचना करता है—(अग्ने) सुन्दर देव! (वर्च:दा: असि) तू वर्च-प्रदाता है, (मे वर्च: देहि) मेरे लिये वर्च दे, मुझे अपने वर्च से वर्चोपेत रख।

यह जो कहा गया है कि "अग्नि सकल न्यूनताओं का पूरक है", वह केवल ब्रह्माग्नि के विषय में ही सत्य और सार्थक है। भौतिक अग्नि पूरक भी है और विनाशक भी। ब्रह्माग्नि सदा पूर्तिकरण ही करता है। जो आत्मसाधक सर्वदा ब्रह्माग्नि में संस्थित रहता है, उसके जीवन की न्यूनतायें स्वयमेव पूर्तिकृत होती रहती हैं। इसीलिये उसने कामना की है—(अग्ने) प्रकाशक! (मे तन्वा: यत् ऊनं) मेरे जीवन का जो न्यूनत्व है, (मे) मेरे (तत्) उस न्यूनत्व को (आ-पृण) पूरदे, पूरता रह। न्यूनतायुक्त सछिद्र जीवन-पात्र में तेरे दिव्य पय का दोहन और सेवन नहीं किया जा सकता।

सूक्ति—
**तनूपा अग्ने ऽसि,**
**तन्वं मे पाहि ॥**
**जीवनरक्षक है तू अग्ने,**
**मेरे जीवन की रक्षा कर ॥**

आयुर्दा अग्ने ऽस्यायुर्मे देहि ॥
आयुर्दाता है तू अग्ने,
मेरे लिये दीर्घ आयु दे ॥

वर्चोदा अग्ने ऽसि वर्चो मे देहि ॥
वर्चप्रदाता है तू अग्ने,
वर्च प्रदान मेरे लिये कर ॥

अग्ने यन्मे तन्वा ऊनं,
तन्म आपृण ॥
जो कुछ न्यून मेरे जीवन का,
अग्ने उसे पूरते रहना ॥

**इन्धानास्त्वा शतं हिमा द्यु मन्तं समिधीमहि । वयस्वन्तो वयस्कृतं सहस्वन्तः सहस्कृतम । अग्ने सपत्नदम्भनमदब्धासो अदाभ्यम् । चित्रावसो स्वस्ति ते पारमशीय ॥** (य० ३।१८)

**इन्धानाः त्वा शतं हिमाः द्युमन्तं सं-इधीमहि । वयस्वन्तः वयःकृतं सहस्वन्तः सहःकृतम । अग्ने सपत्नदम्भनं अदब्धासः अदाभ्यम् । चित्रावासो स्वस्ति ते पारमशीय ॥**

१) (चित्रा-वसो अग्ने) !
२) (वयस्वन्तः सहस्वन्तः अदब्धासः) वयःवन्त सहःवन्त अदब्ध [हम] (त्वा द्यु-मन्तं वयःकृतं सहःकृतं सपत्न-दम्भनं अदाभ्यं) तुझ द्यु-मन्त वय-कृत सह-कृत सपत्न-दम्भ अदाभ्य को (शतं हिमाः) शत हिम (इन्धानाः) दीप्तते हुये (सं-इधीमहि) प्रदीप्त करते हैं ।
३) (स्वस्ति) स्वस्ति, (ते पारं अशीय) तेरा पार पाऊं ।

वय गतौ । वय नाम गति का है । गतिशील होने से प्राण को वय कहते हैं । गतियुक्त होने से जीवन का नाम वय है । गतिशील-उड़नेवाला होने से वय नाम पक्षी का है । यहां वय का प्रयोग आयु के अर्थ में हुआ है । आयु भी गतिशील है ।

वस निवासे । जिसके आश्रय से या जिसमें निवास किया जाता है, उसे वसु कहते हैं । ब्रह्माग्नि के आश्रय से और ब्रह्माग्नि में अखिल ब्रह्माण्ड निवास कर रहा है । अतः ब्रह्माग्नि वसु है, साधारण वसु नहीं, चित्र-वसु है, अद्भुत वसु है । पृथिवी वसु है, उसमें और उस पर पार्थिव प्राणी निवास करते हैं । जल वसु है, उसमें जलचर निवास करते हैं । सूर्य वसु है, उसमें अग्नि निवास करता है । गृह वसु है, उसमें परिवार निवास करता है । किसी में कुछ निवास करता है और किसी में कोई निवास करता है । किन्तु ब्रह्माग्नि वह चित्र-विचित्र वसु है कि तस्मिन् सर्वमिदं वसति– उसमें यह सब, यह अखिल ब्रह्माण्ड, निवास कर रहा है ।

ब्रह्माग्नि द्यु-मन्त भी है । द्यु नाम है दीप्ति और प्रकाश का । वह दीप्तिमान् है । वह प्रकाशमान् है । उसी की दीप्ति से यह सब भास और प्रकाश रहा है । सूर्य में उसी की द्युति है । चन्द्रमा में उसी की ज्योति है । नक्षत्रों में उसी की आभा है । अग्नि में उसी का तेज है । तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ।

ब्रह्माग्नि वयःकृत भी है । वह आयु-सम्पादक है । जब साधक समर्पण, उपसना और संगति-करण के द्वारा ब्रह्माग्नि का सेवन करते हैं, तो वे

है। साधकों के संसिद्ध और सुदिव्य जीवनों से निस्सन्देह ब्रह्माग्नि की महिमा का संवर्धन होता है। इसी भाव से साधकों ने विनय की है—परम प्रियाग्ने ! यावदायुष्य आत्म-साधना द्वारा तुझे अपने जीवनों में प्रकाशित करते हुये, हम तुझे निरन्तर प्रकाशते प्रचारते रहें।

सौ वर्ष की आयु की परम साध यह है कि साधक ब्रह्माग्नि को प्रज्वलित और प्रकाशित करके उसका पार पा जायें। क्या अपार का पार पाया जा सकता है ? निस्सन्देह पाया जा सकता है। यदि अपार को प्रकाशित किया जा सकता है तो अपार का पार भी पाया जा सकता है। सपार अपार का पार नहीं पा सकता, किन्तु अपार तो अपार का पार पा सकता है। अपार ब्रह्माग्नि को अपने जीवन में प्रज्वलित और प्रकाशित करके साधक अपार में संप्रविष्ट होजाता है। अपार में संप्रविष्ट होकर वह अपार से संगत होजाता है और अपने आपमें अपारता अनुभव करता है। अपारता की अनुभूति से साधक अपार का पार पाता है। इसी भाव से साधक कह रहा है—चित्रवसो अग्ने ! मेरी अस्ति, मेरी हस्ती (स्वस्ति) सु-अस्ति / सु-हस्ती होजाये, यदि मैं (ते पारं अशीय) तेरे पार को सेवन करूं, तेरा पार पा जाऊं, तेरी आपरता का आस्वादन करूं। तेरा पार पाकर मेरा अस्तित्व सु-अस्तित्व होजाये। मेरा जीवन सुन्दर सुशोभन होजाये, यदि मैं तेरा पार पाजाऊं ॥

**आयुवन्त सहवन्त अदम्य हम,**
**तुझ द्युमन्त आयुष्कृत सहकृत,**
***और सपत्न-नाशक अदम्य को,***
**करते हुये प्रकाशित शत हिम,**
**करते रहें प्रकाशित सन्तत।**
**मेरी अस्ति स्वस्ति होजाये,**
**पाजाऊं मैं तेरा पार ॥**

सूक्ति—**स्वस्ति ते पारमशीय ॥**
**मेरी अस्ति स्वस्ति होजाये,**
**पाजाऊं मैं तेरा पार !!**

**सं त्वमग्ने सूर्यस्य वर्चसागथाः समृषीणां स्तुतेन। सं प्रियेण धाम्ना समहमायुषा सं वर्चसा सं प्रजया सं रायस्पोषेण ग्मिषीय ॥**

(य० ३।१९)

**सं त्वं अग्ने सूर्यस्य वर्चसा अगथाः सं ऋषीणां स्तुतेन। सं प्रियेण धाम्ना सं अहं आयुषा सं वर्चसा सं प्रजया सं रायः पोषेण ग्मिषीय ॥**

१) (अग्ने) !
२) (त्वं) तू (सूर्यस्य वर्चसा) सूर्य के वर्च के साथ (सं अगथाः) संगत हुआ है, (ऋषीणां स्तुतेन) ऋषियों के स्तुत के साथ (सं) संगत हुआ है।
३) (अहं) मैं (प्रियेण धाम्ना) प्रिय धाम से (सं ग्मिषीय) संगत रहूं, (आयुषा सं) आयु से संगत रहूं, (वर्चसा सं) वर्च से संगत रहूं, (प्रजया सं) प्रजा से संगत रहूं, (रायः पोषेण सं) आत्मैश्वर्य के पोषण से संगत रहूं ॥

आत्मसाधक की आत्मसाधना सफल होगयी है। साधक के जीवन में ब्रह्माग्नि प्रकाशित होगया है। अपारता की अनुभूति से उसने अपार का पार पा लिया है। साक्षात्कार के आनन्दातिरेक में साधक ब्रह्माग्नि को सम्बोधन करता है—(अग्ने) सुन्दर !

मुझे (त्वं सूर्यस्य वर्चसा सं अगथाः) तू सूर्य के वर्च के साथ सम्प्राप्त हुआ है। जिस प्रकार सूर्य अपने तेज के साथ आकाश में उदित होकर प्रकाशित होता है, उसी प्रकार तू मेरे हृदयाकाश में अपने सम्पूर्ण सौन्दर्य के साथ उदित होकर प्रकाशित होगया है।

(अग्ने) रूपराशिन् ! मुझे (त्वं ऋषीणां स्तुतेन सं अगथाः) तू ऋषियों के स्तुत के साथ सम्प्राप्त हुआ है। साक्षात्कर्ता ऋषियों ने तेरी जो स्तुतियां की हैं, उन सकल स्तुत स्तुतियों के साथ और उन सकल स्तुत दिव्यताओं के साथ तू मुझे सम्प्राप्त हुआ है।

ब्रह्माग्नि को सम्बोधन करके साधक विनय करता है—(अग्ने) दिव्य देव ! मेरे जीवन धाम में तेरे प्रकाशन और सुमिलन से मेरा जीवन प्रिय धाम बन गया है। इस (प्रियेण धाम्ना) प्रिय धाम से (अहं) मैं (सं ग्मिषीय) संगत रहूं, युग-युग संगत रहूं।

मेरे जीवन-धाम में तेरे प्रकाशन और सुमिलन से मेरा जीवन तेरा प्रिय धाम बन गया है। इस प्रिय धाम में मैं (आयुषा सं ग्मिषीय) आयुष्य से संगत रहूं, मैं चिरकाल जीऊं।

मेरे जीवन-धाम में तेरे प्रकाशन और सुमिलन से मैं तेरे वर्च से वर्चोदित होगया हूं। मैं तेरे (वर्चसा सं ग्मिषीय) वर्च से सदा संयुक्त रहूं।

मेरे जीवन-धाम में तेरे प्रकाशन और सुमिलन से मेरी इन्द्रियां प्रजा [प्र=प्रकृष्ट, जा=बोधयुक्ता] होगयी हैं, मेरी इन्द्रियां प्रबुद्ध होगयी हैं। अपनी इन्द्रियों की (प्रजया) प्रबुद्धता से मैं सदा (सं ग्मिषीय) संगत रहूं।

मेरे जीवन-धाम में तेरे प्रकाशन और सुमिलन से मैं आत्मैश्वर्यशाली होगया हूं। उस (रायः पोषेण सं ग्मिषीय) आत्मैश्वर्य के पोषण से मैं संयुक्त रहूं। मेरे प्रिय-धाम जीवन में आत्मैश्वर्य की निरन्तर सम्पुष्टि और अभिवृद्धि होती रहे॥

सुन्दर तू सम्प्राप्त हुआ है,
धवल सूर्य के से सुवर्च से।
सुन्दर तू सम्प्राप्त हुआ है,
ऋषियों की स्तुत स्तुतियों से।
प्रिय धाम से रहूं मैं संगत,
होऊं युक्त दीर्घ आयु से।
संगत रहूं वर्च से सन्तत,
प्रजा से संयुक्त रहूं मैं।
आत्मैश्वर्य की पुष्टि से,
रहूं सदा सम्पुष्ट।

सूक्ति—सं रायस्पोषेण ग्मिषीय।
मैं आत्मैश्वर्य की पुष्टि से युक्त रहूं।

**अन्ध स्थान्धो वो भक्षीय मह स्थ महो वो भक्षीयोर्ज स्थोर्जं वो भक्षीय रायस्पोष स्थ रायस्पोषं वो भक्षीय॥**

(य० ३।२०)

**अन्धः स्थ अन्धः वः भक्षीय महः स्थ महः वः भक्षीय ऊर्जः स्थ ऊर्जं वः भक्षीय रायः पोषः स्थ रायः पोषं वः भक्षीय॥**

१) तुम (अन्धः स्थ) अन्ध हो।
२) मैं (वः अन्धः भक्षीय) तुम्हारे अन्ध को भक्षण करूं।
३) तुम (महः स्थ) मह हो।
४) मैं (वः महः भक्षीय) तुम्हारे मह को भक्षण करूं।

५) तुम (ऊर्जः स्थ) ऊर्ज हो ।

६) मैं (वः ऊर्जं भक्षीय) तुम्हारे ऊर्ज को भक्षण करूं ।

७) तुम (रायः पोषः स्थ) तुम आत्मैश्वर्य का पोष हो ।

८) मैं (वः रायः पोषं भक्षीय) तुम्हारे आत्मैश्वर्य के पोष को भक्षण करूं ।

अन्ध उपसंहारे अवसाने वा । अन्ध का अर्थ है उपसंहार, अवसान, सुफल । किसी भी साधना के उपसंहार या अवसान अथवा किसी भी अनुष्ठान की समाप्ति पर, जो सुफल या साफल्य प्राप्त होता है, उसे अन्ध कहते हैं । दिन और दिन के प्रकाश का जब अवसान होता है तो अन्धकार होजाता है, अन्धकारमय रात्रि होजाती है । इसी से अन्ध नाम अन्धकार तथा रात्रि का है । सूर्य का उपसंहार या अस्त होने पर चन्द्रमा की चन्द्रिका फैलती है । इसी से चन्द्र को अन्ध कहते हैं । यहां अन्ध का प्रयोग उपसंहार, अवसान या सुफल के अर्थ में हुआ है ।

मह का प्रयोग आत्मिक महानता और आत्मिक तेजस्विता के अर्थ में होता है । आत्म-महानता से ही आत्म-तेजस्विता सिद्ध होती है ।

ऊर्ज नाम अन्न का है, उस अन्न का जिसका भक्षण आत्मा द्वारा किया जाता है । ऊर्ज का पर्यायवाची शब्द है ब्रह्मौदन । ऊर्ज के सेवन से आत्मा में आत्मवीर्य का सम्पादन होता है, जिसके द्वारा आत्मा अमित पराक्रमयुक्त क्षमता से सक्षम होजाता है ।

पोष नाम पोषण-शक्ति अथवा पुष्टि का है ।

ब्रह्माग्नि के प्रकाशन से साधक के जीवन में दैवी [ब्राह्म] सम्पदायें सम्प्रविष्ट और संनिहित होगयी हैं । उन्हें सम्बोधन करता हुआ साधक कहता है—

दैवी सम्पदाओ ! तुम मेरी आत्म-साधना का (अन्धः स्थ) सुफल हो, मैं (वः अन्धः भक्षीय) तुम्हारे सुफल को आत्मना सदा सेवन करता रहूं ।

दैवी सम्पदाओ ! तुम (महः स्थ) तुम आत्म-महत्त्व और आत्मतेज की सम्पादिका हो, मैं (वः महः भक्षीय) तुम्हारे महत्त्व और तेज को आत्मना सेवन करता रहूं ।

दैवी सम्पदाओ ! तुम (ऊर्जः स्थ) आत्मवीर्य सम्पादक अन्न हो, मैं (वः ऊर्जं भक्षीय) तुम्हारे ब्रह्मौदन को आत्मना सेवन करता रहूं ।

दैवी सम्पदाओ ! तुम (रायः पोषः स्थ) आत्मैश्वर्य की पुष्टि हो, मैं (वः रायः पोषं भक्षीय) तुम्हारे आत्मैश्वर्य की पुष्टि को आत्मना सेवन करता रहूं ।

दैवी विभूतियों और दिव्य गुणों का नाम दैवी सम्पदा है । दैवी सम्पदा आत्म-साधना का वह सुफल है, जिसका सेवन करता हुआ आत्म-साधक का आत्मा महः, ऊर्ज और आत्मैश्वर्य की पुष्टि से युक्त रहता है ।

हो तुम सुफल,<br>
करूं मैं सेवन,<br>
सदा तुम्हारे सुष्ठु फल का ।<br>
हो तुम महः,<br>
करूं मैं सेवन,<br>
सदा तुम्हारे महत् तेज का ।<br>
हो तुम ऊर्ज,<br>
करूं मैं सेवन,<br>
सदा तुम्हारे आत्मवीर्य का ।<br>
हो तुम पुष्टि आत्मविभव की,<br>
करूं मैं सेवन,<br>
सदा तुम्हारे आत्मविभव की सम्पुष्टि का ।

**रेवती रमध्वमस्मिन्योनावस्मिन् गोष्ठे ऽस्मिँल्लोके ऽस्मिन् क्षये ।**
**इहैव स्त मापगात ।।** (य० ३।२१)

**रेवती: रमध्वं अस्मिन् योनौ अस्मिन् गो-स्थे अस्मिन् लोके अस्मिन् क्षये ।**
**इह एव स्त मा अप-गात ।।**

१) (रेवती:) रेवतियो !

२) (अस्मिन् योनौ) इस योनि में, (अस्मिन् गो-स्थे) इस गो-स्थ में, (अस्मिन लोके) इस लोक में, (अस्मिन् क्षये) इस क्षय में (रमध्वं) रमण करो ।

३) (इह एव स्त) यहां ही होओ ।

४) (मा अप-गात) पृथक् मत जाओ ।

ज्योति रेवती: । ज्योतियों अथवा दैवी सम्पदाओं का नाम रेवती है ।

युञ् बन्धने । योनि नाम बन्धु अथवा बांधनेवाले का है । जो बांधता है और जो बंधता है, उसे योनि कहते हैं । गृह योनि है, क्योंकि गृहस्थी गृह से बंधे रहते हैं । देह योनि है, क्योंकि जीवन अथवा आत्मा देह में आबद्ध रहता है । गोष्ठ अथवा गौशाला योनि है, क्योंकि उसमें गौयें बंधी रहती हैं । ब्रह्माण्ड योनि है, क्योंकि उसमें ब्रह्म बंधा [व्यापा] हुआ है । ब्रह्म योनि है, क्योंकि उसमें ब्रह्माण्ड बंधा हुआ [व्याप्त] है ।

गोष्ठ नाम गो-स्थ अथवा गौ-स्थान का है । गौओं के निवास-स्थान की गोष्ठ संज्ञा है । देह गोष्ठ है, क्योंकि वह इन्द्रियरूपी गौओं का निवास-स्थान है ।

आलोक से जो आलोकित होता है, उसे लोक कहते हैं । सूर्य लोक है, क्योंकि वह अग्नि के आलोक से आलोकित है । चन्द्र लोक है, क्योंकि वह सूर्य के आलोक से आलोकित है । पृथिवी लोक है, क्योंकि वह सूर्य और चन्द्रमा के आलोक से आलोकित है । देह लोक है, क्योंकि वह आत्माग्नि के आलोक से आलोकित है । मन्त्र में लोक से तात्पर्य देह-लोक से है ।

अन्तो वै क्षय: । अन्त: अथवा गृह का नाम क्षय है । क्षि निवासे । निवासस्थान का नाम क्षय है । मनुष्य गृह में निवास करते हैं, अत: क्षय-का अर्थ गृह है । क्षय नाम घोंसले का भी है, क्योंकि उसमें पक्षी निवास करते हैं । ब्रह्म का निवासस्थान [व्याप्तिस्थान] होने से ब्रह्माण्ड क्षय है । आत्मा का निवासस्थान होने से देह क्षय है ।

ब्रह्माग्नि के प्रकाशन से साधक के जीवन में जो दैवी सम्पदायें सम्प्रविष्ट और संनिहित हुई हैं, साधक चाहता है कि वे उसके जीवन से लुप्त न होजायें । अपनी इस मनोकामना को व्यक्त करता हुआ वह कहता है—(रेवती:) दैवी सम्पदाओ ! तुम मेरे (अस्मिन् योनौ) इस जीवन में, (अस्मिन् गोष्ठे) इस इन्द्रियगोष्ठ में, (अस्मिन् लोके) इस जीवनलोक में, (अस्मिन् क्षये) इस जीवनसदन में (रमध्वं) रमण करती रहो, रमणीयता का संचार करती रहो । तुम (इह एव स्त) यहां ही रहो, (मा अप-गात) पृथक् न जाओ, मेरे जीवनगेह का त्याग न करो ।

यहां एक गूढ़ संकेत है । सतत आत्म-साधना के द्वारा जो दैवी सम्पदायें प्राप्त होती हैं, साधना के शिथिल या बन्द होजाने पर वे लुप्त भी होजाती हैं । दैवी सम्पदाओं की सम्प्राप्ति पर साधक को

चाहिये कि वह अपनी आत्म-साधना को सतर्कता के साथ अनवरत जारी रखे, ताकि समुपलब्ध दैवी सम्पदायें उसके जीवन में स्थायी रूप से संस्थित रही आयें ॥

रेवतियो ! तुम सतत निरन्तर,
करती रहो रमण प्रियता से,
इस योनि में इस सुगोष्ठ में,
इस सुलोक में इस सुगेह में ।
यहीं रहो तुम जाओ न बाहर ॥

सूक्ति—रेवती रमध्वमस्मिन् योनौ ॥
दैवी सम्पदाओ ! इस जीवन में रमण करती रहो ॥

संहितासि विश्वरूप्यूर्जा माविश गौपत्येन ।
उप त्वाग्ने दिवेदिवे दोषावस्तर्धिया वयम् । नमो भरन्त एमसि ॥
[ऋ० १.१.७ सा० १४] (य० ३।२२)
राजन्तमध्वराणां गोपामृतस्य दीदिविम् । वर्धमानं स्वे दमे ॥
[ऋ० १.१.८] (य० ३।२३)
सं-हिता असि विश्व-रूपी ऊर्जा मा आ-विश गौपत्येन ।
उप त्वा अग्ने दिवे-दिवे दोषा-वस्तः धिया वयम् । नमः भरन्तः आ-इमसि ॥
राजन्तं अध्वराणां गोपां ऋतस्य दीदिविम् । वर्धमानं स्वे दमे ॥

१) (अग्ने) ! तू (विश्व-रूपी ऊर्जा सं-हिता असि) विश्व-रूपी ऊर्जा संहिता है ।
२) (गौपत्येन) गौ-पत्य के साथ (मा आ-विश) मुझे प्रवेश कर, मुझे व्याप, मुझमें प्रविष्ट-प्रकाशित रह ।
३) (वयं) हम (दिवे-दिवे) दिन-दिन (दोषा-वस्तः) रात दिन (धिया) धी द्वारा (नमः भरन्तः) नमस्कार भेंट करते हुये (त्वा) तुझ (अध्वराणां राजन्तं) अध्वरों के प्रकाशक, (गो-पां) गो-पा, (ऋतस्य दीदिविं) ऋत के द्योतक, (स्वे दमे वर्धमानं) स्व गृह में बढ़नेवाले, को (उप आ-इमसि) समीप लाते हैं, संगत करते हैं ॥

जिसमें कुछ संहित, सं-निहित, संस्थित, संस्थापित होता है, उसे संहिता कहते हैं । वेदों में सब सत्य विद्यायें संनिहित हैं । अतः वेदों को संहिता कहा जाता है ।

ब्रह्माग्नि संहिता है, क्योंकि उसमें अखिल ब्रह्माण्ड, अखिल ज्ञान, अखिल विज्ञान, अखिल विद्यायें, अखिल दिव्यतायें और अखिल दिव्य सम्पदायें संनिहित हैं ।

ब्रह्माग्नि विश्वरूपी संहिता है । अखिल विश्व उसी के रूप से रूपित और उसी के सौन्दर्य से सुशोभित है । रूपंरूपं प्रतिरूपो बभूव । दैवी सम्पदायें उसी के सौन्दर्य की छटा हैं ।

जैसाकि इस अध्याय के मन्त्र २० में व्याख्यात है, ऊर्ज का अर्थ है ब्रह्मौदन [आत्मान्न], आत्म-वीर्य, आत्म-पराक्रम । ब्रह्माग्नि ऊर्जा संहिता है । उसी के ऊर्ज से, उसी के ब्रह्मौदन से, उसी के ब्राह्म-अन्न से, उसी के आत्म-वीर्य से, उसी के ब्राह्म पराक्रम से, यह सब धारित और संचालित होरहा है । दैवी सम्पदायें भी उसी के ऊर्ज का ओज है ।

गो या गौ का सामान्य अर्थ है गाय, धेनु। गोप या गोपा का अर्थ है गौओं की रक्षा करनेवाला। यहां गौ का प्रयोग रेवती अथवा दैवी सम्पदा रूपी गौ के अर्थ में हुआ है। गौपत्य का अर्थ है दैवी सम्पदा रूपी गौओं की रक्षा की भावना।

ब्रह्माग्नि के प्रकाशन से साधक के जीवन में जो दैवी सम्पदायें प्राप्त हुई हैं, वे विभूतियों का रूप धारण करके कहीं साधक को योगभ्रष्ट अथवा साधविमुख न करदें, इस विचार से वह विनय करता है—ब्रह्माग्ने! तू (संहिता असि) संहिता है, अखिल दैवी सम्पदाओं की। तू है दैवी सम्पदाओं की (विश्वरूपी) सर्वरूपी संहिता तथा (ऊर्जा) ऊर्जयुक्त, आत्मवीर्यमयी, पराक्रम-शीला संहिता।

ब्रह्माग्नि दैवी सम्पदाओं की वह संहिता है, जिससे सर्वरूपों [सर्वसौन्दर्यों] तथा ऊर्ज की सदा सम्प्राप्ति होती है। अतः साधक आत्म-निवेदन करता है—ब्रह्माग्ने! तू (गौपत्येन मा आ-विश) दैवी सम्पदाओं की संरक्षता के साथ मुझमें प्रविष्ट-प्रकाशित रह। मुझमें तेरे प्रकाशित रहने से ही मेरे जीवन में दैवी सम्पदायें स्थित रह सकेंगी। अतः तू मुझमें सदा सर्वदा निरन्तर प्रकाशित रह।

दोपा [रात्रि] और वस्तः [दिन] की सन्धि का नाम दोषा-वस्तः है। रात और दिन की सन्धि प्रति दिन दो वार होती है—प्रातः और सायं।

धी नाम धारणा का है। धारणा ही परिपक्व होने पर ध्यान का रूप धारण करती है और ध्यान के स्थिर होने पर समाधि की सिद्धि होती है। धारणा ही ध्यान और समाधि की जननी है।

ध्वर का अर्थ है कुटिल, तिरछा, हिंसाशील। अध्वर का अर्थ है अकुटिल, अतिरछा, अहिंसाशील। जिसमें कुटिलता, वक्रता तथा हिंसाशीलता न हो, उसे अध्वर कहते हैं। ब्रह्माग्नि अध्वरों का, साधु जनों का, प्रकाशक है। वह साधु साधकों के जीवनों में प्रकाश का, ज्ञान का, प्रज्ञा का, आत्माभा का संचार करता है।

गो से तात्पर्य ज्ञान की उन रश्मियों से है, जिनसे ऋत का, नितान्त सत्य का, धवल प्रकाश का, दोहन होता है। गोपा का प्रयोग अग्नि के विशेषण के रूप में हुआ है। ब्रह्माग्नि गो-पा है, ज्ञानरश्मियों का रक्षक है।

ऋत का अर्थ है सत्य, वह आत्मानुभूत सत्य, जहां संशय और जिज्ञासा का अन्त होजाता है, जहां तत्त्व का निर्भ्रान्ति दर्शन होता है। ब्रह्माग्नि के प्रखर प्रकाश में सत्य का यथावत् द्योतन होता है। इसी से ब्रह्माग्नि को ऋत का द्योतक कहा गया है।

साधक का अन्तःकरण ही ब्रह्माग्नि का वह स्व दम है, वह निज सदन है, जिसमें ब्रह्माग्नि का वर्धन होता है। जब योगी की धारणा अन्तःकरण में स्थित होकर ध्यान में स्थिर होती है, तब उसे प्रथम ब्रह्म की अनुभूति होती है। ज्यों ज्यों ध्यान की स्थिति स्थिर होती जाती है, त्यों त्यों अनुभूति बढ़ते बढ़ते प्रतीति में परिणत होती जाती है। ध्यान जब समाधि का रूप धारण करने लगता है, तो प्रतीति बढ़ते बढ़ते प्रकाश से प्रकाशित हो जाती है। समाधि के सिद्ध होने पर प्रकाश का वर्धन होकर ब्रह्म का साक्षात्कार होता है। अन्तःकरण में ब्रह्म का साक्षात्कार होने पर साधक को अन्दर बाहर सबमें सर्वत्र ब्रह्म-सौन्दर्य की झलक दिखाई देने लगती है। यही स्व दम में ब्रह्माग्नि का वर्धन है।

जिस ब्रह्माग्नि के प्रकाशन से साधकों के जीवनों में दैवी सम्पदाओं का उदय हुआ है, उन साधकों की इच्छा होती है कि वे विना व्यवधान निरन्तर उस ब्रह्माग्नि के संदर्शन में रहें। किन्तु प्रभु की इच्छा के आगे नतमस्तक रहते हुये उन्हें विहित कर्तव्य कर्मों के संवहनार्थ दिन भर कर्मरत रहना ही है। शरीर को स्वस्थ व कार्यक्षम रखने के लिये उन्हें रात्रि में विश्राम भी करना ही है। अतः वे प्रत्येक सन्धिवेला में, सायं प्रातः, प्रातःसायं, ध्यानावस्थित होकर आत्मना अपने सुन्दर देव से संगत होते हैं।

ध्यान के आदि और अन्त में साधक आत्म-धारणा द्वारा प्रभु को नमस्कार करते हैं। जब कोई अपने प्रिय या पूज्य से संगत या वियुक्त होता है, तो वह उसे कुछ भेंट करता है। संगत या वियुक्त होते हुये साधक भगवान् को क्या भेंट करें? उनके पास जो कुछ है, वह सब स्वयं भगवान् का ही है। भगवान् की वस्तुओं को भगवान् को भेंट करना भी कोई भेंट करना है। वह तो आत्मभेंट ही स्वीकार करता है। आत्मभेंट है साधकों की ओर से आत्म-धारणा द्वारा नमस्कार।

इन भावों से भावित होकर साधक विनय करते हैं—(अग्ने) प्रकाशस्वरूप देव! (वयं) हम (दिवे-दिवे दोषा-वस्तः) प्रति दिन प्रातः सायं (धिया नमः भरन्तः) धारणा द्वारा नमस्कार भेंट करते हुये, (त्वा, अध्वराणां राजन्तं, गो-पां, ऋतस्य दीदिविं, स्वे दमे वर्धमानं) तुझ, साधु साधकों के प्रकाशक, ज्ञानरश्मियों के रक्षक, सत्य के द्योतक, स्व सदन में बढ़नेवाले, को (उप आ-इमसि) संगत करते हैं।

तू संहिता विश्वरूपी है,
युक्त ऊर्ज से,
आत्मान्न से आत्मवीर्य से।
रह मुझमें प्रविष्ट प्रकाशित,
दैवी सकल सम्पदाओं की,
संरक्षा के साथ।
अग्ने! दिन-दिन सायं प्रातः,
नमः समर्पण करते हुये,
करते रहें तुझे हम संगत।
साधकों के प्रकाशक को,
गो-रक्षक ऋत के द्योतक को,
स्व गृह में बढ़नेवाले को॥

**स नः पितेव सूनवेऽग्ने सूपायनो भव। सचस्वा नः स्वस्तये॥**

[ऋ० १.१,६] (य० ३।२४)

**सः नः पिता इव सूनवे अग्ने सु-उपायनः भव। सचस्व आ नः स्वस्तये॥**

१) (अग्ने)! (सः) वह तू (नः) हमारे लिये (सु-उपायनः) सुप्रापणीय (भव) हो।

२) (नः) हमें (स्वस्तये) स्वस्ति के लिये (आ सचस्व) आबद्ध कर, (पिता इव सूनवे) पिता जैसे पुत्र के लिये।

सः का अर्थ है "वह"। यहां सः का अर्थ 'वह तू' इसलिये किया गया है कि इस मन्त्र में जो क्रियायें प्रयुक्त की गयी हैं, वे 'त्वं = तू' के साथ ही प्रयुक्त की जाती हैं। ऐसा प्रयोग भावना की गहनता के लिये किया जाता है।

सूपायन = सु-उप-आयन, सुगमता के साथ समीप जाये जाने योग्य। जिसके पास विना किसी रुकावट या बाधा के यों ही सहजतया जाया जा सके, उसे सूपायन कहते हैं।

स्वस्ति = सु-अस्ति, सु-अस्तित्व, सु-भाव, शोभन-भाव, सुखपूर्ण आनन्दमय अवस्था, आत्मिक स्वस्थता।

पिता पुत्र के लिये सूपायन होता है। वह जब चाहता है, बे रोक टोक पिता के समीप पहुंच जाता है। पुत्र को जब भी अपने पिता से मिलने की इच्छा होती है, अपने पिता के पास पहुंचकर वह उसकी गोद में आसीन होजाता है। और जब पिता अपने बच्चे को अपने सीने से चिमटाकर उसे प्यार करता है, तो बालक का रोम रोम पुलकित होजाता है और असीम आत्म-स्वस्थता अनुभव होती है।

किन्तु आत्माग्नि और ब्रह्माग्नि में तो कभी एक क्षण को भी विलगता नहीं होती। आत्माग्नि तो सदा ही अपने परम पिता की गोद में स्थित रहता है। परमात्मा की विस्मृति होनेपर आत्मा में ब्रह्मानुभूति नहीं होती—इसी का नाम परमात्मा की दूरी है। परमात्मा की सतत स्मृति के द्वारा सन्तत ब्रह्मानुभूति का बना रहना परम पिता की अखण्ड समीपता है।

साधक चाहते हैं कि जिस ब्रह्माग्नि के प्रकाशन से उनके जीवनों में दैवी सम्पदाओं की सम्प्राप्ति हुयी है, विहित कर्तव्य कर्मों में संलग्न रहते हुये भी स्मृति तथा अनुभूति के द्वारा वे बिना व्यवधान निरन्तर उसके समीप रहें। ऐसा हुये बिना उन्हें अनवरत आत्मानन्द तथा आत्मस्वस्थता प्राप्त नहीं रह सकती। दैवी सम्पदाओं की अक्षुण्ण सुरक्षा के लिये भी यह परम आवश्यक है कि वे आत्मना सदैव ब्रह्माग्नि की उपस्थ में संस्थित रहें। इसी भावना से वे निवेदन कररहे हैं—(अग्ने) प्रकाश-स्वरूप! हमारे जीवनों के सन्तत प्रकाशन और हमारे जीवनों में दैवी सम्पदाओं के सतत उदयन के लिये (सः) वह तू (नः) हमारे लिये [निरन्तर] (सु-उपायनः भव) सुप्राप्त रह और (स्वस्तये) आत्म-स्वस्थता के लिये (नः) हमें [अपने प्रति] (आ सचस्व) सुयुक्त रख, (इव पिता सूनवे) जैसे पिता पुत्र के लिये [सदा सुप्रापणीय और सुप्राप्त रहता है]। कर्मरत रहते हुये भी हम आत्मस्मृति और आत्मानुभूति द्वारा सदा तेरी समीपता में रहें, हम आत्मना तुझसे निरन्तर सुयुक्त रहें। चलते फिरते, उठते बैठते, सोते जागते, खाते पीते, लिखते पढ़ते, हंसते बोलते, करते धरते, सुखते दुखते, हम अपनी स्मृति, धारणा और भावना द्वारा सदा तेरी साक्षात् अनुभूति में रहें।

वह तू अग्ने रह सूपायन,
सदा हमारे लिये।
आत्म-स्वस्थता के हेतु रख,
सदा हमें आबद्ध,
कि जैसे पिता पुत्र के लिये॥

सूक्ति—अग्ने सूपायनो भव॥
प्रकाशस्वरूप! सदा सूपायन रह॥
सचस्वा नः स्वस्तये।
स्वस्थता के लिये हमें आबद्ध रख॥

**अग्ने त्वं नो अन्तम उत त्राता शिवो भवा वरूथ्यः।**
**वसुरग्निर्वसुश्रवा अच्छा नक्षि द्युमत्तमं रयिं दाः॥** (य० ३।२५)

[ऋ० ५.२४.१-२, य० १५।४८, २५।४७, सा० ४४८, ११०७-८]

अग्ने त्वं नः अन्तमः उत त्राता शिवः भव वरूथ्यः।
वसुः अग्निः वसु-श्रवाः अच्छ नक्षि द्युमत्-तमं रयिं दाः।

१) (अग्ने) ! (त्वं) तू (नः) हमारा (अन्तमः) अन्तम (उत) और (त्राता शिवः वरूथ्यः वसुः वसु-श्रवाः अग्निः) त्राता, शिव, वरूथ्य, वसु, वसु-श्रवा और अग्नि (भव) हो।

२) (अच्छ नक्षि) अच्छी प्रकार गति कर।

३) (द्युमत्-तमं रयिं दाः) दीप्ततम आत्मैश्वर्य दे॥

अम् का अर्थ है अन्तःस्थ तथा निकट। अन्तम=अम्-तम, अन्तःस्थ-तम, निकट-तम, अन्तर्यामी, समीपतम। अन्तरतम में व्यापक होने से ब्रह्माग्नि निकटतम है। उससे अधिक निकट अन्य कोई नहीं है।

त्राता नाम तारक और रक्षक का है। जो तारता है और रक्षा करता है, उसे त्राता कहते हैं। जो निकटतम होता है, वही तारता उबारता और रक्षा करता है। निकटतम होने के कारण ब्रह्माग्नि त्राता है। वह साधकों के आत्माओं को तारता उबारता और भवसागर के पार उतारता है। वह ही डुबानेवाले पाप ताप, विकार वासना, आसक्ति लेप, आदि से साधकों की रक्षा करता है।

शिव का अर्थ है मंगलकारी, कल्याणकारी। कल्याणकर्ता ही शिव कहाता है। जो तारे और रक्षा करे, वही सच्चा शिव है। वह अन्तम ब्रह्माग्नि त्राता होने से शिव है।

वरूथ नाम कवच का है। अन्तम ब्रह्माग्नि वह कवच है, जो आत्म-संग्रामों में साधकों की रक्षा करता है। जो साधक अपने अन्तरतम में आत्मना ब्रह्म-कवच को धारण कर लेते हैं, उनके आत्मा माया के प्रहारों से नितान्त सुरक्षित हो जाते हैं। वरूथ्य का अर्थ है कवच के समान धारणीय। ब्रह्म वरूथ्य है, कवच के समान धारणीय है।

वसु नाम धन का है। वसुधा पर जितनी सम्पदा है, वह सब वसु है। निवास या निर्वाह का साधन होने से धन वसु है।

श्रव नाम है यश का। वसु-श्रवाः का अर्थ है वसुओं के यश का सम्पादन करनेवाला।

पूर्व मन्त्र से प्रारम्भ किये आत्म-निवेदन को शृङ्खलित [जारी] रखते हुए साधक कहते चले जारहे हैं—

(अग्ने) दीप्तिपुञ्ज! मुमायम प्रभो, (त्वं) तू तो (नः) हमारा (अन्तमः) अन्तर्यामी है, निकटतम है। (उत) और अन्तरतम और निकटतम होता हुआ, (त्वं) तू ही (नः) हमारा (त्राता भव) त्राता हो। तू ही सदा सर्वदा हमें पाप ताप आदि से तारता रह। विकार वासना आदि से तू ही हमारी रक्षा करता रह।

(त्वं) तू ही (नः) हमारा (शिवः भव) शिव हो। सब प्रकार के अकल्याण और अमंगल से बचाता हुआ, तू हमें सदा कल्याण के पथ पर आरूढ़ रख।

(त्वं नः वरूथ्यः भव) तू हो हमारा कवचवत् धारणीय हो। कवच के समान आत्मना धारित होकर तू हमारे साधनासम्पन्न जीवनों की माया के हिरण्मय चमकीले प्रहारों से प्रति क्षण रक्षा करता रह।

अन्तम ! (त्वं नः वसुः भव) तू ही हमारा धन हो। हम तुझे ही अपना धनसर्वस्व समझें। सच्चा वसु, सच्चा धन, केवल तू ही है। प्रकृतिजन्य और मायापन्न समस्त वसु विनश्वर हैं। अविनश्वर धन और अक्षय सम्पदा निस्सन्देह तू ही है और तेरी ही है। हमारा परम सौभाग्य इसी में है कि हम

तुझे ही अपनी सम्पदा और अपना धनसर्वस्व समझें। वसुन्धरा के सम्पूर्ण वसुओं का तू ही वसुपति है। तू हमारा होगा तो वसुधा का सारा वसु हमारा होजायेगा।

अन्तर्यामिन्! (त्वं भव नः वसु-श्रवाः) तू ही हो हमारे वसुओं के यश का सम्पादक। सांसारिक वसुओं के यश का सम्पादन तो कोई बड़ी बात नहीं है। सांसारिक धनैश्वर्यों के सम्पादन का यश तो पापियों को भी प्राप्त होजाता है। हम तो तेरी राह पर चलनेवाले और तेरे प्रकाश से प्रकाशित आत्मसाधक हैं। हमारे लिये तो तू ही एकमात्र अभीष्ट वसु है। तेरे ब्राह्म वसुओं के सम्पादन का यश ही हमारा धवल यश है। तेरे अध्यात्म ऐश्वर्य ही हमारे धन्य वसु हों और तू ही हो हमारा वसुश्रवा।

हृदयरम! (त्वं) तू ही (भव) हो (नः) हमारा (अग्निः) प्रकाशक और प्रज्वलनकर्ता। तू हमारा वसुश्रवा है। अध्यात्म वसुओं की प्रस्थापना के लिये तू स्वयं ही हममें अधिकाधिक प्रज्वलित और प्रकाशित होता रह।

आत्मरम! तू हममें (अच्छ नक्षि) अच्छे प्रकार गति कर, आत्मप्रेरणा कर और अपनी आत्म-प्रेरणाओं से हमें (द्युमत्-तमं रयिं) दीप्ततम आत्मैश्वर्य (दाः) प्रदान करता रह।

**अग्ने तू है अन्तम हो तू,**
**त्राता शिव वरूथ्य वसु अग्नि,**
**और वसुश्रवा हम सबका।**
**प्रेर हमें निरन्तर सम्यक्,**
**और प्रदान करता रह हमको,**
**अतिशय दीप्त आत्म-ऐश्वर्य ॥**

सूक्ति—**अग्ने त्वं नो अन्तम ॥**
प्रियदर्शन! तू हमारा अन्तर्यामी है।
**द्युमत्तमं रयिं दाः ॥**
अतिशय दीप्त आत्मैश्वर्य प्रदान कर ॥

**तं त्वा शोचिष्ठ दीदिवः सुम्नाय नूनमीमहे सखिभ्यः।**
**स नो बोधि श्रुधी हवमुरुष्या णो अघायतः समस्मात्** (य० ३।२६)

[ऋ० ५.२४.३-४, य० १५।४८, २५।४८]

**तं त्वा शोचिष्ठ दीदिवः सुम्नाय नूनं ईमहे सखिभ्यः।**
**सः नः बोधि श्रुधि हवं उरुष्य नः अघायतः समस्मात् ॥**

१) (शोचिष्ठ)! (दीदिवः)!
२) हम (तं त्वा) उस तुझे (नूनं) निश्चय ही (ईमहे) याचते हैं, (सखिभ्यः) सखाओं के लिये, (सुम्नाय) सुम्न के लिये।
३) (सः) वह तू (नः बोधि) हमें बोध करा, (हवं श्रुधि) पुकार सुन, (नः) हमें (समस्मात् अघायतः) समस्त अघायत् से (उरुष्य) बचा ॥

शुचिर पूतीभावे। शुचि नाम पवित्रता का है। जो अतिशय पवित्र हो, उसे शोचिष्ठ कहते हैं। पवित्रतम होने से ब्रह्माग्नि शोचिष्ठ है।

दीदिवः का अर्थ है दिव्यतम, अतिशय दिव्य। नितान्त दिव्य, दिव्याति दिव्य, होने से ब्रह्माग्नि को दीदिवः शब्द से सम्बोधन किया गया है।

सुम्न=सु-म्न, सु-मन, सुमनस्कता, मन की सुष्ठुता, मन की प्रसन्नता, सुप्रसन्नता, सुख। सुख और सुप्रसन्नता-दो प्रसिद्ध अर्थ हैं सुम्न के। सुख और सुप्रसन्नता का परस्पर सम्बन्ध है। जब मनुष्य सुखी होता है, तभी वह सुप्रसन्न होता है, सुप्रसन्न रहने से मनुष्य सुखी रहता है। न सुख ही कोई वस्तु है, न सुप्रसन्नता ही। दोनों ही मन की स्थिति की द्योतक हैं। सुख और सुप्रसन्नता का सम्बन्ध मन की अवस्था से है। और मन की अवस्था से ही सम्बन्ध है दुःख और खिन्नता का। साधनाहीन व्यक्ति का मन प्रत्येक अवस्था में और प्रत्येक परिस्थिति में दुःखी रहता है। ब्रह्मपरायण आत्मसाधक का मन किसी भी अवस्था और कैसी भी परिस्थिति में सदा सुखी और सुप्रसन्न रहता है।

नूनं शब्द निश्चयार्थक है। संशय और शङ्का से सर्वथा रहित निश्चयात्मक स्थिति के लिये इस शब्द का प्रयोग होता है।

अघ नाम पाप का है और अघायत् का अर्थ है पापेच्छा। पापेच्छा से ही पापाचार होता है। जब मनुष्य पाप की इच्छा करता है, तब ही वह पाप का आचरण करता है।

आत्मनिवेदन को शृंखलित रखते हुये साधक पुनः कहते हैं—

(शोचिष्ठ दीदिवः) परम पवित्र परम दिव्य देव! (सखिभ्यः) सखाओं के लिये (सुम्नाय) सुखार्थ तथा सुप्रसन्नतार्थ, हम (नूनं) निश्चय ही (तं त्वा) उस तुझे (ईमहे) याचते हैं।

पावन देव! हम सब आत्मसाधक तेरे सखा हैं और तू हमारा परम सखा है। हम सखाओं के लिये सुख और सुप्रसन्नता प्रदान करनेवाला तुझसे भिन्न अन्य कौन हो सकता है? हम आत्मसाधकों के लिये तू ही सुख और सुप्रसन्नता प्रदान कर। सुख और सुप्रसन्नता के लिये हम तुझसे, केवल तुझसे, ही याचना करते हैं।

पापेच्छा और पापाचार ही दुःख और अप्रसन्नता का मूल है। पापेच्छा से ही पापाचार होता है। आत्मसाधकों को चाहिये कि ब्रह्म सत्ता से सदा प्रार्थना करते रहें—प्रभो! (समस्मात् अघायतः) समस्त पापेच्छा से, सम्पूर्ण पापाचार से (नः) हमारी, हम सखाओं की (उरुष्य) रक्षा करता रह। तेरे सखित्व में रहते हुये हमें कभी पापकर्म की इच्छा न हो, न ही हम कभी कोई पापाचार करें, ताकी हम सदा सुखी और सुप्रसन्न रह सकें।

भगवन्! संसार में सब ओर सर्वत्र पाप पुण्य का सतत संग्राम चल रहा है। भूलभुलैयों से भरे इस संसार में भूलवश कभी हमारे भीतर पापेच्छा और पापाचार का आक्रमण होने लगे, तो हम उससे अपनी रक्षा के लिये तेरे सिवाय और किसे पुकारेंगे। पावन देव! जब-जब भी पापेच्छा और पापाचार से त्राण पाने के लिये हम तुझे पुकारें, तब-तब ही (सः) वह तू हमारी (हवं) पुकार को (श्रुधि) सुन और (नः बोधि) हमें बोध करा, हमें चेता, आत्मचेतना द्वारा हमें पाप से बचा।

पावन देव! उस तुझे ही हम,  
याचें सखाओं के सुखहेतु।  
बचा हमें सब पापेच्छा से,  
सुन पुकार दच: प्रबोध करा तू हमको॥  
सूक्ति—स नो बोधि श्रुधी हवम्॥  
वह तू पुकार सुन और हमें  
बोध करा।  
उरुष्या णो अघायतः समस्मात्।  
सम्पूर्ण पापेच्छा से हमारी  
रक्षा कर॥

**इड एह्यदित एहि काम्या एत । मयि वः कामधरणं भूयात् ॥**

(य० ३।२७)

**इडे आ-इहि अदिते आ-इहि काम्याः आ-इत । मयि वः काम-धरणं भूयात् ॥**

१) (इडे) ! (आ-इहि) आ ।
२) (अदिते) ! (आ-इहि) आ ।
३) (काम्याः) ! (आ-इत) आओ, (मयि) मुझमें (वः) तुम्हारा (काम-धरणं) काम-धरण (भूयात्) होवे ॥

इडेति वाङ्नाम । श्रद्धेडा । वाणी और श्रद्धा—इडा के ये दो प्रसिद्ध अर्थ हैं । श्रद्धा से युक्त वाणी का ही नाम इडा है । ईड्य [स्तुत्य] वाणी इडा कहाती है । ईडनशील [स्तवनशील] वाणी इडा है ।

इयं वै पृथिव्यदितिः । यह पृथिवी ही अदिति है । अदिति का मूलार्थ है अखण्डिता । यह अखण्ड पृथिवी अदिति है । पृथिवी के खण्ड या भाग देश अथवा प्रदेश कहलाते हैं । अदिति का अर्थ अदीना भी है । पृथिवी अदीना है । वह कभी भी दीनता को प्राप्त नहीं होती है । वह तो सदा ही स्वशक्तिसम्पन्ना, वसुमयी और जीवनसंचारिणी है ।

काम्याः हैं साधक के प्रकाशित, प्रबुद्ध और निष्पाप जीवन को कमनीयतायें ।

काम-धरणं, कामानां धरणं, कामनाओं का धरण-धारणस्थान-आधार-आश्रय ।

ब्रह्माग्नि से आत्मनिवेदन करते करते साधक-समूह भावभृंगि से भृंगित होकर व्यक्तिशः इडा, अदिति और कमनीयताओं का आह्वान करने लग जाते हैं ।

(इडे) आत्मश्रद्धा से आप्लावित मेरी स्तुत्य स्तवनशील वाणि ! (आ-इहि) आ ।

इडा को क्यों पुकारने लगा है आत्मसाधक ? ताकि वह जी भरकर स्तवन कर सके अपने उस शोचिष्ठ और दीदिव, परम पावन और परम दिव्य, देव का, जिसकी कृपा से पूर्व मन्त्र में की गयी उसकी प्रार्थना फलवती हुयी है और जिसके अनुग्रह से उसे सुख, सुबोध और निष्पापता की सम्प्राप्ति हुयी है ।

(अदिते) अखिल अखण्ड अदीन पृथिवि ! (आ-इहि) आ ।

पृथिवी को क्यों पुकार रहा है आत्म-साधक ? ताकि सुख, सुबोध और निष्पापता की संसिद्धि पर आनन्दविभोर हुआ वह थिरक थिरक कर हर्षथर्वण और आनन्दनृत्य करे इस थर्वणनृत्य करती हुई अखिल पृथिवी पर । पृथिवी का कोई एक खण्ड उसके हर्षथर्वण और आनन्दनृत्य के लिये सुपर्याप्त नहीं है । उसके थर्वण की गति इतनी तीव्र और उसके नृत्य का अतिरेक इतना अमित है कि सारी पृथिवी भी उसके थर्वण और नृत्य के लिये छोटी पड़ रही है ।

शोचिष्ठ और दीदिव देव के द्योतन से साधक का जीवन कमनीयताओं से द्योतित हो रहा है । अपनी भावमयी भावना से अपनी कमनीयताओं का सस्नेह आलिंगन करता हुआ साधक स्वकीय कमनीयताओं को आशीर्वाद दे रहा है—(काम्याः) मेरी कमनीयताओ ! (आ-इत) आओ ! मैं हृदय से आशीर्वाद देता हूं कि (मयि वः काम-धरणं भूयात्) मुझमें तुम्हारा काम-धरण हो, मैं तुम्हारी कामनाओं का आधार रहूं, मुझमें संस्थित रहने की कामना तुममें सदा बनी रहे ।

कमनीयताओं की कमनीय कामनायें होती हैं किसी कान्त में संस्थित होकर सदा जगमगाते रहने की। आत्मसाधक का जीवन दिव्य कान्तियों से कान्त है। उसके कान्त जीवन में जगमगाने के लिये कमनीयतायें सुभूपित होगयी हैं। उनका आलिंगन करता हुआ साधक उन्हें आशीप रहा है—

**कमनीयताओ ! मुझ कान्त में तुम**
**सदा जगमगाती रहो ॥**
**आ अदिते आ इडे,**
**आओ कमनीयताओ।**
**रहे तुम्हारा कामधरण,**
**मेरे जीवन में !!**

**सोमानं स्वरणं कृणुहि ब्रह्मणस्पते। कक्षीवन्तं य औशिजः ॥**

[ऋ० १.१८.१, सा० १३९, १४६३] (य० ३।२८)

**सोमानं स्वरणं कृणुहि ब्रह्मणःपते। कक्षी-वन्तं यः औशिजः ॥**

१) (ब्रह्मणःपते) !
२) (यः) जो मैं (औशिजः) औशिज हूं।
३) उस मुझे (सोमानं स्वरणं कक्षीवन्तं) सोमान स्वरण और कक्षीवन्त (कृणुहि) कर ॥

ब्रह्मणःपति का अर्थ है ब्रह्म का पति। ब्रह्म शब्द का धात्वर्थ है वृद्ध, महान्। महतो महान् होने से ब्रह्माण्ड ब्रह्म है। इस मन्त्र में ब्रह्मण.पति का अर्थ है ब्रह्माण्ड का पति।

उश का अर्थ है कान्ति और प्रीति। ज का अर्थ है जनक।उशज का अर्थ है कान्ति और प्रीति का जनक। औशिज का अर्थ है उशज का पुत्र। ब्रह्मणस्पति उशज है, कान्ति और प्रीति का जनक है। जिसमें कान्ति होती है, उसी के प्रति प्रीति होती है। कान्तिमय होने के कारण ही साधकों को ब्रह्मणस्पति के प्रति आत्मिक प्रीति है।

सौम्यो हि सोमः। जो सौम्य हो अथवा जिसमें सौम्यता हो, उसे सोम कहते हैं। सौम्य होने के कारण ही चन्द्रमा का नाम सोम है। सौम्य होने से ही शिशु सोम है। सौम्य होने से ही आत्मा सोम है, ब्रह्म सोम है। सोमान का अर्थ है सोमवाला, सौम्यतावाला। सोम और सोमान दोनों पर्यायवाची शब्द हैं। इस मन्त्र में सोमान शब्द का प्रयोग सौम्यता से युक्त शिशु के अर्थ में हुआ है। सोमान शिशु नितान्त निष्पाप और विनम्र होता है। निष्पापता और विनम्रता दोनों ही सौम्यता का अंग हैं।

सुन्दर स्वर से विनय करनेवाले का नाम है स्वरण। शिशु जहां सौम्य, निष्पाप और विनम्र होता है, वहां वह स्वरण भी होता है। सौम्य शिशु के प्राकृत स्वर और स्वाभाविक बोल में कैसा विलक्षण स्वरसौन्दर्य और आत्मविभोरक प्यार निहित होता है।

कक्षी नाम है अंगुली का। और कक्षीवन्त का अर्थ है अंगुलीवाला, अंगुली पकड़कर चलनेवाला।

शोचिष्ठ और दीदिव देव के द्योतन से साधक के जीवन में जो कमनीयतायें द्योतित होरही हैं, उनके कारण साधक में अहंकार व अभिमान अंकुरित होजाने की आशंका है। साधक जानता है कि अहंकार का परिणाम पतन और अभिमान का परिणाम सर्वनाश है। दिव्यताओं और कमनीयताओं की प्राप्ति पर वड़ी सतर्कता और सावधानी के साथ साधक को नितान्त सौम्य और विनम्र वना रहना चाहिये। एतदर्थ उसे ब्रह्मणस्पति से विनयपूर्वक सदा यह प्रार्थना करते रहना चाहिये—

ब्रह्मणस्पते ! अखिल ब्रह्माण्ड में जो कान्ति [कमनीयता] और प्रियता है, वह सब सर्वत्र तेरी ही है। सचमुच तू उशज है। इस सब में कमनीयता और प्रियता का जनक तू ही है। मुझमें भी जो कमनीयतायें हैं, वे सब तेरी ही हैं और तुझसे ही हैं। तू मेरा उशज पिता है और मैं तेरा औशिज पुत्र हूं। यह मैं (यः) जो (औशिजः) तेरा औशिज पुत्र हूं, उस मुझे तू सदा अपना (सोमानं) सौम्य, निष्पाप, विनम्र शिशु (कृणुहि) बनाये रख, उस मुझे तू सदा (स्वरणं) भोलेभाले बोल बोलनेवाला विनयशील अबोध बालक (कृणुहि) बनाये रख, उस मुझे तू (कक्षीवन्तं) तेरी अंगुली पकड़कर चलनेवाला बटुक (कृणुहि) बनाये रख।

हे ब्रह्मणस्पते वह जो मैं,
हूं औशिज शिशु तेरा।
उस मुझको रख सदा बनाये,
सौम्य स्वरण और कक्षीवन्त॥

**यो रेवान्यो अमीवहा वसुवित्पुष्टिवर्धनः। स नः सिषक्तु यस्तुरः॥**

[ऋ० १.१८.२]  (य०३।२९)

**यः रेवान् यः अमीव-हा वसु-वित् पुष्टि-वर्धनः। सः नः सिषक्तु यः तुरः॥**

१) (यः) जो (रेवान्) रे-वान्, (यः) जो (अमीवहा) अमीव-हा, (वसु-वित्) वसु-प्रापक, (पुष्टि-वर्धनः) पुष्टि-वर्धक, (यः) जो (तुरः) तुर।
२) (सः) वह (नः) हमें (सिषक्तु) संयुक्त करे।

रे रयि का पर्याय है। ये दोनों शब्द वेदों में सर्वत्र आत्मा-धन वा आत्मैश्वर्य के लिये प्रयुक्त होते हैं। रेवान् का अर्थ है आत्मधनों अथवा आत्मैश्वर्यों वाला।

अमीव नाम रोग का है, बाह्य अपि च अन्तः रोग का। हा का अर्थ है हनन या नष्ट करनेवाला। अमीव-हा का अर्थ हुआ अमीवों का, अन्तः बाह्य समस्त रोगों का, हनन करनेवाला।

वसु नाम धन का है, उस धन का, जो वसुन्धरा से प्राप्त होता है, वसुधा से जिसकी सम्प्राप्ति होती है।

रे या रयि नाम है आत्मिक, अध्यात्मिक, अलौकिक या पारलौकिक धनों का और वसु नाम है लौकिक अथवा पार्थिव धनों का। आत्मा की पुष्टि करनेवाले धनैश्वर्य रे या रयि हैं। शरीर की पुष्टि करनेवाले धनैश्वर्य वसु हैं। रे या रयि तथा वसु—दोनों ही धन पुष्टिवर्धक हैं।

पुष्टि-वर्धनः का अर्थ है पुष्टि का वर्धन करनेवाला, पुष्टि का बढ़ानेवाला। पुष्टि दो प्रकार की होती है—आत्मिक और शारीरिक। दोनों ही प्रकार की पुष्टियों का पारस्परिक सम्बन्ध है। आत्मिक पुष्टि से शारीरिक पुष्टि का वर्धन होता है और शारीरिक पुष्टि से आत्मिक पुष्टि का वर्धन होता है। आत्मा कर्ता है। शरीर करण है, कर्म-साधन है। कर्मदक्षता के लिये, पूर्ण दक्षता के साथ कर्मसाधना के लिये, कर्ता और करण दोनों के पुष्ट सम्पुष्ट होने की अनिवार्य आवश्यकता है। सुपुष्ट शरीर में ही आत्मा की शक्ति का पूर्ण विकास होता है। अपुष्ट शरीर से आत्मा उतना पराक्रम नहीं कर पाता, जितना पुष्ट शरीर से। सात्विक सत्त्व से युक्त जो शरीर होता है, वही शरीर पुष्ट होता है। सात्विक सत्त्व से सम्पन्न शरीर और आत्मतत्त्व से सम्पन्न आत्मा के संयोग का नाम ही पुष्टि है।

तुरः शब्द तुर धातु के परिवार का है। तुर त्वरणे, शीघ्रता करना, शीघ्र करना। तुरः का अर्थ है शीघ्रकारी।

सिषक्तु क्रिया षच धातु के परिवार की है। षच समवाये, युक्त करना। सिषक्तु का अर्थ है युक्त करे, संयुक्त रखे।

साधक ने ब्रह्मणस्पति से विनय की थी कि वह उसे सोमान, स्वरण और कक्षीवन्त बनाये रखे। यहां साधकसमूह ब्रह्मणस्पति से सदा सुयुक्त रहने की मनोकामना कररहा है—

( यः ) जो ब्रह्मणस्पति ( रेवान् ) सकल आत्मैश्वर्यो का ईश है, ( सः ) वह (नः) हमें (सिषक्तु) अपने आपसे सदा सुयुक्त रखे, ताकि हमें सदा सर्वदा उसके आत्मैश्वर्य सम्प्राप्त होते रहें।

(यः) जो ब्रह्मणस्पति ( अमीव-हा ) अन्तः बाह्य रोगों का निवारक, (वसु-वित्) लौकिक धनों का प्राप्त करानेवाला तथा (पुष्टि-वर्धनः) शारीरिक और आत्मिक पुष्टि का बढ़ानेवाला है, (सः नः सिषक्तु) वह हमें अपने आपसे सदा सर्वदा सुयुक्त रखे, ताकि हम सदा सर्वदा सब प्रकार के रोगों से मुक्त, लौकिक ऐश्वर्यो से युक्त और उभय पुष्टियों से सुपुष्ट रहें।

(यः) जो ब्रह्मणस्पति (तुरः) शीघ्रकारी है, शीघ्र शीघ्र उभय ऐश्वर्यो का दाता, उभय रोगों का निवारक और उभय पुष्टियों का पोषक है, ( सः नः सिषक्तु ) वह हमें अपने आपसे सदा सुयुक्त रखे, ताकि हम शीघ्र शीघ्र, सतत सन्तत निरन्तर, उभयतः लाभान्वित और समुन्नत होते रहें।

जिससे वह सुयुक्त रहना चाहता है, शिशु उसी की अंगुली पकड़कर चलता है। शिशु जिसकी अंगुली पकड़कर चलता है, उसी से वह सब कुछ प्राप्त करता है। अंगुली पकड़वानेवाला अंगुली पकड़नेवाले की सर्वतः लाज रखता है, उसकी रक्षा करता है और अपनी देनों से उसे निहाल करता है। अंगुली पकड़नेवाला अंगुली पकड़वानेवाले से ही सौम्यता के साथ अपने हृदय की बातें कहता है।

साधकों ने तुरः, रेवान्, अमीवहा, वसुवित् और पुष्टिवर्धक ब्रह्मणस्पति की अंगुली पकड़ ली है। उसीसे वे लौकिक और पारलौकिक ऐश्वर्य पायेंगे। इसमें सन्देह ही क्या है।

**त्वरणशील ब्रह्मणस्पति कि जो है,**
**रयिमत् अमीवहा सुखदाता,**
**उभय पुष्टि का वर्धनकर्ता।**
**सन्तत युक्त रखे वह हमको ॥**
**सूक्ति—स नः सिषक्तु ॥**
**वह हमें अपने आपसे**
**सुयुक्त रखे ॥**

**मा नः शंसो अररुषो धूर्तिः प्रणङ् मर्त्यस्य। रक्षा णो ब्रह्मणस्पते ॥**
[ऋ० १.१८.३] (य० ३।३०)

**मा नः शंसः अररुषः धूर्तिः प्रणक् मर्त्यस्य। रक्ष नः ब्रह्मणःपते ॥**

१) (ब्रह्मणःपते) !
२) (अररुषः मर्त्यस्य) अररु मनुष्य की (धूर्तिः) धूर्तता (प्रणक्) नष्ट होजाये, (नः शंसः मा) हमारा यश नहीं।
३) (नः रक्ष) हमारी रक्षा कर ॥

अररु शब्द के बहुत प्रसिद्ध अर्थ हैं भ्रातृव्य, अत्याचारी, आक्रमणकारी, असुर, राक्षस। भ्रातृव्य शब्द का प्रयोग शत्रु अथवा शत्रुता के

साधु साधक भी शठ के प्रति शठता और धूर्त के प्रति धूर्तता करने लगे तो आत्मसाधकों की आत्मसाधना ही क्या हुई। उससे तो साधकों की साधना को बट्टा लग जायेगा और उनका सम्पूर्ण आत्मयश नष्ट होजायेगा। इसी भावना से भावित होकर साधक प्रार्थना कररहे हैं, "ब्रह्मणस्पते! (नः शंसः मा प्रणक्) हमारा अपना यश नष्ट न होने पाये"।

धूर्तों की धूर्तता को समुस्कान सहते हुये प्रतिकार और बदले की भावना को निकट न आने देना और उनके लिये मंगल कामना करते हुये अपने यश की रक्षा करते रहना कोई सरल साधारण कार्य नहीं है, बड़ा दुस्तर और कठिन कार्य है। धूर्तों की धूर्तता से लेशमात्र विचलित न होकर शान्ति और स्थिरता के साथ साधना-पथ पर अग्रसर रहना और अपने अपकारकर्ता धूर्तों के प्रति अपने हृदय में दुर्भाव उत्पन्न न होने देना बड़ी कठिन परीक्षा है। इसीलिये साधक विनय कररहे हैं—"ब्रह्मणस्पते! इस परीक्षा में (नः रक्ष) हमारी रक्षा कर"॥

धूर्त मनुज की नष्ट धूर्तता होजाये और,
नष्ट कदापि यश न हमारा होने पाये।
रक्षा कर हे प्रभो हमारी॥

सूक्ति—अररुषो धूर्तिः प्रणङ् मर्त्यस्य॥
धूर्त मनुष्य की धूर्तता नष्ट होजाये॥
रक्षा णो ब्रह्मणस्पते॥
ब्रह्मणस्पते! हमारी रक्षा कर॥

**महि त्रीणामवो ऽस्तु द्युक्षं मित्रस्यार्यम्णः। दुराधर्षं वरुणस्य॥**

[ऋ० १०.१८५.१, सा० १६२] (य० ३।३१)

**महि त्रीणां अवः अस्तु द्युक्षं मित्रस्य अर्यम्णः। दुःआधर्षं वरुणस्य॥**

(मित्रस्य) मित्र का, (अर्यम्णः) अर्यमा का, (वरुणस्य) वरुण का—(त्रीणां) तीनों का (अवः) रक्षण (महि) महान्, (द्युक्षं) दीप्तिमय और (दुःआधर्षं) दुराधर्ष (अस्तु) होवे।

मित्र प्रतीक है स्नेह का। अर्यमा प्रतीक है संयम का। वरुण प्रतीक है वरणीयता का, शान्ति और शीतलता का। मित्र स्नेह का देवता है। अर्यमा यम, नि-यम, यन्त्रण, नि-यन्त्रण, संयम, संयमन का देवता है। वरुण जल [शीतलता] का देवता है। यहां मित्र से तात्पर्य है मित्रता या मैत्री से, अर्यमा से तात्पर्य है संयम अथवा आत्म-संयम से, वरुण से तात्पर्य है शीतलता या मृदुता से।

अव रक्षणे धातु से अवः शब्द सिद्ध होता है। रक्षार्थक धातुयें अनेक हैं, किन्तु रक्षा अर्थवाली प्रत्येक धातु में एक सूक्ष्म भेद है। जब कोई किसी में स्वयं अपनी रक्षा कर सकने की क्षमता और योग्यता का सम्पादन करके किसी की रक्षा करता है, उसके लिये अव धातु का प्रयोग होता है। जब कोई अपनी शक्ति और क्षमता द्वारा किसी दूसरे की रक्षा करता है, उसके लिये उरस् धातु का प्रयोग होता है। जहां कोई पोषण द्वारा किसी की रक्षा करता है, उसके लिये पा धातु का प्रयोग होता है। जब कोई पालन करके किसी की रक्षा करता है तो उसके लिये रक्ष धातु का प्रयोग होता है।

द्यु का अर्थ है द्युति, दीप्ति और क्षं का अर्थ है निवास। द्युति अथवा दीप्ति निवास करती है जिसमें, उसे द्युक्षं कहते हैं। एक शब्द में द्युक्षं का अर्थ है द्युतिमय, दीप्तिमय।

धृष प्रसहने। प्र=प्रकृष्टतया। सहने=सहना, सहारना, साम्मुख्य करना। दु: दुस्तर हो, आ पूर्णतया, धर्ष-धर्षण-प्रसहन जिसका, उसे दु: आ धर्ष दुराधर्ष कहते हैं।

पूर्व मन्त्र में आत्मसाधकों ने ब्रह्मणस्पति से प्रार्थना की थी–"रक्षा णो ब्रह्मणस्पते–ब्रह्मणस्पते! हमारी रक्षा कर"। इस मन्त्र में ब्रह्मणस्पति वेदमाता के शब्दों में आत्मसाधकों को आत्मरक्षा का त्रिविध दिव्योपाय बताता है–साधको! तुम्हारे लिये (मित्रस्य अर्यम्णः वरुणस्य) मैत्री, आत्म-संयम तथा मृदुता का–इन (त्रीणां) तीनों का (अवः) रक्षण, रक्षणास्त्र (महि द्युक्षं दुराधर्षं अस्तु) महा दीप्त दुराधर्ष हो, बड़ा दीप्त और दुःसह हो, ऐसा दीप्त कि धूर्तों की धूर्तता उसके सामने टिकने और ठहरने न पाये, खण्ड खण्ड होजाये, छिन्न भिन्न होजाये।

मैत्री, संयम और मृदुता–आत्मसाधकों का वह महान् तेजोमय दुर्धर्ष त्रिशूल है, जो धूर्ति का, धूर्तों की धूर्तता का, जड़ मूल से उन्मूलन और निर्मूलन कर देता है। धूर्ति के बदले धूर्ति का प्रयोग करने से धूर्ति की क्षति नहीं वृद्धि होती है। धूर्तता का शमन धूर्तता से नहीं साधुता से होता है। साधुता के तीन आधार हैं–मैत्री, संयम और मृदुता। शत्रुता, उत्तेजना और कटुता–ये तीन शृङ्ग हैं धूर्ति के, धूर्तता के। शत्रुता, उत्तेजना और कटुता–ये तीन धूर्त और धूर्तता के लक्षण हैं। मैत्री संयम और मृदुता–ये तीन साधु और साधुता के लक्षण हैं। आत्मसाधकों को धूर्तों के सामने धूर्त बनकर नहीं, साधु बनकर स्थित होना चाहिये, धूर्तता का सामना धूर्तता से नहीं, साधुता से करना चाहिये।

शोभनीय यही है कि साधक जन अपनी मैत्री-संयम-मृदुतारूपी साधुता से धूर्तों को साधु बनायें। यह अशोभनीय है कि साधक जन धूर्तों के प्रति धूर्तता करके स्वयं धूर्त बन जायें। मित्रता से शत्रुता का, संयम से उत्तेजना का और मृदुता से कटुता का शमन करो–ब्रह्मणस्पति का यह दिव्य आदेश है, जिसे आत्मसाधक अमिट अक्षरों में अपने हृदय-पटल पर समंकित करलें। यह दिव्य आदेश आत्म-साधकों के लिये दिव्य प्रसाद है, साधना का अमोघ साधन है।

**मैत्री संयम और मृदुता का,**
**तीनों का जो रक्षणास्त्र है,**
**होवे महा दीप्त दुर्धर्ष।**

**नहि तेषाममा चन नाध्वसु वारणेषु। ईशे रिपुरघशंसः॥**

[ऋ० १०.१८५.२] (य० ३।३२)

**नहि तेषां अमा चन न अध्वसु वारणेषु। ईशे रिपुः अघ-शंसः॥**

(अघ-शंसः रिपुः) अघ-शंस रिपु (तेषां) उनके (अमा) गृह को (नहि अध्वसु ईशे) न तो मार्गों में ईशता है (न वारणेषु चन) न वारणों में भी।

जैसाकि यजुर्वेद के प्रथम मन्त्र की व्याख्या में बताया गया है, सामान्यतः अघशंस का अर्थ है पाप। अघ नाम पाप का है और शंसः का अर्थ है यश। पाप के विषय में है शंस, शंसा, प्रशंसा, ख्याति जिसकी, उसे भी अघशंस कहते हैं। यहां इस शब्द का प्रयोग धूर्त वा धूर्तता के लिये हुआ है। प्रत्यक्षतः धूर्त पापख्यात होता है और धूर्तता भी।

अघशंसः रिपुः से अभिप्रेत है धूर्ततारूपी शत्रु या धूर्तरूपी शत्रु ।

अमा नाम गृह का है, उस गृह का, जिसमें आत्मा सदा अमाता, समाता या निवास करता है। अन्तःकरण या जीवन वह अमा है, जिसमें आत्मा सदा निवास करता है।

अध्व का अर्थ है पथ या मार्ग। अध्वसु का प्रयोग जीवन के साधनामय पथों के लिये हुआ है।

वारण का अर्थ है निवारण करना। वारणेषु का प्रयोग धूर्तों की धूर्तताओं के निवारणों के अर्थ में हुआ है।

आत्मसाधना के साधुपथों पर चलते हुये आत्मसाधकों को धूर्तों की धूर्तता का निवारण तो करना ही पड़ता है। साधना के संग्राम में धूर्ततारूपी शत्रु का साम्मुख्य साधकों को करना ही होता है और करना भी चाहिये। किन्तु साधना-पथों पर चलते हुये धूर्ततारूपी शत्रु के निवारणों में अथवा धूर्तरूपी शत्रु के निराकरणों में वे धूर्त या धूर्तता को अपने अन्तःसदन पर अधिकार नहीं करने देते हैं। धूर्तता के प्रति धूर्तता करने की भावना को वे अपने जीवन-अमा में प्रविष्ट नहीं होने देते हैं।

वेदमाता के शब्दों में ब्रह्मणस्पति प्रेरणा करता है–साधको स्मरण रखो, जो सच्चे साधक होते हैं, (तेषां) उनके (अमा) जीवन-सदन को, अन्तः-करण को (अघशंसः रिपुः) धूर्तरूपी शत्रु, धूर्तता-रूपी रिपु (नहि अध्वसु ईशे) न तो साधनापथों में ईशता है, (न वारणेषु चन) न निवारणों में भी।

साधना के विविध पथों पर चलते हुये साधु साधक धूर्तों की धूर्तता का अपने अन्तःकरण में लेशमात्र भी ईशत्व-प्रभुत्व-प्रभाव नहीं होने देते हैं। धूर्तता-निवारण के प्रसंगों में भी वे धूर्तता के बदले धूर्तता करने की भावना को अपने हृदय में अधिकार नहीं जमाने देते हैं। वे तो सदा सर्वदा मैत्री, संयम और मृदुता का ही आश्रय रखते हैं।

**रिपु अघशंस न तो अध्वों में,**
**और न निवारण-प्रसंगों में,**
**करता है अधिकार सदन-जीवन पर उनके ॥**

**ते हि पुत्रासो अदितेः प्र जीवसे मर्त्याय। ज्योतिर्यच्छन्त्यजस्रम् ॥**

[ऋ० १०.१८५.३]                                                                                    (य० ३।३३)

**ते हि पुत्रासः अदितेः प्र जीवसे मर्त्याय। ज्योतिः यच्छन्ति अजस्रम् ॥**

(अदितेः) भूमिमाता के (ते हि पुत्रासः) वे ही पुत्र (मर्त्याय) मानव के लिये (जीवसे) जीवनार्थ (अजस्रं ज्योतिः) अक्षय ज्योति (प्र यच्छन्ति) प्रदान करते हैं।

जैसाकि मन्त्र २७ की व्याख्या में व्याख्यात किया जा चुका है, अदिति नाम इस अखण्ड भूमि अथवा इस सम्पूर्ण पृथिवी का है।

यहां भी ब्रह्मणस्पति की प्रेरणा की पूर्व धारा सम्प्रवाहित होरही है। ब्रह्मणस्पति मानों साधकों के अन्तःकरणों में अन्तःप्रेरणा बनकर बोल रहा है।

(अदितेः ते हि पुत्रासः) भूमिमाता के वे ही पुत्र। वे कौन ? वे साधु आत्मसाधक, जो मैत्री-संयम-मृदुता द्वारा धूर्तों को साधु बनाते हैं और

अपने यश की रक्षा करते हैं। भूमिमाता के वे और वैसे ही पुत्र (मर्त्याय) मानव के लिये, मानव समाज के लिये, मानव जाति के लिये (जीवसे) जीवनार्थ (अजस्रं ज्योतिः प्र यच्छन्ति) अक्षय ज्योति प्रदान करते रहते हैं। वे ही हैं, जो मानव समाज में मानवता की ज्योति जगाते रहते हैं।

भूमिमाता के सब मानव पुत्र दो कोटियों में समाते हैं। एक वे आत्मसाधक, जो दैवी सम्पदाओं से युक्त होकर मानव समाज में दिव्य ज्योति का संचार करते हैं। दूसरे वे मायावी धूर्त, जो आसुरी सम्पदाओं से युक्त होकर संसार में असुरतामय आसुरी अन्धकार फैलाते हैं। साधु साधक भूमिमाता के उन पुत्रों में से हैं, जो आत्म-साधना द्वारा कमनीय कान्तियों तथा दैवी सम्पदाओं से युक्त होकर मानव समाज में से आसुरी अन्धकार को हटाते हुये मानव जीवन में सतत निरन्तर अक्षय ज्योति का प्रसार करते रहते हैं। यदि आत्मसाधक आत्मसाधना द्वारा अपने जीवनों का संसृजन करके संसार में दिव्य ज्योति न फैलायें तो सम्पूर्ण मानव जाति घोर अन्धकार में प्रविष्ट होकर सर्वनाश को प्राप्त होजाये।

वे ही पुत्र भूमिमाता के,<br>
जीवनार्थ मानव के लिये,<br>
सम्प्रदान करते रहते हैं,<br>
सतत निरन्तर अक्षय ज्योति ॥

**कदा चन स्तरीरसि नेन्द्र सश्चसि दाशुषे।**<br>
**उपोपेन्नु मघवन् भूय इन्नु ते दानं देवस्य पृच्यते ॥**

[ऋ० ८.५१.७, साम ३००, य० ८।२] (य० ३।३४)

**कदा चन स्तरीः असि न इन्द्र सश्चसि दाशुषे।**<br>
**उप उप इत् नु मघवन् भूयः इत् नु ते दानं देवस्य पृच्यते ॥**

१) (मघवन् इन्द्र) !<br>
२) तू (कदा चन) कभी भी (स्तरीः न असि) आच्छादक नहीं है।<br>
३) तू (दाशुषे) समर्पक के प्रति (सश्चसि) गति करता है, प्रेरता है।<br>
४) (ते देवस्य भूयः दानं) तुझ देव का प्रचुर दान (उप उप इत्) समीप समीप ही (नु नु इत्) शीघ्र शीघ्र ही (पृच्यते) सम्बद्धता है ॥

मघ नाम धन का है, उस धन का नहीं, जो शारीरिक भोगों और सुविधाओं का साधन है, अपि तु उस पूजित आध्यात्मिक धन का, जो अन्तर्ज्योतियों का पुञ्ज है। मघवा का अर्थ है मघोंवाला, मघों का स्वामी।

ब्रह्माण्डस्य लोकलोकान्तररूपी इन्द्रियों का स्वामी होने से ब्रह्मणस्पति का नाम इन्द्र है।

स्तृञ् आच्छादने। स्तरीः का अर्थ है आच्छादन करनेवाला, ढांपनेवाला, ज्योति को रोकनेवाला, अंधेरा करनेवाला।

सश्च गतौ। इस धातु का प्रयोग केवल वेदों में होता है। इस का प्रयोग सर्वत्र गति, प्रेरणा तथा संचालन के अर्थ में हुआ है।

दानं का प्रयोग यहां ज्योतिर्दान अथवा ज्योतियों के सम्प्रदान के अर्थ में हुआ है।

पृच संयमने। पृच धातु का अर्थ है संयमन-संयोजन-युक्त-संयुक्त-सम्बद्ध रखना, सम्प्रदान करना।

पूर्व तीन मन्त्रों में आत्मसाधकों को ब्रह्मणस्पति की दिव्य प्रेरणायें प्राप्त हुई हैं। मन्त्र ३३ में ब्रह्मणस्पति की जो अन्तःप्रेरणा मिली, वह है, "भूमिमाता के वे आत्मसाधक पुत्र ही मानव के लिये जीवनार्थ अक्षय ज्योति प्रदान करते रहते हैं"। आत्मसाधकों के पास अपनी जो ज्योति है, वह अक्षय नहीं है, वहुत सीमित है। अक्षय ज्योति उनके पास कहां से आई ? वह अक्षय ज्योति स्वयं उस ब्रह्मणस्पति की है, जिसे इस मन्त्र में "मघवन् इन्द्र" कहकर सम्वोधन किया गया है। इसी भावना से प्रपूरित होकर आत्मसाधक ब्रह्मणस्पति से निवेदन करते हैं—

मघवन् इन्द्र ! तू (कदा चन स्तरीः न असि) कदापि आच्छादक नहीं है, अपि तु (दाशुषे) आत्मसमर्पक साधक-समूह के लिये (सश्चसि) ज्योतिर्मय प्रेरणायें करता है। तू ज्योतियों का आवरक नहीं है, अपि तु आवरणों को हटाकर अक्षय ज्योतियां प्रेरता है। जो साधक-समूह आत्मना तेरे प्रति समर्पित और युक्त रहता है, उसमें तू सनत सन्तत अक्षय ज्योतियां ज्योतित करता रहता है।

मघवन् इन्द्र ! आत्मसमर्पक साधकसमूह के प्रति (ते देवस्य) तुझ देव का (भूयः दानं) भूरि दान, अक्षय ज्योतिर्दान (उप उप इत्) नित्य निकटता के साथ, आत्म-सामीप्य के साथ (नु नु इत्) शीघ्र शीघ्र ही, झट झट ही, निरन्तर (पृच्यते) सम्प्राप्त होता रहता है। तू आत्मसाधकों के आत्माओं का अन्तम [निकटतम] है। तेरे द्वारा प्रदत्त प्रप्रेरित अक्षय ज्योतियों का दान तेरी निकटता के साथ आत्मस्रोतों से विना किसी व्यवधान के नितराम निर्झर होता रहता है। भूमिमाता के हम आत्मसाधक पुत्र तुझसे सम्प्राप्त अक्षय ज्योतियों को ही मानव जाति के संजीवनार्थ सम्प्रदान करते रहते हैं।

प्रभु के प्रति विनम्रतापूर्वक सदा सुसंगत और समर्पित रहने की भावना का यह कैसा सुन्दर व्यक्तीकरण है।

मघवन् इन्द्र कदापि नहीं है,
तू आच्छादन करनेवाला,
आत्मसमर्पक के प्रति तू तो,
करता सदा ज्योतियां प्रेरित।
अक्षय ज्योतिर्दान तेरा हो,
देव सदा सम्प्राप्त होरहा,
निकट निकटतर अपि निकटतम,
सदा सर्वदा सतत निरन्तर ॥

**तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि। धियो यो नः प्रचोदयात् ॥**

[ऋ० ३.६२.१०, य० २२।९, ३०।२, ३६।३, सा० १४६२] (य० ३।३५)

**तत् सवितुः वरेण्यं भर्गः देवस्य धीमहि। धियः यः नः प्र-चोदयात् ॥**

हम (देवस्य सवितुः) देव सविता के (तत् वरेण्यं भर्गः) उस वरेण्य भर्ग को (धीमहि ध्यान द्वारा धारण करें, (यः) जो (नः) हमारी (धियः) धारणाओं को (प्र-चोदयात्) सु-प्रेरे ॥

देव का अर्थ है दिव्य या दिव्यताओं का पुञ्ज। सविता का अर्थ है प्रसविता प्रकाशयिता सूर्य, यह सूर्य नहीं जो सौर मण्डल को प्रसवता और प्रकाशता है, अपि तु वह ब्रह्मसूर्य, जिसे पूर्व

करने से विकार-वासनाओं का हनन होता है। वीर जब अपने शस्त्र को गति देता है तो शत्रु का वध होता है। दुः का प्रयोग बुरा, दुष्कर और दूर–इन अर्थों में होता है। दुःदभः से यहां तात्पर्य है दुर्दमनीय गति करनेवाला, दूर तक प्रेरने या पहुंचानेवाला, निर्बाध। रथ=र+थ, रमणीय+थर्वण, रमणीय+गति, रमणीय+कम्प, रमणीय+स्पन्दन। जिस यान का थर्वण, जिस यान की चाल, रमणीय हो, उसे भी रथ कहते हैं।

अश्नुते व्याप्तिकर्मा। संस्कृत में अश धातु का अर्थ होता है भोजन करना, सेवन करना। वेद में इस धातु का प्रयोग प्रायः व्याप्ति के अर्थ में हुआ है।

ध्यान द्वारा देव सविता के वरेण्य भर्ग को धारण करने से न केवल ज्योतियों का सतत प्रप्रेरण ही होता है, अपि च उससे साधकों के अन्तःकरणों में एक प्रकार का दिव्य अलौकिक रमणीय थर्वण भी होता है, जिसके मद में विकार-वासनाओं का वध और विघ्न-बाधाओं का हनन करते हुये साधक जन निर्वाध साधना-पथ पर दूर दूर तक आगे ही आगे बढ़े चले जाते हैं, अन्तिम छोर तक चलाचल चलते चलेजाते हैं। इस रमणीय थर्वण के लिये आनन्द अथवा आत्मानन्द शब्द का प्रयोग भी होता है। इस रमणीय थर्वण की तरंगें बड़ी दुर्दभ होती हैं। साधक जन इसकी दुर्दभ तरंगों से तरंगित होकर तरंग-धाराओं पर तरते हुये आत्म-साधना के समस्त पार्श्वों में निर्वाध गति करते रहते हैं।

साधक निवेदन कररहे हैं, "प्रियतम देव सवितः! तेरे दिव्य प्रकाश से प्रकाशित होकर हम आत्म-समर्पक आत्म-साधकों के अन्तःकरणों में अक्षय ज्योति के सतत प्रक्षरण के अतिरिक्त दुर्दभ आनन्द का भी सन्तत संक्षरण होरहा है, जो सम्पूर्ण दुरितों और दुरभिसन्धियों से हमारी सर्वतः रक्षा करता हुआ हमें निरन्तर ज्योति-पथ पर अग्रसर करता रहता है। (ते) तेरा वह (दुःदभः रथः) दुर्दभ आनन्द, (येन) जिससे तू (दाशुषः) आत्म-समर्पकों को / की (रक्षसि) रक्षा करता है, (अस्मान्) हमें (विश्वतः) सर्वतः (परि अश्नोतु) परिपूर्णतया व्यापता रहे।

ज्योति और आनन्द सहचारी हैं। ज्योति और आनन्द साथ साथ रमण करते हैं। इनकी रमणीय सहझंकार से झंकृत होते हुये साधक सम्पूर्ण दुर्भूतों से अपनी और अपने संसार की रक्षा करते हैं, अपि च संसार में सब ओर ज्योति और आनन्द का सुप्रवाह प्रवाहित करते हैं।

रहे व्यापता हमें सर्वतः,<br>
तेरा वह आनन्द सुदुर्दभ,<br>
जिससे तू रक्षा करता है,<br>
आत्म-समर्पक साधु जनों को॥

**भूर्भुवः स्वः सुप्रजाः प्रजाभिः स्यां सुवीरो वीरैः सुपोषः पोषैः।**<br>
**नर्य प्रजां मे पाहि शंस्य पशून्मे पाह्यथर्य पितुं मे पाहि॥**

(य० ३।३७)

भूः भुवः स्वः सु-प्रजाः प्रजाभिः स्यां सुवीरः वीरैः सुपोषः पोषैः।<br>
नर्य प्रजां मे पाहि शंस्य पशून् मे पाहि अथर्य पितुं मे पाहि॥

१) (भूः भुवः स्वः) सच्चिदानन्द मैं (प्रजाभिः सुप्रजाः वीरैः सुवीरः पौषैः सुपोपः) प्रजाओं से सुप्रजावान्, वीरों से सुवीर और पुष्टियों से सुपुष्ट (स्यां) होऊं, रहूं।

२) (नर्य) ! (मे प्रजां पाहि) मेरी प्रजा को / की रक्षा कर।

३) (शंस्य) ! (मे पशून् पाहि) मेरे पशुओं को / की रक्षा कर।

४) (अथर्य) ! (मे पितुं पाहि) मेरे अन्न को / की रक्षा कर।

भूर्भुवः स्वः की व्याख्या पांचवे मन्त्र की व्याख्या में की जा चुकी है।

नॄ=नये, ले चलना, ले जाना। नर्य का अर्थ है ले चलनेवाला, ले जानेवाला, नेता, संचालन या प्रेरणा करनेवाला, प्रेरक, संचालक। सम्पूर्ण सृष्टि का संचालक और प्रेरक होने से ब्रह्मणस्पति को यहां नर्य सम्बोधन से सम्बोधित किया गया है।

प्र नाम प्रकृष्ट का है और जा का अर्थ है सन्तान। प्रजा का अर्थ है सु-सन्तान।

अतिशय शंसनीय प्रशंसनीय होने से ब्रह्मणस्पति को ही यहां शंस्य सम्बोधन से सम्बोधित किया गया है।

जिसे हिलाया जा सके, उसे थर्य कहते हैं। जिसे हिलाया न जा सके, उसे अथर्य कहते हैं। अहिल, अडिग, अकम्प्य, अविचल होने से ब्रह्मणस्पति को अथर्य सम्बोधन से सम्बोधित किया गया है।

ज्योति और आनन्द से युक्त प्रत्येक सच्चिदानन्द आत्मसाधक की सन्तान सुसन्तान होनी चाहिये, ताकि आत्मसाधना की परम्परा वंशानुवंश धारावाहित रह सके। यदि किसी आत्मसाधक की सन्तान कुसन्तान होजाये, तो जहां आत्मसाधक की आत्मसाधना का वंशवाही प्रवाह नष्ट होजायेगा, वहां उसकी आत्मसाधना कलंकित होजायेगी और साथ ही स्वयं आत्मसाधना के प्रति जनसाधारण में अनास्था व्याप जायेगी। लोग कहेंगे, "यह आत्मसाधना कैसी कि आत्मसाधक की अपनी सन्तान सुसन्तान न बनी। उस आत्मसाधना का क्या प्रभाव और क्या लाभ, जिससे साधक की अपनी सन्तान तक प्रभावित न हो पायी"। आत्मसाधक की आत्मसाधना के संस्कार उसकी सन्तान में सम्प्रविष्ट होने ही चाहियें। आत्मसाधना के संस्कार इतने प्रबल होने ही चाहियें कि आत्मसाधक की सन्तान उससे अवश्य ही सुसंस्कृत होजाये।

इस धारणा को दृढ़मूल रखने के लिये प्रत्येक आत्मसाधक नित्य आत्मकामना करता है–(भूर्भुवः स्वः) सच्चिदानन्द मैं (प्रजाभिः सुप्रजाः स्यां) सुसन्तानों से सुसन्तानवाला रहूं।

मेरी सन्तान न केवल सुसन्तान हो, अपि तु वीर्य से युक्त वीर भी हो। उसी भावना से वह पुनः आत्मकामना करता है–(वीरैः सुवीरः स्यां) मैं वीरों से सुवीर रहूं। आत्मसाधक की सन्तान आत्मवीर्यों से युक्त होनी ही चाहिये, अन्यथा आत्मसाधना की महिमा विनष्ट होजायेगी।

मेरी सन्तान न केवल सुसन्तान और वीर्यवान् हो, शारीरिक पुष्टियों से युक्त भी हो। इसी भावना से वह पुनः आत्मकामना करता है–(पोषैः सुपोषः स्यां) मैं सुपुष्टियों से सुपुष्ट होऊं, मैं सुपुष्टियों से युक्त सुपुष्ट सन्तानवाला होकर सुपुष्ट होऊं। आत्मसाधक की सन्तान शारीरिक पुष्टियों से सुपुष्ट होनी ही चाहिये। अपुष्ट क्षीणकाय सन्तान तो भोगियों की हुआ करती है,

योगियों की नहीं। आत्मसाधना से पुष्टियां पुष्ट होती हैं। इन्द्रियविलास से रोग और अस्वास्थ्य होता है।

प्रार्थना के मिष से उपर्युक्त धारणाओं को सदा सर्वदा सुस्थिर रखने के लिये प्रत्येक साधक ब्रह्मणस्पति से नित्य प्रार्थना करता है—

१) (नर्य) अन्तःप्रेरक ! अपनी अन्तःप्रेरणा से (मे प्रजां पाहि) मेरी प्रजा की रक्षा कर। ऐसी अन्तःप्रेरणा कर कि मेरी सन्तान सुसन्तान रहे, मेरी आत्मसाधना के सुसंस्कारों से सुसंस्कृत रहे। अन्तःप्रेरणा ही सुप्रजात्व की सम्पादिका होती है। अतः तदनुसार ही यहां ब्रह्मणस्पति को नर्य सम्बोधन से सम्बोधित किया है।

२) (शंस्य) स्तुत्य ! (मे पशून् पाहि) मेरे पशुओं की रक्षा कर, मुझे पशुसम्पदा से सम्पन्न रख।

गौ और अश्व—ये दो पशु वेदों में सर्वोत्कृष्ट पशु-सम्पदा माने गये हैं। प्रजा और पशु का परस्पर घनिष्ट सम्बन्ध है। प्रजा के नैरोग्य, सुस्वास्थ्य और सम्पोषण के लिये दुधार गौओं का महत्त्व प्रत्यक्ष है। प्रजा को पराक्रमी और शौर्य वीर्य से युक्त रखने के लिये अश्व की सवारी का विशेष स्थान है। अश्व और गौ शंस्य सम्पदा है। अतः ब्रह्मणस्पति के लिये यहां शंस्य सम्बोधन सर्वथा सार्थक है।

३) (अथर्य) अविचल ! (मे पितु पाहि) मेरे अन्न की रक्षा कर, मुझे शुद्ध सात्विक आहार प्राप्त करा।

आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः। आहार की शुद्धि से सत्त्व की शुद्धि होती है। शुद्ध आजीविका-साधन से सुसम्पादित शुद्ध आहार के संसेवन से सन्तान के अपि च पशु के सत्त्व की शुद्धि होती है। सत्त्व के शुद्ध होने पर सन्तान व पशु में अविचलता आती है। अविचलता से पशु में और विशेषतः मानव सन्तान में धैर्य, वीर्य और शौर्य की स्थापना होती है। अतः ब्रह्मणस्पति के लिये अथर्य सम्बोधन यहां नितान्त युक्तियुक्त है।

शुद्ध आहार से गौ का सत्त्व संशुद्ध रहता है। सत्त्व के संशुद्ध रहने से गौ के दुग्ध में सात्त्विकता तथा अविचलता के गुण संनिहित होते हैं। ऐसे दुग्ध के पान से मानव सन्तान में सात्त्विकता तथा अविचलता के गुण प्रस्थापित होते हैं।

सन्तति सौभाग्य है, यदि सन्तति-सम्पदा के साथ पशुसम्पदा और अन्नसम्पदा भी प्राप्त हो। सन्तति अभिशाप बन जाती है, जब दुधार गौयें और पौष्टिक भोजन न हो।

पूत दूध और अन्न का रहे जहां सहचार।
रहता है सुख स्वास्थ्य का सदा वहीं संचार॥

**मैं सच्चिदानन्द साधक हूं,**
**रहूं सु-प्रज प्रजाओं से,**
**वीरों से सु-वीर पुष्टियों से सुपुष्ट भी।**
**नर्य पाहि मेरी प्रजा को,**
**शंस्य पाहि मेरे पशुओं को,**
**पाहि अथर्य मेरे भोजन को॥**

**आगन्म विश्ववेदसमस्मभ्यं वसुवित्तमम्।**
**अग्ने सम्राडभि द्युम्नमभि सह आयच्छस्व॥** (य० ३।३८)

आ-अगन्म विश्व-वेदसं अस्मभ्यं वसु-वित्-तमम्।
अग्ने सम्राट् अभि द्युम्नं अभि सहः आ-यच्छस्व॥

१) इन (अस्मभ्यं) हमारे लिये (विश्व-वेदसं वसु-वित्-तमं) विश्व-वेद वसु-वित्-तम को (आ-अगन्म) प्राप्त हुये हैं, प्राप्त हुये रहें।

२) (अग्ने सम्राट्)! (द्युम्नं अभि आ-यच्छस्व) द्युम्न सर्वतः प्रदान कर, (सहः) सह (अभि) सर्वतः प्रदान कर॥

**अयमग्निर्गृहपतिर्गार्हपत्यः प्रजाया वसुवित्तमः।**
**अग्ने गृहपतेऽभि द्युम्नमभि सह आयच्छस्व॥** (य० ३।३९)

अयं अग्निः गृह-पतिः गार्ह-पत्यः प्र-जायाः वसु-वित्-तमः।
अग्ने गृह-पते अभि द्युम्नं अभि सहः आ-यच्छस्व॥

१) (अयं गृह-पतिः गार्ह-पत्यः) यह गृहपति गार्हपत्य (प्रजायाः) प्रजा का (वसु-वित्-तमः अग्निः) वसु-वित्-तम अग्नि है।

२) (गृह-पते अग्ने)! (द्युम्नं अभि आ-यच्छस्व) द्युम्न सर्वतः प्रदान कर, (सहः) सह (अभि) सर्वतः प्रदान कर॥

**अयमग्निः पुरीष्यो रयिमान् पुष्टिवर्धनः।**
**अग्ने पुरीष्याभि द्युम्नमभि सह आयच्छस्व॥** (य० ३।४०)

अयं अग्निः पुरीष्यः रयि-मान् पुष्टि-वर्धनः।
अग्ने पुरीष्य अभि द्युम्नं अभि सहः आ-यच्छस्व॥

१) (अयं अग्निः) यह अग्नि (पुरीष्यः रयि-मान् पुष्टि-वर्धनः) पुरीष्य, रयिमान् और पुष्टि-वर्धक है।

२) (पुरीष्य अग्ने)! (द्युम्नं अभि आ-यच्छस्व) द्युम्न सर्वतः प्रदान कर, (सहः) सह (अभि) सर्वतः प्रदान कर॥

इन तीन मन्त्रों का विषय गार्हपत्य अग्नि है। गार्हपत्य अग्नि का अर्थ है गृहस्थाश्रमरूपी अग्नि। गृह से गार्ह और पति से पत्य=गार्हपत्य। अग्निर्वै अग्रणीर्भवति, अग्नि निश्चय से आगे लेजानेवाला होता है। अग् अग्र आगे। निः नीः लेजानेवाला। अग्र+नीः=अग्र-णीः=अग्-निः, आगे लेजानेवाला। भौतिक अग्नि के प्रकाश की सहायता से प्राणी आगे चलते हैं, उसी से उसे अग्नि कहते हैं। स्व-प्रकाश से जीवन का अग्रनेता [आगे लेजानेवाला] होने से आत्मा अग्नि है। स्वात्म-प्रकाश से राष्ट्र का अग्रनेता होने से राजा अग्नि है। अपने परम प्रकाश से अखिल ब्रह्माण्ड का अग्रनेता होने से ब्रह्म अग्नि है। आत्मसाधकों को आत्म-साधना में आगे लेजानेवाला होने से गृहस्थाश्रम अग्नि है।

३७ वें मन्त्र में आत्मसाधक ने आत्मकामना की है, प्रभु से प्रार्थना की है कि उसका गार्हस्थ्य आदर्श गार्हस्थ्य हो और एतदर्थ उसकी सन्तान सुसन्तान और सुवीर सन्तान हो, उसका घर पशुसम्पदा और धन धान्य से भरपूर रहे। यह जो कुधारणा सी बन गयी है कि गृहस्थाश्रम आत्म-साधना में बाधक है, वह नितान्त अवैदिक और भ्रान्तिपूर्ण है। जैसाकि यजुर्वेद के द्वितीय अध्याय की व्याख्या से विदित होगा, आत्मसाधना के लिये

आदर्श स्थल यदि कोई है तो वह है एकमात्र गृहस्थाश्रम। वेदानुसार आश्रम तो है ही केवल एक और वह है गृहस्थाश्रम। शेष तीन आश्रम—ब्रह्मचर्याश्रम, वानप्रस्थाश्रम और संन्यासाश्रम—तो उपाश्रम हैं। गुरुकुलों व विद्यालयों में जो ब्रह्मचर्याश्रमी विद्यार्थी विद्यार्थिनी रहते हैं, वे गृहस्थियों के गृहस्थाश्रमों में से ही जाते हैं और उन्हीं पर निर्भर रहते हैं। वानप्रस्थाश्रम और संन्यासाश्रम में जो विरक्त रहते हैं, वे भी गृहस्थाश्रमों में से ही निकलकर जाते हैं। गृहस्थियों के गृहस्थाश्रम आदर्श साधनास्थल होंगे, तो ही उनमें से सुसंस्कारवान् ब्रह्मचारी और ब्रह्मचारिणी गुरुकुलों को उपलब्ध हो सकेंगे और तब ही गुरुकुलों व विद्यालयों में आदर्श मानवों का संसृजन हो सकेगा, अन्यथा नहीं। गृहस्थियों के गृहस्थाश्रमों में गृहस्थ जीवन साधनामय होगा, तो ही मानव समाज को आदर्श वानप्रस्थी और आदर्श संन्यासी समुपलब्ध होंगे। गृहस्थियों के गृहस्थाश्रम सत्य, शिव और अध्यात्म के आदर्श साधनास्थल होंगे, तो ही आदर्श राष्ट्रपति, आदर्श मन्त्री, आदर्श राजकर्मचारी, आदर्श वैद्य, आदर्श आचार्य, आदर्श नागरिक और आदर्श नागरिकायें सम्प्राप्त हो सकेंगे और तब ही प्रत्येक राष्ट्र भ्रष्टाचार से मुक्त और सदाचार से युक्त होगा, अन्यथा तो सर्वतोमुखी विनष्टि ही होगी।

गृहस्थाश्रम की महिमा को अपने हृदयों में समंकित और उसके प्रति अपनी निष्ठा को जागृत रखने के लिये आत्मसाधक गार्हपत्य का स्तवनात्मक अभिनन्दन करते हैं—

१) हम (आ-अगन्म) प्राप्त हुये रहें, गार्हपत्य अग्नि को, सर्वतोमुखी साधना में आगे लेजानेवाले गृहस्थाश्रम को, जो (अस्मभ्यं) हमारे लिये है, (विश्व-वेदसं) विश्व-वेद, सर्व-वेद, सर्व-ज्ञान, सर्व-संज्ञान, प्राप्त करानेवाला अपि च (वसु-वित्-तमं) सर्वातिशय वसु-प्रापक, सर्वातिशय सुखैश्वर्यों का प्राप्त करानेवाला।

यदि आत्मसाधना की भित्ति पर संस्थित हो, तो गृहस्थाश्रम सर्वज्ञान और सर्वैश्वर्य की खान है। ज्ञान से आत्मोन्नति तथा आत्मानन्द की प्राप्ति होती है और ऐश्वर्य से शारीरिक सुख स्वास्थ्य की। उभय साधना कहीं सम्भव है तो केवल गृहस्थाश्रम में। अन्य तीन आश्रमों में निवास करनेवाले तो अन्न वस्त्र तक के लिये गृहस्थियों पर आश्रित रहते हैं। अर्थ के लिये भी वे गृहस्थियों की ओर निहारते हैं। जो अन्न, वस्त्र और धन के लिये पराश्रित हैं, वे क्या आत्मसाधना करेंगे। गृहस्थाश्रम में प्रत्येक साधक अपने पुरुषार्थ से धनैश्वर्य सम्पादन करके आत्मनैर्भर्य तथा आत्म-विश्वास से गौरवान्वित रहता है और निश्चिन्तता के साथ आत्मसाधना करके परमानन्द पाता है।

२) इसी तथ्य के दिग्दर्शनार्थ वेदमाता ने गृहस्थाश्रम को, सजीवता के साथ, आत्मसाधकों के मुख से इस प्रकार सम्बोधन कराया है— (अग्ने) आगे लेजानेवाले! (सं—राट्) सम्यक् राजने-प्रकाशने-जगमगाने-वाले! गृहस्थाश्रम! हमें (द्युम्नं अभि आ-यच्छस्व) द्युम्न सर्वतः प्रदान कर, (सहः अभि आ-यच्छस्व) सह अभितः प्रदान कर।

गृहस्थाश्रम सर्वतोमुखी साधना में आगे लेजानेवाला तो है ही, सम्यक् राजनेवाला भी है। गृहस्थाश्रम अखिल भूमण्डल पर व्यापकर सर्वत्र सम्यक् जगमगा रहा है। गृहस्थ की आभा सर्वत्र फैल रही है। सारे भूमण्डल पर गृहस्थाश्रम का राज्य है।

गृहस्थाश्रम में अभि-अभितः--सर्वतः द्युम्न और सह का साहचर्य होता है, तभी उसमें अग्रगामिता और राजमानता होती है।

द्युम्न=द्यु+म्न, द्युतिमान्+मन, दिव्य सुन्दर सुप्रसन्न मन, पुष्प के समान खिला हुआ मन, सुरभित और सुगन्धित मन।

वल, जल और ओज--ये तीन वहुत प्रसिद्ध अर्थ हैं सह के। पह मर्षणे सहना। सहः वलनामों में पढ़ा गया है। सह नाम उस वल का है, जिसमें सहने की, आपत्तियों का साम्मुख्य करने की, प्रतिकूल परिस्थितियों और संकटापन्न अवस्थाओं का आभिमुख्य करने की तथा वैर-विरोधों को सहते हुये पार उतरने और तरने की शक्ति होती है। एक शब्द में सह का अर्थ है सहनशक्ति या सहनशीलता। सहनशक्ति उसी में होती है, जो जल के समान शीतल प्रकृति का होता है। उत्तेजित प्रकृति के मनुष्य में सह कदापि नहीं ठहर पाता है। सहनशक्ति और सहनशीलता से युक्त शीतल शान्त व्यक्ति वड़ा ओजस्वी होता है, ओजोमय होता है, जल के समान ओज से पूरित होता है, उमंग उत्साह से भरपूर भरा रहता है, जलप्रपूरित [Overflowing] जलाशय के समान उसकी क्षमता और दक्षता सब ओर उमड़ती रहती है।

गृहस्थाश्रम द्युम्न और सह का प्रदाता है। द्युम्न और सह से युक्त गृहस्थाश्रम में ही उभय-साधना संसिद्ध होती है। गृहस्थाश्रम सर्वतोमुखी संघर्षों का वह केन्द्रस्थल है, जिसमें द्युम्न और सह के अवलम्ब से आत्मसाधक विश्वतोमुखी अग्रगामिता तथा राजमानता का सम्पादन करते हैं।

३) साधक पुनः कहते हैं-- (अयं) यह (गृह-पतिः) गृहों का पालन करनेवाला, गृहस्थियों की रक्षा करनेवाला (गार्हपत्यः) गृहस्थाश्रम (प्रजायाः) सुसन्तान का (वसु-वित्-तमः) ऐश्वर्य-प्रापक-तम (अग्निः) अग्रनेता है।

गृहस्थाश्रम वह सर्वातिशय श्रेष्ठ अग्रनेता है, जो सुसन्तानरूपी ऐश्वर्य प्राप्त कराता है। सुसन्तान से वढ़कर अन्य कोई ऐश्वर्य संसार में नहीं है। वह कौनसा ऐश्वर्य है, जिसे सुसन्तान प्राप्त न कर सके। सन्तान का सुसन्तान होना ही संसार में सर्वश्रेष्ठ ऐश्वर्य है, जिसका सम्पादन केवल गृहस्थाश्रम में ही होता है।

४) गृहस्थाश्रम की साधु साधना के लिये साधकों में द्युम्न और सह के संयोग की प्रत्यक्ष आवश्यकता है। तद्विपयक सुप्रेरणा से सुप्रेरित रहने के लिये साधक सजीवता के साथ गृहस्थाश्रम को सम्वोधन करते हैं-- (गृह-पते अग्ने) गृहस्थियों की रक्षा करने और आगे लेजाने वाले गृहस्थाश्रम! हमें (अभि) अभितः (द्युम्नं आ-यच्छस्व) द्युम्न प्रदान कर, हमें (अभि) सर्वतः (सहः आ-यच्छस्व) सह सम्प्रदान कर।

५) उसी भाव से सम्प्रेरित हुये साधक पुनः कह रहे हैं-- (अयं) यह (अग्निः) आगे लेजानेवाला गृहस्थाश्रम (पुरीष्यः) पूर्तिकर है, (रयि-मान्) आत्मैश्वर्यों का सम्पादक है, (पुष्टि-वर्धनः) पुष्टि-वर्धक है।

निस्सन्देह गृहस्थाश्रम पूर्तिकर है। प्रत्येक राष्ट्र, नगर और ग्राम गृहस्थाश्रमों से प्रपूरित है। प्रत्येक आश्रम उपाश्रम में, प्रत्येक क्षेत्र और पार्श्व में, समस्त अपूर्तियों की पूर्ति गृहस्थाश्रमों से ही होती है। सुसन्तानें ही समस्त अपूर्तियों और

अभावों की पूर्ति करती हैं। सुसन्तानों का सुनिर्माण गृहस्थाश्रमों में ही होता है। इस दृष्टि से गृहस्थाश्रम निश्चय ही पूर्तिकर है। आत्मसाधना द्वारा शारीरिक, मानसिक और आत्मिक अपूर्ति की पूर्ति भी केवल गृहस्थाश्रम में ही होती है। इस दृष्टि से भी गृहस्थाश्रम पूर्तिकर हैं। सकल आत्मैश्वर्यों की प्राप्ति तथा सब प्रकार की पुष्टियों की सम्पुष्टि भी गृहस्थाश्रम में ही होती है।

६) अत एव गृहस्थाश्रम की चारु चर्या के हेतु साधु साधक गृहस्थाश्रम को मूर्तरूपेण सम्बोधन करते हैं– (पुरीष्य अग्ने) पूर्तिकर और आगे लेजानेवाले गृहस्थाश्रम! हमें (अभि) सर्वतः (द्युम्नं आ-यच्छस्व) द्युम्न प्रदान कर, हमें (अभि) अभितः (सहः आ-यच्छस्व) सह प्रदान कर।

प्राप्त रहें हम गृहस्थाश्रम को,
सर्वज्ञान सर्वैश्वर्य हमारे लिये,
सम्राडग्ने! रह करता प्रदान,
द्युम्न अभितः सह अभितः ॥३८
यह गृहपति गृहाश्रम प्रजा का,
है वसुवित्तम अग्रनयन्ता,
गृहपति अग्ने! रह करता प्रदान,
द्युम्न अभितः सह अभितः ॥ ३९
यह अग्नि गृहाश्रम पुरीष्य है,
रयिमान् और पुष्टिवर्धक,
पुरीष्य अग्ने! रह करता प्रदान,
द्युम्न अभितः सह अभितः ॥ ४०

**गृहा मा विभीत मा वेपध्वमूर्जं बिभ्रत एमसि।**
**ऊर्जं बिभ्रद्वः सुमनाः सुमेधा गृहानैमि मनसा मोदमानः॥** (य० ३।४१)

**गृहाः मा विभीत मा वेपध्वं ऊर्जं बिभ्रतः आ-इमसि।**
**ऊर्जं बिभ्रत् वः सु-मनाः सु-मेधाः गृहान् आ-एमि मनसा मोदमानः॥**

१) (गृहाः) गृहस्थो। (मा विभीत) मत भयभीत होओ, (मा वेपध्वं) मत कांपो।
२) हम (ऊर्जं बिभ्रतः) ऊर्ज धारण करते हुये (आ-इमसि) आरहे हैं।
३) (सु-मनाः सु-मेधाः) सु-मन और सु-मेधा मैं (ऊर्जं बिभ्रत्) ऊर्ज धारण करता हुआ, (मनसा मोदमानः) मन से मुदित होता हुआ, (वः गृहान्) तुम गृहस्थियों के प्रति (आ-एमि) आरहा हूं॥

संस्कृत में गृह शब्द का प्रयोग नपुंसक लिंग में और घर के अर्थ में होता है। वेद में इस शब्द का प्रयोग नपुंसक लिंग में घर के अर्थ में होता है और पुंल्लिग में गृहस्थ-अथवा गृहस्थी के अर्थ में। इस मन्त्र में यह शब्द पुंल्लिग में प्रयुक्त हुआ है।

ऊर्ज बलप्राणनयोः। ऊर्ज नाम बल और जीवन का है। अन्नमूर्जम्–बल और जीवन का साधक होने से ऊर्ज नाम अन्न का भी है। बल, उमंग, उत्साह, साहस और अन्नैश्वर्य से सम्पूरित जीवन का नाम ही ऊर्ज है।

द्युम्न और सह से सुभूषित और संजीवन से युक्त साधक गृहस्थियों को सम्बोधन करते हुये कहते हैं–(गृहाः) गृहस्थियो! गृहस्थाश्रम से (मा विभीत, मा वेपध्वं) न डरो, न कांपो। तुम्हारे मार्गदर्शन के लिये हम (ऊर्जं बिभ्रतः) संजीवन धारण करते हुये, तुम्हारे प्रति, (आ-इमसि) आरहे हैं।

मानव समाज में सर्वत्र और सदा से यह होता आरहा है कि जब सामाजिक उत्तरदायित्वों तथा

कर्तव्यों के निर्वहन में नर नारी अपने को अक्षम अनुभव करते हैं, तो वे गृहस्थ जीवन से डरने, कांपने और कतराने लगते हैं। आत्मसाधक आदर्श गृहस्थों का यह पुनीत कर्तव्य है कि वे आदर्शरूपेण गृहस्थाश्रम और दाम्पत्य जीवन का संवहन करके भीरुजनों में गृहस्थाश्रम के प्रति रुचि और आकर्षण उत्पन्न करायें। जब मानवों में गृहस्थ-धर्म के प्रति अलगाव और अरुचि होने लगती है तो मानव समाज में व्यभिचार, अनाचार और अव्यवस्था फैलती है, सामाजिक जीवन बड़ा ही अधम और घिनौना होजाता है, मर्यादायें नष्ट भ्रष्ट होजाती हैं और समाज त्रस्त होने लगता है। सामाजिक सुव्यवस्था और सर्वहित की दृष्टि से यह परम आवश्यक है कि प्रत्येक आत्मसाधक गृहस्थ अपने अपने गृहस्थाश्रम की ऐसी सुस्थिति सम्पादन करे कि गृहस्थाश्रम और दाम्पत्य जीवन अन्य गृहस्थियों को सुप्रसन्नता, बुद्धिमत्ता, संजीवन और प्रमुदितता के द्योतक प्रतीत हों, दुःख, मूर्खता, दुर्जीवन और क्लेश के द्योतक प्रतीत न हों। इसी आशय से प्रत्येक आत्मसाधक अपने गृहस्थाश्रम और दाम्पत्य जीवन का ऐसी निष्ठा, कुशलता और सुन्दरता के साथ निर्वहन करे, जिससे गृहस्थियों को ऐसी सुप्रेरणा मिले कि वे गृहस्थाश्रम के प्रति प्रीतिमान् और आस्थावान् होजायें। अपने गृहस्थ के आदर्श को गृहस्थियों के सामने रख कर प्रत्येक साधक कह सके—तुम्हें गृहस्थ जीवन के प्रति प्रीतिमान् करने के लिये मैं (सु-मनाः) सुप्रसन्न, प्रसन्न-मन और (सु-मेधाः) सु-मेधावी होकर (ऊर्जं बिभ्रत्) संजीवन धारण करता हुआ, (मनसा मोदमानः) मन से प्रमुदित होता हुआ, (वः गृहान्) तुम गृहस्थियों के प्रति (आ-एमि) आरहा हूं, गृहस्थ जीवन का आदर्श उपस्थित कर रहा हूं।

गृहस्थो ! मत डरो, न कांपो,<br>
धारण करते हुये ऊर्ज हम,<br>
हैं आरहे तुम्हारी ओर।<br>
सुप्रसन्न सुमेधावी मैं,<br>
धारण करता हुआ ऊर्ज मैं,<br>
मन से प्रमुदित होता हुआ,<br>
गृहस्थियों के प्रति हूं आता॥

सूक्ति—मा बिभीत मा वेपध्वम्॥<br>
मत डरो, मत कांपो॥

**येषामध्येति प्रवसन् येषु सौमनसो बहुः।**<br>
**गृहानुपह्वयामहे ते नो जानन्तु जानतः॥** (य० ३।४२)<br>
[अ० ७.६०.३]<br>
**येषां अधि-एति प्र-वसन् येषु सौमनसः बहुः।**<br>
**गृहान् उप-ह्वयामहे ते नः जानन्तु जानतः॥**

१) गृहस्थी (प्र-वसन्) प्रवासता हुआ, (येषां) जिनका (येषु) जिनमें (बहुः) बहुत (सौमनसः) सौ-मन, सौहार्द, प्रेम [होता है], उनका (अधि-एति) ध्यान-स्मरण करता है।

२) हम उन (गृहान्) गृहस्थियों को (उप-ह्वयामहे) उप-वदन करते हैं।

३) (ते) वे (जानतः) जानते हुये (नः) हमें (जानन्तु) जानें॥

संसार में सबसे अधिक हृदयग्राही और सर्वातिशय प्रिय वस्तु है प्रेम, जो अपने वास्तविक और पूर्ण रूप में केवल गृहस्थाश्रम में ही समुपलब्ध होता है। विश्व के इतिहास में ऐसे अनेक प्रसंग मिलते हैं, जहां पत्नियों के प्रेम में प्रेमी पतियों ने राज्य साम्राज्य को ठुकरा दिया है, जहां प्रेम की वलिवेदि पर महलों का परित्याग करके पत्नियों ने पतियों के साथ जंगल में मंगल मनाया है। वह केवल गृहस्थाश्रम ही तो है, जहां पति पत्नी के प्रेमालिंगन के सुस्वादु रस का रसास्वादन किया जाता है, जहां सन्तान को सप्रेम सीने से लगाकर हार्दिक शान्ति प्राप्त की जाती है, जहां वहिन से वहिन और भाई से भाई वक्ष सवक्ष होकर प्रेमपूर्वक एक दूसरे का आलिंगन करते हैं, जहां वच्चे पुष्पवत् खिल-खिला कर माता पिता और परिजनों के हृदयों को प्रेमविभोर करते हैं। जीवन की परिपूर्णता गृहस्थी के उस गृह में ही है, जहां मिलन में सौहार्द, स्नेह और प्रेमप्रवाह है, जहां वियोग में एक दूसरे का मधुर स्मरण है और है पुनर्मिलन की शुभाभिलाषा।

यह प्रेम ही है, जो वड़ों के प्रति श्रद्धा का, छोटों के प्रति वात्सल्य का, परमात्मा के प्रति भक्ति का, धर्म के प्रति निष्ठा का, मातृभूमि के प्रति राष्ट्रीयता का, समाज संस्था के प्रति आस्था का और संसार के प्रति विश्वहितैषिता का रूप धारण करता है। प्राणीमात्र में और विशेषतः मानव समाज में प्रेम की महिमा प्रत्यक्ष है। दाम्पत्य और गृहस्थाश्रम में ही प्रेम सर्वतोमुखी होकर विशुद्ध रूप में सुविकसित होता है। जिसने दाम्पत्य और गृहस्थाश्रम में होकर आत्मसाधना की ओर प्रगमन नहीं किया है, उसकी आत्मसाधना में पूर्ण परिपूर्णता और सम्पूर्णता नहीं आसकती, कदापि नहीं आसकती।

इसीसे आत्मसाधक भीरु गृहस्थियों के प्रति पुनः प्रेरणात्मक शब्दों में कहते हैं—देखो, तुम्हारा गृहस्थाश्रम प्रेमप्रसंगों का कैसा सुन्दर स्थल है। गृहस्थी अपने गृहों में निवास करते हुये परस्पर कैसे सुमधुर प्रेम का आस्वादन करते हैं और उनमें से जब कोई प्रवास में होता है तो वह (प्र-वसन्) प्रवास करता हुआ, उनका (अधि-एति) ध्यान अथवा स्मरण करता है, (येषां येषु वहुः सौमनसः) जिनका जिनमें परस्पर वहुत प्रेम होता है।

आगे चलकर आत्मसाधक पुनः कहते हैं—उन (गृहान्) गृहस्थियों को, जो गृहस्थ जीवन से डरते, कांपते और कतराते हैं, हम (उप-ह्वयामहे) समीप विठाकर गृहस्थ-धर्म के पालन की प्रेरणा करते हैं। (ते) वे (जानतः) जानते हुये, समझते हुये, समझदार होते हुये (नः जानन्तु) हमें जानें हमारे अभिप्राय को समझें, हमारी शिक्षा को हृदयंगम करें।

जो नर नारी पुनीत दाम्पत्य और पावन गृहस्थाश्रम का सम्यक् पालन नहीं करते हैं, वे प्रायः अश्लील और पतनोन्मुख होते हैं। अतः आत्मसाधक उन नर-नारियों को, जो गृहस्थाश्रम के प्रति अनास्था रखते हैं, आत्मना समझायें कि वे गृहस्थाश्रम के प्रति आस्थावान् हों।

जिनका जिनमें वहु सौहार्द परस्पर होता,
करता उनकी याद प्रवासी प्रिय प्रवास में।
करते हैं उप-वदन गृहस्थियों के प्रति यों हम,
समझदार वनकर समझें वे भाव हमारा॥

उपहूता इह गाव उपहूता अजावयः।
अथो अन्नस्य कीलाल उपहूतो गृहेषु नः।
क्षेमाय वः शान्त्यै प्रपद्ये शिवं शग्मं शंयोः शंयोः। (य० ३।४३)
[अ० ७.६०.५]

उप-हूताः इह गावः उप-हूताः अजावयः।
अथो अन्नस्य कीलालः उप-हूतः गृहेषु नः।
क्षेमाय वः शान्त्यै प्र-पद्ये शिवं शग्मं शंयोः शंयोः॥

१) (इह) यहां (नः गृहेषु) हमारे घरों में (उप-हूताः) उप-हूता हैं (गावः) गौयें, (उप-हूताः अजावयः) उप-हूत हैं बकरियां (अथो) और (उप-हूतः अन्नस्य कीलालः) उप-हूत है अन्न का कीलाल।

२) (वः क्षेमाय शान्त्यै) तुम्हारे क्षेम और शान्ति के लिये (शंयोः शंयोः) शंयु शंयु का (शिवं शग्मं) शिव कर्म (प्र-पद्ये) प्र-पद्यता हूं॥

गृहस्थी का गृहाश्रम वह प्रेमालय है, जहां न केवल मनुष्यों में, अपि च पशुओं तक में प्रेम ठाठें मार रहा है, जहां पशुओं तक के लिये आत्मीयता की भावना है। और वास्तव में घरेलु पशु परिवार के वैसे ही प्रिय सदस्य हैं, जैसे मनुष्य। घरेलु पशुओं में अजावंश तथा गोवंश के पशु सुस्नेही होने के अतिरिक्त मानव जीवन के लिये परमोपयोगी भी हैं।

कीलाल का सामान्य अर्थ अन्न है। किन्तु अन्न और कीलाल में बहुत भेद है। गेंहू, जौ, चना, उड़द, चावल, मूंग, तिल आदि की अन्न संज्ञा है। इन अन्नों को पीस कूट कर जो नाना प्रकार के भोजन, पक्वान्न आदि बनाये जाते हैं, वे कीलाल कहलाते हैं। दूध और चावल अपने अपने विशुद्ध रूप में अन्न हैं। दोनों के मिश्रण से बनी खीर की कीलाल संज्ञा है।

शंयुः=शं+युः=शमन की अभिलाषा, शमाभिलाषा, सुखाभिलाषा। शं या शमन से शान्ति होती है और दम या दमन से क्रान्ति। शं में सुख और शान्ति का संयोग होता है। आत्मसाधकों के गृहों में ही शुद्ध सौहार्द और शमक अभिलाषा का निवास होता है। अनात्मवादी भोगियों के गृहों में तो वैमनस्य, कलह, क्लेश और दारुण दुःख छाया रहता है।

शग्म नाम कर्म का है, उस साधनामय कर्म का, जो शुभाभिलाषा की पूर्ति अथवा संसिद्धि के लिये किया जाता है।

आत्मसाधक कहते हैं—(इह) यहां (नः गृहेषु) हम आत्मसाधक गृहस्थियों के गृहों में (गावः उप-हूताः) गौयें उप-वदन कर रही हैं, गौयें प्रेम के साथ रम्भा रही हैं, (अजावयः उप-हूताः) बकरियां उप-वदन कररही हैं, बकरियां सस्नेह मिमिया रही हैं (अथो) और मानव व पशु-सबके लिये (अन्नस्य कीलालः) अन्न का कीलाल (उप-हूतः) उप-वदन अथवा रसन कररहा है। [मानव या पशु जब कीलाल अथवा स्वादु भोजन का सेवन करते हैं, तो सप-सप चप-चप का सा जो स्वरण होता है, उसे कीलाल का उप-वदन कहते हैं]।

सौहार्द और उप-हवन [उप-वदन] से सरसता हुआ आत्मसाधकों का उल्लसित गृह वस्तुस्थिति की

रसना से गृहस्थियों के प्रति संवदन करता है– गृहस्थियो ! मैं (वः क्षेमाय) तुम्हारे योगक्षेम के लिये, (वः शान्त्यै) तुम्हारी शान्ति के लिये, (शंयोः शंयोः) प्रत्येक शुभ-अभिलाषा की (शिवं शग्मं) शुभ साधना को (प्र-पद्ये) प्र-पद्यता हूं, प्रसाधता हूं, साधनीय बनाता हूं।

शंयोः का दो बार प्रयोग सहेतुक है। योगक्षेम और शान्ति–ये ही दो मुख्य अभिलाषायें हैं, जिनकी सुपूर्ति के लिये सद्गृहस्थी सुसाधना करते हैं। क्षेम और शान्ति इन दो अभिलाषाओं में से प्रत्येक के लिये शंयोः शब्द का दो बार क्रमशः प्रयोग हुआ है।

क्षेम और शान्ति की प्राप्ति शुभ कर्म अथवा शिव साधना से होती है, अशुभ कर्म या अशिव साधना करने से नहीं। अशुभ कर्म या अशिव साधना से तो अनिष्ट और अशान्ति होती है। गृहस्थियों का गृह ही वह साधु स्थान है, जहां क्षेम और शान्ति की अभिलापाओं की शिव साधना साधनीय है। गृहस्थियों का गृह ही है वह साधना-स्थल, जहां स्थायी क्षेम और स्थिर शान्ति की उपलब्धि सर्वथा सम्भव है।

**यहां हमारे पावन गृहों में,**
**रम्भन करती हैं ये गायें,**
**और बकरियां मिमियाती हैं।**
**करता है कीलाल अन्न का,**
**यहां उपरसन।**
**क्षेम शान्ति की इच्छाओं की,**
**शिव सुसाधना,**
**साधनीय है इसी स्थल में॥**

**प्रघासिनो हवामहे मरुतश्च रिशादसः। करम्भेण सजोषसः॥**

(य० ३।४४)

**प्र-घासिनः हवामहे मरुतः च रिशादसः। करम्भेण सजोषसः॥**

हम (प्र-घासिनः करम्भेण सजोषसः च रिशादसः मरुतः) प्रघासी, करम्भ से प्रीतिसेवी और रिश-अद मरुतों को (हवामहे) पुकारते हैं॥

घासिनः घास-भक्षी। प्र-घासिनः प्रघासी, घासाहारी।

रिश का अर्थ है हिंसा। अदसः का अर्थ है खानेवाले। रिशादसः=रिश-अदसः, हिंसा का भक्षण करनेवाले, हिंसा सहनकरनेवाले, नितान्त अहिंसक।

करम्भ नाम यव [जौ] के भुस या भूसे का है। जुपी प्रीतिसेवनयोः। करम्भेण सजोपसः का अर्थ है तुप भुस का प्रीतिपूर्वक सेवन करनेवाले।

पशवो वै मरुतः। पशु ही मरुत हैं।

अजावंश और गोवंश के प्रति प्रेम व आत्मीयता का होना स्वाभाविक है।

अजावंश के पशु प्रघासी हैं। वे घास पात खाकर निर्वाह करते हैं और गृहस्थियों को दुग्ध व ऊन प्रदान करते हैं।

गोवंश के पशु प्रीतिपूर्वक तुप भुस का सेवन करते हैं। गौयें अमृतमय दुग्ध प्रदान करती हैं। वैल भार-वहन तथा अन्नोत्पादन करते हैं।

पूर्व मन्त्र में अजावंश और गोवंश का नामोल्लेख करके और इस मन्त्र में उनका भक्ष्य वताकर यह शिक्षा दी गयी है कि गृहस्थी निरामिपभोजी पशुओं को ही पालें और अपने गृहों में रखें। घोड़ा, गाय, वैल, वकरी, भेड़, हाथी, ऊंट,

गधा, खच्चर, आदि जितने भी पालतु घरेलु पशु हैं, सब निरामिषाहारी हैं। निरामिषाहारी पशु ही मानव जाति के लिये उपयोगी हैं, आमिषाहारी नहीं। मनुष्य भी निरामिषाहारी प्राणी है, किन्तु कालान्तर में इसे आमिषाहार का व्यसन लग गया। आमिषाहारी मनुष्यों ने आखटे के लिये आमिषाहारी कुत्तों को पालना प्रारम्भ कर दिया। अन्यथा वेद में आर्यों [सभ्य सुसंस्कृत पुरुषों] द्वारा श्वान पाले जाने का निषेध है। वेदानुसार मांसाहार पिशाच कर्म है और पिशाचों के गृहों में ही कुत्ते पाले जाते हैं।

पूर्व मन्त्रानुसार हमारे प्रति गौयें सस्नेह रम्भाती हैं और अजायें सप्रेम मिमियाती हैं। यहां कहा गया है कि हम इन (प्र-घासिनः च करम्भेण सजोषसः रिशादसः मरुतः) घासाहारी और प्रीति-पूर्वक भुस सेवन करनेवाले अहिंसक पशुओं को (हवामहे) सप्रेम पुकारते-बुलाते-दुलारते हैं।

गौ, अजा, आदि घरेलु पशु घास फूंस खाकर अपना निर्वाह करते हैं, नितान्त अहिंसक और हानिरहित होते हैं, किसी को किसी प्रकार सताते नहीं हैं, तिस पर भी वे अनेकविध हमारे काम आते हैं, हमसे स्नेह करते हैं और हमारे प्रति सप्रेम रम्भाते और मिमियाते हैं। गृहों में बंधे इन प्यारे पशुओं से हम भी प्रीतिपूर्वक वर्तते हैं और उनके प्रति प्रेममयी वाणी बोलते हैं।

आत्मसाधक गृहस्थियों के हृदयों में पशुओं के प्रति भी अनुकम्पामय आत्मीयता की भावना होती है। मानव पशु के पारस्परिक सौहार्द और सुस्नेह का कैसा सुन्दर धाम है गृहस्थियों का यह साधना-मय सुगृह।

**प्रीतिपूर्वक घास फूंस के खानेवाले,**
**हानिरहित इन पशुओं के प्रति,**
**बोलते हैं हम आत्मीयतायुक्त सुवाणी ॥**

**यद्ग्रामे यदरण्ये यत्सभायां यदिन्द्रिये।**
**यदेनश्चकृमा वयमिदं तदवयजामहे स्वाहा।** (य० ३।४५)
**यत् ग्रामे यत् अरण्ये यत् सभायां यत् इन्द्रिये।**
**यत् एनः चकृम वयं इदं तत् अव-यजामहे स्वाहा ॥**

१) (वयं) हमने (यत् एनः) जो पाप (ग्रामे) ग्राम में, समाज में, (यत्) जो [पाप] (अरण्ये) जंगल में, (यत्) जो [पाप] (सभायां) सभा में, (यत्) जो [पाप] (इन्द्रिये) इन्द्रिय में, (यत्) जो [पाप] [अन्यत्र] (चकृम) किया है।
२) हम (इदं तत्) इस उस [पाप] को (स्वाहा अव-यजामहे) स्वाहा अव-यजते हैं ॥

इण गतौ। इण् धातु, जिससे एनः शब्द बना है, का अर्थ है गति, सरल गति नहीं कुटिल गति। सामान्यतः एनः का अर्थ पाप किया जाता है, वह इसी आशय से कि सब कुछ जो कुटिल, अशिष्ट और अभद्र है, वह पाप ही है।

साधारणतया जनता पापवृत्त होती है। साधनाविहीन होने के कारण उनका व्यवहार सर्वत्र अनुशासनशून्य और त्रुटिपूर्ण होता है। आत्मसाधकों के आदर्श गृहस्थाचार से सुप्रभावित होकर अन्य गृहस्थी सब प्रकार के दुरितों का परित्याग करके अपने अपने गृहस्थों का सुधार करते हैं। आदर्श गृहों के अनुकरण से साधारण गृहों में सुधार होता है। यदि आत्मसाधक

गृहस्थाश्रमी आदर्श-रूपेण दाम्पत्य और गृहस्थ का निर्वहन करके न दिखायेंगे तो साधारण गृहों में सुदाम्पत्य और सुगृहस्थ की संस्थापना कैसे होगी। उपदेश की अपेक्षा आदर्श श्रेष्ठतर होता है।

इस रहस्य का द्योतन करने के लिये वेदमाता ने आत्मसाधक गृहस्थियों के प्रति साधारण गृहस्थियों के मुख से कहलवाया है—आत्मसाधको ! साधु आत्मसाधक गृहस्थियो ! (वयं) हम (ग्रामे) ग्राम में, वस्ती में, समाज में (यत् एनः चकृम) जो पापाचार किया करते थे, (अरण्ये) जंगल में, वस्ती से वाहर (यत् एनः चकृम) जो दुराचार किया करते थे, (सभायां यत् एनः चकृम) सभा में जो असभ्यता किया करते थे, (इन्द्रिये) स्वयं अपनी इन्द्रिय में, अपनी उपस्थेन्द्रिय में, अपनी योनि में (यत् एनः चकृम) जो कुचेष्टायें किया करते थे, जहां कहीं (यत् एनः) जो भूल चूक अपराध किया करते थे, (इदं तत्) इस उस सव अयोग्य आचार को हम तुम्हारा अनुकरण करते हुये (स्वाहा अव-यजामहे) स्वाहा अव-यजन करते हैं, अव-यजन में स्वाहा करते हैं।

यज्ञ दो प्रकार के होते हैं—

१) उत्-यज्ञ, उत्-यजन, उत्कृष्ट-यज्ञ, वह यज्ञ, जिसमें उत्कृष्ट पदार्थों की आहुति दी जाती है। उत्-यज्ञ की सुगन्धि से दूर-दूर तक सुगन्धि का व्यापन, जल वायु का शोधन और रोगों का उन्मूलन होता है।

२) अव-यज्ञ, अव-यजन, वह यज्ञ, जिसमें निकृष्ट, दुर्गन्धित, विषैले पदार्थों को जलाकर भस्म किया जाता है। अव-यज्ञ में निकृष्ट पदार्थों को जलाया जाता है, जिससे दुर्गन्धियों और रोगों के कीटाणुओं का विनाश होता है। अन्त्येष्टि-क्रिया भी अव-यज्ञ है, क्योंकि उसमें मृत देह जलायी जाती है।

उत्-यज्ञ तथा अव-यज्ञ, दोनों ही प्रकार के यज्ञों में, स्वाहा के साथ आहुति दी जाती है।

उत्तम व्रत-नियमों का धारण उत्-यज्ञ अथवा उत्-यजन है। दुरितों का त्याग अव-यज्ञ अथवा अव-यजन है।

निस्सन्देह गृहस्थियों का वास्तविक सुधार और उद्धार उन आत्मसाधकों के द्वारा ही होता है, जो गृहस्थियों के मध्य में रहकर सुपावन गृहस्थाश्रम का सक्रिय आदर्श प्रस्थापित करते हैं।

**किया करते थे जो भूलें,**
**वस्ती जंगल और सभा में,**
**हम अपनी विषयेन्द्रिय में।**
**स्वाहा करते हैं उन सवको,**
**दुरित-त्याग के अव-यजन में ॥**

**मो षू ण इन्द्रात्र पृत्सु देवैरस्ति हि ष्मा ते शुष्मिन्नवयाः।**
**महश्चिद्यस्य मीढुषो यव्या हविष्मतो मरुतो वन्दते गीः ॥**

[ऋ० १.१७३.१२] (य० ३।४६)

**मो सु नः इन्द्र अत्र पृत्सु देवैः अस्ति हि स्म ते शुष्मिन् अवयाः।**
**महः चित् यस्य मीढुषः यव्या हविष्मतः मरुतः वन्दते गीः ॥**

१) (शुष्मिन् इन्द्र) !

२) (नः) हमें (अव-याः) नीचे गिरानेवाला (मो) मत हो, (सु) सुष्ठुतया ऊंचा उठानेवाला हो।

३) यह (अत्र) यहां (पृत्सु) संग्रामों में (देवैः) दिव्यताओं से युक्त होकर (ते हि स्म अस्ति) तेरा ही था, है।

४) (मीढुषः हविष्मतः मरुतः) सिंचनशील हविष्मय मरुत (यस्य महः) जिसके मह को [वन्दते हैं],

इसकी (यव्या गीः) सरणशील वाणी (चित्) भी [उसी के मह को] (वन्दते) वन्दती-प्रशंसती है ॥

आत्मसाधकों का समुत्थान होता चला जारहा है। उन्होंने पृथिवी की पृष्ठ पर अन्नाद अग्नि का आधान कर दिया है। उनके तीसों धाम प्रकाश रहे हैं। आत्मा-आत्मा में उनका सन्देश पहुंच रहा है। वे अपार का पार पा रहे हैं। वे ज्योतियों से जगमगा रहे हैं। सारी पृथिवी उनके लिये स्तवन और थर्वण का क्षेत्र वन गयी है। वे धूर्तों तक को साधु वना रहे हैं। वरेण्य भर्ग के धारण से वे अपनी धारणाओं को दिव्य वना रहे हैं। वे ब्रह्म के आनन्द से आनन्दित हो रहे हैं। उनके परिवार आदर्श परिवार वन गये हैं। वे समाज का सुधार और गृहस्थियों का उद्धार कर रहे हैं। यों विभूतियों से विभूषित होकर आत्मसाधकों में कहीं अहम्मन्यता, अहंकार या अभिमान घर न कर जाये। विभूतियों की प्राप्ति पर यदि अभिमान की वृत्ति जागृत होजाती है तो आत्मसाधकों का निश्चय ही पतन हो जाता है। उत्थानोन्मुख रहने और अभिमान से वचे रहने के लिये साधकों को चाहिये कि वे ब्रह्मणस्पति के सामने सदा विनम्र वने रहें। एतदर्थ साधक नित्यं प्रति ब्रह्मणस्पति से प्रार्थना करें— शुष्मिन् इन्द्र ! (नः अव-याः मो) हमें नीचे गिरानेवाला न हो, (सु) सुष्ठुतया ऊपर उठानेवाला हो। पतन से हमारी रक्षा कर। हमें सुष्ठुतया समुत्थान की ओर प्रवृत्त रख।

शुष शोषणे सोखाना। शुष्मी नाम शोषण करनेवाले का है। शोषण का उलटा है पोषण और पोषण का उलटा है शोषण। जव रस का संचार होता है तो पोषण होता है। जव रस का निष्कासन होता है तो शोषण होता है। रस के अन्तःकरण से पुष्टिकरण होता है और रस के वाह्यकरण से शुष्टिकरण होता है। विनयपूर्वक आत्मसाधना तथा उपासना से साधकों के जीवनों में विभूतियों का संचार होता है। अहंकार का प्रस्फुटन होने पर विभूतियों का लोप और साधकों का पतन होता है। प्रभुप्रदत्त विभूतियों को पाकर यदि साधकों में अहम्मन्यता, अहंकार वा अभिमान प्रस्फुटित होजाता है तो ब्रह्मणस्पति उनके जीवनों में से विभूतियों का शोषण कर लेता है। अत एव ब्रह्मणस्पति को यहां शुष्मी के नाम से सम्वोधन किया गया है।

ब्रह्माण्ड और ब्रह्माण्डस्थ लोकलोकान्तररूपी सकल इन्द्रियों तथा ऐश्वर्यो का स्वामी होने से ब्रह्मणस्पति को इन्द्र नाम से सम्वोधन किया गया है।

साधक ज्यों-ज्यों विभूतियों से विभूषित होते चले जारहे हैं, त्यों-त्यों वे अधिकाधिक विनम्र और शालीन होते चले जायें। विनम्रता विभूतियों का मूल है। मूल के निर्मल होने पर जिस प्रकार वृक्ष अपने फल, फूल, डालियों और पत्तों सहित सूख जाता है, उसी प्रकार विनम्रता के विलीन और अभिमान के अंकुरित होने पर साधना-वृक्ष अपनी समस्त विभूतियों और अपने सकल वैभवों सहित नष्ट होजाता है। इस विषय में आत्मसाधक प्रति क्षण नहीं, प्रति निमेष, सतर्क व सावधान रहें और अनन्य भावना के साथ प्रभु से प्रार्थना करते रहें—

सर्वशक्तिमन् प्रभो, पतन से हमें वचाना।
सन्तत सतत निरन्तर ऊपर हमें चढ़ाना ॥
पाहि, प्रभो, अभिमान न ठोकर हमें खिलाये।
मधुर नम्रता सदा साधना-पुष्प खिलाये ॥

पतन से बचने के लिये प्रत्येक साधक शुष्मी इन्द्र से नित्य प्रार्थना करे—शुष्मी इन्द्र ! तेरा यह साधक (अत्र) यहां, इस साधना-पथ पर (पृत्सु) भव-संग्रामों में, साधना-संघर्षों में (ते हि स्म) तेरा ही था और आज (देवैः) दिव्यताओं-विभूतियों-वैभवों से युक्त होकर भी (ते हि अस्ति) तेरा ही है। तेरा रहकर ही यह यहां तक आया है, तवप्रदत्त तेरी द्युतियों से युक्त होकर भी यह आज तेरा ही है और अन्त तक तेरा ही रहेगा।

विभो ! मैं तेरा यह साधक उन अकृतज्ञ अहंकारियों में से नहीं हूं, जो तेरी विभूतियों से विभूषित होकर अभिमान में चूर हो जाते हैं, अपने आपको ही सब कुछ मानने लग जाते हैं, तेरी पूजा के स्थान में अपनी पूजा कराने लग जाते हैं। प्रियतम देव ! मैं तेरा यह साधक तो आदि से तेरा होकर ही साधना के दिव्य पथ पर चलता चला आया है और तेरी विभूतियों से विभूषित होकर यह सधन्यवाद अब भी तेरा ही है और आभार-पूरित हृदय से सदा तेरा ही बना रहेगा।

अधःपतन और अवनति से बचने के लिये प्रार्थना के अतिरिक्त प्रत्येक साधक को नित्यं प्रति ब्रह्मणस्पति का स्तवन भी करना चाहिये। स्तुति से शून्य प्रार्थना फलवंती नहीं होती है। विभूतियों से विभूपित उत्थानकामी साधक प्रभु का स्तवन करता है—महिमामय ! (यस्य महः) जिस तेरे मह-महत्त्व को, जिस तेरी महिमा को (मीढुषः हविष्मतः मरुतः) सिंचनशील हविसम्पादक रश्मियां द्योतित कर रही हैं, साधक की, इस मुझ साधक की (यव्या गीः चित्) सरणशील गिरा भी, स्तुति-शील वाणी भी उस तेरी (महः) महिमा को (वन्दते) वदन्ती-स्तुतती है।

मरुतो रश्मयः। मरुत नाम रश्मियों का भी है। सूर्यरश्मियां सिंचनशील होती हैं। वे समस्त सौर-मण्डल को अपने ताप और प्रकाश से सींचती हैं। रश्मियां हविष्मती भी हैं। उनके ताप से ही अन्न, वनस्पति आदि, हवियां उगती और पकती हैं। रश्मियां ही सागर को तपाकर बादल बनाती हैं, मेह बरसाकर पृथिवी पर विविध हवियां उपजाती हैं।

साधक स्तवन कररहा है—सूर्य की सिंचनशील हविष्मती रश्मियां जिस ब्रह्मणस्पति की महिमा का प्रकाशन कर रही हैं, मेरी वन्दनशील वाणी उसी महिमामय की महिमा का वन्दन करती है।

स्तुति और प्रार्थना [Praise and prayer] दो अमोघ साधन हैं, जिनके अवलम्ब से साधक अभिमान और पतन से अपनी रक्षा कर पाता है। जिस आत्मसाधक का जीवन स्तुति और प्रार्थना का जीवन होता है, वही साधक विनम्र और शालीन रहता हुआ उन्नति के सानु [उन्नतम शिखर] पर पहुंचता है।

शुष्मी इन्द्र ! गिरा न हमें तू,<br>
चढ़ा सुष्ठुतः ऊपर हमको।<br>
यहां साधना—संग्रामों में,<br>
युक्त दिव्यताओं से साधक,<br>
तेरा ही था तेरा ही है।<br>
सिंचनशील हविष्मय किरणें,<br>
करती हैं जिसकी महिमा का,<br>
द्योतन और प्रकाशन प्रखर,<br>
उसकी ही महिमा का वन्दन,<br>
करती है साधक की वाणी॥

**अक्रन् कर्म कर्मकृतः सह वाचा मयोभुवा ।**
**देवेभ्यः कर्म कृत्वास्तं प्रेत सचाभुवः ॥** (य० ३।४७)

**अक्रन् कर्म कर्मकृतः सह वाचा मयःभुवा**
**देवेभ्यः कर्म कृत्वा अस्तं प्र-इत सचा-भुवः ॥**

१) (कर्म-कृतः) कर्म करनेवाले (सचा-भुवः) संघ-भाव से युक्त हुये (मयःभुवा वाचा सह) मयःभू वाणी के साथ (कर्म अक्रन्) कर्म किया [करते हैं]।
२) (देवेभ्यः कर्म कृत्वा) देवों के लिये कर्म करके (अस्तं प्र-इत) अस्त को जाओ।

पच समवाये। समवितता-संघ-समाज-समूह की भावना से युक्त होकर जो पारिवारिक और सामाजिक कर्तव्यों का निर्वहन करते हैं, उन्हें सचाभुवः कहते हैं।

यद्वै शिवं तन्मयः। जो शिव है वह मय है। मय इति सुखनाम। मय नाम शिव और सुख का है। शिव ही सुख है। शिवता में ही सुख निहित है। जो कुछ अशिव है, वह सब दुःख है। अशिवता में दुःख निहित है। शिव वाणी ही सुखप्रदायिनी होती है। शिव सन्देश, मंगलमय आदेश और कल्याणप्रद प्रेरणायें देनेवाली वाणी ही मयोभुवा वाणी है।

अस्तं गृह नाम। अस्त नाम गृह का है, उस गृह का, जहां आयुरूपी दिन की समाप्ति पर मानव-जीवन का अस्त होता है। अस्त नाम उस काल्पनिक गृह या स्थान का है, जहां या जिसमें सूर्य प्रति सायं अस्त होता है। सूर्य प्रातः उदय होता है, दिन भर दिव्यताओं का, आत्मदीप्तियों का, द्योतन-प्रकाशन करता है और सायं अस्त होजाता है। सूर्य अपने उदय और अस्त के बीच में दिव्यताओं का प्रसार करता है। साधक भी तो सूर्य हैं, सूरि हैं। उन्हें भी अपने उदय [जन्म] और अस्त [देह-त्याग] के मध्य में दिव्यताओं का प्रकाशन, प्रचार, प्रसार और द्योतन करना चाहिये।

कर्म शब्द का प्रयोग वेदों में सर्वत्र कर्तव्य कर्मों के लिये हुआ है। कर्म, कर्तव्य कर्म, साधना—तीनों पर्यायवाची हैं।

विनयशील, प्रार्थनाशील और स्तुतिशील विनम्र आत्म-साधक (सचा-भुवः) समवाय की भावना से, समाज की सुव्यवस्था की भावना से (कर्म-कृतः) कर्म करनेवाले होते हैं। साधकों के कर्म में, साधकों की साधना में, आसक्ति नहीं होती है। उनकी सम्पूर्ण साधना और उनके सम्पूर्ण कर्म मानव समाज के समुत्थान और सर्वहित के अनुष्ठान के लिये होते हैं। उनके कर्म निष्काम कर्म और उनकी साधना अनासक्त साधना होती है। कर्तव्य के लिये कर्म करनेवाले ऐसे (सचाभुवः कर्म-कृतः) लोक-भावना से कर्म करनेवाले आत्म-साधक (मयःभुवा वाचा सह) कल्याणी वाणी के साथ (कर्म अक्रन्) कर्म किया करते हैं।

कर्तव्य के लिये कर्म करनेवाले अनासक्त साधकों की कर्मसाधना मयोभुवा वाणी के साथ की जाती है। जहां कर्म में स्वार्थ और आसक्ति होती है, वहीं वाणी में परुषता तथा कटुता होती है। जहां कर्म में परार्थ तथा अनासक्ति होती है, वहां निश्चय ही वाणी में स्नेह, स्निग्धता, शिवता और प्रियता होती है। जहां स्वार्थ तहां आसक्ति। जहां

आसक्ति तहां कटुता। जहां परार्थ तहां अनासक्ति। जहां अनासक्ति तहां शिवता।

वेदमाता आत्मसाधकों को उद्बुद्ध करती हुयी कहती है—साधना-पथ के पथिको ! लोकहित और लोकसंग्रह की भावना से कर्म करते हुये सबके प्रति मयःकारी वचन बोलो। किसी के प्रति परुष और अहंकारसूचक वचन मत बोलो। (देवेभ्यः) दिव्यताओं के लिये, दिव्यताओं के विस्तार के लिये (कर्म कृत्वा) कर्म करके (अस्तं प्रेत) अस्त को प्राप्त करो। अस्त को प्राप्त होने से पूर्व अपने दिव्य कर्मों द्वारा जगती में दिव्यताओं का द्योतन करो। अस्त होने से पूर्व अपनी दिव्य दिव्यताओं से विश्व में दिव्यताओं का प्रखरता के साथ प्रकाशन करो। अस्त होने से पूर्व संसार में दिव्यतायें पूर दो।

सुसमवाय-भावी साधक जन,
कर्म किया करते हैं जग में,
मयोभुवा वाणी के साथ।
जाओ अस्त को तुम यहां करके,
दिव्यताओं के लिये कर्म॥

सूक्ति—अक्रन् कर्म कर्मकृतः
सह वाचा मयोभुवा॥
कर्म किया करते हैं साधक,
मयोभुवा वाणी के साथ॥
कर्म कृत्वास्तं प्रेत॥
काम करके घर जाओ॥
काम करो, घर जाओ॥

**अवभृथ निचुम्पुण निचेरुरसि निचुम्पुणः।**
**अव देवैर्देवकृतमेनो ऽयासिषमव मर्त्यैर्मर्त्यकृतं पुरुराव्णो देव रिषस्पाहि॥**

[य० ८।२७] (य० ३।४८)

**अव-भृथ नि-चुम्पुण नि-चेरुः असि नि-चुम्पुणः।**
**अव देवैः देव-कृतं एनः अयासिषं अव मर्त्यैः मर्त्य-कृतं पुरु-राव्णः देव रिषः पाहि॥**

१) (अव-भृथ नि-चुम्पुण) !
२) तू (नि-चेरुः नि-चुम्पुणः असि) निचेरु और निचुम्पुण है।
३) मैंने (देवैः देव-कृतं) देवों से देव-कृत तथा (मर्त्यैः मर्त्य-कृतं) मर्त्यों से मर्त्य-कृत (एनः) पाप (अव अव अयासिषं) त्याग दिया है।
४) (देव) ! (पुरु-राव्णः रिषः) बहु-दानी हिंसक से (पाहि) रक्षा कर।

अवभृथ=अव+भृथ, अव-हृथ, नीचे से ऊपर उठाने-लेजाने-वाला।

निचुम्पुण, नि-चुम्पुण, नितरां मन्द गति से चलनेवाला, मन्द गति से किन्तु स्थिरता के साथ निरन्तर चलते रहनेवाला। निचुम्पुण उस दुस्तर पथ का नाम है, जिस पर मन्द और स्थिर गति से चलने पर यात्रा पूरी होती है।

निचेरुः=नि-चेरुः, नितरां चयन करनेवाला, निरन्तर संग्रह या संचय करनेवाला।

दीर्घ सुदीर्घ काल तक आत्मसाध की निरन्तर साधना करते रहने के उपरान्त आज आत्मसाधक अपने को साध की संसिद्धि पर संस्थित पा रहा है।

एक दिन था, जब आत्मसाधक पृथिवी पर से आकाश की ओर निहारता था तो वह सिहर उठता था कि इतने ऊंचे द्यौ पर वह कैसे चढ़ पायेगा। उसने आरोहण प्रारम्भ किया। मन्द

और स्थिर गति से निरन्तर आरोहण करता हुआ वह आज द्यौ के सर्वोच्च शिखर पर चढ़ गया है। कितनी नीचायी से वह कितनी ऊंचाई पर पहुंचा है।

आरोहण सदा मन्द और स्थिर गति से ही होता है। मनुष्य जब पर्वत की ऊंची चोटी पर चढ़ता है तो कितना श्रम होता है, कैसी मन्द गति से ऊपर चढ़ता है। थोड़ी थोड़ी ऊंचाई पर चढ़कर वह सुस्ताता है और स्थिरता के साथ पुनः-पुनः ऊपर की ओर चलता है। बहुत समय लग जाता है उच्च शिखर पर पहुंचने में।

आत्मसाधना के समुदात्त शिखर पर आरोहण करते हुये साधक ने एक-एक करके दिव्यताओं का निरन्तर चयन और मानवीयताओं का सन्तत संचयन किया है।

अपनी साध की संसिद्धि पर आत्मसाधक अपनी साधना के सुपथ को सम्बोधन करता हुआ कह रहा है—(अव-भृथ) नीचे से ऊपर लेजानेवाले (नि-चुम्पुण) नितरां मन्द और स्थिर गति से चलने-वाले साधना-सुपथ ! तू (नि-चेरुः असि) निचेरु है, तुझपर चलते हुये साधना का निरन्तर चयन किया जाता है, दिव्यताओं व मानवीयताओं का संचयन किया जाता है। तू (नि-चुम्पुणः असि) निचुम्पुण है, तू वह सुदुस्तर पथ है, जिसपर निरन्तर मन्द और स्थिर गति से चला जाता है।

साधना-सुपथ ! तुझपर चलते हुये मैंने (देवैः) दिव्यताओं से युक्त होकर (देव-कृतं एनः) देव-कृत पाप (अव अयासिषं) त्यागा है, (मर्त्यैः) मर्त्यो-मानवीयताओं से युक्त होकर (मर्त्य-कृतं एनः) मर्त्य-कृत पाप (अव अयासिषं) त्यागा है।

दिव्यताओं की प्राप्ति में बाधक कृत्यसमूह का नाम देवकृत पाप है। मर्त्य नाम मानव का है। मानवीयताओं की प्राप्ति में बाधक कृत्यसमूह का नाम है मर्त्यकृत पाप।

साधना-सुपथ पर चलते हुये ज्यों-ज्यों दिव्य-ताओं की प्राप्ति होती जाती है, त्यों-त्यों देवकृत पाप का क्षय होता चला जाता है। अन्तिम छोर पर पहुंचने पर साधक अखिल दिव्यताओं से युक्त होजाता है और देवकृत पाप से सर्वथा मुक्त हो जाता है।

एवमेव साधना-सुपथ पर चलते हुये ज्यों-ज्यों मानवीयताओं की प्राप्ति होती जाती है, त्यों-त्यों मर्त्यकृत पाप का क्षय होता चला जाता है। अन्तिम छोर पर पहुंचने पर साधक सकल मानवी-यताओं से युक्त होजाता है और मर्त्यकृत पाप से सर्वथा मुक्त होजाता है।

दिव्यताओं और मानवीयताओं का परस्पर अभिन्न सम्बन्ध है। मानवीयता में ही दिव्यता निवास करती है।

अपनी अनुभूति का प्रकाशन करता हुआ साधक कह रहा है—मन्द और सुस्थिर गति से साधना-सुपथ पर प्रगमन करते हुये मैंने दिव्यताओं तथा मानवीयताओं का सन्तत संचय किया है और देवकृत तथा मर्त्यकृत पाप से मैंने छुटकारा पाया है।

साधना-पथ श्रेयपथ है, श्रेय का मार्ग है, देव-पथ है, दैवी मार्ग है, दिव्यताओं और मानवीयताओं की प्राप्ति का मार्ग है।

ललित भोग विलास और मोहक वासनाओं से जटित जो मार्ग है, वह प्रेय-पथ है, प्रेय का मार्ग है।

दो ही पथ हैं, श्रेयपथ और प्रेयपथ। श्रेयपथ दुस्तर किन्तु कल्याणकारी है। प्रेयपथ सुतर किन्तु हिंसक-हिंसाकारी-विनाशकारी है। आत्मसाधक प्रेयपथ से हटकर श्रेयपथ पर आरूढ़ हुआ है और आज वह दिव्यताओं तथा मानवीयताओं से सुभूषित होकर कल्याण के सानु [उच्चतम शिखर] पर संस्थित है। प्रेयमार्ग की विभीषिकाओं का उसे सहसा स्मरण हो आया है और अनायास ही उसके मुख से निकल पड़ता है—(देव) दातः! सिद्धिदातः! दिव्यताओं के प्रदातः! (पुरु-राव्णः रिपः) वहु-दानी हिंसक से (पाहि) रक्षा कर, मुझे वचाये रख।

पुरु बहुत। रा दाने। रिष हिंसायाम्। रिष के दो प्रसिद्ध अर्थ हैं—हिंसक और शत्रु। हिंसा करनेवाला शत्रु ही है। शत्रु हिंसा करता है। मित्र रक्षा करता है।

प्रेयपथ वहुदानी हिंसक है। प्रेयपथ वहुदानी तो है, किन्तु है हिंसक—विनाशकारी। प्रेयपथ प्रदान करता है वहुत से धनैश्वर्य, वहुत सी रंगरेलियां, वहुत से भोग विलास, प्रिय लगनेवाले वहुत से विपय, विकार, प्रलोभन और आकर्पण। पर प्रेयपथ की ये सब देनें हैं विनाशकारिणी। कृपण शत्रु से अपनी रक्षा करना उतना कठिन नहीं होता है, जितना कठिन होता है वहुदानी शत्रु से अपनी रक्षा करना।

साधक कह रहा है—प्रेयपथ से हटकर मै श्रेयपथ पर चला और अव दिव्यताओं तथा मानवीयताओं से युक्त हूं। देव! कृपा करके मुझे ऐसी अन्तःप्रेरणा करते रहना और श्रेयपथ पर मुझे ऐसी आत्महढ़ता के साथ संस्थित रखना कि मै भूलकर भी पुनः प्रेयपथ की ओर प्रवृत्त न होजाऊं।

ऊपर चढ़ने में दीर्घकाल तक मन्द, स्थिर और उत्कट साधना करनी पड़ी है। तनिक भी स्खलन हुआ तो साधक क्षण भर में धड़ाम से नीचे जा गिरेगा।

**अवभृथ और निचुम्पुण!**<br>
**तू है नि-चेरू नि-चुम्पुण।**<br>
**दिव्यताओं से त्यागा मैंने,**<br>
**सकल देवकृत पाप।**<br>
**मानवीयताओं से त्यागा,**<br>
**मैंने सकल मर्त्यकृत पाप।**<br>
**देव सदा रक्षा कर मेरी,**<br>
**वहुदानी शत्रु से॥**

**सूक्ति—पुरुराव्णो देव रिषस्पाहि॥**<br>
**देव! वहुदानी शत्रु से रक्षा कर॥**

**पूर्णा दर्वि परा पत सुपूर्णा पुनरापत।**<br>
**वस्नेव विक्रीणावहा इषमूर्जं शतक्रतो॥** (य० ३।४९)

**पूर्णा दर्वि परा पत सुपूर्णा पुनः आ-पत।**<br>
**वस्ना इव वि-क्रीणावहै इषं ऊर्जं शत-क्रतो॥**

१) (दर्वि)!

२) (पूर्णा) पूर्ण, आपूर, होकर तू (परा पत) परे गिर।

३) (सु-पूर्णा) सुष्ठुतया आपूर होकर तू (पुनः) फिर (आ-पत) आ-गिर।

४) (शत-क्रतो)! [हम दोनों] (वस्ना इव) वस्नानि इव, धनों-द्रव्यों की तरह (इषं ऊर्जं) इप और ऊर्ज (वि-क्रीणावहै) विनिमय करें।

दर्वी नाम उस पात्रिका का है, जिसमें किसी वस्तु को वार वार भर भर कर एक पात्र या स्थान

से दूसरे पात्र या स्थान में डालते हैं। जिस करछली द्वारा डेग में से भर भर कर खानेवालों को साग परोसा जाता है, वह दर्वी है। जिस चमस् में पुनः पुनः घृत भर भर कर अग्निहोत्र में घृत होमा जाता है, वह दर्वी है। जिस पात्र में शकर, अन्न, आदि भर भर कर तराजू अथवा बोरे में भरते हैं, वह दर्वी है। दर्वी दोनों कार्य करती है, एक पात्र या स्थान में से लेती है और दूसरे पात्र या स्थान में भर देती है। वह जो कुछ लेती है, लेने के लिये नहीं, देने के लिए लेती है।

साधक की जीवनी वह दर्वी है, जो साधना सुपथ पर चलते हुये दिव्यताओं तथा मानवीयताओं से आपूर हो हो कर सबको उनका दान करती है। साधक की जीवनदर्वी आत्मसाधना द्वारा दिव्यताओं तथा मानवीयताओं से भरपूर रहती है और साधक विना किसी भेदभाव के उन्हें प्राणी मात्र को वितरित करता रहता है। साधना-सुपथ पर चलते हुये जहां जिसमें जो दिव्यता व मानवीयता दिखाई पड़ती है, साधक वहीं उसमें से वह दिव्यता व मानवीयता ग्रहण कर लेता है। वह अपनी जीवन-दर्वी में जो कुछ दिव्यता व मानवीयता भरता है, उसे वह शिक्षण व प्रचार द्वारा इस विशाल संसार में दूर समीप सर्वत्र सबको सम्प्रदान करता रहता है। इस भावना से निरन्तर भावित रहने के लिये साधक अपनी जीवनी को वेद के शब्दों में नित्य सम्बोधन करता रहे—(दर्वि) मेरी जीवन-दर्वि ! (पूर्णा) पूर्ण हो हो कर, आपूर भर भर कर (परा पत) परे गिर, दूर दूर तक दे, (सु-पूर्णा) सुपूर्ण हो हो कर (पुनः) पुनः पुनः (आ-पत) आ-गिर, पूर्णतया परिपूर्णतया दे।

आत्मसम्बोधन निस्सन्देह आत्म-शोधन और आत्म-बोधन का सर्वोत्कृष्ट साधन है।

शत नाम सौ का है। वेद में शत का प्रयोग प्रायः असंख्य के अर्थ में होता है। क्रतु शब्द डुकृञ् करणे [करना] धातु के परिवार का है। क्रतु शब्द में कर्तृत्व का संस्कार है। इस शब्द का सुनिश्चित अर्थ कर्तृत्व ही है। असंख्य कर्तृत्व अथवा असंख्य कर्तव्य कर्मों के सम्पादन करनेवाले का नाम शतक्रतु है।

कौन है यह, जिसे साधक शतक्रतो कहकर पुकार रहा है ? वह है साधक का यह अपना आत्मा। आत्मा ही कर्ता है। आत्मा ही असंख्य साधना और असंख्य कर्म करनेवाला है। शरीर तो कर्म का करण है, साधना का साधन है।

जैसाकि यजुर्वेद के प्रथम अध्याय के प्रथम मन्त्र की व्याख्या में व्याख्यात किया जा चुका है, इष का अर्थ है इच्छा और ऊर्ज का अर्थ है क्षमता।

डुक्रीञ् विनिमये, लेना और देना। कौन हैं ये दो परस्पर इष और ऊर्ज का व्यापार करनेवाले, इच्छा तथा क्षमता का आदान प्रदान करनेवाले ? ये हैं साधक का आत्मा और साधक का शरीर अथवा साधक की जीवन-दर्वी। इच्छा आत्मा का लिङ्ग है और क्षमता शरीर का। आत्मा इच्छा करता है और शरीर तदनुसार कर्म करता है। आत्मा आत्मेच्छा द्वारा प्रेरणा करता है और शरीर कर्म करता है। इष और ऊर्ज, इच्छा और क्षमता, प्रेरणा और कर्म के विनिमय द्वारा ही साधक की सम्पूर्ण साधना चालित हो रही है। शरीर आत्मा को कर्मक्षमता प्रदान करता रहता है तो आत्मा शरीर को इच्छया प्रेरणा तथा प्रचेतना प्रदान करता रहता है। इस आदान प्रदान के सहकार से

ही आत्मसाधक की सम्पूर्ण साधनायें संसिद्ध हुयी हैं और होंगी। इस तथ्य को हृदयंगम रखने के लिये आत्मसाधक आत्मसम्वोधन करता रहे– (शत-क्रतो) असंख्य कर्मों तथा साधनाओं के कर्त: ! आत्मन् ! मैं आत्मा और मेरी यह शरीररूपी दर्वी, हम दोनों (वस्ना इव) धनों-द्रव्यों की तरह (इषं ऊर्ज) इच्छा और क्षमता, प्रेरणा और कर्म (वि-क्रीणावहै) विनिमय करें।

वस्न नाम धन और द्रव्य का है। धन और द्रव्य के विनिमय से ही समस्त व्यापार व्यवसाय चलता है। वैसे ही इच्छा और क्षमता, प्रेरणा और कर्म के विनिमय से आत्मसाधक की समस्त साधनायें चलती हैं।

दर्वि ! गिर तू परे पूर्ण हो,
पुनः पुनः आ गिर सुपूर्ण हो।
शत-क्रतो ! वस्नों की तरह,
सन्तत विनिमय करें परस्पर,
हम दोनों इच्छा क्षमता का ॥

**देहि मे ददामि ते नि मे धेहि नि ते दधे।**
**निहारं च हरासि मे निहारं निहराणि ते स्वाहा ॥** (य० ३।५०)

१) तू (मे देहि) मेरे लिये दे।
२) मैं (ते ददामि) तेरे लिये देता हूं।
३) तू (मे नि धेहि) मेरे लिये नितरां धारण कर।
४) मैं (ते नि दधे) तेरे लिये नितरां धारण करता हूं।
५) (स्वाहा) सु- आहुतिवत्, तू (मे निहारं हरासि) मेरे लिये निहार हरती है (च) और मैं (ते निहारं निहराणि) तेरे लिये निहार निहरूं ॥

आत्मसाधक का शतक्रतु आत्मा पुन: कहता है– मेरी जीवनदर्वि !
१) तू (मे देहि) मेरे लिये देती रह। क्या ? ऊर्ज, कर्मक्षमता, साधना-क्षमता।
२) मै (ते ददामि) तेरे लिये देता रहता हूं। क्या ? इष, इच्छा, प्रेरणा।
३) तू (मे नि धेहि) मेरे लिये नितरां धारण करती रह। क्या ? ऊर्ज, कर्मक्षमता, साधना-क्षमता।
४) मैं (ते नि दधे) तेरे लिये नितरां धारण करता रहता हूं। क्या ? इष, इच्छा, प्रेरणा।
५) (स्वाहा) सु-आहुतिवत्, तू (मे नि-हारं हरासि) मेरे लिये निरन्तर दान देती रहती है। क्या ? ऊर्ज, कर्मक्षमता, साधना-क्षमता। जिस प्रकार यज्ञकर्ता अग्नि को सुहवि की निरन्तर सु-आहुति देता रहता है, उसी प्रकार तू मुझे निरन्तर ऊर्ज प्रदान करती रहती है।
६) (च) और (स्वाहा) सु-आहुतिवत्, मैं (ते नि-हारं नि-हराणि) तेरे लिये निरन्तर दान करता रहूं। क्या ? इष, इच्छा, सम्प्रेरणा।

तू दे मुझे तुझे देता हूं,
धारण कर तू मेरे लिये,
तेरे लिये हूं धारण करता।
देती दान तू मेरे लिये,
मैं दूं तुझे निरन्तर दान ॥

सूक्ति—देहि मे ददामि ते ॥
तू मुझे दे, मैं तुझे देता हूं ॥

[निहार=नि-हार, नि-हरण, नितरां दान]

**अक्षन्नमीमदन्त ह्यव प्रिया अधूषत।**
**अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजा न्विन्द्र ते हरी॥**
[ऋ० १.८२.२, साम ४१५, अ० १८.४.६१] (य० ३।५१)
**अक्षन् अमीमदन्त हि अव प्रियाः अधूषत।**
**अस्तोषत स्व-भानवः विप्राः नविष्ठया मती योज नु इन्द्र ते हरी॥**

१) (प्रियाः स्व-भानवः विप्राः) प्रिय स्व-भानु विप्रो!
२) तुमने (अक्षन्) व्यापते हुये (अमीमदन्त) आनन्दित होकर (हि) ही (अव अधूपत) हिलाया है।
३) तुमने (नविष्ठया मती) नवीनतम मति से (अस्तोपत) स्तवन किया है।
४) (इन्द्र) इन्द्रियों के स्वामी आत्मन्! (ते) तेरे, अपने (हरी) दोनों हरियों को (नु) शीघ्र (योज) युक्त रख॥

अक्षू व्याप्तौ-व्यापना।

विप्र=वि-प्र, विशेपतया-प्रकृष्ट, अतिशय प्रकृष्ट। अतिशय प्रकृष्ट होने से संसिद्ध आत्म-साधकों के लिये विप्र शब्द का प्रयोग हुआ है।

स्व भानु अथवा आत्म-दीप्ति से प्रकाशनेवाले होने से विप्रों के लिये स्वभानवः विशेपरण का प्रयोग किया गया है।

स्वभानु विप्र सवको भाने [प्रिय लगने] से प्रिय कहे गये हैं।

धुञ् कम्पने-कांपना-कम्पाना-हिलाना।

हरि का अर्थ है हरण करनेवाला, हरणशील। रथ या सवार को हरने-खींचने-वाला होने से अश्व को हरि कहते हैं। दो अश्व हैं, जो जीवनरथ को अभीष्ट तक ले जाते हैं—(१) आत्मा की अपनी आत्म-प्रचेतना, अपना आत्म-विवेक, अपनी आत्म-अवस्थिति, अपना आत्म-जागरण, (२) जीवनदर्वी की कर्मक्षमता, साधना, प्रसाधना।

आत्मसाधकों ने सतत प्रचेतना और सन्तत साधना के द्वारा संसिद्धि प्राप्त करके आत्मानन्द लाभ किया है, प्रखरता के साथ विश्व में दिव्यताओं का प्रकाशन किया है, अपने जीवनों को निष्पाप और निर्मल वनाकर संसार में आत्मव्याप्ति तथा आत्मानन्द का आप्लावन किया है, मानव जाति के मानस को जगाया है और विश्व के आत्मा को हिलाया है। अपनी आत्मदीप्तियों से उन्होंने विश्व को रिझाया है और प्राणी मात्र का अपने प्रति प्यार सम्पादन किया है। वे सवके प्यारे वन गये हैं। आज सम्पूर्ण जगती उन्हें सम्वोधन करती हुयी कह रही है—(प्रियाः) जन-जन के प्यारे, प्राणी मात्र के दुलारे (स्व-भानवः) आत्मदीप्तियों से युक्त (विप्राः) विप्रकृष्ट आत्मसंसिद्ध साधको! (अक्षन् अमीमदन्त हि) आत्मव्याप्ति करते हुये तथा आनन्द का आप्लावन करते हुये ही, तुमने मानव जाति के मानस और विश्व के आत्मा को (अव अधूपत) हिलाया है।

तिसपर भी तुम विनम्र रहते हुये (नविष्ठया मती) अतिशय नूतन निर्विकार अछूती मति से, देव सविता का (अस्तोपत) स्तवन किया करते हो।

ऐसा करके साधक अपने आपको अहंकार से सर्वथा मुक्त रखते हैं। वे जानते हैं कि अहंकार अन्धतम अन्धकार है। वे समझते हैं कि उनके जीवन में जो दिव्यतायें, मानवीयतायें, दीप्तियें,

प्रियतायें तथा संसिद्धियें हैं, वे सब देव सविता की महती कृपा और उसकी सुफलदायिनी आशीर्वाद का ही सुफल है। अहंकार को प्राप्त न होते हुये, वे पावन प्रभु की प्रत्येक दिव्य देन के लिये निरन्तर प्रभु का सुस्तवन किया करते हैं। संसार मुक्त कण्ठ से उनकी इस अहंकाररहित विनम्रता की सराहना करता हुआ उनसे पुनः पुनः कहता रहता है, "विप्रो ! तुम धन्य हो कि अहंकार न करते हुये तुम अपनी संसिद्धियों पर अपनी निर्मल नवीन बुद्धि से सदा प्रभु का स्तवन किया करते हो"।

अपनी संसिद्धियों और प्रशस्तियों पर सजग सावधान रहते हुये प्रत्येक साधक अपने आत्मा को सम्बोधन करता रहे—(इन्द्र) मेरे आत्मन् ! (ते) अपने (हरी) दोनों हरियों को, अपनी प्रचेतना और प्रसाधना को, अपने विवेक और अपनी साधना को, अपने आत्मजागरण और अपनी कर्मक्षमता को (नु) शीघ्र-शीघ्र, क्षणे-क्षणे, प्रति क्षण (योज) युक्त रख। प्रचेतना और साधना से वियुक्त होते ही साधक अहंकार के अन्धतम अन्धकार से आच्छादित हो जायेगा और अपनी सम्पूर्ण प्राप्तियों से हाथ धो बैठेगा। "प्रचेतना अथवा विवेक-दीप बुझने न पाये। गति, प्रगति, साधना शिथिल पड़ने न पाये"—प्रत्येक साधक की यही टेक रहे, यही टेर रहे।

प्रिय स्व-भानु विप्र साधको,
व्यापन आनन्द-आप्लावन,
करते हुये हिलाया तुमने।
सदा किया करते हो स्तवन,
तुम नवीनतम विमल मति से।
इन्द्र युक्त रख प्रति क्षण अपने,
हरणशील दोनों हरियों को ॥

सूक्ति—योजा न्विन्द्र ते हरी ॥
आत्मन् ! अपने उभय [प्रचेतना और प्रसाधना] हरियों को प्रति क्षण नियुक्त रख ॥

**सुसंदृशं त्वा वयं मघवन् वन्दिषीमहि ।**
**प्र नूनं पूर्णबन्धुर स्तुतो यासि वशाँ अनु योजा न्विन्द्र ते हरी ॥**

[ऋ० १-८२-३] (य० ३।५२)

**सु-सं-दृशं त्वा वयं मघ-वन् वन्दिषीमहि ।**
**प्र नूनं पूर्ण-वन्धुरः स्तुतः यासि वशान् अनु योज नु इन्द्र ते हरी ॥**

१) (मघ-वन्) ! (वयं) हम (त्वा सु-सं-दृशं) तुझ सु-सं-दृश को (वन्दिषीमहि) वन्दें।

२) (पूर्ण-वन्धुरः स्तुतः) पूर्ण-वन्धुर और स्तुत तू (नूनं) निश्चय से (वशान्) चाहनेवालों के प्रति (अनु प्र यासि) अनु-प्रयाण करता है।

३) (इन्द्र) ! (ते हरी नु योज) अपने दोनों हरियों को प्रति क्षण युक्त रख ॥

जैसा कि मन्त्र ३४ की व्याख्या में व्याख्यात किया गया है, मघ नाम उस आध्यात्मिक धन का है, जो अन्तर्ज्योतियों का प्रकाशक है।

वश कान्तौ। वश का अर्थ है इच्छा और शोभा, चाहना और सौन्दर्य, कामना और कान्ति। शोभा, सौन्दर्य या कान्ति जिसमें होती है, उसकी प्राप्ति की इच्छा होती है, उसे चाहनेवाले चाहते

स्तोम का अर्थ है स्तवन। नराशंस अथवा नरोचित आत्मशंसन द्वारा मन का आह्वान-सम्बोधन और स्तवन करने से मन सुपरिष्कृत, शिवसंकल्पयुक्त, स्थिर और समाहित रहता है।

पितृ नाम पालन पोषण करनेवाले का है। यहां पितृ से तात्पर्य संसार का पोषण और उन्नयन करनेवाले से है। वे महान् आत्मा, जो विश्व-पोषण, विश्व-कल्याण, विश्व-मंगल और विश्व-हित सम्पादन में संलग्न रहते हैं, उनकी पितर संज्ञा होती है।

मन्म का अर्थ है मन का शिव स्थिर संकल्प। जिनके मन का संकल्प शिव स्थिर होता है, वे ही विश्व-हित का चिन्तन और सम्पादन करते हैं और उन्हीं की पितर संज्ञा सार्थक होती है। पितरोचित शिव स्थिर संकल्पन से भी मन पक्व और समाहित रहता है।

आत्मसाधना में संसिद्धि प्राप्त कर लेने पर आत्मसाधकों को नरोचित आत्मशंसन द्वारा मन का स्तवनमय सम्बोधन तथा पितरोचित शिव और स्थिर संकल्पन के द्वारा मन का आह्वान करते रहना चाहिये, अन्यथा मन शिथिल, असमाहित और चंचल होने लगता है और संसिद्ध साधना में शिथिलता आने लगती है अपि च आत्म-सम्प्राप्तियों का लोप होने लगता है। संसिद्ध साधकों में यह अहंकार कभी भूल कर भी न आना चाहिये कि "अब हम सब प्रकार के ह्रास से सर्वथा मुक्त होगये हैं"। उन्हें स्मरण रहना चाहिये कि तनिक सा भी अभिमान या प्रमाद उन्हें फिर वहीं लेजायेगा, जहां से उन्होंने प्रारम्भ किया था।

इसी भाव और विचार की सुस्थायी प्रस्थापना के लिये वेदमाता ने संसिद्ध साधकों के मुख से कहलवाया है—(नराशंसेन स्तोमेन) नरों के से आत्मशंसनात्मक स्तवन के द्वारा (च) तथा (पितॄणां मन्मभिः) पितरों के से संकल्पनों द्वारा, हम (नु) निरन्तर (मनः) अपने अपने मन को (आ-ह्वामहे) आह्वते हैं, सम्बोधन करते रहते हैं, ताकि हमारी संसिद्ध साधना निर्बाधिता के साथ आगे ही आगे बढ़ती चली जाये॥

नराशंस स्तवन के द्वारा,
और पितरों के मन्म के द्वारा,
करते हम सम्बोधन मन को॥

**आ न एतु मनः पुनः क्रत्वे दक्षाय जीवसे। ज्योक् च सूर्यं दृशे॥**
[ऋ० १०.५७.४] (य० ३।५४)
**आ नः एतु मनः पुनः क्रत्वे दक्षाय जीवसे। ज्योक् च सूर्यं दृशे॥**

(नः मनः पुनः आ एतु) हमारा मन पुनः आये, (क्रत्वे) कर्तृत्व के लिये, (दक्षाय) दक्षता के लिये, (जीवसे) जीवन के लिये, जीवन-संचार के लिये (च) तथा (ज्योक् सूर्यं दृशे) चिर काल सूर्य को देखने के लिये।

आत्मशंसनात्मक मनः सम्बोधन को जारी रखते हुये साधक कह रहे हैं—

(क्रत्वे नः मनः पुनः आ एतु) कर्तृत्व के लिये हमारा मन पुनः पुनः आता रहे। [क्रतु शब्द का प्रयोग वेदों में सर्वत्र साधनामय कर्तृत्व के लिये हुआ है]।

मन का कर्तृत्व में आत्मा का साथ न देना ही मन का चला जाना है और साथ देना ही उसका आ जाना है। जब मन शिथिल और

अनुत्साहित होकर आत्मा का साथ नहीं दे रहा होता है, तो आत्म-साधक से कुछ भी शुभ श्रेष्ठ किये नहीं बन रहा होता है। जब मन पुन: पुन: प्रस्फुरित और उत्साहित होकर शिव, स्थिर और दृढ़ संकल्प के साथ साधना में साथ दे रहा होता है, तो साधक साधनामय कर्तृत्व के राजमार्ग पर निर्बाधता के साथ आगे बढ़ रहा होता है।

(दक्षाय न: मन: पुन: आ एतु) दक्षता के लिये हमारा मन पुन: पुन: आता रहे।

कर्तृत्व में, कर्म में, साधना में दक्षता भी तभी आती है, जब मन आत्मा का साथ दे रहा होता है।

(जीवसे न: मन: पुन: आ एतु) जीवनसंचार के लिये हमारा मन पुन: पुन: आता रहे। [जीवस् शब्द का प्रयोग वेद में सर्वत्र निर्जीवों में जीवन संचार करने के अर्थ में हुआ है]।

जीवित मन से ही निर्जीवों में जीवन का संचार किया जाता है। प्रस्फुरण और उत्साह से युक्त मन जीवित मन कहलाता है। प्रस्फुरण और उत्साह से परिपूर्ण जीवित मन जब शिव, स्थिर और दृढ़ संकल्प के साथ प्रेरणा और प्रचार के क्रतु में आत्मा का साथ देता है, तो साधकों में मृतों को जिलाने की, निर्जीवों में जीवन संचार करने की, सिद्धि अथवा क्षमता आजाती है।

सूर्य के समान उदीयमानता और प्रकाशमानता की भावना से युक्त रहने की भावना का नाम ही सूर्य को देखना या सूर्य का दर्शन करना है। सूर्य को देख कर या सूर्य का दर्शन करके दर्शनकर्ता के मन में उदीयमानता और प्रकाशमानता की भावना का संचार होना चाहिये। ऐसा होने से ही क्रतु सतत उदय और प्रकाश का प्रापक होता है।

साधक कह रहे हैं—साधनापथ पर आरूढ़ रहते हुये हम चिर काल जीयें (च) और (ज्योक्) चिर काल तक (सूर्यं दृशे) सूर्य को देखने के लिये (न: मन: पुन: आ एतु) हमारा मन पुन: पुन: आता रहे, यावज्जीवन उत्साह और प्रस्फुरण से युक्त रहता हुआ हमारा मन उदीयमानता और प्रकाशमानता की भावनाओं से प्रपूरित रहे।

**पुन: हमारा मन आ जावे,**
**क्रतु दक्षता जीवस् हेतु,**
**चिर सूर्यावलोकन के लिये ॥**

**पुनर्न: पितरो मनो ददातु दैव्यो जन: । जीवं व्रातं सचेमहि ॥**

[ऋ० १०.५७.५] (य० ३।५५)

**पुन: न: पितर: मन: ददातु दैव्य: जन: । जीवं व्रातं सचेमहि ॥**

१) (पितर:) पितरो! परोपकारियो!
२) (दैव्य: जन:) दैव्य जन (न:) हमें (पुन:) फिर फिर, निरन्तर (मन: ददातु) मन देवे।
३) हम (जीवं व्रातं सचेमहि) जीव और व्रात को संगत करें।

जैसा कि मन्त्र ५३ में व्याख्यात किया जा चुका है, पितर नाम सर्वहितकारी परोपकारी जनों का है। पितर: शब्द से आत्मसाधकों ने यहां स्वयं अपने आपको सम्बोधन किया है। आत्म-साधक निस्सन्देह परहितकारी और अतिशय परोपकारी तो हैं ही।

दैव्य: दिव्य। जन: प्रादुर्भवन या प्रकट करनेवाला। दिव्यता का प्रकट करनेवाला जो होता है, उसे दैव्य जन कहते हैं। दैव्य: जन: से तात्पर्य

यहां समस्त दिव्यताओं के प्रकट-प्रकाशन करनेवाले परमात्मा से है।

परोपकारी आत्मसाधकों का यह स्वानुभूतिजन्य अनुभव है कि दिव्यताओं के आदिमूल परमात्मा की निकटता से मन जितना सजीव रहता है, उतना अन्य किसी प्रकार से नहीं। इसी भावना से अपने आपको सम्वोधन करते हुये वे प्रचेतनामय सुकामना करते हैं—(पितर:) परोपकारियो ! (दैव्य: जन:) दिव्यता का जनक प्रभु (न:) हम परोपकारी आत्मसाधकों को (पुन:) पुन: पुन:, निरन्तर (मन: ददातु) मन देता रहे, मन की दिव्यता प्रदान करता रहे, सजीव संदिव्य मन से युक्त रखे। दिव्य देव हमारे मनों में ऐसी अन्त:प्रेरणा करता रहे कि हम दिव्य मन से युक्त रहते हुये (जीवं) जीव-जीवत्व-आत्मैश्वर्य तथा (व्रातं) व्रतसाधन-आत्म-साधना को (सचेमहि) संगत रखते रहें।

संसिद्धि प्राप्त होने पर भी आत्मसाधकों के जीवन में आत्मैश्वर्य और आत्मसाधना का सन्तत सहचार वना रहना चाहिये। आत्मसाधना में शिथिलता आने पर सम्पादित आत्मैश्वर्यों का लोप हो जाता है। अत: आत्मसाधकों को चाहिये कि वे अपने जीवन के अन्तिम क्षण तक आत्मसाधना से संगत रहते हुये निरन्तर नये नये आत्मैश्वर्यों का निष्पादन करते रहें। एतदर्थ दैव्य जन, दिव्यता के जनक, दिव्य देव की नितरां स्तुति प्रार्थना उपासना करते रहें, जिससे उनके मन में दिव्य-जनीयता का संचार होता रहे। दिव्यता के निर्वाध संचरण से मन में साधना के प्रति अभिरुचि तथा उत्साह वना रहता है।

**पितरो ! देता रहे दिव्य जन,**
**हमें निरन्तर मन सजीव मन।**
**संगत रखते रहें सदा हम,**
**जीवैश्वर्य आत्म-साधना ॥**

**सूक्ति—जीवं व्रातं सचेमहि ॥**

**हम आत्मैश्वर्य और आत्मसाधना को संगत रखें ॥**

**वयं सोम व्रते तव मनस्तनूषु बिभ्रतः। प्रजावन्तः सचेमहि ॥**

[ऋ०१०,५७.६] (य० ३।५६)

**वयं सोम व्रते तव मनः तनूषु बिभ्रतः। प्रजा-वन्तः सचेमहि ॥**

१) (सोम) !
२) (प्रजा-वन्त: वयं) प्रजा-वन्त हम (तनूषु) तनुओं में (मन: विभ्रत:) मन को धारण करते हुये (तव व्रते) तेरे व्रत में (सचेमहि) संगत रहें ॥

सोम्यता-सौम्यता-मनोहरता-सुन्दरता-प्रियता जिसमें हो, उसे सोम कहते हैं। इन गुणों से युक्त होने के कारण—चन्द्रमा वै सोम:—चन्द्रमा निस्सन्देह सोम है, प्रजापतिर्वै सोम:—प्रजापति परमात्मा निस्सन्देह सोम है, यो वै विष्णु: सोम:—जो निश्चय से सर्वव्यापक ब्रह्म है वह सोम है, पवमान: वै सोम:—पवित्र परमात्मा निस्सन्देह सोम है, वर्च: सोम:—लावण्य सोम है, प्राणो वै सोम:—प्राण निस्सन्देह सोम है। प्रत्यक्षत: सोम शब्द का प्रयोग यहां उस परम सोम्य, परम सुन्दर, परम मनोहर, परम प्रिय, परम पावन, सर्वव्यापक सर्वरस प्रभु के लिये हुआ है, जिसकी सोम्यता से यह सव सोम्यता-मय होरहा है, जो आत्मसाधकों की जीवननिपाओं को चन्द्रित करनेवाला दिव्य चन्द्रमा है, जिसकी

दिव्य चन्द्रिका की दिव्य छटा से आत्मसाधकों की अन्तर्गुहायें चन्द्रित होरही हैं।

पूर्व मन्त्र में जिसे दैव्य: जन: [दिव्यता का प्रकाशक] कहा गया है, उसी देव को यहां सोम नाम से पुकारा जा रहा है। दिव्यता और सोम्यता का स्पष्टत: परस्पर सम्बन्ध है। जहां दिव्यता होती है, वहीं सोम्यता होती है। जिसमें सोम्यता अन्तर्निहित होती है, उसी में दिव्यता का द्योतन होता है।

व्रत नाम कर्म का है, उस कर्म का, जिसके अनुष्ठान की साधक प्रतिज्ञा करते हैं और प्रतिज्ञा करने के उपरान्त साधक जिसका नियमपूर्वक पूर्ण निष्ठा के साथ अन्त तक अनवरत अनुष्ठान करते हैं। अत: व्रत शब्द के परस्पर पूरक तीन बहुत प्रसिद्ध अर्थ हैं–प्रतिज्ञकर्म, नियम और अनुष्ठान। नियम-पूर्वक अनुष्ठान के द्वारा प्रतिज्ञकर्म में सिद्धि प्राप्त होती है। सोम [ब्रह्मसोम] की सम्प्राप्ति और सोम के संसार की सुसेवा ही आत्मसाधकों का व्रत है।

तनु विस्तारे। विस्तार-विकास का साधन होने से इस मानव देह अथवा मानव जीवन का नाम तनु या तनू है।

प्रजा=प्र [प्रकृष्ट]+जा [सन्तान]। प्रजा का सामान्य अर्थ है सुसन्तान। प्रजावन्त: से यहां तात्पर्य है बालबच्चों वाले, परिवारी। प्रजा नाम जनता का भी है।

गृहस्थी अथवा परिवारी होते हुये भी, परिवार परिजन की सुसेवा और उनके प्रति अपने कर्तव्य का यथावत् पालन करते हुये भी, मन गिरने न पाये, मन में आत्मसाधना के प्रति उदासीनता न आने पाये, मन आत्मैश्वर्यों के निष्पादन में शिथिल न होने पाये—इस उद्देश्य से आत्मसाधकों को प्रभु से यह कामना नित्य करनी चाहिये कि—(सोम) प्रियतम देव! (प्रजा-वन्त:) गृहस्थी होते हुये, परिवार परिजन से युक्त रहते हुये, सार्वजनिक कर्मकलापों में संलग्न रहते हुये, (तनूषु) अपने जीवनों में (मन: बिभ्रत:) मन को सजीवता के साथ संभालते [ऊपर उठाते] हुये, (वयं) हम (तव व्रते) तेरे व्रत में, तेरी सम्प्राप्ति और तेरे संसार की सुसेवा के व्रत में, (सचेमहि) संगत रहें, निरन्तर लगे रहें, सदा संलग्न रहें।

**तनुओं में मन धारे हुये,**
**प्रजावन्त हम तेरे व्रत में,**
**रहें सुसंगत, सोम, निरन्तर॥**

**एष ते रुद्र भाग: सह स्वस्राम्बिकया तं जुषस्व स्वाहैष ते रुद्र भाग आखुस्ते पशु:॥** (य० ३।५७)

**एष: ते रुद्र भाग: सह स्वस्रा अम्बिकया तं जुषस्व स्वाहा एष: ते रुद्र भाग: आखु: ते पशु:॥**

१) (रुद्र)! (एष: ते भाग:) यह तेरा भाग है।
२) (स्वस्रा अम्बिकया सह) स्वसृ और अम्बिका के साथ (स्वाहा) सुहुत-समर्पित है।
३) (तं जुषस्व) उसे सप्रेम सेवन कर।
४) (रुद्र)! (एष: ते भाग:) यह तेरा भाग है।
५) यह (ते पशु: आखु:) तेरा पशु और आखु हो।

रुत् दु:खं, तस्य द्रावयिता रुद्र:–दु:ख का विनाशकर्ता जो होता है, उसे रुद्र कहते हैं। रुद्रो वै

ज्येष्ठश्च श्रेष्ठश्च देवनाम्–रुद्र निश्चय से ज्येष्ठ और श्रेष्ठ होता है देवों के मध्य में। सबसे बड़ा और सबसे अच्छा देव वही है, जो दुःखों का विनाश करता है। दुःखविनाश से बढ़कर इस संसार में अन्य कोई ज्येष्ठ और श्रेष्ठ कर्म है ही नहीं। बाहर के भौतिक दुःखों का निराकरण तो हमारे आत्मीय जन भी कर सकते हैं, किन्तु मानसिक दुःखों का निराकरण तो केवल अन्तर्यामी देव ही कर सकता है। यहां रुद्र शब्द का प्रयोग उस देव के लिये हुआ हैं, जो अन्तः वाह्य सभी दुःखों का सर्वातिशय निवारक है और इसी लिये जो सब देवों का और सब देवों में सर्वातिशय ज्येष्ठ और श्रेष्ठ है।

वेदों में सर्वत्र समर्पित वस्तु, सेवनीय अंश अथवा नियत कर्म के अर्थ में भाग शब्द का प्रयोग हुआ है।

स्वसृ=सु-असृ, सुष्ठुतया फेंकनेवाली, सुष्ठुतया प्रक्षेपण करनेवाली। स्वसृ शब्द का प्रयोग यहां दूर फेंक देनेवाली शक्ति या पूर्ण समर्पण करनेवाली भावना के लिये हुआ है। बन्धुसमर्पित और बन्धु को पूर्णतया प्यार करनेवाली बहिन के लिये भी स्वसृ शब्द का प्रयोग होता है।

अम्बिका का अर्थ है अम्बन-रम्भन करनेवाली। यहां अम्बिका शब्द का प्रयोग हुआ है हृदयाकाश में ध्वनित होनेवाली अन्तर्ध्वनि के अर्थ में। सन्तान के प्रति अम्बन करनेवाली होने से माता के अर्थ में भी अम्बिका शब्द का प्रयोग होता है।

आखुः=आ [पूरा, गहरा]+खुः [खोद-नेवाला]। मन ही है, जो खोद खोद कर गहरायी में जाकर देव सोम को खोजता है।

पश्यतीति पशुः। जो देखता है, उसे पशु कहते हैं। पशु का धात्वर्थ है देखनेवाला। मन वह पशु [द्रष्टा] है, जो विषयेन्द्रियों द्वारा प्रत्येक विषय का, ज्ञानेन्द्रियों द्वारा प्रत्येक तत्त्व का, दर्शन-साक्षात्कार करता है।

आत्मसाधकों ने पूर्व मन्त्र में कहा है, "अपने तनुओं में मन को धारे हुये हम निरन्तर देव सोम के व्रत में संगत रहें"। ऐसा हो तब ही सकता है, जब उनका मन देव सोम का ही हो जाये और देव सोम में ही समाहित रहे।

मन जहां बड़ा बलवान है, वहां बड़ा वेगवान् भी है। जब यह महा बलवान् और वेगवान् मन ब्रह्मार्पित हो जाता है, एकमात्र ब्रह्म का ही होजाता है, ब्रह्म में ही समाहित रहता है, तब ही साधक ब्रह्म के ब्राह्म व्रतों में संलग्न और सुसंगत रहता है और तब ही आत्मसाधकों की समस्त साधनायें दिव्य फल लाती रहती हैं। अन्यथा तो यह मन चंचल और मायारत होकर सब किये कराये पर पानी फेर देता है।

जब तक यह मन पूर्णतया ब्रह्मार्पित नहीं होता है, तब तक द्वन्द्वावस्था बनी रहती है। जब दुःखों और आपत्तियों की बाढ़ आती है, तब यह मन देव सोम की ओर दौड़ता है। जब सुखों और सुविधाओं की बारी आती है, तो यह मन मायाजन्य भोगों में रत होजाता है। सतत आनन्द और शाश्वत शान्ति तो तब ही प्राप्त होती है, जब मन सर्वथा देव सोम का होजाता है। नहीं तो द्वन्द्वप्रवाह प्रवाहित रहता है। स्थायी और अविचल निर्द्वन्द्वता की प्रस्थापना करने के उद्देश्य से साधक अपने मन को सदा के लिये ब्रह्मार्पित करता हुआ स्वयं देव सोम से निवेदन करता है–(रुद्र) समस्त दुःखों और

द्वन्द्वों को हटानेवाले देव ! (एषः) यह मन (ते भागः) तेरा भाग हो, तेरी भेंट हो। मैं उसे अपनी सम्पूर्ण (स्वस्ता) समर्पण की भावना के साथ तथा (अम्बिकया) अन्तर्ध्वनि के साथ अन्तःप्रेरणा से सम्प्रेरित होकर (स्वाहा) तुझे समर्पण करता हूं। मेरे (तं) उस मनको (जुषस्व) सप्रेम सेवन स्वीकार कर।

(रुद्र) सर्वदुःखहर्तः ! मेरा (एषः) यह मन अव (ते भागः) तेरा भाग है, तेरे समर्पित है। (तं जुषस्व) उसे प्रीतिपूर्वक स्वीकार कर ही ले।

मेरा यह मन (ते पशुः) तेरा द्रष्टा हो, तेरा दर्शन करानेवाला हो, और हो (ते आखुः) तेरा खोदनेवाला, खोद खोद कर तेरी खोज करनेवाला।

पूर्ण समर्पण और अन्तर्ध्वनि सहित समर्पण यह मन।
प्रीतिपूर्वक देव इसे सेवन कर, कर स्वीकार॥
तुझे समर्पित मेरा यह मन तेरा ही हो जाये।
खोद-खोद कर तुझे खोजकर तेरा दर्शन पाये॥

**रुद्र, यह तेरा भाग,**
**पूर्ण समर्पण अन्तर्ध्वनि के साथ समर्पित,**
**कर इसको स्वीकार।**
**रुद्र, यह तेरा भाग,**
**होवे यह तेरा आखु और तेरा ही पशु॥**

**अव रुद्रमदीमह्यव देवं त्र्यम्बकम्।**
**यथा नो वस्यसस्करद्यथा नः श्रेयसस्करद्यथा नो व्यवसाययात्॥**

(य० ३।५८)

**अव रुद्रं अदीमहि अव देवं त्रि-अम्बकम्।**
**यथा नः वस्यसः करत् यथा नः श्रेयसः करत् यथा नः वि-अवसाययात्॥**

१) हमने (रुद्रं अव अदीमहि) रुद्र को वास-आश्रय कर लिया है, रुद्र के प्रति क्षय-समर्पण कर दिया है।
२) हमने (देवं त्रि-अम्बकं अव) देव त्रि-अम्बक के प्रति समर्पण कर दिया है।
३) वह (नः) हमें (यथा) यथावत् (वस्यसः करत्) वस्य करे।
४) वह (नः) हमें (यथा) यथावत् (श्रेयसः करत्) श्रेय करे।
५) वह (नः) हमें (यथा) यथावत् (वि-अवसाय-यात्) वि-अवसाये॥

दीङ् क्षये—नाश और निवास। साधना में नाश और निवास का गहरा सम्बन्ध है। साधक जब अपने आपको मिटा देते हैं, अपने अहंकार को समाप्त कर देते हैं, तब ही परमात्मदेव में उनका आत्मना निवास होता है और तब ही वे वस्य [परमात्मदेव में निवास करनेवाले] बनते हैं, तब ही उन्हें श्रेय की प्राप्ति होती है और तब ही वे अविचल दृढ़निश्चयी होते हैं।

साधकों ने अपना मन रुद्र को समर्पण कर दिया है। मन अहंकार का मूल था। मन के समर्पण के साथ अहंकार का नाश होगया। जब अहंकार का नाश होगया तो समर्पण पूर्ण होगया और साधकों का आत्मना रुद्र में निवास होगया।

पूर्व-मन्त्रानुसार साधकों का मन रुद्रको समर्पित हो चुका है। रुद्र साधकों का निवास [परमाश्रय]

होगया है। साधकों ने रुद्र में निवास कर लिया है। नितान्त निर्द्वन्द्व और निश्चिन्त होकर वे कह रहे हैं—

१) (रुद्रं अव अदीमहि) हमने मन को रुद्र के प्रति समर्पण करके अपने अहंकार को समाप्त कर दिया है, हमने आत्मना रुद्र में निवास कर लिया है।

२) (देवं त्रि-अम्बकं अव अदीमहि) हमने अपना मन दिव्यताओं के पुञ्ज त्रि-अम्बक देव को समर्पण कर दिया है, हमने आत्मना देव त्रि-अम्बक में आश्रय कर लिया है, हम त्रि-अम्बक के संदर्शन में संस्थित होगये हैं।

यहां रुद्र के लिये त्रि-अम्बक नाम का प्रयोग हुआ है। त्र्यम्बक=त्रि [तीन]+अम्बक [लोचन, नेत्र, दृष्टि]। अपनी व्याप्ति से तीनों लोकों और तीनों कालों का द्रष्टा व ज्ञाता होने से परमात्मा त्र्यम्बक है। उसका नेत्र लोक और काल से अबाधित है। त्र्यम्बक का नेत्र तीन गुणों से युक्त है। तच्चक्षुर्देवहितं पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत्। उसका (तत् चक्षुः) वह नेत्र (देव-हितं) दिव्यताओं से निहित, (शुक्रं) शुद्ध और (पुरस्तात् उत्-चरत्) प्रत्यक्ष उदित है। उसका नेत्र दिव्य, शुद्ध और सदा सर्वोदित है। त्र्यम्बक की दिव्य पावन सर्वगत दृष्टि समस्त रुतों-दुःखों-रोगों का नाश करनेवाली है।

३) समस्त रुतों का नाश करनेवाला त्र्यम्बक देव (नः यथा वस्यसः करत्)हमें यथावत् वस्य करे।

वस्य का अर्थ है वासीतम, अतिशय निवास करनेवाला, देव त्र्यम्बक की दिव्य पुनीत सर्वदर्शक संदृष्टि में सदा सर्वदा समाहित-समुपस्थित रहनेवाला। देव त्र्यम्बक अहंकाररहित आत्मसमर्पकों को सदा अपने में समाहित और अपनी संदृष्टि में समुपस्थित रखता है।

४) वह (नः यथा श्रेयसः करत्) हमें यथावत् श्रेययुक्त करे।

माया से प्रेय की प्राप्ति होती है, त्र्यम्बक से श्रेय की। प्रेय शरीर का विषय है, श्रेय आत्मा का। प्रेय से सुख की उपलब्धि होती है, श्रेय से आनन्द की। प्रेय की प्राप्ति तो आत्मसाधक स्वयं अपने पुरुषार्थ से कर लेंगे, किन्तु श्रेय की प्राप्ति केवल त्र्यम्बक की कृपादृष्टि से ही होती है। त्र्यम्बक की कृपादृष्टि तब ही होती है, जब आत्मसाधक उसे अपना मन समर्पण करके अहंकारमुक्त होजाते हैं। उसी की कृपा से उसके होकर आत्मसाधक श्रेयसी [श्रेय-साधक] बनते हैं।

५) वह (नः यथा वि-अव-साययात्) हमें यथावत् वि-अव-साये, व्यवसायी बनाये।

षो अन्तकर्माणि। षो धातु का अर्थ है कर्मो का अन्त करना, अन्त तक अथवा समाप्ति तक कर्म करना, साध की संसिद्धि तक साधना करना। साययात् षो धातु की क्रिया का ही रूप है।

जो आत्मसाधक अहंकाररहित होकर त्र्यम्बक की कृपादृष्टि में संस्थित होजाते हैं, उनमें कर्म-शैथिल्य अथवा साधनाशैथिल्य के लिये अवकाश कहां। वे प्रत्येक पार्श्व में और प्रत्येक दिशा में अन्त तक साधना करते हैं और प्रत्येक साध की संसिद्धि तक निर्बाध और निर्व्यवधान साधना करते हैं।

**कर दिया हमने समर्पण रुद्र के प्रति,**
**त्र्यम्बक के प्रति किया हमने समर्पण।**
**वस्य वह हमको यथावत् ही करे,**
**श्रेयसी हमको यथावत् वह करे,**
**अन्त तक हमको रखे वह साधरत॥**

भेषजमसि भेषजं गवेऽश्वाय पुरुषाय भेषजम् । सुखं मेषाय मेष्यै ॥
(य० ३।५९)

भेषजं असि भेषजं गवे अश्वाय पुरुषाय भेषजम् । सुखं मेषाय मेष्यै ॥

तू (असि) है, (भेषजं) भेषज (गवे) गौ के लिये, (भेषजं अश्वाय) भेषज अश्व के लिये, (भेषजं पुरुषाय) भेषज पुरुष के लिये, (सुखं मेषाय मेष्यै) सुख मेढ़ा मेढ़ी के लिये ॥

सामान्यतः भेषज नाम ओषधि का है । यद् भेषजं तदमृतम्—जो भेषज है, वह अमृत है । शान्तिर्वै भेषजम्—शान्ति ही भेषज है । अमृत और शान्ति का नाम भेषज है । ओषधि का नाम भेषज इसी लिये है कि वह मृत्युकारी कारणों का शमन करती है, मृत्यु से बचाती है और रोगी को सुख शान्ति प्रदान करती है । पुरुषों के लिये ही नहीं, ओषधि गौ, अश्व, मेष, मेषी, आदि, सामाजिक पशुओं के लिये भी सुखदायिनी होती है ।

भेषजं वै अन्नम्—भेषज निश्चय से अन्न है । अन्नं वै भेषजम्—अन्न निश्चय से भेषज है । भेषजं वै प्राणः—भेषज निश्चय से प्राण है । अन्नं वै प्राणः—अन्न निश्चय से प्राण है ।

अन्नं वै शरीरम्—अन्न ही शरीर है । प्राणी जैसा अन्न खाता है, वैसी ही उसकी शरीर-सम्पत्ति होती है । अन्नं वै सत्त्वम्—अन्न ही सत्त्व है । प्राणी जैसे अन्न का सेवन करता है, वैसा ही उसका सत्त्व होता है । आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः । अन्नं वै मनः—अन्न ही मन है । जैसा खाये अन्न, बने वैसा मन । यथा आहार तथा सत्त्व । यथा सत्त्व तथा मन । आहार से सत्त्व बनता है । सत्त्व से मन बनता है ।

जो प्राणी भेषज [ओषधिरूप शुद्ध सात्विक आहार] का सेवन करते हैं, उनका मन शिव, शान्त और सुन्दर होता है । जो अभेषज [अभक्ष्य और अपेय] का सेवन करते हैं, उनका मन हिंसक, अशान्त और क्रूर होता है । गौ, अश्व, मेढ़ा, मेढ़ी, आदि, पशु शुद्ध सात्विक वनस्पति का सेवन करते हैं । अत एव उनका मन शिव, शान्त और अक्रूर होता है । एवमेव जो पुरुष शुद्ध सात्विक आहार का सेवन करते हैं, उनका मन शिव, शान्त और सुस्थिर होता है ।

मन्त्र ५३ से मन्त्र ५८ तक मन के विषय में अनेक रहस्य खोले गये हैं । इस मन्त्र में मन के विषय में एक मूलभूत सिद्धान्त का उद्घाटन किया गया है । जिस प्रकार भेषजरूप आहार से गौ, अश्व, आदि पशुओं का मन शिव, स्थिर और शान्त होता है, वैसे ही पुरुष के लिये भी भेषजरूप अन्न ही विहित है । शुद्धाहार से निर्मित मन ही आत्मसाधना में रत, श्रेय में स्थित, प्रभु को समर्पित और प्रभु में समाहित रहता है, अन्यथा नहीं ।

भेषजरूप आहार से बना हुआ मन ही भेषजरूप [अमृतमय, शान्तिप्रद, सुखसम्पादक, स्वास्थ्य-संस्थापक, सत्त्वशोधक, निर्विकार] होता है और भेषजरूप मन ही जीवन की सर्वांगीण चिकित्सा करता है । भेषजरूप मन ही साधक के समस्त अन्तः बाह्य रोगों का निराकरण और साधना की अन्तः बाह्य समस्त बाधाओं का समाधान करता है । मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः । मनुष्यों का मन ही बन्ध और मोक्ष का कारण है । भेषजरूप शुद्ध मन सुकृतस्वरूप त्र्यम्बक से संगत होकर मोक्ष प्राप्त कराता है । अभेषजरूप अशुद्ध

मन वन्धनकारी विकारवासनाओं से संगत होकर वन्धन का कारण होता है।

इस सब आशय से साधक अपने मन को सम्बोधन करते हुये कह रहे हैं–दोषरहित ओषधिरूप मन! (भेषजं असि पुरुषाय) तू अमृत है पुरुष के लिये, (भेषजं असि गवे, भेषजं असि अश्वाय, सुखं असि मेषाय मेष्यै) तू भेषज है गौ के लिये, तू भेषज है अश्व के लिये, तू सुखप्रद है मेष और मेषी के लिये।

तू है भेषज गौ के लिये,
भेषज अश्व के लिये,
भेषज पुरुष के लिये।
सुखप्रद मेष के लिये मेषी के लिये॥

**त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम्।**
**उर्वारुकमिव बन्धान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात्।**
**त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पतिवेदनम्।**
**उर्वारुकमिव बन्धनादितो मुक्षीय मामुतः॥** (य० ३।६०)

[ऋ० ७.५९.१२]

**त्रि-अम्बकं यजामहे सु-गन्धिं पुष्टि-वर्धनम्।**
**उर्वारुकं इव बन्धनात् मृत्योः मुक्षीय मा अमृतात्।**
**त्रि-अम्बकं यजामहे सु-गन्धिं पति-वेदनम्।**
**उर्वारुकं इव बन्धनात् इतः मुक्षीय मा अमुतः॥**

१) हम (त्रि-अम्बकं यजामहे) त्रि-अम्बक को यजते हैं।

२) (सु-गन्धिं पुष्टि-वर्धनं उर्वारुकं इव) सुगन्धियुक्त पुष्टिवर्धक उर्वारुक के समान (मृत्योः बन्धनात्) मृत्यु के बन्धन से (मुक्षीय) मुक्त होजाऊं, (अमृतात् मा) अमृत से नहीं।

३) हम (त्रि-अम्बकं यजामहे) त्रि-अम्बक को यजते हैं।

४) मैं (सु-गन्धिं पति-वेदनं उर्वारुकं इव) सुगन्धियुक्त पति-वेदक उर्वारुक के समान (इतः बन्धनात्) इधर के बन्धन से (मुक्षीय) मुक्त होजाऊं, (अमुतः मा) उधर [के बन्धन] से नहीं॥

यज देवपूजासङ्गतिकरणदानेषु। देव [परमात्मदेव] से संगत होने के दो साधन हैं–पूजा [उपासना] और दान [आत्मदान, आत्मसमर्पण]। उपासना और समर्पण के द्वारा ही साधक परमात्मदेव से संगत होता है। समर्पण के द्वारा ही उपासना होती है। समर्पण के विना उपासना उपासना ही नहीं रहती, वह तो एक निरर्थक व्यासंग होजाता है। यजामहे का अर्थ है 'हम उपासना और समर्पण द्वारा संगत होते हैं / संगत करते हैं'।

उर्वारुक=उरु-आ-रुक। उरु=बड़ा। आ=पूर्ण। रुक=अमृत, दीप्ति, प्राण, चक्षु। पूर्ण बढ़ाव को प्राप्त पके हुये खरबूज़े को उर्वारुक कहते हैं। प्रत्येक खरबूज़ा उर्वारुक नहीं होता है। जब खरबूज़ा अपने पूर्ण आकार को प्राप्त होकर पूरी तरह पक जाता है, तब उसकी उर्वारुक संज्ञा होती है। उर्वारुक का रस अमृत के समान गुणकारी होता है। उसके सेवन से दीप्ति बढ़ती है, प्राण का बल बढ़ता है, नेत्र की ज्योति बढ़ती है। इसी

लिये उर्वारुक के पांच अर्थ हैं–पक्व पूर्ण खरबूजा, अमृत, दीप्ति, प्राण और चक्षु।

जब खरबूजा अपने पूर्ण आकार को प्राप्त होकर पूर्णतया पक जाता है, तब वह बिना हाथ लगाये ही स्वयमेव बेल से अलग होजाता है। बेल से स्वयमेव अलग होजानेवाला उर्वारुक अतिशय सुगन्धियुक्त और पुष्टिवर्धक होता है। वह इतना सुगन्धित होता है कि उसकी सुगन्धि से वातावरण दूर दूर तक महक जाता है और इतना पौष्टिक होता है कि उसके यथाशक्ति सेवन से शरीर में पौष्टिक रसों व धातुओं का प्रचुर मात्रा में उत्पादन होता है।

पतिवेदनम् का अर्थ है पति को वेदन [ज्ञान] करानेवाला। उर्वारुक की सुगन्धि इतनी आकर्षक और तीव्र होती है कि क्षेत्रपति [खेत का स्वामी] उसकी महक से उसका ज्ञान प्राप्त कर लेता है और उसकी सुगन्धि की सीध से, जिस ओर से सुगन्धि आ रही होती है उसी ओर, चलकर उर्वारुक को खोज लेता है।

अमृत=अ-मृत, नहीं मृत, नहीं मरण। मरण का न होना अमृत है और मरण का होना मृत्यु है। मरण या मृत्यु जन्म की छाया है। जिस प्रकार शरीर के साथ उसकी छाया रहती है, उसी प्रकार जन्म के साथ मरण रहता है। जब तक जन्म, तब तक मृत्यु। जब जन्म नहीं होगा, तब मृत्यु भी न होगी। जन्म मरण के चक्र का नाम मृत्यु है। जन्म मरण के चक्र से मुक्त होने का नाम अमृत है।

जन्म नाम शरीर-धारण का है और मृत्यु नाम शरीर-त्यागन का है। पुनः पुनः शरीर-धारण और त्यागन का कारण क्या है? चार अक्षरों में इसका सीधा और स्पष्ट उत्तर है, "मृत्युमय माया का बन्धन"। माया का बन्धन कब टूटता है? जब मानव आत्मसाधना के द्वारा मृत्युमय भोगों और भोगासक्तियों से ऊपर उठकर अपने आपको, अपने आत्मा को, अमृत के बन्धन से बांधता है। यदमृतं तद् ब्रह्म। जो अमृत है वह ब्रह्म है। ब्रह्म ही अमृत है। तमेव विदित्वाति मृत्युमेति–उसी को प्राप्त करके मानव मृत्यु को पार करता है।

मानवों का मन ही बन्ध और मोक्ष का कारण है। भेषजरूप निर्विकार मन मायाजन्य विकारों से मुक्त और निर्विकार त्र्यम्बक से युक्त होकर उसी में समाहित रहने लगता है और परिणामस्वरूप साधक का आत्मा माया के बन्धन से वियुक्त होकर अमृतमय=त्र्यम्बक से संयुक्त होजाता है। यही है मृत्यु से छूटना और अमृत से बंधना और इसी का नाम है मुक्ति या मोक्ष। इस अवस्था को प्राप्त करके साधक जीते जी जीवनमुक्त रहता है और देह त्याग कर पुनः देह के बन्धन में नहीं बंधता है, अपि तु ब्रह्म में शाश्वत स्थिति प्राप्त करता है।

भेषजरूप मन से समर्पण और उपासना करके साधक देव त्र्यम्बक से संगत होकर कह रहे हैं–हम (त्रि-अम्बकं यजामहे) देव त्र्यम्बक को यज रहे हैं, हम देव त्र्यम्बक से संगत होरहे हैं।

देव त्र्यम्बक से संगत होकर आत्मसाधक उत्कट मनोकामना कर रहे हैं—(सुगन्धिं पुष्टिवर्धनं उर्वारुकं इव) सुगन्धित पुष्टिवर्धक उर्वारुक के समान, मैं (मृत्योः बन्धनात् मुक्षीय) मृत्यु के बन्धन से मुक्त रहूं, (अमृतात् मा) अमृत से नहीं।

मुक्तस्वरूप देव से आत्मना संगत हुये, आत्मसाधक पुनः-पुनः आत्मसम्बोधन करते हैं—हम

आत्मना (त्रि-अम्बकं यजामहे) त्र्यम्बक को संगत कर रहे हैं, हम देव त्र्यम्बक से संगत होरहे हैं।

और एक-एक साधक त्र्यम्बक से आत्मसंगत हुआ, ब्रह्मलीन हुआ, आत्मकामना करता है— (सुगन्धिं पति-वेदनं उर्वारुकं इव) सुरभित पति-वेदक उर्वारुक के समान (इतः) इधर से, मृत्यु-लता के, माया के (बन्धनात्) बन्धन से (मुक्षीय) मुक्त होजाऊं, (अमुतः) उधर से, त्र्यम्बक के बन्धन से, मोक्ष के बन्धन से (मा) नहीं।

**हम हैं संगत निरत होरहे,**
**त्रि-अम्बक के साथ।**
**पक्व सुगन्धित पुष्टिवर्धक,**
**उर्वारुक के तुल्य,**
**मुक्त रहूं मृत्यु के बन्धन से,**
**अमृत से न कदापि।**
**हम हैं संगत निरत होरहे,**
**त्रि-अम्बक के साथ।**
**पक्व सुगन्धित और पतिवेदक,**
**उर्वारुक के तुल्य,**
**मुक्त रहूं इसके बन्धन से,**
**उसके से न कदापि॥**

**सूक्ति—बन्धनान्मृत्योर्मुक्षी मामृतात्॥**
**छूटूं मृत्यु के बन्धन से,**
**अमृत से न कदापि॥**
**बन्धनादितो मुक्षीय मामुतः॥**
**मुक्त रहूं इसके बन्धन से,**
**उसके से न कदापि॥**

**एतत्ते रुद्रावसं तेन परो मूजवतो ऽतीहि।**
**अवततधन्वा पिनाकावसः कृत्तिवासा ऽअहिंसन्नः शिवो ऽतीहि॥**

(य० ३।६१)

**एतत् ते रुद्र अवसं तेन परः मूजवतः अति इहि।**
**अव-तत-धन्वा पिनाक-अवसः कृत्ति-वासाः अहिंसन् नः शिवः अति इहि॥**

१) (रुद्र) रुतों के द्रावयितः! दुःखों के विनाशक! सन्तापों को हरनेवाले!

२) (ते एतत् अवसं) तेरा यह रक्षण!

३) (परः अव-तत-धन्वा पिनाक-अवसः कृत्ति-वासाः शिवः) पर, अव-तत-धनु, पिनाक-अवस, कृत्ति-वासा और शिव तू (तेन) उससे, उसके द्वारा (मूजवतः) पर्वतों को (अति इहि) अतिक्रमण करा, लंघा, (अहिंसन्) न हिंसता हुआ (नः) हमें (अति इहि) अतिक्रमण करा।

पर शब्द का प्रयोग परम, प्रकृष्ट, अतिशय उत्तम, सर्वोपरि, अर्थों में होता है। ज्येष्ठ श्रेष्ठ होने से रुद्र पर है।

अवततधन्वा=अव-तत-धन्वा। अव नीचे। तत-तना हुआ। धन्वा धनुषवाला। धनुष की ज्या [डोरी] को तानने के लिये धनुष की दोनों कोटियां नीचे को नमाई जाती हैं। आत्मसाधक का जीवन वह धनुष है, जिसकी एक कोटि है माया-जन्य [प्रकृतिजन्य] शरीर और दूसरी कोटि है आत्मा। संयम है वह ज्या [जया, जय करानेवाली डोरी], जिसे जीवन-धनु पर कसकर जिसपर से साधना का तीर छोड़ा जाता है। संयम-ज्या जितनी दृढ़ता के साथ जीवन-धनु की उभय कोटियों पर कसी हुई होती है साधना-शर उतनी ही तीव्रता तथा असंदिग्धता के साथ मृत्यु को

२) रुद्र ! (एतत् ते अवसं) यह तेरा रक्षण है, यह तेरा ही रक्षाकारी सामर्थ्य है कि झाड़झंकाड़ों को लांघता हुआ, आत्मसाधकों को साधना-पर्वत पर चढ़ाता हुआ, उन्हें अमृतरूपी [मोक्षरूपी] सानु पर पहुंचाकर उधर वहीं प्रस्थापित कर सके।

३) रुद्र ! अपने (तेन) उस रक्षण के आश्रय से (मूजवतः अति इहि) पर्वतों को लंघा, कठिनाइयों के पर्वतों को पार करा, साधनापर्वों को तय करा। तेरे मंगलमय संरक्षण में संस्थित रहते हुये हम सुरक्षा के साथ साधनापर्वों के झाड़झंकाड़ों को लांघते हुये कुशलपूर्वक अमृत-सानु पर चढ़ जायें।

४) रुद्र ! (अहिंसन्) न हिंसता हुआ, विघ्न-बाधा-दुरित-दुर्भूत-भोग-आसक्ति-रूपी झाड़झंकाड़ों से क्षत विक्षत न होने देता हुआ (नः अति इहि) हमें अति-गमन करा, हमें आगे ही आगे और ऊपर ही ऊपर बढ़ाये चढ़ाये चला जा।

**है तू, रुद्र, परम अव-तत-धनु,**
**पिनाक-रक्षक कृत्ति-वास शिव।**
**यह रक्षण-सामर्थ्य तेरा ही,**
**उससे लंघा पर्वतों को ओर,**
**नहीं हिंसता हुआ हमें अतिगमन करा तू॥**

**सूक्ति—मूजवतोऽतीहि॥**
**पर्वतों को लंघा,**
**कठिनाइयों को पार करा॥**

**त्र्यायुषं जमदग्नेः कश्यपस्य त्र्यायुषम्।**
**यद्देवेषु त्र्यायुषं तन्नो अस्तु त्र्यायुषम्॥** (य० ३।६२)
(अ० ५.२८.७)

**त्रि-आयुषं जमत्-अग्नेः कश्यपस्य त्रि-आयुषम्।**
**यत् देवेषु त्रि-आयुषं तत् नः अस्तु त्रि-आयुषम्॥**

१) जो (जमत्-अग्नेः त्रि-आयुषं) जमत्-अग्नि का त्रि-आयुष्य है।

२) जो (कश्यपस्य त्रि-आयुषं) कश्यप का त्रि-आयुष्य है।

३) (देवेषु यत् त्रि-आयुषं) देवों में जो त्रि-आयुष्य है।

४) (तत् त्रि-आयुषं नः अस्तु) वह त्रि-आयुष्य हमारे लिये हो॥

संसिद्धि-प्राप्त आत्मसाधकों का जीवन संयम, सदाचार और साधना का जीवन होता है। इसी से वे पूर्णायु ही नहीं, असाधारणायु हो सकते हैं। भोग रोग ही आयु को क्षीण करते हैं। साधकों के साधनामय जीवन भोग रोग से सर्वथा मुक्त होते हैं। अतः उनका आयु अतिशय दीर्घ हो सकता है।

मनुष्य का सामान्य पूर्णायुष्य सौ वर्ष का होता है। ज्यों-ज्यों मनुष्य का आयुष्य बढ़ता है, त्यों-त्यों उसका ज्ञान और अनुभव भी बढ़ता है, साथ ही उसके जीवन [शरीर] का परिपाक होता है। उसके परिपक्व जीवन से समाज को पर्याप्त समय तक सुपर्याप्त लाभ पहुंच सके, इस दृष्टि से उसे सुन्दर स्वास्थ्य और सुपरिष्कृत जीवन से युक्त रहते हुये सौ वर्ष तो जीना ही चाहिये।

फिर संसिद्ध आत्मसाधकों का संसिद्ध जीवन तो समाज, राष्ट्र और संसार के लिये अतिशय उपयोगी होगा। अपने लिये नहीं तो विश्वहिताय ही उन्हें तीन सौ वर्ष तो जीना ही चाहिये। इसी लिये वेदमाता निर्देश कर रही है कि संसिद्ध आत्मसाधक त्रि-आयुषी हों। एक आयुष्य सौ वर्ष का होता है। त्रि-आयुष्य = १०० × ३ = ३०० वर्ष।

प्रत्येक साधक को यह आत्मना इच्छा करनी चाहिये और ऐसा प्रयत्न करना चाहिये कि वह

तीन सौ वर्ष दिव्य और उपादेय आयुष्य प्राप्त करे, ताकि उसके द्वारा संसार का अधिकाधिक हित सम्पादन हो सके।

जमत् नाम जठर [उदर] का है। जमत्-अग्नि नाम उदर-अग्नि अथवा जठराग्नि का है।

कश्य के दो प्रसिद्ध अर्थ हैं—अमृत और वीर्य। सचमुच वीर्य अमृत है! वीर्य के वर्धन और रक्षण से मनुष्य मृत [मृत्यु] को परे हटाता हुआ दीर्घ, सुदीर्घ, बहुत दीर्घ आयुष्य सम्पादन कर सकता है। कश्यप का अर्थ है कश्य-प, अमृतरूप वीर्य का पान करनेवाला, वीर्य को ऊपर चढ़ाकर शरीर में पचानेवाला। कश्यप का पर्यायवाची शब्द है वाजपेयी। वाज वीर्य, पेयी पीनेवाला।

जो जठराग्नि को प्रदीप्त रखते हैं, उनकी पाचनशक्ति बहुत उत्तम रहती है। पाचनशक्ति के उत्तम रहने से शरीर में शुद्ध पवित्र वीर्य पर्याप्ति मात्रा में बनता है। वीर्य के कण तीन सौ वर्ष तक नितान्त सुरक्षित रह सकते हैं। शरीर में वीर्य के सामान्य सञ्चय से मनुष्य सौ वर्ष का स्वस्थ सुन्दर आयुष्य लाभ कर सकता है। यदि मनुष्य अपने शरीर में वीर्योत्पत्ति के वर्धन तथा रक्षण की विशेष साधना करे तो वह तीन सौ वर्ष का आदर्श आयुष्य प्राप्त कर सकता है। जो साधक साधना विशेष के द्वारा तीन सौ वर्ष का आयुष्य सम्पादन करते हैं, वे यहां देव [दिव्य जन] माने गये हैं।

वैदिक आत्मसाधक आत्मकामना करें—(जमत्-अग्नेः यत् त्रि-आयुषं) जठराग्नि का जो तीन सौ वर्ष का आयुष्य है, (कश्यपस्य यत् त्रि-आयुषं) वीर्य-पेयी का जो तीन सौ वर्ष का आयुष्य है, (देवेषु यत् त्रि-आयुषं) दिव्य जनों में जो तीन सौ वर्ष का आयुष्य है, (नः) हमारे लिये (तत्) वही (त्रि-आयुषं) तीन सौ वर्ष का आयुष्य (अस्तु) हो, होवे।

"प्रदीप्त जठराग्नि और वीर्यपान के द्वारा वीर्यपेयी दिव्य जन तीन सौ वर्ष का आयुष्य सम्पादन करते हैं। हम भी जठराग्नि को दीप्त रखते हुये और वीर्य को अपने शरीरों में पचाते हुये तीन सौ वर्ष का दिव्य आयुष्य सम्पादन करेंगे"।

अमृतारोही आत्मसाधकों को आयु-आरोहण करते हुये आयु-पर्वत के तीन सौ शिखरों को लांघना ही चाहिये।

**जठराग्नि का जो त्रि-आयुष्य,**
**वीर्यपान का जो त्रि-आयुष्य,**
**दिव्य जनों में जो त्रि-आयुष्य,**
**हमें प्राप्त हो वह त्रि-आयुष्य॥**

**सूक्ति—नो अस्तु त्र्यायुषम्॥**
**हमें तीन सौ वर्ष का आयुष्य प्राप्त हो॥**

**शिवो नामासि स्वधितिस्ते पिता नमस्ते अस्तु मा मा हिंसीः।**
**निवर्त्तयाम्यायुषे ऽन्नाद्याय प्रजननाय रायस्पोषाय सुप्रजास्त्वाय सुवीर्याय॥**

(य० ३।६३)

**शिवः नाम असि स्व-धितिः ते पिता नमः ते अस्तु मा मा हिंसीः।**
**नि-वर्त्तयामि आयुषे अन्न-अद्याय प्र-जननाय रायः पोषाय सु-प्र-जाः-त्वाय सु-वीर्याय॥**

१) तू (शिवः नाम असि) शिव नाम है।
२) (ते स्व-धितिः पिता) तेरी स्व-धिति पिता है।
३) (ते नमः अस्तु) तेरे लिये नमः हो।
४) (मा मा हिंसीः) मुझे मत हन।
५) मैं (आयुषे अन्न-अद्याय प्र-जननाय रायः पोषाय सु-प्र-जाःत्वाय सु-वीर्याय) आयु, अन्न-अदन, प्रजनन,

आत्मैश्वर्य के पोषण तथा सु-प्रजात्व के हेतु सुवीर्य के लिये (नि-वर्त्तयामि) नितराम-वर्तता हूं ॥

संसिद्ध आत्म-साधकों ने मन्त्र ६२ में [तीन सौ वर्ष की दीर्घ] आयु के लिये आत्मकामना की है, मन्त्र ५ में अन्न-अदनार्थ [शारीरिक और आत्मिक अन्न के संसेवनार्थ] पृथिवी की पृष्ठ पर अन्न-सेवी अग्नि की प्रस्थापना की है और प्रार्थना की है मन्त्र ३७ में प्रजा-प्रजनन [सुसन्तानोत्पत्ति] की, मन्त्र १९ में आत्मैश्वर्य के पोषण की, मन्त्र ५६ में प्रजावन्त रहते हुये प्रभु से संगत रहने की। इन सबसे सदा सम्पन्न रहने के हेतु जहां आत्म-साधक को प्रभु से नित्य प्रार्थना करते रहना चाहिये, वहां तदनुसार ही सु-वीर्य [सु-पुरुषार्थ, सु-पराक्रम, सु-उपाय] भी करते रहना चाहिये। यथा प्रार्थना तथा पुरुषार्थ और यथा पुरुषार्थ तथा प्रार्थना, सिद्धि साफल्य का यह मूलमन्त्र है।

प्रत्येक संसिद्ध साधक को अपनी उपर्युक्त प्रस्थापनाओं की संसाधना जीवन के अन्तिम क्षण तक निरन्तर करते रहना चाहिये। प्रार्थना के साथ सुवीर्य [सुसाधना] संगत रहनी चाहिये। अतः यहां मन्त्र के प्रथम भाग में प्रार्थना की गयी है और दूसरे भाग में पुरुषार्थ पराक्रम की धारणा धारण की गयी है।

संसिद्ध आत्मसाधक प्रथम प्रार्थना करते हैं—

१) रुद्र ! तू (शिवः नाम असि) शिव नाम है। तेरा नाम शिव [मंगलकर्ता] है। तू दुःखों का नाश करके शिवता का सम्पादन करानेवाला है।

२) मंगलमय देव ! (ते स्व-धितिः) तेरी स्व-धिति, तेरी अपनी धारणा, तेरी निज धारणशक्ति, तेरी निज प्रतिपालना, ही मेरा (पिता) पिता है, पालन-रक्षण-संरक्षण है। मैंने तेरी स्वधिति और तेरे पितृत्व का आश्रय किया हुआ है। तेरी प्रतिपालना और तेरा पितृत्व ही मेरी प्रस्थापनाओं की अन्त तक रक्षा करेगा।

३) शिव ! (ते नमः अस्तु) तेरे लिये नमस्कार हो। मैं तेरे प्रति सदा नतमस्तक रहूं। मैं तेरे अभिमुख सदा विनम्र रहूं और तेरी इच्छा और आदेश को सदा शिरोधार्य रखूं। नमस्कारपूर्वक तेरी कृपा का मैं सदा अभिलाषी रहूं।

४) प्रतिपालक ! (मा मा हिंसीः) मुझे मत हिंस। विघ्न-बाधा-दुरित-दूर्भूत-भोग—आसक्ति आदि झाड़-झंकाड़ों से मुझे कभी क्षत विक्षत न होने दे। मेरे साधना-सन्मार्ग को सदा निर्बाध और मेरे जीवन-पथ को सदा प्रशस्त रख।

प्रार्थना के साथ अपने पुरुषार्थ, पराक्रम अथवा संबल को अक्षुण्ण बनाये रखने के लिए साधक आत्म-शंसन करता है—(आयुषे अन्न-अद्याय प्रजननाय रायस्पोषाय सुप्रजास्त्वाय)=आयुष, आत्मान्न-अदन, प्रजनन, आत्मैश्वर्य के सम्पोषण तथा सुप्रजात्व के हेतु, मैं (सुवीर्याय) सुवीर्य के सम्पादन के लिए (नि-वर्त्तयामि) नितराम वर्तता हूं, सदा प्रयत्नशील रहता हूं ॥

तू शिव-नामा है मंगलमय,
तेरी स्व-धिति मेरा रक्षण,
नमस्कार हो तेरे लिए,
मुझे कभी मत हिंस।
आयु अन्न-अदन और प्रजनन,
आत्मैश्वर्य के सम्पोषण,
और सुष्ठु प्रजात्व हेतु मैं,
सदा वर्तता हूं पुरुषार्थ ॥

सूक्ति—शिवो नामासि ॥
तू शिव नाम है ॥
स्वधितिस्ते पिता ॥
तेरी स्वधिति मेरा रक्षण ॥
नमस्ते अस्तु ॥
तेरे लिये नमस्कार है ॥

# यजुर्वेद-व्याख्या

## देवयजन

एदमगन्म देवयजनं पृथिव्या यत्र देवासो अजुषन्त विश्वे।
ऋक्सामाभ्यां सन्तरन्तो यजुर्भी रायस्पोषेण समिषा मदेम।
इमा आपः शमु मे सन्तु देवीरोषधे त्रायस्व स्वधिते मैनं हिंसीः। १

आ इदं अगन्म देवयजनं पृथिव्याः यत्र देवासः अजुषन्त विश्वे।
ऋक्-सामाभ्यां संतरन्तः यजुर्भिः रायः पोषेण सं इषा मदेम।
इमाः आपः शं उ मे सन्तु देवीः ओषधे त्रायस्व स्वधिते मा एनं हिंसीः।

और इस पृथिवी को हम वह दिव्य स्थली बनायेंगे, (यत्र) जहां, जिसपर (विश्वे देवासः) सब दिव्य जन, दिव्यताओं का (अजुषन्त) सप्रेम सेवन किया करेंगे, जहां के सब जन दिव्य जन बनकर दिव्यताओं का आस्वादन किया करेंगे।

३) दिव्यीकरण के देवयजन से वह दिन आये कि (ऋक्-सामाभ्यां यजुर्भिः) ऋग्वेद की स्तुति, सामवेद की उपासना और यजुर्वेद के श्रेष्ठकर्मविधायक मन्त्रों की साधना के द्वारा (रायः पोषेण, इषा) आत्मैश्वर्य के पोषण व दृढ़ेच्छाशक्ति के साथ (सं तरन्तः) सम्यक् तरते हुये, हम (सं मदेम) सम्यक् आनन्द भोगें, आनन्द का संसेवन करें।

ऋग्वेद से स्तुति की जाती है, यजुर्वेद से यजन किया जाता है, सामवेद से गीतिमय उपासना की जाती है, अथर्ववेद से रायस्पोषण किया जाता है। यहां ऋक् शब्द का प्रयोग स्तुति के अर्थ में, साम का प्रयोग उपासना के अर्थ में और यजुर्भिः का प्रयोग श्रेष्ठकर्मों के अर्थ में हुआ है। स्तुति, उपासना और श्रेष्ठकर्मों के अनुष्ठान से रायस्पोषण स्वयमेव प्राप्त होजाता है। स्तुति, उपासना और यजन [श्रेष्ठकर्मानुष्ठान]—साधना के ये तीन ही साधन हैं। अतः इन तीनों का यहां उल्लेख किया गया है।

इस साधनत्रय से जहां रायस्पोषण होता है, वहां इच्छाशक्ति का दृढ़ीकरण भी होता है। रायस्पोषण वह नौका है और दृढ़ेच्छा वह पतवार है, जिनके अवलम्ब से दिव्य जन दुःख और क्लेश को तरते हैं और आनन्द का आस्वादन करते हैं।

४) (इमाः देवीः आपः मे शं उ सन्तु) ये दिव्य धारायें मेरे लिये शमनकारिणी ही हों, ताप सन्ताप निवारिणी ही हों।

"मे" शब्द का प्रयोग व्यक्तिवाचक है। "मे" से तात्पर्य यहां "व्यक्ति-व्यक्ति अथवा जन-जन के लिये" से है, यद्यपि "मे" का शब्दार्थ "मेरे लिये" है। पृथिवी पर देवयजन की वे दिव्य धारायें सुप्रवाहित हों कि जन-जन बोल उठे, "ये दिव्य धारायें मेरे लिये शंकरी ही हों, मेरे लिये मुबारिक ही हों"।

५) (ओषधे) दोषनिवारक देवयजन! (त्रायस्व) पृथिवी भर के प्राणियों के ताप सन्ताप का निवारण कर।

देवयजन से ही पृथिवी के प्राणियों के दुःख और सन्ताप का निवारण होगा, आसुरी कृत्यों से नहीं।

६) (स्व-धिते) आत्म-धारणे! (एनं मा हिंसीः) इसको मत हिंस, इस देवयजन की हिंसा न कर, इस देवयजन का परित्याग न कर।

आत्म-धारणा से ही देवयजन का निरन्तर संचालन होता है। आत्मधारणा के शिथिल पड़ जाने पर देवयजन का प्रवाह मन्द पड़ जाता है या बन्द होजाता है।

प्राप्त कर लिया हमने देखो,
पृथिवी के इस देवयजन को,
जहां देव सब प्रीतिपूर्वक सेवन करते।
स्तुति और उपासना और सुकर्मों द्वारा,
होकर पुष्ट आत्मपुष्टि से दृढ़ इच्छा से,
तरते हुये सदा हम विचरें ब्रह्मानन्द में।
शमनकारिणी ही होवें ये,
मेरे लिये दिव्य धारायें।
तार ओषधे, त्याग न इसको आत्मधारणे॥

सूक्ति—ओषधे त्रायस्व॥
तार ओषधे॥

आपो अस्मान्मातरः शुन्धयन्तु घृतेन नो घृतप्वः पुनन्तु ।
विश्वं हि रिप्रं प्रवहन्ति देवीरुदिदाभ्यः शुचिरा पूत एमि ।
दीक्षातपसोस्तनूरसि तां त्वा शिवां शग्मां परिदधे भद्रं वर्णं पुष्यन् ॥
[ऋ० १०.१७.१०, अ० ६.५१.२] (य० ४।२)

आपः अस्मान् मातरः शुन्धयन्तु घृतेन नः घृत-प्वः पुनन्तु ।
विश्वं हि रिप्रं प्र-वहन्ति देवीः उत् इत् आभ्यः शुचिः आ पूतः एमि ।
दीक्षातपसोः तनूः असि तां त्वा शिवां शग्मां परि-दधे भद्रं वर्णं पुष्यन् ॥

१) (आपः मातरः अस्मान् शुन्धयन्तु) आपः मातायें हमें शोधें ।

२) (घृत-प्वः नः घृतेन पुनन्तु) घृत-पु हमें घृत से पवित्र करें ।

३) (देवीः हि विश्वं रिप्रं प्र-वहन्ति) दिव्यतायें ही समस्त मल को प्रवाहती हैं ।

४) (शुचिः पूतः) शुद्ध पवित्र मैं (आभ्यः इत्) इनसे ही (उत् आ एमि) उत्-गमन करता हूं ।

५) तू (दीक्षा-तपसोः तनूः असि) दीक्षा और तप की विस्तारिका है ।

६) (भद्रं वर्णं पुष्यन्) भद्र वर्ण को पुष्टता हुआ (तां त्वा शिवां शग्मां परि-दधे) उस तुझ शिवा शग्मा को परि-धारता हूं ॥

आपः विशेषण है मातरः का । आपः नाम जल का है । आपः मातरः से तात्पर्य है जल के समान शीतल, शान्त, स्निग्धशीला, शोधयित्री माताओं से ।

अस्मान् तथा नः, दोनों ही शब्दों का अर्थ है हमको या हमें । यहां इनका प्रयोग समष्टि के लिये हुआ है और अहं या मैं का प्रयोग हुआ है व्यष्टि अथवा व्यक्ति के अर्थ में ।

घृतप्वः=घृत+प्वः=घृत से पवित्र करनेवाले । घृत स्निग्धता का प्रतीक है । स्निग्ध पदार्थ बुद्धिवर्धक होता है और प्रज्वलन भी करता है । शोधन और प्रज्वलन से निस्सन्देह शोधन अथवा पूतीकरण होता है । घृतप्वः से यहां तात्पर्य है घृतवत् सन्तान का शोधन, बोधन और प्रज्वलन करनेवाले पिता ।

व्रतेन दीक्षामाप्नोति—मनुष्य व्रत से दीक्षा को प्राप्त होता है । वेद की इस उक्ति के अनुसार व्रत धारण करने का नाम दीक्षा है । व्रत धारण करके मनुष्य दीक्षित कहलाता है ।

संयम और श्रम के संयोग का नाम तप है । संयम से श्रम की सिद्धि होती है । संयम में श्रम निहित है । संयम आत्मा का विषय है और श्रम शरीर का । तप [संयम और श्रम] से ही दीक्षा सफल होती है ।

शग्म के दो अर्थ हैं—कर्म और सुख । कर्म से ही सुख की सिद्धि होती है । सुखप्रद सुकर्म का ही नाम शग्म है ।

भद्र शब्द दुरित का उल्टा है । जो कुछ दुः है, बुरा है, वह सब दुरित है । जो कुछ सु है, भला है, शुभ है, श्रेष्ठ है, वह सब भद्र है । वर्ण नाम वरणीयता का है । रङ्ग से रङ्गीनी अथवा वरणीयता आती है, इसी से वर्ण नाम रङ्ग का भी है । ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र स्व स्व वरणीयता विशेष के कारण ही वर्ण कहलाते हैं । "भद्र वर्ण" का प्रयोग

यहां शालीन सुधन्य सौन्दर्य के अर्थ में हुआ है।
१) इस पृथिवी के (अस्मान्) हम सब मानवों को (आपः मातरः) जलशीला मातायें (शुन्धयन्तु) शुद्ध करें।

आपः नाम जल का है। आपः शब्द यहां मातरः का विशेषण है। शीतलता, शोधन और सिंचन जल का गुण है। शीतल जल से सिंचन के अतिरिक्त शोधन भी होता है। सभी वस्तुयें जल से धुलकर शुद्ध होती हैं।

जल के समान शीतल, शान्त, सुशीला और सिंचनशीला मातायें मानव समाज के दिव्यीकरण का सर्वप्रथम और सर्वोपरि साधन हैं। मातायें ही मानव-सन्तति की आदि गुरु अथवा आदि आचार्य हैं। वे ही मानव-सन्तति की जन्मदात्री और जीवन-निर्मात्री हैं। पृथिवी के दिव्यीकरण के लिये आदर्श माताओं के निर्माण की अनिवार्यता प्रत्यक्ष है।

२) (घृत-प्वः) घृतवत् प्रबोध और प्रकाशन द्वारा पवित्रता करनेवाले पिता (घृतेन) स्नेहपूर्वक (नः) हम सब मानवों को (पुनन्तु) पवित्र करें।

दुग्ध अथवा दधि का प्रचुर विलोडन करने से मक्खन अथवा लौनी निकलती है। फिर मक्खन अथवा लौनी को तपाकर छाना जाता है। तब घृत तय्यार होता है। घृत के समान तपःपूत पिता मानव-सन्तति के दिव्यीकरण का द्वितीय साधन हैं। पिता ही मानव सन्तति के द्वितीय गुरु अथवा आचार्य हैं।

३) जब मातायें शोधयित्री और पिता पवित्रकर्ता होते हैं, तब ही मानव-सन्तति में दिव्यताओं का द्योतन होता है और तब (हि) ही (देवीः) दिव्यतायें, मानव और मानवता के (विश्वं रिप्रं) समस्त मल को, सम्पूर्ण दोपसमूह को (प्र-वहन्ति) वहा ले जाती हैं, धो डालती हैं।

४) दिव्यीकरण के इन दिव्य प्रवाहों में समुन्नत होता हुआ प्रत्येक मानव अनुभव करता है कि मैं (आभ्यः इत्) इन दिव्यताओं से ही (शुचिः पूतः) शुद्ध पवित्र होकर (उत् आ एमि) ऊपर उठ रहा हूं, उत्कृष्टता का सम्पादन कर रहा हूं।

५) दिव्यताओं की प्राप्ति के साथ ऊपर उठता मानव अनुभव करता है कि उसकी तनू दीक्षा और तप का साधन है और उसी भाव से वह कहता है—मेरी तनु ! तू (दीक्षा-तपसोः तनूः असि) दीक्षा और तप की विस्तारिका है।

तनू का अर्थ है विस्तार करनेवाली। विस्तार विकास का साधन होने से मानवशरीर तनू है। जब पृथिवी पर आसुरी माया प्रवाहित होती है तो प्रत्येक मानव समझता है कि मानवतनू भोग विलास के लिये है। जब पृथिवी पर दिव्यताओं का दिव्य प्रवाह प्रवाहित होता है तो जन जन अनुभव करता है कि मानवतनू दीक्षा और तप की सुविस्तारिका है। दीक्षा और तप के विस्तार से ही दिव्यताओं का द्योतन और पृथिवी का दिव्यीकरण होता है। देवयजन के लिये दीक्षा और तप के विस्तार की प्रत्यक्ष आवश्यकता है।

६) दीक्षा और तप से सुसंस्कृत मानव-तनू वह शिव और पुण्यकर्मा परिधान है, जिसका परिधारण करके मानव भद्र वर्ण का सुपोपण करता है। दीक्षा और तप से सुभूपित मानवतनू वह शिव सुन्दर पोपाक है, जिसे पहन कर मानव सुधन्य सौन्दर्य का सम्पादन करता हुआ सुखप्रद सुकर्म करता है। दिव्यताओं से द्योतित मानव इसी भाव

को प्रकाशित करता हुआ कह रहा है—मेरी तनु ! दीक्षा और तप से तेरे (भद्रं वर्ण पुष्यन्) भद्र सौन्दर्य को पोषता-निखारता हुआ, मैं (तां त्वा शिवां शग्मां परि दधे) उस तुझ शिवा और सुकर्त्री को पहन रहा हूं।

शोधें हमें शुद्ध मातायें;
करें पवित्र हमें घृतपावन।
दिव्यतायें ही सकल मैल को,
धोकर कर देती हैं दूर।
शुद्ध पवित्र इन्हीं से होकर,
ऊपर उठता हूं मैं।
है तू सुविस्तारिका व्रतधारण और तप की,
उस तुझ शिवा सुसुखकर्त्री को,
पहिन रहा हूं भद्र वर्ण से वर्णित होकर ॥

सूक्ति— विश्वं हि रिप्रं प्रवहन्ति देवीः ॥
दिव्यतायें ही सम्पूर्ण मल को बहा ले जाती हैं ॥
दीक्षातपसोस्तनूरसि ॥
तनु ! तू दीक्षा और तप की विस्तारिका है ॥

**महीनां पयोऽसि वर्चोदा असि वर्चो मे देहि।**
**वृत्रस्यासि कनीनकश्चक्षुर्दा असि चक्षुर्मे देहि ॥**
(य० ४।३)

**महीनां पयः असि वर्चःदाः असि वर्चः मे देहि।**
**वृत्रस्य असि कनीनकः चक्षुःदाः असि चक्षुः मे देहि ॥**

१) तू (महीनां पयः असि) महियों का दुग्धसार है।
२) तू (वर्चःदाः असि) वर्च-दा है, (मे वर्चः देहि) मेरे लिये वर्च दे।

३) तू (वृत्रस्य कनीनकः असि) वृत्र का कनीनक है।
४) तू (चक्षुःदाः असि) चक्षु-दा है, (मे चक्षुः देहि) मेरे लिये चक्षु दे ॥

महा का अर्थ है बड़ा। मही का अर्थ है बड़ी। महान् या महती होने से मही नाम पृथिवी का भी है। यहां मही का प्रयोग महानता के अर्थ में हुआ है।

पय का अर्थ है पेय, पीने के योग्य। जो पीने योग्य है, वह पय अथवा पेय है। जो पीने योग्य नहीं है, वह अपय अथवा अपेय है। दुग्ध पय है, ओषधिसार पेय है। धूम्रपान अपय है, शराब अपेय है।

रूप, तेज और सौन्दर्य के संयोग का नाम वर्च है। आत्मस्वरूप, आत्मतेज और आत्मसौन्दर्य के समुच्चय के अर्थ में यहां वर्च शब्द का प्रयोग हुआ है।

वृतु वर्तने। जो कुछ वर्तता है, जो कुछ वर्तमान है, उस सबका नाम वृत्र है। यह अखिल ब्रह्माण्ड और इसमें व्यापक ब्रह्म सब वृत्र है।

कनीनक नाम आंख की पुतली का है। नेत्र में जो तिल है, वही कनीनक है। कनीनक का जो महत्त्व है, वह महत्त्व सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में अन्य किसी का नहीं है। कनीनक में जो चमत्कार है, उसके सामने अन्य सब चमत्कार सर्वथा नगण्य हैं—

देख छोटों को है भगवान् बड़ाई देता।
विश्व सब छोटे कनीनक में दिखाई देता ॥

दिव्यताओं की प्राप्ति के साथ साथ ऊपर उठते हुये मानव ने पूर्व मन्त्र में मानव-तनू को सम्बोधन करते हुये कहा था, "मेरी तनु ! तू दीक्षा और तप की विस्तारिका है"। इस मन्त्र में वह मानव-जीवन को सम्बोधन करता हुआ कहता है,

"मेरे जीवन ! तू (महीनां पयः असि) महानताओं का दुग्धसार है"।

सचमुच मानव-जीवन महानताओं का दुग्धसार है। वे कौनसी महानतायें हैं, जो मानवजीवन में निहित नहीं हैं और जो उसमें सम्पादित नहीं की जा सकती हैं। वे कौनसी महानतायें हैं, जिनका मानवजीवन से दोहन नहीं किया जा सकता है। महान् से महान् समस्त महानतायें मानवजीवन में अन्तर्निहित हैं, मानवजीवन में ही सम्पादित की जाती हैं और मानवजीवन से ही दुही जाती हैं।

"मेरे जीवन ! तू (वर्चःदाः असि, मे वर्चः देहि) वर्चोदा है, मुझे वर्च दे"।

मानव-जीवन वर्च का धाम है। अखिल सुरूपता, सम्पूर्ण तेज और सारा सौन्दर्य मानव-जीवन में ही सम्पादित किया जा सकता है। न केवल शारीरिक अपि तु आत्मिक सुरूपता, तेज और सौन्दर्य का प्रदाता भी यह मानव-जीवन ही है।

"मेरे जीवन ! तू (वृत्रस्य कनीनकः असि) तू ब्रह्म का और ब्रह्म के अखिल ब्रह्माण्ड का कनीनक है।

कनीनक में ही ईक्षण अथवा दर्शनशक्ति निहित है। कनीनक के विना चक्षु देख नहीं पाता है। वैसे ही मानव-जीवन ही वह कनीनक है, जिसके द्वारा और जिसमें स्थित समाहित होकर आत्मा ब्रह्म का दर्शन तथा ब्रह्माण्ड के प्रत्येक तत्त्व का साक्षात्कार करता है।

"मेरे जीवन ! तू (चक्षुःदाः असि, मे चक्षुः देहि) चक्षुदा है, मुझे चक्षु दे।

चक्षि व्यक्तायां वाचि दर्शने च। चक्ष् धातु का अर्थ है स्पष्ट बोलना और दर्शन करना। चक्षु शब्द चक्ष् धातु के परिवार का है। चक्षु का अर्थ है दर्शन और वदन का साधन। दर्शन और वदन का पारस्परिक सम्बन्ध है। जब सत्य या तत्त्व का साक्षात् दर्शन होता है, तब ही सत्य या तत्त्व का वदन अथवा सुस्पष्ट वर्णन होता है। मानव-जीवन चक्षुदा है। मानव-जीवन में ही सत्य का दर्शन और तत्त्व का प्रवदन [प्रवचन] किया जाता है। और सत्य का दर्शन और तत्त्व का प्रवदन ही प्रमुख साधन हैं पृथिवी के दिव्यीकरण की सुसाधना के।

पृथिवी के दिव्यीकरण की सुसाधना का साधक अपने जीवन को नित्य सम्बोधन करता है—"मेरे जीवन ! तू महानताओं का दुग्धसार है। तू वर्चप्राप्ति का अमोघ साधन है। मुझे वर्च की प्राप्ति कराता रह। तू अखिल विश्व का कनीनक है, वह कनीनक, जिससे चक्षु [चक्षणशक्ति] को सम्प्राप्ति होती है। मुझे चक्षु [चक्षणशक्ति, दर्शन और वदन की क्षमता] देता रह, ताकि मैं पृथिवी का दिव्यीकरण करता रहूं"।

स्वजीवनसम्बोधन से ही महानताओं की प्राप्ति होती है। महानताओं की प्राप्ति से वर्च और चक्षणशक्ति की सम्प्राप्ति होती है। वर्च और चक्षणशक्ति से पृथिवी का दिव्यीकरण होता है। मानव-जीवन का यही दिव्य-याग है।

दुग्धसार है तू महानताओं का, जीवन !
है तू वर्चोदा प्रदान कर वर्च मुझे तू।
अखिल विश्व का तू ही कनीनक है, रे जीवन !
है तू चक्षुर्दा प्रदान कर चक्षु मुझे तू॥

सूक्ति—महीनां पयोऽसि॥
मानवजीवन ! तू महानताओं का दुग्धसार है॥
वर्चोदा असि वर्चो मे देहि॥
तू वर्चप्रदाता है, मुझे वर्च प्रदान कर॥
वृत्रस्य असि कनीनकः॥
तू अखिल विश्व [की आंख] का तिल है॥
चक्षुर्दा असि चक्षुर्मे देहि॥
तू चक्षुदाता है, मुझे चक्षु दे॥

चित्पतिर्मा पुनातु वाक्पतिर्मा पुनातु देवो मा सविता
पुनात्वच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः ।
तस्य ते पवित्रपते पवित्रपूतस्य यत्कामः पुने तच्छकेयम् ॥

(य ४।४)

चित्-पतिः मा पुनातु वाक्-पतिः मा पुनातु देवः मा
सविता पुनातु अच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः ।
तस्य ते पवित्र-पते पवित्र-पूतस्य यत्-कामः पुने तत् शकेयम् ॥

१) (चित्-पतिः मा पुनातु) चित्पति मुझे पवित्र करे, (वाक्-पतिः मा पुनातु) वाक्पति मुझे पवित्र करे ।
२) (अच्छिद्रेण पवित्रेण) अच्छिद्र पवित्र से तथा (सूर्यस्य रश्मिभिः) सूर्य की रश्मियों से (देवः सविता मा पुनातु) देव सविता मुझे पवित्र करे ।
३) (पवित्र-पते) ! (तस्य ते पवित्र-पूतस्य) उस तुझ पवित्र-पूत का (यत्-कामः) यत्काम मैं (पुने) पवित्र होता हूं, मैं (तत् शकेयं) वह सकूं ॥

आत्मा चित् है। चित्स्वरूप आत्मा की आत्मचेतना के प्रचेतित होने पर ही मानव-जीवन में पवित्रता का आधान होता है।

आत्मा वाक्-पति है। मानव-पिंजड़े में जो तोता बोल रहा है, वह यह आत्मा ही है। चित्स्वरूप आत्मा की प्रचेतना के प्रचेतित होने पर आत्मा से जिस परा वाणी के स्रोत प्रस्फुटित होते हैं, वे मानव-जीवन का और मानव-समाज का पूतीकरण करनेवाले होते हैं।

मन्त्र में चित्पति शब्द का प्रयोग आत्मप्रचेतना से प्रचेतित उस आत्मज्ञानी तत्त्वदर्शी प्रचेता के लिये हुआ है, जो अपनी आत्मप्रचेतना से जन-जन की आत्मप्रचेतना को जगाकर उनके जीवनों में पावमानी पवित्रता का सुप्रवाह प्रवाहित करता है। वाक्पति शब्द का प्रयोग हुआ है यहां उस सुपावन उपदेष्टा के लिये, आत्मसाधना द्वारा जिसकी अन्तःग्रन्थियों के खुल जाने पर जिसकी आत्मा से परा वाणी प्रसरित होती है।

कोई यह न समझे कि मानव का जीवन स्वयमेव ही महानताओं का दुग्धसार बन जाता है, या स्वभाव से ही वर्चोदा होता है या अनायास ही अखिल विश्व का कनीनक [आंख का तारा] बनकर चक्षणशक्ति प्रदान करता है। मानव-जीवन में इन गुणों की प्रस्थापना साधना की अपेक्षा रखती है। मानव-जीवन इन विभूतियों से विभूषित तब ही होता है, जब चित्पति, वाक्पति और देव सविता उसे शुद्ध पवित्र करते हैं। इसी लिये मानव-जीवन बोल उठता है—(चित्पतिः मा पुनातु) प्रचेता मुझे पवित्र करे, (वाक्पतिः मा पुनातु) प्रवक्ता मुझे पवित्र करे।

मानव-जीवन महानताओं का दुग्धसार, वर्चोदा तथा कनीनक तब बनता है, जब रचयिता, प्रेरक और प्रकाशक देव सविता उसे ज्ञानरूपी सूर्य की रश्मियों से सुरश्मित करके छिद्ररहित पवित्रता से पवित्र कर देता है। इसी भाव से मानव-जीवन पुनः बोल उठता है—(देवः) दिव्य, दिव्यताओं का पुञ्ज (सविता) रचयिता, प्रेरक और प्रकाशक प्रभु

(मा पुनातु) मुझे पवित्र करे और पवित्र रखे (अच्छिद्रेण पवित्रेण) छिद्ररहित साधनारूपी छाननी के द्वारा तथा (सूर्यस्य रश्मिभिः) ज्ञानरूपी सूर्य की किरणों के द्वारा।

पवित्र नाम पवित्र पदार्थ का है, पवित्रता का है, पवित्र अन्तःकरण का है। पवित्र नाम छानने की चलनी, छालनी वा छाननी का है। जिस छाननी में छनकर घृत, दुग्ध, आटा, आदि पदार्थ पवित्र होते हैं, वह सछिद्र होती है। जिस छाननी से मानव-जीवन छनकर पवित्र होता है, वह वह छिद्ररहित छाननी है, जिसे साधना कहते हैं। साधनारूपी छिद्ररहित छाननी में छनकर ही मानव जीवन पवित्र होता है।

सूर्य की किरणें जहां अपने प्रकाश से भौतिक पदार्थों को प्रकाशित करती हैं, वहां वे अपने ताप से उन्हें पवित्र भी करती हैं। सूर्य की किरणें प्रकाशक भी हैं और पावक भी। सूर्य की किरणें भौतिक शरीर को ही पवित्र कर सकती हैं और भौतिक नेत्रों के प्रकाश को ही प्रकाशित करती हैं। वह तो ज्ञानरूपी सूर्य की विज्ञानमयी रश्मियां ही हैं, जो मानव के अन्तःजीवन का प्रकाशन और शोधन करती हैं।

स्वात्म स्वाभाविक पवित्रता से पूत सुपूत, शुद्ध संशुद्ध होने से परमात्मा पवित्रपूत है।

यत् का अर्थ है जो। कामः का अर्थ है कामना करनेवाला। जब जो कामना हो, तब उसी कामना की सुपूर्ति के लिये परमात्मा से याचना करनेवाले याचक का नाम यत्कामः है।

छिद्ररहित साधना भी तभी फलवती होती है, जब पवित्रता का परिपालक परमात्मदेव पवित्रताकामी की कामना को स्वीकार कर लेता है। इसी भावना से जीवन-साधक याचना कर रहा है— (पवित्र-पते) पवित्रता के प्रतिपालक प्रभो! मैं (तस्य ते पवित्र-पूतस्य) उस तुझ पवित्र-पूत का (यत्-कामः) याचक हूं। मैं तुझसे याचना करता हूं कि मैं सदा सर्वदा (पुने) पवित्र रहूं। मैं (तत् शकेयं) वह सकूं, वैसा कर सकूं, मैं सदा पवित्र रह सकूं। यही मेरी कामना है, यही मेरी याचना है।

करे पवित्र चित्पति मुझको,
करे पवित्र वाक्पति मुझको,
छिद्ररहित छननी से सन्तत,
और सूर्य की किरणों से।
हे पवित्र-पते याचक हूं,
मैं उस तुझ पवित्र-पूत का,
रहूं पवित्र सतत सन्तत मैं,
मैं पवित्र रह सकूं निरन्तर॥

**आ वो देवास ईमहे वामं प्रयत्यध्वरे।**
**आ वो देवास आशिषो यज्ञियासो हवामहे॥**

(य० ४।५)

**आ वः देवासः ईमहे वामं प्रयति अध्वरे।**
**आ वः देवासः आशिषः यज्ञियासः हवामहे॥**

१) (देवासः) देवो! दिव्य जनो! हम (अध्वरे प्रयति) अध्वर प्रयत्न में (वः वामं) तुम्हारे वाम को (आ ईमहे) याचते हैं।

२) (यज्ञियासः देवासः) यज्ञीय देवो! हम (वः आशिषः) तुम्हारी शुभ कामनायें (आ हवामहे) प्रार्थते हैं॥

स्वाहा यज्ञं मनसः स्वाहोरोरन्तरिक्षात्स्वाहा ।
द्यावापृथिवीभ्यां स्वाहा वातादारभे स्वाहा ॥

(य० ४।६)

स्वाहा यज्ञं मनसः स्वाहा उरोः अंतरिक्षात्
स्वाहा द्यावापृथिवीभ्यां स्वाहा वातात् आ-रभे स्वाहा ॥

मैं (यज्ञं आ-रभे) यज्ञ आरम्भ करता हूं (स्वाहा) स्वाहुति द्वारा, (मनसः स्वाहा) मन से स्वाहुति द्वारा, (उरोः अन्तरिक्षात् स्वाहा) विशाल अन्तरिक्ष से स्वाहुति द्वारा, (द्यावापृथिवीभ्यां स्वाहा) द्यौ और पृथिवी से स्वाहुति द्वारा (वातात् स्वाहा) वात से स्वाहुति द्वारा ।

स्वाहा नाम है स्व-आहुति अथवा आत्म-आहुति का। स्वाहा नाम है सु-आहुति का। स्व-आहुति ही सु-आहुति है। स्व-आहुति से बढ़कर अन्य कोई आहुति नहीं है। यज्ञ का प्रयोग हुआ है यहां देवयजन अथवा दिव्यीकरण की साधना के लिये।

केवल धाम और आशीर्वाद की प्राप्ति से ही पृथिवी के दिव्यीकरण का सुपावन यज्ञ सम्पन्न नहीं होजायेगा। यज्ञ का मूलमन्त्र तो स्वाहा है, स्व-आहुति है, स्व सर्वस्व की आहुति है। स्वाहा=स्व+आ+हा=स्व का+पूर्ण+त्याग [आहुति]।

अग्नियाग भी तो स्वाहा के द्वारा ही सम्पन्न होता है। स्व स्व पदार्थ की पूर्ण आहुति देने से ही अग्नियज्ञ होता है। स्वाहा कहते ही यज्ञ करनेवाले यज्ञाग्नि में अपने अपने पवित्र पदार्थ की पूर्ण आहुति देते हैं, अपनी अपनी पावन हवि और अपना अपना पुनीत घृत होमते हैं। तभी यज्ञ होता है और यज्ञ की सुगन्धि सब ओर व्यापती है। स्वाहा ही यज्ञ का आत्मा है।

इसी भावना से भावित होकर देवयजन के याजकों में से प्रत्येक याजक कह रहा है—
१) मैं (यज्ञं) पृथिवी के दिव्यीकरण के यज्ञ को (आ-रभे) आरम्भ कर रहा हूं, (स्वाहा) स्व-आहुति द्वारा।

देवयजन प्रारम्भ करने से पूर्व दिव्य याजक को स्व-आहुति और आत्म-बलिदान के लिये समुद्यत होना चाहिये। देवयजन का प्रारम्भ साथियों और साधनों के आश्रय से नहीं, आत्माश्रय से किया जाता है। स्व-आहुति देकर देवयजन प्रारम्भ करने के अनन्तर कालान्तर में असंख्य साथी और अनन्त साधन स्वयमेव चलते चले आयेंगे। प्रारम्भ तो स्वाहा से, पुनीत स्वाहुति से, स्व की सुपावन आहुति से ही करना होगा।
२) मैं (यज्ञं आ-रभे) देवयजन आरम्भ करता हूं, (मनसः स्वाहा) मन से स्वाहुति की भावना द्वारा।

देवयजन के लिये देवयाजक अपने मन से स्वाहुति की भावना को दृढ़ करता है। मन संकल्प का केन्द्र है। संकल्प की दृढ़ता ही है, जो हंसते हंसते स्व सर्वस्व की आहुति देकर मनुष्य जान की बाजी लड़ा देता है। मन ही आहुति और अनाहुति का कारण है। मन का संकल्प सत्य, शिव और अडिग होता है तो महान् से महान् बलिदान और साधना भी सरल प्रतीत होती है।

३) मैं (यज्ञं आ-रभे) देवयजन आरम्भ करता हूं, (उरोः अन्तरिक्षात् स्वाहा) विशाल अन्तरिक्ष से स्वाहुति की भावना प्राप्त करके।

देवयाजक अन्तरिक्ष [आकाश] की ओर दृष्टि डालता है और देखता है कि विशाल अन्तरिक्ष सर्वार्थ सुहुत होकर देवयजन कर रहा है। अन्तरिक्ष जहां एक ओर सर्वार्थ स्व सर्वस्व की आहुति दे रहा है, वहां दूसरी ओर वह कितना विशालाशय है कि समष्टि सृष्टि को, अखिल ब्रह्माण्ड को, अपने अन्तःकरण में समाये हुये है। देवयाजक को भी अन्तरिक्ष के समान न केवल स्व सर्वस्व को सुहुत करना होगा, अपि तु विशालाशय बनकर सम्पूर्ण पृथिवी को और पृथिवीवासियों को अपने हृदय में समाना होगा। देवयाजक के प्रति कोई कैसा भी भला बुरा वर्ताव करे, याजक तो सभी को हृदय से अपनायेगा।

४) मैं (यज्ञं आ-रभे) देवयजन आरम्भ कर रहा हूं, (द्यावापृथिवीभ्यां स्वाहा) द्यौ और पृथिवी से स्वाहुति को भावना लेकर।

देवयाजक द्यौलोक और पृथिवीलोक की ओर दृष्टि डालता है और देखता है कि वे दोनों लोक भी सर्वार्थ स्व सर्वस्व की आहुति देकर दिव्य याग कर रहे हैं। द्यौ के द्योतन और पृथिवी के भोजन प्राणीमात्र के लिये सुहुत होरहे हैं। द्यौ विश्व को प्रकाश प्रदान कररहा है तो पृथिवी सबका धारण पोषण कररही है। पृथिवी के दिव्यीकरण के लिये देवयाजक को द्यौ के समान सबका द्योतन तथा पृथिवी के समान सबका सहन और संवहन करना होगा।

५) मैं (यज्ञं आ-रभे) देवयजन आरम्भ करता हूं, (वातात् स्वाहा) वात से स्वाहुति की प्रेरणा लेकर।

वात नाम बादलों का वहन करनेवाले पवन [Monsoon] का है। देवयाजक वात की ओर दृष्टि घुमाता है और देखता है कि वात सागर से बादलों को लेजाकर दूर दूर वृष्टियों के रूप में स्वाहुतियां देरहा है और देशप्रदेशों को हरा भरा कर रहा है। पृथिवी के दिव्यीकरण के लिये साधक को ज्ञान विज्ञान, विद्या विवेक, स्वास्थ्य सौन्दर्य, आचार विचार, योग सुयोग आदि दिव्यताओं की सर्वत्र सुवृष्टि करनी होगी॥

करता हूं आरम्भ यज्ञ मैं,
स्व-आहुति सु-आहुति द्वारा,
मन से स्वाहुति और सु-आहुति,
स्व-आहुति महदन्तरिक्ष से
द्यौ और पृथिवी से स्वाहुति,
स्वाहुति वृष्टिवह वायु से॥

**आकूत्यै प्रयुजेऽग्नये स्वाहा मेधायै मनसेऽग्नये स्वाहा**
**दीक्षायै तपसेऽग्नये स्वाहा सरस्वत्यै पूष्णेऽग्नये स्वाहा।**
**आपो देवीर्बृहतीर्विश्वशम्भुवो द्यावापृथिवी उरो अन्तरिक्ष।**
**बृहस्पतये हविषा विधेम स्वाहा॥** (य० ४।७)

आ-कूत्यै प्र-युजे अग्नये स्वाहा, मेधायै मनसे अग्नये स्वाहा,
दीक्षायै तपसे अग्नये स्वाहा, सरस्वत्यै पूष्णे अग्नये स्वाहा।
आपः देवीः बृहतीः विश्व-शंभुवः द्यावापृथिवी उरो अन्तरिक्ष।
बृहस्पतये हविषा विधेम स्वाहा॥

१) (आ-कूत्यै) आकूत्यर्थ (प्र-युजे अग्नये स्वाहा) प्र-युक्त अग्नि के लिये स्वाहुति।
२) (मेधायै) मेधार्थ (मनसे अग्नये स्वाहा) मनः अग्नि के लिये स्वाहुति।
३) (दीक्षायै) दीक्षार्थ (तपसे अग्नये स्वाहा) तपः अग्नि के लिये स्वाहुति।
४) (सरस्वत्यै) सरस्वत्यर्थ (पूष्णे अग्नये स्वाहा) पूषा अग्नि के लिये स्वाहुति।
५) (देवीः बृहतीः विश्व-शंभुवः आपः द्यावापृथिवी) दिव्य बृहती सर्व-सुखयित्री जलधारायें तथा द्यौ और पृथिवी, (उरो अन्तरिक्ष) विशाल अन्तरिक्ष।
६) हम (हविषा) हवि द्वारा (बृहस्पतये) बृहस्पति के लिये (स्वाहा) स्वाहुत होकर (वि-धेम) वि-आधान करें।

सामान्यतः आकूति का अर्थ संकल्प किया जाता है। परन्तु आकूति और संकल्प में बहुत भेद है। आकूति आत्मा का विषय है, संकल्प मन का। कु शब्दे धातु से कूति शब्द बनता है। आ= आत्मा। कूति आवाज़। आकूति का अर्थ है आत्मा में सुनायी देनेवाली ब्रह्मप्रेरित ज्ञानमय कूति। इसी का नाम है अन्तःश्रुति। अन्तःश्रुति के द्वारा ही श्रुति का श्रवण किया जाता है।

मेधा नाम परा बुद्धि का है। मेधा नाम ज्ञान के उस अक्षय कोश का है, जो उपमस्तिष्क में संचित रहता है और जिसे योगी जन साधना द्वारा सुविकसित करते हैं। मेधा के सुविकसित होजाने पर ज्ञान विज्ञान के स्रोत सुप्रवाहित होते हैं, ज्योतिष्कोश सुरश्मित रहते हैं, प्रकाशकोश प्रखरित रहते हैं, विराट् का संदर्शन होता है और बुद्धि दिव्यता से आप्लावित रहती है।

व्रतेन दीक्षामाप्नोति। मनुष्य व्रत से दीक्षा को प्राप्त करता है, व्रत धारण करके दीक्षित होता है। व्रतों के धारण और निर्वहन का नाम दीक्षा है।

सरस्वती वाङ्नाम। वाग्वै सरस्वती। सरस्वती नाम वाणी का है। प्रत्येक वाणी नहीं, केवल वह वाणी ही सरस्वती है, जिससे सरसता के साथ ज्ञान विज्ञान का प्रकाशन होता है। सरस्वती=सरस्+वती=सरसतामयी, सरसता के साथ सुप्रवाहित होकर सदाशय और सत्याशय प्रकट करनेवाली वाणी। ज्ञान ही पूषा है। ज्ञान ही है, जो वाणी को पुष्ट करता है। ज्ञान ही है, जो वाणी द्वारा प्रवाहित होता है।

बृहस्पतिः=बृहत्+पतिः। ब्रह्म वै बृहस्पतिः। ब्रह्म ही बृहस्पति है, महान् स्वामी है।

देवयजन का आरम्भ मन से स्वाहुति की भावना द्वारा किया जाता है, किन्तु अन्त तक उसकी सतत साधना के लिये आकूति, मेधा, दीक्षा और सरस्वती की अनिवार्य अपेक्षा रहती है। इस साधन-चतुष्टय से सदा सुसज्ज रहने के लिये देवयाजक चार विभिन्न अग्नियों में तपते हैं—
१) (आकूत्यै) अन्तःश्रुत्यर्थ वे (प्र-युजे अग्नये स्वाहा) प्र-युक्त अग्नि के लिये सुहुत रहते हैं।

अन्तःश्रुति से सुसम्पन्न रहने के लिये देवयाजक प्रयुक्त अग्नि के प्रति सुहुत रहते हैं। योग ही वह अग्नि है, जिससे सदा सर्वदा सुयुक्त रहने से अन्तःश्रुति की सम्प्राप्ति होती है।
२) (मेधायै) मेधार्थ वे (मनसे अग्नये स्वाहा) मनः अग्नि के लिये सुहुत रहते हैं।

मेधा के सुसम्पादन के लिये देवयाजक मनरूपी अग्नि के प्रति सुहुत होते हैं। मेधा और मन का

परस्पर अटूट सम्बन्ध है। मनरूपी अग्नि के प्रज्वलित और प्रकाशित रहने से मेधा के समस्त केन्द्र, कोश और प्रवाह सुविकसित और सुप्रवाहित रहते हैं।

३) (दीक्षायै) व्रतों के धारणार्थ तथा निर्वहनार्थ वे (तपसे अग्नये स्वाहा) तपः अग्नि के लिये सुहुत रहते हैं।

व्रतों के धारण और निर्वहन के लिये देवयाजक तपरूपी अग्नि के प्रति सुहुत रहते हैं। धारित व्रतों के निर्वहन के लिये तप की आवश्यकता प्रत्यक्ष है। विना तप के व्रतों की साधना की ही नहीं जा सकती।

४) (सरस्वत्यै) वाणीप्रवाहार्थ वे (पूष्णे अग्नये स्वाहा) ज्ञान अग्नि के लिये सुहुत रहते हैं।

वाणी पर सरस्वती की स्थापना के लिये देवयाजक ज्ञानरूपी अग्नि के प्रति सुहुत रहते हैं।

सम्पूर्ण पृथिवी का दिव्यीकरण बड़ा कठिन और कठोर कार्य है। इसीसे तो उसके लिये देवयाजकों ने योगाग्नि में तपकर अन्तःश्रुति की, मनाग्नि में तपकर मेधा की, तपाग्नि में तपकर दीक्षा की और ज्ञानाग्नि में तपकर सरस्वती की संसाधना की है। फिर भी देवयाजक अनुभव कररहे हैं कि इस कठिन और कठोर साधना के लिये उन्हें ब्रह्मबल अथवा ब्राह्मशक्ति से भी नियुक्त रहना होगा। ब्रह्मबल से नियुक्त रहना तब ही सम्भव होगा, जब देवयाजक अपने को ब्रह्म में सुहुत और आधानित रखेंगे। लोहे की यदि इच्छा है कि वह सदा सर्वदा आग्नेय ताप से युक्त रहे तो उसे अग्नि में सुहुत होकर अग्नि में ही आधानित अथवा प्रस्थापित रहना होगा। इसी भावना से वे कह रहे हैं—देवयजनार्थ अन्तःश्रुति, मेधा, दीक्षा और सरस्वती से युक्त होकर हम (बृहस्पतये) ब्रह्म के प्रति (हविषा) हवि द्वारा, हवि की भावना से, हविवत्, पवित्र हवनसामग्री की तरह (स्वाहा) सुहुत होकर, ब्रह्म में ही (वि-धेम) वि-धारित/आधानित/प्रस्थापित रहें। किस प्रकार? जिस प्रकार (देवीः) दिव्य (बृहतीः) महती (विश्व-शंभुवः) सबके लिये सुख सम्पादन करनेवाली (आपः द्यावापृथिवी) जलधारायें तथा द्यौ व पृथिवी और (उरो अन्तरिक्ष) विशाल अन्तरिक्ष, सर्वहितार्थ समर्पित होकर सर्वहित में स्थित हैं।

अन्तःश्रुति के लिये, तपे हम योग अग्नि में।
और मेधा के लिये, तपे हम मनः अग्नि में।
व्रत-पालन के लिये, तपे हम तपः अग्नि में।
सरस्वती के लिये, तपे हम ज्ञान अग्नि में।
बृहस्पति के प्रति, रहें हम सतत प्रधारित;
होकर स्वाहुत सुहुत हविवत्॥
जैसे दिव्य बृहती सुखयित्री,
जलधारायें द्यौ और पृथिवी,
अन्तरिक्ष सुविशाल॥

**विश्वो देवस्य नेतुर्मर्तो वुरीत सख्यम्।**
**विश्वो राय इषुध्यति द्युम्नं वृणीत पुष्यसे स्वाहा॥**

[ऋ० ५. ५०. १; य० ११/६७, २२/२१] (य० ४/८)

विश्वः देवस्य नेतुः मर्तः वुरीत सख्यम्।
विश्वः राये इषुध्यति द्युम्नं वृणीत पुष्यसे स्वाहा॥

१) (विश्वः मर्तः) सब मनुष्य (नेतुः देवस्य) नेतृ देव की (सख्यं) सख्यता को (वुरीत) वरण करे।

२) (विश्वः) सब कोई (राये) रै के लिये (इषुध्यति) वाण धारण कर रहा है।

का आश्रय त्याग देता है, निस्सन्देह उसका पतन होजाता है। अतः आत्मशंसन करता हुआ देवयाजक सदा आत्मध्वनि करता रहे—स्तुते और गीते ! (ते) वे तुम दोनों मुझे मेरे (अस्य यज्ञस्य) इस जीवनयज्ञ के (उत्-ऋचः) उत्-ऋचन से (मा आ पातं) मेरी सर्वतः रक्षा करती रहो। तुम्हारे आश्रय से मेरे जीवनयज्ञ का यह उत्थान सदा उत्थित बना रहे। मेरा कभी पतन न होने पाये।

शर्म का अर्थ है गृह और सुख। स्वगृह ही सुख का स्थल है। तनू [शरीर] निस्सन्देह वह गृह है, जिससे और जिसमें आत्मा को सर्वतः सुख की प्राप्ति होती है। देवयाजक की जीवनी हो सुखमयी, किन्तु साथ ही वह हो नमनीय भी, ऐसी नमनीय कि जन-जन उसे सर्वत्र नमस्कार करे, समादृत करे और वह हो ऐसी निरापद व निरामय कि उससे स्वात्मा को किसी प्रकार की हानि न होकर आत्मलाभ हो, लाभ ही लाभ हो। पतन से बचे रहने के लिये अपनी तनू को लक्ष्य करके देवयाजक सदा आत्मसम्बोधन करता रहे—मेरी तनु ! तू मेरा, मुझ आत्मा का (शर्म असि, मे शर्म यच्छ) गृह है, मुझे सुख देती रह। सर्वत्र (ते नमः अस्तु) तेरे लिये नमस्कार हो। (मा मा हिंसीः) मुझे मत हिंस, कभी कदापि मेरी हानि न कर।

स्तुते गीते ! तुम दोनों हो,
ऋक् और साम की ललित कलायें,
करता हूं आरम्भ मैं उन तुम दोनों ही को।
वे तुम दोनों रक्षा करती रहो,
उदृचन से मेरे इस जीवन-सुयाग की।
तू है मेरा गृह मुझे देती रहना सुख,
नमस्कार सर्वत्र सदा हो तेरे लिये,
कभी कदापि हानि न करना मेरे लिये ॥

**उर्गस्याङ्गिरस्यूर्णम्रदा ऊर्जं मयि धेहि। सोमस्य नीविरसि विष्णोः शर्मासि शर्म यजमानस्येन्द्रस्य योनिरसि सुसस्याः कृषीस्कृधि। उच्छ्रयस्व वनस्पत ऊर्ध्वो मा पाह्यंहस आस्य यज्ञस्योदृचः ॥** (य० ४/१०)

**ऊर्क् असि आंगिरसि ऊर्ण-म्रदाः ऊर्जं मयि धेहि। सोमस्य नीविः असि विष्णोः शर्म असि शर्म यजमानस्य इन्द्रस्य योनिः असि सुसस्याः कृषीः कृधि। उत्-श्रयस्व वनस्पते ऊर्ध्वः मा पाहि अंहसः आ अस्य यज्ञस्य उत्-ऋचः ॥**

पूर्व मन्त्र से तनू-सम्बोधन को जारी रखते हुये देवयाजक पुनः कहता है—

१) आंगिरसि ! तू (ऊर्ण-म्रद्राः असि) ऊर्ण-म्रद्रा है।

तनू के लिये यहां आंगिरसी शब्द का प्रयोग किया गया है। अंग-अंग में, प्रत्येक अवयव में, रस अथवा सरसता होने से मानव-तनू को आंगिरसी कहते हैं।

ऊर्ण नाम ऊन अथवा रेशे का है। म्रदा का अर्थ है सुकोमल। बहुत सुकोमल होने के कारण छुईमुई का पौधा भी ऊर्णम्रदा है। यह आंगिरसी कितनी भी सुन्दर और सुदृढ़ क्यों न हो, है छुईमुई और क्षणभंगुर ही। एक झटके में श्वास का तार टूट जाता है और क्षणभर में आंगिरसी कुम्हला जाती है।

२) आंगिरसि ! तू ऊर्णम्रदा है, सही । पर तू जब तक है, तब तक तो (मयि) मुझमें (ऊर्क्) सत्त्व और (ऊर्जं) पराक्रम (धेहि) धारण-स्थापन करती रह ।

जब तक जीवन है, तब तक अनवरत, अन्तिम क्षण तक, देवयाजक की तनू सत्त्व से युक्त और पराक्रम से संयुक्त रहनी चाहिये। सत्त्वहीन और पराक्रमविहीन तनू से देवयजन सम्पादन नहीं किया जा सकता ।

३) आंगिरसि ! तू (सोमस्य नीविः असि) सोम की नीवि है ।

आत्मा वै सोमः। चन्द्रमा वै सोमः। सोम का प्रयोग यहां आत्मा के अर्थ में हुआ है। चन्द्रमा के समान आह्लादक होने से आत्मा सोम कहाता है। नीवि का अर्थ है पूंजी और मेखला। मेखला प्रतीक है तत्परता का। पूंजी और तत्परता का घनिष्ठ सम्बन्ध है। पूंजी के बिना व्यापार व्यवसाय नहीं किया जा सकता है। आत्मा व्यापारी है और उसकी तनू है उसकी वह पूंजी, जिसके बिना आत्म-व्यापार नहीं किया जा सकता है। आत्मा जब तत्परता के साथ तनूरूपी पूंजी से व्यापार [साधना] करता है, तब ही वह लोक और परलोक के ऐश्वर्य सम्पादन करके दिव्यताओं से युक्त होता है और दिव्यीकरण कर पाता है।

४) आंगिरसि ! तू (विष्णोः शर्म असि) विष्णु का शर्म है।

विष्णु का अर्थ है सर्वव्यापक और शर्म नाम है सुख और गृह का। मानव-तनू विष्णु का गृह है, सर्वव्यापक भगवान् का मन्दिर है। तनू-मन्दिर की हृदय-गुहा में विष्णु भगवान् अपनी सम्पूर्ण दिव्यताओं के साथ विराज रहे हैं। विष्णु के इस सुखद मन्दिर में दिव्य चिन्तन, दिव्य भावनायें और दिव्य अनुष्ठान ही किये जाने चाहियें। इस मन्त्रांश से देवयाजक को यह दिव्य प्रेरणा मिल रही है।

५) आंगिरसि ! तू (यजमानस्य शर्म असि) यजमान का शर्म है, यजमान की यज्ञशाला है।

मानव-तनू आत्म-यजमान की यज्ञशाला है। आत्मा यजमान है और उसकी आंगिरसी तनू है उसकी यज्ञशाला। आत्म-यजमान की इस यज्ञशाला में यज्ञ ही किये जाने चाहियें, श्रेष्ठतम कर्म ही किये जाने चाहियें। देवयाजक इस मन्त्र-भाग से यह प्रेरणा प्राप्त कर रहा है।

६) आंगिरसि ! तू (इन्द्रस्य योनिः असि) आत्मा की योनि है।

योनियां न केवल चौरासी लाख हैं, अपि तु करोड़ों हैं, अरबों हैं, असंख्य हैं, जिनमें आत्मा आवागमन करता रहता है। उन सबमें से मानव-तनू ही आत्मा के लिये वह विशिष्ट सर्वश्रेष्ठ योनि है, जिसमें ज्ञान, कर्म और उपासना के अनुष्ठान से विष्णु का साक्षात्कार और मोक्ष की सम्प्राप्ति होती है। देवयाजक इस तथ्य को एक क्षण के लिये भी विस्मृत नहीं करता है।

७) अब देवयाजक अपने आत्मा को सम्बोधन करके कहता है—मेरे आत्मन् ! तेरा यह मानव-तनू एक क्षेत्र भी है और तू है इस क्षेत्र का कृषिवल [किसान]। इस क्षेत्र में तू (सु-सस्याः कृषीः कृधि) सु-उपजोंवाली कृषियां कर, सु-धान्योंवाली खेतियां कर। इसमें वह खेतियां कर कि तू लोक और परलोक के सुधान्यों से सम्पन्न होकर विश्व को दिव्यताओं से दिव्य और तृप्तियों से सन्तृप्त कर सके।

८) वनस्पतिः वनःपतिः। वन के पति अथवा वृक्षों के राजा का नाम वनस्पति है। वृक्षों में सुमहान् होने से वटवृक्ष को वनस्पति कहते हैं। वटवृक्ष का वीज अतिशय लघु होता है। उसी लघुतम वीज से सुविशाल वटवृक्ष इतना फैलता है कि उसकी छाया में हजारों प्राणी आश्रय लेते हैं। देवयाजक का जीवन भी वह वटवृक्ष वने कि उसकी छाया में और उसके आश्रय से असंख्य जनों के जीवन लाभान्वित हों। इसी दिव्य आकांक्षा का व्यक्तिकरण करता हुआ देवयाजक कह रहा है—मेरे (वनस्पते) जीवन-वटवृक्ष ! (उत्-श्रयस्व) ऊंचा उठ, आरोहण कर, ऊपर उठकर फैल, सदा उच्चस्थ रह और (ऊर्ध्वः) उच्चस्थ तू (अस्य यज्ञस्य उत्-ऋचः) इस जीवन-यज्ञ के उत्-ऋचन से तथा (अंहसः) पाप से (मा आ पाहि) मुझे सर्वतः वचा, मेरी सर्वतः रक्षा कर।

पाप से ही उदृचन [पतन] होता है। पाप आया कि पतन हुआ। निष्पापता से उत्थित जीवन सदा उत्थित रहता है। सपापता से उत्थित जीवन पतित होजाता है।

आंगिरसि ! तू ऊर्णम्रदा है,<br>
मुझमें सत्त्व पराक्रम धार।<br>
आत्म-सोम की है तू नीवि,<br>
और मन्दिर है तू विष्णु का।<br>
यज्ञशील का यज्ञसदन तू,<br>
और इन्द्र की है तू योनि।<br>
सु-सस्या कृषियां कर इसमें।<br>
वनस्पते ! उच्चस्थ सदा रह,<br>
उत्थित तू रक्षा करता रह,<br>
मेरे इस जीवन-सुयाग की,<br>
उदृचन से और पाप से ॥

**व्रतं कृणुताग्निर्ब्रह्माग्निर्यज्ञो वनस्पतिर्यज्ञियः। दैवीं धियं मनामहे सुमृडीकामभिष्टये वर्चोधां यज्ञवाहसं सुतीर्था नो असद्वशे। ये देवा मनोजाता मनोयुजो दक्षक्रतवस्ते नोऽवन्तु ते नः पान्तु तेभ्यः स्वाहा ॥** (य० ४/११)

**व्रतं कृणुत अग्निः ब्रह्म अग्निः यज्ञः वनस्पतिः यज्ञियः।**<br>
**दैवीं धियं मनामहे सु-मृडीकां अभिष्टये वर्चःधां यज्ञ-वाहसं सु-तीर्था नः असत् वशे।**<br>
**ये देवाः मनःजाताः मनःयुजः दक्ष-क्रतवः ते नः अवन्तु ते नः पान्तु तेभ्यः स्वाहा ॥**

एक-एक देवयाजक ने अपने तनू को सत्त्व और पराक्रम से युक्त कर लिया है, उसे परम पावन विष्णु भगवान् का पावन मन्दिर वना लिया है, उसे आत्मयज्ञमान की पुनीत यज्ञशाला वना लिया है। पाप और पतन से मुक्त और सर्वतः समुत्थित होकर वे अव पृथिवी के जन-जन को पतन और पाप से वचाने का दिव्य सन्देश दे रहे हैं, वे अपनी वाणी और अपने जीवनादर्श के द्वारा जन-जन के जीवन को दिव्य वनाने की सुप्रेरणा कर रहे हैं। लोग कहने लगते हैं, "देवो, तुम्हारा कथन सत्य है, तुम्हारा प्रयास स्तुत्य है। परन्तु हम साधारण जन अपने जीवनों को दिव्य वना सकेंगे, यह असम्भव नहीं तो दुष्कर अवश्य है"। लोगों की इस जनवदन्ती के उत्तर में देवयाजक कह रहे हैं—

१) लोगो ! (व्रतं कृणुत) व्रत करो, व्रत धारण करो, व्रती वनो।

इसमें सन्देह नहीं कि जीवन के दिव्यीकरण की साधना दुस्तर है, किन्तु है करणीय और वाञ्छनीय। साधना कितनी भी कठिन क्यों न हो,

व्रती बनकर यथावत् अभ्यास करने से वह सरल और सुलभ होजाती है। अतः तुम आत्म-दिव्यीकरण का व्रत धारण करके तदर्थ साधना करो।

२) लोगो! (ब्रह्म अग्निः) ब्रह्म अग्नि है।

अग्नि पावक है, पवित्र करनेवाला है। अग्नि प्रकाशक है, प्रकाश करनेवाला है। जो भी पदार्थ अग्नि में समर्पित होजाता है, वह अग्निरूप होजाता है, पवित्र और प्रकाशयुक्त होजाता है। एवमेव यदि तुम आत्मना ब्रह्म में समर्पित और समाहित होने का अभ्यास करोगे तो पवित्र और प्रकाशित होकर, शुद्ध और बुद्ध बनकर, दिव्य बन जाओगे।

३) लोगो! (यज्ञः अग्नि) यज्ञ अग्नि है।

यज्ञ भी अग्नि है, पावक और प्रकाशक है, शोधक और बोधक है। यदि तुम अपनी जीवन-हवि को शोधकर दिव्यीकरण के यज्ञ में सुहुत करोगे तो निस्सन्देह तुम स्वयं दिव्य बनकर अपने दिव्य जीवनों से विश्व में दिव्यता की व्याप्ति कर सकोगे।

४) लोगो! (वनस्पतिः यज्ञियः) वनस्पति यज्ञीय है।

वटवृक्ष ही नहीं, सब ही वृक्ष, यज्ञीय हैं, अग्निहोत्रवत् परोपकारी हैं। वृक्ष अपने लिये नहीं फलते हैं, परार्थ फलते हैं। वृक्ष अपने फल स्वयं नहीं खाते हैं, दूसरों को खिलाते हैं। तुम वनस्पतिवत् यज्ञीय-परोपकारी बनो। तुममें यज्ञीयता आयेगी, दिव्यता समायेगी।

१) देवयाजकों के दिव्य वचनों से प्रेरित और प्रोत्साहित होकर लोग कहने लगते हैं—देवयाजको! (अभिष्टये) अभीष्ट के लिये, तुम्हारे द्वारा प्रेरित इस दिव्य साव की संसिद्धि के लिये, हम तुमसे (देवीं) देवी, दिव्य, (सु-मृडीकां) सु-सुखा, सुसुख-सम्पादिका, (वर्चःधां) वर्च-धारिका, रूप-तेज-सौन्दर्य-प्रस्थापिका, (यज्ञ-वाहसं) यज्ञ-वाहिका, दिव्यीकरण के यज्ञ का नयन करनेवाली, (सु-तीर्था) सु-तारिका, विघ्नबाधाओं से सुष्ठुतया पार उतारनेवाली, पाप ताप से उद्धारनेवाली (धियं) धारणा को (मनामहे) चाहते-याचते हैं। वह धारणा (नः वशे असत्) हमारे वश में होजाये।

धारणा निस्सन्देह दिव्यता की साधना का परम साधन है। धारणावान् व्यक्ति कठिन से कठिन साधना को सिद्ध कर दिखाते हैं। निरन्तर लक्ष्य की ओर अग्रसर करनेवाली निर्णायक सुस्थिर मति का नाम धारणा है। धारणा का वशीकार होने पर मनुष्य धारणावान् बनता है। दिव्यीकरण के व्रतियों की धारणा कैसी हो? उनकी धारणा हो देवी, सुमृडीका, वर्चोधा, यज्ञवाहस और सुतीर्था और हो साथ ही पूर्णतया वशीकृत, अविचल, अशिथिल, निश्चल, ध्रुव, स्थिर, सुस्थिर। देवयाजक जनता को वह प्रखर विचार और वह ध्रुव धारणा प्रदान करें कि समग्र जनता धारणावान् बनकर अपने जीवन को दिव्य बनाने और विश्व के दिव्यीकरण के यज्ञ का अनुष्ठान करने में सोत्साह तत्पर होजायें और तदर्थ सदा सन्नद्ध रहें।

२) साधारण जनों के लिये धारणा का वशीकार करके धारणावान् बनना और बने रहना कोई सामान्य कार्य नहीं है। इसके लिये मानव-समाज में एक विशेष वातावरण व्यापने की आवश्यकता होती है। इस वातावरण का सम्पादन प्रकाशित-मन, समाहित-मन कर्मकुशल देवयाजक ही कर सकते हैं। इसी तथ्य को अनुभव करते हुये सर्वजन कह रहे हैं—(ये) जो (मनःजाताः) मन से

प्रकाशित, प्रकाशित मनवाले, (मनःयुजः) मन से युक्त, समाहित-मन, योगयुक्त मनवाले (दक्ष-क्रतवः) दक्ष-क्रतु, कर्तृत्व-दक्ष, कर्मकुशल (देवाः) देव हैं, देवयाजक हैं, (ते नः अवन्तु) वे हमें / हमारी रक्षा करें, (ते नः पान्तु) वे हमें / हमारी सुरक्षा करें। वे अपने उपदेश और अपनी प्रेरणाओं द्वारा हमें ऐसा धारणावान् बनाये रखें कि हम अपने जीवनों को दिव्य बनाने में सदा रत निरत रहें।

३) देवयाजकों की रक्षा सुरक्षा में आत्म-दिव्यता का सम्पादन करते हुये सर्वजन कृत्य-कृत्य होरहे हैं और देवयाजकों पर मुग्ध सुमुग्ध होकर कह रहे हैं—(तेभ्यः स्वाहा) उनके लिये स्वाहा, उन देवयाजकों के लिये हमारा स्व सर्वस्व समर्पित है, हम उन देवयाजकों के प्रति पूर्ण आत्मसमर्पण करते हैं।

करो व्रत तुम,
ब्रह्म अग्नि है,
यज्ञ अग्नि है,
वनस्पति यज्ञीय।
याचते हैं हम,
तुमसे धारणा,
दैवी सुसुखा,
वर्च-धारिका,
यज्ञ-वाहिका,
और सुतारिका,
अभीष्ट-सिद्धि के हेतु।
रहे धारणा सदा,
हमारे वश में।
प्रकाशित-मन,
समाहित-मन
कर्मकुशल जो देव,
रक्षा वे ही करें हमारी,
संरक्षा वे करें हमारी।
स्वाहा उनके लिये,
हमारा स्व और स्वसर्वस्व॥

सूक्ति—व्रतं कृणुत॥
व्रत करो, व्रती बनो॥
दैवीं धियं मनामहे॥
हम दैवी धारणा चाहते हैं॥

**श्वात्राः पीता भवत यूयमापो अस्माकमन्तरुदरे सुशेवाः।**
**ता अस्मभ्यमयक्ष्मा अनमीवा अनागसः स्वदन्तु देवीरमृता ऋतावृधः॥**

(य० ४।१२)

**श्वात्राः पीताः भवत यूयं आपः अस्माकं अन्तः उदरे सु-शेवाः।**
**ताः अस्मभ्यं अ-यक्ष्माः अन्-अमीवाः अनागसः स्वदन्तु देवीः अमृताः ऋत-वृधः॥**

श्वात्राः शब्द में आशुगामिता, शीघ्रता अथवा स्फूर्ति का भाव निहित है।

शेवृ सेवने। शेवृ धातु का अर्थ है सेवन या सेवा करना। सेवन या सेवा से सुख प्राप्त होता है। इसी से सु-शेवाः का अर्थ है सुसेवनीय, सुसेवायोग्य, सुसुखयित्री।

क्षय अथवा क्षीणता लानेवाली प्रत्येक चेष्टा वा क्रिया का नाम है यक्ष्मा। उन्माद अथवा बौद्धिक ह्रास का नाम भी यक्ष्मा है।

अमीव नाम रोग का है, प्रत्येक उस रोग का, जो रस अथवा धातु की अपरिपक्वता के कारण होता है।

यद्यपि अगस् अथवा अगः का अर्थ पाप किया जाता है, तथापि पाप और अगः में एक मौलिक भेद है। पाप मन का विषय है और अगः विचार का। वैचारिक पाप का नाम अगः है।

ऋत का प्रयोग यहां सत्य ज्ञान [Right knowledge] के अर्थ में हुआ है। ऋत शब्द का ही रूपान्तर अंग्रेजी का राइट [Right] शब्द है।

देवयाजकों की साधु साधनायें फलवती होरही हैं। उनकी सुप्रेरणायें दिव्य फल ला रही हैं। एक ओर मानव प्रजा व्रती बनकर और दैवी धारणा से युक्त होकर अपना दिव्यीकरण करती चली जारही है। दूसरी ओर प्रकाशित और समाहित मन वाले कर्मकुशल देवयाजक जनता की रक्षा संरक्षा करते हुये उनका मार्गदर्शन कर रहे हैं। जनता देवयाजकों पर मुग्ध सुमुग्ध होरही है और उनके चरणों पर अपना स्व सर्वस्व समर्पित करके उन्हें साधन-सम्पन्न बना रही है। मानव समाज में दिव्यता की सुपावन धारायें बह रही हैं। आनन्दविभोर हो हो कर मानव गीयमान होरहे हैं, तरंगित हो हो कर आनन्दगान कर रहे हैं—(आपः) दिव्यता की दिव्य धाराओ! (अस्माकं उदरे अन्तः) हमारे उदर के भीतर, हमारे अन्तः-करण में (पीताः) पीयी जाती हुयी (यूयं) तुम (श्वात्राः) स्फूर्तिदायिनी तथा (सु-शेवाः) सुसेवनीया और सुसुखयित्री (भवत) होती रहो। जिस प्रकार शीतल जल पिये जाने पर उदर में पहुंचकर चेतना और शान्ति प्रदान करते हैं, वैसे ही तुम आत्मसात् होकर हमारे अन्तःकरण में प्रचेतना और प्रशान्ति प्रस्थापन करो।

और दूसरे ही क्षण वे आत्मकामना करने लगते हैं—दिव्यता की (ताः) वे (अ-यक्ष्माः) क्षयरहित (अनु-अमीवाः) रोगरहित (अनु-अगसः) पापरहित (अमृताः) अमृतमयी (ऋत-वृधः) ऋत-वर्धिनी (देवीः) दिव्य धारायें (अस्मभ्यं) हमारे लिये (स्वदन्तु) स्वाद-स्वादिष्ठता करें।

दिव्यता की अमृतमयी दिव्य धारायें प्रत्यक्षतः सुसेवनीय होती हैं और सेवन की जाने पर वे जहां एक ओर अन्तःकरण में स्फूर्ति प्रदान करती हैं और परम सुखदायिनी होती हैं, वहीं वे दूसरी ओर क्षीणता, अपरिपक्वता तथा पाप से रक्षा करके ऋत की प्रापिका होती हैं। अस्वादु जीवनों को वे स्वादिष्ठ बनाती हैं।

धाराओ! तुम पीयी जाकर,<br>
हमारे उदरों के भीतर,<br>
होओ श्वात्रा और सुशेवा।<br>
दिव्यतायें वे अक्षय रोगरहित निष्पाप,<br>
अमृतमयी और ऋत-वर्धक,<br>
करें हमारे लिये स्वादुता॥

**इयं ते यज्ञिया तनूरपो मुञ्चामि न प्रजाम्।**<br>
**अंहोमुचः स्वाहाकृताः पृथिवीमाविशत पृथिव्या सम्भव॥** (य० ४।१३)<br>
**इयं ते यज्ञिया तनूः अपः मुञ्चामि न प्रजाम्।**<br>
**अंहःमुचः स्वाहा-कृताः पृथिवीं आ-विशत पृथिव्या सं-भव॥**

देवयाजक अपने दिव्य जीवन से दिव्यता की सुपावन धारायें बहाये चला जारहा है। वह ज्यों ज्यों पृथिवी के दिव्यीकरण की साध में आगे बढ़ता है, त्यों त्यों उसके मार्ग को कठिनाइयां कठिन से कठिनतर होती दिखायी देती हैं। एक ओर स्वयं जनसमुदाय अपनी मानवी दुर्बलताओं

के कारण उठ उठ कर गिर गिर जाता है, तो दूसरी ओर निहितस्वार्थ असुर उनकी जान के ग्राहक हो रहे हैं। इन परिस्थितियों में अदम्य देवयाजक अपने वक्ष पर अपना दक्षिण हस्त रखकर स्वयं अपने आपको सम्बोधन करके कह रहा है—रे देवयाजक ! (ते इयं तनूः यज्ञिया) तेरी यह तनू यज्ञिया है, तेरी यह जीवनी यज्ञार्थ है, तेरी यह देह दिव्यीकरण के देवयाग में स्वाहा करने के लिये ही है। कुछ भी हो, तुझे अपनी इस जीवनहवि को इस दिव्य याग में होमते हुये चलना है।

जनविरोध का आत्मनिरोध के साथ साम्मुख्य करता हुआ देवयाजक पुनः पुनः कह उठता है—मैं (अपः मुञ्चामि) प्राणों को छोड़ता हूं, (न प्रजां) प्रजा-जनता को नहीं। मैं अपने प्राणों को त्याग दूंगा, जनहित और जनदिव्यीकरण का परित्याग कदापि न करूंगा। प्राणों के मूल्य पर भी मैं पृथिवी की प्रजा के दिव्यीकरण का यज्ञ किये ही चला जाऊंगा। [अपः वै प्राणाः]।

और साथ ही कुछ हतोत्साहित और शिथिल हुये से अपने साथी देवयाजकों को प्रोत्साहित करता हुआ वह अदम्य देवयाजक कहता है—देवयाजको ! तुम (अंहःमुचः) पाप-मोचक और (स्वाहाकृताः) स्वाहाकारी होकर (पृथिवीं आ-विशत) पृथिवी को प्रवेशो-व्यापो। यदि पृथिवी अंहपूर्ण है, पाप से पूरित है, तो तुम पृथिवी को पापमुक्त करो। यदि पृथिवी की प्रजा पतित है तो तुम पतितपावन बनकर उनका उद्धार और दिव्यीकरण करो। निस्सन्देह साध विकट और दुस्तर है। पर पीछे न हटो। अपने साहस और संबल को संभाल कर स्वसर्वस्व की आहुति दो और अपने व्रत को पूरा करो।

अन्त में अपने एक एक साथी देवयाजक को प्रोत्साहित करता हुआ अदम्य देवयाजक कहता है—यह ठीक है कि पृथिवी बहुत विशाल है और उसके दिव्यीकरण की समस्यायें बहुत अधिक हैं। किन्तु विकल्प एक ही है और वह यह कि तू (पृथिव्या सं-भव) पृथिवी के साथ संयुक्त होजा। सब समस्याओं का समाधान इसी में है कि तू पृथिवी के साथ जुट जा और पार्थिव समस्याओं का समाधान करके दिखा।

है यह तेरी तनू यज्ञिया,
प्राणों को त्यागूं न प्रजा को।
पाप-विमोचक स्वाहाकारियो,
व्याप जाओ सारी पृथिवी को।
पृथिवी से संयुक्त युक्त हो,
जुट पृथिवी से समाधान कर ॥

सूक्ति—इयं ते यज्ञिया तनूः।
तेरी यह जीवनी यज्ञीया है।
पृथिव्या सं-भव।
पृथिवी से संयुक्त होजा ॥

**अग्ने त्वं सु जागृहि वयं सु मन्दिषीमहि।**
**रक्षा णो अप्रयुच्छन् प्रबुधे नः पुनस्कृधि ॥** (य० ४।१४)

अग्ने त्वं सु जागृहि वयं सु मन्दिषीमहि।
रक्ष नः अप्रयुच्छन् प्र-बुधे नः पुनः कृधि ॥

पूर्व मन्त्र में अदम्य देवयाजक ने अपने हतोत्साहित साथियों को प्रोत्साहित करते हुए कहा था— "देवयाजको ! पापमोचक और स्वाहाकारी बनकर पृथिवी के दिव्यीकरण के लिये पृथिवी पर व्याप जाओ"। अपने नायक की सुप्रेरणा से प्रोत्साहित होकर वे पुनः साधनारूढ़

होते हैं और अपने दिव्य नायक से निवेदन करते हैं—

(अग्ने) अग्रणी ! नेतः ! नायक ! (त्वं सु जागृहि) तू सुष्ठुतया जागृत रह, हमारे प्रति इसी प्रकार सजग सावधान रहता हुआ हमें चेताता रह ।

तेरी जागरूकता से (वयं) हम (सु मन्दिषीमहि) सुष्ठुतया आनन्दित रहें, आनन्दपूर्वक इस दिव्य साध में रत निरत रहें ।

(अप्रयुच्छन्) प्रमाद न करता हुआ, सतर्क रहता हुआ, तू (नः) हमें/हमारी (रक्ष) रक्षा कर । सुरक्षापूर्वक हमारा मार्गदर्शन और पथप्रशस्तन करता रह ।

(नः पुनः प्र-बुधे कृधि) हमें पुनः पुनः प्रबोध में कर, हमें पुनः पुनः प्रबुद्ध करता रह ।

अग्ने सदा जागता रह तू,
हम आनन्दित रहें निरन्तर ।
रहता हुआ सतर्क हमारी रक्षा कर तू,
पुनः पुनः प्रबोध कराता रह तू सन्तत ॥

सूक्ति—अग्ने त्वं सु जागृहि ॥
नेतः ! तू सुष्ठुतया जागता रह ॥
वयं सु मन्दिषीमहि ॥
हम सुष्ठुतया आनन्दित रहें ॥
प्रबुधे नः पुनस्कृधि ॥
हमें पुनः पुनः जागृतावस्था में कर,
हमें पुनः पुनः प्रबुद्ध कर ॥

**पुनर्मनः पुनरायुर्म आगन् पुनः प्राणः पुनरात्मा म आगन् पुनश्चक्षुः पुनः श्रोत्रं म आगन् । वैश्वानरो अदब्धस्तनूपा अग्निर्नः पातु दुरितादवद्यात् ॥** (य० ४।१५)

पुनः मनः पुनः आयुः मे आ अगन् पुनः प्राणः पुनः आत्मा मे आ अगन् पुनः चक्षुः पुनः श्रोत्रं मे आ अगन् । वैश्वानरः अदब्धः तनू-पाः अग्निः नः पातु दुःइतात् अ-वद्यात् ॥

मन्त्र १३ में अदम्य देवयाजक ने अपने एक-एक साथी देवयाजक को प्रोत्साहित करते हुए कहा था—पृथिवी के दिव्यीकरण के मार्ग की समस्याओं के समाधान के लिये पृथिवी के साथ संयुक्त होगा । अपने नायक की इस उदात्त प्रेरणा से अनुप्राणित होकर प्रत्येक देवयाजक कह रहा है—दिव्य नेतः ! तेरी प्रेरणा से (मे) मेरे लिये, मुझे (पुनः मनः आ अगन् पुनः आयुः) पुनः मन आया और पुनः आयु, (मे पुनः प्राणः आ अगन् पुनः आत्मा) मेरे लिये पुनः प्राण आगया और पुनः आत्मा, (मे पुनः चक्षुः आ अगन् पुनः श्रोत्रं) मेरे लिये पुनः चक्षु आगया और पुनः श्रोत्र ।

मन के शिवसंकल्प की दृढ़ता और मन के उत्साह के बिना कोई भी साधना सिद्ध और सफल नहीं हो पाती है । संकल्प और उत्साह की शिथिलता का नाम है मन का जाना । संकल्प और उत्साह के पुनः प्रस्फुरित होने का नाम है मन का पुनः आना ।

जब मन चला जाता है तो जीवन निर्जीव होजाता है । जीवन के निर्जीव होने से स्वास्थ्य क्षीण होता है । निर्जीवता और स्वास्थ्यक्षीणता से आयु क्षीण होने लगती है, प्राण दुर्बल होने लगता है, आत्मबल का ह्रास होने लगता है, चक्षु [दर्शनशक्ति] और श्रोत्र [श्रवणशक्ति] क्षीण होने लगते हैं ।

जब मन पुनः आजाता है तो जीवन में सजीवता आजाती है। जीवन के सजीव होने से मनुष्य सर्वतः स्वस्थ होजाता है। सजीवता और स्वस्थता से आयु की वृद्धि होने लगती है, प्राण प्रबल होने लगता है, आत्मबल ठाठें मारने लगता है, चक्षु [दर्शनशक्ति] और श्रोत [श्रवणशक्ति] पुनः पूर्णता को प्राप्त होने लगते हैं।

इसी रहस्य की साक्षात् अनुभूति से अनुभूत होने पर एक-एक देवयाजक के मुंह से निकल रहा है—मेरा मन पुनः आगया है। मेरे जीवन में पुनः सजीवता आगयी है। मुझे नया जीवन और दीर्घायुष्यता प्राप्त होगयी है। मेरा प्राण पुनः सशक्त होगया है। मैं फिर आत्मबल से युक्त होगया हूं। मेरे चक्षु और मेरे श्रोत्र में पुनः पूर्णता परिपूर्णता आगयी है।

मन, आयु, प्राण, आत्मा, चक्षु और श्रोत्र के पुनरागमन से प्रत्येक देवयाजक का जीवन अब सर्वशः जीवित होगया है। जीवित जीवन से पुनः सजीव संजीव होकर समस्त देवयाजक प्रभु से प्रार्थना करने लगते हैं—(वैश्वानरः) विश्व-आ-नर, विश्व नायक (अदब्धः) अहिंस्य, अजर, अमर (तनू-पाः) जीवनरक्षक, जीवनों की रक्षा करनेवाला (अग्निः) प्रकाशस्वरूप देव (नः पातु) हमें बचाये, हमारी रक्षा करे, (दुःइतात्) दुःगति से, दुर्गति से तथा (अ-वद्यात्) अ-वद्य से, अ-प्रशस्ति से।

निर्जीवता और शिथिलता से दुर्गति और अप्रशस्ति होती है। सजीवता और संजीवता से प्रगति और प्रशस्ति होती है। प्रगति प्रशस्ति की जननी है। पृथिवी के दिव्यीकरण की प्रगति के लिये प्रशस्ति आवश्यक है। जिनकी प्रशस्ति और प्रतिष्ठा होती है, उन्हीं का संसार में मान और विश्वास होता है। देवयाजकों की जनता में प्रशस्ति और प्रतिष्ठा अपि च मान और विश्वास होगा, तभी जन-जन उनकी साध में सहायक होकर उनके साथ और उनके पीछे चलेगा और तभी सार्वभौम दिव्यीकरण की साध पूरी होगी।

पुनः आगया मेरा मन और मेरा आयु,<br>
पुनः आगया मेरा प्राण और मेरा आत्मा,<br>
पुनः आगया मेरा चक्षु और मेरा कर्ण।<br>
विश्व-नियन्ता अमर तनूपा देव प्रकाशक,<br>
हमें बचाये दुर्गति से और अप्रशस्ति से॥

सूक्ति—अग्निर्नः पातु दुरितादवद्यात्॥<br>
ब्रह्माग्नि दुर्गति और अप्रशस्ति से<br>
हमारी रक्षा करे॥

**त्वमग्ने व्रतपा असि देव आ मर्त्येष्वा। त्वं यज्ञेष्वीड्यः।**<br>
**रास्वेयत्सोमा भूयो भर देवो नः सविता वसोर्दाता वस्वदात्॥**<br>
[ऋ० ८.११.१, अ० १९.५९.१] (य० ४।१६)

**त्वं अग्ने व्रत-पाः असि देव आ मर्त्येषु आ। त्वं यज्ञेषु ईड्यः।**<br>
**रास्व इयत् सोम आ भूयः भर देवः नः सविता वसोः दाता वसु अदात्॥**

वैश्वानर अदब्ध अग्नि से अपनी प्रार्थना जारी रखते हुये देवयाजक विनय कर रहे हैं—

१) अग्ने! (त्वं व्रत-पाः असि) तू व्रत-पा है, व्रतों की रक्षा करनेवाला है, व्रतों का पालन करानेवाला है। हम व्रती हैं। हमने पृथिवी के दिव्यीकरण का व्रत धारण किया हुआ है। सर्वनियन्तः! हमारे व्रत की रक्षा कर। इस व्रत की संसिद्धि में हमें अविचलता के साथ निरत रख।

५) (वसोः दाता देवः सविता) ऐश्वर्य के दाता देव सविता ने (नः वसु अदात्) हमें ऐश्वर्य देदिया, हमें धन प्रदान करदिया।

वस निवासे। वास, निवास अथवा जीवन के साधन का नाम वसु है। जीवन का साधन होने से ही धन वसु है, आत्मा वसु है, ब्रह्म वसु है, प्राण वसु है, आवास वसु है, ज्ञान वसु है, विज्ञान वसु है। अनन्ता वै वसवः। वसु अनन्त हैं। यहां वसु का प्रयोग धन के अर्थ में हुआ है।

भला यह हो सकता था कि उस महा दानी वैश्वानराग्नि से धन मांगा जाता और न मिलता। वह तो देव सविता है, दिव्य प्रसविता है, सकल दिव्य ऐश्वर्यो का सम्पादक है। उसके सकल ऐश्वर्य देने के लिये ही हैं। देवयाजकों ने उसी के कार्य के लिये उससे मांगा और उसने उनकी झोलियां भरदीं। उस परम धनपति के अनन्त धन हैं। उन्हें वह अपने याचकों को यथापात्र अनवरत देता रहता है।

अग्ने तू व्रतों का पालक,
आ, इन मर्त्यों में आ, देव,
स्तवनीय है तू यज्ञों में॰।
सोम, दे इतना, भूरि भर दे,
वसु के दाता देव सविता ने,
हमें कर दिया वसु प्रदान॥

सूक्ति—त्वमग्ने व्रतपा असि॥
प्रभो, तू व्रतों की रक्षा करनेवाला है।
देव आ मर्त्येष्वा॥
देव, आ, मर्त्यों में आ॥
त्वं यज्ञेष्वीड्यः॥
तू यज्ञों में स्तवनीय है॥

**एषा ते शुक्र तनूरेतद्वर्चस्तया सम्भव भ्राजं गच्छ।**
**जूरसि धृता मनसा जुष्टा विष्णवे।** (य० ४।१७)

**एषा ते शुक्र तनूः एतत् वर्चः तया सं-भव भ्राजं गच्छ।**
**जूः असि धृता मनसा जुष्टा विष्णवे॥**

शुक्र का अर्थ है नितान्त शुद्ध, अतिशय पवित्र। परमात्मा शुक्र है। आत्मा शुक्र है। देवयाजक शुक्र है।

तनु विस्तारे। विस्तार विकास का साधन होने से मानव की इस जीवनी का नाम तनू है।

रूप, तेज और सौन्दर्य के संयोग का नाम वर्च है। सुरूपता, तेजस्विता और सुन्दरता से जो सम्मोहकता झलकती है, उसे वर्च कहते हैं।

भ्राजृ दीप्तौ। भ्राज नाम दीप्ति का है, उस अन्तःदीप्ति का, जो अन्धकार को हटाकर प्रकाश पूर देती है।

जू नाम है पवन के उस वेग का, जो वृक्षों, भवनों और पर्वतों को झकझोर कर नीचे गिरा देता है।

धृञ धारणे। जुषी प्रीतिसेवनयोः। धृता का अर्थ है धारित, संधारित, सुपोषित, परिष्कृत, सुसंस्कृत। जुष्टा का अर्थ है प्रीतिपूर्वक सेवनीय, सप्रेम साधनीय, सस्नेह सेवन की जाने योग्य। शरीर सम्पूर्ण साधनाओं का साधन है। इसीलिये देवयाजक साधना द्वारा अपनी तनू को धृता और जुष्टा बनाता है।

यज्ञो वै विष्णुः। वीर्यं विष्णुः। विष्णुरयं लोकः। अदितिरियं विष्णुः।

विष्लृ व्याप्ती। विष्णु शब्द का अर्थ है व्यापक। व्यापक सत्ता या कर्म का नाम विष्णु है। यज्ञ [अग्निहोत्र] से सुगन्धि व्यापती है, इसीसे यज्ञ विष्णु है। वीर्य [पराक्रम] के द्वारा मनुष्य व्यापता है, इसीसे वीर्य विष्णु है। यह लोक, यह अदिति, यह पृथिवी, व्यापनशीला [विस्तारमयी] होने से विष्णु है। अखिल ब्रह्माण्ड में व्यापा हुआ होने से परमात्मा विष्णु है। यहां विष्णु शब्द का प्रयोग पृथिवी के लिये हुआ है।

देवयाजक ने पृथिवी के दिव्यीकरण के लिये धनदाता देव सविता से धन मांगा और उसे धन मिल गया। किन्तु वह अब यह भी साक्षात् अनुभव करता है कि धन अथवा भौतिक साधनों का दिव्यीकरण की साधना में गौण स्थान है, प्रमुख नहीं। इस दिव्य साध की सिद्धि में प्रमुख स्थान स्वयं साधक के अपने आत्मा और उसकी अपनी तनू का है। यदि उसका अपना आत्मा निर्मल और उसकी अपनी तनू धृता और जुष्टा है, तो ही धन और भौतिक साधन वरदान सिद्ध होंगे। इस अनुभूति के साथ अनायास ही वह आत्मसम्बोधन करता हुआ अपने आपसे बातें करने लगता है—

१) मेरे (शुक्र) संशुद्ध आत्मन्! तेरा (एतत् वर्चः) यह वर्च है। तेरी तनू में जो वर्च है, वह तेरा ही है। (भ्राजं गच्छ) दीप्ति को प्राप्त कर। उस दीप्ति का सम्पादन कर, उस आत्मदीप्ति से युक्त रह, जो जन-जन के अज्ञानान्धकार को तिरोहित करके उनमें ज्ञान का प्रखर प्रकाश फैलादे। तू (जूः असि) वेगवान् है, ऐसा वेगवान् कि बाधाओं और आपत्तियों की चट्टानों को चूर चूर करदे।

२) और मेरे (शुक्र) सुपावन आत्मन्! (एषा धृता जुष्टा तनूः) यह सुसंस्कृत और सुसेवनीय तनू (ते) तेरी है, तेरे लिये है। (विष्णवे) पृथिवी के लिये, पृथिवी के दिव्यीकरण के लिये, (तया) उस [तनू] से और तनू में संस्थित (मनसा) मन से (सं-भव) संयुक्त हो, संयुक्त रह, सम्यक् सम्पन्न रह।

शुक्र! वर्च यह,
सम्पादन कर आत्मदीप्ति का,
वेगवान् तू।
यह सुसेवनीया सुसंस्कृता,
तनू है तेरी, तेरे लिये,
दिव्यीकरण के हेतु पृथिवी के,
उससे मनसे रह सम्पन्न॥

**तस्यास्ते सत्यसवसः प्रसवे तन्वो यन्त्रमशीय स्वाहा।**
**शुक्रमसि चन्द्रमस्यमृतमसि वैश्वदेवमसि॥** (य० ४।१८)

**तस्याः ते सत्य-सवसः प्र-सवे तन्वः यन्त्रं अशीय स्वाहा।**
**शुक्रं असि चन्द्रं असि अमृतं असि वैश्व-देवं असि॥**

षू प्रेरणे धातु से सव और प्रसव शब्दों की उत्पत्ति हुई है। सव का अर्थ है प्रेरणा। प्रसव का अर्थ है सुप्रेरणा।

देवयाजक पुनः अनुभव करता है कि पृथिवी के दिव्यीकरण में प्रमुख स्थान यद्यपि उसके अपने आत्मा और उसकी अपनी तनू का है, तथापि केवल आत्मावलम्ब से यह महतो महान् और उदात्तोदात्त साधना सफल होनेवाली नहीं है। इस साधना का परम अवलम्ब तो केवल सत्यस्वरूप परमात्मा है। साधना की निश्चित

और पूर्ण सिद्धि तो तब ही होगी, जब सत्य का प्रेरक परमात्मा अपनी सुप्रेरणा से उसे सर्वत्र सत्य पथ और सत्य पग सुझायेगा । इसी भाव से भावित होकर वह प्रभु से प्रार्थना करने लगता है—प्रभो ! तू (शुक्रं असि) परम शुद्ध है, (चन्द्रं असि) आह्लादक है, (अमृतं असि) अमृतमय है, (वैश्व-देवं असि) वैश्व-देव है, अखिल विश्व का द्योतन करनेवाला है । मैं तेरे प्रति (स्वाहा) सुहुत समर्पित रहूं । (सत्य-सवसः) सत्य-प्रेरक की [सत्प्रेरणे !], मैं (तस्याः ते) उस तेरी (प्र-सवे) सुप्रेरणा में (तन्वः यन्त्रं) तनू के यन्त्र को (अशीय) सेवन करूं, साधना-रत रखूं ।

देवयाजक का तनू एक यन्त्र है, जिसका सुष्ठु संचालन परम पावन, परम आह्लादक, अमृतमय और विश्वद्योतक प्रभु से ही होता है । जब देवयाजक अपने जीवन-यन्त्र का प्रेरक स्वयं भगवान् को बना लेता है, तब ही वह दिव्यीकरण के सुपथ पर दृढ़ता और तीव्रता के साथ चल पाता है और तब ही वह अन्त तक निरन्तर साधनारत रह पाता है । परन्तु जीवन-रथ-का संचालक प्रभु तब ही बनता है, जब देवयाजक प्रभु के प्रति सर्वात्मना समर्पित रहता है ।

तू है शुक्र, चन्द्र, और अमृत,
वैश्व-देव है स्वयं तू ।
सत्य-सवस् की सत्य प्रेरणे,
उस तेरे ही सत्यप्रेरण में,
जीवन-यन्त्र चले यह मेरा ॥

**चिदसि मनासि धीरसि दक्षिणासि क्षत्रियासि**
**यज्ञियास्यदितिरस्युभयतः शीर्ष्णी ।**
**सा नः सुप्राची सुप्रतीच्येधि मित्रस्त्वा पदि बध्नीतां**
**पूषाध्वनस्पात्विन्द्रायाध्यक्षाय ॥ (य० ४।१९)**

**चित् असि मना असि धीः असि दक्षिणा असि क्षत्रिया असि**
**यज्ञिया असि अदितिः असि उभयः शीर्ष्णी ।**
**सा नः सु-प्राची॰सु-प्रतीची एधि मित्रः त्वा पदि बध्नीतां**
**पूषा अध्वनः पातु इन्द्राय अधि-अक्षाय ॥**

सत्यप्रेरक देव की सत्प्रेरणा में देवयाजक साधनापथ पर बढ़ा चला जारहा है । वह देखता है कि पद-पद पर उसके सामने विघ्नबाधाओं के पर्वत खड़े हैं, पग-पग पर सजीली मोहनी माया उसका सत् डिगाने के लिये उसके आगे अड़ी है । वह अपने संबल को तोलने लगता है । प्रथम अपने आत्मा को सम्बोधन करता हुआ वह कहता है—मेरे आत्मन् ! तू (चित् असि) चित् है, चेतन है, ज्ञानवान् है । तुझमें चेतना है । यह अचेतन जड़ माया और मायाजन्य ये विघ्नबाधायें तेरा क्या साम्मुख्य करेंगी । अचेतन की क्या मजाल कि चेतन को परास्त कर सके । तेरी चेतना के सामने माया की मोहकतायें और विघ्नबाधायें टिक नहीं सकतीं ।

माया के प्रबल आवेगों और तज्जन्य विघ्नबाधाओं के पर्वतों से टकराता हुआ देवयाजक

अब अपनी काया को सम्बोधन करता है—

१) काये ! तू (मना असि) मनवाली है। तुझमें वह जीता जागता मन निहित है, जो तीव्रगामी और ज्योतियों की ज्योति है, जिसकी सहायता से साधक जन दिव्य कर्मों का अनुष्ठान करते हैं और वीर जन जीवन-संग्रामों में विजय सम्पादन करते हैं।

२) मेरी देह ! तू (धीः असि) धारणावती है। तेरे पास वह ध्रुव धारणा है, जिसके बोध प्रबोध से अखिल दुरितों का निवारण होता है।

३) मेरी देह ! तू (दक्षिणा असि) दक्षता-निधि है। जीवित मन से युक्त और ध्रुव धारणा से सुयुक्त होकर तू अक्षय दक्षता की साक्षात् निधि है। तेरी दक्षता से सकल दुर्भूत नितान्त पराभूत होजाते हैं।

४) मेरी जीवनि ! तू (क्षत्रिया असि) क्षत्रिया है। सुमन, सुधारणा और दक्षता से सम्पन्न होकर तू समस्त क्षतियों का क्षय करके क्षत्र का, धर्मक्षत्र का, आत्मक्षत्र का, आत्मराज्य का आधार और आश्रय है।

५) मेरी जीवनि ! तू (यज्ञिया असि) यज्ञिया है, सुपूज्या है, सम्पूज्या है। सुमन, सुधारणा, सुदक्षता और सुक्षत्र से सुनिष्पन्न होकर तू अखिल विघ्नों का निवारण करती है और देवयजनों की याज्ञिका बन जाती है।

६) मेरी जीवनि ! तू (अदितिः असि) अदीना है। सुमन, सुधारणा, सुदक्षता, सुक्षत्र और यज्ञीयता से युक्त होकर तू अखिल दीनताओं से मुक्त होजाती है।

७) मेरी तनु ! तू (उभयतः शीर्ष्णी) दोनों ओर शिरवाली है। सुमन, सुधारणा, सुदक्षता, सुक्षत्र, यज्ञीयता और अदीनता से सुसम्पन्न होकर तू उभय-शिरा होजाती है, लोक और परलोक दोनों ओर शिरस्तु [संघर्ष] करनेवाली बन जाती है, उभय-योधिनी बनकर तू उभयतः युद्ध करती है।

आत्म-चेतना और जीवन-सम्पत्ति से सम्पन्न होकर देवयजन के मार्ग की बाधाओं का बाधन करता हुआ देवयाजक अन्त तक पृथिवी के दिव्यीकरण की साधना करता रहा। वह जीते जी सुप्राची रहा और सुप्रतीची बनकर उसने महा प्रयाण किया। प्राची [पूर्व दिशा] सूर्य के उदय की दिशा है और प्रतीची [पश्चिम दिशा] सूर्य के अस्त की दिशा है। प्राची नाम उदयन अथवा प्रादुर्भवन का है और प्रतीची नाम अस्त अथवा अदर्शन [अदृश्य होने] का है। सूर्य के समान उदित रहते हुए देवयाजक ने पृथिवी पर देवयजन किया और लोक परलोक की विजय सम्पादन करके वह सूर्य के समान ब्रह्मलोक में अस्त [विलीन] हुआ।

उस आदर्श देवयाजक के आदर्शों से प्रस्फुरित होकर अन्य देवयाजक अपनी अपनी जीवनी को सम्बोधन करने लगते हैं—जीवनि ! (सा) वह तू (नः) हमारे लिये (सु-प्राची सु-प्रतीची एधि) सुप्राची और सुप्रतीची हो। हम भी यावज्जीवन समुदित रहते हुए निरन्तर देवयजन करते रहें और अन्त में आत्मना ब्रह्मलोक में अस्त [प्रविष्ट] होजायें।

आदर्श देवयाजक के आदर्शों से प्रभावित होकर प्रत्येक देवयाजक अपनी जीवनी को लक्ष्य करके कह रहा है—मेरी प्यारी तनु ! (इन्द्राय अध्यक्षाय) इन्द्र अध्यक्ष के लिये (मित्रः) प्राण (त्वा) तुझे (पदि) साधना में (बध्नीतां) बांधे

रहे और (पूषा) मन (त्वा) तुझे (अध्वनः) पथ से (पातु) बचाये।

इन्द्रियों का स्वामी होने से आत्मा की इन्द्र संज्ञा है और देह का अधि-अक्ष होने से वह अध्यक्ष है।

प्राणो मित्रः। प्राण मित्र है। प्राण जीवन का परम मित्र है। प्राण मित्रवत् जीवनी को जीवन से बांधे रहता है।

पद गतौ। पदि=पद्यते प्राप्नोति येन साधनेन तस्मिन्। जिस साधना से साधा या प्राप्त किया जाता है, उसे पद् कहते हैं। इस प्रकार यहां पद् का अर्थ है साधना और पदि का अर्थ है साधना में।

एष वै मनः पूषा। यह मन निश्चय ही पूषा है, जीवनी का पोषक है। पुष्ट मन जीवनी का पोषक होता है, अपुष्ट अपोषक। मन के पुष्ट होने पर कृश काया भी पराक्रमशालिनी होजाती है।

प्राण साधना का प्रतीक है और मन प्रेरणा का। निर्विश्राम, निर्यश, निर्विषय और निर्विकार रहता हुआ प्राण जीवनी की साधना करता है और मन देहरथ का प्रेरण अथवा संचालन करता है। देवयाजकों ने कितनी सुन्दर मनोकामना की है—जीवनि! प्राण तुझे साधना में बांधे रहे। तू प्राणवत् निर्विश्राम, निर्यश, निर्विषय और निर्विकार रहती हुई देवयजन की साधना में रत निरत रहे और मन तुझे पथ से बचाये। शिव-संकल्प से सुपुष्ट रहता हुआ तेरा मन तेरा पोषण करता रहे और तुझे पथभ्रष्टता से बचाता रहे, पथ की भूलभुलैयों से तेरी रक्षा करे"।

चित् है तू,
और तू मनवाली ध्रुव धारणावाली,
दक्षिणा क्षत्रिया यज्ञिया अदिति उभयतः शिरवाली।
सुप्राची सुप्रतीची हो तू हम सब ही के लिये,
प्राण तुझे बांधे पद् में,
मन पथ से रक्षा करे,
अध्यक्ष इन्द्र के हेतु॥

**अनु त्वा माता मन्यतामनु पितानु भ्राता सगर्भ्योऽनु सखा सयूथ्यः।**
**सा देवि देवमच्छेहीन्द्राय सोमं रुद्रस्त्वावर्त्तयतु स्वस्ति सोमसखा पुनरेहि॥**
(य० ४।२०)

**अनु त्वा माता मन्यतां अनु पिता अनु भ्राता स-गर्भ्यः अनु सखा स-यूथ्यः।**
**सा देवि देवं अच्छ इहि इन्द्राय सोमं रुद्रः त्वा आ वर्त्तयतु स्वस्ति सोम-सखा पुनः आ-इहि॥**

स्वतनू-सम्बोधन को जारी रखते हुए देवयाजक कहे चला जा रहा है—

१) (देवि) दिव्यताओं से द्योतित मेरी जीवनि! (माता त्वा अनु मन्यतां) माता तुझे अनुमाने, माता तेरा अनुज्ञान करे, माता तुझपर अभिमान करे, माता तुझपर गर्व अनुभव करे।

देवयाजक का जीवन वह जीवन हो, देवयाजक अपने को वह दिव्य सन्तान सिद्ध करे, कि उसकी माता उससे गौरवान्वित होजाये।

२) (देवि) मेरी दिव्य तनु! (पिता त्वा अनु मन्यतां) पिता तुझे अनुमाने, पिता तुझपर गर्व करे, तू पिता का अभिमान हो।

देवयाजक की जीवनी वह जीवनी हो कि उसका पिता उससे गौरवान्वित होजाये।

३) (देवि) मेरी दिव्य जीवनि! (स-गर्भ्यः भ्राता त्वा अनु मन्यतां) सहोदर भाई तुझे अनुमाने, तेरा मान करे, तुझपर गर्व करे।

देवयाजक का जीवन वह जीवन हो कि सहोदर भाई बहिन उसका मान और उसपर गर्व करें।

४) (देवि) मेरी दिव्य जीवनि ! (स-यूथ्यः सखा त्वा अनु मन्यतां) स-यूथ्य सखा तुझे अनुमाने, सखा-समूह के प्रत्येक व्यक्ति के हृदय में तेरे प्रति अनुमान्यता हो।

५) (देवि) मेरी दिव्य जीवनि ! (सा) वह तू (इन्द्राय) इन्द्रियों के स्वामी आत्मा के लिये, आत्मसंबल के लिये (देवं सोमं) दिव्य सोम को (अच्छ) अच्छे प्रकार (इहि) प्राप्त रह।

यह देव सोम वही विश्वनायक विश्व-संचालक वैश्वानराग्नि परमात्म देव है, जिसकी व्याख्या मन्त्र १६ में की जा चुकी है। देवयाजक की दिव्य जीवनी दिव्य आत्मसंबल से युक्त रहनी चाहिये। एतदर्थ उसे देव सोम से सदा सम्यक् सुयुक्त रहते हुए आत्मना दिव्य सोम का, भक्तिरूपी दिव्यामृत का, पान करते रहना चाहिये।

६) (देवि) मेरी दिव्य जीवनि ! (रुद्रः त्वा आ-वर्त्तयतु) रुद्र तुझे प्रेरित करे, दुःखविनाशक तुझे प्रेरित करता रहे।

रुत् दुःखं, तस्य द्रावयिता रुद्रः। रुत् नाम है दुःख का। दुःखों का द्रावयिता अथवा नाशक होने से देव सोम ही रुद्र है। अन्तः बाह्य समस्त दुःखों का सर्वातिशय निवारक होने से परमात्मा का नाम रुद्र है। देवयाजक का जीवन रुद्र-प्रेरित रहेगा, तो ही वह सब दुःखों और विघ्नबाधाओं को पार करता हुआ अन्त तक पृथिवी के दिव्यीकरण की साध में सन्तत निरत रह सकेगा।

मन्त्रान्त में देवयाजक अपने को सोम-सखा कहता हुआ आत्मसम्बोधन करता है—(सोम-सखा) सोम का सखा तू (स्वस्ति) समंगल, कुशलपूर्वक (पुनः) पुनः पुनः [देव सोम को, देव रुद्र को] (आ-इहि) प्राप्त हो, प्राप्त रह।

सब दिव्यताओं का सर्वातिशय दिव्य स्रोत तो वह दुःखहारी सुखधाम देव सोम ही है। सर्वात्मना, सर्वभावेन, देव सोम के भक्तिरूपी सोम का पान करते रहने से ही देवयाजक के जीवन में दैवी दिव्यता का सतत संचार होता रहेगा। भावना और योगसाधना द्वारा प्रभु से अनवरत संयुक्त रहना ही उसको पुनः पुनः समंगल प्राप्त रहना है।

माता अनुमाने तुझे<br>
तुझे अनुमाने पिता,<br>
सगर्भ्य भ्राता अनुमाने तुझे,<br>
तुझे अनुमाने सयूथ्य सखा।<br>
देवि ! वह तू प्राप्त रह सम्यक् देव सोम को,<br>
प्रेरित करता रहे तुझे दुःखहारी रुद्र देव,<br>
सोमसखा तू सन्तत रह प्राप्त रुद्र सोम को।

सूक्ति—अनु त्वा माता मन्यताम्।<br>
माता तुझे अनुमाने।<br>
रुद्रस्त्वावर्त्तयतु॥<br>
दुःखहारी भगवान् तुझे प्रेरित करे॥

**वस्व्यस्यदितिरस्यादित्यासि रुद्रासि चन्द्रासि।**<br>
**बृहस्पतिष्ट्वा सुम्ने रम्णातु रुद्रो वसुभिराचके॥** (य० ४।२१)

**वस्वी असि अदितिः असि आदित्या असि रुद्रा असि चन्द्रा असि।**<br>
**बृहस्पतिः त्वा सु-म्ने रम्णातु रुद्रः वसुभिः आ-चके॥**

स्वजीवनी-सम्बोधन को जारी रखते हुए देवयाजक कह रहा है—

१) मेरी तनु ! तू (वस्वी असि) वस्वी है।

वस्वी = वसु + ई = वसु द्वारा संचालित। रश्मि,

रात्रि, धन और प्राण—ये प्रसिद्ध अर्थ हैं वसु शब्द के। वस् निवासे और ई गतौ, इन दो धातुओं से वस्वी शब्द की सिद्धि होती है। जीवन के निवास, वास या अस्तित्व का साधन होने से प्राण वसु है, धन वसु है। प्राण जीवन का धन है। प्राणी का प्राण उसके जीवन का मूलधन है। प्राण के बिना प्राणी एक क्षण भी जीवित नहीं रह सकता है। प्राणी में जब तक प्राण निवास करता है, तब तक ही वह सब प्रकार के धनैश्वर्यों का सम्पादन करता है। तत्त्ववेत्ता देवयाजक तभी तो कह रहा है—मेरी जीवनि! तू प्राणरूपी रश्मि अथवा रस्सी से गतित-संचालित रथरी है। प्राणरश्मि से ही तू प्रकाशरही है। प्राण की गति रुकते ही तू अन्धकारमयी रात्रि होजाती है। प्राण से संचालित रहती हुई ही तू सकल धनैश्वर्यों का सम्पादन करती है। प्राण-सूत्र से तेरी गति है। प्राण के रहते रहते तू दिव्य व्रतों और कर्मों की साधना करले। तेरा एक-एक प्राण, एक-एक श्वास अमूल्य निधि है। तू अपने प्राण-प्राण का, श्वास-श्वास का सदुपयोग कर।

२) मेरी जीवनि! तू (अदितिः असि) अदिति है।

दिति का अर्थ है दीना। अदिति का अर्थ है अदीना। दिति का दूसरा अर्थ है खण्ड्य, खण्ड खण्ड होनेवाली। अदिति का दूसरा अर्थ है अखण्ड्या, खण्ड खण्ड न होने वाली। दिति के पुत्र दैत्य कहलाते हैं। अदिति के पुत्र आदित्य कहलाते हैं। देवयाजक कह रहा है—मेरी जीवनि! जहां एक ओर तू इतनी दीन है कि प्राण के एक झटके में खण्ड खण्ड होजाये, वहां दूसरी ओर तू इतनी सुदृढ़ और अदीन भी है कि अपने संबल से तू यथेच्छ जीवित रहती हुई लौकिक और पारलौकिक विजय सम्पादन कर दिखाये।

३) मेरी जीवनि। तू (आदित्या असि) अदिति की पुत्री है, दृढ़ता और अदीनता की पुतली है।

जीवेम शरदः शतं, भूयश्च शरदः शतात्। हम सौ वर्ष जीयें, सौ वर्ष से भी अधिक जीयें। किस प्रकार जीयें? *पश्येम शरदः शतं, शृणुयाम* शरदः शतं, प्रब्रवाम शरदः शतं, अदीनाः स्याम शरदः शतम्। सौ वर्ष से भी अधिक हम जीयें, देखते हुए, सुनते हुए, बोलते हुए, अदीन रहते हुए। समस्त इन्द्रियों का यावदायुष्य सर्वथा और सर्वतः स्वस्थ, सुन्दर और सक्षम रहना ही अदीनता है। मानव जीवनी एक ऐसी जीवनी है कि यदि जीवनविज्ञान और मनोविज्ञान के आश्रय से साधनोपाय किया जाये तो मनुष्य अन्तिम श्वास तक अदीन रह सकता है। इसी भावना से देवयाजक ने अपनी तनू को अदिति की पुत्री, दृढ़ता अदीनता की पुतली, कहा है।

४) मेरी जीवनि! तू (रुद्रा असि) रुद्रा है, दुःख-विनाशिका है। जहां शरीर सुख का आगार और विष्णु का मन्दिर है, वहां यह व्याधि-मन्दिर भी है, दुःख और क्लेश का केन्द्र भी है। मानव की जीवनी में इतनी संजीवनी शक्ति अन्तर्निहित है कि उससे सकल दुःखों, दुरितों, आधियों और व्याधियों का निराकरण भी किया जा सकता है। देवयाजक के लिये यह नितान्त आवश्यक है कि वह अपनी जीवनी को दुःखनिवारण की क्षमता से सक्षम रखे। इसी भाव से उसने अपनी जीवनी को रुद्रा कहा है। संसार के दुःखों के निवारण की क्षमता भी देवयाजक के जीवन में होती ही है।

५) मेरी जीवनि ! तू (चन्द्रा असि) आह्लादिका है, आह्लादकारिणी है। चिदि आह्लादे। आह्लादयित्री होने से मानव-जीवनी चन्द्रा है। देवयाजक की जीवनी तो नीरोग, शुद्ध, पवित्र तथा दिव्यताओं से सुदिव्य है। अतः उसकी जीवनी तो स्व पर सबके लिये आह्लाददायिनी और आह्लादकारिणी है।

स्वजीवनी-सम्बोधन के उपरान्त देवयाजक अपनी जीवनी का आत्मकामनायुक्त शंसन करता हुआ उसे आशीर्वाद देता है--मेरी जीवनि ! (बृहस्पतिः त्वा सु-म्ने रम्णातु) बृहस्पति तुझे सु-म्न में रमाये।

सुम्न=सु-म्न, सुमन, सुप्रसन्नता। ब्रह्म वै बृहस्पतिः। ब्रह्म निश्चय से बृहस्पति है। बृहस्पति=बृहत्+पति। बृहस्पति का अर्थ है महान् पति, महत् रक्षक। अखिल ब्रह्माण्ड का महत् स्वामी और रक्षक यह वह ब्रह्म है।

यहां स्वयं देवयाजक का अपना आत्मा अपनी जीवनी के लिये प्रभु से शुभ कामना करता है—मेरी जीवनि ! महत् ब्रह्म तुझे निरन्तर सुप्रसन्नता में रमणीय बनाये। देवयाजक के दिव्य जीवन में सुप्रसन्नता और रमणीयता होनी ही चाहिये। प्रसन्नता से अनथक सतत साधना होती है, तो रमणीयता से सन्तत जनाकर्षण होता है। सतत साधना और सन्तत जनाकर्षण—ये दो अमोघ साधन हैं पृथिवी के दिव्यीकरण के, देवयजन के।

और अब आत्मप्रसादयुक्त आत्म-सन्तोष के साथ अपनी आदर्श जीवनी को प्यार करता हुआ देवयाजक कहता है—(रुद्रः) दुःख-द्रावयिता मैं [तुझे] (वसुभिः) वसुओं से (आ-चक्रे) तृप्त करता हूं।

देवयाजक ने यहां अपने आपको, अपने आत्मा को, रुद्र [दुःख-विनाशक] कहा है। आत्मा निस्सन्देह दुःखविनाशक है। दुःखों, व्याधियों और आपत्तियों को नष्ट करने की शक्ति मूलतः आत्मा की ही है। आत्मा की रुद्रता [दुःखविनाशक शक्ति] से ही जीवनी रुद्रा [दुःखविनाशिनी] बनी है। देवयाजक की परिष्कृत, शुद्ध संसिद्ध, कमनीय जीवनी निस्सन्देह प्यार की वस्तु है। देवयाजक को चाहिये ही कि वह अपनी प्यारी जीवनी को वसुओं से, जीवनधनों से, जीवन-सम्पत्तियों से, सुष्ठु सम्प्राप्तियों से, सदा तृप्त, परिपुष्ट और परिपूर्ण रखे, ताकि वह दीर्घजीवी और सक्षम रहकर पृथिवी का दिव्यीकरण करता रहे।

प्राणमयी तू और अदीना,
है अदीनता की तू पुतली,
दुःखविनाशयित्री आह्लादा।
बृहस्पति तुझको प्रसन्नता में रमणाये,
मैं हूं रुद्र वसुओं से तुझे तृप्त करता हूं॥
सूक्ति—बृहस्पतिष्ट्वा सुम्ने रम्णातु॥
बृहस्पति तुझको प्रसन्नता में रमणाये॥

**अदित्यास्त्वा मूर्द्धन्नाजिघर्मि देवयजने पृथिव्या इडायास्पदमसि घृतवत् स्वाहा।
अस्मे रमस्वास्मे ते बन्धुस्त्वे रायो मे रायो मा वयं रायस्पोषेण
वियौष्म तोतो रायः॥** (य० ४।२२)

**अदित्याः त्वा मूर्द्धन् आ-जिघर्मि देव-यजने पृथिव्याः इडायाः पदं असि घृतवत् स्वाहा।
अस्मे रमस्व अस्मे ते बन्धुः त्वे रायः मे रायः मा वयं रायः पोषेण वि-यौष्म तोतः रायः॥**

पूर्व मन्त्र में स्वजीवनी को सराहते हुए देवयाजक ने कहा था—बृहस्पति तुझे प्रसन्नता में रमणाये। यहां देवयाजक स्वयं बृहस्पति से आत्म-निवेदन करता है—

१) बृहस्पते ! मैं (त्वा) तुझे (अदित्याः मूर्द्धन्) अदिति [अदीनता] के मूर्द्धा पर, (पृथिव्याः देव-यजने) पृथिवी के देवयजन में (आ-जिघर्मि) पूर्णतया घर्मता हूं ।

अदिति का प्रयोग यहां अदीनता के अर्थ-में हुआ है । मूर्धा का सामान्य अर्थ है मस्तिष्क, शिर, शिरोमणि । यहां इस शब्द का प्रयोग सर्वोपरि सर्वोच्च शिखर के अर्थ में हुआ है । घृ क्षरणदीप्त्योः । क्षरण और दीप्ति के अर्थ में घृ धातु का प्रयोग होता है । आ-जिघर्मि का शब्दार्थ हुआ—मैं तुझे पूर्णतया क्षरता-प्रेरता और दीप्त-प्रज्वलित करता हूं । क्षरण से दीप्ति अथवा प्रेरणा से प्रज्वलन होता है ।

"बृहस्पते ! पृथिवी के देवयजन में, मैं तुझे अदीनता के शिखर पर, प्रेरता और प्रदीप्त करता हूं", इस निवेदन में एक आध्यात्मिक गहनता संनिहित है । पवन के क्षरण से अग्नि का प्रदीपन होता है । अग्नि के प्रदीप्त हुए विना यज्ञ का सम्पादन नहीं हो सकता । पृथिवी के देवयजन के लिये भी यह आवश्यक है कि देवयाजक आत्मक्षरण के द्वारा बृहस्पति को प्रदीप्त करे । बृहस्पति का प्रदीपन ही वह साधन है, जिससे देवयाजक के जीवन में अदीनता की स्थापना होती है । देवयजन के लिये देवयाजक को अदीनता के शिखर पर आसीन रहना चाहिये । अदीनता के शिखर पर आसीन रहने के लिये उसे आत्मप्रेरणा द्वारा बृहस्पति को अपने जीवन में अनवरत प्रदीप्त रखना चाहिये ।

२) बृहस्पते ! तू (इडायाः पदं असि) इडा का पद है ।

ईड स्तुतौ धातु से इडा की सिद्धि होती है । इडा नाम वाणी का है, उस वाणी का, जो सदा सर्वदा बृहस्पति का ईडन [स्तवन] किया करती है । साधक की वाणी साधारण नहीं है । उसकी वाणी वह दिव्य वाणी है, जिसका पद बृहस्पति है । "बृहस्पति" वह पद है, जिसे देवयाजक की स्तवनशील दिव्य वाणी सन्तत उच्चारती और गाती रहती है । सचमुच बृहस्पति स्तवनशील वाणी का दिव्य पद अथवा दिव्य संगीत है ।

इडा नाम उस स्तुत्य वाणी का भी है, जो संसार को बृहस्पति का दिव्य सन्देश सुनाती है । देवयाजक की वाणी का प्रत्येक पद, उसकी वाणी से निकला एक-एक पद, जन-जन को बृहस्पति का दिव्य सन्देश दे रहा होता है ।

वाणी की इस उभयतः साधना से जहां एक ओर पृथिवी का दिव्यीकरण हो रहा होता है, वहां दूसरी ओर स्वयं साधक के जीवन में बृहस्पति का प्रदीपन होता रहता है ।

३) अपने आपमें बृहस्पत्यग्नि के पूर्ण प्रदीपन का सर्वोत्तम साधन है स्वाहा अथवा पूर्ण आत्मसमर्पण । स्वाहा = स्व + आ + हा । (स्व) स्व का, अपने आपका (आ) पूर्ण (हा) त्याग, समर्पण । कोयला जब अग्नि में स्वाहा अथवा पूर्णतया सुहुत या समर्पित होजाता है, तो उसमें सद्यः अग्नि प्रदीप्त होजाता है । इसी भाव से देवयाजक कह रहा है—बृहस्पते ! अपने आपमें तुझे प्रदीप्त रखने के लिये मैं तेरे "बृहस्पति" पद का गान करता हुआ तुझमें (घृतवत् स्वाहा) घृत के समान सुहुत होता हूं । जिस प्रकार घृत की आहुति से यज्ञवेदि में अग्नि प्रदीप्त होता है, वैसे ही मेरे आत्मसमर्पण से तू मुझमें प्रदीप्त रह ।

४) हममें प्रदीप्त होकर, बृहस्पते ! तू (अस्मे रमस्व) हममें रमण कर, हमारे लिये रमणीयता का सम्पादन करता रह, हम सब ही देवयाजकों के जीवन में प्रदीप्त होकर रमणीयता का संचार करता रह, ताकि सारी पृथिवी हमारे प्रति आकृष्ट होती चली जाये।

५) बृहस्पते ! (अस्मे ते बन्धुः) हममें तेरा बन्धु हो, हमारे प्रति तेरा बन्धुत्व रहे। बन्ध से बन्धु। आत्मस्नेह की रस्सी से जो बंधा हुआ हो, उसे बन्धु कहते हैं।

देवयाजक की कितनी सुन्दर प्रार्थना है यह–बृहस्पते ! हममें, हम सब देवयाजकों में, तेरा बन्धुत्व सदा बना रहे। सुस्नेह की रस्सी से तू हमारे प्रति सदा बंधा रह। तू हमारे प्रति सदा प्रीतिमान रह। हम तेरी प्रीति के पात्र रहें और तेरी प्रीति से हमारे जीवनों में तेरा प्रदीपन सदा होता रहे।

६) बृहस्पते ! अपने जीवन में तेरा प्रदीपन और तेरा बन्धुत्व मैं इसलिये चाहता हूं कि (मे) मेरे लिये (त्वे) तुझमें (रायः) आत्मैश्वर्य हैं, (रायः) समस्त आत्मैश्वर्य हैं, (तोतः रायः) भूयोभूयः आत्मैश्वर्य हैं।

भौतिक ऐश्वर्य सब अदिव्य ऐश्वर्य हैं। आत्मैश्वर्य सब दिव्य ऐश्वर्य हैं। दिव्य ऐश्वर्यों से ही पृथिवी का दिव्यीकरण होता है। अतः देवयाजक को दिव्य आत्मिक ऐश्वर्यों की अपेक्षा है। देवयाजक के जीवन में दिव्य ऐश्वर्यों अथवा आत्मैश्वर्यों का सम्पादन तब ही होगा, जब उसके जीवन में बृहस्पति का प्रदीपन और बन्धुत्व होगा।

७) बृहस्पते ! एक मैं ही नहीं, (वयं) हम सब देवयाजक (रायः पोषेण) आत्मैश्वर्य के पोष [पुष्टि] से (मा वि-यौष्म) वियुक्त [वञ्चित] न रहें। हम सब ही देवयाजक देवयजन के लिये दिव्य आत्मैश्वर्यों से युक्त रहें।

**तुझे कररहा हूं प्रदीप्त मैं,**
**पृथिवी के इस देवयजन में,**
**अदिति के सर्वोच्च शिखर पर,**
**मेरी इडा का तू वह पद है,**
**जिसको गाता हुआ सुहुत घृतवत् होजाऊं।**
**हममें रम, हममें बन्धुत्व तेरा हो,**
**मेरे लिये तुझी में सब आत्मैश्वर्य निहित हैं,**
**सभी आत्मैश्वर्य अधिकाधिक ऐश्वर्य,**
**वञ्चित हम न रहें आत्मैश्वर्य-पुष्टि से॥**

**सूक्ति—इडायास्पदमसि॥**
**तू स्तवनशील वाणी का संगीत है॥**
**तू सन्देशवाहिका वाणी का सन्देश है॥**
**अस्मे रमस्व॥**
**हममें रम॥**
**अस्मे ते बन्धुः॥**
**हममें तेरा बन्धुत्व हो॥**

**समख्ये देव्या धिया सं दक्षिणयोरुचक्षसा।**
**मा म आयुः प्रमोषीर्मो अहं तव वीरं विदेय तव देवि सन्दृशि॥** (य० ४।२३)
**सं अख्ये देव्या धिया सं दक्षिणया उरु-चक्षसा।**
**मा मे आयुः प्र-मोषीः मो अहं तव वीरं विदेय तव देवि सं-दृशि॥**

पूर्व मन्त्रों में सम्बोधित बृहस्पति को इस मन्त्र में देवी नाम से पुकारा गया है। बृहस्पति शब्द पुंल्लिंग है और देवी शब्द स्त्रीलिंग। परमात्मा अलिङ्ग है। उसका कोई लिङ्ग नहीं। फिर भी वेद में परमात्मा के नाम उभय लिङ्गों में आए हैं। वेद में उसे कहीं पिता के नाम से पुकारा है तो

कहीं माता के नाम से, कहीं उसे कल्याणी अजरा अमृता कहा है तो कहीं कल्याणकारी अजर अमर कहा है, कहीं उसे देव कहा है तो कहीं देवी। देव शब्द के जितने अर्थ हैं, उतने ही देवी शब्द के हैं। दिव्यताओं से द्योतित होने और द्योतित करने से परमात्मा देव है, देवी है।

चक्षि [ख्याञ्] व्यक्तायां वाचि, दर्शने ऽपि। ख्याञ धातु के दो अर्थ हैं--स्पष्ट बोलना और देखना। देखने और बोलने का परस्पर सम्बन्ध है। प्रथम दर्शन, पश्चात् वदन, सत्योक्ति का यह नियम है। स्पष्ट साक्षात्कार करके जो बोला जाता है, उस बोलने में ही सत्य निहित होता है। विना स्पष्ट देखे और विना स्पष्ट साक्षात्कार किये बोलना अस्पष्ट अथवा असत्य भाषण है। मन्त्र में जो "सं-अख्ये" क्रिया का प्रयोग हुआ है, उसका अर्थ है--मैंने स्पष्ट देखा है और स्पष्ट कहा है अर्थात् मैंने साक्षात्कार करके कहा है, साक्षात् अनुभूति के विना नहीं कहा है।

पूर्व मन्त्र में देवयाजक ने जो कहा है, "वृहस्पते! तुझमें आत्मैश्वर्य हैं, समस्त आत्मैश्वर्य हैं, भूयोभूयः आत्मैश्वर्य हैं", वह उसने यों ही नहीं कह दिया है, स्पष्ट साक्षात् अनुभूति के आधार पर कहा है। इसी भाव का द्योतन करने के लिये वह यहां कह रहा है—(देवि) दिव्यताओं की पुञ्ज दिव्य देवि! यह मैंने (देव्या धिया सं-अख्ये) दिव्य धारणा से देखा और कहा है। यह मैंने (दक्षिणया उरु-चक्षसा सं-अख्ये) दक्षिण विशाल-नेत्र से देखकर कहा है, अनुभूतिमय व्यापक-दृष्टि से साक्षात् करके कहा है।

और गदगद होकर वह विनय करने लगता है—देवि! (मे आयुः मा प्र-मोषीः) मेरे जीवन को मत खण्डित कर।

मुस खण्डने। मडि मण्डने। खण्डन और मण्डन परस्पर विरोधी अर्थवाले शब्द हैं। देवयाजक विनय कर रहा है—देवि! मेरे जीवन को खण्डित नहीं मण्डित रख। देवी के प्रति आत्मना घृतवत् सुहुत-समर्पित अथवा समुख रहते हुए आत्मैश्वर्यों से युक्त रहना जीवन का मण्डन है और उससे आत्मना वियुक्त या विमुख रहते हुए आत्मैश्वर्यों से शून्य रहना जीवन का खण्डन है।

यावदायुष्य मण्डित रहने की भावना से देवयाजक पुनः विनय करता है—देवि! (अहं तव वीरं मो विदेय) मैं तेरे वीर को प्राप्त न होऊं।

वि+ईरः=वीरः। वि=विपरीत। ईरः गति करनेवाला। वीर शब्द का प्रयोग यहां विपरीत गति, विपरीत गमन, विमुखता, वैमुख्य के अर्थ में हुआ है। पृथिवी का जो भाग सूर्य के अभिमुख गति कर रहा होता है, वह सूर्य के तेज और प्रकाश से मण्डित रहता है। पृथिवी का जो भाग सूर्य के विपरीत विमुख होकर गति कर रहा होता है, वह सूर्य के तेज और प्रकाश से खण्डित [वञ्चित] होरहा होता है। एवमेव यदि देवयाजक देवी से समुख रहता हुआ दिव्यीकरण की साधना करेगा, तो उसका जीवन देवी की दिव्यता से मण्डित रहेगा। यदि वह देवी से विमुख रहकर दिव्यीकरण की साधना करना चाहेगा तो उसका जीवन देवी की दिव्यता से सर्वथा खण्डित [वियुक्त] रहेगा। इस रहस्य को समझते हुए ही देवयाजक ने विनय की है, "देवि! मैं तेरी विमुखता को प्राप्त न होऊं। सदा तेरे समुख रहूं।"

देवी के प्रति अपनी समुखता की गहन भावना की विशेष अभिव्यक्ति करता हुआ

देवयाजक पुनः सविनय याचना करता है—देवि ! मैं सतत सन्तत निरन्तर (तव सं-दृशि) तेरे संदर्शन में, तेरी संदृष्टि में [रहूं], तुझसे मुख समुख रहूं ।

दिव्य धी से देखकर मैंने कहा है,
दक्ष उद-दृष्टि से होकर युक्त यह मैंने कहा है ।
खण्डित मत कर जीवन मेरा,
प्राप्त न तेरी करूं विमुखता,
देवि ! स्थित रहूं मैं सन्तत तेरे संदर्शन में ।।
सूक्ति—मो अहं तव वीरं विदेय ।।
मैं तेरा वैमुख्य प्राप्त न करूं ।।

**एष ते गायत्रो भाग इति मे सोमाय ब्रूतादेष ते त्रैष्टुभो भाग इति मे सोमाय ब्रूतादेष ते जागतो भाग इति मे सोमाय ब्रूताच्छन्दोनामानां साम्राज्यं गच्छेति मे सोमाय ब्रूतादास्माकोऽसि शुक्रस्ते ग्रह्यो विचितस्त्वा विचिन्वन्तु ।।** (य० ४।२४)

**एषः ते गायत्रः भागः इति मे सोमाय ब्रूतात् । एष ते त्रै-स्तुभः भागः इति मे सोमाय ब्रूतात् । एषः ते जागतः भागः इति मे सोमाय ब्रूतात् । छन्दःनामानां सां-राज्यं गच्छ इति मे सोमाय ब्रूतात् । आस्माकः असि । शुक्रः ते ग्रह्यः । वि-चितः त्वा वि-चिन्वन्तु ।।**

गायत्रोऽयं भूलोकः । यह भूलोक गायत्र है । प्राणो वै गायत्रम् । प्राण निस्सन्देह गायत्र है । प्राणरक्षक और प्राणियों की रक्षा करनेवाला होने से प्राण गायत्र है । प्राण का प्रयोग प्राणधारियों अथवा प्राणियों के लिये भी होता है ।

सोम्यता, सौम्यता, प्रियता, मोहकता, आह्लादकता जिसमें हो, उसे सोम कहते हैं ।

त्रैष्टुभ=त्रै-स्तुभ, त्रै-स्तुप्, त्रै-स्तोत्र, त्रै-स्तवन । स्तवन तीन प्रकार का होता है—मन से, वचन से, कर्म से । तीन प्रकार के स्तवन के समन्वय का नाम त्रैष्टुभ है ।

जगत् से जागत । जो सदा सर्वदा सतत सन्तत निरन्तर अनवरत गति करता रहता है, उसे जगत् कहते हैं । जगत् और जगत् में जो कुछ है, वह सब जागत है । ब्रह्म कूटस्थ है, ब्रह्माण्ड जागत है । ब्रह्माण्ड तथा ब्रह्माण्ड में जो कुछ है, वह सब जागत है ।

छन्द का अर्थ है इच्छा, अभिलाषा, कामना, भावना । इच्छा जब तीव्रतर होजाती है तो वह अभिलाषा बन जाती है । अभिलाषा जब तीव्रतर होजाती है तो वह कामना का रूप धारण कर लेती है । कामना तीव्रतर होकर भावना बन जाती है । भावना भाव की जननी है । भावनाओं से भावित होने के कारण ही कवितामय प्रवाहों का नाम छन्द है । नाम का अर्थ है नमन-सामर्थ्य, नमाने की क्षमता । छन्दःनाम का अर्थ है भावनाओं को नमाने की सामर्थ्य । भावनायें जिसे नमस्कार करें, भावनायें जिसे नमनीयता के साथ प्राप्त हों, उस अवस्था का नाम छन्दःनामानाम् है ।

भाग नाम सेवनीय अंश का है । जिसका जितना सेवनीय अंश होता है, वही उसका भाग है ।

"देवि ! स्थिर रहूं मैं सन्तत तेरे संदर्शन में", यह कहते कहते देवयाजक भावनातिरेक से भावित

प्रभावित होकर उस परमा देवी के साथ आत्मना बातें करने लगता है—

१) परमेश्वरि देवि ! मैं तेरा सोम हूं। मैं तेरा सोम्य देवयाजक हूं। मैं तेरा सौम्य शिशु हूं। मेरी इच्छा है कि इस भूलोक को और इस भूलोक के सभी प्राणियों को दिव्यता से पूरदूं। (एषः गायत्रः) यह गायत्र, इस भूलोक और इस भूलोक के प्राणियों के दिव्यीकरण का अनुष्ठान (ते भागः) तेरा सेवनीय अंश है, निश्चय ही तेरे द्वारा सम्पन्न होगा, (इति मे सोमाय ब्रूतात्) ऐसा मुझ सोम के प्रति कहदे। कहदे, देवि,. साक्षात् मुख समुख होकर अपने इस मुझ सोम्य वत्स से कहदे कि, "तेरे द्वारा यह गायत्र अनुष्ठान सिद्ध होगा और अवश्य होगा"।

२) अनुष्ठात्रृ देवि ! सचमुच तू अतिशय स्तुत्य है। तेरे स्तवन से तेरे स्तोता में अनुष्ठान-क्षमता का संचार होता है। तू स्वयं भी तो इस ब्रह्माण्डरूपी दिव्य यज्ञ का अनुष्ठान कर रही है। मैं चाहता हूं कि मनसा, वाचा, कर्मणा-तीनों प्रकार से मैं तेरी सर्वधारक क्षमता का निरन्तर स्तवन किया करूं। देवि ! (एषः त्रै-स्तुभः ते भागः) यह त्रै-स्तुभ तेरा भाग हो—(इति मे सोमाय ब्रूतात्) ऐसा मुझ सोम के प्रति कहदे। देवि ! मुझे आशीर्वाद दे कि मैं मन से तेरी स्तुत्य मानता करूं, वाणी से तेरा स्तुतिमय वर्णन करूं, कर्म से तेरी स्तुतिपूर्ण साधना करूं। त्रै-स्तुभ के आश्रय से मै इस पृथिवी के दिव्यीकरण के यज्ञानुष्ठान में सफल होजाऊं।

३) जगद्धात्रि देवि ! मेरी अभिलाषा है कि तेरा त्रै-स्तवन करता हुआ मैं न केवल इस भूलोक को अपि तु सम्पूर्ण जगत् को तेरी दिव्य दिव्यता से ओत प्रोत करदूं। अतः अपने इस (मे सोमाय इति ब्रूतात्) मुझ सोम के प्रति ऐसा कहदे—(एषः जागतः ते भागः) यह जागत तेरा भाग है, इस जगत् के दिव्यीकरण की साधना तेरे हिस्से में आई है।

४) देवि कामदुहे ! मेरी ये कामनायें हैं। अपने इस (मे सोमाय इति ब्रूतात्) मुझ सोम के प्रति ऐसा कहदे—(छन्दःनामानां सां-राज्यं गच्छ) तू *भावनाओं की नमनीयताओं के साम्राज्य को* प्राप्त हो, तू अपनी कामनाओं के नामों के साम्राज्य को प्राप्त हो, गायत्र त्रै-स्तुभ जागत नामों से व्यक्त की गयी तेरी भावनाओं का साम्राज्य फले और फूले, सम्राट्वत् तेरी भावनायें नामशः फलवती हों।

५) देवि ! तू केवल मेरी ही नहीं है, (आस्माकः असि) हमारी अपनी है, हम सबकी है, हम सब देवयाजकों की है। तू हमारी है, हम तेरे हैं। तव दिव्यीकरण सम्बन्धी अपनी भावनाओं और कामनाओं की सिद्धि के लिये हम तेरे सिवाय और किससे प्रार्थना करें। हमारी आत्मनिजता तुझी में है।

६) देवि ! इस दिव्यीकरण की साध के लिये जिस निर्मलता की अपेक्षा है, वह केवल तुझमें ही है। निस्सन्देह इस साध के लिये (ते शुक्रः) तेरी निर्मलता, तेरी पवित्रता (ग्रह्यः) ग्रहणीय है। तेरी स्तुति और प्रार्थना द्वारा हम अपने जीवनों में सदा तेरी निर्मलता को धारण करते रहें।

७) *दिव्य देवि ! तुझे अपनाना और तेरी निर्मलता* ग्रहण करना प्रत्येक का भाग नहीं है। यह तो भाग्यशालियों के भाग में ही आता है। सुगन्धि के

प्रेमी ही सुगन्धित पुष्पों का चयन करते हैं। दिव्यताकामी दिव्यीकरण के अभिलाषी देवयाजक ही तेरा चयन करते हैं। ये माया के घिनौने भोगों के मतवाले तेरा चयन करना क्या जानें। तेरे (वि-चितः) विचयन करनेवाले (त्वा वि-चिन्वन्तु) तुझे विचयनें, तेरा विचयन करें। देवयाजक ही तेरे विचयन करनेवाले हैं। वे ही तेरा विचयन करें और वे केवल तेरा ही विचयन करें, क्योंकि दिव्यीकरण के लिये जिस पावनता की आवश्यकता है, वह तुझमें ही है, केवल तुझमें ही है।

यह गायत्र भाग है तेरा,
ऐसा कह मुझ सोम के प्रति।
यह त्रै-स्तुभ भाग है तेरा,
ऐसा कह मुझ सोम के प्रति।
यह जागत भाग है तेरा,
ऐसा कह मुझ सोम के प्रति।
पा साम्राज्य छन्दनामों का.
ऐसा कह मुझ सोम के प्रति।
तू अपनी है हमारी अपनी,
ग्रहणीय है शुक्र तेरा ही।
तेरा विचयन करनेवाले,
चयन करें केवल तुझको ही।।

सूक्ति—शुक्रस्ते ग्रह्यः।।
तेरी पावनता ग्रहणीय है ॥
विचितस्त्वा विचिन्वन्तु ॥
चयन करनेवाले तुझे चयन करें ॥

**अभि त्यं देवं सवितारमोण्योः कविक्रतुमर्चामि सत्यसवं रत्नधामभि प्रियं मतिं कविम्। ऊर्ध्वा यस्यामतिर्भा अदिद्युतत्सवीमनि हिरण्यपाणिरमिमीत सुक्रतुः कृपा स्वः। प्रजाभ्यस्त्वा प्रजास्त्वानुप्राणन्तु प्रजास्त्वमनुप्राणिहि ॥**

[सा० ४६४, अ० ७. १४. १-२] (य० ४।२५)

**अभि त्यं देवं सवितारं ओण्योः कवि-क्रतुं अर्चामि सत्य-सवं रत्न-धां अभि प्रियं मतिं कविम्। ऊर्ध्वा यस्य अमतिः भाः अदिद्युतत् सवीमनि हिरण्य-पाणिः अमिमीत सु-क्रतुः कृपा स्वः। प्रजाभ्यः त्वा प्रजाः त्वा अनु-प्राणन्तु प्रजाः त्वं अनु-प्राणिहि ॥**

साधक जिस बृहस्पति का देवी के नाम से स्तवन और चयन कर रहा था, उसी का अब देव नाम से अर्चन करता है—

१) मैं (अभि) अभितः (अभि) सर्वतः (अर्चामि) अर्चता हूं, (त्यं ओण्योः सवितारं देवं) उस द्यौ भू के प्रेरक देव को। मैं उस देव को अर्चता हूं, जो द्यौ और भू, उभय ऐश्वर्य का प्रेरक है।

जो कुछ दिव्य है, वह सब द्यौ है। जो कुछ भौतिक है, वह सब भू है। वेदों में द्यावापृथिवी [द्यौ और पृथिवी] का भी बहुत प्रयोग हुआ है। उन सब प्रयोगों में प्रायः द्यौ से तात्पर्य दिव्यता से है और पृथिवी से तात्पर्य पार्थिवता से है। जो कुछ दिव्य, दैवी अथवा ब्राह्म है, वह सब द्यौ है। जो कुछ पार्थिव है, वह सब पृथिवी है। ऐश्वर्य दो प्रकार के हैं, दिव्य और भौतिक, ब्राह्म और पार्थिव। दिव्य या ब्राह्म ऐश्वर्य आत्मा द्वारा सेवनीय हैं। भौतिक अथवा पार्थिव सब ऐश्वर्य शरीर द्वारा सेवनीय हैं। देवयाजक द्यौ और भू के सविता, दिव्य और भौतिक ऐश्वर्य के प्रेरक, देव को सर्वातिशय इसलिये अर्चता है कि पृथिवी के दिव्यीकरण के लिये उसे उभय ऐश्वर्यों की आवश्यकता है।

२) मैं (अभि अभि अर्चामि त्यं कवि-क्रतुं देवं) अभितः सर्वतः अर्चता हूं उस क्रान्त-कर्मा देव को। मैं उस देव को अर्चता हूं, जो क्रान्त-कर्मा है।

पृथिवी के दिव्यीकरण की साध एक क्रान्त कर्म है, जिसकी संसिद्धि के लिये उसे क्रान्त-कर्तृत्व की आवश्यकता है। क्रान्तकर्मा देव की अर्चना वह इसलिये कर रहा है कि उसे क्रान्त कर्तृत्व की प्राप्ति होजाये।

३) मैं (अभि अभि अर्चामि त्यं सत्य-सवं देवं) अभितः सर्वतः अर्चता हूं उस सत्य-प्रेरक देव को। मैं उस देव को अर्चता हूं, जो सत्य का प्रेरक है।

पृथिवी के दिव्यीकरण की साधना एक नितान्त सत्य साधना है, जिसकी संसिद्धि के लिये उसे प्रखर सत्य की आवश्यकता है। सत्यप्रेरक देव की अर्चना वह इस लिये कर रहा है कि उसे विशुद्ध सत्य की उपलब्धि होजाये।

४) मैं (अभि अभि अर्चामि त्यं रत्न-धां देवं) अभितः सर्वतः अर्चता हूं उस रत्न-धा देव को। मैं उस देव को अर्चता हूं, जो रत्नों का धारक है।

देवयाजक जिस साध की सिद्धि में लगा है, उसके लिये उसे रत्नों की, शोभनीयताओं की, रत्नीयताओं की, रमणीयताओं की आवश्यकता होगी। उन्हीं की प्राप्ति के लिये वह रत्नधा देव की अर्चना कर रहा है।

५) मैं (अभि अभि अर्चामि त्यं प्रियं देवं) अभितः सर्वतः अर्चता हूं उस प्रिय देव को। मैं उस देव को अर्चता हूं, जो मुझे प्रिय है, जिसमें प्रियता संनिहित है।

देवयाजक जिस प्रिय साध में निरत है, उसकी सार्थकता के लिये उसमें वह प्यारी प्रियता होनी चाहिये कि सारी पृथिवी पर उसे जन-जन का प्यार सम्प्राप्त हो। विश्वप्रिय बनने के लिये वह प्रिय देव की अर्चना कर रहा है।

६) मैं (अभि अभि अर्चामि त्यं मतिं देवं) अभितः सर्वतः अर्चता हूं उस मति देव को। मैं उस देव को अर्चता हूं, जो मति है।

देव की मति वह दिव्य मति है, देवयाजक की साध के लिये जिसकी परमावश्यकता है। देव की दिव्य मति की प्राप्ति के लिये वह मति देव की अर्चना कर रहा है।

७) मैं (अभि अभि अर्चामि त्यं कविं देवं) अभितः सर्वतः अर्चता हूं उस क्रान्त देव को। मैं उस देव को अर्चता हूं, जो क्रान्त है।

दिव्यीकरणयाग के सम्पादनार्थ देवयाजक को क्रान्त कान्ति की आवश्यकता है। क्रान्त कान्ति से वह जब युक्त होगा, तब ही वह दिव्यीकरण जैसी क्रान्त साधना की संसिद्धि कर सकेगा। एतदर्थ ही वह क्रान्त देव की अर्चना कर रहा है।

८) मैं (अभि अभि अर्चामि त्यं देवं) अभितः सर्वतः अर्चता हूं उस देव को, (यस्य अमतिः ऊर्ध्वा) जिसका रूप सर्वोच्च है, (यस्य भाः सवीमनि अदिद्युतत्) जिसकी छटा सृष्टि में छटकी हुई है। मैं उस देव को अर्चता हूं, जिसका सौन्दर्य सर्वोपरि है और जिसके सौन्दर्य की छटा से यह समष्टि सृष्टि द्योतित होरही है। उस देव के दिव्य रूप से रूपित होकर मैं इस पृथिवी को दिव्यता से सुरूपित करदूं।

९) (मैं अभि अभि अर्चामि त्यं देवं) अभितः सर्वतः अर्चता हूं उस देव को, जिस (हिरण्य-पाणिः सु-क्रतुः) दिव्य-हस्त सुकर्मा ने [समष्टि सृष्टि] (अमिमीत) निर्मित की है। वह विश्वनिर्माता ही दिव्यीकरण के मेरे भव्य भवन का निर्माण करायेगा।

०) मैं (अभि अभि अर्चानि त्वं देवं) अभितः र्वतः अर्चता हूं उस देव को (यस्य कृपा स्वः) उसकी कृपा आनन्द है।

मुझ देवयाजक के लिये उस देव की कृपा ही परम आनन्द-दायिनी है। उसी की कृपा से वह आनन्दक्षण आयेगा, जब दिव्यीकरण की मेरी साध संसिद्ध होगी।

११) देव ! अपने इस मुझ सोम के प्रति कहदे कि (प्रजाः) प्रजायें (प्रजाभ्यः) प्रजाओं के [दिव्यीकरण के] लिये (त्वा) तुझे, (त्वा) निश्चय से तुझे (अनु-प्राणन्तु) अनुप्राणित करें और (त्वं) तू (प्रजाः) प्रजाओं को (अनु-प्राणिहि) अनुप्राणित कर।

अभितः सर्वतः अर्च रहा हूं मैं उस देव को,
जो है द्यौ भू का सम्प्रेरक क्रान्त कवि है और सत्य-स्व,
धारक रत्नों का अति प्रिय दिव्य-मति कवि कान्त।
सर्वोपरि रूप है जिसका,
जिसकी भा से भास रहा है यह सारा संसार।
जिस सु-क्रतु दिव्य-हस्त ने,
किया है निर्मित यह सारा ब्रह्माण्ड,
है आनन्द-दायिनी जिसकी कृपा कृपाकटाक्ष।
अपने मुझ इस सोम से कहदे,
प्रजाओं के दिव्यीकरण के हेतु प्रजायें,
तुझे अवश्य ही तुझे करें अनुप्राणित सन्तत,
और निरन्तर अनुप्राणित कर तू प्रजाओं को॥

**शुक्रं त्वा शुक्रेण क्रीणामि चन्द्रं चन्द्रेणामृतममृतेन।**
**सग्मे ते गोरस्मे ते चन्द्राणि तपसस्तनूरसि प्रजापतेर्वर्णः**
**परमेण पशुना क्रीयसे सहस्रपोषं पुषेयम्॥** (य० ४।२६)
**शुक्रं त्वा शुक्रेण क्रीणामि चन्द्रं चन्द्रेण अमृतं अमृतेन।**
**सग्मे ते गोः अस्मे ते चन्द्राणि तपसः तनूः असि प्रजापतेः**
**वर्णः परमेण पशुना क्रीयसे सहस्र-पोषं पुषेयम्॥**

देव का अर्चन करता करता देवयाजक देव को क्रय करने का संकल्प करता है। "देव को क्रय करके क्यों न सदा के लिये उसे अपना बनालूं", देवयाजक ने विचार किया।

अपना अपना मूल्य अलग अलग है। कोई धन से खरीदा जाता है तो कोई प्रेम से। कोई रूप से खरीदा जाता है तो कोई शील से। कोई हंसी से खरीदा जाता है तो कोई मुस्कान से।

पुत्र ने माँ से कहा, "माँ, मैं तुझे खरीदना चाहता हूं। अपना मूल्य बता"। माँ बोली, "मेरा यही मोल। बेटा मुझसे हंसके बोल"।

देवयाजक ने देव से पूछा, "देव, मैं तुझे क्रय करना चाहता हूं। अपना मूल्य बता"।

"मैं शुक्र [पवित्र] हूं, मुझे शुक्र [पवित्रता] से खरीदा जा सकता है। मैं चन्द्र [आह्लादक] हूं, मैं आह्लाद से खरीदा जा सकता हूं। मैं अमृत [प्रेममय] हूं, मुझे अमृत [प्रेम] से खरीदा जा सकता है", देव ने उत्तर दिया।

देवयाजक तो आत्मशोधन द्वारा पवित्रता का पुञ्ज बना हुआ ही था। आत्मबोधन द्वारा वह पूर्णतया आह्लाद से भरपूर और देव के प्रेम से भी आपूर था ही। सद्यः नक़द मूल्य चुकाता हुआ वह देव को सम्बोधन करता है—मैं (त्वा शुक्रं चन्द्रं अमृतं) तुझ पवित्र आनन्दमय और अमृत को (शुक्रेण चन्द्रेण अमृतेन क्रीणामि) पवित्रता, प्रसन्नता और प्रेम से खरीदता हूं।

पवित्रता प्रेम और प्रसन्नता से क्रय वह होता है।
अपावन शुष्कहृदय खिन्नमन उसको नहीं पाते ॥
वह होजायेगा अपना उसका जब सच्चा वरण होगा।
वरण करने से उसके विश्व का दिव्यीकरण होगा ॥

जिससे दुग्ध का दोहन किया जाता है, वह गौ है। पृथिवी भी असंख्य-स्तना गौ है। पृथिवी के असंख्य स्तनों से असंख्य रसों का दोहन होता है। इसी से "गौ: पृथिवीनाम"—पृथिवी का नाम गौ है। ग्मा पृथिवी तया सह वर्तते तस्मिन् यज्ञः। गोः सग्मे का अर्थ है पृथिवी के यज्ञ में, पृथिवी के दिव्यीकरण के यज्ञ में।

देव को क्रय करके, देव को सदा के लिये अपना बनाकर, देवयाजक चन्द्रों से चन्द्रित होगया है, मोहकताओं से मोहक बन गया है, आह्लादों से आह्लादित होगया है। मानव प्रजायें उसके चन्द्रों से चन्द्रित हो हो कर उससे कह रही हैं— देवयाजक! (गोः सग्मे) पृथिवी के यज्ञ में, पृथिवी के दिव्यीकरण के याग में (ते चन्द्राणि) तेरे चन्द्र, तेरे आह्लाद (ते) तेरे लिये [तो हैं ही],(अस्मे) हमारे लिये [भी हैं]। तेरे चन्द्रों से हम भी चन्द्रित होरहे हैं। तेरी तरह हम भी देव को क्रय करके चन्द्रों से चन्द्रित होजायें।

और अब चन्द्रों से चन्द्रित देवयाजक अपनी तनू को सम्बोधन करता हुआ कहने लगता है— मेरी जीवनि! तू (तपसः तनूः असि) तप की विस्तारिका है। चन्द्रों से चन्द्रित होकर तू अपने तप का अधिकाधिक विस्तार कर।

दिव्य तप से तपःपूत होकर देवयाजक प्रजापति के वर्ण को खरीदना चाहता है। प्रजापति के वर्ण को खरीदने का अर्थ है स्वयं प्रजापति बनना। जो जिसके वर्ण [रङ्ग] में रंगता है, तद्रूप होकर वह वही हो जाता है।

पूर्व मन्त्र में देवयाजक ने देव से आशीर्वाद चाहा था कि प्रजाओं के दिव्यीकरण के लिये वह प्रजाओं को निरन्तर अनुप्राणित करता रह सके। प्रजाओं के अनुप्राणन के लिये तो देवयाजक को प्रजापति, प्रजा का रक्षक, प्रजा का स्वामी बनना पड़ेगा।

प्रजापति के वर्ण को क्रय करने अथवा प्रजापति बनने के लिये देवयाजक को परम पशु की बलि देनी होगी। परम पशु नाम मानव के अन्दर निहित उस पशुता का है, जिसके द्वारा मनुष्य स्वार्थरत होकर मानव प्रजा का शोषण करने लगता है। इसी भाव से अनुभावित होकर वह कह रहा है—प्रजा को दिव्यता से अनुप्राणित करने के लिये मुझे प्रजापति बनना है। मैं जानता हूं कि (प्रजापतेः वर्णः परमेण पशुना क्रीयसे) प्रजापति का वर्ण परम पशु से क्रय किया जाता है, प्रजापति बनने के लिये परम पशुता का हनन किया जाता है।

परम पशु का, परम पशुता का, हनन करके जब याजक प्रजापति बन जाता है, तब ही वह सहस्रों को पुष्ट करनेवाली पुष्टि से सुपुष्ट सम्पुष्ट होकर पृथिवी के दिव्यीकरण की साध में निरन्तर अग्रसर रह पाता है। इस भाव से वह कह रहा है—प्रजापति बनकर मैं (सहस्र-पोषं) असंख्यों को पुष्ट करनेवाली पुष्टि को [प्राप्त करके] (पुषेयं) पुष्ट रहूं।

मैं तुझ शुक्र चन्द्र अमृत को,
करता हूं क्रय शुक्र चन्द्र अमृत से।
इस पृथिवी के देवयजन में,
तेरे चन्द्र हैं तेरे और हमारे लिये।

है तू तप की सुविस्तारिका,
प्रजापति का वर्ग क्रय किया जाता है,
परम पशु से,
सहस्र-पुष्टि को पाकर सन्तत पुष्ट रहूं मैं ॥
सूक्ति—शुक्रं त्वा शुक्रेण क्रीणामि ॥
तुझ पवित्र को पवित्रता से खरीदता हूं ॥

**मित्रो न एहि सुमित्रध इन्द्रस्योरुमाविश दक्षिणमुशन्नुशन्तं स्योनः स्योनम् । स्वान भ्राजाङ्घारे बम्भारे हस्त सुहस्त कृशानवेते वः सोमक्रयणास्तान्रक्षध्वं मा वो दभन् ॥** (य० ४।२७)

मित्रः नः आ-इहि सु-मित्र-धः इन्द्रस्य उरुं आ-विश दक्षिणं उशन् उशन्तं स्योनः स्योनम् । स्वान भ्राज अंघारे बम्भारे हस्त सु-हस्त कृशानो एते वः सोम-क्रयणाः तान् रक्षध्वं मा वः दभन् ॥

देव का क्रय करके, देव को अपना बनाकर देवयाजक ने उसे अपना मित्र बना लिया है और तद्वत् सम्बोधन करता हुआ विनय करता है—

१) (मित्रः) मित्र होकर तू (नः आ-इहि) हमारे प्रति आ, हम सब देवयाजकों को सदा सम्प्राप्त रह, आत्मभावना द्वारा हमसे सदा संयुक्त रह ।

२) (सु-मित्र-धः स्योनः) सुमित्रों का धारक तथा सुखयिता तू (उशन्तं उशन्) चाहनेवाले को चाहता हुआ (इन्द्रस्य) इन्द्रियों के स्वामी आत्मा के (उरुं दक्षिणं स्योनं) विशाल दक्षिण सुख को (आ-विश) आ प्रवेश कर, व्याप ।

स्योन [सुख] दो प्रकार का होता है, सव्य [बायां] और दक्षिण [दायां] । इन्द्रियों से सेवनीय प्रकृतिजन्य सुख सव्य सुख है और आत्मा द्वारा सेवनीय ब्राह्म सुख दक्षिण सुख है । जिस सुख से शारीरिक उन्नति होती है, वह सव्य सुख है । जिस सुख से आत्मिक उन्नति होती है, वह दक्षिण सुख है । सव्य सुख अस्थिर और सीमित है । दक्षिण सुख शाश्वत और विशाल [व्यापक] है ।

देव अपने सुमित्र देवयाजकों का धारक और स्योन [सुखयिता] है । वह अपने चाहनेवाले प्रत्येक साधक को चाहता-दुलारता हुआ आत्मा के विशाल ब्राह्म सुख को व्यापता-विस्तारता है । देवयाजकों को देवयजन के लिये सर्वातिशय ब्राह्म स्योन की प्रत्यक्षतः अपेक्षा है । देवयजन किया ही इसलिये जा रहा है कि पृथिवी भर के सब निवासी विशाल और व्यापक दक्षिण स्योन के, ब्राह्म सुख के, भागी बन जायें ।

स्वन शब्दे । स्वान का अर्थ है शब्द करनेवाला, उपदेष्टा, प्रचारक । भ्राजृ दीप्तौ । भ्राज का अर्थ है दीप्ति अथवा प्रकाश करनेवाला । अंघारि=अंघ+अरि । अंघस् नाम पाप का है और अरि कहते हैं शत्रु को । अंघारि का अर्थ है पापों का शत्रु । जो पापकर्मों का शत्रु होता है, वह पुण्य धर्म का प्रस्थापक होता है । बम्भारि=बम्भ+अरि । बम्भ कहते हैं बन्धन को । बन्धनों के अरि को बम्भारि कहते हैं । हस्त नाम हाथ का है । सव्य हाथ हस्त है । दक्षिण हाथ सुहस्त है । दक्षिण हस्त में दक्षता होती है । सव्य हस्त सहारा देता है । कृशानु कृषि करनेवाला ।

सब देवयाजक समान नहीं होते। यद्यपि सभी देवयाजकों का लक्ष्य पृथिवी का दिव्यीकरण है, तथापि उनकी रुचि तथा क्षमता में स्वाभाविक भिन्नता होती है। देवयाजकों का एक स्वान वर्ग है, जो प्रवचन तथा वेदोपदेश में निष्णात है। वे प्रवचनों तथा वेदोपदेशों द्वारा पृथिवी का दिव्यीकरण करते हैं। दूसरा भ्राज वर्ग है, जो साधना और अभ्यास के द्वारा पृथिवी पर आत्मदीप्ति दीप्त करते हैं। तीसरा अंघारि वर्ग है, जो सामाजिक संशोधन के द्वारा मानव समाज में से पाप और अपराध का निराकरण करते हैं। चौथा वम्भारि वर्ग है, जो जनसम्पर्क द्वारा जन-जन को आसक्ति, विकार, व्यसन, वासना, आदि वन्धनों से मुक्त करते हैं। पांचवां हस्त वर्ग है, जो शिक्षण प्रशिक्षण द्वारा मानवों को दिव्यीकरण की साधना में सहारा देते हैं। छटा सुहस्त वर्ग है, जो अपनी आत्मदक्षता से जनों में दिव्यता का संस्थापन करते हैं। सातवां वर्ग कृशानु है। कृशानु नाम किसान का है, जो वीज-वपन द्वारा विस्तार करता है। देवयाजकों का जो वर्ग योजना और शैली का निर्धारण करके दिव्यीकरण का वीज-वपन करता है, कृशानु कहलाता है।

आत्मविनय के उपरान्त देवयाजक सातों वर्गों के देवयाजकों को सम्वोधन करता हुआ कहता है—स्वान! भ्राज! अंघारे! वम्भारे! हस्त! सुहस्त! कृशानो! तुम सव ऐसी सोम्य शैली से कार्य करो कि (एते) ये, पृथिवी के ये सव मानव (वः सोम-क्रयणाः) तुम्हारे सोम के क्रय करनेवाले वन जायें, तुम्हारे दिव्यतारूपी सोम के ग्राहक होजायें। तुम (तान्) उन्हें / उनकी (रक्षध्वं) रक्षा करो, सावधानी के साथ उन्हें दिव्य पथ से पृथक् होने से वचाओ। तुम उनके साथ ऐसा सुष्ठु वर्ताव करो, प्रीतिपूर्वक उनकी ऐसी सुसेवा करो कि वे (वः) तुम्हें (मा दभन्) न दवायें, न सतायें, तिरस्कृत न करें। अपि तु वे तुम्हारा पूजन और सत्कार करें।

होकर मित्र हमारे प्रति आ,
तू धारक सन्मित्रों का है और सुखयिता,
सतत चाहता हुआ चाहनेवाले को तू,
व्याप आत्मा के विशाल और दक्षिण सुख को।
स्वान भ्राज अंघारे और वम्भारे,
हस्त सुहस्त कृशानो,
ये सव ही हैं सोम-क्रयकर्त्ता तुम्हारे,
उनकी रक्षा करो, तुम्हें वे नहीं सतायें॥

सूक्ति—मित्रो न एहि॥
मित्र तू हमारे प्रति आ॥

**परि माग्ने दुश्चरितादूवाधस्वा मा सुचरिते भज।**
**उदायुषा स्वायुषोदस्थाममृताँ अनु॥** (य० ४।२८)

**परि मा अग्ने दुःचरितात् वाधस्व आ मा सु-चरिते भज।**
**उत्-आयुषा सु-आयुषा उत्-अस्थां अमृतान् अनु॥**

पूर्व मन्त्र में जिस देव को मित्र और सुमित्रध कहा गया है, उसी को यहां अग्नि नाम से पुकारा गया है। अग्नि प्रकाशक और पावक होता है। अग्नि जहां अन्धकार को हटाकर प्रकाश करता है, वहां वह पवित्र भी करता है। प्रकाश और पूतीकरण का सम्वन्ध है। प्रकाश से ही और प्रकाश में ही पूतीकरण होता है।

चर गतौ धातु से चरित शब्द वना है। अन्तः वाह्य प्रत्येक गति और चेष्टा चरित में सम्मिलित है।

विचार का स्रोत मस्तिष्क की गति है। मन की गति से संकल्प की उत्पत्ति होती है। भावनाओं का मूल चित्त की गति ही है। पलकों की गति का नाम निमेष उन्मेष है। वाणी की गति से वचन बोला जाता है। मुख की गति के द्वारा खान पान होता है। करों की गति से कर्म होता है। पगों की गति का ही नाम चलना फिरना है। प्राण की गति ही श्वास प्रश्वास है। मुस्कराने में ओष्ठ और हंसने में सम्पूर्ण शरीर गति करता है।

सोचना विचारना, उठना बैठना, बोलना चालना, खाना पीना, हंसना मुस्कराना, शौच स्नान, संकल्प भावना, भाव भावना, विनोद उपहास, निमेष उन्मेष, चलना फिरना, करना धरना, श्वास प्रश्वास, व्यापार व्यवसाय, पढ़ना लिखना, दाम्पत्य विरक्ति—सब गतियां और चेष्टायें चरित के परिवार में सम्मिलित हैं।

आयु नाम जीवन का है। आयु तथा जीवन पर्यायवाची हैं। यथा चरित तथा आयु। जैसा जिसका चरित वैसा उसका जीवन। जिसका चरित सुचरित है, उसका जीवन सुजीवन है। जिसका चरित दुश्चरित है, उसका जीवन दुर्जीवन है। निकृष्ट चरित, निकृष्ट जीवन। उत्कृष्ट चरित, उत्कृष्ट जीवन।

देवयाजक को सदा स्मरण रखना चाहिये कि चरित की वाणी चर्म की वाणी से अधिक प्रभावशालिनी होती है। दिव्यीकरण में प्रवचन की अपेक्षा जीवन का कहीं अधिक महत्त्व है। निस्सन्देह देवयाजक का चरित और जीवन अतिशय उत्कृष्ट होना चाहिये। एतदर्थ उसे प्रकाशक पावक देव से अनवरत प्रार्थना करते रहना चाहिये—(अग्ने) प्रकाशस्वरूप ! पवित्रकर्तः ! (मा) मुझे (दुःचरितात्) दुश्चरित से (परि बाधस्व) सर्वतः रोकता-वर्जता रह, (मा) मुझे (सु-चरिते) सु-चरित में (आ भज) सर्वथा नियुक्त रख, ताकि मैं (अमृतान् अनु) अमृतों को अनुसरता हुआ, अमृतमय चरितों को अनुचरता हुआ (उत्-आयुषा) उत्कृष्ट आयु से, उच्च जीवन से तथा (सु-आयुषा) सु-आयु से, सुष्ठु जीवन से (उत्-अस्थां) उत्स्थ हुआ रहूं, ऊंचा उठा रहूं।

प्रकाश से पवित्रता का, पवित्रता से सुचरित का, सुचरित से जीवन की उत्कृष्टता का, उत्कृष्टता से सुजीवन का और सुजीवन से उच्चस्थता का सम्बन्ध स्पष्ट है। देवयाजकों के जीवन की उच्च स्थिति से ही प्रत्यक्षतः दिव्यीकरण की भावना संसिद्ध होगी।

अग्ने ! मुझको वर्ज सर्वतः दुश्चरित से,
और नियुक्त रख मुझे सर्वतः सुचरित में।
ताकि अमृतों को अनुचरता हुआ,
रहूं उच्चस्थ उदायु और सु-आयु से ॥

सूक्ति—परिमाग्ने दुश्चरिताद्बाधस्व ॥
प्रभो ! मुझे दुश्चरित से वर्ज ॥
आ मा सुचरिते भज ॥
मुझे सुचरित में नियुक्त रख ॥

**प्रति पन्थामपद्महि स्वस्तिगामनेहसम्। येन विश्वाः परि द्विषो वृणक्ति विन्दते वसु ॥**
[ऋ० ६.५१.१६] (य० ४।२९)

**प्रति पन्थां अपद्महि स्वस्ति-गां अनेहसम्। येन विश्वाः परि द्विषः वृणक्ति विन्दते वसु ॥**

पद गतौ। पद धातु का अर्थ है गति करना, पग चलाना, चलना।

स्वस्ति=सु-अस्ति, सु-अस्तित्व। हस्ती [जिन्दगी] शब्द वेद के अस्ति शब्द का ही

रूपान्तर है। अनेहस=अन्-एहस, नहीं पाप, निष्पाप। जिस पथ पर चलकर मनुष्य सु-अस्तित्व [सुन्दर सुष्ठु जीवन] से युक्त तथा पाप से मुक्त रहता है, उसी का नाम स्वस्तिगम अनेहस पन्थ [पथ] है। वह पन्थ अथवा पथ आत्मसाधना का ही पथ है, जिसका विशद वर्णन तथा शिक्षण यजुर्वेद के तृतीय अध्याय की व्याख्या में किया गया है।

देवयाजक दुश्चरित से मुक्त और सुचरित से युक्त होकर उदायु [उत्कृष्ट जीवन] तथा स्वायु [सु-आयु, सुष्ठुं-सुन्दर जीवन] से सम्पन्न है। यह जीवन-सम्पन्नता उन्हें यों ही प्राप्त नहीं होगयी है। इसके लिये उन्हें दीर्घ काल तक अनवरत साधना के उस पथ पर चलना पड़ा है, जो स्वस्तिगम और अनेहस है, जो सु-अस्तित्व का निष्पादक और निष्पापता का सम्पादक है और जिसपर चलने से देवयजन करनेवाला देवयाजक ही क्या, कोई भी मनुष्य, द्वेषों को त्यागकर उभय ऐश्वर्य प्राप्त करता और कराता है।

दिव्य संसिद्ध देवयाजक इसी तथ्य को प्रकट करते हुए कह रहे हैं, "जीवन की उत्कृष्टता और सुष्ठुता से हम यों ही समलंकृत नहीं होगये हैं। एतदर्थ हमने (प्रति अपद्महि) प्रतिपदन किया है, हमने प्रत्येक पद-पग-क़दम रखा है, हम चले हैं, उस (स्वस्ति-गां अनेहसं पन्थां) स्वस्ति-गम निष्पाप पथ पर, (येन) जिससे, जिसपर चलने से, मनुष्य (विश्वाः द्विषः) सब द्वेषों को (परि वृणक्ति) परित्याग करता है और (वसु विन्दते) ऐश्वर्य प्राप्त करता है।

पृथिवी के दिव्यीकरण में द्वेष बहुत बड़ी बाधा है। देवयाजक, द्वेषरहित होकर, जब संसार को द्वेषमुक्त करेंगे, तब ही पृथिवी के दिव्यीकरण का पथ प्रशस्त होगा। और द्वेष से मुक्त संसार तब होगा, जब देवयाजक स्वस्तिगम निष्पाप पथ पर आरूढ़ हुये जन जन को उस पथ पर चलायेंगे। द्वेषरहित होकर ही इस मही के मानव वसु प्राप्त करेंगे, भौतिक व आत्मिक ऐश्वर्य प्राप्त कर पायेंगे।

सन्तत हम चलते आये हैं,
स्वतिगम निष्पाप सुपथ पर।
जिससे परित्याग करता है,
मानव सब द्वेषों को निश्चय,
और ऐश्वर्य पाता है॥

अदित्यास्त्वगस्यदित्यै सद आसीद।
अस्तभ्नाद्द्यां वृषभो अन्तरिक्षममिमीत वरिमाणं पृथिव्याः।
आसीदद्विश्वा भुवनानि सम्राड्विश्वेत्तानि वरुणस्य व्रतानि॥
(य० ४।३०)

अदित्याः त्वक् असि अदित्यै सदः आ-सीद।
अस्तभ्नात् द्यां वृषभः अन्तरिक्षं अमिमीत वरिमाणं पृथिव्याः।
आ-असीदत् विश्वा भुवनानि सम्राट् विश्वा इत् तानि वरुणस्य व्रतानि॥

त्वच संवरणे-ढांपना-व्यापना, इस धातु से त्वच् अथवा त्वचा शब्द बना है। समस्त शरीर पर व्यापकर सम्पूर्ण शरीर को ढांपनेवाली होने से ही शरीर की खाल को त्वचा कहते हैं।

वृषु सेचने। वृषभ सींचनेवाला। सींचनेवाला होने से ही मेघ वृषभ कहाता है। जीवन का सिंचन करनेवाला होने से आत्मा वृषभ है। और अखिल ब्रह्माण्ड का सिंचनकर्ता होने से परमात्मा वृषभ है ही।

जो सम्यक् राजता प्रकाशता है, उसे सम्राट् कहते हैं। यहां सम्राट् शब्द का प्रयोग परमात्मा के लिये हुआ है। वह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में सम्यक् राज और प्रकाश रहा है।

वरुणो वै पाशविमोचकः। पाशों से मुक्त करनेवाला वरुण है। जो भी पाशों से मुक्त करे, वह वरुण है। वरुणो वै नाविकः। नौका को खेकर पार उतारनेवाला भी वरुण है। वरुण शब्द का प्रयोग यहां परमात्मा के लिये ही हुआ है। वह पाशों को खोलनेवाला और जीवन-नौका का खेनेवाला है। यह संसार वरुण की नौका है और वरुण ही इसका खेनेवाला है। आसक्ति, लेप, आदि पाशों से मुक्त करनेवाला भी वही है।

द्वेषों को लांघता हुआ और द्वेषजन्य वैरविरोधों का अतिक्रमण करता हुआ देवयाजक दिव्यीकरण की समुदात्त और सुविशाल योजना को कार्यान्वित करता चला जारहा है। कार्य की गुरुता और मार्ग की कठिनाइयों को देखकर वह जब तब सिहिर उठता है और अपने आत्मसंबल को अक्षुण्ण बनाये रखने के लिये वह अपने आपसे कहने लगता है—रे देवयाजक! तू (अदित्याः त्वक् असि) अखण्ड भूमि की त्वचा है। तू सम्पूर्ण पृथिवी पर व्यापकर उसे दिव्यता से ढांपने-व्यापने की क्षमता रखता है। (सदः) संस्थित-संस्थिर होकर (अदित्यै) अखिल पृथिवी के लिये (आ-सीद) आस्थित हो, डटा रह। सम्पूर्ण पृथिवी के दिव्यीकरण का जो व्रत तूने धारण किया है, उसकी संसिद्धि के लिये तू अन्त तक साधरत रहा चला जा।

और फिर परोक्ष में दृष्टि घुमाकर स्वात्मसंबल को बढ़ाने के लिये वह कहता है—रे देवयाजक! जो (वृषभः) वृषभ (द्यां अन्तरिक्षं अस्तभ्नात्) द्यौ और पृथिवी को थामे-सहारे हुए है और (पृथिव्याः वरिमाणं अमिमीत) पृथिवी के सुविस्तार को मापे हुये है, वह ही वृषभ पृथिवी के दिव्यीकरण की तेरी साध में तुझे सहारेगा और पृथिवी के विस्तृत विस्तार को मापने की तुझे क्षमता प्रदान करेगा।

वह फिर कहता है—रे देवयाजक! जो (सम्राट्) सम्राट् (विश्वा भुवनानि आ-असीदत्) समस्त भुवनों को अधिष्ठित किये हुये है, समस्त लोकों का अधिष्ठातृत्व कर रहा है, वह ही पृथिवी के दिव्यीकरण की तेरी साधना में तेरा अधिष्ठातृत्व करेगा।

वह पुनः कहता है—रे देवयाजक! अखिल ब्रह्माण्ड के (तानि विश्वा व्रतानि) वे सब व्रत, वे सब सृष्टि-नियम (वरुणस्य इत्) वरुण के ही हैं, वरुण के ही नियन्त्रण में संचालित होरहे हैं। वह वरुण ही, वह नियन्ता ही, तेरे व्रतों को पूरा करेगा।

तू है त्वचा सकल पृथिवी की,
संस्थित होकर इस पृथिवी के,
दिव्यीकरण के लिये डटा रह।
धारण किये हुये है वृषभ,
द्युलोक और अन्तरिक्ष को,
थामे हुये वही पृथिवी के सुविस्तार को।
वह सम्राट सकल भुवनों को,
स्वयं अधिष्ठित किये हुये है,
उसी वरुण के हैं वे सारे व्रत चल रहे॥
सूक्ति—विश्वेत्तानि वरुणस्य व्रतानि॥
वे सारे व्रत वरुण के ही हैं॥

**वनेषु व्यन्तरिक्षं ततान वाजमर्वत्सु पय उस्रियासु ।**
**हृत्सु क्रतुं वरुणो विक्ष्वग्निं दिवि सूर्यमदधात् सोममद्रौ ॥**
[ऋ० ५. ८५. २] (य० ४।३१)

**वनेषु वि अन्तरिक्षं ततान वाजं अर्वत्सु पयः उस्रियासु ।**
**हृत्सु क्रतुं वरुणः विक्षु अग्निं दिवि सूर्यं अदधात् सोमं अद्रौ ॥**

देवयाजक कहे चला जारहा है—जिस (वरुणः) वरुण ने (वनेषु अन्तरिक्षं वि ततान) वनों-जंगलों पर आकाश को विस्तारा-फैलाया है और (अदधात्) धारण-स्थापन किया है (अर्वत्सु वाजं) तीव्रगामियों में वेग को, (उस्रियासु पयः) गौओं में दुग्धरस को, (हृत्सु क्रतुं) हृदयों में कर्तृत्व-कर्मनिष्ठा को, (विक्षु अग्निं) प्रजाओं में अग्नि [जठराग्नि] को, (दिवि सूर्यं) आकाश में सूर्य को. (अद्रौ सोमं) मेघ [बादल] में सोम को, उसी वरुण ने मुझमें पृथिवी के दिव्यीकरण की प्रेरणा की है और वह ही मेरे द्वारा पृथिवी के इस देवयजन की सम्पूर्ति करायेगा।

गौणवृत्ति से यहां पदार्थ-विज्ञान का एक तत्त्व प्रकाशित किया गया है। अद्रौ सोमः=मेघ में सोम। जिस जल या रस में चन्द्र की चन्द्रिका का विशेषांश होता है, उसे सोम कहते हैं। सोम में अमृत निहित होता है। सोमलता से निष्पादित सोम में जो गुण होते हैं, वे ही गुण मेघ [बादल] से बरसनेवाले जल में होते हैं। वृष्टि के जल को भूमि पर न गिरने देकर काच या धातु के पात्र में संचित करके बोतलों या अमृतबानों में भरकर रख लिया जाये और उसका विधिपूर्वक सेवन किया जाये तो सोम के सेवन का जैसा लाभ होता है।

**वरुण ने वनों पर है आकाश छाया,**
**स्थापन किया वेग तीव्रगामियों में,**
**गौओं में दुग्ध कर्मनिष्ठा हृदयों में,**
**जनों में अग्नि द्यौ में सूर्य को,**
**स्थापन किया सोम बादल में उसने ॥**

**सूर्यस्य चक्षुरारोहाग्नेरक्ष्णः कनीनकम् ।**
**यत्रैतशेभिरीयसे भ्राजमानो विपश्चिता ॥** (य० ४।३२)

**सूर्यस्य चक्षुः आ-रोह अग्नेः अक्ष्णः कनीनकम् ।**
**यत्र एतशेभिः ईयसे भ्राजमानः विपःचिता ॥**

सूर्य शब्द का प्रयोग मन्त्र में देवयाजक ने स्वयं अपने लिये किया है। देवयाजक सूर्य के समान ज्ञान-प्रकाश से प्रकाश रहा है, आत्मतेज से जगमगा रहा है और अपने ज्ञानप्रकाश तथा आत्मतेज से पृथिवी की मानव-प्रजा के अन्धकार को हटाकर उसे दिव्यता से सम्पूरित कर रहा है।

अग्नि शब्द का प्रयोग भी यहां देवयाजक ने स्वयं अपने लिये ही किया है। वह अग्नि के समान ज्ञापक, प्रज्ञापक, पावक और अग्रणी [आगे लेजानेवाला] है।

एतश नाम है तीव्रगामी का। तीव्र गति होने से अश्व एतश है, सूर्य की रश्मियां एतश हैं। यहां एतश से तात्पर्य परमात्मा की उन दिव्य किरणों से है, जो प्रकाशमान लोकों को प्रकाशित कर रही हैं और देवयाजक के अन्तःकरण को जगमगा रही हैं।

विपश्चितः शब्द का प्रयोग भी स्वयं देवयाजक के लिये हुआ है। विपश्चितः=वि [विविधतया, विशेषतया]-पः पन्यः [स्तुत्य]-चितः [प्रचेतना, प्रज्ञा, मेधा] है जिसकी वह मेधावी।

पूर्व मन्त्र में उल्लिखित वरुण को सम्बोधन करते हुये देवयाजक गहन आत्मीयता के साथ विनय कर रहा है—वरुण! तू (सूर्यस्य चक्षुः) मुझ सूर्य का नेत्र है। तू ही मेरा पथ-प्रकाशक और नयनकर्ता है।

(एतशेभिः भ्राजमानः) रश्मियों से प्रकाशमान तू (यत्र) जहां, जहां कहीं, जब जब (विपश्चिता) मुझ मेधावी द्वारा (ईयसे) प्रार्था जाता है, वहीं वहीं, तब तब, तू (अग्नेः अक्षणः) मुझ प्रज्ञावान् अग्रणी की (कनीनकं आरोह) पुतली पर आरोहण कर, मेरी दृष्टि में दृश्यमान हो, मुझसे मुख समुख होकर मेरी प्रार्थना स्वीकार कर।

निस्सन्देह प्रार्थनायें मार्ग में से पर्वतों को हटा देती हैं। देवयाजक के मार्ग में जब जहां कोई विघ्न बाधा आये, वह अपने मार्ग के प्रशस्तीकरण के लिये वरुण से प्रार्थना करे। और वरुण तो पाशविमोचक अपि च नौका खेनेवाला है। वह देवयजन के पथ की हिमालय जैसी बाधाओं को भी दूर हटा देगा।

तू है चक्षु मुझ सूरि का,
कर आरोहण तू पुतली पर,
मुझ अग्नि के चक्षु की,
किरणों से प्रकाशमान तू,
जहां कि मुझ मेधावी द्वारा,
किया प्रार्थना तू जाता है॥

**उस्रावेतं धूर्षाहौ युज्येथामनश्रू अवीरहणौ ब्रह्मचोदनौ।**
**स्वस्ति यजमानस्य गृहान् गच्छतम्॥** (य० ४।३३)

**उस्रौ आ-इतं धूःसहौ युज्येथां अनश्रू अवीर-हनौ ब्रह्म-चोदनौ।**
**स्वस्ति यजमानस्य गृहान् गच्छतम्॥**

उस्रा नाम रश्मि का है। उस्रौ दो रश्मियां। एक रश्मि तो स्वयं देवयाजक है। दूसरी रश्मि कौन है? दूसरी रश्मि है देवयाजक की देवयजनी पत्नी। देवयाजक की पत्नी भी देवयाजक के समान ही रश्मिरूपा होनी चाहिये। देवयाजक यदि निकटतम रहनेवाली अपनी पत्नी को रश्मिरूपा न बना सका तो अन्यों का वह क्या दिव्यीकरण कर सकेगा।

धूःसह=धुर-सह, भारसहारनेवाला। धूःसहौ=दो धुर सहारनेवाले। एक गाड़ी में दो धुर होते हैं, जिन पर गाड़ी के दोनों पहिये घूमते हैं। पति और पत्नी साधना—शकट के दो धुर हैं। दोनों की सहसाधना से ही प्रत्येक क्षेत्र में पूर्ण संसिद्धि होती है। दोनों के संयुक्त देवयजन से ही नारी-समाज और नर-समाज का पूर्ण दिव्यीकरण होगा।

अनश्रु=अन्-अश्रु, नहीं अश्रु, अश्रुरहित, विषाद को प्राप्त न होनेवाला। अनश्रू=दो अश्रुरहित। अकेलापन कभी कभी विषाद का अवसर ला देता है। किन्तु जहां पति पत्नी के रूप में एक दूसरे को निष्ठापूर्वक हृदय से प्यार करनेवाले साथ साथ रहते, विचरते और साधना करते हैं, वहां अश्रु या विषाद का क्या काम। वहां तो सदा प्रसन्नता, शान्ति और तृप्ति रहती है।

अवीरहन्=अवीर-हन्, अवीरता का हनन करनेवाला। अवीरहनौ=दो अवीरहन। कोई

कैसा भी साहसी क्यों न हो, अकेलापन प्रायः अवीरता—हताशता का प्रभाव ला देता है। दो जीवनों के हार्दिक मेल से साहस और साधना अक्षुण्णतया बने रहते हैं।

ब्रह्मचोदन=ब्रह्म-चोदन, ब्रह्म-प्रेरक, ब्राह्मी स्थिति में स्थित रहकर जन-जन को दिव्यीकरण की प्रेरणा करनेवाला। ब्रह्मचोदनौ=दो ब्रह्म-प्रेरक। विकार-वासनाओं से रहित रहने पर ही पति पत्नी ब्राह्मी स्थिति में स्थित रह पाते हैं। देवयाजक दम्पती के लिये पृथिवी का सम्पूर्ण मानव-समाज यजमान है और प्रत्येक घर उनका अपना है। मानवसमाज के दिव्यीकरण के लिये देवयाजक और देवयाजिका को घर-घर में प्रवेश करके प्रत्येक परिवार से सम्पर्क स्थापन करना होगा।

वरुण की प्रार्थना से तरंगित होकर दोनों को आत्म-प्रेरणा होरही है—दोनों (धूःसहौ अनश्रू अवीर-हनौ ब्रह्म-चोदनौ उस्रौ) धुर-सह अश्रुरहित अवीर-हन ब्रह्म-प्रेरक रश्मियो! दोनों (आ-इतं) आओ, (युज्येथां) युक्त होजाओ, दिव्यीकरण में जुड़-जुट जाओ और (स्वस्ति) कुशल-पूर्वक (यजमानस्य) मानवसमाजरूपी यजमान के (गृहान् गच्छतं) गृहों को जाओ, सब घरों में प्रवेश करो।

धुर-सह अश्रुरहित अवीर-हन,<br>
ब्रह्म-प्रेरक उभय रश्मियो!<br>
आओ दोनों जुड़-जुट जाओ,<br>
स्वस्तिपूर्वक जाओ घरों को,<br>
मानव-यजमानस्य॥

**भद्रो मे ऽसि प्रच्यस्व भुवस्पते विश्वान्यभि धामानि।**<br>
**मा त्वा परिपरिणो विदन् मा त्वा परिपन्थिनो विदन् मा त्वा वृका अघायवो विदन्।**<br>
**श्येनो भूत्वा परापत यजमानस्य गृहान् गच्छ तन्नौ संस्कृतम्॥** (यo ४।३४)

**भद्रः मे असि प्र-च्यस्व भुवःपते विश्वानि अभि धामानि।**<br>
**मा त्वा परि-परिणः विदन् मा त्वा परि-पन्थिनः विदन् मा त्वा वृकाः अघ-यवः विदन्।**<br>
**श्येनः भूत्वा परा-पत यजमानस्य गृहान् गच्छ तत् नौ संस्कृतम्॥**

भुवःपति का अर्थ है भूमि का पति, सम्पूर्ण पृथिवी का रक्षक। पृथिवी के दिव्यीकरण की साध में रत देवयाजक निस्सन्देह पृथिवी का रक्षक है। वह उनको अधर्म, नास्तिकता और पापाचार से रक्षा करके उनमें धर्म, आस्तिकता और सदाचार की प्रस्थापना करता है और इस प्रकार उन्हें दुःख से बचाकर सर्वप्रकारेण सुखी और आनन्दित करता है।

देवयजन में अपने देवयाजक पति का साथ देती हुयी देवयाजिका कहती है—(भुवःपते) भूमि के पालक! पृथिवी के रक्षक! तू (मे भद्रः असि) मेरा कल्याण है, मेरा कल्याणकर्ता है, देवयजन में मुझे अपना साथी बनाकर तूने मेरा बड़ा उपकार किया है। मैं कृत्य-कृत्य होगयी हूं। मेरा जन्म सफल होगया है।

अवसर विशेष पर देवयाजिका देवयजन यात्रा पर इधर जारही है और उसका पति उधर जारहा है। विदाई देती हुई वह सम्प्रेरणा कररही है—भुवस्पते! (अभि) सब ओर (विश्वानि धामानि) समस्त धामों को (प्र-च्यस्व) जा। समस्त भूमण्डल पर निर्भय होकर विचरता हुआ देवयजन कर।

और अब शुभ कामना करती है—भुवस्पते ! (त्वा परि-परिण: मा विदन्) तुझे उठायीगीरे न प्राप्त हों, (त्वा परि-पन्थिन: मा विदन्) तुझे वट-मार न प्राप्त हों, (त्वा अघायव: वृका: मा विदन्) तुझे पापेच्छु भेड़िये [हत्यारे] न मिलें। तेरी यात्रा निर्विघ्न हो।

विदा होते-होते वह पुन: सम्प्रेरणा करती है—(श्येन: भूत्वा परा-पत) श्येन होकर झपट। श्येन के समान तीव्रगामी बनकर (यजमानस्य गृहान् गच्छ) मानवसमाजरूपी यजमान के गृहों को जा, सब गृहों में प्रवेश कर।

विदा होते-होते वह पुन: कहती है—भुवस्पते ! (नौ) हम दोनों का (तत् संस्कृतं) वह संस्कृत है, वह सं-कृत है, वह सु-कृत है, जन्म-जन्म का सु-संस्कार है कि हम दोनों देवयजन की दिव्य साध में रत हैं।

भुवस्पते ! तू भद्र मेरा है,
सब धामों को धा तू अभित:।
तुझे मिलें न उठायीगीरे,
तुझे प्राप्त वटमार न होवें,
तुझे मिलें न पापी हत्यारे।
बनकर श्येन झपट जा गृहों को,
मानव यजमानस्य।
यह है हम दोनों का संस्कृत ॥
सूक्ति—भद्रो मे ऽसि ॥
तू मेरा कल्याण है ॥
श्येनो भूत्वा परापत ॥
बाज बनकर झपट ॥

**नमो मित्रस्य वरुणस्य चक्षसे महो देवाय तदृतं सपर्यत।**
**दूरेदृशे देवजाताय केतवे दिवस्पुत्राय सूर्याय शंसत ॥**
[ऋ० १०. ३७. १]	(य० ४।३५)

**नम: मित्रस्य वरुणस्य चक्षसे मह: देवाय तत् ऋतं सपर्यत।**
**दूरे-दृशे देव-जाताय केतवे दिव:पुत्राय सूर्याय शंसत ॥**

देवयाजक की साध फल ला रही है। पृथिवी पर वह जहां भी जाता है, वहीं लोग उसे सस्वागत नमस्कार करते हैं—

१) तुझ (मित्रस्य वरुणस्य चक्षसे नम:) मित्रता और वरणीयता दर्शानेवाले के लिये नमस्कार है।

२) तुझ (देवाय नम:) दिव्यता के पुञ्ज के लिये नमस्कार है।

३) तुझ (दूरे-दृशे नम:) दूर [दूर तक] दर्शानेवाले [दीर्घदर्शी] के लिये नमस्कार है।

४) तुझ (देव-जाताय नम:) दिव्यता के सम्पादक के लिये नमस्कार है।

५) तुझ (केतवे नम:) प्रज्ञापक-उद्बोधक के लिये नमस्कार है।

६) तुझ (दिव:पुत्राय नम:) दिव्यता के पुत्र-पुतले के लिये नमस्कार है।

७) तुझ (सूर्याय नम:) सूर्य के लिये, सूर्य के समान दिव्य प्रकाश पूरनेवाले के लिये, नमस्कार है।

जनता के अभिनन्दन और नमस्कार से अहंकार अथवा अहम्मन्यता को प्राप्त न होकर वह विनम्रतापूर्वक शालीनता के साथ प्रजा को प्रेरणा करता है—लोगो ! मेरा पूजन न करके (तत् मह: ऋतं सपर्यत) उस महान् ऋत को सेवन करो और (तत् मह: ऋतं) उस महान्

सत्य को ही (शंसत) शंसो, प्रशंसो, स्तुतो। वह दिव्य देव, जिसकी दिव्यता से यह सब द्योतित होरहा है, वह ही वह महान् सत्य है, जिसका तुम्हें सेवन करना चाहिये और जिसकी तुम्हें स्तुति करनी चाहिये। उसके स्थान में किसी अन्य का सेवन और स्तवन न करो।

नमस्कार है,
मित्र वरुण के दर्शयिता को,
देव दीर्घदर्शी प्रज्ञापक देवजात को,
दिव्य दिव्यता के पुतले को, सूर्य देव को।
सेवो तुम उस महत् सत्य को,
उसी को स्तुतो॥

सूक्ति—तदृतं सपर्यत॥
उस सत्य को / का सेवन करो॥

**वरुणस्योत्तम्भनमसि वरुणस्य स्कम्भसर्जनी**
**स्थो वरुणस्य ऋतसदन्यसि वरुणस्य ऋतसदनमसि वरुणस्य ऋतसदनमासीद॥**

(य० ४।३६)

**वरुणस्य उत्-तम्भनं असि वरुणस्यं स्कम्भ-सर्जनी स्थ:**
**वरुणस्य ऋत-सदनी असि वरुणस्य ऋत-सदनं असि वरुणस्य ऋत-सदनं आ-सीद॥**

देवयजन करते हुए कभी कहीं देवयाजिका पत्नी और देवयाजक पति साथ साथ होजाते हैं और कभी कहीं पृथक् पृथक् भ्रमण करते हैं। जब कहीं दोनों साथ साथ जाते हैं, तो जनता दोनों को साधुवाद कहती है—

१) तुम दोनों धन्य (स्थ:) हो।

२) देवयाजक! तू (वरुणस्य) वरणीयता का (उत्-तम्भनं) उत्-स्तम्भ, आश्रय (असि) है। तू धन्य है कि तू पृथिवी पर वरणीयता की, दिव्यता की प्रस्थापना कररहा है।

३) देवयाजिके! तू (वरुणस्य) वरणीयता की (स्कम्भ-सर्जनी) स्कम्भ-संसर्जिका, आश्रय-रचयिनी (असि) है और है (वरुणस्य) वरणीयता की (ऋत-सदनी) ऋत-गृहा, ऋताचार-भूमि, सदाचार-भूमिका। तू धन्य है कि तू पृथिवी पर वरणीयता और ऋताचार, शोभनीयता और सदाचार, श्री और संयम, की व्याप्ति में अपने पति के साथ सहसाधना कररही है।

४) देवयाजक! तू (वरुणस्य) वरणीयता का (ऋत-सदनं) ऋत-सदन, ऋत-गृह, ऋताचार-स्थल, सदाचार-संस्थान, सत्य का पुञ्ज (असि) है। तू धन्य है कि तू ऋत की भित्ति पर स्थित होकर पृथिवी पर वरणीयता की संस्थापना करता फिररहा है।

देवयाजिके! (वरुणस्य) वरणीयता के (ऋत-सदनं आ-सीद) ऋत-सदन पर बैठ, ऋताचार की संस्थिति पर स्थित रह, सदाचार के धरातल पर संधृत रह। इसी धरातल पर संधृत हुई तू देवयजन में अपने पति का साथ दिये चली जा।

देवयाजक! तू भी (वरुणस्य) वरणीयता के (ऋत-सदनं आ-सीद) ऋताचार के धरातल पर आधृत-संधृत रह। इसी धरातल पर आधृत हुआ तू सतत सन्तत निरन्तर देवयजन किये चला जा।

तुम दोनों हो धन्य और वन्दनीय।
और तू है उत्तम्भ वरणीयता का।
वरणीयता की स्कम्भ-सर्जनी तू,
और तू है ऋत-सदनी वरणीयता की।
और ऋत-सदन तू है वरणीयता का।
स्थित संस्थित ऋतसदन पर तू रहना॥

सूक्ति—वरुणस्योत्तम्भनमसि ॥
तू वरणीयता का उत्-स्तम्भ है ॥
वरुणस्य ऋतसदन्यसि ॥
तू वरणीता की ऋत-सदनी है ॥
वरुणस्य ऋतसदनमसि ॥
तू वरणीयता का ऋत-सदन है ॥
वरुणस्य ऋतसदनमासीद ॥
तू वरणीयता के ऋतसदन पर स्थित रह ॥

**या ते धामानि हविषा यजन्ति ता ते विश्वा परिभूरस्तु यज्ञम् ।**
**गयस्फानः प्रतरणः सुवीरो ऽवीरहा प्रचरा सोम दुर्यान् ॥**
[ऋo १. ९१. १९] (यo ४।३७)

**या ते धामानि हविषा यजन्ति ता ते विश्वा परि-भूः अस्तु यज्ञम् ।**
**गय-स्फानः प्र-तरणः सु-वीरः अवीर-हा प्र-चर सोम दुर्यान् ॥**

गयस्फानः=गय-स्फानः । गय नाम गृह सन्तान और धन का है । गय नाम उसी घर का है, जिसमें सन्तान और धन है । स्फायी वृद्धौ । स्फानः=वृद्धि करता हुआ । दुर्य नाम उस घर का है, जहां दुः हो, दुःख हो । गय=सम्पन्न परिवार । दुर्य=असम्पन्न दीन परिवार ।

देवयाजिका अपि च जनता देवयाजक के साहस और उत्साह को बढ़ाती हुई कहती है—

१) (सोम) चन्द्रमुख देवयाजक ! (या धामानि) जो धाम (हविषा) हवि से, धन धान्य से, सुखसाधन से (यजन्ति) संगत होरहे हैं, (ता विश्वा) वे सब (ते) तेरे हों ही, तेरे देवयजन के क्षेत्र में हों ही, किन्तु पृथिवी का प्रत्येक हविशून्य दुर्गम प्रदेश भी (ते यज्ञं परि-भूः अस्तु) तेरे यज्ञ के प्रति परि-सत्त हो, तेरे देवयजन की परिधि में आये । दिव्यीकरण के लिये तुझे पृथिवी के उन प्रदेशों में भी पहुंचना है, जहां कोई सुख सुविधा प्राप्त नहीं है और जहां मानव अमानुषी जीवन बिता रहे हैं ।

(सोम) सुशोभन देवयाजक ! (सु-वीरः) सुवीरता से युक्त और (अवीर-हा) अवीरता का हनन करनेवाला, कायरता को प्राप्त न होनेवाला, तू, एक ओर (गय-स्फानः) सम्पन्न गहों—परिवारों को संवर्धित-समुन्नत करता हुआ और दूसरी ओर दीन दुखी घरों-परिवारों को दुःख से (प्र-तरणः) प्रकृष्टतया तारता हुआ (दुर्यान् प्र-चर) दुर्यों के प्रति प्रचरण-प्रगमन-सुसेवा कर ।

केवल मंचप्रचार से नहीं, परिवार-परिवार की सुसेवा से सार्वभौम देवयजन सम्पूर्ण होगा ।

देवयजन के मिशनरियों के लिये देवयजन-अध्याय के इस अन्तिम मन्त्र में सार्वभौम दिव्यीकरण की एक उदात्त प्रेरणा संनिहित है । हमें विश्व का आर्यकरण ही नहीं, दिव्यीकरण भी करना है । तदर्थ हमें पृथिवी के उस प्रत्येक धाम में पहुंचना है, जहां कैसा भी मानव या मानव-परिवार निवास करता है ।

हवि से जो सम्पन्न धाम हैं, वे सब तेरे,
हों हविशून्य प्रदेश यज्ञपरिधि में तेरी ।
करता हुआ तु, सोम, गयस्फन और प्रतरण,
प्रचर घर-घर में कर दिव्यीकरण प्रजा का ॥

# यजुर्वेद-व्याख्या

## पांचवां अध्याय

## दिव्य दम्पती

**अग्नेस्तनूरसि विष्णवे त्वा सोमस्य तनूरसि विष्णवे त्वातिथेरातिथ्यमसि विष्णवे त्वा श्येनाय त्वा सोमभृते विष्णवे त्वाग्नये त्वा रायस्पोषसदे विष्णवे त्वा ॥ (य० ५/१)**

अग्नेः तनूः असि विष्णवे त्वा सोमस्य तनूः असि विष्णवे त्वा अतिथेः आतिथ्यं असि विष्णवे त्वा श्येनाय त्वा सोम-भृते विष्णवे त्वा अग्नये त्वा रायस्पोष-दे विष्णवे त्वा ॥

चतुर्थ अध्याय में पृथिवी के दिव्यीकरण की शिक्षा दी गयी है। इस पांचवें अध्याय में पृथिवी के दिव्यीकरण की संसिद्धि तथा उसके स्थायित्व के लिये आदर्श दिव्य दाम्पत्य की शिक्षा दी गयी है।

आज संसार दाम्पत्य के रहस्य और महत्त्व को भूलता चला जा रहा है। दाम्पत्य में जब आसुरी भावनायें प्रवेश कर जाती हैं, तो यह पृथिवी आसुरी माया से आच्छन्न होजाती है। जब दाम्पत्य में दिव्य भावनायें प्रवेश कर जाती हैं, तो यह पृथिवी दैवी सम्पदा से सम्पन्न होजाती है।

दाम्पत्य नाम दो शरीरों के मिलन का नहीं है, दो आत्माओं के मिलन का है। नर और नारी के रूप में मिलकर दो आत्मायें नारायण से मिलने के लिये दाम्पत्य में सुयुक्त होते हैं। पति और पत्नी के रूप में दो आत्माओं का मिलन परमात्म-मिलन की सुपावन भूमिका है।

वक्ष-सवक्ष होकर पति पत्नी के शरीर-संस्पर्श में आत्ममिलन की ही छटपटाहट है। ऊपर वक्ष है। वक्ष के भीतर हृदय है। हृदय आत्मा का अधिष्ठान है। दम्पती का सवक्ष मिलन क्या है, मानों वक्ष को चीरकर एक दूसरे के हृदय में प्रविष्ट होकर दोनों के आत्मा परस्पर संयुक्त और एकाकार होजाना चाहते हैं।

दाम्पत्य में ही प्रेम की पूर्ण जागृति होती है। उस जागृत प्रेम को यदि पवित्र धाराओं में प्रवाहित किया जाये तो इस भूमण्डल के सम्पूर्ण मानव-मण्डल को वंशानुवंश दिव्य किया और दिव्य रखा जा सकता है। दाम्पत्य प्रेम की पवित्र धारा जब परमात्मा की ओर प्रवाहित होती है तो वह भक्ति का रूप धारण कर लेती है, देश की ओर प्रवाहित होती है तो देशप्रेम का रूप धारण करती है, सन्तान की ओर प्रवाहित होती है तो वात्सल्य का रूप धारण करती है, गुरु जनों की ओर प्रवाहित होती है तो श्रद्धा का रूप धारण करती है, धर्म की ओर प्रवाहित होती है तो निष्ठा का रूप धारण करती है, विश्व की ओर प्रवाहित होती है तो विश्वप्रेम का रूप धारण करती है। शर्त यह है कि दाम्पत्य प्रेम पवित्र हो और वह पवित्र तब ही रह सकता है, जब दम्पती का जीवन साधनामय हो। दम्पती का जीवन साधनामय तभी रह सकता है, जब उनकी एक दूसरे के प्रति हार्दिक आस्था तथा आत्मिक निष्ठा हो।

पत्नी के प्रति अपनी आस्था तथा निष्ठा व्यक्त करता हुआ पति कहता है—

१) तू (अग्नेः तनूः असि) अग्नि की विस्तारयित्री है, तू प्रेमाग्नि का विस्तार करनेवाली है। मैंने (त्वा विष्णवे) तुझे सर्वव्यापक प्रभु की प्राप्ति के लिये वरण किया है। तेरा प्रेम मुझे विष्णु की प्राप्ति करानेवाला हो।

नारी प्रेमाग्नि की वह सुपावन चिंगारी है, जिसके प्रज्वलन से नारायण विष्णु भगवान् की प्राप्ति होती है। इश्क़े मजाज़ी से इश्क़े हक़ीक़ी का

यही राज़ है। नारी के प्रेम से नारायण की प्रीति सीखी जाती है, इसका यही रहस्य है।

२) तू (सोमस्य तनूः असि) सोम की विस्तारयित्री है, तू सोम्यता-प्रियता-मनोहरता का विस्तार करनेवाली है। मैंने (त्वा विष्णवे) तुझे विष्णु की प्राप्ति के लिये वरण किया है। तेरी सौन्दर्य-छवि मुझे विष्णु के सौन्दर्य पर रिझानेवाली हो।

नारी विष्णु भगवान् की वह मोहनी कृति है, जिसपर पति परवाने की तरह मोहित होता है। नारी का सौन्दर्य नारायण के सौन्दर्य की एक छटा मात्र है। नारी के सौन्दर्य की छटा-छवि पति को नारायण के सौन्दर्य की ओर आकृष्ट करनेवाली हो।

पति के प्रति अपनी आस्था तथा निष्ठा को व्यक्त करती हुई पत्नी कहती है—तू (अतिथेः आतिथ्यं असि) तू अतिथि का आतिथ्य है, तू मुझ अतिथि का आतिथ्य करनेवाला है। मैंने (त्वा विष्णवे) तुझे विष्णु के लिये, (त्वा श्येनाय) तुझे आत्मा के लिये, (त्वा सोम-भृते विष्णवे) तुझे सोम-धारक विष्णु के लिये (त्वा अग्नये) तुझे प्रेमाग्नि के लिये, (त्वा रायस्पोष-दे विष्णवे) तुझे आत्मैश्वर्य की पुष्टि देनेवाले विष्णु के लिये वरण किया है।

विष्णु नाम सर्वव्यापक परमात्मा का है। श्यैङ् गतौ। श्येन का अर्थ है गति करनेवाला। सतत गति करनेवाला होने से आत्मा श्येन है। विष्णु निस्सन्देह सोम-भृत है, सोम्यता का धारक है।

नारी पति का वरण किस लिये करती है, यहां यह बड़ी उत्तमता के साथ चित्रित किया गया है। पत्नी अतिथि के रूप में पति के गृह में प्रविष्ट हुई। अतिथि पूज्य होता है। पूज्य अतिथि का आतिथ्य करना गृहस्वामी का पवित्र कर्तव्य है। पत्नी अपना आतिथ्य स्वयं बता रही है—मैं तेरा हाथ पकड़ कर तेरे गृह में इसलिये आई हूं कि तेरे आश्रय से मैं उस विष्णु को प्राप्त करूं, जो सोमधृत है और आत्मैश्वर्य की पुष्टि का देनेवाला है। मैंने तेरा आतिथ्य श्येन के लिये, आत्मोन्नति के लिये, स्वीकार किया है। मैंने तेरा आश्रय लिया है उस प्रेमाग्नि के प्रज्वलन के लिये, जिसके प्रकाश में आत्मा का उत्थान और विष्णु का सम्मिलन होता है।

तू है विस्तारिका अग्नि की,
तुझे विष्णु के लिये।
तू है विस्तारिका सोम की,
तुझे विष्णु के लिये।
तू तो है आतिथ्य अतिथि का,
तुझे विष्णु के लिये,
तुझे श्येन के लिये,
तुझे सोमधृत विष्णु के लिये,
तुझे अग्नि के लिये,
तुझे आत्मधन को पुष्टि के दाता विष्णु के लिये।

**अग्नेर्जनित्रमसि वृषणौ स्थ उर्वश्यस्यायुरसि पुरूरवा असि। गायत्रेण त्वा छन्दसा मन्थामि त्रैष्टुभेन त्वा छन्दसा मन्थामि जागतेन त्वा छन्दसा मन्थामि ॥** (य० ५/२)

अग्नेः जनित्रं असि वृषणौ स्थः उर्वशी असि आयुः असि पुरू-रवाः असि। गायत्रेण त्वा छन्दसा मन्थामि त्रै-स्तुभेन त्वा छन्दसा मन्थामि जागतेन त्वा छन्दसा मन्थामि ॥

पत्नी कहे चली जारही है—तू (अग्नेः जनित्रं असि) अग्नि का जनक है, प्रेमाग्नि का प्रादुर्भावयिता है। तेरे सम्पर्क से ही मुझे प्रेम की प्रतीति हुई है। तू मेरे प्रेम का आदि स्रोत है।

पति कहता है—प्रिये ! तू (उर्-वशी असि) हृदय-वशयिनी है। तूने मेरे हृदय को अपने वश में कर लिया है।

पत्नी कहती है—प्रियतम ! तू मेरा (आयुः असि) जीवन है। तू मेरा जीवन सर्वस्व है। तू (पुरू-रवाः असि) बहु-शब्द है, बहु-श्रुत है। मैं (त्वा गायत्रेण छन्दसा मन्थामि) तुझे गायत्र की भावना से मथती हूं, (त्वा त्रै-स्तुभेन छन्दसा मन्थामि) तुझे त्रै-स्तवन की भावना से मथती हूं, (त्वा जागतेन छन्दसा मन्थामि) तुझे जागत भावना से विलोडती हूं।

"तू मेरा जीवन है", पत्नी के इस वाक्य में कितनी आत्म-निजता तथा पतिभक्ति गर्भित है।

"तू बहुश्रुत है", पत्नी के इन शब्दों में जहां पति के प्रति पूज्यता की भावना निहित है, वहां पति की योग्यता का भी संकेत है। बहुश्रुत पति ही पत्नी का पथप्रशस्तक बनकर उसे विष्णु की प्राप्ति करा सकता है और उसका आत्मोत्थान कर सकता है।

"मैं तुझे गायत्र की भावना से मथती हूं", यह एक रहस्यपूर्ण उक्ति है। प्राणो हि गायत्रः। प्राण ही गायत्र है। प्राण से ही जीवन है। प्राण से ही प्रियता है। प्रत्येक प्राणी को प्राण सर्वातिशय प्यारा है। इसी लिये जो सर्वातिशय प्रिय होता है, उसे प्राणप्रिय कहते हैं। पतिव्रता पत्नी अपने बहुश्रुत पति को प्राण की भावना से मथती है। दूध या दही को मथा जाने पर मक्खन निकलता है। मक्खन की प्राप्ति के लिये दूध अथवा दही को मथा जाता है, अन्तर्विलोडन किया जाता है। इसी प्रकार बहुश्रुत पति से ज्ञान-नवनीत पाने के लिये पति के अन्तःकरण में प्रविष्ट होकर अन्तर्मथन अथवा अन्तःखोज करनी पड़ती है, पति के बाह्यकरण को नहीं अन्तःकरण को मथना होता है। ज्ञान ही मानवप्राणी का प्राण है, त्राण है।

पति के अन्तःकरण को टटोलने पर जब पत्नी को अपने बहुश्रुत पति से ज्ञान-नवनीत की उपलब्धि होती है, तब वह मनसा वाचा कर्मणा तीनों प्रकार से अपने पति का स्तवन करती है। इसी लिये उसने कहा है, "प्रियतम ! मैं तुझे त्रि-स्तवन की भावना से मथती हूं। तुझसे ज्ञान-नवनीत मथकर मैं तेरा तीनों प्रकार से स्तवन करती हूं।"

"मैं तुझे जागत भावना से विलोडती हूं", पत्नी का यह कहना दाम्पत्य आदर्श की पराकाष्ठा है। जगत् से जागत। जागत का अर्थ है जगत्-सम्बन्धी, सार्वभौम। ज्ञानी पति का आश्रय पाकर पत्नी जगत् में व्याप जाती है। ज्ञानी पति के सान्निध्य से पत्नी का व्यक्तित्व सार्वभौम हो जाता है। गृह की परिधियों का अतिक्रमण करके ज्ञानी दम्पती का दाम्पत्य जागत [सार्वभौमता] को प्राप्त करे, इसी में दाम्पत्य की प्रतिष्ठा है। पति पत्नी के संयोग से जगत् का कल्याण न हुआ, तो वह दाम्पत्य ही क्या।

जागत दम्पती को सम्बोधन करते हुए जगत् के मानव कह रहे हैं—तुम दोनों (वृषणौ स्थः) वृषण हो, वृष्टि करनेवाले हो, आनन्दघन हो, मानवसमाज में उत्तम गुण कर्म स्वभाव का प्राचुर्य करनेवाले हो।

तू है अग्नि का जनित्र,
और तू उर्वशी और आयु है।
तू है पुरू-रवा मथती हूं,
तुझे प्राण की भावना से।
मैं मन्थन करती हूं तुझको,
त्रि-स्तवन की भावना से।
मैं तुझको मन्थन करती हूं,
जागत की शुभावना से।
वर्षणशील हो तुम दोनों हो॥

भवतं नः समनसौ सचेतसावरेपसौ ।
मा यज्ञं हिंसिष्टं मा यज्ञपतिं जातवेदसौ शिवौ भवतमद्य नः ॥
[य० १२/६०]                                                     (य० ५/३)

भवतं नः स-मनसौ स-चेतसौ अ-रेपसौ ।
मा यज्ञं हिंसिष्टं मा यज्ञ-पतिं जात-वेदसौ शिवौ भवतं अद्य नः ॥

जागत दम्पती जिस किसी भी देश प्रदेश में प्रवेश करते हैं, सर्वजन सर्वत्र उनका स्वागत सत्कार करते हुये कहते हैं—

१) तुम दोनों (भवतं) होओ (नः) हमारे लिये (स-मनसौ) स-मन, (स-चेतसौ) स-चेत, (अ-रेपसौ) अरेप ।

२) तुम दोनों (भवतं) होओ (अद्य) आज (नः) हमारे लिये (जात-वेदसौ शिवौ) जात-वेद और कल्याणकारी ।

३) तुम दोनों (मा यज्ञं हिंसिष्टं) न यज्ञ को हिंसो, (मा यज्ञ-पतिं) न यज्ञ-पति को ।

समन=स-मन, मन-सहित, मनवाले, शुद्ध और सजीव मन से युक्त । शिव संकल्प से युक्त जो हैं, वे समन हैं ।

सचेत=स-चेत, चेतना-सहित, चेतनावान्, आत्मचेतना से युक्त, प्रबुद्ध, विवेकी ।

अरेप=अ-रेप, नहीं-रेप, रेपरहित । रेप का अर्थ है मल और निन्दा । निर्मल और अनिन्द्य का नाम अरेप है । जो निर्मल है, वही अनिन्द्य है । अनिन्द्य वही है, जो निर्मल है ।

जातवेद=जात-वेद, जात मात्र को जाननेवाला, वहुज्ञ, ज्ञानी । जो कुछ जात है, विद्यमान है, उस सवको जाननेवाला जात-वेद है ।

यद्यपि अद्य शब्द का अर्थ आज है, किन्तु इसका प्रयोग वेदों में सर्वत्र वर्तमान काल के लिये हुआ है । प्रत्येक भाषा में आज शब्द का प्रयोग वर्तमान काल में भी होता है, यथा—आज कौन है, जिसे धन से प्यार नहीं है । इस वाक्य में आज से तात्पर्य वर्तमान काल से है ।

जो दम्पती शिव संकल्प से युक्त, विवेकी, निर्मल और ज्ञानी हैं, वे ही मानवसमाज के लिये कल्याणकारी हो सकते हैं । दाम्पत्य जीवन विश्व के लिये शिव [कल्याणकारी] ही होना चाहिये, अशिव नहीं । इसी भाव से जन मानव के मुख से कहलाया गया है—तुम दोनों आज हमारे लिये समन, सचेत, अरेप, जातवेद और शिव होओ ।

"तुम दोनों न यज्ञ को हिंसो, न यज्ञपति को", इस सम्वोधन में यज्ञ से अभिप्राय जीवनयज्ञ से और यज्ञपति से तात्पर्य आत्मा से है । आत्मा ही जीवनयज्ञ का यज्ञपति है । दम्पती को चाहिये कि वे अपने अपने जीवन को सदा यज्ञीय वनाये रहें और अपने अपने आत्मा को अपने अपने जीवनयज्ञ का सदा यज्ञपति अर्थात् जीवनयज्ञ की रक्षा करनेवाला वनाये रहें । जीवन को अयज्ञीय वनाना जीवनयज्ञ की हिंसा है और आत्मा को अयज्ञीय विषयों में लगाना यज्ञपति की हिंसा है । दम्पती को न अपने जीवनयज्ञ की हिंसा करनी चाहिये, न अपने यज्ञपति की ।

दोनों होओ हमारे लिये,
समन सचेत अरेप ।
दोनों होओ हमारे लिये,
आज जातवित् मंगलकारी ।
हिंसो नहीं यज्ञ को यज्ञपति को ॥

सूक्ति—मा यज्ञं हिंसिष्टं मा यज्ञपतिम् ॥
न जीवनयज्ञ को हिंसो, न आत्मा को ॥

अग्नावग्निश्चरति प्रविष्ट ऋषीणां पुत्रो अभिशस्तिपावा।
स नः स्योनः सुयजा यजेह देवेभ्यो हव्यं सदमप्रयुच्छन्त्स्वाहा ॥
[अ० ४-३९-९] (य० ५/४)
अग्नौ अग्नि: चरति प्रविष्ट: ऋषीणां पुत्र: अभि-शस्ति-पावा।
स नः स्योनः सु-यजा यज इह देवेभ्यः हव्यं सदं अ-प्रयुच्छन् स्वाहा ॥

जागत दम्पति का अभिस्तवन करते करते जन-मानव पति को लक्ष्य करके कहने लगता है—(अग्नि: अग्नौ प्रविष्ट: चरति) अग्नि अग्नि में प्रविष्ट होकर चलता-विचरता है।

आत्मैवाग्निः। आत्मा ही अग्नि है। अग्निर्वै आयुः। अग्निर्वै जीवनम्। अग्नि निश्चय से आयु है। अग्नि निश्चय से जीवन है। दाम्पत्य-प्रेम वह सुपावन याग है, जिसमें एक आत्माग्नि दूसरे आत्माग्नि में प्रविष्ट होकर विचरता है, जिसमें आत्माग्नि ब्रह्माग्नि में प्रविष्ट होकर चलता है, जिसमें एक जीवन दूसरे जीवन में समाकर संचरण करता है। दाम्पत्य वह पारस्परिक आध्यात्मिक समर्पण है, जिसमें पति का आत्मा पत्नी को समर्पित होता है और पत्नी का पति को। दाम्पत्य वह आत्माहुति-याग है, जिसमें पति का जीवन पत्नी में आहुत होता है और पत्नी का पति में। इसी अनुभूति से अनुभूत होकर जनमानव ने कहा है—अग्नि अग्नि में प्रविष्ट होकर विचर रहा है। पति पत्नी में प्रविष्ट होकर रमण कर रहा है। पति का आत्मा पत्नी के आत्मा में प्रविष्ट होकर प्रगमन कररहा है। पति अपनी पत्नी के साथ जीवन-सन्ध होकर सर्वत्र जा आ रहा है। आत्मैक्य में ही सहगमन का आनन्द है। अग्नि अग्नि में प्रविष्ट होकर ही प्रज्वलन और प्रकाशन करता है।

जनमानव आदर्श दाम्पत्य के अभिनेता [पति] को पुन: सम्बोधन करते हुये कहते हैं—(अभि-शस्ति-पावा) अभिशस्ति से रक्षा करनेवाला (ऋषीणां स्योन: पुत्र:) ऋषियों का सुखकारी पुत्र (स:) वह तू (अप्रयुच्छन्) प्रमाद न करता हुआ, तत्पर हुआ (देवेभ्य:) देवों के लिये, दिव्यताओं की संव्याप्ति के लिये (सदं) सदा, सन्तत (हव्यं स्वाहा) हव्य होमता हुआ, सुविचार-हवि दान करता हुआ (न:) हमारे लिये (सु-यजा इह यज) सुयज्ञ से यहां यज्ञ कर, स्व सुजीवनयाग से देवयजन कर।

अभि का अर्थ है सर्वत:, सब प्रकार से, सब ओर से। शस्ति का अर्थ है हिंसा, विघ्न, बाधा। पावा का अर्थ है रक्षा करनेवाला। अभि-शस्ति-पावा का अर्थ है सब ओर से सब प्रकार की विघ्न-बाधाओं से रक्षा करनेवाला।

पुत्र का प्रयोग यहां उत्तराधिकारी के अर्थ में हुआ है।

देवेभ्य: का प्रयोग हुआ है यहां दिव्यताओं के लिये, दिव्यताओं की व्याप्ति के लिये।

दिव्य विचार ही वह हव्य है, वह सुपावन हवि है, जिससे पृथिवी के दिव्यीकरण-याग का सुनिष्पादन होता है।

जनमानव के उपर्युक्त सम्बोधन से दाम्पत्य के प्रत्येक नायक [पति] को निम्न सुप्रेरणायें प्राप्त होती हैं—

१) दाम्पत्य-नायक का कर्तव्य है कि वह आदर्श दाम्पत्य की साधना के मार्ग में सब ओर से आनेवाली सब प्रकार की विघ्नबाधाओं से रक्षा सुरक्षा करता हुआ दिव्यीकरण के पथ पर आरूढ़ रहे।

२) वह अपने आपको ऋषियों का सुखकारी उत्तराधिकारी सिद्ध करे। प्रत्येक वेदानुयायी उन ऋषियों का ऋणी है, जो वैदिक व्याख्यानों द्वारा वैदिक शिक्षाओं का साचार प्रचार करते चले आरहे हैं। दाम्पत्य-नायक का कर्तव्य है कि अपने दाम्पत्य

जीवन में वह उन ऋषियों का अनुगामी वनकर और उनके वैदिक विचारों तथा व्यवहारों से युक्त होकर वैदिकता का प्रसार करते हुये अपने को ऋषियों का सुखद उत्तराधिकारी सिद्ध करे। वैदिक दाम्पत्य एक दिव्य मिशन है, विलास-स्थल नहीं।

३) दाम्पत्य-नायक का कर्तव्य है कि दाम्पत्य के विविध कर्मों का सपत्नीक सुचारुता के साथ निर्वहन करता हुआ वह तत्परता के साथ यथावसर और यथास्थान पृथिवी के दिव्यीकरण के स्थायित्व के लिये सुविचारों की हवि होमता हुआ सतत सन्तत देवयजन करता रहे।

इन्हीं दिव्य प्रेरणाओं से ओत प्रोत रखने के लिये दाम्पत्य-नायक के प्रति जनमानव के मुख से कहलवाया गया है, "अभिशस्ति से सर्वतः रक्षा करनेवाला और ऋषियों का सुखद उत्तराधिकारी वनकर वह तू तत्परता के साथ दिव्यताओं की स्थायी संव्याप्ति के हेतु सुविचार-हव्य होमता हुआ यहां मानवसमाज में अपने जीवन-रूपी सुयज्ञ से हमारे लिये देवयजन करता रह"।

हो प्रविष्ट अग्नि में,<br>
अग्नि विचर रहा है।<br>
करता हुआ सुरक्षा रक्षा अभिशस्ति से,<br>
ऋषियों का तू सुखद उत्तराधिकारी हो।<br>
वह तू तत्पर हुआ दिव्यताओं के हेतु,<br>
सन्तत हव्य होमता हुआ,<br>
कर सुयज्ञ से यज्ञ यहां पर ॥

सूक्ति—अग्नावग्निश्चरति प्रविष्टः॥

अग्नि अग्नि में प्रविष्ट होकर विचरता है।<br>
अग्नि अग्नि में प्रविष्ट होकर प्रकाशता है॥

सुयजा यजेह॥

यहां सुयज्ञ से यज्ञ कर।<br>
यहां जीवन-सुयज्ञ से देव-यजन कर॥

**आपतये त्वा परिपतये गृह्णामि तनूनप्त्रे शाक्वराय शक्वन ओजिष्ठाय। अनाधृष्टमस्यनाधृष्यं देवानामोजोऽनभिशस्त्यभिशस्तिपा अनभिशस्तेन्यमञ्जसा सत्यमुपगेषं स्विते मा धाः॥** (य० ५/५)

आ-पतये त्वा परि-पतये गृह्णामि तनू-नप्त्रे शाक्वराय शक्वने ओजिष्ठाय। अनाधृष्टं असि अनाधृष्यं देवानां ओजः अनभिशस्ति अभिशस्ति-पाः अनभिशस्तेन्यं अञ्जसा सत्यं उप-गेषं सु-इते मा धाः॥

जनमानव में अपने देवयाजक पति का प्रतिष्ठोपेत अभिस्तवन सुनकर पत्नी गदगद हो जाती है और उससे आत्मविनय करने लगती है—

१) मैं (त्वा गृह्णामि) तुझे ग्रहण कररही हूं (आ-पतये) पूर्ण-स्वामित्व के लिये, पूर्ण-रक्षण के लिये।

पति का अर्थ है स्वामी और रक्षा करनेवाला। स्वामित्व और रक्षण साथ साथ चलते हैं। वास्तविक अर्थों में पति अथवा स्वामी वही है, जो पत्नी के मान, सम्मान, सतीत्व, सत्त्व और आत्मा की रक्षा कर सके। वह नारी धन्य है, जिसे ऐसे देवयाजक पति का पतित्व तथा रक्षण, स्वामित्व तथा आश्रय, प्राप्त है, जो उसकी पूर्णतः रक्षा करता हुआ, उसे अपनी दिव्य साधना में अपनी सह-साधिका वनाये हुये है।

२) मैं (त्वा गृह्णामि) तुझे अपनारही हूं (परि-पतये) परि-स्वामित्व के लिये, परि-रक्षण के लिये।

परि का अर्थ है सव ओर, सव ओर से, सव प्रकार से, सर्वतः, अभितः। किसी एक पार्श्व में नहीं, जीवन के सभी पार्श्वों में पत्नी की सर्वतः सव प्रकार से रक्षा करना एक आदर्श पति का पुनीत कर्तव्य है। शारीरिक, मानसिक, वौद्धिक, आत्मिक,

पारिवारिक, सामाजिक, लौकिक, पारलौकिक—सभी पार्श्वों में पत्नी के जीवन के संवहन में उसकी पूर्ण रक्षा करनेवाला देवयाजक पति जिसे सम्प्राप्त है, निस्सन्देह वह पत्नी सुधन्य है।

३) मैं (त्वा गृह्णामि) तुझे शिरोधार्य कररही हूं (तनू-नप्त्रे) जीवन-नयन के लिये, जीवन-निर्वहन के लिये, जीवन-नौका खेने के लिये।

कितना सुन्दर है यह एक पतिपरायणा पत्नी का अपने देवयाजक पति के प्रति आत्मीय सम्बोधन। पति अपनी पत्नी का उन्नायक है, उसके जीवन की पतवार है, उसकी जीवन-नौका का खेवट [मल्लाह, नाविक] है। उसे अपनी पत्नी की जीवन-नौका को खेकर इस पार से उस पार पहुंचाना है।

४) मैं (त्वा गृह्णामि) तुझे आश्रय कररही हूं (शाक्वराय शक्मने) शाक्वर और शक्मन के लिये।

शाक्वर और शक्मन दोनों शब्द शक्तिवाची होते हुये भी उनके अर्थों में एक सूक्ष्म भेद है। शाक्वर नाम उस आध्यात्मिक शक्ति का है, जो आत्मसंबल का संवर्धन करती है। शक्मन नाम उस शारीरिक शक्ति का है, जिसके द्वारा शक्यता अथवा क्षमता का सम्पादन होता है। एक आदर्श पति अपनी पत्नी का वह प्रेरणाकेन्द्र तथा शक्तिकेन्द्र है, जिससे उसे [पत्नी को] निरन्तर प्रेरणा तथा शक्ति प्राप्त होती है।

५) मैं (त्वा गृह्णामि) तुझे थामरही हूं (ओजिष्ठाय) अतिशय-ओज के लिये।

शाक्वर और शक्मन के संयोग से जिस उमंग, उत्साह, साहस, पराक्रम, पुरुषार्थ, क्षमता और अदम्यता का क्षरण होता है, उसी का नाम ओज है। ओजिष्ठ का अर्थ है अतिशय उमड़ता हुआ ओज। एक ओजिष्ठ [अतिशय ओजस्वी] पति अपनी सहधर्मिणी का वह उमड़ता हुआ ओज-स्रोत है, जिससे वह निरन्तर ओजिष्ठा बनी रहती है।

६) केवल मेरा ही नहीं, तू (देवानां) देवों का, दिव्य पथ के पथिकों का (अनाधृष्टं) अधर्षणीय, प्रगल्भ, अदम्य, (अनाधृष्यं) अनाधृष्य, अधर्ष्य, प्रगल्भ्य, अदमनीय, (अनभिशस्ति) निर्दोष (अभिशस्ति-पाः) विघ्नबाधाओं से रक्षा करनेवाला (अनभिशस्तेन्यं) निर्विघ्नता के साथ नयन करने वाला, निर्विघ्नतया अपने साथ लेचलनेवाला (ओजः) ओज (असि) है।

तू ओजिष्ठ है। तेरा ओज साधारण ओज नहीं है। तेरा ओज वह ओज है, जो दिव्यपथगामियों को प्रगल्भता के साथ दिव्य पथ पर अग्रसर करता रहता है और उन्हें निराश व हताश नहीं होने देता है।

७) तेरे ओज से ओजित होकर मैं (अञ्जसा) व्यक्तता-स्पष्टता के साथ (सत्यं उपगेषं) सत्य को प्राप्त करूं, सत्य के निकट पहुंचूं, सत्य का साक्षात्कार करूं।

एक आदर्श पति के सान्निध्य से पत्नी उस सत्य का साक्षात्कार करती है, जो अखिल सत्ता का संजीवन है और जिसकी प्राप्ति मानव-जीवन का चरम और परम लक्ष्य है।

८) प्रियतम ! (मा सु-इते धाः) मुझे सु-इत पर स्थापन कर, मुझे सुपथ पर आरूढ़ रख।

पत्नी को अपनी सहचारिणी बनाकर उसे सुपथ पर आरूढ़ रखना पति का पुनीत कर्तव्य है।

तुझे कररही हूं ग्रहण मैं,
रक्षण परिरक्षण के हेतु,
जीवननयन आत्मसंबल शक्ति के हेतु,
और उमड़ते हुये ओज अतिशय के हेतु।
तू है देवों का प्रगल्भ, प्रगल्भ्य,
और निर्दोष विघ्नहारी सुरक्षक,
पथप्रदर्शक और आगे लेजानेवाला ओज।
करूं सत्य का मैं संदर्शन,
स्पष्टता के साथ,
रख मुझको आरूढ़ सुपथ पर॥

सूक्ति—अञ्जसा सत्यमुपगेषम्॥
मैं स्पष्टता के साथ सत्य प्राप्त करूं।
स्विते मा धाः॥
मुझे सुपथ पर स्थापित रख।

**अग्ने व्रतपास्त्वे व्रतपा या तव तनूरियं सा मयि यो मम तनूरेषा सा त्वयि ।**
**सह नौ व्रतपते व्रतान्यनु मे दीक्षां दीक्षापतिर्मन्यतामनु तपस्तपस्पतिः ॥**
**(य० ५/६)**

**अग्ने व्रत-पाः त्वे व्रत-पाः या तव तनूः इयं सा मयि या-उ मम तनूः एषा सा त्वयि ।**
**सह नौ व्रत-पते व्रतानि अनु मे दीक्षां दीक्षा-पतिः मन्यतां अनु तपः तपःपतिः ॥**

अपनी आत्मविनय को धारावाहित रखती हुई पत्नी कहे चली जारही है—

१) (अग्ने व्रतपते) प्राज्ञ व्रतपते ! तू (व्रत-पाः) व्रतों की रक्षा करनेवाला है, (त्वे) तुझमें (व्रत-पाः) व्रतों का पालन करने कराने वाला है, व्रतों के पालन करने कराने की क्षमता है ।

व्रत शब्द के दो प्रसिद्ध अर्थ हैं सुकर्म और नियम । ये दोनों अर्थ व्रत के पूरक हैं । व्रत का वास्तविक अर्थ है सुकर्म करने की प्रतिज्ञा । सुकर्म की प्रतिज्ञा के निर्वहन के लिये सुनियम अथवा सुनियमों का निर्धारण किया जाता है । व्रत में सुकर्म और सुनियम का समावेश है । दाम्पत्य एक सुपावन संस्था है और उसके निर्वहन के लिये वेदों में सुनियमों का विधान किया गया है । दाम्पत्य के सुष्ठु निर्वहन की दम्पती ने प्रतिज्ञा की है और उस प्रतिज्ञा के सुनिर्वहन के लिये निर्धारित नियमों के पालन करने और करानेका उत्तरदायित्व पत्नी की अपेक्षा पति पर कहीं अधिक है । इसी सुबोध से अपने पति को प्रवुद्ध करने के लिये पत्नी ने अपने पति से आत्मविनय की है, "प्राज्ञ व्रतपते ! तू व्रतों की रक्षा करनेवाला है और तुझमें व्रतों के पालन करने कराने की क्षमता है ।

२) (तव या इयं तनूः) तेरी जो यह जीवनी है (सा मयि) वह मुझमें है, (मम या-उ एषा तनूः) मेरी जो-कि यह जीवनी है (सा त्वयि) वह तुझमें है ।

पत्नी और पति के दो आकारों की एकाकारता का, दो जीवनियों में एक जीवन का, यह एक सजीव चित्रण है । दाम्पत्य प्रेम की यह पराकाष्ठा है । आत्मा परमात्मा में प्रविष्ट है और परमात्मा आत्मा में ।

तेरी जो यह जीवनी है वह मुझमें प्रविष्ट है और मेरी जो यह जीवनी है वह तुझमें प्रविष्ट है । तू मुझमें है, मैं तुझमें हूं—

तुझे मुझसे मोहब्बत है मुझे तुझसे मोहब्बत है ।
तू मेरे दिल में रहता है मैं तेरे दिल में रहती हूं ॥

सचमुच दाम्पत्य-प्रेम वह सुपावन संस्थिति है, जिसमें भागवत भावना का सम्भाव है—

मेरा भगवान् तू है और मैं हूं भगवती तेरी ।
तू मेरा भक्त है प्रियतम तो मैं हूं भक्तिनी तेरी ॥

३) (नौ व्रतानि सह) हम दोनों के व्रत सह हैं ।

सह का अर्थ है साथ साथ । यहां सह से तात्पर्य सहकार, सहयोग या सहसाधना से है । दाम्पत्य में पत्नी तथा पति दोनों के व्रत समान हैं । उन व्रतों की सार्थक सिद्धि तब ही हो पाती है, जब दोनों के दो आकार एकाकार होकर सहसाधना करते हैं ।

इतना कहते कहते पत्नी गद्गद् होजाती है । भावातिरेक से उसके पलक मुंद जाते हैं, उसके ओष्ठ बन्द होजाते हैं और वह मन ही मन कामना करने लगती है—

१) (दीक्षा-पतिः मे दीक्षां अनु मन्यतां) दीक्षा-पति मेरी दीक्षा को अनुमाने ।

व्रतेन दीक्षामाप्नोति (य०१९/३०)—मनुष्य व्रत से दीक्षा को प्राप्त होता है । व्रतधारण का नाम ही दीक्षा है । पति अपनी पत्नी का दीक्षा-पति है, दीक्षा देनेवाला पति है । पति अपनी पत्नी को दाम्पत्य के सुव्रतों की दीक्षा देता है । पत्नी से दाम्पत्य धर्म के व्रत धारण करानेवाला होने से पति दीक्षा-पति है । पति अपनी पत्नी का व्रतपति भी है और दीक्षापति भी । अत एव पति को चाहिये कि दीक्षापति होने के नाते

पत्नी की दीक्षा का सदा अनुमान, अनुज्ञान, ध्यान रखे और सतर्कता के साथ धारित व्रतों के पालन में पत्नी का निरन्तर पथप्रदर्शक रहे।

२) (तपःपतिः मे तपः अनु मन्यतां) तपःपति मेरे तप को अनुमाने।

व्रतों के अनवरत पालन के लिये जिस उत्कट साधना, कठोर परिश्रम, सुष्ठु जितेन्द्रियता तथा अविकल आत्मसंयम की आवश्यकता होती है, उसी के लिये यहां तप शब्द का प्रयोग हुआ है। तपःपतिः का अर्थ है तप की रक्षा करनेवाला। पति का कर्तव्य है कि वह अपने और अपनी पत्नी के तप की अनवरत रक्षा करता रहे। पत्नी में तप की मात्रा स्वभावतः पति की अपेक्षा कहीं अधिक होती है। वह पति ही है, जो अपने तप को भंग करके पत्नी के तप को भंग करता है। पति को चाहिये कि वह अपनी पत्नी के तप की रक्षा का सदा अनुमान, अनुज्ञान, ध्यान रखे और सावधानी के साथ स्वयं तपःपूत रहता हुआ धारित व्रतों के पालन में अपनी पत्नी को भी नितराम तपःपूत रखे।

**प्राज्ञ व्रतपते,**
**तू है व्रतपा तुझमें व्रतपा,**
**जो यह तेरी तनू वह मुझमें,**
**मेरी जो यह तनू वह तुझमें।**
**सह-साधित व्रत हम दोनों के,**
**दीक्षापति अनुमाने मेरी दीक्षा,**
**तपःपति अनुमाने मेरे तप को॥**

**अंशुरंशुष्टे देव सोमाप्यायतामिन्द्रायैकधनविदे।**
**आ तुभ्यमिन्द्रः प्यायतामा त्वमिन्द्राय प्यायस्व॥**
**आप्याययास्मान्त्सखीन्त्सन्या मेधया स्वस्ति**
**ते देव सोम सुत्यामशीय। एष्टा रायः प्रेषे भगाय**
**ऋतमृतवादिभ्यो नमो द्यावापृथिवीभ्याम्॥ (य० ५।७)**

अंशुः-अंशुः ते देव सोम आ-प्यायतां इन्द्राय एकधन-विदे।
आ तुभ्यं इन्द्रः प्यायतां आ त्वं इन्द्राय प्यायस्व।
आ-प्यायय अस्मान् सखीन् सन्या मेधया स्वस्ति ते
देव सोम सुत्यां अशीय। आ-इष्टाः रायः प्र-इषे भगाय
ऋतं ऋतवादिभ्यः नमः द्यावापृथिवीभ्याम्॥

अपनी आत्मविनय को जारी रखती हुई पत्नी कहरही है—

१) (देव सोम)! (ते अंशुः-अंशुः) तेरा अंशु-अंशु (एकधन-विदे इन्द्राय) एकधन-प्रापक इन्द्र के लिये (आ-प्यायतां) आप्यायन करे, वृद्धि करे।

अंशु नाम किरण, कोंपल और अंकुर का है। अंशु शब्द में अंश का भाव अन्तर्निहित है। एक किरण सूर्य के प्रकाश का एक सूक्ष्मतम अंश है। चन्द्र की एक रश्मि चन्द्रिका का एक सूक्ष्मतम अंश है। कोंपल भी वृक्ष का संक्षिप्त अंश है और अंकुर वृक्ष का अतिशय संक्षिप्त आकार। अंशु शब्द का प्रयोग यहां ज्ञानकिरण अथवा विज्ञानरश्मि के अर्थ में हुआ है।

द्युति, देवत्व तथा दिव्यता से युक्त जो हो, उसे देव कहते हैं। देव शब्द का प्रयोग यहां द्युति, देवत्व और दिव्यता से युक्त पति के लिये हुआ है।

अंशु-पुञ्ज [किरण-पुञ्ज] होने से सूर्य सोम है। अंशु-पुञ्ज [रश्मि-पुञ्ज] होने से चन्द्रमा सोम

है। ज्ञानकिरणों और विज्ञानरश्मियों से युक्त पति के लिये यहां सोम शब्द का प्रयोग किया गया है।

धनों का धन एकधन वह परमात्मा है। उस एकधन की स्वयं प्राप्ति करनेवाला तथा अन्यों को उसकी प्राप्ति करानेवाला आत्मा एकधनविद् इन्द्र है।

"मैं एकधनविदिन्द्र हूं। मेरा आत्मा उस एकधन की प्राप्ति का अभिलाषी है। दिव्य देव! अंशुपुञ्ज! तेरे ज्ञान की एक-एक किरण मेरे आत्मा में उस ज्ञान की वृद्धि करे और तेरे विज्ञान की एक-एक रश्मि मेरे आत्मा में उस विज्ञान की प्रवृद्धि करे, जिससे मुझे उस एकधन की सम्प्राप्ति होजाये। तेरा प्रत्येक अंशु मुझ एकधनविदिन्द्र के लिये उस एकधन की वृद्धि करानेवाला हो।

२) मेरा (इन्द्रः) आत्मा (तुभ्यं) तेरे लिये, तेरे प्रति (आ-प्यायतां) आप्यायन करे, बढ़े, प्रवृत्त रहे और (त्वं) तू मेरे (इन्द्राय) आत्मा के प्रति (आ-प्यायस्व) आप्यायन कर, बढ़, प्रवृत्त रह। मेरा आत्मा आत्मीयता के साथ तेरे प्रति अनुरक्त रहे और तू आत्मीयता के साथ मेरे आत्मा के प्रति अनुरक्त रह। आत्मोन्नति के लिये मैं तेरे प्रति अपनी आस्था की सतत वृद्धि करती रहूं और तू मेरे प्रति प्रीतिमान रह।

३) (देव सोम)! केवल मुझे ही नहीं, अपने (अस्मान् सखीन्) हम सखाओं को, हम सब आत्मीयों को (स-न्या मेधया) स-नयनकर्त्री मेधा के द्वारा (आ-प्यायय) बढ़ा, प्रेर, प्रवृत्त कर। तू स-नयन, अग्र-नयन, करनेवाली मेधा से युक्त है। अपनी अग्रनयनकर्त्री मेधा के द्वारा तू हमें उस एकधन की प्राप्ति के लिये आप्यायन-प्रेरणा-प्रवृत्त कर।

४) मैं (प्र-इषे भगाय) प्राभिलषित सौभाग्य के लिये (ते) तेरी (सुत्यां) निष्पत्ति में, व्युत्पन्नता में (आ-इष्टाः रायः) अभीष्ट आत्मैश्वर्यों को (स्वस्ति) सुस्थिति के साथ (अशीय) सेवन करूं, भोगूं, प्राप्त रहूं।

भौतिक ऐश्वर्यों का सेवन अभिलषित सौभाग्य है तो आत्मिक ऐश्वर्यों का सेवन प्राभिलषित सौभाग्य है। जहां एक सुपत्नी की यह अभिलाषा होती है कि वह अपने पति की निष्पत्ति में भौतिक ऐश्वर्यों के सेवन का सौभाग्य प्राप्त करे, वहां उसकी यह प्राभिलाषा भी होती है कि वह अपने पति की व्युत्पन्नता में ईश्वरीय परमैश्वर्यों के संसेवन का सौभाग्य भी सम्प्राप्त करे।

५) (ऋतवादिभ्यः ऋतं) ऋतवादियों के लिये निष्ठा और (द्यावापृथिवीभ्यां नमः) द्यौ और पृथिवी के लिये नमस्कार।

ऋत शब्द का अर्थ वही है, जो अंग्रेजी में राइट [Right] शब्द का है। ऋताचार अथवा ठीक और सही आचार का नाम ऋत है। जो ऋताचार की शिक्षा देते हैं और ऋताचार का प्रतिपादन तथा प्रचार करते हैं, उन्हें ऋतवादी कहते हैं। ऋतवादिभ्यः शब्द का प्रयोग यहां ऋताचारी आचार्यों के लिये हुआ है।

द्यौ प्रतीक है द्युति का तो पृथिवी प्रतीक है सहन धारण पोषण की। द्यौ पिता, पृथिवी माता। पिता द्यौस्थानी है, माता पृथिवीस्थानी। पिता द्यौ के समान द्युति-ज्योति-ज्ञान का प्राप्त करानेवाला होता है और माता पृथिवी के समान सहन धारण पोषण करनेवाली होती है।

अपने देवयाजक पति का अभिनन्दन करती हुयी पत्नी कह रही है, "उन ऋतवादियों के प्रति मैं अपनी ऋतमयी निष्ठा व्यक्त करती हूं, जिनसे तूने ऋताचार की प्राप्ति की है और उन माता पिता के प्रति मैं श्रद्धानत हूं, जिनका तू अंशुपुञ्ज पुत्र है"।

देव सोम,<br>
तव अंशु-अंश,<br>
करे आप्यायन संवर्धन,<br>
इन्द्र एकधनवित् के लिये।<br>
तेरे लिये इन्द्र आप्याये,<br>
तू आप्याय इन्द्र के लिये।

देव सोम,
अग्रनयनकर्त्री मेधा से,
हम सखाओं को आप्यायन कर।
अभिलषित सौभाग्य के लिये,
तेरी निष्पत्ति में भोगूं,
मैं अभीष्ट आत्मैश्वर्यों को।
करती हूं मैं व्यक्त स्वनिष्ठा,
तेरे ऋताचार्यों के प्रति,
श्रद्धानत होती हूं तेरे पिता और माता के लिये

सूक्ति—ऋतमृतवादिभ्यः ॥
आचार्यों के लिए निष्ठा ॥
नमो द्यावापृथिवीभ्याम् ॥
नमस्कार पिता माता के लिये ॥

**या ते अग्ने ऽयःशया तनूर्वर्षिष्ठा गह्वरेष्ठा।**
**उग्रं वचो अपावधीत्त्वेषं वचो अपावधीत्स्वाहा।**
**या ते अग्ने रजःशया तनूर्वर्षिष्ठा गह्वरेष्ठा।**
**उग्रं वचो अपावधीत्त्वेषं वचो अपावधीत्स्वाहा।**
**या ते अग्ने हरिशया तनूर्वर्षिष्ठा गह्वरेष्ठा।**
**उग्रं वचो अपावधीत्त्वेषं वचो अपावधीत्स्वाहा॥**
**(य० ५।८)**

या ते अग्ने अयःशया तनूः वर्षिष्ठा गह्वरे-स्था।
उग्रं वचः अप-अवधीत् त्वेषं वचः अप-अवधीत् स्व...।
या ते अग्ने रजःशया तनूः वर्षिष्ठा गह्वरे-स्था।
उग्रं वचः अप-अवधीत् त्वेषं वचः अप-अवधीत् स्वाहा।
या ते अग्ने हरि-शया तनूः वर्षिष्ठा गह्वरे-स्था।
उग्रं वचः अप-अवधीत् त्वेषं वचः अप-अवधीत् स्वाहा॥

अपने देवयाजक पति के प्रति अपनी आत्मविनय का उपसंहार करती हुई पत्नी प्रेमविभोर होकर अपने पति के प्रति अपने प्रेमोद्गार प्रकट करती है—

१) (अग्ने) प्रकाश-पुञ्ज! (ते या अयःशया वर्षिष्ठा गह्वरे-स्था तनूः) तेरी जो अयःशया वर्षिष्ठा गह्वर-स्थित जीवनी है, उसने (उग्रं वचः अप-अवधीत्) उग्र वचन दूर मार गिराया है, (त्वेषं वचः अप-अवधीत्) तीक्ष्ण वचन मार भगाया है। मैं तुझपर (स्व-आ-हा) स्व को बलिहारूं, बलि जाऊं, बलिहारी हूं।

अय नाम सोने का है। सोने के लिये दो शब्दों का प्रयोग होता है, एक सुवर्ण और दूसरा स्वर्ण। सुवर्ण उस सोने को कहते हैं, जिसका वर्ण [रङ्ग] सु [सुन्दर] होता है, किन्तु भीतर से खोटा होता है। स्वर्ण उस सोने को कहते हैं, जो देखने में तो सु [सुन्दर] होता ही है, भीतर से भी अर्ण [निर्मल जल, अच्छी आबवाला, खरा] होता है। अयः का अर्थ स्वर्ण है, सुवर्ण नहीं। अयःशया का अर्थ है स्वर्ण में शयन-निवास करनेवाली, स्वर्णिम।

वर्षिष्ठा का अर्थ है अतिशय वर्षा करनेवाली। गह्वर कहते हैं गहन गुहा को। गह्वरे-स्था का अर्थ

है गहन गुहा में स्थित रहनेवाली। गहन गुहा से तात्पर्य यहां गहन आशय से है।

वह नारी धन्य है, जिसे ऐसा देवयाजक पति मिला है, जिसकी जीवनी स्वर्णिम है, मानव-प्रजा के लिये दिव्यताओं की अतिशय वर्षा करनेवाली है और गहनाशया है और जिसने अपनी स्वर्णिम वाणी से मानव समाज में से उग्र और तीक्ष्ण वाणी को निर्मूल कर दिया है। जिसकी जीवनी स्वर्णिम, वर्षिष्ठा तथा गहनाशया होती है, उसकी वाणी इतनी स्वर्णिम होती है कि उसके प्रभाव से परिवार-परिवार और समाज-समाज में से उग्र और तीक्ष्ण वदन [भाषण] का सर्वथा निर्मूलन होजाता है, उसके प्रभाव से जन-जन की वाणी स्वर्णिम होजाती है। स्वर्णिम, वर्षिष्ठ, गहनाशया तथा हितभाषी पति पर तो पत्नी बलिहारी होती ही है। स्वर्णिम जीवनी की स्वर्णिम वाणी में इतना प्यार, इतनी मधुरता और इतना कल्याण निहित होता है कि उसपर पत्नी ही क्या, सारा मानव समाज न्योछावर होता है।

२) (अग्ने) ज्योतिःपुञ्ज ! (ते या रजःशया वर्षिष्ठा गह्वरे-स्था तनूः) तेरी जो रजःशया वर्षिष्ठा गहनाशया जीवनी है, उसने (उग्रं वचः अप-अवधीत्) उग्र वचन दूर मार गिराया है, (त्वेषं वचः अप-अवधीत्) तीक्ष्ण वचन मार भगाया है। मैं तुझपर (स्व-आ-हा) बलिहारी हूं।

रजस् नाम ज्योति का है। रजःशया का अर्थ है ज्योति में शयन-निवास करनेवाली, ज्योतिर्मयी। जिसकी जीवनी ज्योतिर्मयी, वर्षिष्ठा तथा गहनाशया होती है, उसकी वाणी इतनी ज्योतिर्मयी होती है कि उसके प्रभाव से परिवार और समाज में उग्र और तीव्र वचन का निर्मूलन होजाता है, उसके प्रभाव से जन-जन की वाणी ज्योतिर्मयी होजाती है। ज्योतिर्मयी जीवनी की ज्योतिर्मयी वाणी में इतनी मोहकता होती है कि उसपर केवल पत्नी ही नहीं, जनमानव न्योछावर होता है।

३) (अग्ने) ज्ञान-पुञ्ज ! (ते या हरि-शया वर्षिष्ठा गह्वरे-स्था तनूः) तेरी जो हरि-शया वर्षिष्ठा गहनाशया जीवनी है, उसने (उग्रं वचः अप-अवधीत्) उग्र वचन दूर मार गिराया है, (त्वेषं वचः अप-अवधीत्) तीक्ष्ण वचन मार भगाया है। मैं तुझपर (स्व-आ-हा) बलिहारी हूं।

हरि का अर्थ है हरण करनेवाला। जो अपने सौजन्य और सौन्दर्य से अन्यों के हृदयों का हरण करता है, वह हरि है। हरि से तात्पर्य यहां हरणशीलता अथवा प्रियता से है। हरि-शया का अर्थ है हरणशीलता में शयन-निवास करनेवाली, अतिशय प्रिया, प्रियतमा। जिसकी जीवनी हरणशीला, वर्षिष्ठा तथा गहनाशया होती है, उसकी वाणी इतनी मनोहारिणी होती है कि उसके प्रभाव से सर्वत्र उग्र और तीक्ष्ण वदन का निराकरण होजाता है। हरणशीला जीवनी की मनोहारिणी वाणी में इतनी प्रमुग्धता होती है कि उसपर केवल पत्नी ही नहीं, विश्व-समाज न्योछावर होता है।

**अग्ने ! तेरी जो स्वर्णिम,**
**वर्षिष्ठा गहनाशया तनू है,**
**उग्र वचन को मार गिराया,**
**तीक्ष्ण वचन को मार भगाया,**
**जाऊं मैं बलिहारी।**
**अग्ने ! तेरी जो ज्योतिर्मय,**
**वर्षिष्ठा गहनाशया तनू है,**
**उग्र वचन को मार गिराया,**
**तीक्ष्ण वचन को मार भगाया,**
**जाऊं मैं बलिहारी।**
**अग्ने ! तेरी जो अति प्यारी,**
**वर्षिष्ठा गहनाशया तनू है,**
**उग्र वचन को मार गिराया,**
**तीक्ष्ण वचन को मार भगाया,**
**जाऊं मैं बलिहारी॥**

तप्तायनी मे ऽसि वित्तायनी मे ऽस्यवतान्मा नाथितादवतान्मा व्यथितात् । विदेदग्निर्नभो नामाग्ने अङ्गिर आयुना नाम्नेहि यो ऽस्यां पृथिव्यामसि यत्ते ऽनाधृष्टं नाम यज्ञियं तेन त्वा दधे विदेदग्निर्नभो नामाग्ने अङ्गिर आयुना नाम्नेहि यो द्वितीयस्यां पृथिव्यामसि यत्ते ऽनाधृष्टं नाम यज्ञियं तेन त्वा दधे विदेदग्निर्नभो नामाग्ने अङ्गिर आयुना नाम्नेहि यस्तृतीयस्यां पृथिव्यामसि यत्ते ऽनाधृष्टं नाम यज्ञियं तेन त्वा दधे। अनु त्वा देववीतये ॥ (यo ५/६)

तप्त-अयनी मे असि वित्त-अयनी मे असि अवतात् मा नाथितात् अवतात् मा व्यथितात् । विदेत् अग्निः नभः नाम अग्ने अङ्गिरः आयुना नाम्ना आ-इहि यः अस्यां पृथिव्यां असि यत् ते अनाधृष्टं नाम यज्ञियं तेन त्वा आ-दधे विदेत् अग्निः नभः नाम अग्ने अङ्गिरः आयुना नाम्ना आ-इहि यः द्वितीयस्यां पृथिव्यां असि यत् ते अनाधृष्टं नाम यज्ञियं तेन त्वा आ-दधे विदेत् अग्निः नभः नाम अग्ने अंगिरः आयुना नाम्ना आ-इहि यः तृतीयस्यां पृथिव्यां असि यत् ते अनाधृष्टं नाम यज्ञियं तेन त्वा आ-दधे । अनु त्वा देव-वीतये ॥

अपनी सुशोभना पत्नी द्वारा की गयी विनय और प्रशस्ति से गदगद होकर पति कहता है—

१) देवि ! तू (मे तप्त-अयनी असि) मेरी तप्त-अयनी है ।

अयन नाम गृह, शरण और छाया का है। तप्त-अयनी का अर्थ है तप्त सन्तप्त को शरण देनेवाली । पत्नी वह सुन्दर सुभूति और सुप्रिय विभूति है, जिसकी शीतल छाया में पति को ताप सन्ताप सें सुत्राण मिलता है, जिसके आश्रय से पति को आत्म-आराम और अन्तःशान्ति मिलती है, जिसके सहवास में पति को आत्म-आनन्द की अनुभूति होती है और जिसकी निकटता में पति को सतत विश्राम और सन्तत सन्तोष मिलता है ।

२) तू (मे वित्त-अयनी असि) मेरी वित्त-अयनी है ।

वित्त नाम धन का है। वित्त-अयनी का अर्थ है धन-गृहा, धन का आगार, सम्पदा, सम्पत्ति ।

पत्नी न केवल अपने पति की जीवन-संगिनी तथा तप्त-अयनी है, अपि तु अपने पति की वह वह अमूल्य सम्पदा है, जिसके सामने विश्व की अखिल सम्पदायें नगण्य और हेय हैं ।

३) (मा नाथितात् अवतात्) मुझे सन्ताप से बचा, (मा व्यथितात् अवतात्) मुझे व्यथा से बचा।

तप से ताप सन्ताप तो होता ही है। फिर देवयजनकर्ता पति के तप का तो ठिकाना ही क्या है। और जब पृथिवी का देवयजन अथवा दिव्यीकरण करते हुये, स्वयं उनकी ही ओर से, जिनकी हितकामना से वह यह दिव्य तप और सुदिव्य श्रम कररहा होता है, उसकी साधना के मार्ग में रोड़े अटकाये जाते हैं, तो उसके हार्दिक सन्ताप और उसकी मानसिक व्यथा की कोई सीमा नहीं रहती। हृदय की इस सन्तप्त और मन की इस व्यथित अवस्था में देवयजनी पत्नी का वह सुन्दर सुकोमल स्पर्श, उसकी स्नेहस्निग्ध मोहक मुस्कान की वह सान्त्वनामय सुस्मिति, उसके स्वरीले कण्ठ के वे मधुरिमामय शीतल वचन पति के सन्ताप का शमन और उसकी व्यथा का उपशमन करने में अचूक उपचार का काम करते हैं। सचमुच एक सुयोग्य पत्नी अपने पति के ताप, सन्ताप और व्यथा की सुनिश्चित चिकित्सा है।

अपने देवयाजक पति के प्रेमपूर्ण वचनों से स्नेहसिक्त होकर पत्नी उसके प्रति अपनी हृदयनिहित गहन भावनाओं का व्यक्तिकरण करती है—
१) (अङ्गिरः अग्ने)! (यः) जो तू (अस्यां पृथिव्यां असि) इस पृथिवी पर है, (ते यत् अनाधृष्टं यज्ञियं नाम) तेरा जो अधर्षणीय यज्ञीय नाम है, मैं (त्वा तेन आ-दधे) तुझे उससे धारण करती हूं। तुझे (नभः नाम अग्निः विदेत्) आकाश प्रसिद्ध अग्नि जाने। (आयुना नाम्ना आ-इहि) आयु और नाम के साथ आ।

अङ्गिरस् का अर्थ है अङ्ग अङ्ग में रमनेवाला, जीवन में सरसता का संचार करनेवाला। अग्नि शब्द का प्रयोग हुआ है यहां प्रेमाग्नि के लिये। पतिपरायण पत्नी के लिये पति वह प्रेमाग्नि है, जो पत्नी के अङ्ग अङ्ग में रमरहा है और जो उसके जीवन में सरसता का संचार कररहा है।

"जो तू इस पृथिवी पर है, इस पृथिवी पर तू कहीं भी क्यों न हो, तेरा जो अधर्षणीय और यज्ञीय नाम है, मैं उस नाम से तुझे अपने हृदय में सदा धारण किये रहती हूं। एक क्षण को भी मैं तुझे कभी नहीं भूलती हूं"। पत्नी का यह कथन स्पष्ट और हृदयग्राही है। पर उसका यह कहना कि "नभ नाम अग्नि तुझे जाने", व्याख्या की अपेक्षा रखता है। यह एक वैदिक ईड [ईडियम, मुहावरा] है।

नभ नाम अग्नि, आकाश में प्रसिद्ध अग्नि, यह सूर्य है। नभ नाम अग्नि तुझे जाने—इसका आशय है, "सूर्य तुझे जाने, तेरी यशःसुगन्धि सूर्य तक पहुंचे"।

"तू इस पृथिवी पर देवयजन करता हुआ चाहे जहां विचर। मैं कामना करती रहती हूं कि तू जब भी लौटकर मेरे पास आये, आयु और नाम के साथ आ, संजीवन और प्रसिद्धि के साथ आ, सजीवता और कीर्ति के साथ आ। तू जब भी आये, नवीन जीवन और नूतन यश के साथ आ"।
२) (अंगिरः अग्ने)! (यः) जो तू (द्वितीयस्यां पृथिव्यां असि) दूसरी पृथिवी पर है, (ते यत् अनाधृष्टं यज्ञियं नाम) तेरा जो प्रगल्भ यज्ञीय नाम है, मैं (त्वा तेन आ-दधे) तुझे उससे धारण करती हूं। तुझे (नभः नाम अग्निः विदेत्) आकाश प्रसिद्ध अग्नि जाने। (आयुना नाम्ना आ-इहि) आयु और नाम के साथ आ।

दूसरी पृथिवी यह अन्तरिक्ष है। "तू चाहे इस भूमि पर हो, चाहे अन्तरिक्ष में वायुयान से यात्रा कररहा हो, तेरा जो प्रगल्भ और यज्ञीय नाम है, मैं उस नाम से तुझे सदा स्मरण करती रहती हूं"।

"सूर्य तुझे जाने। तेरे यश की धवल रश्मियां अन्तरिक्ष में सूर्यवत् व्यापें"।

"तू भूमि पर या अन्तरिक्ष में देवयजन करता हुआ कहीं भी विचर। मैं कामना करती हूं कि तू जब जब लौटकर मेरे निकट आये, आयु और नाम के साथ आ, नूतन जीवन और नूतन नाम के साथ आ"।

सिंही का अर्थ है हिंसा, हनन अथवा नाश करनेवाली।

पाप्मा वै सपत्नः। सपत्नो वा अभिमातिः। पाप, पापी, अभिमान, अभिमानी—ये चार प्रसिद्ध अर्थ हैं सपत्न शब्द के। जो इन चारों का सहन-निराकरण करती है, उसे सपत्न-साही कहते हैं। पाप ही पापी है और अभिमान ही अभिमानी है। मनुष्य पापी नहीं है, पाप ही मनुष्य को पापी बनाता है। मनुष्य अभिमानी नहीं है, अभिमान ही मनुष्य को अभिमानी बनाता है। पाप और अभिमान में पतन निहित है।

कल्प का अर्थ है असमर्थ को समर्थ बनाना, अशक्त को सशक्त करना, कायाकल्प करना।

पृथिवी के दिव्यीकरण की साध की संसिद्धि के लिये यह आवश्यक है कि देवयाजक दिव्य पथ पर चलता हुआ देवों से, दिव्यताओं से, दिव्य गुणों से सदा युक्त रहे। देवयजन करते हुये जब देवयाजक का पग पग पर मान, सम्मान और पूजन होने लगता है तो उसमें अहंकारजन्य अभिमान के अंकुरित होने की सम्भावना होती है। अभिमान के अंकुरित होते ही पाप अंकुरित होने लगता है। पाप और अभिमान दोनों सहचारी हैं। पाप और अभिमान देवयजन के मूल पर कुठाराघात करके देवयाजक को देवयजन के अयोग्य और असमर्थ कर देते हैं। इतना ही नहीं। अभिमान और पाप वह मल है, जो देवयाजक के दिव्य जीवन को सर्वथा अपवित्र और अशुद्ध कर देता है। अपवित्र और अशुद्ध होकर देवयाजक शोभनीय न रहकर अशोभनीय होजाता है।

अपने प्रति व्यक्त की गयी अपनी पत्नी की स्नेहसिक्त प्रिय पावन भावनाओं से रोमांचित होकर देवयाजक पति अपनी पत्नी से निवेदन करता है—

१) देवि! तू (सपत्न-साही सिंही असि) सपत्न-साही सिंही है, पाप और अभिमान का निराकरण करने वाली सिंही है, तू पाप और अभिमान का निराकरण और विनाश करनेवाली है। देवयजन के दिव्य पथ पर चलते हुये यदि मुझमें पापी अभिमान कभी प्रविष्ट होजाये तो उसका निराकरण और निर्मूलन करके तू (देवेभ्यः) देवों के लिये, दिव्यताओं से युक्त रखने के लिये, मुझे (कल्पस्व) समर्थ कर, समर्थ करती रह। यदि कभी कहीं मेरा स्खलन हो तो मुझे संभालकर मेरी दिव्यताओं की रक्षा करती रहना।

२) देवि! तू (सपत्न-साही सिंही असि) पाप अभिमान का निराकरण और विनाश करनेवाली है। पाप अभिमान के अंकुरित होने से यदि कभी मुझमें मलिनता आजाये तो तू मेरी साधनाजन्य (देवेभ्यः) दिव्यताओं की रक्षा के लिये, मुझे (शुन्धस्व) शुद्ध कर, शुद्ध करती रहना।

३) देवि! तू (सपत्न-साही सिंही असि) पापी अभिमान का निराकरण और विनाश करनेवाली है। पापी अभिमान के अंकुरित होने पर यदि कभी मुझमें अशोभनीयता आजाये तो तू मेरी साधनाजन्य (देवेभ्यः) दिव्यताओं की रक्षा के लिये, मुझे शोधकर (शुम्भस्व) शोभनीय कर, शोभनीय करती रहना।

**सिंही है तू सपत्न-साही,**
**कर समर्थ तू मुझे,**
**दिव्यताओं के लिये।**
**सिंही है तू सपत्न-साही,**
**कर तू मुझको शुद्ध,**
**दिव्यताओं के लिये।**
**सिंही है तू सपत्न-साही,**
**शोभनीय कर मुझे,**
**दिव्यताओं के लिये॥**

मनःजवा मनोजवा। जवा का अर्थ है वेगवाला। मनोजवा का अर्थ है वेगवान् मन, वलवान् मन।

पितरः का अर्थ है रक्षा करनेवाले। मन के शुद्ध शिव संकल्प ही हैं वे पितर, जो पाप और अभिमान से देवयाजक की रक्षा करते हैं।

"देव, देवयजन करता हुआ तू कहीं भी क्यों न हो, शुद्ध शिव संकल्पों से युक्त समाहित तेरा वेगवान् वलवान् मन तेरी दिव्यताओं की रक्षा करता हुआ दायीं ओर से तेरी रक्षा करे। तेरा वेगवान् वलवान् मन तेरा वह दक्ष साधन है, जो शुद्ध शिव संकल्पों द्वारा पाप और अभिमान से वचाकर तेरी दिव्यताओं की रक्षा करता हुआ, तुझे समर्थ शुद्ध शोभनीय रखता हुआ, तेरे दक्षिण हस्त की दक्षता को अक्षुण्ण रखेगा"।

४) (विश्व-कर्मा त्वा आदित्यैः उत्तरतः पातु) विश्व-कर्मा तुझे आदित्यों द्वारा उत्तर से रक्षा करे।

सव कर्मों को कुशलता के साथ करने की क्षमता से जो युक्त होता है, उसे विश्व-कर्मा कहते हैं। सात्त्विक वुद्धि और सर्वतः सुविकसित मेधा से युक्त मस्तिष्क ही वह विश्वकर्मा है, जो पाप और स्खलन से देवयाजक की रक्षा करता है।

आदित्य नाम सूर्य तथा सूर्यकिरण का है। सात्त्विक सुविकसित मस्तिष्क की ज्ञानरश्मियां ही वे किरण हैं, जो पापासक्ति और विषयासक्ति से देवयाजक की उत्तरोत्तर रक्षा करती हैं।

"देव, देवयजन करता हुआ तू कहीं भी क्यों न विचर रहा हो, ज्ञानरश्मियों से सुरश्मित तेरा मस्तिष्क तेरी दिव्यताओं की रक्षा करता हुआ वायीं ओर से तेरी रक्षा करे। तेरा प्रज्ञावान् मस्तिष्क तेरा वह श्रेष्ठतर साधन है, जो ज्ञान-रश्मियों द्वारा पापासक्ति और विषयासक्ति से वचाकर तेरी दिव्यताओं की रक्षा करता हुआ, तुझे समर्थ शुद्ध और शोभनीय रखता हुआ, तेरे उत्तर हस्त की उत्तरता को समुन्नत रखेगा"।

५) (अहं) मैं (इदं वहिःधा तप्तं वाः) इस वहिःधा तप्त जल को (यज्ञात् निःसृजामि) यज्ञ से वाहर निकालती हूं।

यज्ञ शब्द का प्रयोग यहां पृथिवी के दिव्यी-करणरूपी उस देवयजन के लिये हुआ है, देवयाजिका पत्नी का देवयाजक पति जिसका अनुष्ठान कर रहा है।

"तप्त जल" एक वैदिक ईड [ईडियम, कहावत] है, जिसका प्रयोग कठिनाइयों के अर्थ में होता है। अंग्रेजी में "Hot waters" इसी अर्थ में प्रयुक्त होता है।

वहिःधा वाह्य-धा। वाह्य अवलम्व कितने भी सवल और सम्पन्न क्यों न हों, होते हैं निराधार और अविश्वसनीय ही। वाह्य सहयोग और साधनों का यथावसर उपयोग उपादेय और सहायक होता है। पर देवयाजक के देवयजन का प्रमुख आश्रय और आधार होना चाहिये उसका अपना आत्मघोप और उसके अपने आत्मवसु, उसका अपना चित्त और उसके अपने चित्त की वृत्तियां, उसका अपना मन और उसके अपने मन के संकल्प, उसका अपना मस्तिष्क और उसके अपने मस्तिष्क की रश्मियां। वाह्य साधनों पर सर्वशः अवलम्वित रहनेवाला व्यक्ति प्रायः अपने को तप्त जल में, कठिन कठिनाइयों में, पाता है। आज के सहयोगी कल विरोधी वन सकते हैं और उनसे प्राप्त होनेवाले साधनों से देवयाजक सर्वथा वञ्चित हो सकता है। ऐसे अवसर आते हैं, जव परिवार परिजन और मित्र तो क्या, पति का पत्नी और पत्नी का पति भी साथ छोड़ देता है, ममतामयी माता भी मुंह फेर लेती है। ऐसे विकट प्रसंगों पर उपर्युक्त अन्तःस्थ साधन-चतुष्टय ही देवयाजक के काम आते हैं।

अपने पति को देवयजन में दृढ़ीभूत करती हुई प्रिया ने इसी भाव से कहा है, "प्रियतम, मैं तेरे इस देवयजन-याग में से वाह्य-आश्रय-रूपी तप्त जल को निकालकर वाहर करती हूं। जीवनसंगिनी और

सहधर्मिणी के रूप में मेरा यह परम पुनीत कर्तव्य है कि तुझे समर्थ, शुद्ध और शोभनीय रखती हुई मैं तेरी और तेरी दिव्यताओं की रक्षा करूं। फिर भी मैं तेरा साथ दूं या न दूं। मेरा जीवन संसार में हो या न हो। देवयजन के पथ पर तुझे अपनी राह जाना ही है। और इस पथ पर वाह्य सहयोग और वाह्य साधनों की अपेक्षा अपने अन्तःस्थ साधन-चतुष्टय पर अधिक भरोसा रखना"।

इन्द्रघोष वसुओं सहित,
रक्षा तेरी करे सामने।
चित्त चित्तवृत्तियों सहित,
रक्षा तेरी करे पृष्ठ से।
मनोवेग संकल्पों सहित,
रक्षा तेरी करे दायें से।
मस्तिष्क ज्ञानरश्मियों सहित,
रक्षा तेरी करे बायें से।
और इस बहिधा तप्त वारि को,
मैं निकाल बाहर करती हूं देवयजन से॥

**सिंह्यसि स्वाहा सिंह्यस्यादित्यवनिः स्वाहा सिंह्यसि ब्रह्मवनिः क्षत्रवनिः स्वाहा सिंह्यसि सुप्रजावनी रायस्पोषवनिः स्वाहा सिंह्यस्यावह देवान्यजमानाय स्वाहा भूतेभ्यस्त्वा॥** (य० ५/१२)

सिंही असि स्वाहा सिंही असि आदित्य-वनिः स्वाहा सिंही असि ब्रह्म-वनिः क्षत्र-वनिः स्वाहा सिंही असि सुप्रजा-वनिः रायस्पोष-वनिः स्वाहा सिंही असि आ-वह देवान् यजमानाय स्वाहा भूतेभ्यः त्वा॥

वीर पत्नी की पूर्व मन्त्रस्थ प्रवल प्रेरणाओं से प्रभावित होकर पति कहता है—

१) देवि! तू सचमुच (सिंही असि) सिंही है, मैं तुझपर (स्व-आ-हा) स्व सर्वस्व सुहुत करता हूं, न्योछावर होता हूं।

सिंही शब्द का प्रयोग यहां सिंहिनी के अर्थ में हुआ है। सिंहिनी सदा सिंह के साथ रहती है और भय उपस्थित होने पर आगे वढ़कर सिंह की और अपने बच्चों की रक्षा करती है।

"देवि! तू सचमुच सिंही है, सुवीरा है। तुझमें पाप और अभिमान से, भय और स्खलन से, मेरी रक्षा करने की शक्ति है। तेरी प्रवल प्रेरणाओं से मुझमें धीरता और ध्रुवता का प्रस्थापन हुआ है। मैं तुझपर वलिहारी जाता हूं"।

तू सिंही है प्रिये सुवीरा,
जाऊं मैं तुझपर वलिहारी॥

२) देवि! तू (आदित्य-वनिः सिंही असि) आदित्य-सेविनी सिंही है, मैं तुझपर (स्वाहा) वलिहारी जाऊं।

आदित्य-वनि का अर्थ है आदित्य का सेवन करनेवाली। आदित्य के दो प्रसिद्ध अर्थ हैं सूर्य और रश्मि। सूर्य रश्मिपुञ्ज है। रश्मियों के समूह का ही नाम है सूर्य। रश्मियों को सूर्य से अलग कर दिया जाये तो सूर्य सूर्य न रहकर कार्वन का एक कृष्ण पिण्ड मात्र रह जाये।

देवयाजक की वीराङ्गना पत्नी न केवल सिंहिनी अथवा सुवीरा ही है, अपितु आदित्य-सेविनी भी है, सूर्य के समान रश्मिमयी भी है, अपनी ज्ञानरश्मियों से विश्व को आलोकित करनेवाली भी है। अपनी सिंही और आदित्यवनि प्रिया पर प्रमुग्ध होकर अनायास ही देवयाजक के मुख से प्रसरित होता है—"देवि! तू सुवीरा है और है तू ज्ञानरश्मियों से मुझे आलोकित करके अपनी प्रवल प्रेरणाओं से मुझमें ध्रुवता और धीरता का प्रस्थापन करनेवाली। प्रिये! मैं तुझपर वलि जाऊं"।

३) देवि! तू (ब्रह्म-वनिः क्षत्र-वनिः सिंही असि) ब्रह्म-सेविनी क्षत्र-सेविनी सिंही है, मैं तुझपर (स्वाहा) वलि जाऊं।

दो ही सम्पत्तियां हैं, ब्रह्म-सम्पत्ति और क्षत्र-सम्पत्ति। ब्रह्म-सम्पत्ति का सेवन किया जाता है आत्मा के द्वारा और क्षत्र-सम्पत्ति का सेवन किया जाता है शरीर के द्वारा। ब्रह्म-सम्पत्ति के सेवन से आत्मिक पूर्णता की सिद्धि होती है और क्षत्र-सम्पत्ति के सेवन से शारीरिक सम्पूर्णता की। दो ही बल हैं, ब्रह्मबल और क्षत्रबल। ब्रह्मोपासना द्वारा ब्रह्मबल का सम्पादन होता है और जीवन-साधना द्वारा क्षत्रबल का। ब्रह्मबल और क्षत्रबल के समन्वय से ही उस ध्रुवता और अच्युतता [धीरता] की प्राप्ति होती है, जिसका उल्लेख अगले मन्त्र में किया गया है। ब्रह्म और क्षत्र के समन्वय से ही मानव जीवन में पूर्णता परिपूर्णता का निष्पादन होता है।

देवयाजक की सुवीरा पत्नी न केवल आदित्य-सेविनी ही है, अपितु ब्रह्मसेविनी और क्षत्रसेविनी भी है।

"देवि ! तू न केवल सुवीरा और ज्ञानरश्मियों से सुरश्मित है, अपितु ब्रह्म और क्षत्र से भी समन्वित है। अपनी आत्माभा और जीवनप्रभा से मुझे सुभासित करके अपनी सुप्रेरणाओं से मुझमें ध्रुवता और धीरता की प्रस्थापना कर। प्रिये ! मैं तुझपर वलि जाऊं"।

४) देवि ! तू (सुप्रजा-वनिः रायस्पोप-वनिः सिंही असि) सुप्रजा-सेविनी तथा आत्मैश्वर्य की पुष्टि का सेवन करनेवाली सिंही है, मैं तुझपर (स्वाहा) वलि जाऊं।

वनन, संसेवन अथवा सुसेवा द्वारा प्रजा को सु, शुभ, श्रेष्ठ, सुशोभनीय वनानेवाली होने से देवयाजक की पत्नी सुप्रजावनि है। रायस्पोपवनिः रायःपोप-वनिः, आत्मैश्वर्य के पोप का सेवन करनेवाली होने से उसे रायस्पोपवनि कहा गया है।

देवयाजक की सुवीरा, आदित्यसेविनी, ब्रह्म-सेविनी तथा क्षत्रसेविनी पत्नी प्रजा को शोभनीय वनानेवाली तथा आत्मैश्वर्य के पोप [पुष्टि] की साधना करनेवाली भी है। आदित्य, ब्रह्म और क्षत्र की व्याप्ति तथा आत्मैश्वर्य की सुपुष्टि से प्रजा निस्सन्देह सुप्रजा वनती है।

५) देवि ! तू (सिंही असि) सिंहिनी है, सुवीरा है, मैं तुझपर (स्वाहा) वलि जाऊं, तू मुझ (यजमानाय) यजमान के लिये, मुझ देवयाजक के लिये (देवान् आ-वह) देवों को आवहन कर, दिव्यतायें प्राप्त कराती रह, दिव्यताओं का संचार करती रह।

६) मैंने (त्वा) तुझे (भूतेभ्यः) भूतों के लिए, सब प्राणियों के हित के लिये, प्राणीमात्र के दिव्यीकरण के लिये, अपनी जीवन-संगिनी वनाया है।

देवयाजक पत्नी का वरण और उसका संगती-करण देवयजन के लिये किया करते हैं, भोग विलास के लिये नहीं।

सिंही और सुवीरा है तू,
मैं तुझपर वलि जाऊं।
तू सिंही आदित्यवनि है,
मैं तुझपर वलि जाऊं।
तू सिंही है ब्रह्मसेविनी क्षत्रसेविनी,
मैं तुझपर वलि जाऊं।
सिंही है तू और सुवीरा,
सुप्रजा की सेवन-कर्त्री,
आत्म-ऐश्वर्य की पुष्टि का,
सदा सुसेवन करनेवाली,
मैं तुझपर वलि जाऊं।
सिंही है तू और सुवीरा,
मैं तुझपर वलि जाऊं।
करा दिव्यतायें प्राप्त तू,
मुझ यजमान देवयाजक को।
वरण किया है मैंने तुझको,
सकल प्राणियों के हित-हेतु ॥

ध्रुवो ऽसि पृथिवीं दृंह ध्रुवक्षिदस्यन्तरिक्षं
दृंहाच्युतक्षिदसि दिवं दृंहाग्नेः पुरीषमसि ॥
(य० ५/१३)

ध्रुवः असि पृथिवीं दृंह ध्रुव-क्षित् असि
अन्तरिक्षं दृंह अच्युत-क्षित् असि दिवं
दृंह अग्नेः पुरीषं असि ॥

अपने पति के मुख से की गयी अपनी प्रशस्ति और विनय को सुनकर पत्नी सकुचा जाती है और उसे प्रबल प्रेरणा करने लगती है—

१) तू (ध्रुवः असि) ध्रुव है, (पृथिवीं दृंह) पृथिवी को व्याप।

यद्वै स्थिरं यत्प्रतिष्ठितं तद् ध्रुवम्—जो स्थिर और प्रतिष्ठित [सं-स्थित] है, वह ही ध्रुव है। ध्रुवो ऽयमात्मा—ध्रुव यह आत्मा है। शरीर ध्रुव नहीं है, क्योंकि वह एक अस्थिर और अस्थायी निवास-स्थान है। आत्मा ही ध्रुव है, क्योंकि वह स्थिर है और देह-सदन में प्रतिष्ठित है।

पृथिवी तनूरियम्—पृथिवी है यह तनू, यह पार्थिव देह, यह भौतिक शरीर। पृथिवी से तात्पर्य यहां पृथिवी-व्यापी अथवा सार्वभौम जीवन से है। देवयाजक का जीवन संकोच अथवा कृपणता का जीवन नहीं है, सार्वभौम सार्वजनिक जीवन है।

दृह वृद्धौ। दृह धातु का अर्थ है वृद्धि करना, फैलना, व्यापना।

"प्रियतम! तू ध्रुव है। तू अजर, अमर और शक्तिपुञ्ज है, सक्षम आत्मा है। अपनी आत्मशक्ति, आत्मक्षमता और आत्मसाधना से तू अपने जीवन को सम्पूर्ण पृथिवी पर व्याप"।

जीवन क्या है? इस सम्प्रश्न का एक शब्द में उत्तर है "व्याप्ति"। व्याप्ति का ही नाम जीवन है। व्याप्ति जीवन है। संकोच मृत्यु है। फिर देवयाजक को तो देवयजन करना है, सम्पूर्ण पृथिवी का दिव्यीकरण करना है। उसे तो सम्पूर्ण पृथिवी पर अपने जीवन को व्यापना ही चाहिये।

मानव-योनि कर्मयोनि है। मानव-जीवन क्रतुमय है। दिव्य क्रतु, दिव्य कर्म अथवा दिव्य साधना व्याप्ति का प्रथम साधन है। क्रतुना दृंहते। क्रतु, कर्तृत्व, कर्म अथवा साधना द्वारा ही व्यापा जाता है। "तू ध्रुवात्मा है। ध्रुव होकर पृथिवी को व्याप। आत्म-अवस्थित होकर और अपने क्रतु द्वारा व्यापकर पृथिवी पर दिव्यता की व्याप्ति कर", देवयाजक की आदर्श पत्नी की यह कितनी सारगर्भित और अन्तःस्पर्शी सुप्रेरणा है।

२) तू (ध्रुव-क्षित् असि अन्तरिक्षं दृंह) ध्रुव-क्षित् है, अन्तरिक्ष को व्याप।

क्षि निवासगत्योः। ध्रुवता के साथ जो निवास और गति करता है, उसे ध्रुव-क्षित् कहते हैं। देवयाजक का आत्मा साधारण आत्मा नहीं है, साधना-सम्पन्न आत्मा है। इसी लिये पत्नी ने उसे ध्रुव-क्षित् कहा है। ध्रुवता के साथ शरीर में निवास करके ध्रुवता के साथ गति-साधना करने से ही देवयाजक की दिव्य साध फलवती होगी।

यस्मिन्नन्तरीक्षन्ते तदन्तरिक्षम्—जिसके अन्दर ईक्षण [दर्शन] करते हैं, वह अन्तरिक्ष है। छिद्र-मिवेदमन्तरिक्षम्—छिद्र के समान है यह अन्तरिक्ष। समष्टि सृष्टि में यह आकाश अन्तरिक्ष है, जिसमें सूर्य चन्द्र आदि लोक लोकान्तर दिखाई पड़ते हैं। व्यष्टि में, मानव व्यक्ति में, यह अन्तःकरण ही वह अन्तरिक्ष है, जिसमें आत्मा का, परमात्मा का, सत्य का, तत्त्व का, दर्शन होता है। अन्तरिक्ष का प्रयोग यहां अन्तःकरण अथवा हृदय के अर्थ में हुआ है।

अन्तःकरण या हृदय प्रेममय और भावनामय है। व्याप्ति का दूसरा साधन है मानव का हृदय। मानव-हृदय प्रेम और भावना का आगार है। जिस हृदय में अखिल विश्व के लिये प्यार है और जिसकी भावना में अखिल विश्व का कल्याण है, वह विश्व के लिये मंगल कामना करता है और वह ही अपनी सुसेवा अथवा अपने सुक्रतु द्वारा विश्व का हित सम्पादन करता है। "तू ध्रुवात्मा है। तेरा ध्रुवात्मा ध्रुवता के साथ तेरे शरीर में निवास कररहा है। ध्रुवक्षित्-ध्रुवनिवासी होकर तू अपने अन्तःकरण को व्याप। ध्रुवक्षित् होकर अपने प्रेम और अपनी भावना द्वारा व्यापता हुआ तू पृथिवी पर दिव्यता की व्याप्ति कर", देवयाजक की साधनाशील पत्नी की यह कितनी भावपूर्ण सुप्रेरणा है।

३) तू (अ-च्युत-क्षित् असि दिवं दृंह) अच्युत-क्षित् है, द्यौ को व्याप।

जो कभी च्युत न हो, जिसका कभी पतन न हो, उसे अच्युत कहते हैं। जो अच्युतता के साथ निवास करता है, उसे अच्युत-क्षित् कहते हैं। देवयाजक का आत्मा वह साधनासम्पन्न आत्मा है, जो देहसदन में ध्रुवता के साथ निवास करता हुआ कभी कदापि पतन को प्राप्त नहीं हो सकता।

द्योतन्ते नक्षत्राणि यस्यां सा द्यौः। जिसमें नक्षत्र जगमगाते हैं, वह द्यौ है। देवयाजक का दिव्य मस्तिष्क ही वह द्यौ है, जिसमें दिव्य विचार-रूपी नक्षत्र जगमगाते हैं।

जिसका द्यौ दिव्य चिन्तनों से, जिसका मस्तिष्क दिव्य विचारों से, द्योतित रहता है, उसका कभी पतन नहीं होता। मनुष्य के अपने चिन्तन, मानव के अपने विचार, ही उत्थान और पतन का कारण होते हैं। मलिन विचार और अश्लील चिन्तन पतन का कारण होते हैं। निर्मल विचार और विमल चिन्तन उत्कर्ष और उत्थान का कारण होते हैं। देवयाजक का द्यौ वह दिव्य द्यौ है, जिसमें सदा सर्वदा निर्मल विचार और दिव्य चिन्तन जगमगाते रहते हैं।

मनुष्य के जैसे विचार होते हैं, वसा ही उसका चिन्तन होता है। जैसा वह चिन्तन करता है, वैसे ही उसके विचार होते हैं। मानव जाति के दिव्यीकरण में विचार और चिन्तन का महत्व प्रत्यक्ष है। विचार और चिन्तन के अनुरूप ही मानव जाति का जीवन बनता है। मनुष्यों को जैसे विचार मिलते हैं, वैसा ही उनका चिन्तन होता है। उनके विचार और चिन्तन जैसे होते हैं, वैसे ही उनके जीवन होते हैं।

"तू अच्युतात्मा है। अच्युतता के साथ देहसदन में निवास करता हुआ तू अपने द्यौ को व्याप। अच्युत-क्षित् होकर अपने द्यौ के दिव्य विचारों और दिव्य चिन्तनों को व्यापता हुआ तू सम्पूर्ण पृथिवी पर दिव्यता की व्याप्ति कर। अपने दिव्य विचारों तथा चिन्तनों को सर्वत्र सर्वतः प्रसारता हुआ तू अपने द्यौ से सम्पूर्ण पृथिवी का दिव्यीकरण कर", देवयाजक की चिन्तनशीला भार्या की यह कितनी गहन और गम्भीर सुप्रेरणा है।

४) तू (अग्नेः पुरीषं असि) अग्नि का प्रेरक है।

अग्नि शब्द का प्रयोग यहां दिव्यताग्नि के अर्थ में हुआ है।

"तू दिव्यताग्नि का प्रज्वलनकर्ता है। तू दिव्यता का प्रेरक और प्रसारक है। अपने जीवन, अपने हृदय और अपने मस्तिष्क की व्याप्ति से तू दिव्यता का प्रसार किये जा। अपने क्रतु, अपने प्रेम और अपनी भावना से तथा अपने विचार और चिन्तन से दिव्यता की व्याप्ति करता हुआ तू पृथिवी का दिव्यीकरण किये चला जा", देवयाजक की संजया जीवनसंगिनी की यह कितनी सुन्दर सुप्रेरणा है।

**ध्रुव है प्रिय तू,**<br>
**व्याप पृथिवी को।**<br>
**ध्रुवक्षित् है तू,**

व्याप्त अन्तरिक्ष को।
अभ्युदित्त् है तू,
व्याप्त द्यौ को।

विद्युताग्नि का मैल है तू ॥
सूक्ति—अग्नेः पुरीषमसि।
तू विद्युताग्नि का मैल है।

युञ्जते मन उत युञ्जते धियो विप्रा विप्रस्य बृहतो
विपश्चितः। वि होत्रा दधे वयुनाविदेक इन्मही देवस्य
सवितुः परिष्टुतिः स्वाहा ॥ (य० ५/१४)
[ऋ० ५-८१-१, य० ११/४, ३७/२]
युञ्जते मनः उत युञ्जते धियः विप्राः विप्रस्य बृहतः विपःचितः।
वि होत्राः दधे वयुन-वित् एकः इत् मही देवस्य सवितुः
परि-स्तुतिः स्वाहा ॥

२) मन को समाहित और धारणाओं को युक्त करके वे देखते हैं कि वह (वयुनावित् एकः इत्) सर्वज्ञ एक ही (होत्रा) होत्राणि, होत्रों, यज्ञों, सृष्टियों, को (वि-दधे) धारण कररहा है।

३) (बृहतः विपश्चितः विप्रस्य सवितुः देवस्य) महान् अन्तर्यामी विप्र सविता देव की (परि-स्तुतिः) परि-स्तुति,महिमा (मही) महती है।

४) हम उसकी महिमा पर (स्वाहा) वलि जायें।

एक सच्चा देवयाजक अपनी कृति और अपनी साधना पर लेशमात्र भी अहंकार नहीं करता हैं। न ही एक सच्ची देवयाजिका अपनी कृति व साधना पर तनिक भी अभिमान करती है। सच्चे विप्र, सच्चे देवयाजक, सच्ची देवयाजिका, तो अपने मन और अपनी धारणाओं को समाहित रखते हुये उस महिमामय की मही महिमा का अवलोकन करते रहते हैं कि किस प्रकार वह एक ही समस्त सृष्टियों का संचालन कररहा है। अपने अन्तरतम में वह साक्षात् अनुभव कररहे होते हैं कि उस सर्वधारक और सर्वसंचालक देव की सुप्रेरणा तथा कृपा से ही उनके देवयजन का संचालन होरहा है, उसी के प्रसाद और प्रकाश से पृथिवी के दिव्यीकरण की उनकी साधना फलवती होरही है।

विप्र समाहित करते मन को,<br>और धारणाओं को।<br>वयुनावित् वह एक अकेला,<br>धारण और संचालन करता,<br>सकल सृष्टियों संसृतियों का।<br>बृहत् विपश्चित् विप्र,<br>देव सविता की,<br>महिमा मही, मही महिमा है।<br>वलि जाऊं,<br>उसकी महिमा पर॥

सूक्ति—युञ्जते मन उत युञ्जते धियो विप्राः॥<br>विप्र मन को समाहित और धारणाओं को युक्त करते हैं॥<br>वि होत्रा दधे वयुनाविदेक॥<br>एक सर्वान्तर्यामी सृष्टियों को धारण कररहा है॥<br>मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः॥<br>मही देव सविता की महिमा॥

**इदं विष्णुर्वि चक्रमे त्रेधा नि दधे पदम्।<br>समूढमस्य पांसुरे स्वाहा॥ (य० ५/१५)**<br>[ऋ० १-२२-१७, सा० २२२, १६६९, अ० ७-२६-४]<br>इदं विष्णुः वि चक्रमे त्रेधा नि दधे पदम्।<br>सं-ऊढं अस्य पांसुरे स्वाहा॥

विश प्रवेशने धातु से विष्णु शब्द सिद्ध होता है। विष्णु का अर्थ है प्रवेश करनेवाला, व्यापनेवाला, प्रविष्ट, व्यापक। जो जिसमें प्रविष्ट है, वह उसका विष्णु है। सूर्य अपनी रश्मियों द्वारा सौरमण्डल में प्रविष्ट और व्यापक है। सूर्य सौरमण्डल का विष्णु है। प्रेम के कारण कोई किसी के हृदय में प्रविष्ट है, वह उसका विष्णु है। प्रेमी भक्तों के हृदयों में प्रेमरूप से प्रविष्ट होने के कारण परमेश्वर विष्णु है। अखिल ब्रह्माण्ड में प्रविष्ट-व्यापक होने से परमात्मा विष्णु है। पूर्व मन्त्र में कथित देव सविता यहां विष्णु नाम से कथित है।

क्रमु पादविक्षेपे। क्रम का अर्थ है पग चलाना, क़दम रखना, डग भरना, क्रमपूर्वक किसी कार्य को करना। वि-चक्रमे का अर्थ है विक्रमण किया, विविधतया विविध ओर सब ओर पादविक्षेप किया, यथाक्रम सम्पादन किया।

पद्यते गम्यते यत् तत् पदम्। जिससे चला जाता है, उसे पद कहते हैं। गमन-साधन होने से पद नाम

पैर का है। पद या पाद नाम चतुर्थ भाग का भी है। यहां पद का प्रयोग गति के अर्थ में हुआ है।

समूढ=सं+ऊढ, सम्यक् ऊढ, गुह्य, गोपनीय, अन्तर्निहित, अज्ञेय।

पांसु नाम उन आग्नेय, चमकीले रजों, रेणुओं, कणों या अणुओं का है, जो अन्तरिक्ष में व्यापे हुये निरन्तर गति करते रहते हैं और जिन्हें आकाशकण या ईथर कहते हैं। पांसु जिसमें व्यापकर गति करते हैं, उसे पांसुर कहते हैं। पांसुर=पांसु+र, पांसु जिसमें रमण करते हैं वह, अन्तरिक्ष, आकाश।

प्रभु की मही महिमा के चिन्तन को जारी रखते हुए दोनों पुनः कहते हैं—

१) (विष्णुः) विष्णु ने (इदं) इसको, इस सृष्टि को, इस ब्रह्माण्ड को (पांसुरे) अन्तरिक्ष में, आकाश में (त्रे-धा) तीन प्रकार से (वि-चक्रमे) विक्रमण किया हुआ है, (नि-दधे) नितराम-धारण किया हुआ है।
२) (अस्य पदं सं-ऊढं) इसका पैर समूढ है, इसकी गति गहन-अज्ञेय है।
३) हम उसकी महिमा पर (स्वाहा) वलि जायें।

जब कोई किसी भवन का निर्माण करता है तो वह कभी इधर जाकर स्थित होता है कभी उधर जाकर, कभी इधर जाता है कभी उधर, कभी इधर दौड़ता है कभी उधर, कभी इधर गति करता है कभी उधर। भवन के बन जाने पर भी वह भवन के अन्दर बाहर ऊपर नीचे जाता आता है। भवन के जीर्ण क्षीण होजाने पर उसके पुनर्निर्माण में वह फिर इधर उधर नीचे ऊपर गति करता है।

अखिल ब्रह्माण्ड की नितान्त प्रलय कभी नहीं होती, किन्तु इस ब्रह्माण्ड में अनेक सूर्य, अनेक सौरमण्डल, अनेक लोकलोकान्तर सदा बनते, स्थित रहते और बिगड़ते रहते हैं। सूर्यों, सौरमण्डलों और लोकलोकान्तरों की रचना, स्थिति और प्रलय का क्रमचक्र अनवरत चलता रहता है। रचना स्थिति और प्रलय के इस त्रि-धा चक्र को चालू रखने में विष्णु को भी विक्रमण अथवा गमन करना होता है। एतदर्थ विष्णु तीन प्रकार से विगमन करता है—सर्वव्याप्ति, सर्वज्ञता और अन्तःप्रेरणा। यही विष्णु का त्रेधा विक्रमण है।

विष्णु अपनी सर्वव्याप्ति, सर्वज्ञता तथा अन्तःप्रेरणा द्वारा किस प्रकार गति करता है, यह नितान्त रहस्यमय है, सर्वथा अज्ञात है। उसकी इस लीला पर भक्त जन, साधक जन बलिहारी जाते हैं।

"जिस महिमामय विष्णु ने अपनी सर्वव्याप्ति, सर्वज्ञता और अन्तःप्रेरणा के द्वारा इस ब्रह्माण्ड को आकाश में धारित संचालित किया हुआ है, जिसकी गति अतिशय गहन है, उसी की महती कृपा और सुरक्षा से हमारा देवयजन अग्रसर होरहा हैं, उसीके प्रसाद और प्रकाश से पृथिवी के दिव्यीकरण की हमारी साध संसिद्ध होरही है। उसकी इस अज्ञेय गहन गति पर हम बलिहारी जाते हैं"।

**किया विक्रमण त्रि-प्रकार से,**
**इसे विष्णु ने।**
**अन्तरिक्ष में किया हुआ है,**
**धारण इसको।**
**गति विष्णु की अति गहन है,**
**बलि जायें उसकी महिमा पर॥**

**इरावती धेनुमती हि भूतं सूयवसिनी मनवे दशस्या।**
**व्यस्कभ्ना रोदसी विष्णवेते दाधर्थ पृथिवीमभितो**
**मयूखैः स्वाहा॥** (य० ५/१६)

[ऋ० ७-९९-३]

इरा-वती धेनु-मती हि भूतं सू-यवसिनी मनवे दशस्या।
वि-अस्कभ्नाः रोदसी विष्णो एते दाधर्थ पृथिवीं अभितः
मयूखैः स्वाहा॥

विष्णु की महो महिमा का चिन्तन करते हुये अब दोनों विष्णु को सम्वोधन करते हैं—विष्णो ! तू (एते रोदसी) इन द्यौ भूमि को (वि-अस्कभ्नाः) थामे हुए है। तू हो (पृथिवीं) पृथिवी को (मयूखैः) मयूखों—धारणाकर्षणसाधनों द्वारा (अभितः) सर्वतः (दाधर्थ) धारण किये हुये है। तेरी इस अद्‌भुत लीला पर हम तुझपर (स्वाहा) बलि जायें।

मयूख नाम किरण, शोभा, शिखा और आकर्षण का है। विष्णु की महिमा को देखिये कि न केवल हमारी इस पृथिवी को अपि तु द्यौ में दिखाई देनेवाले असंख्य लोकलोकान्तरों को भी विना किसी आधार के धारणाकर्षणसाधनों द्वारा वह आकाश में सर्वतः अधर धारे हुये है।

और विष्णु का साक्षात् स्तवन करके अब वे स्वयं द्यौ भू को सम्वोधन करने लगते हैं—(रोदसी) द्यौ भूमे ! तुम दोनों (हि) निश्चय से (मनवे) मनुष्य-मात्र के लिये (इरा-वती) अन्न-वती, (धेनु-मती) गौ-मती, (सू-यवसिनी) सु-यवसिनी तथा (दशस्या) दानशीला (भूतं) होओ।

सम्पूर्ण पृथिवी के दिव्यीकरण के यजन के याजक दम्पती स्वभावतः ही मनुष्यमात्र के लिये मंगल कामना किया करते हैं। उपर्युक्त शब्दों में उन्होंने वैसा ही किया हैं।

इरा नाम अन्न का है और धेनु नाम है गौ का। यवस कहते हैं घास को, भूसे को। देवयाजक पति और देवयाजिका पत्नी ने यहां मनुष्य मात्र के लिये एक वड़ी ही शुभ कामना की है। मनुष्य मात्र के सुख के लिये पृथिवी अन्न-सम्पदा तथा गोसम्पदा से सम्पन्न रहे। गौ के लिये पृथिवी यवस आदि चारे से भरपूर भरी रहे। मनुष्य और मनुष्येतर गौ आदि प्राणियों के लिये द्यौ और भूमि दोनों सुखसाधनों की वृष्टि करनेवाली हों। भूमि अन्न गौ और यवस से सम्पन्न रहे और द्यौ से जलों की सुवृष्टि होती रहे। मानव की वास्तविक पुष्टि के लिये अन्न और गौ को और पशु की पुष्टि के लिये यवस की मोती मूंगा, चांदी सौना, रत्न जवाहरात से भी अधिक उपादेयता हैं।

पृथिवी के दिव्यीकरण की साध के साथ साथ पृथिवी-वासी मानवों की भौतिक सम्पन्नता की साध भी संसिद्ध की जानी परमावश्यक है। भौतिक सम्पन्नता के विना आध्यात्मिक सम्पन्नता सम्पादन करना सर्वथा असम्भव होता है। भूखे क्या दिव्यता की साधना करेंगे और भूखों से क्या दिव्यता की साधना करायी जा सकती हैं। भौतिक और आध्यात्मिक दोनों ही साधों की सहसाधना होनी चाहिये। इसी भावना को सजीव और सजग रखने के लिये देवयजनकर्ता दम्पती ने कहा है, "विष्णो ! अपने जिन गुह्य धारणाकर्षण साधनों द्वारा तू द्यौ और भू को धारण किये हुये है, अपने उन्हीं साधनों द्वारा तू पृथिवी के देवयजन की हमारी साध को निर्वहन करा। हम तेरी मही महिमा पर वलिहारी जाते हैं। तेरी महती कृपा से जहां एक ओर हमारा पृथिवी का देवयजन सफल हो, वहां उसकी सफलता के लिये हमारी पृथिवी पर विपुल धनैश्वर्य, प्रचुर गौ अश्व आदि सम्पदा और अक्षय अन्न तथा यवस भी हो"।

**द्यौ भूमे, तुम निश्चय होओ,**
**मनुष्यमात्र के लिये अन्नवती,**
**धेनुमती सु-यवसा दोनों।**
**विष्णो, तू थामे हुए है,**
**इन द्यौ और भूमि दोनों को।**
**तू ही धारण किये हुये है,**
**पृथिवी को अभितः मयूखों से॥**

**देवश्रुतौ देवेष्वा घोषतं प्राची प्रेतमध्वरं कल्पयन्ती ऊर्ध्वं यज्ञं नयतं मा जिह्वरतम्। स्वं गोष्ठमा वदतं देवी दुर्ये आयुर्मा निर्वादिष्टं प्रजां मा निर्वादिष्टमत्र रमेथां वर्ष्मन् पृथिव्याः ॥**

(य० ५/१७)

देव-श्रुतौ देवेषु आ-घोषतं प्राची प्र-इतं अध्वरं कल्पयन्ती ऊर्ध्वं यज्ञं नयतं मा जिह्वरतम्। स्वं गो-स्थं आ-वदतं देवी दुर्ये आयुः मा निःवादिष्टं प्रजां मा निःवादिष्टं अत्र रमेथां वर्ष्मन् पृथिव्याः ॥

विष्णु के स्तवन तथा द्यौ भू के सम्बोधन से अनुप्राणित होकर इस मन्त्र से दोनों ने सम्मिलित आत्मसम्बोधन किया है।

आत्मसम्बोधन से जहां सम्बोधनकर्ता में धैर्य और आत्मबल की वृद्धि होती है, वहां उसमें कर्तृत्व, कार्यक्षमता तथा सहनशक्ति का विकास विस्तार भी होता है और साथ ही निश्चल परमात्मपरायणता की सिद्धि भी होती है।

कार्य जितना शिव, सुन्दर और सुमहान् होता है, उसकी संसिद्धि के मार्ग में कठिनाइयां भी उतनी ही कठिन होती हैं और साधक का विरोध भी उतना ही तुमुल होता है। फिर पृथिवी का देवयजन तो उदात्तोदात्त और महतो महान् अनुष्ठान है। उसके मार्ग की कठिनाइयों और विरोधों का तो कहना ही क्या। अतः अपने धैर्य को स्थिर रखने, अपने आत्मबल को जगाने और अपने निश्चय को निश्चल बनाये रहने के लिये देवयाजक और देवयाजिका आत्मसम्बोधन करते हुये वक्षस्थलों पर दक्षिण हस्त रखकर अपने स्वयं के प्रति कहते हैं—

१) (देव-श्रुतौ)! दोनों (देवेषु आ-घोषतं) दिव्य जनों में आघोष करो।

श्रुत [सुननेवाले] कई प्रकार के होते हैं। कोई अश्रुत होते हैं, जो सुनते ही नहीं हैं, जो अन्तःकर्ण से नितान्त बहरे होते हैं, ये अन्तःश्रवण-शून्य होते हैं। कोई अश्रुत श्रुत होते हैं, जो सुने को असुना करते रहते हैं, ये आत्महनोजन हैं। कोई अकृत श्रुत होते हैं, जो सुनते तो हैं पर करते नहीं हैं, ये कृपण जन हैं। कोई कृत श्रुत होते हैं, जो जितना सुनते हैं, उतना करते हैं, ये आर्य जन हैं। कोई बहुकृत बहुश्रुत होते हैं, जो बहुत सुनते हैं और बहुत करते हैं, ये वीर जन हैं। कोई देवश्रुत होते हैं, जो दिव्य श्रवण करते हैं और दिव्यीकरण करते हैं, इनके अन्तःकरण दिव्य देव की दिव्य प्रेरणाओं से निरन्तर प्रप्रेरित होते रहते हैं और उनसे अनुप्रेरित रहते हुए वे अनवरत दिव्य घोषणायें करते रहते हैं और उन दिव्य घोषणाओं को कार्यरूप में परिणत करते रहते हैं।

घोष का अर्थ है घोषणा करना, आह्वान करना। घोषणा का प्रयोजन आह्वान, आकरण अथवा बुलाना ही होता है। जब हम जनता में किसी के व्याख्यान की घोषणा करते हैं तो उसका तात्पर्य यही होता है कि सर्वजन व्याख्यान सुनने के लिये आयें।

पृथिवी के दिव्यीकरण की सुमहान् साध केवल एक ही देवश्रुत दम्पती के द्वारा पूर्णतया संसिद्ध नहीं हो सकती। देवयाजक दम्पती के अन्तःकरण में तरंगें उठ रही हैं कि देवजनों में देवयजन की घोषणा करते हुये वे आह्वान करें कि देवजन, दिव्य नारियां और दिव्य नर, आयें और पृथिवी

पर किये जारहे उनके देवयजन में अपना दिव्य भाग सम्प्रदान करें।

दिव्य दम्पती के अन्तःकरणों में अन्तर्घोष उठ रहा है देवों और देवियों को आहूत करने के लिये, देवजनों का आह्वान करने के लिये और वे आत्मघोष करने लगते हैं—

दोनों चलो, दिव्य देवों में, देवयजन की करो घोषणा।
और आह्वान करो देवों का देवयजनसम्पादनहेतु ॥

२) (देवश्रुतौ) ! (प्राची) प्राची (कल्पयन्ती) कल्पयित्री है, समर्थयित्री है, दोनों उसके प्रति (प्र-इतं) प्रगमन करो, चलते रहो।

प्राची नाम पूर्व दिशा का है। दिशा केवल एक ही है और वह है प्राची। शेष तीन दिशायें प्राची की अपेक्षा से हैं। जिधर सूर्य उदय होता है, उस दिशा का नाम प्राची है। उदय होते हुए सूर्य की ओर मुख करके खड़े होने पर सामने प्राची, दायें हाथ की ओर दक्षिण, पृष्ठ की ओर पश्चिम और बायें हाथ की ओर उत्तर है। शेष तीनों दिशायें प्राची की उपदिशायें हैं।

प्राची में सूर्य उदय होता है। उदीयमान सूर्य प्रकाश का प्रसार करता है, उत्कर्ष और प्रचेतना का विस्तार करता है, कर्तृत्वशक्ति और कर्मसामर्थ्य का संचार करता है। प्राची उदय, प्रकाश और प्रगति की दिशा है। प्राची की ओर प्रगमन करने का अर्थ है प्राची का अनुगमन करना। देवयजनशील दम्पती के अन्तःकरणों में अन्तर्घोष गूंज रहा है—

**प्राची दिशा कल्पयित्री है,**
**दोनों चलो उसी की ओर।**
**रहते हुए उदित ओजोमय,**
**करो प्रकाशित शुभ्र प्रकाश,**
**पूरो प्रकर्ष और प्रचेतना,**
**करो सतत शक्ति-संचार ॥**

"हम दोनों प्राची की ओर ही प्रगमन करते रहें, सूर्य के समान उदित रहते हुए पृथिवी पर प्रकाश और प्रगति पूरते चले जायें, जन-जन में प्रकाश और प्रचेतना का संचार करते हुए पृथिवी का कल्प करते चले जायें। हम दोनों न रुकें, न ठिठकें, न प्रतीक्षा करें—देवयजन के पथ पर अनवरत चलते चले जायें"।

३) (देवश्रुतौ) ! दोनों (यज्ञं अध्वरं ऊर्ध्वं नयतं) यज्ञ को अध्वर ऊर्ध्व लेजाओ।

यज्ञ शब्द का प्रयोग यहां पृथिवी के देवयजन के लिये हुआ है।

ध्वृ हूर्छने कौटिल्ये वा। ध्वर का अर्थ है कुटिल। अध्वर का अर्थ है अकुटिल, निश्छल, सत्यनिष्ठ।

ऊर्ध्व का अर्थ है उच्च, ऊंचा, उत्कृष्ट, उत्कर्ष।

देवयाजक दम्पती के अन्तःकरणों में आत्मघोष होरहा है—"दोनों पृथिवी के देवयजन का सत्यनिष्ठा के साथ अनुष्ठान करते हुए उसे उत्कर्ष प्राप्त कराओ। सत्यनिष्ठा और उत्कृष्टता के साथ पृथिवी का देवयजन किये चले जाओ, इस विश्वास के साथ कि सत्यनिष्ठा तथा उत्कृष्टता के साथ की गयी साधना कभी निष्फल नहीं जाती। साधना किये चले जाओ। समय आयेगा जब सफलता तुम्हारा चरण-चुम्बन कर रही होगी।"

४) (देवश्रुतौ) ! दोनों (मा जिह्वरतं) कुटिलता न करो, शिथिलता न करो, निष्ठा भंग न करो।

साधकों अथवा देवयाजकों के जीवनों में ऐसे अवसर आते हैं, जब उनकी साधना का पथ दीर्घ से दीर्घतर और दीर्घतम होता चला जाता है। सफलता के कोई लक्षण दिखाई नहीं देते। न सहयोगी मिल रहे होते हैं, न सहयोग मिल रहा होता है। न साधक उपलब्ध होरहे होते हैं, न साधन प्राप्त हो रहे होते हैं। साधक अपने को जीवन के अन्तिम छोर पर खड़ा पाते हैं और लक्ष्य की सिद्धि असम्भव प्रतीत होती है। ऐसी परिस्थितियों में भी सच्चे साधक अपनी साधना में शिथिलता नहीं आने देते हैं। ऐसे विकट प्रसंग में भी वे अपने अनुष्ठान में कदापि निष्ठाच्युत नहीं होते हैं।

ऐसा भी होता है, जब साधना की सिद्धि की धुन में साधक कुटिलता के मार्ग पर चल पड़ते हैं, ढोंग और आडम्बर में फंस जाते हैं। ऐसा भी होता है कि साधना के पथ पर उग्र वैर विरोध का सामना होने पर जैसे के साथ तैसा बनने की कुटिल भावना जागृत होजाती है। ऐसा भी होता है जब याजक साधनों के लिये अनुचित उपायों का आश्रय लेने लगते हैं। यह सब कुटिलता है, आत्मशिथिलता है, निष्ठाभङ्ग है, भ्रष्टता है। साधकों और याजकों को स्मरण रखना चाहिये कि पवित्र साधना की सिद्धि के लिये साधन और सहयोग अतिशय पवित्र ही होने चाहियें।

देवश्रुत दम्पती के अन्तः में अन्तर्ध्वनि उठरही है—"साधना-पथ पर अविचलता के साथ चले चलो। हमें कुटिलों के साथ कुटिलता नहीं करनो है, कुटिलता पर साधुता से विजय प्राप्त करनी है। सिद्धि कितनी भी दूर क्यों न हो, हमें साधना में शिथिलता नहीं आने देनी है। मार्ग कितना भी कण्टकाकीर्ण क्यों न हो, हमें अपनी निष्ठा को अक्षुण्ण बनाये रखना है। साधनहीनता कितनी भी क्यों न हो, हम निकृष्ट नीतियों और अपावन साधनों का अवलम्ब कदापि न करेंगे"।

५) (देवश्रुतौ)! दोनों (स्वं गो-स्थं आ-वदतं) अपने गो-स्थ को बोलो, अपने गो-स्थ के प्रति आवदन करो।

गोष्ठ=गो+स्थ, गो-स्थान। जहां गौयें निवास करती हैं, उस स्थान को गोष्ठ कहते हैं। प्राणो हि गौः। इद्रियाणि वै गावः। प्राण से जीवन-दुग्ध का दोहन किया जाता है, अतः प्राण गौ है। इन्द्रियों से विषय-दुग्ध का दोहन किया है, अतः इन्द्रियां गौ हैं। सूर्य से प्रकाश का दोहन होता है, अतः सूर्य गौ है। चन्द्रमा से चन्द्रिका का दोहन होता है, अतः चन्द्रमा गौ है। ब्रह्म से आनन्द का दोहन किया जाता है, अतः ब्रह्म गौ है। आत्मा से चेतना का दोहन किया जाता है, अतः आत्मा गौ है। इस प्रकार गौयें अनन्त हैं और गोष्ठ भी अनन्त हैं। गोष्ठ से तात्पर्य यहां मानव के जीवन-गोष्ठ से है, जिसमें प्राण तथा इन्द्रियरूपी गौयें निवास करती हैं। प्राण से इन्द्रियों का इन्द्रियत्व है, किन्तु स्वयं प्राण का अनुप्राणन इन्द्र [आत्मा] के आश्रय से होता है। शरीर गोष्ठ है, इन्द्रियां गौ हैं, इन्द्र गोपाल है।

आ का अर्थ है समन्तात्, चारों ओर से, सब ओर से। वदन का अर्थ है बोलना, आवाज़ लगाना। जगाने और सजग सावधान करने के लिये आवदन किया जाता है। रात्रि में चौकीदार या पुलिस-मैन सब ओर घूम-घूम-कर सबको सजग सावधान करने के लिये बार बार आवदन किया करता है, आवाज़ लगाया करता है। आवदन करने से जहां अन्य लोग सजग सावधान होते हैं, वहां आवदनकर्ता स्वयं भी जागता रहता है। चौकीदार आवदन नहीं करता है तो उसे निद्रा घेर लेती है। निद्रा के वशीभूत होकर वह स्वयं सोजाता है। उसके सोजाने पर जनता भी अचेत होजाती है। चोरियां होजाती हैं।

देवश्रुत दम्पती आत्मसजगता के लिये सदा आत्मावदन करते रहें, आत्मावदन करते हुए सदा स्वयं सजग और सावधान रहें और जन-जन को चेताते रहें। अन्यथा पृथिवी के देवयजन का अनुष्ठान नष्ट भ्रष्ट होजायेगा।

सन्तत सतत निरन्तर दोनों,
आत्म-आवदन करते रहना।
अपना जीवन-गोष्ठ सर्वदा,
रखना सजग सतर्क सुपावन॥

६) दोनों अपने (दुर्ये) गृह में (देवी) दिव्यता [रखो], (आयुः मा निःवादिष्टं) जीवन मत नष्ट करो, (प्रजां मा निःवादिष्टं) प्रजा को मत नष्ट करो।

दुर्य नाम गृह का है। यहां इस शब्द का प्रयोग जीवन-गेह के अर्थ में हुआ है। पृथिवी के दिव्यी-

करण की धुन में देवयाजक और देवयाजिका कहीं अपनी स्वयं की आत्मदिव्यता को न गंवा बैठें। यह ठीक है कि आत्मसाधना के द्वारा उन्होंने अपने जीवन को दिव्य बना लिया है। किन्तु वे जानते हैं कि आत्मसाधना में यदि शिथिलता आगयी तो उनकी आत्मदिव्यता का लोप होजायेगा और उनकी सुपावन साध धरी रह जायेगी। अपनी आत्मसाधना के विषय में सजग साभ्यास रहते हुये उन्हें अपने जीवन में दिव्यता का सदा संचार करते रहना चाहिये, अन्यथा उनका स्वयं का जीवन तो नष्ट होगा ही, जन-जीवन भी भ्रष्ट होजायेगा। इसी भाव से देवश्रुत दम्पती सदा सर्वदा आत्मघोष करते रहते हैं—

**सदा दिव्यता का संचारण,**
**निज जीवन में करते रहना।**
**जीवन-गेह निरन्तर अपना,**
**दिव्य दीप्ति से द्योतित रखना।**
**नष्ट न जीवन अपना करना,**
**भ्रष्ट न जन-जीवन को करना॥**

७) दोनों (अत्र पृथिव्याः वर्ष्मन् रमेथां) यहां पृथिवी के वर्ष्म में रमण करो।

वर्ष्म नाम शरीर या देह का है। अत्र का प्रयोग पृथिवी के लिये हुआ है। अत्र से तात्पर्य है "यहां पृथिवी पर"। "पृथिवी पर पृथिवी के देह में रमण करो, रमणीयता के साथ विचरो", इस आत्मघोष में एक प्रिय सुकोमल रहस्य अन्तर्निहित है। देवयाजक और देवयाजिका का ही नहीं, हम सबका देह पृथिवी का वर्ष्म है, पृथिवी का पार्थिव पुतला है। इसमें जो कुछ है, वह सब पृथिवी के तत्त्वों से बना है। हमारे शरीर में जितने तत्त्व हैं, वे सब पृथिवी के अन्न [खाद्यों] और जल [पेयों] से प्राप्त होते हैं। देवश्रुत दम्पती कहरहे हैं—"पृथिवी हमारी माता है और हम पृथिवी माता के देह [पुतले, पुत्र] हैं। हम पृथिवी पर, किसी एक देश प्रदेश में नहीं, सम्पूर्ण पृथिवी पर, रमणीयता के साथ रमण करते हुये, पृथिवी माता का, पृथिवी माता के पुत्र-पुत्रियों का, दिव्यीकरण करते रहें।"

**दोनों देवश्रुतो,**
**आघोष करो देवों में,**
**प्राची दिशा कल्पयित्री है,**
**दोनों चलो उसी की ओर।**
**पृथिवी के इस देवयजन का,**
**अनुष्ठान किये जाओ तुम,**
**निष्ठा उत्कृष्टता के साथ।**
**करो न निष्ठा भङ्ग कदापि,**
**करते रहो आवदन सन्तत,**
**अपने जीवनरूप गोष्ठ को।**
**अपने जीवनगेह देह में,**
**सदा दिव्यता रहो बनाये,**
**करो न जीवन नष्ट,**
**न करना भ्रष्ट प्रजा को।**
**रमण करो दोनों पृथिवी पर,**
**पृथिवी के रमणीय देह में॥**

**विष्णोर्नु कं वीर्याणि प्र वोचं यः पार्थिवानि विममे रजांसि।**
**यो अस्कभायदुत्तरं सधस्थं विचक्रमाणस्त्रेधोरुगायो विष्णवे त्वा॥**

[ऋ० १-१५४-१, अ० ७-२६-१] (य० ५/१८)

विष्णोः नु कं वीर्याणि प्र-वोचं यः पार्थिवानि वि-ममे रजांसि।
यः अस्कभायत् उत्-तरं सध-स्थं वि-चक्रमाणः त्रेधा उरु-गायः विष्णवे त्वा॥

पूर्व मन्त्र में दिव्य दम्पती ने जो तरंगपूर्ण आत्मसम्बोधन किया है, उससे तरंगित हुई तरंगों को सुरक्षित रखने के लिये वे दोनों विष्णु की मही महिमा का चिन्तन और स्तवन करते हुए उसके प्रति अपना आत्मसमर्पण करते हैं।

देवयाजक कहता है, देवयाजिका कहती है—

१) मैं उस (विष्णोः) अन्तर्यामी के (वीर्याणि) पराक्रमों को तथा (कं) आनन्द को (नु) निरन्तर, प्रति क्षण (प्र-वोचं) प्रकथन-गुणगान किया करूं, (त्रेधा वि-चक्रमाणः) तीन प्रकार से विचक्रमण करते हुए (यः) जिसने (पार्थिवानि रजांसि) पार्थिव-भौतिक लोकों को (वि-ममे) निर्मित किया है, (यः उरु-गायः) जो बहु-गीय (उत्-तरं सध-स्थं) उत्-तर सह-स्थ को (अस्कभायत्) थामे-सहारे हुए है।

२) मेरे आत्मन्! मेरे जीवन्! मैं (त्वा) तुझे (विष्णवे) विष्णु के लिये, विष्णु के प्रति [सदा आर्पित-समर्पित रखूं]।

लोक दो प्रकार के हैं—(१) उत्-लोक और (२) उत्-तर लोक। उत् का अर्थ है उच्च, उत्कृष्ट। उत्-तर का अर्थ है उच्चतर उत्कृष्टतर। जिन लोकों में मनुष्य और पशु पक्षि आदि प्राणी निवास करते हैं और जहां प्राणियों के जीवनोपयोगी पदार्थ होते हैं, उन लोकों को उत्-लोक, पार्थिव रज अथवा पार्थिव लोक कहते हैं। जो लोक सूर्य के समान आग्नेय प्रकाशक लोक हैं, उन्हें उत्-तर सधस्थ, उत्-तर सह-स्थान, ज्योतिर्मय लोक अथवा प्रकाशक लोकों का समूह कहते हैं।

जैसाकि मन्त्र १५ की व्याख्या में व्याख्यात किया जा चुका है, सर्वव्याप्ति, सर्वज्ञता तथा अन्तःप्रेरणा—ये तीन विष्णु के विचक्रमण अथवा विक्रमण हैं, जिनके द्वारा वह पार्थिव तथा ज्योतिर्मय लोकों का रचन और धारण, संसृजन और संचालन, निर्माण और संधारण किया करता है।

उरु=बहुत, सब। गायः=गीयः। जो बहुत गाया-स्तुता जाता है, जिसकी महिमा का गान बहुजन सर्वजन सर्वजीव करते हैं, उसी विष्णु के लिये उरुगायः विशेषण का प्रयोग हुआ है। वह विष्णु उरु-गीय है। समस्त जीव, समस्त लोक, अखिल सृष्टियां उरुगाय विष्णु की महिमा का, उसके पराक्रम का, साक्षात् नुगान गुणगान कररहे हैं।

जो उरुगाय विष्णु इस अनन्त, असीम और अपार ब्रह्माण्ड का और ब्रह्माण्डस्थ सकल लोक-लोकान्तरों का संसृजन और संधारण कररहा है, उसके पराक्रमों का क्या ठिकाना है। उसके विविध असंख्य पराक्रमों का जितना प्रकथन तथा गुणगान किया जाये, उतना ही थोड़ा है। और उस आनन्दमय विष्णु ने इस सृष्टि में अपने आनन्द का भी तो संचार किया हुआ है। ऐसा क्यों न हो। आनन्दस्वरूप की रचना में आनन्द की व्याप्ति का होना स्वाभाविक है। उस आनन्दस्वरूप विष्णु की सर्वव्याप्ति के कारण सबमें सर्वत्र आनन्द ओतप्रोत है।

**कण-कण में रमरहा है, आनन्दमय वह विष्णु।**
**कण-कण में इसलिये हो, आनन्द का क्षरण॥**
**जलचर पशु व पक्षी, आनन्द से हैं गाते।**
**आनन्दमय प्रभु का, आनन्दगान करते॥**

पृथिवी के दिव्यीकरण की साध तब ही पूरी होगी, जब देवयजनकर्ता आनन्द-वृत्ति के साथ निरन्तर संव्यापक क्रम, विक्रम, पराक्रम करेगा। इसी भावना से भावित होकर देवयाजिका कहरही है, देवयाजक कह रहा है—जिस आनन्दस्वरूप परम पराक्रमी विष्णु के व्यापक पराक्रमों के आश्रय से यह अखिल सृष्टिक्रम चल रहा है, उसी के अवलम्ब और आश्रय से पृथिवी के देवयजन का मेरा यह सत्र संचालित रहेगा और एक दिन सम्पूर्ण भी होगा। उसके अनवरत गुणगान से मुझमें उस आनन्द-वृत्ति का तथा उन पराक्रमों का संप्रवेश होगा कि मेरा यह दिव्य यज्ञ पूरा हो सके। मैं उसके प्रति पूर्णतया समर्पित होती / होता हूं।

समर्पण महा विज्ञान है। जो जिसके प्रति समर्पित होता है, वह तद्रूप होजाता है। कोयला अग्नि में समर्पित होकर अग्निरूप होजाता है। आनन्दी और पराक्रमी विष्णु को समर्पित होकर देवयाजक आनन्दमय और पराक्रमशाली होगया है, देवयाजिका आनन्दमयी और पराक्रमशालिनी होगयी है। वे संसिद्धि के निकट से निकटतर और निकटतम होते चले जारहे हैं।

स्तुता करूं सदा विष्णु के,
पराक्रम अपि च आनन्द,
करते हुए विचक्रमण त्रेधा।
जिसने निर्मित किया,
पार्थिव सब लोकों को,
जो बहु-गीय सहारे हुए,
है सधस्थ उत्तर को।
मेरे जीवन ! मेरे आत्मन् !
सदा समर्पित रखूं तुझे मैं,
विष्णु के प्रति ॥

सूक्ति—विष्णोर्नु कं वीर्याणि प्र वोचम् ॥

मैं निरन्तर विष्णु के पराक्रमों को
प्रकथन किया करूं ॥

**दिवो वा विष्ण उत वा पृथिव्या महो वा विष्ण उरोरन्तरिक्षात्।**
**उभा हि हस्ता वसुना पृणस्वा प्र यच्छ दक्षिणादोत सव्याद्विष्णवे त्वा ॥**
**[ऋ० ७-२६-८] (य० ५/१६)**

दिवः वा विष्णो उत वा पृथिव्याः महः वा विष्णो उरोः अन्तरिक्षात्।
उभा हि हस्ता वसुना पृणस्व आ प्र यच्छ दक्षिणात् आ उत सव्यात्
विष्णवे त्वा ॥

सचिन्तन और सस्तवन विष्णु के प्रति अपने अपने जीवन को प्रार्पित करने के उपरान्त देवयाजिका विष्णु से प्रार्थना करती है, देवयाजक विष्णु से विनय करता है—

१) (विष्णो) हृदयरम ! तू (वा दिवः) चाहे द्यौ से, (उत वा महः पृथिव्याः) और चाहे महती पृथिवी से, (वा उरोः अन्तरिक्षात्) चाहे विशाल अन्तरिक्ष से (उभा हि हस्ता) दोनों ही हाथ (वसुना) ऐश्वर्य से (आ पृणस्व) पूरदे, भरदे।

२) (विष्णो) अन्तर्यामिन् ! (दक्षिणात् उत सव्यात्) दायें से और वायें से, दोनों ओर से (आ प्र-यच्छ) सम्पूर्णतया प्रदान कर, भर भर दे।

३) मेरे आत्मन् ! मेरे जीवन् ! मैं (त्वा) तुझे (विष्णवे) विष्णु के प्रति [सदा प्रार्पित-समर्पित रखूं]।

पृथिवी के देवयजन की, पृथिवी के दिव्यीकरण की, सुमहान् और व्यापक साध अमित साधनों की अपेक्षा रखती है। उस साध की संसिद्धि के लिये असंख्य संसिद्ध जनों की और अतुल धनैश्वर्यों की आवश्यकता होगी। कहां से आयेंगे इतने जन और इतना धन ?

पृथिवी के देवयजन की दिव्य साध विष्णु-प्रेरित साध है। स्वयं विष्णु ही अपनी इस दिव्य साध की संसिद्धि के लिये अपनी अन्तर्व्यापिनी प्रेरणा से सर्वसाधन सम्प्रदान करेगा। विष्णु के दानों को कौन रोक सकता है। वह जब देता है तो द्यौ से दिव्यता वरसती है, अन्तरिक्ष से ऐश्वर्य वरसता है और पृथिवी में से सम्पदायें सम्प्रवाहित होती हैं। उसकी जब कृपा होती है तो साधक के मस्तिष्करूपी द्यौ से दिव्यविचाररूपी ऐश्वर्य प्रवाहित होते हैं,

उसके अन्तःकरणरूपी अन्तरिक्ष से दिव्यभावनारूपी ऐश्वर्य क्षरित होते हैं और उसकी देहरूपी पृथिवी से पार्थिव ऐश्वर्यों का सुसम्पादन होता है।

देवयाजिका उसके काम के लिये उभय साधनार्थ उसीसे याचना कररही है, देवयाजक उसकी साध के लिये उसीसे जन धन की कामना कररहा है—

"विष्णो ! द्यौ से, अन्तरिक्ष से, पृथिवी से—तीनों लोकों से हमें ऐश्वर्य प्रदान करता रह। हमारे दोनों हाथ ऐश्वर्यों से भरपूर भरता रह। हमारे एक हाथ में आध्यात्मिक ऐश्वर्य भरता रह और दूसरे हाथ में भौतिक ऐश्वर्य। जन और धन—उभय सम्पदाओं से हमें सुसम्पन्न रख"।

"विष्णो ! आत्मिक बल तेरा दक्षिण हस्त है और विज्ञानबल तेरा सव्य हस्त है। श्रेय तेरा दायां हाथ है और प्रेय तेरा बायां हाथ है। अपने दोनों हाथों से हमें उभय सम्पदायें सम्प्रदान करता रह"।

"मेरे आत्मन् ! मेरे जीवन ! तू विष्णु के प्रति समर्पित रह। उसका काम वह स्वयं पूरा करायेगा"।

॥ मनुआ तू क्यों करे गुमान ॥

आप संभालेंगे निज कारज,<br>
मंगलमय भगवान ॥<br>
ईश बसे हैं रे सब जग में,<br>
स्मरण रख हर आन ॥<br>
शरणागत हो सकल कर्म कर,<br>
चिन्ता तज नादान ॥<br>
देह-द्वन्द्व से ऊपर उठकर,<br>
कर "विदेह" का ध्यान ॥

हृदयरम ! चाहे तो द्यौ से,<br>
और चाहे महती पृथिवी से,<br>
चाहे सुविशाल अन्तरिक्ष से,<br>
वसु से दोनों हाथ पूरदे।<br>
अन्तर्यामिन् ! सम्प्रदान करता रह सन्तत,<br>
दक्षिण से भी अपि च सव्य से।<br>
मेरे जीवन ! मेरे आत्मन् !<br>
सदा समर्पित रखूं तुझे मैं,<br>
विष्णु के प्रति ॥

सूक्ति—उभा हि हस्ता वसुना पृणस्व ॥<br>
दोनों ही हाथ ऐश्वर्य से भरदे ॥

**प्र तद्विष्णु स्तवते वीर्येण मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः।**<br>
**यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्वधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा ॥**

[ऋ० १-१५४-२, अ० ७-२६-२-३] (य० ५/२०)

प्र तत् विष्णुः स्तवते वीर्येण मृगः न भीमः कु-चरः गिरि-स्थाः।<br>
यस्य उरुषु त्रिषु वि-क्रमणेषु अधि-क्षियन्ति भुवनानि विश्वा ॥

विष्णु से प्रार्थना करते करते अब दोनों भावनिमग्न होकर विष्णु की महिमा का चिन्तन करने लगते हैं—(भीमः कु-चरः गिरि-स्थाः मृगः न) भीम, कु-चर और गिरि-स्थ सिंह के समान (वीर्येण) वीर्य से, वीर्य के कारण (प्र-स्तवते) प्रकृष्टतया स्तुता जाता है (तत् विष्णुः) वह विष्णु, (यस्य उरुषु त्रिषु वि-क्रमणेषु) जिसके विशाल-व्यापक तीन विक्रमणों में (विश्वा भुवनानि) समस्त लोक (अधि-क्षियन्ति) अधि-निवास कररहे हैं, संस्थित हैं।

जिससे भय लगता है, जिससे भयभीत होते हैं, उसे भीम कहते हैं।

जो निर्बाध चरण, विचरण, गमन करता है, जिसकी गति का कोई निरोध या विरोध नहीं कर सकता, उसे कुचर कहते हैं।

गिरि नाम पर्वत का है। गिरि-स्था: गिरिष्ठा:। गिरि में स्थित, पर्वत पर निवास करनेवाला जो होता है, उसे गिरिष्ठ या गिरिष्ठा कहते हैं।

मृग शब्द का प्रयोग यहां सिंह [बबर शेर] के लिये हुआ है, जो अनपवादत: पर्वतीय गहन जंगल में निवास करता है।

वैदिक वाङ्मय में वीर्य नाम पराक्रम अथवा प्रबल पुरुषार्थ का है। वीर्य नाम एक शारीरिक धातु का भी है, जिसके रक्षण और वर्धन से अतुल पराक्रम और प्रबल पुरुषार्थ की सिद्धि होती है। मृग सहज-ब्रह्मचारी और अमोघ-वीर्य होता है। इसी कारण वह अतिशय पराक्रमी होता है। अपने पराक्रम के कारण ही वह भीम है और कुचर है और उसी कारण वह पर्वतीय जंगलों में निर्भयता के साथ निवास करता है।

विष्णु के वीर्य का, पराक्रम का, तो ठिकाना ही क्या है। मृग का पराक्रम उसके पराक्रम के सामने क्या उपमा रखता है। वह वह अद्वितीय पराक्रमशाली है कि सर्वव्याप्ति, सर्वज्ञता तथा अन्त:प्रेरणा रूपी अपने तीन विशाल-व्यापक विक्रमणों द्वारा वह अखिल ब्रह्माण्ड के समस्त लोकों को अपने भीतर धारण कररहा है। इस अनन्त असीम सृष्टि के सकल भुवन उसके सहज पराक्रम से उसमें ऐसे निवास कररहे है, जैसे माता के गर्भ में शिशु।

वह विष्णु अपने अनन्त अपार पराक्रम से ऐसा भीम है कि उसके व्याप्तिरूप भय से अखिल ब्रह्माण्ड अनुशासित हुआ स्वयमेव गति कररहा है।

कुचर भी वह इतना है कि कौन है, जो उसकी निर्बाध सर्वव्यापक गति का निरोध या विरोध कर सके।

और यह ब्रह्माण्ड है वह पर्वत, वह पर्वतीय जंगल, जिसमें विष्णु भगवान् बसे-व्यापे हुए हैं।

"जो अनन्त-वीर्य विष्णु अपने अनन्त पराक्रम के कारण सर्वत्र स्तुता जाता है, जिसके विशाल-व्यापक तीन विक्रमणों में समस्त लोक संसृजित और संस्थित रहते हैं, उसी के आश्रय और अवलम्ब से हमारा सार्वभौम देवयजन निस्सन्देह संसिद्ध होगा। इसमें संशय क्या!"

स्तुता जाता है वह विष्णु,<br>
अपने पराक्रम के कारण,<br>
भीम कुचर गिरि-वासी मृग-सम।<br>
जिसके तीन उरु विक्रमणों में,<br>
सारे भुवन होरहे संस्थित॥

सूक्ति—प्र तद्विष्णु स्तवते वीर्येण॥<br>
स्तुता जाता है वह विष्णु, पराक्रम के कारण॥

**विष्णो रराटमसि विष्णोः श्नप्त्रे स्थो विष्णोः स्यूरसि**<br>
**विष्णोर्ध्रुवोऽसि। वैष्णवमसि विष्णवे त्वा॥**

(य०५/२१)

विष्णोः रराटं असि विष्णोः श्नप्त्रे स्थः विष्णोः स्यूः असि<br>
विष्णोः ध्रुवः असि। वैष्णवं असि विष्णवे त्वा॥

विष्णु के पराक्रम के चिन्तन से देव-यजनशील दम्पती में विष्णुत्व का संचार होगया है। उनमें विश्वासात्मक एक दिव्य संबल का उदय हुआ है। अपने संबल को तोलती हुई देवयाजिका कहती है और अपने संबल को तोलता हुआ देवयाजक कहता है—

१) तुम दोनों (विष्णोः श्नप्त्रे स्थः) विष्णु के निर्मल दर्पण हो।

ष्णा शौचे। स्नप्त्र शब्द का जन्म ष्णा अथवा स्ना धातु से हुआ है, जिसका प्रयोग शौच के अर्थ में, मल को हटाकर निर्मल करने के अर्थ में, होता है।

स्नान तथा स्नात शब्दों का जन्म भी स्ना धातु से हुआ है। मनुष्य जल से अपने शरीर के मल को हटाकर अपने शरीर को निर्मल करता है, इसीसे उसे स्नान करना कहते हैं। जलप्रयोग से निर्मल हुए को स्नात कहते हैं।

इसी स्ना धातु से स्नातक और स्नातिका शब्द बने हैं। ब्रह्मचर्यपूर्वक आत्मसाधना के आश्रय से विद्यारूपी जल में स्नान करके कुमार कुमारी जब विद्यास्नात होते हैं, आत्मसाधना और विद्यास्नान से जब वे निर्मल होजाते हैं, तब वे स्नातक स्नातिका कहलाते हैं।

वैदिक वाङ्मय में स्नप्त्र शब्द का अर्थ है निर्मल दर्पण। स्नप्त्रे का अर्थ है दो निर्मल दर्पण।

मन्त्र में पठित स्नप्त्रे शब्द का प्रयोग निष्णात [नि-स्नात, नितान्त-निर्मल] मस्तिष्क [दिमाग़] और निष्णात हृदय [दिल] के लिये हुआ है।

दर्पण जब समल होता है, तो उसमें द्रष्टा को न तो अपने निज स्वरूप का दर्शन होता है, न अन्य के स्वरूप का। समल दर्पण जब निर्मल होजाता है, तब उसमें स्व पर के स्वरूप का सहज दर्शन होता है। मस्तिष्कदर्पण तथा हृदयदर्पण—दोनों दर्पणों के निर्मल होजाने पर आत्मा आत्म-अवस्थित होकर आत्मदर्शन और विष्णु का साक्षात्कार करता है।

२) मेरे मस्तिष्क ! तू (विष्णोः रराटं असि) विष्णु का प्रकाशक है। और, मेरे हृदय ! तू (विष्णोः स्यूः असि) विष्णु का दर्ज़ी है।

राट, रराट, ललाट आदि शब्द राजृ धातु के वंशज हैं, जिसका अर्थ है दीपना, प्रकाशना। रराट का अर्थ है प्रकाशक। निर्मल मस्तिष्क वह रराट है, वह प्रकाशक है, जो विष्णु के स्वरूप का प्रकाशन करता है, विष्णु के स्वरूप का बोध कराता है।

स्यू का अर्थ है सींनेवाला, वस्त्र के दो टुकड़ों को सींकर एक करनेवाला, युक्त संयुक्त करनेवाला। निर्मल हृदय वह स्यू है, जो अपने भीतर आत्मा को परमात्मा के साथ सीं देता है, आत्मा को परमात्मा के साथ युक्त करदेता है।

मस्तिष्क अधिष्ठान है बुद्धि, प्रज्ञा अथवा ज्ञान का और हृदय अधिष्ठान है स्नेह और श्रद्धा का। बुद्धि की निर्मलता से विष्णु के स्वरूप का ज्ञान होता है। हृदय की निर्मलता से हृदय में स्थित आत्मा को आत्म-अवस्थिति की प्राप्ति होती है। आत्म-अवस्थिति की सिद्धि होने पर आत्मा आत्म-दर्शन तथा विष्णु का साक्षात्कार करता है। परिणामस्वरूप साधक की समस्त हृदयग्रन्थियां खुल जाती हैं, सारे संशय निवृत्त होजाते हैं और उसका आत्मा सर्वथा संशयरहित, अकम्प, अविचल और निर्भय होजाता है। "द्रष्टुः स्वरूपे अवस्थानम्" होजाता है। इस स्थिति को प्राप्त आत्मा के लिये मन्त्र में ध्रुवः शब्द का प्रयोग किया गया है।

३) आत्मन् ! तू (विष्णोः ध्रुवः असि) विष्णु का ध्रुव है, तू (वैष्णवं असि) वैष्णव है।

जैसाकि ऊपर कहा गया है, निर्मल प्रज्ञा और विमल श्रद्धा के आश्रय से आत्मा आत्मदर्शन और विष्णु का साक्षात्कार करके ध्रुव होगया है। ध्रुव बनकर ही आत्मा वैष्णव बनता है, विष्णु का साक्षात् उपासक बनता है, विष्णु के उप [समीप] पहुंचकर विष्णु में प्रविष्ट होता है।

४) मेरे आत्मन् ! मेरे जीवन ! मैं (त्वा) तुझे (विष्णवे) विष्णु के प्रति [प्रार्पित-समर्पित करती / करता हूं]।

देवयाजिका ने भी और देवयाजक ने भी कितना सुन्दर आत्मसम्बोधन किया है—

"अनन्त-वीर्य और अनन्त-पराक्रम विष्णु के आश्रय के साथ साथ मुझे प्राप्त है निर्मल मस्तिष्क-दर्पण,

जिसके द्वारा मुझे हुआ है विष्णु का ज्ञान। मुझे सम्प्राप्त है निर्मल हृदय-दर्पण, जिसमें होरहा है मेरा आत्मा विष्णु से संयुक्त। मुझे संसिद्ध है आत्मध्रुवता। मैं हूं वैष्णव, आत्मना विष्णु को समर्पित। मेरा आत्मा है विष्णुमय, विष्णु का उपासक, विष्णु के वैष्णव गुणों से सम्पन्न। फिर क्यों न पूरा होगा पृथिवी के दिव्यीकरण का हमारा देवयजन।"

हो तुम श्नप्त्र दोनों विष्णु के,
तू है विष्णु का ललाट,
और तू है स्यू विष्णु का,
तू है विष्णु का ध्रुव आत्म,
तू है वैष्णव विष्णु-उपासक।
मेरे जीवन! मेरे आत्मन्!
सदा समर्पित रखूं तुझे मैं,
विष्णु के प्रति॥
सूक्ति—वैष्णवमसि।
तू वैष्णव है॥

**देवस्य त्वा सवितुः प्रसवे ऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्।**
**आददे नार्यसीदमहं रक्षसां ग्रीवा अपि कृन्तामि।**
**बृहन्नसि बृहद्रवा बृहतीमिन्द्राय वाचं वद॥ (य० ५/२२)**

देवस्य त्वा सवितुः प्र-सवे अश्विनोःबाहुभ्यां पूष्णः हस्ताभ्याम्।
आ-ददे नारी असि इदं अहं रक्षसां ग्रीवाः अपि-कृन्तामि।
बृहन् असि बृहत्-रवाः बृहतीं इन्द्राय वाचं वद॥

आत्मसम्बोधन करते करते आत्मविभोर होकर देवयजनशील दम्पती परस्पर एक दूसरे को सम्बोधन करने लगते हैं।

पति कहता है—

१) देवि! तू (नारी असि) नारी है, मैं (त्वा) तुझे (देवस्य सवितुः) देव सविता के (प्र-सवे) समुत्पन्न संसार में (अश्विनोः बाहुभ्यां पूष्णः हस्ताभ्यां) अश्वियों के दो बाहुओं से तथा पूषा के दो हाथों से (आ-ददे) ग्रहण करता हूं।

नारी तथा नर, दोनों ही शब्द नृ नये धातु के वंशज हैं। नारी का अर्थ है नयन करनेवाली, लेजानेवाली, आगे बढ़ानेवाली।

जैसाकि प्रथम अध्याय के दशवें मन्त्र में व्याख्यात किया जा चुका है, (१) प्र-सव का अर्थ है प्रकृष्ट-रचना, सुन्दर संसार, (२) अश्विनोः का प्रयोग हुआ है दोनों नासिका-छिद्रों के लिये, जिनके दो बाहु [पुरुषार्थ-साधन] हैं प्राण और अपान, (३) पूषा शब्द का प्रयोग हुआ है शरीर का पोषण और पुष्टिकरण करनेवाले आत्मा के लिये, जिसके दो हस्त [हनन-गमन-साधन] हैं मन और बुद्धि, जिनके द्वारा आत्मा दुरितों का हनन [त्याग] और भद्रों का गमन [प्राप्ति] करता है।

निर्मल मस्तिष्क, विमल हृदय और ध्रुव आत्मा से युक्त अपनी पत्नी के प्रति देवयाजक ने जो यह कहा है कि "तू नारी है", इसमें जहां भावों की एक गहनता निहित है, वहां एक गूढ़ तत्त्व भी संनिहित है। एक सुयोग्य, सुलक्षणा और जीवनसम्पन्ना पत्नी सचमुच अपने पति का नयन करनेवाली, साधनापथ पर अपने पति को आगे बढ़ानेवाली, होती है। साधनापथ पर चलते हुए पग पग पर ऐसे विकट प्रसंग आते हैं और कभी कभी ऐसी विषम परिस्थितियां आती हैं कि साधक का मार्ग बिल्कुल निरुद्ध हुआ दिखाई पड़ता है। ऐसे प्रसंगों और ऐसी परिस्थितियों में नारी के सहचरण और सहगमन से साधक के संबल में वह संवेग आता है कि वह अलंघ्य विघ्नबाधाओं को अदम्यता के साथ पार कर जाता है। आपत्तियों की काली घटाओं से घिरी घड़ियों में सहचारिणी और सहगामिनी नारी की एक साहसपूर्ण मुस्कान

साधक के साहस को इतना उदात्त करदेती है कि वह कठिनाइयों की उत्ताल कठोरतम चट्टानों को अपनी ठोकर से चूर चूर करता हुआ आगे बढ़ जाता है। देवयजन के पथ पर चलते हुए कभी कभी ऐसे अवसर आते हैं कि देवयाजक सारे संसार को अपने विरुद्ध खड़ा पाता है। ऐसे अवसर पर नारी के मुख से निकला सहयोगपूर्ण एक शब्द समस्याओं का समाधान करके देवयाजक का मार्ग-नयन कर जाता है। एक आदर्श जीवन-संगिनी निस्सन्देह नारी ही होती है, पति का सुनयन करनेवाली होती है।

ऐसी नारी का ग्रहण देवयाजक ने किया है अश्वियों के प्राण और अपान रूपी दो बाहुओं से तथा पूषा के मन और बुद्धि रूपी दो हस्तों से। प्राण जीवनसंचारक है और अपान है जीवनशोधक। मन है शिव-संकल्प और बुद्धि है उपायदर्शिका। देवयाजक प्राण है और देवयाजिका अपान है। देवयाजक मन है और देवयाजिका बुद्धि है। दोनों मिलकर पृथिवी के देवयजन के प्राण अपान हैं। दोनों मिलकर इस देवयजन के संकल्प और उद्बोध हैं। प्राण, अपान, संकल्प और बोध—इस चतुष्टय से युक्त होकर देवयजनशील दम्पती एकात्म हुए हैं। इन्हीं भावों से युक्त होकर देवयाजक ने कहा है, "प्रिये ! तू नारी है। मैंने तुझे देव सविता के इस संसृष्ट संसार में अश्वियों के दो बाहुओं से और पूषा के दो हाथों से ग्रहण किया है"।

२) (इदं) यह (अहं) मैं (रक्षसां ग्रीवाः अपि-कृन्तामि) राक्षसों की गर्दनों को निरन्तर काटता रहता हूं।

जैसाकि ऋ० ७-१०४-२२ में गिनाया गया है, उलूकवृत्ति [मोह], शुशुलूकवृत्ति [क्रोध], श्ववृत्ति [द्वेष], कोकवृत्ति [काम], सुपर्णवृत्ति [अहंकार], गृध्रवृत्ति [लोभ]—ये छः राक्षस हैं, जो यज्ञ को भ्रष्ट करदेते हैं। देवयजनशील दम्पती के लिये यह परम आवश्यक है कि उनकी जीवननगरियों में इन छः राक्षसों का निवास न रहने पाये। यह तब ही सम्भव होगा, जब इन राक्षसों का सर्वथा वध कर दिया जाये, इनकी गर्दनों को काट गिराया जाये। किसी भौतिक शस्त्र से इन राक्षसों का वध कदापि नहीं हो सकता। आत्मसाधना ही वह शस्त्र है, जिससे इन राक्षसों की गर्दनें काटी जाती हैं। किन्तु एक कठिनाई है कि ये राक्षस ग्रीवाविहीन हो हो कर पुनः पुनः सग्रीव होजाते हैं, मर मर कर बार बार जी उठते हैं, निराकृत हो हो कर पुनः पुनः समाकृत होजाते हैं। अतः यह आवश्यक है कि सतत साधना द्वारा इनका निरन्तर निराकरण किया जाता रहे। आत्मसाधना में तनिक भी व्यवधान अथवा शैथिल्य हुआ कि ये राक्षस पुनरुज्जीवित होजाते हैं। इसी-लिये तो देवयाजक ने कहा है, "यह मैं इन राक्षसों की ग्रीवाओं को निरन्तर काटता रहता हूं"।

पत्नी सम्प्रेरणा करती है, "प्रियतम ! तू (असि) है (बृहन्) वर्धमान और (बृहत्-रवाः) बृहत्-शब्द। (इन्द्राय) आत्मा के प्रति (बृहतीं वाचं वद) बृहती वाणी बोल"।

बृह वृद्धौ। बृहन् का अर्थ है वृद्धिशील, वृद्धि करनेवाला। बृहत्-रवा का अर्थ है महान् उपदेशक, हज़ारों लाखों करोड़ों की कायापलट करने की क्षमता से युक्त महान् उपदेष्टा, जन-जन के विचारों और भावनाओं का दिव्यीकरण करके उनकी आत्माओं में समाजानेवाला महान् वक्ता।

बृहती वाणी नाम है उस वाणी का, जो इस सम्पूर्ण बृहती पृथिवी को प्रभावित करने की क्षमता रखती है। वह बृहती वाणी ही है, जो इस महती मही के जन-जन की आत्मा में दिव्यीकरण की भावना को जागृत कर सकती है। दिव्य याजकों की, दिव्य जनों की, ही वाणी बृहती [व्यापनशीला] वाणी होती है। इसी भाव से अपने पति के साहस को उभारती हुई देवयाजिका कहरही है, "मेरे प्रियतम देव ! तू वर्धमान है और है महान् उपदेशक। अपनी बृहती वाणी से जन-जन

को अपना दिव्य सन्देश दे। आत्मा आत्मा के प्रति दिव्य प्रचेतना का संचार कर। इस प्रकार आचार और प्रचार के आश्रय से पृथिवी का दिव्यीकरण किये चला जा"।

नारी है तू,
ग्रहण करता हूं तुझे,
देव सविता के प्रसव में,
अश्वियों के उभय बाहुओं से,
पूषा के उभय हस्तों से।
यह मैं काटता रहता हूं निरन्तर,
राक्षसों की ग्रीवाओं को।
तू है वर्धमान उपदेष्टा महान्,
इन्द्र के प्रति बोल,
वाणी बृहती॥

**रक्षोहणं वलगहनं वैष्णवीमिदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे निष्ट्यो यममात्यो निचखानेदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे समानो यमसमानो निचखानेदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे सबन्धुर्यमसबन्धुर्निचखानेदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे सजातो यमसजातो निचखानोत्कृत्यां किरामि॥**

(य० ५/२३)

रक्षःहनं वलग-हनं वैष्णवीं, इदं अहं तं वलगं उत्-किरामि यं मे निष्ट्यः यं अमात्यः नि-चखान, इदं अहं तं वलगं उत्-किरामि यं मे समानः यं असमानः नि-चखान, इदं अहं तं वलगं उत्-किरामि यं मे स-बन्धुः यं अ-सबन्धुः नि-चखान, इदं अहं तं वलगं उत्-किरामि यं मे स-जातः यं अ-सजातः नि-चखान, उत् कृत्यां किरामि॥

रक्षःहनं का प्रयोग पूर्व मन्त्र की व्याख्या में उल्लिखित छः कुवृत्तियों का हनन करनेवाले देवयाजक के लिये हुआ है।

वल संवरणे संचरणे च धातु से वलग शब्द बना है। वल धातु का प्रयोग संवरण तथा संचरण के अर्थ में होता है। संवृत [गुप्त] रूप से संचरण करता हुआ जो गमन करता है, उसे वलग कहते हैं। गुप्त रूप से षड्यन्त्र [साजिश] करके किसी के वध, विनाश, विरोध या वैफल्य के लिये जो कुकृत्य किया जाता है, उसका नाम वलग है। ईर्ष्या द्वेष के वशीभूत होकर साधु साधक के लिये जो गढ़ा, खड्डा या कुंआ खोदा जाता है, वह वलग है। साधु साधक के घात पात के लिये या उसकी साधना को विफल करने के लिये जो विष का बीज बोया जाता है, वह वलग है। वलग का ही पर्यायवाची शब्द है कृत्या। वलग-हनं का प्रयोग वलग का नाश करनेवाले देवयाजक के लिये हुआ है।

अमा का अर्थ है गृह। अमात्य का अर्थ है घर का आदमी, घर का भेदी, गृहभेदी, सलाहकार, परामर्शदाता, अन्दर के सब भेद जाननेवाला। राज्य के सब भेदों अथवा रहस्यों का ज्ञाता तथा राजा को सलाह देनेवाला होने से राजा के मन्त्री के लिये भी अमात्य शब्द का प्रयोग होता है।

उत् का अर्थ है उत्कृष्ट। किरामि का अर्थ है बिखेरता हूं। उत्-किरामि का अर्थ है उत्कृष्टता के साथ भरता हूं, भद्रता के साथ निराकृत करता हूं,

सौजन्य के साथ बिसराता हूं / उपेक्षा करता हूं / लांघता हूं / उखाड़ता हूं / उछालता हूं।

पूर्व मन्त्र में देवयाजक ने कहा था, "यह मैं काटता रहता हूं निरन्तर राक्षसों की ग्रीवाओं को"। देवयाजिका कहती है, "प्रियतम देव! पृथिवी पर देवयजन करते हुए तुझे न केवल रक्षःहन रहना है, वलग-हन भी रहना है। रक्षः अन्तःशत्रु हैं तो वलग बाह्य बाधा है। रक्षः का हनन तुझे आत्मभावना के द्वारा करते रहना है तो वलग का हनन तुझे वैष्णवी [वैष्णव-वृत्ति, वैष्णव-भावना] के द्वारा करते रहना है"। इसी आशय को देवयाजिका इस प्रकार प्रकट करती है—

मेरे प्रियतम देव! राक्षसों के हनन और वलग के उन्मूलन के लिये मैं तुझ (रक्षःहनं वलग-हनं) रक्षःहन्ता तथा वलगहन्ता के प्रति [कहती हूं कि राक्षसों के हनन के लिये जहां तुझे आत्मभावना का आधार रखना है, वहां वलग के उन्मूलन के लिये तुझे (वैष्णवीं) वैष्णवी को, वैष्णववृत्ति को [अपनाये रखना है], वैष्णवभावना को [अपने हृदय में संजोये रखना है]।

वृत्तियां दो प्रकार की होती हैं—वैष्णव [व्यापक] वृत्ति, अवैष्णव [संकुचित] वृत्ति। इसी प्रकार भावनायें भी दो प्रकार की होती हैं—वैष्णव [व्यापक] भावना, अवैष्णव [संकुचित] भावना। विशाल कार्यों के लिये विशाल दृष्टिकोण की आवश्यकता होती है। विशाल भावों की संसिद्धि के लिये विशाल मस्तिष्क और विशाल हृदय चाहिये। पृथिवी के देवयजन की जैसी व्यापक साधना निस्सन्देह वैष्णवी के द्वारा ही संसिद्ध होगी और इस व्यापक देवयजन के वलगों का उत्किरण अथवा उन्मूलन भी देवयाजक को वैष्णवी के द्वारा ही करना चाहिये, अन्यथा उनका देवयजन नष्ट भ्रष्ट होजायेगा।

देवयाजिका की सुन्दर प्रेरणा को स्वीकार करता हुआ देवयाजक कहता है—

१) प्रिये! वैष्णवी के द्वारा ह (अहं तं वलगं) मैं उस वलग को (इदं) यह (उत्-किरामि) भरता हूं, (यं) जिसे (मे निष्ट्यः) मेरे वंशज ने, (यं अमात्यः) जिसे सलाहकार ने (नि-चखान) खोदा है।

जब किसी भी साधक या साधिका की साधना फल लाने लग जाती है और उसकी यशःसुगन्धि सब ओर व्यापने लगती है, तो उसके अपने वंशज और उसके अपने सलाहकार ही उसके मार्ग में गड्ढे खोदने लगते हैं। बाहर से वे उसके हितैषी बनते हैं और भीतर से वे उसके प्रति ईर्ष्या द्वेष की अग्नि से धधकते हैं। सदा से ऐसा ही होता चला आया है। विधाता का विधान और सृष्टि का नियम ही ऐसा है कि शुभ अनुष्ठानों में अनेक असंख्य महती बाधायें उपस्थित होती हैं। सबसे बड़ी बाधा होती है मानव हृदयों में अन्तर्निहित ईर्ष्या द्वेष की। देवयाजक को भी इन बाधाओं का सान्मुख्य करना ही होगा। सबसे प्रथम उपस्थित होनेवाली बाधा उसके अपने वंशजों और सलाहकारों द्वारा खोदे जानेवाले वलग की है। देवयाजक के लिये समुस्कान उस वलग की उपेक्षा करते हुए वैष्णव वृत्ति से अपने देवयजन में प्रवृत्त रहना ही शोभनीय है। वंशज और अमात्य द्वारा खोदे गये गड्ढे से सावधानी के साथ बचकर चलते रहना, गड्ढे के बदले गड्ढा न खोदना और गड्ढा खोदनेवाले के लिये विष्णु से मंगल कामना करके अपनी साधना में संलग्न रहना—देवयाजक ने अपने लिये जो यह सुनहरी नियम निर्धारित किया है, वह केवल उसकी पत्नी की प्रेरणा का ही पालन नहीं है, उसके अपने आत्मौदार्य का भी परिणाम है।

२) प्रिये! वैष्णवी के आश्रय से ही (अहं तं वलगं) मैं उस वलग को (इदं) यह (उत्-किरामि) निराकृत करता हूं, (यं) जिसे (मे समानः) मेरे समान ने, (यं असमानः) जिसे असमान ने (नि-चखान) खोदा है।

देवयाजक के मार्ग में उपस्थित होनेवाली दूसरी वाधा अपने समानों और असमानों द्वारा खोदे जानेवाले वलग की है। समानों को ईर्ष्या होती है कि यह हमसे आगे वढ़ा जारहा है। असमानों को जलन होती है कि हम इससे पीछे रहे जारहे हैं। ईर्ष्या और जलन के वशीभूत होकर वे देवयाजक के विषय में अनेक अपवाद फैलाकर कहीं उसका सामाजिक वहिष्कार कराते हैं तो कहीं उसके लिये संस्थाओं की वेदियां वन्द कराते हैं, कहीं उसके लिये घातक जाल विछाते हैं तो कहीं उसपर विष का प्रयोग कराते हैं, कहीं उसका घेरा डालते हैं तो कहीं उसे सिंदूर खिलाते हैं। इसपर भी समान और असमान दोनों के प्रति भद्रता के साथ वर्तते हुए, सावधानी के साथ अपना वचाव करते हुए, वलग खोदनेवालों के लिये शुभ कामना करते हुए, अपनी साधना की संसिद्धि में लगे रहना— देवयाजक ने अपने लिये जो यह वैष्णवी नीति निर्धारित की है, यह केवल उसकी पत्नी की प्रेरणा का ही परिणाम नहीं है, उसकी अपनी आत्म-पवित्रता की भी परिचायक है।

३) प्रिये ! वैष्णवी के आश्रय से ही (अहं तं वलगं) मैं उस वलग को (इदं) यह (उत्-किरामि) विसराता हूं, (यं) जिसे (मे सवन्धुः) मेरे सवन्धु ने, (यं असवन्धुः) जिसे असवन्धु ने (नि-चखान) खोदा है।

देवयाजक के मार्ग में उपस्थित होनेवाली तीसरी वाधा है सवन्धुओं और असवन्धुओं द्वारा खोदा जानेवाला वलग।

जो वन्धुत्व से, भाईचारे से, सहयोग से, सहकार से, वंधा हुआ हो, उसे सवन्धु कहते हैं। जो किसी भी प्रकार से न वंधा हुआ हो, उसे असवन्धु कहते हैं।

यह संसार एक अजीव पहेली है। साधना के पथ पर सफलकाम होते हुए कभी ऐसे मोड़ आते हैं, जव अपने तपे मंजे सहयोगी भी मन्थराओं के, मलिनात्माओं के, वहकावे में आकर देवयाजक के विरोधी वन जाते हैं और विरोधियों के हाथों में खेल जाते हैं। देवयाजक की स्थिति उस समय वड़ी सुकोमल होजाती है। सवन्धु और असवन्धु मिलकर जनता में उसके प्रति भ्रम और भ्रान्तियां फैलाते हैं। इसपर भी उन सवके प्रति समुस्कान सोम्य शालीन व्यवहार करते हुए, उनके हृदयों को पुनः जीतने का सुप्रयास करते हुए, उनकी वलगवृत्ति की उपेक्षा करके, पृथिवी के देवयजन में अपनी सुपावन आहुति दिये ही चले जाना—देवयाजक ने जो यह वैष्णवी रीति निर्धारित की है, यह उसकी पत्नी की प्रेरणा का ही फल नहीं है, उसकी अपनी आत्मपरिष्कृति का भी सुफल है।

४) प्रिये ! वैष्णवी के आश्रय से ही (अहं तं वलगं) मैं उस वलग को (इदं) यह (उत्-किरामि) उपेक्षता हूं, (यं) जिसे (मे सजातः) मेरे सहोदर ने, (यं असजातः) जिसे असहोदर ने, (नि-चखान) खोदा है।

देवयाजक के मार्ग में उपस्थित होनेवाली चौथी वाधा है अपने सहोदरों और असहोदरों [सम्वन्धियों] द्वारा खोदे जानेवाले वलग की।

ऐसे भी विकट प्रसंग आते हैं कि देवयाजक की जय विजय और मान प्रतिष्ठा उसके सहोदरों और सम्वन्धियों तक को असह्य होजाती है और वे उसके सर्वनाश पर तुलकर गुप्त घातक षड्यन्त्र करते हैं। देवयाजक के लिये ये कठिन परीक्षा के प्रसंग होते हैं। इसपर भी उन सवके प्रति माधुर्य और सौजन्य के साथ वर्तते हुए, उनकी वलग-चेष्टाओं पर हंसते हुए, अपराजित हृदय से अपनी दिव्य साधना में अविचलता के साथ लगे रहना— देवयाजक ने जो यह वैष्णवी व्रत धारण किया है, यह उसकी पत्नी की भावना का ही आदर नहीं है, यह उसके अपने आत्मोत्कर्ष का स्वाभाविक सुप्रभाव भी है।

५) प्रिये ! वैष्णवी के आश्रय से ही मैं प्रत्येक

(कृत्यां) कृत्या, वलग, विरोध, बाधा, को (उत्-किरामि) उखाड़ता / लांघता हूं ।

सम्पूर्ण पृथिवी पर मानव प्रकृति लगभग समान ही है। अन्तर है भी तो केवल मात्रा का। पृथिवी के दिव्यीकरण के लिये सारी पृथिवी पर विचरते हुए देवयाजक के पथ पर जहां कहीं जो वलग, कृत्या, वैर, विरोध, विघ्न, बाधा, उपस्थित होगी, देवयाजक उसका सहन, साम्मुख्य या निराकरण वैष्णवी वृत्ति से ही करेगा, अवैष्णवी वृत्ति से नहीं।

करने दे यदि ईर्ष्या करते हैं तुझसे ईर्ष्यालु,
सहे जा यदि मूर्खता करते हैं तुझसे मूर्खालु,
कुछ न कह यदि गालियां देते हैं तुझको जनकुवाची,
शान्त हृदय से रे साधक तू किये जा काम अपना।
कर न चिन्ता मन्दबुद्धि यदि करें उपहास तेरा,
मत दुखी हो ब्रह्मद्वेषी यदि करें अपकार तेरा,
लांघता जा विघ्नसन्तोषी यदि नित विघ्न डालें,
सत्यनिष्ठा से रे साधक तू किये जा काम अपना।
दूर रह उनसे जो तेरा साहस और उत्साह तोड़ें,
सङ्ग तज उनका विपतिभय से जो तेरा मार्ग मोड़ें,
बात मत कर उनसे जो तुझसे करें निस्सार बातें,
आत्मश्रद्धा से रे साधक तू किये जा काम अपना ।।
तुझ रक्षःहन और वलगहन
के प्रति मैं सविनय कहती हूं,
यह कि वैष्णवी वृत्ति से ही,
देवयजन के पथ पर चलना।
प्रिये ! वैष्णवी वृत्ति से ही,
यह उखाड़ता हूं मैं सन्तत,
निश्चय ही उस विघ्न-वलग को,
खोदा है मेरे वंशज ने
जिसे, जिसे मेरे अमात्य ने।
प्रिये ! वैष्णवी वृत्ति से ही,
यह उखाड़ता हूं मैं सन्तत,
निश्चय ही उस विघ्न-वलग को,
खोदा है मेरे समान ने
जिसे, जिसे कि असमान ने।
प्रिये ! वैष्णवी वृत्ति से ही,
यह उखाड़ता हूं मैं सन्तत,
निश्चय ही उस विघ्न-वलग को,
खोदा है मेरे बन्धु ने
जिसे, जिसे कि अ-सबन्धु ने।
प्रिये ! वैष्णवी वृत्ति से ही,
यह उखाड़ता हूं मैं सन्तत,
निश्चय ही उस विघ्न-वलग को,
खोदा है मेरे सजात ने
जिसे, जिसे कि अ-सजात ने।
प्रिये ! वैष्णवी वृत्ति से ही,
मैं उखाड़ता हूं कृत्या को ।।

**स्वराडसि सपत्नहा सत्रराडस्यभिमातिहा**
**जनराडसि रक्षोहा सर्वराडस्यमित्रहा ।।**
(य० ५/२४)

स्व-राट् असि स-पत्न-हा सत्र-राट् असि अभिमाति-हा
जन-राट् असि रक्षःहा सर्व-राट् असि अमित्र-हा ।।

स्वराट्=स्व [आत्म]+राट् [प्रकाशनेवाला] =आत्म-प्रकाश से प्रकाशनेवाला, अपने आत्म-प्रकाश से आत्मा को प्रकाशित करनेवाला।

सपत्न=स+पत्न=स+स्वामित्व। एक वस्तु पद या प्रतिष्ठा पर जब अनेक व्यक्ति अपना अपना स्वामित्व अथवा अधिकार जमाना चाहते हैं, तो उस वस्तु को हस्तगत करने के लिये जो पारस्परिक संघर्ष होता है, उसका नाम सपत्न है। एक वस्तु, पद या प्रतिष्ठा के लिये परस्पर संघर्ष करनेवाले व्यक्तियों को भी सपत्न कहते हैं। यहां सपत्न शब्द

का प्रयोग सपत्नता, स्पर्धा अथवा उस शत्रुता के लिये हुआ है, जो किसी की प्रतिष्ठा से जलन होने के कारण उत्पन्न होती है।

सपत्नहा = सपत्न + हा, सपत्नता का हनन करनेवाला, सपत्नों का नाश करनेवाला। सपत्नता के हनन से ही सपत्नों का निर्मूलन होता है, अन्यथा नहीं। शत्रुता के नाश से ही शत्रुओं का अभाव होता है। जब तक शत्रुता है, तभी तक शत्रु हैं। शत्रुता नहीं, तो शत्रु भी नहीं। मित्रता से ही शत्रुता पर विजय प्राप्त की जाती है।

सत्र नाम यज्ञ का है, उस यज्ञ का, जिसकी कभी परिसमाप्ति नहीं होती, जिसकी पूर्णाहुति कभी नहीं होती, जो सतत सन्तत निरन्तर चलता रहता है, जो वंशानुवंश चलता रहता है, जो युगानुयुग चलता रहता है और जिससे अनवरत सर्वजनों की यज्ञीयता का सम्पादन तथा संवर्धन होता रहता है। जो सत्रों में प्रकाशता है और जो सत्रों को प्रकाशित करता है, उसे सत्र-राट् कहते हैं।

अभिमाति नाम है अभिमान का और अभिमानी का। अभिमान से ही मनुष्य अभिमानी बनता है। जो अपने अभिमान का हनन करदेता है, जो अपने अभिमान का परित्याग कर देता है, उसे अभिमाति-हा कहते हैं। और जो अपने अभिमान का हनन करके निरभिमान और विनम्र बन जाता है, वह अपने विनम्र व्यवहार और शालीन आचार से अपने सम्पर्क में आनेवाले अभिमातियों [अभिमानियों] को भी निरभिमान और विनम्र बना देता है। अभिमानियों को अभिमानरहित बनाना ही अभिमानियों का वास्तविक हनन है। इसी भाव में अभिमाति-हा का अर्थ अभिमानियों का हनन करनेवाला है। जो अपने सम्पर्क, अपने शील और अपने उपदेश से अभिमानियों में से अभिमान का निराकरण करता है, वह ही सच्चा अभिमाति-हा है।

जो सर्वजनों में प्रकाशता है और सर्वजनों को प्रकाशित करता है, उसे जन-राट् कहते हैं।

जो सर्वजनों की जीवनपुरियों में से [मन्त्र २२ की व्याख्या में उल्लिखित] छः राक्षसों [कुवृत्तियों] का निर्मूलन करता है, उसे रक्षःहा कहते हैं।

जो सर्व में, सारी पृथिवी पर, प्रकाशता है और जो सबको, सम्पूर्ण पृथिवी को, प्रकाशित करता है, उसे सर्व-राट् कहते हैं।

अमित्र=अ-मित्र, नहीं मित्र। अमित्रता के कारण ही लोग किसी के अमित्र होते हैं। जो अपने मन में सबसे मित्रता रखता है और सबसे मित्रता का व्यवहार करता हैं, उसका कोई अमित्र नहीं रहता हैं, सब उसके मित्र होजाते हैं। जो अमित्रता का हा, हनन या परित्याग करके अपनी मित्रता से अमित्रों को मित्र बनाता है, उसे अमित्र-हा कहते हैं।

देवयाजिका कहती है—पति देव ! मुझे विश्वास है, देवयजन के पथ में खोदे गये बलगों और गाढ़ी गयी कृत्याओं को तू वैष्णवी के द्वारा ही निराकृत करेगा, क्योंकि—

१) तू (स्व-राट् असि) स्व-राट् है (स-पत्न-हा) सपत्नहारी, तू शत्रुनाशक आत्म-प्रकाश है, तू आत्मप्रकाश से आत्मा-आत्मा को प्रकाशित करके सपत्नता [शत्रुता] का नाश करनेवाला है।

जो आत्मप्रकाश से युक्त होता है, वह स्वयं कभी किसी से शत्रुता नहीं करता है और यदि दूसरे लोग उससे शत्रुता करते हैं तो वह अपने आत्मप्रकाश से उनके आत्माओं को प्रकाशित करके अपने प्रति उनकी शत्रुता का निराकरण करता है। शत्रुता के बदले मित्रता करके वह अपने शत्रुओं को अपना मित्र बना लेता है।

साधना, सेवा और सुधार का पथ बड़ा विकट है। इसपर बहुश्रुत विद्वान् और त्यागी महात्मा तक देवयाजक से सपत्नता, शत्रुता, स्पर्धा करने लग जाते हैं। परन्तु देवयाजक आत्मप्रकाश से युक्त है।

"मैं अपनी ओर से किसी का शत्रु नहीं हूं। जो मुझसे शत्रुता करते हैं, प्रभु उन्हें सुमति प्रदान करे", देवयाजक की यह सुष्ठु धारणा है। उसने अपने भीतर से सपत्नता का निर्मूलन कर दिया है। वह आत्मस्नेह से जन-जन की शत्रुता का शमन करता है। वह अपने सदुपदेश और सद्व्यवहार से उनके अन्तःकरणों में आत्मप्रकाश करके उन्हें अपना प्रेमी बनाता है। वह जानता है कि शत्रुता पर शत्रुता से नहीं, मित्रता से विजय प्राप्त की जाती है।

२) तू (सत्र-राट् असि अभिमाति-हा) सत्र-राट् है अभिमाति-हारी, तू अभिमातिनाशक यज्ञ-प्रकाशक है, तू यज्ञों में प्रकाशकर और यज्ञों को प्रकाशित करके अभिमान और अभिमानियों का निराकरण करनेवाला है।

सत्र का प्रयोग यहां सतत संचालित मानवों के जीवन-यज्ञ के लिये हुआ है। देवयाजक का अपना जीवन-यज्ञ सुप्रकाशित है और अपने सुप्रकाशित जीवन-यज्ञ से वह जन-जन के जीवन-सत्रों को प्रकाशित कर रहा है। विद्या, धन, बल, पद, प्रतिष्ठा के अभिमान में चूर अभिमानी देवयाजक का तिरस्कार करेंगे, उसे सतायेंगे, उसके निकट आने और उसकी सुनने तक में अपनी हेटी समझेंगे। परन्तु देवयाजक ने तो अपने अभिमान को सर्वथा निर्मूल किया हुआ है। वह अपनी निरभिमानता तथा विनम्रता से अभिमानियों के अभिमान से न केवल अप्रभावित रहता है, अपि तु उन्हें विनम्र, शालीन और निरभिमान बनाता है और इस प्रकार वह अभिमानियों तथा अभिमान का हनन करता है। वह जानता है कि अभिमान और अभिमानियों को अभिमान से नहीं, विनम्रता और प्रेम से जीता जाता है।

वह विनम्रता और शालीनता के साथ अभिमानियों को विनम्र और शालीन बनाता हुआ उनके जीवन-यज्ञों को प्रकाशित करता चला जारहा है।

३) तू (जन-राट् असि रक्षःहा) जन-राट् है रक्षःहारी, तू राक्षसों का हनन करके जन-जन को प्रकाशित करनेवाला है।

देवयाजक जानता है कि जन-जन के जीवन का प्रकाशन अथवा दिव्यीकरण तब ही सम्भव होगा, जब उनके जीवनों में से राक्षसों का हनन अथवा निराकरण होगा। राक्षसों का हनन आत्मसाधना से सम्बन्ध रखता है। देवयाजक जन-जन को आत्मसाधना की साध में युक्त नियुक्त करके उनके जीवनों में व्यापे हुए राक्षसों का हनन कर और करा रहा है।

जैसाकि पूर्व मन्त्रों में व्याख्यात किया जा चुका है, रक्षः से अभिप्राय षड् विकारों से है। रक्षः के हनन से तात्पर्य जनजीवन को निर्विकार बनाने से है। जब तक वस्त्रों को धोकर निर्मल नहीं किया जाता है, तब तक उनपर कोई भी रङ्ग चढ़ता व खिलता नहीं है। एवमेव संसार के मानवों के जीवनों को आत्मसाधना के द्वारा निर्विकार बनाते हुए ही उनमें दिव्यता का संचार किया जा सकेगा। देवयाजक रक्षःहा जनराट् है। वह जनजीवन में व्यापे हुए राक्षसों का निराकरण करता हुआ उनका दिव्यीकरण कर रहा है।

४) तू (सर्व-राट् असि अमित्र-हा) सर्व-राट् है अमित्रहारी, तू अमित्रता का हनन करके सबको प्रकाशित करनेवाला है।

देवयाजक तो सबका मित्र है, किसी का भी अमित्र नहीं। किन्तु अभी बहुत हैं, जो उसे अपना मित्र नहीं समझ पारहे हैं। वह उन सबसे सम्पर्कित होकर, सबकी अमित्रता का निराकरण करता हुआ, सबको अपना मित्र बनाकर, सबको प्रकाशित कररहा है, सबके जीवनों में दिव्यता का संचार कररहा है, सबके जीवनों को दिव्यता से द्योतित कररहा है। सबसे अलग थलग रहकर नहीं,

सबके मध्य में रहकर सबसे हिलते मिलते हुए ही सबका सम्प्रकाशन और दिव्यीकरण किया जा सकता है, देवयाजक की यह धारणा सर्वथा सत्य, स्तुत्य तथा अनुकरणीय है।

तू स्वराट् है सपत्नहारी,
तू सत्रराट् है अभिमातिहारी,
तू जनराट् है रक्षःहारी,
तू सर्वराट् है अमित्रहारी ॥

**रक्षोहणो वो वलगहनः प्रोक्षामि वैष्णवान्**
**रक्षोहणो वो वलगहनोऽवनयामि वैष्णवान्**
**रक्षोहणो वो वलगहनोऽवस्तृणामि वैष्णवान्**
**रक्षोहणौ वां वलगहना उपदधामि वैष्णवी**
**रक्षोहणौ वां वलगहनौ पर्यूहामि वैष्णवी**
**वैष्णवमसि वैष्णवा स्थ ॥ (य० ५/२५)**

रक्षःहनः वः वलग-हनः प्र-उक्षामि वैष्णवान्
रक्षःहनः वः वलग-हनः अव-नयामि वैष्णवान्
रक्षःहनः वः वलग-हनः अव-स्तृणामि वैष्णवान्
रक्षःहनौ वां वलग-हनौ उप-दधामि वैष्णवी
रक्षःहनौ वां वलग-हनौ परि-ऊहामि वैष्णवी
वैष्णवं असि वैष्णवाः स्थ ॥

स्वराट् सत्रराट्, आत्मप्रकाश से जीवनसत्रों को प्रकाशित करनेवाला देवयाजक पृथ्वी भर के वैष्णवों को सम्बोधन करता हुआ कहरहा है—

१) (रक्षःहनः वलग-हनः) रक्षःहन वलग-हन मैं (वः वैष्णवान्) तुम वैष्णवों को (प्र-उक्षामि) प्रकृष्टतया सींचता हूं।

छः कुवृत्तियों का हनन करके देवयाजक सुवृत्तियों से युक्त होगया है, नितान्त निर्विकार होगया है। रक्षःहनः शब्द का अपने लिये प्रयोग यहां देवयाजक ने निर्विकार के अर्थ में किया है।

वैष्णवी वृत्ति से वलगों का निराकरण करनेवाला होने से देवयाजक अहिंसाशील होगया है, अहिंसा के पालन में संसिद्ध होगया है, सर्वथा निर्वैर होगया है। वलग-हनः शब्द का अपने लिये प्रयोग यहां देवयाजक ने अहिंसाशील के अर्थ में किया है।

वैष्णवान् शब्द का प्रयोग हुआ है यहां देवयाजक के उन सहयोगी सहकारी साधकों के लिये, जो वैष्णवी वृत्ति के पालक हैं। पृथ्वी के देवयजन की साधना में देवयाजक उन देवों और देवियों का ही सहयोग और सहकार स्वीकार कर सकता है, जो उसकी अपनी वैष्णवी नीति में आत्मना विश्वास रखते हों।

उक्षामि का अर्थ है सींचता हूं। प्र-उक्षामि [प्रोक्षामि] का अर्थ है प्रकृष्टतया सींचता हूं। उक्ष धातु का अर्थ है सींचना। प्र-उक्ष [प्रोक्ष] का अर्थ है दीक्षा देना, दीक्षित करना। दीक्षा जल से ली दी जाती है। देवयजन की सुपावन साधना के दीक्षक और दीक्षित दोनों को ही जल के समान शीतल, शान्त और जीवन-संचारक होना चाहिये। इसी भावना से देवयजनार्थ वैष्णवी वृत्ति के

साधकों को स्वीकार करते हुए देवयाजक ने कहा है—निर्विकार अहिंसाशील मैं तुम वैष्णवों को प्रकृष्टतया सींचता हूं, प्रदीक्षित करता हूं।

२) (रक्षःहनः वलग-हनः वः वैष्णवान् अव-नयामि) निर्विकार सहनशील मैं तुम वैष्णवों को नीचे लेजाता हूं।

अव-नयन का अर्थ है नीचे लेजाना, नीचे उतारना, अवतरण करना, आधीन रखकर प्रशिक्षण करना, मार्गदर्शन करना, कार्यक्षेत्र में उतारना।

वैष्णवी वृत्ति के साधकों को दीक्षित करने के उपरान्त देवयाजक के लिये यह आवश्यक है कि उन्हें प्रशिक्षित करके कार्यक्षेत्र में अवतरित करे। इसी क्रम को प्रकट करते हुये देवयाजक ने कहा है—निर्विकार अहिंसाशील मैं तुम वैष्णवों को प्रशिक्षित करके कार्यक्षेत्र में अवतरित करता हूं।

३) (रक्षःहनः वलग-हनः वः वैष्णवान् अव-स्तृणामि) निर्विकार सहनशील मैं तुम वैष्णवों को आच्छादित करता हूं / फैलाता हूं / व्यापता हूं।

वैष्णवी वृत्ति के साधकों को दीक्षित, प्रशिक्षित और कार्यक्षेत्र में अवतरित करने के उपरान्त देवयाजक के लिये यह आवश्यक है कि वह उन्हें सारी पृथिवी पर आच्छादित करदे, फैलादे, व्यापदे, ताकि सम्पूर्ण पृथिवी पर निवास करनेवाले मानवों के जीवनों का व्यापक, व्यवस्थित और चिरस्थित रूप से दिव्यीकरण किया जा सके। इसी संयोजना का व्यक्तिकरण करते हुए देवयाजक ने कहा है—निर्विकार अहिंसाशील मैं तुम वैष्णवों को व्यापता / फैलाता हूं।

वैष्णव सम्पूर्ण पृथिवी पर छा गये हैं, वैष्णवी वृत्ति के साधक-साधिकायें सम्पूर्ण पृथिवी पर व्याप गये हैं, और देवयाजक के अवनयन में तथा देवयाजिका के मार्गदर्शन में, वे सर्वत्र देवयजन कररहे हैं। प्रत्येक साधिका और साधक के हृदय में देवयाजक और देवयाजिका के प्रति अनन्य श्रद्धा और अडिग विश्वास है। दोनों को आदर्श-रूप में अपने हृदय में संजोये हुये प्रत्येक वैष्णव पदे-पदे कहता रहता है—मैं (रक्षःहनौ वलग-हनौ वां) निर्विकार अहिंसाशील तुम दोनों को (उपदधामि) समीप रखता हूं, आदर्शरूप से निकट रखता हूं। यह (वैष्णवी) वैष्णवी मर्यादा है।

दीक्षा तथा प्रशिक्षण देनेवाले अपने निर्विकार अहिंसाशील देवयागी आचार्य तथा आचार्या को श्रद्धापूर्वक आदर्शरूपेण अपने हृदय में संजोये रखना निस्सन्देह वैष्णवी मर्यादा है।

गुरुजनों के जीवनादर्श वे ज्योतिर्मय रेखायें हैं, जो संसार-सागर में कभी कहीं भटक जानेवाली जीवन-नौकाओं का मार्गनयन करती रहती हैं। देवयजनार्थ विविध केन्द्रों पर प्रस्थापित अथवा पृथिवी पर विचरते हुए वैष्णव अपने आपको निर्विकार और अहिंसाशील बनाये रखने के लिये अपने आचार्य और आचार्या के आदर्शों को सदा अपने सामने रखते हैं। माया के मोहक आकर्षणों से आकृष्ट और लुभावने प्रलोभनों से प्रलोभित होकर जब साधक-साधिकायें विचलित होने लगते हैं, तब उनके आचार्य आचार्या के सुपावन आदर्शों की निकटता [स्मृति] उनकी रक्षा करती है। इसी भावना की परिपुष्टि के लिये प्रत्येक वैष्णव कहता रहता है—मैं तुम दोनों को अपनी भावना में सदा समीप रखता हूं। विकारों के शमन और हिंसा के दमन के लिये मैं तुम दोनों को आदर्शरूपेण सदा अपने समीप रखता हूं। यह वैष्णवी मर्यादा है। मैं इसका पालन करूं।

ऐसे अवसर भी आते हैं कि देवयजनार्थ विविध स्थानों में संस्थित और विविध प्रदेशों में विचरते हुए वैष्णवों के मानसों में अपने यजन [मिशन] के प्रति संशय उत्पन्न होने लगते हैं। उन्हें चाहिये कि इस प्रकार उत्पन्न हुए अपने संशयों को वे मौखिक या लिखित अविलम्ब अपने आचार्य आचार्या के सम्मुख उपस्थित करके उनकी निवृत्ति करालें, अन्यथा

संशयों के पनपते रहने से साधक साधिका लक्ष्य-विमुख होजाते हैं। इस स्थिति से बचे रहने के लिये संशय उत्पन्न होने पर प्रत्येक वैष्णव, मौखिक या लिखित, अपने आचार्य आचार्या से निवेदन करता है—संशयनिवृत्ति के लिये जिज्ञासाभाव से मैं (रक्षः-हनौ वलग-हनौ वां) निर्विकार अहिंसाशील मैं तुम दोनों को (परि-ऊहामि) वितर्कता हूं, प्रश्न करता हूं। यह (वैष्णवी) वैष्णवी मर्यादा है। इस मर्यादा का पालन करता हुआ मैं अपनी शंकायें तुम्हारे सामने रखता हूं।

इस शिष्ट मर्यादा से प्रसन्न होकर आचार्य आचार्या प्रत्येक वैष्णव साधक से कहते हैं—"तू (वैष्णवं असि) वैष्णव है। मैं तेरी इस वैष्णवी शालीनता से सम्यक् सन्तुष्ट हूं।

सभी वैष्णवों के इस शिष्ट मर्यादापालन से सन्तुष्ट होकर आचार्य आचार्या समस्त वैष्णवों को सम्बोधन करते हुए कहते हैं—तुम सभी (वैष्णवाः स्थ) वैष्णव हो। मैं तुम्हारी इस वैष्णवी शालीनता से अतिशय प्रसन्न हूं।

रक्षःहन और वलग-हन मैं,
सींचता हूं तुन वैष्णवों को।
रक्षःहन और वलग-हन मैं,
करता हूं तुनको प्रशिक्षित।
रक्षःहन और वलग-हन मैं,
व्यापता हूं तुन वैष्णवों को।
रक्षःहन वलग-हन मैं, तुन
दोनों को रखे रहता हूं,
अपने निकट निरन्तर सन्तत,
वैष्णवी मर्यादा है यह।
रक्षःहन वलग-हन मैं, तुन
दोनों को वितर्कता रहता,
जिज्ञासानिवृत्ति-हेतु ही,
वैष्णवी मर्यादा है यह।
तू है वैष्णव,
तुन हो वैष्णव ॥

देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्।
आ ददे नार्यसीदमहं रक्षसां ग्रीवा अपि कृन्तामि। यवोऽसि
यवयास्मद्द्वेषो यवयारातीर्दिवे त्वान्तरिक्षाय त्वा पृथिव्यै
त्वा शुन्धन्तांल्लोकाः पितृषदनाः पितृषदनमसि ॥
[य० ५/२२, ६/१, ३७/१] (य० ५/२६)

देवस्य त्वा सवितुः प्र-सवे अश्विनोः बाहुभ्यां पूष्णः हस्ताभ्याम्।
आ-ददे नारी असि इदं अहं रक्षसां ग्रीवाः अपि-कृन्तामि।
यवः असि यवय अस्मत् द्वेषः यवय अरातीः दिवे त्वा अन्तरिक्षाय।
त्वा पृथिव्यै त्वा शुन्धन्तां लोकाः पितृ-सदनाः पितृ-सदनं असि ॥

त्रिगुणावृत यह संसार एक मोहिनी माया है, एक खूबसूरत बला है। सामान्यतः प्राणी अपनी अपनी प्रकृति के अनुसार चेष्टायें करते हैं। इधर सर्वहितरत देवयजनशील दम्पती वैष्णवों सहित अपनी सार्वभौम साध में संलग्न हैं। उधर उनकी सफलता तथा मान प्रतिष्ठा से चिढ़कर विघ्नसन्तोषियों के हृदयों में द्वेष की ज्वालायें धधक रही हैं। वे उस देवदम्पती की साधना को ध्वस्त करने के लिये नाना प्रकार के द्वेषपूर्ण षड्यन्त्र कररहे हैं। कहीं वे उनके विरुद्ध मिथ्या अपवाद और निराधार

लाञ्छन लगा रहे हैं तो कहीं वे उनके अमूल्य जीवनों को समाप्त करने के व्यासंग में लगे हुए हैं। साधना के पथ को सहसा निरुद्ध पाकर देवयाजक अपनी सहचारिणी से कहता है—

१) देवि ! तू (नारी असि) नारी है, मेरा मार्ग-नयन करनेवाली है। मैं (त्वा) तुझे (देवस्य सवितुः प्र-सवे) देव सविता के समुत्पन्न संसार में (आ-ददे) ग्रहण-आश्रय करता हूं, (अश्विनोः बाहुभ्यां) दो नासिकाछिद्रों के प्राण और अपान रूपी दो वाहुओं से तथा (पूष्णः हस्ताभ्यां) आत्मपूषा के मन और बुद्धि रूपी दो हाथों से।

[व्याख्या देखिये मन्त्र २२ के नीचे]

२) (इदं अहं रक्षसां ग्रीवाः अपि-कृन्तामि) यह मैं राक्षसों की गर्दनों को निरन्तर काटता रहता हूं।

[व्याख्या देखिये मन्त्र २२ के नीचे]

नासिकाछिद्रों द्वारा प्राण और अपान के समान दोनों सतत सन्तत निरन्तर साधना कररहे हैं। मन के शिव-संकल्प और बुद्धि की पुनीत प्रज्ञा से युक्त तथा निर्विकार और अहिंसाशील रहते हुए वे दोनों विश्वकल्याण में निरत हैं। नितान्त निरपराध होते हुए भी वे द्वेषियों द्वारा सताये और पीड़ित किये जारहे हैं। अपने पति का उत्साहवर्धन और मार्ग-दर्शन करती हुई देवयाजिका कहती है—

१) तू (यवः असि) यव है, (अस्मत्) हमसे, सबसे, सर्वजनों से (द्वेषः यवय) द्वेषों को दूर कर, (अरातीः यवय) अरातियों को दूर कर।

यु अमिश्रणे मिश्रणे च। यु धातु का अर्थ है पृथक् करना और मिलाना, तोड़ना और जोड़ना। यवः का अर्थ है अलग सलग करनेवाला, तोड़ने जोड़ने वाला। अलग को सलग करनेवाला, टूटे को जोड़नेवाला, विछुड़े को मिलानेवाला जो होता है, उसे यवः कहते हैं।

द्वेषः के दो अर्थ हैं—द्वेषों को, द्वेषियों को। द्वेषभावों से ही द्वेषियों की उत्पत्ति होती है। द्वेषों तथा द्वेषभावों को भगाने से ही द्वेषियों का निराकरण होता है, द्वेषियों के हटाने या मिटाने से नहीं।

अरातीः नाम शत्रुताओं, शत्रुओं, अदानों और अदानियों का है। शत्रुता से ही शत्रुओं की उत्पत्ति होती है। शत्रुताओं के मिटाने से ही शत्रुओं का निराकरण होता है, शत्रुओं को हटाने या मिटाने से नहीं। शत्रुता में ही अदानता है। मित्रता में दानता है। शत्रुओं से सहकार, सहयोग पाना है, तो उन्हें मित्र बनाना होगा। अदानियों को दानी बनाना है, तो उनके मन से शत्रुताओं का निर्मूलन करना होगा।

देवी, सच्ची देवी, अच्छी देवी अपने प्रियतम देव को कितनी सुन्दर प्रेरणा कररही है—देव ! स्वयं निर्विकार और अहिंसाशील होने से ही काम न चलेगा। साधना के पथ को नितान्त निष्कण्टक बनाने के लिये द्वेषियों के हृदयों में से द्वेषों का निराकरण करके उन्हें अपना सहयोगी बना, शत्रुओं के हृदयों में से शत्रुताओं और अदानताओं को निकालकर उन्हें अपना मित्र और दाता बना।

२) (पितृ-सदनाः लोकाः) पितृ-सदन लोक (त्वा) तुझे (दिवे) द्यौ के लिये, (त्वा) तुझे (अन्तरिक्षाय) अन्तरिक्ष के लिये, (त्वा) तुझे (पृथिव्यै) पृथिवी के लिये, (शुन्धन्तां) शुद्ध करें।

देवा वा एते पितरः। ये पितरः देव हैं। दिव्यताओं का नाम पितरः है। सदन का अर्थ है गृह, स्थान, धाम। दिशो लोकाः। आलोक से आलोकित होने से दिशायें लोक हैं। दिव्यताओं का सदन हैं ये दिशायें। दिव्यताओं को धारण करनेवाली हैं ये दिशायें।

पवित्रता की महिमा अकथनीय है। जो जितना पवित्र होता है, उसकी उतनी ही व्याप्ति होती है। विज्ञानविशारदों ने सिद्ध किया है कि जो मनुष्य जितना पवित्र, एकाग्र और सशक्त होता है, उसके विचारों और भावनाओं की गति उतनी ही तीव्र होती है। एक पूर्ण स्वस्थ, पवित्र, एकाग्र और

सशक्त व्यक्ति के विचारों की गति प्रति सैकिंड सड़सठ लाख बीस हज़ार [६७,२०,०००] मील और उसकी भावनाओं की गति प्रति सैकिंड इक्यासी लाख [८१,००,०००] मील होती है। यदि उस व्यक्ति के जीवन में दिव्यता भी संनिहित हो, तो उसके दिव्य विचारों और उसकी दिव्य भावनाओं की गति का तो ठिकाना ही क्या। वह तो अपने दिव्य विचारों और अपनी दिव्य भावनाओं की लहरियों से पृथिवी का ही क्या, द्यौ लोक और अन्तरिक्ष लोक का भी पूतीकरण तथा दिव्यीकरण कर सकता है। तभी तो देवयाजिका सम्प्रेरणा कर रही है—प्रियतम देव ! द्वेषों और शत्रुताओं से नितान्त विनिर्मुक्त रहता हुआ तू दिव्यताओं से पूरित समस्त दिशाओं की दिव्यताओं से ऐसा शुद्ध सुपूत रह कि न केवल पृथिवी पर, अपि च अन्तरिक्ष और द्यौ में भी तेरी दिव्यता और पवित्रता व्याप जाये।

३) तू (पितृ-सदनं असि) पितृ-सदन है, तू दिव्य धाम है, तू दिव्यताओं का पुञ्ज है, तू दिव्यताओं और पवित्रताओं का आगार है।

तू स्व-रूप से दिव्य-धाम है ही, आत्म-साधना द्वारा समस्त दिशाओं की दिव्यताओं से सुपूत होकर तू अखिल सृष्टि का दिव्यीकरण कर।

नारी है तू,<br>
ग्रहण करता हूं तुझे,<br>
देव सविता के प्रसव में,<br>
अश्वियों के बाहुओं से,<br>
और पूषा के हाथों से।<br>
यह मैं काटता रहता हूं निरन्तर,<br>
राक्षसों की ग्रीवाओं को।<br>
यव है तू,<br>
कर दूर तू हमसे,<br>
द्वेषों और शत्रुताओं को।<br>
दिव्य-धाम ये सकल दिशायें,<br>
रहें शोधती तुझे निरन्तर,<br>
दिवे अन्तरिक्षाय पृथिव्यै ॥

**उद्दिवं स्तभानान्तरिक्षं पृण दृंहस्व पृथिव्यां द्युतानस्त्वा मारुतो मिनोतु मित्रावरुणौ ध्रुवेण धर्मणा। ब्रह्मवनि त्वा क्षत्रवनि रायस्पोषवनि पर्यूहामि। ब्रह्म दृंह क्षत्रं दृंहायुर्दृंह प्रजां दृंह ॥** (यo ५/२७)

उत् दिवं स्तभान आ अन्तरिक्षं पृण दृंहस्व पृथिव्यां द्युतानः त्वा मारुतः मिनोतु मित्रावरुणौ ध्रुवेण धर्मणा। ब्रह्म-वनि त्वा क्षत्र-वनि रायःपोष-वनि परि-ऊहामि। ब्रह्म दृंह क्षत्रं दृंह आयुः दृंह प्रजां दृंह ॥

दिव् [द्यौ] का प्रयोग यहां मस्तिष्क के लिये हुआ है। विचाररूपी नक्षत्रों का द्युतिस्थान होने से मस्तिष्क दिव् [द्यौ] है।

अन्तरिक्ष का प्रयोग हुआ है यहां हृदय के अर्थ में। अन्तरिक्ष=अन्तः+इक्ष। ईक्ष दर्शने। विचार-पूर्वक अथवा ध्यानपूर्वक देखने के अर्थ में ईक्ष धातु का प्रयोग होता है। ध्यान द्वारा समाहित होने से हृदय में आत्मा और परमात्मा का ईक्षण अथवा दर्शन होता है। इससे हृदय अन्तरिक्ष है।

मरुत् नाम पवन का है। मारुतः शब्द का प्रयोग हुआ है यहां पवन के वेग के समान आत्म-वेग के अर्थ में।

प्रत्यक्षतः यहां ब्रह्म का प्रयोग हुआ है ज्ञान अथवा विवेक के लिये, क्षत्र का प्रयोग हुआ है पराक्रम अथवा क्षमता के लिये, और रायस्पोष का प्रयोग हुआ है आत्मैश्वर्य को पुष्टि अथवा आत्मसंबल के लिये।

अपने पति के उत्साहवर्धन को जारी रखती हुई देवयाजिका कहे चली जारही है—

१) देव ! जन-जन के (दिवं) द्यौ को, मस्तिष्क को (उत्-स्तभान) उत्स्थ करदे, उघाड़ दे, खोल दे।

द्वेषों और द्वेषगत शत्रुताओं की परवाह न कर। द्वेषियों और शत्रुओं की चिन्ता न कर। अपने उच्च विचारों के दान सम्प्रदान से जन-जन के मस्तिष्क को उत्स्थ [उच्चस्थ, ऊंचा] करदे। अपने सही, सत्य और प्रखर विचारों के दान सम्प्रदान से जन-मस्तिष्क पर ढके अज्ञानजन्य कूपमण्डूकता के ढक्कन को उघाड़ दे। अपने द्योतित दिव्य विचारों के संघर्ष से मानव-मस्तिष्क की विवेकरश्मियों तथा ज्ञानकिरणों की बन्द खिड़कियों को खोल दे, द्योतित करदे। जन-मस्तिष्क जब उत्स्थ, प्रखर और द्योतित होगा, जनता के विचार जब उच्च, प्रखर और प्रकाशित होंगे, तब सारी जनता तेरे साथ होगी, तब द्वेषियों के द्वेषों का स्वयमेव उपशमन होजायेगा और शत्रुओं की शत्रुता स्वयमेव समाप्त होजायेगी। द्वेषियों के द्वेष और शत्रुओं की शत्रुतायें तभी तक हैं, जब तक जनमत तेरे साथ नहीं है। जनजागरण के साथ जब जनमत तेरे साथ होगा, तब अनायास ही तेरे द्वेषी तेरे सहयोगी बन जायेंगे और तेरे शत्रु तेरे मित्र होजायेंगे।

२) देव ! जन-जन के (अन्तरिक्षं) अन्तरिक्ष को, हृदय को (आ-पृण) पूरदे, भरदे, आपूर-आप्लावित करदे।

जन-मस्तिष्क के उत्स्थन के साथ साथ जन-हृदय का भावना से आपूरण और आप्लावन भी कर। अपने देवयजन के प्रति, अपनी सुपावन दिव्य साधना के लिये, जन-जन के अन्तरिक्ष में, मानव-मानव के हृदय में, अमित श्रद्धा, निष्ठा, आस्था और विश्वास भरदे। हृदय भावना का अधिष्ठान है। जिस हृदय में भावना होती है, उसी हृदय में श्रद्धा, निष्ठा, आस्था और विश्वास का निवास होता है।

३) जनमत और जनभावना के सम्पादन के लिए तू (पृथिव्यां द्युतानः) पृथिवी पर प्रकाशता हुआ (दृंहस्व) वर्धन कर।

अपनी द्युतियों से द्योतित होता हुआ तू सम्पूर्ण पृथिवी का द्युतिकरण कर, द्युतिवर्धन कर, पृथिवी की सम्पूर्ण मानव-प्रजा में द्युति द्योतित कर। द्योतित और ज्योतिष्मान् होकर ही मानव-प्रजा तेरी साधना के महत्त्व को समझ पायेगी और तब ही तुझे जनमत की प्राप्ति तथा जनभावना की उपलब्धि होगी। तब ही जनबल और जनानुमोदन तेरी पृष्ठ पर होगा।

४) देव ! सम्पूर्ण पृथिवी की मानव-प्रजा को द्योतित ज्योतित करके जनमत और जनभावना पर अधिकार करना निस्सन्देह समय और श्रम की अपेक्षा रखता है, किन्तु साहस और साधना के सामने कोई भी साध असम्भव नहीं है। तेरा (मारुतः) वायु-वेग, आत्म-संवेग (त्वा) तुझे (मिनोतु) प्रक्षेपे, फेंके, उछाले। तुझे (मित्रावरुणौ) प्राण और अपान (ध्रुवेण धर्मणा) ध्रुव धर्म से [धारित रखें]।

वायु का प्रबल वेग जिस प्रकार पदार्थों को एक स्थान से दूसरे स्थान को उड़ा लेजाता है, उसी प्रकार तेरा आत्म-संवेग तुझे सम्पूर्ण पृथिवी पर घुमाये। धाम-धाम और जन-जन को द्योतित और ज्योतित करता हुआ तथा जनमत और जन-भावना पर अधिकार करता हुआ, तू सम्पूर्ण पृथिवी पर विचर।

प्राण और अपान जिस प्रकार निर्विश्राम, निर्विषय और निर्विकार रहते हुए, ध्रुवता के साथ अनवरत गति करते हुए, प्राणी के जीवन का सतत

सन्तत निरन्तर रक्षण और निर्वहन करते हैं, उसी प्रकार तू भी निर्विश्राम, निर्विषय और निर्विकार रहता हुआ ध्रुवता के साथ अनवरत अपने देवयजनरूपी सुपावन धर्म की संसाधना में सन्नद्ध रह।

५) देव! मैं (ब्रह्म-वनि क्षत्र-वनि रायःपोष-वनि त्वा) ब्रह्म-सेवी क्षत्र-सेवी तथा आत्मैश्वर्य की पुष्टि के सेवन करनेवाले तुझे (परि-ऊहामि) सर्वतः वितर्कती हूं, सर्वतः विश्वास दिलाती हूं।

तू ब्रह्म-वनि है, विवेक-सेवी है, विवेक का सेवन करनेवाला है, विवेकी है। तू क्षत्र-वनि है, क्षमता-सेवी है, क्षमता का सेवन करनेवाला है, सक्षम है। तू रायस्पोष-वनि है, आत्मसंबल-सेवी है, आत्मसंबल का सेवन करनेवाला है, आत्मसंबलोपेत है। मैं तुझ विवेकी, सक्षम और आत्मसंबली को विश्वास दिलाती हूं कि अपने विवेक, अपनी क्षमता और अपने आत्मसंबल के आश्रय से तू द्वेषशत्रुताजन्य सकल विघ्नबाधाओं को पार करके अपनी सुपावन साधना में सफलकाम होगा और अवश्य होगा।

६) विवेकिन्! अपने (ब्रह्म) ब्रह्म को, विवेक को (दृंह) बढ़ा।

प्रियतम! हतोत्साहित न हो। अपने विवेक को संभाल। अपने विवेक-दीप को उत्तरोत्तर प्रज्वलित करता जा और अपने विवेक-दीप के प्रज्वलित प्रकाश में अपनी दिव्य साधना के पथ को प्रशस्त करता रह।

७) क्षत्रपते! अपने (क्षत्रं) क्षत्र को, क्षमता को (दृंह) बढ़ा।

प्रियतम! निरुत्साहित न हो। अपने क्षत्र का, अपने पराक्रम का, अपनी क्षमता का उत्तरोत्तर संवर्धन करता जा और अपनी वृद्धिगत क्षमता पर संस्थित होकर अपनी सुपावन साधना की संसिद्धि के लिये अधिकाधिक पुरुषार्थ, प्रयत्न और प्रयास किये चला जा।

८) आयुष्मन्! अपने (आयुः) आयुष्य को (दृंह) बढ़ा।

प्रियतम! यह ठीक है कि कार्य बहुत है, साधना अनन्त है, और समय थोड़ा है। आयु का पर्याप्त भाग व्यतीत होगया और द्वेषशत्रुताजन्य विघ्न-बाधाओं के कारण अभी कार्य बहुत थोड़ा होपाया है। तो अपने आयुष्य को बढ़ा। विवेक और क्षमता से सम्पन्न रहता हुआ तू सौ वर्ष जी, दो सौ वर्ष जी, तीन सौ वर्ष जी, चार सौ वर्ष जी, पांच सौ वर्ष जी, हज़ार वर्ष जी। तेरी साधना इतनी उदात्त है कि उसकी संसिद्धि के लिये एक अतिशय दीर्घ सुदीर्घ आयुष्य की प्रत्यक्षतः आवश्यकता है।

९) प्रजाप्रिय! जनप्रिय! (प्रजां) प्रजा को, जनता को (दृंह) बढ़ा।

प्रियतम! आयुष्मान् होता हुआ तू प्रजा को बढ़ा, जनता की उन्नति कर। तू उन्हें जितना उन्नत करेगा, जनता से जन धन के रूप में उतने ही प्रचुर साधन तुझे सम्प्राप्त होते रहेंगे।

**द्यौ को उत्स्थ कर,**
**अन्तरिक्ष को पूर।**
**पृथिवी पर प्रकाशता हुआ,**
**कर द्युति का प्रसार।**
**मारुत प्रक्षेपे तुझे,**
**ध्रुव धर्म से धारित रखें,**
**तुझे प्राण अपान।**
**तुझ ब्रह्म-वनि क्षत्र-वनि,**
**रायस्पोष-वनिको,**
**सर्वतः वितर्कती हूं मैं।**
**ब्रह्म को बढ़ा,**
**बढ़ा क्षत्र को,**
**आयु को बढ़ा,**
**बढ़ा प्रजा को॥**

सूक्ति—उद्दिवं स्तभान।
मस्तिष्क को उत्स्थ कर॥

अन्तरिक्षं पृण ।
हृदय को पूर ॥
त्वा मारुतो मिनोतु ।
तुझे आत्मसंबल तीव्र करे ॥

ब्रह्म दृंह क्षत्रं दृंहायुर्दृंह ।
विवेक बढ़ा, क्षमता बढ़ा, आयु बढ़ा ॥
प्रजां दृंह ।
जनता को बढ़ा [समुन्नत कर] ॥

**ध्रुवासि ध्रुवोऽयं यजमानोऽस्मिन्नायतने प्रजया पशुभिर्भूयात् ।**
**घृतेन द्यावापृथिवी पूर्येथामिन्द्रस्य छदिरसि विश्वजनस्य छाया ॥**

(य० ५/२८)

ध्रुवा असि ध्रुवः अयं यजमानः अस्मिन् आ-यतने प्रजया पशुभिः भूयात् ।
घृतेन द्यावापृथिवी पूर्येथां इन्द्रस्य छदिः असि विश्व-जनस्य छाया ॥

आ-यतन का अर्थ है आने जाने का स्थान । सब प्राणी जहां आते हैं और कुछ दिन ठहर कर जहां से चले जाते हैं, उस आने जाने के स्थल इस संसार का नाम आयतन है ।

पशवो वै वसु । वैदिक वाङ्मय में पशु शब्द का प्रयोग न केवल जानवर के अर्थ में, अपि तु वसु [सम्पदा], पृथिवी, प्राण, आत्मा, श्री, यश, शान्ति तथा ज्ञानी के अर्थ में भी हुआ है । भौतिक सम्पदाओं में आदि सम्पदा पशु ही है । सृष्टि के आदि में मानव ने सर्वप्रथम पशु को ही सम्पदा के रूप में अपनाया और फिर पृथिवी को । प्राण आयु की सम्पदा है । आत्मा जीवन की सम्पत्ति है । श्री, यश और शान्ति भी मानव के मानस की अमूल्य सम्पत्ति है । ज्ञानी भी राष्ट्र और विश्व की बहुमूल्य सम्पदा है । पश्यतीति पशुः । जो देखता है, तत्त्व को पहंचानता है, वह पशु है । इस निरुक्ति के अनुसार पशु का अर्थ ज्ञानी किया जाता है । प्रजा और सम्पदा का प्रत्यक्षतः परस्पर सम्बन्ध है । कोई भी सार्वजनिक साधना तब ही सिद्ध होती है, जब प्रजा [जनता] और सम्पदा [धन] दोनों साधनों की सम्प्राप्ति होती है । प्रथम साधन प्रजा अथवा जनता ही है । प्रजा अथवा जनता जब साधक का साथ देती है, तो अनायास ही जनता से धन की प्राप्ति होती रहती है । प्रजा और पशु का प्रयोग यहां जनता और सम्पदा के योग में हुआ है ।

घृत अतिशय स्निग्ध होता है । वेदों में घृत शब्द का प्रयोग प्रायः स्निग्धता, स्नेह, अतिप्रेम तथा प्रियता के अर्थ में हुआ है ।

देवयाजिका पत्नी की उत्प्रेरणाओं से उत्प्रेरित हुआ देवयाजक जनमस्तिष्क को उत्स्थ करता हुआ जनमत प्राप्त करता चला जारहा है, जनहृदय को आप्लावित करता हुआ जनभावना को जागृत करता चला जा रहा है, अपने दिव्य गुणों से जगमगाता हुआ पृथिवी-भर की मानव प्रजा को ज्योतिष्मान् करता चला जारहा है, मारुत आत्म-संवेग के साथ साधनापथ पर सर्वतः बढ़ा चला जारहा है, प्राण और अपान के समान निर्विश्राम, निर्विषय और निर्विकार रहता हुआ सन्नद्धता के साथ अपनी सुदिव्य साध में सन्नद्ध है । अपने विवेक, अपनी क्षमता और अपने आयुष्य को बढ़ाता हुआ वह प्रजा को प्रचेतित और समुन्नत करता चला जारहा है । और देवयाजिका छाया के समान उसका अनुगमन करती हुई न केवल उसका साथ देरही है, अपि च अनवरत उसे उत्प्रेरित करती हुई तत्परता के साथ उसका सर्वतः मार्ग प्रशस्त कर रही है, पग सपग चलती हुई कन्धे से कन्धा भिड़ाकर ध्रुवता के साथ उसकी साध की संसिद्धि में सक्रिय सहयोग देरही है ।

दोनों की कीर्ति जन-जन के कानों में पहुंच चुकी है । वे जहां भी जारहे हैं, जहां भी पहुंच रहे हैं, वहीं उनका जनाभिस्तवन होरहा है, सार्वजनिक

रूप से उनका अभिनन्दन किया जारहा है।

देवयाजिका को सम्बोधन कर कर के कहा जारहा है—देवयाजिके ! तू (ध्रुवा असि) ध्रुवा है, निश्चला है। तेरी ध्रुवता से, तेरे ध्रुव सहयोग से, तेरी ध्रुव प्रेरणा से (अयं यजमानः) यह यजमान, देवयजन करनेवाला तेरा यह देवयाजक पति (अस्मिन् आयतने) इस आयतन में, इस संसार में (प्रजया पशुभिः) प्रजा तथा पशुओं से, जनता तथा सम्पदाओं से, जनमानव तथा ऐश्वर्यों से (ध्रुवः भूयात्) ध्रुव होवे, सम्पन्न रहे।

अब दोनों को एक साथ सम्बोधन कर कर के सर्वत्र कहा जारहा है—तुम दोनों (घृतेन) घृत से, आत्मस्नेह से, अन्तः-प्रेम से (द्यावापृथिवी) द्यौ और पृथिवी को (पूर्येथां) पूर दो, व्याप दो। द्यौ और भू को, ज़मीन और आस्मान को, अपने-प्रेम से आप्लावित करदो, इतना प्रेमाप्लावित कि सारा संसार तुम्हारे प्रेम से तुम्हारे प्रति आकृष्ट होकर तुम्हारा होजाये, तुम्हारे रंग में रंग जाये और तुम्हारी साध के महत्त्व को समझकर तुम्हारा प्रेमी, सहायक, सहयोगी तथा अनुगामी बन जाये।

कभी वे देवयाजक से कहते हैं—देवयाजक ! तू (इन्द्रस्य छदिः असि) आत्मा का छदि है, आत्मा का छत है।

छत के नीचे जिस प्रकार प्रत्येक जन ताप और धूलि से सुरक्षित होकर विश्राम पाता है, उसी प्रकार तू अपने आत्मघृत से आत्मा-आत्मा का आराम बन गया है।

कभी वे देवयाजिका से कहते है—देवयाजिके ! तू (विश्व-जनस्य छाया असि) विश्व-जन की छाया है।

जिस प्रकार वृक्ष की छाया में बैठकर सब प्राणी सूर्य के आतप से त्राण पाते हैं, उसी प्रकार विश्व के सब जन तेरे सुपावन आत्मघृत से आत्म-शान्ति तथा आत्मसन्तोष की अनुभूति अनुभव करते हैं।

तू ध्रुवा है,<br>
रहे ध्रुव सन्तत,<br>
इस जगती में,<br>
यह यजमान,<br>
प्रजा सम्पदाओं से।<br>
रहो पूरते घृत से दोनों,<br>
द्यौ और पृथिवी को।<br>
आत्म-आत्म का छदि है तू,<br>
तू विश्व-मनुज की छाया॥

**परि त्वा गिर्वणो गिर इमा भवन्तु विश्वतः।**<br>
**वृद्धायुमनु वृद्धयो जुष्टा भवन्तु जुष्टयः॥**<br>
**[ऋ० १-१०-१२] (य०५/२९)**

परि त्वा गिर्वणः गिरः इमाः भवन्तु विश्वतः।<br>
वृद्ध-आयुं अनु वृद्धयः जुष्टाः भवन्तु जुष्टयः॥

देवयाजक का अभिस्तवन करते हुए प्रजा उसके लिये शुभ कामना करती है—(गिर्वणः) स्तुत्य ! वन्द्य ! तेरे लिये की गयीं हमारी (इमाः) ये (गिरः) वाणियां, प्रार्थनायें (विश्वतः त्वा परि भवन्तु) सर्वतः तुझे परिभवन करें, तेरे लिये सर्वतः सफलीभूत होती रहें। हमारी प्रभु से प्रार्थना है कि (त्वा वृद्ध-आयुं) तुझ वृद्धायु-आयुष्मान् को (वृद्धयः जुष्टयः) वृद्धियां और प्रीतियां (जुष्टाः अनु भवन्तु) सप्रेम सेवित होती रहें।

जो जन-सेवा करता है, जनता उसके लिये सदा ही प्रभु से प्रार्थना तथा शुभ कामना करती है। फिर देवयाजक की जन-सेवा तो साधारण नहीं, परम कल्याणकारिणी असाधारण जन-सेवा है। उसके लिये तो जन जन की शुभ कामनाओं तथा प्रार्थनाओं का होना स्वाभाविक ही है। देवयाजक के लिये उनके अन्तःकरणों से अनायास ही यह प्रार्थना हो रही है कि देवयाजक आयुष्मान् हो, दीर्घजीवी हो, सब प्रकार की वृद्धियां सदा उसका चरण-चुम्बन

कान्त रहें और सज्जनों की हार्दिक प्रीतियाँ उनके द्वारा संचित रहें।

मित्रगण! हे आर्यजनो,
सर्वतः सम्पदायें,
तुमको रहें सदा निरन्तर।
वृद्धियाँ और प्रीतियाँ,
तुम्हें शुद्ध-धातु को रहें,
दीजिए सदा सदा निरन्तर॥
सूक्ति—कुर्वन्तु सर्वस्तु कुशलः॥
प्रीतियाँ प्रीतियुक्त हों॥

इन्द्रस्य स्यूरसीन्द्रस्य ध्रुवोऽसि।
ऐन्द्रमसि वैश्वदेवमसि॥ (य० ५/३०)
इन्द्रस्य स्यूः असि इन्द्रस्य ध्रुवः असि।
ऐन्द्रं असि वैश्व-देवं असि॥

देवयाजक का अभिनन्दन जारी रखते हुए कहा जा रहा है—

१) तू (इन्द्रस्य स्यूः असि) इन्द्र का सीनेवाला है।

इन्द्रियों का स्वामी होने से आत्मा को इन्द्र कहा है। स्यू का अर्थ है सीनेवाला, सीवनकार [दर्जी]। जिस प्रकार सीवनकार बारीक धागे से वस्त्र के दो टुकड़ों को परस्पर सीकर उन्हें संयुक्त कर देता है, उसी प्रकार देवयाजक अपने आत्मस्नेह के सूक्ष्म सूत्र से जन-जन के इन्द्र को, मनुज-मनुज के आत्मा को, अपने आत्मा के साथ युक्त संयुक्त करता चला जा रहा है। इसीलिये उससे कहा गया है—देवयाजक तू आत्मा का, जन-जन के आत्मा का, सीवनकार है।

२) तू (इन्द्रस्य ध्रुवः असि) इन्द्र का ध्रुव है, आत्मा का अविचल आधार है।

जो ध्रुवता के साथ अपनी स्थिति में स्थित रहता है, जो किसी भी अवस्था और परिस्थिति में च्युत नहीं होता है, जो भयंकर से भयंकर तूफानों में भी अपने स्थान से विचलित नहीं होता है, उसे निश्चल अविचल अचल अच्युत आधार का नाम ध्रुव है। देवयाजक जन-जन के इन्द्र का, मनुज-मनुज के आत्मा का, वह अचल अच्युत आधार बन गया है, जो प्रत्येक अवसर और प्रसंग पर अपने व्यक्तित्व और आत्मस्नेह से उन्हें संभाले रहता है। इसीलिये कहा गया है—देवयाजक! तू आत्मा का, जन-जन के आत्मा का, अविचल आधार है।

३) तू (ऐन्द्रं असि) ऐन्द्र है, इन्द्रत्व से युक्त है, आत्मिकता से संयुक्त है।

इन्द्र से ऐन्द्र। इन्द्र [आत्मा] से सम्बन्ध रखनेवाला जो कुछ है, वह सब ऐन्द्र है। देवयाजक पृथिवी पर रहता हुआ भी पार्थिव जीवन से ऊपर है। भौतिक शरीर में निवास करते हुए भी वह भौतिक विषय, विकार और वासना से मुक्त है। उसका जीवन दैहिक नहीं, नितान्त आत्मिक है। उसका चिन्तन, उसका मनन, उसका वेदन, उसका दृष्टिकोण, उसकी कार्यप्रणाली, उसकी जीवनशैली—सब कुछ अपार्थिव, अभौतिक और आत्मिक है। इसीसे कहा गया है—देवयाजक! तू ऐन्द्र है, तू आत्मिक है, तू आत्मद्रष्टा है, तू आत्मसेवी है, तू आत्मा-आत्मा का उद्धारक है।

४) तू (वैश्व-देवं असि) वैश्व-देव है।

विश्व से वैश्व। दिव्यता से देव। किसी एक प्रदेश अथवा देश विशेष को नहीं, अखिल विश्व को दिव्य बनाने की साध जिसकी हो, उसे वैश्वदेव कहते हैं। जिसकी दिव्यता से अखिल विश्व दिव्य हो सके, उसे वैश्वदेव कहा जाता है। अखिल विश्व के दिव्यीकरण को जिसने अपनाया हो, वह वैश्वदेव कहलाता है। अखिल विश्व का दिव्यीकरण

देवयाजक की साध है। देवयाजक ने अपने जीवन को इतना दिव्य बना लिया है कि वह सारे विश्व में दिव्यता का संचार कर सके। अखिल विश्व के दिव्यीकरण की क्षमता भी उसमें है। इसीलिये उसका अभिस्तवन करते हुए कहा गया है—तू वैश्व-देव है।

सींवनकार इन्द्र का है तू,
तू है इन्द्र का ध्रुव आधार।
तू ऐन्द्र है, वैश्व-देव है॥

सूक्ति—इन्द्रस्य स्यूरसि।
तू आत्मा का सींवनकार है॥
इन्द्रस्य ध्रुवोऽसि।
तू आत्मा का ध्रुव आधार है॥
ऐन्द्रमसि।
तू आत्मिक जीवन से युक्त है॥
वैश्वदेवमसि।
तू विश्व का दिव्यीकरण करनेवाला है॥

**विभूरसि प्रवाहणो वह्निरसि हव्यवाहनः।**
**श्वात्रो ऽसि प्रचेतास्तुथो ऽसि विश्ववेदाः॥**
(य० ५/३१)

वि-भूः असि प्र-वाहनः वह्निः असि हव्य-वाहनः।
श्वात्रः असि प्र-चेताः तुथः असि विश्व-वेदाः॥

देवयाजक का अभिस्तवन जारी रखते हुए कहा जारहा है—

१) तू (विभूः असि प्रवाहनः) विभू है प्रवाहन, प्रवाहन विभू है।

विभू=वि+भू। वि=विशेष, विविध। भू= भव, भूति। विभव, वैभव, विभूति से युक्त होने से देवयाजक विभू है। वह सकल भौतिक और आत्मिक वैभवों से विभव और विभूतियों से विभूतिमान् है। वह विभू है, वह साधारण विभू नहीं है, प्रवाहन विभू है। प्र=प्रकृष्टतया। वाहन= वहन करनेवाला, वहन सामर्थ्य से युक्त। देवयाजक वह विभू है, जिसमें उदात्त भावों, महान् उत्तरदायित्वों तथा गुरुतम कर्तव्यों के संवहन की पूर्ण क्षमता है। एतदर्थ विभू होना ही पर्याप्त नहीं है, संवहन की क्षमता से सक्षम होना भी परमावश्यक है।

२) (वह्निः असि हव्य-वाहनः) वोढा है हव्य-वाहन, हव्य-वाहन वाहक है।

एक स्थान से दूसरे स्थान को लेजानेवाले का नाम वह्निः है। हव्य शब्द का प्रयोग हुआ है यहां सन्देश के अर्थ में और वाहन शब्द का प्रयोग हुआ है यहां वाहक के अर्थ में। देवयाजक वह वह्नि है, जो दिव्यीकरण के दिव्य सन्देश का वाहक है। वह अपने दिव्य सन्देश को एक स्थान से दूसरे स्थान को लेजाता हुआ सम्पूर्ण पृथिवी पर व्याप रहा है।

३) तू (श्वात्रः असि प्र-चेताः) श्वात्र है प्र-चेता, प्रचेता श्वात्र है।

श्वात्र का अर्थ है शिव, कल्याणकारी। प्रचेता का अर्थ है प्रकृष्टतया चेतानेवाला, बोध विवेक प्राप्त करानेवाला। प्रत्यक्षतः देवयाजक की साध शिव तो है ही, चेतना अथवा बोध प्राप्त करानेवाली भी है। बोध, विवेक अथवा चेतना में ही वास्तविक शिवता अथवा कल्याण निहित है। निस्सन्देह वह शिव है, वह वह शिव है, जो सम्पूर्ण पृथिवी की मानव-प्रजा को प्रबुद्ध बना रहा है, जो जन-जन को आत्मचेतना से प्रचेतित कररहा है।

४) तू (तुथः असि विश्व-वेदाः) ज्ञानी है सर्व-वित्, सर्ववित् ज्ञानी है।

देवयाजक की साध सार्वभौम और सर्वव्यापक है। उसकी संसिद्धि के लिये वह ज्ञानी तो हो ही, किन्तु वह अल्प-ज्ञान ज्ञानी न हो, सर्वज्ञान ज्ञानी हो, वह सब कुछ सम्पूर्णतया जाननेवाला हो।

सार्वभौम देवयाजक के लिये यह आवश्यक ही है कि वह हो प्रवाहक विभू, हव्य-वाहक वह्नि प्रचेता श्वात्र तथा विश्ववेदा तुष।

तू है विभू प्रवाहन,
तू है वह्नि हव्य-सुवाहक।
तू है श्वात्र प्रचेता,
तू है ज्ञानी विश्व-सुज्ञाता ॥

**उशिगसि कविरङ्घारिरसि बम्भारिरवस्यूरसि दुवस्वाञ्छुन्ध्यूरसि मार्जालीयः। सम्राडसि कृशानुः परिषद्योऽसि पवमानो नभोऽसि प्रतक्वा मृष्टोऽसि हव्यसूदन ऋतधामासि स्वर्ज्योतिः ॥** (य० ५/३२)

उशिक् असि कविः अंघ-अरिः असि बम्भ-अरिः अव-स्यूः असि दुवस्वान् शुन्ध्यूः असि मार्जालीयः। सं-राट् असि कृशानुः परि-पद्यः असि पवमानः नभः असि प्र-तक्वा मृष्टः असि हव्य-सूदनः ऋत-धामा असि स्वः ज्योतिः ॥

देवयाजक के अभिस्तवन को जारी रखते हुए कहा जारहा है—

१) तू (उशिक् असि कविः) कान्तिकर्मा है कवि, तू कवि कान्तिकर्मा है।

कवि नाम क्रान्तदर्शी और क्रान्तप्रज्ञ का है। जिसकी प्रज्ञा में और जिसकी दृष्टि में क्रान्ति होती है, उसी के कर्मों में कान्ति होती है। देवयाजक के कर्मों में, उसके कार्यों में, कान्ति है, क्योंकि वह क्रान्तप्रज्ञ और क्रान्तदर्शी है, क्योंकि उसकी प्रज्ञा व दृष्टि में क्रान्ति है। क्रान्ति से ही कान्ति का उदय होता है। क्रान्ति के बिना कान्ति नहीं। पृथिवी के दिव्यीकरण की साधना देवयाजक की वह क्रान्ति-कारी साध है, जिससे पृथिवी के वातावरण में तथा पृथिवीभर के जन-जीवन में एक अलौकिक कान्ति का संचार होता चला जारहा है।

२) तू (अंघ-अरिः असि बम्भ-अरिः) अंघ-अरि है बम्भ-अरि, तू बम्भ-अरि अंघ-अरि है।

अंघ नाम कुटिलता का है। अरि का अर्थ है शत्रु। अंघारि का अर्थ है कुटिलता का शत्रु, कुटिलता का निवारण करनेवाला।

बम्भ का अर्थ है बन्धन, आसक्ति। बम्भ-अरि का अर्थ है बन्धन का शत्रु, आसक्ति का निवारक, अनासक्त।

जिस प्रकार अग्नियाग से रोग और दुर्गन्धि का निवारण होता है, उसी प्रकार देवयाजक के देवयजन से कुटिलता तथा बन्धन का निवारण होरहा है। जिस प्रकार अग्नि-याग रोग और दुर्गन्धि का उन्मूलक है, उसी प्रकार देवयाजक कुटिलता तथा आसक्ति का उन्मूलक है। देवयाजक के देवयजन से जन-जन अकुटिल [ऋजु] और अनासक्त होता चला जारहा है। क्रान्त कान्तिकर्मा देवयाजक स्वयं ऋजु और अनासक्त हुआ मनुज-मनुज को ऋजु तथा अनासक्त बनाये चला जारहा है। ऋजुता और अनासक्ति की स्थापना से ही जन-जीवन में दिव्यता का संचार हो सकेगा।

३) तू (अव-स्यूः असि दुवस्वान्) अव-स्यू है सेवावान्, तू सेवाभावी अव-स्यू है।

स्यू का अर्थ है सींवनकार, सींनेवाला। अव-स्यू का अर्थ है नीचे से सींनेवाला, नीचे से लेकर ऊपर तक सींनेवाला, निम्नतम श्रेणी के व्यक्तियों से लेकर

उच्चतम श्रेणी के व्यक्तियों को अपने प्रति सींनेवाला, अपने आपसे संयुक्त करनेवाला। देवयाजक वह क्रान्त कान्तिकर्मा है, जो निम्नतम तथा उच्चतम श्रेणी के सभी व्यक्तियों को अपने स्नेह और अपनी सेवा से अपने प्रति संयुक्त अथवा स्नेहवद्ध करता चला जारहा है। स्नेह से सेवा और सेवा से स्नेह, स्नेह और सेवा का यह पारस्परिक सम्बन्ध है। स्नेही अपने स्नेहपात्र की सेवा करता ही है। स्नेह हो और सेवा न हो, यह हो नहीं सकता। प्रेम में परिचर्या होती ही है। देवयाजक प्रत्येक निम्न उच्च मानव से समान रूप से स्नेह करता है, अत एव प्रत्येक की समान रूप से आत्मसेवा करता है और इसी कारण प्रत्येक जन उससे समानरूपेण स्नेह करता है और उसके देवयजन में उसकी समानरूपेण परिचर्या करता है।

४) तू (शुन्ध्यूः असि मार्जालीयः) शुद्ध है शोधनकारी, तू मार्जनकारी शुद्ध है।

मृजूष् शुद्धौ धातु से मार्जालीयः शब्द की उत्पत्ति हुई है। मार्जालीयः का अर्थ है मार्जन करके, मांज धोकर, शुद्ध करनेवाला। जो स्वयं शुद्ध होगा, वह ही दूसरों को शुद्ध कर सकेगा। जो स्वयं मंज गया है, वह ही दूसरों को मांजेगा। देवयाजक स्वयं शुद्ध है, इसीलिये वह जन-जन का मार्जालीय वना हुआ है। निर्मल वस्त्र पर प्रत्येक रंग चढ़ता और खिलता है। शुद्ध में ही दिव्यता का संचार होता है। शुद्धता में ही दिव्यता द्योतित होती है।

५) तू (सं-राट् असि कृशानुः) सम्राट् है सूक्ष्मकर्ता, तू सूक्ष्मकर्ता सम्राट् है।

जो सम्यक् राजता-प्रकाशता है, उसे सम्राट् कहते हैं। कृश तनूकरणे [सूक्ष्म करना] धातु से कृशानु शब्द वना है। अपने भीतर होमे पदार्थ को सूक्ष्म [वारीक] करनेवाला होने से ही अग्नि का नाम कृशानु है। सूक्ष्म होकर पदार्थ दूर दूर तक व्याप जाता है। व्याप्ति के लिये सूक्ष्मता की अनिवार्य आवश्यकता होती है। स्थूलता और जड़ता से जहां संकोच होता है, वहां सूक्ष्मता से व्याप्ति और सारग्राह्यता होती है। क्रान्त कान्तिकर्मा देवयाजक वह प्रकाश-पुन्ज है, जो स्वात्म-किरणों से जन-जन को सूक्ष्म-मति और सारग्राही वनाता हुआ अपनी साध और अपनी दिव्यता को पृथिवी पर व्यापता चला जारहा है।

६) तू (परि-पद्यः असि पवमानः) परि-षद्य है पवित्रकर्ता, तू पवित्र करनेवाला परि-पद्य है।

परिपद [सभा] में वैठकर अपने सुपावन दर्शनों और सुदिव्य प्रवचनों तथा वेदोपदेशों से जनसमूहों को पवित्र करनेवाला होने से क्रान्त कान्तिकर्मा देवयाजक पवमान परिपद्य है। वह इतना पवित्र और भव्य है कि सार्वजनिक सभाओं में उसके दर्शनों और सुवचनों से समूह के समूह पवित्र होते चले जारहे हैं।

७) तू (नभः असि प्र-तक्वा) नभ है प्र-तक्वा, तू प्रतक्वा नभ है।

नभ=न [नहीं]+भ [भय]=निर्भय। सर्वदा निर्भय रहनेवाला होने से नभ नाम आकाश का भी है। भयरहित होने से देवयाजक नभ है। आकाश-वत् व्यापनशील होने से भी वह नभ है।

तक हसने [हंसना] धातु से तक्वा शब्द सिद्ध होता है। प्रकृष्टतया हंसनेवाला जो होता है, उसे प्रतक्वा कहते हैं। सदा सर्वदा हंसनेवाला अथवा सुप्रसन्न रहनेवाला होने से देवयाजक प्रतक्वा है।

जो जितना व्यापनशील होता है, वह उतना ही निर्भय होता है। जो जितना निर्भय होता है, वह उतना ही व्यापता है। जो जितना उदार और व्यापनशील होता है, वह उतना ही सुस्मित, हंसता हुआ और सुप्रसन्न रहता है।

पृथिवी के दिव्योकरण के देवयाजक को प्रतक्वा नभ होना ही चाहिये। क्रान्त कान्तिकर्मा देवयाजक व्यापनशीलता, निर्भयता, सुप्रसन्नता तथा प्रसन्नवदनता के साथ हंसता मुस्कराता हुआ साधना के पथ पर वढ़ता चला जारहा है।

८) तू (मृष्टः असि हव्य-सूदनः) मृष्ट है हव्य-सूदन, तू हव्य-सूदन मृष्ट है।

मृष तितिक्षायाम्-सहना। मृष्ट का अर्थ है सहनेवाला, सहनशील। षूद क्षरणे-क्षरना, झरना, प्रवाहित होना। सूदन का अर्थ है क्षरण अथवा प्रवाहित करनेवाला। हव्य-सूदन का अर्थ है हवियों का क्षरण करनेवाला, हवियों का प्रवाह प्रवाहित करनेवाला। तितिक्षा [सहनशीलता] के साथ हवियों का क्षरण करनेवाला होने से देवयाजक हव्यसूदन मृष्ट है, मृष्ट हव्यसूदन है, सहनशील हव्य-प्रवाहक है। दिव्य विचारों, दिव्य प्रेरणाओं और दिव्य भावनाओं की हवियां ही वह हव्य है, जिसे क्रान्त कान्तिकर्मा देवयाजक सहनशीलता अथवा धैर्य के साथ सम्पूर्ण पृथिवी पर सन्तत सुप्रवाहित किये चला जारहा है। जनमानस उक्त हव्य का सहजतया यों ही स्वीकार नहीं कर लेता है। एतदर्थ वर्षानुवर्ष निरन्तर हव्य-क्षरण करते रहना पड़ता है।

९) तू (ऋत-धामा असि स्वः ज्योतिः) ऋत-धामा है स्वः ज्योतिः तू स्वः ज्योतिः ऋत-धामा है।

ऋत शब्द का ही रूपान्तर अंग्रेज़ी का राइट [Right] शब्द है। ऋत का सम्बन्ध आचार से है। जब मनुष्य शुद्ध, सात्त्विक स्थिर प्रज्ञा तथा शिव शान्त मन से युक्त होता है, तब वह अपनी ज्ञानेन्द्रियों से जो ज्ञान सम्पादन करता है और अपनी कर्मेन्द्रियों से जो कर्म करता है, वह सब ऋत होता है। ऋत ज्ञान और ऋत कर्म के संयोग का नाम ऋताचार है।

जब मनुष्य अस्थिर अपावन मति और अशिव अशान्त मन से युक्त होता है, तब वह अपनी ज्ञानेन्द्रियों से जो ज्ञान सम्पादन करता है और अपनी कर्मेन्द्रियों से जो कर्म करता है, वह सब अनृत होता है। अनृत ज्ञान और अनृत कर्म के संयोग का नाम अनृताचार है।

वैदिक वाङ्मय में स्वः नाम आनन्द का है और ज्योति नाम है उस विवेकख्याति का, जिसमें सब कुछ स्पष्ट और प्रत्यक्ष दिखाई देता है, जिसमें आत्मा का दर्शन, ब्रह्म का संदर्शन और विराट् का प्रदर्शन होता है।

क्रान्त कान्तिकर्मा ऋताचारी देवयाजक ऋत के उस धाम में अधिष्ठित है, जिसमें अक्षय आनन्द और अजस्र ज्योति है। ऋत में संस्थित रहता हुआ वह सम्पूर्ण पृथिवी पर आनन्द और ज्योति की संव्याप्ति कररहा है।

**तू सुकान्तिकर्मा है क्रान्त,**<br>
**तू है अंघ-अरि बम्भ-अरि,**<br>
**तू अव-स्पू है सेवा-भावी,**<br>
**तू विशुद्ध है शोधनकारी।**<br>
**तू है सम्राट् सूक्ष्मताकारी,**<br>
**तू है परिपद्य पवमान,**<br>
**है निर्भय तू हंसमुख सन्तत,**<br>
**सहनशील है तू हवि-क्षारक,**<br>
**ऋतधामा है तू स्वः ज्योतिः॥**

**समुद्रोऽसि विश्वव्यचा अजोऽस्येकपादहिरसि बुध्न्यो वागस्यैन्द्रमसि सदोऽस्यृतस्य द्वारौ मा मा सन्ताप्तमध्वनामध्वपते प्र मा तिर स्वस्ति मेऽस्मिन्पथि देवयाने भूयात्॥ (य० ५/३३)**

समुद्रः असि विश्व-व्यचाः अजः असि एक-पात् अहिः असि बुध्न्यः वाक् असि ऐन्द्रं असि सदः असि ऋतस्य द्वारौ मा मा सं-ताप्तं अध्वनां अध्व-पते प्र मा तिर स्वस्ति मे अस्मिन् पथि देव-याने भूयात्॥

जब जब, जहां जहां, उसका अभिस्तवन होता है, उसका गुणगान किया जाता है, तब तब, वहां वहीं, देवयाजक अपने प्रियतम देव का स्तवन करने लग जाता है—

१) प्रभो ! तू ( समुद्रः असि विश्व-व्यचाः ) समुद्र है सर्व-व्यापी, तू सर्वव्यापी समुद्र है ।

सम्+उत्+द्र=समुद्र । सम् का अर्थ है सम्यक् । उत् का अर्थ है ऊंचा, ऊपर । द्र का अर्थ है गति । जो सम्यक् उत् द्रवण करता है, जो सदा उद्द्रवण करता रहता है, जो सतत सन्तत निरन्तर ऊपर को उछलता और उछालता रहता है, उसे समुद्र कहते हैं ।

सागर अपनी उत्ताल तरंगों से ऊपर को उछलता रहता है और उसके भीतर तथा उसके ऊपर जो कुछ होता है, उसे वह ऊपर को उछालता रहता है । इसीसे सागर को समुद्र कहा जाता है ।

सागर तो केवल सागर-व्यापी समुद्र है । परमात्मा वह समुद्र है, जो अपनी सुपावन व्याप्ति से अखिल विश्व में तरंगित होरहा है और अखिल विश्व को तरंगित कररहा है । प्रभु की अन्तःप्रेरणायें ही वे तरंगें हैं, जो देवजनों और देवयाजकों को सम्यक् तरंगित अथवा प्रेरित करती रहती हैं ।

सागर अथाह जल का भण्डार है । जहां जो जल है, वह सब सागर का ही है । एवमेव जहां भी जो दिव्यतायें हैं, वे सब दिव्य देव परमात्मा की ही हैं । जहां जो शक्तियां और क्षमतायें हैं, जहां जो ऋद्धियां और सिद्धियां हैं, जहां जो पवित्रतायें और पावनतायें हैं, जहां जो आकर्षण और मोहकतायें हैं, जहां जो ज्योति और प्रकाश है, जहां जो सह और मह है, वह सब ब्रह्म-समुद्र की ही विन्दुयें हैं ।

देवयाजक इस बोध से उद्बुद्ध और प्रवुद्ध है । जब भी उसका स्तवन होता है, वह मन ही मन उस स्तवन को ब्रह्मार्पण करके प्रभु का स्तवन करने लग जाता है—"देव ! तू वह सर्वव्यापी अनन्त, असीम, अपार समुद्र है, जिसकी अन्तः-प्रेरणारूपी तरंगों से यह अखिल ब्रह्माण्ड प्रेरित और सचालित होरहा है, जिसकी दिव्यताओं और क्षमताओं से यह सब दिव्य और सक्षम होरहा है, जिसकी शोभनीयताओं से यह सब सुशोभित होरहा है । मेरे जिन दिव्य गुणों का संसार में अभिस्तवन होरहा है, मेरी जिन दिव्यताओं का जगती में गुणगान होरहा है, वे सब तेरी दिव्यताओं के समुद्र की एक विन्दुमात्र है, जो तूने मुझमें संचारित की है। जिस प्रकार चन्द्र की चन्द्रिका सूर्यप्रदत्त प्रसाद है, उसी प्रकार मेरी सम्पूर्ण आभायें तथा क्षमतायें तवप्रदत्त प्रसाद ही है । मेरे द्वारा जो कुछ होरहा है, वह सब तेरी ही अन्तःप्रेरणाओं का पुण्य प्रताप है ।

२) प्रभो ! तू (अजः असि एक-पात्) अज है एक-पात्, तू एक-पात् अज है ।

अज=अ+ज । अ [नहीं]+ज [जन्म, जरा, जीर्णता, मरण] । जन्म, मरण, जरा, जीर्णता से सर्वथा मुक्त होने के कारण अज नाम परमात्मा का है । एक शब्द में अज का अर्थ है अविनाशी ।

एक-पात् का अर्थ है एक-पग, एक-चाल, ध्रुव-गति । वह अविनाशी प्रभु ध्रुव-गति है, ध्रुव गतिवाला है । उसकी सर्वव्यापी ध्रुव प्रेरणा द्वारा यह अखिल ब्रह्माण्ड ध्रुव गति के साथ संचालित होरहा है ।

संसार की प्रत्येक वस्तु अस्थिर और नाशवान् है । एक ब्रह्म ही है, जो अविनाशी और स्थिर [ध्रुव] है । सब साथी सलग कर विलग जाते हैं । एक ब्रह्म ही वह संगाती सखा है, जो शरणागत का कभी साथ नहीं छोड़ता है । उसी का अवलम्ब वास्तविक अवलम्ब है । उसी के ध्रुव अवलम्ब तथा उसी की ध्रुव प्रेरणा से और उसी के ध्रुव सख्य में देवयाजक पृथिवी के देवयजन में सफलकाम हुआ है, होरहा है और होगा । इसी गहन भाव से भावित होकर देवयाजक कहरहा है—तू अविनाशी है, वह अविनाशी, जो ध्रुवता के साथ इस अखिल चक्र को चला रहा है । तेरे ही अमिट सख्य और तेरी ही ध्रुव प्रेरणा से यह देवयजन दिव्य फ़ल लारहा है

३) प्रभो ! तू (अहिः असि वुध्न्यः) मेघ है आन्तरिक्ष्य, तू आन्तरिक्ष्य मेघ है ।

अहि गतौ। अहि का अर्थ है सर्पणशील, सर्पण करनेवाला। जो विना पग उठाये और विना डग भरे गति करता है, उसे अहि कहते हैं। सर्पणशील होने से ही सर्प को अहि कहते हैं। सर्पणशील होने से ही मेघ या वादल अहि है। अहि शब्द का प्रयोग यहां मेघ के अर्थ में हुआ है। वुध्न नाम है अन्तरिक्ष का, अन्तःकरण का। वुध्न्य शब्द का प्रयोग यहां अन्तःकरण से सम्वन्वित है। जिस प्रकार वादल अन्तरिक्ष में आच्छादित होकर पृथिवी पर वरसते हैं, उसी प्रकार वह विश्व-व्यापी समुद्र, वह एकपात् अविनाशी, देवयाजक के अन्तःकरण में आनन्द-घन के रूप में आच्छादित होकर आनन्द की सुवृष्टि करता है।

"प्रभो! तू आनन्दघन है, हृदय में आनन्द की वृष्टि करनेवाला"।

४) तू (वाक् असि) वाणी है। मेरी वाणी में जो वक्तृत्व है, जो प्रभाव है, जो कमाल हैं, वह सव इसी लिये है कि मेरी वाणी से स्वयं तू वोलता है। मैं तो मूक हूं। मैं वोलना क्या जानूं। मेरे मुख से एक एक शब्द तेरी अन्तःप्रेरणा से प्रेरित होकर निकलता है। इसीसे मेरी वाणी प्रकाशयित्री, पवित्रकर्त्री, दिव्यतासंचारिणी होरही है।

५) प्रभो! तू (ऐन्द्र असि) ऐन्द्र है। मेरे इन्द्र में, मेरे आत्मा में, जो इन्द्रत्व हैं, जो आत्माभा, आत्म-प्रखरता और आत्मवल है, वह सव तेरा ही है।

६) प्रभो! तू (सदः असि) सद है। तू मेरा स्थिति-स्थल है। तू मेरी गोद है। तू मेरा आधार है। तू मेरा आश्रय है। तुझमें स्थित होकर, तेरी गोद में संस्थित होकर, ही मैं यह सर्वतोमुखी साधना कर-रहा हूं।

प्रभु का स्तवन करते करते देवयाजक आत्मलीन होजाता है और अपने आप में समाहित होकर गहन भावना के साथ कहने लगता है—(ऋतस्य द्वारौ) ऋत के [दोनों] द्वारो! (मा मा सं-ताप्तं) मुझे मत सन्तापो, मुझे कभी सन्तप्त न होने दो, सन्ताप से मेरी रक्षा करते रहो।

मन्त्र ३२ की व्याख्या में ऋत का विश्लेषण करते हुए वताया जा चुका है कि ऋत का सम्वन्ध आचार से है। वहां यह भी वताया जा चुका है कि ऋत [राइट] ज्ञान और ऋत [राइट] कर्म के संयोग का नाम ऋताचार है। ऋत ज्ञान और ऋत कर्म—ऋत के ये दो द्वार हैं, जो देवयाजक के जीवन की ताप सन्ताप से रक्षा करते हैं। ये ही दो द्वार हैं, जो जीवन–सदन में अनृताचार का प्रवेश नहीं होने देते हैं। और जहां अनृताचार का प्रवेश नहीं होता है, वहां ताप सन्ताप का भी कभी कदापि प्रवेश नहीं हो पाता है। ऋत में संस्थित रहकर ही तो देवयाजक ने वे सव दिव्यतायें सम्प्राप्त की हैं, जिनके कारण आज उसका सर्वत्र अभिस्तवन होरहा है। इसी भाव से उसने ऋत के उभय द्वारों को सम्वोधन किया है।

और अव वह प्रार्थना करता है—

१) (अध्वनां अध्वपते)! (मा प्र-तिर) मुझे प्र-तार, प्रकृष्टतया मेरी मंजिल तै करा।

अध्व का अर्थ है मार्ग, पथ, रास्ता। अ-नहीं। ध्व-कुटिल, टेढ़ा। अध्व नाम उस मार्ग का है, जो कुटिल और टेढ़ा नहीं है, अपि तु साधु, सीधा और सरल है। प्रभु अध्वनां अध्वपति है। वह उसी का पतित्व करता है, वह उसी की रक्षा करता है, जो साधुता और सरलता के साथ साधना के सीधे पथ पर चलता है। सिद्धियों और प्रसिद्धियों की प्राप्ति पर वहक भटक जाने की सम्भावना होती है। प्रशस्तियां और अभिस्तवन अच्छे अच्छों का मुंह फेर देते हैं। इस खतरे से सुरक्षित रहने के लिये एक सच्चा देवयाजक सिद्धि और प्रसिद्धि के सानु पर चढ़कर क्षणे-क्षणे और पदे-पदे प्रार्थना करता रहता है—"मेरे पथप्रदर्शक और पथ-सुरक्षक प्रभो! साधना के इस कोमल पथ पर मेरी रक्षा कर। मुझे ऋत के पथ पर चलाता हुआ मेरी इस लम्वी मंजिल को तै करा।

२) प्रभो ! (अस्मिन् देव-याने पथि) इस देव-यान पथ पर (मे) मेरे लिये (स्वस्ति भूयात्) स्वस्ति हो।

यान के प्रसिद्ध अर्थ हैं गमन और सवारी। देव जन गमन करते हैं जिसपर, उस पथ को देवयान पथ कहते हैं। दिव्य यान में स्थित होकर यात्रा की जाती है जिसपर, वह पथ देवयान पथ कहलाता है। दिव्यताओं की प्राप्ति की ओर करायी जाती है जिसपर, वह देवयान पथ है। देवयाजक का पथ वह देवयान पथ है, जिसपर देव [दिव्य] जन ही गमन कर सकते हैं, जिसपर दिव्य-जीवन-रूपी यान में स्थित होकर ही चला जा सकता है, जिसपर चलकर दिव्यताओं की सम्प्राप्ति की ओर करायी जाती है। देवयाजक स्वयं देव [दिव्य] है। उसका जीवन-यान दिव्य है। वह स्वयं दिव्यताओं से ओत प्रोत है। वह पृथिवी-भर के समस्त मानवों के जीवनों में दिव्यता का संचार करता चला जारहा है। साध अनन्त है। मार्ग अनन्त है। यात्रा अनन्त है। प्रभु की महिमा अनन्त है। उस महिमामय की महो कृपा से ही यह अनन्त साध स्वस्तिपूर्वक सम्पन्न हो सकेगी। देवयाजक क्षणे-क्षणे पदे-पदे पुकार उठता है—

अध्वनां अध्वपते ! स्वस्ति मे अस्मिन् पथि देवयाने भूयात् ! हे सुपथों के सुपथ-प्ररक्षक ! इस देवयान पथ पर प्रगमन करते हुए तेरी कृपा से मेरे लिये सदा सर्वत्र स्वस्ति हो, सु-अस्ति हो, सब कुछ मंगलप्रद हो !

तू समुद्र है विश्व-व्यापी,
एक-पात् अज तू है।
तू आन्तरिक्ष मेघ तू वाणी,
तू ऐन्द्र तू सद है ॥
ऋत के उभय द्वारो,
मुझको करो न तुम सन्तप्त ॥
अध्वपते अध्वों के,
मुझको तार,
स्वस्ति हो मेरे लिये,
देवयान इस पथ पर ॥

सूक्ति—समुद्रोऽसि विश्व-व्यचा।
तू समुद्र है विश्व-व्यापी ॥
स्वस्ति मेऽस्मिन्पथि देवयाने भूयात्।
मेरे लिये इस देवयान पथ पर स्वस्ति हो ॥

**मित्रस्य मा चक्षुषेक्षध्वमग्नयः सगराः सगरा स्थ**
**सगरेण नाम्ना रौद्रेणानीकेन पात माग्नयः पिपृत**
**माग्नयो गोपायत मा नमो वोऽस्तु मा मा हिंसिष्ट ॥**
(य० ५/३४)

मित्रस्य मा चक्षुषा ईक्षध्वं अग्नयः सगराः सगराः स्थ
सगरेण नाम्ना रौद्रेण अनीकेन पात मा अग्नयः पिपृत
मा अग्नयः गोपायत मा नमः वः अस्तु मा मा हिंसिष्ट ॥

प्रभु से प्रार्थना करता करता देवयाजक अग्नियों को सम्बोधन करने लग जाता है—

१) (अग्नयः) अग्नियो ! (मा) मुझे (मित्रस्य चक्षुषा) मित्र की दृष्टि से (ईक्षध्वं) देखो।

२) तुम (सगराः स्थ) सगर हो, (सगराः) सगर।

सगर का अर्थ है अन्तरिक्ष और अन्तःकरण। व्यष्टि में जो स्थान अन्तःकरण का है, समष्टि में वही स्थान अन्तरिक्ष का है। सगर का बहुवचन है सगराः। समष्टि में जो सगर [अन्तरिक्ष] है, वह एक ही है और उसका सर्वत्र एकवचन में ही प्रयोग होता है। व्यष्टिरूप सगर [अन्तरिक्ष, अन्तःकरण] अनन्त हैं। क्योंकि यहां सगर का बहुवचन में प्रयोग

हुआ है, अतः यहां सगराः से तात्पर्य अन्तःकरणरूपी अन्तरिक्षों से है।

देवयाजक यहां अन्तःकरणों में निवास करनेवाले अग्नियों को सम्बोधन कररहा है। आत्माग्नि ही वे अग्नि हैं, जो जन जन के अन्तःकरणों में निवास कररहे हैं, जो जन जन के हृदयों में जगमगा रहे हैं। देवसाधक को अपनी साध की संसिद्धि के लिये जहां सर्वाधार प्रभु की कृपा और आशीर्वाद चाहिये, वहां उसे जन-जन के आत्माग्नि को भी प्रज्वलित करना है। पृथिवी की जिस मानव प्रजा का उसे दिव्यीकरण करना है, उस प्रजा के हृदयों में विराजमान उनके आत्माग्नियों में सुप्रेरणा करके उसे उनकी निजता सम्पादन करनी है। उसी भाव से साधक ने कहा है—

**सगर सगर में स्थित संस्थित आत्म-अग्नियो !**
**देखो मुझे मित्र-दृष्टि से, निजतामय प्यारी दृष्टि से ॥**

३) अग्नियो ! अपने (सगरेण नाम्ना रौद्रेण अनीकेन) सगर नाम रौद्र अनीक द्वारा (मा पात) मुझे बचाओ, मेरी रक्षा करो, मेरी साधना की संसिद्धि में सहायक होओ।

यहां नाम शब्द का प्रयोग हुआ है नामी अथवा प्रसिद्ध के अर्थ में, रौद्र शब्द का प्रयोग हुआ है आर्द्रतामय के अर्थ में और अनीक शब्द का प्रयोग हुआ है रूप अथवा भावना के अर्थ में।

प्रत्येक मानव के सगर में जहां आत्माग्नि विराजमान है, वहां जन-जन के हृदय में आत्म-आत्मीयता की एक सर्वविदित सर्वानुभूत भावना संनिहित है, जिसे आर्द्र भावना कहते हैं। कठोर से कठोर हृदय में भी यह आर्द्र भावना नाम की वस्तु विद्यमान है। जिनके अन्तःकरण में अन्तर्निहित यह आर्द्र भावना जागृत है, वे सहजतया ही अपनी स्नेहस्निग्ध आर्द्र भावना से देवयाजक के प्रति प्रीतिमान होकर उसके देवयजन में अपनी अपनी दिव्य आहुति अर्पित करके देवयाजक की सर्वतः रक्षा करेंगे। जिनके हृदयों में निहित यह आर्द्र भावना सुप्तावस्था में है, उनकी इस भावना को जागृत करने के लिये देवयाजक को तपोमय साधना करनी होगी। इसी संकल्प के साथ आत्माग्नियों को सम्बोधन करता हुआ देवयाजक कह रहा है—

**सगर सगर में आर्द्र भावना नाम निहित है आत्म-आत्म की।**
**आत्माग्नियो ! उससे रक्षा करो मेरी, मम देवयजन की ॥**

४) (अग्नयः) आत्म-अग्नियो ! आत्माओ ! (मा पिपृत) मुझे पूरो, मुझे जन धन से भरपूर भरदो, मुझे साधकों और साधनों से सम्पन्न करदो, ताकि मेरी साध सद्यः सम्पूर्णतया संसिद्ध होजाये।

५) (अग्नयः) आत्म-अग्नियो ! आत्माओ ! (मा गोपायत) मुझे गोपो।

गुपू रक्षणे धातु का अर्थ है रक्षा करना। रक्षा अर्थवाली धातुयें अनेक हैं और प्रत्येक के अर्थ में एक सूक्ष्म भेद है। गुपू धातु में गोपने, छिपाने, ढकने, ढांपने का भाव निहित है। बादाम की गिरी की रक्षार्थ गिरी को कठोर छिलकों में छिपाकर अथवा ढांपकर रखा गया है। हीरों जवाहरातों को डिबियों में ढांपकर पुनः तिजोरियों में तालाबन्द करके छिपाया जाता है। इस प्रकार सुरक्षा करने के अर्थ में गोपायत क्रिया का प्रयोग हुआ है।

आत्म-बन्धुओं को सम्बोधन करता हुआ देवयाजक कह रहा है—"मैं एक सुविशाल व्यापक दिव्य साध का देवसाधक हूं। मैं तुम्हारी अमूल्य सेवा कररहा हूं। मैं तुम्हारी अमूल्य निधि हूं। मुझे ढक दाब कर, संभाल कर, रखो। ऐसा साधनोपाय करो कि दीर्घ सुदीर्घ काल तक मेरा यह साधनामय जीवन सुरक्षित बना रहे"।

६) आत्मबन्धुओं ! (वः नमः अस्तु) तुम्हारे लिये नमस्कार हो। मैं तुम्हें आत्मीयता के साथ नमस्कार करता हूं।

प्रत्यक्षतः देवयाजक को नमनशील होना ही चाहिये। फलवाली डाली झुकी रहती है। उसपर जितने अधिक फल होते हैं, उतनी ही अधिक वह

नमती है और सबको नमती है और सबको नमकर सबको फल देती है। जो जितना गुणवान् होता है, वह उतना ही नमता है और सबको नमता है। देवयाजक दिव्य गुणों का पुञ्ज है। उसका जीवन सम्पूज्य है। फिर भी वह इतना विनम्र है कि जन-जन को नमस्कार करता है। "मुझे गोपो। मुझे संभालकर सुरक्षित रखो", उसके इस कथन में अहंकार नहीं है, विश्व की अधिकतम सेवा की भावना है।

७) आत्मबन्धुओ ! (मा मा हिंसिष्ट) मुझे मत हिंसो।

संसार बड़ा विचित्र है। जगत् में तम का प्रभाव अधिक है। देवयाजक जनसेवी और नमनशील है। नमस्कारपूर्वक वह मानव जाति की सुधन्य सेवा कररहा है। जनता उसे प्यार करती है, उसका गोपायन करती है। वह मानव-प्रजा के नयनों की ज्योति और उनके हृदयों का सोम बना हुआ है। तो भी कुछ तमाच्छादित और तमोगुणाच्छन्न आत्मा हैं, जो ईर्ष्याद्वेषवश उसके प्रति विद्रोह कर रहे हैं, उसका विरोध कररहे हैं, उसे हटाने और मिटाने में लगे हुए हैं। उन्हीं को सम्बोधन करते हुए देवयाजक ने कहा है—"देखो, मा मा हिंसिष्ट, मुझे मत सताओ। मुझे सताकर व्यर्थ पाप के भागी मत बनो"।

आत्म-अग्नियो,<br>
देखो मुझे मित्रदृष्टि से।<br>
तुम हो सगर,<br>
सगर हो तुम सब,<br>
आर्द्र भावना नाम सगर से,<br>
मेरी रक्षा करो अनवरत।<br>
पूरो मुझे, अग्नियो, पूरो,<br>
गोपो मुझे, अग्नियो, गोपो,<br>
नमस्कार हो मेरा तुमको।<br>
मुझे न हिंसो, नहीं सताओ,<br>
तुम मेरा अनिष्ट मत सोचो ॥

सूक्ति—मित्रस्य मा चक्षुषेक्षध्वम्।<br>
मुझे मित्र की दृष्टि से देखो ॥<br>
नमो वो ऽस्तु।<br>
तुम सबको नमस्कार ॥<br>
मा मा हिंसिष्ट।<br>
मुझे मत सताओ ॥

**ज्योतिरसि विश्वरूपं विश्वेषां देवानां समित्।**<br>
**त्वं सोम तनूकृद्भ्यो द्वेषोभ्योऽन्यकृतेभ्य**<br>
**उरु यन्तासि वरूथं स्वाहा जुषाणो अप्तुराज्यस्य वेतु स्वाहा ॥**<br>
[ऋ० ८-७९-३] (य० ५/३५)

ज्योतिः असि विश्व-रूपं विश्वेषां देवानां सं-इत्।<br>
त्वं सोम तनू-कृत्-भ्यः द्वेषोभ्यः अन्य-कृतेभ्यः<br>
उरु यन्ता असि वरूथं स्वाहा जुषाणः अप्तुः आज्यस्य वेतु स्वाहा ॥

देवयाजक को मित्रदृष्टि से देखनेवाले सहृदय सदात्मा उत्तर देते हैं—

१) देवयाजक ! तू (ज्योतिः असि) ज्योति है, (विश्व-रूपं) विश्व को रूपित करनेवाली तथा (विश्वेषां देवानां सं-इत्) समस्त दिव्यताओं को प्रज्वलित करनेवाली।

ज्योति जिससे भी युक्त होती है, उसी को निज-रूप से रूपित करदेती है। ज्योति जिससे भी संयुक्त होती है, उसकी अन्तर्निहित दिव्यताओं को प्रज्वलित-प्रकाशित करदेती है। देवयाजक वह ज्योति है, जो अपनी ज्योत्स्ना से जन-जन को ज्योतिर्मय बना सकती है और जन-जन मे

अन्तर्व्याप्त दिव्यताओं को द्योतित कर सकती है। उसने पृथिवी की मानव प्रजा के ज्योतिकरण तथा द्युतिकरण में सार्वभौम सफलता प्राप्त की है। किन्तु, जैसाकि ऊपर उल्लेख किया जा चुका है, अभी पर्याप्त तमाच्छादित और तमोगुणाच्छन्न दुरात्मायें हैं, जिनके हृदयों को जीतकर अपने निकट लाने में वह सफल नहीं हुआ है। जन-जन के मुख से और स्वयं देवयाजक के अन्तःकरण में अनवरत ध्वनियां ध्वनित होरही हैं—रे ज्योतिस्वरूप देवयाजक ! तुझमें क्षमता है अखिल विश्व को अपनी ज्योति से ज्योतित करने की। तुझमें क्षमता है अखिल दिव्यताओं को द्योतित करने की। तू इन दुरात्माओं के दिव्यीकरण में भी निस्सन्देह सफल होगा।

२) (सोम) ! (तनू-कृत्-भ्यः द्वेषःभ्यः अन्य-कृतेभ्यः) तनूकृतों, द्वेषियों और अन्यकृतों के लिये (त्वं) तू (उरु यन्ता वरूथं असि) उरु यन्ता वरूथ है।

चन्द्रमा के समान सोम्य, शोभन और प्रकान्त होने से देवयाजक को यहां सोम शब्द से सम्बोधन किया गया है।

तनु विस्तारे। विस्तार का साधन होने से शरीर का नाम तनू है। कृती छेदने-छेदन करना, नष्ट करना। तनू-कृत् का अर्थ है शरीर का छेदन करनेवाला, जान का गाहक, जानी दुश्मन, शत्रु।

अन्यकृत का अर्थ है अन्य-विपरीत-कर्मा, विरोध करनेवाला, विराधी।

उरु का अर्थ है विशाल। वरूथ का अर्थ है वर्म, कवच, ढाल, रक्षासाधन। यन्ता का अर्थ है यन्त्रण, नियन्त्रण-संयमन करनेवाला। यन्ता का प्रयोग यहां आत्मसंयमी के अर्थ में हुआ है।

जो सोम [सोम्य, शोभन और प्रकान्त] होता है, वह ही यन्ता होता है। जो यन्ता होता है, वह ही सोम होता है। सोम्यता और संयम एकस्थ रहते हैं। जहां सोम्यता होगी, वहीं संयम होगा। जहां संयम होगा, वहीं सोम्यता होगी। जहां सोम्यता और संयम का संयोग है, वहां शत्रुओं, द्वेषियों और विरोधियों का क्या भय। सोम्यता और संयम वह सुविशाल वरूथ है, जो न केवल दुरात्मा शत्रुओं, द्वेषियों और विरोधियों के प्रहारों और आघातों से देवयाजक की रक्षा करता है, अपि तु जो शत्रुओं को मित्रों में, द्वेषियों को प्रेमियों में और विरोधियों को सहयोगियों में परिणत करदेता है। सोम यन्ता देवयाजक दुरात्माओं की कायापलट करके उन्हें सदात्मा वनाने की क्षमता रखता है। इसी मान्यता से सहृदय सदात्माओं ने कहा है, "देवयाजक ! तू सोम है, तू यन्ता है। तेरी सोम्यता और तेरे संयम का सुसंयोग तेरा वह उरु वरूथ है, जिसके द्वारा तू अपने शत्रुओं, द्वेषियों तथा विरोधियों से सदा सुरक्षित है।

३) और, देवयाजक, फिर तू अकेला नहीं है। हम सव तुझपर (स्वाहा) न्योछावर हैं, वलिहारी हैं। तेरी सेवा और सुरक्षा के लिये हम अपने स्व सर्वस्व को स्वाहा करने को समुपस्थित और समुद्यत हैं।

४) देवयाजक ! हम कामना करते हैं कि (अप्तुः) अप्तु [तेरे] (आज्यस्य) आज्य का (जुषाणः) सप्रेम सेवन करता हुआ (वेतु) जाने।

आप्लृ व्याप्तौ। अप्तुः व्यापक। अप्तु तथा विष्णु दोनों शब्द समानार्थक हैं।

स्निग्धता, स्नेह, प्रियता से जो युक्त हो, वह आज्य है। स्निग्धता से स्नेह और स्नेह से स्निग्धता। आज्य नाम घृत का है, क्योंकि वह स्निग्धता से युक्त है। आज्य नाम प्रेम का है, क्योंकि उसमें स्नेह की स्निग्धता है। आज्य नाम साधना का है, क्योंकि उसमें साध के प्रति स्निग्धता है। आज्य नाम भक्ति का है, क्योंकि उसमें ईश्वर के प्रति स्नेह-स्निग्धता है। यहां आज्य शब्द का प्रयोग साधना के अर्थ में हुआ है।

"देवसाधक ! विष्णु तेरी साधना का सप्रेम सेवन [स्वीकार] करे और उसकी संसिद्धि के लिये

तू जो उग्र तप और उत्कट साधना कररहा है, वह उसे जाने और तेरी रक्षा करता रहे"।

५) हम सब तुझपर (स्वाहा) न्योछावर हैं, बलिहारी जायें। तेरी सेवा और सुरक्षा के लिये हम सब अपने स्व सर्वस्व को स्वाहा करने के लिये समुपस्थित और समुद्यत हैं।

रे विश्व-रूप ज्योति है तू,
प्रज्वलनकर्त्ता सब देवों की।
तू, सोम, शत्रुओं द्वेषियों,
अपि च विरोधियों के लिये,
है उग्र यन्ता वरुण, स्वाहा।
सेवन करे स-प्रेम, विष्णु,
उस तेरे आज्य को ओर जाने,
वह मर्म साधना का तेरी,
हम तुझपर जायें बलिहारी॥

सूक्ति—ज्योतिरसि विश्वरूपम्।
तू विश्वरूप ज्योति है॥

अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्।
युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयिष्ठां ते नम उक्तिं विधेम॥
(ऋ० १-१८९-१, य० ७/४३, ४०/१६) (य० ५/३६)
अग्ने नय सु-पथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्।
युयोधि अस्मत् जुहुराणं एनः भूयिष्ठां ते नमः उक्ति विधेम॥

देवयाजक की उत्कट साधना और उसके पुनीत तप ने दुरात्मा शत्रुओं, द्वेषियों और विरोधियों के मनःपाषाणों को पिघला दिया है। उसकी सोम्यता और उसके संयम ने उन दुरात्माओं के मानस में आत्मशोधन और आत्मसुधार की भावना जागृत करदी है। देवयाजक के प्रति ईर्ष्याद्वेषवश किये गये अपने विद्रोह पर आत्मग्लानिसहित पश्चात्ताप के आंसू बहाते हुए वे प्रभु से विनय करते हैं—

१) (अग्ने देव) प्रकाशस्वरूप देव ! (राये) आत्मैश्वर्य के लिये (अस्मान्) हमें (सुपथा नय) सुपथ से लेजा/चला।

ऐश्वर्य दो प्रकार के होते हैं—भौतिक और आत्मिक। भौतिक ऐश्वर्यों से शारीरिक सुखसुविधायें प्राप्त होती हैं। आत्मिक ऐश्वर्यों से आत्मा को आनन्द की प्राप्ति होती है। सुख शरीर का विषय है। आनन्द आत्मा का विषय है। भौतिक ऐश्वर्यों से जिस प्रकार शरीर सुखी और सुपुष्ट होता है, उसी प्रकार आत्मिक ऐश्वर्यों से आत्मा आनन्दित होता है।

आत्मिक ऐश्वर्य तो प्राप्त ही सुपथ पर चलने से होते हैं। भौतिक ऐश्वर्य भी वे ही सुखदायी होते हैं, जो सुपथ पर चलकर प्राप्त किये जाते हैं। सुपथगामिता के साथ जो भौतिक ऐश्वर्य प्राप्त किये जाते हैं, वे आत्मैश्वर्यों की सम्पादना में सहायक होते हैं।

कुपथ पर चलते चलते दुरात्मा कुपथ-गामिता से ऊब चुके हैं। उन्होंने देख लिया है कि कुपथ पर चलने से उन्हें सतत आत्मिक क्लेश के सिवाय और कुछ नहीं मिला है। उन्होंने प्रत्यक्ष अनुभव कर लिया है कि कुपथ पर चलते रहने से वे सकल दैवी सम्पदाओं और आत्मसम्प्रीतियों से सर्वथा वंचित होगये हैं। कुपथ का परित्याग करके वे देवयाजक के देवयजनीय सुपथ पर आते हैं और प्रभु से प्रार्थना करते हैं, "प्रकाशस्वरूप देव ! अज्ञान की अंधेरी रात्रि के अन्धकार में आत्महत्यारे बनकर हम कुपथ पर चलते रहे हैं और आत्मैश्वर्यों से विहीन होगये हैं। हमारे आत्माओं में ऐसी

अन्तःप्रेरणा कर कि अब हम सदा ही सुपथ पर चलते रहें और आत्मधनों के धनी होजायें"।

२) (अग्ने देव) सर्वज्ञ देव ! तू (विश्वानि वयुनानि विद्वान्) समस्त वयुनों को जाननेवाला है।

वयुन नाम गति और चेष्टा का है। यहां जो कुछ है, सब गतिशील है। यह सारा ब्रह्माण्ड और ब्रह्माण्डस्थ सकल लोकलोकान्तर अनवरत गति कररहे हैं। एक एक अणु, एक एक परमाणु अनवरत गति कररहा है। वह सर्वनियन्ता प्रत्येक गति और प्रत्येक चेष्टा को सर्वतः जान रहा है। प्रत्येक प्राणी और प्रत्येक मनुष्य जहां जो कुछ करता है, वह उस सबको जहां का तहां और जब का तब जान लेता है। वह तो विचारों और भावनाओं तक को जान रहा होता है। यह सब अनुभव करते हुए वे दुरात्मा कहते हैं—अन्तर्यामिन् ! तू सब कुछ जानता है। तुझसे क्या छिपा हुआ है। कुटिलता और पाप से हमारा जीवनघट भरा हुआ है। कुटिलता और पाप से त्राण पाने के लिये हम तेरी शरण में आये हैं।

३) (अग्ने देव) पावक प्रभो ! (अस्मत्) हमसे (जुहुराणं एनः) कुटिलता और पाप (युयोधि) दूर कर, दूर रख।

कुटिलता और पाप ही हैं, जो सुपथ से हटाकर कुपथ पर ले जाते हैं। प्रभु को सर्वव्यापक और सर्वज्ञ जानते मानते हुए अपनी सम्पूर्ण शक्ति से अपने आपको कुटिलता और पाप से बचाना और साथ ही तदर्थ प्रभु से निरन्तर प्रार्थना करते रहना—अकुटिल और निष्पाप बनने की यह एक अमोघ साधना है।

४) प्रभु की सर्वज्ञतानुभूति तथा प्रभु की प्रार्थना के अतिरिक्त कुटिलता और पाप से बचने के अन्य उपाय हैं प्रभु के प्रति नमन और उक्ति, नमस्कार और आत्मनिवेदन। अतः वे कहते हैं—अग्ने देव ! हम (ते) तेरे प्रति (भूयिष्ठां) भूयो भूयः, पुनः पुनः, वारम्वार (नमः उक्तिं विधेम) नमस्कार और निवेदन अर्पण करें [कि हमसे कुटिलता और पाप दूर कर और दूर रख]। हम तुझसे सनमस्कार आत्मविनय करते हैं कि हमें शक्ति दे कि अब हम अन्त तक कुटिलता और पाप से विनिर्मुक्त रहकर आत्मैश्वर्यों का सम्पादन करें।

**अग्ने देव सुपथ से ले चल,**
**हमें आत्मैश्वर्यों के प्रति।**
**घट-घट-वासी अन्तर्यामी,**
**जान रहा तू सब गतियों को।**
**हमसे रख तू दूर सदा ही,**
**कुटिल कुटिलता और पाप को।**
**भूयो भूयः तेरे प्रति हम,**
**अर्पण करें नमन और उक्ति ॥**

सूक्ति—**अग्ने नय सुपथा राये अस्मान्।**

अग्ने लेजा सुपथ से,
आत्मैश्वर्य के प्रति हमें ॥

**विश्वानि देव वयुनानि विद्वान् ॥**

देव जाननेवाला है तू,
अन्तरतम की सब गतियों को ॥

**युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनः।**

दूर रख हमसे कुटिलता और पाप ॥

**भूयिष्ठां ते नम उक्तिं विधेम।**

भूयो भूयः तेरे प्रति हम,
अर्पण करें नमन और उक्ति ॥

**अयं नो अग्निर्वरिवस्कृणोत्वयं मृधः पुर एतु प्रभिन्दन्।**
**अयं वाजाञ्जयतु वाजसातावयं शत्रूञ्जयतु जर्हृषाणः स्वाहा ॥**

[य० ७/४४] (य० ५/३७)

अयं नः अग्निः वरिवः कृणोतु अयं मृधः पुरः एतु प्र-भिनन्दन्।
अयं वाजान् जयतु वाज-सातौ अयं शत्रून जयतु जर्हृषाणः स्वाहा ॥

पश्चात्तापपूर्ण हृदय से प्रार्थना कर चुकने के उपरान्त अपने पापों पर पछताते हुए वे अब देवयाजक के लिये साशिप शुभ कामना करते हैं—

१) (अयं अग्निः) यह अग्नि (नः) हमारा (वरिवः) रक्षण (कृणोतु) करे।

वरिवः नाम उस रक्षण का है, जिससे कुटिलता का वारण-निवारण और पाप का निराकरण होता है।

अग्नि के समान पावक और प्रकाशक होने से देवयाजक के लिये यहां अग्नि शब्द का प्रयोग किया गया है।

"जिस प्रकार इस पावक और प्रकाशक देवयाजक ने अपनी पवित्रता और प्रकाशकता से कुटिलता और पाप से हमारा मुख मोड़ा है, उसी प्रकार वह सुपथ पर हमारी सर्वतः रक्षा करता रहे, पथभ्रष्ट होने से हमें सदा सर्वदा बचाता रहे"।

२) (अयं) यह [देवयाजक] (मृधः) हिंसकों को, हिंसावृत्तियों को (प्र-भिन्दन्) प्रभेदता हुआ, छिन्न भिन्न करता हुआ (पुरः एतु) आगे चले।

कुटिलता और पाप के पथ पर चलनेवाले उन पापियों की अपनी हिंसावृत्तियों ने स्वयं उनकी अपनी कितनी हानि की है, इसका अनुभव करते हुये वे अब हृदय से कामना कररहे हैं, "प्रभो! यह देवयाजक हम हिंसकों की हिंसावृत्तियों का निराकरण करता हुआ सदा हमारे आगे चलता रहे, सुपथ पर हमारा नेतृत्व करता रहे"।

३) (अयं) यह [देवयाजक] (वाज-सातौ) वाजसाति में (वाजान्) वाजों को, संग्रामों को (जयतु) जीते।

वाजसाति नाम उस संग्राम का है, जिसमें विज्ञान और विभूतियों का संविभाग अथवा वितरण किया जाता है। देवयाजक का देवयजन वह वाजसाति है, जिसमें जन-जन को दिव्य विज्ञानों और दिव्य विभूतियों की सम्प्राप्ति होरही है।

वाज का अर्थ है विज्ञान और विभूति। विज्ञान और विभूति के सम्पादनार्थ किये गये संग्राम का नाम भी वाज है।

यह देवयाजक संग्राम में संग्रामों को विजय करता रहे—कुपथ से हटकर सुपथ पर आये हुए लोगों की यह मनःकामना गूढ़ और गहन है। पृथिवी का देवयजन वह वाजसाति है, विज्ञान और विभूति का वह संग्राम है, जहां पग-पग पर उसके सामने नित्य नये नये संग्राम समुपस्थित होते रहते हैं, जहां आये दिन प्रत्येक पार्श्व में उसे अनेक विघ्नबाधायें घेरे रहती हैं। देवयाजक का देवयजनसंग्राम अनेक संग्रामों से संग्रामित है। सुपथ पर आये नवागन्तुक कृतज्ञतापूर्ण हृदय से प्रकामना करते हैं, "विविध संग्रामों से घिरा हुआ यह देवयाजक अपने देवयजन संग्राम में सर्वतः विजयी और सफलकाम होता रहे"।

४) (अयं) यह [देवयाजक] (जर्हृषाणः) हर्षित रहता हुआ (शत्रून्) शत्रुओं को, विरोधियों को (जयतु) जीते।

देवयजनसंग्राम में देवयाजक को पग-पग पर जिन संग्रामों का साम्मुख्य करना पड़ रहा है, वे सब उसके विरोधियों द्वारा खड़े किये जारहे हैं। वे विरोधी अपने स्वयं के ईर्ष्या द्वेष के कारण उसके शत्रु बन गये हैं। वे देवयाजक के शत्रु हैं। देवयाजक उनका शत्रु नहीं है। देवयाजक को तो उनका भी दिव्यीकरण करना है और उन्हें भी अपने विश्व-परिवार में सम्मिलित करना है। ऐसा वह तब ही कर सकता है, जब वह उन स्वयं-जात शत्रुओं के प्रति समानरूपेण प्रीतिमान रहता हुआ और प्रसन्नता के साथ उनका हितसम्पादन करता हुआ उनके हृदयों को जीतेगा। यहां यह नहीं कहा गया है कि "वह क्रुद्ध होता हुआ शत्रुओं को मारे", अपि तु यह कहा गया है कि, "वह हर्षित होता हुआ, प्रसन्न रहता हुआ, शत्रुओं को जीते"। मारने और जीतने में अन्तर है। शत्रु शस्त्र से मारा जाता है, स्नेह और श्रद्धा से जीता जाता है।

दूर-दूर जाकर बरसता व पृथिवी को हरा-भरा करता है। वृष्टि के जल से पृथिवी फलती, फूलती और लहलहाती है।

जिस प्रकार सागर का जल सूर्य की किरणों से क्षाररहित [पवित्र] होकर उत्थित होता है, उसी प्रकार विद्या और सदाचार के महासागर वाचस्पति को ब्रह्म-सूर्य की ब्राह्म रश्मियों अथवा बोध-सूर्य की ज्ञान-किरणों द्वारा अपने आपको नितान्त पवित्र रखते हुए संसार और सांसारिकता से सर्वथा ऊपर उठे रहना चाहिये। ऐसा करके ही वह दूर-दूर जाकर देशदेशान्तरों में ज्ञान, विवेक, धर्म और सुकर्म की सुवृष्टि कर सकेगा और संसार को सुखी व आनन्दित कर पायेगा।

**वाचस्पति के प्रति पवित्र रह।**
**उभय अंशुओं से वृषा के**
**रश्मि-पूत होकर सुदेव तू,**
**देवों के प्रति सदा शुद्ध रह**
**जिनका है तू भाग।**

सूक्ति—**वाचस्पतये पवस्व।**
वाचस्पति के प्रति पवित्र रह।

**मधुमतीर्न इषस्कृधि यत्ते सोमादाभ्यं नाम जागृवि**
**तस्मै ते सोम सोमाय स्वाहा स्वाहोर्वन्तरिक्षमन्वेमि ॥**

(य० ७/२)

**मधुमतीः नः इषः कृधि यत् ते सोम अदाभ्यं नाम जागृवि**
**तस्मै ते सोम सोमाय स्वाहा स्वाहा उरु अन्तरिक्षं अनु-एमि ॥**

अब वेदमाता जनता द्वारा वाचस्पति को सम्बोधन कराती है—

१) वाचस्पते! (नः) हमारी (इषः) इच्छाओं को, अभिलाषाओं को (मधु-मतीः) मधु-मती, शहदवत्, मधुरीली (कृधि) करदे।

यहां यह नहीं कहा गया है कि हमें इच्छारहित करदे, अपि तु यह कहा गया है कि हमारी इच्छाओं को मधुर करदे। इच्छा आत्मा का लिङ्ग है। इच्छारहित न कभी कोई हुआ है, न हो पायेगा। हम इच्छाओं का चुनाव कर सकते हैं, परन्तु इच्छाओं का नितान्त परित्याग कदापि नहीं कर सकते हैं।

इच्छायें दो प्रकार की होती हैं— मधुर, कटु। मधुर इच्छायें स्व-पर का कल्याण करनेवाली तथा सुख और आनन्द की बढ़ानेवाली होती हैं। कटु इच्छायें स्व-पर का अहित करनेवाली और दुःख तथा क्लेश की बढ़ानेवाली होती हैं।

मनुष्य की तथा मानव-समाज की स्थिति का वास्तविक ज्ञान उसकी इच्छाओं या अभिलाषाओं से होता है। व्यक्ति या समाज की इच्छायें ही उसे महान् या क्षुद्र बनाती हैं। प्रत्येक व्यक्ति, परिवार, समाज या राष्ट्र का प्रत्येक कार्य उसकी इच्छानुसार होता है।

भोग की इच्छायें मानव-समाज को भोगी बनाती हैं, योग की इच्छायें योगी। अपावन इच्छायें अपावन बनाती हैं तो पावन इच्छायें पावन। जिसकी जैसी इच्छायें होती हैं, वह वैसा ही करता है और वैसा ही बनता है।

वाचस्पतियों तथा वाचस्पत्नियों का कर्तव्य है कि वे मानव-समाज की इच्छाओं का मधुरीकरण करें, जन-जन की इच्छाओं को मधुमती बनायें।

मधु नाम शहद का है। शहद फूलों का रस है। शहद में फूलों की सुगन्धि और फूलों का मिठास है।

सरसता, सुगन्धि और मिठास—ये तीन गुण जिसमें हों, उसे मधुमती कहते है।

सरस, सुगन्धित और मीठी इच्छायें प्रत्येक परिवार, समाज और राष्ट्र को स्वर्ग बना देती हैं। तद्विपरीत नीरस, दुर्गन्धित तथा कटु इच्छायें प्रत्येक मानव-संस्था को घोर नरक बना देती हैं।

प्रचारकों के लिये यहां एक गहन और सुन्दर संकेत है। प्रचार का लक्ष्य जनेच्छा या जनाभिरुचि का निर्माण करना है। प्रचार वह है जो जनेच्छा या जनाभिरुचि को प्रभावित करे। प्रचारक वह है जो जनेच्छा या जनाभिरुचि का निर्माण करे।

प्रचारक मानव-मानव में शुद्ध पवित्र धार्मिक जीवन यापन करने की इच्छा पैदा करे, संयम और ब्रह्मचर्य की अभिरुचि सम्पादन करे, सेवा और परोपकार की अभिलाषा का निष्पादन करे, स्वस्थ सुन्दर सुकोमल कामनाओं का वपन करे, उदार उदात्त व्यापक विचारों का जागरण करे। उत्थान, उत्कर्ष और उन्नति का यही वास्तविक आकरण और आकार है।

२) (सोम)! (ते यत् नाम) तेरा जो नाम है, वह (अदाभ्यं जागृवि) अदाभ्य और जागृवि है।

वाचस्पति को यहां सोम शब्द से सम्बोधन किया गया है। सोम नाम सम्पूर्ण कलाओं से युक्त पूर्णिमा के चन्द्र का है। पूर्ण चन्द्र की चन्द्रिका अतिशय आह्लादक और मनमोहिनी होती है। चन्द्र की चन्द्रिका से रात्रियां ज्योतिर्मयी होजाती हैं। शीतल, शान्त और आह्लादक होने से चन्द्रमा अति प्रिय लगता है। सोम सम्बोधन संकेत कररहा है कि वाचस्पति और वाचस्पत्नी को चान्द्र गुणों से युक्त होना चाहिये, चन्द्रमा के समान शीतल शान्त प्राह्लादक होना चाहिये।

अदाभ्य=अ+दाभ्य=नहीं-दमनीय=अदम्य। अदाभ्य का अर्थ है अदम्य, न दवनेवाला, निर्भीक, निर्भय।

जागृवि नाम जागरूक अथवा जगानेवाले का है। जो सदा जागता रहता है, सदा सजग और सावधान रहता है, उसे जागृवि कहते हैं।

वाचस्पति को सोम के समान सोम्य तो होना चाहिये, परन्तु भीरु और असावधान नहीं। सोम्यता के साथ उसमें अदम्यता और जागरूकता भी होनी चाहिये। जागरूकता के विना अदम्यता सुफलप्रद न होकर कुफलप्रद होती है। सावधानता के विना निर्भयता साधक नहीं वाधक सिद्ध होती है।

३) (सोम) सोम्य वाचस्पते! हम (तस्मै ते सोमाय स्वाहा स्वाहा) उस तुझ सोम के प्रति पुनः-पुनः न्योछावर होते हैं। स्वाहा शब्द का दो वार प्रयोग पुनः-पुनः न्योछावर होने के अर्थ में हुआ है।

सोम, अदम्य और जागरूक वाचस्पति पर जनता क्यों न पुनः-पुनः न्योछावर होगी। सोम्य, निर्भय और सावधान वाचस्पति को जनता जी-जान से प्यार करती है और उसके चरणों में पुनः-पुनः स्व सर्वस्व अर्पित करती है।

४) मैं (उरु अन्तरिक्षं अनु-एमि) विशाल अन्तरिक्ष को प्राप्त होरहा हूं।

जैसाकि पूर्व अध्यायों में व्याख्यात किया जा चुका है, अन्तरिक्ष शब्द का प्रयोग अन्तःकरण, मानस या हृदय के अर्थ में हुआ है।

आचार्य का जीवन इतना शिक्षाप्रद और उसका वेदोपदेश इतना प्रेरणाप्रद होना चाहिये कि उसके जीवन और उपदेश से अन्तःकरण विशाल, मानस महान्, हृदय संकोचरहित होता चला जाये। उससे सम्पर्कित होकर या उसका उपदेश श्रवण करके प्रत्येक नारी कहती है, "मैं विशालाशयता को प्राप्त होरही हूं", प्रत्येक नर के मुख से निकलता है, "मेरा अन्तःकरण सुविकसित होरहा है।"

**मधुमती करदे हमारी इच्छाओं को,**
**सोम! तेरा जो नाम अदम्य और जागृवि है।**

**सोम ! हम उस शुभ्र सोम के लिये,**
**जायें पुनः-पुनः बलिहारी,**
**प्राप्त होरहा हूं विशाल अन्तःकरण को ।**

सूक्ति—मधुमतीर्न इषस्कृधि ।
हमारी इच्छाओं को मधुरीली करदे ।
उर्वन्तरिक्षमन्वेमि ।
मैं विशालाशयता को प्राप्त होरहा हूं ।

**स्वाङ्कृतोऽसि विश्वेभ्य इन्द्रियेभ्यो दिव्येभ्यः**
**पार्थिवेभ्यो मनस्त्वाष्टु स्वाहा त्वा सुभव सूर्याय**
**देवेभ्यस्त्वा मरीचिपेभ्यो देवांशो यस्मै त्वेडे**
**तत्सत्यमुपरिप्रुता भङ्गेन हतोऽसौ फट् प्राणाय**
**त्वा व्यानाय त्वा ॥**

[य० ७/६] (य० ७/३)

**स्वां-कृतः असि विश्वेभ्यः इन्द्रियेभ्यः दिव्येभ्यः**
**पार्थिवेभ्यः मनः त्वा अष्टु स्वाहा त्वा सु-भव**
**सूर्याय देवेभ्यः त्वा मरीचि-पेभ्यः देव अंशो**
**यस्मै त्वा ईडे तत् सत्यं उपरि-प्रुता भंगेन**
**हतः असौ फट् प्र-आनाय त्वा वि-आनाय त्वा ॥**

साचार वेदप्रचार द्वारा विश्व के सम्पूर्ण मानव-समाज की इच्छाओं को मधुमती और जन-जन के अन्तरिक्ष [अन्तःकरण, हृदय] को विशाल बनाने की वाचस्पति की साध कोई साधारण साध नहीं है, परमोदात्त और महतो महान् साध है। इससे बढ़कर अन्य कोई साध हो ही क्या सकती है ! यदि विश्व के मानवों की इच्छायें मधुर और उनके हृदय विशाल होजाते हैं, तो सब कुछ जो सत्य और शुभ है, स्वयमेव होजाएगा, सारी वसुन्धरा अनायास ही दिव्य स्वर्ग बन जायेगी, प्रत्येक जन मानव दिव्य देव बन जायेगा, पृथिवी सुख, शान्ति और आनन्द का परम धाम बन जायेगी ।

अपनी परम साध की सिद्धि के लिये वाचस्पति अपने आपको तोलता हुआ आत्मसम्बोधन करता है—तू (स्वां-कृतः असि) स्वयं-कृत है ।

जो स्व को, स्वयं को, अपने आपको बनाता है, जो स्वयं अपने जीवन का निर्माण करता है, उसे स्वां-कृत कहते हैं ।

वाचस्पति ने स्वयं अपने जीवन का सुनिर्माण किया है । उसने स्वयं अपने जीवन को जगाया और उठाया है । उसने अपने आपको स्वयं सम्भाला और सजाया है । उसने आत्मना आत्मगौरव तथा आत्म-वर्चस्व का सम्पादन किया है । वह स्वयं अपनी आत्मसाधना द्वारा ज्येष्ठ और श्रेष्ठ बनकर श्रेय के उच्चतम शिखर पर चढ़ा है !

वाचस्पति स्वांकृत है । उसने अपने आपको बनाया है । अपने आपको बनाकर ही दूसरों को बनाया जाता है । जो स्वयं नहीं बना है, वह दूसरों को क्या बनायेगा !

स्वांकृति के चार पाद हैं—शरीर, मस्तिष्क, मन [हृदय], आत्मा ।

शरीर अखिल साधों का साधन है । शरीर का सुष्ठु सम्पादन जीवन-निर्माण का आधार-स्तम्भ है । शरीर-साधना परम योग है । वाचस्पति ने अपने

शरीर को नीरोग, स्वस्थ, सुदृढ़, सुडौल, सुन्दर, सत्त्वसंशुद्ध और सक्षम वना लिया है।

उसने अपने मस्तिष्क को सुसंस्कृत तथा परिष्कृत कर लिया है। मस्तिष्क के सुसंस्कार तथा परिष्कार से उसकी बुद्धि निर्मल होगयी है। वह मतिमान् होगया है। उसकी प्रज्ञा का जागरण और उसके वोध का उद्वोधन होगया है।

वाचस्पति ने अपने मन [हृदय] को शुद्ध सुगंधित सुमन वना लिया है। उसके मन के सुपावन सुमन वन जाने से उसके संकल्प शिव, उसका साहस अदम्य, उसकी निष्ठा अचल, उसका विश्वास अटल, उसकी आस्था अडिग और उसका ओज अपराजित होगया है।

आत्मचिन्तन तथा ब्रह्मसमाहिति द्वारा उसने अपने आत्मा को ज्योतिष्मान् और सर्वशक्तिमान् वना लिया है।

अपने शरीर, बुद्धि, मन और आत्मा का सुनिष्पादन करके स्वांकृत शव्द के वास्तविक अर्थ में वाचस्पति स्वांकृत है और पूर्ण आत्मसन्तोष तथा आत्मविश्वास के साथ अपने आपको सम्वोधन करता हुआ वह कह रहा है—मेरे जीवन ! तू स्वांकृत है। निश्चय ही तू सम्पूर्ण मानव जाति की इच्छाओं को मधुरता से तथा उनके हृदयों को विशालता से समलंकृत कर सकेगा।

वह पुनः अपने आपको सम्वोधन करता है—(सु-भव) सु-जीवन ! तेरा (स्वाहा मनः) स्वाहाकारी मन [१] (त्वा अष्टु) तुझे प्रेरे (विश्वेभ्यः दिव्येभ्यः पार्थिवेभ्यः इन्द्रियेभ्यः) समस्त दिव्य और पार्थिव ऐश्वर्यों के लिये, [२] (त्वा अष्टु) तुझे प्रेरे (सूर्याय) सूर्य के लिये, [३] (त्वा अष्टु) तुझे प्रेरे (मरीचि-पेभ्यः देवेभ्यः) ज्ञान-सम्पादक दिव्यताओं के लिये।

स्वांकृति [आत्मसाधना] द्वारा वाचस्पति के भव [जीवन] के सुभव [सुजीवन] वन जाने से उसका मन स्वाहाकारी वन गया है। स्वाहाकारी मन स्वभावतः ही प्रेरणा किया करता है दिव्य ऐश्वर्यों के निष्पादन के लिये, पार्थिव [भौतिक] ऐश्वर्यो के सम्पादन के लिये, संसार में सूर्यवत् प्रकाश फैलाने के लिये, ज्ञानसम्पादक दिव्यताओं के लिये।

स्वांकृत सुभव वाचस्पति के मन में तरंगें उठ रही हैं—मैं सर्वानन्दाय दिव्य ऐश्वर्यो का निष्पादन करूं, विश्वसुखाय भौतिक ऐश्वर्यो का सम्पादन करूं, सूर्य वनकर विश्व में प्रकाश फैलाऊं, जगती को ज्ञान की दिव्य सम्पदाओं से सम्पन्न करूं। अपने मन की इन तरंगों को सदा सुरक्षित वनाये रखने के लिये वह कामना करता रहता है—मेरे सुजीवन ! तेरा स्वाहाकारी मन तुझे सदा प्रेरता रहे समस्त दिव्य और पार्थिव ऐश्वर्यो के निष्पादन के लिये, विश्व में सूर्यवत् ब्राह्म प्रकाश फैलाने के लिये, ज्ञानसंचारी द्योतनशीलताओं के लिये।

केवल भौतिक ऐश्वर्य मानव-समाज को भोगी विलासी दानव वनाते हैं। भौतिक ऐश्वर्यो के साथ जव आध्यात्मिक दिव्य ऐश्वर्यो का सहचार होता है, ब्राह्म प्रकाश और ज्ञान का प्रसार होता है, तव ही धरा पर उस मधुर और विशालाशय स्वर्ग का अवतरण होता है जिसके लिये मानवता का आत्मा सदा लालायित रहता है।

वाचस्पति का स्वाहाकारी मन उसे प्रेरित कर रहा है स्व सर्वस्व होमकर विश्व को दिव्य ऐश्वर्यो से पूरने तथा भौतिक ऐश्वर्यो से भरपूर भरने के लिये। उसका मन तरंगित होरहा है तम को हटाकर विश्व में शुभ्र प्रकाश व्यापने और जन-जन को सत्य ज्ञान वांटने के लिये। इन तरंगों को साकार करने के लिये कृतसंकल्प होकर वह कहता है—(देव अंशो) दिव्य अंशो ! (यस्मै त्वा ईडे) जिसके लिये तुझे स्तुतता हूं, (तत् सत्यं) वह सत्य है।

अंशु नाम लघुतम बीज या अंकुर का है। संसार में सर्वाधिक फैलनेवाला वृक्ष वट-वृक्ष है। उसका बीज आकार में बहुत छोटा होता है, पर जब वह भूमि पकड़ लेता है तो अंकुरित होकर विकसित होता हुआ कालान्तर में एक सुविशाल वृक्ष बन जाता है।

बहुत हैं जो बड़े-बड़े स्वप्न देखते हैं, योजना बनाते हैं और कार्य प्रारम्भ करते हैं। किन्तु संकल्प के शिथिल पड़ जाने से वे अपने स्वप्नों को सार्थक नहीं कर पाते हैं। अडिग संकल्प से युक्त व्यक्ति ही अपने संकल्पांकुर को व्याप कर दम लेते हैं। स्वांकृत सुभव वाचस्पति अपने संकल्पांकुर को सराहता हुआ कहता रहता है—मेरे दिव्य संकल्पांकुर ! मैं तुझे जिस साध के लिये सराह रहा हूं, निश्चय ही वह साध सिद्ध होकर रहेगी। वेदप्रचार द्वारा माध्वी-करण तथा विशालाशयकरण का मैंने जो बीज बोया है, वह अंकुरित होगा, विकसित होगा और अखिल वसुन्धरा पर व्यापेगा।

संकल्प आत्मविश्वास में निवास करता है। आत्मविश्वासी दृढ़ संकल्प पर आरूढ़ होकर अकेला रिक्तहस्त चल पड़ता है और तत्परता के साथ साधरत रहता है। आत्म-अविश्वासी के मानस के ऊपर भय, संशय तथा आत्महेयता का आवरण छाया रहता है। इस आवरण के हट जाने पर मनुष्य महत्तम कार्य कर सकता है। अवस्था, परिस्थिति, साधन, सहयोग, समय और अवसर की प्रतीक्षा से नहीं, आत्मविश्वासजन्य संकल्प के एक झटके से उस आवरण का भंजन किया जाता है। वाचस्पति ने उस आवरण को दृढ़ संकल्प के एक झटके में झट से तोड़ कर दूर फेंक दिया है। वह अपनी साध में आगे ही आगे बढ़ता चला जारहा है, यह प्रगान करता हुआ—(असौ उपरि-प्रुता भंगेन फट् हतः) वह ऊपरी-आवरण झटके से झट हट गया है। मेरे स्वयंकृत सुजीवन ! मैं (त्वा प्र-आनाय) तुझे प्रगमन के लिये, (त्वा वि-आनाय) तुझे व्याप्ति के लिये [प्रार्पित किये हुए हूं]।

अर्पण का चमत्कार प्रत्यक्ष है। जहां लक्ष्य के लिये अर्पण की साध है, वहां सतत प्रगमन और सन्तत व्याप्ति होती ही है, प्रगति और विस्तार होता ही है।

**स्वाङ्कृत है तू।**
**सुभव, तेरा मन स्वाहाकारी**
**प्रेरे तुझको**
**दिव्य पार्थिव**
**सकल ऐश्वर्यों के लिये,**
**तुझे सूर्य के लिये,**
**तुझे रश्मिरक्षक सुदिव्यताओं के लिये।**
**अंशो देव ! सत्य होगा वह**
**जिसके लिये स्तुतता हूं मैं सन्तत तुझको।**
**उपरि-प्रुत वह**
**टूक टूक होगया**
**एक झटके में।**
**अर्पित है तू**
**सतत प्रगमन और व्याप्ति के लिये ही।**

सूक्ति—स्वाङ्कृतोऽसि।
तू स्वयंकृत है।
मनस्त्वाष्टु स्वाहा।
स्वाहाकारी मन तुझे प्रेरणा करे।

**उपयामगृहीतो ऽस्यन्तर्यच्छ मघवन् पाहि सोमम् ।**
**उरुष्य राय एषो यजस्व ।।** (य० ७/४)

**उपयाम-गृहीत: असि अन्त: यच्छ मघवन् पाहि सोमम् ।**
**उरुष्य राय: आ इष: यजस्व ।।**

स्वांकृत वाचस्पति को सम्बोधन करती हुई जनता कहती है—

१) स्वांकृत वाचस्पते ! तू (उपयाम-गृहीत: असि) उपयाम-गृहीत है ।

उपयाम नाम पृथिवी का है । गृहीत का अर्थ है ग्रहण किया हुआ, वंधा हुआ, सम्वन्धित । वाचस्पति पृथिवी-गृहीत है । वह सारी पृथिवी से वंधा हुआ है । सारी पृथिवी से उसका सम्वन्ध है । सम्पूर्ण पृथिवी उसका घर है और पृथिवीवासी सम्पूर्ण मानव-प्रजा उसका परिवार है । वाचस्पति का हृदय इतना विशाल है कि उसमें सारी पृथिवी और पृथिवी का सारा मानव-परिवार समाया हुआ है ।

२) (मघवन्) ! (अन्त: यच्छ) अन्त:करण दे ।

वाचस्पति को यहां "मघवन्" सम्वोधन से सम्वोधित किया गया है । मघ का अर्थ है पूजित धन । मघवा का अर्थ है पूजितधनवाला, पूजित धनों का स्वामी । धन दो प्रकार के हैं—पूजित और अपूजित । विमल विशाल विचारों और भावनाओं से युक्त आत्मिक अन्त:सम्पदायें मघ हैं, पूजित धन हैं । भौतिक वाह्य धनैश्वर्य अमघ हैं, अपूजित धन हैं । वाचस्पति अमघों का नहीं, मघों का स्वामी है ।

अन्त:करण विचारों और भावनाओं का लोक है । अन्त:करण के दो प्रमुख अङ्ग हैं मस्तिष्क तथा हृदय । मस्तिष्क विचारों का अधिष्ठान है, हृदय भावनाओं का । हृदय में आत्मा का निवास है । विमल और व्यापक विचारों व भावनाओं से आत्मा को विशालाशयता की उपलब्धि होती है ।

होने को तो प्रत्येक मनुष्य में अन्त:करण है, पर वास्तव में अन्त:करण वही है जिसमें विमल व्यापक विचार तथा भावनायें हैं । "पूजितधन वाचस्पते ! हमें अन्त: दे", इस सम्वोधन में यही भाव अन्तर्निहित है ।

"अन्तर्यच्छ मघवन्", इस उक्ति से वाचस्पति की साधना के एक सुन्दर परिणाम का आभास होरहा है । वाचस्पति के प्रचार तथा व्यवहार का लक्ष्य जनता के अन्त:करण को विमल, विशाल और व्यापक वनाना है, विचारों और भावनाओं के संकोच को उदारता में परिणत करना है ।

३) मघवन् ! (सोमं पाहि) सोम को/की रक्षा कर ।

रस: सोम: । सर्वं यदमृतं सोम: । सर्वं यत्सौम्यं सोम: । रस अथवा सारश्रेष्ठ का नाम सोम है । सव जो वह अमृत है, सोम है । सव जो सौम्य है, सोम है । सोम शव्द का प्रयोग यहां मानवता के सोम अथवा मानवता के दुग्ध के लिये हुआ है । दया, करुणा, अनुकम्पा, सहानुभूति, प्रेम, पवित्रता, सौजन्य, शिष्टता, सरलता, सेवा, सहायता, सहयोग, दान, मान, संयम, दाम्पत्यशुचिता, अर्थशुचिता, सत्य, सदाचार, शान्ति, सौन्दर्य, आत्मीयता, आस्तिक्य, धार्मिकता आदि मानवीय सोम्यतायें ही वह सोम है वाचस्पति को जिसकी रक्षा करनी है । मघवा वाचस्पति से सोम की रक्षा के निवेदन में यही भाव सन्निहित है ।

४) मघवन् ! (राय: उरुष्य) आत्मैश्वर्यों को/की वृद्धि कर ।

सोम की, मानवता के सोम की, मानवीय सोम्यताओं की, रक्षा तव ही होगी, जव आत्मैश्वर्यों

की वृद्धि की जायेगी। मानव-समाज में जब केवलमात्र भौतिक ऐश्वर्यों की वृद्धि होती है, तब मानवता का सोम नष्ट होजाता है, मानवता का दुग्ध सूख जाता है। जब आत्मैश्वर्यों की वृद्धि होती है, तब ही यह सोम सुरक्षित रहता है। इस सोम की रक्षा के लिये आत्मैश्वर्यों के पोषण की अनिवार्यतः आवश्यकता रहती है। इसीलिये मघवा वाचस्पति से जनता आत्मैश्वर्यों के वर्धन की पुकार कर रही है।

५) मघवन् ! (इषः आ-यजस्व) इच्छाओं को यज्ञीय कर।

सोम के रक्षण तथा आत्मैश्वर्यों के वर्धन के लिये जनता की इच्छाओं को यज्ञीय बनाना होगा। यज्ञीय इच्छायें ही मानवीय सोम्यताओं की रक्षा तथा आत्मैश्वर्यों की वृद्धि करती हैं। विचारों के यज्ञीयकरण से ही विशालाशयता की प्राप्ति तथा सोम और आत्मैश्वर्यों की रक्षा वृद्धि होती है।

**उपयाम-गृहीत है तू।**
**दे अन्तः, मघवन्।**
**रक्षा कर सोम की।**
**कर वृद्धि आत्मैश्वर्यों की**
**कर यज्ञीय जनेच्छाओं को**

सूक्ति—**अन्तर्यच्छ।**
दिल दे।
**पाहि सोमम्।**
सोम की रक्षा कर
**उरुष्य रायः।**
आत्मैश्वर्यों की वृद्धि कर।
**एषो यजस्व।**
इच्छाओं को यज्ञीय कर।

**अन्तस्ते द्यावापृथिवी दधाम्यन्तर्दधाम्युर्वन्तरिक्षम्।**
**सजूर्देवेभिरवरैः परैश्चान्तर्यामे मघवन् मादयस्व॥**
(य० ७/५)

**अन्तः ते द्यावापृथिवी दधामि अन्तः दधामि उरु अन्तरिक्षम्।**
**सजूःदेवेभिः अवरैः परैः च अन्तःयामे मघवन् मादयस्व॥**

पूर्व मन्त्र के जनसम्बोधन से प्रचेतित होकर वाचस्पति गहन गम्भीर चिन्तन में लीन हो जाता है—"प्रभो ! उपयामगृहीत होकर जन-जन के अन्तः में व्यापकर विमल विचारों और भावनाओं का संचार करना, सम्पूर्ण पृथिवी पर मानवता के सोम की रक्षा करना और आत्मैश्वर्यों का वर्धन करना, अपि च सम्पूर्ण मानव जाति की इच्छाओं को यज्ञीय बनाना—किस प्रकार सिद्ध होगी यह महतो महान् साध !"

और अन्तर्यामी प्रभु वाचस्पति के आत्मा में अन्तर्ध्वनि करता हुआ उत्तर देता है—

१) (मघवन्) योगिन् ! मैं (ते अन्तः द्यावापृथिवी दधामि) तेरे अन्तः में द्यौ और पृथिवी स्थापन करता हूं, मैं तेरे (अन्तः) भीतर (उरु अन्तरिक्षं दधामि) विशाल अन्तरिक्ष धारण करता हूं। एक पृथिवीलोक क्या, मैं तुझमें वह क्षमता प्रस्थापित करता हूं कि तू पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्यौ—तीनों लोकों में अपनी साध की संव्याप्ति कर सके।

मानवदेह में मस्तिष्क द्यौस्थानीय है, अन्तःकरण या हृदय अन्तरिक्षस्थानीय है, स्थूल शरीर पृथिवीस्थानीय। वाचस्पति के पास स्थितप्रज्ञता से युक्त परिष्कृत मस्तिष्क-रूपी वह द्यौ है जिसमें से दिव्य विचारों और दिव्य धारणाओं की सुरश्मियां रश्मित होरही हैं। उसके पास वह अन्तःकरण अथवा हृदयरूपी वह अन्तरिक्ष है जिसमें विश्व के लिये सुस्नेह समाया हुआ है और जिसमें से दिव्य भावनाओं की

विश्वव्यापिनी सुविस्तारमयी सरितायें सुप्रवाहित होरही हैं। उसके पास शुद्ध सत्त्व से युक्त शरीररूपी वह पृथिवी है जिसके द्वारा पृथिवीव्यापी दिव्य साधना की जारही है।

"वाचस्पते! मैंने तेरे भीतर उस द्यौ, उस विशाल अन्तरिक्ष और उस पृथिवी की स्थापना की है जिनके द्वारा तू निश्चय ही सर्वजनों के अन्तः में दिव्य विचारों तथा भावनाओं का संचार, मानवता के सोम की रक्षा, आत्मैश्वर्यों का वर्धन तथा मानवेच्छाओं का यज्ञीयकरण कर सकता है।"

२) (मघवन्) आत्मवन्त! (अवरैः च परैः देवेभिः सजूः) अवर और पर मानव-देवों के साथ संजुष्ट होकर (अन्तःयामे मादयस्व) अन्तस्तल में हर्षित हो।

अवर का अर्थ है उरला, निकटस्थ, अपना, निज। पर का अर्थ है परला, दूरस्थ, भिन्न, पराया।

सजूः की उत्पत्ति षञ्ज धातु से हुई है, जिसका अर्थ है सङ्ग करना, मेल करना।

वाचस्पति की दृष्टि में अवर और पर, अपने और पराये, निकटस्थ और दूरस्थ, सब मानवदेव समान हैं। अवर और पर सभी मानवदेवों के साथ मेल-मिलाप रखते हुए और प्रत्येक अवस्था व परिस्थिति में अन्तरतम में सदा सर्वदा प्रहर्षित रहते हुए, उसे साधना के सुपथ पर आगे बढ़ते रहना है।

**तेरे अन्तः में प्रस्थापित**
**करता हूं मैं द्यावापृथिवी।**
**तेरे अन्तः में प्रस्थापित**
**करता हूं मैं उरु अन्तरिक्ष।**
**अवर और पर मानवदेवों**
**से संजुष्ट सर्वदा रहकर**
**प्रहर्षित रह अन्तस्तल में।**

**स्वाङ्कृतोऽसि विश्वेभ्य इन्द्रियेभ्यो दिव्येभ्यः**
**पार्थिवेभ्यो मनस्त्वाष्टु स्वाहा त्वा सुभव सूर्याय**
**देवेभ्यस्त्वा मरीचिपेभ्य उदानाय त्वा ॥** (य० ७/६)
[य० ७/३]

**स्वां-कृतः असि विश्वेभ्यः इन्द्रियेभ्यः दिव्येभ्यः**
**पार्थिवेभ्यः मनः त्वा अष्टु स्वाहा त्वा सु-भव**
**सूर्याय देवेभ्यः त्वा मरीचि-पेभ्यः उत्-आनाय त्वा ॥**

अन्तर्यामी प्रभु की अन्तर्ध्वन्यात्मक अन्तःप्रेरणा से अनुप्रेरित होकर वाचस्पति अपने आत्मसम्बल को बटोरता हुआ आत्मशंसनात्मक आत्मसम्बोधन करता है—

१) मेरे (सु-भव) सु-जीवन! तू (स्वां-कृतः असि) स्वयं-कृत है। तूने अपने आपको स्वयं बनाया है। तुझमें वह क्षमता है कि अन्तर्यामी प्रभु की प्रेरणा से उपयामगृहीत रहता हुआ तू जन-जन के अन्तः में व्यापक विमल विचारों और भावनाओं का संचार कर सके, सम्पूर्ण पृथिवी पर मानवता के सोम की रक्षा कर सके, आत्मैश्वर्यों का वर्धन कर सके और मानव-जाति की इच्छाओं का यज्ञीयकरण कर सके।

२) मेरे (सु-भव) सु-जीवन! तेरा (स्वाहा मनः) स्वाहाकारी मन—[१] (त्वा अष्टु) तुझे प्रेरता रहे (विश्वेभ्यः दिव्येभ्यः पार्थिवेभ्यः इन्द्रियेभ्यः) समस्त दिव्य और पार्थिव ऐश्वर्यों के लिये, [२] (त्वा अष्टु) तुझे प्रेरता रहे (सूर्याय) सूर्य के लिये,

[३] (त्वा अष्टु) तुझे प्रेरता रहे (मरीचि-पेभ्य: देवेभ्य:) ज्ञान-सम्पादक दिव्यताओं के लिये।

"मेरे जीवन ! तेरा स्वाहाकारी मन तुझे सदा प्रेरता रहे सम्पूर्ण पृथिवी पर दिव्य और पार्थिव [आत्मिक और भौतिक] ऐश्वर्यों के निष्पादन के लिये, विश्व में सूर्यवत् ब्राह्म प्रकाश फैलाने के लिये, ज्ञानसंचारी द्योतनशीलताओं के सुसम्पादन के लिये।

३) मेरे (सु-भव) सु-जीवन ! मैं प्रार्पित करता हूं (त्वा) तुझे (उत्-आनाय) उत्-आन के लिये, उद्‌गमन के लिये, विश्व के समुत्थान के लिये। [स्पष्टीकरण के लिये देखिये मन्त्र ३ की व्याख्या]।

**स्वाङ्कृत है तू।**
**सुभव, तेरा मन स्वाहाकारी**
**प्रेरे तुझको**
**दिव्य पार्थिव**
**सकल ऐश्वर्यों के लिये,**
**तुझे सूर्य के लिये,**
**तुझे रश्मिरक्षक सुदिव्यताओं के लिये।**
**अर्पित करता हूं मैं तुझे**
**विश्व के समुत्थान को।**

सूक्ति—**स्वाङ्कृतोऽसि।**
तू स्वयंकृत है।
**मनस्त्वाष्टु स्वाहा।**
स्वाहाकारी मन तुझे प्रेरणा करे।

**आ वायो भूष शुचिपा उप नः सहस्रं ते नियुतो विश्ववार।**
**उपो ते अन्धो मद्यमयामि यस्य देव दधिषे पूर्वपेयं वायवे त्वा॥**
[ऋ० ७. ९२. १] (य० ७/७)

**आ वायो भूष शुचि-पाः उप नः सहस्रं ते नि-युतः विश्व-वार।**
**उपो ते अन्धः मद्यं अयामि यस्य देव दधिषे पूर्व-पेयं वायवे त्वा॥**

प्रभु की प्रेरणा से प्रेरित और आत्मशंसनात्मक सम्बोधन से आत्मस्थ होकर स्वांकृत वाचस्पति दृढ़ संकल्प और भावाप्लावित भावना के साथ चला जारहा है आगे ही आगे अपनी संसाधना के पथ पर। उसकी आत्मप्रतिभा, उसकी जीवन-सुरभि और उसकी वेदमयी वाणी के सुप्रभाव से ग्राम-ग्राम, नगर-नगर, देश-देश, द्वीप-द्वीप, महाद्वीप-महाद्वीप में होरहा है उसका हार्दिक स्वागत और आत्मिक अभिनन्दन। कुछ दिन साचार वेदप्रचार और साभ्यास योगशिक्षण करके जब वह जहां कहीं से विदा होना चाहता है, तो वहां के बालक-बालिका, युवक-युवती, वृद्ध-वृद्धा—सबके हृदय विकल हो उठते हैं और सबकी आंखें भर आती हैं। सारा जनसमूह प्रेमविह्वल होकर उससे कहता है—

(शुचि-पाः विश्व-वार वायो देव)! (नः उप आ-भूष) हमारे समीप भूषित हो, सुशोभित रह, (सहस्रं ते नि-युतः) सहस्र तेरे नियुत।

पा पाने। पा रक्षणे। पा का अर्थ है पीना और रक्षा करना। शुचि-पा का अर्थ है पवित्रता का पान करनेवाला, पवित्रता की रक्षा करनेवाला। जो पवित्रता का पान [सेवन] करता है, अपने भीतर पवित्रता का संचार करता है, वह ही जन-जन को पवित्र बनाकर पवित्रता की रक्षा करता है।

विश्ववार=विश्व-वार, विश्व को वरनेवाला, विश्व को अपनानेवाला। विश्ववार का दूसरा अर्थ है विश्व-वारक, विश्व के दोषों का निवारक। जो सारे विश्व का वरण करता है, सारे विश्व को अपना परिवार समझता है और अपने जीवनादर्शों

तथा शिक्षोपदेशों से सबके दोषों का वारण-निवारण करके सबको निर्दोष और निष्पाप बनाता है, उसी का नाम विश्व-वार है।

वा गतिगन्धनयोः धातु से वायु शब्द का जन्म हुआ है। गति का नाम वेग, संचालन तथा प्रेरणा का है। गन्ध का अर्थ है सुरभि, सुगन्धि। गति और सुगन्धि का समन्वय जिसमें हो, उसे वायु कहते है। पवन को वायु इस लिये कहते हैं कि वह गन्ध-वाहक है। पवन जिधर से जिधर को गति [गमन] करता है, उधर की गन्ध उधर को लेजाता है।

दिव्यताओं से युक्त जो हो, उसे देव कहते हैं। जो अपनी दिव्यतायें संसार को देता है, वह देव है।

वाचस्पति शुचिपा है। वह पवित्रता का सेवन करता है और पवित्रता की रक्षा करता है। पवित्र विचारों, पवित्र भावनाओं और पवित्र प्रेरणाओं को अपने जीवन में धारण किये हुए वह सर्वत्र पवित्र विचारों, भावनाओं और प्रेरणाओं का प्रसार कर रहा है। वह विश्ववार है। विश्व को अपनाये हुए वह सारे विश्व को निर्दोष और निष्पाप बनाने की दिव्य साधना कर रहा है। वह वायु है। सवेग सारे विश्व में प्रचार-यात्रायें करता हुआ वह सारी पृथिवी को अपनी जीवन-सुरभि से सुवासित कर रहा है। वह देव है। वह दिव्यताओं का पुंज है। वह दिव्यताओं का प्रदाता दिव्य देव है।

वेदमाता ने वाचस्पति को जनता द्वारा "शुचिपाः विश्ववार वायो देव" सम्बोधनों से सम्बोधित कराकर वाचस्पति के चार विशेष गुणों का प्रकाशन किया है।

"शुचिपा विश्ववार वायो देव वाचस्पते! अभी न जा। कुछ काल और हमारे निकट विराज। हम जानते हैं तेरे असंख्य नियुक्त-आसक्त प्रेमी हैं। हम जानते हैं तुझे असंख्य नियुक्तों, हजारों नियुक्त स्थानों पर जाना है। तथापि तेरे विछोह के विचारमात्र से हमारे हृदय विकल होरहे हैं।

प्रत्येक व्यक्ति चाह रहा है कि वाचस्पति के विदा होने से पूर्व उसे अपने गृह में लेजाकर उसे पूर्व-पेय तथा आनन्दप्रद भोजन कराये। प्रत्येक व्यक्ति विनय कर रहा है—वाचस्पते! (मद्यं अन्धः) आनन्दप्रद अन्ध (ते उपो अयामि) तेरे समीप लाता हूं, तेरी सेवा में उपस्थित-प्रस्तुत करता हूं, तू (यस्य पूर्व-पेयं दधिषे) जिसके पूर्व-पेय को धारण-सेवन करता है।

अन्ध शब्द के तीन अर्थ हैं—अन्न, जल और अमृत। अमृतोपम अन्न जल का नाम अन्धस् है।

पेय नाम पान [पीने की वस्तु] का है। "पूर्व-पेय धारण करना" एक वैदिक ईडियम [सुवचन, मुहावरा] है जिसका अर्थ है पूर्वता-श्रेष्ठता-प्रियता के साथ सेवन करना।

"वाचस्पते! तू जिस प्रकार के खान-पान का पूर्वता के साथ सेवन करता है, मैं उसी प्रकार का आनन्दप्रद अन्न-जल अथवा भोजन व पेय तेरी सेवा में उपस्थित करता हूं"।

वाचस्पति घर-घर का पूज्यतम और प्रियतम अतिथि है। उसे जिस प्रकार का खान-पान रुचिकर, अनुकूल तथा स्वास्थ्यप्रद हो, उसी प्रकार के खान-पान से उसका आतिथ्य करना चाहिये।

प्रत्येक स्थान से विदा देते हुए जन मानव उसे सम्बोधन करते हैं—देव सविता (त्वा वायवे) तुझे वायु के लिये प्रापित करे, तुझे वायुवेग के साथ सर्वत्र लेजाकर तेरी सुगन्धि से विश्व को सुवासित करे।

**वायो शुचिपा विश्ववार तू,**
**निकट हमारे रह विभूषित।**
**तेरे नियुत सहस्र असंख्यों।**
**तेरी सेवा में करता हूं**
**प्रस्तुत अन्धस् अत्यानन्दप्रद,**

देव, तू जिसका पूर्वपेय धारण करता है।
सविता देव तुझे लेजाये,
वायुवेग के साथ निरन्तर।

सूक्ति—उपो ते अन्धो मद्यमयामि।
मैं तेरे लिये आनन्दप्रद अमृत प्रस्तुत करता हूं।

**इन्द्रवायू इमे सुता उप प्रयोभिरागतम्।**
**इन्दवो वामुशन्ति हि।**
**उपयामगृहीतोऽसि वायव इन्द्रवायुभ्यां त्वैष ते योनिः सजोषोभ्यां त्वा॥**
[ऋ० १. २. ४, य ३३/५६] (य० ७/८)

**इन्द्रवायू इमे सुताः उप प्रयःभिः आ-गतम्।**
**इन्दवः वां उशन्ति हि।**
**उपयाम-गृहीतः असि वायवे इन्द्रवायुभ्यां त्वा एषः ते योनिः सजोषःभ्यां त्वा॥**

जहां वाचस्पति और वाचस्पत्नी दोनों साथ-साथ वेदप्रचार यात्रायें कररहे हैं, वहां स्थान-स्थान पर दोनों को एक-साथ विदाई देते हुए नागरिक जन कहते हैं— (इन्द्रवायू) इन्द्र और वायो! (प्रयःभिः) प्रियताओं के साथ [पुनः-पुनः हमारे] (उप-आगतं) निकट आओ।

वाचस्पत्नी इन्द्र है। वाचस्पति वायु है। वायु शब्द की व्याख्या पूर्व मन्त्र में की जा चुकी है। इन्द्र नाम इन्द्रियों के स्वामी आत्मा का है। इन्द्रत्व अथवा आत्मीयता से युक्त होने के कारण वाचस्पत्नी इन्द्र है। इन्द्रियों का प्रेरक होने के कारण भी आत्मा की इन्द्र संज्ञा है। मातृहृदया होने से वाचस्पत्नी आत्मीयता अथवा स्नेह की अक्षय निधि और मानव-समाज की सम्प्रेरिका है। स्नेहपूर्ण हृदय से प्रेरी गयी प्रेरणायें कितना दिव्य और गहन प्रभाव जमाती हैं, यह प्रत्येक के अनुभव का विषय है।

इन्द्र! वायो! न हमें स्मृति से ओझल करना।
भूल जाना न हमें, याद हमारी रखना॥
हमारी प्रीतियां हृदय में संजोकर जाना।
हृदय की प्रीतियों के साथ यहां फिर आना॥
याद आयेगी तुम्हारी तो विकल होंगे हम।
दर्श पायेंगे तुम्हारे तो स-कल होंगे हम॥

२) (इमे सुताः इन्दवः वां उशन्ति हि) ये सुत इन्दु तुम दोनों को / की कामना करते हैं ही, ये सुनिष्पन्न आत्म-बिन्दु तुम दोनों को चाहते हैं ही।

सुत का अर्थ है, निष्पन्न, सुसम्पादित। इन्दु नाम सोमबिन्दुओं का, सौम्य आत्मबिन्दुओं का है। वाचस्पति और वाचस्पत्नी ने अपने वेदोपदेशों तथा प्रशिक्षणों द्वारा जिन आत्मबिन्दुओं को सुनिष्पन्न किया है, वे दोनों को आत्मना उशते हैं, हृदय से कामते और चाहते हैं, अन्तरतम से प्यार करते हैं। इसी भाव को व्यक्त करते हुए उपकृत आत्मा उन दोनों से कह रहे हैं—"वाचस्पते! वाचस्पत्नि! ये हम सुनिष्पन्न आत्मायें तुम दोनों को आत्मना प्यार करते ही हैं, यह कहने की आवश्यकता नहीं है। ये हम सब तुम दोनों को बहुत चाहते हैं, अतिशय प्यार करते हैं।"

३) वाचस्पते! हम जानते हैं कि तू (उपयाम-गृहीतः असि) उपयाम-गृहीत है, तू पृथिवीगृहीत है। सारी पृथिवी तेरा घर है और सारी मानव-प्रजा तेरा परिवार है। तुझे सभी की सुधि लेनी है, सभी का कल्याण करना है, सभी का हित सम्पादन करना है, सभी को ज्योति प्रदान करनी है।

४) अतः हम विदा करते हैं (त्वा) तुझे (वायवे) वायु के लिये, वायुवेग के साथ सर्वत्र आत्म-सुगंधि

तथा जीवन-सुरभि प्रसारने के लिये। हम विदाई देते हैं (त्वा) तुझे (सजोषःभ्यां इन्द्रवायुभ्यां) सप्रीति-सेवनीय इन्द्र और वायु के लिये, इन्द्रवती वाचस्पत्नी तथा वायुवान् वाचस्पति के परस्पर सप्रेम साधरत रहने के लिये।

५) (एष: ते योनि:) यह तेरी योनि है।

युञ् वन्धने धातु से योनि शव्द वना है। जिसके प्रति ममत्व का वन्धन हो, उसे योनि कहते हैं। योनि शव्द पुंल्लिङ्ग तथा स्त्रीलिङ्ग दोनों में प्रयुक्त होता है। पुंल्लिङ्ग में इसका अर्थ गृह और शरीर होता है। स्त्रीलिङ्ग में इसका अर्थ होता है स्त्री की भगेन्द्रिय। गृह, शरीर और भग—तीनों ही आसक्तिमय वन्धन के हेतु हैं। यहां योनि शव्द का प्रयोग गृह के अर्थ में हुआ है।

"यह नगर और इस नगर का प्रत्येक गृह तेरा अपना गृह है। इसे अपना स्वयं का गृह समझते रहना। अपने इस गृह में फिर भी आना, पुनः-पुनः आना।"

**इन्द्र ! वायो ! तुम दोनों आओ**
**प्रियताओं के साथ।**
**सुनिष्पन्न ये इन्दु तुम्हारे,**
**तुम दोनों को चाहते हैं ही।**
**उपयाम-गृहीत है तू।**
**तुझे वायु के लिये,**
**तुझे सप्रेम-सेवनीय इन्द्र वायु के लिये।**
**यह है तेरा गृह।**

**अयं वां मित्रावरुणा सुतः सोम ऋतावृधा।**
**ममेदिह श्रुतं हवम्।**
**उपयामगृहीतोऽसि मित्रावरुणाभ्यां त्वा॥**

[ऋ २.४१.४, साम ९१०] (य ७/९)

**अयं वां मित्रावरुणा सुतः सोमः ऋत-वृधा।**
**मम इत् इह श्रुतं हवम्।**
**उपयाम-गृहीतः असि मित्रावरुणाभ्यां त्वा॥**

वाचस्पति और वाचस्पत्नी से विछुड़ते हुए जन-जन के मुख से निकल रहा है—(ऋत-वृधा मित्रावरुणा) ऋत-वर्धक मित्र और वरुण ! (वां) तुम दोनों के लिये (अयं सोमः) यह सोम (सुतः) सुनिष्पन्न है, सुनिष्पादित है। (इह इत् मम हवं श्रुतं) इह ही मेरा हव श्रवण करो।

सोम शव्द का प्रयोग यहां स्नेहरूपी सोम के लिये हुआ है।

इह शव्द स्थानवाची तथा समयवाची है। इह का अर्थ है यहां और इसी समय, यहां अभी।

हवं का अर्थ है पुकार, विनय, निवेदन, निमन्त्रण।

श्रुतं का अर्थ है सुनो, सुनकर स्वीकार करो।

वाचस्पति तथा वाचस्पत्नी को यहां ऋत-वृधा मित्रावरुणा शव्दों से सम्वोधन किया गया है।

ऋत-वृधा का अर्थ है ऋत की वृद्धि करनेवाले। ऋत का प्रयोग यहां ऋताचार, सत्याचार, सदाचार, धर्माचार के अर्थ में हुआ है।

मैत्रो वै दक्षिणः। वरुणः सव्यः। मित्र दक्षता का प्रतीक है। वरुण सव्य का, वाम का प्रतीक है। दक्षिण में दक्षता है। सव्य में वामता अथवा सोम्यता है। सूर्यो वै मित्रः। चन्द्रमा वै वरुणः। तेज, ताप, प्रकाश, ऋतु-यजन, निजावृतस्थिति आदि सौर गुणों से समलंकृत होने से वाचस्पति मित्र है।

सौम्यता, शोभनीयता, शीलवत्ता, सौहृदता आदि श्रेष्ठ गुणों से सुशोभित होने से वाचस्पत्नी वरुण है।

"मित्र! वरुण! तुम दोनों के लिये मेरे हृदय में जो यह स्नेह-स्रोत निष्पादित हुआ है, उससे स्निग्ध स्नेहित हुआ/हुई, मैं तुम्हें पुनः यहाँ आने को विनय करता/करती हूं। मेरी इस विनय को माने से तुम यहाँ अभी स्वीकार करो।"

और वाचस्पति को सम्बोधन करते हुए सर्वजन कहते हैं—

२) वाचस्पते! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी गृहीत है। सारी पृथिवी तेरा गृह है और सम्पूर्ण मानव-प्रजा तेरा परिवार है। तुझे सभी का कल्याण सम्पादन करना है। तुझे सभी को प्रकाश प्रदान करना है।

३) अतः हम विदाई देते हैं (त्वा) तुझे (मित्रावरुणाभ्याम्) मित्र और वरुण के लिये, सूर्य-चन्द्रमा के समान दोनों के परस्पर सामञ्जस्य रहने के लिये।

मित्र वरुण ऋतवर्धक!
यह शुभ स्तोत्र तुम्हारे लिये।
सुनो यहाँ ही मेरी विनय।
तू है उपयामगृहीत।
तुझे मित्र वरुण के लिये।

**राया वयं ससवांसो मदेम हव्येन देवा यवसेन गावः।**
**तां धेनुं मित्रावरुणा युवं नो विश्वाहा**
**धत्तमनपस्फुरन्तीमेष ते योनिर्ऋतायुभ्यां त्वा॥**
[ऋ ४. ४२. १०] (य ७/१०)

**राया वयं ससवांसः मदेम हव्येन देवाः यवसेन गावः।**
**तां धेनुं मित्रावरुणा युवं नः विश्वाहा धत्तं अनप-स्फुरन्तीं**
**एषः ते योनिः ऋत-आयु-भ्यां त्वा॥**

यह दसवीं और ग्यारहवीं—दोनों मन्त्र प्रस्थान-अभिनन्दन के हैं। वाचस्पति और वाचस्पत्नी स्थान-स्थान से प्रस्थान करते हैं और जनता की ओर से प्रस्थानाभिनन्दन प्रस्तुत करते हुए कहा जा रहा है—

१) वाचस्पते! वाचस्पत्नि! जैसे (हव्येन देवाः) हवि से देव [मदन्ति, हर्षित होते हैं] जैसे (यवसेन गावः) यवस से गौवें [मदन्ति, हर्षित होती हैं], वैसे ही (वयं) हम (राया ससवांसः) रै से सनन [संविभाग, वितरण] करते हुए (मदेम) हर्षित हों।

विद्वांसो हि देवाः। देवाः शब्द का प्रयोग यहाँ विद्वानों के लिये हुआ है और हव्य का प्रयोग हुआ है भेंट अथवा दक्षिणा के अर्थ में। यवस का अर्थ है यव, जौ, अन्न और जवासा घास।

रै नाम है धन का, उस धन का नहीं जो यों ही आलस्य के साथ प्राप्त होता है, अपितु उस धन का जो विलोडन और संघर्ष के द्वारा प्राप्त होता है। तुषार अथवा मक्खन को भी रै कहते हैं, क्योंकि वह विलोडन और संघर्ष के द्वारा उपलब्ध होता है।

ससवांसः का अर्थ है संविभाग करनेवाले, वितरण करनेवाले, बाँटनेवाले, वितरण करते हुए, संविभाग करते हुए।

जिस प्रकार विद्वान् दक्षिणा से प्रसन्न होते हैं और गौवें यवस से प्रसन्न होती हैं, वैसे ही हम धन से [धन का] वितरण करते हुए प्रहर्षित हों—जनाभिनन्दन के इस वाक्य में जहाँ अर्थशुचिता तथा अर्थवितरण का एक स्वर्ण-सिद्धान्त निहित है, वहाँ उसमें वाचस्पति तथा वाचस्पत्नी के लिये एक आवश्यक निर्देश भी है। वेदप्रचारक वाचस्पति या वाचस्पत्नी का यह पुनीत कर्तव्य है कि वह जनता में उपर्युक्त पवित्र धन कमाने और कमाये धन को

वितरण [दान, सद्व्यय] करने की प्रवृत्ति उत्पन्न करे। जनता सधन हो, निर्धन न हो, और सधन होकर जनता शुभ कार्यों में धन का वितरण करे, कृपण होकर अतिसंग्रह न करे। वितरण सधनता का ही होता है, निर्धनता का नहीं। धन के वितरण के लिये धन का संवर्धन होना चाहिये। और धन का संवर्धन होता है विलोडन तथा संघर्ष से अथवा गहन चिन्तन और घोर परिश्रम से। साथ ही प्रचार द्वारा ऐसी समाज-व्यवस्था की जाये कि धन कहीं भी निरुद्ध न रहकर समाज में निर्बाध परिभ्रमण करता रहे।

२) (मित्रावरुणा) मित्र और वरुण ! सूर्यरूप वाचस्पते ! चन्द्ररूपा वाचस्पत्नि ! (युवं) तुम दोनों (तां धेनुं) उस धेनु को (नः) हमारे लिये, हम मानवों के लिये (विश्वाहा) सब दिनों (अन्-अप-स्फुरन्तीं) अन्-अप-स्फुरती (धत्तं) रखो।

इयं पृथिवी वै धेनुः। यह पृथिवी निश्चय से धेनु है। जो दुही जाती है, जिसका दोहन किया जाता है उसे धेनु कहते हैं। पृथिवी से एक नहीं असंख्य पदार्थ दुहे जाते हैं। दुही जाने से ही गौ धेनु है। दुही जाने से ही पृथिवी धेनु है।

स्फुरति वधकर्मा। जो गौ वधनी अथवा मरखनी होती है, उसका दोहन बड़ा दुष्कर होता है। फिर दोहते-दोहते वह उछलकर पृथक् होजाती है या मरखती है तो दूध से भरी-भरायी चपटी नीचे गिरकर उंडल जाती है या फूट जाती है। स्फुरने-वाली धेनु हानिकरा तथा दुःखदायिनी होती है। उसी प्रकार पृथिवी-धेनु भी यदि स्फुरती है तो सारी मानव-प्रजा दुःखाक्रान्त होती है। सम्पूर्ण पृथिवी पर सुव्यवस्था, शान्ति तथा पारस्परिकता होती है, तो सारी मानव-प्रजा पृथिवी-माता का सुदोहन करती हुई उसके असंख्य सेव्यों का सुसेवन करके आनन्दित रहती है।

अनपस्फुरन्ती=अन्+अप+स्फुरन्ती। अन् का अर्थ है नहीं। अप का अर्थ है पृथक्। स्फुरन्ती का अर्थ है मरखती हुई, मारती हुई। वाचस्पति तथा वाचस्पत्नी दोनों ही उपयामगृहीत हैं, सम्पूर्ण पृथिवी से सुसम्बद्ध हैं। सम्पूर्ण पृथिवी उनकी माता है और सारी मानव-प्रजा उनके अपने आत्मीय हैं। उनकी ही यह साध है कि वेदप्रचार द्वारा सारी पृथिवी को एक अभिन्न विश्व-परिवार के रूप में ग्रथित करके पृथिवी-धेनु को निश्चला शान्तिप्रदा बनाये रखें और देशदेशान्तर तथा राष्ट्रराष्ट्रान्तर में विश्वकौटुम्ब्य की भावना को ओत-प्रोत रखें। यदि वे ऐसा न करेंगे तो और कौन करेगा ? यदि पृथिवी पर देशदेशान्तरों तथा राष्ट्रराष्ट्रान्तरों में पारस्परिकता न होगी, तो सुख, शान्ति तथा समृद्धि के स्थान पर सदा ही दुःख, अशान्ति तथा अभाव-ग्रस्तता बनी रहेगी और मानव-समाज अभावग्रस्त तथा त्रस्त रहेगा।

"मित्रावरुणा ! तुम दोनों उस धेनु को हम मानवों के लिये सब दिनों अनपस्फुरन्ती रखो", इस सम्बोधन में वाचस्पति तथा वाचस्पत्नी के एक गुरुतम लक्ष्य को लक्षित कराया गया है।

३) (ते) तेरा (एषः) यह (योनिः) शरीर, जीवन (त्वा) तुझे (ऋत-आयु-भ्यां) ऋत और आयु के लिये [प्राप्त हुआ है]।

ऋत का प्रयोग यहां ऋताचार अथवा सदाचार के लिये हुआ है। आयु का अर्थ है मनुष्य, मानवता, आयुष्य और जीवन। मनुष्य यावदायुष्य-यावज्जीवन ऋताचारी-सदाचारी रहे—वाचस्पति तथा वाच-स्पत्नी का जीवन-गेह, मानव-देह निस्सन्देह मानवता की इसी प्रस्थापना के लिये उन्हें मिला है। इसी सुधन्यता का साधुवाद करते हुए वाचस्पति से भी और वाचस्पत्नी से भी अभिनन्दनात्मक शब्दों में कहा गया है, "तेरा यह

२) वाचस्पते ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। सारी पृथिवी तेरा गृह है और सम्पूर्ण मानव-प्रजा तेरा परिवार है। तुझे सभी का कल्याण करना है।

३) वाचस्पते ! वाचस्पत्नि ! (ते एषः योनिः) तेरा यह जीवन [मिला है] (त्वा अश्विभ्यां) तुझे [दो] अश्वियों के लिये, (त्वा माध्वीभ्यां) तुझे [दो] माध्वियों-मधुरताओं के लिये।

अश्विभ्यां शब्द का प्रयोग हुआ है यहां नर और नारी के लिये और माध्वीभ्यां शब्द का प्रयोग हुआ है मधुरतायुक्त निक्रमण [मिलन] तथा परायण [विछोह, विदाई] के लिये। दोनों ही मधुरतायें वाचस्पति अपि च वाचस्पत्नी के जीवन की वे माध्वियां हैं, जिन से सभी स्त्रीपुरुषों के जीवनों में आनन्द का संचार होरहा है।

वाचस्पति अपि च वाचस्पत्नी का जीवन सचमुच सब नर-नारियों की सुसेवा के लिये है और स्थान-स्थान पर उसका निक्रमण तथा स्थान-स्थान से उसका परायण दोनों ही मधुरीली मधुरता से समुपेत हैं।

अश्वियो ! है जो तुम्हारी
कशा मधुरीली सरस और
प्रेरिका ऋत और सु की,
यज्ञ को सींचो उसीसे।
तू है उपयाम-गृहीत।
तेरा यह जीवन मिला है,
तुझे उभय अश्वियों के लिये,
तुझे उभय माध्वियों के लिये।

**तं प्रत्नथा पूर्वथा विश्वथेमथा ज्येष्ठतातिं बर्हिषदं स्वर्विदम् ।**
**प्रतीचीनं वृजनं दोहसे धुनिमाशुं जयन्तमनु यासु वर्धसे ।**
**उपयामगृहीतोऽसि शण्डाय त्वैष ते योनिर्वीरतां पाह्यपमृष्टः**
**शण्डो देवास्त्वा शुक्रपाः प्र णयन्त्वनाधृष्टासि ॥** (य ७/१२)

[ऋ ५. ४४. १]

**तं प्रत्न-था पूर्व-था विश्व-था इम-था ज्येष्ठ-तातिं**
**बर्हि-सदं स्वः-विदम् । प्रतीचीनं वृजनं दोहेसे धुनिं आशुं**
**जयन्तं अनु यासु वर्धसे । उपयाम-गृहीतः असि शण्डाय**
**त्वा एषः ते योनिः वीरतां पाहि अप-मृष्टः शण्डः**
**देवाः त्वा शुक्र-पाः प्र-नयन्तु अनाधृष्टा असि ॥**

वाचस्पति और वाचस्पत्नी साथ-साथ एक स्थान से दूसरे स्थान को, एक प्रदेश से दूसरे प्रदेश को, एक देश से दूसरे देश को, एक द्वीप से दूसरे द्वीप को, एक महाद्वीप से दूसरे महाद्वीप को बढ़े चले जारहे हैं। यथावसर और यथाप्रसंग वाचस्पत्नी साधरत वाचस्पति का उत्साहवर्धन करती हुई कहती रहती है—

१) तू (यासु) जिन में, जिन प्रजाओं में (अनुवर्धसे) अनु-वर्धन कररहा है, व्यापता चला जारहा है, [उन्हीं के लिये] तू (तं) उस (ज्येष्ठ-तातिं) ज्येष्ठत्व-प्रसारक (बर्हि-सदं) हृदय-स्थ (स्वः-विदं) आनन्द-प्रापक (प्रतीचीनं) प्रति-प्रवाहक (धुनिं) कम्पक (आशुं) शीघ्रकारी, स्फूर्तिप्रद (जयन्तं) जयप्रद (वृजनं) वृजन को (प्रत्न-था) सनातन-था, (पूर्व-था) पूर्व-था, (विश्व-था) सर्व-था, (इम-था) वर्तमान-था (दोहसे) दोहन कररहा है, दोहन किये चला जारहा है।

वृजन नाम वल का है, सामान्य वल का नहीं, वर्जक वल का। वृजी वर्जने। वृजन शब्द का जिस

धातु से जन्म हुआ है, वह धातु है वृजी जिसका अर्थ है वर्जना, रोकना, प्रतिरोध करना। व्यक्तिशः वल चार प्रकार का होता है—भौतिक [शारीरिक] वल, बुद्धिवल, मनोवल, आत्मवल। बुद्धि आपत्ति का विश्लेषण करती है, मन निवारण का संकल्प करता है, शरीर चेष्टा करता है। विश्लेषण, संकल्प और चेष्टा—तीनों ही विफल होते हैं, यदि आत्म-संवल का अभाव हो, क्योंकि विघ्नबाधाओं का वर्जन अथवा प्रतिरोध करते हुए लक्ष्य तक वढ़ते ही चले जाना—यह क्षमता केवल आत्म-संवल में ही है। आत्मसंवल में निहित इस वर्जन-क्षमता का ही नाम वृजन है। बुद्धिवल विचलित हो सकता है, मनोवल शिथिला सकता है, शरीर-वल कांप सकता है, किन्तु वृजन सदा सर्वदा सतत सन्तत निरन्तर अनवरत ध्रुवता के साथ संस्थिर रहता है। मन्त्र में वृजन के लिये जिन विशेपणों का प्रयोग किया गया है, वे वृजन की वास्तविक परिभाषा तथा महिमा का प्रकाशन कररहे हैं।

मन्त्र में प्रयुक्त वृजन का प्रथम विशेपण है ज्येष्ठ-ताति। ज्येष्ठ-ताति का अर्थ है ज्येष्ठता [महानता] का प्रसार करनेवाला। वृजन अथवा वर्जन-क्षमता से युक्त व्यक्ति में ज्येष्ठता का विस्तार अथवा महानता का पूर्ण विकास होता है। निस्सन्देह वृजनशील व्यक्ति या साधक ही पूर्ण महानता से सम्पूर्णतया सुसम्पन्न हुए हैं और होंगे।

वृजन के लिए प्रयुक्त दूसरा विशेपण है वर्हि-सद। वर्हि-सद का अर्थ है हृदय में स्थित। हृदय आत्मा का अधिष्ठान है। आत्मा के आत्म-संवल में ही वृजन का निवास है। इसीलिये वृजन को वर्हि-सद वताया गया है।

वृजन का तीसरा विशेपण है स्वःविद। स्वः का अर्थ है आनन्द। विद का अर्थ है प्राप्त करानेवाला। आपत्तियों के साम्मुख्य में बुद्धिवल चिन्ताग्रस्त रहता है, मनोवल क्लेशयुक्त रहता है, शरीरवल कृश रहता है, किन्तु वृजन आनन्द-मग्न रहता है। वृजन से सम्पन्न व्यक्ति या साधक को आपत्तियों के वर्जन करने में जो आनन्द अनुभव होता है, वह वर्णन का नहीं अनुभूति का ही विषय है। घटाओं में घिरकर जव विजली कड़कती और चमकती है और वादलों को खण्ड-खण्ड करती है, तव विजली को जो आनन्द आता है उसका शब्दों में चित्रण नहीं किया जा सकता। एवमेव विपदापदाओं से घिर कर जव वृजन का धनी विपदाओं का वर्जन करता है, आपत्तियों का प्रतिरोध करता है, विघ्नों का निवारण और वाधाओं का निराकरण करता है, तव उसे वह आनन्द आता है, जिसके आगे संसार की सव सुख-सम्पदायें फीकी और हेय प्रतीत होती हैं।

वृजन का चौथा विशेपण है प्रतीचीन। प्रतीचीन का अर्थ है–प्रतिप्रवाह, जगत्-प्रवाह से प्रवाहित न होकर जगत् के प्रवाह को मोड़नेवाला, युगान्तर-कारी। वृजन से युक्त व्यक्ति युग के प्रवाह से प्रवा-हित नहीं होता है। वह तो युग के प्रवाह को वदल देता है। संसार भोग, विलास, पाप, अधर्म और नास्तिकता की ओर प्रवाहित होरहा होता है, तो वृजन-सम्पन्न व्यक्ति सीना तानकर खड़ा हो जाता है और जनप्रवाह का मुख मोड़कर मानव-जाति को संयम, सदाचार, धर्म और आस्तिकता की ओर प्रवृत्त कर देता है, अज्ञान और अन्धकार को मिटाकर ज्ञान और प्रकाश की ज्योति जगा देता है।

वृजन का पांचवां विशेपण है धुनि जिसका अर्थ है कम्पक, कम्पानेवाला, हिला देनेवाला। वृजनसम्पन्न विशाल भूमि को कम्पा देता है, पृथिवी-वासी समस्त मानव-समाज को हिला-हिला कर जगा देता है। वह पापों और अत्याचारों को दहला देता है, पापियों और अत्याचारियों के अन्तःकरणों को हिला-हिला कर उनकी काया-पलट कर देता है। उसके तप और तितिक्षा से सारा जगत् द्रवित और कम्पायमान होजाता है।

वृजन का छठा विशेषण है आशु जिसका अर्थ है शीघ्रगामी, शीघ्रकारी, निरलस, आलस्यरहित। वृजन का धनी सब कार्य निर्विलम्ब करता है। उसके पास आलस्य और विलम्ब का क्या काम! "कल नहीं आज, आज नहीं अभी"—वृजनशील का यह आदर्श-वाक्य है। वह समय के एक-एक क्षण का मूल्य पहचानता है और एक क्षण भी वृथा नहीं खोता है। उसका प्रत्येक कार्य और उसकी प्रत्येक साधना आशुता [अविलम्बता] के साथ होती है।

वृजन का सातवां विशेषण है जयन्त। जयन्त का अर्थ है जयशील, विजयशील। वृजन में पराजय की लेशमात्र सम्भावना नहीं होती है। वृजन में विजय अन्तर्निहित है। वहिर्निहित विजय में सन्देह होसकता है, अन्तर्निहित विजय में नहीं। वाहर से आनेवाली विजय पराजय में परिणत हो सकती है। किन्तु भीतर से आनेवाली विजय कभी कदापि पराजय में परिणत नहीं होती है।

वृजन का दोहन चार प्रकार से किया जाता है—प्रत्नथा [प्राचीन अथवा सनातन प्रकार से], पूर्वथा [पूर्व-कालशः, निकट-भूतशः], विश्वथा [विश्वशः], इमथा [वर्तमानशः और भविष्यशः]।

वृजन के मूल अथवा आधार सनातन हैं। सत्य, सदाचार, तप, आस्तिक्य, धर्म और निर्भयता—ये छः वृजन के मूलाधार हैं। इन्हीं आधारों पर स्थित होकर और इन्हीं मूलों पर सुमूलित होकर वाचस्पति मानव-समाज में सर्व मानवों के लिये वेदप्रचाररूपी गौ के असंख्य-धार स्तनों में से वृजन-रूपी दुग्ध का दोहन करके उन्हें उसका पान कराता है और उसमें उसका संचार करता है।

वृजन के उपर्युक्त छः आधार ही प्रत्नथा—सनातनशः है, वे ही निकट—भूतशः हैं, वे ही विश्वथा—विश्वशः है और वे ही इमथा—वर्तमानशः हैं। इन आधारों में न काल का भेद है, न देश का। सनातन के विषय में भूत, वर्तमान और भविष्यत् लागू नहीं होता है। सनातन सनातन है। वह जैसा भूत काल में था, वैसा ही वर्तमान में है और वैसा ही भविष्य में होगा। जो सनातन है, उसमें देश विशेष की बाधा नहीं होती है। वह तो विश्वथा अथवा विश्वशः है, सारे विश्व में समानरूपेण लागू होता है। प्रत्न अथवा सनातन तो काल और देश की सीमाओं से घिरा हुआ नहीं है।

वृजन-क्षमता से सक्षम होकर ही मानव-प्रजायें वैदिक शिक्षाओं को ग्रहण और उनपर आचरण कर सकेंगी। अतः अपनी आत्म-साधना द्वारा वाचस्पति जिन प्रजाओं में दिन-प्रति-दिन व्यापता चला जारहा है, उन प्रजाओं में उसे सप्त-विशेषण-विशिष्ट वृजन का दोहन तथा संचार करना है। इसी भाव की अभिव्यक्ति कराती हुई वाचस्पत्नी वाचस्पति से कह रही है, "तू जिनमें व्यापता चला जारहा है, उनमें तू उस ज्येष्ठत्व-प्रसारक, हृदय-स्थ, आनन्द-प्रापक, प्रति-प्रवाहक, कम्पक, स्फूर्तिप्रद, जयप्रद वृजन को प्रत्नथा, पूर्वथा, विश्वथा, इमथा दोहन किये चला जारहा है"। धन्य है वह वाचस्पत्नी जो ऐसी अदम्य और अनूदात्त प्रेरणायें प्रेरकर वाचस्पति को प्रोत्साहित कररही है।

२) तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है और (एषः ते योनिः त्वा-शं-डाय) यह तेरा जीवन तुझे शंडार्थ [शं-दानार्थ] है।

शं नाम सुख, शान्ति तथा आत्मानन्द का है। शं-डाय का अर्थ है शं-दाय, शं-दानार्थ। वृजनहीनता ही दुःख, अशान्ति और क्लेश का कारण है। जहां वृजन है, वहां दुःख, अशान्ति और क्लेश का क्या काम? वहां तो सदा सुख, शान्ति और आनन्द ही है। न दुःख, अशान्ति और क्लेश कोई वस्तु है, न सुख, शान्ति और आनन्द कोई वस्तु है। दोनों ही त्रित मनुष्य की अपनी

आन्तरिक स्थिति पर निर्भर हैं। जिसके अन्त: में वृजन समाहित है, उसे हर अवस्था में और प्रत्येक परिस्थिति में शं ही शं है। जिसके अन्त: में वृजन का अभाव है, वह प्रत्येक अवस्था और प्रत्येक स्थिति में सदा व्यथित और उद्विग्न है। "वाचस्पते! तू पृथिवी-गृहीत है, तू विश्व-नागरिक है और तेरा यह जीवन तुझे मिला है शं से सम्पन्न होकर संसार को शं प्रदान करने के लिये, विश्व में सुख, शान्ति और आनन्द की प्रस्थापना करने के लिये"—कितने वृजन-प्रेरक और आस्थावर्धक हैं वाचस्पत्नी के ये प्यार-भरे शब्द।

३) (अप-मृष्ट:) अप-मार्जित, शुद्ध संशुद्ध और (शं-ड:) शं-दायी तू (वीरतां) वीरता को/की (पाहि) रक्षा कर।

लोक में वृजन और शं की प्रस्थापना वीरता है, परम वीरता है और उसी की संसाधना के लिये वाचस्पत्नी ने वाचस्पति को प्रेरा है। अत: उसकी यह सम्प्रेरणा सर्वथा युक्त और प्रासंगिक है।

४) (शुक्र-पा: देवा: त्वा प्र-नयन्तु) शुक्र-रक्षक देव तुझे प्रकृष्टतया लेजायें, सत्कारें।

शुक्र नाम पवित्रता, दीप्ति, ज्योति, प्रभाव और सत्य का है। इन पांच गुणों से जो युक्त हैं, वे ही इन पञ्च गुणों की रक्षा कर सकते हैं। शुक्रपा: देवा: का प्रयोग यहां पवित्र, दीप्तिमान्, ज्योतिष्मान्, प्रभावशाली सत्य-निष्ठ नागरिकों के लिये हुआ है। प्र-नयन्तु का अर्थ है प्रकृष्टतया लेजायें।

जब किसी ग्राम या नगर को कोई सम्पूज्य अतिथि जाता है, तो उस ग्राम या नगर के प्रभावशाली व्यक्ति प्रवेशद्वार पर उसका स्वागत करते हैं और सम्मानपूर्वक उसे उस स्थान पर लेजाते हैं जहां उसे ठहराया जाना है। वाचस्पत्नी कामना कर रही है, "तू जहां भी जाये, शुक्रपा देव तेरा स्वागत करें, तेरा सत्कार करें, तुझे ससम्मान सर्वत्र लेजायें।" वाचस्पत्नी को विश्वास है कि वाचस्पति जहां भी जायेगा, शुक्रपा देवों द्वारा उसका सार्वत्रिक और सार्वजनिक स्वागत तथा प्रनयन किया जायेगा।

वाचस्पत्नी की इन प्रेरणाओं और शुभ-कामनाओं से प्रेरित और प्रभावित होकर वाचस्पति केवल दो शब्द बोलता है—देवि! तू (अनाधृष्टा असि) धर्षणशीला है, अदम्या है, अपराजिता है, प्रगल्भा है, अधर्षणीया है।

अनाधृष्टा असि—इन दो शब्दों में कितना गहन रहस्य भरा हुआ है। "तू अनाधृष्टा है। इसीलिये तेरी ये प्रेरणायें तथा शुभकामनायें भी सर्वथा अनाधृष्टा हैं। इनसे प्रेरित, प्रभावित तथा आशीर्युक्त होकर ही मैं आगे बढ़ रहा हूं।"

**जिनमें तू कर रहा अनुवर्धन,**
**उन ही में उस ज्येष्ठ-ताति,**
**बर्हिसद, स्वर्विद, प्रतीचीन,**
**धुनि, आशु, विजयप्रद**
**वृजन का दोहन करता है तू,**
**प्रत्नथा पूर्वथा विश्वथा इमथा।**
**तू है उपयाम-गृहीत।**
**तुझे मिला यह जीवन तेरा**
**शं-दानार्थ।**
**तू संशुद्ध और शं-शोभित**
**परम वीरता की रक्षा कर।**
**देव शुक्रपा स्वागत करें,**
**तुझे ले जायें।**
**तू है अदम्या अधर्षणीया।**

सुवीरो वीरान् प्रजनयन् परीह्यभि रायस्पोषेण यजमानम् ।
सञ्जग्मानो दिवा पृथिव्या शुक्रः शुक्रशोचिषा निरस्तः
शण्डः शुक्रस्याधिष्ठानमसि ॥ (य ७/१३)

सु-वीरः वीरान् प्र-जनयन् परि-इहि अभि रायः पोषेण यजमानम् ।
सं-जग्मानः दिवा पृथिव्या शुक्रः शुक्र-शोचिषा
निःअस्तः शण्डः शुक्रस्य अधि-स्थानं असि ॥

अनाधृष्टा वाचस्पत्नी यथावसर पुनः-पुनः वाचस्पति को प्रोत्साहित करती हुई कहती रहती है—वृजनशील वाचस्पते ! (सु-वीरः) सु-वीर तू (वीरान् प्र-जनयन्) वीरों को समुत्पन्न करता हुआ (परि-इहि) परि-गमन कर, परि-भ्रमण कर, सब ओर विचर ।

वीर नाम वीर्यवान् पराक्रमशाली का है । वाचस्पति वीर नहीं, सुवीर है, महा वीर्यवान् और परम पराक्रम-शील है । तभी तो सार्वभौम साधना का व्रती बनकर, उपयाम-गृहीत हुआ हुआ, वह एक वैदिक विश्व के सुनिर्माण में रत निरत है । सुवीर शब्द का प्रयोग यहां वृजनशील के अर्थ में हुआ है ।

वाचस्पति कितना भी वीर, कितना भी वृजनशील क्यों न हो, वैदिक विश्व के सुनिर्माण के लिये और विश्व को वैदिक विश्व बनाये रखने के लिये वह अकेला सब कुछ कहां तक कर सकेगा ! इस महती साध की सफल और सतत साधना के लिये उसे सर्वत्र अपने जैसे असंख्य वीरों वीराङ्गनाओं का सुनिर्माण करना ही होगा । इसी दिशा में वाचस्पति को प्रेरती हुई वाचस्पत्नी ने कहा है, "सुवीर ! वीरों को समुत्पन्न करता हुआ तू सर्वत्र विचर" ।

और अब वह प्रभु से प्रार्थना करने लगती है—प्रभो ! तू (शुक्रस्य) दीप्ति का, पवित्रता का (अधि-स्थानं असि) अधिष्ठान है, सर्वोपरि धाम है । (यजमानं) यजमान को, वेदों की विश्वव्याप्ति-रूपी यज्ञ के यजमान इस वाचस्पति को (रायः पोषेण) आत्मैश्वर्य की पुष्टि से (अभि) अभितः, सर्वतः [सुसम्पन्न रख] । यह यजमान (दिवा पृथिव्या सं-जग्मानः) द्यौ और पृथिवी से संगत रहता हुआ, ज़मीन-आसमान एक करता हुआ, परम पुरुषार्थ करता हुआ (शुक्र-शोचिषा) दीप्त दीप्ति से, शुद्ध कान्ति से (शुक्रः) दीप्त, शुद्ध, प्रकान्त (निःअस्तः) निःअस्त और (शं-डः) शं-दा [रहे] ।

प्रार्थना गहन, मर्मस्पर्शी और सुस्पष्ट है । केवल निःअस्त शब्द है, जो स्पष्टीकरण की अपेक्षा रखता है ।

अस्त नाम गृह का है । निःअस्त का अर्थ हुआ गृहरहित, घर से बाहर । बेघर हुआ तो सारा जहां उसका घर हुआ । घर से निकलकर सारा जगत् वाचस्पति का घर होगया है । वाचस्पति गृहमुक्त हुआ सदा सर्वदा सम्पूर्ण पृथिवी पर मुक्त विचरण करता रहे ।

अस्त का अर्थ है अस्त होना । वाचस्पति निःअस्त रहे । वाचस्पति का कभी अस्त न हो । वह सदा उदीयमान रहे ।

वाचस्पत्नी द्वारा प्रार्थित ऐश्वर्यों तथा गुणों से युक्त रहकर ही वाचस्पति अपनी सार्वभौम सुपावन साध को संसिद्ध कर सकेगा ।

सुवीर तू,
समुत्पन्न करता हुआ वीरों को,
विचर सब ओर ।
यजमान को सुसम्पन्न रख,
सर्वतः आत्मैश्वर्य से ।

संगत रहता हुआ द्यौ पृथिवी से,
रहे तू शुक्रकान्ति से शुक्र निरस्त शण्ड ।
है तू शुक्र का अधिष्ठान ।
सूक्ति—वीरान् प्रजनयन् परीहि ।
वीरों को समुत्पन्न करता हुआ विचर ।

**अच्छिन्नस्य ते देव सोम सुवीर्यस्य रायस्पोषस्य ददितारः स्याम ।**
**सा प्रथमा संस्कृतिर्विश्ववारा स प्रथमो वरुणो मित्रो अग्निः ॥**
(य ७/१४)

**अ-छिन्नस्य ते देव सोम सु-वीर्यस्य रायः पोषस्य ददितारः स्याम ।**
**सा प्रथमा संस्कृतिः विश्व-वारा सः प्रथमः वरुणः मित्रः अग्निः ॥**

वाचस्पत्नी द्वारा प्रप्रेरित तथा आत्मधृति से प्रधृत होकर वाचस्पति नगर-नगरान्तर तथा देश-देशान्तर में विचर रहा है, जनता को वैदिक विचार तथा वैदिक आचार से समलंकृत करता हुआ, लोगों में सतत साधना तथा आत्मैश्वर्य के सम्पोषण का सुसंचार करता हुआ, और इस प्रकार वैदिक वीरों तथा वैदिक वीराङ्गनाओं का संसृजन करता हुआ। वह प्रचार और प्रशिक्षण करके जहां से भी प्रस्थान करता है, उसके द्वारा सम्पादित वैदिक वीर तथा वीरायें उसे श्रद्धांजलि अर्पित करते हुए उससे आशीर्वाद मांगते हैं—(देव सोम) दिव्य सोम ! हम (ते) तेरे (अच्छिन्नस्य सुवीर्यस्य) अच्छिन्न सुवीर्य के तथा (रायः पोषस्य) आत्मैश्वर्य के पोष के (ददितारः स्याम) देनेवाले हों।

वाचस्पति को यहां "देव सोम" से सम्बोधित किया गया है। देव का अर्थ है दिव्य अथवा दिव्यताओं का पुंज। सोम नाम है पूर्णिमा के चन्द्र का जो सम्पूर्ण कलाओं से कलान्वित होता है। सोम में सोम्यता है। वह काली रात्रियों का तिरस्कार या विनाश न करके उन्हें अपनी ज्योत्स्ना से ज्योतिर्मयी कर देता है। वाचस्पति वह दिव्य सोम है जो अज्ञानान्धकाररूपी रात्रियों को ज्ञान-विज्ञानमयी ज्योति में परिवर्तित करता चला जारहा है।

वैदिक वीर और वैदिक वीराङ्गनायें वाचस्पति से कह रहे हैं—देव सोम ! हमने तुझसे जो अच्छिन्न सुवीर्य तथा आत्मैश्वर्य का पोष प्राप्त किया है उसे हम तेरी तरह ही सकल मानव प्रजा में वितरित करनेवाले हों।

अच्छिन्न सुवीर्य नाम उस उत्तम पराक्रम का है, जो कभी छिन्न-भिन्न अथवा क्षीण न हो। अच्छिन्न सुवीर्य से तात्पर्य यहां सतत सन्तत निरन्तर अनवरत चलनेवाले सुसाधनारूपी पराक्रम से है।

रायस्पोष अथवा आत्मैश्वर्य का पोष वह आत्मसंवल है, आत्मा का वह अडिग आत्मौज है जो अच्छिन्न सुवीर्य की सतत साधना का नैरन्तर्य के साथ संवहन करता है। रायस्पोष ही वह ध्रुव अवलम्ब है जिसके आश्रय से अच्छिन्न सुवीर्य सुरक्षित रहता हुआ संवर्धित होता है।

अपना आभार व्यक्त करते हुए वैदिक वीर और वीराङ्गना पुनः कहते हैं—देव सोम ! वैदिक विचार और वैदिक आचार के रूप में तूने हमें जो संस्कृति प्रदान की है, (सा प्रथमा विश्व-वारा संस्कृतिः) वह प्रथमा विश्व-वारा संस्कृति है। हम उस संस्कृति के भी (ददितारः स्याम) विश्व में वितरण करनेवाले हों।

प्रथमा का अर्थ है आदिम। विश्व-वारा का अर्थ है विश्व-वरणीया, अखिल विश्व द्वारा आचरणीया। संस्कृति का अर्थ है सं+कृति, सम्यक्+कृति, उत्+कृति, उत्कृष्ट+कृति, वह उत्कृति जो विश्व की सम्पूर्ण मानव प्रजा को उत्कृष्ट उत्थित उच्च और सदाचारी वनाती है।

(संस्कृतिः सा) संस्कृति वह है जो (प्रथमा विश्व-वारा) आदिम और विश्व-वरणीया है। संस्कृति का रूप आदि से अन्त तक एक समान रहता है। उसमें कभी कोई परिवर्तन नहीं होता है। शताब्दियां, सहस्राब्दियां, लक्षाब्दियां उसमें कोई परिवर्तन नहीं कर पाती हैं। संस्कृति में देश प्रदेश की भी बाधा नहीं होती है। वह समानरूपेण अखिल विश्व की है और अखिल विश्व की रहेगी।

संस्कृति का विशेषण 'विश्ववारा' शब्द महत्त्व-पूर्ण है। विश्ववारा=विश्व+वारा। विश्व का अर्थ है सकल संसार। विश्ववारा का अर्थ है विश्व-वरणीया, विश्व द्वारा वरण की जाने योग्य, विश्व का वरण करनेवाली, विश्व का वारण-दोषनिवारण करनेवाली।

इस प्रसंग में संस्कृति, सभ्यता तथा कला के भेद को जान लेना उपादेय होगा। संस्कृति अखिल विश्व की एक है। सभ्यता देश-देश और समाज-समाज की भिन्न-भिन्न हो सकती है और होती है। कला कलाकारों की कल्पना पर आधारित होती है और भिन्न-भिन्न देशों में भिन्न-भिन्न रूप धारण करती है।

संस्कृति का सम्वन्ध विश्व के मानवों की आत्मा से है। सभ्यता का सम्वन्ध सामाजिक शिष्टाचार से है। कला का सम्वन्ध सोम्य और सुशोभन कल्पनाओं से है। संस्कृति मानव को निर्विकार और निर्दोष वनाती है।

सभ्यता मानव को शिष्ट वनाती है। कला मानव को, मानव-समाज को, मानव कृतियों को तथा मानव-संस्थानों को सोम्य, सुन्दर और रोचक वनाती है। संस्कृति जननी है धर्म, सत्य, संयम, सदाचार, न्याय और पवित्रता की। सभ्यता जननी है शिष्टाचार और शिष्ट व्यवहार की। कला जननी है सुरूपता की।

संस्कृति, सभ्यता और कला—तीनों ही में अश्लीलता के लिये कोई स्थान नहीं है। और संस्कृति तो है ही वह जो अखिल विश्व का शोधन करती है।

देव सोम ! तेरा जो वीर अच्छिन्न सुवीर्य का, रायस्पोप का तथा प्रथमा विश्ववारा संस्कृति का विश्व में विस्तार और वितरण करेगा, निस्सन्देह (सः प्रथमः वरुणः मित्रः अग्निः) वह प्रथम, वरुण, मित्र और अग्नि है।

प्रथम से तात्पर्य श्रेष्ठ अग्रणी से है। वरुण का अर्थ है वरणीय, वन्दनीय। मित्र का प्रयोग हुआ है यहां स्नेही तथा हितैपी के अर्थ में। अग्नि का प्रयोग हुआ है यहां पावक और प्रकाशक के अर्थ में। सचमुच वह ही श्रेष्ठ अग्रणी है, वह ही वन्दनीय है, वह ही मानव जाति का सच्चा मित्र है, वह ही पावक और प्रकाशक है जो वीर या वीराङ्गना अच्छिन्न सुवीर्य का, रायस्पोप का, विश्ववारा संस्कृति का विश्व में प्रचार, प्रसार तथा विस्तार करती है।

**देव सोम ! हम होवें दाता**
**तेरे अच्छिन्न सुवीर्य के,**
**आत्मैश्वर्य के सुपोष के।**
**वह प्रथमा संस्कृति विश्व-वारा**
**वह ही प्रथम वरुण मित्र अग्नि।**

सूक्ति—**सुवीर्यस्य रायस्पोषस्य ददितारः स्याम।**
हम सुवीर्य और रायस्पोप के दाता हों।
**संस्कृतिर्विश्ववारा।**
संस्कृति विश्ववरणीया होती है।
संस्कृति सर्वदोपनिवारिका होती है।

स प्रथमो बृहस्पतिश्चिकित्वाँस्तस्मा इन्द्राय सुतमा जुहोत स्वाहा ।
तृम्पन्तु होत्रा मध्वो याः स्विष्टा याः सुप्रीताः सुहुता
यत्स्वाहायाडग्नीत् ॥ ( य ७/१५ )

सः प्रथमः बृहस्पतिः चिकित्वान् तस्मै इन्द्राय सुतं आ-जुहोत स्वाहा ।
तृम्पन्तु होत्राः मध्वः याः सु-इष्टाः याः
सु-प्रीताः सु-हुताः यत् स्वाहा अयाट् अग्नीत् ॥

जो वीर अच्छिन्न वीर्य का, रायस्पोष का तथा प्रथमा विश्ववारा वैदिक संस्कृति का विश्व में विस्तार-वितरण करता है, वह न केवल प्रथम, मित्र, वरुण और अग्नि है, (सः) वह (प्रथमः बृहस्पतिः चिकित्वान्) प्रथम, बृहस्पति तथा चिकित्वान् है ।

प्रथमः का प्रयोग यहां सर्वाग्र, सर्वश्रेष्ठ, सर्वोत्तम, पुरुषोत्तम के अर्थ में हुआ है ।

बृहस्पतिः=बृहती+पतिः=बृहती वाणी का रक्षक, महती वेदवाणी की रक्षा करनेवाला ।

चिकित्वान् = चि + कित् + वान् = चिति + किति+वान्=चेतना+ज्ञान+वान् । चिति= चेतना, प्रचेतना, विवेक, आत्मबोध । किति=सत्य संकल्प+सत्य ज्ञान । जो आत्मा के शुद्ध बोध, मन के सत्य संकल्प तथा बुद्धि के सत्य अथवा तत्त्व-ज्ञान से युक्त है, उसे चिकित्वान् कहते हैं ।

स्थान-स्थान से प्रस्थान करते हुए स्वनिर्मित प्रत्येक वीर-वीरा की ओर संकेत करके वाचस्पति जनता से कहता है—

१) (सः प्रथमः बृहस्पतिः चिकित्वान्) वह पुरुषोत्तम है, वेदरक्षक है, चितिकितिसम्पन्न है ।

२) सर्वजनो ! (तस्मै इन्द्राय) उस इन्द्रियों के स्वामी के लिये, उस जितेन्द्रिय के लिये, उस वीर आत्मा के लिये (स्वाहा) सु-आहुति द्वारा, यज्ञीय निष्ठा के साथ (सुतं) सुनिष्पन्न सोम, संशुद्ध प्रेम, ताया छाना स्नेह, सब शुभ श्रेष्ठ (आ-जुहोत) सम्पूर्णतः होमो, अर्पण करो ।

जनता के स्नेह से पन्न और ऐश्वर्य से सम्पन्न होकर ही प्रत्येक वीर और वीरा साधना-पथ पर निर्वाधता के साथ अग्रसर हो सकेंगे ।

३) (याः सु-इष्टाः) जो सु-इष्टियां हैं, जो शुभेच्छायें हैं, (याः सु-प्रीताः सु-हुताः) जो सु-प्रीतियां और सु-हुतियां—आहुतियां हैं, वे (होत्राः) होत्रों को (मध्वः) मधु से (तृम्पन्तु) तृप्त करें ।

होत्राः नाम यज्ञों का है । होत्राः नाम होम-निष्पादकों अथवा यज्ञसम्पादकों का भी है । वैदिक वीर तथा वीरायें वैदिक विचारयज्ञ, वैदिक आचार-यज्ञ, वैदिक संस्कृतियज्ञ, वैदिक जीवनयज्ञ, वैदिक समाजयज्ञ, वैदिक राष्ट्रयज्ञ, वैदिक विश्वयज्ञ आदि अनेक यज्ञों का निष्पादन करेंगे । वेदानुयायी जनों का यह परम पुनीत कर्तव्य है कि अपनी शुभेच्छायें, अपनी सुप्रीतियां, अपनी सु-आहुतियां मधुरता के साथ उन यज्ञों के लिये अर्पित करें और उन यज्ञ-सम्पादकों को मधु से [मधुर आतिथ्य से] तृप्त सन्तृप्त करें ।

पुनः व्यक्तिशः प्रत्येक वैदिक वीर-वीरा को सम्बोधन करता हुआ वाचस्पति कहता है, वैदिक वीर ! वैदिक वीरा ! तुझे स्मरण रहे, "(अग्नीत्) अग्नि-प्रेरक, अग्नि-प्रज्वलक (यत्) जब (स्वाहा) स्व-आहा, स्व-सर्वस्व की आहुति देता है, तब ही वह (अयाट्) सत्कृत किया जाता है, पूजा जाता है ।

प्रत्येक वीर-वीरा अग्नीत् है, वैदिकताग्नि का प्रज्वलक है । जब वह उस अग्नि में स्व की और स्व-सर्वस्व की आहुति देता है, तब ही सर्व जन

उसका पूजन करते हैं और उसके चरणों में अपनी शुभेच्छायें, अपनी सुप्रीतियां और अपने जीवनों और धनों की सु-आहुतियां अर्पण करते हैं।

वह है प्रथम, वह है बृहस्पति,
चिकित्वान् वह।
होमो सोम सुसुत स्वाहुतिवत्,
उस इन्द्रिय-स्वामी के लिये।

तृप्त करें होत्रों को मधु से,
जो शुभेच्छायें सुप्रीतियां सु-आहुतियां।
जब अग्नीत् स्व-आहुति देता,
पूजा जाता सत्कृत होता है वह सब ही।

सूक्ति—यत् स्वाहायाऽग्नीत्।
जब स्वाहा की,
पूजित हुआ अग्नि-प्रज्वलक।

**अयं वेनश्चोदयत्पृश्निगर्भा ज्योतिर्जरायू रजसो विमाने।**
**इममपां सङ्गमे सूर्यस्य शिशुं न विप्रा मतिभी रिहन्ति।**
**उपयामगृहीतोऽसि मर्काय त्वा ॥** (य ७/१६)

[ऋ १०. १२३. १]

**अयं वेनः चोदयत् पृश्नि-गर्भाः ज्योतिः-जरायुः रजसः वि-माने।**
**इमं अपां सं-गमे सूर्यस्य शिशुं न विप्राः मतिभिः रिहन्ति।**
**उपयाम-गृहीतः असि मर्काय त्वा ॥**

वाचस्पति अपने वीरों और वीराओं तथा जनता से विदा होकर प्रस्थान करता है और जन-जन कामना करने लगता है—(वि-माने) वि-मान में, विश्व-निर्माण में, वैदिक विश्व के विविध-पार्श्वी निर्माण में (अयं ज्योतिः-जरायुः वेनः) यह ज्योति का जेर वेन (पृश्नि-गर्भाः रजसः) पृश्नि-गर्भा लोकों को (चोदयत्) प्रेरे।

वेणृ धातु, जिससे वेन शब्द बना है, का अर्थ है गहन चिन्तन, ज्ञान, गति [साधना] और दर्शन। गहन चिन्तन से ज्ञान का उदय होता है। ज्ञानोदय से उत्कट साधना होती है। उत्कट साधना से दर्शन अथवा साक्षात्कार होता है। चिंतनशील, ज्ञानी, साधनाशील तथा साक्षात्कर्मा होने से वाचस्पति वेन है।

वेन का विशेषण है ज्योतिर्जरायुः। जरायु नाम जेर का है। जिस प्रकार जेर के भीतर गर्भस्थ शिशु निहित होता है, उसी प्रकार वेन के भीतर ज्योति निहित है। वेन के भीतर वह ज्योति निहित है जो अज्ञानान्धकार से आवृत जीवन-रात्रियों को ज्योतिर्मय बना देती है।

इयं पृथिवी वै पृश्निः। यह पृथिवी पृश्नि है। अन्नं वै पृश्निः। अन्न अथवा खाद्य ही पृश्नि है। अपने खाद्यों और पेयों द्वारा समस्त प्राणियों का सिञ्चन करनेवाली होने से पृथिवी का नाम पृश्नि है। पृश्नि का अर्थ स्पर्श करनेवाली अथवा सुस्पर्शा भी है। पृथिवी पर निवास करनेवाले सब प्राणी पृथिवी का स्पर्श कररहे हैं और पृथिवी सबका स्पर्श कररही है।

सब पृथिवी के गर्भ में निवास कररहे हैं और पृथिवी माता सब को अपने गर्भ में धारे हुए है। अतः पृथिवी पर निवास करनेवाले सभी प्राणी पृश्नि-गर्भाः हैं। रजसः शब्द का प्रयोग यहां प्रत्यक्षतः लोकों, लोगों, मनुष्यों के लिये हुआ है।

"विमान में यह ज्योति-जरायु वेन पृथिवी-वासी सब लोगों को प्रेरे, वेदपथ पर चलाये"—यह कितनी सुन्दर और यथार्थ जनकामना तथा जनभावना है।

प्रस्थानोपरान्त वाचस्पति जहां भी पहुंचता है, वहीं (अपां सं-गमे) प्रजाओं के संगम पर (विप्राः)

विप्रजन, विशेष-प्रकृष्ट-जन, स्वागतार्थ आये प्रमुख जन (इमं) इसे, इस वाचस्पति को (सूर्यस्य शिशुं न) सूर्य के शिशु के समान (मतिभिः) मतियों—मान्यताओं से (रिहन्ति) लिहन्ति, आस्वादते हैं, चूमते हैं।

चन्द्रमा सूर्य का शिशु है। सूर्य के प्रकाश से चन्द्र की चन्द्रिका उत्पन्न होती है। अतः चन्द्रमा को सूर्य का शिशु कहते हैं। शिशुवत् सुसोम्य होने से चन्द्रमा सबको बड़ा प्यारा लगता है। कौन है जो सूर्य के चन्द्रशिशु को प्यार नहीं करता है? कौन है जो अपनी मतियों से उसका चुम्बन नहीं करता है?

वाचस्पति जहां भी पहुंचता है, वहीं प्रजाओं का संगम [समूह] उसके स्वागतार्थ एकत्रित होजाता है और उनके प्रमुख आगे बढ़कर अपनी सम्पूर्ण मतियों से उसका चन्द्रवत् चुम्बन करते हैं। वाचस्पति का चुम्बन होठों से नहीं, मतियों से किया जाता है।

विप्रों द्वारा स्वागत किये जाने के उपरान्त वाचस्पति जनसमूह के मध्य में आता है और जन-संगम आनदविभोर होकर प्रशस्ति-घोष करता है—

वाचस्पते! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है, सारी पृथिवी के वैदिकीकरण का व्रती है। प्रभु ने (त्वा) तुझे (मर्काय) मर्क के [निवारण के] लिये [प्रापित किया है]।

मर्क नाम मृत्यु, अन्याय, अनाचार और अभद्राचार का है। अन्याय, अनाचार और अभद्राचार मृत्यु है। न्याय, सदाचार और भद्राचार जीवन है। वाचस्पति पृथिवी-गृहीत है और वैदिकीकरण की उसकी साध सार्वभौम है। साचार वेदप्रचार से ही संसार से मृत्युरूप अन्याय और अनाचार का निराकरण होकर न्याय और भद्राचार की प्रस्थापना होती है। "तू पृथिवी-गृहीत है, तेरा जीवन सार्वभौम है। तू सम्पूर्ण पृथिवी पर से मर्क के निवारणार्थ प्रापित है। संसार से मर्क के निर्मूलन के लिये ही तेरा जीवन है"—यही उदात्त भाव इस जन-प्रशस्ति में है।

विश्वनिर्माण में यह ज्योतिजरायु वेन
प्रेरे पृथिवी-गर्भा मानुषों को।
प्रजाओं के संगम में
चूमते हैं विप्रजन इसे मतियों से,
सूर्य के शिशु के समान।
पृथिवी-गृहीत है तू,
मर्क के निवारणार्थ तुझे।

सूक्ति—वेनश्चोदयत् पृश्निगर्भाः।
वेन प्रेरे भूवासियों को।

**मनो न येषु हवनेषु तिग्मं विपः शच्या वनुथो द्रवन्ता। आ यः शर्याभिस्तुविनृम्णो अस्याश्रीणीतादिशं गभस्तावेष ते योनिः प्रजाः पाह्यपमृष्टो मर्को देवास्त्वा मन्थिपाः प्रणयन्त्वनाधृष्टासि॥**

[ऋ १०.६१.३] (य ७/१७)

**मनः न येषु हवनेषु तिग्मं विपः शच्या वनुथः द्रवन्ता। आ यः शर्याभिः तुवि-नृम्णः अस्य अश्रीणीत आदिशं गभस्तौ एषः ते योनिः प्रजाः पाहि अप-मृष्टः मर्कः देवाः त्वा मन्थिपाः प्र-नयन्तु अनाधृष्टा असि॥**

अव वाचस्पति और वाचस्पत्नी दोनों का अभिनन्दन करते हुए कहा जारहा है—तुम दोनों (येपु हवनेपु) जिन हवनों में (तिग्मं मन: न द्रवन्ता) तिग्म मन के समान दौड़ते हुए [जाते हो], (शच्या) शची से (विप: वनुथ:) विप: सेवन कराते हो।

हवन नाम होम, यज्ञ, यज्ञीय स्थान, आह्वान और निमन्त्रण का है। हवन शब्द का प्रयोग यहां आह्वान और निमन्त्रण के अर्थ में हुआ है।

तिग्म का अर्थ है तीक्ष्ण, तेज, तीव्र, चमकीला।

शची नाम वाणी, कर्म और प्रज्ञा का है।

विप: = वि + प: = वि-प्रकृष्ट, सर्वत: प्रकृष्ट, शुभ–श्रेष्ठ।

वाचस्पति और वाचस्पत्नी केवल स्वेच्छा से ही सर्वत्र नहीं जाते हैं। विकल मानव स्थान-स्थान से उनका विह्वल आह्वान करते है और वे दोनों तीव्र मन के समान दौड़कर वहां पहुंचते हैं और लोगों को अपनी प्रज्ञा, वाणी और कर्म से सवको विप: का, जो कुछ शुभ श्रेष्ठ है उसका सेवन कराते है और सुख शान्ति प्रदान करते है।

और व्यक्तिश: प्रशस्ति करते हुए जन-जन कह रहा है—(य:) जो [वाचस्पति है], वह (तुवि-नृम्ण:) वहु-नृम्ण है, अमित-नरत्व से युक्त है, अक्षय आत्मसंवल से सम्पन्न है। उसने (अस्य) इस [परमात्मा] के (आदिशं) आदेश को (गभस्तौ) हथेली में (शर्याभि:) अंगुलियों से (आ-अश्रीणीत) पूर्णत: पकाया है।

इन जनोक्ति में वाचस्पति के प्रति जन-श्रद्धा ठाठे मार रही है। वाचस्पति जिस सार्वभौम साध में संलग्न है, वह मानवी नहीं है, दैवी है। उसमें वेदपति परमात्मा का आदेश अन्तर्निहित है। प्रभु के इस आदेश के पालनार्थ जिस नृम्ण की, जिस आत्म-संवल की आवश्यकता है, वह वाचस्पति में अतुल मात्रा में है। उसी तुविनृम्ण के आश्रय से उस आदेश को वाचस्पति ने अपनी हथेली में अपनी अंगुलियों से पकाया है।

"हथेली में अंगुलियों से आदेश को पकाना"—यह एक वैदिक ईडियम है जिसका आशय है आदेश-पालनार्थ घोर तप करना, अग्नि-परीक्षा में से गुज़रना। वेदों की विश्व-व्याप्ति प्रभु का आदेश है। उसके पालन में वाचस्पति ने अपने आपको खपा दिया है, वह अपने आपको सुहुत किये चला जारहा है।

फिर वाचस्पत्नी को सम्वोधन करके वे कहते हैं—तू (अनाधृष्टा असि) अधर्पणीया है, प्रगल्भा है, अदम्या है, अपराजिता है, धर्पणशीला है। तेरे अदम्य सङ्ग और सहयोग से सवल होकर ही वाचस्पति अपनी सार्वभौम साध में सफल होरहा है।

जनप्रशस्ति को जारी रखते हुए पुन: वाचस्पति से कहा जारहा है—

१) (ते एप: योनि:) तेरी यह योनि, तेरी यह मानव-जीवनी, तेरा यह मानव-जीवन धन्य है।

२) अपने इस सुधन्य जीवन से (प्रजा: पाहि) प्रजाओं को/की रक्षा कर।

३) तेरे जीवन की सुसाधना द्वारा संसार से (मर्क: अप-मृष्ट:) मर्क चूर-चूर होजाये। अन्याय, अनाचार, अभद्राचार विनष्ट होजाये।

४) (मन्थि-पा: देवा: त्वा प्र-नयन्तु) मन्थनशीलता की रक्षा करनेवाले दिव्य गुण तुझे आगे लेजायें। मन्थनशीलता की पोपक दिव्यतायें तुझे प्रकृष्टतया साधनापथ पर चलायें।

दोनों जाते जिन हवनों में
दौड़ते हुए तीव्र मनःसम,
वहीं शची से विपः कराते हो तुम सेवन ।
जो वाचस्पति तुवि-नृम्ण है
उसने पकाया है हथेली में,
इसका आदेश अंगुलियों से ।
तू है अनाधृष्टा ।
है धन्य तेरी यह योनि ।

रक्षा कर तू प्रजाओं की ।
चूर चूर होजाये मर्क, और
तुझे मन्थिपा देव सदा आगे लेजायें ।

सूक्ति—प्रजाः पाहि ।
प्रजाओं को/की रक्षा कर ।
देवास्त्वा मन्थिपाः प्र णयन्तु ।
मन्थनशीलपा दिव्यतायें तुझे आगे लेजायें ।

**सुप्रजाः प्रजाः प्रजनयन्परीह्यभि रायस्पोषेण यजमानम् ।**
**सञ्जग्मानो दिवा पृथिव्या मन्थी मन्थिशोचिषा**
**निरस्तो मर्को मन्थिनो ऽधिष्ठानमसि ॥** ( य ७/१८ )

सु-प्रजाः प्र-जाः प्र-जनयन् परि-इहि अभि रायः पोषेण यजमानम् ।
सं-जग्मानः दिवा पृथिव्या मन्थी मन्थि-शोचिषा निःअस्तः मर्कः
मन्थिनः अधि-स्थानं असि ॥

जनप्रशस्ति के उपरान्त वाचस्पति को जनप्रेरणा से सुप्रेरित करते हुए कहा जारहा है—(सु-प्रजाः) सुप्रजाओंवाले ! (मन्थी) मन्थनशील तू (प्रजाः) प्रजाओं को, सर्वसाधारण जनों को तथा (यजमानं) यजमान को, यज्ञशील वैदिक वीर-वीरा को (रायः पोषेण) आत्मैश्वर्य के पोष से (प्र-जनयन्) प्रकाशित करता हुआ और (दिवा पृथिव्या सं-जग्मानः) द्यौ और पृथिवी से संगत रहता हुआ (मन्थि-शोचिषा) मन्थन-दीप्ति के साथ (अभि) अभितः, सब ओर (परि-इहि) परि-गमन कर, परि-भ्रमण कर ।

वाचस्पति के लिये **सुप्रजाः** एक ऐसा रहस्यपूर्ण सम्बोधन है जिससे उसकी एक अनिवार्य योग्यता अथवा क्षमता का द्योतन होरहा है । सुप्रजाः का अर्थ है प्रजाओं को सु, सुष्ठु, सुन्दर सुमानव बनानेवाला । वह वेदप्रचारक वाचस्पति ही क्या हुआ, यदि वह मानव-प्रजा को सुप्रजा अथवा सुमानव न बना पाये । वे वेदशिक्षायें ही क्या हुईं, यदि उनसे मानव सुप्रजा न बनें ।

वाचस्पति मन्थनशील है । गहन चिन्तन द्वारा वह अपनी कार्यप्रणाली तथा साधना का सदा सर्वदा मन्थन करता हुआ देखता रहता है कि क्या साधारण मानव-प्रजायें और क्या वैदिक वीर-वीरा—सब सुष्ठु रूप में आत्मैश्वर्यों की पुष्टि से प्रकट-प्रकाशित होरहे हैं या नहीं । आत्मैश्वर्य ही है जिससे जन-साधारण तथा वैदिक वीर-वीरा प्रकट-प्रकाशित होते हैं । भौतिक ऐश्वर्य से मानव सम्पन्न होते हैं, प्रकाशित नहीं । वाचस्पति का विश्व-भ्रमण इसीलिये तो होरहा है कि मानव-प्रजायें और यजमान, जन-साधारण और वैदिक वीर-वीरा अध्यात्म से प्रकाशित होजायें । इसीलिये तो वह द्यौ और पृथिवी से संगत हुआ, आस्मान और जमीन एक करता हुआ और मन्थन-दीप्ति से प्रदीप्त हुआ सब ओर परिभ्रमण कर रहा है ।

इसी रहस्य के व्यक्तीकरण के लिये वेदमाता ने जनता के मुख से वाचस्पति के प्रति कहलवाया है, "सुप्रजाओंवाले ! मन्थनशील तू प्रजाओं को तथा

वैदिक वीरा-वीरा-वर्ग को प्रकाशित करता हुआ, द्यौ और पृथिवी से संगत रहता हुआ, मन्थन-दीप्ति के साथ, सब ओर परिगमन कर।"

वैदिक वाङ्मय में द्यौ-भू से संगत होने का अर्थ है ज़मीन-आस्मान एक करना, परम पुरुषार्थ करना।

मन्थन से ही निष्कर्षरूपी मक्खन प्राप्त होता है जिसके सेवन से जीवन दीप्त और कार्य प्रदीप्त होता है, साथ ही साधना का पथ भी प्रशस्त होता है। मन्थन से तात्पर्य यहां गहन चिन्तन से है। गहन चिन्तन वाचस्पति के जीवन का वह दीप-प्रदीप है, जिसकी दीप्ति से स्वयं प्रदीप्त होकर वह सम्पूर्ण मानव जाति तथा वैदिक वीर-वीराओं को सुप्रकाशित करता चला जारहा है।

जनप्रेरणा के मिष से वेदमाता पुनः कहलवा रही है—मन्थनशील वाचस्पते! तेरे सर्वतः परिभ्रमण से, तेरी विश्व-वेदप्रचार-यात्राओं से, विश्व में से (मर्कः) अन्याय, अनाचार, अभद्राचार (निःअस्तः) निरस्त होजाये, निराकृत होजाये, निःशेष होजाये। तू (मन्थिनः अधि-स्थानं असि) मन्थी का अधिष्ठान है, मन्थनशील का आश्रय-स्थान है। प्रत्येक मन्थनशील साधक का तू पथप्रदर्शक है। प्रत्येक मन्थनशील वैदिक वीर और वीरा तेरे मन्थनों से, तेरे निष्कर्षों से लाभान्वित होकर तेरी सार्वभौम साध की सिद्धि में सहायक और अग्रसर है।

**सुप्रजाः! मन्थी तू प्रजाओं को,**
**अपि च सब यजमान-वर्ग को,**
**आत्मैश्वर्यों के सुपोष से**
**प्रकट-प्रकाशित करता हुआ,**
**सङ्गत हुआ द्यौ पृथिवी से,**
**मन्थन-शुचि के साथ सर्वतः परिभ्रमण कर।**
**मर्क निरस्त ध्वस्त होजाये,**
**मन्थी का तू अधिष्ठान है।**

**सूक्ति—परीह्यभि।**
सब ओर परिभ्रमण कर।
**निरस्तो मर्कः।**
अन्याय अनाचार नष्ट होजाये।

**ये देवासो दिव्येकादश स्थ पृथिव्यामध्येकादश स्थ।**
**अप्सुक्षितो महिनैकादश स्थ ते देवासो यज्ञमिमं जुषध्वम्॥**

[ऋ १. १३९. ११] (य ७/१९)

**ये देवासः दिवि एकादश स्थ पृथिव्यां अधि एकादश स्थ।**
**अप्सु-क्षितः महिना एकादश स्थ ते देवासः यज्ञं इमं जुषध्वम्॥**

वैदिक शिक्षाओं की संव्याप्ति द्वारा विश्व से अन्याय, अनाचार और अभद्राचार को निर्मूल करके न्याय, सदाचार और भद्राचार की जो मोहक आशायें वाचस्पति से सम्बद्ध की गयी हैं, उनकी गुरुता का अनुभव करके वाचस्पति का आत्मा बोल पड़ता है—मेरे जीवन में निवास करनेवाले (देवासः) देवो! (देवासः) देवो! (ये) जो तुम (दिवि) द्यौ में (एकादश स्थ) ग्यारह हो, (पृथिव्यां एकादश अधि-स्थ) पृथिवी में ग्यारह अधिष्ठित हो, (अप्सु-क्षितः) जलों में निवास करनेवाले (एकादश स्थ) ग्यारह हो, (ते) वे तुम (इमं यज्ञं) इस यज्ञ को (महिना) महिमा के साथ (जुषध्वं) सप्रेम सेवन करो।

जुष प्रीतिसेवनयोः। जुष धातु का अर्थ है सप्रेम सरुचि सेवन, सेवा, साधना करना।

वाचस्पति ने यहां अपने जीवन में निहित तेतीस देवों को सम्बोधन किया है जिनमें से ग्यारह देवों का निवास उसके द्यौ में है, ग्यारह देवों का

निवास उसकी पृथिवी में और ग्यारह देवों का निवास उसके जलों में है।

मन्त्र में शिर से कण्ठमूल तक के देह-भाग के लिये द्यौ का, कण्ठमूल से नीचे सम्पूर्ण देह-भाग के लिये पृथिवी का और सम्पूर्ण देह में व्यापे रसों व रासायनिक पदार्थों के लिये जलों का प्रयोग हुआ है।

द्यौ में स्थित ग्यारह देव हैं मेधा, बुद्धि, दो नेत्र, दो श्रोत्र, दो नासिका, वाणी, रसना और कण्ठ।

पृथिवी में स्थित ग्यारह देव हैं दो भुजायें, दो फेफड़े, हृदय, आँत, जठर, मूत्रेन्द्रिय, मलेन्द्रिय, और दो पैर।

जलों में निवास करनेवाले ग्यारह देव हैं रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा, वीर्य, ओज, अमृत, मन, चित्त।

वाचस्पति की साध साधारण साध नहीं है, अतिशय असाधारण है और है अतिशय दुस्तर। इसकी सफल सिद्धि के लिये यह नितान्त आवश्यक है कि उसके तेतीसों देव नीरोग, निर्मल, स्वस्थ, सशक्त और विकासोन्मुख रहें। तब ही वे वाचस्पति के सार्वभौम यज्ञ का सप्रेम सेवन कर सकेंगे। तब ही वे वाचस्पति की आत्मा के इस देहरूपी यज्ञ का भी सस्नेह सम्पोपण और सुनिर्वहन कर सकेंगे। यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवा:—देवजन जीवन-यज्ञ से ही अन्य सकल यज्ञों का यजन किया करते हैं।"

जीवन-यज्ञ के तेतीस देव जब यज्ञीय [शुद्ध, सुगन्धित और सुपुष्ट] होंगे, तब ही वाचस्पति महिमा के साथ अपने सार्वभौम यज्ञ की पूर्ण साधना कर सकेगा। इसी भाव से अपने जीवन के सम्पूर्ण संबल को तोलते हुए वाचस्पति ने कहा है, "मेरे जीवन में स्थित तेतीस देवो! महिमा के साथ मेरे सार्वभौम यज्ञ की सस्नेह संसाधना करो।"

लघुता के साथ नहीं, महिमा के साथ यज्ञों की सफल साधना होती है, यह एक सुमहान् वैदिक सन्देश है।

**देवो! देवो!**
**जो तुम ग्यारह स्थित द्यौ में,**
**जो तुम ग्यारह स्थित भूमि में,**
**जो तुम ग्यारह स्थित जलों में,**
**वे तुम महिमा सहित साधना**
**करो प्रेम से इस सुयज्ञ को।**

**उपयामगृहीतोऽस्याग्रयणो ऽसि स्वाग्रयणः।**
**पाहि यज्ञं पाहि यज्ञपतिं विष्णुस्त्वामिन्द्रियेण पातु**
**विष्णुं त्वं पाह्यभि सवनानि पाहि॥** (य ७/२०)

**उपयाम-गृहीतः असि आग्रयणः असि सु-आग्रयणः।**
**पाहि यज्ञं पाहि यज्ञ-पतिं विष्णुः त्वां इन्द्रियेण पातु**
**विष्णुं त्वं पाहि अभि सवनानि पाहि॥**

और अब वाचस्पति अपने जीवन को सम्बोधन करता हुआ आत्मशंसन करता है—

१) तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है।

"मेरे जीवन! सम्पूर्ण पृथिवी तेरा घर है और पृथिवी पर निवास करनेवाली समस्त मानव-प्रजा तेरा परिवार है। सम्पूर्ण पृथिवी पर से अन्याय, अनाचार और अभद्राचार का उन्मूलन करके तुझे इस पृथिवी पर वैदिक न्याय, वैदिक आचार और वैदिक भद्रता की बेलें बोनी हैं, ताकि समस्त मानव प्रजा सुख, सम्पन्नता, शान्ति और आनन्द का सुधन्य जीवन जी सके।"

२) तू (असि आग्रयणः सु-आग्रयणः) है आग्रयण सु-आग्रयण।

आग्रयण का अर्थ है अग्रगामी, आगे बढ़नेवाला,

पीछे न हटनेवाला। वाचस्पति के संसिद्ध जीवन में आगे ही आगे बढ़ने की साध है। पीछे हटने का प्रश्न ही नहीं है। वह जिस साधना-पथ पर आरूढ़ है, उसपर वह सतत सन्तत निरन्तर बढ़ता ही चला जायेगा।

"मेरे जीवन! तुझे अपने अस्तित्व के अन्तिम क्षण तक साधना-पथ पर सब ओर आगे ही आगे बढ़ना है, सुष्ठुतया आगे ही आगे बढ़ते रहना है।"

३) तू (यज्ञं पाहि) यज्ञ को/की रक्षा कर, (यज्ञ-पतिं पाहि) यज्ञ-पति को/की रक्षा कर।

वाचस्पति की जो वैदिक सार्वभौम साधें हैं, वही उसका यज्ञ है और वह स्वयं या उसका अपना आत्मा उस यज्ञ का यज्ञपति है।

"मेरे जीवन! तू मेरे यज्ञ की रक्षा कर और यज्ञ के सम्पादक मेरे आत्मा की अथवा मेरे आत्म-संबल की रक्षा कर।"

४) (इन्द्रियेण) इन्द्रिय द्वारा (विष्णुः त्वां पातु) विष्णु तुझे/तेरी रक्षा करे और (त्वं विष्णुं पाहि) तू विष्णु को/की रक्षा कर, (सवनानि अभि-पाहि) यज्ञों—साधों को/की रक्षा कर।

विष्णु शब्द का प्रयोग, यहां समस्त भूमि पर व्यापी हुई मानव-प्रजा के लिये हुआ है। इन्द्रिय शब्द का प्रयोग हुआ है यहां ऐश्वर्य के अर्थ में।

वैदिक वाङ्मय में सवन नाम यज्ञ का है, उस यज्ञ का नहीं जिसमें घृत और सामग्री की आहुति दी जाती है, अपि तु उस यज्ञ का जिसमें संसिद्ध जीवन अर्पित किये जाते हैं। सवन नाम उस साध का है जिससे अखिल विश्व की तृप्ति और सुपुष्टि होती है।

"मेरे जीवन! प्रजा धनैश्वर्य द्वारा तेरी रक्षा करे और प्रजा से प्राप्त ऐश्वर्य द्वारा तू प्रजा की रक्षा कर, अपनी सम्पूर्ण धारित साधों की सिद्धि तथा अपने सकल निर्धारित यज्ञों की संसिद्धि कर।"

प्रजा अपने धनैश्वर्य के सात्त्विक दान से वाचस्पति को साधन-सम्पन्न बनाये और साधनों से सम्पन्न होकर वाचस्पति प्रजा के आचार-विचार और धर्म की रक्षा करे, पूर्व मन्त्रों में वर्णित अपने समस्त यज्ञों की सर्वतः संसाधना करे।

**पृथिवी-गृहीत है तू।**<br>
**आग्रयण है तू सु-आग्रयण।**<br>
**रक्षा कर तू सतत यज्ञ की,**<br>
**रक्षा कर तू यज्ञपति की।**<br>
**ऐश्वर्य के द्वारा**<br>
**रक्षा तेरी करे विष्णु,**<br>
**तू कर रक्षा विष्णु की।**<br>
**अभितः रक्षा कर सवनों की।**

सूक्ति—**आग्रयणोऽसि स्वाग्रयणः।**<br>
तू अग्रगन्ता है सु-अग्रगन्ता।<br>
**पाहि यज्ञं पाहि यज्ञपतिम्।**<br>
यज्ञ की रक्षा कर, यज्ञपति की रक्षा कर।<br>
**अभि सवनानि पाहि।**<br>
जीवन-यज्ञों की सर्वतः रक्षा कर।

**सोमः पवते सोमः पवतेऽस्मै ब्रह्मणेऽस्मै क्षत्रायास्मै सुन्वते यजमानाय पवत इष ऊर्जे पवतेऽद्भ्य ओषधीभ्यः पवते द्यावापृथिवीभ्यां पवते सुभूताय पवते विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्य एष ते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यः ॥** (य ७/२१)

**सोमः पवते सोमः पवते अस्मै ब्रह्मणे अस्मै क्षत्राय अस्मै सुन्वते यजमानाय पवते इषे ऊर्जे पवते अद्भ्यः ओषधीभ्यः पवते द्यावापृथिवीभ्यां पवते सुभूताय पवते विश्वेभ्यः त्वा देवेभ्यः एषः ते योनिः विश्वेभ्यः त्वा देवेभ्यः ॥**

सोम शब्द का प्रयोग यहां स्नेह अथवा प्रेम रूपी सोम के अर्थ में हुआ है। स्नेह अथवा प्रेम ही वह सोम है जिसके पान से पीनेवाला और पिलानेवाला दोनों ही आनन्दविभोर रहते हैं।

पूङ् पवने। पूङ् अथवा पू धातु का अर्थ है पवित्रता के साथ क्षरण करना, निर्मलता के साथ प्रवाहित होना।

ब्रह्म नाम है ज्ञान का और क्षत्र नाम है बल का। ब्रह्म नाम है व्रत का और क्षत्र नाम है कर्म अथवा साधना का। ज्ञान और बल के सहचार से ही व्रतों की सफल साधना होती है। ब्रह्म और क्षत्र के सहचार से ही वाचस्पति अपने यज्ञों का सफल सम्पादन और अपने व्रतों का पूर्ण प्रतिपालन कर सकेगा। ज्ञानपुञ्ज होने से यहां वाचस्पति को ब्रह्म कहा गया है। शरीरबल तथा आत्मसंबल से युक्त होने के कारण उसे क्षत्र कहा गया है। वाचस्पति को ब्रह्म और क्षत्र दोनों से युक्त होना चाहिये।

अपने सवनों का सम्पादन और अपने व्रतों का प्रतिपालन करता हुआ वाचस्पति सब दिशाओं में अग्रगमन किये चला जा रहा है।

सर्वत्र (अस्मै ब्रह्मणे) इस ज्ञानपुञ्ज के लिये (सोमः पवते) सोम पवित्रता के साथ क्षरण कर रहा है। सभी जगह मानव-प्रजा का पवित्र प्रेम इसके लिये उमड़ रहा है।

वह जहां भी जाता है, (अस्मै क्षत्राय सोमः पवते) इस शक्तिपुञ्ज के लिये सोम पवित्रता के साथ क्षरण कर रहा है। जनसमूह का पवित्र स्नेह इसके लिये ठाठें मार रहा है।

वह जिधर भी मुख करता है, (अस्मै सुन्वते यजमानाय) इस सोमनिष्पादक यज्ञशील के लिये (सोमः पवते) सोम पवित्रता के साथ क्षरण कर रहा है। जनमण्डल का विशुद्ध सौहार्द इस स्नेह-निष्पादक यज्ञशील वाचस्पति के लिये हिलोरें मार रहा है।

सर्वत्र इस (सु-भूताय सोमः पवते) सु-भूत के लिये प्रेमसोम परिशुद्धता के साथ क्षरण कर रहा है। इस सु-भूत, इस सु-अस्तित्व, इस सु-जीवन, इस सुधन्य जीवन के लिये हृदय-हृदय के पुनीत प्रेम की बाढ़ आ रही है।

(इषे) इच्छाशक्ति के लिये, (ऊर्जे) पराक्रम–पुरुषार्थ-संसाधना के लिये(सोमः पवते)सोम पवित्रता के साथ क्षरण कर रहा है। जनता के पावन प्रेम से वाचस्पति की इच्छाशक्ति तथा साधना-क्षमता वृद्धिगत होती चली जारही हैं। जनप्रेम के रूप में वाचस्पति को जो अन्तःस्फुरण तथा अन्तःप्रेरणा प्राप्त होरही है, उससे उसकी इच्छाशक्ति तथा साधना-क्षमता निरन्तर बढ़ती चली जारही है।

न केवल मानव-प्रजा से, अपि तु सम्पूर्ण प्रकृति से भी वाचस्पति के प्रति सोम का क्षरण हो रहा है। (अद्भ्यः ओषधीभ्यः सोमः पवते) जलों और ओषधियों से पवित्रता के साथ सोम क्षरण कर रहा है, (द्यावापृथिवीभ्यां सोमः पवते) द्यौ और पृथिवी से पवित्रता के साथ सोम क्षरण कर रहा है।

और प्रेम के इस पुनीत अभिक्षरण से अन्तःप्रेरित तथा सम्प्रभावित हो-हो-कर वाचस्पति अपने आपसे कहता चला जारहा है— (ते एषः योनिः) तेरा यह जीवन, तेरी यह मानव-योनि (त्वा) तुझे (विश्वेभ्यः देवेभ्यः) सब देवों के लिये, सब मानव-देवों के हित-सम्पादन के लिये मिला/मिली है, (त्वा) तुझे (विश्वेभ्यः देवेभ्यः) सब दिव्यताओं के लिये अखिल दिव्यताओं के विस्तारने के लिये, मिला/मिली है।

**निर्मलता के साथ क्षरण कर रहा सोम है,**
**इस ज्ञानी वाचस्पति के लिये।**
**निर्मलता के साथ क्षरण कर रहा सोम है,**
**इस सशक्त वाचस्पति के लिये।**
**निर्मलता के साथ क्षरण कर रहा सोम है,**
**सोम-सुनिष्पादक इस यज्ञशील वाचस्पति के प्रति।**
**निर्मलता के साथ क्षरण कर रहा सोम है,**

उत्कट इच्छाशक्ति साधना-संबल हेतु ।
निर्मलता के साथ क्षरण कररहा सोम है,
जलधाराओं से और ओषधियों से ।
निर्मलता के साथ क्षरण कररहा सोम है,
द्यौलोक से और पृथिवी से ।
निर्मलता के साथ क्षरण कर रहा सोम है,
इस सुभूत वाचस्पति के लिये ।
तेरी यह प्रिय मानव-योनि
तुझे मिली है,
सब मानव-देवों के लिये,
तुझे मिली है,
सकल दिव्यताओं के लिये ।

सूक्ति—विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्य एष ते योनिः ।
तेरी यह मानव-योनि तुझे सब मानव-देवों की सुसेवा के लिये मिली है ।
एष ते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यः ।
तेरी यह मानव-योनि तुझे दिव्यताओं के विस्तार के लिये मिली है ।

**उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा बृहद्वते वयस्वत उक्थाव्यं गृह्णामि ।
यत्त इन्द्र बृहद्वयस्तस्मै त्वा विष्णवे त्वैष ते योनिरुक्थेभ्यस्त्वा
देवेभ्यस्त्वा देवाव्यं यज्ञस्यायुषे गृह्णामि ।।** (य ७/२२)

**उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा बृहत्-वते वयस्वते उक्थ-अव्यं गृह्णामि ।
यत् ते इन्द्र बृहत्-वयः तस्मै त्वा विष्णवे त्वा एषः ते योनिः उक्थेभ्यः
त्वा देवेभ्यः त्वा देव-अव्यं यज्ञस्य आयुषे गृह्णामि ।।**

अपने आत्मसम्बोधन को जारी रखते हुए वाचस्पति कहे जारहा है—

१) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। तेरी साध सार्वभौम है। मैं (त्वा उक्थ-अव्यं) तुझ उक्थ-रक्षक को (बृहत्-वते वयस्वते इन्द्राय) बृहत् आयुवाले आत्मा के लिये (गृह्णामि) ग्रहण करता हूं ।

उक् नाम सूर्य का है और थ नाम है चन्द्रमा का। उक्थ नाम वाणी का है, उस वाणी का जो सूर्य के समान ज्ञान की प्रकाशिका और चन्द्रमा के समान आह्लादिका हो। उक्थ नाम क्रतु अथवा कर्म-साधना का है जिससे ज्ञान और आनन्द की साक्षात्कृति होती है। अव्य का अर्थ है रक्षा करने वाली ।

वयः नाम है आयु और जीवन का। बृहत् शब्द का प्रयोग यहां शाश्वत [अनादि अनन्त] के अर्थ में हुआ है। आत्मा बृहत्-वय है, अनन्त-आयु है।

सार्वभौम साध की साधना में ज्ञान और आह्लाद की रक्षा करनेवाली ज्ञान-प्रकाशिका और आह्लादिका वाणी का महत्त्व प्रत्यक्ष है। ऐसी वाणी जब अनन्तायु आत्मा की सहचारिणी बन जाती है, तब ही सार्वभौम साधों की सिद्धि हो पाती है। इसी गहनाशय को व्यक्त करते हुए वाचस्पति कह रहा है—मेरे जीवन ! तेरी साध सार्वभौम है। मैं तुझ उक्थ-अव्य को शाश्वत-वय आत्मा के लिये ग्रहण करता हूं। तुझमें उक्थ-वाणी, उक्थ-क्रतु और अमर आत्मा के सुसंयोग से ही मेरी सार्वभौम वैदिक साध की संसिद्धि होगी।

२) (इन्द्र) आत्मन् ! (यत् ते वयः बृहत्) यतः तेरा वय शाश्वत है, क्योंकि तेरा अस्तित्व अनादि अनन्त है, (ते एषः योनिः) तेरी यह मानव-योनि (त्वा तस्मै विष्णवे) तुझे उस विष्णु के लिये

[जिसका उल्लेख मन्त्र वीस में हुआ है], (त्वा उक्थेभ्य:) तुझे उक्-थों के लिये (त्वा देवेभ्य:) तुझे देवों के लिये [सम्प्राप्त है]।

जैसाकि मन्त्र २० की व्याख्या में वताया गया है, विष्णु शव्द का प्रयोग इस प्रसंग में सम्पूर्ण पृथिवी पर व्यापी हुई मानव-प्रजा के लिये हुआ है। उक्-थों का प्रयोग हुआ है उपर्युक्त व्याख्या के अनुसार ज्ञान-प्रकाशिका और आह्लादिका वाणियों अथवा प्रवचनों के लिये। देवों का प्रयोग हुआ है दिव्यताओं अथवा दिव्य गुणों के लिये।

अनन्तायु आत्मा की जीवनी जव पृथिवी पर निवास करनेवाली मानव-प्रजा के लिये अर्पित होती है, तव उसके उक्थों द्वारा मानव-समाज में दिव्यताओं का प्रसार होता है। इस भाव को प्रकट करते हुए वाचस्पति ने कहा है—मेरे आत्मन्! तेरी यह जीवनी तुझे उस मानव-प्रजा के वैदिकीकरणार्थ तथा उत्तम प्रवचनों द्वारा मानव-समाज में दिव्यताओं के प्रसारार्थ मिली है।

३) मेरे जीवन! मैं (त्वा देव-अव्यं) तुझ देव-रक्षक को, तुझ दिव्यताओं की रक्षा करनेवाले को (यज्ञस्य आयुषे) यज्ञ की आयु के लिये, यावदायुष्य यज्ञ के सम्पादन के लिये (गृह्णामि) ग्रहण करता हूं।

यज्ञ शव्द का प्रयोग यहां उस सार्वभौम साध के लिये हुआ है जो दिव्यताओं की संरक्षिका तथा प्रसारिका है और जिसमें वाचस्पति सतत सन्तत निरन्तर निरत और संलग्न है। वाचस्पति की कामना है कि वह यावदायुष्य उस यज्ञ की संसाधना करता रहे।

पृथिवी-गृहीत है तू।
ग्रहण करता हूं तुझ उक्थ-अव्य को
वृहत्-आयु आत्मा के लिये।
इन्द्र यतः तेरा वय वृहत्,
मिली तुझे तेरी वह योनि
उस विष्णु के लिये,
दिव्यताओं के लिये।
ग्रहण करता हूं तुझ देव-अव्य को
यावदायु यज्ञ के लिये।

मित्रावरुणाभ्यां त्वा देवाव्यं यज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्राय त्वा
देवाव्यं यज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्राग्निभ्यां त्वा देवाव्यं
यज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्रावरुणाभ्यां त्वा देवाव्यं यज्ञस्यायुषे
गृह्णामीन्द्रावृहस्पतिभ्यां त्वा देवाव्यं यज्ञस्यायुषे
गृह्णामीन्द्राविष्णुभ्यां त्वा देवाव्यं यज्ञस्यायुषे गृह्णामि॥ (य ७/२३)

मित्रावरुणाभ्यां त्वा देव-अव्यं यज्ञस्य आयुषे गृह्णामि
इन्द्राय त्वा देव-अव्यं यज्ञस्य आयुषे गृह्णामि
इन्द्राग्निभ्यां त्वा देव-अव्यं यज्ञस्य आयुषे गृह्णामि
इन्द्रावरुणाभ्यां त्वा देव-अव्यं यज्ञस्य आयुषे गृह्णामि
इन्द्रावृहस्पतिभ्यां त्वा देव-अव्यं यज्ञस्य आयुषे गृह्णामि
इन्द्राविष्णुभ्यां त्वा देव-अव्यं यज्ञस्य आयुषे गृह्णामि॥

अपने आत्मसम्वोधन को जारी रखते हुए वाचस्पति कह रहा है—

१) मेरे जीवन! मैं (त्वा देव-अव्यं) तुझ देव-अव्य को, दिव्यताओं की रक्षा करनेवाले तुझे

(मित्रावरुणाभ्यां) मित्र और वरुण के लिये, (यज्ञस्य आयुपे) यज्ञ की आयु के लिये, यावदायुष्य यज्ञ के सम्पादन के लिये (गृह्णामि) ग्रहण—धारण कर रहा हूं।

मित्र प्रतीक है स्नेह का और वरुण प्रतीक है वरणीयता अथवा सोम्यता का। वाचस्पति कामना कर रहा है कि वह यावज्जीवन अपने दिव्यता-प्रसारक सार्वभौम वैदिक यज्ञ की सुसाधना करता रहे और उसके जीवन से अखिल विश्व में स्नेह और सोम्यता का प्रसार होता रहे। प्रत्येक वेदप्रचारक वाचस्पति का यह पुनीत कर्त्तव्य है कि वह विश्व से घृणा और कटुता का निराकरण करके जगत् में स्नेह औग सोम्यता का प्रसार करे।

२) मेरे जीवन ! मैं (त्वा देव-अव्यं) तुझ देव-अव्य को, दिव्यताओं की रक्षा करने वाले तुझे (इन्द्राय) आत्मा-आत्मा के लिये, (यज्ञस्य आयुपे) यज्ञ की आयु के लिये, यावदायुष्य यज्ञ के सम्पादन के लिये (गृह्णामि) ग्रहण—धारण कर रहा हूं।

यहां वाचस्पति कामना कर रहा है कि वह जीवन-भर अपने दिव्यता-प्रसारक सार्वभौम वैदिक यज्ञ की प्रसाधना करता रहे और आत्मा-आत्मा में वोध का सतत संचार करे। प्रत्येक वेदप्रचारक वाचस्पति की यह सुपावन साध होती है कि वह मानव-मानव में आत्म-वोध का संचार करे।

३) मेरे जीवन ! मैं (त्वा देव-अव्यं) तुझ देव-अव्य को, दिव्यताओं की रक्षा करने वाले तुझे (इन्द्राग्निभ्यां) आत्मा और अग्नि के लिये, आत्मोन्नति तथा प्रगति के लिये, (यज्ञस्य आयुपे) यज्ञ की आयु के लिये, यावदायुष्य यज्ञ के सम्पादन के लिये (गृह्णामि) ग्रहण—धारण कर रहा हूं।

अग्निर्वै अग्रणी भवति। अग्नि प्रतीक है अग्रगमन अथवा प्रगति का। यहां वाचस्पति ने कामना की है कि वह यावज्जीवन अपने दिव्यता-प्रसारक सार्वभौम वैदिक यज्ञ की संसाधना करता रहे और उसके जीवन से सकल मानवों की आत्मोन्नति तथा प्रगति होती रहे। आत्मोन्नति तथा जीवन की सर्वांगीण प्रगति साथ-साथ चलनी चाहिये।

४) मेरे जीवन ! मैं (त्वा देव-अव्यं) तुझ देवअव्य को, दिव्यताओं की रक्षा करनेवाले तुझे (इन्द्रा-वरुणाभ्यां) आत्मा और वरुण के लिये, (यज्ञस्य आयुपे) यज्ञ की आयु के लिये, यावदायुष्य यज्ञ के सम्पादन के लिये (गृह्णामि) ग्रहण—धारण कर रहा हूं।

वरुण नाम है जल और चन्द्रमा का। संसार में एक ओर जहां आत्मोन्नति होरही हो, वहां दूसरी ओर जल के समान शीतलता, सिञ्चन और हरियाली तथा चन्द्रमा के समान आह्लाद और ज्योति का भी विकास होरहा हो।

वाचस्पति कामना करे कि वह यावदायुष्य अपने दिव्यता-प्रसारक सार्वभौम वैदिक यज्ञ की साधना करता रहे और उसके जीवन से निरन्तर विश्व में आत्मोन्नति, शीतलता, हरियाली, आह्लाद और ज्योति का प्रसार होता रहे।

५) मेरे जीवन ! मैं (त्वा देव-अव्यं) तुझ देव-अव्य को, दिव्यताओं की रक्षा करने वाले तुझे (इन्द्रावृहस्पतिभ्यां) आत्मा और वृहस्पति के लिये, (यज्ञस्य आयुपे) यज्ञ की आयु के लिये, यावदायुष्य यज्ञ के सम्पादन के लिये (गृह्णामि) ग्रहण—धारण कर रहा हूं।

वृहस्पति का प्रयोग यहां सूर्य के अर्थ में हुआ है। वृहस्पतिर्वै वृहत्-पतिः। वृहस्पति का अर्थ है वृहत् पति, महान् पति, महान् स्वामी। सौर मण्डल का महान् स्वामी यह सूर्य ही है। सूर्य प्रतीक है प्रकाश, परिपाक और आवृत-स्थिति का।

संसार की आत्मोन्नति के साथ-साथ वाचस्पति के जीवन से विश्व में सूर्य के समान प्रकाश तथा परिपाक तो हो ही रहा है, आवृत-स्थिति भी हो रही है। जिस प्रकार सूर्य सदा अपने आवृत पर स्थित होकर गति, प्रकाश और परिपाक करता है, उसी

हुआ। अतिथि तथा वाचस्पति पर्यायवाची शब्द हैं। अतिथि के लिये मन्त्र में जो विशेषण प्रयुक्त हुए हैं, वे वाचस्पति की योग्यता के परिचायक हैं। प्रत्येक वाचस्पति को इन योग्यताओं से युक्त होना चाहिये।

वाचस्पति है द्यौ का मूर्धा। द्यौ प्रतीक है दिव्यता का, द्युति का, ज्योति का। द्यौ पुञ्ज है नक्षत्रों का। मूर्धा से तात्पर्य है शिरोमणि, सर्वोपरि। वाचस्पति का जीवन दिव्य जीवन है। वह द्युतिमान् है, ज्योतिष्मान् है। वह असंख्य उज्ज्वल विचार और अगणित भव्य भावना-रूपी नक्षत्रों का दिव्य पुञ्ज है।

वाचस्पति है पृथिवी की अरति। रति का अर्थ है प्रीति, आसक्ति। अरति का अर्थ है अप्रीति, अनासक्ति। वाचस्पति पृथिवी की अरति है। वह वह अनासक्त साधक है, जिसे पृथिवी के किसी भी भाग से विशेष प्रीति अथवा आसक्ति नहीं है। उसके लिये पृथिवी पर के सारे देश-प्रदेश और समस्त प्रजायें समानरूपेण रोचक तथा प्रिय हैं। समता वाचस्पति का वह गुण है जिसके आश्रय से वह अखिल विश्व का समान-श्रद्धास्पद और अखिल मानव-जाति का समान-प्रीतिभाजन बना हुआ है और बना रहेगा।

वाचस्पति वैश्वानर है, विश्व-विनायक है, विश्व का नयनकर्ता है, विश्व का नेता है। द्यौ का मूर्धा और पृथिवी की अरति बनकर निस्सन्देह वाचस्पति विश्व का नर, विश्व का एक-क्षत्र नायक बन गया है।

वाचस्पति है ऋत में आ-जात। ऋत का अर्थ है ऋताचार, सदाचार। आ का अर्थ है पूर्णतया। जात का अर्थ है प्रसिद्ध, प्रकाशित। वाचस्पति पूर्णतया ऋताचारी है। सदाचार के सब अंगों में वह सर्वतः परिपूर्ण है। वह पूर्ण ऋताचार से सुप्रकाशित और सदाचार में उसकी पूर्ण प्रसिद्धि है। ऋताचार उसका अडिग आधार है, अकम्प अवलम्ब है।

वाचस्पति अग्नि है, अग्नि के समान पाचक, प्रकाशक और पावक है।

वाचस्पति कवि है। वह क्रान्त-प्रज्ञ, क्रान्त-दृष्टि और क्रान्त-कर्मा है। उसकी प्रत्येक कृति मानव को कवि बनानेवाली है।

वाचस्पति सं-राट् है, सम्यक् राजमान् है, तेजस्वी और देदीप्यमान् है।

वाचस्पति जनों का पात्र है। वह विश्व-जनों का वह पात्र है जिसमें अखिल मानवों की श्रद्धा, निष्ठा, आस्था और प्रीति निहित है। वाचस्पति का हृदय वह विशाल पात्र है जिसमें जन-जन की हितकामना और कल्याण आपूर भरपूर पूरित है।

वाचस्पति अतिथि है। अत सतत गमन करने-वाला होने से वह अतिथि है। वह सतत सन्तत निरन्तर सम्पूर्ण पृथिवी पर यात्रायें करता है। अतिथि नाम पूज्य का है। वाचस्पति वह पूज्य है जिससे पूज्यतर अन्य कोई हो नहीं सकता। अतिथि नाम अ-तिथि का भी है। वाचस्पति वह अतिथि है जो अपने आगमन की तिथि की सूचना दिये विना ही स्थान-स्थान को प्रस्थान करता है, परन्तु उसके प्रस्थान और आगमन की सूचना सर्वत्र अनायास फैल ही जाती है।

देवजन इस पूज्य अतिथि को सर्वत्र अपने-अपने मुख में प्रकाशित करते हैं। देवजनों के मुख से उसके दिव्य गुणों का और उसकी दिव्य साधों का प्रगान होरहा है। विद्वज्जन मुक्त कण्ठ से उसकी भूरि-भूरि प्रशंसा करते हैं, उसका अभिनन्दन करते हैं। वह जहां जाता है, दिव्य नागरिक-नागरिका उसका सस्तवन स्वागत करते हैं।

**दिवः मूर्धा, भू की अरति,**
**विश्व-विनायक,**
**ऋत में पूर्णतया प्रज्ञात,**
**अग्नि, कवि, सम्राट्, जनों का पात्र अतिथि**
**जाता जहां, देव जन करते उसे प्रकाशित**
**अपने मुख में, अपने मुख से।**

उपयामगृहीतोऽसि ध्रुवोऽसि ध्रुवक्षितिर्ध्रुवाणां ध्रुवतमो
ऽच्युतानामच्युतक्षित्तम एष ते योनिर्वैश्वानराय त्वा ।
ध्रुवं ध्रुवेण मनसा वाचा सोममव नयामि ।
अथा न इन्द्र इद्विशो ऽसपत्नाः समनसस्करत् ।। (य ७/२५)

उपयाम-गृहीतः असि ध्रुवः असि ध्रुव-क्षितिः ध्रुवाणां ध्रुव-तमः
अच्युतानां अच्युत-क्षित्-तमः एषः ते योनिः वैश्वानराय त्वा ।
ध्रुवं ध्रुवेण मनसा वाचा सोमं अव-नयामि ।
अथ नः इन्द्रः इत् विशः असपत्नाः स-मनसः करत् ।।

प्रत्येक स्थान पर देवों के अभिस्तवन से प्रेरित और प्रभावित होकर वाचस्पति अपनी इच्छा-शक्ति और आत्म-सम्बल को बढ़ाने के लिये मन ही मन अपने सुधन्य जीवन को सम्बोधन करता है—

१) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथ्वी-गृहीत है। तेरी साध सार्वभौम है।

२) मेरे जीवन ! तू (असि) है (ध्रुवः) ध्रुव, (ध्रुवाणां ध्रुवतमः) ध्रुवों का ध्रुवतम और (अच्युतानां अच्युत-क्षित्-तमः) अच्युतों का अच्युत-क्षित्-तम (ध्रुव-क्षितिः) ध्रुव-क्षिति।

ध्रुव का अर्थ है स्थिर, अडिग, अविचल। क्षिति और क्षित् का अर्थ है निवास, भूमि, आधार, आश्रय। च्युत का अर्थ है पतनशील। अच्युत का अर्थ है अपतनशील।

वाचस्पति के जीवन में ध्रुवता प्रस्थापित है। उसका जीवन है ध्रुवों का ध्रुवतम और अच्युतों का अतिशय अच्युताश्रय, ध्रुवाधार या ध्रुवाश्रय।

सार्वभौम साध के साधक वाचस्पति में ध्रुवता होनी ही चाहिये। उसे तो ध्रुवों का ध्रुवतम ध्रुवाधार होना चाहिये, अच्युतों का अच्युताधार-तम ध्रुवाश्रय होना चाहिये।

ध्रुवों और अच्युतों से तात्पर्य यहां उन वृजन-शील वीरों और वीराओं से है जिनका उल्लेख मन्त्र १२ व १३ में किया गया है। अपनी सार्वभौम साध की सिद्धि के लिये उसने जिन ध्रुव और अच्युत वीरों और वीराओं का सृजन किया है, वाचस्पति उन सब ध्रुवों का ध्रुवतम आधार है, उन सब अच्युतों का अतिशय अच्युत आश्रय है। उसी के ध्रुव और अच्युत जीवन का आदर्श उन्हें ध्रुवता और अच्युतत्व की प्रेरणा करता रहता है।

इसी तत्त्व का अनुस्मरण करता हुआ वाचस्पति अपने जीवन को सम्बोधन करके आत्मना कहता रहता है, "मेरे जीवन ! तू ध्रुव है, ध्रुवों का ध्रुव-तम आधार है, अच्युतों का अच्युततम आधार है।"

३) मेरे जीवन ! (ते एषः योनिः) तेरा यह जीवन-सदन, तेरा यह मानव-शरीर (त्वा) तुझे (वैश्वा-नराय) विश्व-नायकत्व के लिये, विश्व के नेतृत्व के लिये, विश्व का मार्गदर्शन करके विश्व को वैदिक पथ पर चलाने के लिये [मिला है]।

४) मैं (ध्रुवेण मनसा वाचा) ध्रुव मन वचन से (ध्रुवं सोमं) ध्रुव सोम को (अव-नयामि) नीचे लेजाता हूं, उंडेलता हूं, वर्षाता हूं।

सोम्यता से युक्त को सोम कहते हैं। सोम्यता से युक्त होने के कारण ही चन्द्रमा सोम है, स्नेह सोम है, सौहार्द सोम है, भक्ति सोम है, शान्ति सोम है, आह्लाद सोम है, प्रियता सोम है, सौन्दर्य सोम है, पवित्रता सोम है, अमृत सोम है, सुख सोम है, आनन्द सोम है।

सार्वभौम वैदिक साध की संसिद्धि तथा विश्व-नायकत्व के लिये वाचस्पति को केवल ध्रुवों का ध्रुव और अच्युतों का अच्युत आधार होना ही पर्याप्त नहीं है, उसे सोम्य गुणों से युक्त सोम रहते हुए ध्रुव मन से और ध्रुव वचन से ध्रुव सोम का, ध्रुव सोम्य गुणों का अवनयन भी करना होगा। सोम का घट बनकर उसे जन-जन के लिये सोम भी उंडेलना होगा। सोमघन बनकर, ध्रुवता के साथ, उसे अपने मन के ध्रुव संकल्प से और अपनी वाणी के ध्रुव प्रवाह से सम्पूर्ण पृथिवी पर सोम की वृष्टि करते हुए मानव-मानव के जीवन में वेदामृत का साचार संचार करना होगा।

वाचस्पति की सोम-वृष्टि से आह्लादित तथा आश्वस्त–विश्वस्त होकर पृथ्वी-भर की मानव-प्रजायें कामना कर रही हैं—यह (इन्द्रः) सूर्य, सूर्य के समान प्रकाशमान् वाचस्पति (इत्) ही, निश्चय से (अथ) अव (नः विशः) हम प्रजाओं को, हम भूवासिनी मानव-प्रजाओं को (अ-सपत्नाः) अ-सपत्न, (स-मनसः) स-मन (करत्) करे।

पत्न का अर्थ है पतित्व, स्वामित्व। स-पत्न का अर्थ है सह-स्वामित्व, स्वामित्व-सहित। असपत्न का अर्थ है अ-सह-स्वामित्व, नहीं-सह-स्वामित्व, स्वामित्व-शून्य। सब का सुख-दुःख, हानि-लाभ समान समझना, सब सुख-साधनों का सबको समान अधिकार होना, सबका पारस्परिक निजता तथा आत्मीयता के साथ वर्तना, सर्वहित पर दृष्टि रखना असपत्नता है। तद्विपरीत आपा-धापी और स्वार्थ-परता का नाम सपत्नता है। जो सपत्नता की भावना से युक्त होते हैं, उन्हें सपत्न कहते हैं। जिनमें असपत्नता की भावना होती है, उन्हें असपत्न कहते हैं। असपत्न मानव-समाज के परम मित्र होते हैं। सपत्न मानव-समाज के परम शत्रु होते हैं। असपत्नता से मानव-समाज में पारस्परिकता, सुख, सौहार्द, सौभाग्य, सम्पन्नता तथा आनन्द की वृद्धि होती है। सपत्नता से मानव-समाज में शत्रुता, विलगता, दुःख, दुर्भाग्य और क्लेश की वृद्धि होती है। असपत्नता से समनता और सपत्नता से मनोमालिन्य का वर्धन होता है।

वाचस्पति की वैदिक शिक्षाओं से तथा उसके जीवनादर्शों से पृथिवी-भर के मानवों में समनस्कता तथा असपत्नता का विस्तार हो रहा है; मानव-समाज सपत्नतारहित और समन होता चला जा रहा है। आशा ही नहीं, विश्वास होता चला जा रहा है कि शीघ्र ही सारा संसार असपत्न और समन होकर रहेगा। इसी भाव को व्यक्त करते हुए मानव-समूह सर्वत्र कामना कर रहे हैं कि मानव समाज का सूर्य, यह वाचस्पति, अब बहुत ही शीघ्र हम सब मानव प्रजाओं को असपत्न तथा समन करने में पूर्णतया सफल होजाये।

**पृथिवी-गृहीत है तू।**
**है तू ध्रुव, ध्रुवक्षिति,**
**ध्रुवतम ध्रुवों का,**
**अच्युत-क्षित्तम अच्युतों का।**
**तेरी योनि यह**
**तुझे मिली है**
**विश्व-नायकत्व के लिये।**
**ध्रुव मन से और ध्रुव वचन से**
**मैं उंडेलता हूं ध्रुव सोम।**
**हम प्रजाओं को यही सूर्य अब,**
**समन और असपत्न करे ही।**

सूक्ति—**एष ते योनिर्वैश्वानराय त्वा।**
तेरा यह जीवन तुझे विश्वनायकत्व के लिये मिला है।
**मनसा वाचा सोममव नयामि।**
मैं मन वचन से सोम उंडेलता हूं।

**यस्ते द्रप्सः स्कन्दति यस्ते अंशुर्ग्रावच्युतो धिषणयोरुपस्थात् ।**
**अध्वर्योर्वा परि वा यः पवित्रात्तं ते जुहोमि मनसा वषट्कृतं**
**स्वाहा देवानामुत्क्रमणमसि ॥** (य ७/२६)

[ऋ १०. १७. १२]

**यः ते द्रप्सः स्कन्दति यः ते अंशुः ग्राव-च्युतः धिषणयोः उप-स्थात् ।**
**अध्वर्योः वा परि वा यः पवित्रात् तं ते जुहोमि मनसा वषट्कृतं**
**स्वाहा देवानां उत्-क्रमणं असि ॥**

अपने मन:सम्बोधन के उपरान्त वाचस्पति प्रभु को सम्बोधन करता हुआ कहता है—(ते यः द्रप्सः) तेरा जो द्रप्स, (ते यः ग्राव-च्युतः अंशुः) तेरा जो ग्राव-च्युत अंशु, (धिषणयोः) दो धिषणाओं की (उप-स्थात्) उप-स्थ से, गोद से, (वा वा) अथवा (यः) जो [द्रप्स, अंशु] (पवित्रात्) पवित्र से [मुझ] (अध्वर्योः परि) अध्वर्यु के सब ओर (स्कन्दति) क्षरण कर रहा है, मैं (तं वषट्-कृतं) उस वषट्-कृत् [द्रप्स, अंशु] को (स्वाहा मनसा) स्वाहाभावी मन से (ते) तेरे लिये, तेरी [वषट्-कृति] के लिये (जुहोमि) होमता रहूं ।

स्तोको वै द्रप्सः । स्तोक ही द्रप्स है । द्रप्स नाम स्तोक अथवा अल्पतम बिन्दु का है ।

अंशु के प्रसिद्ध अर्थ हैं किरण, अंकुर, अल्पतम अंश, कोंपल, आशा-किरण, आभा-किरण, सौन्दर्य-किरण, ज्ञान-किरण, रेखा ।

ग्राव-च्युतः वै ग्रावा-च्युतः । ग्राव-च्युतः का अर्थ है ग्रावा-च्युतः । ग्रावा नाम मेघ अथवा घन का है । च्युत का अर्थ है क्षरित ।

एकवचन में धिषणा का अर्थ है वाणी । द्विवचन में उसका अर्थ होता है द्यावापृथिवी, द्यौ और भूमि । द्यौ प्रतीक है प्रकाश अथवा ज्योतियों का और पृथिवी अथवा भूमि प्रतीक है पार्थिव ऐश्वर्यों अथवा भौतिक विभूतियों की ।

अध्वर नाम है सत्य के आश्रय से सतत सन्तत चलनेवाले ज्ञानयज्ञ का । अध्वर्यु कहते हैं अध्वर के सम्पादक को ।

पवित्र शब्द का प्रयोग हुआ है यहां परम पवित्र लोक के अर्थ में, परम पावन प्रभु के सुपावन लोक के अर्थ में ।

वषट् का अर्थ है कान्त, कान्तियुक्त, सुशोभन, सुन्दर । वषट्-कृत का अर्थ है कान्ति-कृत्, कान्ति-सम्पादक ।

यह कितना सुन्दर प्रभु-सम्बोधन है । वाचस्पति कह रहा है—

१) प्रभो ! मेरे जीवन से, मेरे ध्रुव मन वचन से, जो सोम-क्षरण होरहा है, वह सब तेरे अनन्त सोम का एक द्रप्स है, एक स्तोक है, एक बिन्दु-मात्र है । तेरे सोम-सागर की एक बिन्दु-मात्र से मैं सोम-सर्वस्व बन गया हूं और उसी के आश्रय से मैं "ध्रुवेण मनसा वाचा सोममव नयामि—ध्रुव मन वचन से ध्रुव सोम उंडेल रहा हूं ।"

२) देव ! मैं कौन और क्या मेरा प्रकाश ? वह तो सब तुझ आनन्द-घन की विद्युत्-रेखा का एक अंशु है, एक किरण-मात्र है । मेरे अन्तःकरण में तेरे अनन्त आनन्द-घन का जो गर्जन होता है और उस गर्जन से ज्ञान की जो बिजली-सी दमकती है, उस बिजली की एक किरण-मात्र से, एक रेखा-मात्र से, एक अंशु-मात्र से मेरा ज्ञानोदय हो रहा है । उसीसे मैं तेरी मानव-प्रजा को असपत्न और समन किये चला जा रहा हूं ।

३) मम सर्वस्व ! मैं जो सार्वभौम वैदिक अध्वर का अध्वर्यु बना हुआ हूं, साधन-रूप में मुझे जो ज्योतियां और विभूतियां प्राप्त हो रही हैं, वे सब तेरे ज्योतिर्धाम तथा ऐश्वर्यधाम की उपस्थ [गोद] से और तेरे सुपावन दिव्य लोक से ही सम्प्राप्त हो रही हैं।

४) प्रियतम ! तेरा द्रप्स और तेरा अंशु अतिशय वषट्-कृत् है, नितान्त कान्ति-कर है। तेरे द्रप्स और अंशु से मैं कान्त, सुकान्त, प्रकान्त होरहा हूं।

५) हृदयरम ! तुझसे सम्प्राप्त अपनी सम्पूर्ण वषट्-कृति को मैं स्वाहाभावी मन से तुझी पर होम रहा हूं। तुझसे उपलब्ध अपनी सम्पूर्ण कान्त-कृति को मैं तेरी वैदिक साध में सुहुत कर रहा हूं, वेदों की संव्याप्ति में सम्यक् खपा रहा हूं।

और अब पुनः अपने जीवन की ओर देखकर वह कहने लगता है—मेरे सुधन्य जीवन ! तू (देवानां उत्-क्रमणं असि) देवों का उत्क्रमण है, तू दिव्यताओं का उदयन करनेवाला है।

उत्क्रमण=उत्+क्रमण। उत् का अर्थ है ऊंचा। क्रमण का अर्थ है चलना। उत्क्रमण का अर्थ है ऊंचा चढ़कर ऊंचा उठाने वाला। वाचस्पति का जीवन उदयशील है। जिस प्रकार उत्क्रमण करता हुआ सूर्य सर्वत्र प्रकाश और घाम व्याप देता है, उसी प्रकार वाचस्पति के उत्क्रमणशील जीवन से सर्वत्र सर्वोदय होरहा है, सर्वत्र दिव्यताओं का प्रसार और उष्णताओं [प्रेमभावनाओं] का संचार होरहा है।

क्षरण कर रहा द्रप्स जो तेरा,
और जो ग्राव-च्युत अंशु तेरा,
दो धिषणाओं की उपस्थ से,
और पवित्र से
मुझ अध्वर्यु के सब ओर;
मैं उस तेरे वषट्-कृत् को
तेरी वषट्-कृति के लिये
होम रहा हूं स्वाहा मन से !
है तू देवों का उत्क्रमण,
उदयन दिव्य दिव्यताओं का।

सूक्ति—देवानामुत्क्रमणमसि।
तू दिव्यताओं का उयदन है।
दिव्यताओं का है तू उदयन।

**प्राणाय मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व व्यानाय मे वर्चोदा**
**वर्चसे पवस्वोदानाय मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व वाचे**
**मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व क्रतूदक्षाभ्यां मे वर्चोदा**
**वर्चसे पवस्व श्रोत्राय मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व**
**चक्षुर्भ्यां मे वर्चोदसौ वर्चसे पवेथाम् ॥** (य ७/२७)

**प्राणाय मे वर्चःदाः वर्चसे पवस्व**
**व्यानाय मे वर्चःदाः वर्चसे पवस्व**
**उदानाय मे वर्चःदाः वर्चसे पवस्व**
**वाचे मे वर्चःदाः वर्चसे पवस्व**
**क्रतूदक्षाभ्यां मे वर्चःदाः वर्चसे पवस्व**
**श्रोत्राय मे वर्चःदाः वर्चसे पवस्व**
**चक्षुःभ्यां मे वर्चःदसौ वर्चसे पवेथाम् ॥**

अपने जीवन को उत्क्रमणशील [उदयन-शील] कहते ही वाचस्पति को विचार आता है कि उसके जीवन में जो उत्कर्ष है, उसका स्रोत तो वह वर्चोदा प्रभु है और तत्क्षण वह प्रार्थना करने लगता है—

१) (वर्चःदाः) वर्चदाता तू (मे) मेरे (प्राणाय) प्राण के लिये, (वर्चसे) वर्च के लिये, (पवस्व) क्षरण कर, पवित्रता का सम्पादन कर।

वर्चो वै हिरण्यम्। वर्च नाम हिरण्य, तेज, दीप्ति, सौन्दर्य और वर्चस्व का है। वर्च शब्द के ये पांच अर्थ पूरक हैं। हिरण्य कहते हैं उस स्वर्ण को जिसमें लेशमात्र भी मल न हो। नितान्त निर्मल स्वर्ण में जो हिरण्यता होती है, उसे हिरण्य कहते हैं। हिरण्य नाम निर्मल दमकते हुए फ़ौलाद का भी है। निर्मल फ़ौलाद के बने हुए शस्त्र तथा पदार्थ सफ़ेद-झक और दमकीले होते हैं। हिरण्यता [निर्मलता] ही फ़ौलाद को हिरण्य बनाती है।

हिरण्यता तेज की जननी है। तेज से दीप्ति सम्पन्न होती है। दीप्ति में सौन्दर्य का निवास है। हिरण्यता, तेज, दीप्ति और सौन्दर्य के संयोग से उस वर्च का संसृजन होता है जिससे सर्वत्र वर्चस्व [ओज, तेज, प्रभाव, विजय, साफल्य] संसिद्ध होता है।

प्राण = प्र + आन, प्र-गति, प्रकृष्ट-गमन, प्रशस्त-पथ, पथ-प्रशस्तता। नासिका द्वारा जो श्वास भीतर जाता है, उसे प्राण इसी लिये कहते हैं कि वह जीवन-तत्त्व, स्वास्थ्य, क्षमता, शक्ति और सौन्दर्य का सम्पादक है। इसीसे परम पराक्रमशील पुरुष को प्राणवान् कहते हैं।

"वर्चोदः! वर्चदातः प्रभो! मेरी वैदिक साध अनन्त और असीम है। उसकी सम्पूर्ति के लिये जिस प्राण और जिस वर्च की आवश्यकता है, जिस पराक्रम और वर्चस्व की अपेक्षा है, उसकी सतत प्राप्ति के लिये तू स्वयं सदा सर्वत्र मेरे जीवन में क्षरण और अपनी पावमानी पवित्रता का मुझमें संचार करता रह, अपनी प्रेरणा से मुझे प्रेरित और अपनी पवित्रता से मुझे पवित्र करता रह"।

पवित्रता और प्रेरणा का अपृथक्य सम्बन्ध है। प्रेरणा से निस्सन्देह पवित्रता का सम्पादन होता है और पवित्रता से प्राण तथा वर्च का सह-विकास होता है।

२) (वर्चःदाः) वर्चदा तू (मे) मेरे (व्यानाय) व्यान के लिये, (वर्चसे) वर्च के लिये, [मुझमें] (पवस्व) प्रेरणा कर, पवित्रता कर।

व्यान = वि + आन, वि-गति, वि-गमन, वि-आप्ति, व्याप्ति, व्यापना। नासिका द्वारा भीतर प्रविष्ट होकर प्राण सम्पूर्ण शरीर में व्याप जाता है। इसीसे उसका नाम व्यान पड़ा है।

"वर्चोदः! मेरी वैदिक साध अनन्त और असीम है। उसकी संसिद्धि के लिये मुझे अपने आपको और अपनी साध को अखिल विश्व में व्यापना होगा। तदर्थ मुझे जिस व्यापनशीलता और जिस वर्च की आवश्यकता है, वह सब तेरी सम्प्रेरणा और पवित्रता से मुझमें सन्तत संधारित तथा संचारित होता रहे"।

(३) (वर्चोदाः) वर्चदा तू (मे) मेरे (उदानाय) उदान के लिये, (वर्चसे) वर्च के लिये, [मुझमें] (पवस्व) क्षरण कर, पवित्रता कर।

उदान = उत् + आन, उत्-गति, ऊर्ध्व-गमन, ऊंचा चढ़ना।

आसनस्थ होकर योगी जब धारणा ध्यान को पार करता हुआ समाधिस्थ होता है, तब प्राण व्यान अपान स्तम्भित हो जाते हैं और चक्रप्राण मूलाधार से उठकर स्वाधिष्ठान, मनीपुर, अनहत, विशुद्ध, जीवन, आज्ञा चक्रों को वेधता हुआ ब्रह्मचक्र में स्थित होता है। उसे भी उदान इसलिये कहते हैं कि वह निम्नतम चक्र से उठकर उच्चतम चक्र को चढ़ता है।

"वर्चोद: ! मेरी अनन्त और असीम साध की संसिद्धि के लिये मुझे निरन्तर ऊंचे चढ़ते रहना होगा। तदर्थ मुझे जिस ऊर्ध्व-गामिता तथा जिस वर्च की अपेक्षा है, वह सदैव तेरे द्वारा मुझमें पवित्रता के साथ संचारित होता रहे"।

४) (वर्चोदा:) वर्चदाता तू (मे) मेरी (वाचे) वाणी के लिये, (वर्चसे) वर्च के लिये, (पवस्व) क्षरण कर, पवित्रता कर।

वाचस्पति की सार्वभौम वैदिक साध में वाणी का, वक्तृत्व का, वर्च के साथ-साथ वक्तृत्व-कला का महत्त्व स्पष्ट है।

"वर्चोद: ! वर्च के साथ-साथ मेरी वाणी में वह पवित्र ऋत, सत्य और प्रभाव संचारित कर कि जिससे मानव-समाज का सम्पूर्ण अज्ञान अन्धकार तथा उनकी सकल भ्रान्तियां तिरोहित होजायें।

५) (वर्चोदा:) वर्चप्रदाता तू (मे) मेरे (क्रतूदक्षाभ्यां) क्रतु और दक्षता के लिये, (वर्चसे) वर्च के लिये, (पवस्व) क्षरण कर, पवित्रता कर।

क्रतु का अर्थ है कर्तृत्व, कर्मक्षमता। दक्ष का अर्थ है वृद्धि, व्याप्ति, व्यापनक्षमता। वैदिक साध की व्याप्ति के लिये वाचस्पति में वक्तृत्व-कला के साथ कर्मक्षमता भी होनी ही चाहिये। वक्तृत्व और कर्तृत्व के संयोग से ही साधना सफल होती है। वर्च के साथ कर्मक्षमता तथा व्यापनक्षमता होने पर ही वाचस्पति की सार्वभौम साध सिद्ध होगी।

"वर्चोद: ! वर्च के साथ-साथ मुझमें सुपावन कर्मक्षमता तथा व्यापनक्षमता का भी संचार कर, ताकि मेरे दिव्य स्वप्न द्रुत गति से सिद्ध सार्थक होते चले जायें"।

६) (वर्चोदा:) वर्चदानी तू (मे) मेरे (श्रोत्राय) श्रोत्र के लिये, (वर्चसे) वर्च के लिये, (पवस्व) क्षरण कर, पवित्रता कर।

श्रोत्र शब्द का प्रयोग यहां अन्त:श्रवण के लिये हुआ है। अन्तस्साधना द्वारा जब अन्तश्श्रोत्र अथवा अन्तश्श्रुति का संक्षरण होता है, तब ही वास्तव में श्रुति [वेद] के एक-एक मन्त्र में अन्तर्निहित परम गुह्य रहस्यों का उद्घाटन होता है, तब ही सच्चे अर्थों में वेदों की व्याख्या प्रकाशित होती है और तब ही वेदों का संज्ञान प्रसारित होता है। इसी अभिप्राय को प्रकट करने के लिये वाचस्पति ने प्रार्थना की है, "वर्चोद: ! वर्च के साथ ही मुझमें उस पवित्र अन्तश्श्रुति का भी संचार कर जिसके आश्रय से मैं श्रुति के रहस्यों को समझता हुआ वेदों का यथावत् प्रचार प्रसार करता रह सकूं"।

७) (वर्च:दसौ) दोनों वर्चदाता तुम (मे) मेरे (चक्षुःर्भ्यां) दोनों चक्षुओं के लिये, (वर्चसे) वर्च के लिये, (पवेथां) क्षरण करो, पवित्रता करो।

ब्राह्म वर्च का प्रदाता है परम पावन परमात्मा और आत्मवर्च का दाता है वाचस्पति का अपना संसिद्ध पुनीत आत्मा। परमात्मा से वाचस्पति मांग रहा है ब्राह्म चक्षु [ब्रह्म-दृष्टि] और अपने आत्मा से वह मांग रहा है आत्म-चक्षु [आत्म-दृष्टि]। इसी भावना से उसने विनय की है, "उभय-वर्चदाताओ ! उभय वर्चों के साथ-साथ मुझमें उभय दृष्टियों का भी संचार करते रहना, ताकि उनके आश्रय से शुद्ध पवित्र रहता हुआ मैं तवप्रेरित सार्वभौम वैदिक साध की सम्यक् संसाधना करता रहूं"।

**वर्चोदा तू,**

**मेरे प्राण के और वर्च के लिये पवन कर।**

**वर्चोदा तू,**

**मेरे व्यान के और वर्च के लिये पवन कर।**

**वर्चोदा तू,**

**मम उदान के और-वर्च के लिये पवन कर।**

वर्चोदा तू,
मेरी वाणी के और वर्च के लिये पवन कर।
वर्चोदा तू,
मेरे क्रतु-दक्ष के और वर्च के लिये क्षरण कर।

वर्चोदा तू,
मेरे श्रोत्र के और वर्च के लिये क्षरण कर।
वर्चोदसौ तुम,
उभय दृष्टि के मेरे वर्च के लिये सुपवनो।

**आत्मने मे वर्चोदा वर्चसे पवस्वौजसे मे वर्चोदा वर्चसे पवस्वायुषे मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व विश्वाभ्यो मे प्रजाभ्यो वर्चोदसौ वर्चसे पवेथाम् ॥** (य ७/२८)

**आत्मने मे वर्चःदाः वर्चसे पवस्व**
**ओजसे मे वर्चःदाः वर्चसे पवस्व**
**आयुषे मे वर्चःदाः वर्चसे पवस्व**
**विश्वाभ्यः मे प्रजाभ्यः वर्चःदसौ वर्चसे पवेथाम् ॥**

अपनी प्रार्थना को जारी रखते हुए वाचस्पति कह रहा है—
१) (वर्चःदा) वर्चदाता तू (मे) मेरे (आत्मने) आत्मा के लिये, (वर्चसे) वर्च के लिये, (पवस्व) क्षरण कर, पवित्रता कर।

"वर्चदातः! तू मुझमें उस आत्म-संबल, उस आत्म-ज्योत्स्ना तथा उस ब्रह्म-वर्च का संचार कर जिसके क्षरण और पूतीकरण से प्रेरित और पवित्र रहता हुआ मैं अपनी सार्वभौम वैदिक साध को अनवरत सिद्ध सार्थक करता रहूं।"
२) (वर्चःदाः) वर्चदानी तू (मे) मेरे (ओजसे) ओज के लिये, (वर्चसे) वर्च के लिये, (पवस्व) क्षरण कर, पूतीकरण कर।

"वर्चदातः! अपने अनन्त दिव्य ओज और अपने अनन्त दिव्यवर्च का मुझमें निरन्तर संचार करता रह जिससे क्षरित और पवित्र रहता हुआ मैं तवप्रदत्त साध की संसाधना में सदैव निरत रहूं।"
३) (वर्चःदाः) वर्चप्रदाता तू (मे) मेरे (आयुषे) आयुष्य के लिये, (वर्चसे) वर्च के लिये, (पवस्व) क्षरण कर, पवित्रता कर।

"वर्चदातः! मुझमें वर्चोपेत दीर्घायुष्य की प्रस्थापना कर, ताकि मैं पवित्रता के साथ संसाधना करता हुआ अपने जीवनकाल में ही अपनी साध को सम्पूर्णतया फलवती देख सकूं।"
४) (वर्चःदसौ) दोनों वर्चदाता तुम (मे) मेरी (विश्वाभ्यः प्रजाभ्यः) समस्त प्रजाओं के लिये, (वर्चसे) वर्च के लिये, (पवेथां) क्षरण करो, पवित्रता करो।

जैसा कि पूर्व मन्त्र की व्याख्या में बताया गया है, ब्रह्मवर्च का प्रदाता है परमात्मा और आत्मवर्च का दाता है वाचस्पति का अपना आत्मा।

"विश्वाभ्यः प्रजाभ्यः" का प्रयोग हुआ है यहां देशदेशान्तरों, द्वीपद्वीपान्तरों, महाद्वीप-महाद्वीपान्तरों की जनताओं के लिये अथवा सम्पूर्ण पृथिवी के विविध मानव-समूहों के लिये।

"उभय-वर्चदाताओ! सम्पूर्ण मानव जाति के स्वस्तीकरण तथा वैदिकीकरण के लिये तुम मुझमें उस वर्च का और उस पवित्रता का संचार करो जिसके आश्रय से मैं अपने उद्देश्य को पूर्णतया सफल कर सकूं।"

वर्चोदा तू,
मेरे आत्मा और वर्च के लिये क्षरण कर।
वर्चोदा तू,
मेरे ओज के और वर्च के लिये क्षरण कर।

वर्चोदा तू,
मेरे आयु के और वर्च के लिये क्षरण कर।
वर्चोदसौ तुम,
सकल प्रजाओं के और वर्च के लिये सुपवनो।

कोऽसि कतमोऽसि कस्यासि को नामासि।
यस्य ते नामामन्महि यं त्वा सोमेनातीतृपाम।
भूर्भुवः स्वः सुप्रजाः प्रजाभिः स्यां सुवीरो वीरैः सुपोषः पोषैः ॥
(य ७/२९)

कः असि कतमः असि कस्य असि कः नाम असि।
यस्य ते नाम अमन्महि यं त्वा सोमेन अतीतृपाम।
भूः भुवः स्वः सु-प्रजाः प्रजाभिः स्यां सुवीरः वीरैः सु-पोषः पोषैः ॥

वर्चदाता प्रभु में समाहित होकर प्रभु के वेद-सन्देश को दिग्दिगन्त में गुंजाता हुआ वाचस्पति जिधर भी और जहां भी जाता है, सर्वत्र उसका अभिनन्दन होरहा है—

१) तू (कः असि) आनन्द है, साक्षात् आनन्द है। तेरी वैदिक प्रेरणाओं तथा तेरी साचार वैदिक शिक्षाओं से संसार आनन्द-धाम बनता चला जा रहा है।

२) तू (कतमः असि) कःतमः है, अतिशय आनन्द है, अतिशय आनन्दकर है। तेरी वैदिक वाणी से और तेरे वैदिक आदर्शों से संसार में आनन्द की सरितायें वह रही हैं।

३) तू (कस्य असि) कः का है, आनन्द का पुत्र है, आनन्द का पुतला है, आनन्द-स्वरूप प्रभु का पुत्र है। तेरा जीवन-सर्वस्व आनन्द है। तेरे जीवनानन्द से मानव-जीवन में आनन्द का संचार हो रहा है।

४) तू (कः नाम असि) आनन्द नाम है। तेरा नाम आनन्द है। तेरे नाम के स्मरण तथा उच्चारण से जन-मानस में आनन्द का प्रस्फुरण होता है।

५) हमने (यस्य ते नाम अमन्महि) जिस तेरा नाम जाना हुआ है, जिस तेरे नाम को हम चिरकाल से सुनते चले आ रहे है, हम उस (यं त्वा) जिस तुझे (सोमेन अतीतृपाम) सोम से अतिशय तृप्त करें, स्नेहपूर्ण हृदय से हम तेरा आदर सत्कार करें।

"हम दीर्घ काल से तेरा नाम और तेरी कीर्ति सुनते चले आ रहे थे। आज हमें तेरा सुमिलन और संदर्शन प्राप्त हुआ है। हम सोम से, अपने हृदय के सम्पूर्ण स्नेह से, तेरा स्वागत और आतिथ्य करके अपने आपको कृतार्थ करेंगे।"

प्राप्त अभिनन्दनों और प्रशस्तियों को वर्चदाता प्रभु को अर्पण करता हुआ वाचस्पति प्रार्थना करने लगता है—(भूः भुवः स्वः) सत् चित् आनन्द! सच्चिदानन्द! मैं (प्रजाभिः सु-प्रजाः) प्रजाओं से सुप्रजावान्, (वीरैः सुवीरः) वीरों से सुवीर, (पोषैः सुपोषः) पुष्टों से सुपुष्ट (स्यां) रहूं।

प्रशस्तियों की प्रशस्त प्रेरणाओं से प्रभावित होकर वाचस्पति अनुभव कर रहा है कि उसकी सार्वभौम वैदिक साध कितनी श्रमसाध्य और साधनापेक्ष है। उसके लिये उसे असंख्य प्रजाओं [प्रजीवियों] की, वीरों और वीराओं की, पुष्टियों से युक्त साधक-साधिकाओं की प्रत्यक्ष आवश्यकता है। इसी अनुभूति से अनुभूत होकर उसने प्रभु से उपर्युक्त प्रार्थना की है। वेदों की विश्व-व्याप्ति के प्रसाधक ही वाचस्पति की इस प्रार्थना के मर्म को समझ सकते हैं।

कः है तू तू है कःतमः,
तू है कः का पुतला,
और है तू कः नाम।
जिस तेरा शुभ नाम जानते आये हैं हम,
जिस तुझको हम तृप्त करेंगे,
प्रेमरूप सुस्निग्ध सोम से।

प्रभो सच्चिदानन्द,
रहूं मैं सुप्रजाः सुप्रजाओं से,
रहूं सुवीरों से सुवीर मैं पोषों से सुपोष।

सूक्ति—भूर्भुवः स्वः सुप्रजाः प्रजाभिः स्याम्।
सच्चिदानन्द! मैं प्रजाओं से सुप्रजावान् रहूं।

उपयामगृहीतोऽसि मधवे त्वोपयामगृहीतोऽसि माधवाय
त्वोपयामगृहीतोऽसि शुक्राय त्वोपयामगृहीतोऽसि शुचये
त्वोपयामगृहीतोऽसि नभसे त्वोपयामगृहीतोऽसि नभस्याय
त्वोपयामगृहीतोऽसीषे त्वोपयामगृहीतोऽस्यूर्जे
त्वोपयामगृहीतोऽसि सहसे त्वोपयामगृहीतोऽसि
सहस्याय त्वोपयामगृहीतोऽसि तपसे त्वोपयामगृहीतोऽसि
तपस्याय त्वोपयामगृहीतोऽस्यंहसस्पतये त्वा॥ (य ७/३०)

उपयाम–गृहीतः असि मधवे त्वा
उपयाम–गृहीतः असि माधवाय त्वा
उपयाम–गृहीतः असि शुक्राय त्वा
उपयाम–गृहीतः असि शुचये त्वा
उपयाम–गृहीतः असि नभसे त्वा
उपयाम–गृहीतः असि नभस्याय त्वा
उपयाम–गृहीतः असि इषे त्वा
उपयाम–गृहीतः असि ऊर्जे त्वा
उपयाम–गृहीतः असि सहसे त्वा
उपयाम–गृहीतः असि सहस्याय त्वा
उपयाम–गृहीतः असि तपसे त्वा
उपयाम–गृहीतः असि तपस्याय त्वा
उपयाम–गृहीतः असि अंहसःपतये त्वा॥

यह सत्य है कि प्रजीवी, सुवीर और सुपुष्ट साधकों और साधिकाओं तथा ऋषियों और ऋषिकाओं से सम्पन्न होकर ही वाचस्पति अपनी सार्वभौम वैदिक साध की संसिद्धि कर पा रहा है। परन्तु उससे भी अधिक सत्य है यह तथ्य कि उन सबकी प्रेरक शक्ति अथवा उन सबका प्रेरणा-केन्द्र वाचस्पति का अपना परिष्कृत दिव्य जीवन ही है। अपने स्वयं के जीवन की परिष्कृति तथा पूर्णकृति के महत्त्व को अपने हृदय में समंकित करता हुआ वह पुनः अपने जीवन को सत्य निष्ठा के साथ

सम्बोधन करने लगता है—

१) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (मधवे) मधु या मधुरता के संचार के लिये [सुमधुर वनाया है]।

मधुवत् मधु। मधु के समान मधुर। फूलों की मधुर प्रसन्नता, फूलों का मधुर रस और फूलों की मधुर सुगन्धि जिसमें संनिहित होती है, उसे मधु कहते है। सार्वभौम साधों की संसिद्धि के लिये इस त्रिधातु मधु की अनिवार्य आवश्यकता होती है।

वाचस्पति कह रहा है, "मेरे जीवन ! तेरी वैदिक साध सार्वभौम है जिसका लक्ष्य है संसार में मधु की संव्याप्ति। मधुरता की संव्याप्ति के लिये ही तो मैंने तुझे सुमधुर वनाया है।"

२) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (माधवाय) माधव के लिये [वासन्त वनाया है]।

माधव नाम वसन्त ऋतु का है। सार्वभौम वैदिक साध का लक्ष्य विश्व में वसन्त की वहार प्रस्थापित करना है।

"मेरे जीवन ! तेरी वैदिक साध सार्वभौम है जिसका लक्ष्य है संसार में वसन्त की स्थापना। विश्व में वसन्त की प्रस्थापना के लिये ही तो मैंने तुझे वासन्त वनाया है"।

३) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (शुक्राय) शुक्र के लिये [शुक्रोपेत किया है]।

शुक्र नाम वीर्य, पराक्रम, पवित्रता, ज्योति और तेज का है। सार्वभौम वैदिक साधों का लक्ष्य संसार में वीर्य, पराक्रम, पवित्रता, ज्योति और तेज की प्रस्थापना है।

"मेरे जीवन ! तेरी वैदिक साथ सार्वभौम है जिसका लक्ष्य हे ससार में शुक्र की प्रस्थापना। उसी के लिये तो मैंने तुझे आत्मनिष्ठा के साथ शुक्रोपेत किया है"।

४) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (शुचये) शुचि के लिये [शुद्ध किया है]।

शुचि का अर्थ है साफ़, शुद्ध, स्वच्छ, श्वेत, सफ़ेद, शुद्धता, शुचिता। अन्तःकरण की स्वच्छता का नाम है पवित्रता। वाह्य स्वच्छता का नाम है शुचि, शुचिता, शुद्धता। आन्तरिक पवित्रता की तरह वाह्य शुद्धता भी संसार के सौभाग्य के लिये परमावश्यक है। वैदिक साध के साधक को जहां सम्पूर्ण मानव-जाति के अन्तःकरण को शोधना हे, वहां वाह्य शुद्धता की स्थापना भी करनी है। उसे ऐसे विश्व का संसृजन करना है जो भीतर से नितान्त पवित्र और वाहर से सर्वथा स्वच्छ हो, एक साफ़ सुथरा स्वच्छ संसार जिसमें शरीर, वस्त्र, गृह, उपकरण, ग्राम, गली, मोहल्ले, नगर, डगर, भूमि, अन्न, जल, जंगल, नदी, पर्वत, पवन, आकाश—सव स्वच्छ, सुन्दर और स्वास्थ्यकर हों।

"मेरे जीवन ! तेरी साध सार्वभौम है। तुझे इस भूमि को स्वच्छ, सुन्दर और स्वास्थ्यकर वनाना है। उसी के लिये तो मैंने तुझे सर्वथा शुद्ध किया हुआ है"।

५) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (नभसे) नभस् के लिये [वर्षणशील वनाया है]।

नभस् नाम आकाश, मेघ, जल और वृष्टि का है। आकाश में घुमड़ घुमड़ कर जव मेघ जलों की वृष्टि करते है तो वसुन्धरा हरी भरी और वसुओं से पूरित हो जाती है, नदी नाले जलपूरित होकर सुप्रवाहित होते है, सव कुछ धुलकर स्वच्छ निर्मल हो जाता है।

"मेरे जीवन ! तेरी साध सार्वभौम है। विश्व-गगन मे मेघवत् घुमड़ घुमड़ कर तुझे संसार में

वैदिक वारि की, वेदामृत की सुवृष्टि करनी है। इसी के लिये तो मैंने तुझे उत्कट साधना द्वारा वर्षणशील बनाया है।"

६) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (नभस्याय) नभस्य के लिये [साधा है]।

नभस्य का अर्थ है नभ से साधुतया मेघवत् वृष्टि करने योग्य।

"मेरे जीवन ! तेरी साध सार्वभौम है। उसकी संसिद्धि के लिये ही मैंने तुझे नभस्य बनाया है। नभस्य बनकर तुझे निरन्तर विश्व को आनन्द-वारि से आप्लावित करते रहना है।"

७) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (इषे) इष् के लिये [संसिद्ध किया है]।

इष् का अर्थ है शक्ति और बल, क्षमता और सामर्थ्य।

"मेरे जीवन ! तेरी साध सार्वभौम है। उसकी संसिद्धि के लिये ही तो मैंने तुझे सशक्त और सबल बनाया है। सक्षम और समर्थ रहते हुए तुझे जन-जन में शक्ति और संबल का संचार करना है।"

८) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (ऊर्जे) स्फूर्ति के लिये [स्फूर्तिमान् बनाया है]।

"मेरे जीवन ! तेरी साध सार्वभौम है। उसकी संसिद्धि के लिये ही तो मैंने तुझे स्फूर्तिमान् बनाया है। स्फूर्तिमय रहते हुए तुझे अन्तिम क्षण तक तत्परता के साथ साधना करनी है।"

९) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (सहसे) सहस् के लिये [सहोपेत किया है]।

सहस् का अर्थ है सहने की शक्ति, सहनशीलता, आपत्तियों और कठिनाइयों के सामने डटे रहने की क्षमता, विघ्न-बाधाओं को पार करके लक्ष्य की ओर बढ़ते रहने का साहस।

"मेरे जीवन ! तेरी साध सार्वभौम है। उसकी साधना के लिये ही तो मैंने तुझे सहनशीलता से सम्पन्न किया है। सहनशीलता के साथ अविचल अडिग रहते हुए सतत साध में रत निरत रहना है।"

१०) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (सहस्याय) सहस्य के लिये [सहोपेत किया है]।

सहस्य का अर्थ है सहनीयता।

"मेरे जीवन ! तेरी साध सार्वभौम है। उसकी संसिद्धि के लिये ही तो मैंने तुझे सहनीयता से युक्त किया है, सहनीयता के साथ सुस्थिर रहते हुए तुझे सतत साधना करनी है।"

११) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (तपसे) तपस् [तप] के लिये [तपाया है]।

"मेरे जीवन ! तेरी साध सार्वभौम है। उसकी संसिद्धि के लिये तुझे घोर तप करना है। इसी के लिये तो मैंने तुझे तपःपूत किया है।"

१२) तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (तपस्याय) तपस्य के लिये [तपस्वी] बनाया है।

"मेरे जीवन ! तेरी साध सार्वभौम है। उसकी संसिद्धि के लिये तुझे घोर तपस्या करनी होगी। उसी के लिये तो मैंने तुझे तपस्य [तपस्वी] बनाया है"।

१३) तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। मैंने (त्वा) तुझे (अंहसःपतये) पाप से रक्षा करने वाले के लिये [अर्पित किया है]।

परमात्मा ही अंहसःपति है, पाप से रक्षा करनेवाला है। पाप से सुरक्षित रखने के लिये वाचस्पति ने अपना जीवन पाप से रक्षा करनेवाले प्रभु को समर्पित किया हुआ है।

"मेरे जीवन ! तेरी साध सार्वभौम है। सर्वथा

निष्पाप निर्दोष रहकर ही उसकी सतत साधना की जा सकेगी। अन्त तक सर्वथा निष्पाप रहते हुए उसकी सतत साधना करते रहने के लिये ही मैंने तुझे अंहस:पति को समर्पित किया हुआ है"।

पृथिवी-गृहीत है तू,
मधु के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
माधव के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
शुक्र के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
शुचि के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
नभस् के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
नभस्य के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
इष् के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
ऊर्ज् के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
सहस् के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
सहस्य के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
तपस् के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
तपस्य के लिये तुझे।
पृथिवी-गृहीत है तू,
अंहस:पति के लिये तुझे।

**इन्द्राग्नी आ गतं सुतं गीर्भिर्नभो वरेण्यम्।**
**अस्य पातं धियेषिता। उपयामगृहीतो**
**ऽसीन्द्राग्निभ्यां त्वैष ते योनिरिन्द्राग्निभ्यां त्वा॥**

[ऋ ३.१२.१, साम ६६९] (य ७/३१)

**इन्द्राग्नी आ-गतं सुतं गी:भि: नभ: वरेण्यम्।**
**अस्य पातं धिया इषिता। उपयाम-गृहीत:**
**असि इन्द्राग्निभ्यां त्वा एष: ते योनि:**
**इन्द्राग्निभ्यां त्वा॥**

सत्य निष्ठा के साथ अपने जीवन को सम्बोधन करने के उपरान्त वाचस्पति अपने जीवन के जीवन, अपने आत्मा तथा अपने जीवन के परम प्रकाशक अपने ज्ञानाग्नि से कहता है—(गी:भि:) वाणियों से, आत्मशंसनों से तथा (धिया) धारणा से (इषिता इन्द्राग्नी) प्रेरित इन्द्र और अग्ने! प्रेषित आत्मन् और ज्ञानाग्ने! (आ-गतम्) आओ, (अस्य) इस [मुझ वाचस्पति] के (सुतं-वरेण्यं नभ:) सुत वरेण्य नभ को/की (पातम्) रक्षा करो।

ज्ञानाग्नि के आश्रय से ही वाचस्पति का आत्मा अज्ञानान्धकार को तिरोहित करके विश्व में उस वैदिक ज्योति को ज्योतित कर सकेगा जिसके लिये वह कृतव्रत है।

नभ: नाम है उस निर्मल स्वच्छ आकाश का जिसमें मेघवाहक पवन प्रवाहित होते हैं और जहां से जलामृत की वृष्टियां होती हैं। वाचस्पति का अन्त:-करण अथवा हृदयाकाश वह नभ है जो नितान्त सुत [निर्मल, सुनिष्पन्न] और वरेण्य [वरणीय,

सुन्दर] है, जिसमें धारणारूपी पवन प्रवाहित है और जहां से वेदामृत की सुवृष्टियां हो रही हैं।

इसी गहन और उदात्त भावना से सदा भावित रहने के लिये वाचस्पति सदैव कहता रहता है—(इन्द्राग्नी) आत्मन् और ज्ञानाग्ने ! तुम दोनों (गीःभिः धिया इषिता) आत्मशंसनों तथा धारणा से प्रेरित रहते हुए (आ-गतम्) आओ, मुझे सजगता के साथ सम्प्राप्त रहो, मेरी सहायता करते रहो और (अस्य) इस [मुझ वाचस्पति] के (सुतं वरेण्यं नभः) निष्पन्न और दिव्य अन्तःकरण की, सुनिर्मल और वरणीय हृदयाकाश की सर्वतः (पातम्) रक्षा करो। निरुत्साह तथा दुर्बलताओं से इसे सदा बचाते रहो।

आत्मसंबल और ज्ञान से सुनिष्पन्न वाचस्पति पुनः अपने जीवन को सम्बोधन करता हुआ कहता है—मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। (एषः ते योनिः) यह तेरी जीवनी (त्वा) तुझे (इन्द्राग्निभ्यां) आत्मा और ज्ञान के लिये, (त्वा) तुझे (इन्द्राग्निभ्यां) आत्मजागरण और ज्ञानप्रसार के लिये [ही मिली है]।

"मेरे जीवन ! तेरी सांध सार्वभौम है। उसकी सिद्धि के लिये आत्मसंबल और ज्ञाननिधि से निष्पन्न रहते हुए और विश्व में आत्मजागरण करते हुए तुझे ज्ञान की ज्योति जगानी है।"

**इन्द्र और अग्ने !**
**तुम आओ प्रेरित हुए**
**आत्मशंसनों और सुधी से।**
**इसके सुत वरेण्य नभ की तुम**
**रक्षा करते रहो सदा ही।**

सूक्ति—**इन्द्राग्निभ्यां त्वैष ते योनिः।**
तुझे यह तेरी योनि आत्मजागरण और ज्ञान के प्रसार के लिये मिली है।

**आ घा ये अग्निमिन्धते स्तृणन्ति बर्हिरानुषक्।**
**येषामिन्द्रो युवा सखा। उपयामगृहीतो ऽस्यग्नीन्द्राभ्यां**
**त्वैष ते योनिरग्नीन्द्राभ्यां त्वा ॥**　　　　(य ७/३२)

[ऋ ८.४५.१, साम १३३, १३३८]
**आ घ ये अग्निं इन्धते स्तृणन्ति बर्हिः आनुषक्।**
**येषां इन्द्रः युवा सखा। उपयाम-गृहीतः असि**
**अग्नीन्द्राभ्यां त्वा एषः ते योनिः अग्नीन्द्राभ्यां त्वा ॥**

वाचस्पति पग-पग पर अनुभव करता जारहा है कि उसकी सार्वभौम वैदिक साध अतिशय दुस्तर और दुःसाध्य है। अपने संकल्प, संबल और साहस को स्थिर रखने के लिये वह पदे-पदे और क्षणे-क्षणे इस मन्त्र से आत्म-प्रगान करता रहता है। पुनः-पुनः आत्मशंसन करता हुआ वह कहता रहता है—

१) (ये) जो, जो जन, जो साधक जन, जो व्रती (अग्निं इन्धते) अग्नि को प्रज्वलित करते हैं, ज्ञानाग्नि को प्रज्वलित करते रहते हैं, और (येषां) जिनका, जिन साधकों का, जिन व्रतियों का (युवा इन्द्रः) युवा आत्मा (सखा) मित्र, सहायी है, वे (घ) ही (आनुषक्) निरन्तर (बर्हिः) आसन को (आ) पूर्णतया (स्तृणन्ति) विस्तारते हैं।

यु मिश्रणामिश्रणयोः। यु धातु, जिससे युवा शब्द बना है, का अर्थ है पृथक् करना और युक्त करना, तोड़ना और जोड़ना, खण्डन करना और

मण्डन करना, ढाना और निर्माण करना।

दुरित को दूर करने और भद्र से युक्त करने की शक्ति जिसमें हो, वह युवा है। विघ्नबाधाओं की चट्टानों को तोड़ने और साधनोपायों को जोड़ने की सामर्थ्य जिसमें हो, उसे युवक कहते हैं। असत्यों के खण्डन और सत्यों के मण्डन की क्षमता जिसमें हो, उसी का नाम युवा है। युवा या युवती वह है जिसमें कुरीतियों के निवारण और सुरीतियों के प्रस्थापन का साहस और संबल हो। खण्डरों को ढाकर नवनिर्माण करने की जिसकी साध हो, वह युवा है। मानव-समाज की रूढ़ और निर्जीव विधियों को मिटाकर जो नूतन और सजीव विधानों की रचना करे, युवा वह है। युवा, युवती वह है जो अवैदिक व्यवस्थाओं को छिन्न-भिन्न करके वैदिक व्यवस्थाओं की प्रस्थापना करे, जो नास्तिकता और अधार्मिकता के दुर्गों को धराशायी करके आस्तिकता और धार्मिकता के भव्य भवनों का निर्माण करे।

आत्मा में अमिश्रण-मिश्रण की अक्षय क्षमता है। ज्ञानाग्नि के प्रज्वलन से उसकी इस क्षमता का जागरण होता है, अन्यथा उसकी यह क्षमता प्रसुप्त पड़ी रहती है। ज्ञानाग्नि का प्रज्वलन करके जो अपने आत्मा की इस क्षमता को जगा लेते हैं, उनका आत्मा सुमहान् साधों में उनका सखा अथवा सहायक होता है। युवा आत्मा जिनका सखा होता है, वे ही वर्हि का, साधरूपी [मिशनरूपी] आसन का, इतना सुविस्तार करते हैं कि सम्पूर्ण मानव जाति उसपर आसीन होकर उनके धर्म में दीक्षित होती है।

२) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। (एषः ते योनिः) यह तेरी जीवनी (त्वा) तुझे (अग्नि-इन्द्राभ्यां) अग्नि और आत्मा के लिये, (त्वा) तुझे (अग्नीन्द्राभ्यां) ज्ञानाग्नि के प्रज्वलन और आत्मा के युवाकरण के लिये [ही मिली है]।

अपनी सार्वभौम साध पर आरूढ़ हुआ वाचस्पति सब दिशाओं में आगे ही आगे बढ़ता चला जा रहा है यह वैदिक गीत गाता हुआ—

जो करते हैं अग्नि प्रज्वलित,<br>
सखा है जिनका युवा आत्मा,<br>
वे ही निरन्तर सुविस्तारते<br>
हैं आसन को पूर्ण पूर्णतया।<br>
है तू पृथिवी-गृहीत और<br>
यह जो तेरी मानव-योनि<br>
तुझे मिली है<br>
अग्नि-इन्द्र के लिये,<br>
मिली है तुझे<br>
ज्ञानप्रज्वलन आत्मयुवन को।

सूक्ति—अग्नीन्द्राभ्यां त्वैष ते योनिः।

यह तेरी मानव-योनि तुझे ज्ञान के प्रज्वलन और आत्मयुवन के लिये मिली है।

ओमासश्चर्षणीधृतो विश्वे देवास आ गत ।
दाश्वांसो दाशुषः सुतम् । उपयामगृहीतोऽसि
विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्य एष ते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यः ॥
[ऋ १. ३. ७]                                                  (य ७/३३)

ओमासः चर्षणी-धृतः विश्वे देवासः आ-गत ।
दाश्वांसः दाशुषः सुतम् । उपयाम-गृहीतः असि
विश्वेभ्यः त्वा देवेभ्यः एषः ते योनिः विश्वेभ्यः त्वा देवेभ्यः ॥

और साथ ही अपनी दुःसाध्य सार्वभौम वैदिक साध की संसिद्धि के लिये वह देवों को, दिव्य जनों को सहयोगदानार्थ आह्वान करता है—(ओमासः) ओम्+आसः, ओम्-स्थित, ओम्-समाहित, ईश-परायण, (चर्षणी-धृतः) चर्षणी-धृत, मानव-धृत, मनुष्यों का धारण पोषण करनेवाले (दाश्वांसः) दानशील, समर्पणशील, अर्पित, समर्पित, त्यागी (विश्वे देवासः) सब देवो ! मुझ (दाशुषः) अर्पित के (सुतं) सुत के प्रति (आ-गत) आओ ।

सुत का अर्थ है सुनिष्पन्न । निष्पादन की अन्तिम नितान्त निर्मल स्थिति का नाम सुत है । सुत नाम उस यज्ञ का है जिसमें सोम [स्नेह] का प्रस्रवण किया जाता है । सुत नाम उस यज्ञ का है जिसमें लेशमात्र अपवित्रता अथवा मलिनता न हो । वाचस्पति का सार्वभौम वैदिक यज्ञ वह सुत-याग है जिसके सम्पादन में नितान्त निर्मल जीवनों की अपेक्षा होती है । इसी लिये वह यहां अपने सुत के सकल निष्पादन के लिये ब्रह्म-समाहित, मानव और मानवता के संधारक, सर्वहिताय सर्वस्व न्योछावर करनेवाले समस्त देवों का आह्वान करता हुआ उन्हें अपने सुत के प्रति आकर्षित कर रहा है । वैदिक साध की संसिद्धि के लिये ईशपरायण मानवसेवी अर्पित जीवन ही चाहिये; अनास्थावान् वेतनभोगी चाकर नहीं ।

देवों का धर्म है कि वे वाचस्पति की दिव्य साध में अपना योगदान अर्पित करें । वाचस्पति की साध वह दिव्य साध है जिसके द्वारा संसार में दिव्यताओं का प्रसार हो रहा है और होना है । इसी साध की सिद्धि के लिये उसने देवों का आह्वान किया है और इसी के लिये उसका अपना जीवन समर्पित है । अतः अपने स्वयं के जीवन को भी सम्बोधन करता हुआ वह कह रहा है—मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है, तेरी साध सार्वभौम है । (एषः ते योनिः) यह तेरी जीवनी (त्वा) तुझे (विश्वेभ्यः देवेभ्यः) सब देवों के लिये, सब मानव-देवों के लिये, सर्व-मानवों के दिव्यीकरण के लिये, (त्वा) तुझे (विश्वेभ्यः देवेभ्यः) सब देवों के लिये, सब दिव्यताओं के प्रसारण के लिये, विश्व में सकल दिव्यताओं के सम्पादन के लिये [मिली है] ।

ईशपरायण मानवधृत और
दानशील सब देवो !
मुझ अर्पित के सुत के प्रति
सब आओ ।
है तू पृथिवी-गृहीत, और
यह जो तेरी मानव-योनि
तुझे मिली है
सब देवों के लिये,
मिली है तुझे
सकल दिव्यताओं के लिये ।
सूक्ति— विश्वे देवास आ गत ।
सब देवो ! आओ ।

**विश्वे देवास आ गत शृणुता म इमं हवम् ।**
**एदं बर्हिर्नि षीदत । उपयामगृहीतो ऽसि**
**विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्य एष ते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यः ।।**

[ऋ २.४१.१३, ६.५२.७] (य ७/३४)

**विश्वे देवासः आ-गत शृणुत मे इमं हवम् ।**
**आ इदं बर्हिः नि-सीदत । उपयाम-गृहीतः असि**
**विश्वेभ्यः त्वा देवेभ्यः एषः ते योनिः विश्वेभ्यः त्वा देवेभ्यः ।।**

पूर्व मन्त्र से अपने आह्वान को जारी रखते हुए वाचस्पति कह रहा है—(विश्वे देवासः) सब देवो ! (आ-गत) आओ, (मे) मेरे (इमं हवं) इस आह्वान को (शृणुत) सुनो। (इदं बर्हिः) यह बर्हि है, यह विशाल साध है, (आ नि-सीदत) आकर निकट बैठो।

बर्हि नाम विशाल आकाश, विशाल अन्तरिक्ष, विशाल आसन, विशाल साध और विशाल साधना-क्षेत्र का है।

देवों का कर्तव्य है कि वे वाचस्पति की और उसकी विशाल साध की दूर से अभि-स्तुति ही न करते रहें, अपि तु उसके निकट-स्थ होकर उसकी साध की संसिद्धि में जुट जायें।

वाचस्पति की साध वह दिव्य साध है जिसके द्वारा संसार में दिव्यताओं का प्रसार होरहा है और होना है। इसी साध की सिद्धि के लिये उसने देवों का आह्वान किया है और इसी के लिये उसका अपना जीवन समर्पित है। अतः अपने स्वयं के जीवन को सम्बोधता हुआ वह कह रहा है—मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है, तेरी साध सार्वभौम है। (एषः ते योनिः) तेरी यह जीवनी (त्वा) तुझे (विश्वेभ्यः देवेभ्यः) सब मानव-देवों के दिव्यीकरण के लिये, (त्वा) तुझे (विश्वेभ्यः देवेभ्यः) सकल दिव्यताओं के सम्पादन के लिये [मिली है]।

**सब देवो ! आओ,**
**और श्रवण करो**
**मेरे इस आह्वान को।**
**यह बर्हि है;**
**आकर बैठो निकटस्थ हो**
**है तू पृथिवी-गृहीत, और**
**यह जो तेरी मानव-योनि**
**तुझे मिली है**
**सब देवों के लिये,**
**मिली है तुझे,**
**सकल दिव्यताओं के लिये।**

सूक्ति—शृणुता म इमं हवम्।
सुनो मेरे इस आह्वान को।

**इन्द्र मरुत्व इह पाहि सोमं यथा शार्याते अपिबः सुतस्य ।**
**तव प्रणीती तव शूर शर्मन्ना विवासन्ति कवयः सुयज्ञाः ।**
**उपयामगृहीतो ऽसीन्द्राय त्वा मरुत्वत एष ते**
**योनिरिन्द्राय त्वा मरुत्वते ॥** (य ७/३५)

[ऋ ३.५१.७]

**इन्द्र मरुत्वः इह पाहि सोमं यथा शार्याते अपिबः सुतस्य ।**
**तव प्र-नीती तव शूर शर्मन् आ-विवासन्ति कवयः सु-यज्ञाः ।**
**उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा मरुत्वते एषः ते योनिः इन्द्राय त्वा मरुत्वते ॥**

वाचस्पति के आह्वान पर देव जन उसकी सार्वभौम वैदिक साध की सिद्धि के लिये एक-एक करके खिंचे चले आरहे हैं। अपनी इस सफलता पर अभिमान और अहंकार से सर्वथा मुक्त रहता हुआ वह परम पावन प्रभु से आत्म-विनय करने लगता है—(मरुत्-वः इन्द्र) सर्वशक्तिमन् विघ्न-विदारक ! (इह) यहां, इस संसार में (सोमं पाहि) सोम को/की रक्षा कर, प्रेम की लाज रख, अपने इस शरणागत भक्त की साध पूरी कर।

मरुत् नाम पवन का है, उस शक्तिशाली पवन का जिसके झोंके से बड़े-बड़े उदात्त पर्वतशिखर धराशायी होजाते हैं। मरुत् का प्रयोग यहां शक्ति के अर्थ में किया गया है। मरुत्वः का अर्थ है सर्वशक्तिमन्।

इन् शत्रूणां दारयिता इन्द्रः। शत्रुओं का विदारण और विघ्नों का नाश करनेवाला इन्द्र है। इन्द्र का प्रयोग यहां विघ्नरूपी शत्रुओं का नाश करनेवाले परमात्मा के लिये हुआ है।

अन्तर्यामी इन्द्र अन्तःप्रेरणा द्वारा वाचस्पति की विनय का उत्तर देता है—(शूर) वीर वाचस्पते ! तूने (शार्याते) शार्यात में (सुतस्य) सुत का, निर्मल सोम का, सुपावन भक्ति का, पुनीत प्रेम का, सुनिष्पन्न साध का (यथा) यथावत् (अपिबः) पान किया है, सेवन किया है। उसी के परिणामस्वरूप (तव प्र-नीती) तेरी सु-नीति में, और (तव शर्मन्) तेरे गृह में, तेरे आश्रय में (सु-यज्ञाः कवयः) सु-यज्ञ कवि, सुकर्मा मेधावी, सुसाधनाशील क्रान्तदर्शी, सुयज्ञीय देव (आ-विवासन्ति) आ-आ-कर बस रहे हैं।

शार्या नाम रात्रि और अंगुलि का है। शार्यात नाम उस पथ का है जहां अंधेरी रात्रि में शिशु अपने माता-पिता की अंगुलि पकड़ कर चलता है। संसार की अंधेरी रात्रि में साधनापथ पर जो साधक आत्मना परम पिता की अंगुलि पकड़ कर चलता है, उसी की साध ससाफल्य सिद्ध होती है। अन्यथा साधक भटक जाता है। वाचस्पति की साध वह शार्यात है जिसमें वह प्रभु की अंगुलि पकड़कर अग्रसर होरहा है। यही शार्यात में सुत का सेवन है।

पूर्व दो मन्त्रों में उल्लिखित देवों के लिये यहां "सुयज्ञाः कवयः" का प्रयोग किया गया है।

अन्तर्यामी की अन्तर्ध्वनि से प्रेरित होकर वाचस्पति पूर्ण आत्मसंबल और सम्पूर्ण उत्साह के साथ अपने जीवन को सम्बोधन करने लगता है—मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है, तेरी साध सार्वभौम है। (एषः ते योनिः) तेरी यह योनि (त्वा) तुझे (मरुत्वते इन्द्राय) सर्वशक्तिमान् विघ्ननाशक [प्रभु की शरण में

रहकर साधना करने] के लिये [मिली है], (त्वा) तुझे (मरुत्वते इन्द्राय) सर्वशक्तिमान् और विघ्ननाशक [बनकर साधना में अग्रसर रहने] के लिये [मिली है]।

सर्वशक्तिमन् विघ्नविदारक !
यहां सोम की रक्षा करना।
शूर ! यथावत् पान किया है
तूने सुत का शार्यात में।
तव सुनीति में, तेरी शरण में
कवि सुयज्ञ बसरहे आनकर।
तू है पृथिवी-गृहीत, और
यह जो तेरी मानव-योनि
तुझे मिली है
मरुत्वान् इन्द्र के लिये,
मिली है तुझे
मरुत्वान् इन्द्र के लिये।

सूक्ति—इह पाहि सोमम्।
यहां सोम को/की रक्षा कर।
यहां प्रेम की लाज रख।

**मरुत्वन्तं वृषभं वावृधानमकवारिं दिव्यं शासमिन्द्रम्।**
**विश्वासाहमवसे नूतनायोग्रं सहोदामिह तं हुवेम।**
**उपयामगृहीतो ऽसीन्द्राय त्वा मरुत्वत एष ते योनिरिन्द्राय**
**त्वा मरुत्वते। उपयामगृहीतो ऽसि मरुतां त्वौजसे॥**

[ऋ ३.४७.५, ६.१९.११] (य ७/३६)

**मरुत्वन्तं वृषभं वावृधानं अकवारिं दिव्यं शासं इन्द्रम्।**
**विश्व-सहं अवसे नूतनाय उग्रं सहःदां इह तं हुवेम।**
**उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा मरुत्वते एषः ते योनिः**
**इन्द्राय त्वा मरुत्वते। उपयाम-गृहीतः असि मरुतां त्वा ओजसे॥**

अर्पित देव अर्पित हो हो कर वाचस्पति के साथ मिलकर उस सुविशाल साध की संसिद्धि के लिये आत्मसंबल-प्राप्त्यर्थ दीक्षात्मक आत्म-शंसन कर रहे हैं—हमें चाहिये कि (नूतनाय अवसे) नूतन अवस् के लिये हम (इह) यहां, इस नवीन साध की साधना में (तं) उस (मरुत्वन्तं) सर्वशक्तिमान्, (वृषभं) वर्षणशील, सुख-साधन बरसानेवाले, ऐश्वर्यों की वृष्टि करनेवाले, आनन्द-घन, शक्ति संबल संचार करनेवाले, (वावृधानं) वर्धमान, वृद्धि करनेवाले, वृद्धि विकास का पथ प्रशस्त करनेवाले, साधनों का संवर्धन करनेवाले, (अकव-अरिं) अशब्द-अरि, अकथ-शत्रु, शत्रु संज्ञा से मुक्त, शत्रुतारहित, अविरुद्ध, (दिव्यं) दिव्य, (शासं) शासक, अखिल सृष्टि पर शासन करनेवाले, (विश्व-सहं) विश्व-सह, विश्व को सहारनेवाले, अखिल विश्व को धारण करनेवाले, (उग्रं) उग्र, परम तेजस्वी, (सहःदां) सह-दा, सहनशक्ति-दाता, धैर्य-प्रदाता (इन्द्रं) इन्द्र को (हुवेम) पुकारें, प्रार्थें।

अवस् का अर्थ है साधना, रक्षा, गति [प्रेरणा], बोध, प्रकाश। देवजन जिस नवीन साध में दीक्षित हुए हैं, वह साधारण नहीं, एक महतो महान् साध है जिसकी साधना के लिये उन्हें इन्द्र की रक्षा, प्रेरणा, बोध और प्रकाश प्रत्यक्षतः चाहिये ही।

इस नवीन साध की सिद्धि के लिये जिन गुणों की आवश्यकता है, इन्द्र के उन्हीं गुणोपेत विशेषणों का इस मन्त्र में प्रयोग किया गया है। साध की

साधना में जब-जब विकट प्रसंग आयें, तब-तब देव जन विघ्नविदारक इन्द्र से विघ्न-विनाश की प्रार्थना करें। श्रेष्ठ साध में प्रार्थना का महत्त्व स्पष्ट है। प्रार्थना परम साधन है। जब पुरुषार्थ झकमार जाते हैं और बुद्धियां पराजित हो जाती हैं, तब प्रार्थना विजय का पथ प्रशस्त करती है। इसी तथ्य के प्रकाशन के लिये वेदमाता ने नव-दीक्षित देवों के मुख से कहलवाया है, "अपनी नवीन साध की सिद्धि के लिये हम यहां सदा उस शक्तिमान्, आनन्दघन, वर्धनकारी, अविरुद्ध, दिव्य, विश्व-नियन्ता, विश्व-साधक, परम तेजस्वी, धैर्यदाता इन्द्र से प्रार्थना करें।"

आत्म-शंसन के उपरान्त अब प्रत्येक देव व्यक्तिशः अपने जीवन को सम्बोधन करता हुआ कह रहा है—मेरे जीवन! तू अब (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है, (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-सम्बद्ध है। अब (एषः ते योनिः) तेरी यह जीवनी (त्वा) तुझे (मरुत्वते इन्द्राय) सर्वशक्तिमान् विघ्ननाशक [प्रभु की शरण में रहकर साधना करने] के लिये [सम्प्राप्त है], (त्वा) तुझे (मरुत्वते इन्द्राय) सर्वशक्तिमान् विघ्नविदारक [बनकर साधना में अग्रसर रहने] के लिये [सम्प्राप्त है], (त्वा) तुझे (मरुतां ओजसे) पवनों के ओज के लिये, पवनों के समान सवेग साधना करने के लिये [सम्प्राप्त है]।

नूतन साध के लिये यहां हम
सदा पुकारें और प्रार्थें
उस शक्तिमय वृषभ वृद्धिकर
अकवारि शासक सुदिव्य और
उग्र विश्व-सह सहदा इन्द्र को।
तू है पृथिवी-गृहीत और
पृथिवी-सम्बद्ध है तू।
यह जो तेरी मानव-योनि
तुझे मिली है
मरुत्वान् इन्द्र के लिये,
मिली है तुझे
मरुत्वान् इन्द्र के लिये,
तुझे मिली है
मरुतों के सु-ओज के लिये।

सूक्ति—इह तं हुवेम।
हम यहां उसे पुकारें।

**सजोषा इन्द्र सगणो मरुद्भिः सोमं पिब वृत्रहा शूर विद्वान्।**
**जहि शत्रूँरप मृधो नुदस्वाथाभयं कृणुहि विश्वतो नः।**
**उपयामगृहीतो ऽसीन्द्राय त्वा मरुत्वत एष ते योनिरिन्द्राय**
**त्वा मरुत्वते॥** (य ७/३७)

[ऋ ३.४७.२]

सजोषाः इन्द्र स-गणः मरुत्-भिः सोमं पिब वृत्र-हा शूर विद्वान्।
जहि शत्रून् अप मृधः नुदस्व अथ अभयं कृणुहि विश्वतः नः।
उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा मरुत्वते एषः ते योनिः इन्द्राय
त्वा मरुत्वते॥

ईश-वन्दना के उपरान्त देव-गण अपने दीक्षा-दाता वाचस्पति को सम्बोधन करते हुए कहते हैं—
१) (शूर इन्द्र) वीर आत्मन् ! (स-जोषाः) सप्रीति-सेवी, प्रीतिपूर्वक सेवन करनेवाला, सप्रेम साधना करनेवाला, (स-गणः) स-गण, देव-गण से युक्त, देवजनों के समूह से संयुक्त, (वृत्र-हा) वृत्र-हन्ता, विघ्नों का निवारक, (विद्वान्) ज्ञान-वान् तू (मरुत्-भिः) मरुतों सहित, हम शक्तिशाली देव-जनों के साथ (सोमं पिब) सोम पान कर, आत्मसोम का पान कर, स्नेहरूपी सोम का सेवन कर, समता-सोम पी।

यहां वेदमाता ने देव-गण अथवा देवजनों के मुख से वाचस्पति को सम्बोधन कराकर वाचस्पति की योग्यताओं का प्रकाशन किया है। वाचस्पति आत्मना वीर हो। वह देवजनों से तथा सर्वजनों से प्रीतिपूर्वक वर्ते। वह साधना-पथ के विघ्नों का निवारण करे। वह बहुज्ञ हो, सर्वज्ञ हो। वह शक्तिशाली देवजनों के साथ स्नेह और समता-रूपी सोम का पान करनेवाला हो।

२) (जहि शत्रून्) मार शत्रुओं को, विनष्ट कर शत्रुताओं को; (अप-नुदस्व) पृथक् कर, दूर भगा (मृधः) संग्रामों को, संग्रामकारियों को; (अथ) और (नः) हमें, हम देवजनों को, हम देवसाधकों को (विश्वतः) सर्वतः (अभयं कृणुहि) अभय कर।

वीर-आत्मा वाचस्पति ब्रह्म-पथ का पथिक है, क्षत्र-पथ का नहीं। उसके द्वारा शत्रुओं और संग्रामकारियों के वध का तो प्रश्न ही नहीं उत्पन्न होता। उसे तो सोम पान करके और सोम पान कराके देवजनों को शत्रुरहित और मृधःरहित करके उन्हें निर्भय करना है।

धर्मसाधना के पथ पर अकारण ही शत्रु और संग्राम [उपद्रव] उठ खड़े होते हैं। वैदिक पथ हिंसा का पथ नहीं है, जोष [स्नेह, सेवा] और सोम [सौहार्द] का पथ है। सस्नेह सेवा और सौहार्द के शस्त्रों से शत्रुता को मित्रता में परिवर्तित करके उसे शत्रुओं को मित्र बनाना है—उसकी परिभाषा में यही शत्रुओं का हनन [वध] है। इसी प्रकार जोष और सोम के द्वारा संग्रामों को सौम्य प्रसंगों में परिवर्तित करके संग्रामकारियों [उपद्रवियों] को सेवाकारी बना लेना ही वाचस्पति के शब्द-कोष में मृधों को दूर करना है। यों शत्रुओं और मृधों से निर्भयता सम्पादन करते हुए देवजन वाचस्पति की सार्वभौम वैदिक साध की सिद्धि में अग्रसर हो रहे होंगे।

२) वाचस्पते ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। निस्सन्देह (एषः ते योनिः) यह तेरी जीवनी (त्वा) तुझे (मरुत्वते इन्द्राय) सर्वशक्तिमान् विघ्नविनाशक [प्रभु की शरण में रहकर साधना करने] के लिये [सम्प्राप्त है], (त्वा) तुझे (मरुत्वते इन्द्राय) सर्वशक्तिमान् विघ्नविदारक [बनकर साधना में अग्रसर रहने] के लिये [सम्प्राप्त है]।

**शूर इन्द्र !**
**स-जोष स-गण विद्वान् वृत्रहा**
**तू मरुतों के साथ सोम पी।**
**कर निर्मूल शत्रुओं को तू,**
**मृधों को अति दूर भगादे,**
**और अभय कर हमें सर्वतः।**
**तू है पृथिवी-गृहीत और**
**यह जो तेरी मानव-योनि**
**तुझे मिली है**
**मरुत्वान् इन्द्र के लिये,**
**मिली है तुझे,**
**मरुत्वान् इन्द्र के लिये।**

सूक्ति—**अभयं कृणुहि विश्वतो नः।**
**हमें सर्वतः अभय कर।**

मरुत्वाँ इन्द्र वृषभो रणाय पिबा सोममनुष्वधं मदाय ।
आ सिञ्चस्व जठरे मध्व ऊर्मिं त्वं राजासि प्रतिपत्सुतानाम् ।
उपयामगृहीतो ऽसीन्द्राय त्वा मरुत्वत एष ते
योनिरिन्द्राय त्वा मरुत्वते ॥ (य ७/३८)

[ऋ ३.४७.१]

मरुत्वान् इन्द्र वृषभः रणाय पिब सोमं अनु-स्वधं मदाय ।
आ-सिञ्चस्व जठरे मध्वः ऊर्मिं त्वं राजा असि प्रति-पत् सुतानाम् ।
उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा मरुत्वते एषः ते योनिः
इन्द्राय त्वा मरुत्वते ॥

अपने दीक्षा-दाता वाचस्पति के सम्बोधन को जारी रखते हुए देव-गण कहे चले जा रहे हैं—

१) (इन्द्र) वीर आत्मन् ! (मरुत्वान्) शक्तिमान् और (वृषभः) वर्षणशील, वैदिक ज्ञान-विज्ञानों की वृष्टि करनेवाला तू (अनु-स्वधं) स्व-धा-अनुसार, स्व-धारणानुसार, स्व-संकल्पानुसार [हमारे] (सोमं) श्रद्धा-सोम को (पिब) पी, सेवन—स्वीकार कर।

"वाचस्पते ! हम तेरे प्रति श्रद्धान्वित हैं। हमारी श्रद्धा को स्वीकारता हुआ तू अपने संकल्पानुसार हमें साधरत रखता हुआ, हमपर आत्मवीर्य और वैदिक ज्ञान-विज्ञान की सदैव वृष्टि करता रह, जिससे सम्पन्न रहते हुए हम तेरी स्व-धारणा अथवा तेरी आत्म-प्रतिज्ञा की पूर्ति में सफलकाम हों।"

२) (रणाय मदाय) रण के लिये और मद के लिये, तू अपने (जठरे) जठर में (मध्वः ऊर्मिं) मधु की तरङ्ग को (आ-सिञ्चस्व) सींच।

रण शब्दे। रण गतौ। रण का अर्थ है शब्द और गति, प्रवदन और प्रगमन, प्रवचन और परिभ्रमण।

मद नाम मस्ती, निर्द्वन्द्वता और हर्ष का है।

जठर नाम उदर, कुक्षि, गर्भाशय, अन्तःकरण और हृदय का है।

मधु का अर्थ है शहद, मधुर, मधुरता, स्वादिष्ट प्रिय, प्रियता, प्रसन्नता, रस, सरसता, आनन्द।

देव जन तो जहां-जहां वाचस्पति द्वारा नियुक्त किये जायेंगे, वहीं-वहीं कार्य करेंगे। वाचस्पति को निर्द्वन्द्वता से सर्वनयनार्थ सम्पूर्ण पृथिवी पर प्रवचन और परिभ्रमण करना है, हृदय में मीठी-मीठी तरंगों को सींचते हुए देवजनों को और विश्व-परिवार को मधुर तरंगों से तरंगित करते रहना है। इसी भाव के व्यक्तीकरण के लिये वेदमाता ने देवगण के मुख से वाचस्पति के प्रति उपर्युक्त वैदिक वाक्य कहलवाया है।

२) वाचस्पते ! (त्वं) तू (सुतानां) सुतों का [हम] सुनिष्पन्न देवजनों का (प्रति-पत्) प्रत्येक पद पर, पग-पग पर (राजा) प्रकाशक, मार्गदर्शक (असि) है।

३) वाचस्पते ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। (एषः ते योनिः) तेरी यह योनि (त्वा) तुझे (मरुत्वते इन्द्राय) शक्तिमान् विघ्नविनाशक [प्रभु की शरण में रहकर साधना करने] के लिये [सम्प्राप्त है], (त्वा) तुझे (मरुत्वते इन्द्राय) सर्व-शक्तिमान् विघ्नविदारक [बनकर साधना में अग्रसर रहने] के लिये [सम्प्राप्त है]।

इन्द्र ! मरुत्वान् और वृषभ तू
स्वधानुसार सोम कर पान ।
रण और मद के लिये जठर में
आसिंचन मधु की तरंग कर ।
तू प्रति-पत् राजा है सुतों का ।
तू है पृथिवी-गृहीत और
यह जो तेरी मानव-योनि
तुझे प्राप्त है
मरुत्वान् इन्द्र के लिये,
प्राप्त तुझे है
मरुत्वान् इन्द्र के लिये ।

सूक्ति—त्वं राजासि प्रतिपत्सुतानाम् ।
तू निर्मलों का प्रति-पग प्रकाशक है ।

**महाँ इन्द्रो नृवदा चर्षणिप्रा उत द्विबर्हा अमिनः सहोभिः ।**
**अस्मद्र्यग्वावृधे वीर्यायोरुः पृथुः सुकृतः कर्तृभिर्भूत् ।**
**उपयामगृहीतोऽसि महेन्द्राय त्वैष ते योनिर्महेन्द्राय त्वा ॥**

[ऋ ६.१९.१] (य ७/३९)

महान् इन्द्रः नृ-वत् आ चर्षणि-प्राः उत द्वि-बर्हाः अमिनः सहःभिः ।
अस्मद्र्यक् वावृधे वीर्याय उरुः पृथुः सु-कृतः कर्तृभिः भूत् ।
उपयाम-गृहीतः असि महा-इन्द्राय त्वा एषः ते योनिः महा-इन्द्राय त्वा ॥

वाचस्पति के महान् जीवन से महानता की प्रेरणा लेते हुए देव जन कहते हैं—यह (चर्षणि-प्राः) मानव-पूरक, मानवों का पूरनेवाला, मानव-जाति में पूर्णता का सम्पादन करनेवाला, (द्वि-बर्हाः) द्वि-वृद्ध, उभय-वृद्ध, ज्ञान और कर्म दोनों से समृद्ध, (अमिनः) अमितसाध, अमित साधना से सम्पन्न (उत) और (उरुः पृथुः सु-कृतः) विशाल विस्तृत सुकर्मानुष्ठानी, विशाल विश्व में विश्व-व्यापी सुसाधों का सम्पादन करनेवाला (इन्द्रः) सूर्य, सूर्य के समान प्रकाशमान् वाचस्पति (अस्मद्र्यक्) हमारे अभि-मुख (नृ-वत्) नर-वत्, वीर-वत् (सहःभिः आ-वावृधे) आत्म-संबलों से वृद्धि करता/व्यापता चला आ रहा है और (कर्तृभिः) कर्मकर्ताओं/कर्मशीलों/साधकों से (वीर्याय) पराक्रम के लिये (महान् भूत्) महान् बना है।

"वाचस्पति के इन जीवनादर्शों से प्रेरित होकर हम भी *मानव-पूरक, द्वि-वृद्ध, अमित-साध, विशाल* सुविस्तृत सुकर्मानुष्ठानी बनकर, सूर्य के समान प्रकाशते हुए वीरों के समान आत्मसंबलों से सबल होकर विश्व में प्रकाश करें, व्यापें और महान् इन्द्र बनें।"

और वाचस्पति के जीवन से प्रेरित होते हुए देव जन अब स्वयं वाचस्पति को सम्बोधन करते हैं—वाचस्पते ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। (एषः ते योनिः) तेरा यह जीवन (त्वा) तुझे (महा-इन्द्राय) महा इन्द्र के लिये, महान् सूर्य के समान प्रकाश करने के लिये [सम्प्राप्त है], (त्वा) तुझे (महा-इन्द्राय) महान् सूर्य के समान प्रकाश करने के लिये [सम्प्राप्त है]।

यह मानव-प्रा उभय-वृद्ध और
अमित-साध उरु पृथु सुकृत
इन्द्र हमारे अभिमुख नर-वत्
व्याप रहा है सहों के द्वारा
और महान् है सुसाधकों से
पराक्रम के लिये ।

तू है पृथिवी-गृहीत और
यह जो तेरा मानव-जीवन
तुझे प्राप्त है
महा इन्द्र के लिये,
प्राप्त तुझे है
महा सूर्य के लिये ।

**महाँ इन्द्रो य ओजसा पर्जन्यो वृष्टिमाँ इव ।**
**स्तोमैर्वत्सस्य वावृधे । उपयामगृहीतोऽसि**
**महेन्द्राय त्वैष ते योनिर्महेन्द्राय त्वा ।।** (य ७/४०)

[ऋ ८.६.१, सा १३०७, अ २०.१३८.१]

**महान् इन्द्रः यः ओजसा पर्जन्यः वृष्टिमान् इव ।**
**स्तोमैः वत्सस्य वावृधे । उपयाम-गृहीतः असि**
**महा-इन्द्राय त्वा एषः ते योनिः महा-इन्द्राय त्वा ।।**

पर्जन्य का अर्थ है पूर्तिजन्य, कमी को पूरी करनेवाला । जो भी पूर्ति करता है वह पर्जन्य है । मेघ को भी पर्जन्य इसी लिये कहते हैं कि उससे सींची जाकर पृथिवी की अनेकविध पूर्ति होती है ।

वत्स=वद्+स । जो बोलता है, जो प्यारी-प्यारी बातें करता है, उसे वत्स कहते हैं। जो सरल, सोम्य, निश्छल, निष्कपट और मधुर वचन बोलता है उसका नाम वत्स है। बछड़ा, पुत्र, शिष्य और स्तोता को वत्स इसी लिये कहते हैं कि वे प्रिय मधुर सरल बोल बोलते हैं। नव-दीक्षित देव भी वत्स हैं क्योंकि वे वाचस्पति के प्रति श्रद्धोपेत ऋजु भाषण करते हैं। श्रद्धालु जनता भी वत्स है क्योंकि वह सुसोम्य वचनों में वाचस्पति का स्तवन करती है ।

यहां इस मन्त्र में जनता-रूपी वत्स देव-देवियों को लक्षित करके कह रहा है—(यः इन्द्रः) जो इन्द्र, सूर्य के समान प्रकाश करनेवाला जो वाचस्पति (वृष्टिमान् पर्जन्यः इव) वृष्टिमान् मेघ की तरह (ओजसा) स्वात्म-ओज से (महान्) महान् है, वह (वत्सस्य स्तोमैः) वत्स के स्तोमों से, दीक्षा-प्राप्त देव-देवियां-रूपी वत्स-समूह की स्तुतियों से (वावृधे) बढ़ रहा है, व्याप रहा है ।

सुनिष्पन्न देव-देवियों के समर्पण से निस्सन्देह वाचस्पति की सार्वभौम वैदिक साध में वृद्धि होरही है और वाचस्पति का वैदिक मिशन विश्व में व्यापता चला जा रहा है । देव-देवी सर्वत्र वाचस्पति की प्रशंसा करते हैं और इस प्रकार भी वाचस्पति जनता में व्याप रहा है, जनता में उसका मान बढ़ रहा है ।

और अब जन-वत्स स्वयं वाचस्पति को सम्बोधन करते हुए कह रहा है—वाचस्पते ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। (एषः

ते योनिः) तेरा यह जीवन (त्वा) तुझे (महा-इन्द्राय) महा इन्द्र के लिये, महान् सूर्य के समान प्रकाशने के लिये [सम्प्राप्त है], (त्वा) तुझे (महा-इन्द्राय) महान् सूर्य के समान प्रकाशने के लिये [सम्प्राप्त है]।

इन्द्र जो वृष्टिमान् मेघवत्
ओज से है सुमहान्।
देव-वत्स की सुस्तुतियों से
व्याप रहा वह महान्।
तू है पृथिवी-गृहीत और
यह जो तेरा मानव-जीवन
तुझे प्राप्त है
महा-इन्द्र के लिये,
प्राप्त तुझे है
महा-इन्द्र के लिये।

**उदु त्यं जातवेदसं देवं वहन्ति केतवः।**
**दृशे विश्वाय सूर्यं स्वाहा॥** (य ७/४१)

[ऋ १.५०.१, य ८/४१, ३३/३१, सा ३१, अ १३.२.१६]

**उत् उ त्यं जात-वेदसं देवं वहन्ति केतवः।**
**दृशे विश्वाय सूर्यं स्वाहा॥**

देवों, देवियों और जनों से प्राप्त स्तवन पर फलों के भार से झुकी डाली की तरह वाचस्पति प्रभु के चरणों में नतमस्तक होकर अपने दीक्षा-प्राप्त देवों, देवियों और सर्वजनों को सम्बोधन करता हुआ कहने लगता है—लोगो! मेरा क्या स्तवन और मेरी क्या बड़ाई! मेरे इस जीवन से जो कुछ हो पाया है, वह सब उस महिमामय की महिमा है जो इस अखिल सृष्टि को संचालित और प्रकाशित कर रहा है। (त्यं उ) उसी (जात-वेदसं) जात-वेद, जातमात्र को जाननेवाले, सर्वज्ञ, जातमात्र को प्राप्त, सर्वव्यापक (सूर्य देवं) प्रकाशक-प्रेरक देव को (विश्वाय दृशे) सबके प्रति दर्शाने के लिये (केतवः) केतुयें, प्रज्ञापिकायें, पताकायें, ध्वजायें (उत्-वहन्ति) ऊँची फहरा रही है।

केतु का धात्वर्थ है प्रज्ञापक, प्रकट करनेवाला। प्रज्ञापक होने के कारण ही ध्वज तथा पताका को केतु कहते हैं।

ध्वजायें किसी के शासन की प्रतीक होती हैं। सूर्य, चन्द्र, नक्षत्र-रूपी ध्वजायें आकाश में ऊपर ऊंची फहरा रही हैं। वे सब अखिल सृष्टि में परमात्मदेव के शासन का ज्ञापन प्रज्ञापन कर रही है। सम्पूर्ण सृष्टि और सब प्राकृत देव उसी के शासन और उसी की महिमा को दर्शा रहे हैं।

जो सचमुच सुमहान् होते हैं, वे अपनी पावन सफलताओं और संसिद्धियों में उसी परम देव के सर्वव्यापी सुधन्य हाथ का दर्शन करते हैं। सुमहान् वाचस्पति भी अपनी सकल सफलताओं के लिये उसी देव का धन्यवाद करता हुआ कह रहा है—

उसी जातवेद सूर्य देव को
सबको दर्शाने के लिये
फहरा रही ध्वजायें।

**चित्रं देवानामुदगादनीकं चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्याग्नेः ।**
**आप्रा द्यावापृथिवी अन्तरिक्षं सूर्य आत्मा**
**जगतस्तस्थुषश्च स्वाहा ॥** (य ७/४२)

[ऋ १.११५.१, य १३/४६, सा ६२९, अ १३.२.३५, २०.१०७.१४]

**चित्रं देवानां उत्-अगात् अनीकं चक्षुः मित्रस्य वरुणस्य अग्नेः ।**
**आ-अप्राः द्यावापृथिवी अन्तरिक्षं सूर्यः आत्मा**
**जगतः तस्थुषः च स्वाहा ॥**

आभारपूर्ण हृदय से प्रभु की महिमा दर्शाता हुआ वाचस्पति पुनः कहता है—देवो, देवियो, और लोगो ! वह (उत्-अगात्)उदय हुआ हुआ है, सदा उदित है, सर्वत्र प्रकाश रहा है ।

वह (चित्रं) चित्र है, चयनीय है, अद्भुत और परम मनोहर है ।

वह है (देवानां अनीकं) देवों का सुमुख अनीक, सब प्राकृत और मानव देवों का रूप-लावण्य, दिव्यताओं की दिव्यता, सौन्दर्यों का सौन्दर्य ।

वह (चक्षुः) नेत्र है, प्रकाश है, प्रकाशक है (मित्रस्य) सूर्य का, (वरुणस्य) चन्द्रमा का, (अग्नेः) अग्नि का ।

वह (द्यावापृथिवी अन्तरिक्षं) द्यौ, भू और अन्तरिक्ष को (आ-अप्राः) व्यापे हुए है, वह इस सबमें आपूर ओत-प्रोत है ।

वह (स्वाहा) सचमुच (जगतः च तस्थुषः) चेतन का और जड़ का, चराचर सृष्टि का (सूर्यः) प्रेरक और (आत्मा) आत्मा है ।

**समुदित है वह चित्र,**
**देवों का सु-अनीक,**
**चक्षु है सूर्य चन्द्र अग्नि का ।**
**है आपूर समाया**
**द्यौ भू अन्तरिक्ष में,**
**सचमुच जगत् और तस्थुष् का**
**है प्रप्रेरक और आत्मा ।**

**अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान् ।**
**युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयिष्ठां ते नम उक्तिं विधेम स्वाहा ॥**

[ऋ १.१८९.१, य ५/३६, ४०/१६] (य ७/४३)

**अग्ने नय सु-पथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान् ।**
**युयोधि अस्मत् जुहुराणं एनः भूयिष्ठां ते नमः उक्तिं विधेम स्वाहा ॥**

प्रभु की महिमा दर्शाकर वाचस्पति नतमस्तक होकर अपने और अपने सहकारी देव-देवियों के लिये उस महिमामय प्रभु से प्रार्थना करता है—

(अग्ने) प्रकाशस्वरूप ! (राये) ऐश्वर्य के लिये (अस्मान् सु-पथा नय) हमें सुपथ से लेजा/लेचल।

प्रकाशस्वरूप प्रभो ! अपने प्रकाश से हमारे साधना-सुपथ को ऐसा प्रकाशित रख कि हम धनैश्वर्यों तथा साधनोपायों के लिये राह से बेराह न होजायें। हमें सदैव इस सुबोध से प्रबुद्ध रख कि साधना की पवित्रता के साथ साधनों की पवित्रता भी वैदिक पथ पर नितान्त आवश्यक है। तेरी साध की सिद्धि के लिये आत्मिक और भौतिक—उभय ऐश्वर्य हमें सुपथ पर चलकर ही प्राप्त करने हैं।

(देव) ! तू (विश्वानि) समस्त (वयुनानि) वयुनों, गतियों, चेष्टाओं को (विद्वान्) जाननेवाला है।

देव ! तू अन्तर्यामी है। तू अन्तरतम की भी गतियों और चेष्टाओं को सदैव जान रहा होता है। तेरी सर्वज्ञता और सर्वव्याप्ति का स्मरण रखते हुए हम अपनी अन्तः-बाह्य समस्त गति-विधियों और चेष्टाओं को शुद्ध-संशुद्ध रखें। सकल विकारवासनाओं से मुक्त रहते हुए ही हम साधना-सुपथ पर चलें।

(अग्ने देव) प्रकाशस्वरूप देव ! (जुहराणं एनः) कुटिलता और पाप को (अस्मत् युयोधि) हमसे दूर कर/रख। हमारे अन्त.करणों में सदैव ऐसी प्रेरणा करते रहना कि तुझे सर्वव्यापक और सर्वज्ञ जानकर हम अपनी सम्पूर्ण प्रचेतना और संज्ञान के साथ अकुटिल और निष्पाप रहते हुए तेरी वैदिक दिव्य साध की सिद्धि की साधना में निरत रहें।

(अग्ने देव) ! हम (ते स्वाहा) तेरे लिये समर्पित रहते हुए (भूयिष्ठां) अधिकाधिक, वारम्वार (नमः उक्तिं) नमः और निवेदन (विधेम) अर्पण करते रहें। नतमस्तक होकर हम तुझसे सदैव यह विनय करते रहें।

**ऐश्वर्य के हेतु सुपथ से लेचल अग्ने हमको,**
**देव जाननेवाला है तू सारी गतिविधियों को।**
**हमसे रखना दूर कुटिलता और पाप को,**
**नमः निवेदन तुझसे वारम्वार करें हम।**

सूक्ति—**अग्ने नय सुपथा राये अस्मान्।**
ऐश्वर्य के हेतु सुपथ से लेचल अग्ने हमको।
**विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्।**
देव जाननेवाला है तू सारी गतिविधियों को।
**युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनः।**
दूर रख हमसे कुटिलता और पाप।
**भूयिष्ठां ते नम उक्तिं विधेम।**
नमः निवेदन तुझसे वारम्वार करें हम।

**अयं नो अग्निर्वरिवस्कृणोत्वयं मृधः पुर एतु प्रभिन्दन्।**
**अयं वाजाञ्जयतु वाजसातावयं शत्रूञ्जयतु जर्हृषाणः स्वाहा॥**
[य॰५/३७] (य ७/४४)

**अयं नः अग्निः वरिवः कृणोतु अयं मृधः पुर एतु प्र-भिन्दन्।**
**अयं वाजान् जयतु वाज-सातौ अयं शत्रून् जयतु जर्हृषाणः स्वाहा॥**

पूर्व मन्त्र से प्रार्थना करके वाचस्पति मौन होजाता है और दीक्षित देव-देवियां प्रभु से मंगल-कामना करते हैं—

१) (अयं अग्नि:) यह अग्नि, यह प्रकाशपुञ्ज, पावक वाचस्पति (न: वरिव: कृणोतु) हमारा रक्षण करे।

वरिव: नाम उस रक्षण का है जो कुटिलता और पाप से बचाता है।

२) (अयं) यह वाचस्पति (मृध:) हिंसकों को, हिंसावृत्तियों को (प्र-भिन्दन्) प्रभेदता हुआ (पुर: एतु) आगे चले, मार्गदर्शन करता रहे। यह वाचस्पति अपने पावन मानस और शालीन व्यवहार से हिंसकों की हिंसावृत्तियों के निवारण में हमारा पथ-प्रदर्शन करता रहे।

हिंसकों के हनन से नहीं, उन्हें अहिंसाशील और शालीन बनाने से साधना का पथ प्रशस्त होता है।

३) (अयं) यह वाचस्पति (वाज-सातौ) वाज-साति में (वाजान् जयतु) वाजों को जीते।

वाज नाम विज्ञान और वैभव का है। साति का अर्थ है वितरण। वाचस्पति की साधना वह साधना है जिससे मानव-जाति को ज्ञान, विज्ञान और वैभव की प्राप्ति होती है। वाजसाति का अर्थ है संग्राम, वह संग्राम नहीं जिसमें मारकाट की जाती है, अपि तु वह संघर्ष जो विज्ञान-वैभव की वृद्धि तथा वितरण के लिये किया जाता है।

"यह वाचस्पति साधना-पथ पर हमारा ऐसा पथ-नयन करे कि विज्ञान और वैभव की प्राप्ति के प्रत्येक संघर्ष में हमें सफलता पर सफलता प्राप्त होती रहे"।

४) (जर्हृषाण:) प्रहर्षित रहता हुआ (स्वाहा) सचमुच (अयं) यह वाचस्पति (शत्रून् जयतु) विरोधियों को जीते। वाचस्पति विरोधियों को मारने की नहीं, जीतने की राह बताता रहे।

मारना होता है शस्त्र से और जीतना होता है सस्नेह सुसेवा से। शत्रु का वध किया जाता है हिंसावृत्ति से और उसे जीता जाता है आत्मीयता से। मारने से क्रूरता के संस्कार बनते हैं, जीतने से प्रहर्ष और प्रसन्नता के। वाचस्पति क्षुद्र वृत्ति का साधारण मनुष्य नहीं है, वह तो परमोदार वृत्ति का महा मानव है। अत: वह प्रहर्ष और प्रसन्नता के साथ शत्रुओं को जीतने की विधि ही बनायेगा और बतायेगा।

**अग्नि यह रक्षण करे हमारा,**
**हिंसावृत्तियों को प्रभेदता,**
**यह आगे चले हमारे।**
**वाज-साति में जीते यह वाजों को,**
**सचमुच यह प्रहर्षता जीते शत्रुओं को।**

**रूपेण वो रूपमभ्यागां तुथो वो विश्ववेदा वि भजतु।**
**ऋतस्य पथा प्रेत चन्द्रदक्षिणा वि स्व: पश्य व्यन्तरिक्षं**
**यतस्व सदस्यै: ।।** (य ७/४५)

**रूपेण व: रूपं अभि आ-अगां तुथ: व: विश्व-वेदा: वि-भजतु।**
**ऋतस्य पथा प्र-इत चन्द्र-दक्षिणा: वि स्व: पश्य वि**
**अन्तरिक्षं यतस्व सदस्यै: ।।**

पारस्परिक प्रार्थना व मंगल-कामना के उपरान्त वाचस्पति दीक्षित देवों को साधनार्थ व प्रचारार्थ विसर्जित करता हुआ उन्हें चेतावनीमय आदेश देरहा है—

१) देवजनो ! मैं (वः रूपेण) तुम्हारे रूप से (अभि रूपं आ-अगाम्) सर्वतः रूप को प्राप्त हुआ हूं, सर्वतः रूपित होगया हूं।

देवजन, वाचस्पति के दीक्षितों के रूप में, समस्त भूमण्डल पर वाचस्पति की वैदिक साध की साधना को आगे बढ़ायेंगे। साधनापथ पर देवजनों का जो रूप होगा, वाचस्पति को भी संसार वैसा ही समझेगा। वाचस्पति का रूप, उसका यश-अपयश, देवजनों के रूप से सम्बद्ध हो गया है। देवजनों को सर्वदा सर्वत्र पग-पग पर इस बात का ध्यान रखना है। गुरुओं का रूप उनके शिष्यों के रूप से ही पहिचाना जाता है। प्रवर्तकों का यश-अपयश उनके अनुयायियों के रूप में प्रदर्शित होता है।

२) तुम जहां कहीं भी होओ (तुथः) ज्ञानवृद्ध और (विश्व-वेदाः) सर्व-ज्ञ, वहु-ज्ञ, अनुभवी (वः) तुम्हें (वि-भजतु) वि-भजे, वि-भागे, वि-सेवे।

तु धातु का अर्थ है गति और वृद्धि। गति-प्रगति और कर्म-साधना से जो वृद्ध हो, उसे तुथ कहते हैं। साधक-साधिकाओं को चाहिये कि वे जहां भी हों, सर्वत्र अपने ज्ञानवृद्ध और अनुभवी प्रणेताओं के द्वारा निर्धारित कार्यविभागानुसार कार्य करें। तुथ जिसे जहां जिस योग्य समझेगा, उस-उस को वहां-वहां उस-उस कार्य पर लगायेगा। देवों और देवियों का कर्तव्य होगा कि प्रणेता के कठोर अनुशासन में रहते हुए कार्य करें।

३) तुम सव सदा (ऋतस्य) ऋत के, ऋताचार के, संयम और सदाचार के (पथा) पथ से (प्र-इत) चलो। कितना अमूल्य आदेश है यह देव वाचस्पति का अपने साधक-साधिकाओं के लिये।

४) (चन्द्र-दक्षिणाः) चन्द्र-दक्ष ! सुयोग्य ! (स्वः वि-पश्य) अपने आपको देख, (अन्तरिक्षं वि-पश्य) अन्तःकरण को देख और (सदस्यैः) सदस्यों—साथियों के साथ (यतस्व) यत्न—साधना कर।

वाचस्पति का यह आदेश प्रत्येक देव-देवी को व्यक्तिशः सम्वोधन करते हुए दिया गया है।

चन्द्र की दक्षताओं से जो युक्त होता है उसका नाम चन्द्र-दक्षिणा है। आह्लाद, चन्द्रता, शीतलता, सोम्यता, सुप्रसन्नता, सुमुखता, कलान्वितता चन्द्र की दक्षतायें हैं। "वाहर से चन्द्र-दक्ष रहते हुए अपने अन्तरात्मा की साक्षी में अपने अन्तःकरण का निरीक्षण करते रहना। कहीं ऐसा न हो कि वाहर से उजला/उजली और भीतर से काला/काली रहकर तू मेरे रूप और मेरी साधना को कलंकित करे। सदा अपने साथियों के साथ मिल-जुल कर सहयोग सहकार के साथ कार्य निर्वहन करना।"

**रूपित होगया हूं मैं सर्वतः तुम्हारे रूप से।**
**ज्ञानवृद्ध अनुभवी विभागे तुम्हें यथावत्।**
**ऋत के पथ से चलते रहना सदा सर्वदा।**
**चन्द्र-दक्ष ! स्वः देख, अन्तः में झांक,**
**यत्न कर साथियों से हिल-मिल कर।**

सूक्ति—तुथो वो विश्ववेदा वि भजतु।
ज्ञानवृद्ध अनुभवी तुम्हें विभागे।
**ऋतस्य पथा प्रेत।**
सदाचार के पथ से प्रगमन करो।
**वि स्वः पश्य व्यन्तरिक्षम्।**
अपने आपको देख, अपने अन्तःकरण को देख।
**यतस्व सदस्यैः।**
साथियों से हिल-मिल कर साधना कर।

**ब्राह्मणमद्य विदेयं पितृमन्तं पैतृमत्यमृषिमार्षेयं सुधातुदक्षिणम् ।**
**अस्मद्राता देवत्रा गच्छत प्रदातारमा विशत ॥** (य ७/४६)

**ब्राह्मणं अद्य विदेयं पितृ-मन्तं पैतृ-मत्यं ऋषिं आर्षेयं सुधातु-दक्षिणम् ।**
**अस्मत्-राताः देव-त्रा गच्छत प्रदातारं आ-विशत ॥**

साधक-साधिकाओं को आदेश देने के उपरान्त वाचस्पति आत्मकामना करता है—मैं (अद्य) आज (ब्राह्मणं) वेद और ईश्वर के ज्ञाता, (पितृ-मन्तं) उत्तम माता-पिता के पुत्र, (पैतृ-मत्यं) पैत्रिक सुसंस्कारों से युक्त, (सुधातु-दक्षिणं) सुधातुओं से दक्ष, सुपुष्टियों से सुपुष्ट, वीर्यादि सुधातुओं से सुसम्पन्न, ब्रह्मचर्य-सिद्ध, (आर्षेयं ऋषिं) आर्षेय ऋषि को, आर्ष ऋषिसमूह को (विदेयं) प्राप्त करूं।

अद्य का प्रयोग यहां वर्तमान काल के लिये हुआ है।

वैदिक साध की सार्वभौम संव्याप्ति उतनी कठिन नहीं है, जितना कठिन है उस संव्याप्ति का स्थायित्व। वाचस्पति की इस आत्म-कामना से ध्वनित होरहा है कि प्रत्येक काल में वैदिक शिक्षाओं की संव्याप्ति के साथ उसके सतत स्थायित्व की व्यवस्था भी होनी चाहिये। उसका एकमात्र उपाय यह है कि वाचस्पति-संस्था द्वारा पितृमान्, सुसंस्कारवान्, सुधातु-दक्ष आर्षेय ऋषियों का निर्माण होता रहे। ऐसे ऋषियों के अभाव से वैदिक शिक्षाओं की विश्व-व्याप्ति के उपरान्त वैदिक शिक्षाओं का लोप हो जाता है और पृथिवी पर अवैदिक आचार-विचार की व्याप्ति होजाती है।

अब वेदानुयायी जनता को सम्बोधन करते हुए वाचस्पति कह रहा है—(अस्मत्-राताः) हमें देनेवालो ! हमें दान देनेवालो ! (देवत्रा प्रदातारं) देवों में प्रदाता के प्रति (गच्छत) जाओ और (आ-विशत) प्रवेशो।

देव दो प्रकार के होते हैं—प्रदाता और अदाता। जो संसार को वैदिक शिक्षायें प्रदान करते हैं, वे देव प्रदाता हैं। जो स्वयं वैदिक शिक्षाओं से सुनिष्पन्न हैं, किन्तु जगत् को वैदिक शिक्षायें प्रदान नहीं करते, वे देव अदाता हैं।

दानी भी दो प्रकार के होते हैं—राता और अराता। राता नाम उन दानियों का है जो स्वात्म-प्रेरणा से वैदिक ऋषि-ऋषिकाओं और साधक-साधिकाओं के आश्रमों में प्रवेश करके उनके चरणों में श्रद्धापूर्वक धन अर्पण करते हैं। अपने घर आये साधक-साधिकाओं द्वारा याचना किये जाने पर जो दान देते हैं, वे अराता दानी हैं। राता दानी धर्म और मानवता का सच्चा मित्र है। जब राता दानी आर्षेय ऋषियों के चरणों में स्वयं उपस्थित हो-हो कर धन अर्पित करते रहते हैं, तब ही विश्व में वैदिक विचारों की व्याप्ति और वैदिक आचारों का प्रचलन स्थायी रूप से होता रहता है।

**प्राप्त होऊं मैं आज**
**ब्राह्मण पितृमान् पैतृमत्य**
**सुधातु-दक्ष आर्षेय ऋषि को।**

**हमें दान देनेवालो,**
**देवों में जो है प्रदाता**
**जाओ उसके पास;**
**करो प्रचुर धन दान।**

अग्नये त्वा मह्यं वरुणो ददातु सोऽमृतत्वमशीयायुर्दात्र एधि
मयो मह्यं प्रतिग्रहीत्रे रुद्राय त्वा मह्यं वरुणो ददातु
सोऽमृतत्वमशीय प्राणो दात्र एधि वयो मह्यं प्रतिग्रहीत्रे
बृहस्पतये त्वा मह्यं वरुणो ददातु सोऽमृतत्वमशीय त्वग्दात्र
एधि मयो मह्यं प्रतिग्रहीत्रे यमाय त्वा मह्यं वरुणो ददातु
सोऽमृतत्वमशीय हयो दात्र एधि वयो मह्यं प्रतिग्रहीत्रे ॥

(य ७/४७)

अग्नये त्वा मह्यं वरुणः ददातु सः अमृतत्वं अशीय आयुः दात्रे
एधि मयः मह्यं प्रतिग्रहीत्रे रुद्राय त्वा मह्यं वरुणः ददातु
सः अमृतत्वं अशीय प्राणः दात्रे एधि वयः मह्यं प्रतिग्रहीत्रे
बृहस्पतये त्वा मह्यं वरुणः ददातु सः अमृतत्वं अशीय
त्वक् दात्रे एधि मयः मह्यं प्रतिग्रहीत्रे यमाय त्वा मह्यं
वरुणः ददातु स अमृतत्वं अशीय हयः दात्रे एधि वयः
मह्यं प्रतिग्रहीत्रे ॥

पूर्व मन्त्रानुसार राता नाम है धनदाता का और देवत्रा प्रदाता नाम है ज्ञानदाता का।

इस मन्त्र में ज्ञानदाता अपने लिये त्याग-भावना और धनदाता के लिये मंगल-कामना करता है—

१) (वरुणः) वरणीय प्रभु (मह्यं अग्नये) मुझ अग्नि-प्रकाशक-पावक [ज्ञानदाता] के लिये (त्वा) तुझ [धनदाता] को (ददातु) देवे। (सः) वह मैं (अमृतत्वं अशीय) अमृतत्व सेवन करूं। प्रभो! (दात्रे) धनदाता के लिये (आयुः एधि) आयु बढ़ा और (मह्यं प्रतिग्रहीत्रे) मुझ दान-ग्रहणकर्ता [ज्ञानी] के लिये (मयः) सुख, शान्ति, नीरोगता [बढ़ा]।

"वह मैं अमृतत्व सेवन करूं" इस वाक्य में दान ग्रहण करनेवाले ज्ञानदाता के लिये एक सुन्दर प्रेरणा है। दान प्राप्त करनेवाला ज्ञानी विषत्व का सेवन न करे, अमृतत्व का सेवन करे। प्राप्त धन को सम्पूर्णतया उसी साध में व्यय करना, जिस निमित्त वह मिला है और उसमें से लेशमात्र भी अपने लिये व्यय न करना अथवा अपने स्वयं के लिये न्यूनतम व्यय करना अमृतत्व का सेवन करना है। यदि ज्ञानदाता निमित्त-विशेष के लिये प्राप्त धन को अपने या अपनों के लिये व्यय करता है तो वह विषत्व का सेवन करता है। अमृतत्व के सेवन से सुख, शान्ति और नीरोगता की सिद्धि होती है और ज्ञानी धन से सम्पन्न होकर मानव-जाति में अग्निवत् प्रकाश और पवित्रता का संचार करने में समर्थ होता है।

२) (वरुणः) पापनाशक प्रभु (मह्यं रुद्राय) मुझ रोगनाशक [ज्ञानदाता] के लिये (त्वा) तुझ [धनदाता] को (ददातु) देवे। (सः अमृतत्वं अशीय) वह मैं अमृतत्व सेवन करूं। प्रभो! (दात्रे) धनदाता के लिये (प्राणः एधि) प्राणप्रियता बढ़ा और (मह्यं प्रतिग्रहीत्रे) मुझ दान-ग्रहणकर्ता [ज्ञानी] के लिये (वयः) आयुष्य [बढ़ा]।

रुत् नाम रोग और अन्त:ताप का है। ज्ञानी धन का उपयोग जगत् के ताप-सन्तापों के निवारण के लिये करे।

३) (वरुण:) पाश-विमोचक प्रभु (मह्यं बृहस्पतये) मुझ वेदवित् [ज्ञानदाता] के लिये (त्वा) तुझ [धनदाता] को (ददातु) अर्पित रखे। (स: अमृतत्वं अशीय) वह मैं अमृतत्व सेवन करूं। प्रभो! (दात्रे) धनदाता के लिये (त्वक् एधि) सौन्दर्य बढ़ा और (मह्यं प्रतिग्रहीत्रे) मुझ दान-ग्रहणकर्ता के लिये (मय:) सुख, शान्ति, नीरोगता [बढ़ा]।

बृहस्पति का अर्थ है बृहती वेदवाणी का रक्षक-प्रचारक-प्रसारक। ज्ञानी धन का सद्व्यय वैदिक शिक्षाओं के प्रचार-प्रसार में करे।

त्वक् नाम त्वचा का है। त्वक् से तात्पर्य यहां त्वचा के लावण्य, श्री, शोभा और सौन्दर्य से है।

४) (वरुण:) नौका-तारक/नाव-पारक देव (मह्यं यमाय) मुझ नियामक–नियन्त्रक [ज्ञानदाता] के लिये (त्वा) तुझ [धनदाता] को (ददातु) देवे, समर्पित रखे। (स: अमृतत्वं अशीय) वह मैं अमृतत्व सेवन करूं। प्रभो! (दात्रे) धनदाता के लिये (हय: एधि) अश्व बढ़ा, पशु-सम्पदा की वृद्धि कर और (मह्यं प्रतिग्रहीत्रे) मुझ दान-ग्रहणकर्ता के लिये (वय:) आयु [बढ़ा]।

यम नाम संयमन, नियमन और नियन्त्रण करने वाले का है। ज्ञानी प्राप्त धन का सदुपयोग संयमन, नियमन और नियन्त्रण की साधना में करे।

वरुण देवे तुझे मुझ अग्नि के लिये।
वह मैं अमृतत्व सेवन करूं।
दानी के लिये आयु बढ़ा और
मुझ ग्रहणकर्ता के लिये मय।
वरुण देवे तुझे मुझ रुद्र के लिये।
वह मैं अमृतत्व सेवन करूं।
दानी के लिये बढ़ा प्राण और
मुझ ग्रहणकर्ता के लिये वय।
वरुण देवे तुझे मुझ बृहस्पति के लिये।
वह मैं अमृतत्व सेवन करूं।
दानी के लिये बढ़ा सौन्दर्य और
मुझ ग्रहणकर्ता के लिये मय।
वरुण देवे तुझे मुझ यम के लिये।
वह मैं अमृतत्व सेवन करूं।
दानी के लिये बढ़ा पशु-सम्पदा और
मुझ ग्रहणकर्ता के लिये वय।

**कोऽदात्कस्मा अदात्कामोऽदात्कामायादात्।**
**कामो दाता कामः प्रतिग्रहीता कामैतत्ते॥**

(य ७/४८)

क: अदात् कस्मै अदात् काम: अदात् कामाय अदात्।
काम: दाता काम: प्रतिग्रहीता काम एतत् ते॥

सूक्त के इस अन्तिम मन्त्र में ज्ञानदाता धनदाता को दान और समर्पण का तत्त्व समझा रहा है—

(क: अदात्) किसने दिया, (कस्मै अदात्) किसके लिये दिया?

(काम: अदात्) काम ने दिया, (कामाय अदात्) काम के लिये दिया?

(काम: दाता) काम ही दाता है, (काम: प्रतिग्रहीता) काम ही ग्रहण करनेवाला है।

(काम)! (एतत् ते) यह तेरा। यह सब देना-लेना तेरा ही पसारा है।

'काम' का प्रयोग यहां उत्कट कामना के लिये हुआ है।

व्यक्ति व्यक्ति के लिये नहीं देता है। जो जिसको जो कुछ देता है, अपनी कामनापूर्ति के लिये देता है। जहां जो देना-लेना है, सब कामना की पूर्ति के लिये ही दिया-लिया जा रहा है।

दाता ने पवित्र वैदिक शिक्षाओं की विश्व-व्याप्ति की कामना की पूर्ति के लिये दिया है और वेदवित् ज्ञानी ने उसी कामना की पूर्ति के लिये लिया है। कामना ने ही दिया है और कामना ने ही लिया है। कामना ही दाता है और कामना ही आदाता है।

धन के समान ही जीवनों का अर्पण और ग्रहण भी कामना ही करा रही है। अर्पण और समर्पण सब किसी न किसी कामना की पूर्ति के लिये ही हो रहे हैं।

कामने ! दान-आदान, अर्पण-ग्रहण–सब तेरी ही लीला है। तूही दे रही है। तू ही ले रही है।

**किसने दिया,**<br>
**किसके लिये दिया ?**<br>
**काम ने दिया,**<br>
**काम के लिये दिया।**<br>
**काम ही दाता,**<br>
**काम ही आदाता।**<br>
**काम,**<br>
**यह सब तेरा पसारा !**

# यजुर्वेद-व्याख्या

आठवां अध्याय

उपयामगृहीतोऽस्यादित्येभ्यस्त्वा ।
विष्ण उरुगायैष ते सोमस्तं रक्षस्व मा त्वा दभन् ॥ (य ८/१)

उपयाम-गृहीतः असि आदित्येभ्यः त्वा।
विष्णो उरु-गाय एषः ते सोमः तं रक्षस्व मा त्वा दभन् ॥

सातवें अध्याय में विश्वव्यापी साचार वेदप्रचार की नियोजना थी। इस आठवें अध्याय में विष्णु की प्राप्ति की साधना है। वेदाध्ययन तथा वेदप्रचार का लाभ क्या, यदि विष्णु की प्राप्ति न हो। यस्तन्न वेद किमृचा करिष्यति (ऋ १. १६४. ३९, अ ९. १०.१८)—जो उसे नहीं जानता है वह वेद से क्या करेगा।

विश प्रवेशने। विष्णु शब्द विश धातु से बना है जिसका अर्थ है प्रवेश करना। अग्नि-याग [अग्निहोत्र, हवन] विष्णु है, क्योंकि वह अपनी सुगन्धि द्वारा आकाश-मण्डल में प्रविष्ट होता है। शरीर में प्रविष्ट होने से आत्मा विष्णु है। अखिल सृष्टि में प्रविष्ट होने से परमात्मा विष्णु है। जो जिसके हृदय में वसता है, वह भी उसका विष्णु है। जिसके दिल में जिसकी चाह है, वह उसका विष्णु है। जिसके हृदय में जिसकी सूरत वसी है, वह उसका विष्णु है। विष्णु शब्द का प्रयोग यहां परमात्मा के लिये हुआ है।

उरु-गाय है विष्णु का विशेषण। उरु का अर्थ है वहुत, विशाल, व्यापक। गाय का अर्थ है गाया गया, गीय, स्तुत्य, कीर्तित। उसकी महिमा का उरु गान हो रहा है, वहुत कीर्तन प्रचुर यशोगान होरहा है। वेद के अनुशीलन तथा श्रवण से मानव का विवेक जागृत होता है। विवेक के जागरण से उसे परम पावन प्रभु के मिलन की अभिलाषा होती है। योग के पथ पर आरूढ़ हुआ वह दर्शनाभिलाषी विष्णु को आत्मसमर्पण करता है—(उरु-गाय विष्णो) ! (एषः सोमः) यह सोम (ते) तेरा है, (तं) उस को/की (रक्षस्व) रक्षा कर।

साधक यहां सोम वन गया है, सोम्य शिशु वन गया है, प्रेमी भक्त वन गया है और स्नेहातिरेक में कह रहा है, "परम स्तुत्य हृदयरस देव! तेरा यह भक्त तुझे समर्पित है। इसकी रक्षा कर। इसके प्रेम की लाज रख। योगपथ पर इसकी सतत साधना को अग्रसर रख। मुझे दर्शन दे। मेरी अन्तःगुहा के अन्धकार को मिटाकर उसमें वह प्रकाश पूरदे जिसमें मैं तेरा संदर्शन कर सकूं"। योग के क्षेत्र में समर्पण सर्वप्रथम पग है।

साधक पुनः कहता है—उरुगाय विष्णो ! मैं (त्वा) तुझे (आदित्येभ्यः) आदित्यों के लिये [वरण करता हूं]।

आदित्य शब्द सूर्य-और-किरण-वाची है। यहां इस शब्द का प्रयोग किरण के अर्थ में हुआ है।

"देव ! तू सूर्य है, सूर्यों का सूर्य, परम सूर्य, वह सूर्य जिसकी दिव्य किरणें अन्तरतम के अन्धकार को विलीन करके उसमें शुभ्र प्रकाश पूर देती हैं, वह प्रकाश जिसमें तेरा संदर्शन और आत्मसाक्षात्कार होता है। मैंने तुझे आत्मसमर्पण किया है, मेरे मानस में अपनी दिव्य किरणों का संचार कर, ताकि मेरी अंधेरी हृदय-गुहा में दिव्य प्रकाश समा जाये और उसकी दिव्य ज्योत्स्ना में आत्म-अवस्थित होकर मैं तेरे परम दर्शनीय निज रूप का संदर्शन कर सकूं"।

उसके हृदय में अन्तर्ध्वनि होती है, मानों उरुगाय विष्णु साधक से कह रहा है—रे साधक ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है।

पृथिवी ने तुझे जकड़ रखा है। पार्थिव भोगों, रोगों और व्यामोहों ने तुझे कस कर बांध रखा है। भौतिक विकार-वासना-जन्य मल-विक्षेपों ने तेरे अन्तः में जो आवरण और नीहार आच्छादित किया हुआ है, उसके तमिस्र में तुझे कुछ सूझ नहीं रहा है। मैंने अपने आपको तुझसे नहीं छिपाया हुआ है। तेरे अपने मल-विक्षेपों ने ही तुझे मेरे संदर्शन से वञ्चित किया हुआ है।

इस अन्तर्ध्वनि से उद्‌बुद्ध प्रबुद्ध होकर साधक आत्मसम्बोधन करता है—मेरे आत्मन् ! संसार के ये विकार वासना, मल विक्षेप, आवरण नीहार, प्रलोभन आकर्षण (त्वा मा दभन्) तुझे न हिंसें, तुझे न सतायें, तुझे दवाये न रहें। इन्हें परास्त कर। इनका निराकरण कर।

विष्णो उरु-गाय ! तेरा ही
है यह साधक सोम,
कर सुरक्षा इसकी,
तुझे वरण करता हूं आदित्यों के लिये।
तू है पृथिवी—गृहीत,
वे दवा न पाएं तुझको।

सूक्ति—मा त्वा दभन्।

भोग रोग व्यामोह
दवाने पाएं न तुझको ॥

**कदा चन स्तरीरसि नेन्द्र सश्चसि दाशुषे।**
**उपोपेन्नु मघवन्भूय इन्नु ते दानं देवस्य**
**पृच्यत आदित्येभ्यस्त्वा ॥** (य ८/२)

[ऋ ८.५१.७, य ३/३४, सा ३००]

**कदा चन स्तरीः असि न इन्द्र सश्चसि दाशुषे।**
**उप-उप इत् नु मघवन् भूयः इत् नु ते दानं**
**देवस्य पृच्यते आदित्येभ्यः त्वा ॥**

पूर्व मन्त्र में उरुगाय विष्णु ने साधक से कहा था—साधक तू पृथिवी-गृहीत है। मैंने अपने आपको नहीं छिपाया हुआ है। तेरे अपने मल-विक्षेपों ने ही तुझे मेरे संदर्शन से वञ्चित किया हुआ है।

साधक कहता है—

१) निस्सन्देह (मघवन् इन्द्र) ! तू (कदा चन) कभी भी, कदापि (स्तरीः न असि) छिपनेवाला नहीं है। तू छिपा हुआ नहीं है, सर्वत्र प्रकाश रहा है। मेरे अपने मलविक्षेपादि आवरणों ने ही तुझे मेरी दृष्टि से ओझल किया हुआ है।

मघ नाम पूजित धन का है। विष्णु के आत्मधन पूजित धन हैं। उसके ब्राह्मैश्वर्य सुपूजित और सुपूत हैं। विष्णु मघवान् तो है ही, इन्द्र भी है। इन् शत्रूणां दारयिता वा द्रावयिता वा इन्द्रः। वह अन्तःशत्रुओं का हन्ता अथवा विघ्नों का विदारण [नाश] करनेवाला है, अतः वह इन्द्र है। "विष्णो ! मेरे मलविक्षेपादि विघ्नावरणों का निवारण करके मुझे अपने संदर्शन का पूजित धन स्वयं तुझे ही प्रदान करना है"।

२) निश्चय ही तू (दाशुषे) दानशील के लिये, आत्मसमर्पक के प्रति (सश्चसि) संगत होता है। "विष्णो ! मैं आत्मना तेरे प्रति समर्पित हूं। मेरे समर्पण को स्वीकार कर और मुझसे संगत हो।"

३) (ते देवस्य दानं) तुझ देव का दान (उप-उप इत्) निकट-निकट ही, (नु-नु इत्) शीघ्र-शीघ्र ही निरन्तर (भूयः) अधिकाधिक, अतुल, अनवरत (पृच्यते) संगत/प्राप्त हो रहा है।

"विष्णो! तू तो मेरे निकट निकट ही है, निकटतम ही है। तू मुझसे दूर नहीं है। तू मुझमें है और मैं तुझमें हूं। तुझसे निकटतम हुआ मैं निरन्तर अनवरत तेरी अनन्त देन से निहाल होरहा हूं। अपनी अनन्त देन से सर्वत: मेरे दामन को भरनेवाले! तू मेरा दाता है, जीवन-दाता है, जीवनार्थ सब कुछ देनेवाला है। ओह! मैं अपने सर्वदानी सर्वदाता का दर्शन नहीं कर पा रहा हूं! यह कैसी उलझन है। तू ही बता कि इस उलझन को मैं कैसे सुलझाऊं"। इस उलझन को सुलझाने के लिये साधक विष्णु से पुन: विनय करता है—मैं (त्वा) तुझे (आदित्येभ्य:) किरणों के लिये [पुकारता हूं]।

"विष्णो! मेरे अन्त: में अपनी उन दिव्य किरणों का प्रसारण कर, जिनसे मेरी हृदय गुहा में वह दिव्य प्रकाश समा जाये, जिसकी ज्योत्स्ना में आत्म-अवस्थित होकर मैं तेरे दिव्य स्वरूप का संदर्शन कर पाऊं"।

मघवन् इन्द्र!
नहीं तू स्तरी कभी कदापि,
सदा समर्पक से संगत रहता है तू तो।
निकट निकट ही शीघ्र शीघ्र ही
अधिकाधिक सम्प्राप्त हो रहा,
तुझ सुदेव का दान,
किरणों के लिये पुकारता हूं मैं तुझको॥

सूक्ति—कदा चन स्तरीरसि नेन्द्र।
इन्द्र! तू कदापि छिपनेवाला नहीं है॥

**कदा चन प्र युच्छस्युभे नि पासि जन्मनी।**
**तुरीयादित्य सवनं त इन्द्रियमातस्थावमृतं दिव्यादित्येभ्यस्त्वा॥**
[ऋ ८. ५२.७] (य ८/३)
**कदा चन प्र-युच्छसि उभे नि-पासि जन्मनी।**
**तुरीय आदित्य सवनं ते इन्द्रियं आ-तस्थौ अमृतं दिवि आदि त्येभ्य: त्व:॥**

विष्णु से बात करता करता योगारूढ़ विवेकी साधक अब अपने आपसे बातें करने लगता है—(तुरीय आदित्य) चतुर्थ सूर्य! तू (कदा चन प्र-युच्छसि) कदापि [कैसे] प्रमाद करता है! कैसे तू प्रमाद कररहा है! तुझे (उभे जन्मनी नि-पासि) दोनों जन्मों [की] रक्षा [साधना] करनी है।

यह तुरीय आदित्य [चतुर्थ सूर्य] क्या वस्तु है? सूर्य का प्रमुख गुण प्रकाश करना है। सूर्य प्रकाशक है। विष्णु ने मानव-जीवन में चार सूर्यो की प्रस्थापना की है—बुद्धिसूर्य, मन:सूर्य चित्तसूर्य और आत्मसूर्य।

मानवयोनि ही वह योनि है जिसमें दोनों जन्मों की सफल साधना की जा सकती है। उभय जन्मों की साध अतिशय दुस्तर साध है। इसी लिये मानव को चार सूर्य प्रदान किये गये हैं। बुद्धिसूर्य के प्रकाश में वह समझे कि उसे मानवजन्म में इस लोक की साधना के आश्रय से दूसरे लोक [ब्रह्मलोक] की संसिद्धि करनी है। मन:सूर्य के प्रकाश में वह ब्रह्मप्राप्ति के संकल्प को सजीवता के साथ जागृत रखे। चित्तसूर्य के प्रकाश में वह अपनी इस प्रचेतना को सदैव प्रज्वलित रखे। आत्मसूर्य के प्रकाश में अन्य तीनों सूर्यों को सदा प्रकाशित रखता हुआ वह प्रमादरहित रहकर जागरूकता तथा तत्परता के साथ उभय जन्मों की साधों को संसिद्ध करे।

मानव शरीर में शिर अथवा मस्तिष्क द्यौस्थानीय है। दिव्यता से ही द्यौ द्यौ है। जिस मस्तिष्क में दिव्य चिन्तन तथा दिव्य विचार होते

हैं उसी मस्तिष्क की संज्ञा द्यौ है। दिव्य विचारों का महत्त्व भी चिन्तन की गहनता तथा विचारों की स्थिरता में है। इस गहनता और स्थिरता में ही स्थिर मति अथवा स्थित प्रज्ञा का निवास होता है। स्थिर और संस्थित दिव्य मस्तिष्क से अनुशासित होने पर ही ज्ञानेन्द्रियों तथा कर्मेन्द्रियों द्वारा निष्पादित सम्पदा [साधना] अमृत [विपरहित, अमृतमय] होती है। इसी अनुभूति को प्रचेताते हुए योग-साधक ने कहा है-(तुरीय आदित्य) आत्म-सूर्य ! तू स्वयं (दिवि आ-तस्थौ) द्यौ में संस्थित रहता हुआ (ते) तेरे, अपने (इन्द्रियं सवनं) इन्द्रिय सवन को, इन्द्रियों के द्वारा निष्पादित साधना को (अमृतं) अमृत बना, अमृतमय रख। दिव्य इन्द्रियों से निष्पादित साधना ही दिव्य फल लाती है। अमृतमय इन्द्रियों द्वारा की गयी साधना ही अमृतमय होती है।

और मन्त्रान्त में वह प्रार्थना करता है—विष्णो ! मैं (त्वा) तुझे (आदित्येभ्यः) रश्मियों के लिये [प्रार्थता हूं]। मेरे अन्तरङ्ग में अपनी उन दिव्य रश्मियों का प्रकाशन कर जिनके शुभ्र प्रकाश से मेरा द्यौ दिव्य द्युति से द्योतित रहता हुआ मेरी अमृतमय इन्द्रियों की संसाधना को अमृतमय बनाए रहे।

रे तुरीय आदित्य,
कदापि तू प्रमाद करता है जबकि
उभय जन्म की साध सिद्ध करनी है तुझको।
रहता हुआ संस्थित द्यौ में,
अमृतमय रख इन्द्रिय सवन को,
प्रार्थ रहा हूं तुझे रश्मियों के लिये मैं ॥

सूक्ति—कदा चन प्रयुच्छसि।
कदापि तू प्रमाद करता है !
उभे नि पासि जन्मनी।
तुझे दोनों जन्मों की साध सिद्ध करनी है ॥

**यज्ञो देवानां प्रत्येति सुम्नमादित्यासो भवता मृडयन्तः।**
**आ वोऽर्वाची सुमतिर्ववृत्यादंहोश्चिद्या**
**वरिवोवित्तरासदादित्येभ्यस्त्वा ॥** (य ८/४)

[ऋ १. १०७. १. य ३३/६८]

**यज्ञः देवानां प्रति-एति सुम्नं आदित्यासः भवत मृडयन्तः।**
**आ वः अर्वाची सु-मतिः ववृत्यात् अंहोः चित् या वरिवः-वित्-तरा असत्**
**आदित्येभ्यः त्वा ॥**

योगपथ के पथिकों को यहां वेदमाता सुशिक्षा कर रही है, सुन्दर सीख दे रही है—(आदित्यासः) आदित्यो ! अखण्डव्रतियो ! तेजस्वियो ! (देवानां यज्ञः) देवों का यज्ञ (सुम्नं प्रति-एति) सुम्न प्राप्त कराता है। देवों के सङ्ग से (मृडयन्तः भवत) सुखयिता होओ, सुखशील बनो।

वैदिक वाङ्मय में आदित्य नाम अखण्ड और तेजस्वी का भी है। सूर्य अखण्डव्रती है। वह अखण्डता के साथ अजस्र प्रकाश और तेज का प्रसार करता है। अखण्डव्रती निस्सन्देह तेजस्वी होता है। जो अखण्डता के साथ योगानुष्ठान करते हैं वे तेजःपुञ्ज बन जाते हैं, इसमें सन्देह क्या ? योगसाधकों को आदित्यासः सम्बोधन से सम्बोधित करके वेदमाता ने इसी रहस्य का उद्घाटन किया है।

यज्ञेति संगतिकरणम्। यज्ञ नाम संगतिकरण अथवा संग का है।

सुम्न का अर्थ है सु-अभ्यास, सुमनस्कता, सुप्रसन्नता। सु-अभ्यास से मन सु-मन बनता है,

सुमनस्कता सिद्ध होती है। मन को सु-मनता अथवा सुमनस्कता से सु-प्रसन्नता प्राप्त होती है।

मृड सुखने। मृड का अर्थ है सुखी होना, सुखी करना, नीरोगता और सुस्वास्थ्य से युक्त होना, सदा नीरोग और स्वस्थ रहना।

इस मन्त्रांश में वेदमाता ने योग-साधक नर-नारियों को परम योग के एक मूलभूत सिद्धान्त का बोध कराया है।

"देवों के संग से सदभ्यासों की प्राप्ति होती है। सदभ्यास से मन सु-मन बनता है। सु-मनता से सुप्रसन्नता मिलती है। सुप्रसन्नता से नीरोगता, सुस्वास्थ्य, स्वस्ति, सुख, शान्ति की उपलब्धि होती है; जिससे योग का सुपथ प्रशस्त होता है"। अतः योग-साधकों को देवों की ही संगति करनी चाहिये।

सुशिक्षा करने के उपरान्त अब वेदमाता एक बहुत सुन्दर आदेश देती है—आदित्यो ! अखण्ड-व्रतियो ! तेजस्वियो ! (वः) तुम्हारी (अर्वाची सुमतिः) नवीन सुमति, (या) जो (अंहोः चित्) पापी को भी (वरिवः-वित्-तरा) अधिकाधिक वरणीयता प्राप्त करानेवाली (असत्) हुआ करती है, तुम्हें (आ-ववृत्यात्) आवर्तती-प्रेरती-प्रकाशती रहे।

सुमति न केवल योग-पथ की, अपि तु सभी पथों की, प्रशस्तिका होती है, यदि वह नवीनता-ग्राही रहे। पुरातनवाद [प्रमाणवाद] सुमति को रूढ़, कुंठित और संकुचित बना देता है। योग के क्षेत्र में नयी नयी अनुभूतियां और नयी नयी विधियां प्रकट और प्रकाशित होती हैं। नवीनता-ग्राही सुमति ही उनका ग्रहण और स्वीकार कर सकती है।

नवीन सुमति वह पावमानी ओषधि है जो पापी को भी वरणीय [साधु] बना देती है, उसे अधिकाधिक वरणीयताओं से सुशोभित कर देती है। योगसाधकों को ऐसी अर्वाची सुमति से युक्त रहना चाहिये। ऐसा करने से उनके मलों का शोधन, उनके योगैश्वर्यों का वर्धन और उन्हें वरणीयताओं का बोधन सदा सर्वदा होता रहता है। योगसाधकों को ऐसी नवीन सुमति से प्रप्रेरित रहना चाहिये।

नवीनताग्राही नवीन सुमति से युक्त रहते हुए ही योग के साधक-साधिका दिव्य जनों की संगति से नित्य नये नये ज्ञान विज्ञान ग्रहण करके स्वयं मृडता से सम्पन्न रहते हैं और दूसरों को मृडमान् करते हैं।

वेदमाता की सुशिक्षा और आदेश से प्रभावित होकर प्रत्येक योगसाधक बोल पड़ता है—नवीन सुमते ! मैं (त्वा) तुझे (आदित्येभ्यः) ज्ञानरश्मियों [की प्राप्ति] के लिये [अपने मस्तिष्क में] स्थापन करता हूं।

**देवों का सुसङ्ग आदित्यो,**<br>
**प्राप्त कराता है सुमुम्न और**<br>
**उससे तुम मृडशील बनो।**<br>
**जो अर्वाची सुमति तुम्हारी,**<br>
**पापी का भी शोधन करती,**<br>
**सदा रहे सम्प्राप्त तुम्हें।**<br>
**सुमते, तुझे स्थापन करता**<br>
**हूं मैं ज्ञानरश्मियों के हित॥**

**सूक्ति—यज्ञो देवानां प्रत्येति सुम्नम्।**<br>
देवों का सत्सङ्ग सुख प्राप्त कराता है।<br>
**भवता मृडयन्तः।**<br>
सुखशील बनो॥

विवस्वन्नादित्यैष ते सोमपीथस्तस्मिन् मत्स्व।
श्रदस्मै नरो वचसे दधातन यदाशीर्दा दम्पती
वाममश्नुतः। पुमान् पुत्रो जायते विन्दते
वस्वधा विश्वाहारप एधते गृहे ॥ (य ८/५)

विवस्वन् श्रादित्य एषः ते सोम-पीथः तस्मिन्
मत्स्व। श्रत् अस्मै नरः वचसे दधातन यत्
आशीःदाः दम्पती वामं अश्नुतः। पुमान् पुत्रः जायते
विन्दते वसु अध विश्वाहा अ-रपः एधते गृहे ॥

क्या गृहस्थाश्रम में स्थित रहते हुए और गृह में निवास करते हुए विष्णु का साक्षात्कार किया जा सकता है? यह एक प्रश्न है जो सदा से किया जाता रहा है और सदैव किया जाता रहेगा। यह मन्त्र उस प्रश्न का एक शाश्वत उत्तर है। वेदमाता कहती है—

१) (आदित्य विवस्वन्) अखण्डव्रत गृहस्थ! (एषः) यह [गृहस्थाश्रम] (ते सोम-पीथः) तेरा सोम-पीथ है, (तस्मिन्) उसमें (मत्स्व) आनन्दित रह, आनन्द लाभ कर।

विविध वसुओं [ऐश्वर्यों] का जो स्वामी हो और विविध रीति से सुनिर्मित व सज्ज गृह में जो निवास करता हो उसे विवस्वान् कहते हैं। गृहस्थ अथवा गृहस्थी ही है जिसे विविध वसुओं के स्वामित्व का, अपि च विसज्ज गृह में निवास करने का अधिकार है। ब्रह्मचारी, वानप्रस्थी तथा संन्यासी तो अपरिग्रही [वे सरो सामान] होते हैं और सादा सरल कुटीरों में निवास करते हैं। प्रत्येक गृहस्थ को अखण्डव्रती होना चाहिये। प्रत्येक गृहस्थ का यह व्रत होना चाहिये कि इसी जन्म में उसे उभय जन्मों की साध सिद्ध करनी है, लोक परलोक की विजय सम्पादन करनी है, भौतिक और ब्राह्म ऐश्वर्यों से सम्पन्न रहते हुए योगयुक्त जीवन-पद्धति से उसे विष्णु के परम पद [मोक्ष धाम] में प्रविष्ट होना है।

सोमपीथ=सोम+पीथ=सोम-पेय। सोम-पीथ नाम उस स्थान या सदन का है जहां सोम का पान किया जाता है। सोम शब्द का प्रयोग यहां ब्रह्मामृत अथवा ब्रह्मानन्द के अर्थ में हुआ है।

"आदित्य विवस्वन्! तेरा गृहाश्रम ब्रह्मामृत-पान और ब्रह्मानन्द-लाभ का पुण्य-स्थल है। उसी में आनन्दामृत लाभ कर"।

गृहस्थी का गृह ही वह पुनीत योगाश्रम और वह सुपावन साधनास्थल है जहां लौकिक और पारलौकिक सकल सिद्धियां सिद्ध की जा सकती हैं, बशर्ते कि वैदिक पद्धति से गृहाश्रम का निर्वहन किया जाये—

। साधो घर में सब धन पाया।
घर में ही सिद्धि सब पाई, योगाष्टाङ्ग रचाया ॥
यम और नियम धार, कोने में आसन पद्म लगाया।
प्राणायाम क्रिया के द्वारा, प्राणवशी कर पाया ॥
प्रत्याहार धारणा द्वारा, ध्यान समाधि सधाया।
इस मेरे साधन-सुहाग को, क्या छीने घर माया ॥

यह एक नितान्त भ्रान्त अवैदिक धारणा है कि विरक्ताश्रम में ही योगानुष्ठान करके विष्णु का साक्षात्कार किया जाता है। आश्रमों का वैदिक स्वरूप यह है कि ब्रह्मचर्याश्रम में योगसाधना करके योगी योगिनी बना जाता है। योगी और योगिनी ही गृहस्थाश्रम में प्रवेश पाने के अधिकारी होते हैं। गृहस्थाश्रम में आत्म-अवस्थिति का

सम्पादन करके स्व-स्वरूप का दर्शन और ब्रह्म का साक्षात्कार किया जाता है। वानप्रस्थाश्रम में आचार्य और आचार्या बनकर गुरुकुलों अथवा विद्यालयों में निश्शुल्क अध्यापन कार्य किया जाता है। संन्यासाश्रम में परिव्राट् बनकर सम्पूर्ण भूमण्डल पर विचरते हुए विश्व को ज्योतिर्दान किया जाता है।

२) (नरः) नरो! नर-नारियो! मेरे (अस्मै वचसे) इस वचन के लिये, इस कथन के प्रति (श्रत्) सत्य, सत्यनिष्ठा, श्रद्धा (दधातन) धारण-स्थापन करो कि (दम्पती) पति-पत्नी, माता-पिता, गृहपति-गृहपत्नी (यत्) जब, यदा (वामं अश्नुतः) वाम सेवन करते हैं, तब (आशीःदाः पुमान् पुत्रः जायते) आशीर्दा वीर पुत्र जन्मता है, परिवार (वसु विन्दते) ऐश्वर्य प्राप्त करता है, ऐश्वर्यशाली रहता है, (अध) और (गृहे) गृह में [प्रत्येक व्यक्ति] (अरपः) अ-रप, अ-मल, निर्मल, निष्पाप [रहता हुआ] (विश्वाहा) सब दिनों, सदैव (एधते) बढ़ता है, समुन्नत होता रहता है।

वाम का अर्थ है प्रशंसनीय, सुन्दर, अन्तस्सौन्दर्य, आत्मसौन्दर्य। आत्मसौन्दर्य अथवा अन्तस्सौन्दर्य ही वास्तविक सौन्दर्य है और प्रशंसनीय सौन्दर्य है। आत्मसौन्दर्य में सकल सौन्दर्य अन्तर्निहित हैं।

आशीर्दा=आशीः+दा, आशीर्वाद देनेवाला, आशीर्वाद प्राप्त करानेवाला, मुबारिकबादें दिलानेवाला।

पुत्र=पुत्+त्र। पुत् नाम नरक, दुःख, संकट का है। त्र का अर्थ है तारनेवाला। नरक अथवा दुःख से जो तारे उसे पुत्र कहते हैं। पुत्र का प्रयोग यहां उपलक्षण से सुसन्तान के अर्थ में हुआ है।

अपनी मानव-प्रजा को सम्बोधन करती हुई वेदमाता कह रही है—"नर-नारियो! सुनो! दम्पती जब केवल बाह्य सौन्दर्य से ही नहीं, अन्तस्सौन्दर्य से भी विभूषित होते हैं, तब उन्हें आशीर्दा वीर सन्तान की उपलब्धि होती है, उनका सारा परिवार ऐश्वर्यशाली होता है और उनके गृह का प्रत्येक व्यक्ति निर्दोष, निष्पाप रहता हुआ सदा सर्वदा सर्वतः समृद्ध और समुन्नत होता रहता है। मेरे इस कथन पर श्रद्धापूर्वक आचरण करो"।

विवस्वन् आदित्य,<br>
यह तेरा सोम-पीथ है,<br>
उसमें कर आनन्द लाभ तू।<br>
नरो!<br>
इस कथन के प्रति श्रद्धा करो स्थापन,<br>
दम्पती जब अन्तस्सौन्दर्य सेवन करते,<br>
तभी जन्मता पुत्र वीर आशीषोंवाला,<br>
होता सब परिवार ऐश्वर्यशाली<br>
और गृह में प्रत्येक व्यक्ति सब दिनों सदा ही<br>
निर्मल रहता हुआ समुन्नति करता रहता॥

**वाममद्य सवितर्वाममु श्वो दिवेदिवे वाममस्मभ्यं सावीः।**<br>
**वामस्य हि क्षयस्य देव भूरेरया धिया वामभाजः स्याम॥**<br>
[ऋ ६.७१.६] (य ८/६)

**वामं अद्य सवितः वामं उ श्वः दिवे-दिवे वामं अस्मभ्यं सावीः।**<br>
**वामस्य हि क्षयस्य देव भूरेः अया धिया वाम-भाजः स्याम॥**

जो जैसा चिन्तन करते हैं वे वैसे होजाते हैं। जो जिसका चिन्तन करते हैं उन्हें उसकी प्राप्ति होती है। पूर्व मन्त्र में वेदमाता ने गृहस्थियों को उसका सुफल बताते हुए वाम-सेवन की प्रेरणा की थी। इस मन्त्र में गृहस्थाश्रमी वाम की भावना, अपि च कामना करते हैं।

१) (सवितः) सृष्टिकर्तः ! तूने (अस्मभ्यं) हमारे लिये (अद्य) आज (वामं) वाम, (श्वः उ वामं) आगामी कल भी वाम, (दिवे-दिवे) दिन-दिन के लिये, प्रत्येक दिन के लिये (वामं) वाम (सावीः) सृजन किया है, विहित किया है।

सविता देव ने वाम [सुन्दर संसार] की रचना इसलिये की है और मानव योनि का निर्माण इसी लिये किया है कि आत्मायें मानव-योनि में आत्म-साधना के द्वारा वाम [अन्तस्सौन्दर्य] की संसेवना करके उभय जन्मों की साध सिद्ध करें और विष्णु के परम धाम के भागी बनें। मानव योनि के लिये सविता ने यही विहित किया है। इस धारणा को दृढ़ता के साथ धारण किये रहने के लिये वामाभिलाषी जन नित्य इस प्रकार चिन्तन करते रहें— "वामस्रष्टः ! तूने सुन्दर संसार की रचना इस प्रकार की है कि हम सब आज, कल, दिन दिन, प्रति दिन वाम का सेवन और वाम की संसाधना करते रहें"।

और अब वामाभिलाषी जन आत्म-कामना करते हैं और कामनापूर्ति के लिये दिव्य देव से प्रार्थना करते है—"(देव) दिव्यताओं के पुञ्ज ! परम दिव्य सुपावन प्रभो ! हम अपनी (अया धिया हि) इस धारणा से ही, इस सतत चिन्तन द्वारा ही (भूरेः वामस्य क्षयस्य) बहुत सुन्दर गृह के (वामभाजः) वाम-भोक्ता, वाम-सेवी (स्याम) हों, रहें"।

क्षय का अर्थ है निवास-स्थान। क्षय शब्द का प्रयोग यहां उस निवास-स्थान के लिये हुआ है जहां गर्भ में से ही आत्मा निवास करता चला आरहा है। मानव का शरीर-रूपी क्षय अन्तः बाह्य सौन्दर्य का भूरि आगार है। इसी भाव से इसे भूरि वाम का क्षय [गृह] कहा गया है। इस वाम-क्षय में निवास करते हुए हम सब आत्माओं को चाहिये कि आत्मसाधना द्वारा इस वाम-गृह में वाम [अन्तस्सौन्दर्य, आत्म-सौन्दर्य, ब्रह्म-सौन्दर्य] का संदर्शन और संसेवन करे।

सवितः,<br>
तूने सृजन किया है,<br>
हमारे लिये,<br>
वाम आज,<br>
कल वाम अपि च,<br>
दिन-दिन-हेतु वाम।<br>
देव,<br>
रहें हम वाम-सुसेवी<br>
भूरि वाम के देह-क्षय में<br>
इसी धारणा और चिन्तन से॥

सूक्ति— वामभाजः स्याम।<br>
हम वामसेवी हों।<br>
हम अन्तस्सौन्दर्य के सेवन करनेवाले हों।<br>
हम आत्मसौन्दर्य से सुभुषित रहे॥

**उपयामगृहीतोऽसि सावित्रोऽसि चनोधाश्चनोधा असि चनो मयि धेहि। जिन्व यज्ञं जिन्व यज्ञपतिं भगाय देवाय त्वा सवित्रे॥** (य ८/७)

**उपयाम-गृहीतः असि सावित्रः असि चनःधाः चनःधाः असि चनः मयि धेहि। जिन्व यज्ञं जिन्व यज्ञ-पतिं भगाय देवाय त्वा सवित्रे॥**

प्रत्येक वामाभिलाषी आत्मा को सम्बोधती हुई वेदमाता कहती है—साधक ! माना कि तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है, पार्थिव देह में निवास कर रहा है, किन्तु आत्म-स्वरूप से तू (सावित्रः असि) सावित्र है।

सवितृ [सृजन, साधन, साधना] शक्ति से जो सम्पन्न हो उसे सावित्र कहते है। सविता [सूर्य] के समान जो आत्म-आवृत पर संस्थित, उदयशील, तेजस्वी और प्रकाशक हो, उसकी सावित्र संज्ञा है।

प्रत्येक वामाभिलाषी आत्मा को सम्बोधती हुई वेदमाता पुनः कहती है—आत्मन् ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है, पार्थिव देह में निवास कर रहा है और तू स्वयं (सु-प्रतिस्थानः सु-शर्मा असि) सु-प्रतिस्थान सु-शर्मा है, सु-प्रतिस्थान सु-गृही है।

सु-प्रतिस्थान का अर्थ है वह यात्री जो एक प्रतिष्ठान से दूसरे प्रतिष्ठान को जाता है, एक पड़ाव से दूसरे पड़ाव की ओर बढ़ता है।

शर्म नाम गृह का है। शर्मा का अर्थ है गृह में निवास करनेवाला, गृह-निवासी, गृही।

योगसाधक को यहां वेदमाता ने बहुत सुन्दर प्रेरणा दी है—आत्मन् ! तेरी यह पार्थिव देह तेरा निवास-स्थान है और तू इसका सु-प्रतिष्ठानी सु-गृही है।

देह-निवास है, आत्मा सु-प्रतिष्ठानी सु-निवासी है। देह गृह है, आत्मा सु-पड़ावी सु-गृही है। देह मकान है, आत्मा मकीन है। मानव-देह एक सु-प्रतिष्ठान है, एक सुन्दर पड़ाव है और साधक का आत्मा है उसका एक सुप्रतिष्ठानी सुगृही।

देह-देहान्तरों में, प्रतिष्ठान-प्रतिष्ठान्तरों में, पड़ाव-पड़ावान्तरों में यात्रा करते हुए वामाभिलाषी साधक को विष्णु के परम धाम में पहुंचना है। यह मानव-देह ही वह सुप्रतिष्ठान है जिसमें विष्णु की प्राप्ति की प्रसाधना की जा सकती है। विनश्वर होने पर भी यह देह-पड़ाव वह प्रसाधन है जिसके आश्रय से इसका सुपड़ावी सुगृही आत्मा उस सुपावन लक्ष्य की सिद्धि कर सकता है।

मानव-देह की प्राप्ति के लिए विष्णु भगवान् को धन्यवादसूचक नमस्कार करता हुआ वामाभिलाषी साधक कह उठता है—(बृहत्-उक्षाय नमः) महान् सिचक के लिए नमस्कार। विष्णो ! तू वह महान् सिचक है जो अपनी दिव्य संदिव्य दिव्यताओं से अखिल सृष्टि को सींच रहा है। मैं (त्वा) तुझे, तुझ दिव्य देव को (विश्वेभ्यः देवेभ्यः) सब देवों के लिये, समस्त दिव्यताओं की प्राप्ति के लिये [नमस्कारपूर्वक प्रार्थता हूं। मैं तुझसे सनमस्कार विनय करता हूं कि मुझमें उन सब दिव्यताओं को सींच दे जिनसे संचारित होकर मैं वाम का सेवन करता हुआ तेरी परम सत्ता में प्रवेश पा सकूं]।

और अपने बोध को जागृत रखने के लिए अपने आत्मा को सम्बोधन करता हुआ वह सदैव कहता रहता है—मेरे आत्मन् ! (ते एषः योनिः) तेरी यह योनि, तेरी यह देह, तेरा यह जीवन (त्वा) तुझे (विश्वेभ्यः देवेभ्यः) सकल देवों के लिये, अखिल दिव्यताओं के सम्पादन के लिये मिला है। तेरा यह मानव-जीवन तुझे व्यर्थ व्यासंगों में लिप्त रहने के लिये नहीं मिला है, दिव्य दिव्यताओं का सम्पादन करके वाम के सेवन तथा दिव्य देव की सम्प्राप्ति के लिये मिला है।

तू है पृथिवी-गृहीत,  
तू है सुप्रतिष्ठान सुशर्मा,  
नमस्कार महा सिंचक के लिए।  
प्रार्थता हूं तुझे सकल दिव्यताओं के लिये,  
तुझे मिली तेरी यह योनि  
सकल दिव्यताओं के लिए॥

सूक्ति—सुशर्मासि।  
तू [देह-गृह का] सुगृही है॥  
बृहदुक्षाय नमः।  
महान् सिचक के लिये नमस्कार॥  
एष ते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यः।  
तेरी यह योनि तुझे सकल दिव्यताओं के सम्पादन के लिए मिली है॥

उपयामगृहीतोऽसि बृहस्पतिसुतस्य देव सोम त
इन्दोरिन्द्रियावतः पत्नीवतो ग्रहाँ ऋध्यासम् ।
अहं परस्तादहमवस्ताद्यदन्तरिक्षं तदु मे पिताभूत् ।
अहं सूर्यमुभयतो ददर्शाहं देवानां परमं गुहा यत् ॥ (य ८/९)

उपयाम-गृहीतः असि बृहस्पति-सुतस्य देव सोम ते इन्दोः इन्द्रिय-वतः पत्नी-वतः ग्रहान् ऋध्यासम् । अहं परस्तात् अहं अवस्तात् यत् अन्तरिक्षं तत् उ मे पिता अभूत । अहं सूर्यं उभयतः ददर्श अहं देवानां परमं गुहा यत् ॥

अपने आत्मसम्बोधन को जारी रखते हुए वामाभिलाषी योग-साधक कह रहा है—(देव सोम) दिव्यता तथा चन्द्रता के पुञ्ज ! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है । पार्थिव देह में तेरा निवास है । पार्थिव देह में निवास करते हुए भी तू पार्थिव व्यासंगों से निर्लेप रहता हुआ जीवन-मुक्त रह सके, तदर्थ मैं (ते बृहस्पति-सुतस्य इन्दोः इन्द्रिय-वतः पत्नी-वतः) तुझ बृहस्पति-सुत इन्दु इन्द्रियवान् पत्नीवान् के (ग्रहान्) ग्रहों को (ऋध्यासं) समृद्ध करूं ।

योगसाधक ने यहां अपने आत्मा को "देव सोम" शब्दों से सम्बोधन किया है । निस्सन्देह आत्मस्वरूप से आत्मा देव सोम है, दिव्य और सोम्य है, संदिव्य और सुचन्द्र है, देदीप्यमान और आह्लादक है । पार्थिव देह के व्यासंगों में लिप्त होने से उसकी दिव्यता और चन्द्रता रुन्धित होरही है ।

और कैसा है वह आत्मा ? वह बृहस्पति-सुत है, बृहत् पति का सुत है, महान् स्वामी का पुत्र है, परम पिता का सुनिष्पन्न अमृत पुत्र है ।

वह इन्दु है, अमृत-बिन्दु है, अमृतत्व का केन्द्रबिन्दु है । पार्थिव देह में स्थित होकर देहरूप वह इन्द्रियवान् और पत्नीवान् है ।

"बृहस्पति-सुत इन्दु देव सोम ! इन्द्रियवान् और पत्नीवान् होने के कारण तुझमें ग्रहों, व्यासंगों, जकड़नों अथवा आसक्तियों के जो आरोपण होगए हैं, मैं उन्हें समृद्ध करदूं, समुदार करदूं, विमुक्त करदूं, खोल दूं" । साधक की इस उक्ति में एक वैदिक तत्त्व निहित है । इन्द्रियवान् और पत्नीवान् रहते हुए ही आत्मसाधक को वाम का सेवन और विष्णु की प्राप्ति करनी है । गृहस्थाश्रम ही वह योगश्रम है जहां पारस्परिक सहसाधना से उभय जन्मों की साध संसिद्ध होती है । उभय साध की सिद्धि के लिए गृह, परिवार, पत्नी और सन्तान के त्याग की आवश्यकता नहीं है, गृह-ग्रहों [गृह-आसक्तियों] के समृद्धिकरण की, विमुक्तिकरण की, खोलने की आवश्यकता है । आत्मसमृद्ध अथवा जीवन-मुक्त होकर इन्द्रियाचार तथा गृहस्थाचार योगसाधना में बाधक न होकर अतिशय साधक होता है । गृहस्थाश्रम ही है जहां पत्नी अपने पति का और पति अपनी पत्नी का आलिङ्गन करके सत्पति विष्णु के आलिङ्गन की अनुभूति प्राप्त करती/करता है ।

ग्रहों से अगृहीत, आसक्तियों से अनासक्त, बन्धनों से विमुक्त रहने के लिए पति कहता है, पत्नी कहती है—

१) (यत् अन्तरिक्षं) जो अन्त इक्ष है, जो अन्तःईक्षण है, जो अन्तःदृष्टि है, जो अन्तःनिरीक्षण है, (तत् उ मे पिता अभूत्) वह ही मेरा पिता होगया है, वह ही मेरा रक्षक बन गया है ।

ग्रहों से अगृहीत रहने का एक अद्वितीय साधन है अन्तःईक्षण, आत्मनिरीक्षण । यही, केवल एक

यही अचूक साधन है जिसके अवलम्ब से वामाभिलाषी गृहस्थ योगसाधक समस्त आसक्तियों से नितान्त अनासक्त रह सकता है। गृहस्थ हो या विरक्त, जो अन्तर्मुख होकर आत्मनिरीक्षण नहीं करता है वह अजाने अनायास निरन्तर आसक्तियों से बद्ध होता चला जाता है।

२) (अहं सूर्य उभयतः) मैंने सूर्य को दोनों प्रकार/ओर से, (अहं परस्तात्) मैंने परे/दूर से, (अहं अवस्तात्) मैंने नीचे/निकट से, (ददर्श) देखा है।

सूर्य को निकट और दूर से देखना—यह एक वैदिक ईडियम है जिसका तात्पर्य है सूर्य के प्रकाश में जगत् को दूर और निकट से देखना, संसार को बाहर भीतर से उलट पलट कर निहारना, विवेक के प्रकाश में माया के सार असार को परखना। एक है सूर्य को देखना, दूसरा है सूर्य के प्रकाश में देखना। सूर्य के दर्शन से क्या लाभ, यदि सूर्य के प्रकाश में वस्तु के वास्तविक स्वरूप का दर्शन न किया। सूर्य को देखना और सूर्य के प्रकाश में वस्तु के वास्तविक स्वरूप को देखना—यही सूर्य का उभयतः दर्शन है।

ब्रह्मचर्याश्रम [विद्यार्थी-काल] में ब्रह्मचारी को जगत् के वास्तविक स्वरूप का, संसार के उतार चढ़ाव का, माया की मोहिनी भूल-भुलैयों का तात्त्विक ज्ञान नहीं हो पाता है। पति पत्नी के रूप में गृहस्थाश्रम में प्रविष्ट होकर साधनामय दाम्पत्य जीवन विताने पर ही उस विवेक-सूर्य का उदय होता है जिसके प्रकाश में सार असार का, तत्त्व अतत्त्व का, शिव अशिव का निर्भ्रम और निर्भ्रान्त ज्ञान होता है और तव ही पति भी और पत्नी भी, साधक भी और साधिका भी ग्रह परिग्रह का त्याग कर, निर्लेप और अनासक्त हो जीवन-मुक्त विदेह वनकर कर्त्तव्य-कर्मों का पालन करते हुए, सर्वतः अछूते रहते हुए, माया की मंजिलों को पार करते हुए, विष्णु के परम धाम की ओर प्रगमन करते हैं।

३) (देवानां गुहा यत् परमं) देवों की गुहा में जो परम [विष्णु] है, (अहं) मैंने [उसे] (ददर्श) देखा है। सूर्य चन्द्र आदि देवों की गुहा [रहस्यमयी लीला] में जो परम सूर्य प्रकाश रहा है, विवेक के आश्रय से मैंने जिसे माया में प्रकाशते हुए देखा है, मैं उसी के निज स्वरूप के दर्शन का अभिलाषी हूं, मैं उसी के निज स्वरूप के दर्शन की अभिलाषिणी हूं। मैंने विवेक-नेत्र से माया में मायापति की महिमा को देखा है, आत्मसाधना द्वारा मुझे उसी के निज स्वरूप का दर्शन करना है।

माया में देखी है मैंने माया
मायापति विष्णु की।
उसके निज स्वरूप के दर्शन की
अभिलाषा निहित हृदय में॥

**देव सोम,**
**है तू पृथिवी-गृहीत,**
**तुझ बृहस्पतिसुत इन्दु इन्द्रियवान् पत्नीवाले के**
**ग्रहों को समृद्ध करूं मैं।**
**जो अन्तरिक्ष हुआ है वह ही रक्षक मेरा।**
**मैंने दूर से, मैंने निकट से**
**मैंने है देखा सूर्य उभयतः।**
**जो परम देवों की गुहा में,**
**उसका अव दर्शन मैं पाऊं॥**

सूक्ति—**यदन्तरिक्षं तदु मे पिताभूत्।**
जो अन्तःकरण वह ही मेरा रक्षक होगया है।
**अहं सूर्यमुभयतो ददर्श।**
मैंने सूर्य को उभयतः देखा है॥

**अग्नाइ पत्नीवन्त्सजूर्देवेन त्वष्ट्रा सोमं पिब स्वाहा।**
**प्रजापतिर्वृषासि रेतोधा रेतो मयि धेहि प्रजापतेस्ते**
**वृष्णो रेतोधसो रेतोधामशीय ॥** (य ८/१०)

**अग्ना+इ=अग्ने पत्नी-वन् सजूः देवेन त्वष्ट्रा सोमं पिब स्वाहा। प्रजा-पतिः वृषा असि रेतःधाः रेतः मयि धेहि प्रजा-पतेः ते वृष्णः रेतःधसः रेतःधां अशीय ॥**

वामाभिलाषी गृहस्थ योगसाधक को सम्बोधन करती हुई वेदमाता सुप्रेरणा करती है—(पत्नी-वन् अग्ने) पत्नीवन् ज्ञानिन्! गृहस्थ योगसाधक! (स्वाहा) स्वाहुति द्वारा, आत्मसमर्पण द्वारा (देवेन त्वष्ट्रा सजूः) देव त्वष्टा से संजुष्ट होकर, दिव्य स्रष्टा से सप्रेम युक्त होकर (सोमं पिब) सोम पान कर, गृहसुख सेवन कर, गृहस्थ के आनन्द भोग।

गृहसुख सेवनीय हैं। गृहस्थ के आनन्द सुसेवनीय हैं। किन्तु उनमें लिप्त न होना चाहिए। गृहसुख सर्वोपरि सुख है, पारिवारिक प्रीतियां तृप्त और तुष्ट करनेवाली प्रीतियां हैं, गृह के आनन्द लोक और परलोक के आनन्दों का द्वार खोलनेवाले हैं, दाम्पत्य जीवन उभय जन्मों की साध का परमोत्कृष्ट साधन है; बशर्तेकि पति का जीवन साधनामय हो और उसकी पत्नी की वृत्तियां विष्णुमयी हों और साथ ही पति अपनी पत्नी सहित सम्पूर्ण भावना से प्रभु को समर्पित होकर, अपि च अपनी सम्पूर्ण प्रीति से दिव्य स्रष्टा से युक्त रहता हुआ गृहस्थाश्रम का निर्वहन और दाम्पत्य जीवन का संवहन करे।

आत्मना देव त्वष्टा से संयुक्त समाहित रहकर दाम्पत्य जीवन का संवहन और अलिप्त अनासक्त रहकर गृहसुखों का संसेवन सरल कार्य नहीं है, बड़ी कठोर और कठिन साधना है। अतः वेदमाता की उपर्युक्त प्रेरणा से प्रप्रेरित होकर पत्नीवान् [गृहस्थ] साधक प्रभु से प्रार्थना करता है—

१) देव त्वष्टः! दिव्य स्रष्टः! सृष्टि की सुरचना करनेवाले देव! तू (असि) है (प्रजा-पतिः) प्रजा-पति, (वृषा) वर्षणशील, सिंचनशील, वृष्टि करनेवाला, सींचनेवाला और (रेतःधाः) वीर्य-धारक। तू (मयि) मुझमें (रेतः धेहि) वीर्य धारण-स्थापन कर।

प्रजा नाम प्र जा का है, प्रकृष्ट जन का है, प्रकृष्ट जनसमूह का है। देव त्वष्टा विष्णु प्रजनों का पति है, प्रकृष्ट जनों का रक्षक है।

वह प्रजनों का वृषा है। वह प्रकृष्ट जनों पर सुख, सौभाग्य और आनन्द की वृष्टि करता है और उन्हीं में रेत का धारण करता है, उन्हीं में वीर्य [बल, पराक्रम] स्थापन करता है।

देव त्वष्टा से आत्मना संयुक्त रहकर गृहसोम का पान करना—इसके लिये आत्म-रेत की, आत्म-संबल की, आत्म-वीर्य की आवश्यकता है। इसी अनुभूति से गृहस्थ योगसाधक ने देव त्वष्टा से विनय की है—सृष्टिकर्तः देव! तू प्रजनों का रक्षक, वर्षक और वीर्यधारक है। मुझमें उस रेत [बल, वीर्य] का संचार कर जिसके आश्रय से मैं तुझसे आत्मना संयुक्त रहता हुआ गृहसोम का सेवन कर सकूं।

२) देव त्वष्टः! मैं (ते प्रजा-पतेः वृष्णः रेतःधसः) तुझ प्रजापति, वर्षक, रेतधारक के (रेतःधाम्) वीर्य-धा को (अशीय) सेवन करूं।

"देव त्वष्ट! तू रेतधारक रेतधाम है, बल वीर्य का अक्षय कोश है। तुझसे संजुष्ट रहता हुआ मैं

सदा उस आत्मवीर्य से सुसम्पन्न रहूं, जिसके द्वारा उभय जन्मों की साध संसिद्ध की जाती है।"

पत्नीवन् अग्ने,
तू रहता हुआ जुष्ट देव त्वष्टा से
सोम पान कर।
तू है प्रजापति वृषा रेतोधा,
मुझमें रेत स्थापन करदे।
मैं संसेवन करूं सदा
तुझ प्रजापति वृषा रेतोधा के
रेत-धाम को॥

सूक्ति—सोमं पिब स्वाहा।
प्रभु को सुहुत समर्पित होकर सोम पान कर॥

**उपयामगृहीतोऽसि हरिरसि हारियोजनो हरिभ्यां त्वा।**
**हर्योर्धाना स्थ सहसोमा इन्द्राय॥** (य ८/११)

**उपयाम-गृहीतः असि हरिः असि हारि-योजनः हरिभ्यां त्वा।**
**हर्योः धानाः स्थ सह-सोमाः इन्द्राय॥**

देव त्वष्टा से विनय करके पत्नीवान् वामाभिलाषी योगसाधक अब अपने आत्मा को सम्बोधन करने लगता है—

१) मेरे आत्मन्! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। पार्थिव देह में तेरा निवास है। इसीसे तू पार्थिव व्यासंगों और आसक्तियों से ग्रस्त है, मायाजन्य विलासों और वासनाओं से त्रस्त है।

२) किन्तु तू स्वयं स्वात्मरूप से (हारि-योजनः हरिः असि) हारि-योजन हरि है।

हरि का अर्थ है हरण करनेवाला, निवारण करनेवाला, आकर्षित करनेवाला, खींचनेवाला, पहुंचनेवाला, पहुंचानेवाला। रथ को खींचकर अभीष्ट स्थान पर पहुंचानेवाला होने से अश्व हरि है। भक्तों को आकर्षित करने और उनके दुःखों का निवारण करनेवाला होने से परमात्मा हरि है। आत्मजागरण होने पर आतमा मानव के समस्त व्यासंगों और आसक्तियों का तथा सकल विलासों और वासनाओं का निवारण करके उसे अभीष्ट की ओर खींच ले जाता है। इसी भाव से यहां आत्मा को हरि कहा गया है।

हारि-योजन का अर्थ है हरि को युक्त करनेवाला, घोड़ों को रथ में जोड़नेवाला, हरियों को नियन्त्रण में रखनेवाला, हरियों को युक्त समाहित रखनेवाला। मानव-जीवन दश-रथ है, दशाश्व-रथ है, दस घोड़ोंवाला रथ है। आत्म-अवस्थित हरि [आत्मा] सुसारथि के समान जीवन-रथ को विष्णु के परम धाम की ओर हांके लिए जाने में समर्थ होता है। आत्मविस्मृत हरि [आत्मा] कुसारथि के समान जीवन-रथ का नाश करके परम धाम की यात्रा से विमुख होजाता है। इसी भाव का द्योतन करते हुए कहा गया है, "मेरे आत्मन्! तू जीवन-रथ में जुड़े दशाश्वों को सुसारथिवत् हांकनेवाला हरि है, सुसारथि है। अपने अश्वों को सकल व्यासंगों और वासनाओं से बचाता हुआ विष्णु के परम पद की ओर बढ़। विलासों और आसक्तियों का निवारण करता हुआ द्रुत गति से अभीष्ट पद की ओर प्रगमन कर। जीवन ढल रहा है। समय जा रहा है। शीघ्रता कर"।

३) समस्या विकट है। रात्रि निकट है। समय बहुत थोड़ा है। यात्रा बहुत लम्बी है। आत्मा विह्वल हो उठता है। अपने आपको जागृत-बुद्ध-प्रबुद्ध करके आत्मा आत्मना बोल पड़ता है, "रे आत्मन्! विधाता ने (त्वा) तुझे (हरिभ्यां) दो हरियों [अश्वों] से [सुयुक्त किया है]"।

कौन-से हैं ये दो हरि! वे हैं मन और बुद्धि, संकल्प और चिन्तन। मन की गति संकल्पमय है

और बुद्धि की है चिन्तनमय। एक शिव, शुद्ध और स्वस्थ मानव-मन के संकल्प की लहरों की गति प्रति सैकिण्ड इक्यासी लाख मील है तो एक स्वस्थ, स्थिर और शुद्ध मस्तिष्क के चिन्तन की लहरों की गति प्रति सैकिण्ड सड़सठ लाख बीस हज़ार मील है। "ऐसे तीव्रगामी दो हरि तेरे जीवन-रथ में जुड़े हैं। फिर विह्वलता क्यों और चिन्ता क्या"। शिव संकल्प और शिव चिन्तन की महिमा प्रत्यक्ष है।

वामाभिलाषी साधक जीवनरथ में जुड़े अपने उभय हरियों को सवेग और सचेत दौड़ाता हुआ लक्ष्य की ओर उड़ा चला जा रहा है और मार्ग में मिलनेवाले मानवों को उत्प्रेरणा करता जाता है—"तुम सब भी (सह-सोमाः) सोमों-सहित (इन्द्राय) इन्द्रार्थ, इन्द्रियों के स्वामी आत्मा के प्रति (हर्योः धानाः) दोनों हरियों के धारक (स्थ) हो। तुम्हारे जीवनरथ में निज-निज आत्मा की वैष्णवी यात्रा के लिए मन और बुद्धि अथवा संकल्प और चिन्तन रूपी दो अश्व जुड़े हुए हैं। तुम सब मेरी तरह उस अन्तिम सुलक्ष्य की ओर सह-सोम अनुधावन करो"।

"सह-सोमाः" का प्रयोग यहां अतिशय तथ्यपूर्ण तथा रहस्यपूर्ण है। सोम नाम पूर्ण चन्द्र का है। चन्द्र की ज्योति आह्लादिका तथा पथ-प्रदर्शिका है। "जितनी भी ज्योतियां हैं, जितनी भी ज्योतिर्मयी प्रसाधनाएं हैं, उन सबके आह्लादक आश्रय से इस माया-रात्रि में तुम उस ज्योतिर्धाम की ओर प्रगमन करो"।

है तू पृथिवी-गृहीत,
तू है हरि हारि-योजन,
युक्त किया है तुझे तीव्र शिव दो हरियों से।
तुम सब स्व स्व इन्द्र के लिए
सोमों-सहित उभय हरियों के संधारक हो॥

**यस्ते अश्वसनिर्भक्षो यो गोसनिस्तस्य त इष्टयजुष**
**स्तुतस्तोमस्य शस्तोक्थस्योपहूतस्योपहूतो भक्षयामि ॥** (य ८/१२)
**यः ते अश्व-सनिः भक्षः यः गो-सनिः तस्य ते इष्ट-यजुषः**
**स्तुत-स्तोमस्य शस्त-उक्थस्य उप-हूतस्य उप-हूतः भक्षयामि ॥**

आत्मसम्बोधन द्वारा संकल्प और चिन्तन की ध्रुवता का सम्पादन करके वामाभिलाषी साधक अब उरुगाय विष्णु को आत्मसमर्पण करके उसमें सम्प्रविष्ट होता हुआ कहता है—विष्णो ! (ते) तेरा (यः अश्व-सनिः) जो अश्व-प्रद, (यः गो-सनिः) जो गो-प्रद (भक्षः) भक्ष है, (उप-हूतः) उप-हूत मैं (तस्य ते इष्ट-यजुषः स्तुत-स्तोमस्य शस्त-उक्थस्य उप-हूतस्य) उस तुझ इष्ट-यजुष् स्तुत-स्तोम शस्त-उक्थ उप-हूत के [भक्ष को] (भक्षयामि) भक्षण करता हूं।

साधक ने यहां विष्णु को इष्ट-यजुष्, स्तुत-स्तोम, शस्त-उक्थ तथा उप-हूत—इन चार विशेषणात्मक नामों से संज्ञित किया है।

यजुष् का इष्ट, श्रेष्ठतम कर्मों की साधना का साध्य, होने से विष्णु इष्ट-यजुष् है। सब शुभ अनुष्ठानों और श्रेष्ठ साधनाओं का लक्ष्य विष्णु की प्राप्ति ही है।

स्तोमों-स्तुतियों द्वारा स्तुता जाने से विष्णु स्तुत-स्तोम है। सब वेद उसकी स्तुति कर रहे हैं। सर्वत्र सब ज्ञानी जन उसकी महिमा का गान कर रहे हैं।

प्रशस्तियों द्वारा जिसका उक्थन-वर्णन किया जाता है, प्रशंसनीय आदर-सूचक उक्थों-वचनों में जिसका कथन किया जाता है, उसे शस्त-उक्थ कहते हैं। सर्वत्र सभी आस्तिक जन विष्णु का शस्त-प्रशस्त शब्दों में प्रकथन करते हैं। अतः विष्णु शस्त-उक्थ है।

उप नाम समीप का है। हूत का अर्थ है पुकारा गया। सर्वान्तर्यामी होने से विष्णु सबके उप-समीप हैं। योगसाधक अन्तर्मुख होकर आत्म-निकटता के साथ उसे पुकारते हैं। विष्णु भी अन्त:प्रेरणारूप शब्दों में ब्राह्म-निकटता के साथ साधकों को पुकारता है। अत: विष्णु और साधक दोनों ही उपहूत हैं।

तुमसे मैं करता हूं बातें, मुझसे तुम करते हो बात।
तुम मेरे उप-हूत हो, मैं तुम्हारा उप-हूत हूं॥

अश्व प्रतीक है आशुगामिता का, शीघ्रता का। गो नाम है किरण अथवा रश्मि का। अत: अश्व-सनि का अर्थ है शीघ्रताकारी और गो-सनि का अर्थ है रश्मि-प्रद, रश्मित करनेवाला। भक्ष नाम है भोजन का। विष्णु वह भक्ष है जिसके सेवन से साधक शीघ्रता के साथ विष्णु की रश्मियों से रश्मित होता हुआ विष्णुरूप होता चला जाएगा।

जो जिसमें समर्पित [प्रविष्ट] होता है वह उसी का भक्षण करता है और उसके गुणों को अपने भीतर संचारित करके उसी की आकृति से आकृत होजाता है। काला कोयला जब अग्नि में समर्पित होता है तो वह अग्नि का भक्षण करता है, अपने भीतर अग्नि का संचार करता है और बहुत शीघ्र अग्नि के गुणों से युक्त होकर अग्नि की आकृति से आकृत होजाता है, अग्निरूप होजाता है।

वैसे ही वामाभिलापी योगसाधक ने सर्वभावेन सर्वात्मना विष्णु में आत्मसमर्पण कर दिया है। अब वह विष्णु के अश्वसनि तथा गोसनि भक्ष का भक्षण कर रहा है। उसमें शीघ्रता के साथ विष्णु की रश्मियां संचार कर रही हैं। तीव्र गति के साथ वह वैष्णवी गुणों से गुणोपेत होता जारहा है। वह विष्णुरूप होता चला जारहा है। उसके सब संचित पाप [मल विक्षेप] भस्म होते जारहे हैं। आनन्द-मग्न होकर साधक कहता है—

१) **भक्षयामि ब्रह्मौदनम्।**
मैं ब्रह्म-चावल खाता हूं॥

२) **पिबामि ब्रह्मामृतम्।**
मैं ब्रह्म-अमृत पीता हूं॥

**भक्ष तेरा जो,**
**है वह अश्वसनि और गोसनि।**
**उस तुझ इष्ट-यजुष् के,**
**स्तुत-स्तोम के,**
**शस्त्र-उक्थ के,**
**सु-उप-हूत के,**
**उस सुभक्ष को,**
**मैं उपहूत कर रहा भक्षण॥**

**देवकृतस्यैनसो ऽवयजनमसि मनुष्यकृतस्यैनसो ऽवयजनमसि पितृकृतस्यैनसो ऽवयजनमस्यात्मकृतस्यैनसो ऽवयजनमस्येनस एनसो ऽवयजनमसि। यच्चाहमेनो विद्वांश्चकार यच्चाविद्वांस्तस्य सर्वस्यैनसो ऽवयजनमसि॥** (य ८/१३)

**देव-कृतस्य एनसः अव-यजनं असि मनुष्य-कृतस्य एनसः अव-यजनं असि पितृ-कृतस्य एनसः अव-यजनं असि आत्म-कृतस्य एनसः अव-यजनं असि एनसः एनसः अव-यजनं असि। यत् च अहं एनः विद्वान् चकार यत् च अविद्वान् तस्य सर्वस्य एनसः अव-यजनं असि॥**

वामाभिलाषी योगसाधक प्रत्यक्ष अनुभव कर रहा है कि विष्णु में सुहुत-समर्पित होकर उसके सकल मल एक एक करके भस्म होते चले जारहे हैं और वह निरन्तर निर्मल होता चला जारहा है। अपने इस सतत पूतीकरण की अनुभूति पर वह आभार-सूचक शब्दों में कहता जाता है—

१) विष्णो ! तू (देव-कृतस्य एनसः) देव-कृत् एनस् का (अव-यजनं असि) क्षीण करनेवाला है।

एनस् नाम पाप, दोष, मल, भूल, अपराध और कुसंस्कार का है। देव जन जितने महान् होते हैं, उनकी भूलें भी उतनी ही विनाश-कारिणी होती हैं। जहां देवों की देनें, देवों के दान, देवों के त्याग अतिशय सर्वजन-कल्याण-कारी होते हैं, वहां उनकी भूलों के परिणाम भी अनिष्टकर होते हैं। गौतम बुद्ध देव थे, दिव्य जन थे इसमें सन्देह नहीं। किन्तु उनकी अहिंसा तथा भिक्षु-प्रथा की असामाजिक अतिशयता से भारत की जनता में जिन नपुंसक तथा दीन संस्कारों का समंकन हुआ, उनकी उस भूल के कुफल भारत राष्ट्र न जाने कब तक चखता रहेगा। शंकराचार्य निस्सन्देह दिव्य देव थे। किन्तु आत्मा को ब्रह्म और जगत् को मिथ्या बताने की उनकी भूल ने रहे सहे राष्ट्रीय ओज का जो ध्वनसन किया, उसके कुसंस्कार आज भी हमारे संस्कारों में समंकित हैं।

साधक जानता है कि उसमें देवकृत एनस् के कुसंस्कार निहित हैं और वह प्रत्यक्ष देख रहा है कि विष्णु-अग्नि में सुहुत होने से उसके देवकृत एनस् के संस्कार उसी प्रकार भस्म होरहे हैं जिस प्रकार अग्नि में प्रविष्ट होकर स्वर्ण के विकार भस्म होजाते हैं। इसी तथ्य का प्रकाशन करते हुए उसने कहा है "विष्णो! तू देवकृत पाप का निवारक है"।

२) विष्णो ! तू (मनुष्य-कृतस्य एनसः अव-यजनं असि) मनुष्य-कृत एनस् [कुसंस्कार] का पृथक् करनेवाला है।

मनुष्य-कृत एनस् से तात्पर्य यहां सामाजिक दूषित वातावरण से है। मनुष्य एक सामाजिक प्राणी है और समाज के वातावरण का प्रत्यक्षतः मानव के संस्कारों पर प्रभाव पड़ता है। समाज के वातावरण से जो कुसंस्कार समंकित होते हैं वे छुटाये नहीं छुटते हैं। योगसाधक अनुभव कर रहा है कि उसके समाजकृत कुप्रभाव तथा कुसंस्कार भी विष्णु-अग्नि में भस्म होते चले जारहे हैं। उसी भाव को व्यक्त करते हुए वह कह रहा है "विष्णो ! तू समाजकृत पाप को पृथक् करने-वाला है"।

३) विष्णो ! तू (पितृ-कृतस्य एनसः अव-यजनं असि) पितृ-कृत पाप का नाशक है।

माता पिता से प्राप्त पैत्रिक कुसंस्कार भी आत्मसाधना में बाधक होते हैं और मिटाए नहीं मिट पाते हैं। योगसाधक प्रत्यक्ष देख रहा है कि वैष्णवाग्नि में सुहुत होने से उसके पैत्रिक कुसंस्कार भी भस्म होते जारहे हैं। इसी रहस्य का प्रकाशन करता हुआ वह कह रहा है "विष्णो ! तू पैत्रिक कुसंस्कारों का भस्म करनेवाला है"।

४) विष्णो ! तू (आत्म-कृतस्य एनसः अव-यजनं असि) आत्म-कृत पाप का अव-यजक है।

आत्मकृत पाप से तात्पर्य है स्वयं-कृत पापों के परिणामस्वरूप समंकित कुसंस्कार। स्पष्टतः स्वात्मकृत कुसंस्कार भी वैष्णवाग्नि में भस्म होते चले जारहे हैं और साधक आत्मसन्तोष के साथ कह रहा है "हृदयरम ! तू आत्मकृत मल का शोधक है"।

५) एवमेव वैष्णवाग्नि में सुहुत होने से उसका एक एक पाप, एक एक कुसंस्कार, धुलता चला जारहा है। इसी अनुभूति का द्योतन करता हुआ वह प्रगान कररहा है—विष्णो ! तू (एनसः एनसः) पाप पाप का, प्रत्येक कुसंस्कार का (अव-यजनं असि) शोधक है। (अहं) मैंने (एनः) पाप (यत् च)

चाहे तो (विद्वान्) जानते हुए (चकार) किया, (यत् च अविद्वान्) चाहे न जानते हुए, तू (तस्य सर्वस्य एनसः) उस सबके कुसंस्कार का (अव-यजनं असि) शोधनेवाला है।

एक विष्णुरूपी दिव्याग्नि ही है, जिसमें अनुरक्त और समाहित होकर योग-साधक के जन्म-जन्म के सब प्रकार के कुसंस्कार, विकार, वासना सर्वतः और सर्वथा तिरोहित होजाते हैं।

देवकृत पाप का शोधक है तू,
मनुष्यकृत पाप का शोधक है तू,
पितृकृत पाप का शोधक है तू,
आत्मकृत पाप का शोधक है तू,
पाप पाप का शोधक है तू।
चाहे जानते या अजानते,
मैंने पाप किया, उस सबके
कुसंस्कार का तू शोधक है॥

**सं वर्चसा पयसा सं तनूभिरगन्महि मनसा सं शिवेन।**
**त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायो ऽनुमार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टम्॥**
[य २/२४, ८/१६] (य ८/१४)

**सं वर्चसा पयसा सं तनूभिः अगन्महि मनसा सं शिवेन।**
**त्वष्टा सुदत्रः वि-दधातु रायः अनु-मार्ष्टु तन्वः यत् वि-लिष्टम्॥**

विष्णु में सुहुत-समर्पित-समाहित रहने से प्रत्येक वामाभिलाषी योगसाधक के देवकृत, मनुष्यकृत, पितृकृत, आत्मकृत—चारों प्रकार के पापजन्य संस्कार सर्वथा धुल गये हैं। एक एक करके वैष्णव योग के सकल साधक नितान्त निर्मल और निष्पाप होगए हैं। अतः आत्मसन्तोष के साथ वे विष्णु से विनय कर रहे हैं—

१) विष्णो! तुझमें प्रविष्ट सुहुत समाहित रहकर हम (वर्चसा पयसा सं-अगन्महि) वर्च और पयस् से संयुक्त होगए हैं।

वर्चस् नाम कान्ति, तेज, दीप्ति का है। पयस् नाम है पेय, सरसता और आनन्द का। यहां वर्चस् का प्रयोग कान्ति के लिए और पयस् का प्रयोग आनन्द के लिए हुआ है। विष्णु परम कान्तिमान् और आनन्दस्वरूप है। उसमें समाहित होकर योगसाधक सर्वात्मना कान्तियुक्त तथा आनन्दमय होगए हैं और आत्मविभोर होकर कह रहे हैं—विष्णो! तुझसे समाहित होकर हम कान्तिमान् और आनन्दयुक्त होगये है।

२) विष्णो! तुझमें समाहित रहने से हम (तनूभिः सं-अगन्महि) तनुओं से संयुक्त होगये हैं।

तनु नाम विस्तार अथवा विस्तारसाधन का है। विस्तार-साधन होने से ही शरीर, देह अथवा जीवन का नाम भी तनु है। तनु शब्द का प्रयोग यहां संजीवन से युक्त जीवन के लिये हुआ है। विष्णु से युक्त समाहित होकर ही जीवन जीवन बनता है। इसी भाव को व्यक्त करते हुए योगसाधकों ने कहा है—विष्णो! तुझमें समाहित होकर हम संजीवन से युक्त जीवनों से सम्पन्न हुए हैं।

३) विष्णो! तुझमें समाहित होकर हम (शिवेन मनसा सं-अगन्महि) शिव मन से संयुक्त होगये हैं।

जिस मन में सदा शिव संकल्प ही उद्बुद्ध होते हैं, जिस मन से सदैव कल्याणकारिणी भावनायें ही प्रभावित होती हैं, वही मन शिव मन कहलाता है। प्रत्यक्षतः विष्णु में समाहित मन शिवता से युक्त होजाता है। योगासाधक कहते हैं—विष्णो! तुझमें समाहित होने से हमारे मन शिव मन होगये हैं, हमारे मन वैष्णव मन बन गये हैं, हमारे मनों में शिवता बस गयी है।

विष्णु से विनय करने के उपरान्त शिव मन से संयुक्त हुए वे मनोकामना करते हैं—(सुदत्रः त्वष्टा) सुदत्र त्वष्टा, सुदानी तक्षक [हममें] (रायः)

आत्मैश्वर्यों को (वि-दधातु) वि-धारण/प्रस्थापन करे, (तन्वः यत् वि-लिष्टं) जीवन की जो परिपूर्णता है [उसे निरन्तर] (अनु-मार्ष्टु) मांजता-शोधता-निखारता रहे ॥

जो सु का, शुभ श्रेष्ठ का दान करता है उसे सुदत्र कहते हैं। त्वष्टा नाम है तराश कर, सूक्ष्म करके, सुन्दरता के सम्पादन करनेवाले का। विष्णु सुदत्र है। जो उसमें सुहुत समाहित रहता है, वह उसमें शुभ श्रेष्ठ गुणों का संचार करता रहता है। विष्णु त्वष्टा है। जो उसका हो जाता है, वह उसके मलों तथा असुन्दरताओं को तराश तराश कर उसमें जीवन-सौन्दर्य का सम्पादन कर देता है।

लिश् अल्पीभावे। लिष्ट का अर्थ है अल्पता, न्यूनता, अपूर्णता। विगतो लिष्टम् विलिष्टम्। अपूर्णता का वियुक्त होना लिष्ट है। अतः विलिष्ट का अर्थ है परिपूर्णता। उस विष्णु में जो सर्वभावेन समाहित रहता है, उसके जीवन की परिपूर्णता न केवल अक्षुण्ण बनी रहती है, अपि तु उसकी परिपूर्णता का सतत निखार होता रहता है।

इसी स्वानुभूत तत्त्व का प्रकाशन करते हुए योगसाधक कह रहे हैं—सुदानी त्वष्टा हममें सतत आत्मैश्वर्य स्थापित रखे और उसमें समाहित रहने से हममें जिस परिपूर्णता का सम्पादन हुआ है उसका उसके द्वारा सदैव निखार होता रहे।

**होगए हम संयुक्त वर्चस् पयस् से,**
**होगए हम संयुक्त संजीवनों से,**
**होगए हम संयुक्त शिव मन से।**
**स्थापन करे हममें**
**त्वष्टा सुदत्र सकलात्मैश्वर्य,**
**जीवन की जो परिपूर्णता**
**निखारता रहे उसे ॥**

सूक्ति—**त्वष्टा सुदत्रो वि दधातु रायः।**
त्वष्टा सुदत्र स्थापन करे सकलात्मैश्वर्य ॥
**अनुमार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टम्।**
निखारता रहे जीवन को जो परिपूर्णता ॥

**समिन्द्र णो मनसा नेषि गोभिः सं सूरिभिर्मघवन्त्सं स्वस्त्या।**
**सं ब्रह्मणा देवकृतं यदस्ति सं देवानां सुमतौ यज्ञियानां स्वाहा ॥**
[ऋ ५-४२.४, अ ७.९७.२] (य ८/१५)

**सं इन्द्र नः मनसा नेषि गोभिः सं सूरिभिः मघवन् सं स्वस्त्या।**
**सं ब्रह्मणा देव-कृतं यत् अस्ति सं देवानां सुमतौ यज्ञियानां स्वाहा ॥**

विष्णु में सतत समाहिति से निरन्तर जीवन की परिपूर्णता का जो निखार होता रहा है, उससे योगसाधकों के जीवनों के प्रत्येक पार्श्व में दिव्यतायें निहित होती चली जारही हैं। विष्णु के इस महान् प्यार और उसकी इस महान् कृपा के लिए आभार प्रकट करते हुए वे सानन्द कह रहे हैं—

१) इन्द्र! (यत् देव-कृतं अस्ति) जो देव-कृत है, तू (नः) हमें (मनसा सं-नेषि) मन से सम्प्राप्त करा रहा है।

लोकलोकान्तर-रूपी इन्द्रियों का तथा उनमें निहित सकलैश्वर्यों का स्वामी होने से विष्णु को यहां इन्द्र नाम से पुकारा गया है।

दिव्यताओं से जो सुनिष्पन्न हो उसे देव-कृत कहते हैं।

"इन्द्र! जो कुछ दिव्यताओं से सुनिष्पन्न है, वह सब तू हमें मन द्वारा प्राप्त करा रहा है। अपनी सम्पूर्ण दिव्यता से तू हमारे मन को दिव्य और हमारे मन के संकल्पों को संदिव्य कर रहा है।"

२) इन्द्र! (यत् देव-कृतं अस्ति) जो कुछ देवकृत है, तू (नः) हमें (गोभिः सं-नेषि) इन्द्रियों से सम्प्राप्त करा रहा है। अपनी सम्पूर्ण दिव्यता से तू हमारी इन्द्रियों को दिव्य और उनकी धारणाओं को संदिव्य कर रहा है।

३) (मघ-वन्) ऐश्वर्य-वन्! ऐश्वर्यशाली विष्णो! (यत् देव-कृतं अस्ति) जो कुछ देवकृत है, तू (नः) हमें (स्वस्त्या) स्वस्तिपूर्वक, कुशलता के साथ (सूरिभिः) प्रज्ञाओं द्वारा (सं-नेषि) सम्प्राप्त करा रहा है। अपनी सम्पूर्ण दिव्यता से तू हमारी स्वस्ति को दिव्य और हमारी प्रज्ञाओं को संदिव्य कर रहा है।

४) मघवन्! (यत् देव-कृतं अस्ति) जो कुछ देवकृत है, तू (नः) हमें (ब्रह्मणा सं-नेषि) संज्ञान द्वारा सम्प्राप्त करा रहा है। अपनी सम्पूर्ण दिव्यता से तू हमारे ज्ञान को दिव्य संदिव्य कर रहा है।

५) मघवन्! (यत् देव-कृतं अस्ति) जो कुछ देवकृत है, तू (नः) हमें (यज्ञियानां देवानां सुमतौ सं-नेषि) यज्ञीय दिव्यताओं की सुमति में सम्प्राप्त करा रहा है। अपनी सम्पूर्ण दिव्यता से तू हमारी सुमति में दिव्य यज्ञीयताओं और संदिव्य दिव्यताओं का संचार कर रहा है।

६) (स्वाहा) स्व-आ-हा, पूर्ण आत्मसमर्पण।

स्व का अर्थ है आत्मा, आहा। आ का अर्थ है पूर्ण। हा का अर्थ है त्याग, अर्पण, समर्पण। स्वाहा शब्द का प्रयोग यहां पूर्ण आत्मसमर्पण के अर्थ में हुआ है। जहां पूर्ण समर्पण होता है, वहीं पूर्ण तद्रूपता होती है। कोयला जब सम्पूर्णतया अग्नि में आत्मसमर्पण करता है, तब ही वह अग्निरूप होता है। योगसाधकों ने स्वाहुति द्वारा विष्णु में पूर्ण आत्मसमर्पण किया है और वे विष्णुरूप होते जारहे हैं, विष्णु की यज्ञीय दिव्यतायें उनके जीवन के अङ्ग अङ्ग में संचारित होती जारही हैं।

**इन्द्र! मघवन्!**
**है जो कुछ दिव्य,**
**स्वस्ति के साथ हमें तू**
**सम्प्राप्त करा रहा है मन से,**
**सम्प्राप्त करा रहा है इन्द्रियों से,**
**सम्प्राप्त करा रहा है प्रज्ञाओं से,**
**सम्प्राप्त करा रहा है संज्ञान से,**
**सम्प्राप्त करा रहा है यज्ञीय दिव्यताओं की सुमति में।**
**सदा सर्वदा रहें हम**
**पूर्णतया आत्मसमर्पित तुझमें॥**

**सं वर्चसा पयसा सं तनूभिरगन्महि मनसा सं शिवेन।**
**त्वष्टा सुदत्रो वि दधातु रायोऽनुमार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टम्॥**
[य २/२४, ८/१४] (य ८/१६)

**सं वर्चसा पयसा सं तनूभिः अगन्महि मनसा सं शिवेन।**
**त्वष्टा सुदत्रः वि-दधातु रायः अनु-मार्ष्टु तन्वः यत् वि-लिष्टम्॥**

जीवन की पूर्णता के जिस सतत निखार से योगसाधकों के जीवनों में सर्वाङ्गीण दिव्यता की सम्प्राप्ति होरही है, उसकी सन्तत प्राप्ति के लिये वे पुनः पुनः विष्णु से विनय करते हुए कहते रहते हैं—

१) विष्णो! तुझमें समाहित रहते हुए हम (वर्चसा पयसा सं अगन्महि) कान्ति और आनन्द से युक्त होगये हैं, (तनूभिः सं-अगन्महि) संजीवनों से संयुक्त होगये हैं, (शिवेन मनसा सं-अगन्महि) शिव मन से संयुक्त होगये हैं।

२) (सुदत्रः त्वष्टा) सुदाता त्वष्टा [हममें] (रायः वि-दधातु) आत्मैश्वर्यों को प्रस्थापन करे, (तन्वः यत् वि-लिष्टं) जीवन की जो परिपूर्णता है, उसे (अनु-मार्ष्टु) निखारता रहे।

होगये हम संयुक्त कान्ति आनन्द से,
होगये हम संयुक्त संजीवनों से,
होगये हम संयुक्त शिव मन से ।

स्थापन करे हममें
त्वष्टा सुदत्र सकलात्मैश्वर्य,
जीवन की जो परिपूर्णता
निखारता रहे उसे ॥

**धाता रातिः सवितेदं जुषन्तां प्रजापतिर्निधिपा देवो अग्निः ।**
**त्वष्टा विष्णुः प्रजया संरराणा यजमानाय द्रविणं दधात स्वाहा ॥**

[अ ७. १७. ४] (य ८/१७)

**धाता रातिः सविता इदं जुषन्तां प्रजा-पतिः निधि-पाः देवः अग्निः ।**
**त्वष्टाः विष्णुः प्रजया सं-रराणाः यजमानाय द्रविणं दधात स्वाहा ॥**

जीवन की परिपूर्णता से योगसाधकों के जीवनों में जो निखार आया है, उससे उनके जीवनों में जिन ब्राह्मी शक्तियों का विकास होरहा है, उनसे सन्तृप्त होता हुआ प्रत्येक साधक कह रहा है—

१) (धाता रातिः सविता प्रजा-पतिः निधि-पाः देवः अग्निः त्वष्टाः विष्णुः) धाता, राति, सविता, प्रजापति, निधिपा, देव, अग्नि, त्वष्टा, विष्णु (इदं) इस [जीवन] को (जुषन्ताम्) प्रीतिपूर्वक सेवन करें।

धाता का अर्थ है धारक । यहां इस शब्द का प्रयोग धारणा अथवा धारण-क्षमता के अर्थ में हुआ है।

राति नाम दाता का है । यहां राति का प्रयोग हुआ है सुदेनों की क्षमता के लिये ।

सविता नाम है प्रेरक और प्रकाशक का । यहां सविता का प्रयोग हुआ है सवितृ-क्षमता के अर्थ में ।

प्रजापति का अर्थ है प्रजा का रक्षण पालन करनेवाला । यहां इस शब्द का प्रयोग हुआ है प्राजापत्य के अर्थ में ।

निधिपा का अर्थ है निधि की रक्षा करनेवाला । यहां इस शब्द का प्रयोग हुआ है मानवीय शाश्वत निधियों की रक्षा करने की क्षमता के अर्थ में ।

देव शब्द का प्रयोग हुआ है यहां दिव्यता के अर्थ में, अग्नि का अग्रनयन के अर्थ में ।

त्वष्टा नाम है कुशल कारीगर का । यहां इसका प्रयोग हुआ है संसृजन-क्षमता अथवा सुरचन-कौशल के अर्थ में ।

विष्णु का अर्थ है व्यापक । यहां इस शब्द का प्रयोग हुआ है व्याप्ति अथवा व्यापनशीलता के अर्थ में ।

"ये ब्राह्म क्षमतायें तथा शक्तियें मेरे जीवन को प्रीतिपूर्वक सेवती रहें"—प्रत्येक साधक की यह मनोकामना कितनी स्वाभाविक और आनन्दप्रद है । एक वैष्णव जीवन में ये क्षमतायें होनी ही चाहियें ।

२) वे तुम सब ब्राह्म गुणो ! (प्रजया) मानव प्रजा के साथ (सं-रराणाः) संरमण करते हुए [मुझ] (यजमानाय) यज्ञशील के लिये (स्वाहा) सु-आहुति-पूर्वक, यज्ञीयतापूर्वक (द्रविणं) धन, ऐश्वर्य (दधात) धारण करो, प्राप्त कराते रहो ।

उपर्युक्त सम्पूर्ण क्षमताओं का संरमण अथवा सदुपयोग प्रजाहित अथवा लोककल्याण के लिये ही है । प्रजाहित अथवा लोककल्याण में जो निरत हैं, उन्हें यज्ञीयतापूर्वक विष्णु भगवान् के विधान से धनैश्वर्य की यथेच्छ प्राप्ति सदैव होती रहती है । जो सेवा करते हैं वे मेवा पाते हैं । जो जनसेवा करते हैं वे जन-स्वामी बनते हैं ।

सस्नेह सेवन करें मेरे इस जीवन को धारणा
देनक्षमता सवितृत्व प्राजापत्य निधिपात्व
दिव्यता अग्रनयन संसृजत्व व्यापनशीलता ।
वे तुम संरमण करते हुए प्रजा के साथ
स्वाहुतिपूर्वक मुझ यजमान के लिए
धारण करो धनैश्वर्य ॥

**सुगा वो देवाः सदना अकर्म य आजग्मेदं सवनं जुषाणाः ।**
**भरमाणा वहमाना हवींष्यस्मे धत्त वसवो वसूनि स्वाहा ॥**
[ऋ ७. ९७. ४] (य ८/१८)
**सु-गा वः देवाः सदना अकर्म ये आ-जग्म इदं सवनं जुषाणाः ।**
**भरमाणाः वहमानाः हवींषि अस्मे धत्त वसवः वसूनि स्वाहा ॥**

(देवाः) देवो ! (ये) जिन हमने (वः) तुम्हारे लिए (सु-गा सदना) सु-गमनीय सदन (अकर्म) किए-बनाए हैं, जो हम (इदं सवनं आ-जग्म) इस सवन को प्राप्त हुए हैं; (वसवः) वसुओ ! (स्वाहा) स्वाहुतिपूर्वक (हवींषि) हवियों को (जुषाणाः) सप्रीति सेवन करते हुए, (भरमाणाः) धारण करते हुए, (वहमानाः) वहन करते हुए (अस्मे) हमारे लिये (वसूनि) वसुओं को (धत्त) धारण/प्रदान करो—यह कौन कह रहे हैं और किनसे कह रहे हैं ? यह विष्णु के वामाभिलापी योग-साधक-साधिका कह रहे हैं और विष्णुपथ-गामी देवों और देवियों से तथा वसुओं से कह रहे हैं ।

देव और देवियां हैं ही वे जो विष्णुदेव के दिव्य पथ के पथिक हैं । नास्तिकों और अधार्मिकों को देव देवी कहना उन शब्दों के साथ मिथ्याचार है । और वसवः भी वे ही हैं जो अपने प्राण के समान विष्णु को प्यार करते हैं और अपनी सम्पूर्ण भावना से प्राणेश विष्णु भगवान् में वास [निवास] करते हैं ।

सदना शब्द का प्रयोग यहां सुस्थिर आध्यात्मिक अभ्यासों तथा आदर्शों के लिये हुआ है जिनके आश्रय से विष्णु-भक्त सुगमता के साथ विष्णु के परम पद की ओर प्रगमन करते रहेंगे ।

सवन नाम यज्ञ का है, उस यज्ञ का नहीं जिसमें भौतिक सामग्री और घृत की आहुति दी जाती हैं, अपि तु उस यज्ञ का जिसमें स्वाहुति [स्व की, आत्मा की आहुति] दी जाती है, विष्णु को आत्म-समर्पण किया जाता है ।

हवींषि हैं आध्यात्मिक यज्ञ की वे प्रीतियां, प्रेमप्रतीतियां, स्तुतियां, प्रेमभेंटें जो भक्ति-भावना के साथ आराध्य देव को अर्पण की जाती हैं ।

वसूनि का प्रयोग हुआ है यहां भौतिक साधनों तथा धनैश्वर्यों के लिये, जिनके बिना विश्व में वैष्णव भावना की संव्याप्ति नहीं की जा सकती ।

पूर्व मन्त्र में उल्लिखित क्षमताओं से सम्पन्न होकर योगसाधकों ने इस मन्त्र में कहा है—(देवाः) देवपथगामी देवो और देवियो ! (वसवः) विष्णु को प्राणप्रिय मानकर अपनी सम्पूर्ण भावना से विष्णु में निवास करनेवालो ! (ये) जिन हमने (वः) तुम्हारे लिये (सुगा सदना) सुगमता के साथ आचरणीय अभ्यास (अकर्म) निष्पादन किये हैं, (स्वाहा) विष्णु को आत्मसमर्पण द्वारा हमने जो (इदं सवनं आ-जग्म) यह अध्यात्म यज्ञ सम्पादन किया है, (हवींषि) अध्यात्म हवियां निष्पादित की हैं, तुम उन सबको (जुषाणाः भरमाणाः वहमानाः) सेवन, धारण और वहन करते हुए (अस्मे) हमारे लिये (वसूनि) साधनरूप धनैश्वर्यों को (धत्त) धारण करो, प्रदान करते रहो ।

देवो ! वसुओ ! तुम्हारे लिये,
जिन हमने निर्माण किया है
सुगमनीय सदनों का;
स्वाहुति द्वारा हमने जो यह
सवन किया सम्पादन;
उन हवियों को करते हुए
सेवन धारण और वहन तुम,
अर्पण करो हमारे लिये
साधनरूप धनैश्वर्यों को ॥

**याँ आ ऽ वह उशतो देव देवाँस्तान् प्रेरय स्वे अग्ने सधस्थे ।**
**जक्षिवांसः पपिवांसश्च विश्वेऽसुं घर्मं स्वरातिष्ठतानु स्वाहा ॥**

[अ ७. ९७. ३] (य ८/१९)

**यान् आ-अवहः उशतः देव देवान् तान् प्र-ईरय स्वे अग्ने सध-स्थे ।**
**जक्षिवांसः पपिवांसः च विश्वे असुं घर्मं स्वः आ-तिष्ठत-अनु स्वाहा ॥**

सर्वसाधनों से सम्पन्न होते हुए योगसाधक वैष्णव मिशन को संव्याप्ति करते चले आरहे हैं। उनका आत्मोत्साह उमड़ता चला जा रहा है। अपने अपने आत्मा को सम्बोधन करते हुए वे कहते हैं—(देव अग्ने) दिव्य अग्ने ! तू (यान् उशतः देवान्) जिन कामनाशील देवों को, विष्णु के परम पद की प्राप्ति की कामना करनेवाले देवपथगामी जिन देवों और देवियों को (आ-अवहः) प्राप्त हुआ करे, (तान्) उन्हें (स्वे सध-स्थे) अपने सह-स्थान में, अपनी निकटता में (प्र-ईरय) प्रेर, सुप्रेरणा कर।

स्वरूप से आत्माग्नि दिव्य है। माया [प्रकृति] से प्रकृत शरीर है त्रैगुण्य, सत् रज तम त्रिगुणों से युक्त। योगसाधना द्वारा आत्म-अवस्थित होकर जब साधक सर्वात्मना विष्णु में समाहित रहने लगता है तो वह शरीर से भी और आत्मा से भी विष्णु की दिव्य दिव्यता से संदिव्य रहता है और उसका जीवन वह दिव्याग्नि बन जाता है जो अपने सम्पर्क में आनेवाले सकल विष्णु-कामी देवों और देवियों को अपनी निकटता में आकर्षित करके उन्हें सुप्रेरणा करता है, उन्हें अग्निवत् निज रूप से रूपित कर देता है।

और अब देवों और देवियों को आत्मसम्बोधन करता हुआ प्रत्येक योगसाधक प्रेरणा करता है—विष्णु-पद-कामी देवो और देवियो ! तुम (विश्वे) सब (जक्षिवांसः च पपिवांसः) खाते हुए और पीते हुए (असुं) असु को, (घर्मं) घर्म को, (स्वः) स्व को (स्वाहा) स्वाहुतिपूर्वक (अनु-आ-तिष्ठत) अनु-आ-स्थित रहो।

असु नाम प्राण, जीवन, प्रज्ञा और प्रचेतना का है। प्राणी का प्राण ही जीवन है और जीवन में प्रज्ञा अथवा प्रचेतना ही भौतिक और आत्मिक उभय साधनाओं का अचूक साधन है।

घर्म नाम यज्ञ, शुभ श्रेष्ठ साधना और तेज का है। यज्ञ से तेज की वृद्धि होती है। प्रत्येक यज्ञीय कर्म से तेज की सिद्धि तथा वृद्धि होती है और तेज ही यज्ञीय कर्मों का आधार है। निस्तेज व्यक्ति यज्ञीय साधना नहीं कर सकते।

स्वः नाम मोक्ष तथा आनन्द का है। असु और घर्म, प्रज्ञा और यज्ञ, प्रचेतना और आत्मसाधना का लक्ष्य मोक्ष तथा आनन्द की प्राप्ति है। मोक्ष में ही आनन्द है। बन्ध में आनन्द कहां !

और इन सबकी सफल साधना तथा सिद्धि तब ही होती है जब साधक सर्वात्मना विष्णु को समर्पित होकर अपनी सम्पूर्ण भावना से विष्णु में समाहित रहता है। इसीलिये योगसाधक सर्वमानवों को प्रेरित करते हुए कहते रहते हैं, "सब देवो और देवियो ! खाते पीते, उठते बैठते प्रति क्षण विष्णु को समर्पित रहते हुए असु और घर्म के आश्रय से स्वः की साधना करो। मानव जीवन का लक्ष्य स्वः की सिद्धि ही है"।

दिव्य आत्मन्,
प्राप्त होवे तू
जिन भी कामनामय देवों को,
प्रेर उन्हें तू स्व सधस्थ में।
खाते और पीते हुए तुम सब ही रहो स्वाहुति-सहित,
असु घर्म स्वः को सम्प्राप्त ॥

सूक्ति—तान् प्रेरय स्वे अग्ने सधस्थे।
आत्माग्ने ! उन्हें अपनी निकटता में सुप्रेरणा कर ॥

**वयं हि त्वा प्रयति यज्ञे अस्मिन्नग्ने होतारमवृणीमहीह ।**
**ऋधगया ऋधगुताशमिष्ठाः प्रजानन् यज्ञमुप याहि विद्वान्त्स्वाहा ॥** (य ८/२०)

**वयं हि त्वा प्र-यति यज्ञे अस्मिन् अग्ने होतारं अवृणीमहि इह ।**
**ऋधक् अयाः ऋधक् उत अशमिष्ठाः प्र-जानन् यज्ञं उप-याहि विद्वान् स्वाहा ॥**

विष्णु-योग का साधक जहां जहां असु, घर्म और स्वः की सम्प्राप्ति की प्रेरणा करता है, वहीं वहीं सर्वजन सम्प्रेरित, सुप्रभावित तथा लाभान्वित हो हो कर उसके प्रति अपनी आत्मीयता का परिचय देते हुए उससे आत्म-निवेदन करते हैं—

१) (अग्ने) ज्ञानिन् ! पावक ! शोधक ! विष्णु के परम सौन्दर्य से सुप्रदीप्त योगिन् ! (वयं) हमने (हि) निश्चय से (इह) यहां (अस्मिन् प्र-यति यज्ञे) इस प्र-यति यज्ञ में (त्वा होतारं) तुझ होता को (अवृणीमहि) वरण कर लिया है ।

विष्णु-योग को यहां प्रयति यज्ञ की संज्ञा दी गयी है । प्रयति यज्ञ उस यज्ञ को कहते हैं जिसमें प्र-यत्न अथवा प्र-साधना की जाती है । विष्णु के साक्षात्कार का योग प्रत्यक्षतः साधारण साधना की नहीं, प्र-साधना की अपेक्षा रखता है ।

होता नाम यज्ञ-सम्पादक का है । विष्णु-योग का साधक निस्सन्देह एक अतिशय प्रयति यज्ञ का सम्पादक है । योग-यज्ञ में निष्णात होता को ही प्रयति यज्ञ के निष्पादन के लिये वरण किया जाना चाहिये । प्रयति यज्ञ का होता संशोधक और प्रसाधनाशील गुरु ही हो सकता है और उसी को इस यज्ञ के सुसम्पादन के लिये वरण करना चाहिये । इसी शिक्षा का यहां प्रकाशन किया गया है । कितना सुन्दर सम्बोधन है यह जनता की ओर से योग-साधक के प्रति—"निष्णात योगिन् ! यहां इस प्रसाधनामय यज्ञ में हमने तुझे ही होता वरण कर लिया है" ।

२) क्योंकि तूने (ऋधक् अयाः) ऋद्धि-सिद्धि प्राप्त करली है (उत) और (ऋधक् अशमिष्ठाः) ऋद्धि को शमन कर लिया है, सिद्धि को पचा लिया है ।

ऋद्धि प्राप्त ऋद्ध ही ऋद्धि का शमन करता है । सिद्धि-प्राप्त सिद्ध ही सिद्धि को पचा पाता है । अऋद्ध, असिद्ध, अपक्व योगी तो ज़रा सी सिद्धि पाकर ही आपे से बाहर होजाता है और अपने को सर्वतोमहान् समझने लगता है । वह संसिद्ध सुपक्व योगी ही होता है जो ऋद्धि सिद्धि को अपने भीतर पचाकर अहंकाररहित हुआ समता के साथ सबको योग का दिव्य पथ दर्शाता है । जो पचाता है वह ही सुसम्पन्न होकर सर्वजनों को प्रसाधना में प्रशस्त करता है ।

३) (विद्वान्) प्राज्ञ तू (प्र-जानन्) प्र-जानता हुआ, यथावत् जानता हुआ (स्वाहा) स्वाहुतिपूर्वक (यज्ञं उप-याहि) यज्ञ को उपगमन कर, यज्ञ का सम्पादन करा ।

विष्णु-योग अथवा प्रयति यज्ञ के सुष्ठु संचालन के लिये प्रज्ञान ही सुपर्याप्त नहीं है, उसके लिए स्व सर्वस्व की सु-आहुति भी देनी होती है । योग-साधक विष्णु-यज्ञ का सम्पादक है । वह जहां भी जाता है, सर्वत्र सर्वजन उससे लाभान्वित होकर उसका अभिनन्दन करते हुए उसके सुपावन चरणों में विनय करते हैं—"मर्मज्ञ योगिन् ! तेरी साध परमोत्कृष्ट और संदिव्य है । सर्वतः प्रज्ञासम्पन्न रहता हुआ तू अपने सब शुभ श्रेष्ठ की सु-आहुति देकर विश्वकल्याणार्थ इस प्रयति यज्ञ का सुसम्पादन करता रह" ।

अग्ने हमने वरण किया है
निश्चय से तुझ होता को ही
यहां इस प्र-यति सुयज्ञ में ।
तूने की है प्राप्त ऋद्धि और

तूने पचाया है सिद्धि को;
तू विद्वान् प्रजानता हुआ
कर सम्पादन प्रयति-यज्ञ का
स्व सर्वस्व की आहुति देकर ॥

सूक्ति—प्रजानन् यज्ञमुप याहि ।
जानकर यज्ञ सम्पादन कर;
जानकार ज्ञात की साधना कर ॥

**देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित ।**
**मनसस्पत इमं देव यज्ञं स्वाहा वाते धाः ॥**
[य २/२१] (य ८/२१)
**देवाः गातु-विदः गातुं वित्त्वा गातुं इत ।**
**मनसःपते इमं देव यज्ञं स्वाहा वाते धाः ॥**

सम्प्रेरित और सुप्रभावित दिव्यताभिलाषी आत्म-निवेदकों को सम्बोधन करते हुए विष्णु-योग का साधक कहता जारहा है—(देवाः) देवो! देव-पथ के पथिको! विष्णु के परम पद के अभिलाषी देवो और देवियो! (गातुं वित्त्वा) मार्ग को जानकर, गमनीय पथ को पहंचान कर, (गातुं-विदः) मार्गवित् [तुम], गमनीय पथ को पहंचाननेवाले [तुम] (गातुं) गातु को/पर, मार्ग को/पर, गमनीय पथ को/पर (इत) चलो, गमन करो।

यहां विष्णु-योग-साधक ने अपने अभिनन्दनकर्ता देवों और देवियों को एक गहन और सुन्दर चेतावनी दी है—"मैंने तुम्हें अध्यात्म-पथ दर्शाया है। मेरा अभिनन्दन करके ही उसकी श्री और इति न कर देना। मेरा काम मार्ग दर्शाना है। मैंने तुम्हें मार्ग दर्शा दिया है। गमनीय मार्ग का ज्ञान प्राप्त करके, मार्गवित् बनकर, उस मार्ग पर प्रगमन करो। तब ही मेरा श्रम सार्थक होगा और तुम्हारा वास्तविक कल्याण होगा"।

गद्गद् होकर सम्बोधित देव-देवियां विष्णुयोग-साधक से पुनः अभिनन्दनात्मक आत्मनिवेदन करते हैं—(देव मनसःपते) दिव्य मनसस्पते! (इमं यज्ञं) इस यज्ञ को (स्वाहा) यज्ञीयता के साथ (वाते धाः) वात पर धारण-स्थापन कर।

विष्णुयोगसाधक को यहां दिव्य मनसस्पते कहकर पुकारा गया है। मनसस्पति का अर्थ है मनसःपति, मन की रक्षा करनेवाला, प्रेम से सबके मनों पर आधिपत्य करनेवाला, मल विक्षेप आदि से अन्तःकरण की रक्षा करनेवाला। निस्सन्देह योगसाधक वह गुरु है जो योगमार्ग के प्रेमियों के मनों की रक्षा करता है, उनके अन्तःकरणों का निर्मलीकरण तथा द्योतन करता है।

स्पष्टतः यज्ञ शब्द का प्रयोग यहां पूर्व मन्त्र में पठित प्रयति यज्ञ के लिये हुआ है।

प्रत्यक्षतः स्वाहा प्रतीक है यहां प्रयति यज्ञ की यज्ञीयता का।

वात गतिसुखसेवनेषु। वात नाम उस वायु का है, जिसकी गति सुखद और सुसेवनीय हो। प्रातःकालीन सुसेवनीय शीतल मन्द समीर वात है, क्योंकि उसके सेवन से सुख, स्वास्थ्य और सौन्दर्य को उपलब्धि होती है। वात पर धारण या स्थापन एक वैदिक ईडियम है जिसका आशय है सुखप्रदता और सुसेवनीयता के साथ प्रगति के पथ पर आरूढ़ करना।

कितना आस्थापूर्ण और सार्थक अभिनन्दनात्मक आत्मनिवेदन है यह—देव मनसस्पते! अन्तःकरणों के दिव्य संशोधक संद्योतक! अपनी यज्ञीयता से हमारे प्रयति यज्ञ को वात पर स्थापन करदे।

अपनी यज्ञीयता से इस प्रयति यज्ञ की प्रसावना को सुखप्रद और सुसेवनीय बनादे।

देवो,
मार्ग जानकर,
बनो मार्गवित्,
चलो मार्ग पर।
अन्तःरक्षक देव,
वात पर प्रस्थापन कर
इस सुयज्ञ को,
यज्ञीयता के साथ॥

सूक्ति—गातुं वित्त्वा गातुमित।
मार्ग जानकर मार्ग पर चलो॥
देव यज्ञं स्वाहा वाते धाः।
देव, यज्ञ को यज्ञीयता से सुखप्रद और सुसेवनीय बना।

**यज्ञ यज्ञं गच्छ यज्ञपतिं गच्छ स्वां योनिं गच्छ स्वाहा।**
**एष ते यज्ञो यज्ञपते सहसूक्तवाकः सर्ववीरस्तं जुषस्व स्वाहा॥**
[अ ७. ९७. ५-६] (य ८/२२)

**यज्ञ यज्ञं गच्छ यज्ञपतिं गच्छ स्वां योनिं गच्छ स्वाहा।**
**एषः ते यज्ञः यज्ञ-पते सह-सूक्तवाकः सर्व-वीरः तं जुषस्व स्वाहा॥**

विष्णुयोगसाधक के प्रति अपने अभिनन्दनात्मक आत्मनिवेदन को जारी रखते हुए देव-देवियां कहे चले जारहे हैं—

१) (यज्ञ) साक्षात् यज्ञस्वरूप! प्रयति यज्ञ के याजक! (यज्ञं गच्छ) यज्ञ को जा, यज्ञ को प्राप्त रह, यज्ञ को किये चला जा, साध की साधना किये चला जा।

मन्त्र २० में जिस विष्णुयोगसाधक को प्रयति यज्ञ का होता कहा गया है उसी को यहां यज्ञ शब्द से सम्बोधन किया गया है और जिस यज्ञ के सन्ततन के लिये यहां प्रेरणाप्रद आत्मनिवेदन किया गया है वह वही विष्णुयोग यज्ञ है जिसे मन्त्र २० में प्रयति यज्ञ की संज्ञा दी गयी है।

२) यज्ञ! (यज्ञ-पतिं गच्छ) यज्ञपति को जा, यज्ञपति को प्राप्त रह।

यज्ञपति शब्द का प्रयोग यहां प्रयति यज्ञ के परम साध्य स्वयं विष्णु भगवान के लिये हुआ है।

विष्णु यज्ञ के याजक को स्वयं यज्ञपति विष्णु को सम्प्राप्त रहते हुए, सर्वभावेन उससे आत्मना संगत रहते हुए, ही इस समुदात्त यज्ञ का सम्पादन करते रहना है।

३) यज्ञ! (स्वां योनिं गच्छ) अपनी योनि को जा, अपने आत्मस्वरूप में अवस्थित रह।

स्पष्टतः आत्म-अवस्थित रहता हुआ ही विष्णु यज्ञ का याजक उस यज्ञ की विश्व-व्याप्ति कर सकेगा।

४) यज्ञ! हम तुझपर (स्वाहा) स्व सर्वस्व न्योछावर करें, तेरे प्रति तन मन धन अर्पण करें, बलिहारी जायें।

विष्णु यज्ञ के ऐसे सुसम्पादक के ऊपर क्यों न मानव अपना स्व सर्वस्व न्योछावर करेंगे।

५) (यज्ञ-पते)! (ते एषः यज्ञः) तेरा यह यज्ञ है (सह-सूक्तवाकः) सह-सूक्तवाक और (सर्व-वीरः) सर्व-वीर।

विष्णु यज्ञ अथवा प्रयति यज्ञ के सम्पादक को यहां यज्ञ-पति कहा गया है। यज्ञपति का अर्थ है यज्ञ की रक्षा करनेवाला, यज्ञ का सम्पादन करनेवाला।

सह-सूक्तवाकः का अर्थ है सु-उक्त-वचनोंवाला और सर्ववीरः का अर्थ है सर्व-वीरों और सर्ववीर्यों वाला। सहसूक्तवाकः यज्ञः नाम उस यज्ञ का है जिसका सम्पादन याजक सु-वचनों से सहित रहता

हुआ करता है, जिसके निष्पादन में याजक सदैव सु-वचनों का ही प्रयोग करता है। सर्व-वीरः नाम उस यज्ञ का है जिसके सब सम्पादक सकल वीर्यों [पराक्रमों] से सुयुक्त होते हैं और जिसके अनुष्ठान से सर्वजन वीर वीराङ्गना बन जाते हैं।

"विष्णु यज्ञ के सम्पादन की साधना सुवचनों, वीरों और वीर्यों की अपेक्षा रखती है, कुवचनों कायरों और विलासों की नहीं"। विष्णु यज्ञ की व्याप्ति के याजक को देवों और देवियों की ओर से यह प्रशस्तिपूर्ण प्रेरणा कितनी गहन और गम्भीर है!

६) यज्ञ! (तं जुषस्व) उसे सप्रीति सेवन-सम्पादन कर।

जुष प्रीतिसेवनयोः। सुवचन और सर्ववीरत्व निस्सार हैं यदि उनमें प्रीति का संचरण न हो। हृदय के स्नेह से शून्य सुवचन तथा वीर्य का महत्त्व ही क्या है। सुवचन, सुवीर्य और सुस्नेह-इस त्रित में ही प्रयति यज्ञ की सफल साधना निहित है। किसी भी यज्ञ के साफल्य का मूलसूत्र यह त्रित ही है।

७) हम तुझपर (स्वाहा) स्व सर्वस्व न्योछावर करें, तेरे प्रति तन मन धन अर्पण करें, बलिहारी जायें।

यज्ञ,
यज्ञ को सम्प्राप्त रह,
रह सुसंगत यज्ञपति से,
रह अवस्थित आत्मस्वरूप को,
हम तुझपर बलि जायें।
यज्ञपते,
तेरा यह यज्ञ है,
सह-सु-उक्त-वाक सर्ववीर और,
उसका सेवन कर सप्रेम तू,
हम तुझपर बलि जायें॥
सूक्ति—स्वां योनिं गच्छ।
अपने स्वरूप को पहचान॥
अपने स्वरूप को प्राप्त रह॥

**माहिर्भूर्मा पृदाकुः। उरुं हि राजा वरुणश्चकार सूर्याय पन्थामन्वेतवा उ। अपदे पादा प्रतिधातवेऽकरुतापवक्ता हृदयाविधश्चित्। नमो वरुणायाभिष्ठितो वरुणस्य पाशः॥**
[ऋ १.२४.८] (य ८/२३)

**मा अहिः भूः मा पृदाकुः। उरुं हि राजा वरुणः चकार सूर्याय पन्थां अनु-एतवै उ। अ-पदे पादा प्रति-धातवे अकः उत अप-वक्ता हृदय-विधः चित्। नमः वरुणाय अभि-स्थितः वरुणस्य पाशः॥**

जब किसी साधक पर जनता जी जान से फ़िदा होरही होती है, तब कुछ विघ्नसन्तोषी हृदयहीन अपवक्ता उसका विरोध भी कर रहे होते हैं और कुवाचों से उसका हृदय भी वेध रहे होते हैं। जनता द्वारा मान और विघ्नसन्तोषियों द्वारा अपमान-दोनों ही परिस्थितियां साधक की कठिन परीक्षा लेती हैं। यदि साधक मान से अहम्मन्य बन जाता है और अपमान से चिढ़कर छल और अहिंसा का अवलम्ब करता है, तो उसका निश्चय ही पतन होजाता है, उसकी साध असिद्ध पड़ी रह जाती है और उसकी साधना भ्रष्ट होजाती है।

पूर्व मन्त्रानुसार जनता साधक पर बलिहारी जारही है और उसका अभिनन्दन कररही है। इससे ईर्ष्यालुओं की ईर्ष्या उमड़ पड़ी है और वे उसे लाञ्छित करते हुए वे उसे गालियां देरहे हैं। साधक को सावधान करती हुई वेदमाता कह रही है—

१) प्रयति यज्ञ के साधक ! (राजा वरुण:) प्रकाशमान् वरणीय विष्णु ने (हि) निश्चय से (सूर्याय) सूर्य के लिये (उरुं पन्थां) विशाल पथ (चकार) बनाया है, तुझे (उ) वही (अनु-एतवै) अनुसरण करने के लिये है।

सूर्य का पथ बहुत विशाल है। करोड़ों अरबों खरबों मील के क्षेत्र में व्यापकर सूर्य अपनी किरणों से प्रकाश, परिपाक और जीवन संचार कररहा है। यदि क्षुद्र उल्लू और चिमगादड़ उसका विरोध कररहे हैं तो क्या इतने मात्र से विचलित होकर सूर्य क्षुद्रता का आश्रय लेता है? नहीं, कदापि नहीं। वह तो अपने विशाल पथ में विशाल कार्य ही करता रहता है।

विष्णु यज्ञ के साधक को भी क्षुद्र प्राणियों के विरोध से क्षुद्रता को प्राप्त न होकर सूर्य का ही अनुकरण करना चाहिये। उसे विशालाशयता के साथ सुविशाल क्षेत्र में अपनी विशाल साधना में ही संलग्न रहना चाहिये।

२) साधक ! तू (मा अहि: भू: मा पृदाकु:) न अहि हो, न पृदाकु।

अहि नाम सर्प का है। पृदाकु कहते हैं फाड़ खानेवाले हिंसक पशु को। सर्प विषधर और छलकर है। पृदाकु हिंसक है। विरोधी अपवक्ता साधक के प्रति विष उगलते हैं तो उगला करें और छल करते हैं तो किया करें। साधक तो निर्विष और निश्छल ही रहेगा। विरोधी हिंसा पर उतारू हैं तो हुआ करें। साधक तो हिंसकों में भी संजीवन का ही संचार करेगा। जिसके भीतर जो भरा है वह वही देगा। उनके भीतर विष, छल, हिंसा और गालियां भरी पड़ी हैं, वे वही देंगे। साधक के जीवन में अमृत, निश्छलता, संजीवन और सुवचन भरे हैं, वह वही देगा। "वे सर्प और पृदाकु का भाग निर्वहन करते हैं तो किया करें। तू स्वयं न सर्प बन, न पृदाकु"।

३) (उत) और (हृदय-विध: अप-वक्ता चित्) हृदय-वेधी दुर्भापी भी (पादा) दो पाद [रखता है, किन्तु उनका प्रयोग उसने] (अ-पदे प्रति-धातवे) अपद में प्रति-धावन [पीछे की ओर दौड़ने] के लिये (अक:) किया है।

हृदय को वेधनेवाला अपवक्ता भी कोई महत्त्व रखता है। उसकी हस्ती भी कोई हस्ती है। वह दो पैर रखता है। दो पैरों से वह आगे को नहीं दौड़ता है, पीछे को दौड़ता हुआ जाता है। वह आगे नहीं जा रहा है, उल्टा जा रहा है। वह प्रगमन प्रगति नहीं कर रहा है, अपनी दुर्गति कर रहा है। वह गन्तव्य में नहीं जारहा है, अपद [अगन्तव्य] में जारहा है। जहां नहीं जाना चाहिये वह वहां जारहा है।

४) साधक ! तू प्रतिगामी न बन, पीछे न लौट, (वरुणाय नम:) वरुण के लिये नमस्कार कर, वरणीय विष्णु देव के प्रति नतमस्तक रह, श्रद्धा और निष्ठा के साथ उसके पथ पर प्रगमन करता रह।

५) स्मरण रख, (वरुणस्य पाश: अभि-स्थित:) वरुण की पाश सब ओर स्थित है। वरणीय विष्णु देव की पाश सर्वत्र कसी हुई है।

"न्यायनियन्ता प्रभु की न्याय-पाश सर्वत्र विद्यमान है। वह न्यायकारी है। दुर्जनों के दुर्व्यवहार से खिन्न न हो। प्रभु के न्याय में विश्वास रख और साधना के सुपथ पर आरूढ़ रह"।

**राजा वरुण ने सूर्यार्थ जो**
**उरु पथ है निर्माण किया,**
**वही अनुकरण के लिए है।**
**तू न अहि बन, न पृदाकु,**
**और हृदय-विध अपवक्ता के**
**पाद हैं दो, जारहा अपद में,**
**कि प्रति-धावन किया है उसने।**

रह वरुण के प्रति नतमस्तक, नमो वरुणाय ।
कसी और सब पाश वरुण की ॥ नमस्कार वरुण के लिये ॥
सूक्ति—माहिर्भूर्मा पृदाकुः । अभिष्ठितो वरुणस्य पाशः ।
न सर्प बन, न दरिन्दा ॥ वरुण की न्यायपाश सब ओर स्थित है ॥

**अग्नेरनीकमप आ विवेशापां नपात् प्रतिरक्षन्नसुर्यम् ।**
**दमेदमे समिधं यक्ष्यग्ने प्रति ते जिह्वा घृतमुच्चरण्यत् स्वाहा ॥**
(य ८/२४)

**अग्नेः अनीकं अपः आ-विवेश अपां न-पात् प्रति-रक्षन् असुर्यम् ।**
**दमे-दमे सं-इधं यक्षि अग्ने प्रति ते जिह्वा घृतं उत्-चरण्यत् स्वाहा ॥**

सूर्य अग्निपुञ्ज है। सबमें सर्वत्र जो अग्नि है, वह सब सूर्य से प्रक्षरित है। सूर्याग्नि की जो किरणें समुद्र के जल को क्षाररहित करके बादलों के रूप में समुद्र की सतह से ऊपर उठाती हैं, उन किरणों की वह आग्नेय शक्ति ही पवन को उत्तेजित अथवा वेगयुक्त करके उन बादलों को सैकड़ों हज़ारों मील दूर लेजाकर बरसाती और भूमि पर वनस्पति जगत् में संजीवन का संचार करती है, असंख्य खाद्यों और पेयों का संसृजन करती है। जहां जहां भी बादल वृष्टि करते हैं—घर डगर में, वन पर्वत में, खेत क्षेत्र में, कुंए तालाब में, नदी नाले में —सर्वत्र वारि-धन का संचार करते हैं।

अग्नि-याग अथवा अग्निहोत्र में भी अग्नि का अनीक कार्य करता है। सर्वप्रथम प्रत्येक यज्ञवेदिका में चयन की गयी समिधाओं में अग्नि का आधान किया जाता है। आधान किया गया अग्नि समिधाओं में प्रविष्ट होकर उनमें व्याप्त अग्नि को प्रज्वलित करता है। प्रज्वलित समिधाओं पर "स्वाहा" के साथ घृत और हवि की आहुतियां दी जाती हैं, जिससे सैकड़ों हज़ारों मील के क्षेत्र में सुगन्धि, पवित्रता और नैरोग्य की व्याप्ति होजाती है।

इन दोनों विज्ञानों की उपमा देती हुई वेदमाता साधक के प्रति पुनः कहती है—

१) (अग्नेः अपां न-पात्) अग्नि का जलों को न गिरानेवाला, अग्नि का जलों को ऊपर उठानेवाला (असुर्यं अनीकम्) मेघीय रश्मिसमूह (प्रति-रक्षन्) प्रति-रक्षण करता हुआ (अपः आ-विवेश) जलों को आवेशे हुए है, जलों को व्यापे हुए है।

अग्नि सर्वव्यापक है। वह आकाश, पवन, जल, पृथिवी—सबमें व्यापा हुआ है। अग्नि का आदि स्रोत सूर्य है। सूर्य अपनी किरणों द्वारा अग्नि का सर्वत्र प्रसार कर रहा है। वह अपनी मेघोत्पादक रश्मि-समूह द्वारा सागर के जलों को हलका करके मेघ के रूप में सागर से ऊपर उठाता है, उन्हें नीचे नहीं गिरने देता है। फिर उन बादलों को बादल के रूप में प्रतिरक्षित रखता हुआ पवन के आश्रय से अग्नि ही उन्हें दूर दूर प्रदेशों में लेजाकर घर घर और खेत खेत में बरसाता है और संसार को हरा भरा करता है। सागरों के जलों में व्यापा हुआ अग्नि निरन्तर अनवरत यह कार्य करता रहता है।

विष्णु-याग अथवा प्रयति यज्ञ का साधक भी तो ब्रह्माग्नि की मानव प्रजाओं को न गिरानेवाला, उन्हें ऊपर उठानेवाला वह असुर्य अनीक है, वह प्राणप्रद रश्मिपुञ्ज है जो सर्वजनों में व्यापकर और उन्हें संजीवन से अनुप्राणित करके उनके आत्मतत्त्व की प्रतिरक्षा करेगा और उन्हें देवदूत बनाकर उनसे अखिल विश्व में विष्णु-योग का प्रसारण करायेगा।

२) (अग्ने) प्रकाशपुञ्ज ! अग्निवत् प्रज्वलित और प्रकाशित साधक ! अपां नपात् अग्नि के समान ही

तू (दमे-दमे) घर घर में (सं-इधं) समिधा को (यक्षि) संगत कर।

यज्ञवेदिका में प्रवेश करके यज्ञाग्नि जिस प्रकार प्रत्येक समिधा का स्पर्श करके उसे प्रज्वलित और प्रकाशित करती है, उसी प्रकार विष्णु-योग के साधक को घर घर में प्रवेश करके मानवजीवनरूपी प्रत्येक समिधा को अपने सुसंगतिमय संस्पर्श से प्रवुद्ध करना है।

३) साधक! घर घर में प्रत्येक जीवन-समिधा को प्रज्वलित [प्रवुद्ध] करने के लिए (ते जिह्वा) तेरी वाणी (स्वाहा) स्वाहुति द्वारा, अपना आपा खोकर, (प्रति) प्रत्येक के प्रति (घृतं उत्-चरण्यत्) घृत उत्क्षरण करे, स्नेह का संचार करे।

घृत स्नेह का प्रतीक है। घृत की स्निग्धता ही बुझती हुई यज्ञाग्नि को प्रज्वलित कर देती है। उसी प्रकार अहंकाररहित साधक की आत्मीयतामयी वाणी साधक के आत्मस्नेह का संचार करती हुई जन जन की बुझती हुई आत्माग्नि को प्रज्वलित करती चली जाए।

जलों को न गिरानेवाला
अग्नि का प्रतिरक्षण करता हुआ
असुर्य अनीक
प्रवेशे हुए है जलों को।
साधक प्रकाशपुञ्ज!
घर घर में संगत कर जीवन-समिध को।
स्वाहुति द्वारा तेरी जिह्वा,
प्रत्येक के प्रति,
करे उत्क्षरण स्नेहघृत॥

सूक्ति—दमेदमे समिधं यक्ष्यग्ने।
प्रकाशपुञ्ज! घर घर में जीवन-समिध को संगत कर॥

प्रति ते जिह्वा घृतमुच्चरण्यत्।
तेरी वाणी प्रत्येक के प्रति स्नेह उंडेले॥

**समुद्रे ते हृदयमप्स्वन्तः सं त्वा विशन्त्वोषधीरुतापः।**
**यज्ञस्य त्वा यज्ञपते सूक्तोक्तौ नमोवाके विधेम यत्स्वाहा॥**
[य २०/१६] (य ८/२५)

समुद्रे ते हृदयं अप्सु अन्तः सं त्वा विशन्तु ओषधीः उत आपः।
यज्ञस्य त्वा यज्ञ-पते सु-उक्त-उक्तौ नमःवाके विधेम यत् स्वाहा॥

प्रयति यज्ञ का याजक घर घर में अलख जगाता हुआ जन जन के प्रति अपनी वाणी से स्नेहघृत उंडेलता हुआ जहां जहां भी जारहा है, सर्वजन सर्वत्र उसके प्रति हार्दिक शुभ कामनायें व्यक्त करते हुए उसका स्वागत कर रहे हैं—(यज्ञ-पते)! (ते हृदयं समुद्रे अप्सु अन्तः) तेरा हृदय समुद्र में जलों के भीतर [प्रविष्ट रहे] और (ओषधीः उत आपः) ओषधियां तथा जल (त्वा सं-विशन्तु) तुझे संवेशें, तुझमें तन्मयतया प्रवेश करें, (यत्) जो, जिससे, ताकि, तुझपर (स्वाहा) न्योछावर होते हुए, हम (त्वा) तुझे (यज्ञस्य) विष्णु-यज्ञ की (सु-उक्त-उक्तौ) सु-उक्त-उक्ति में तथा (नमःवाके) नमःवचन में (विधेम) विधारण-प्रस्थापन करें।

प्रयति यज्ञ के सम्पादक अथवा विष्णु-योग के साधक को यहां यज्ञपति शब्द से सम्बोधन करते हुए उससे तीन बातें कही गयी हैं—

१) तेरा हृदय समुद्र में जलों के भीतर प्रविष्ट रहे।
२) ओषधियां और जल तुझमें प्रवेश करते रहें।
३) हम स्वाहापूर्वक तुझे विष्णु-यज्ञ की सु-उक्त-उक्ति में तथा नमःवचन में प्रस्थापन करें।

समुद्र में जलों के ऊपर तैरने से क्षार और मछलियां हाथ पड़ती हैं। किन्तु समुद्र में जलों के भीतर गहराई में प्रवेश करने पर अमूल्य मुक्ता प्राप्त होते हैं। हृदय में आत्मा, चित्त और मन का अधिष्ठान है। आत्मचेतना का ही नाम चित्त है और आत्मा की सं-कल्प-कृति का ही नाम मन है। हृदयस्थ आत्मा जब अपनी सम्पूर्ण चेतना तथा अपने सम्पूर्ण संकल्प के साथ चिन्तन-महासागर में अथाह विचार-वारियों के भीतर प्रविष्ट रहता है, तब उसे वह आत्म-समाहिति प्राप्त होती है जिसके द्वारा समुद्र-मन्थन करके वह अपने हृदय-कलश में भरपूर अमृत भरता है और विश्व को अमृत का पान कराता है।

ओषधियों का गुण है दोषों या रोगों का निराकरण। जलों का गुण है शीतलीकरण, पूतीकरण और सिंचन। "ओषधियां और जल तुझमें प्रवेश करते रहें"—इसका आशय है "तुझमें ओषधियों और जलों के गुण प्रवेश करते रहें और तू मानव-प्रजा के जीवन-दोषों को दूर करके उन्हें शीतलता [शान्ति] और पवित्रता से सींचता रहे।"

विष्णु-योग अथवा प्रयति यज्ञ का उद्देश्य मानव प्रजा में अमृत का संचार करके उन्हें निर्दोष बनाना और उनमें शान्ति तथा पवित्रता की प्रस्थापना करना ही तो है। साधक वही कर रहा है और जनता उसपर स्व सर्वस्व न्योछावर करती हुई कह रही है, "हम तुझे यज्ञ की सु-उक्त-उक्ति में, सुप्रशस्त प्रशस्ति में तथा नमःवाक में [नमःवचनों में] प्रस्थापन करते रहें। हम तेरे प्रति सनमस्कार वचन बोलते रहें। तू विष्णु-यज्ञ की प्रसाधना करता रहे और हम तुझपर स्व सर्वस्व न्योछावर करते हुए तेरा प्रशस्ति-गान करते रहें"। जन जन का गहन प्यार अन्तर्निहित है मानव प्रजा की इस सु-उक्त उक्ति में, इस सु-उक्त प्रशस्ति में।

साक्षात् ओषधिरूप और जलस्वरूप बना हुआ साधक जन जन में निर्दोषता, शान्ति और पवित्रता का संचार करता जारहा है। वह जहां से भी विदा होता है, समग्र जनता आत्मकामनामय आशीर्वचन के साथ साधक से कह उठती है—

रहे सदा प्रविष्ट  
हृदय तेरा समुद्र में  
जलों के भीतर;  
तुझमें करें प्रवेश  
सदा ओषधियां और जल;  
ताकि स्वाहा सहित  
रखें हम तुझे स्थापित  
विष्णु-यज्ञ की सुप्रशस्ति में ॥

सूक्ति—समुद्रे ते हृदयमप्स्वन्तः।  
रहे समुद्र में हृदय तेरा जलों के भीतर ॥  
सं त्वा विशन्त्वोषधीरुतापः।  
तुझमें करें प्रवेश सतत ओषधिया और जल ॥

**देवीराप एष वो गर्भस्तं सुप्रीतं सुभृतं बिभृत।**  
**देव सोमैष ते लोकस्तस्मिञ्छं च वक्ष्व परि च वक्ष्व ॥** (य ८/२६)

**देवीः आपः एषः वः गर्भः तं सु-प्रीतं सु-भृतं बिभृत।**  
**देव सोम एषः ते लोकः तस्मिन् शं च वक्ष्व परि च वक्ष्व ॥**

वेदमाता अब साधक का अभिनन्दन करनेवाली प्रजा को सम्बोधन करती हुई कहती है—(देवीः आपः) दिव्य प्रजाओ! (एषः) यह [साधक] (वः गर्भः) तुम्हारा गर्भ है, (तं सु-प्रीतं सु-भृतं) उस सुप्रीत सुधारित को (बिभृत) धारण करो।

गर्भाशय के भीतर जो धारण किया जाता है उसे गर्भ कहते हैं। गर्भिणी अपने गर्भ को बड़ी प्रीति और सावधानी के साथ सुधारित, सुष्ठुतया धारण करती हुई, सहारती हुई उसका पोषण और रक्षण करती है। तब जाकर सन्तानरूपी रत्न की उपलब्धि होती है।

विष्णु-योग का साधक मानव-समाज-रूपी दिव्य माता का वह गर्भ है, वह हिरण्य-गर्भ है, वह सुनहरी गर्भ है जिसकी सम्पूर्ण प्रीति और सावधानी के साथ रक्षा की जानी चाहिए। स्थान स्थान की दिव्य मानव-प्रजाओं का यह पुनीत कर्तव्य है कि वे साधक के स्वास्थ्य, जीवन, समय और मिशन की प्राणपण से प्रेम और सावधानी के साथ पुष्टि तथा प्ररक्षण करते रहें।

प्रायः मानव-प्रजाएं आध्यात्मिक लोकसाधकों के जीवन का यथावत् मूल्यांकन न करने का जघन्य पाप करती रहती हैं। राजाओं, महाराजाओं, सम्राटों, नवाबों, प्रधानमन्त्रियों, राष्ट्रपतियों के जीवनों से कहीं अधिक मूल्य आध्यात्मिक साधकों के जीवनों का है। इस तथ्य को प्रजाओं के हृदयों में अंकित कराने की प्रत्यक्ष आवश्यकता है।

और अब स्वयं साधक को सम्बोधन करती हुई वेदमाता कह रही है—(देव सोम) दिव्य सोम! दिव्य चन्द्र! (एषः) यह [मानव-समाज] (ते लोकः) तेरा लोक है, (तस्मिन्) उसमें (शं वहस्व) शम् वहन कर (च च) और (परि-वक्ष्व) सब ओर वहन कर।

दिव्य चन्द्र जिस प्रकार अपनी दिव्य चन्द्रिका से अपने लोक को आलोकित करता है, उसी प्रकार वैष्णव यज्ञ का साधक भी वह दिव्य चन्द्र है जिसे प्रत्येक मानवसमाजरूपी लोक में सब ओर सर्वत्र शम् [सुख, शान्ति, आनन्द और स्वस्ति] का संचार करना है।

प्रजा दिव्य चन्द्र साधक का प्राणपण से पोषण रक्षण करे और साधक प्रजा में शम् का संवहन करे—विश्व के कल्याण और सौभाग्य का यही वैष्णव पथ है।

दिव्य प्रजाओ,
गर्भ तुम्हारा है यह,
धारो उस सुप्रीत सुरत को।
देव सोम,
यह लोक है तेरा,
उसमें कर संवहन परिवहन
शम् [सुख शान्ति स्वस्ति आनन्द]॥

**अवभृथ निचुम्पुण निचेरुरसि निचुम्पुणः। अव देवैर्देवकृतमेनो ऽयासिषमव मर्त्यैर्मर्त्यकृतं पुरुराव्णो देव रिषस्पाहि। देवानां समिदसि॥**
[य ३/४८] (य ८/२७)

**अव-भृथ नि-चुम्पुण निचेरुः असि नि-चुम्पुणः। अव देवैः देव-कृतम् एनः अयासिषम् अव मर्त्यैः मर्त्यकृतम् पुरु-राव्णः देव रिषः पाहि। देवानाम् सम्-इत् असि॥**

अवभृथ=अव-भृथ, अव+हृथ, नीचे से ऊपर खींचकर लेजानेवाला, नीचे से ऊंचा चढ़ानेवाला।

निचुम्पुण=नि+चुम्पुण, नितरां मन्द गति से चलनेवाला, मन्द किन्तु स्थिर गति से निरन्तर चलते रहनेवाला। निचुम्पुण नाम उस दुस्तर पथ का है जिसपर मन्द और स्थिर गति से चलकर यात्रा पूरी की जाती है।

निचेरु=नि+चेरु, नितरां चयन करनेवाला, निरन्तर संचय करनेवाला।

एक दिन था जब विष्णु-योग का साधक पृथिवी पर से आकाश की ओर निहारता था कि इतने ऊंचे विष्णु के परम धाम तक वह कैसे चढ पाएगा। उसने आरोहण प्रारम्भ किया। मन्द और स्थिर गति से निरन्तर आरोहण करता हुआ वह आज विष्णु-धाम पर चढ़ गया है। कितनी नीचाई से वह कितनी ऊंचाई पर चढ़ गया है।

आरोहण सदा मन्द और स्थिर गति से ही होता है। मनुष्य जब पर्वत के उच्च शिखर पर

चढ़ता है तो कितना श्रम होता है और कितनी मन्द गति से ऊपर चढ़ा जाता है। थोड़ी थोड़ी ऊंचाई पर चढ़कर वह सुस्ताता है और स्थिरता के साथ पुनः पुनः ऊपर की ओर चढ़ता चला जाता है।

विष्णु के परमोदात्त धाम पर आरोहण करते हुए साधक ने एक एक करके दिव्यताओं का सतत चयन और मानवीयताओं का सन्तत संचयन किया है।

साधक यों ही देव सोम नहीं बन गया है, अनायास ही दिव्य चन्द्र बनकर मानव-लोक को आलोकित नहीं करने लगा है। उसके लिए उसे सतत मन्द और सुस्थिर साधना करनी पड़ी है। अपनी साध की संसिद्धि पर वह साधना के सुपथ को सम्बोधन करता हुआ कह रहा है—

१) (अव-भृथ नि-चुम्पुण) नीचे से ऊपर लेजानेवाले, नितरां मन्द स्थिर गति से चलानेवाले, साधना-सुपथ! तू (नि-चेरुः असि) निचेरु है, तुझपर चलते हुए साधना का निरन्तर चयन किया जाता है, दिव्यताओं व मानवीयताओं का संचय किया जाता है। तू (नि-चुम्पुणः असि) निचुम्पुण है, तू वह दुस्तर सुपथ है जिसपर निरन्तर मन्द और स्थिर गति से चला जाता है।

२) साधना-सुपथ! तुझपर चलते हुए मैंने (देवैः) देवों-दिव्यताओं से युक्त होकर (देव-कृतं-एनः अव-अयासिषं) देवकृत पाप त्यागा है, (मर्त्यैः) मर्त्यों—मानवीयताओं से युक्त होकर (मर्त्य-कृतं एनः अव-अयासिषं) मनुष्यकृत पाप त्यागा है।

दिव्यताओं की प्राप्ति में बाधक कृत्यसमूह का नाम देवकृत पाप है। मानवीयताओं की प्राप्ति में बाधक कृत्यसमूह का नाम मर्त्यकृत पाप है। साधना-सुपथ पर चलते हुए ज्यों ज्यों दिव्यताओं की प्राप्ति होती जाती है त्यों त्यों देवकृत पाप का क्षय होता चला जाता है। अन्तिम छोर पर पहुंचने पर साधक अखिल दिव्यताओं से युक्त हो जाता है और देवकृत पाप से सर्वथा मुक्त हो जाता है। एवमेव साधना-सुपथ पर चलते हुए ज्यों ज्यों मानवीयताओं की प्राप्ति होती जाती है त्यों त्यों मर्त्यकृत पाप का क्षय होता चला जाता है और अन्तिम छोर पर पहुंचने पर साधक सकल मानवीयताओं से युक्त होकर मर्त्यकृत पाप से सर्वथा मुक्त होजाता है। दिव्यताओं और मानवीयताओं का परस्पर अभिन्न सम्बन्ध है। मानवीयता में ही दिव्यता निवास करती है।

इसी तथ्य का प्रकाशन करते हुए योगसाधक ने कहा है, "मन्द सुस्थिर गति से साधना-सुपथ पर प्रगमन करते हुए मैंने दिव्यताओं तथा मानवीयताओं का सतत संचय किया है और देवकृत तथा मर्त्यकृत पाप से मैंने छुटकारा पाया है"।

मन्त्रान्त में साधक विष्णु से प्रार्थना करता है—(देव) दातः! सिद्धि-दातः! दिव्यताओं के प्रदातः! तू (देवानां समित् असि) दिव्यताओं का संदीपक है। अपनी संदीप्ति से तू सदा सर्वदा मेरी (पुरुराव्णः रिषः पाहि) बहुदानी रिष् से रक्षा कर/करता रह। रिष् नाम हिंसक और शत्रु का है।

विष्णु-योग श्रेय-पथ है, श्रेय का मार्ग है, देव-पथ है, दिव्यताओं और मानवीयताओं की प्राप्ति का मार्ग है। ललित भोग विलास और मोहक वासनाओं से जटित मार्ग प्रेय-पथ है, प्रेय का मार्ग है। श्रेय-पथ दुस्तर किन्तु कल्याणकारी है। प्रेय-पथ सुतर किन्तु हिंसक-हिंसाकारी, विनाशकारी है। साधक प्रेय-पथ से हटकर श्रेयपथ पर आरूढ़ है। वह दिव्यताओं तथा मानवीयताओं से सुभूषित होकर विचर रहा है और विष्णु देव से प्रार्थना करता रहता है कि बहुदानी विनाशकारी प्रेयपथ से उसे सदैव बचाता रहे।

**अवभृथ और निचुम्पुण!**
**तू है नि-चेरु और निचुम्पुण।**
**दिव्यताओं से त्यागा मैंने**

सकल देवकृत पाप।
मानवीयताओं से त्यागा
मैंने सकल मर्त्यकृत पाप।
देव! सदा रक्षा कर मेरी
बहुदानी शत्रु से,
तू है दिव्यताओं का दीपक।
सूक्ति—पुरुराव्णो देव रिषस्पाहि।
देव! बहुदानी शत्रु से बचा॥
देवानां समिदसि।
तू दिव्यताओं का दीपक है॥

**एजतु दशमास्यो गर्भो जरायुणा सह। यथायं वायुरेजति यथा समुद्र एजति। एवायं दशमास्यो अस्रज्जरायुणा सह॥**

(य ८/२८)

एजतु दश-मास्यः गर्भः जरायुणा सह। यथा अयं वायुः एजति यथा समुद्रः एजति। एव अयं दश-मास्यः अस्रत् जरायुणा सह॥

१) (एजतु दश-मास्यः गर्भः) गति करे दश-मास्य गर्भ (जरायुणा सह) जरायु के साथ।
२) (यथा अयं वायुः एजति) जैसे यह वायु चलता है।
३) (यथा समुद्रः एजति) जैसे समुद्र तरंगित होता है।
४) (एव) वैसे ही (अयं दश-मास्यः) यह दश-मास्य [गर्भ] (जरायुणा सह) जरायु के साथ (अस्रत्) सरका है, सरक कर बाहर आया है।

**यस्यै ते यज्ञियो गर्भो यस्यै योनिर्हिरण्ययी। अङ्गान्यह्रुता यस्य तं मात्रा समजीगमं स्वाहा॥** (य ८/२९)

यस्यै ते यज्ञियः गर्भः यस्यै योनिः हिरण्ययी।
अंगानि अह्रुता यस्य तं मात्रा सं-अजीगमं स्वाहा॥

१) (यस्यै ते) जिस तेरे लिए, जिस तुझ योग-साधिका भार्या के लिए (गर्भः यज्ञियः) गर्भ यज्ञीय है।
२) (यस्यै) जिस तेरे लिये, जिस तुझ योगसाधिका भार्या के लिए (योनिः हिरण्ययी) योनि कुन्दनमयी [विशुद्ध] है।
३) (यस्य अंगानि अह्रुता) जिसके अंग अकुटिल हैं, [मैंने, मुझ योगसाधक पति ने] (तं) उस [शिशु] को (स्वाहा) सु-आहुति द्वारा (मात्रा) माता [गर्भिणी] द्वारा (सं-अजीगमं) सम्यक् प्राप्त किया है।

योग-साधक को पुत्र-रत्न की प्राप्ति हुई है और वेदमाता ने इन दो मन्त्रों को उसके मुख से कहलवा-कर यहां सन्तति विज्ञान के एक गूढ़ रहस्य का उद्घाटन किया है।

पूर्ण गर्भ की अवधि यहां दश महीने की बतायी गयी है। दश मास का यह उल्लेख चान्द्र मास का है। प्रत्येक चान्द्र मास अट्ठाईस दिनों का होता है। दश चान्द्र मास २८० दिन अथवा सौर ९ महीने और १० दिन के बराबर होते हैं। इस अवधि की समाप्ति पर जो प्रसव हो, गर्भ में से गर्भस्थ शिशु वायु के वेग और समुद्र की तरंग के समान तरंगित होकर बिना किसी रुकावट के गर्भ से बाहर आए।

नारी की योनि और उसमें निहित जो गर्भाशय है वह अश्लील कामाचार की वस्तु नहीं है, योग-साधिका भार्या के लिये एक यज्ञीय और विशुद्ध वस्तु है जिससे उसे यज्ञीय पुत्र और यज्ञीया पुत्री का प्रसवन करना है।

जब पति और पत्नी दोनों ही योगसंसिद्ध होकर सु-आहुति द्वारा सन्तान उत्पन्न करते हैं, तब ही

ऐसे पुत्र पुत्री की उपलब्धि होती है जिसके सब अंग अकुटिल होते हैं।

माता पिता योग-युक्त होकर अथवा योगी बनकर सन्तान उत्पन्न करते हैं तो वह सन्तान योग के सुसंस्कारों से सुसंस्कृत होती है और अपने किसी भी अंग से कुटिल चेष्टा नहीं करती है। माता पिता भोगयुक्त होकर अथवा भोगी बनकर सन्तान उत्पन्न करते हैं तो वह सन्तान भोग के कुसंस्कारों से कुसंस्कृत होती है और अपने अंग अंग से कुटिल चेष्टा करती है।

"स्वाहुति-सुआहुति द्वारा" में एक परम गुह्य रहस्य गर्भित है। माता जब गर्भावस्था में योगयुक्त रहती हुई अपने भीतर सु-आहुति देती है, तो ही अकुटिल अंगोंवाली सन्तान का जन्म होता है। सु-आहुति का दूसरा नाम है भद्र-आहुति। सु-विचारों [भद्र-चिन्तनों], सु-दर्शन [भद्र-दर्शन], सु-श्रवण [भद्र-श्रवण], सु-भोजन [भद्र-भक्षण, भद्र-पेय], सु-संकल्प [भद्र-भावना]—इन पञ्च आहुतियों का नाम सु-आहुति है। जो जननी सदैव और विशेषतः गर्भावस्था में इन पञ्च भद्र आहुतियों को अपने जीवन-यज्ञ में होमती रहती है, वह ही अह्रुताङ्ग सन्तान की माता बनती है।

संसिद्ध योगी और संसिद्ध योगिनी बनने पर ही कुमारों और कुमारियों के विवाह किये जायें—यह वैदिक विधान है। योगवृत्ति से ही गर्भाधान किये जायें—यह वैदिक साधना है। योगमय सु-आहुति से ही गर्भ का पोषण हो—यह वैदिक मर्यादा है। योग के आश्रय से उत्पन्न हुई सन्तान योगी और भोग के आश्रय से उत्पन्न हुई सन्तान भोगी—सन्तति विज्ञान का यह एक संदिग्य सूत्र है।

जिस राष्ट्र में वंश-परम्परा से योगयुक्त दम्पति योग-संस्कारों से सुसंस्कृत सन्तान का संसृजन करते हैं उसी राष्ट्र के सकल नागरिक देवकोटि के होते हैं और वही राष्ट्र देवराष्ट्र, देवों का राष्ट्र, दिव्यताओं से समलंकृत राष्ट्र बनता है।

पूर्व मन्त्र में योगसाधक ने कहा था, योगसाधिका ने कहा था—

दिव्यताओं से त्यागा मैंने
सकल देवकृत पाप।
मानवीयताओं से त्यागा मैंने
सकल मर्त्यकृत पाप॥

योग के आश्रय से योगसाधक ने, अपि च योग-साधिका ने, देवकृत और मर्त्यकृत पापों से मुक्त होकर, सर्वथा निष्पाप बनकर निष्पाप सन्तान-रत्न की प्राप्ति की है। अतः आत्मविश्वास के साथ वह कह रहा है—

गति करे दशमास्य गर्भ
जरायु सहित।
जैसे है यह वायु चलता,
यथा समुद्र तरंगित होता,
वैसे ही दशमास्य गर्भ यह
सहित जरायु बाहर आया॥२८
गर्भ यज्ञीय जिस तेरे लिए,
योनि हिरण्ययी जिस तेरे लिए,
सु-आहुति से माता द्वारा
मैंने पाया उसे,
अङ्ग अह्रुत हैं जिसके॥

**पुरुदस्मो विषुरूप इन्दुरन्तर्महिमानमानञ्ज धीरः।**
**एकपदीं द्विपदीं त्रिपदीं चतुष्पदीमष्टापदीं भुवनानु प्रथन्तां स्वाहा॥**

(य ८/३०)

**पुरु-दस्मः विषु-रूपः इन्दुः अन्तःमहिमानं आनञ्ज धीरः।**
**एक-पदीं द्वि-पदीं त्रि-पदीं चतुःपदीं अष्टा-पदीं भुवना अनु-प्रथन्तां स्वाहा॥**

शिशु [पुत्र या पुत्री] के रूप में (पुरु-दस्मः विपुरूपः धीरः इन्दुः) पुरुदस्म विसुरूप इन्दु ने (एक-पदीं द्वि-पदीं त्रि-पदीं चतुःपदीं अष्टा-पदीं अन्तःमहिमानम्) एकपदी, दोपदी, तीनपदी, चार-पदी, आठपदी अन्तःमहिमा को (आनञ्ज) प्रकट किया है।

योगसाधक के लिये यहां इन्दु शब्द का प्रयोग हुआ है जिसके तीन प्रयुक्त विशेषण हैं पुरुदस्म, विपुरूप और धीर। इन्दु शब्द का प्रयोग यहां चन्द्रमा के अर्थ में हुआ है। पुरु का अर्थ है बहु, सर्व। दस्म का अर्थ है दर्शनीय। पुरुदस्म का अर्थ है बहु-दर्शनीय, सर्व-दर्शनीय। विपुरूप=वि+सु+रूप। जिधर से देखिये, जिस दृष्टि से देखिये, सर्वतः सुरूपवान् जो हो उसे विपुरूप कहते हैं। चन्द्रमा पुरुदस्म भी होता है और वि-सु-रूप भी।

योगसाधक पति भी, योगसाधिका भार्या भी, पुरु-दस्म वि-सुरूप धीर इन्दु है। इन्दु दम्पती ने अपने शिशु के रूप में एक एकपदी, द्विपदी, त्रिपदी, चारपदी, आठपदी अन्तःमहिमा को प्रकट किया है।

ओम् अथवा ब्रह्म अन्तः की एकपदी महिमा है। इसी एकपदी महिमा के द्योतन के लिये जन्मते ही शिशु की जिह्वा पर ओम् लिखा जाता है।

अन्तः की दूसरी महिमा है वेद जो ब्रह्मवाक् अथवा परमेश की दिव्य वाणी है। अन्तःकरण में एकपदी अन्तःमहिमा ओम् के प्रतिष्ठित होजाने पर ही वेदमन्त्रों के यथार्थ आशय तथा मर्म का उद्घाटन होता है। इसीलिये जन्मते ही शिशु की जिह्वा पर ओम् लिखकर उसके कान में "वेदोऽसि-तू वेद है" कहा जाता है। ओम्+वेद—यह अन्तः की द्विपदी महिमा है।

अन्तः की तीसरी महिमा है आत्मा जिसकी उन्नति और मुक्ति के लिए ओम् तथा वेद का अवलम्ब लिया जाता है। शरीर, परिवार, समाज, राष्ट्र, संसार, वैभव—सब कुछ आत्मोन्नति तथा आत्ममुक्ति की साधना के लिए है। ओम्+वेद+आत्मा—यह अन्तः की त्रिपदी महिमा है।

अन्तः की चौथी महिमा है चित्त जिसकी वृत्तियों के निरोध से जीवन की योगपद्धति का सम्पादन होता है। ओम्+वेद+आत्मा+चित्त—यह अन्तः की चतुष्पदी महिमा है।

अन्तः की पांचवीं महिमा है मन जिसकी शिवता से जीवन के सत्त्व की संशुद्धि तथा कर्म की सुपावनता का निष्पादन होता है। अन्तः की छटी महिमा है मस्तिष्क [Mind] और सातवीं महिमा है उपमस्तिष्क [Sub-conscious mind] जिनके परिष्कार से जीवन-साधना का सर्वाङ्गीण संविकास होता है। अन्तः की आठवीं महिमा है संयम जिसके आश्रय से लोक परलोक की साध संसिद्ध होती है। उपर्युक्त चतुष्पदी महिमा में इन चार महिमाओं के योग से जीवन अष्टापदी महिमा से महिमामय बनता है।

जब योगयुक्त पुरुदस्म विपुरूप धीर इन्दु दम्पती स्वयं अन्तः की आठों महिमाओं से सुनिष्पन्न होकर अष्टाङ्ग सन्तान उत्पन्न करता है तो समुत्पन्न शिशु के रूप में वह आठों महिमाओं का सुविकासोन्मुख प्रकाश प्रकट करता है जिससे पृथिवी-भर के मानव-भुवन उन महिमाओं से आत्मविस्तृति अथवा जीवन-विस्तृति को प्राप्त करते हैं। इसी आशय को प्रकट करते हुए वेदमाता ने जन्म-बधाई तथा आशीर्वाद के रूप में जन जन के मुख से कहलवाया है—संस्काररूप में प्राप्त शिशु की आठ महिमायें (स्वाहा) सु-आहुति द्वारा (भुवना) भुवनों को, मानव-भुवनों को (अनु-प्रयन्ताम्) विस्तारती रहें।

स्वाहा [सु-आहुति] शब्द का प्रयोग यहां बड़ा महत्त्वपूर्ण है। संस्काररूप में प्राप्त शिशु की अन्तःमहिमाओं का सतत निर्बाध संविकास तब होगा जब शिशु में निरन्तर आहुति सु-आहुति दी जाती रहेगी। नेत्र, श्रोत्र, और मुख द्वारा शिशु

में जो आहुति जाए वह सु-आहुति हो। नेत्र से भद्र दर्शन नेत्र-सुआहुति है, श्रोत्र से भद्र श्रवण श्रोत्र-सुआहुति है, मुख से सोमसेवन [भद्र भक्षण] मुख-सुआहुति है।

सु-आहुति से सुविकसित होती हुई आठों महिमाएं जब जीवन में पूर्ण विकास को प्राप्त होजाती हैं तब ही अखिल मानव जाति का सर्वाङ्गीण विकास विस्तार किया जाना सम्भव होता है। सन्तति विज्ञान के इस वैदिक सन्देश में मानवता का सुपेय निहित है।

**पुरुदस्म और विसुरूप धीर इन्दु ने**
**प्रकट किया है**
**एकपदी द्विपदी त्रिपदी**
**चतुष्पदी अष्टापदी अन्तःमहिमा को।**
**वे विस्तारें सतत निरन्तर**
**स्वाहुति द्वारा**
**सब भुवनों को ॥**

**मरुतो यस्य हि क्षये पाथा दिवो विमहसः।**
**स सुगोपातमो जनः ॥** (य ८/३१)
[ऋ १. ८६. १, अ २०. १. २]
**मरुतः यस्य हि क्षये पाथ दिवः वि-महसः।**
**सः सु-गो-पा-तमः जनः ॥**

मरुतः नाम उन धीर वीर सिंचनशील जल-वाहक पवनों का है जो सागर से बादलों को वहन करके दूर दूर लेजाकर मेंह बरसाते हैं और भूमि को हरा भरा करते हैं।

यहां मरुतः शब्द का प्रयोग पूर्व मन्त्र में उल्लिखित अन्तः की महिमा के आठ पादों के लिये हुआ है जो मरुतवत् सिञ्चक तथा फलप्रद हैं।

पुरुदस्म विपुरूप धीर इन्दु अपनी अनुभूति के आधार पर अष्टापदी महिमाओं को साक्षात् सम्बोधन करता हुआ कह रहा है—(वि-महसः मरुतः) वि-महान् मरुतो! तुम (यस्य हि) जिसके भी (क्षये) गृह में, जीवन-गेह में (दिवः) दिव्यता की (पाथ) रक्षा करते हो, (सः जनः) वह जन (सु-गो-पा-तमः) सुगोपातम होता है।

सु=सुष्ठुतया, भली प्रकार। गो=पृथिवी। पा=रक्षा करनेवाला। तम=अतिशय। जो पृथिवी की और पृथिवी पर निवास करनेवाले मानव-भुवनों की भली प्रकार अतिशयता के साथ रक्षा करता है उसे सुगोपातम कहते हैं।

प्रत्यक्षतः अन्तः की महिमा के आठ पाद ही हैं जो जीवन-गेह में दिव्यता की स्थापना तथा रक्षा करते हैं। और दिव्यता से द्योतित जीवनगेह-सम्पन्न जन ही वह सार्वभौम जन बनता है जो पृथिवी की अतिशयता के साथ सुष्ठुतया रक्षा करता है, जो पृथिवी के मानव-भुवनों में दिव्य ज्योति जगाकर पृथिवी पर व्यापी अखिल मानवता की सुसेवा और सुरक्षा करता है।

**वि-महसः मरुतो,**
**तुम जिसके गृह में**
**दिव्यता की रक्षा करते,**
**वह जन बनता सुगोपातम ॥**

**मही द्यौः पृथिवी च न इमं यज्ञं मिमिक्षताम्।**
**पिपृतां नो भरीमभिः ॥** (य ८/३२)
[ऋ १. २२. १३, य १३/३२]
**मही द्यौः पृथिवी च नः इमं यज्ञं मिमिक्षताम्।**
**पिपृतां नः भरीमभिः ॥**

मही द्यौ प्रतीक है दिव्यताओं से युक्त द्युति का और मही पृथिवी प्रतीक है विस्तृति, भरण पोषण तथा सहनशीलता का। द्यौष्पिता पृथिवी च माता। पिता हो मही द्यौ और माता हो मही पृथिवी। पिता हो द्यौ के समान दिव्यताओं का पुञ्ज और माता हो पृथिवी के समान विस्तार-भरण-सहन-शीला।

द्यौलोक को देखिये, उसमें कितने दिव्य लोक जगमगा रहे हैं। पृथिवी को देखिये, वह कैसा विस्तार भरण सहन [धारण] कर रही है। पृथिवी में एक बीज बोया जाता है और पृथिवी उसे अपने में उगाती है, उसका भरण [पोषण] करती है, उसे सहन [धारण] करती है और एक बीज के असंख्य दाने देकर बीज का विस्तार करती है।

अखिल मानव-भुवनों में अन्तः की आठ महिमाओं की प्रस्थापना करके सारी मानव प्रजा को विष्णु-योग का साधक अथवा प्रयति यज्ञ का याजक बनाने के लिए चाहियें द्यौरूप पिता और पृथिवीरूपा माता। निर्मित से पूर्व निर्माताओं की आवश्यकता होती है। निर्माता जितने दक्ष होंगे, निर्मित भी उतने ही पूर्ण सुपूर्ण सम्पूर्ण होंगे। कलाकार जितने कुशल होंगे, उनकी कलाकृतियां उतनी ही कलान्वित होंगी।

इसी आशय को प्रकट करने के लिए यहां वेदमाता ने मानव प्रजा के मुख से कहलवाया है—(मही द्यौः च पृथिवी) मही द्यौ और पृथिवी, दिव्य द्युतियों से द्योतित पिता और दिव्य विस्तृतियों से विस्तृत सुभरा सुधारिका माता (नः) हमारे (इमं) इस (यज्ञं) यज्ञ को, मानव-भुवनों में अन्तः की आठ महिमाओं की प्रस्थापना के सुयाग को (मिमिक्षतां) सींचें, (भरीमभिः) भरणों, आपूरणों, आसिचनों द्वारा (नः) हमें, हम सकल मानव-सन्ततियों को (पिपृतां) प्रपूरित करें।

योगयुक्त आदर्श पुत्र पुत्री चाहियें तो सन्तान से पहले आदर्श माता पिता चाहियें—वेद का यह सन्देश है जो इस मन्त्र में निहित है और जिसे विश्व के जन जन तक, प्रत्येक नर नारी तक पहुंचाना चाहिये।

मही द्यौ और मही पृथिवी
सींचें हमारे इस सुयाग को,
पूरें हमें सकल भरणों से ॥

आ तिष्ठ वृत्रहन् रथं युक्ता ते ब्रह्मणा हरी।
अर्वाचीनं सु ते मनो ग्रावा कृणोतु वग्नुना।
उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा षोडशिन एष ते
योनिरिन्द्राय त्वा षोडशिने ॥

[ऋ १. ८४. ३, सा १०२६] (य ८/३३)

आ-तिष्ठ वृत्र-हन् रथं युक्ता ते ब्रह्मणा हरी।
अर्वाचीनं सु ते मनः ग्रावा कृणोतु वग्नुना।
उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा षोडशिने एषः ते
योनिः इन्द्राय त्वा षोडशिने ॥

इस मन्त्र से वैदिक लोरियों का प्रारम्भ किया जाता है। लोरियां शिशु को सुलाने के लिये अथवा शयनार्थ पलक झपकते हुए शिशु की निद्रा को प्रगाढ़ करने के लिये गायी जाती हैं। सुसन्देशों का समंकन और सुसंस्कारों का सुसंस्करण जितनी गहनता और सम्यक्ता के साथ निद्रावस्था में

किया जा सकता है उतना जागृति में नहीं। निद्रावस्था में आबालवृद्ध सभी स्वभावतः अन्तर्मुख होते हैं और इसी कारण निद्रा में चित्त की सम्पूर्ण चित्तियां अथवा वृत्तियां अनायास ही अन्तःकरण में निरुद्ध अथवा समाहित होती हैं। जागृति में सभी स्वभावतः बाह्यमुख होते हैं और चित्त की सम्पूर्ण चित्तियां या वृत्तियां बिखरी रहती हैं।

मनोविज्ञान का यह सुनिश्चित मत है कि सुबोध सन्देशों का संचरण मानव में जितनी सरलता, गहनता और स्थिरता के साथ निद्रावस्था में होता है उतना अन्यावस्था में नहीं, बशर्तेकि सन्देशों के संचरण का आरम्भ निद्रा के आरम्भ के साथ किया जाये। निद्रा की प्रारम्भिक झपकियों के आने पर या आने से पूर्व मानव जो कुछ सुनता और विचारता हुआ निद्रा में प्रवेश करता है, सम्पूर्ण निद्राकाल में तज्जन्य प्रभाव और संस्कार बड़ी तीव्रता, गहनता और अमिटता के साथ उसमें निरन्तर समंकित होते रहते हैं। निद्रान्त में जब वह जागृति में आता है तो उसी प्रभाव और संस्कार में बाह्यमुख होता है।

और तथ्य तो यह है कि जीवन का प्रारम्भ ही निद्रा से होता है। गर्भस्थ बालक गर्भ में दस चान्द्र मास [२८० दिन] अथवा सौर नौ महीने दस दिन प्रगाढ़ निद्रा में निमग्न रहता है। गर्भ-काल में माता की जीवन-चर्या से गर्भस्थ शिशु में जैसे जिन संस्कारों का समंकन होता है वे अमिट होते हैं और जन्मने पर बालक सर्वतः उन्हीं संस्कारों के आधार पर यावज्जीवन आरोहण या अवरोहण करता रहता है। गर्भस्थ संस्कार इतने अमिट होते हैं कि बड़ा होने पर कोई बिरला ही सविवेक उत्कट साधना करने पर अपनी निद्रा को योग-निद्रा बनाकर उन्हें दबा या मिटा सकता है।

जन्मने पर भी लोरियों द्वारा शिशु की निद्रा के सुयोग से उसमें जिन संस्कारों का समंकन किया जाता है वे भी गर्भस्थ संस्कारों के समान ही प्रबल और स्थायी होते हैं। उसी प्रकार मनुष्य यावज्जीवन अपनी निद्रा के द्वारा अपने जीवन में सुसंस्कारों या कुसंस्कारों का अनायास ही समंकन करता रहता है। यदि कोई मानव सायास विधि-पूर्वक अपनी निद्रा को योग-निद्रा बनाकर उसका सुप्रयोग करे तो वह यथाकामना अपने जीवन का निर्माण और अपनी काया का कल्प कर सकता है। निद्रा एक ऐसा साधन है जिसे भोगनिद्रा बनाने से मनुष्य अपना सर्वनाश कर लेता है और जिसे योग-निद्रा बनाकर वह कल्याण का पथ प्रशस्त कर सकता है।

संस्कार के समंकन का स्थान मानव का चित्त है, मन या बुद्धि नहीं। चित्त है आत्मा की निज चेतना का वह चिन्मय कोष जिसकी चित्तियां या वृत्तियां मन-बुद्धि-सहित सम्पूर्ण शरीर को चेताती और प्रेरती हैं। चित्त पर जैसे संस्कार समंकित होते हैं, मानव की वृत्तियां मन से उसी प्रकार के संकल्प कराती हैं, मस्तिष्क से उसी प्रकार के चिन्तन कराती हैं और शरीरेन्द्रियों से उसी प्रकार की चेष्टायें कराती हैं। चित्त आत्मा का नेदिष्ठ [निकटतम] है। प्रबुद्ध आत्मा का चित्त सुसंस्कारों से सुसंस्कृत होता रहता है। अप्रबुद्ध आत्मा का चित्त होता रहता है कुसंस्कारों से कुसंस्कृत।

इस मन्त्रस्थ प्रथम लोरी से योगसाधिका माता अपने शिशु के आत्मा को उद्बुद्ध और चित्त को प्रचेतित करती हुई गारही है—

१) (वृत्रहन्) वृत्रों को हनन करनेवाले! (ते) तेरे, अपने (हरी) दोनों हरियों को (ब्रह्मणा युक्ता) ब्रह्म से युक्त [रखता हुआ] (रथं आ-तिष्ठ) रथ को / में विराज।

लोरी का यह भाग कितना उद्बोधक है! वृत्रहन्=वृत्र-हन्, वृत्र का हनन करनेवाला। वृत्र का अर्थ है घेरा डालनेवाला, आच्छादन करनेवाला,

निरोध करनेवाला। अन्धकार वृत्र है, क्योंकि वह आच्छादन करता है। बादल वृत्र है, क्योंकि वह प्रकाश का निरोध [रोक] करता है। पाप वृत्र है, क्योंकि वह मानव को मलिनता से आच्छादित करता है। इसी प्रकार अज्ञान, विकार, वासना, सब वृत्र हैं।

शिशु के आत्मा को वृत्रहन् शब्द से सम्बोधित करके योगमयी माता ने उसके चित्त पर एक सुगहन सुसुन्दर सुसंस्कार का समंकन किया है। आत्मा में वृत्रों के हनन की शक्ति है। आत्मा प्रबुद्ध होजाये तो वह अपने जीवन-साम्राज्य में से अज्ञान, अन्धकार, पाप, अपराध, विकार, वासना, मलिनता, कुसंस्कार, कुकर्म आदि समस्त वृत्रों का हनन कर सकता है।

प्रबुद्ध होकर भी आत्मा वृत्रों का हनन तब ही कर सकेगा जब वह अपने जीवन-रथ के दोनों हरियों को ब्रह्म से युक्त रखेगा। हरि का अर्थ है हरण करनेवाला, खींचनेवाला। अश्व हरि है, क्योंकि वह रथ को खींचता है। सेनापति हरि है, क्योंकि वह सेना को प्रेरता है। वेदोपदेशक हरि है, क्योंकि वह धर्मचक्र का प्रेरक है। अखिल सृष्टि का प्रेरक, भक्तों के हृदयों का आकर्षक, पाप-ताप-हारी होने से परमात्मा हरि है। यहां हरि शब्द का द्विवचनात्मक प्रयोग बुद्धि और मन के लिये हुआ है। ये दो अश्व ही हैं जो जीवन-रथ का वहन करते हैं। यदि आत्मा जीवन-रथ के इन दो हरियों [अश्वों] को ब्रह्म से युक्त रखता है तो आत्मा का कल्याण-पथ प्रशस्त रहता है। यदि आत्मा अपने इन दो हरियों को माया से युक्त रखता है तो उसके पल्ले महती विनष्टि पड़ती है। कितना सुन्दर उद्बोधन है यह—"वृत्रों को हनन करने की क्षमता से सम्पन्न आत्मन्! अपने मन-बुद्धि-रूपी हरियों को ब्रह्म से युक्त रखता हुआ अपने जीवन-रथ में स्थित रह"। बुद्धि से ब्रह्म का सतत चिन्तन तथा स्मरण और मन से ब्रह्म का सतत मनन—यही दोनों हरियों का ब्रह्म से युक्तीकरण है।

२) (ग्रावा) मेघ, बादल (वग्नुना) वाणी से (ते मनः) तेरा मन (सु) सुष्ठु, सुन्दर तथा (अर्वाचीनं) नया (कृणोतु) करे।

वग्नु नाम वाणी का है। मेघ के प्रसंग में वग्नु से तात्पर्य गर्जन से होगा। जब सर-सर करती हुई रिमझिम रिमझिम वृष्टि होरही होती है और वृष्टि के साथ साथ बादलों का गर्जन होरहा होता है तो जहां एक ओर वनस्पति में नयापन तथा आरोहण होता है, वहां दूसरी ओर मानव-मन का सुष्ठुकरण तथा नवीनीकरण भी होता है। वनस्पति-विज्ञानवेत्ताओं से यह छिपा नहीं है कि मेघ की वृष्टि तथा गर्जन से वनस्पतियां लहलहाती हैं और तीव्र वेग से आरोहण करती हैं। उसी प्रकार वृष्टि और गर्जन से मन भी सुतरंगों से सुतरंगित और नई नई उमंगों से सुष्ठुतया उमंगित होता है।

यहां मन्त्रस्थ लोरी ही वह ग्रावा है, वह दिव्य मेघ है जिसकी दिव्य सुसंस्कार-वृष्टि की स्वरलहरी से शिशु का मन सुन्दर और नवीन होता चला जारहा है। यहां यह वेदलोरी ही वह ग्रावा है, वह दिव्य बादल है जिसके दिव्य गर्जन से शिशु का मन सु और नवीन होता चला जारहा है।

३) सुबोध बाल! सुबोध बालिके! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। सारी पृथिवी तेरी साधना-स्थली है, योगस्थली है, धर्मस्थली है, कर्मस्थली है। अपनी आत्मव्याप्ति से तुझे सारी वसुन्धरा को सुखधाम बनाना है।

प्यारे बच्चे! (ते एषः योनिः) तेरी यह योनि [जीवनी] (त्वा षोडशिने इन्द्राय) तुझे षोडशी इन्द्र के लिए [मिली है], (त्वा षोडशिने इन्द्राय) तुझे षोडशी आत्मा के लिए [मिली है]।

शिशु की जीवनी में विराजमान् आत्मन्! सारी पृथिवी तेरा धर्मक्षेत्र, साधनाक्षेत्र, कर्मक्षेत्र

सही, पर तेरी इस मानव-जीवनी का लक्ष्य तेरे अपने षोडशी आत्मा का विकास और विमोक्ष ही है, दुःख से अत्यन्त निवृत्त होकर शाश्वत आनन्द की प्राप्ति ही है।

निम्नलिखित षोडश [१६] कलाओं से कला-स्वरूप होने से ही यह आत्मा षोडशी कहलाता है।

| | |
|---|---|
| १) अणुत्व, | २) अमरत्व, |
| ३) अजरत्व | ४) ज्योति |
| ५) ज्ञान | ६) चेतना |
| ७) निर्विकारिता | ८) गति |
| ९) इच्छा | १०) प्रयत्न |
| ११) शुद्धता | १२) बोध |
| १३) अहिंसा | १४) सत्य |
| १५) स्वयम्भुत्व | १६) दिव्य सत्त्व |

आत्मा स्वरूप से अणु, अमर, अजर, ज्योति-स्वरूप, ज्ञानमय, चेतन, निर्विकार, सतत-गामी, इच्छाशक्ति-सम्पन्न, प्रयत्नशील, शुद्ध, बुद्ध, अहिंसाशील, सत्यमय, स्वयम्भू और दैवी सत्त्व से सम्पन्न है।

रह संस्थित जीवन-रथ पर
युक्त ब्रह्म से रखता हुआ
दो हरियों को।
बादल करे सुगर्जन द्वारा
तेरे मन को
तु और अर्वाचीन।
तू है पृथिवी-गृहीत और
तुझे यह तेरी योनि मिली है
इन्द्र षोडशी के लिए ही,
तुझे मिली है
इन्द्र षोडशी के ही लिए,
सूक्ति—आ तिष्ठ वृत्रहन् रथम्।
वृत्रहन्! जीवन-रथ पर संस्थित रह॥

युक्ष्वा हि केशिना हरी वृषणा कक्ष्यप्रा।
अथा न इन्द्र सोमपा गिरामुपश्रुतिं चर।
उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा षोडशिन
एष ते योनिरिन्द्राय त्वा षोडशिने॥
[ऋ १. १०.३, सा १३४६] (य ८/३४)

युक्ष्व हि केशिना हरी वृषणा कक्ष्य-प्रा।
अथ नः इन्द्र सोम-पाः गिराम् उप-श्रुतिम् चर।
उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा षोडशिने
एषः ते योनिः इन्द्राय त्वा षोडशिने॥

योगसाधिका माता की इस द्वितीय लोरी में संस्कार-विज्ञान के एक नवीन रहस्य का उद्घाटन किया जारहा है—(सोम-पाः इन्द्र) सोम-पा इन्द्र! (केशिना वृषणा कक्ष्य-प्रा हरी) दोनों केशी वर्षण-शील कक्ष्य-प्रा हरियों को (युक्ष्व हि) युक्त कर ही, युक्त ही रख (अथ) और (नः उप-श्रुतिं गिरां चर) हमारी उप-श्रुति वाणी को सेवन कर।

इन्द्र नाम इन्द्रियों के स्वामी आत्मा का है। सोम-पा नाम है सोम की रक्षा करनेवाले का। इन्द्र सोम-पा है, सोम की रक्षा करनेवाला है। इन्द्रिय-ग्राम यह देह सोम है और इन्द्र है इस सोम की रक्षा करनेवाला। सोम नाम चन्द्र और चन्द्रिका का है, रस और अमृत का है, सुख और आनन्द का है, प्यार और प्रियता का है, धर्म और पुण्य का है,

प्रहर्ष और प्राह्लाद का है, भक्ति और शक्ति का है। इतनी सौम्य सम्पदाओं का महा सागर है यह मानव देह कि जिसके किनारों का पता नहीं और उस सम्पदा की रक्षा करनेवाला और उसका सेवन करनेवाला है उसके भीतर विराजा हुआ वह देही इन्द्र! "सोमपाः इन्द्र" यह दिव्य सम्बोधन शिशु के संस्कारों में गहन उद्बोधन का समंकन करनेवाला है। सचमुच यह सम्बोधन सम्यक् बोध करानेवाला है। सम्बोधन है ही वह जो सम्यक् बोध कराये। निस्सन्देह शुद्ध और उद्बुद्ध सम्बोधन से जितना बोध होता है उतना अन्य किसी प्रकार से नहीं।

बुद्धि और मन, अथवा मस्तिष्क और हृदय ये दो हरि हैं जिनके विशेषण हैं यहां केशिना, वृषणा और कक्ष्य-प्रा।

केश का अर्थ है बाल और किरण। किरण में तेज और सौन्दर्य होता है। नारी या नर के शिर के बाल किरणवत् तेज और सौन्दर्य की छटा छटकाते हैं। सूर्य की किरणें सूर्य के केश ही हैं। शिशु के उभय हरि बुद्धि और मन, मस्तिष्क और हृदय, ज्ञान और भावना तेजोमय और सुन्दर हों। उसका मस्तिष्क हो ज्ञानकिरणों का पुञ्ज और उसका हृदय हो भावनाकिरणों का पुञ्ज। उसके मस्तिष्क से ज्ञानकिरणों का प्रसार हो और उसके हृदय से भावनाकिरणों का।

शिशु के मस्तिष्क और हृदय—ये उभय हरि हों वृषणा [वर्षणशील]। उसका मस्तिष्क बने सुविचारों, संज्ञानों और सत्य-धाराओं की वृष्टि करनेवाला। उसका हृदय बने विमल, निर्मल, समुदार, सुसाहस-पूरित भावनाओं की वृष्टि करनेवाला।

शिशु के उभय हरि हों कक्ष्य-प्रा। कक्ष्य नाम पार्श्व, पहलू तथा लक्ष्य का है। मानव-जीवन के दो लक्ष्य हैं सत्य और मोक्ष। सत्य की प्राप्ति होती है निर्विकार समाहित चिन्तन से और मोक्ष की प्राप्ति होती है निर्विकार निश्चल समाधि से। सत्य है साधन और मोक्ष है साध्य। सचमुच सत्य है मोक्ष का साधन और असत्य है बन्धन का हेतु। प्रत्येक सत्य बन्धनों का काटनेवाला है और प्रत्येक असत्य है बन्धनों में जकड़नेवाला। सत्य करता है बन्धन-मुक्त और असत्य करता है बन्धन-युक्त। "सोम-पा इन्द्र! अपने मस्तिष्क-हृदय-रूपी हरियों को किरणपुञ्ज वर्षणशील और कक्ष्यप्रापक रखता हुआ उन्हें सदैव युक्त समाहित ही रख"—कितने सुन्दर संदिव्य संस्कारों की सम्पादिका है वैदिक लोरी की यह सुसूक्ति!

"अथ नः उप-श्रुति गिरां चर"—लोरी का यह अंश विज्ञान की दृष्टि से बहुत महत्त्वपूर्ण है। गिरा का विशेषण उपश्रुति मनोविज्ञान के सुन्दर रहस्य का उद्घाटन कर रहा है। उप-श्रुति गिरा उस वाणी का नाम है जो सोते हुए या सोये हुए के निकट बैठकर बहुत धीरे से उच्चारी जाती है। उप का अर्थ है समीप, श्रुति का अर्थ है सुनी गयी, गिरा का अर्थ है वाणी। निद्रावस्था में निकट से सुनी गयी वाणी को उपश्रुति गिरा कहते हैं। उपश्रुति गिरा से पालने में झूलते हुए बालक या बालिका के मन मस्तिष्क पर जिस अमिटता के साथ संस्कारों का समंकन होता है, वह अन्य किसी प्रकार से या अन्य किसी अवस्था में होना असम्भव है।

इस प्रसंग में यह बता देना अप्रासंगिक न होगा कि जो बालक बालिका पालने में खूब झूले होते हैं और बड़े होकर भी झूला झूलते हैं उनके मैदान, पर्वत, समुद्र या आकाश में किन्हीं भी कैसे भी यानों वाहनों में यात्रा करते हुए न उनका जी मिचलाता है, न जी घबराता है, न चक्कर या घुमेर आते हैं और साथ ही वे बड़े दृढ़मति, दृढ़संकल्प, दृढ़निश्चय, ध्रुवनिर्णय तथा अदम्य और साहसी होते हैं।

उपश्रुति गिरा के प्रयोग से न केवल पालने में झूलनेवाले शिशु में सुसंस्कारों का समंकन किया जा सकता है, अपि च किसी भी आयु के व्यक्ति के स्वभाव-संस्कारों में मनोवाञ्छित परिवर्तन लाया जा सकता है। सम्बन्धित व्यक्ति जब गाढ़ निद्रा में लीन हो, आप उस व्यक्ति के पैरों की ओर स्थित होकर उसकी नासिका के सामने अपनी नासिका और उसकी आंखों के सामने अपनी आंखें समाहित करके उपश्रुति गिरा का प्रयोग कीजिये। आप देखेंगे कि कुछ ही दिनों में उस व्यक्ति का स्वभाव और उसके संस्कार बिल्कुल बदल गए हैं, अपि च उपश्रुति गिरा द्वारा जिन शब्दों में आपने उसके भीतर जो सन्देश संचारित किए थे वह व्यक्ति बिल्कुल वैसा ही बन गया है।

मान लीजिए कि आपकी पत्नी चिड़चिड़े और विकृत स्वभाव की है। आप चाहते हैं कि वह मृदुशीला और सुभद्रा बन जाए। तो आप प्रति रात्रि कुछ मिनट उपर्युक्त विधि से उसके भीतर उसी प्रकार की स्नेहपूर्ण वाणी से उसी प्रकार के भावभरे शब्दों में अपने आत्मसन्देशों का उपश्रुति के रूप में संचार कीजिये। कुछ दिनों में वह वैसी बन जायेगी।

यदि आपकी पत्नी आपसे रुष्ट होकर अपने मायके चली गयी है और वह किसी भी प्रकार आपके पास आने को तयार नहीं है और आप चाहते हैं कि वह पुनः प्रीतिपूर्वक आपके पास आकर रहे तो आप नित्य रात्रि के दो से चार बजे के बीच अपनी मानसिक उपश्रुति गिरा द्वारा उसके प्रति अपनी सद्भावनाओं का सन्देश भेजिये और आप देखेंगे कि आपके सन्देशों से प्रभावित होकर वह पुनः आपके पास आगयी है।

इस मन्त्रस्थ लोरी की अन्तिम टेक शब्दशः पूर्व मन्त्रस्थ लोरी की अन्तिम टेक के समान ही है जिसमें गाया गया है—तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। (ते एषः योनिः) तेरी यह योनि (त्वा षोडशिने इन्द्राय) तुझे षोडशी इन्द्र के लिए मिली है, (त्वा षोडशिने इन्द्राय) तुझे षोडशी आत्मा के लिए मिली है।

**इन्द्र सोमपा,**
**रख सुयुक्त ही**
**केशी वृषण कक्ष्यप्र दो हरियों को**
**और हमारी गिरा उपश्रुति को सेवन कर।**
**तू है पृथिवीगृहीत और**
**तुझे यह तेरी योनि मिली है**
**इन्द्र षोडशी के लिए ही,**
**तुझे मिली है**
**इन्द्र षोडशी के ही लिए॥**

**इन्द्रमिद्धरी वहतोऽप्रतिधृष्टशवसम्।**
**ऋषीणां च स्तुतीरुप यज्ञं च मानुषाणाम्।**
**उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा षोडशिन**
**एष ते योनिरिन्द्राय त्वा षोडशिने॥**

[ऋ १. ८४. २, सा १०३०] (य ८/३५)

इन्द्रम् इत् हरी वहतः अप्रति-धृष्टशवसम्।
ऋषीणां च स्तुतीः उप यज्ञं च मानुषाणाम्।
उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा षोडशिने
एषः ते योनिः इन्द्राय त्वा षोडशिने॥

इस तृतीय लोरी-गीत द्वारा भी योगसाधिका माता अपने शिशु में सुसंस्कारों का गहन समंकन कर रही है।

(हरी-इत्) उभय हरि ही (ऋषीणां स्तुतीः) ऋषियों की स्तुतियों को (च च) और (मानुषाणां यज्ञं) मनुष्यों के यज्ञ को (अप्रतिघृष्टशवसं इन्द्रं) अप्रतिघृष्टशवस इन्द्र के प्रति (उप-वहतः) उपवहन करते हैं, पहुंचाते हैं।

इन्द्र नाम इन्द्रियों के स्वामी आत्मा का है। इन्द्र का अप्रतिघृष्टशवस विशेषण आत्मा के एक नैसर्गिक [स्वाभाविक] गुण का द्योतन कर रहा है। अप्रतिघृष्टशवस=अप्रति+घृष्ट+शवस। अप्रति=अप्रतिम, अद्वितीय, वेजोड़, लासानी। घृष्ट=साहस, सहन-धारण करने की शक्ति। शवस=वल, मंज़िल तय कराने की शक्ति। इन्द्र अप्रतिघृष्टशवस है। आत्मा अप्रतिम घृष्ट और शवस से युक्त है। आत्मा में अद्वितीय साहस और सहन-धारण करने की शक्ति निहित है। आत्मा में ही मंज़िल तय करानेवाला अथवा जीवन की यात्रा में वाधक वाधाओं को पार करानेवाला वल निहित है। अप्रतिम घृष्ट और शवस आत्मा में निहित होता है, मन वुद्धि चित्त या शरीर में नहीं।

आत्मा के घृष्ट और शवस का विकास अथवा जागरण होता है ऋषियों की स्तुतियों और मनुष्यों के यज्ञ से। और ऋषियों की स्तुतियों तथा मनुष्यों के यज्ञ को निरन्तर आत्मा के प्रति पहुंचानेवाले हैं पूर्वमन्त्र में उल्लिखित केशी वृषणा कक्ष्यप्रा दो हरि, सुरश्मित वर्षणशील लक्ष्यप्रापक मस्तिष्क और हृदय।

ऋषि गतौ। ऋषि नाम उन गति-प्रगति-शील महा पुरुषों और मही महिलाओं का है जिन्होंने संसार की प्रगति और समुन्नति के लिये प्रकृष्ट साधना की होती है। स्तुति नाम है गाथा-गान का। मनुष्य नाम मननशील मानव का है और यज्ञ नाम है शुभ सुगन्धित कर्म अथवा क्रतु का।

जिन घरों में ऋषियों के गुणों का गान और महा पुरुषों तथा मही महिलाओं की गाथाओं का प्रगान होता है, जिन गृहों में मननशील मानवों की सुकृतियों की चर्चाएं होती हैं, उन घरों के दिव्य संदिव्य वातावरण में वालक-वालिकाओं के मस्तिष्क तथा हृदय सुसंस्कारों से सुवासित होते हैं। उनके सुसंस्कृत और सुवासित मस्तिष्क तथा हृदय उनके आत्मा को वे प्रकृष्ट प्रवल विचार तथा वे भव्य सवल भावनायें वहन करते रहते हैं कि जिनसे उनका आत्मा अप्रतिघृष्टशवस वन जाता है, जिनसे उनका आत्मा अमित साहस और अक्षय संवल का अक्षय अजस्र स्रोत वन जाता है।

इस मन्त्रस्थ लोरी की भी अन्तिम टेक ३३ वें मन्त्र के समान है—शिशो! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। (ते एषः योनिः) तेरी यह योनि (त्वा षोडशिने इन्द्राय) तुझे षोडशी इन्द्र के लिए मिली है, (त्वा षोडशिने इन्द्राय) तुझे षोडशी इन्द्र के लिए मिली है। शरीर आत्मा के लिये है, आत्मा शरीर के लिए नहीं है।

दोनों हरि हो पहुंचाते हैं,<br>
अप्रति-साहस-सवल इन्द्र को<br>
धवल प्रशस्तियां ऋषियों की,<br>
यज्ञ मनीषी मानुषों के।<br>
तू है पृथिवी-गृहीत और<br>
तुझे यह तेरी योनि मिली है<br>
इन्द्र षोडशी के लिए ही,<br>
तुझे मिली है<br>
इन्द्र षोडशी के ही लिये॥

**यस्मान्न जातः परो अन्यो अस्ति य आविवेश भुवनानि विश्वा ।**
**प्रजापतिः प्रजया संरराणस्त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी ॥**
[य ३२/५]    (य ८/३६)

**यस्मात् न जातः परः अन्यः अस्ति यः आ-विवेश भुवनानि विश्वा ।**
**प्रजा-पतिः प्रजया सं-रराणः त्रीणि ज्योतींषि सचते सः षोडशी ।**

तीन मन्त्रस्थ लोरियों से आत्मबोध के सुसंस्कारों का समंकन करके योगसाधिका माता इस चतुर्थ लोरी-गान द्वारा अपने शिशु में ब्राह्मबोध के सुसंस्कारों का समंकन करती है—मेरे बच्चे ! (यस्मात् परः) जिससे परे, जिससे बढ़कर (अन्यः) अन्य, कोई दूसरा (न जातः अस्ति) नहीं हुआ है, (यः) जिसने (विश्वा भुवनानि) समस्त लोकलोकान्तरों को (आ-विवेश) व्यापा हुआ है, (सः षोडशी प्रजापतिः) वह षोडशी प्रजापति (प्रजया सं-रराणः) प्रजा के साथ संरमण करता हुआ (त्रीणि ज्योतींषि) तीनों ज्योतियों को (सचते) समवेतता है, संजोता है, सींचता है ।

ब्रह्म के लिए यहां प्रजापति शब्द का प्रयोग अत्यन्त सार्थक है । अखिल आत्मायें आत्मरूप प्रजायें हैं और ब्रह्म उन सबका प्रजापति है । उनकी शारीरिक माता है प्रकृति और आत्मिक पिता है प्रजापति परमात्मा । परमात्म-प्रजापति अपनी आत्म-प्रजाओं से पृथक् नहीं है, उनमें व्यापा हुआ उनके साथ संरमण कररहा है । आत्मा आत्मा के साथ संरमण करता हुआ परमात्म-प्रजापति सदैव सोलहों कलाओं से कलान्वित रहता है और तीनों ज्योतियों को ज्योतित करता है ।

प्रजापति की सोलह कलायें हैं—

| | |
|---|---|
| १) सत् | २) चित् |
| ३) आनन्द | ४) शक्ति |
| ५) सर्वज्ञता | ६) सर्वव्याप्ति |
| ७) पवित्रता | ८) प्रकाश |
| ९) वर्च | १०) कर्तृत्व [रचना, स्थिति, प्रलय] |
| ११) स्नेह | १२) दया |
| १३) न्याय | १४) दान |
| १५) ईशत्व | १५) मोक्ष |

तीन ज्योतियां हैं ज्ञानज्योति [वेदज्योति], भौतिक देवों में प्रकाशित प्राकृत ज्योति तथा आत्मज्योति—जो प्रजापति की ब्राह्म ज्योति से समवेत होकर ज्योतित होती हैं ।

अपने शिशु को ब्राह्म संस्कारों से समंकित करने के लिए माता लोरी गान कररही है—

**जिससे परे न अन्य हुआ है,**
**जिसने व्यापा सब भुवनों को,**
**वह षोडशी प्रजापति करता**
**हुआ संरमण साथ प्रजा के**
**है करता समवेत तीन ज्योति को ॥**

**सूक्ति—त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी ।**
वह षोडशी तीनों ज्योतियों को समवेत करता है ।

**इन्द्रश्च सम्राड् वरुणश्च राजा तौ ते भक्षं चक्रतुरग्र एतम् ।**
**तयोरहमनु भक्षं भक्षयामि वाग्देवी जुषाणा सोमस्य तृप्यतु सह प्राणेन स्वाहा ॥**
(य ८/३७)

**इन्द्रः च सम्राट् वरुणः च राजा तौ ते भक्षम् चक्रतुः अग्रे एतम् ।**
**तयोः अहम् अनु भक्षम् भक्षयामि वाक् देवी जुषाणा सोमस्य तृप्यतु सह प्राणेन स्वाहा ॥**

लोरियों से लोरित शिशु सुसंस्कारों से सुसंस्कृत और कलाओं से कलान्वित होता चला जारहा है। अपनी होनहारता से किलकारते हुए मानों बालक का आत्मा योगसाधिका माता से कह रहा है—

१) मातः ! (इन्द्रः च सम्राट् वरुणः च राजा) इन्द्र सम्राट् और वरुण राजा—(तौ) उन दोनों ने (ते एतं भक्षं) तेरे इस भक्ष को (अग्रे) सर्वप्रथम (चक्रतुः) [भक्षण] किया था।

गर्भावस्था शिशु के जीवन की अग्रावस्था [प्रथमावस्था] थी। अग्रावस्था में शिशु के इन्द्र-सम्राट् तथा वरुण राजा ने माता के भक्ष [भोजन] का भक्षण किया था। कौन है शिशु का इन्द्र सम्राट् ? कौन है उसका वरुण राजा ? क्या है भक्ष ?

इन्द्र नाम सूर्य का है। वरुण नाम चन्द्रमा का है। शिशु का मस्तिष्क है इन्द्र-सम्राट् [सूर्य के समान प्रकाशनेवाला]। उसका हृदय है वरुण-राजा [चन्द्रमा के समान रञ्जन करनेवाला]।

माता के अङ्ग अङ्ग से शिशु का अङ्ग अङ्ग बनता है। माता के मस्तिष्क से शिशु का मस्तिष्क बना है। माता के हृदय से शिशु का हृदय बना है। मानव-मस्तिष्क इन्द्र [सूर्य] के समान विचार-किरणों तथा ज्ञानरश्मियों का पुञ्ज है तो मानव-हृदय वरुण [चन्द्रमा] के समान प्राह्लादक संकल्पों तथा सुरञ्जक भावनाओं का पुञ्ज है। अग्रावस्था [गर्भावस्था] में शिशु के इन्द्र-सम्राट् [मस्तिष्क] ने अपनी योगसाधिका माता के सुविचारूपी भक्ष का सेवन किया था और उसके वरुण राजा [हृदय] ने माता के सुसंकल्प और सुभावना रूपी भक्ष का भक्षण किया था। माता के अङ्ग अङ्ग से उसका अङ्ग अङ्ग भी बना ही है। अतः शिशु वैष्णवी सुसंस्कारों से सुसंस्कृत है और कलाओं से कलान्वित होता चला जारहा है।

२) मातः ! (अहं) मैं (तयोः) उन दोनों में (भक्षं) भक्ष को (अनु-भक्षयामि) अनुभक्षण कर रहा हूं।

मस्तिष्क और हृदय—ये दो ही कोष हैं जिनमें संस्कारों का समंकन होता है। इन दो कोषों में गर्भावस्था में जैसे संस्कार समंकित होजाते हैं उन्हीं के आधार पर जन्मोपरान्त शिशु नवीन संस्कारों का भक्षण [ग्रहण] करता है और उन्हीं के अनुसार उसके जीवन का विकास होता है। योगसाधिका माता के गर्भ में वैष्णव संस्कारों से सुसंस्कृत हुआ शिशु वैसे ही संस्कारों का अनुग्रहण करता हुआ सर्वतः सुविकसित होता चला जा रहा है।

३) (वाक् देवी प्राणेन सह) वाणी देवी प्राण के साथ (स्वाहा) सुभाषित होकर (सोमस्य जुषाणा) सोम का सप्रेम सेवन करती हुई (तृप्यतु) तृप्त करे।

आकाश [अवकाश] में वायु के व्याघात से ध्वनियां उत्पन्न होती हैं। मनुष्य जब अपनी वाणी से बोलना चाहता है तो उसकी जिह्वा मुखाकाश में प्राण से प्रेरित अथवा प्रताड़ित होकर शब्दों का उच्चारण करती है। शब्द शब्द के उच्चारण से पूर्व मस्तिष्क अपने विचार और हृदय अपनी भावनायें प्रभरित कर रहा होता है। विचार और भावना वाणी की पुरोगवी हैं। विचार और भावना के अनुसार प्राण से अनुप्रेरित होकर ही मानव की वाणी शब्द पर शब्द बोल रही होती है। प्राण के प्रेरण से मानव की वाणी उसके विचारों और भावनाओं का प्रकाशन करती है।

वाणी के चार स्तेज हैं—परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी। बोलनेवाला आत्मा है। वाणी बोलने का साधन है। आत्मा जब अपनी अभिव्यक्ति का प्रकाशन करना चाहता है तब वह सर्वप्रथम अपनी प्रचेतना से हृदय [हृदयस्थ मन] को प्रचेतित करता है, क्योंकि आत्मा का हृदय में निवास होने से मन आत्मा का नेदिष्ठ [निकटतम]

है। आत्मा से प्रचेतित हृदय में जो भावनारूप आत्मध्वनियां ध्वनित होती हैं, उसका नाम परा वाणी है। परा वाणी की भावनारूप आत्मध्वनियां मस्तिष्क के चिन्तन को प्रचेतित करती हैं और परिणामस्वरूप मस्तिष्क भावनारूप विचारों का क्रमवद्ध शब्दमय नियोजन करता है। विचारों के इस क्रमवद्ध शब्द-नियोजन का नाम है पश्यन्ती वाणी। पश्यन्ती वाणी विचारों के व्यक्तिकरण के लिये शब्दों के जिस प्रवाह का मुखस्थ आकाश में निर्भरण करती है उसे कहते हैं मध्यमा वाणी। मध्यमा वाणी से प्रेरित होकर मुख से जो शब्द वाहर निकल निकल कर सब ओर विखरते हैं उसकी संज्ञा है वैखरी वाणी। चारों ही वाणियों की गति का वाहन है शरीरगत प्राण।

हृदय की सुभावनाओं से सुभावित और सुसंस्कारों से सुसंस्कृत मस्तिष्क के सुविचारों से सुविचारित वाणी सुभाषित होती ही है, क्योंकि वह सुभावना-सोम अपि च सुविचार-सोम दोनों का सप्रेम सेवन करती है। हृदय की भावनाओं से सिक्त और मस्तिष्क के सुविचारों और सुचिन्तनों से प्रसिक्त वाणी न केवल सुभाषित होती है, अतिशय तृप्तिकारक भी होती है, आत्मतृप्ति-सम्पादक भी होती है। योगसाधिका माता के शिशु की वाणी सुभावित और सोमसेवी होनी हो चाहिए और साथ ही जन जन को तृप्त करनेवाली भी।

सम्राडिन्द्र वरुण राजा ने
दोनों ने इस तेरे भक्ष को
सेवन या सर्वाग्र किया।
अनुभक्षण करता हूं मैं उन
दोनों में ही सतत भक्ष को।
देवी वाणी प्राणसहित
सुभाषित होकर
करती हुई सोम का सेवन
स्नेहसहित, तृप्ते जन जन को॥

सूक्ति—वाग्देवी जुषाणा सोमस्य तृप्यतु।
देवी वाणी सोम का सप्रेम सेवन करती हुई तृप्त करे॥

**अग्ने पवस्व स्वपा अस्मे वर्चः सुवीर्यम्।**
**दधद्रयिं मयि पोषम्।**
**उपयामगृहीतो ऽस्यग्नये त्वा वर्चस एष ते योनिरग्नये त्वा वर्चसे।**
**अग्ने वर्चस्विन्वर्चस्वांस्त्वं देवेष्वसि वर्चस्वानहं मनुष्येषु भूयासम्॥**
[ऋ ९. ६६. २१, सा १५२०] (य ८/३८)

**अग्ने पवस्व सु-अपाः अस्मे वर्चः सु-वीर्यम्।**
**दधत् रयिम् मयि पोषम्।**
**उपयाम-गृहीतः असि अग्नये त्वा वर्चसे एषः ते योनिः अग्नये त्वा वर्चसे।**
**अग्ने वर्चस्विन् वर्चस्वान् त्वम् देवेषु असि वर्चस्वान् अहं मनुष्येषु भूयासम्॥**

स्वपाः=सु+अपाः। सु=सुन्दर, सुशोभन, उत्तम। अपाः नाम है प्रवाहों का। प्रवाहमय होने से अपाः नाम जलों का है। प्रवाही होने से कर्मों की संज्ञा भी अपाः है। अग्नि=अग्रणी, प्रकाशक, पावक।

मयि का प्रयोग यहां व्यक्तिवाचक है, अस्मे का समिष्टवाचक। पोष से तात्पर्य शारीरिक पुष्टि अथवा शरीर-स्वास्थ्य से है। रयि से तात्पर्य है आत्मैश्वर्य, आत्मिक पुष्टि, आत्म-स्वस्थता, आत्म-सम्पदा। पोष और रयि के संयोग में ही वर्च

[तेज] तथा सुवीर्य [सुपराक्रम] का प्रादुर्भवन होता है।

मन्त्र २८ से मन्त्र ३७ तक योगविधि से सन्तति-विज्ञान का निरूपण करने के उपरान्त मन्त्र २७ से संगत होकर यह मन्त्र पुनः विष्णु योग अथवा प्रयति यज्ञ की व्याप्ति के साथ संयोजन करता है।

विष्णु-योग के साधक अथवा प्रयति यज्ञ के सम्पादक के लिए गृहस्थाश्रम न भोगालय है न रोगालय। उसके लिये उसका गृहस्थाश्रम है योगाश्रम, साधनाश्रम, प्रयति यज्ञ की सुवेदि, धर्मस्थली, सुकर्मस्थली और विश्वकल्याण-सम्पादन का दिव्य संदिव्य केन्द्र। अपनी योगसाधिका पत्नी के सहचार और अपने सुसंस्कृत परिवार के सहयोग से सुयुक्त हुआ योगसाधक मन्द और स्थिर गति से लोककल्याण की साध में निरत है। इसी भव्य भाव के द्योतन के लिए इस मन्त्र में वेदमाता ने व्यक्ति और समाज के मुख से योगसाधक के प्रति कहलवाया है—

१) (सु-अपाः अग्ने)! (मयि) मुझमें (पोषं रयिं) पुष्टि और आत्मैश्वर्य (दधत्) धारण-स्थापन करता हुआ (अस्मे) हममें (वर्चः सुवीर्यम्) तेज और सुपराक्रम (पवस्व) प्रेर, क्षरण कर, संचार कर।

सुकर्मों अथवा सुसाधनाओं का सुप्रवाह प्रवाहित करनेवाला होने से यहां वैष्णव योग के साधक को स्वपाः [सु-अपाः] सम्बोधित किया गया है। विश्व की मानव-प्रजा का अग्रणी प्रकाशक और पावक होने से उसे अग्ने कहकर पुकारा गया है। "स्वपाः अग्ने! मुझमें, व्यक्ति व्यक्ति में पोष और रयि की स्थापना करके हममें, सारे मानव-समाज में तेज और सुपराक्रम का संचार करदे"। योगसाधक की साध का यही चरम लक्ष्य है। स्वयं योगी बनना योग है। स्वयं योगी बन कर अखिल मानव-प्रजा को योगी बनाना परम योग है। विश्व को योगी बनाने के लिए ही योग-सम्पदा है।

२) तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। तेरी साध कृपण साध नहीं है, परमोदार साध है। तुझे विश्व की समस्त भोगी प्रजा को योगी बनाना है।

३) (ते एषः योनिः) तेरी यह जीवनी (त्वा अग्नये वर्चसे) तुझे अग्नि और वर्च के लिये, (त्वा अग्नये वर्चसे) तुझे अग्नि के समान अग्रगमन प्रकाशन तथा पूतीकरण के लिये और तेजविस्तार के लिये मिली है।

और अपने मन में अपनी साध की अपरिमेयता [असीमता] का अनुभव करता हुआ वैष्णव योगसाधक परम पावन प्रभु से विनय करने लगता है—(वर्चस्विन् अग्ने) तेजस्वरूप प्रकाशमान् देव! (त्वं) तू (देवेषु) देवों में, अखिल प्राकृत देवों में (वर्चस्वान् असि) तेजस्वी है। तेरे तेज से तेजित होकर (अहं) मैं (मनुष्येषु) मनुष्यों में (वर्चस्वान्) वर्चस्वी (भूयासम्) होजाऊं, रहूं। तेरे परम वर्च से वर्चस्वी रहते हुए ही मैं यह दिव्य साध सिद्ध कर पाऊंगा।

अग्ने स्वपा! स्थापन करता
हुआ पोष और रयि तू मुझमें
हममें कर संचार वर्च तू
और सुवीर्य।
तू है पृथिवी-गृहीत
और तेरी यह योनि मिली है
तुझे अग्नि और वर्च के लिए,
तुझे मिली है
अग्रगमन और तेज के लिए।
अग्ने वर्चस्विन्,
है तू देवों में वर्चस्वान्,
रहूं मैं वर्चस्वी मनुजों में॥

सूक्ति—वर्चस्वानहं मनुष्येषु भूयासम्।
रहूं मैं वर्चस्वी मनुजों में॥

**उत्तिष्ठन्नोजसा सह पीत्वी शिप्रे अवेपयः ।**
**सोममिन्द्र चमू सुतम् । उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वौजस**
**एष ते योनिरिन्द्राय त्वौजसे । इन्द्रौजिष्ठौजिष्ठस्त्वं**
**देवेष्वस्योजिष्ठो ऽहं मनुष्येषु भूयासम् ।।** (य ८/३९)

[ऋ ८. ७६. १०, सा ९८८. अ २०. ४२. ३]

**उत्-तिष्ठन् ओजसा सह पीत्वी शिप्रे अवेपयः ।**
**सोमम् इन्द्र चमू सुतम् । उपयाम-गृहीतः असि**
**इन्द्राय त्वा ओजसे एषः ते योनिः इन्द्राय त्वा ओजसे ।**
**इन्द्र ओजिष्ठ ओजिष्ठः त्वं देवेषु असि ओजिष्ठः अहम्**
**मनुष्येषु भूयासम् ।।**

और प्रभु की उदात्त और प्रबल प्रेरणा से प्रेरित होकर योगसाधक अपने आत्मा को सम्बोधन करता हुआ कहने लगता है—

१) (इन्द्र) आत्मन् ! तूने (चमू सुतं सोमम्) चमू [में] निष्पादित सोम (पीत्वी) पीकर (ओजसा सह उत्-तिष्ठन्) ओज के साथ उठते हुए (शिप्रे) दोनों शिप्रों को (अवेपयः) हिला दिया है ।

चमू नाम सेना, द्यौलोक और मस्तिष्क का है । सेना में जिस प्रकार सैनिक जगमगाते हैं, द्यौलोक में जिस प्रकार प्रकाशलोक जगमगाते हैं, उसी प्रकार मस्तिष्क में दिव्य विचार जगमगाते हैं । दिव्य विचार मस्तिष्क का सोम है । दिव्य विचारों का निष्पादन गहन दिव्य चिन्तन से होता है ।

शिप्र नाम हनु अथवा ठोड़ी का है । द्विवचन में शिप्र का अर्थ सर्वत्र अन्तरिक्ष [हृदय, मन] और पृथिवी [शरीर] होता है । अध्यातम में मस्तिष्क द्यौस्थानीय है, हृदय अन्तरिक्षस्थानीय है, शरीर पृथिवीस्थानीय है ।

योग की शक्ति महान् है । योगसाधक ने अपने मस्तिष्क-चमू में निष्पादित चिन्तन-सोम के ओज से अपने आपको बहुत ऊंचा उठाया है और अपने क्रतु तथा वचन से जन जन के हृदय-तथा-शरीर-शिप्रों को हिला दिया है । योगसाधक का चिन्तन एक महा शक्ति है, एक अपरिमेय विराट् शक्ति है, जिसकी विचार-तरंगों को अखिल विश्व में व्यापकर वह सारी सृष्टि के सर्वमानवों के अन्तरिक्षों [अन्तःकरणों] तथा जीवनों को अपनी विचार-तरंगों से तरंगित किए चला जा रहा है ।

२) तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है । तुझे अखिल विश्व को अपने योग-प्रसाद से प्रसादित करना है ।

३) (एषः ते योनिः) तेरा यह जीवन (त्वा इन्द्राय ओजसे) तुझे इन्द्र और ओज के लिए मिला है, (त्वा इन्द्राय ओजसे) तुझे आत्मविश्वास और ओजसंचार के लिए मिला है । तुझे जन जन में आत्मत्व तथा ओज को जागृत करना है ।

और अब अपनी साध की अपरिमेयता का अनुभव करता हुआ वह प्रभु से आत्मनिवेदन करने लगता है—(ओजिष्ठ इन्द्र) सर्वातिशय ओजस्वी विश्वात्मन् ! ओजस्वीतम प्रभो ! (त्वं देवेषु ओजिष्ठः असि) तू [प्राकृत] देवों में ओजस्वीतम है । तेरे ओज से ओजित होकर (अहं मनुष्येषु ओजिष्ठः भूयासम्) मैं मनुष्यों में ओजस्वीतम होजाऊं ।

**इन्द्र उभय शिप्रों को तूने**
**हिला दिया है,**
**पीकर सोम चमू-सुत उठकर सहित ओज के ।**

तू है पृथिवी-गृहीत
और तेरी यह योनि मिली है
तुझे इन्द्र और ओज के लिए,
तुझे मिली है
आत्मविजय और ओज के लिए।
ओजिष्ठ इन्द्र,
तू है देवों में ओजस्वीतम,
रहूं मनुष्यों में मैं ओजस्वीतम ॥
सूक्ति—ओजिष्ठोऽहं मनुष्येषु भूयासम्।
मैं मनुष्यों में ओजस्वीतम रहूं ॥

**अदृश्रमस्य केतवो वि रश्मयो जनाँ अनु। भ्राजन्तो अग्नयो यथा।**
**उपयामगृहीतोऽसि सूर्याय त्वा भ्राजायैष ते योनिः सूर्याय त्वा भ्राजाय।**
**सूर्य भ्राजिष्ठ भ्राजिष्ठस्त्वं देवेष्वसि भ्राजिष्ठोऽहं मनुष्येषु भूयासम् ॥**
[ऋ १. ५०. ३, अ १३. २. १८, सा ६३८] (य ८/४०)

**अदृश्रम अस्य केतवः वि रश्मयः जनान् अनु। भ्राजन्तः अग्नयः यथा।**
**उपयाम-गृहीतः असि सूर्याय त्वा भ्राजाय एषः ते योनिः सूर्याय त्वा भ्राजाय।**
**सूर्य भ्राजिष्ठ भ्राजिष्ठः त्वम् देवेषु असि भ्राजिष्ठः अहम् मनुष्येषु भूयासम् ॥**

पूर्व दो मन्त्रों में योगसाधक ने जिस प्रकाश-स्वरूप विश्वात्मा परमात्मा से वर्च और ओज की याचना की थी, उसी विश्वात्मा की ज्योति को सर्वत्र निहारता हुआ वह ब्रह्मानुभूति व्यक्त करने लगता है—(यथा) जिस प्रकार (भ्राजन्तः अग्नयः) प्रदीप्त हुई अग्नियां (जनान् अनु) जनों को अनुदर्शन कराती हैं, जनों को सब कुछ दर्शाती हैं, उसी प्रकार मैंने (अस्य) इस [विष्णु] की (केतवः रश्मयः) प्रज्ञापक रश्मियों को (वि-अदृश्रम्) साक्षात् देख लिया है। उसकी प्रज्ञापक रश्मियां मुझे सब कुछ निर्भ्रान्त और निर्भ्रम रूप से दर्शा रही हैं। उसकी प्रज्ञापक रश्मियों ने मुझे निर्भ्रान्त और निर्भ्रम बना दिया है।

और अब आनन्द-विभोर हुआ वह आत्म-सम्बोधन करता है—तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। तुझे सारी पृथिवी को निर्भ्रान्त और निर्भ्रम बनाना है। सम्पूर्ण पृथिवी पर तुझे विष्णु की प्रज्ञापक रश्मियां किरणित करनी हैं। (एषः ते योनिः) यह तेरी [मानव] योनि (त्वा भ्राजाय सूर्याय) तुझे प्रकाश और सूर्य के लिए, (त्वा भ्राजाय सूर्याय) तुझे सूर्य के समान प्रकाश फैलाने के लिए [मिली है]।

और अपनी साध की गुरुता की अनुभूति से अनुभूत हुआ वह सूर्यों के परम सूर्य और गुरुओं के परम गुरु विष्णु भगवान् से विनय करने लगता है—(भ्राजिष्ठ सूर्य) सर्वातिशय प्रकाशनेवाले सूर्य ! (त्वं देवेषु भ्राजिष्ठः असि) तू [प्राकृत] देवों में सर्वातिशय प्रकाशमान् है। तेरे प्रकाश से प्रकाशित होकर (अहं मनुष्येषु भ्राजिष्ठः भूयासम्) मैं मनुष्यों में भ्राजस्वीतम होजाऊं।

जैसे देदीप्यमान अग्नियां
जनों को अनुदर्शाती हैं,
साक्षात् कर लिया है मैंने
इसकी ज्ञापक रश्मियों को।
है तू पृथिवी-गृहीत
और तेरी यह योनि मिली है
तुझे भ्राज और सूर्य के लिये,
तुझे मिली है
प्रकाश और सूर्य के लिये।
भ्राजिष्ठ सूर्य,
तू है देवों में भ्राजस्वीतम,
रहूं मनुष्यों में मैं भ्राजस्वीतम ॥
सूक्ति—अदृश्रमस्य केतवो वि रश्मयः।
मैंने इसकी प्रज्ञापक रश्मियों का अवलोकन किया है ॥

**उदु त्यं जातवेदसं देवं वहन्ति केतवः। दृशे विश्वाय सूर्यम्।**
**उपयामगृहीतोऽसि सूर्याय त्वा भ्राजायैष ते योनिः**
**सूर्याय त्वा भ्राजाय ॥** (य ८/४१)

[ऋ १. ५०. १, य ७/४१, ३३/३१, साम ३१, अ १३. २. १६, २०. ४७. १३)

उत् उ त्यम् जात-वेदसम् देवम् वहन्ति केतवः। दृशे विश्वाय सूर्यम्।
उपयाम-गृहीतः असि सूर्याय त्वा भ्राजाय एषः ते योनिः सूर्याय त्वा भ्राजाय।

पूर्व मन्त्रानुसार वैष्णव योग का साधक यहां पुनः विश्वात्मा विष्णुरूप सूर्य की अनुभूतिपूर्ण महिमा का प्रगान करने लगता है—(त्यं जात-वेदसं सूर्यं देवं) उस जात-वेदस सूर्य देव को (विश्वाय दृशे उ) विश्वार्थ दर्शाने के लिये ही (केतवः) पताकायें (उत्-वहन्ति) फहरा रही हैं।

जातवेदस=जात-वेदस। जातमात्र को प्राप्त अथवा जातमात्र में व्यापक होने से विष्णु जातवेदस है। जातमात्र को जाननेवाला होने से भी वह जातवेदस है। अतः जातवेदस का अर्थ है सर्वव्यापक और सर्वज्ञ। सर्वव्याप्ति और सर्वज्ञता का परस्पर सम्बन्ध है। एकदेशीय सर्वज्ञ नहीं हो सकता। जो सर्वत्र व्यापा हुआ है वह सर्वत्र सब कुछ जानता है।

केतु नाम ज्ञापक, प्रज्ञापक, झण्डा, पताका और किरण का है। प्रकृति की सम्पूर्ण प्रज्ञायें, प्राकृत सकल लोकलोकान्तर और अखिल प्रकाशलोक उस परम सूर्य विष्णु देव की प्रज्ञापक पताकायें और किरणें हैं। विश्वमानवों को उसी की प्रजा बनाने के लिए ही योगसाधक की विश्वव्यापिनी योग-साध है।

और अब अपनी इसी साध की संसिद्धि के लिए दृढ़प्रतिज्ञ हुआ वह स्वयं अपने जीवन को सम्बोधन करता है—तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। तुझे सारी पृथिवी के सर्वमानवों को उस परम सूर्य का संदर्शन कराना है। (एषः ते योनिः) यह तेरा जीवन (त्वा सूर्याय भ्राजाय) तुझे सूर्यार्थ और प्रकाशार्थ [मिला है], (त्वा सूर्याय भ्राजाय) तुझे सूर्य के समान प्रकाश व्यापने के लिए [मिला है]।

उस सर्वज्ञ और सर्वव्यापक
सूर्य देव को
सर्वार्थ दर्शाने के लिये
ही हैं फहरा रहीं झण्डियां।
तू है पृथिवी-गृहीत,
और तेरी यह योनि मिली है
तुझे सूर्य और भ्राज के लिए,
तुझे मिली है
सूर्य और प्रकाश के लिये ॥

**आ जिघ्र कलशं मह्या त्वा विशन्त्विन्दवः।**
**पुनरूर्जा नि वर्तस्व सा नः सहस्रं धुक्ष्वोरुधारा**
**पयस्वती पुनर्मा विशताद्रयिः ॥** (य ८/४२)

आ-जिघ्र कलशम् महि आ त्वा विशन्तु इन्दवः।
पुनः ऊर्जा नि-वर्तस्व सा नः सहस्रम् धुक्ष्व
उरु-धारा पयस्वती पुनः मा आ-विशतात् रयिः ॥

विष्णुयाग का सम्पादक, प्रयति यज्ञ का निष्पादक यह योगसाधक पृथिवी-गृहीत है। उसकी साध सार्वभौम है। सम्पूर्ण पृथिवी पर सूर्य के प्रकाश के समान वैष्णव प्रकाश व्यापने की उसकी महती आकांक्षा है। अपनी उस महत्त्वाकांक्षा को सम्बोधन करता हुआ वह कह रहा है—

१) (महि) महत्त्वाकांक्षे ! मेरे (कलशं) कलश को, हृदय-कलश को (आ-जिघ्र) सूंघ, सूंघती रह। जिस प्रकार घ्राण [नाक, नासिका] से गन्ध का स्पर्श किया जाता है, उसी प्रकार तू मेरे हृदय-कलश का निर्बाध स्पर्श करती रह। तू मेरे कलश में नितराम विराजती हुई सोम के समान कल कल करती रह।

२) महत्त्वाकांक्षे ! तू मेरी असंख्य आकांक्षाओं की केन्द्रबिन्दु है। जिस प्रकार सोमकलश में सोम की असंख्य बून्दें क्षरण करती हैं और सोमकलश को आपूर भरा रखती हैं, वैसे ही मेरी आकांक्षारूप (इन्दवः) इन्दुयें, बिन्दुयें [मेरे हृदयकलश में क्षरण करती हुई] (त्वा आ-विशन्तु) तुझे आवेशें, तुझमे प्रवेश करती रहें।

एक महत्त्वाकांक्षा में असंख्य आकांक्षायें अन्तर्निहित होती हैं। एक ब्रह्मप्राप्ति की महत्त्वाकांक्षा मे एकान्त शान्त निवास की, आत्मशोधन की, आत्मबोधन की, आत्मसाक्षात्कार की, चित्तवृत्तिनिरोध की, यम नियम के पालन की, आसन और प्राणायाम के अभ्यास की, प्रत्याहार के प्रसाधन की, धारणा-ध्यान-समाधि की सिद्धि की, इत्यादि असंख्य आकांक्षायें प्रविष्ट रहती हैं। प्रत्येक महत्त्वाकांक्षा-वृक्ष पर असंख्य आकांक्षायें प्रस्फुटित होती हैं। योगसाधक को सार्वभौम महत्त्वाकांक्षा से भी साधन-साधना-रूप असंख्य आकांक्षायें जटित हैं।

३) महत्त्वाकांक्षे ! (उद-धारा पयस्वती सा) महद्-धारा अमृतमयी वह तू (ऊर्जा) उत्प्लवण द्वारा, परम पराक्रम के साथ (नि-वर्तस्व) नितराम वर्त, निरन्तर वर्तमान रह, सतत सन्तत सम्प्राप्त रह। मुझसे कभी वियुक्त न हो।

महत्त्वाकांक्षा और पराक्रम का अभिन्न संयोग है। महत्त्वाकांक्षा ही परम पराक्रम की जननी है।

४) महत्त्वाकांक्षे ! वह तू (पुनः) पुनः पुनः, निरन्तर (नः) हमें (सहस्रं) असंख्य [साधन-स्रोत] (धुक्ष्व) दुह, प्रवाहित कर।

महत्त्वाकांक्षा के साथ जहां महत्पराक्रम होता है, वहां कालान्तर में साधनों के असंख्य स्रोत सुप्रवाहित होने लगते हैं और होते रहते हैं।

५) महत्त्वाकांक्षे ! (पुनः) पुनः पुनः, सतत सन्तत, निरन्तर (मा) मुझे (रयिः) आत्मैश्वर्य (आ-विशतात्) प्रवेश करा, प्राप्त करा, प्राप्त कराती रह।

आत्मैश्वर्य सकल साधनों का परम साधन है। इस परम साधन की छाया में अन्य सब साधन वरदान सिद्ध होते हैं। आत्मैश्वर्य से वञ्चित होकर अन्य सब साधन साधक न होकर बाधक बन जाते हैं।

महि ! कलश को सूंघ,
इन्दुयें तुझे प्रवेशें।
उद्धारा पयस्वती वह तू
पराक्रम के साथ रह वर्तमान निरन्तर।
पुनः दुह सहस्र तू हमें,
पुनः मुझमें प्रवेश आत्मधन ॥

सूक्ति—आ जिघ्र कलशं महि।
महत्त्वाकांक्षे ! हृदयकलश को सूंघ ॥
पुनर्मा विशताद्रयिः ॥
पुनः पुनः मुझमें आत्मैश्वर्य प्रविष्ट कर ॥

**इडे रन्ते हव्ये काम्ये चन्द्रे ज्योतेऽदिते सरस्वति महि विश्रुति ।**
**एता ते अघ्न्ये नामानि देवेभ्यो मा सुकृतं ब्रूतात् ॥** (य ८/४३)

**इडे रन्ते हव्ये काम्ये चन्द्रे ज्योते अदिते सरस्वति महि विश्रुति ।**
**एता ते अघ्न्ये नामानि देवेभ्यः मा सु-कृतम् ब्रूतात् ॥**

अपनी सार्वभौमिकतापूर्ण महत्त्वाकांक्षा को उद्बुद्ध करने और उसे प्रबुद्ध रखने के लिए पृथिवी-गृहीत योगसाधक सदैव गाता रहता है—

१) इडे ! रन्ते ! हव्ये ! काम्ये ! चन्द्रे ! ज्योते ! अदिते ! सरस्वति ! विश्रुति ! अघ्न्ये !
२) (महि) महत्त्वाकांक्षे ! (एता ते नामानि) ये तेरे नाम हैं ।
३) तू (मा) मुझे (देवेभ्यः) दिव्यताओं [की प्राप्ति] के लिए (सु-कृतं ब्रूतात्) सुकृत कह, सुकृत बताती रह, सुसाधना का मार्ग प्रदर्शित करती रह ।

नामानि पद का प्रयोग यहां नमनीय गुणों के लिये हुआ है । नम से नाम । नाम का धात्वर्थ नमनीयता ही है । जहां वास्तव में शुभ श्रेष्ठ महत्त्वाकांक्षा होती है वहां उपर्युक्त दश नमस्करणीय गुण अवश्यमेव विद्यमान होते हैं । ये दश नमनीय गुण ही हैं जो महत्त्वाकांक्षाओं की सिद्धि कराते हैं ।

महत्त्वाकांक्षा का प्रथम नाम [नमस्करणीय गुण] है इडा । महत्त्वाकांक्षी में इडा का निवास होना ही चाहिये । इडा के दो प्रसिद्ध अर्थ हैं वाणी और स्तुति । इडा नाम उस वाणी का है जो स्तुति के योग्य हो, स्तुत्य हो । स्तुत्य, प्रशस्त, प्रशंसनीय वचन बोलनेवाली वाणी को ही इडा कहते हैं । योगसाधक ने वाणी की साधना की है । उसने अपनी वाणी को इडा बनाया है । वह एक एक शब्द को सम्यक् तराशकर और नाप तोल कर आत्मीयता तथा समाधानकारिता के साथ बोलता है । वह अपनी वाणी से अनुभूत सत्यों और तथ्यों का ही प्रकाशन करता है ।

महत्त्वाकांक्षा का दूसरा नाम है रन्ता । रन्ता का अर्थ है रमणीय, रमणीयता, सुरम्यता । महत्त्वाकांक्षी में रमणीयता तथा सुरम्यता भी होनी ही चाहिये । योगसाधक ने अपने जीवन में रन्ता की प्रस्थापना की है । उसकी आकृति, उसकी वेशभूषा, उसकी प्रत्येक गति और चेष्टा—सब, सब कुछ नितान्त आकर्षक, अतिशय रमणीय और सुरम्य है ।

महत्त्वाकांक्षा का तीसरा नाम है हव्या । हवि से हव्या । हव्या नाम है आहुतिशीलता का । सर्वहिताय अपने शुभ श्रेष्ठ की आहुति देना, सबके लिये इष्टचिन्तन करना, सबके प्रति हितभावना होना, अपनी सेवा और साधना से सबका कल्याण करना—यह आहुतिशीलता है । योगसाधक के शील में आहुतिशीलता सम्पूर्णतया संसिद्ध है ।

महत्त्वाकांक्षा का चौथा नाम है काम्या । काम्या नाम कमनीया और कमनीयता का है । योगसाधक ने आत्मसाधना द्वारा अपने आपको ऐसा कमनीय और कमनीयतामय बना लिया है कि सर्वत्र मानव-प्रजा उसके मिलन और दर्शन की कामना करती है ।

महत्त्वाकांक्षा का पांचवां नाम है चन्द्रा । चन्द्र से चन्द्रा । चन्द्रा का अर्थ है आह्लादिका, आह्लादित करनेवाली, आह्लादवृत्ति । आह्लादवृत्ति से साधक साधनापथ की विकटतम घाटियों को अनथकता के साथ समुस्कान पार कर जाता है । योगसाधक ने आह्लादवृत्ति को अपने स्वभाव का अंग बना लिया है ।

महत्त्वाकांक्षा का छटा नाम है ज्योति। ज्योति से तात्पर्य यहां अन्तर्ज्योति से है। योगसाधक के अन्तःकरण में आत्मज्योति और ब्रह्मज्योति जगमगा रही है। बुद्धि और मन की ज्योति तो टिमटिमाते हुए मिट्टी के दीपक हैं जो वात के झोंके से बुझ जाते हैं। आत्म-ब्रह्म-ज्योति ही वह ज्योति है जो सदैव एकरूप प्रज्वलित और प्रकाशित रहती है।

महत्त्वाकांक्षा का सातवां नाम है अदिति। अदिति के प्रसिद्ध तीन अर्थ हैं अखण्ड, अदम्य और अदीन। अदम्यता और अदीनता के साथ अखण्ड साधना से ही परमोत्कट महत्त्वाकांक्षाओं की सिद्धि होती है। योगसाधक अदम्यता और अदीनता के साथ अपनी महत्त्वाकांक्षाओं की अखण्ड साध में निरत है।

महत्त्वाकांक्षा का आठवां नाम है सरस्वती। सरस्वती मूर्धा के सानु [उच्चतम शिखर] और हृदय के सोमसागर से क्षरण करती हुई वाणी द्वारा सुप्रवाहित होती है। सत्त्व के नितान्त संशुद्ध और आत्माग्नि के नितान्त प्रबुद्ध होने पर जब ज्ञान और विवेक मूर्धा के सानु तथा सोमसागर से क्षरित होकर वाग्धारा से प्रवाहित हुए सत्य का प्रकाशन करते हैं, उस प्रवाहित ज्ञान-धारा का नाम सरस्वती है। योगसाधक ने गहन अन्तस्साधना द्वारा सरस्वती के प्रवाह को सुप्रवाहित किया हुआ है।

महत्त्वाकांक्षा का नवां नाम है विश्रुति। विश्रुति नाम उस कीर्ति का है जो सर्वाङ्गीण और सर्वतोमुखी हो। जिसकी प्रत्येक गति, कृति, चेष्टा, क्रिया, विधि—सब कुछ कीर्तिकर हो वही विश्रुतिमान् है। योगसाधक निस्सन्देह विश्रुतिमान् है। उसके जीवन का प्रत्येक पार्श्व कीर्तिकर है।

महत्त्वाकांक्षा का दशवां नाम है अघ्न्या। अघ्न्या का अर्थ है अहन्या, अहननीया, अवध्या। यह जो अन्तर्ध्वनि है, आत्मा की आवाज़ वह अघ्न्या है। उसका कभी कदापि हनन नहीं करना चाहिए। आत्मा की आवाज़ को दबाना आत्महनन है। आत्मध्वनि की अवहेलना करना आत्मघात है। योगसाधक अपने आत्मा की आवाज़ को सुनता है और उसके अनुसार प्रगल्भता के साथ अपनी सार्वभौम साध की संसिद्धि में तत्परता के साथ संलग्न है।

महत्त्वाकांक्षा के दशों नामों को सम्बोधन करता हुआ वह कहता है—"महत्त्वाकांक्षे! तेरे ये दश नाम हैं जिनकी प्रस्थापना मैंने अपने जीवन में की हुई है। साधना-क्षेत्र की सकल दिव्यताओं की सतत प्राप्ति के लिये तू निर्व्यवधानतया अनवरत मेरा मार्गदर्शन करती रह"।

महत्वाकांक्षे! तेरे हैं ये नाम
इडा रन्ता हव्या काम्या चन्द्रा ज्योति
अदिति सरस्वती विश्रुति अघ्न्या।
मुझे बताती रह सुकृत तू
दिव्यताओं के हेतु।

सूक्ति—देवेभ्यो मा सुकृतं ब्रूतात्।
दिव्यताओं की प्राप्ति के लिए मुझे सुसाधना बता॥

**वि न इन्द्र मृधो जहि नीचा यच्छ पृतन्यतः।**
**यो अस्माँ अभिदासत्यधरं गमया तमः।**
**उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा विमृध एष ते योनिरिन्द्राय त्वा विमृधे॥**

[ऋ १०.१५२.४, य १८/७०, सा १८६८, अ १.२१.२] (य ८/४४)

वि नः इन्द्र मृधः जहि नीचा यच्छ पृतन्यतः।
यः अस्मान् अभि-दासति अधरं गमय तमः।
उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा वि-मृधे एषः ते योनिः इन्द्राय त्वा वि-मृधे।

आकांक्षा जितनी महत् और महत्त्वपूर्ण होती है उसकी पूर्ति के मार्ग में उतनी ही विकट अन्तः और बाह्य आपदायें तथा बाधायें आती हैं। बाह्य आपदाओं पर विजय प्राप्त करना उतना कठिन नहीं होता है जितना कठिन होता है अन्तः बाधाओं पर विजय पाना। बाह्य हिंसाकारियों और आक्रमणकारियों से सावधानतापूर्वक अपना बचाव करना उतना दुस्तर नहीं है जितना दुस्तर है अन्तः हिंसाकारियों और आक्रमणकारियों से अपनी रक्षा करना। योगसाधक की दृष्टि तथा अनुभूति से यह तथ्य ओझल नहीं है। उसकी सार्वभौम आकांक्षा महतो महान् है। उसका साधनापथ असीम और अनन्त है। उसकी साध ध्रुव धैर्य और अविचल निष्ठा की अपेक्षा रखती है। साधनापथ पर अपने आत्मसंबल को अक्षुण्ण बनाए रखने के लिए वह अपने आत्मा को आत्मना सम्बोधन करता रहता है—

१) (इन्द्र) आत्मन्! (नः) हमारे, मेरे और मेरे सहचारियों के (मृधः) हिंसाकारियों को, हिंसक वासनाओं को (वि-जहि) विनष्ट कर, निराकृत करता रह।

महान् से महान् ऋषियों और योगियों के भी मानस में मलिन वासनायें प्रसुप्त रहती हैं। अवसर पाकर वे उभरती हैं। योगीजन इन्द्र की शक्ति से, आत्मसंयम के आश्रय से, उनका शमन करते हैं। "आत्मन्! जब मुझे और मेरे सहचारियों को हिंसक वासनायें सतायें तो तू अपने अनुशासन से उनका शमन कर"।

२) इन्द्र! (पृतन्यतः) सेनेच्छुओं को (नीचा यच्छ) नीचे दबादे, दमन करदे।

वासनाओं की सेनाओं का कोई पारावार नहीं है। समुद्र की लहरों की संख्या से भी अधिक संख्या वासनाओं की सेनाओं की है। "वासनाओं की सेनायें जब हम पर आक्रमण करें तो, हे आत्मशक्ते, तू उनका सद्यः दमन कर"।

३) सकल हिंसाकारियों और आक्रमणकारियों का सेनापति यह तम [अन्धकार, अन्धा पाप] है। तम और पाप पर्यायवाची हैं। जिस प्रकार अन्धकार मनुष्य को अन्धा कर देता है, उसी प्रकार पाप भी बड़े-बड़ों को अन्धा कर देता है। यदि सद्यः आत्मशक्ति का प्रयोग न किया जाए तो पाप सिद्धों को भी उठाकर पटक देता है और उनकी जीवन भर की साधना को धूल में मिला देता है। अतः (इन्द्र) आत्मशक्ते! तू इस (तमः) तम को, मृधों और पृतन्यतों के सेनापति इस पाप को, (यः) जो (अस्मान्) हमें (अभि-दासति) सर्वतः उपक्षय करता है, हमारा विनाश करता है, (अधरं गमय) अधर पहुंचा, अधर उठा लेजा, सर्वथा दूर रख।

४) इन्द्र! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। तेरी साध सार्वभौम है। और (ते एषः योनिः) तेरी यह मानव-योनि (त्वा इन्द्राय विमृधे) तुझे आत्मा और पाप-हिंसन के लिये मिली है, (त्वा इन्द्राय विमृधे) तुझे आत्मसाधना और पापविनाश के लिये मिली है।

इन्द्र,
मृधों को तू विनष्ट कर,
नीचे दबा पृतन्यतों को।
जो हमको हानि पहुंचाता,
उस तम को तू अधर हटादे।
तू है पृथिवीगृहीत,
और तुझे यह तेरी योनि मिली है
इन्द्र और विमृध के लिये,
तुझे मिली है,
इन्द्र और विमृध के लिये॥

सूक्ति—वि न इन्द्र मृधो जहि।
इन्द्र! हिंसाकारियों को विनष्ट करदे॥
नीचा यच्छ पृतन्यतः।
आक्रमणकारियों को दबोच दे॥
अधरं गमया तमः।
पाप को अधर हटा दे॥

**वाचस्पतिं विश्वकर्माणमूतये मनोजुवं वाजे अद्या हुवेम ।**
**स नो विश्वानि हवनानि जोषद्विश्वशम्भूरवसे साधुकर्मा ।**
**उपयामगृहीतो ऽसीन्द्राय त्वा विश्वकर्मण एष ते योनिरिन्द्राय**
**त्वा विश्वकर्मणे ॥**

[ऋ १०. ८१. ७, य १७/२३] (य ८/४५)

वाचः पतिम् विश्व-कर्माणम् ऊतये मनःजुवम् वाजे अद्य हुवेम ।
सः नः विश्वानि हवनानि जोषत् विश्व-शम्भूः अवसे साधु-कर्मा ।
उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा विश्व-कर्मणे एषः ते योनिः
इन्द्राय त्वा विश्व-कर्मणे ॥

विष्णु-योग का निष्पादक, प्रयति यज्ञ का सम्पादक, आत्मबल से सम्पन्न योगसाधक किसी एक देश का नागरिक होने पर भी सम्पूर्ण पृथिवी का नागरिक है। सारी पृथिवी उसका घर है और समग्र मानव-प्रजा है उसका परिवार। वह भूवासी समस्त मानव-प्रजा को आत्मना प्यार करता है और भूवासी अखिल मानव-प्रजा उसे आत्मना प्यार करती है। प्रत्येक प्रदेश की जीवन-संग्राम में संघर्परत जनता सुख शान्ति की प्यास से विकल हुई दुःख से त्राण पाने के लिये, उसकी प्रिय प्रभावकारिणी वाणी सुनने के लिये, अपना साधना-पथ प्रशस्त करने के लिये, अपने मनों में नवोत्साह भरने के लिये उसे अपने अपने स्थान में बुलाने की कामना कर रही है—

१) हम (अद्य) आज (वाजे) संग्राम में, जीवन-संग्राम में (ऊतये अवसे) ऊति और अवस् के लिये (वाचःपतिं विश्व-कर्माणं मनःजुवं विश्व-शम्भूः साधु-कर्मा) वाचस्पति, विश्वकर्मा, मनःप्रेरक विश्व-शम्भु साधुकर्मा को (हुवेम) बुलायें।

इस बोधपरक कामना में योगसाधक आध्यात्मिक जननेता के सुलक्षणों का सुष्ठु चित्रण निहित है।

वाचस्पति=वाचःपति=वाणी का स्वामी। अपनी वाणी पर जो संयम रखता है वह वाचस्पति है। एक वा अनेक भाषाओं पर जिसका अधिकार हो वह वाचस्पति है। जनभाषा में जो निष्णात हो वह वाचस्पति है। जनता को अपनी ओर आकर्षित करने की प्रियता जिसकी वाणी में है वह वाचस्पति है। प्रत्येक देश प्रदेश में वहां वहां की भाषा पर पूर्ण अधिकार होना जन-जीवन पर प्रभाव डालने के लिए प्रत्यक्षतः परमावश्यक है। योगसाधक में वाणी की ये समस्त क्षमतायें हैं। वह जिस जिस प्रदेश में जाता है, अविलम्ब वहां वहां की भाषा में सुयोग्यता सम्पादन कर लेता है। उसकी वाणी में प्रियता है, आत्मीयता है, आकर्षण है। उसकी भाषा परिष्कृत है, सर्वगम्य है।

विश्वकर्मा भी वह है। उसके कर्म का क्षेत्र अथवा उसकी साधना की परिधि सारा विश्व है। वह सर्वकर्मा है, कुशलकर्मा है।

वह मनोजुव है। वह मनोवेगी है। उसका अपना स्वयं का मनोबल बड़ा वेगवान् है और इसी लिये वह सर्वजनों के मनों में मनोवेग संचारित करता रहता है।

वह विश्व-शम्भु है। वह विश्व में शम् का भावयिता है। वह विश्व में सुख शान्ति की स्थापना का मार्ग दर्शानेवाला है।

साधुकर्मा भी वह है ही। उसकी सम्पूर्ण साधना प्रत्यक्षतः साधुता से परिपूर्ण है।

अद्य शब्द का प्रयोग वर्तमान काल के लिए हुआ है।

वाज नाम ज्योति, शक्ति और संग्राम का है। ज्योति और शक्ति के संयोग से ही जीवन-संग्राम के प्रत्येक मोर्चे पर विजयश्री की उपलब्धि होती है। प्रत्येक मानव-जीवन और मानव-समाज में देवासुर संग्राम हो रहा है। इस संग्राम में वही व्यक्ति या समाज विजयी होता है जो ज्योति और शक्ति के आश्रय से योगयुक्त होकर आत्मसाधना में रत रहता है।

ऊति नाम रक्षा का है। अवस् का अर्थ है रक्षा, गति, बोध और कान्ति। गति, बोध और कान्ति रक्षा के अमोघ साधन हैं।

कितना सुन्दर है योगसाधक के प्रति यह प्रबोध! "हम आज जीवनसंग्राम में आत्मतत्त्व की रक्षा, गति प्रगति, आत्मबोध व कान्ति के लिये वाचस्पति, विश्वकर्मा, मनोजुव, विश्वशम्भु, साधुकर्मा योग-साधक जननेता का आह्वान करें"।

२) (सः) वह (नः) हमारे (विश्वानि हवनानि) समस्त अर्पणों को (जोषत्) सप्रेम सेवन-स्वीकार करे।

मन्त्र की इस सूक्ति में जनकर्तव्य का सुबोध समवेत है। साधकों की साधें, मिशनरियों के मिशन ऽतिशय जन-धन-साध्य होते हैं। एतदर्थ असंख्य जनों और अमित धनैश्वर्यों तथा सम्पदाओं की आवश्यकता होती है। इस आवश्यकता की पूर्ति तब ही हो पाती है जब जनता योगसाधकों को अपना तन, मन, धन और स्वसर्वस्व समर्पण करती रहती है। कितना तथ्यपूर्ण है यह बोध-वाक्य, 'वह हमारे सकल अर्पणों को सप्रेम स्वीकार करे"। वह सर्व अर्पणों को स्वीकार तभी करेगा जब जनता आत्म-निष्ठा के साथ उसके चरणों में सर्वसाधन और जीवन अर्पण करेगी।

आत्म-प्रबोध के उपरान्त अब जनता योग-साधक के सुधन्य जीवन का गुणानुवाद करती है—तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। सारी पृथिवी तेरा गृह है और पृथिवी पर निवास करनेवाली सारी प्रजा तेरा अपना परिवार है। धन्य है तेरा जीवन और धन्य है तेरी साध। सचमुच (ते एषः योनिः) तेरा यह जीवन (त्वा) तुझे (इन्द्राय विश्वकर्मणे) इन्द्र विश्वकर्मा के लिए मिला है, (त्वा इन्द्राय विश्वकर्मणे) तुझे आत्मा-आत्मा के लिये सर्वार्थ [सब कुछ करने को मिला है]।

हम अब जीवन के संगर में
अवस् और ऊति के लिये
सदा पुकारें और बुलायें
वाचस्पति विश्वकर्मा को
है जो मनोजुव विश्वशम्भु और साधुकर्मा
है तू पृथिवी-गृहीत और
तुझे यह तेरी योनि मिली है
इन्द्र विश्वकर्मा के लिए,
तुझे मिली है
इन्द्र विश्वकर्मा के लिए॥

सूक्ति—स नो विश्वानि हवनानि जोषद्।
वह हमारे समस्त अर्पणों को सप्रेम स्वीकार करे॥

विश्वकर्मन्हविषा वर्धनेन त्रातारमिन्द्रमकृणोरवध्यम् ।
तस्मै विशः समनमन्त पूर्वीरयमुग्रो विहव्यो यथासत् ।
उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा विश्वकर्मण एष ते
योनिरिन्द्राय त्वा विश्वकर्मणे ॥

[य १७/२४] [य ८/४६]

विश्व-कर्मन् हविषा वर्धनेन त्रातारम् इन्द्रम् अकृणोः
अवध्यम् । तस्मै विशः सं-अनमन्त पूर्वीः अयं उग्रः
वि-हव्यः यथा असत् । उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय
त्वा विश्व-कर्मणे एषः ते योनिः इन्द्राय त्वा विश्व-कर्मणे ॥

पूर्व मन्त्रानुसार योगसाधक को जनता अपने त्राण और कल्याण के लिये अपने अपने प्रदेश में बुलाना चाह रही थी। अब वह जहां जहां जारहा है वहां वहां उसका जनता द्वारा किस प्रकार स्वागत, सत्कार और स्तवन होरहा है, यह इस मन्त्र में दर्शाया जारहा है—

१) (विश्व-कर्मन्) ! तूने (हविषा वर्धनेन) हवि द्वारा वर्धन से [अपने] (इन्द्रं) आत्मा को (त्रातारं अवध्यं) त्राता और अवध्य (अकृणोः) कर लिया है, बना लिया है।

कितना सुष्ठु और यथार्थ है विश्वकर्मा योग-साधक के प्रति जनता का यह स्वागत-सम्बोधन !

शुद्ध घृत, शुद्ध सामग्री, शुद्ध समिधा—इस त्रित का नाम हवि है। अशुद्ध नहीं, शुद्ध त्रित का नाम हवि है। योगसाधक ने अपने मस्तिष्क की विचार-सामग्री को, अपने हृदय के स्नेहघृत को और अपनी इन्द्रिय-समिधाओं को हवि-रूप बना लिया है, नितान्त पवित्र कर लिया है और इस हविरूपता [पवित्रता] का वह निरन्तर संवर्धन करता रहता है। हवि के इस संवर्धन ने उसके आत्मा को त्राता और अवध्य बना दिया है। त्राता नाम तारक का है। अवध्य नाम अहननीय का है। उसका आत्मा मानव मानव के आत्मा को तारता चला जारहा है। उसने आत्मा की अवध्यता [अविनश्वरता] का साक्षात्कार कर लिया है और आत्मा आत्मा को वह आत्म-अमरत्व का सन्देश देरहा है। आत्मा आत्मा का त्राण करने से भी उसकी अपनी आत्मकीर्ति अवध्य [अमर] होगयी है।

२) (तस्मै) उस [विश्वकर्मा योगसाधक] के लिये (पूर्वीः विशः) पूर्वी प्रजायें, मानव-प्रजायें (सं-अनमन्त) सम्यक् नम गई हैं।

पूर्वीः का अर्थ है सर्वश्रेष्ठ, सर्वोपरि। विशः नाम प्रजाओं का है। मानव-प्रजायें ही पूर्वीः विशः हैं, सर्वोपरि प्रजायें हैं। मानवेतर प्रजायें पशु-प्रजायें हैं। विश्वकर्मा योगसाधक जहां भी जारहा है, वहीं पूर्वीः विशः [मानव प्रजायें] उसके सम्मान में सम्यक् नमन किये रहती हैं।

३) (अयं) यह [विश्वकर्मा योगसाधक] (यथा) यथावत् (उग्रः वि-हव्यः असत्) प्रखर विहव्य होगया है।

हव्य शब्द हवि का पर्यायवाची है। वि-हव्य का अर्थ है वि-हवि से सम्पन्न, समग्र हवियों से सुसम्पन्न। उपर्युक्त तीनों हवियों से यथावत् सुसम्पन्न होने के कारण यहां विश्वकर्मा योग-साधक को विहव्य कहा गया है। वह सर्वहवि-सम्पन्न होगया है। इसी से मानव-प्रजायें उसे सं-नमन कर रही हैं।

वह जहां भी जारहा है, सर्वत्र मानव-प्रजायें संनमनपूर्वक उसका स्वागत करती हैं। वह जब विदा होता है तो मानव-प्रजायें उसकी विदाई पर उसका संस्तवन करती हुई कहती हैं—विश्वकर्मन्! जी नहीं चाहता है कि हम तुझे अपने से जुदा करें। किन्तु हम जानते हैं कि तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है, तेरी साध सार्वभौम है। तुझे इस पृथिवी पर देश देश और प्रदेश प्रदेश में जाना है। (ते एषः योनिः) तेरा यह जीवन (त्वा) तुझे (इन्द्राय विश्वकर्मणे) इन्द्र विश्वकर्मा के लिये मिला है, (त्वा इन्द्राय विश्वकर्मणे) तुझे आत्मा-आत्मा के लिये सर्वार्थ [सब कुछ करने को] मिला है।

विश्वकर्मन्,
हवि द्वारा वर्धन से तूने,
बना लिया है निज आत्मा को
त्राता और अवध्य।
उसके लिये मनुज-प्रजायें
सम्यक् नमन किया करती हैं
यह होगया प्रखर विहव्य।
है तू पृथिवी-गृहीत और
तुझे यह तेरी योनि मिली है
इन्द्र विश्वकर्मा के लिए,
तुझे मिली है
इन्द्र विश्वकर्मा के लिये

**उपयामगृहीतोऽस्यग्नये त्वा गायत्रछन्दसम् गृह्णामीन्द्राय त्वा त्रिष्टुप्छन्दसं गृह्णामि विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यो जगच्छन्दसं गृह्णाम्यनुष्टुप्ते भिगरः ॥** (य ८/४७)

**उपयाम-गृहीतः असि अग्नये त्वा गायत्र-छन्दसम् गृह्णामि इन्द्राय त्वा त्रिष्टुप्-छन्दसम् गृह्णामि विश्वेभ्यः त्वा देवेभ्यः जगत्-छन्दसम् गृह्णामि अनु-स्तुप् ते अभि-गरः ॥**

योगसाधक ने हवि के वर्धन से अपने आपको अवध्य त्राता बना लिया है। वह न केवल जन जन का आत्म-जागरण करता चला जारहा है, अपि च. जैसाकि अगले मन्त्र से प्रकट होगा, वह डूबतों को तारता और पतितों को उबारता चला जारहा है। वह पतित-पावन है। योगी, सच्चा योगी, वही है जो सज्जनों का निखार और पतितों का उद्धार करता है। प्यार-भरी चेतनायें और हित-साधिका चेतावनियां दे दे कर वह पतितों को पवित्र करता चला जारहा है, ठीक वैसे ही जैसे मलग [धोबी] मलिन वस्त्रों को। प्रत्येक पतित पाप-पंक से उबर उबर कर योगसाधक से आत्म-निवेदन करता है—

१) तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। तू सम्पूर्ण पृथिवी का तारक और उद्धारक है।

२) उपयामगृहीत! मैं (त्वा गायत्र-छन्दसं) तुझ गायत्र-छन्दस को (अग्नये) अग्र-गमन के लिये, आगे बढ़ने के लिए, जीवन-पथ प्रशस्त करने के लिए (गृह्णामि) ग्रहण करता हूं।

गायत्र-नाम प्राण-रक्षण अथवा जीवन-रक्षण का है। छन्दस का अर्थ है कामना, अभिलाषा, भावना। योगसाधक मानव-जीवन का मूल्य समझता है और मानवमात्र के जीवन का समुत्थान उसकी उत्कट अभिलाषा है। उसके भीतर मानव-जीवन के रक्षण और संसृजन की भावना के साथ साथ मानव और मानवता को आगे बढ़ाने की भावना भी अन्तर्निहित है। वह प्रत्येक पतित को पवित्र बनाने की कामना रखता है। पतित को पवित्र बनाना योगी का चरम लक्ष्य है। इसीलिए उसे यहां गायत्र-छन्दस कहा गया है।

३) उपयामगृहीत ! मैं (त्वा त्रि-स्तुप्-छन्दसं) तुझ त्रि-स्तुप्-छन्दस को (इन्द्राय) आत्मार्थ, आत्म-कल्याणार्थ (गृह्णामि) ग्रहण करता हूं।

त्रि का अर्थ है तीन। स्तुप् का अर्थ है स्तवन। पतितों को मनसा वाचा कर्मणा—तीनों प्रकार से स्तुत्य बनाने की भावना से भावित होने के कारण योगसाधक को त्रिस्तुप्-छन्दस कहा गया है।

४) उपयामगृहीत। मैं (त्वा जगत्-छन्दसं) तुझ जगत्-छन्दस को (विश्वेभ्यः देवेभ्यः) समस्त दिव्यताओं के लिए, सकल दिव्ताओं से समलंकृत होने के लिए (गृह्णामि) ग्रहण करता हूं।

जगत् नाम संसार का है। संकुचित भावना से मुक्त और जगत् [सार्वभौम] भावना से युक्त होने के कारण योगसाधक को जगत्-छन्दस कहा गया है। किसी वर्ग विशेष का नहीं, जगत् की सम्पूर्ण मानव-प्रजा का उद्धारक होने से वह जगत्-छन्दस है।

५) उपयामगृहीत ! (अनु-स्तुप्) अनु-स्तुप् (ते) तेरा (अभि-गरः) अभि-गत है।

अनु=पीछे। स्तुप्=स्तवन। मुंह के सामने नहीं, पींठ-पीछे की गयी स्तुति का नाम अनु-स्तुप् है। अभि=सर्वतः, सब ओर। गरः=गति, गमन। योगसाधक जिधर से और जहां से गुज़र जाता है, सभी उसके पीछे उसका स्तवन करते हैं। मुंह देखे की या मुंह के सामने की गई बड़ाई वास्तविक स्तवन नहीं। पींठ-पीछे की गई प्रशंसा ही सच्ची प्रशंसा है। योगसाधक वह है जिसका स्तवन उसके सामने भी होरहा है और उसके चले जाने के बाद भी।

तू है पृथिवी-गृहीत।
मैं तुझ गायत्र-छन्दस को
ग्रहण करता हूं अग्नि के लिये।
मैं तुझ त्रि-स्तुप्-छन्दस को
ग्रहण करता हूं इन्द्र के लिये।
मैं तुझ जगत्-छन्दस को
ग्रहण करता हूं सर्व दिव्यताओं के लिए।
अभिगत तेरा सतत अनु-स्तुप॥

व्रेशीनां त्वा पत्मन्ना धूनोमि
कुकूननानां त्वा पत्मन्ना धूनोमि
भन्दनानां त्वा पत्मन्ना धूनोमि
मदिन्तमानां त्वा पत्मन्ना धूनोमि
मधुन्तमानां त्वा पत्मन्ना धूनोमि
शुक्रं त्वा शुक्र आ धूनोम्यह्नो रूपे सूर्यस्य रश्मिषु ॥ (य ८/४८)

व्रेशीनाम् त्वा पत्मन् आ-धूनोमि
कुकूननानाम् त्वा पत्मन् आ-धूनोमि
भन्दनानाम् त्वा पत्मन् आ-धूनोमि
मदिन्तमानाम् त्वा पत्मन् आ-धूनोमि
मधुन्तमानाम् त्वा पत्मन् आ-धूनोमि
शुक्रम् त्वा शुक्रे आ-धूनोमि
अह्नः रूपे सूर्यस्य रश्मिषु ॥

धर्म वह नहीं है जो केवल धर्मात्माओं से सम्पर्क साधता है। धर्मात्मा भी वह नहीं है जो केवल धर्मात्माओं में धर्मप्रचार करता है। सच्चा धर्म और सच्चा धर्मप्रचारक वही है जो पतितों का उद्धार करता है, पतित से पतित को सीने से लगाकर उसे सुपावन और धर्मात्मा बना देता है। प्रयति यज्ञ का सम्पादक, विष्णु योग का निष्पादक, योगसाधक वह पतित-पावन है जो पतित से पतित को आत्मप्रेरणा द्वारा झकझोरता हुआ उसे उबारता चला जारहा है—

१) (पत्मन्) पतित ! मैं (त्वा) तुझे (व्रेशीनां) व्रेशियों के मध्य (आ-धूनोमि) कम्पाता-पछारता-धोता हूं।

व्रेशी नाम निर्मल जलधाराओं का है। जिस प्रकार निर्मल जलधाराओं में मल मल कर स्नान करने से मानव का शरीर निर्मल होजाता है, उसी प्रकार वह पतितपावन वैष्णव योगी अपनी आत्मनिर्मलताओं से पतित पतित को हिला हिला कर, रगड़ रगड़ कर निखारता चला जा रहा है। योग और योगी की महिमा अकथनीय है। योगी वही है जो अपनी निर्मलताओं से मलिनों को मलरहित करके सुपावन बनादे।

२) (पत्मन्) स्खलित ! मैं (त्वा) तुझे (कुक्ननानां) कुक्ननाओं के मध्य (आधूनोमि) हिलाता-संशोधता हूं।

कुक्नना नाम उन प्यारी प्यारी आत्मध्वनियों का है जो आप्तजनों की चेतानेवाली उपदेशमयी चेतावनियों से पतितों के अन्तःकरणों में उठती हैं। योगसाधक की प्रेरणाप्रद चेतावनियां पतितों को पश्चात्ताप के आंसुओं से रुला देती हैं और उनके हृदयों में आत्मकल्याण की भाव-भरी ध्वनियां ध्वनित कर देती हैं।

३) (पत्मन्) च्युत ! मैं (त्वा) तुझे (भन्दनानां) भन्दनों के मध्य (आ-धूनोमि) विश्लेषता हूं।

भन्दना नाम उन भद्र भावनाओं का है जो पतन के अन्तिम छोर पर पहुंचने के उपरान्त पश्चात्ताप के वेग से पापी के मानस में उमड़ती हैं। वैष्णव योगी के आत्मनेत्र खोलनेवाले विवेकपूर्ण प्रवचनों में वह मांगलिक प्रभाव होता है कि पापी से पापी पतित भी अपनी भावनाओं का विश्लेषण करके अभद्र भावनाओं का परित्याग और भद्र भावनाओं का सत्कार करने लगता है।

४) (पत्मन्) पापिन् ! मैं (त्वा) तुझे (मदिन्-तमानां) मदिन्तमाओं के मध्य (आ-धूनोमि) हिलोरता हूं।

मदिन्तमा नाम उन आनन्दवृत्तियों का है जो मानव को अतिशय प्रहर्षित और सुप्रसन्न रखती हैं। वैष्णव योगी के पथप्रदर्शन में पतित पवित्र हो हो कर आनन्दवृत्तियों से हिलोरित होरहे हैं। योगसाधक पतितों को पवित्र कर कर के उन्हें आनन्दहिलोरों से प्रहर्षित करता है।

५) (पत्मन्) पतित ! मैं (त्वा) तुझे (मधुन्-तमानां) मधुन्तमाओं के मध्य (आ-धूनोमि) हिलाता हूं, हिला हिला कर माधुर्यापित करता हूं।

मधुन्तमा नाम उन पुण्यमयी मधुरताओं का है जो पाप-पंक से उबरने के उपरान्त उपलब्ध होती हैं। पाप ही पतन का हेतु है। पतन में विषाद और क्लेश से युक्त कटुता होती है। वैष्णव योगी की सत्प्रेरणायें तथा आत्मप्रचेतनायें पतितों को पाप-मुक्त करके उन्हें अतिशय मधुर पुण्यमयी मधुरताओं से माधुर्यापित कर देती हैं।

६) पतित ! मैं (त्वा) तुझे (शुक्रे) पवित्रता में (अह्नः रूपे) दिन के रूप में, (सूर्यस्य रश्मिषु) सूर्य की रश्मियों में (शुक्रं आ-धूनोमि) धुनकर पवित्र करता हूं।

धुनेरा जिस प्रकार रुई को धुनकर उसे नितान्त निर्मल कर देता है, उसी प्रकार वैष्णव योगी ज्ञान-सूर्य की किरणों से रश्मित करके पतितों की

अज्ञानरूपी रात्रि को ज्ञानरूपी दिन में परिणत कर देता है और उनकी मलिनताओं का निवारण करके उन्हें पवित्र पवित्रता में प्रतिष्ठित कर देता है।

पतित, तुझे धुनता हूं
प्रेशियों के मध्य में।
पतित, तुझे धुनता हूं
कुकूननाओं के मध्य में।
पतित, तुझे धुनता हूं
भद्र भावनाओं के मध्य में।
पतित, तुझे धुनता हूं
आनन्दवृत्तियों के मध्य में।
पतित, तुझे धुनता हूं
मधुरिमाओं के मध्य में।
धुनता हूं मैं
तुझे शुक्र में,
दिन के रूप में,
और सूर्य की किरणों में॥

**ककुभं रूपं वृषभस्य रोचते बृहच्छुक्रः शुक्रस्य पुरोगाः**
**सोमः सोमस्य पुरोगाः। यत्ते सोमादाभ्यं नाम जागृवि तस्मै**
**त्वा गृह्णामि तस्मै ते सोम सोमाय स्वाहा॥** (य ८/४९)

ककुभम् रूपम् वृषभस्य रोचते बृहत् शुक्रः शुक्रस्य पुरःगाः
सोमः सोमस्य पुरःगाः। यत् ते सोम अदाभ्यम् नाम जागृवि तस्मै
त्वा गृह्णामि तस्मै ते सोम सोमाय स्वाहा॥

पतित जन पवित्र हो हो कर अपने उद्धारकर्ता योगसाधक का स्तवन करते हुए उसके प्रति आत्म-समर्पण कर रहे हैं—

१) (वृषभस्य) वृषभ का (ककुभं रूपं) दिग्व्यापी रूप, विश्वव्यापी सौन्दर्य (बृहत्) महान्, बहुत (रोचते) प्रकाशता है, जगमगा रहा है।

योगसाधक के लिये यहां वृषभ शब्द का प्रयोग किया गया है। वृषभ का अर्थ है वृष्टि करनेवाला, बरसानेवाला, मेघ। मेघ निर्मल जल की वृष्टि करके सबको निर्मल और सुसौम्य बनाकर हरा भरा कर देता है। योगसाधक वह वृषभ है जो अपनी पावमानी पवित्रता से पतितों को पवित्र, क्रूरों को सुसौम्य और निकृष्टों को श्रेष्ठ बनाता हुआ मानव-जीवनों को निखारता, संवारता और हरियाता चला जा रहा है। उसके जीवन का सौन्दर्य सारी पृथिवी पर दिशा-प्रदिशाओं में सर्वत्र सब ओर प्रचुरता के साथ व्याप रहा है।

२) (शुक्रः) पवित्र तू (शुक्रस्य) पवित्रता का (पुरःगाः) पुरोगामी है, आगे चलनेवाला है।

योगसाधक जनोद्धारक जननेता जहां भी जाता है उसके पीछे पीछे पवित्रता व्यापती है। वह जहां से जाता है अपने पीछे व्याप्त पवित्रता छोड़ जाता है।

३) (सोमः) सोम, सौम्य, तू (सोमस्य पुरःगाः) सोम का पुरोगामी है, सौम्यता का पुरोगामी है।

वह जहां भी जाता है, उसके पीछे पीछे सोम [चन्द्र] की सी सौम्यता आती है। वह जहां से जाता है, अपने पीछे सौम्यता छोड़ जाता है।

४) (सोम) ! (यत्) यतः, क्योंकि (ते नाम) तेरा नाम, तेरा आदर, तेरा यश (अदाभ्यं) अदम्य है और तू (जागृवि) जागरूक है, मैं (तस्मै) उसके लिए (त्वा) तुझे (गृह्णामि) स्वीकार करता हूं।

उसका नाम अदम्य है। उसका यश दबाये नहीं दब रहा है। हृदय से उसका आदर हो रहा है। वह जागृवि है। उसकी जागरूकता, उसकी सावधानता उसके नाम और काम की, उसके यश और आदर की, उसकी नमनीयता और साधना की सुरक्षा कर रही है। इसीलिये जन जन उसके गुरुत्व और नेतृत्व को स्वीकार कर रहा है।

५) (सोम) ! मैं (ते तस्मै सोमाय) तेरे उस सोम के लिए, तेरी उस सोम्यता के प्रति (स्वाहा) सुहुत होता हूं, अपने आपको समर्पित करता हूं।

सोम्यता को ही समर्पण होता है। सोम के पारखी सोम्यता को परखते हैं और उसपर सुहुत होजाते हैं। भौंरे ही फूल पर मुग्ध होते हैं, गन्दे कीड़े नहीं। परवाने ही ज्योति पर क़ुर्बान होते हैं, उलूक [उल्लू] नहीं। धन्य है योगसाधक जनोद्धारक जननेता और धन्य है उसको समर्पित होनेवाला समर्पक !

जो जिसपर मुग्ध होता है समर्पित उसको होता है।
गुणों को जो परखता है गुणी पर मुग्ध होता है ॥

सौन्दर्य दिव्यापी वृषभ का
प्रचुरता से दमक रहा है।
पावन तू पुरोगामी पावनता का,
सोम तू पुरोगामी सोम का।
सोम ! यतः तव नाम अदम्य है,
और स्वयं तू सतत जागृवि,
उसी लिए ग्रहण करता हूं मैं तुझे।
सोम ! तेरे उस सोम के लिये
होता हूं मैं सुहुत समर्पित ॥

सूक्ति—ककुभं रूपं वृषभस्य रोचते।
दिव्यापी सौन्दर्य वृषभ का दमक रहा है।

**उशिक्त्वं देव सोमाग्नेः प्रियं पाथोऽपीहि वशी त्वं देव**
**सोमेन्द्रस्य प्रियं पाथोऽपीह्यस्मत्सखा त्वं देव सोम**
**विश्वेषां देवानां प्रियं पाथोऽपीहि ॥** (य ८/५०)

**उशिक् त्वम् देव सोम अग्नेः प्रियं पाथः अपि-इहि वशी त्वम् देव**
**सोम इन्द्रस्य प्रियं पाथः अपि-इहि अस्मत-सखा त्वम्देव सोम**
**विश्वेषाम् देवानाम् प्रियं पाथः अपि-इहि ॥**

पतित-पावन योगसाधक पतितों को तथा धर्मात्माओं को, सभी को जीवन-धन और आत्म-वैभव से निहाल करके जब विदा होता है तो सम्पूर्ण जनता उसके लिए शुभ कामना करती हुई कहती है—

१) (देव सोम) ! (उशिक् त्वं) उशिक् तू (अग्नेः प्रियं पाथः) अग्नि के प्रिय पाथ को (अपि-इहि) प्राप्त रह।

उशिक् का अर्थ है कामयमान, कमनीय, प्रेममय। जो सबको प्यार करे, जिसे सब प्यार करें, जो सबको चाहे, जिसे सब चाहें, वह उशिक् है।

पाथ= पा+थ। पा का अर्थ है रक्षा करना। थ का अर्थ है थर्वण अथवा गति। सुरक्षापूर्वक जिस पथ पर गमन प्रगमन किया जाये उसे पाथ कहते हैं। वेद का यह पाथ शब्द अंग्रेजी में ज्यों का त्यों इसी अर्थ में प्रयुक्त होरहा है।

अग्नि शब्द का प्रयोग यहां सर्वव्यापक, सर्वप्रकाशक, परम पावक प्रभु के लिये हुआ है।

चन्द्रमा के समान दिव्य सोम्यता तथा चन्द्रिका से उपेत होने से योगसाधक को यहां देव सोम शब्दों से सम्बोधन किया गया है।

"देव सोम ! उशिक् तू ब्रह्माग्नि के प्रिय पाथ को सम्प्राप्त रह। तू सदैव ब्रह्माग्नि के सुरक्षित पथ पर चलता रह। प्रभु तेरा रक्षक हो"। कितनी सुन्दर कामना का व्यक्तिकरण है यह !

२) (देव सोम) ! (वशी त्वं) वशी तू (इन्द्रस्य प्रियं पाथः अपि-इहि) आत्मा के प्रिय पाथ को प्राप्त रह।

वशी का अर्थ है वश में करनेवाला। किसको ? अपनी इन्द्रियों को और जन जन के हृदयों को। इसीसे वशी का अर्थ है जितेन्द्रिय और मोहक। जो जितेन्द्रिय होता है, जिसकी इन्द्रियां अनुशासित

होती हैं वही मानव मानव के हृदय को मोह पाता है। जितेन्द्रियता ही आत्मा का वह प्रिय पाथ है जिसपर चलकर योगसाधक विश्व को मोह रहा है।

"देव सोम ! वशी तू सदा आत्मा के प्रिय पाथ पर आरूढ़ रह" कैसा सुन्दर विदाई-वाक्य है यह !

३) (देव सोम) ! (अस्मत्-सखा त्वं) अस्मत्-सखा तू (विश्वेषां देवानां प्रियं पाथः अपि-इहि) सब देवों के प्रिय पाथ को प्राप्त रह।

अस्मत्-सखा=वयं सखायो यस्य सः, हम सखा हैं जिसके वह। हम जिसके सखा हैं वह हमारा सखा है।

सूर्य, चन्द्र, अग्नि, जल, पवन, पृथिवी आदि समस्त देवों का पाथ क्या है ? परोपकार।

"देव सोम ! हम तेरे सखा हैं। तू हमारा सखा है। परोपकार-पतितोद्धार-सर्वजनसुधार तेरी साध है। सब प्राकृत देव जिस-प्रकार परोपकाररत हैं, उसी प्रकार तू सतत परोपकाररत रह"।

देव सोम ! तू उशिक् प्राप्त रह
ब्रह्माग्नि के प्रिय पाथ को।
देव सोम ! तू वशी प्राप्त रह
स्वात्मा के प्रिय पाथ को।
देव सोम ! अस्मत्सखा तू
प्राप्त रह सब देवों के प्रिय पाथ को॥

**इह रतिरिह रमध्वमिह धृतिरिह स्वधृतिः स्वाहा।**
**उपसृजन्धरुणं मात्रे धरुणो मातरं धयन्**
**रायस्पोषमस्मासु दीधरत्स्वाहा॥** (य ८/५१)

इह रतिः इह रमध्वम् इह धृतिः इह स्व-धृतिः स्वाहा।
उप-सृजन् धरुणम् मात्रे धरुणः मातरम् धयन्।
रायः पोषम् अस्मासु दीधरत् स्वाहा॥

वियोग-विषाद में जनता योगसाधक के प्रति जगत् के मिथ्यात्व और संसार की निस्सारता की बातें करने लगती है। योगसाधक उन्हें यथार्थ तत्त्व समझता है—देवो और देवियो ! (इह) यहां, इस संसार में (रतिः) रति है, (इह) यहां, (रमध्वम्) रमण करो।

रमु क्रीडायाम्। रम् धातु, जिससे रति शब्द निर्मित हुआ है, का अर्थ है क्रीडा करना, खेलना। वैराग्य और विषाद नपुंसकता अथवा पराजित वृत्ति के द्योतक हैं। वेद की शिक्षायें पुंसक और विजयप्रद हैं। वेद की विज्ञानमय तत्त्वदृष्टि में न संसार असार है, न जगत् मिथ्या है, अपि तु संसार ससार है, जगत् सत है और सृष्टि स्रष्टा की एक वास्तविकता है। यहां स्वप्न निरर्थक वस्तु नहीं है, सार्थक भावना है। वैदिक वाङ्मय में स्वप्न का अर्थ है सु-अप्न। सु का अर्थ है शुभ, श्रेष्ठ, सुन्दर। अप्न का अर्थ है कर्म, रूप। स्वप्न का वैदिक अर्थ है सुकर्म, सुरूप।

"इस संसार में विषाद और वैराग्य का क्या काम। यह संसार तो क्रीडास्थल है, रोचकतापूर्ण आनन्दधाम है। तुम सब यहां रमण करो। संसार में सर्वत्र सुरुचिपूर्वक इसके सुरस का आस्वादन करो। इसके रूप सौन्दर्य का अवलोकन करो। यह संसार कर्मक्षेत्र है, इसमें सुकर्म करो। यह तो धर्मक्षेत्र है, इसमें धर्म का सम्पादन करो"।

इह रतिरिह रमध्वम्-योगसाधक के मुख से इस शिक्षामय सूक्ति को सुनकर विरह-विषाद से पीड़ित जनता पुकार उठती है—यहां तो बहुत कष्ट हैं, बहुत कठिनाइयां हैं, बहुत आपत्तियां हैं।

निस्सन्देह संसार में कठिनाइयां हैं और आपत्तियां भी। छोटे से छोटे, साधारण से साधारण और महान् से महान् व्यक्तियों को

समानरूपेण सदा से कठिनाइयों और आपत्तियों से जूझना पड़ा है। किन्तु कठिनाइयों और आपत्तियों का रोना रोनेवाले यह भूल जाते हैं कि धृति और स्वधृति के आश्रय से कठिनाइयों और आपत्तियों का मुक़ाबला तथा समाधान करने से ही पुरुष महा-पुरुष बनता है और नारी महा-नारी का पद प्राप्त करती है।

तत्वबोध से प्रबुद्ध योगसाधक समझा रहा है—"लोगो! कठिनाइयां और आपत्तियां तो उत्कर्ष का सोपान हैं। जो जितनी अधिक कठिनाइयों और आपत्तियों का मुक़ाबला करते हैं वे उतने ही महान् और उच्च होते हैं। अतः तुम (इह) यहां, इस संघर्षमय संसार में (धृतिः) धृति, (इह) यहां, इस युद्धक्षेत्र में (स्व-धृतिः) आत्म-धृति [के आश्रय से] (स्वाहा) स्व-आहा, आत्म-आह्लाद, आत्म-आनन्द [से युक्त रहते हुए यहां रमण करो]

धृत नाम धारण, स्थिति, स्थैर्य और धैर्य का है। स्वधृति का अर्थ है स्व [आत्म] + धृति [स्थिति, अवस्थिति]। जीवन-स्थिति और आत्म-अवस्थिति, ध्रुव धैर्य और आत्म स्थैर्य—ये ही दो पतवार हैं जीवन-नौका को कठिनाइयों और आपत्तियों के भंवरों में से आनन्दपूर्वक पार करने के लिए। संसार के द्वन्द्वों में रमणीयता की धारणा तथा आनन्द की आत्मधारणा के साथ संघर्ष करते हुए जीवनपथ पर अग्रसर रहने से कठिनाइयां और आपत्तियां मानव के जौहर को जगाती हैं और प्रति क्षण उसे हंसाती हैं।

धृति, स्वधृति और स्वाहा [आत्मानन्द] के संस्कारों की स्थापना मानवसमाज में किस प्रकार हो, इस जन-जिज्ञासा के समाधान में योगसाधक कहता है—(धरुणः) धर्ता, गर्भ-स्थापनकर्ता, पति (मात्रे) माता [मातृत्व की कामना करनेवाली पत्नी] के लिए (धरुणं) धर्तव्य, धरणीय, गर्भ को (उप-सृजन्) स्थापन करता हुआ (रायः पोषं दीधरत्) आत्मैश्वर्य की पुष्टि स्थापन करे, जन्मनेवाला शिशु (मातरं धयन्) माता को पीता हुआ (रायः पोषं दीधरत्) आत्मैश्वर्य की पुष्टि स्थापन करे तो (अस्मासु) हममें, हम सबमें, हम मानवों में, हमारे मानवसमाज में (स्वाहा) आत्मानन्द, आत्म-अवस्थिति, आत्मस्थैर्य [के संस्कार समंकित हो जायें]।

सन्तति-विज्ञान के यहां दो गहन महासूत्र हैं।

गर्भ-स्थापन का क्षण एक निर्णयकारी क्षण है। गर्भ-स्थापना के समय पिता की भावना जैसी होती है, गर्भस्थ शिशु के जीवन के मूल में वैसे ही संस्कार समंकित होजाते हैं। उन्हीं मूल-संस्कारों से संस्कृत रहता हुआ गर्भ-पिण्ड बनता और बढ़ता रहता है। जिस भावना से पिता ने बीज-वपन किया है और माता ने भूमिवत् बीज ग्रहण किया है, वैसे ही संस्कारों से युक्त हुआ बीज अंकुरित और परिवर्धित होता है। गर्भस्थापन या बीजवपन करते हुए यदि भावी सन्तान का पिता धृति, स्वधृति और स्वाहा की भावना करता है अपि च आत्मैश्वर्य की पुष्टि से युक्त सन्तान की कामना करता है तो निश्चय ही सन्तान धृति, स्वधृति, स्वाहा और आत्मसम्पुष्टि के संस्कारों से मूलतः सुसंस्कृत होजाती है। सुसंस्कार ही मानव-सन्तान को और परिणामतः मानव-समाज को सुसंस्कृत बनाते हैं।

गर्भ-स्थिति के क्षण से ही गर्भ [गर्भस्थ शिशु] माता [गर्भिणी] को पीना आरम्भ कर देता है। माता के गर्भ में स्थित रहता हुआ शिशु दश चन्द्र मास [सौर मास के नौ महीने और दश दिन] तक गर्भिणी के रसों का पान करता हुआ और माता के शरीरस्थ रसों से सिंचित होता हुआ बढ़ता है और जन्मने पर भी वह माता के शरीर के रसों से सुसिंचित होता है। दांतों के निकल आने पर जब वह माता के स्तनों का पान बन्द करता है और

खाद्य पदार्थों का सेवन करने लगता है तब वह माता के शरीर के रसों का पान बन्द करता है।

गर्भ में और गर्भ से बाहर माता के रसों के पान का जो समय है वह भी संस्कारों के समंकन की दृष्टि से अतिशय निर्णयकारी समय है। शिशु के इस रसपान काल में यदि उसकी माता अपने चौबीसों घण्टे के व्यवहार में धृति, स्वधृति और स्वाहा की भावना से भावित रहती है और बलवान् तथा आत्मैश्वर्य से युक्त सन्तान की कामना करती है तो निश्चय ही सन्तान धृति, स्वधृति, स्वाहा और आत्मसम्पुष्टि के संस्कारों से सर्वतः सुसंस्कृत होजाती है अपि च जीवन-भर उन्हीं संस्कारों के आधार पर विकसित होती रहती है।

यहां रति है,
रमण करो यहां।
यहां धृति हो,
यहां स्वधृति,
यहां हो स्वाहा।
धर्त्ता माता के लिये
गर्भ-स्थापन करता हुआ,
शिशु माता को पीता हुआ,
हममें करे स्थापन पुष्टि
आत्मैश्वर्य की,
तो होजायें समंकित सबमें
आत्म-अवस्थिति के संस्कार॥

सूक्ति—इह रतिरिह रमध्वम्।
यहां आनन्द है, यहां रमण करो॥
इह धृतिरिह स्वधृतिः स्वाहा।
यहां धैर्य हो, यहां आत्मधारण और
आत्म-अवस्थिति हो॥

**सत्रस्य रिद्धिरस्यगन्म ज्योतिरमृता अभूम।**
**दिवं पृथिव्या अध्यारुहामाविदाम देवान्त्स्वर्ज्योतिः॥** (य ८/५२)

सत्रस्य ऋद्धिः असिः अगन्म ज्योतिः अमृताः अभूम।
दिवम् पृथिव्याः अधि आ-अरुहाम अविदाम देवान् स्वः ज्योतिः॥

योगसाधक के जीवनप्रद उपदेश से उद्बुद्ध और उसके ज्योतिर्दान से ज्योतित तथा जागृत जनता विदाई-अभिनन्दन करती हुई सहसा कह उठती है—योगिन्! तू (सत्रस्य ऋद्धिः असिः) सत्र की सिद्धि है।

सत्र नाम अविराम संचालित दीर्घकालीन यज्ञ का है। मानव-जीवन दीर्घ सत्र है। मानव-जीवन की अपेक्षा परिवार दीर्घतर सत्र है। परिवार की अपेक्षा समाज और भी दीर्घतर सत्र है। समाज की अपेक्षा राष्ट्र उससे भी कहीं अधिक दीर्घतर सत्र है। और विश्व तो दीर्घतम सत्र है ही। पांच ही सत्र हैं—व्यक्ति-सत्र, परिवार-सत्र, समाज-सत्र, राष्ट्र-सत्र, विश्व-सत्र।

एक विश्व-रूप, आध्यात्मिक, धर्मपरायण सत्यनिष्ठ वैदिक योगसाधक जननेता ही है जिसे विश्व की जनता द्वारा सर्वत्र सम्बोधन करते हुए कहा जाता है—

१) तू (सत्रस्य ऋद्धिः असिः) सत्र की ऋद्धि है। तू पञ्च-सत्र का सफल याजक है।

२) तेरे जीवन से हमने (ज्योतिः अगन्म) ज्योति प्राप्त की है।

३) तेरे सम्पर्क से हम (अमृताः अभूम) अमृत होगये हैं। हम विकार-विष से मुक्त होकर निर्विष होगये हैं।

४) तेरी उत्प्रेरणा से हम (पृथिव्याः दिवं अधि आ-अरुहाम) पृथिवी से द्यौ पर चढ़ गये हैं। हम पार्थिव भोगों से ऊपर उठकर दिव्य दिव्यता में संस्थित होगए हैं।

५) तेरे संस्पर्श से हमने (देवान् स्वः ज्योतिः) दिव्यतायें, आनन्द और ज्योति (अविदाम) सम्पादन की हैं।

योगस्थ वैदिक जननेता ही है जिसके सत्र-नयन में विश्व की प्रजा अन्धकार से निकलकर ज्योति में प्रवेश करती है, भोगविष से रिक्त होकर योगामृत से प्रपूरित होती है, जीवन की पार्थिव नीचाइयों से ऊपर उठकर देव की दैवी ऊंचाई पर चढ़ जाती है, दिव्यताओं से विभूषित होकर आनन्द ज्योति का आस्वादन करती है।

तू सत्र की संसिद्धि है,
हमने ज्योति सम्प्राप्त की,
हम अमृत होगये,
हम पृथिवी से चढ़े द्यौ पर,
हमने कीं सम्प्राप्त
दिव्यतायें, आनन्द और ज्योति ॥

सूक्ति—सत्रस्य ऋद्धिरसि।
तू सत्र की संसिद्धि है ॥
दिवं पृथिव्या अध्यारुहाम।
हम पार्थिवता से दिव्यता पर चढ़ गये हैं ॥
अविदाम देवान्त्स्वर्ज्योतिः।
हमने सम्पादन की हैं दिव्यतायें,
आनन्द और ज्योति ॥

**युवं तमिन्द्रापर्वता पुरोयुधा यो नः पृतन्यादप तंतमिद्धतं वज्रेण तंतमिद्धतम्। दूरे चत्ताय छन्त्सद्गहनं यदिनक्षत्। अस्माकं शत्रून्परि शूर विश्वतो दर्मा दर्षीष्ट विश्वतः। भूर्भुवः स्वः सुप्रजाः प्रजाभिः स्याम सुवीरा वीरैः सुपोषाः पोषैः ॥**

[ऋ १. १३२-६] (य ८/५३)

**युवम् तम् इन्द्रापर्वता पुरःयुधा यः नः पृतन्यात् अप तम्-तम् इत् हतम् वज्रेण तम्-तम् इत् हतम्। दूरे चत्ताय छन्त्सत् गहनम् यत् इनक्षत्। अस्माकम् शत्रून् परि शूर विश्वतः दर्मा दर्षीष्ट विश्वतः। भूःभुवःस्वः सु-प्रजाः प्रजाभिः स्याम सु-वीराः वीरैः सु-पोषाः पोषैः ॥**

सर्वत्र अभिनन्दित होता हुआ विष्णु के पद का प्रकाशक योगसाधक जनसमूह-जनसमूह को सत्र की संसिद्धि के रहस्य का उद्घाटन करता है—

१) (पुरःयुधा इन्द्रापर्वता) साक्षात् युद्ध करनेवाले इन्द्र और पर्वत! (युवं) तुम दोनों (वज्रेण) वज्र से, वर्जन सामर्थ्य से (तं) उसको, (तं तं इत्) उस उस को ही (अप-हतम्) मार भगाओ, (तं तं हतं इत्) उस उस को मारो ही, (यः) जो (नः) हमें. हमारे प्रति, हम मानवों पर, हम मानव-समूहों पर (पृतन्यात्) सेना चढ़ाये, ससैन्य आक्रमण करे।

इन्द्र है इन्द्रियों का स्वामी आत्मा और पर्वत है पर्ववत् [पर्ववान्] मानव-देह। इन्द्र और पर्वत अथवा आत्मा और देह दोनों के संयोग से मानव-जीवन बनता है। मानव-जीवन साक्षात् युद्धमय है। आत्मा ओर शरीर दोनों मिलकर निरन्तर युद्ध करते हैं। किससे ? पाप पापी से, रोग मृत्यु से। किस लिये ? धर्म की रक्षा और अमरत्व की प्राप्ति के लिये।

पाप की सेना का पार नहीं है। पापजन्य विकार-वासनाओं की सेना की न कोई गणना कर पाया है न कर पायेगा। यह पापी पाप सिद्धों और असिद्धों पर, सब पर अपनी सेनाओं से आक्रमण करता रहता है। मानव को चाहिए कि इन्द्रियसमूह अपनी देह तथा आत्मा के संयुक्त प्रहार से, अपने वज्र से, अपनी सम्पूर्ण वर्जनशक्ति से, वह पाप की सेना का तत्क्षण संहार करता रहे। अन्यथा पाप-सेना अपनी जड़ गहरी जमा लेती है। आत्मा की जो निज वर्जन-शक्ति है, जो दुरित-निराकरण की

अमोघ सामर्थ्य है, जो प्रवल इच्छाशक्ति है, वही वह अटूट अखण्ड शस्त्र है जिससे वह पाप की सेना का यथावत् हनन कर सकता है। इसी का नाम आत्मसंग्राम है। इन्द्रो जयाति न परा जयाता। इन्द्र सदैव विजयी होता है, कभी पराजित नहीं होता है। इन्द्र-वज्र ही वह वज्र है, आत्म-अस्त्र ही वह अस्त्र है जो पाप की प्रत्येक सेना और पाप के प्रत्येक आक्रमण को परास्त करता है। आत्मा अधिराज है, देहेन्द्रियां सेना है, आत्मा की वर्जन-शक्ति युद्धायुध है, सतत साधना संग्राम है।

२) पाप (यत् गहनम् इनक्षत्) यदि गहरा व्याप जाये, तो (चत्ताय) आत्माह्लाद के लिये [मानव उसे] (दूरे छन्त्सत्) दूर [देश] में धकेल देवे।

पाप तीन प्रकार से सेवन किया जाता है—मनसा, वाचा, कर्मणा। पाप के सेवन से पाप रोम रोम में, कण कण में, अन्तरतम में गहनता के साथ व्याप जाता है। पाप के सेवन में सुख की प्रतीति होती है, किन्तु परिणाम में घोर मनस्ताप तथा आत्म-विषाद पल्ले पड़ता है। पाप के सेवन में जितने सुख की प्रतीति होती है, उसके त्याग में उससे कहीं अधिक आत्माह्लाद अथवा आत्मानन्द की उपलब्धि होती है। वास्तविक आनन्द भोगों के सेवन में नहीं है, उनके त्याग में है।

३) (शूर) ! (अस्माकं शत्रून्) हमारे शत्रुओं को, हम मानवों के शत्रुओं को, सर्वमानवों के शत्रुओं को (विश्वतः) सर्वतः, सब प्रकार से (परि) सब ओर (दर्मा) विदीर्णता हुआ, विदीर्ण करता हुआ (विश्वतः) सर्वतः, सब प्रकार से (दर्षीष्ट) दीर्ण कर, चूर चूर कर।

शूर वह नहीं है जो शत्रुओं से परास्त होजाये। शूर वही है जो शत्रुओं को दीर्ण विदीर्ण करदे। शत्रुञ्जय वह नहीं है जो मानव के और मानवता के शत्रुओं से सन्धि करता है। शत्रुञ्जय वही है जो मानव के और मानवता के शत्रुओं को सब प्रकार से निरुपाय करके सब दिशाओं से उनका नितान्त निराकरण करता है।

समस्त दुरित और सारी बुराइयां पाप की सन्तान हैं। वे सब सर्वमानवों के और मानवता के महा बली शत्रु हैं। शूर मानव वही है जो उन विकार वासना आदि महाशत्रुओं का सब दिशाओं में सब ओर और सब प्रकार से हनन करता है।

४) योगसाधक को अपनी सार्वभौम साध की संसिद्धि के लिए ऐसे ही प्रजीवी शूरों की आवश्यकता है। इसी अनुभूति के साथ वह परम पावन विष्णु से प्रार्थना करता है—(भूःभुवःस्वः) सत् चित् आनन्द ! सच्चिदानन्द ! हम सब (प्रजाभिः सुप्रजाः) प्रजाओं से सुप्रजाओंवाले, (वीरैः सुवीराः) वीरों से सुवीरोंवाले, (पोषैः सुपोषाः) पुष्टियों से सुपुष्टियोंवाले (स्याम) हों, रहें।

पुरोयुद्ध देह और इन्द्र !  
तुम दोनों अपने सुवज्र से  
उसको उस उस को ही मारो,  
मारो ही उस उस को कि जो  
करे आक्रमण हमपर।  
व्याप जाये यदि वह गहन में  
उसको दूर धकेलो  
आत्म-आह्लाद के लिए।  
शूर ! हमारे शत्रुओं को,  
सब प्रकार से और सर्वतः,  
करता हुआ दीर्ण सर्वतः,  
दीर्ण विदीर्ण विचूर्ण तू करदे।  
सच्चिदानन्द ! रहें सदा हम  
प्रजाओं से सुप्रजाओंवाले,  
वीरों से सुवीरोंवाले  
पुष्टियों से सुपुष्टियोंवाले

सूक्ति—भूर्भुवःस्वः सुप्रजाः प्रजाभिः स्याम।  
सच्चिदानन्द ! हम प्रजाओं से सुप्रजाओं वाले हों॥

**परमेष्ठ्यभिधीतः प्रजापतिर्वाचि व्याहृतायामन्धो अच्छेतः ।**
**सविता सन्यां विश्वकर्मा दीक्षायां पूषा सोमक्रयण्याम् ।।**
(य ८/५४)

**परमे-स्थी अभि-धीतः प्रजाः-पतिः वाचि वि-आहृतायाम् अन्धः अच्छ-इतः ।**
**सविता सन्याम विश्व-कर्मा दीक्षायाम पूषा सोम-क्रयण्याम् ।।**

योगसाधक पञ्चसत्र का सफल संसिद्ध साधक है। उसके जीवन से मानव-प्रजा को ज्योति सम्प्राप्त होरही है। उसके सम्पर्क से मानव-जाति अमृत [निर्विष] बनती चली जारही है। उसकी उत्प्रेरणा से मानव पार्थिव भोगों से ऊपर उठकर दैवी स्थिति में स्थित होरहे हैं। उसके स्पर्श से प्रजा को आनन्द और ज्योति की उपलब्धि होरही है। वह सर्वत्र पाप के उन्मूलन और धर्म की स्थापना की उत्प्रेरणा करता चला जारहा है। वह अन्तःशत्रुओं को दीर्ण चूर्ण करने की शिक्षा कर रहा है। वह वीर सुपुष्ट प्रजाओं का निर्माण कर रहा है।

कहां से आया और आरहा है उसमें इतना संबल, इतना तेज, इतना प्रभाव, इतनी विश्वकर्मता और इतना सुपोष? इसी रहस्य का उद्घाटन करती हुई वेदमाता कहती है—

१) (प्रजापतिः) प्रजा-पति, प्रजाओं का स्वामी, अखिलेश विष्णु (अभि-धीतः) अभिधीत हुआ (परमे-स्थी) परम में स्थित [करता है]।

अभिधीतः का अर्थ है सर्वतः ध्यात, सम्पूर्णतः ध्यान में धारित। प्रजापति विष्णु को जो सतत ध्याता है, विष्णु उसे अपनी परम स्थिति में संस्थित रखता है। ध्यान से धारण होता है। जो जिसका ध्यान करता है वह वही होजाता है, उसी के गुणों से युक्त और उसी की शक्तियों से सशक्त होजाता है। योगसाधक ने ध्यान-समाधि द्वारा प्रजापति विष्णु को अपने जीवन में धारित किया हुआ है, अपने देह और देही को विष्णु से युक्त संयुक्त किया हुआ है। उसके जीवन में ब्राह्म दिव्यताओं और ब्राह्म शक्तियों का सतत संचार होता रहता है। इसीसे वह इतनी गहन और व्यापक संसाधना करता चला आरहा है।

२) प्रजापति से युक्त संयुक्त रहने से योगी की (वि-आहृतायां वाचि) वि-आहृता वाणी में (अच्छ-इतः) सम्यक्-प्रेरित (अन्धः) अन्धस् [स्थापित होजाता है]।

वि-आहृता वाक् नाम उस वाणी का है जो श्रोताओं को आकर्षित करती है, जो सुननेवालों के हृदयों को खींचती [अपील करती] है।

अन्धस् नाम अन्न, प्राण और सोम का है। अन्न देह का सुख है। प्राण मन का ओज है। सोम आत्मा का आनन्द है। प्रजापति में समाहित योगी की वाणी में शारीरिक सुख, मानसिक ओज और आत्मिक आनन्द का सुप्रेरित अन्धस् निहित होता है। उसकी वाणी का एक एक शब्द आहृत-आकर्षित करने वाला होता है।

प्रजापति में समाहि रहने से योगसाधक की व्याहृत वाणी में सम्यक् प्रेरणा करनेवाले अन्धस् का संचार है। इसीलिये उसकी वाणी से सर्वत्र सत्य ज्ञान का प्रभावशाली प्रकाशन होरहा है।

३) प्रजापति से संगत रहने से योगी (सन्यां) संविभाग में, संवितरण में (सविता) सूर्य बन जाता है।

प्रकाश सूर्य की सम्पदा है। वह अपनी प्रकाश-सम्पदा का अनवरत वितरण करता रहता है।

योगसाधक प्रजापति से प्राप्त ब्राह्मी सम्पदाओं और योगैश्वर्यों का सर्वत्र सतत वितरण करता चला जारहा है।

४) प्रजापति में समाहित रहने से योगी (दीक्षायां विश्व-कर्मा) दीक्षा में विश्वकर्मा [बना रहता है]।

व्रतेन दीक्षामाप्नोति। व्रत धारण करने से मानव दीक्षा को प्राप्त होता है। व्रत धारण करने कराने का नाम दीक्षा है। योगस्थ व्रती दीक्षा में विश्व-कर्मत्व [दक्षता, व्याप्ति] प्राप्त करता है।

योगसाधक व्रतदीक्षित है। विष्णु में समाहित हुआ, वैष्णव सम्पत्तियों से सम्पन्न होकर वह दक्षता के साथ अपने सुपावन व्रतों की सफल साधना कर रहा है और सर्वमानवों को योगदीक्षित करता चला जारहा है। वैदिक योगी की महिमा महान् है।

५) प्रजापति में सतत समाहिति से योगी (सोम-क्रयण्यां) सोम-क्रय में (पूषा) पूषा [होता है]।

योगी अपने जीवन के मूल्य पर सोम खरीदता है। वह आत्मसमर्पण करके वैष्णव सोम खरीदता है। योगैश्वर्य अथवा ब्रह्म का साक्षात्कार ही वह सोम है जिसे योगी सर्वात्मना समर्पित होकर और सब सांसारिक भोगों की आहुति देकर खरीदता [प्राप्त करता] है। वही वैष्णव योग के सम्पादक और प्रयति यज्ञ के याजक इस योगसाधक ने किया है और इसीसे वह पूर्व मन्त्रों में वर्णित दुस्तर साधनाओं में संसिद्धि प्राप्त कर पाया है। यह पूषा का पूषत्व है।

प्रजापति—
होकर अभिध्यात,
करता है परम में स्थित;
बनता है
व्याहृत वाणी में सुप्रेरित सोम;
सविता संविभाग वितरण में;
विश्वकर्मा दीक्षा में;
पूषा सोम-क्रय में।

**इन्द्रश्च मरुतश्च क्रयायोपोत्थितोऽसुरः पण्यमानो**
**मित्रः क्रीतो विष्णुः शिपिविष्ट उरावासन्नो**
**विष्णुर्नरन्धिषः ॥ (य ८/५५)**

**इन्द्रः च मरुतः च क्रयाय उप-उत्थितः असुरः**
**पण्यमानः मित्रः क्रीतः विष्णुः शिपि-विष्टः उरौ**
**आ-सन्नः विष्णुः नरन्-धिषः ॥**

पूर्व मन्त्र के अनुसार योगसाधक ब्रह्म-सोम के क्रय में पूषा है। स्व सर्वस्व समर्पित करके उसने वैष्णव सोम क्रय [प्राप्त] किया है।

यहां योगसाधक के (इन्द्रः च मरुतः च) आत्मा और प्राणों को (क्रयाय) क्रय करने [खरीदने] के लिए (क्रीतः विष्णुः) क्रीत विष्णु [बनता है]— (उप-उत्-थितः) समीप-ऊपर-स्थित (असुरः) प्राण-रस, भवस्वरूप, आनन्दघन, (पण्यमानः) स्तूयमाण, (मित्रः) मित्र, (शिपि-विष्टः) किरण-प्रविष्ट, (नरन्-धिषः) मंचलों को अन्तर्ध्वनित करनेवाला।

पूषा योगी ही विष्णु के ब्रह्मसोम का खरीदार नहीं होता है, विष्णु भी अपने प्रिय योगी का खरीदार होता है।

भक्त को भगवान् का भक्तिसोम प्रिय है तो भगवान् को भक्त का आत्मा और प्राण प्रिय हैं। भक्त स्व सर्वस्व समर्पित करके विष्णु भगवान् को खरीदता है तो विष्णु भगवान् आनन्दघन बनकर, भक्त पर आनन्द की वृष्टि करके, आनन्द के मूल्य पर भक्त को खरीदता है।

पूर्व मन्त्रानुसार योगसाधक ने विष्णु के सोम को खरीदा है पूषा बनकर और इस मन्त्र में क्रीत [खरीदे गए] विष्णु ने पूषा योगसाधक को खरीदा है—

१) उपोत्थित असुर बनकर। उपोत्थित = उप + उत् + थित। उप का अर्थ है समीप। उत् का अर्थ है उच्च, ऊपर। थित का अर्थ है स्थित। निकटस्थ

और उच्चस्थ आनन्दघन बनकर जो वृष्टि करता है उस घन को उपोत्थित असुर कहते हैं। भक्त को खरीदने के लिए विष्णु उपोत्थित आनन्दघन बन गया है। आनन्द की वृष्टि से विष्णु ने योगसाधक को खरीदा है।

२) पण्यमान बनकर। पण स्तुतौ व्यवहारे। विष्णु ने योगसाधक को वैष्णव स्तुत्य व्यवहारों से, प्रशस्त ब्राह्म जीवन-शैलियों से अलंकृत करके उसे खरीदा है, उसे अपनाया है।

३) मित्र बनकर। मित्र का अर्थ है मान और स्नेह करनेवाला। विष्णु ने मान और स्नेह से योगसाधक को खरीदा है।

४) शिपिविष्ट बनकर। शिपि नाम किरण का है। विष्ट का अर्थ है प्रविष्ट। विष्णु ने ज्ञान की किरण के रूप में भक्त के भीतर प्रकाश करके उसे क्रय किया है।

५) नरन्धिष बनकर। नरन्=संबल। धिष=ध्वनि। नरन्-धिष का अर्थ है संबलों को ध्वनित करने-वाला। विष्णु भक्त के अन्तः में आत्मसंबलों तथा ब्रह्मसंबलों की पुंसक ध्वनियां ध्वनित करके उसे क्रय करता है।

क्रीत विष्णु द्वारा योगसाधक क्रय किया जा चुका है। भक्त और भगवान् दोनों एक दूसरे के क्रीत हैं। क्रीत भक्त अपने क्रीत भगवान् से संगत समाहित हुआ कह उठता है—(विष्णुः) विष्णु [मेरे] (उरौ) उरु में, विशाल हृदयाकाश में, परम व्योम में (आ-सन्नः) समीपस्थ है, एकाकार है।

तू है क्रीत मेरा मैं हूं क्रीत तेरा।
प्रियतम तू मेरा प्रियतम मैं तेरा॥
यह महिमा है तेरी मेरे प्यारे विष्णो।
अनन्त का मेरे सान्त हृदय में डेरा॥

**इन्द्र और प्राणों को**
**क्रय करने के लिए**
**क्रीत विष्णु बन गया**
**उपोत्थित घन,**
**पण्यमान, सन्मित्र,**
**किरण-प्रविष्ट और संबल-ध्वनि।**
**विष्णु है आसन्न उरु में॥**

**प्रोह्यमाणः सोम आगतो वरुण आसन्द्यामासन्नो**
**ऽग्निराग्नीध्र इन्द्रो हविर्धाने ऽथर्वोपावह्रियमाणः॥**

(य ८/५६)

**प्र-उह्यमानः सोमः आ-गतः वरुणः आ-सन्द्याम् आ-सन्नः**
**अग्निः आग्नीध्रे इन्द्रः हविःधाने अथर्वा उप-अव-ह्रियमानः॥**

योगसाधक की योगस्थिति का यह अति गहन, गोपनीय और अनुभवगम्य चित्रण है—

१) (सोमः वरुणः) सोम्य वरुण, सुन्दर और वरणीय विष्णु (प्र-उह्यमाणः) प्रकृष्टतया अनुष्ठानित होकर (आ-गतः) आगया है और (आसन्द्याम्) आसन्दी पर, सिंहासन पर, हृदयासन पर, (आ-सन्नः) समीपस्थ है, उपस्थित है, विराजा हुआ है। योगसाधक अपने हृदय में सोम्य और वरणीय विष्णु का साक्षात् संदर्शन कर रहा है।

२) योगसाधक के (आग्नीध्रे अग्निः) आग्नीध्र में अग्नि है। प्रेमाग्नि से पूरित उसके हृदय में प्रेमाग्नि प्रज्वलित है।

३) (हविःधाने इन्द्रः) हवि-धान में इन्द्र है। प्रेम-हवि से पूरित हृदय में उसका आत्मा प्रेम-हवि [स्नेह-सोम] अर्पण कररहा है।

४) योगसाधक का (अथर्वा) अकम्प आत्मा (उप-अव-ह्रियमाणः) निकट अवहृत है, वक्ष सवक्ष है, एकाकार है।

सोम वरुण आगया
सुष्ठु अनुष्ठित होकर,
विराज रहा है आसन्दी पर,
अग्निधान में अग्नि,
हविर्धान में इन्द्र,
अथर्वा उप-अव-हुत है ॥

**विश्वे देवा अंशुषु न्युप्तो विष्णुराप्रीतपा**
**आप्यायमानो यमः सूयमानो विष्णुः**
**सम्भ्रियमाणो वायुः पूयमानः शुक्रः पूतः शुक्रः**
**क्षीरश्रीर्मन्थी सक्तुश्रीः ॥** (य ८/५७)

विश्वे देवाः अंशुषु नि-उप्तः विष्णुः आप्रीत-पाः
आप्यायमानः यमः सूयमानः विष्णुः
सम्भ्रियमानः वायुः पूयमानः शुक्रः पूतः शुक्रः
क्षीर-श्रीः मन्थी सक्तु-श्रीः ॥

हृदय-सदन में विष्णु का साक्षात् संदर्शन करते हुए योगसाधक को सबमें सब ओर सर्वत्र विष्णु का संदर्शन होरहा है। उसी अनुभूति की स्थिति में वह प्रगान कर रहा है—

१) (विश्वे देवाः) सब देवो! समस्त प्राकृत देवो!
२) तुम्हारे (अंशुषु) अंशुओं में, अंकुरों में, अंशों में, अङ्गप्रत्यङ्गों में (आ-प्रीत-पाः विष्णुः) प्रीति की पूर्णतया रक्षा करनेवाला विष्णु (नि-उप्तः) निस्थापित है, नित्य-नियुक्त है।
३) वही (आप्यायमानः) प्रवृद्ध, व्यापनशील [तुम्हारा](यमः) नियन्ता है।
४) वह (सूयमानः) सृजनशील, रचयिता [तुममें] (विष्णुः) व्यापक है।
५) वही तुम्हारा (सं-भ्रियमाणः) सम्भरण-सम्पोषण करता हुआ [तुम्हारा] (वायुः) प्राण है, जीवनाधार है।
६) वही (पूयमानः) पावनशील [तुम्हारा] (शुक्रः) पवित्रकर्ता है। उसी की पवित्रता से तुम सब पवित्र हो।
७) वही (पूतः) पवित्र, परम पावन विष्णु (शुक्रः) पवित्र है। उसी की सत्ता है जो नितान्त शुद्ध पवित्र है।
८) जो (क्षीर-श्रीः) दुग्ध-श्री तथा (सक्तु-श्रीः) सत्तु-श्री [होता है], वही (मन्थी) मन्थनशील योगी [विष्णु का साक्षात्कार करता है]।

क्षीर नाम दुग्ध अथवा निर्विष अमृतमय पेय का है। सक्तु नाम सत्तु अथवा निर्विष अमृतमय अन्न का है। योगक्षेत्र में अमृतमय पेय तथा अमृतमय अन्न [भोजन] का महत्त्व प्रत्यक्ष है। शुद्धाहार और शुद्धपान से योगी का सत्त्व सिद्ध होता है। सत्त्व की शुद्धि ही क्षीर और सक्तु की श्री है। शुद्ध-सत्त्व योगी ही धारणा-ध्यान-समाधि द्वारा तत्त्व का मन्थन करके माया [प्रकृति] में व्यापक विष्णु का उसी प्रकार संदर्शन करता है जिस प्रकार दूध का मन्थन करके दूध में व्यापक मक्खन का संदर्शन किया जाता है। योगसाधक ने शुद्ध सत्त्व के आश्रय से मन्थन करके ब्रह्मसाक्षात्कार किया है।

विश्वे देवो!
प्रीतिरक्षक विष्णु न्युप्त है
अंशुओं में।
वह ही व्यापनशील नियन्ता,
वह ही सृजनशील व्यापक,

| | |
|---|---|
| वह ही सम्भरणशील प्राण है, | क्षीरश्री और सक्तुश्री से |
| वह ही पावन शोधनकर्ता, | शोधित मन्थी, |
| वह ही पावन परम पवित्र । | दर्शन करता ब्रह्म-तत्त्व का ॥ |

**विश्वे देवाश्चमसेषून्नीतो ऽसुर्होमायोद्यतो रुद्रो हूयमानो वातो ऽभ्यावृत्तो नृचक्षाः प्रतिख्यातो भक्षो भक्ष्यमाणः पितरो नाराशंसाः ॥** (य ८/५८)

**विश्वे देवाः चमसेषु उत्-नीतः असुः होमाय उत्-यतः रुद्रः हूयमानः वातः अभि-आवृत्तः नृ-चक्षाः प्रति-ख्यातः भक्षः भक्ष्यमाणः पितरः नाराशंसाः ॥**

विष्णु के सतत संदर्शन और संदृष्टि में आनन्द-विभोर हुआ समाहित योगसाधक सामाजिक देवों, पितरों और नाराशंसों को सम्बोधन करके कह रहा है—(विश्वे देवाः पितरः नाराशंसाः) सब देवो, पितरो और नाराशंसो ! वह विष्णु (होमाय) होमार्थ (चमसेषु) चमसों में (उत्-नीतः असुः) ऊपर लेजाया गया प्राण है, (उत्-यतः रुद्रः) ऊपर उठा हुआ रुद्र है, (हूयमानः वातः) आह्वान किया गया वात है, (अभि-आवृत्तः नृचक्षाः) सब ओर आवृत्त हुआ नृ-चक्षा है, (भक्ष्यमाणः प्रति-ख्यातः भक्षः) खाया जाने पर प्रति-ख्यात भोजन है ।

मानव-प्रजा को जो सूर्य और चन्द्रमा की तरह प्रकाश और ज्योति का दान करते हैं वे दानी सामाजिक देव हैं । अग्नि, वायु, जल और पृथिवी की तरह जो मानव-प्रजा के जीवन और आयुष्य की रक्षा करते हैं वे परोपकारी जन पितर हैं । शंसन [प्रेरणा शिक्षण प्रशिक्षण] द्वारा जो जनों को शंसनीय प्रशंसनीय बनाते हैं वे साचार वेदप्रसारक नाराशंस मानव हैं । समाज में ये तीन प्रकार के ही मानव हैं जो आत्मना विष्णुपरायण होते हैं । अतः योगसाधक ने यहां उन्हीं को सम्बोधन किया है ।

चमसों में भर भर कर घृत और हवि की आहुतियां देते हुए जो होम किया जाता है, उससे ऊपर उठता हुआ प्राणवायु जल और वायु की शुद्धि करता है । इसी प्रकार जो साधक जन मस्तिष्क चमस में विचार-हवि, नेत्रचमस में दर्शन-हवि, श्रोत्रचमस में श्रवणहवि, मुखचमस में मन्त्रहवि या नामहवि, हृदयचमस में स्नेहघृत भर भर कर विष्णु में आत्मसमर्पणरूपी आहुत देते हैं उनका प्राण [जीवन] संसार में प्राण [संजीवन] का संचार करके मानवों को ऊपर लेजाता है, ऊपर उठाता है ।

जिस प्रकार होम की सुगन्धि बादलवत् ऊपर उठकर आकाश में दूर दूर तक व्यापती है और रोगों का नाश करती है, उसी प्रकार साधक-साधिका का विष्णु में आहुत जीवन अथवा विष्णु में समर्पित जीवन ऊपर उठकर विश्व के अन्तःरोगों का निराकरण करनेवाला बन जाता है । रुद्र=रुत्+द्र । रुत् का अर्थ है अन्तःकरण का रोग । द्र का अर्थ है दीर्ण [नाश] करनेवाला ।

आह्वान किया जाने पर वह विष्णु वातवत्-वायुवत् वेगवान् बना देता है, ऐसा वेगवान् कि साधक सारे संसार को झकझोर कर हिला देता है ।

समर्पित साधक को वह विष्णु वह नृचक्षु-वीरदृष्टि देता है कि अभि-आवृत्त होने पर, सब ओर से घिर जाने पर वह नृचक्षा बन जाता है,

वीर दृष्टि से देखनेवाला बन जाता है—वह दीन दृष्टि से नहीं, नरत्व से भरी अदीन दृष्टि से देखता है।

वह विष्णु खाया जाता है। अग्नि में समर्पित कोयला जिस प्रकार अग्नि को खाकर, अपने आप-में अग्नि को संचारित करके अग्निरूप होजाता है, उसी प्रकार विष्णु-अग्नि में आत्मना समर्पित साधक विष्णु को खाता है, वैष्णव गुणों को अपने आपमें संचारित करके प्रति-ख्यात होता है, जीवन के प्रति पार्श्व में, प्रत्येक क्षेत्र में विख्यात होजाता है। निस्सन्देह विष्णु प्रतिख्यात भक्ष [भोजन] है और खाया जाने पर वह खानेवाले को प्रत्येक क्षेत्र में ख्याति से प्रख्यात और परिख्यात करता है। "जैसा खाये वैसा होजाये। जिसे खाये तद्रूप होजाये"।

वह है उन्नीत प्राण
होमार्थ चमसों में,
ऊपर उठा हुआ रुद्र,
आह्वान किया गया वात,
अभितः घिरा हुआ अदीन-दृष्टि,
खाया जाने पर प्रतिख्यात भक्ष॥

**सन्नः सिन्धुरवभृथायोद्यतः समुद्रोऽभ्यवह्रियमाणः**
**सलिलः प्रप्लुतो ययोरोजसा स्कभिता रजांसि**
**वीर्येभिर्वीरतमा शविष्ठा। या पत्येते अप्रतीता**
**सहोभिर्विष्णू अगन्वरुणा पूर्वहूतौ॥** (य ८/५९)

सन्नः सिन्धुः अव-भृथाय उत्-यतः समुद्रः
अभि-अवह्रियमाणः सलिलः प्र-प्लुतः ययोः
ओजसा स्कभिता रजांसि वीर्येभिः वीरतमा शविष्ठा।
या पत्येते अप्रति-इता सहःभिः विष्णू अगन्
वरुणा पूर्व-हूतौ॥

अपने अन्तःकरण में विष्णु के निजरूप के संदर्शन में उसका अभिस्तवन करता हुआ योग-साधक बाह्यमुख होकर देखता है तो उसे प्रकर्ता विष्णु तथा प्रकृति माया का व्यापक व्याप्य रूप दिखाई पड़ता है। सृष्टि के कण कण में उसे उसी की महिमा दिखाई देती है। आत्मलीनता की उसी स्थिति में वह आत्मगान करने लगता है—

१) (सन्नः) अव-स्थापित है (सिन्धुः) सिन्धु (अव-भृथाय) अवभरण के लिये, पालन पोषण के लिये और (उत्-यतः) ऊपर उठा हुआ है (समुद्रः) समुद्र (अभि-अवह्रियमाणः) सब ओर हिलोरित तथा (सलिलः प्र-प्लुतः) जल आप्लावित—(ययोः) जिन दोनों के (ओजसा) ओज से (रजांसि स्कभिता) लोकलोकान्तर स्तम्भित-स्थित हैं।

सिन्धु और समुद्र दोनों का प्रयोग महासागर के अर्थ में हुआ है। किन्तु दोनों की परिस्थिति में भेद है। सिन्धु अव-स्थापित है। समुद्र अव-स्थापक है। सिन्धु है सृष्टिरूपी प्राकृत अथवा भौतिक महासागर जिससे सब प्राणियों का भरण पोषण होता है और जो प्रकर्ता विष्णु के विश्वव्यापी प्राकृत नियमों द्वारा अव-स्थापित तथा संचालित रहता है। विष्णु है वह महा सागर जो सबमें सर्वत्र सब ओर आनन्द की हिलोरों से हिलोरित होरहा है और जिसमें शिव शान्ति-सलिल आप्लावित होरहा है। सबमें समाया हुआ भी वह सबसे उत्-यत है, सबसे ऊपर उठा हुआ है, सबसे न्यारा है।

सिन्धु और समुद्र, प्रकृति और प्रकर्ता, माया और विष्णु—दोनों के ओज से, दोनों की महाशक्ति

से, दोनों के वीर्य से ही ये सब लोकलोकान्तर स्थित हैं और प्रकृति का यह अनन्त चक्र चल रहा है। प्रकृति में प्रकर्ता का दर्शन योग की एक महाविभूति है।

२) (या) यौ, जो दोनों (वीर-तमा) वीरतमौ, वीरतम, वीर्यवत्तम (शविष्ठा) शविष्ठौ, अतिशय वली, वलवत्तम, (अ-प्रति-इता) अप्रति-इतौ, अप्रतिम-गति, सतत-गामी (विष्णू) व्यापक, (वरुणा) वरुणौ, वरणीय, (पूर्व-हूतौ) पूर्व-हूत, पूर्व-सदा से विज्ञानवेत्ताओं द्वारा वर्णित, पूर्वों द्वारा कथित-दोनों (वीर्येभिः) वीर्यों द्वारा, प्राकृत प्रबल नियमों द्वारा तथा (सहःभिः) सहों द्वारा, धारण-प्रवारण सामर्थ्यों द्वारा (पत्येते) गति-संचालन कररहे हैं [विष्णु के सिन्धु का]।

३) उन दोनों को सब सदा सर्वदा (अगन्) प्राप्त हुए हुए हैं। सब उसमें हैं। वह सबमें है।

अव-स्थापित है सिन्धु
अव-भरण के लिए,
समुद्र ऊपर उठा हुआ
सर्वतः हिलोरित
आप्लावित सलिल,
जिनके ओज से हैं स्तम्भित
लोकलोकान्तर सकल,
जो दोनों वीरतम बलवत्तम
सततगामी व्यापक वरणीय पूर्वहूत
संचालन कर रहे हैं सिन्धु का।
सब हैं संगत सम्प्राप्त
उन दोनों से ॥

**देवान्दिवमगन्यज्ञस्ततो मा द्रविणमष्टु**
**मनुष्यानन्तरिक्षमगन्यज्ञस्ततो मा द्रविणमष्टु**
**पितॄन्पृथिवीमगन्यज्ञस्ततो मा द्रविणमष्टु**
**यं कं च लोकमगन्यज्ञस्ततो मे भद्रमभूत् ॥** (य ८/६०)

**देवान् दिवम् अगन् यज्ञः ततः मा द्रविणम् अष्टु**
**मनुष्यान् अन्तरिक्षम् अगन् यज्ञः ततः मा द्रविणम् अष्टु**
**पितॄन् पृथिवीम् अगन् यज्ञः ततः मा द्रविणम् अष्टु**
**यम् कम् च लोकम् अगन् यज्ञः ततः मे भद्रम् अभूत् ॥**

पूर्व मन्त्र में जिस सत्ता को समुद्र कहा गया है, उसी को यहां यज्ञ कहा गया है। यज्ञस्वरूप विष्णु पूर्व मन्त्र में वर्णित अखिल सिन्धु में समाया हुआ है और फिर सबसे ऊपर और सबसे न्यारा है। द्यौ, अन्तरिक्ष और पृथिवी—तीनों लोकों में वह संगत-व्यापक है।

मानव-जीवन में भी तो तीनों लोक हैं—शिर द्यौ है, अन्तःकरण [हृदय] अन्तरिक्ष है और नाभि से नीचे का भाग पृथिवी है। द्यौ [शिर] से चिन्तनसमाधि-योग की साधना होती है। अन्तरिक्ष [हृदय] से प्रीति-योग अथवा भक्ति-योग की साधना होती है। पृथिवी [अधोलोक] से काम-योग द्वारा प्रजा-तन्तु के प्रथन [विस्तार] की साधना होती है। काम नाम कामना का है। सन्तान की कामना से जो काम का सेवन किया जाता है वह एक पुनीत साधना है। काम में जो कमनीयता है उसमें पति पत्नी के आत्माओं की एकाकारिता की कामना निहित होती है। काम की कमनीयता दिव्य देव के मिलन की कामना की सजीव जागृति प्रदान करती है।

इसी भावभरी भावना का भव्यीकरण करता हुआ साक्षात्कर्मा योगसाधक कह रहा है—

१) (यज्ञः) विष्णु (देवान् दिवं) देवों को और द्यौ को (अगन्) प्राप्त हुआ, (ततः) उससे (मा) मुझे (द्रविणं अष्टु) ऐश्वर्य प्राप्त हो।

"योग की विधि से मैंने अपने द्यौ [मस्तिष्क] में विष्णु का ध्यान किया। मैंने दिव्य प्रकाश पाया और देवजनों को भी प्रकाश की उपलब्धि करायी। उस ध्यानसमाधि के सतत अभ्यास से मुझे सदैव आत्मैश्वर्य और ब्रह्मैश्वर्य प्राप्त होता रहे"।

२) (यज्ञः) विष्णु (मनुष्यान् अन्तरिक्षं) मनुष्यों को और अन्तरिक्ष को (अगन्) प्राप्त हुआ, (ततः मा द्रविणं अष्टु) उससे मुझे ऐश्वर्य प्राप्त हो।

"भक्तियोग के आश्रय से मैंने अपने हृदय में अध्यात्मसोम का पान किया और अखिल मानवों को उसका पान कराया। उस भक्तियोग के अभ्यास से मुझे अध्यात्मैश्वर्य की सतत प्राप्ति होती रहे"।

३) (यज्ञः) विष्णु (पितॄन् पृथिवीं अगन्) पितरों और पृथिवी को प्राप्त हुआ, (ततः मा द्रविणं अष्टु) उससे मुझे पित्रैश्वर्य सम्प्राप्त रहे।

"पिता बनकर मैंने विष्णु के पितृत्व की अनुभूति प्राप्त की और पितरों [माता-पिताओं] को वैष्णव पितृत्व का आस्वादन कराया। इस पितृ-योग से मुझे विष्णु के पितृत्व का ऐश्वर्य सदा प्राप्त रहे। विष्णु मेरा पिता है, मैं विष्णु का पुत्र हूं— यह भावयोग मानवों में व्याप जाये"।

४) (यज्ञः) विष्णु (यं कं च लोकं) जिस किसी भी लोक को (अगन्) प्राप्त हुआ, (ततः) उससे (मे) मेरे लिये (भद्रं अभूत्) कल्याण हुआ।

"तीनों लोकों में से मैंने जिस किसी लोक में विष्णु को संगत किया, उसीसे मेरा कल्याण हुआ। द्यौलोक [मस्तिष्क] में संगत होकर मुझे समाहिति-प्रसाद मिला और उससे मेरा कल्याण हुआ। अन्तरिक्षलोक [हृदय] में संगत होकर मुझे भक्ति-प्रसाद मिला और उससे मेरा कल्याण हुआ। पितृलोक [पितृभाव] में संगत होकर मुझे वात्सल्य-प्रसाद मिला और उससे मेरा कल्याण हुआ"।

देवों द्यौ को प्राप्त हुआ यज्ञ,
उससे मुझे हो ऐश्वर्य प्राप्त।
मनुष्यों अन्तरिक्ष को प्राप्त हुआ यज्ञ,
उससे मुझे हो ऐश्वर्य प्राप्त।
पितरों पृथिवी को प्राप्त हुआ यज्ञ,
उससे मुझे हो ऐश्वर्य प्राप्त।
जिस किसी भी लोक को प्राप्त हुआ यज्ञ,
उससे मेरे लिये हुआ कल्याण॥

**चतुस्त्रिंशत्तन्तवो ये वितत्निरे य इमं यज्ञं स्वधया ददन्ते।**
**तेषां छिन्नं सम्वेतद्दधामि स्वाहा घर्मो अप्येतु देवान्॥** (य ८/६१)

**चतुःत्रिंशत् तन्तवः ये वितत्निरे ये इमम् यज्ञम् स्वधया ददन्ते।**
**तेषाम् छिन्नम् सम् उ एतत् दधामि स्वाहा घर्मः अपि एतु देवान्॥**

योगसाधक कल्याणपथ का पथिक है। आत्म-साधना द्वारा पृथिवी की समस्त मानव-प्रजा का कल्याण-सम्पादन उसकी सहज साध है। विष्णु-समुद्र में समाहित रहते हुए उसे अन्त तक संसार-सिन्धु से तरने और तारने की साध में प्राणवत् निरत रहना है। इसी भाव से भावित रहते हुए वह विष्णु से प्रार्थना करता रहता है—जीवन में (ये चतुःत्रिंशत् तन्तवः) जो चौंतीस [३४] तन्तु (वितत्निरे) बिखरे हुए हैं, (ये स्व-धया) जो स्व-धारणशक्ति से [मेरे] (इमं यज्ञं) इस यज्ञ के प्रति, [मेरी] इस साधना को (ददन्ते) योगदान दे रहे हैं, मैं (तेषां उ) उनके ही (एतत् छिन्नम्) इस छिन्न-बिखराव को (सं-दधामि) संयुक्त-समाहित रख रहा हूं। तेरी कृपा से मेरा यह (घर्मः अपि) यज्ञ भी, विष्णु-योग का यह अनुष्ठान भी (स्वाहा) स्वाहुति द्वारा (देवान् एतु) देवों को प्राप्त होवे, सब मानवदेवों को लाभान्वित करे, विश्व में दिव्यताओं का सम्पादन करे।

योगसाधक के जीवन के चौंतीस तन्तु हैं—

| | | |
|---|---|---|
| १ विचार | २ चिन्तन | ३ धारणा |
| ४ ध्यान | ५ बुद्धि | ६ मेधा |
| ७ ज्ञान | ८ दृष्टि | ९ श्रवण |
| १० प्राण | ११ वाणी | १२ रसना |
| १३ घ्राण | १४ स्पर्श | १५ कर्तृत्व |
| १६ मन | १७ संकल्प | १८ भावना |
| १९ चित्त | २० चेतना | २१ श्रद्धा |
| २२ साहस | २३ आत्मा | २४ जाठर |
| २५ वीर्य | २६ ओज | २७ तेज |
| २८ गमन [चलना] | | २९ ग्रहण |
| ३० वहन | ३१ वृत्ति | ३२ स्वभाव |
| ३३ प्रकृति | ३४ सत्त्व। | |

ये ही वे तन्तु हैं जिनसे मानव-जीवन का ताना बाना तना हुआ है और जिनके आश्रय में कर्मसाधना के धागे बुने जाते हैं। ये तन्तु जीवन-वसन में बिखरे पड़े हैं। जो इनको छिन्न भिन्न रखता है वह किसी भी क्षेत्र में सफलकाम नहीं हो पाता है। इसके विपरीत सफलता उसी को प्राप्त होती है जो आत्मयोग के द्वारा इनकी छिन्नता अथवा इनके बिखराव को संयुक्त समाहित करके इन्हें एकजुट संयुक्त रखता है। उसी की साधना समस्त मानव-देवों को जीवन की योगवृत्ति से युक्त करती है। इसीलिये योगसाधक विष्णु से विनय कर रहा है, "विष्णो! मैं अपने चौंतीसों तन्तुओं को अविच्छिन्न संयुक्त रखता हुआ स्व-आहुति द्वारा विष्णुयोगरूपी यज्ञ की सुगन्धि से सम्पूर्ण मानव-देवों को सतत सुरभित रखूँ"।

जो चौंतीस तन्तु बिखरे हैं,
जो देते हैं योगदान इस यज्ञ को,
मैं संयुक्त सदा रखता हूँ
उनके इस बिखराव को।
यज्ञ भी पहुँचे स्वाहुति द्वारा
सब ही मानव-देवों को॥

**यज्ञस्य दोहो विततः पुरुत्रा सो अष्टधा दिवमन्वाततान।**
**स यज्ञ धुक्ष्व महि मे प्रजायां रायस्पोषं विश्वमायुरशीय स्वाहा॥** (य ८/६२)

**यज्ञस्य दोहः वि-ततः पुरु-त्रा सः अष्टधा दिवम् अनु-प्राततान।**
**सः यज्ञ धुक्ष्व महि मे प्र-जायाम् रायः पोषम् विश्वम् आयुः अशीय स्वाहा॥**

पूर्व मन्त्र से अपनी प्रार्थना को जारी रखते हुए योगसाधक विष्णु से आत्मनिवेदन करता है—

१) (यज्ञस्य) यज्ञ का, यज्ञरूप विष्णु का (दोहः) दोह, दुग्ध (पुरुत्रा) बहुत्र, सर्वत्र, सर्वतः, सब ओर (विततः) फैला हुआ है।

जो दुहा जाता है उसे दोह कहते हैं। गौ का दोह दुग्ध है। सागर, बादल, नदी, तालाब, कूप का दोह जल है। सूर्य का दोह प्रकाश है। चन्द्रमा का दोह चांदनी है। विष्णु का दोह आनन्द है। विष्णु आनन्दस्वरूप है, आनन्दघन है। उसका आनन्द सब ओर सबमें समाया हुआ है।

२) मुझमें (सः) वह [दोह] आनन्दमय विष्णु का आनन्द (अष्टधा) आठ प्रकार से (दिवं अनु-आततान) द्यौ को अनुक्रम से विस्तारा-व्यापा हुआ है।

मानव शरीर में मस्तिष्क द्यौ है, हृदय अन्तरिक्ष है और नाभि से नीचे का भाग भूमि है। द्यौ अथवा मस्तिष्क में दोह आठ प्रकार से व्यापा जाता है—विचार, चिन्तन, स्मरण, ज्ञान, विवेक धारणा, ध्यान और समाधि।

"आनन्दघन विष्णु का आनन्द-दोह मेरे द्यौ में आठों प्रकार से अनुक्रमेण व्यापा हुआ है। आनन्दमय विचार, आनन्दमय चिन्तन, आनन्दमय स्मरण, आनन्दमय ज्ञान, आनन्दमय विवेक, आनन्दमयी धारणा, आनन्दमय ध्यान, आनन्दमय

समाधि। वैष्णव विचार, वैष्णव चिन्तन, वैष्णव स्मरण, वैष्णव ज्ञान, वैष्णव विवेक, वैष्णवी धारणा, वैष्णव ध्यान, वैष्णव समाधि—यह अष्टानन्द क्रमशः मेरे द्यौ में व्याप्त हुआ है"।

३) (यज्ञ) विष्णो ! (सः) वह तू (मे प्रजायाम्) मेरी प्रजा में, मेरे मानव-परिवार में (रायः) आत्मैश्वर्य का, आनन्ददोह का (महि पोषम्) महा पोष, महा पुष्ट-दोह (धुक्ष्व) दुह, प्रवाहित रख।

४) और मुझे आशीर्वाद दे कि तेरे निज आनन्द-दोह का मैं (स्वाहा) स्वाहुतिपूर्वक (विश्वं आयुः) समस्त आयु, यावज्जीवन (अशीय) सेवन करूं। अपने मानव-परिवार के लिये आनन्द-दोह की आहुतियां देता हुआ मैं तेरे आनन्ददोह का सेवन करूं।

यज्ञ का दोह है
पुरुत्रा फैला हुआ।
वह है अष्टधा।
द्यौ में क्रमशः व्याप्त हुआ।
यज्ञ ! वह तू दुह
आत्मैश्वर्य का महा पोष
मेरी प्रजा में।
सेवन करूं मैं
समस्त आयु
स्वाहुति पूर्वक॥

सूक्ति—यज्ञस्य दोहे विततः पुरुत्र॥
यज्ञ का दोह है फैला हुआ सर्वत्र।

**आ पवस्व हिरण्यवदश्ववत्सोम वीरवत्।**
**वाजं गोमन्तमा भर स्वाहा॥**

[ऋ ९. ६३. १८] (य ८/६३)

आ-पवस्व हिरण्य-वत् अश्व-वत् सोम वीर-वत्।
वाजम् गो-मन्तम् आ-भर स्वाहा॥

अपने आत्मनिवेदन का उपसंहार करता हुआ योगसाधक विष्णु के दोह को सम्बोधन करता है—(सोम) ! (हिरण्य-वत्) स्वर्ण के समान, स्वर्णादि धनों के समान सम्पन्न बनानेवाला, (अश्व-वत्) अश्व के तुल्य, अश्व के समान जीवन-यात्रा पूरी करानेवाला, (वीर-वत्) वीर के समान विजय-सम्पादक, (गो-मन्तम्) रश्मियों से युक्त (वाजम्) ऐश्वर्य (आ-पवस्व) क्षरण कर, (आ-भर) आप्लावित रख।

सोम शब्द का प्रयोग यहां पूर्व मन्त्र में वर्णित दोह [आनन्द-रस] के लिये हुआ है। कितना हृदय-ग्राही गहन दोह-सम्बोधन है यह—"आनन्दघन विष्णु के आनन्दसोम ! आनन्ददोह ! मेरे लिये और मेरे जनों के लिए तू रश्मियों से युक्त वह ज्ञान, अध्यात्म किरणों से युक्त वह सम्पदा सतत प्रवाहित और आप्लावित रख, जो हिरण्यवत् हमें सम्पन्न और भाग्यशाली रखे, अश्ववत् हमारी मंजिल तय कराये और वीर के समान लोक परलोक में हमारी विजय सम्पादन कराये। दोह ! तू ही हमारा हिरण्य है, तू ही हमारा अश्व [वेग] है, तू ही हमारा विजयकर वीर [वीर्य] है।

सोम ! आनन्ददोह ! तेरा सेवन हम (स्वाहा) स्वाहुतिपूर्वक करें। तेरे सेवन से हम स्वयं आनन्दित हों और संसार को आनन्दित करें।

सोम !
हिरण्यवत् अश्ववत् वीरवत्
रख सुप्रवाहित आप्लावित
गोमन्त वाज सतत सन्तत निरन्तर।
सेवन करें हम उसका
स्वाहुतिपूर्वक॥

# यजुर्वेद-व्याख्या

नौवाँ अध्याय

## संग्राम-योग

देव सवितः प्र सुव यज्ञं प्र सुव यज्ञपतिं भगाय ।
दिव्यो गन्धर्वः केतपूः केतं नः पुनातु वाचस्पतिर्वाजं नः स्वदतु स्वाहा । (य ९/१)
[य ११/७, ३०/१]

**देव सवितः प्र-सुव यज्ञम् प्र-सुव यज्ञ-पतिम् भगाय ।**
**दिव्यः गन्धर्वः केत-पूः केतम् नः पुनातु वाचः पतिः वाजम् नः स्वदतु ।**

आठवें अध्याय में विष्णु की प्राप्ति और विष्णु-योग की विश्वव्याप्ति की शिक्षा देकर इस नौवें अध्याय में वेदमाता वाज को स्वादिष्ठ बनाने की शिक्षा करती है ।

वाज नाम संग्राम का है। वाज का अर्थ अन्न और वीर्य भी है। एक शब्द के ये तीनों अर्थ अतिशय पूरक हैं। अन्न ही प्राण है। अन्न ही बल है। अन्न ही वीर्य है। अन्न ही पराक्रम है। शुद्ध, सात्त्विक और पौष्टिक अन्न के सेवन से ही बल, वीर्य और पराक्रम की वृद्धि होती है। बल, वीर्य और पराक्रम के आश्रय से ही सब प्रकार के संग्राम विजय किए जाते हैं। वाज का अर्थ ज्योति और शक्ति भी है। जहां ज्योति और शक्ति का संयोग होता है पूर्ण और स्थायी विजय उन्हीं संग्रामों में होती है। ज्योति शक्ति के विना पङ्गु है तो शक्ति ज्योति के विना अन्धी है। ज्योति और शक्ति के संयोग का नाम ही ब्रह्म और क्षत्र का सहचार है।

वाज अनन्त हैं। युद्ध असंख्य हैं। कहीं जीवन-संग्राम हैं तो कहीं पारिवारिक संग्राम । कहीं सामाजिक संग्राम हैं तो कहीं राष्ट्रीय संग्राम । कहीं अन्तर्राष्ट्रीय संग्राम हैं तो कहीं राज्य-साम्राज्य-संग्राम। कहीं धर्मयुद्ध हैं तो कहीं कर्मयुद्ध। कहीं अस्तित्व-युद्ध हैं तो कहीं आजीविका-युद्ध। कहीं विचार-संघर्ष हैं तो कहीं आचार-संघर्ष । यह संसार धर्मक्षेत्र है, कुरुक्षेत्र है। इस धर्मक्षेत्र कुरुक्षेत्र में हम सब युद्धरत हैं, रात-दिन, क्षण-निमेष युद्धसन्नद्ध हैं। सब ओर 'कुरु कुरु, कर कर' की पुकारें उठ रही हैं।

प्रत्येक वाज, संग्राम, युद्ध, संघर्ष में वास्तविक विजय योगस्थ होकर कर्म करने से ही प्राप्त होती है। योगस्थः कुरु वाजान्—योगस्थ होकर युद्धों का संचालन कर। योगस्थ होकर इस विशाल संसार में संग्रामों और संघर्षों में विजयलाभ कर।

आठवें अध्याय से योगस्थ होकर नौवें अध्याय से वाजरत रहने की शिक्षा—यह कितना संगति-युक्त प्रसंग है।

संग्राम योगी भी करते हैं, भोगी भी। योगियों के संग्राम स्वादिष्ठ होते हैं, भोगियों के अस्वादिष्ठ। योगियों के संग्राम यज्ञरूप होते हैं और उनसे संसार में सुगन्धि फैलती है। भोगियों के संग्राम भ्रष्टरूप होते हैं और उनसे संसार में दुर्गन्धि फैलती है।

सारे संग्राम प्रमुखतः पांच कोटियों में समा जाते हैं—वैयक्तिक, पारिवारिक, सामाजिक, राष्ट्रीय, वैश्व [अन्तर्राष्ट्रीय]। वैयक्तिक संग्राम अथवा यज्ञ का यज्ञपति आत्मा है। पारिवारिक संग्राम अथवा यज्ञ का यज्ञपति गृहस्वामी है। सामाजिक संग्राम अथवा यज्ञ का यज्ञपति समाज-नायक है। राष्ट्रीय संग्राम अथवा यज्ञ का यज्ञपति है राष्ट्रपति। वैश्व संग्राम अथवा यज्ञ का यज्ञपति है विश्व-नेता अथवा विश्व-नायक। किन्तु 'पञ्च-स्वन्तः पुरुष आ विवेश' (य २३/५२)—प्रत्येक पुरुष पांच में प्रविष्ट है। वह अपने आपमें प्रविष्ट है, वह

एक परिवार का अङ्ग है, एक समाज का सभ्य है, एक राष्ट्र का नागरिक है, एक विश्व का सदस्य है। अतः प्रत्येक व्यक्ति वैयक्तिक, पारिवारिक, सामाजिक, राष्ट्रीय और वैश्व-पांचों प्रकार के यज्ञों का यज्ञपति और पांचों प्रकार के संग्रामों का सेनानी है।

यज्ञरूप वाज का प्रणेता वेदमाता के सुपावन शब्दों में प्रार्थना और कामना करता है—

१) (देव सवितः) दिव्य प्रेरक ! प्रकाशक देव ! (भगाय) ऐश्वर्य के लिये, सुखसौभाग्य के लिये (प्र-सुव यज्ञम्) सु-प्रेर यज्ञ को, (प्र-सुव यज्ञ-पतिम्) सु-प्रेर यज्ञ-पति को।

प्रार्थना के मिष से कितनी सुन्दर शिक्षा अन्तर्निहित है इन पवित्र शब्दों में। संसार की ऐश्वर्यवृद्धि और विश्व के सुख-सौभाग्य के लिये प्रत्येक पार्श्व और क्षेत्र में देव सविता अन्तर्यामी-रूप से प्रत्येक यज्ञ और प्रत्येक यज्ञपति को सुप्रेरणा करे। जिस यज्ञ में जो यज्ञपति परम पावन प्रभु की प्रेरणा से सूत्र-संचालन करता है, उस यज्ञ में कदापि कोई स्खलन नहीं हो सकता।

यज्ञ शब्द का प्रयोग यहां यज्ञरूप वाज के लिये हुआ है और यज्ञपति शब्द का प्रयोग हुआ है यहां वाजपति अथवा संग्राम-रत मानव के लिये।

२) प्रत्येक वाजयज्ञ में (दिव्यः गन्धर्वः केत-पूः) दिव्य गन्धर्व केत-शोधक (नः केतं पुनातु) हमारे केत को पवित्र करे।

मस्तिष्क के ज्ञान और हृदय की भावना के संयोग का नाम है केत।

गन्धः+वः=गन्धर्वः। सुगन्धि से युक्त जो हो, उसे गन्धर्व कहते हैं। सुगन्धित विचार और सुगन्धित भावना से जो युक्त है वह गन्धर्व है।

कौन है यह दिव्य गन्धर्व केतपू ? वही देव सविता जिसकी दिव्यता से यह सब दिव्य है, जिसकी सुगन्धि से यह सब सुगन्धित है और जिसकी पवित्रता से यह सब पवित्र है।

बाह्यकरण का शोधन तो जल और साबुन से होजाता है, किन्तु अन्तःकरण [मस्तिष्क और हृदय] का शोधन तो अन्तर्यामी भगवान् ही कर सकता है। योगस्थ अथवा ब्रह्मस्थ होकर जो कर्म या संग्राम करते हैं उन्हीं का केत शुद्ध पवित्र रह पाता है। केत की पवित्रता के विना कोई भी वाज यज्ञरूप नहीं रह सकता। अतः बड़ी तात्त्विक और सार्थक है योगस्थ वाजपतियों की यह कामना— 'दिव्यो गन्धर्वः केतपूः केतं नः पुनातु', दिव्य सुगन्धित केत-शोधक हमारे केत को सदैव निर्मल रखे।

३) (वाचः पतिः) वाणी का पति (स्वाहा) स्वार्थ-त्याग द्वारा (नः वाजं स्वदतु) हमारे संग्राम को स्वादिष्ठ करे।

यजुः ११/७ और ३०/१ में 'वाजम्' के स्थान पर 'वाचम्' का प्रयोग हुआ है। इस मन्त्र में 'वाजम्' ही सर्वथा संगत है और उन दो मन्त्रों में 'वाचम्'।

कल्याणी वेदवाणी का जो पति है वह वाच-स्पति है। जो यथार्थ में वेदनिष्ठ है वही हमारे संग्रामों को स्वादिष्ठ बना सकेगा। यहां वाचस्पति का प्रयोग आत्मीयता और आत्मनिजता के साथ वचन बोलनेवाले आत्मा के लिये हुआ है। विलगता के वचन वाज को भ्रष्ट यज्ञ बना देते हैं। सलगता के वचन वाज को यज्ञरूप बनाते हैं। जहां वाज में स्वार्थपरता का पुट होता है वहीं विलगतापूर्ण वाणी वाज को अस्वादिष्ठ बनाती है। जहां वाज में स्वार्थरहित सर्वार्थता होती है वहां सलगतापूर्ण वाणी वाज को स्वादिष्ठ बना देती है।

सवितः देव !
सुप्रेर यज्ञ को,
और सुप्रेर यज्ञ-पति को,
भग के लिये।

दिव्य और गन्धर्व केतपू
करे पवित्र हमारा केत।
स्वाहुति द्वारा
स्वादु बनाये
वाचस्पति हमारा वाज।

सूक्ति—केतपूः केतं नः पुनातु।
ज्ञानशोधक हमारे ज्ञान को पवित्र करे।
वाचस्पतिर्वाजं नः स्वदतु।
वाचस्पति हमारे संग्राम को स्वादु करे।

ध्रुवसदं त्वा नृषदं मनःसदमुपयामगृहीतोऽसीन्द्राय
त्वा जुष्टं गृह्णाम्येष ते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम्।
अप्सुषदं त्वा घृतसदं व्योमसदमुपयामगृहीतोऽसीन्द्राय
त्वा जुष्टं गृह्णाम्येष ते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम्।
पृथिविसदं त्वाऽन्तरिक्षसदं दिविसदं देवसदं नाकसदमुपयामगृहीतो
ऽसीन्द्राय त्वा जुष्टं गृह्णाम्येष ते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम्।

(य ६/२)

**ध्रुव-सदम् त्वा नृ-सदम् मनः-सदम् उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा जुष्टम् गृह्णामि एषः ते योनिः इन्द्राय त्वा जुष्ट-तमम्। अप्सु-सदम् त्वा घृत-सदम् व्योम-सदम् उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा जुष्टम् गृह्णामि एषः ते योनिः इन्द्राय त्वा जुष्ट-तमम्। पृथिवि-सदम् त्वा अन्तरिक्ष-सदम् दिवि-सदम् देव-सदम् नाक-सदम् उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय त्वा जुष्टम् गृह्णामि एषः ते योनिः इन्द्राय त्वा जुष्ट-तमम्।**

मानव का अपना स्वयं का जीवन वाज का आदि क्षेत्र है, सकल संग्रामों का मूल-क्षेत्र है। जो नर या नारी योगस्थ अथवा ब्रह्मस्थ होकर अपने निज जीवन को सुस्थिर और संस्थित बना लेता है वह अन्य सकल क्षेत्रों के रिपुओं का हनन अथवा निराकरण करता है, सर्वक्षेत्रों में विजय साफल्य सम्पादन करता है और शत्रुञ्जय पद प्राप्त करता है। जिसका कोई शत्रु नहीं है, शत्रुञ्जय वह नहीं है। वह तो भीरु है, कायर है और निष्क्रिय है। जो शत्रुओं पर सर्वतोमुखी विजय प्राप्त करता है, शत्रुञ्जय वही है। वह वीर है, वाजजित् है। जो संसार में शुभ श्रेष्ठ की साधना करके उत्कर्षोन्मुख होता है, अवश्यमेव प्रत्येक क्षेत्र में उसे विरोधों और विरोधियों का साम्मुख्य करना होता है। विरोधों और विरोधियों से उसी का साम्मुख्य नहीं होता है जो न तो किसी शुभ श्रेष्ठ की साधना करता है, न उत्कर्षोन्मुख होता है।

इसी तथ्य का प्रकाशन करने के लिये वेदमाता ने इस मन्त्र में वाजपति के मुख से उसके अपने जीवन और आत्मा को सम्बोधन कराते हुए कहलवाया है—

१) मेरे जीवन! तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है। पृथिवी पर अथवा संसार में होनेवाले असंख्य वाजों, संग्रामों, युद्धों और संघर्षों का तुझे साम्मुख्य और समाधान करना है।

२) मेरे जीवन! मैं (त्वा ध्रुव-सदं नृ-सदं मनःसदम्) तुझ ध्रुव-सद, नृ-सद मनःसद को (इन्द्राय गृह्णामि) इन्द्रार्थ ग्रहण कर रहा हूं।

ध्रुवों में जो स्थित हो उसे ध्रुव-सद कहते हैं। नायकों—नयनकर्ताओं में जो स्थिर हो वह नृ-सद

कहलाता है। मन में जो स्थिर हो, मन से जो समाहित हो मनों में जो स्थित हो, जनमानसों में जो वसा हो वह मन:सद कहलाता है।

इन् शत्रूणां द्रः दारयिता। इन् नाम शत्रुओं का है। द्र का अर्थ है दीर्ण क्षीण नाश करनेवाला। शत्रु दो प्रकार के होते हैं—बाह्य और अन्त:। जो प्रत्येक क्षेत्र के शत्रुओं के विनाश की क्षमता या शक्ति है उसका नाम इन्द्र है।

कितनी सुन्दर और मार्मिक है योगस्थ वाजपति की यह सूक्ति—'मेरे जीवन ! मैंने तुझे इसलिये ग्रहण—धारण किया हुआ है कि तू ध्रुवता से स्थिर, नयन-कर्तृत्व में स्थिर और मनों में और मन से संस्थित रहता हुआ प्रत्येक क्षेत्र के शत्रुओं का निराकरण करे'।

३) मेरे आत्मन् ! (ते एष: योनि:) तेरी यह योनि, तेरा यह मानव-चोला (त्वा जुष्टम्) तुझ प्रीतिमान् को, (त्वा जुष्टतमम्) तुझ अतिशय प्रीतिमान् को (इन्द्राय) शत्रु-विनाश के लिये प्राप्त है।

मानव-योनि एक प्रेममय योनि है। यही योनि है जिसमें प्रेममय प्रभु से, सम्पूर्ण मानवजाति से और प्राणीमात्र से प्रेम करते हुए जीवन-संघर्षों में जूझा जाता है और सबके सब-विध कल्याण के लिये अन्त: बाह्य शत्रुओं का निराकरण किया जाता है।

४) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीत: असि) पृथिवी-गृहीत है। मानव और मानवता के विरुद्ध पृथिवी पर होनेवाले संघर्षों का तुझे साम्मुख्य और समाधान करना है।

५) मेरे जीवन ! मैं (त्वा अप्सु-सदं घृत-सदं व्योम-सदम्) तुझ जलों में स्थित, घृत में स्थित, आकाश में स्थित को (इन्द्राय) शत्रु-विनाश के लिये (गृह्णामि) ग्रहण करता/करती हूं।

जल प्रतीक है गहनता, शीतलता और शान्ति का। घृत प्रतीक है स्नेह का। आकाश प्रतीक है विशालाशयता का।

'मेरे जीवन ! मैंने तुझे इसलिये धारण किया हुआ है कि तू गहन शीतल शान्त, स्नेहसिक्त, विशालाशय रहता हुआ प्रत्येक क्षेत्र के शत्रुओं का निराकरण करे'।

६) मेरे आत्मन् ! (ते एष: योनि:) तेरी यह योनि, तेरा यह मानव-चोला (त्वा जुष्टम्) तुझ प्रीतिमान् को, (त्वा जुष्टतमम्) तुझ अतिशय प्रीतिमान् को (इन्द्राय) शत्रु-विनाश के लिये प्राप्त है।

७) मेरे जीवन ! तू (उपयाम-गृहीत: असि) पृथिवी-गृहीत है। पृथिवी पर होनेवाले विविध संग्रामों में तुझे न्याय की रक्षार्थ जूझते रहना है।

८) मेरे जीवन ! मैं (त्वा पृथिवि-सदं अन्तरिक्ष-सदं दिवि-सदं देव-सदं नाक-सदम्) तुझ पृथिवी में स्थित, अन्तरिक्ष में स्थित, द्यौ में स्थित, देव में स्थित, स्वर्ग में स्थित को (इन्द्राय गृह्णामि) शत्रु-विनाश के लिये ग्रहण करता हूं।

पार्थिव देह पृथिवी है। अन्त:करण अन्तरिक्ष है। मूर्धा [मस्तिष्क] द्यौ है। देव है सविता देव, परमात्म देव। नाक [स्वर्ग] है हृदयाकाश में स्थित वह ज्योतिर्धाम जहां आत्मा का निवास है। इन लोकों में स्थित या इन लोकों से सहित जो यह जीवन है वह धर्म और न्याय के शत्रुओं से संघर्षरत रहने के लिये है।

९) मेरे आत्मन् ! (ते एष: योनि:) तेरी यह योनि (त्वा जुष्टम्) तुझ प्रीतिमान् को (त्वा जुष्टतमम्) तुझ अतिशय प्रीतिमान् को (इन्द्राय) शत्रु-विनाश के लिये प्राप्त है।

तू है उपयाम-गृहीत,<br>
तुझ ध्रुव-सद नृषद मनसद को<br>
ग्रहण करता हूं इन्द्र के लिये,<br>
तुझ जुष्ट को,<br>
तुझ जुष्टतम को,<br>
तेरी यह योनि मिली है<br>
इन्द्र के लिये।

तू है उपयाम-गृहीत,
तुझ अम्बु-रस सूत-रस व्योम-रस को
ग्रहण करता हूं इन्द्र के लिये।
तुझ जुष्ट को,
तुझ जुष्टतम को,
तेरी यह योनि मिली है
इन्द्र के लिये।

तू है उपयाम-गृहीत,
तुझ ऊर्ध्वरेत-रस अन्तरिक्ष-रस
दिवि-रस देव-रस नाक-रस को
ग्रहण करता हूं इन्द्र के लिये।
तुझ जुष्ट को,
तुझ जुष्टतम को,
तेरी यह योनि मिली है
इन्द्र के लिये।

अपां रसमुद्वयसं सूर्ये सन्तं समाहितम्।
अपां रसस्य यो रसस्तं वो गृह्णाम्युत्तममुपयामगृहीतोऽसीन्द्राय
त्वा जुष्टं गृह्णाम्येष ते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम्। (य ९/३)

अपाम् रसम् उत्-वयसम् सूर्ये सन्तम् सम्-आहितम्।
अपाम् रसस्य यः रसः तम् वः गृह्णामि उत्-तमम् उपयाम-गृहीतः असि इन्द्राय
त्वा जुष्टम् गृह्णामि एषः ते योनिः इन्द्राय त्वा जुष्ट-तमम्।

रसों के रस का जो उत्तम रस
उसको ।
तू है पृथिवी-गृहीत,
तेरी यह योनि मिली है
तुझ जुष्ट को इन्द्र के लिये,
तुझ जुष्टतम को इन्द्र के लिये ।

ग्रहा ऊर्जाहुतयो व्यन्तो विप्राय मतिम् ।
तेषां विशिप्रियाणां वोऽहमिषमूर्जं समग्रभमुपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा
जुष्टं गृह्णाम्येष ते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम् । सम्पृचौ स्थः सं
मा भद्रेण पृङ्क्तं विपृचौ स्थो वि मा पाप्मना पृङ्क्तम् । (य ६/४)

ग्रहाः ऊर्जा-आहुतयः व्यन्तः विप्राय मतिम् ।
तेषां वि-शिप्रियाणाम् वः अहम् इषम् ऊर्जम् सम्-अग्रभम् उपयाम-ग्रहीतः असि इन्द्राय त्वा
जुष्टम् गृह्णामि एषः ते योनिः इन्द्राय त्वा जुष्ट-तमम् । सम्-पृचौ स्थः सम्
मा भद्रेण पृङ्क्तम् वि-पृचौ स्थः वि मा पाप्मना पृङ्क्तम् ।

१) ( ऊर्जा-आहुतयः ग्रहाः ) ऊर्ज की आहुतियां देने वाले संग्राहको ! तुम (विप्राय) विप्र के लिये (मति व्यन्तः) मति को व्यापनेवाले [होओ, रहो] ।

ऊर्ज नाम बल और स्फूर्ति का है। ऊर्जा-आहुतयः का अर्थ है ऊर्जों की आहुतियां देनेवाले, बल-स्फूर्तियां प्रदान करनेवाले। ग्रहाः का अर्थ है ग्रहण करनेवाले, लेनेवाले। विप्र शब्द का प्रयोग यहां विप्रकृष्टता के लिये हुआ है। मति नाम सुबुद्धि अथवा सुधारणा का है।

मस्तिष्क के विचार और हृदय की भावनायें ही हैं जो बलों और स्फूर्तियों का सतत दान करती हैं, यदि मस्तिष्क और हृदय दोनों साधना, स्वाध्याय और सत्संग द्वारा ऊर्जमय विचारों और भावनाओं को अपने भीतर संग्रहण करते रहें। संग्रह दान का पुरोगा है। प्रथम संग्रह, पुनः दान। संग्रह करने वाला ही दान दे सकता है।

मानव-जीवन के विविध संग्रामों की विप्रकृष्टता के लिये यह परम आवश्यक है कि बलवती विशुद्ध विचार-धारायें तथा भावनायें मानव-मति को व्यापनेवाली हों, संकुचित करनेवाली न हों। व्याप्ति या उदारता से संग्रामों—संघर्षों की विप्रकृष्टता बनी रहती है। मति के संकोच से संग्राम निकृष्टता को प्राप्त हो जाते हैं।

इसी भाव से जीवन-संग्राम का प्रणेता अपने विचारों और भावनाओं को सम्बोधन करते हुए कह रहा है—ऊर्जों के दाताओ और संग्राहको ! जीवन-संग्रामों की विप्रकृष्टता के लिये तुम मानव-मति को सतत व्यापते रहो, औदार्य से आपूर रखो।

२) वह पुनः बोलता है—(अहम्) मैंने (तेषां विशिप्रियाणाम्) उन प्रजा में प्रियों के (इषं ऊर्जम्) अन्न और बल को ( वः ) तुम्हारे लिये, तुम प्रजाओं के लिये ( सं-अग्रभम् ) सम्यक् ग्रहण किया हुआ है।

विमल सबल विचार तथा भावनायें जीवन का पौष्टिक अन्न और बल हैं। इनसे इन्द्रियरूपी प्यारी प्रजाओं को पुष्टिकर भोजन और बल मिलता है। अन्न से ही बल, वीर्य और पराक्रम सिद्ध होता है। इन्द्रिय-प्रजायें खाद्य पदार्थों के सेवन से जितनी तृप्त होती हैं, उससे भी अधिक वे पवित्र स्वस्थ विचारों और भावनाओं से तृप्त होती हैं। इसीलिये उन्हें [विचारों और भावनाओं को] प्रजा में प्रिय कहा गया है।

३) वह फिर कहता है—मेरे जीवन ! तू (उपयाम-

गृहीत: असि) पृथिवी-गृहीत है। पृथिवी के विविध संग्रामों में तुझे मानव और मानवता के शत्रुओं का सतत निराकरण करना है। मैं (त्वा जुष्टं) तुझ प्रिय को ( इन्द्राय गृह्णामि ) शत्रु-विनाश के लिये ग्रहण—धारण कर रहा हूं।

४) मेरे आत्मन् ! ( ते एष: योनि: ) तेरी यह योनि (त्वा जुष्टतमं इन्द्राय) तुझ प्रियतम—प्रीतिमत्तम को विघ्न-विनाश के लिये मिली है।

५) मेरे मस्तिष्क और मेरे हृदय ! तुम दोनों भद्र से ( सं-पृचौ स्थ: ) सम्पृक्त—संयुक्त हो, (मा भद्रेण सं-पृंक्तम्) मुझे भद्र से सम्पृक्त—संयुक्त करो/रखो। तुम दोनों (वि-पृचौ स्थ:) वियुक्त हो, (मा पाप्मना वि-पृंक्तम्) मुझे पाप से वियुक्त करो/रखो।

बल और स्फूर्ति के संग्राहक मस्तिष्क और हृदय दोनों भद्र [भद्र विचारों और भद्र भावनाओं] से युक्त हैं तो वे जीवन-संग्रामों में जीवन को भद्र भद्रता से युक्त रखते हैं। यदि वे दोनों पाप [अभद्र विचारों और अभद्र भावनाओं] से युक्त रहते हैं तो वे जीवन-संग्रामों में जीवन को पाप अथवा अभद्र से युक्त रखते हैं। प्रत्येक वाजपति को चाहिये कि वह अपनी सम्पूर्ण इच्छाशक्ति और आत्मप्रचेतना के साथ अपने मस्तिष्क और अपने हृदय को सदैव भद्र रखे ताकि भद्र से युक्त रहते हुए वे दोनों वाजपति को जीवन-संग्राम के प्रत्येक क्षेत्र में अभद्र से मुक्त और भद्र से युक्त रखें।

ऊर्जाहुति-संग्राहको,<br>विप्रकृष्टता के लिये तुम<br>रहो व्यापते मानव-मति को।

मैंने उन प्रजा-प्रियों के<br>अन्न ऊर्ज को<br>सम्यक् ग्रहण किया हुआ है<br>तुम्हारे लिये।

तू है पृथिवी-गृहीत,<br>तुझ प्रिय को हूं ग्रहण कर रहा,<br>शत्रु-विनाश के लिये।<br>तेरी यह योनि मिली है<br>तुझ प्रियतम को इन्द्र के लिये।

तुम दोनों संयुक्त भद्र से,<br>मुझे रखो संयुक्त भद्र से,<br>तुम दोनों वियुक्त पाप से,<br>मुझे रखो वियुक्त पाप से।

इन्द्रस्य वज्रोऽसि वाजसास्त्वयायं वाजं सेत् ।<br>वाजस्य नु प्रसवे मातरं महीमदितिं नाम वचसा करामहे ।<br>यस्यामिदं विश्वं भुवनमाविवेश तस्यां नो देवः सविता धर्म साविषत् ।<br>[य १८/३०] (य ९/५)

**इन्द्रस्य वज्र: असि वाज-सा: त्वया अयम् वाजम् सेत्। वाजस्य नु प्र-सवे मातरम् महीम् अदितिम् नाम वचसा करामहे। यस्याम् इदम् विश्वम् भुवनम् आ-विवेश तस्याम् न: देव: सविता धर्म साविषत्।**

अपने जीवन और आत्मा की अभिष्टुति को जारी रखते हुए वाजपति कहे चला जा रहा है—

१) मेरे जीवन ! तू मेरे ( इन्द्रस्य ) आत्मा का ( वाज-सा: वज्र: असि ) संग्राम विभाजक वज्र है।

प्रत्येक कार्य के विविध विभाग होते हैं। संग्राम-कार्य में भी विभागों का विभाजन होता है, यथा—राशन-[ खाद्य- ]विभाग, शस्त्र-विभाग, स्थल-विभाग, जल-विभाग, आकाश-विभाग,

जासूसी-विभाग, एंजिनियरिंग-विभाग इत्यादि।

वज्र नाम है वर्जन-साधन का। वर्जन-साधन होने से ही युद्धायुध अथवा शस्त्र अस्त्र को भी वज्र कहते हैं।

मानव-जीवन वाजपति आत्मा का दुरित-प्रहारों को वर्जनेवाला संग्राम-विभागों का वह संयोग है जिसमें बुद्धि, मन, चित्त, नेत्र, श्रोत्र, कर, पग आदि विविध विभाग संग्राम के विभिन्न कार्यों का संवहन करते हैं।

२) (अयम्) यह [आत्मा, जन] (त्वया) तेरे द्वारा, तेरी सहायता से ( वाजं सेत् ) वाज को बांधे, वाज को सेतु [पुल] बनाये।

नद या नदी के इस पार से उस पार जाने के लिये ही सेतु है। एवमेव जीवन के समस्त संघर्ष और संग्राम पार उतरने के लिये ही होने चाहियें, फंसने और डूबने के लिए नहीं।

३) हम ( वाजस्य ) संग्राम के ( प्र-सवे ) प्रसवन में, सुसम्पादन में (नु) अवश्यमेव ( महीं अदितिं मातरम् ) मही अदिति माता को ( वचसा नाम करामहे ) वाणी से नाम करें [लें], (यस्याम्) जिस [अदिति माता] में (इदं विश्वं भुवनम्) यह अखिल भुवन (आ-विवेश) आविष्ट—प्रविष्ट हुआ हुआ है।

मही का अर्थ है महती, सर्वव्यापिनी। अदिति का अर्थ है अखण्डिता, जिसके खण्ड न हो सकें, एकरस कूटस्थ। एक सर्वव्यापिनी अखण्डित माता है जिसमें यह अखिल भुवन, यह सम्पूर्ण सृष्टि-सत्ता समाई हुई है। वह है परमेश्वरी माता। जीवन के विविध संग्रामों में जूझते हुए हम सबको अपनी वाणी से उस माता का नाम लेते रहना चाहिये। नाम लेते रहें, युद्ध करते रहें। ऐसा करने से ही हमारे संग्राम हमारे लिये, हम सब मानवों के लिये, सेतु का कार्य करेंगे।

४) (तस्याम्) उस [अदिति माता] में (सविता देवः) सविता देव ( नः ) हमें ( धर्म साविषत् ) धर्म सेवन कराये।

देव सविता का प्रयोग यहां मानव-जीवन के संसर्जक, सम्प्रेरक तथा सम्प्रकाशक आत्मा के लिये हुआ है।

धर्म से तात्पर्य यहां मानव-धर्म से है। मानव का धर्म मानवता के अतिरिक्त हो ही क्या सकता है?

उस मही अदिति माता में सर्वभावेन समाहित रहते हुए संग्रामरत रहने से ही हमारे आत्मा मानवधर्म का सेवन कर सकेंगे। अन्यथा तो साम्प्रदायिक रूढ़ियों में जकड़े हुए संग्राम करने से मानवात्मा मानवता से च्युत और मानव-धर्म से वियुक्त रहते हैं।

तू है वाजसा वज्र इन्द्र का,
तेरे द्वारा सेतु बनाये यह वाज को।
अवश्य वाज के प्रसव में हम
वाणी से लें नाम मही अदिति माता का,
जिसमें यह सब भुवन स्थित है,
उसमें सेवन धर्म कराये
हमें देव सविता नितराम्।

अप्स्वन्तरमृतमप्सु भेषजमपामुत प्रशस्तिष्वश्वा भवत वाजिनः।
देवीरापो यो व ऊर्मिः प्रतूर्तिः ककुन्मान् वाजसास्तेनायं वाजं सेत्।
[ऋ १. २३. १९, अ १. ४. ४] (य ९/६)

अप्सु अन्तः अमृतम् अप्सु भेषजम् अपाम् उत प्र-शस्तिषु अश्वाः भवत वाजिनः।
देवीः आपः यः वः ऊर्मिः प्र-तूर्तिः ककुत्-मान् वाज-साः तेन अयम् वाजम् सेत्।

जीवन के संग्राम योगियों द्वारा जलों के समान गहन गम्भीर और शीतल शान्त रहते हुए किये जाते हैं। तद्विपरीत भोगियों द्वारा जीवन के संग्राम अग्नियों के समान व्यग्र उद्विग्न और उष्ण अशान्त रहते हुए किये जाते हैं। योगियों के संग्राम संसार को सींचकर हरा-भरा बनानेवाले होते हैं, जबकि भोगियों के संग्राम संसार को जलाकर भस्म करनेवाले होते हैं। युद्ध के प्रसंग में इसी संज्ञान को प्रकट करती हुई वेदमाता कह रही है—मेरे मानव-पुत्रो और मानव-पुत्रियो ! (अप्सु अन्तः अमृतम्) जलों के भीतर अमृत है, (अप्सु भेषजम्) जलों में ओषधि है, (उत) और [अतः तुम] (अपां प्रशस्तिषु) जलों की प्रशस्तियों में, जलों के प्रशस्त गुणों में (अश्वाः वाजिनः भवत) आशुगामी वाजी होओ, आशुकारी संग्राम-कर्त्ता बनो।

यहां उपलक्षण से जलों के आयुर्वेदीय गुणों का भी वर्णन कर दिया गया है। जलों में अमृत [जीवनतत्त्व] तथा ओषधि [दोषनिवारक, रोग-विनाशक गुण] है। अमृत दोषों का निवारण करता है और विष दोषों की वृद्धि करता है। वेद ने जलों को विश्व-भेषज भी कहा है। यह जल-चिकित्सा का विषय है। जितने भी ताजा अन्न, शाक और वनस्पतियां हैं, वे सब अमृतमय और रोगविनाशक इसीलिये हैं कि उनमें जलामृत भरा हुआ होता है।

जल सतत संघर्षरत हैं, किन्तु उनका संघर्ष अमृतमय और भेषजरूप है। जल बादल बनकर ऊपर उठते हैं, पवन के यान पर चढ़कर दूर-दूर जाते हैं और बरस-बरसकर सूखा और अभाव से संग्राम करते हैं और झुलसी वसुन्धरा को हरिया-लियों से तथा अन्न फल आदि सम्पदाओं से सम्पन्न करते हैं। मानवों के संग्राम जलवत् संचारक होने चाहियें जिनसे वसुन्धरा पर अमृत का प्रसार और ओषधि का संचार हो। मानवों को वेदमाता के शब्दों में स्मरण कराया जाना चाहिये कि जलों की प्रशस्तियों में, जलों के प्रशस्त गुणों के अनुसरण में ही वे आशुकारी संग्राम-कर्ता बनेंगे, जलों के अनुसार संग्राम करने से ही वे विश्व का शीघ्र सुपरिणामी सुनिर्माण कर सकेंगे।

और अब स्वयं जलों को सम्बोधन करती हुई वेदमाता कहती है—(देवीः आपः) दिव्य जलो ! जल-देवियो ! (वः) तुम्हारी (यः) जो (ऊर्मिः) तरङ्ग और (प्र-तूर्तिः) प्रकृष्ट-क्षमता है, (तेन) उससे (अयं) यह (ककुत्-मान्) त्वरा-मान् चपल (वाज-साः) संग्राम-सेवी [मानव] (वाजं सेत्) वाज को बांधे, संग्राम को पुल बनाये।

जल देवियां दिव्य गुणों से संदिव्या हैं। तभी तो जलों में तरंगें तरंगित होती हैं और जलदेवियां प्रकृष्ट क्षमताओं से सक्षम होती हैं। जलों की तरंगें प्रत्यक्ष हैं और उनकी क्षमतायें सुमहान् हैं। जलदेवियों में से विद्युत् की उपलब्धि होती हैं। जल-सिंचन से संसार हराभरा और शुद्ध-परिशुद्ध होता है। अपने वक्ष पर नौकाओं और जल-यानों को सहार कर जल भूरि भारों को इस पार से उस पार पहुंचाते हैं। बिना भीगे और डूबे जलों से पार उतरने के लिये मानव जलों के दोनों छोरों को सेतु [पुल] के रूप में बांधता है।

वैसे ही जीवन के विविध संग्रामों में सफलकाम होने के लिये मानव का मानस तरंगित होना चाहिये। उसकी क्षमता का प्रयोग संग्रामों के प्रकृष्ट निर्वहन में होना चाहिये। जीवन के विविध संग्राम मानव को लिप्त करनेवाले और डुबानेवाले न होकर सेतु के समान उसे इस पार से उस पार पहुंचानेवाले हों, उसकी चपलता को अचलता में परिणत करके उसे सेतु के समान इह लोक और परलोक में पार उतारनेवाले हों।

**जलों के भीतर अमृत,**
**जलों में ओषधि,**

और जलों की प्रशस्तियों में
बनो आशुकारी वाजी तुम।
दिव्य जलो ! जल-देवियो !
तुम्हारी जो तरङ्ग प्रक्षमता,
उससे यह ककुत्मान् वाजसा
बाज को बांधे जलसेतुवत्।

सूक्ति—अप्स्वन्तरमृतम्।
जलों के भीतर अमृत है।
अप्सु भेषजम्।
जलों में ओषधि है।

**वातो वा मनो वा गन्धर्वाः सप्तविंशतिः। ते अग्रे ऽश्वमयुञ्जँस्ते अस्मिञ्जवमा दधुः।**
(य ९/७)

**वातः वा मनः वा गन्धर्वाः सप्त-विंशतिः। ते अग्रे अश्वम् अयुञ्जन् ते अस्मिन् जवम् आ-दधुः।**

(वातः वा मनः वा) वात अथवा मन। मन वात के समान गतिशील और झकझोरनेवाला है। पूर्व-मन्त्र में जलदेवियों को तरङ्गमयी कहा गया है। मानव का मन भी जलधि के समान वह महासागर है जिसमें सतत असंख्य तरङ्गें तरंगित होती रहती हैं।

तरंगों की उत्पत्ति वात से होती है। वात का वेग जितना अधिक होता है, उतनी ही अधिक तरंगें उठती हैं। मानव-जीवन में भावोद्रेक अथवा महत्त्वाकांक्षा वह वात है जो मानव के मनस्सागर को तरंगित रखता है। भावनाहीन महत्त्वाकांक्षा-विहीन व्यक्ति तरंगशून्य, उत्साहशून्य और उमंग-शून्य होता है।

मानवजीवन में (सप्त-विंशतिः गन्धर्वाः) सत्ताईस गन्धर्वः हैं। गन्धः+वः=गन्धर्वः। गन्ध-वाला गन्ध से युक्त, सुगन्धि-युक्त जो हो उसे गन्धर्व कहते हैं। 'सुगन्धि पुष्टिवर्धनम्'। सुगन्धि पुष्टिवर्धक होती है। दुर्गन्धि पुष्टिनाशक होती है। 'गन्धर्वः केतपूः।' सुगन्धिवान् केत [ज्ञान] को पवित्र करनेवाला होता है। 'केतपूः गन्धर्वः'। ज्ञान को पवित्र करनेवाला गन्धर्व है। ज्ञान की पवित्रता में जीवन की पवित्रता निहित है। पवित्रता और पुष्टि गन्धर्व की सम्पत्तियां हैं। ये दो सम्पत्तियां जहां ये रहीं गन्धर्वता है, मानवजीवन की सर्वाङ्ग सुगन्धि है।

मानव-जीवन के सत्ताईस गन्धर्व हैं—

| | | |
|---|---|---|
| पवित्र पुष्ट शिर | .... | १ |
| पवित्र पुष्ट नेत्र | .... | २ |
| पवित्र पुष्ट श्रोत्र | .... | २ |
| पवित्र पुष्ट नासिका | .... | २ |
| पवित्र पुष्ट मुख | .... | १ |
| पवित्र पुष्ट ग्रीवा | .... | १ |
| पवित्र पुष्ट स्कन्ध | .... | २ |
| पवित्र पुष्ट कर | .... | २ |
| पवित्र पुष्ट वक्ष | .... | १ |
| पवित्र पुष्ट फेफड़े | .... | २ |
| पवित्र पुष्ट हृदय | .... | १ |
| पवित्र पुष्ट हृदयाकाश | | १ |
| पवित्र पुष्ट उदर | .... | १ |
| पवित्र पुष्ट पृष्ठ | .... | १ |
| पवित्र पुष्ट नितम्ब | .... | २ |
| पवित्र पुष्ट मेरुदण्ड | .... | १ |
| पवित्र पुष्ट मूत्रेन्द्रिय | .... | १ |
| पवित्र पुष्ट गुदा | .... | १ |
| पवित्र पुष्ट पाद | .... | २ |
| | | २७ |

सत्ताईस गन्धर्वों की सत्ताईस गन्ध हैं—

१. पवित्र पुष्ट ध्यान
२. पवित्र पुष्ट धारणा

३. पवित्र पुष्ट चिन्तन
४. पवित्र पुष्ट विचार
५. पवित्र पुष्ट दृष्टि
६. पवित्र पुष्ट श्रवण
७. पवित्र पुष्ट श्वसन
८. पवित्र पुष्ट घ्राण
९. पवित्र पुष्ट भाषण
१०. पवित्र पुष्ट भक्षण
११. पवित्र पुष्ट मुस्कान
१२. पवित्र पुष्ट प्रहसन
१३. पवित्र पुष्ट कर्तृत्व
१४. पवित्र पुष्ट सेवा
१५. पवित्र पुष्ट स्पर्श
१६. पवित्र पुष्ट रक्षा
१७. पवित्र पुष्ट अभिवादन
१८. पवित्र पुष्ट भावना
१९. पवित्र पुष्ट मनन
२०. पवित्र पुष्ट प्रचेतना
२१. पवित्र पुष्ट आत्मज्योत्स्ना
२२. पवित्र पुष्ट आत्मबोध
२३. पवित्र पुष्ट श्रद्धा
२४. पवित्र पुष्ट स्नेह
२५. पवित्र पुष्ट संयम
२६. पवित्र पुष्ट आसन
२७. पवित्र पुष्ट चाल।

ये सत्ताईस गन्धर्व पवित्र और पुष्ट रहते हुए वाजी के वाज को पवित्र और पुष्ट करनेवाले हैं।

वाजरत वाजी के जीवनरथ में जो सत्ताईस गन्धर्व निहित हैं, (ते) उन्होंने (अश्वं) अश्व को, वातरूप मन:-अश्व को (अग्रे) आगे, जीवनरथ के अग्र भाग में (अयुंजन्) युक्त किया हुआ है। (ते) उन्होंने (अस्मिन्) इसमें, इस जीवनरूपी वाजरथ में (जवं) वेग (आ-अदधु:) स्थापन किया हुआ है। वेग के आश्रय से वाजी जीवन के विविध संग्रामों में अग्रसर होरहा है।

वातरूप मन,
गन्धर्व सत्ताईस।

उन्होंने जोड़ा हुआ अश्व को
अग्र भाग में।
उन्होंने धारण किया है इसमें
वेग और संवेग।

सूक्ति—वातो वा मनो वा।
मन वातरूप है।

वातरंहा भव वाजिन् युज्यमान इन्द्रस्येव दक्षिणः श्रियैधि।
युञ्जन्तु त्वा मरुतो विश्ववेदस आ ते त्वष्टा पत्सु जवं दधातु।
[अ ६. ९२. १] (य ९/८)

**वात-रंहा: भव वाजिन् युज्यमानः इन्द्रस्य-इव दक्षिणः श्रिया एधि।**
**युञ्जन्तु त्वा मरुतः विश्व-वेदसः आ ते त्वष्टा पत्सु जवम् दधातु।**

जीवनसंग्राम असंख्य हैं और उनकी शृङ्खला अनन्त है। नित्य नये संघर्ष और नवीन संग्राम सामने आ उपस्थित होते हैं। जूझते-जूझते प्राय: मानव विश्व-झंझटों और सर्व-झकझकों से छुटकारा पाने के लिये परिवार, समाज, राष्ट्र, संसार, रिश्ता, नाता, संस्था, वाद, रीति, नीति—सबसे अयुक्त वियुक्त होकर, सबसे सम्बन्ध विच्छेद करके, तटस्थ होजाने अथवा संघर्षमुक्त होजाने का विचार व निर्णय करने लगता है। इस स्थिति का नाम क्लैव्य, नपुंसकता, कापुरुषता, कायरता, अनार्यता, अवैदिकता, पराजयवृत्ति है।

वेदमाता कहती है—(वाजिन्) योधिन्!

वीर! (युज्यमानः) युक्त रहता हुआ (वात-रंहाः भव) वात-वेगी हो।

युज्यमानः शब्द का प्रयोग यहां अतिशय गहन आशय का द्योतन कर रहा है। इस शब्द के दो अर्थ हैं—'युक्त रहता हुआ' और 'समाहित रहता हुआ'। दोनों अर्थ परस्पर पूरक हैं। 'युक्त रहता हुआ परिवार से, समाज से, संसार से, सबसे' और 'समाहित रहता हुआ आत्मना सर्वशक्तिमान् परब्रह्म में'।

'वातरंहा भव वाजिन्'=पवन के समान आत्मवेग से प्रत्येक क्षेत्र को, संसार के प्रत्येक संग्राम को झकझोर दे—कितना ओज पूरित है वेदमाता के इस आदेश में, इस सन्देश में! जीवन-भर न किसी से विच्छेद करना है, न किसी से वियुक्त होना है। भले-बुरे सबसे युक्त और ब्रह्म में समाहित रहते हुए अनासक्त निर्लेप विश्वविहारी बनकर वायुवेग के साथ कर्मरत और साध-निरत रहना है।

२) वाजिन्! (युज्यमानः) युक्त समाहित रहता हुआ (इन्द्रस्य-इव) इन्द्र के समान (दक्षिणः श्रिया एधि) दक्षता की श्री के साथ गति कर/वृद्धि कर।

इन्द्र शब्द का प्रयोग यहां सौर मण्डल के ग्रह-उपग्रह-रूपी इन्द्रियों के स्वामी सूर्य के लिये हुआ है। जिस प्रकार सूर्य अपनी दक्षता की श्री से अपने मण्डल में स्वयं गति कर रहा है और अपने प्रकाश और ताप से सर्वत्र सबका संवर्धन कर रहा है, उसी प्रकार मानव को चाहिये सर्व-युक्त और ब्रह्मसमाहित रहता हुआ वह अपने इन्द्र [आत्मा] और जीवन को दक्षता की श्री से सतत सुशोभित रखे और अपने ज्ञान-प्रकाश से विश्व का संवर्धन करता हुआ संग्रामरत रहे।

३) वाजिन्! (विश्व-वेदसः मरुतः त्वा युञ्जन्तु) विश्व-वेद मरुत तुझे युक्त करें/समाहित रखें।

विश्व-वेद का अर्थ है सर्वज्ञ, सर्वप्रापक, सर्व-व्यापक। शरीर में आकाशस्थ पवन के ग्यारह विभाग हैं—प्राण, व्यान, अपान तथा आठ चक्रों में चक्रित आठ चक्र-प्राण। देह-सम्पदा में इन ग्यारह पवन-विभागों की 'मरुत्' संज्ञा है। मरुत्=मर्+उत्=मरण से ऊपर=जीवन। मृत्यु से जीवन की रक्षा करने से शरीरस्थ ग्यारह पवन-विभाग मरुत् कहलाते हैं। देह में सर्वत्र व्यापे हुए ग्यारह मरुत् हैं—

१) प्राण =नासिका द्वारा बाहर से भीतर जाने-वाले श्वास का नाम प्राण है। प्राण=प्र+अन=प्र-गमन, प्रकृष्टतया प्रवेश करनेवाला।

२) व्यान =नासिका द्वारा देह के भीतर प्रविष्ट होकर प्राण सम्पूर्ण देह में व्याप जाता है। उस व्याप्त प्राण की संज्ञा व्याप है। व्यान=वि+आ+अन, वि-आपक, व्यापनेवाला।

३) अष्ट चक्रप्राण=ब्रह्मचक्र, आज्ञाचक्र, जीवनचक्र, विशुद्धचक्र, अनाहतचक्र, मणि-पुरचक्र, स्वाधिष्ठानचक्र, मूला-धारचक्र में चक्रित रहनेवाले प्राणों की संज्ञा चक्रप्राण है।

[अष्टचक्रों की पूर्ण जानकारी के लिये अवलोकन कीजिये 'वेदव्याख्याग्रन्थ' में यजुर्वेद के तृतीय अध्याय के अष्टम मन्त्र की व्याख्या तथा मद्रचित योगग्रन्थ 'साधना' का प्राणसम्बन्धी नवम अध्याय।]

युक्त समाहित रखने में उपर्युक्त मरुतों का प्रत्यक्ष और प्रसिद्ध सम्बन्ध है। एकादश मरुतों की समता का नाम ही प्राणसमाहिति है। प्राण-समाहिति से वृत्तिसमाहिति और वृत्तिसमाहिति से आत्मसमाहिति सिद्ध होती है। 'युञ्जन्तु त्वा मरुतो विश्ववेदसः' में इसी तथ्य की ध्वनि है। प्राण ही जीवन है। प्राणों [मरुतों] की स्वस्थ समाहिति ही मानव-प्राणी को अविचल, अचल

और निश्चल बनाकर योग के सोपान पर चढ़ाती है और अक्षय शक्ति के सानु [उच्चतम शिखर] पर पहुंचाती है।

४) वाजिन्! (त्वष्टा ते पत्सु जवं आ-दधातु) त्वष्टा तेरे पगों में वेग प्रस्थापन करे।

त्वष्टा नाम तक्षण करनेवाले का है, छील-छील कर, तराश-तराश कर सुन्दर सुघड़ वस्तु बनानेवाले का है, कुशल शिल्पकार का है। प्रबुद्ध आत्मा ही, सुप्त नहीं जागृत आत्मा ही, वह त्वष्टा है जो मरुतों को समाहित करके आत्मस्वरूप में अवस्थित होकर जीवन-रथ की गति को तीव्र सुतीव्र करता है, साधना की प्रगति को तीव्रतर करता है, वाजी के पगों को वेगयुक्त करता है।

युक्त समाहित हुआ
वात-वेगी हो, वाजिन्,
और इन्द्रवत् बढ़ तू दक्षता की सुश्री से।
मरुत विश्ववेदा नित तुझको रखें समाहित,
त्वष्टा करे वेग प्रस्थापन तेरे पगों में।

सूक्ति—वातरंहा भव वाजिन् युज्यमानः।
योगिन्! युक्त समाहित रहता हुआ वातवेगी हो।
इन्द्रस्येव दक्षिणः श्रियैधि।
सूर्य की तरह दक्षता की श्री से बढ़।
आ ते त्वष्टा पत्सु जवं दधातु।
आत्मत्वष्टा तेरे पगों में वेग स्थापन करे।

**जवो यस्ते वाजिन् निहितो गुहा यः श्येने परीत्तो अचरच्च वाते।**
**तेन नो वाजिन् बलवान् बलेन वाजजिच्च भव समने च पारयिष्णुः।**
**वाजिनो वाजजितो वाजं सरिष्यन्तो बृहस्पतेर्भागमवजिघ्रत।**

[अ ६. ९२. २] (य ९/९)

**जवः यः ते वाजिन् नि-हितः गुहा यः श्येने परीत्तः अचरत् च वाते।**
**तेन नः वाजिन् बल-वान् बलेन वाज-जित् च भव समने च पारयिष्णुः।**
**वाजिनः वाज-जितः वाजम् सरिष्यन्तः बृहस्पतेः भागम् अव-जिघ्रत।**

त्वष्टा आत्मा जिसके पगों में वेग स्थापन कर देता है वह वाजी अपनी आत्मज्योति और आत्म-शक्ति के आश्रय से ऐसे सर्वतोमुखी और सर्वाङ्गीण संग्राम करता है कि सर्वजन उभय लोकों के संजटों से पार होजाते हैं। वह मानव-प्रजा का अवतार बन जाता है। जो रक्षा करता है और संकटों से तारता है, पार उतारता है उस वाजी की ही संज्ञा अवतार है। ऐसे वाजी को सम्बोधन करती हुई प्रजा उससे सर्वत्र कहती है—(वाजिन्) वीर! (ते) तेरा (यः जवः गुहा निहितः) जो वेग गुहा में निहित है, (यः) जो [वेग] (श्येने परीत्तः) श्येन में परि-इत्त है/परि-स्फुरित है (च) और (वाते अचरत्) वात में विचरा [करता] है, (वाजिन्)! (तेन बलेन बलवान्) उस बल से बलवान् (च च) अपि च (वाज-जित्) संग्रामजयी, संग्राम का विजय करनेवाला [होकर] (नः) हमें, हम सब वाजियों को (समने पारयिष्णुः भव) संग्राम में पार करनेवाला/उतारनेवाला हो।

विश्व के अनवरत चलनेवाले संग्रामों में केवल पगों का वेग ही सुपर्याप्त नहीं। उसके साथ गुहा-निहित वेग तथा श्येन में प्रस्फुरित होनेवाला वेग भी आवश्यक है। गुहा शब्द का प्रयोग यहां हृदय-रूपी गुहा के लिये हुआ है। हृदय में निहित जो जव [वेग] है उसका नाम है साहस। श्येन का सामान्य अर्थ है बाज़ पक्षी जो बहुत तेज़ी के साथ उड़ता है और झपाटे मारता है। मानवजीवन में श्येन है हृत्प्रतिष्ठ अथवा हृदय-गुहा में निवास करनेवाला मन। मनःश्येन में प्रस्फुरित होनेवाला

वेग मनोवेग के नाम से प्रसिद्ध है। मन का वेग वात के वेग से कहीं अधिक वेगवान् होता है। मनोवेग के सामने वातवेग की कोई प्रतिष्ठिति नहीं है। 'समन' नाम उस संग्राम का है जो स-मन होकर समनस्कता के साथ लड़े जाते हैं। संसार का प्रत्येक संग्राम समनस्कता के साथ, सम्पूर्ण मन के साथ ही किया जाना चाहिये, आधे मन से नहीं।

वाजी हृदयनिहित साहस और मन में प्रस्फुरित मनोवेग से युक्त रहता है तो वह वात में विचरता है, हवा में उड़ता है, हवा से वात करता है। साहस और मनोवेग के संयुक्त बल से बलशाली होकर वह संग्रामों का विजेता बन जाता है और अपने सम्पर्क में आनेवाले अन्य वाजियों को वह प्रत्येक समन [संग्राम] में पार लगाता है, विजयश्री प्राप्त कराता है। वाजियों के संग्राम समन-संग्राम होते हैं, अमन [वेमन] संग्राम नहीं।

अवतारवाजी अन्य वाजियों को सम्बोधन करता हुआ उनसे सदैव कहता रहता है—(वाज-जितः वाजिनः) संग्राम-जेता वाजियो! (वाजं सरिष्यन्त) संग्राम को संचालन करते हुए, जीवनसंग्राम को संवहन करते हुए (बृहस्पतेः भागं अव जिघ्रत) आत्मा के अंश को सूंघो/सूंघते रहो।

संसार-संगर में संघर्षरत व्यस्त वाजियों को यहां यह एक अतिशय अमूल्य शिक्षा दी गयी है। संसार के संघर्षों में रत रहते हुए हम इतने मायारत न हों कि हम आत्मसाधना को विसराकर आत्म-सुगन्धि से वञ्चित होजायें। योगस्थ वाजी संसार के सर्वतोमुख धर्म्य संग्रामों को आत्मसुगन्धि से महकते हुए ही साधते हैं। आत्मा ही देहसाम्राज्य में बृहस्पति है, बृहत्-पति है, सुमहान् स्वामी है। उसी की सुरभि से सुरभित रहते हुए प्रत्येक संग्राम का संचालन किया जाना चाहिये।

तेरा जो जव गुहानिहित है,
जो श्येन में है परि-इत्त
और वात में विचरा करता।

वाजिन्! उस बल से बली होकर,
और संग्राम-जयी होकर तू
हमें समर में पार लगानेवाला हो तू।

वाज-विजेता विजियो! तुम
करते हुए वाज-संचालन,
रहो सूंघते बृहस्पति के आत्म-अंश को।

सूक्ति—वाजं सरिष्यन्तो बृहस्पतेर्भागमवजिघ्रत।
संग्राम करते हुए आत्मा के भाग को सूंघते रहो।

देवस्याहं सवितुः सवे सत्यसवसो बृहस्पतेरुत्तमं नाकं रुहेयम्।
देवस्याहं सवितुः सवे सत्यसवस इन्द्रस्योत्तमं नाकं रुहेयम्।
देवस्याहं सवितुः सवे सत्यप्रसवसो बृहस्पतेरुत्तमं नाकमरुहम्।
देवस्याहं सवितुः सवे सत्यप्रसवस इन्द्रस्योत्तमं नाकमरुहम्।

(य ९/१०)

देवस्य अहम् सवितुः सवे सत्य-सवसः बृहस्पतेः उत्-तमम् नाकम् रुहेयम्।
देवस्य अहम् सवितुः सवे सत्य-सवसः इन्द्रस्य उत्-तमम् नाकम् रुहेयम्।
देवस्य अहम् सवितुः सवे सत्य-प्रसवसः बृहस्पतेः उत्-तमम् नाकम् अरुहम्।
देवस्य अहम् सवितुः सवे सत्य-प्रसवसः इन्द्रस्य उत्-तमम् नाकम् अरुहम्।

पूर्व-मन्त्र में अवतार वाजी ने अन्य वाजियों से कहा था, 'वाजविजेता वाजियो! वाज संचालन करते हुए तुम आत्मबृहस्पति के आत्म-अंश को सूंघते रहो'। यहां प्रत्येक वाजी आत्म-ध्वनि कर

रहा है—आत्मसुरभि से सुरभित रहता हुआ (अहं) मैं (सवितुः देवस्य) स्रष्टा देव के (सवे) समुत्पन्न संसार में (सत्य-सवसः बृहस्पतेः) सत्य-धन आत्म-बृहस्पति के (उत्-तमं नाकम्) उच्चतम स्वर्ग पर (रुहेयम्) चढ़ूं, आरोहण करूं। वाजी-वाजी की इस आत्मध्वनि में विश्व-संगर की एक अध्यात्म रेखा अंकित है। आत्मसुरभि ही है जिसकी महक से महकता हुआ एक सच्चा वाजी विश्वसंग्रामों में सर्वतोमुखी विजय प्राप्त करता-करता उच्चतम स्वर्ग अथवा उच्चतम आत्मोच्चता पर आरोहण करता है।

आत्मधन ही सत्य धन है। शरीरधन जो प्रत्यक्षतः असत्य [अ-सत्य, अ-स्थिर, विनश्वर] है। और देव सविता का यह समुत्पन्न संसार स्वर्गारोहण के लिये है, नरकावतरण के लिये नहीं।

उसी आत्मध्वनि को ध्वनित करता हुआ वाजी पुनः कह उठता है—(अहं सवितुः देवस्य सवे) मैं रचयिता देव के समुत्पन्न संसार में (सत्य-सवसः इन्द्रस्य) सत्य-ऐश्वर्य आत्मा के (उत्-तमं नाकम्) उच्चतम आनन्द पर (रुहेयम्) चढ़ूं, आरोहण करूं।

स्वर्ग और नाक समानार्थक हैं। स्वर्गः= स्वः+गः। स्वः=आनन्द। गः=स्थान। स्वर्गः= आनन्द-स्थान, आनन्द-स्थिति। नाकः=न+अ+कः। कः=आनन्द। अकः=नहीं-आनन्द, क्लेश, व्यथा। नाकः=न-अकः, नहीं अकः [क्लेश, व्यथा] जहां, वह स्थान या स्थिति। आत्म-स्वर्ग ही उच्चतम स्वर्ग है। आत्मानन्द ही उच्चतम आनन्द है।

आत्मा ही निस्सन्देह सत्य ऐश्वर्य है। शरीर अथवा भौतिक ऐश्वर्य असत्य ऐश्वर्य है। और देव सविता का यह समुत्पन्न संसार आनन्दारोहण के लिये है, व्यथावतरण के लिये नहीं।

प्रत्येक वाजविजेता वाजी साक्षात् अनुभव कर रहा है कि आत्मसुरभिमय वाजवहन ने सचमुच उसे उच्चतम स्वर्ग अथवा उच्चतम नाक में अधिष्ठित कर दिया है। उसी भाव को व्यक्त करता हुआ वह कह रहा है—(अहं सवितुः देवस्य सवे) मैं स्रष्टा देव के समुत्पन्न संसार में (सत्य-प्रसवसः बृहस्पतेः) सत्य-धन आत्मबृहस्पति के (उत्-तमं नाकं अरुहम्) उच्चतम स्वर्ग पर चढ़ गया हूं, (अहं सवितुः देवस्य सवे) मैं रचयिता देव के समुत्पन्न संसार में (सत्य-प्रसवसः इन्द्रस्य) सत्य-ऐश्वर्य आत्मा के (उत्-तमं नाकम्) उच्चतम आनन्द पर (अरुहम्) चढ़ गया हूं।

देव सविता के समुत्पन्न संसार में
मैं आरोहण करूं सत्यधन आत्मबृहस्पति के
उच्चतम नाक पर।

देव सविता के संसृष्ट संसार में
मैं आरोहण करूं सत्यैश्वर्य आत्मा के
उच्चतम नाक पर।

देव सविता के समुत्पन्न संसार में
मैंने आरोहण किया सत्यधन आत्मबृहस्पति के
उच्चतम नाक पर।

देव सविता के संसृष्ट संसार में
मैंने आरोहण किया सत्यैश्वर्य आत्मा के
उच्चतम नाक पर।

सूक्ति—बृहस्पतेरुत्तमं नाकं रुहेयम्।
मैं बृहस्पति के उच्चतम स्वर्ग पर आरोहण करूं।

इन्द्रस्योत्तमं नाकं रुहेयम्।
मैं आत्मा के उच्चतम आनन्द पर आरोहण करूं।

बृहस्पतेरुत्तमं नाकमरुहम्।
मैं बृहस्पति के उच्चतम स्वर्ग पर आरोहित होगया हूं।

इन्द्रस्योत्तमं नाकमरुहम्।
मैं आत्मा के उच्चतम आनन्द पर आरोहित होगया हूं।

बृहस्पते वाजं जय बृहस्पतये वाचं वदत बृहस्पतिं वाजं जापयत ।
इन्द्र वाजं जयेन्द्राय वाचं वदतेन्द्रं वाजं जापयत । (य ६/११)

बृहस्पते वाजम् जय बृहस्पतये वाचम् वदत बृहस्पतिम् वाजम् जापयत ।
इन्द्र वाजम् जय इन्द्राय वाचम् वदत इन्द्रम् वाजम् जापयत ।

आत्मा के उच्चतम नाक में आनन्दविभोर हुआ प्रत्येक वाजी आत्मसम्बोधन करता है—(बृहस्पते) बृहत्-पते ! जीवन-साम्राज्य के महान् स्वामिन् ! आत्मन् ! (वाजं जय) संग्राम विजय कर, जीवन-संग्राम में विजय लाभ कर, पदे-पदे विजय सम्पादन कर।

और दूसरे ही क्षण वाजी जीवनसंग्राम में निरत वाजियों/मानवों को सम्बोधन करता हुआ कहता है—वाजियो ! जीवनसंग्राम में संस्थित मानवो ! (बृहस्पतये वाचं वदत) आत्म-बृहस्पति के प्रति वचन बोलो, (बृहस्पतिं वाजं जापयत) आत्म-बृहस्पति को संग्राम जपाओ।

आत्मबृहस्पति के प्रति वचन बोलने का अर्थ है आत्मा से बात करना, आत्मसम्बोधन करना। हृदयाकाश आत्मा का अधिष्ठान है। इसीलिये जब कोई महान् प्रतिज्ञा करता है तो वह अपने हृदय पर हाथ रख कर प्रतिज्ञा करता है, जब कोई कठिन प्रसंग आता है तो वह अपने हृदय पर हाथ रखकर अपने आपसे बुदबुदाता है।

देव सविता के समुत्पन्न संसार में प्रत्येक मानव वाजरत है, जीवनसंग्राम में निरत है। अविचलता के साथ जीवन के अन्तिम क्षण तक जीवनसंग्राम में कहीं भी और कभी भी च्युत, परास्त और पतित न होने के लिये मानव को स्वयं भी विजयार्थ आत्मसम्बोधन करते रहना चाहिये और अन्यों को भी वैसा करने की आत्मप्रेरणा करते रहना चाहिये। आत्मसम्बोधन से जहां सतत आत्मबोध प्रबुद्ध रहता है वहां आत्मसंबल तथा साहस का भी सतत संवर्धन होता रहता है। आत्मबोध, आत्मसंबल और साहस—यह त्रित प्रत्येक क्षेत्र और साधना में विजय का अमोघ साधन है।

आत्मसम्बोधन के साथ-ही-साथ आत्मबृहस्पति से वाज का जाप भी कराया जाए। इसी का नाम आत्मना वाज-जाप, संग्राम-जाप है। वाज वाज वाज, संग्राम संग्राम संग्राम, संघर्ष संघर्ष संघर्ष, कर्म कर्म कर्म—यह रट आत्मा में सदैव बनी रहे। संग्राम से उपराम होने और कर्म से जी चुराने की वृत्ति पास न फटकने पाए। वाज ही जीवन है, संग्राम ही लोक-परलोक की विजय का सुपथ है, संघर्ष ही ज्योति का सम्पादक है, कर्म में ही जीवन की सार्थकता है, साधना में ही सिद्धि है, युद्ध में ही सर्वतोमुखी मोक्ष है—वाजी का आत्मा सदैव यह जाप करता रहे, वाजी के आत्मा में सदैव यह ध्वनि ध्वनित होती रहे।

उपर्युक्त उदात्त उक्ति को दोहराते हुए वाजी पुनः आत्मसम्बोधन तथा जनसम्बोधन करता है—(इन्द्र) इन्द्रियों के स्वामिन् ! आत्मन् ! (वाजं जय) संग्राम विजय कर। वाजियो ! मानवो ! (इन्द्राय वाचं वदत) इन्द्रियों के स्वामी आत्मा के प्रति वचन बोलो, (इन्द्रं वाजं जापयत) इन्द्रियों के स्वामी आत्मा को संग्राम जपाओ।

बृहस्पते ! संग्राम विजय कर,
बोलो वचन बृहस्पति के प्रति,
वाज जपाओ बृहस्पति को।
इन्द्र ! वाज विजय कर सन्तत,
बोलो वचन आत्मा के प्रति,
वाज जपाओ आत्मेन्द्र को।

सूक्ति—वृहस्पते वाजं जय। इन्द्र वाजं जय।
आत्मन्! संग्राम विजय कर। आत्मन्! युद्ध विजय कर।
वृहस्पतये वाचं वदत। इन्द्राय वाचं वदत।
आत्मा के प्रति वचन बोलो। आत्मा के प्रति वचन बोलो।
वृहस्पतिं वाजं जापयत। इन्द्रं वाजं जापयत।
आत्मा को संग्राम जपाओ। आत्मा को युद्ध जपाओ।

**एषा वः सा सत्या संवागभूद्यया वृहस्पतिं वाजमजीजपताजीजपत वृहस्पतिं वाजं वनस्पतयो विमुच्यध्वम्। एषा वः सा सत्या संवागभूद्येन्द्रं वाजमजीजपताजीजपतेन्द्रं वाजं वनस्पतयो विमुच्यध्वम्।** (य ६/१२)

**एषा वः सा सत्या सम्-वाक् अभूत् यया वृहस्पतिम् वाजम् अजीजपत अजीजपत वृहस्पतिम् वाजम् वनस्पतयः वि-मुच्यध्वम्। एषा वः सा सत्या सम्-वाक् अभूत् यया इन्द्रम् वाजम् अजीजपत अजीजपत इन्द्रम् वाजम् वनस्पतयः वि-मुच्यध्वम्।**

पूर्व-मन्त्र के आदेश का पालन करते हुए जिनके आत्मवृहस्पति ने वाज जपा, जिनके इन्द्रियपति आत्मा ने वाज [ज्योति, शक्ति और संग्राम] की रट गुंजाई, उन्होंने सर्वतोमुखी संग्राम किये और सर्वाङ्गीण विजय सम्पादन की, वे वनस्पति [वनःपति, किरण-पति, प्रकाशपुञ्ज] बने और मोक्षाधिकारी बने। इसी भाव के व्यक्तीकरण के लिये वेदमाता अवतार वाजी के मुख से वाजियों के प्रति कहलवा रही है—वाजियों! (सत्या अभूत् वः एषा सा सं-वाक्) सत्य हुई तुम्हारी यह वह सं-वाक् (यया) जिस [संवाक्] से तुमने अपने (वृहस्पतिं वाजं अजीजपत) आत्मवृहस्पति को वाज जपाया—जिताया, तुमने (अजीजपत) जपाया—जिताया (वृहस्पतिम्) आत्मवृहस्पति को (वाजम्) वाज। वाज [ज्योति, शक्ति, संग्राम] के जाप से तुम वनस्पति, किरणपति, सूर्य के समान प्रकाशपुञ्ज बन गए। (वनस्पतयः) किरणपतियो! प्रकाशपुञ्जो! (वि-मुच्यध्वम्) विमुक्त होजाओ।

सं-वाक् नाम उस वाणी का है जो सम्यक् बोलती है, दृढ़ प्रतिज्ञा की भावना से सम्यक् जपती है, संजपन करती है। संवाक् से साधना अथवा संग्राम का पथ प्रकाशित होता है। पथप्रकाशन से विजयश्री की सम्प्राप्ति होती है। विजयश्री अखिल आपदाओं, बाधाओं तथा बन्धनों से मुक्त करती है।

उपर्युक्त सत्योक्ति को दोहराते हुए अवतार वाजी पुनः कहता है—वाजियो! (सत्या अभूत् वः एषा सा सं-वाक्) सत्य हुई तुम्हारी यह वह संवाक् (यया) जिस [संवाक्] से [तुमने अपने] (इन्द्रं वाजं अजीजपत) इन्द्रियपति [आत्मा] को वाज जपाया—जिताया, (अजीजपत) जपाया—जिताया (इन्द्रम्) आत्मा को (वाजम्) वाज। (वनस्पतयः) किरणपतियो! प्रकाशपुञ्जो! (वि-मुच्यध्वम्) विमुक्त होजाओ।

सत्य हुई तुम्हारी यह वह संवाक्,
जिससे जपाया—जिताया तुमने
आत्मा-वृहस्पति को वाज,
जपाया—जिताया आत्मवृहस्पति को वाज,
किरणपतियो! होजाओ तुम विमुक्त।
सत्य हुई तुम्हारी यह वह संवाक्,
जिससे जपाया—जिताया तुमने
इन्द्रियपति आत्मा को वाज,

जपाया—जिताया इन्द्रियपति आत्मा को वाज,
किरणपतियो ! होजाओ तुम विमुक्त ।

सूक्ति—वनस्पतयो विमुच्यध्वम् ।
किरणपतियो ! विमुक्त होजाओ ।

देवस्याहं सवितुः सवे सत्यप्रसवसो बृहस्पतेर्वाजजितो वाजं जेषम् ।
वाजिनो वाजजितो ऽध्वनः स्कभ्नुवन्तो योजना मिमानाः काष्ठां गच्छत ।
(य ९/१३)

देवस्य अहम् सवितुः सवे सत्य-प्रसवसः बृहस्पतेः वाज-जितः वाजम् जेषम् ।
वाजिनः वाज-जितः अध्वनः स्कभ्नुवन्तः योजनाः मिमानाः काष्ठाम् गच्छत ।

विमुक्त हुआ और प्रकाशपुञ्ज बना प्रत्येक वाजी सदैव आत्मध्वनि गुंजाता रहे—(देवस्य सवितुः सवे) देव सविता के समुत्पन्न संसार में (अहम्) मैं (सत्य-प्रसवसः वाज-जितः बृहस्पतेः) सत्य-सुवन संग्राम-जयी आत्म-बृहस्पति के (वाजम्) संग्राम को (जेषम्) विजय करता रहूं। और साथ ही वह अन्य वाजियों को प्रप्रेरणा करता रहे—(वाज-जितः वाजिनः) संग्राम-जयी संग्रामियो ! (अध्वनः स्कभ्नुवन्तः) मार्गों को निरोधते हुए, (योजनाः मिमानाः) कोसों को मापते हुए, मंज़िलों को तय करते हुए (काष्ठाम् गच्छत) काष्ठा को जाओ, विजय-दिशा को अन्तिम सीमा तक पहुंचो, परली पार उतरो।

देव सविता के इस अनन्त असीम संसार में जितने संग्राम हैं उन सबमें सबसे बड़ा संग्राम है वाज-वाज को विजय करनेवाले सत्य-सुवन आत्म-बृहस्पति का अपना संग्राम। समस्त संग्रामों में सर्वातिशय विकट संग्राम है आत्म-संग्राम। आत्मा के अपने जीवन-क्षेत्र में सतत सन्तत देवासुर-संग्राम होता रहता है। अपने ही जीवन-क्षेत्र में प्रतिक्षण होते रहनेवाले देवासुर-संग्राम में जो आत्मा निर्बाध विजय प्राप्त करता रहता है वह ही अन्य सब संग्रामों में निर्बाध विजय सम्पादन कर पाता है। अन्यथा तो उसे पदे-पदे पराजय का ही मुंह देखना पड़ता है। इसी आशय को व्यक्त करते हुए वाजी ने यहां कहा है—'देव सविता के सवन में मैं स्वयं सत्यप्रसव वाजजित् बृहस्पति के संग्राम को विजय करता रहूं' और इसी अनुभूति को प्रतिध्वनित करते हुए उसने अन्य वाजियों से कहा है, 'वाजजित वाजियो ! राक्षसी वृत्तियों तथा आसुरी वासनाओं के लिये अपने जीवनक्षेत्र के नौओं मार्गों को निरोधते हुए मंजिलें पार करते जाओ और काष्ठा पर पहुंचकर ही दम लो'।

दो नेत्र, दो श्रोत्र, दो नासिका और मुख हैं सात ऊर्ध्व मार्ग। गुदा तथा मूत्रेन्द्रिय हैं दो निम्न मार्ग। काष्ठा नाम दिशा की अन्तिम सीमा का है। असुरों के लिये नव मार्गों का निरोध किया जाता है तब ही संग्रामों के अन्तिम छोर [मोक्ष] तक पहुंचा जाता है।

देव सविता के सवन में
विजय करता रहूं मैं सन्तत
सत्यसुवन और वाजविजेता
आत्मबृहस्पति का संग्राम।
वाजविजेता वाजियो ! तुम
रखते हुए निरुद्ध पथों को,
और तय करते हुए मंज़िलें,
पहुंचो परली पार।

सूक्ति—वाजं जेषम् ।
मैं संग्राम विजय करता रहूं।
योजना मिमानाः काष्ठां गच्छत ।
मंजिलें तय करते हुए अन्तिम छोर तक पहुंचो।

एष स्य वाजी क्षिपणिं तुरण्यति ग्रीवायां बद्धो अपिकक्ष आसनि ।
क्रतुं दधिक्रा अनु सं सनिष्यदत् पथामङ्कांस्यन्वापनीफणत् स्वाहा ।
[ऋ ४. ४०. ४] (य ६/१४)

एषः स्यः वाजी क्षिपणिम् तुरण्यति ग्रीवायां बद्धः अपि-कक्षे आसनि ।
क्रतुम् दधि-क्राः अनु सम्-सनिस्यदत् पथाम् अङ्कांसि अनु आ-पनीफणत् स्वाहा ।

आत्म-संग्राम का विजेता (एषः स्यः वाजी) यह वह वाजी (ग्रीवायां अपि-कक्षे आसनि बद्धः) गर्दन में, अपिकक्ष में, मुख में बद्ध (क्रतुं दधि-क्राः) कर्तृत्वरूपी अश्व को (अनु-सं-सनिस्यदत्) अनु-प्र-स्रवता हुआ, निरन्तर अनु-सरता हुआ, सतत सरपट दौड़ाता हुआ, (पथां अंकांसि) पथों के चिह्नों को (अनु-आ-पनीफणत्) अनु-आ-क्रमण करता हुआ, (स्वाहा) स्वाहुति द्वारा (क्षिपणि तुरण्यति) चाल को तेज़ करता है, गति को तीव्र करता चला जारहा है ।

अपिकक्ष का अर्थ है पार्श्व, पहलू, अगल-बग़ल । क्रतु नाम है कर्तृत्व, कर्मक्षमता, साधना का । दधिक्राः=दधि+क्राः । जो धारितों को, धारण किए हुओं को संवहन करता है उसे दधिक्रा कहते हैं । इसी व्युत्पत्ति के अनुसार अश्व को दधिक्रा कहते हैं । वाजी का अपना कर्तृत्व, उसकी अपनी कर्मक्षमता, उसकी अपनी उत्कट साधना ही वह अश्व है जिस पर आरूढ हुआ वह जीवन के विविध संग्रामों में विजय सम्पादन करता चला जा रहा है । रथ में युक्त अश्व ग्रीवा, पार्श्व तथा मुख से कसा हुआ, निरन्तर दौड़ता हुआ, अपनी चाल तेज़ करता हुआ रथ को तथा रथारोहियों को मञ्ज़िल तय कराकर अभीष्ट तक पहुंचाता है ।

वाजी का क्रतु-अश्व त्रेधा कसा हुआ है । क्रतु-अश्व की ग्रीवा है ऊर्ध्वता, तभी तो क्रतुमान् गर्दन ऊंची रखता है । उसका पार्श्व है सन्नद्धता, तभी तो क्रतुमान् कमर कसकर उभय पार्श्व को कसता है । उसका मुख है प्रेरणाप्रद वाक् से बद्ध, तभी तो क्रतुमान् प्रेरणाभरे शब्द बोलता है ।

वाजी अपने त्रिबद्ध क्रतु-अश्व को निरन्तर दौड़ाता हुआ, संग्राम-संग्राम-विषयक साधनापथों के अंकों [फ़ासलों] को, कर्तव्याकर्तव्य के बोधों को, धर्माधर्म के निशानों को सतर्कता के साथ पार करता हुआ, स्वाहावाद्-आत्मोत्सर्ग-निस्सङ्गता-निर्ममता के साथ क्रतु-अश्व की चाल को तीव्र से तीव्रतर करता चला जारहा है ।

काल [समय] और क्रतु की अनवरत दौड़ के तत्त्व को वाजी सदैव अपने बोध-नेत्र के सामने रखता है । काल-अश्व बिना रुके सतत सन्तत निरन्तर दौड़ा चला जारहा है । वाजी, सच्चा वाजी, अपने क्रतु-अश्व को काल-अश्व से पिछड़ने न देकर सदा आगे रखता है । वाजी के वाजों की विजय का रहस्य कालाश्व के साथ क्रतु-अश्व की तीव्रतर दौड़ में निहित है । गहन, गहन, अतिशय गहन चिन्तन का विषय है यह ।

पूर्व-मन्त्र में स्वयं वाजी ने कहा था—

देव सविता के सवन में
विजय करता रहूं मैं सन्तत
सत्यसुवन और वाजविजेता
आत्मबृहस्पति का संग्राम ।

इस मन्त्र में दिव्य काव्य का दिव्य कवि आत्म-संग्राम के सतत विजेता वाजी की सुस्थिति का याथातथ्यतः चित्रण करता है—

यह वह वाजी
ग्रीवा पार्श्व और मुख
तीनों में प्रबद्ध

निज क्रतु-अश्व को
दौड़ाता हुआ निर्बाध,
अतिक्रमण करता हुआ
पथों के पथचिह्नों को,
स्वाहुति द्वारा
चाल तीव्र करता जाता है।
सूक्ति—एष स्य वाजी क्षिपणि तुरण्यति।
यह वह जीवन-संग्रामी चाल तेज़ करता जाता है।

उत स्मास्य द्रवतस्तुरण्यतः पर्णं न वेरनुवाति प्रगर्धिनः।
श्येनस्येव ध्रजतो अङ्कसं परि दधिक्राव्णः सहोर्जा तरित्रतः स्वाहा।
[ऋ ४.४०.३] (य ६/१५)

उत स्म अस्य द्रवतः तुरण्यतः पर्णम् न वेः अनु वाति प्र-गर्धिनः।
श्येनस्य-इव ध्रजतः अङ्कसम् परि दधि-क्राव्णः सह ऊर्जा तरित्रतः स्वाहा।

दिव्य काव्य का दिव्य कवि आत्मसंग्राम के सतत विजेता वाजी की सुस्थिति के चित्रण को जारी रखते कह रहा है—(अस्य तुरण्यतः) इस [क्रतु-अश्व की चाल] तेज़ करनेवाले [वाजी] के (द्रवतः प्र-गर्धिनः तरित्रतः दधि-क्राव्णः) दौड़ते हुए प्र-लक्ष्याकांक्षी मंज़िल तय करनेवाले [क्रतु-रूपी] अश्व के (परि) इर्द-गिर्द, सब ओर, प्रति (ऊर्जा सह) वेग के साथ (वेः पर्णं न) पक्षी के पंख की तरह (उत) और (ध्रजतः श्येनस्य अंकसं इव) झपटते हुए बाज के निशाने के समान [संसार] (स्वाहा) स्वाहाकार के साथ (अनुवाति स्म) अनुवातन कर रहा है, दौड़ा चला जारहा है।

आत्मविजेता की महिमा का यहां इस मन्त्र में सुसुन्दर चित्रण है। आत्म-विजेता का क्रतु-अश्व संसार के प्रवाह से प्रवाहित न होकर अपने प्र-लक्ष्य की ओर दौड़ता है। प्रलक्ष्य की ओर दौड़ते हुए और मंजिल-पर-मंजिल तय करते हुए, पड़ाव-पर-पड़ाव लांघते हुए उसके क्रतु-अश्व को दौड़ के प्रति, पक्षी के पंख की उड़ान तथा अपने लक्ष्य पर झपाटा मारते हुए श्येन के निशाने की तरह, स्वयं संसार सर्वस्व स्वाहा [अर्पण] करता हुआ, सवेग दौड़ा चला जारहा है।

सचमुच आत्मविजेता वाजी जगप्रवाह से प्रवाहित नहीं होता है। वह तो जग के प्रवाह को बदलता है और विश्व को आत्मप्रवाह से प्रवाहित करता है।

इस तीव्रकारी के
अनुधावन करते हुए
लक्ष्यकांक्षी तरित्री
अश्व के प्रति,
वेग के साथ
दौड़ा चला जारहा है संसार
सर्वस्व अर्पण करता हुआ,
पक्षी के पंखवत्,
और झपटते हुए
बाज के निशाने की तरह।

शं नो भवन्तु वाजिनो हवेषु देवताता मितद्रवः स्वर्काः।
जम्भयन्तोऽहिं वृकं रक्षांसि सनेम्यस्मद् युयवन्नमीवाः।
[ऋ ७.३८.७, य २१/१०] (य ६/१६)

शम् नः भवन्तु वाजिनः हवेषु देव-ताता मित-द्रवः सु-अर्काः।
जम्भयन्तः अहिम् वृकम् रक्षांसि सनेमि अस्मत् युवमन् अमीवाः।

आत्मसंग्राम के सतत विजेता वाजी ही संसार में सुख, शान्ति, स्वस्ति और आनन्द की स्थापना करते हैं। इसी तथ्य की अनुभूति से संसार उन्हें सर्वस्व स्वाहा [अर्पण] करता हुआ उनके क्रतु-अश्व के पीछे-पीछे दौड़ा चला जारहा है और कामना कर रहा है—(मित-द्रवः) मित-गामी, मिताचारी (सु-अर्काः) सु-तेजःपुञ्ज, सु-संस्कारी, सु-सज्ज (वाजिनः) वाजी (हवेषु) हवों में, विश्व-संघर्षों में, जीवन-संग्रामों में, (देव-ताता) दिव्यताओं के विस्तार में, दिव्य गुण-कर्म-स्वभावों के प्रसार में, दैवी सम्पदाओं के सम्पादन में (नः) हमारे लिये (शम् भवन्तु) शम् हों। वे (अहिम्) सर्प [कुटिलता] को, (वृकम्) वृक [हिंसा] को, (रक्षांसि) राक्षसों [यातुओं, दुर्भावनाओं, वासनाओं] को (जम्भयन्तः) दाढ़ते हुए, दाढ़ से चबाते हुए, नष्ट करते हुए (सनेमि) सदैव (अस्मत्) हमसे (अमीवाः) रोगों, दोषों को (युयवन्) दूर करते रहें।

शम् नाम सुख, शान्ति, स्वस्ति और आनन्द का है। आसुरी माया का निर्मूलन और दैवी सम्पदा का वपन तथा प्रसार करके शम् की स्थापना निस्सन्देह मिताचारी और सुसंस्कारी तेजःपुञ्ज सुसज्ज वाजी ही करेंगे, तद्विपरीत मानव नहीं। और संसार के संघर्षों में निरत रहते हुए ही उन्हें दिव्यता का प्रसार करना है। दिव्यता-प्रसार में बाधक हैं अहि, वृक और राक्षस।

अहि नाम सर्प का है। अहि छल, कपट और कुटिलता का प्रतीक है। वृक नाम पृदाकुओं अथवा हिंसक पशुओं का है। वृक हिंसा का प्रतीक है। भोगों की पूर्ति के लिये अधर्म और पाप के पथ पर चलनेवाले अघशंस राक्षस हैं। राक्षस इन्द्रियजन्य भोगों के प्रतीक हैं।

जन-जन की अहिवृत्ति, वृकवृत्ति तथा राक्षस-वृत्ति का निराकरण करके वाजी मानव-समाज में दिव्यता का प्रसार संचार करते हैं और विश्व में सुख, शान्ति, स्वस्ति तथा आनन्द का विस्तार करते हैं। मानव-समाज के वैयक्तिक, पारिवारिक, सामाजिक, राष्ट्रीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय समस्त रोग [दोष] इन तीन दुर्वृत्तियों से ही उत्पन्न होते हैं। इनके निराकरण के बिना न मानव-समाज सच्चे अर्थों में उन्नत होता है, न स्थिर स्थायी शम् स्थापित होता है।

**हमें हों शम्प्रद संघर्षों में,**
**दिव्यताओं के सम्प्रसार में,**
**वाजी मितद्रु और सु-अर्क।**
**सतत वे जम्भन करते हुए**
**अहि वृक और राक्षसों को**
**करते रहें दूर हम सबसे**
**रोगों दोषों और दुरितों को।**

ते नो अर्वन्तो हवनश्रुतो हवं विश्वे शृण्वन्तु वाजिनो मितद्रवः।
सहस्रसा मेधसाता सनिष्यवो महो ये धनं समिथेषु जभ्रिरे।
[ऋ १०.६४.६] (य ९/१७)

**ते नः अर्वन्तः हवन-श्रुतः हवम् विश्वे शृण्वन्तु वाजिनः मित-द्रवः।**
**सहस्र-साः मेध-साता सनिष्यवः महः ये धनम् सम्-इथेषु जभ्रिरे।**

त्रिदुर्वृत्तियों तथा अमीवों से सन्तप्त मानव प्रजायें त्राण कल्याण पाने के लिये स्थान-स्थान से आह्वान करती हुई कह रही हैं—(ये) जो (अर्वन्तः) तीव्रकारी, (हवन-श्रुतः) आह्वान सुनने-वाले, (मित-द्रवः) मिताचारी, (सहस्र-साः) सहस्र-सा, (सनिष्यवः) सवणशील, बावनशील (वाजिनः) वाजी (मेध-साता) मेध साति में, (सम्-इथेषु) समिथों में, (महः धनम्) महत् धन (जभ्रिरे)

भरा करते हैं, (ते विश्वे) वे सब (नः हवं शृण्वन्तु) हमारे आह्वान को सुनें।

मन्त्र में प्रयुक्त 'वाजिनः' के विशेषण वाजियों के गुणों का दिग्दर्शन करा रहे हैं।

अर्वा कहते हैं उस अतिशय तीव्रगामी अश्व को जो पलक झपकते अपने आरोही [सवार] को अभीष्ट स्थान पर पहुंचा देता है। वाजिनः अर्वन्तः। वाजी अर्वन्त होते हैं। वे सद्यःकारी और अविलम्ब-समारम्भी होते हैं।

हवनश्रुतः=हवन-श्रुतः। हवन=पुकार, आह्वान। श्रुतः=सुननेवाले। वाजिनः हवनश्रुतः। वाजी सन्तप्त मानवों की पुकार सुनते हैं और उनके सन्तापों को प्रसन्नताओं में परिणत करते हैं। वाजी साधकों और साधिकाओं के आह्वानों को स्वीकार करते हैं और उनके मध्य में पहुंचकर उनका मार्ग प्रशस्त करते हैं।

वाजिनः मित-द्रवः। वाजी मिताचारी होते हैं। वे जहां होते हैं और जहां जाते हैं, अति आचार [अत्याचार] को मिटाते हैं और मिताचार की स्थापना करते हैं।

वाजिनः सहस्र-साः। वाजी सहस्र-सा होते हैं। सहस्र नाम असंख्य का है। सा का अर्थ है वितरण अथवा दान करनेवाला। वे जहां होते हैं और जहां जाते हैं असंख्य ज्ञानों, विज्ञानों, तथ्यों, सामर्थ्यों, जीवनैश्वर्यों तथा आत्मवैभवों का जनजीवन में वितरण, विस्तार तथा संचार करते हैं।

वाजिनः सनिष्यवः। वाजी सनिष्यु होते हैं। सनिष्यु का अर्थ है स्रवण करनेवाला, सवेग गति करनेवाला, तीव्रता के साथ दौड़नेवाला, अनलस [आलस्यरहित] रहकर गति करने-करानेवाला। वाजी अनलस होकर सर्वत्र आते-जाते हैं और जन-जीवन को जगाकर सचेत सावधान करते हैं।

मेध-साति नाम उस ज्ञान-यज्ञ का है जहां मेधा में दान, प्रदान अथवा संचार किया जाता है।

समिथ नाम उस संग्राम का है जिसमें सं-इथन किया जाता है, सम्यक् इन्धन अथवा प्रकाशन किया जाता है।

मेधसाति तथा समिथ का परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध है। वाजी जब जनों की मेधा में विवेक-संज्ञान-रूपी महत् धन का संचार करते हैं तब ही जनों के जीवनसंग्रामों में प्रकाशरूपी महत् धन का आधान होता है। मेधा में विवेक महद्धन और जीवनसंग्रामों में प्रकाश महद्धन जहां है वहां पदे-पदे निश्चित विजय है।

उपर्युक्त वाजी ग्राम-ग्राम और नगर-नगर जायें और मेधसाति-यज्ञ द्वारा जन-जन को मेधावी बनाते हुए, जनों के जीवनसंग्रामों में प्रकाशाधान करते हुए, मानव-प्रजाओं को दुर्वृत्तियों तथा अमीवों से मुक्त करें। ऐसा करने से वे विश्व में शम् की स्थापना कर सकेंगे।

जो सद्यःकारी हवनश्रुत
मित-आचारी और सहस्रसा
अनलस वाजी आत्मविजेता
मेधसाति में और समियों में
करते हैं आधान महद्धन,
सुनें वे सब आह्वान हमारा।

वाजेवाजे ऽवत वाजिनो नो धनेषु विप्रा अमृता ऋतज्ञाः।
अस्य मध्वः पिबत मादयध्वं तृप्ता यात पथिभिर्देवयानैः।
[ऋ ७. ३८. ८, य २१/११] (य ९/१८)

वाजे-वाजे अवत वाजिनः नः धनेषु विप्राः अमृताः ऋत-ज्ञाः।
अस्य मध्वः पिबत मादयध्वम् तृप्ताः यात पथिभिः देव-यानैः।

आत्मसंग्राम के सतत विजेता वाजी जनाह्वानों को स्वीकार कर-करके जहां जाते हैं वहीं जनता उनका साभिनन्दन स्वागत करती हुई कहती है—(वि-प्राः अमृताः ऋत-ज्ञाः वाजिनः) विप्र अमृत ऋतज्ञ वाजियो ! (वाजे-वाजे) संग्राम-संग्राम में, (धनेषु) धनों में, (नः) हमारी (अवत) रक्षा करो।

यहां वाजियों को जिन सम्बोधनों से सम्बोधन किया गया है वे क्षमतासूचक हैं। निश्चित विजय साफल्य के लिये किसी भी क्षेत्र या पार्श्व के संघर्षों में वाजी को विप्र, अमृत और ऋतज्ञ होना चाहिये।

विप्र नाम उन वि-प्र, विप्रकृष्ट दूरदर्शी तत्त्वज्ञानी मेधावियों का है जिनके सुचिन्तित निष्कर्षों तथा निर्णयों में कभी कोई भूल या त्रुटि नहीं होती है।

अमृत नाम उन पवित्रजीवियों का है जिनके जीवन में विषय-विष का लेशमात्र अंश नहीं होता है, जिनके जीवन सुपावन साधनाओं की साध होते हैं, जो अपनी अमृतमयी कृतियों से अमिट कीर्ति और अमर यश का सम्पादन करते हैं।

ऋतज्ञ = ऋत + ज्ञ। जो शुद्ध सात्त्विक प्राकृत नियमों का पालन करते हैं, जो सत्य और सदाचार की दृढ़ भित्ति पर संस्थित होकर विकट घाटियों को पार करते हुए जीवनसंग्रामों तथा विश्व संघर्षों का सुसंचालन करते हैं उनकी संज्ञा ऋतज्ञ होती है।

साफल्य के मद में मानव-प्रजायें प्रायः पक्षपात और अन्याय पर आरूढ होजाती हैं और धनैश्वर्यों से सम्पन्न होने पर वे प्रायः भोग-विलास के विनाशकारी गर्तों में गिर जाती हैं। विप्र अमृत ऋतज्ञ वाजी ही हैं जो अपने विवेकवचनों तथा सु-नयनकारी नियन्त्रणों द्वारा पतनों से उनकी सर्वतः रक्षा करते हैं।

विप्र अमृत ऋतज्ञ वाजी सर्वत्र मानव-प्रजाओं को सादेश उपदेश करते हैं—मानवो! (अस्य मध्वः पिबत) इस मधु का पान करो, (मादयध्वम्) हर्षित होओ, आनन्दित रहो, (तृप्ताः) तृप्त—सन्तुष्ट रहते हुए (देव-यानैः पथिभिः यात) दिव्य-गम पथों से गमन करो।

मधुर विचार, मधुर आचार और मधुर व्यवहार का माधुर्य ही वह मधु है जिसके सुपान से मानव-प्रजायें आनन्दित रहती हैं और तृप्त सन्तुष्ट रहती हुई जीवन के दिव्यताप्रापक पथों से प्रगमन करती हैं।

अमृत विप्र ऋतज्ञ वाजियो,
वाज-वाज में और धनों में,
करो हमारी रक्षा।
इस मधु का तुम पान करो,
आनन्दित होओ,
रहते हुए तृप्त
करो तुम सभी प्रगमन
दिव्य-सुगामी दिव्य पथों से।

सूक्ति—वाजेवाजे अवत वाजिनो नः।
वाजिनो ! संग्राम-संग्राम में हमारी रक्षा करो।
मध्वः पिबत मादयध्वम्।
मधु का पान करो, आनन्दित रहो।
यात पथिभिर्देवयानैः।
दिव्य-गम पथों से प्रगमन करो।

आ मा वाजस्य प्रसवो जगम्यादिमे द्यावापृथिवी विश्वरूपे।
आ मा गन्तां पितरामातरा चा मा सोमो अमृतत्वेन गम्यात्।
वाजिनो वाजजितो वाजं ससृवांसो बृहस्पतेर्भागमवजिघ्रत निमृजानाः।
(य ९/१९)

**आ मा वाजस्य प्र-सवः जगम्यात् इमे द्यावापृथिवी विश्व-रूपे ।**
**आ मा गन्ताम् पितरामातरा च आ मा सोमः अमृत-त्वेन गम्यात् ।**
**वाजिनः वाज-जितः वाजम् ससृ-वांसः बृहस्पतेः भागम् अव-जिघ्रत नि-मृजानाः ।**

विप्र अमृत ऋतज्ञ वाजियों से सम्प्राप्त मधु का पान करके मानव-प्रजायें वाजी वाजिका बनती चली जारही हैं और आत्मना तृप्त आनन्दित होकर दिव्यगम दिव्य पथों पर आरूढ होती चली जारही हैं। दिव्यपथारूढ प्रत्येक वाजी आत्मकामना कर रहा है, प्रत्येक वाजिका आत्मभावना कर रही है—

१) (मा) मुझे (वाजस्य) वाज का, ज्योति-शक्ति-संग्राम का (प्र-सवः) सु-ऐश्वर्य (आ-जगम्यात्) प्राप्त हो, सम्प्राप्त रहे।

दिव्य-पथ-गमन एक साधनामय उत्कट संग्राम है जिसके सन्तत्तन के लिये ज्योति और शक्ति के प्रसव की सतत आवश्यकता रहती है। इसी गहन भावना से उपर्युक्त कामना की गई है। ज्योति और शक्ति ही संग्राम का सु-ऐश्वर्य है।

२) (मा इमे विश्व-रूपे द्यावापृथिवी आ-गन्ताम्) मुझे ये विश्व-रूप द्यौ और पृथिवी प्राप्त हों/रहें।

शरीर पृथिवी की सम्पदा है। शरीर में पृथिवी की सम्पूर्ण सम्पदायें निहित हैं। मस्तिष्क द्यौ की सम्पदा है। मस्तिष्क में द्यौ की अखिल सम्पदायें निहित हैं। पृथिवी पाद है। द्यौ शिर है। पृथिवी पर स्थित होकर प्रत्येक वाजी और वाजिका को द्यौ तक के सुविशाल अवकाशक्षेत्र में कर्मसाधना अथवा जीवनसंग्राम करना है। मस्तिष्क द्यौ है। शरीर पृथिवी है। मस्तिष्क ज्ञान का अधिष्ठान है, शरीर कर्म का। विश्व की सम्पूर्ण विश्वरूपता ज्ञान और कर्म में निहित है। 'मुझे ये विश्वरूपा द्यौ-पृथिवी सदा सर्वदा प्राप्त रहें'—वाजी की इस कामना में एक अजस्र ज्योति और अक्षय शक्ति ओत-प्रोत है।

३) (मा पितरामातरा आ-गन्ताम्) मुझे दोनों पिता और दोनों मातायें प्राप्त रहें।

ब्रह्म [विवेक] और सह [धैर्य] दो पिता हैं जो विजय-साफल्य का पथ प्रशस्त करते हैं। श्रद्धा [श्रत्+धा, सत्य-धारणा] तथा निष्ठा [नि-स्था, निरन्तरतामय-स्थिति, सतत-साधना की क्षमता] दो मातायें हैं जो विजय-साफल्य का पोषण करती हैं। 'ब्रह्म और सह पिता तथा श्रद्धा और निष्ठा मातायें मुझे सदैव प्राप्त रहें'—इस कामना में अडिग आस्था निहित है।

४) (च मा अमृतत्वेन सोमः आ-गम्यात्) और मुझे अमृतत्व के साथ सोम सम्प्राप्त रहे, मुझे अमृतत्व से युक्त सोम्यता प्राप्त रहे।

एक कूट सोम्यता होती है जिसमें स्वार्थ का विष मिश्रित होता है। एक अमृतमयी सोम्यता होती है जिसमें सर्वस्नेह और सर्वहित मिश्रित रहता है। 'मुझे वह सोम्यता चाहिये जिसमें निश्छल प्रेम और जन-जन की हितकामना का अमृत निहित हो'।

जैसाकि इस अध्याय के मन्त्र ६ में कहा गया है, प्रत्येक अवतार वाजी स्थान-स्थान पर नव-निर्मित वाजियों तथा वाजिकाओं को सम्बोधन करता हुआ उनसे पुनः-पुनः कहता रहता है—(वाजं सस्निवांसः वाज-जितः वाजिनः संग्राम के प्रति गमन करनेवाले संग्राम-विजेता वाजियो! (नि-मृजानः) निरन्तर शोधते हुए, सतत आत्म-शोधन करते हुए (बृहस्पतेः भागं अव-जिघ्रत) आत्मा के अंश को सूंघो, सूंघते रहो।

संग्राम-संग्राम के प्रति गमन करते हुए, संघर्ष-संघर्ष में निरत रहते हुए वाजियों को चाहिये कि जीवन-संघर्षों में जूझते हुए वे निरन्तर आत्मशोधन करते रहें और आत्म-सुरभि से सुगन्धित रहें।

आत्मशोधन तथा आत्मसुरभि से युक्त रहते हुए ही वाजियों के वाज धर्म्य अथवा दैवी संग्राम बने रहते हैं। अन्यथा उनके संग्राम अधर्म्य अथवा आसुरी संग्राम बन जाते हैं। शोधन से जहां सुगन्धि का सम्पादन होता है, वहां सुगन्धि से शोधन होता है। वाजियों के लिये यह नितान्त आवश्यक है कि वे स्व पर का आत्मशोधन करते हुए आत्म-सुगन्धि का सुसेवन करते रहें और आत्मसुगन्धि के विस्तार से स्व पर का आत्मशोधन करते रहें।

रहे मुझे सम्प्राप्त वाज का सु-ऐश्वर्य।
रहें मुझे सम्प्राप्त
विश्वरूपा ये द्यौ पृथिवी।
रहें मुझे सम्प्राप्त
पिता दो माता दोनों।
और मुझे रहे प्राप्त सोम
नित अमृतत्व के साथ।
वाज-प्रगामी वाज-विजेता
वीर वाजियो,
सतत मार्जन करते हुए
रहो सूंघते
बृहस्पति के आत्म-अंश को।

सूक्ति—आ मा वाजस्य प्रसवो जगम्यात्।
मुझे संग्राम का सु-ऐश्वर्य प्राप्त हो।
आ मा सोमो अमृतत्वेन गम्यात्।
मुझे अमृतत्व के साथ सोम प्राप्त हो।
वाजं ससृवांसो बृहस्पतेर्भागमवजिघ्रत।
संग्राम के प्रति प्रगमन करनेवालो! आत्मा के भाग को सूंघो।

**आपये स्वाहा स्वापये स्वाहापिजाय स्वाहा क्रतवे स्वाहा वसवे स्वाहाहर्पतये स्वाहाह्ने मुग्धाय स्वाहा मुग्धाय वैनंशिनाय स्वाहा विनंशिन आन्त्यायनाय स्वाहान्त्याय भौवनाय स्वाहा भुवनस्य पतये स्वाहाधिपतये स्वाहा।**

(य ९/२०)

**आपये स्वाहा सु-आपये स्वाहा अपि-जाय स्वाहा क्रतवे स्वाहा वसवे स्वाहा अहःपतये स्वाहा अह्ने मुग्धाय स्वाहा मुग्धाय वैनंशिनाय स्वाहा वि-नंशिने आन्त्य-आयनाय स्वाहा आन्त्याय भौवनाय स्वाहा भुवनस्य पतये स्वाहा अधि-पतये स्वाहा।**

संग्राम अनन्त हैं। संघर्ष असंख्य हैं। फिर एक-से-एक शुभ श्रेष्ठ संग्राम हैं। किन्तु संसार में सर्वोत्कृष्ट और सर्वश्रेष्ठ संग्राम है मानव-मानव का उत्थान, मानव-जाति का समुत्थान, मानव-मानव को सच्चा अच्छा मानव बनाना, मानव-जाति को मानवता के सिंहासन पर आरूढ़ करना, स्व पर सर्वमानवों को शुद्ध मानव बनाना। ऋषि, महर्षि, योगी, यति, भगवान् और प्रभु बनना उतना कठिन नहीं है जितना कठिन है मानव को मानव बनाना। किसी भी मानव को किसी भी सम्प्रदाय के कुरंग में रंगकर उसे साम्प्रदायिक बनाना बहुत सरल है। किन्तु साम्प्रदायिक व्यक्ति के साम्प्रदायिकता के कुरंग को धोकर उसे श्वेत मानव बनाना बहुत कठिन है। मानव को देशीयता और राष्ट्रीयता से सम्बद्ध करके देशों और राष्ट्रों को परस्पर भिड़ाना और लड़ाना सरल है। परन्तु मानव को सम्पूर्ण पृथिवी से सम्बद्ध करके पृथिवी माता के अखिल मानव-परिवार को एकता के सूत्र में पिरो कर पृथिवी को दिव्य स्वर्ग बनाना कठिन है। मानव को मानव बनाना और मानव-मानव को मानवता के सूत्र में पिरोना, यही सबसे बड़ा और श्रेष्ठ वाज है। इस वाज की सिद्धि के लिये वाजियों

को मानवमात्र से स्नेह करना होगा, मानवमात्र का सत्कार करना होगा, मानवमात्र की सुसेवा करनी होगी, मानवमात्र के प्रति आत्मनिजता के साथ सुवचन बोलने होंगे, मानवमात्र के लिये स्वसर्वस्व और सुसर्वस्व की आहुति देनी होगी। स्वाहावाद् की साधना के आश्रय से विश्व के सब मानव जब विशुद्ध मानव बन जायेंगे और मानवता के सूत्र में सूत्रित होजायेंगे, तब सारी पृथिवी एक अभिन्न गृह और सारा मानव-समाज एक अभिन्न परिवार बन जायेगा, तब ही मानवजाति के सारे अभिशाप और सन्ताप विलीन होंगे।

मन्त्र में प्रयुक्त 'स्वाहा' शब्द उपर्युक्त सम्पूर्ण भाव की भावना का द्योतन कर रहा है। स्वाहा शब्द में स्नेह, सत्कार, सेवा, सुवचन और अर्पण का भाव अन्तर्निहित है।

अवतार वाजी समस्त वाजियों को उत्प्रेरित करता हुआ कह रहा है—

१) (आपये स्वाहा) बन्धु के लिए स्वाहा। बन्धु-बन्धु के प्रति, भगिनी-भगिनी के प्रति स्वाहा की संसाधना करते हुए उन्हें सुमानव बनाओ।

२) (सु-आपये स्वाहा) सु-बन्धु के लिये स्वाहा। बन्धु-बन्धु और भगिनी-भगिनी के प्रति स्वाहा की संसाधना करते हुए उन्हें विश्व-मानवता के सूत्र में पिरोओ।

आपि और स्वापि में, बन्धु और सुबन्धु में अन्तर क्या है? आपि से तात्पर्य मानव-बन्धु से है। मानवता के नाते प्रत्येक मानव मानव-बन्धु है, वह चाहे भला हो या बुरा। स्वापि अथवा सुबन्धु से तात्पर्य श्रेष्ठ मानव से है। वाजी को दोनों ही की समान रूप से सुसेवा करनी है। वाजी के वाज में किसी के लिये परता, विलगता वा घृणा नहीं है, सबके लिये आत्मनिजता तथा आत्मीयता है। वाजी का वाज केवल संग्राम या संघर्ष ही नहीं है, पवित्र वैदिक मिशन भी है।

३) (अपि-जाय स्वाहा) अपि-ज/अपि जायमान/प्रतिभाशाली के लिये स्वाहा। प्रतिभाशालियों के प्रति ईर्ष्या द्वेष न करके उनकी प्रतिभा का उपयोग विश्व में मानवता की स्थापना के लिये करो।

४) (क्रतवे स्वाहा) क्रतुमान्/साधनाशील के लिये स्वाहा। जो कर्मकुशल हैं, कर्मयोगी हैं, उदात्त साधों की साधना करनेवाले हैं, उनका विरोध न करके उनका पथप्रशस्त किया जाये।

५) (वसवे स्वाहा) वसु के लिये स्वाहा। जो वसु-रूप हैं, ऐश्वर्यशाली हैं, उनकी भी सुसेवा करो। यह ग़लत है कि निर्धन और दुःखिया की ही सेवा करनी चाहिये। वाजियों की सेवा से धनी और सुखी भी वञ्चित नहीं रहने चाहियें। निर्धन और धनी, सुखी और दुःखी सभी तो आत्मीय हैं।

६) (अहःपतये स्वाहा) दिन-पति के लिये स्वाहा, दिनों की रक्षा करनेवाले के लिये स्वाहा। जीवन का एक-एक दिन और दिन का एक-एक क्षण बहुत मूल्यवान् है। दिन ही आयु है। दिन-दिन करके ही मनुष्य आयुष्मान् होता है। जो दिन की रक्षा करता है वह अपने जीवन-धन की रक्षा करता है। ऐसा जीवन-धनी आयुष्मान् होकर विश्व की दीर्घ काल तक सुसेवा कर सके, वाजियों को ऐसी सुव्यवस्था करनी चाहिये।

७) (मुग्धाय अह्ने स्वाहा) मुग्ध दिन के लिये स्वाहा। मुग्ध नाम मोहित, मूर्छित, बेसुध, मूर्ख का है। माया में मुग्ध होकर जो अपने जीवन-दिन को खोता है, उसे विवेकी बनाकर सन्मार्ग पर लाना भी वाजियों की साध का एक महत्त्वपूर्ण अङ्ग है। मुग्धों को होश में लाना वाजशील मिशनरियों के मिशन का एक पवित्र अनुष्ठान है।

८) (मुग्धाय वैनंशिनाय स्वाहा) मुग्ध विनाशशील के लिये स्वाहा, विमोहित शीलभ्रष्ट के लिये सप्रेम शिक्षोपदेश। मुग्धता ही शीलभ्रष्टता का कारण

होती है। भ्रष्टों को बोधयुक्त करके मानवीय उज्ज्वल शील से सुभूषित करना वाजियों की अपनी एक सुपावन साध है।

९) (आन्त्य-आयनाय विनंशिने स्वाहा) अन्तिम-सीम शीलभ्रष्ट के लिये स्वाहा। अन्तिम सीमा तक जो मनुष्य-वर्ग शीलभ्रष्ट हो चुका है, वहां भी वाजियों की स्वाहा-साध से सच्चरित्र की प्रस्थापना और सुशील की संस्थापना की जानी चाहिये। भ्रष्टशीलों को शुभशील बनाना, पतितों को ऊंचा उठाना—इसी में तो वाजियों के वाज का कमाल है।

१०) (आन्त्याय भौवनाय स्वाहा) आन्त्य भौवन के लिये स्वाहा। विश्व-भुवन में, समस्त भूमण्डल पर जिसके शील का अन्तिम सीमा तक सुप्रभाव हो उस भुवनशील, लोकप्रिय, सार्वभौम प्रियता से सम्पन्न व्यक्ति अथवा जनवर्ग का नाम आन्त्य भौवन है। ऐसे व्यक्ति और वर्ग की विश्व में प्रतिष्ठा बढ़ाना और उसकी प्रतिष्ठा का मानवोत्थान में सदुपयोग लेना वाजियों के औदार्य की प्रत्यक्ष महिमा है।

११) (भुवनस्य पतये स्वाहा) भुवन के पति के लिये स्वाहा, भुवन की रक्षा करनेवाले के लिये स्वाहा। यह पृथिवी जिस पर हम निवास करते हैं हमारा भुवन है। इस भुवन की रक्षा में जो व्यक्ति या वर्ग संलग्न है वह धन्य है। सम्पूर्ण पृथिवी पर सुख, शान्ति, स्वस्ति और समृद्धि के सम्पादन से ही इस भुवन की रक्षा होगी। भुवन-पति की स्वस्ति और पथप्रशस्ति वाजियों का ध्रुव लक्ष्य है।

१२) (अधि-पतये स्वाहा) अधि-पति के लिये स्वाहा। राष्ट्रपति अथवा राष्ट्र के सर्वोच्च शासक को अधिपति कहते हैं। अधिपतियों के अन्तर्राष्ट्रीय सौहार्द और सहयोग से अखिल भुवन की शान्ति सुरक्षित रहती है। वाजियों का कर्तव्य है कि वे अधिपतिवर्ग पर अपना अधिपत्य स्थापन करके उसे आत्मानुशासन से अनुशासित रखें।

बन्धु के लिये स्वाहा।
सुबन्धु के लिये स्वाहा।
प्रतिभाशाली के लिये स्वाहा।
कर्मशील के लिये स्वाहा।
ऐश्वर्यशाली के लिये स्वाहा।
दिनपति के लिये स्वाहा।
मुग्ध-दिन के लिये स्वाहा।
मुग्ध शीलभ्रष्ट के लिये स्वाहा।
अन्तिम-सीम शीलभ्रष्ट के लिये स्व
अन्तिम-सीम लोकप्रिय के लिये स्वाहा।
भुवन के पति के लिये स्वाहा।
अधि-पति के लिये स्वाहा।

**आयुर्यज्ञेन कल्पतां प्राणो यज्ञेन कल्पतां चक्षुर्यज्ञेन कल्पतां श्रोत्रं यज्ञेन कल्पतां पृष्ठं यज्ञेन कल्पतां यज्ञो यज्ञेन कल्पताम्। प्रजापतेः प्रजा अभूम स्वर्देवा अगन्मामृता अभूम।**

[य १८/२९, २२/३३] (य ९/२१)

**आयुः यज्ञेन कल्पताम् प्राणः यज्ञेन कल्पताम् चक्षुः यज्ञेन कल्पताम् श्रोत्रं यज्ञेन कल्पताम् पृष्ठम् यज्ञेन कल्पताम् यज्ञः यज्ञेन कल्पताम्। प्रजा-पतेः प्र-जाः अभूम स्वः देवाः अगन्म अमृताः अभूम।**

अवतार वाजी की उत्प्रेरणाओं से उत्प्रेरित होकर वाजी [वैदिक मिश्नरी, वैदिक साधक साधिका] विश्व के मानवीकरण तथा वैदिकीकरण में संलग्न होगये हैं। सुसंगठित और सुव्यवस्थित होकर वाज-

नयन [मिशन-कार्य करने] से उन्हें ग्राम-ग्राम, नगर-नगर, देश-देश, प्रदेश-प्रदेश, सम्पूर्ण पृथिवी पर, पदे-पदे सफलता प्राप्त होरही है। वे अनुभव कर रहे हैं कि उनकी साध एक सर्वत:श्रेष्ठ और सर्वतोज्येष्ठ यज्ञ है जिसके निष्पादन से उनके जीवन सार्थक होरहे हैं, उनका जन्म सफल होरहा है। प्रहर्षित रहते हुए वे अपनी यज्ञीय साध की साधना में निरत हैं और आनन्दविभोर हुए आत्मना प्रगान करते रहते हैं—

१) (आयुः यज्ञेन कल्पताम्) आयु यज्ञ से कल्पित हो। यावदायुष्य इस यज्ञ का सम्पादन करते हुए हम अपने आयुष्य को सफल करें।

२) (प्राणः यज्ञेन कल्पताम्) प्राण यज्ञ से कल्पित हो। हमारा एक-एक श्वास विश्व के मानवीकरण के यज्ञ से प्रबल हो।

३) (चक्षुः यज्ञेन कल्पताम्) चक्षु यज्ञ से कल्पित हो। विश्व के वैदिकीकरण के इस महायज्ञ के निर्वहनार्थ हमारी दृष्टि सदैव लगी रहे। आत्मनिजतामय अपनी दृष्टि से हम सबको अपनायें।

४) (श्रोत्रं यज्ञेन कल्पताम्) श्रोत्र यज्ञ से कल्पित हो। हमारी श्रवणशक्ति का उपयोग पीड़ितों की पुकार सुनकर उनके निकट पहुंचने और उनकी सुसेवा करने में हो।

५) (पृष्ठं यज्ञेन कल्पताम्) पीठ यज्ञ से कल्पित हो। हम अपनी पीठ पर सार्वभौम उत्तरदायित्वों को वहन करने में समर्थ हों।

६) (यज्ञः यज्ञेन कल्पताम्) यज्ञ यज्ञ से कल्पित हो। हमारा जीवनयज्ञ सार्वभौम यज्ञों के सम्पादनार्थ सतत सक्षम रहे।

७) हम (प्रजा-पतेः प्रजाः अभूम) प्रजापति की प्रजा होगये हैं। हम उसकी प्रजा रहते हुए उसी की सेवा करेंगे। उसकी प्रजा बनकर हम अखिल सृष्टि के नागरिक बन गए हैं और सारे विश्व की सेवा हमारा अधिकार होगया है। अब हम इन्सान की नहीं, आनन्दमय भगवान् की प्रजा हैं। भगवान् की प्रजा बनकर ही हम भगवान् का काम कर सकेंगे।

८) (देवाः) देवजन हम (स्वः अगन्म) आनन्द को प्राप्त होगए हैं। प्रजापति की प्रजा बनकर हम दिव्य गुणों से युक्त देव देवी बन गए हैं और आनन्द-सेवी होगए हैं।

९) हम (अमृताः अभूम) अमृत होगये हैं। विकार-विष हममें से निराकृत होगया है और दिव्यता तथा आनन्द का अमृत हममें समाकृत होगया है। हम निर्विष होगये हैं।

आयु यज्ञ से कल्पित हो,
प्राण यज्ञ से कल्पित हो,
चक्षु यज्ञ से कल्पित हो,
श्रोत्र यज्ञ से कल्पित हो,
पृष्ठ यज्ञ से कल्पित हो,
यज्ञ यज्ञ से कल्पित हो।
प्रजापति की प्रजा होगये हम,
हम देवों ने प्राप्त किया आनन्द,
हम होगये अमृत।

सूक्ति—प्रजापतेः प्रजा अभूम।
हम प्रजापति की प्रजा होगये हैं।
अमृता अभूम।
हम अमृत होगये है।

अस्मे वो अस्त्विन्द्रियमस्मे नृम्णमुत क्रतुरस्मे वर्चांसि सन्तु वः।
नमो मात्रे पृथिव्यै नमो मात्रे पृथिव्या इयं ते राड् यन्तासि यमनो
ध्रुवो ऽसि धरुणः। कृष्यै त्वा क्षेमाय त्वा रय्यै त्वा पोषाय त्वा। (य ९/२२)

**अस्मे वः अस्तु इन्द्रियम् अस्मे नृम्णम् उत क्रतुः अस्मे वर्चांसि सन्तु वः ।**
**नमः मात्रे पृथिव्यै नमः मात्रे पृथिव्यै इयम् ते राट् यन्ता असि यमनः**
**ध्रुवः असि धरुणः । कृष्यै त्वा क्षेमाय त्वा रय्यै त्वा पोषाय त्वा ।**

प्रजापति की प्रजा बनकर वाजी सम्पूर्ण पृथिवी के दुलारे और पृथिवीवासी सकल मानव-प्रजा के सगे सहारे बन गये हैं। पृथिवी पर देश-देशान्तरों और प्रदेश-प्रदेशान्तरों में निवास करनेवाली मानव-प्रजायें वाजियों के प्रति कामनामय विनय कररही हैं।

१) (अस्मे) हमारे लिये (अस्तु) [मुबारिक, कल्याणकारी] हो (वः इन्द्रियम्) तुम्हारा इन्द्रिय।

इन्द्रिय से तात्पर्य है समस्त इन्द्रिय-समूह से सुयुक्त जीवन। 'वाजियो! तुम्हारा जीवन हमारे लिये मुबारिक हो/कल्याणकारी हो'।

२) (अस्मे अस्तु) हमारे लिये [मुबारिक, कल्याणकारी] हो (वः) तुम्हारा (नृम्णम्) आत्मसंबल (उत) और (क्रतुः) कर्तृत्व, कर्मक्षमता।

३) (अस्मे सन्तु) हमारे लिये [मुबारिक, कल्याणकारी] हों (वः वर्चांसि) तुम्हारे तेज, सौन्दर्य, निखार।

और सद्यः वाजी सम्पूर्ण पृथिवी को लक्ष्य करते हुए शिर नमाकर बोल पड़ते हैं—

१) (नमः मात्रे पृथिव्यै) नमस्कार माता पृथिवी के लिये।

२) (नमः मात्रे पृथिव्यै) नमस्कार माता पृथिवी के लिये, अखिल प्राणियों की धारयित्री माता पृथिवी के लिये पुनः-पुनः नमस्कार।

वाजियों का लक्ष्य तथा क्षेत्र सारी पृथिवी है और सम्पूर्ण पृथिवी तथा पृथिवीस्थों को दृष्टि में रखकर ही उन्होंने कहा है, 'पृथिवी माता को नमस्कार, सकल प्राणियों और मानवों की माता पृथिवी को नमस्कार'।

३) पृथिवी मातः! (इयं ते राट्) यह तेरा राट्!

राट् नाम शोभा, राज् [प्रकाश, सौन्दर्य] और संग्राम का है। संग्राम दो प्रकार के होते हैं—एक वे जो रक्तपात करके पृथिवी के भूभागों को विजय करने के लिये किये जाते हैं, दूसरे वे जो पृथिवी को शोभनीय और सुन्दर बनाने के लिये किये जाते हैं। वाजियों ने पृथिवी को विजय किया है और कर रहे हैं अपनी स्नेहमयी सेवा और तपोमयी साधना के संग्राम से मानवों के हृदयों को जीतकर, और वह भी सकल मानवों की माता पृथिवी को संजोकर और सजाकर उसे शोभनीय तथा सुन्दर बनाने के लिये। वाजियों ने रक्तिम संग्रामों द्वारा पृथिवी को झुलसा या उजाड़ा नहीं है। उन्होंने संग्राम किया है पृथिवी माता के चप्पे-चप्पे को संवारने और निखारने का। उन्होंने संग्राम किया है पृथिवी माता के मानव-पुत्रों और पुत्रियों को एक अभिन्न सार्वभौम परिवार के सूत्र में सूत्रित करने का। तभी तो वे पृथिवी माता की शोभनीयता और सुन्दरता को निखारने में सफल हुए हैं और होते चले जारहे हैं।

पृथिवी माता को नमस्कार करके वाजी सुसंयम और ध्रुवता की सम्प्राप्ति की भावना से सर्वनियन्ता अविचल भगवान् की अभ्यर्चा करने लग जाते हैं—

१) तू (यन्ता असि) यन्ता है, सर्वनियन्ता है, नियन्त्रणकर्ता है (यमनः) यमन नियमन करनेवाला, नियामक।

२) तू (ध्रुवः असि) ध्रुव है, निश्चल है, स्थिर है (धरुणः) धारण करनेवाला, सहारनेवाला, धारक।

वाजियों को सम्पूर्ण पृथिवी का नियन्त्रण तथा नियमन करना है। यह क्षमता उनमें उस

यन्ता और ध्रुव प्रभु से ही मिलती है जिसकी आज्ञा और प्रेरणा से वे इस सार्वभौम साधना में संलग्न हैं। यन्ता और ध्रुव बनकर ही वे सारी पृथिवी पर दिव्य शोभनीयता तथा सुन्दरता की स्थापना कर सकेंगे।

मन्त्रान्त में वे पुनः पृथिवी माता को सम्बोधन करते हुए मानव-प्रजा को एक दिव्य सन्देश दे रहे हैं—पृथिवी मातः! हम (त्वा) तुझे (कृष्यै) कृषि के लिये, खेती के लिये, अन्नोत्पादन के लिये [उर्वरा बनाते हैं], (त्वा क्षेमाय) तुझे सुख-सुविधा के लिये/सुखप्रद निवास के लिये [संवारते हैं], (त्वा रय्यै) तुझे आत्मैश्वर्य के लिये [निखारते हैं], (त्वा पोषाय) तुझे पोष/पुष्टि-पोषण के लिये [समृद्ध करते हैं]।

कितना दिव्य सन्देश निहित है वाजियों के इस पृथिवी-सम्बोधन में। माता तो अपने सभी पुत्र-पुत्रियों के भोजन, क्षेम, आत्मोन्नति तथा पोषण के लिये होती है। पृथिवी तो सभी मानवों की माता है। इस पर तो सभी को खाद्यसम्पदा, जीवन-सुविधा, आत्मोन्नति तथा पोषण मिलना चाहिये न-कि भुखमरी, विनाश, आत्मपतन और शोषण तथा रक्तपात।

मानव जिस देश में जहां भी हैं, अपनी समान पृथिवी माता की प्यारी गोद में हैं। माता की समान गोद में सब एक दूसरे की समुन्नति में सहायक हों, सब सर्वत्र खेती करें और भर-पेट भोजन पायें, सब एक दूसरे की सुख-सुविधा का ध्यान रखें, एक दूसरे का पोषण करें।

हमारे लिये हो तुम्हारा इन्द्रिय,
हमारे लिये हो तुम्हारा नृम्ण और क्रतु,
हमारे लिये हों तुम्हारे वर्च।
नमस्कार माता पृथिवी के लिये,
नमस्कार माता पृथिवी के लिये,
तेरा यह राट्!
तू यन्ता है नियामक,
तू ध्रुव है धारक।
कृषि के लिये तुझे,
क्षेम के लिये तुझे,
आत्मैश्वर्य के लिये तुझे,
पोषण के लिये तुझे।
सूक्ति—नमो मात्रे पृथिव्यै।
नमस्कार माता पृथिवी के लिये।

वाजस्येमं प्रसवः सुषुवे ऽग्रे सोमं राजानमोषधीष्वप्सु।
ता अस्मभ्यं मधुमतीर्भवन्तु वयं राष्ट्रे जागृयाम पुरोहिताः स्वाहा। (य ९/२३)

वाजस्य इमम् प्र-सवः सुसुवे अग्रे सोमम् राजानम् ओषधीषु अप्सु।
ताः अस्मभ्यम् मधु-मतीः भवन्तु वयम् राष्ट्रे जागृयाम पुरः-हिताः स्वाहा।

वाजियों की साध सार्वभौम है। उन्हें सारी पृथिवी को सजाना है और पृथिवीवासी सम्पूर्ण प्रजा को एक अभिन्न परिवार के सूत्र में सूथित करना है। किन्तु सार्वभौमिकता के आवेश में उन्हें अपनी मातृभूमि और अपने पितृराष्ट्र को नहीं भुला देना है। अपनी मातृभूमि की संस्थिति पर स्थित होकर और अपने पितृराष्ट्र को भौतिक तथा आत्मिक सम्पदा से सम्पन्न होकर ही उसकी सार्वभौम साध संसिद्ध होगी। फिर जिस मातृभूमि की गोद में वे पले हैं और जिस पितृराष्ट्र की पैत्रिक सम्पत्ति के वे वारिस हैं उनके ऋण से उऋण भी तो वे उनकी सुसेवा द्वारा ही होंगे। मातृभूमि आधार है। पितृराष्ट्र संबल है। आधार और संबल को भुलाकर सार्वभौम साधना बच्चों का खेल सिद्ध

होगा। इसी रहस्य का उद्घाटन वेदमाता ने पूर्व-मन्त्र के पश्चात् इस मन्त्र के प्रकाशन से किया है।

प्रत्येक वाजी कह रहा है—मैं (अग्रे) अग्र में, सर्वप्रथम (वाजस्य प्र-सवः) वाज के प्रसव (इमं राजानं सोमम्) इस राजमान सोम को (ओषधीषु अप्सु) ओषधियों में और अपों में (सुसुवे) समुत्पन्न करता हूं।

'वाज' शब्द का प्रयोग ज्योति और शक्ति से सम्पन्न राष्ट्र के लिये हुआ है। प्रसव नाम प्रकृष्टतया सम्पादित ऐश्वर्य का है। सोम शब्द का प्रयोग हुआ है यहां सोम्यता से युक्त स्वदेश के लिये। स्वदेश की सोम्यता ओषधियों और जलों से निष्पादित होती है। ओषधि शब्द का प्रयोग यहां अन्नों, फलों और वनस्पतियों जैसे खाद्यों के लिये हुआ है। आपः शब्द का प्रयोग हुआ है जल, दुग्ध, घृत आदि रसों के लिये। कृषि, बाग़बानी तथा वनोपवनों के संयोजन से स्वदेश को ओषधिरूप बनाया जाता है। प्रत्येक वाजी आत्मनिष्ठा के साथ कह रहा है—मैं (अग्रे) प्रथम, पृथिवी को संजोने से पूर्व (वाजस्य प्रसवः) ज्योति और शक्ति के सु-ऐश्वर्य से सम्पन्न राष्ट्र के धन (इमं राजानं सोमम्) इस प्रकाशमान सोम्य स्वदेश को (ओषधीषु अप्सु) ओषधियों और रसों में (सु-सुवे) सु-सम्पादन करता हूं, सराबोर करता हूं।

निस्सन्देह ज्योति और शक्ति से सम्पन्न राष्ट्र का सम्पूर्ण ऐश्वर्य उसका स्वदेश और स्वदेश की भूमि में निहित है। और सर्वधनों का धन है किसी भी राष्ट्र की ओषधियां [ओषधिरूप खाद्य] तथा आपः [अमृतोपम दुग्ध, घृत आदि रस] जिनके सेवन से राष्ट्र की जनता नीरोग, स्वस्थ, सुपुष्ट, सुन्दर और बलवान् बनती तथा पराक्रम करती है। ओषधि और आपः से भरपूर देश के निवासी कहते हैं—(ताः) वे [ओषधि और आपः] (अस्मभ्यम्) हमारे लिये (मधु-मतीः भवन्तु) मधुरीली हों। ओषधियों और आपों के सेवन में जीवन की मधुरता और प्रियता है। जिनका देश भूखा-प्यासा होता है उनका राष्ट्र कदापि बलवान्, सम्पन्न और स्वतन्त्र नहीं रह सकता।

सम्पन्न देश और बलिष्ठ राष्ट्र के नागरिकों के साथ समस्त वाजी अभिगान करते हैं—(पुरोहिताः वयम्) पुरोहित हम (स्वाहा) स्वाहुति द्वारा (राष्ट्रे जागृयाम) राष्ट्र में जागें/जागते रहें।

पुरःहितः पुरोहितः। पुरः का अर्थ है सामने। हितः का अर्थ है हित-निहित-स्थापित। देश को सज्जा सम्पन्नता और राष्ट्र की सुसेवा सुरक्षा के लिये जो सदा सर्वदा सामने उपस्थित रहे उसे पुरोहित कहते हैं। पुरोहित स्वाहावाटी होते हैं, देश और राष्ट्र के लिये स्व सर्वस्व स्वाहा करने को उद्यत रहते हैं। किन्तु वास्तविक लाभ तभी होता है जब स्वाहा की साधना जागरूकता के साथ की जाती है। वाजी और जनता—सभी राष्ट्र के जागरूक स्वाहावाटी पुरोहित हों। वाजियों का यह परम धर्म होता है कि राष्ट्र की सुरक्षा और सुसेवा के लिये जहां वे स्वयं जागते रहें वहां राष्ट्र की प्रजा को भी सजग, सतर्क और सावधान रखें।

यहां देश और राष्ट्र का अन्तर भी ध्वनित होरहा है। देश भूमि के उस भाग का नाम है जिसमें राष्ट्र निवास करता है। राष्ट्र नाम देश में निवास करनेवाले मानवसमूह का है। देश का निर्माण देश की भूमि में होता है और राष्ट्र का निर्माण देशवासियों के जीवनों में होता है। देश हो हरा भरा और राष्ट्र हो पुरोहितों द्वारा सुसेवित सुरक्षित, तब ही वाजी सार्वभौम साधनायें कर पाते हैं।

प्रथम राष्ट्र के सु-ऐश्वर्य,<br>
राजमान इस सोम्य देश को,<br>
सुसम्पन्न करता हूं मैं नित<br>
ओषधियों में और आपों में।<br>
वे हम सबके लिये हों मधुरिम,

रहें जागते स्वाहुति सहित
पुरोहित हम सकल राष्ट्र में ।

सूक्ति—वयं राष्ट्रे जागृयाम ।
हम राष्ट्र में जागते रहें ।

**वाजस्येमां प्रसवः शिश्रिये दिवमिमा च विश्वा भुवनानि सम्राट् ।**
**अदित्सन्तं दापयति प्रजानन्त्स नो रयिं सर्ववीरं नि यच्छतु स्वाहा ।** (य ९/२४)

**वाजस्य इमाम् प्र-सवः शिश्रिये दिवम् इमा च विश्वा भुवनानि सम्-राट् ।**
**अदित्सन्तम् दापयति प्र-जानन् सः नः रयिम् सर्व-वीरम् नि-यच्छतु स्वाहा ।**

स्वदेश को सम्पन्न बनाते और स्वराष्ट्र को प्रकाशते हुए वाजी सम्पूर्ण पृथिवी पर सार्वभौम साधनाओं को सुसंचालित करते हुए विश्व में व्यापते चले जारहे हैं। भगवान् के होकर वे भगवान् का कार्य कररहे हैं। भगवान् के दिव्य ज्ञान वेद का सन्देश देते हुए वे विश्व की मानव-प्रजा को वैदिक बनाते चले जारहे हैं। जिस सर्व-नियन्ता की परम कृपा से वे साधों में संसिद्धि प्राप्त कर रहे हैं, अहंकारराहित्य के लिये, वे इस मन्त्र से उसी की महिमा के स्तवन का प्रारम्भ कर रहे हैं।

१) वह परम देव अखिल (वाजस्य) वाज का (प्र-सवः सम्-राट्) प्रसवनकर्ता और सम्राट् है।

वाज शब्द का प्रयोग यहां अखिल सृष्टिरूपी साम्राज्य के लिये हुआ है। सृष्टि-साम्राज्य जिससे उत्पन्न हुआ है, जिसकी ज्योति और शक्ति से वाजित [संचालित] होरहा है और जिसके राज् [प्रकाश] से राजित [प्रकाशित] होरहा है उसी सत्ता के लिये यहां सम्राट् शब्द का प्रयोग हुआ है। सम्राट् = सम्+राट्। सम्=सम्यक्। राट् [राज् (शोभा, सौन्दर्य, प्रकाश)]। जिसके राज् से यह सब सम्यक् प्रकाशित और सुशासित है वही परमात्मा इस सबका सम्राट् है। सृष्टि-वाज के अखिल ऐश्वर्य का सचमुच वही सम्राट् है। प्रसव शब्द का प्रयोग हुआ है यहां प्रसवनकर्ता, उत्पादक, जनक के अर्थ में। साम्राज्य का सम्पादक ही साम्राज्य का सम्राट् होता है। उसी के नियमों से यह सृष्टि-साम्राज्य उत्पन्न होता है और वही इसका सम्राट् है।

२) वही सम्राट् (इमां दिवम्) इस दीप्ति को (च) तथा (इमा विश्वा भुवनानि) इन सब भुवनों [लोकलोकान्तरों] को (शिश्रिये) धारण किए हुए है।

इन भुवनों को और इन भुवनों में जो दीप्ति है—सबको वही धारण कर रहा है। उसी की दीप्ति से यह सब दीप्त [शोभायमान] है और उसी की धारणा [धारण-शक्ति] से यह सब धारित है। 'उसी की सन्दीप्ति और सन्धारणा से हम सार्वभौम साधों की सुसाधना में संलग्न और सफल होरहे हैं'।

३) (सः) वह [सम्राट्] (प्र-जानन्) अच्छी प्रकार जानता हुआ, सर्वज्ञता के साथ सब कुछ जानता हुआ (अदित्सन्तम्) दिये जाने की इच्छा न करने वाले को (दापयति) दिलाता है।

ब्रह्म-सम्राट् स्वयं तो केवल ब्राह्म बन देता है। शेष तो सब कुछ वह स्वयं न देकर दिलाता है।

जो भगवान् से सांसारिक धनैश्वर्यों की कामना करता है उसे दित्सत् कहते हैं। जो भगवान् से सांसारिक धनैश्वर्यों की कामना न करके भगवान् से केवल स्वयं भगवान् को मांगता है उसे अदित्सत् कहते हैं। जो कहता है, 'मुझे कुछ न दे, केवल अपना प्यार और अपना दर्शन दे' वह ही अदित्सत् है।

वाजी अदित्सत् होता है। वह भगवान् से केवल भगवान् को मांगता है। वह सदा विनय करता है, 'अग्ने त्वां कामये गिरा—सुन्दर देव!

अपनी वाणी से मैं तुझसे तुझे ही मांगता हूं'।

उस महादानी की महिमा अपार है। वह जानता है कि वाजियों की आवश्यकतायें क्या हैं। जो वाजी सम्पूर्ण पृथिवी के वैदिकीकरण में संलग्न हैं वे तो स्वयं उस सम्राट् का ही पुनीत कार्य कर रहे हैं। सर्वज्ञ सम्राट् सब कुछ स्वयं जानता हुआ वाजियों को जन, धन, साधन—सब कुछ दिलाता है। जीवनवालों से वह जीवन दिला रहा है। धनवालों से वह धन दिला रहा है। वह साधयिता है। अपनी अन्तःप्रेरणा से वह अन्तर्यामी सर्वसाधन प्राप्त कराता है। जो आत्मना उसका काम करते हैं और फिर भी अपने लिये उससे कुछ नहीं मांगते हैं, उन्हें वह सब कुछ दिला देता है।

४) वह सम्राट् (नः) हमें (सर्व-वीरं रयिम्) सर्ववीर-आत्मैश्वर्य तथा (स्वाहा) स्वाहावाद् की भावना (नि-यच्छतु) नितराम् प्रदान करे, निरन्तर देता रहे।

सर्ववीरताओं से युक्त आत्मैश्वर्य का उपयोग क्या है यदि उसके साथ स्वाहा की भावना नहीं है। वीरतायुक्त ऐश्वर्य तभी सार्थक है जब वह राष्ट्र तथा पृथिवी के हितसम्पादनार्थ स्वाहा हो।

वाज का प्रसवनकर्ता सम्राट्,  
किए हुए है धारण वह ही  
इस सुदीप्ति को  
और इन सब भुवनों को।  
वह है दिलाता अदित्सत् को  
सम्यक् सब कुछ जानता हुआ।  
नितराम् करे प्रदान  
वह हमें सर्ववीर रयि  
और स्वाहावाद्।

सूक्ति—**शिश्रिये दिवमिमा च विश्वा भुवनानि सम्राट्।**  
सम्राट् इस दिव्यता को और इन भुवनों को धारण कर रहा है।  
**अदित्सन्तं दापयति।**  
न-मांगनेवाले को वह दिलाता है।  
**स नो रयिं सर्ववीरं नि यच्छतु स्वाहा।**  
वह हमें सर्ववीर आत्मधन तथा स्वाहा की भावना निरन्तर प्रदान करता रहे।

**वाजस्य नु प्रसव आ बभूवेमा च विश्वा भुवनानि सर्वतः।**  
**सनेमि राजा परि याति विद्वान् प्रजां पुष्टिं वर्धयमानो अस्मे स्वाहा।** (य ९/२५)

**वाजस्य नु प्र-सवः आ-बभूव इमा च विश्वा भुवनानि सर्वतः।**  
**स-नेमि राजा परि-याति विद्वान् प्र-जाम् पुष्टिम् वर्धयमानः अस्मे स्वाहा।**

सर्वनियन्ता की महिमा के स्तवन को जारी रखते हुए वाजी कहे चले जारहे हैं—

१) (वाजस्य) वाज का, सृष्टि-साम्राज्य का (प्र-सवः) प्रसवनकर्ता (नु च) ही तो (इमा विश्वा भुवनानि) इन सब भुवनों को (सर्वतः आ-बभूव) सर्वतः व्यापे हुए है, सर्वतः शासित किए हुए है।

२) अखिल सृष्टि का प्रशासक वह (विद्वान् राजा) सर्वज्ञ राजा (अस्मे) हमारे लिये (प्रजां पुष्टिम् स्वाहा) प्रजा, पुष्टि और स्वाहा की भावना को (वर्धयमानः) बढ़ाता हुआ (स-नेमि) स-परिधि, परिधि-सहित (परि-याति) घुमा रहा है।

सृष्टि का वह राजा विद्वान् है। विद्वान् का अर्थ है जाननेवाला, सर्वज्ञ। वह सर्वव्यापक और सर्वज्ञ है। उस राजा से वाजी प्रजा, पुष्टि और स्वाहावाद् के वर्धन की कामना करते हैं। प्रजा का अर्थ है प्र-जा, प्रकृष्ट सन्तान। वाजियों की साध की संसिद्धि के लिये आदर्श मानव सन्तति चाहिये, स्वाहाकारी साधक-साधिका चाहियें और चाहिये साथ ही उनकी आत्मिक और शारीरिक पुष्टि। ऐसी प्रजा वाजियों की स्वयं की खोज से नहीं, प्रभु की सम्प्रेरणा से ही

प्राप्त होगी, उस प्रभु की सम्प्रेरणा से जो अखिल सृष्टि-साम्राज्य को अपनी सर्वसंचालनी परिधि से सन्तत घुमा रहा है। श्वेत अर्पित जीवन तो सचमुच उस परिधि-प्रेरक की सम्प्रेरणा से ही मिलेंगे। 'वह सर्वज्ञ हमारी आवश्यकता को जानता है। वह स्वयं ही हमारे लिये प्रजा, पुष्टि और स्वाहा की भावना की वृद्धि करता रहे और वह स्वयं ही हमें अपनी अनन्त परिधि में परिधित रखता हुआ हमें घुमाता रहे'।

वाज का प्रसवनकर्ता हो तो
इन अखिल भुवनों को
शासित किए हुए है सर्वतः।
सर्वज्ञ राजा हमारे लिये
बढ़ाता हुआ प्रजा पुष्टि स्वाहा को
घुमा रहा है सपरिधि शासनचक्र को।

सूक्ति—सनेमि राजा परि याति विद्वान्।
विद्वान् राजा परिधिसहित घुमाता है।

**सोमं राजानमवसे ऽग्निमन्वारभामहे।**
**आदित्यान् विष्णुं सूर्यं ब्रह्माणं च बृहस्पतिं स्वाहा।**

[ऋ १०. १४१. ३, सा ९१, अ ३. २०. ४] (य ९/२६)

**सोमम् राजानम् अवसे अग्निम् अनु-आ-रभामहे।**
**आदित्यान् विष्णुम् सूर्यम् ब्रह्माणम् च बृहस्पतिम् स्वाहा।**

पूर्व-मन्त्र में वाजियों ने प्रजा, पुष्टि और स्वाहा की कामना की थी। इस मन्त्र में वे प्रकट कर रहे हैं कि उन्हें किस प्रकार की प्रजा की अपेक्षा है।

वाजी कहते हैं—हम (अवसे) अवसार्थ (स्वाहा) स्वाहा की भावना से (अनु-आ-रभामहे) अनु-आरंभ करते हैं, अनुक्रम से प्राप्त करना आरम्भ करते हैं (सोमम् राजानम् अग्निम् आदित्यान् विष्णुम् सूर्यम् ब्रह्माणम् च बृहस्पतिम्) सोम, राजा, अग्नि, आदित्यों, विष्णु, सूर्य, ब्रह्मा और बृहस्पति को।

अवस् नाम रक्षा, गति, बोध और कान्ति का है। विकास और व्याप्ति के लिये रक्षा सुरक्षा प्रथम आवश्यकता है। सर्वतः सुरक्षित रहकर गति प्रगति होती है। गति प्रगति के लिये बोध और कान्ति की प्रत्यक्षतः आवश्यकता है।

स्वदेश और पृथिवी के अवन् के लिये वाजी किस-किस वर्ग की कैसी-कैसी प्रजा को प्राप्त और सम्पादन करें?

वे प्राप्त करें—

१) (सोमम्) सोम को, सोम्य वर्ग को।
२) (राजानम्) राजा को, राजवर्ग को।
३) (अग्निम्) अग्नि को, अग्नि के समान पावक [शोधक] वर्ग को।
४) (विष्णुम्) विष्णु को, गहन और सूक्ष्म विषयों तथा समस्याओं में प्रवेश करनेवाले चिन्तनशील वर्ग को।
५) (सूर्यम्) सूर्य को, सूर्य के समान प्रकाशक और प्रचण्ड वर्ग को।
६) (ब्रह्माणम्) वेदवित् को, वेदज्ञवर्ग को।
७) (च) और (बृहस्पतिम्) बृहस्पति को, महान् आप्तवर्ग को।

इन सब (आदित्यान्) आदित्यों को, अखण्ड-व्रतियों को। ये सब वर्ग अखण्डव्रती और स्वाहा-वादी हों। इनमें सर्वहिताय सर्वस्व स्वाहा करने की भावना निहित हो। सोम्यता, राजता, पावकता, गहनता, प्रकाशमानता, वेदज्ञता और आप्तता—ये सब आदित्यों के गुण हैं। अखण्डव्रतियों में ही इन गुणों का स्थायी निवास होता है। ऐसी आदित्य प्रजा के लिये ही वाजियों ने पूर्व-मन्त्र में

परमात्मा से प्रार्थना की है।
अवसार्य अन्वारम्भ करें हम
स्वाहा की भावना के साथ,
सोम को, राजा को, अग्नि को,
विष्णु को, सूर्य को, ब्रह्मा को,
और बृहस्पति को—आदित्यों को।

**अर्यमणं बृहस्पतिमिन्द्रं दानाय चोदय।**
**वाचं विष्णुं सरस्वतीं सवितारं च वाजिनं स्वाहा।**

[ऋ १०. १४१. ५, अ ३. २०. ७] (य ९/२७)

**अर्यमणम् बृहस्पतिम् इन्द्रम् दानाय चोदय।**
**वाचम् विष्णुम् सरस्वतीम् सवितारम् च वाजिनम् स्वाहा।**

आदित्य प्रजा को प्राप्ति सदा से ही दुष्कर रही है और रहेगी। ऐसी प्रजा की उपलब्धि खोज या पुरुषार्थ से नहीं, परमपावन प्रभु की सुप्रेरणा से ही होती है। इसीलिये यहां वाजी प्रभु से विनय कररहे हैं—प्रभो! (दानाय चोदय) दानार्थ प्रेर, अर्पणार्थ सुप्रेरणा कर [हमारे अपने] (अर्यमणम्) अर्यमा को, (बृहस्पतिम् इन्द्रम्) बृहस्पति इन्द्र को, (वाचम्) वाणी को, (विष्णुम्) विष्णु को, (सरस्वतीम्) सुप्रवाह को (च) तथा (वाजिनम् सवितारम्) वाजी सविता को (स्वाहा) स्वाहावाद् की भावना से।

आदित्य प्रजा होती ही अति न्यून है और जो होती भी है उसको प्राप्ति वाजियों की अपनी तीव्र तितिक्षा तथा उत्कट साधना से होती है। वाजियों के अपने अर्पण के अनुपात में ही आदित्यों की अर्पिति सिद्ध होगी। इसी भाव से वाजियों ने प्रभु से प्रार्थना की है—

१) न्यायकारिन्! (दानाय चोदय) अर्पणार्थ प्रेर [हमारे] (अर्यमणम्) अर्यमा को। अर्यमा नाम अनुशासक और न्यायकर्ता का है। यहां अर्यमा शब्द का प्रयोग उपलक्षणात्मक हुआ है। 'अन्तर्यामिन्! हमारे अन्तस्तम में आत्मानुशासन तथा न्यायशीलता की स्थापना करके ऐसी सुप्रेरणा कर कि हम स्वयं आत्मना अनुशासित रहते हुए मानव-प्रजा को न्याय प्रदान करें'। आदित्य प्रजा हमारे अनुशासन और न्याय से प्रभावित होकर हमारे वाज [मिशन] के लिये अपना जीवन अर्पण करे। जो आत्मानुशासित होते हैं वे ही सबको न्याय प्रदान करते हैं।

२) विश्वपते! (दानाय चोदय) दानार्थ प्रेर [हमारे] (बृहस्पति इन्द्रम्) बृहस्पति इन्द्र को।

बृहस्पतिर्वै बृहत्-पतिः। बृहस्पति का अर्थ है महान् स्वामी। इन्द्र नाम इन्द्रियों के स्वामी आत्मा का है। प्रजा के प्रति आत्मीयता की भावना जिनमें होती है वे ही बृहस्पति आत्मा हैं। 'हमारे आत्माओं में उस बृहस्पतित्व की प्रेरणा कर कि हम अखिल विश्व में आत्मीयता की स्थापना करते हुए सम्पूर्ण पृथिवी को एकात्मकता प्रदान करें'।

३) वाचस्पते! (दानाय चोदय) दानार्थ प्रेर [हमारी] (वाचम्) वाणी को।

'हम अपनी वाणी से संसार को प्रकाश प्रदान करें, हमारी वाणियों को ऐसी कल्याणी बना'।

४) सर्वरम! (दानाय चोदय) दानार्थ प्रेर [हमारे] (विष्णुम्) विष्णु को।

विष्णु शब्द का प्रयोग यहां वैष्णव भावना के लिये हुआ है। विष्णु [सर्वव्यापक भगवान्] सबमें समान रूप से रम रहा है—इस मान्यता से सबको सुपावन दृष्टि से देखना और सबकी सेवा करना वैष्णव भावना है। 'वैष्णव भावना से युक्त रहते

हुए हम विश्व की सुसेवा करें'।

५) सर्वानन्द ! (दानाय चोदय) दानार्थ प्रेर [हमारी] (सरस्वतीम्) सरस्वती को।

सरस्वती शब्द का प्रयोग यहां आनन्द के प्रवाह के लिये हुआ है। 'हम पृथिवी पर सर्वत्र आनन्द का सरस प्रवाह प्रवाहित करते हुए मानवप्रजा को आत्मानन्द प्रदान करें'।

६) (च) और, देव सवितः ! (दानाय चोदय) दानार्थ प्रेर [हमारे] (वाजिनं सवितारम्) वाजी सविता को।

सविता नाम प्रकाशक और प्रेरक का है। मन ही वह वाजी सविता है जो 'ज्योतिषां ज्योतिः'= इन्द्रिय-ज्योतियों की ज्योति, तथा 'सुषारथिरिव मनुष्यान् नेनीयते'=सुषारथि के समान मानवों को तथा मानवेन्द्रियों को प्रेरता है। हमारा मनरूपी वाजी सविता हममें विश्व को सुप्रकाश और सुनेतृत्व प्रदान करने की सुप्रेरणा करता रहे।

दानार्थ प्रेर अर्यमा को,
बृहस्पति इन्द्र को, वाणी को,
विष्णु को, सरस्वती को,
और वाजी सविता को,
स्वाहावाद् की भावना के साथ।

सूक्ति—दानाय चोदय।
अर्पणार्थ प्रेरणा कर।

**अग्ने अच्छा वदेह नः प्रति नः सुमना भव।**
**प्र नो यच्छ सहस्रजित् त्वं हि धनदा असि स्वाहा।**

[ऋ १०.१४१.१, अ ३.२०.२] (य ६/२८)

**अग्ने अच्छ वद इह नः प्रति नः सु-मनाः भव।**
**प्र नः यच्छ सहस्र-जित् त्वम् हि धन-दाः असि स्वाहा।**

ईशविनय के उपरान्त अब वाजी प्रकाशस्वरूप सुन्दर देव से मुख-समुख बात करते हैं—

१) (अग्ने) सुन्दर देव ! प्रकाशस्वरूप ! (इह) यहां, साधनास्थल इस संसार में (नः अच्छ वद) हमारे प्रति सम्यक् बोल।

क्या भगवान् बोलता है ? निस्सन्देह बोलता है। बोलता तो वह नहीं है जो गूंगा होता है। भगवान् गूंगा नहीं है, वाचस्पति है। वह सर्व-भाषावित् है। वह सबकी सब भाषाओं में सुनता है और सबकी सब भाषाओं में सबसे बात करता है। जो भगवान् देखता है, सुनता है, अनन्त कर्म करता है, वह बोलता भी है। सम्पूर्ण भाव और प्यार से युक्त रहते हुए जो उससे बोलता है उससे वह बोलता है। वाजी प्रभु ने आत्मना प्रार्थना करते हैं और आत्मना ही प्रभु उनकी प्रार्थना का उत्तर देता है। समाधि द्वारा समाहित होकर भी योगी जन आत्मवाणी से भगवान् से बात करते हैं और भगवान् योगियों से अन्तर्यामी रूप से बात करता है। प्रार्थना क्या है ? प्रभु से आत्मना मुख-समुख बात करना। 'प्रियतम ! सुन्दरतम ! हमसे बोल, मुख-समुख बोल। प्रतिक्षण, पग-पग पर हमसे कह कि हमें कब क्या कैसे करना चाहिये'।

२) (अग्ने) परमपावक ! (नः प्रति सु-मनाः भव) हमारे प्रति सुप्रसन्न हो/रह।

भगवान् के संसार में जो भगवान् के होकर रहते हैं, भगवान् की ही राह पर चलते हैं, भगवान् का ही काम करते हैं और भगवान् का ही राज्य स्थापन करते हैं भगवान् उनसे सदैव प्रसन्न रहता है और उनसे साक्षात् बात करता है। वाजी तो

भगवान् की इस पृथिवी पर भगवान् का ही राज्य स्थापन कर रहे हैं। फिर क्यों न भगवान् उनसे सदैव प्रसन्न रहेगा और सप्रेम उनसे बोलेगा।

३) (सहस्र-जित्) सहस्रों वाजों का विजेता तू, असंख्य संग्राम जितानेवाला तू (नः प्र-यच्छ) हमें प्रचुर दे।

'तू हमारी सब आवश्यकताओं को प्रत्यक्ष जानता है। सब कुछ हमें प्रचुर मात्रा में दे। थोड़ा न दे। बहुत दे। मित न दे। अमित दे। तू देखता है कि तवप्रेरित हमारी साध कितनी व्यापक और मंगलकारिणी है।

४) (त्वं हि धन-दाः असि स्वाहा) तू ही धन-दाता है स्वाहार्थ।

'इस सबका और इस सबकी अखिल सम्पदा का ईश तू ही है। तेरी सम्पदा और तेरा धन अनन्त अपार है। दाता तू है। आदाता [लेनेवाले] हम हैं। स्वाहार्थ दाता केवल तू है तो स्वाहार्थ आदाता केवल हम हैं। हम तेरे विश्व में सुख, शान्ति, स्वस्ति और आनन्द की स्थापनार्थ ही विविध संग्रामों में जूझ रहे हैं। अतः हमें सर्वधनों से सुधन्य बनादे। भौतिक और आत्मिक ऐश्वर्यों से हमें आप्लावित करदे'।

अग्ने हमसे बोल यहां तू
सम्यक् बोल सुबोल,
रह प्रसन्न हमारे प्रति तू।
दे, सहस्रजित्, हमें तू प्रचुर,
तू ही है धनदा स्वाहार्थ।

सूक्ति—अग्ने अच्छा वदेह नः।
सुन्दर देव ! यहां हमारे प्रति सम्यक् बोल।
प्रति नः सुमना भव।
हमारे प्रति सुप्रसन्न हो।
प्र नो यच्छ सहस्रजित्।
सहस्रजित् ! हमें प्रचुर दे।
त्वं हि धनदा असि स्वाहा।
स्वाहार्थ धनदाता तू ही है।

**प्र नो॑ यच्छत्वर्य॒मा प्र पू॒षा प्र बृह॒स्पतिः॑। प्र वाग्दे॒वी द॑दातु नः॒ स्वाहा॑।**

[ऋ १०.१४१.२, अ ३.२०.३]  (य ९/२९)

**प्र नः यच्छतु अर्यमा प्र पूषा प्र बृहस्पतिः। प्र वाक् देवी ददातु नः स्वाहा।**

आत्मकामना के बिना प्रार्थना कदापि फलवती नहीं होती है। अतः प्रार्थना के साथ-साथ वाजी यहां आत्मकामना करते हैं—

१) (अर्यमा नः स्वाहा प्र-यच्छतु) अर्यमा हमें स्वाहा प्रदान करे।

स्वाहा के बिना धनैश्वर्य सर्वथा निरर्थक और नितान्त विनाशक सिद्ध होते हैं। पूर्व-मन्त्र में विनय की थी, 'स्वाहार्थ धनदाता तू ही है'। यहां वाजियों ने आत्मकामना की है, 'अर्यमा हमें स्वाहा प्रदान करे, हमें स्वाहा की भावना से भावित रखे। प्राप्त ऐश्वर्यों को हम सर्वहिताय स्वाहा करें'।

अर्यमा शब्द का प्रयोग यहां इन्द्रियरूपी पितरों के मुखिया मन [हृदय] के लिये हुआ है। 'हमारा मन—हृदय हमें स्वाहा की भावना से सदा युक्त रखे'।

२) (पूषा नः स्वाहा प्र-यच्छतु) पूषा हमें स्वाहा प्रदान करे।

पूषा यह मस्तिष्क है। मस्तिष्क का सतत अनुकूल चिन्तन ही है जो भावना का पोषण करता है। 'हमारे मस्तिष्क का पुष्टिमय सतत चिन्तन हमारी स्वाहा की भावना का सदा पोषण करता रहे'।

३) (बृहस्पतिः नः स्वाहा प्र-यच्छतु) बृहस्पति हमें स्वाहा प्रदान करे।

आत्मा ही जीवन-साम्राज्य का बृहस्पति [बृहत्-पति, महान् स्वामी—रक्षक] है। वही मन

[हृदय] में भावना का तथा मस्तिष्क में चिन्तन का प्रेरक है। 'आत्मा प्रतिक्षण हमारे हृदय और मस्तिष्क में स्वाहा की उदात्त प्रेरणायें प्रेरित करता रहे'।

४) (देवी वाक् नः स्वाहा प्र-ददातु) दिव्य वाणी हमें स्वाहा प्रदान करे।

स्वाहा के प्रकाशन के लिये, स्वाहा की भावना के प्रसार के लिये निस्सन्देह दिव्य वाक् की आवश्यकता है। दिव्य वाक् ही मानव-समाज में स्वाहा की भावना के सम्पादन की महत्ता तथा उपादेयता का प्रस्थापन कर सकेगी। 'हमारी दिव्य वाणी हमारे लिये स्वाहा की ध्वनियां गुंजाती रहे'। स्वार्थ में नहीं, स्वाहा में ही सकल समस्याओं का निश्चित समाधान निहित है।

स्वाहा प्रदान करे हमें अर्यमा,
स्वाहा प्रदान करे हमें पूषा,
स्वाहा प्रदान करे हमें बृहस्पति,
स्वाहा प्रदान करे हमें देवी वाक्।

सूक्ति—प्र वाग्देवी ददातु नः स्वाहा।
दिव्य वाणी हमें स्वाहा प्रदान करे।

**देवस्य त्वा सवितुः प्रसवे ऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्।**
**सरस्वत्यै वाचो यन्तुर्यन्त्रिये दधामि बृहस्पतेष्ट्वा साम्राज्येनाभिषिञ्चाम्यसौ।** (य ९/३०)

**देवस्य त्वा सवितुः प्र-सवे अश्विनोः बाहुभ्याम् पूष्णः हस्ताभ्याम्।**
**सरस्वत्यै वाचः यन्तुः यन्त्रिये दधामि बृहस्पतेः त्वा साम्-राज्येन अभि-सिञ्चामि असौ।**

आत्मकामना भी असार्थक सिद्ध होती है यदि उसके साथ अर्पण तथा अभि-सिचन न हो। प्रत्येक वाजी को चाहिये कि वह इस मन्त्र से अपने जीवन को यन्त्रवत् प्रभु के नियन्त्रण में प्रस्थापन करके सत्यवाक् सरस्वती की सम्प्राप्ति करे और प्रभु के सृष्टिरूपी साम्राज्य से अपने आपको अभिषिक्त करे—

१) मेरे जीवन! (असौ) वह मैं (त्वा) तुझे (देवस्य सवितुः) देव सविता के, दिव्य प्रेरक—प्रकाशक ब्रह्म के (प्र-सवे) प्र-सव में, समुत्पन्न संसार में, प्रकृष्ट-सृष्टि में (अश्विनोः बाहुभ्याम्) दोनों अश्वियों के दो बाहुओं से तथा (पूष्णः हस्ताभ्याम्) पूषा के दो हाथों से (सरस्वत्यै) सरस्वती के लिये (वाचः यन्तुः) वाणी के नियन्ता के (यन्त्रिये) नियन्त्रण में, यन्त्रवत् नियमन में (दधामि) धारण—स्थापन करता हूं।

यह संसार नरकधाम या पापस्थल नहीं है, आनन्दधाम और पुण्यस्थल है, धर्मक्षेत्र और कुरुक्षेत्र है। यह संसार मिथ्या नहीं है, एक वास्तविकता है और है एक साधनास्थल। इस संसार की रचना स्वयं देव सविता ने की है, परमपावन और परम-प्रकाशक परमात्मदेव ने की है। यथा कर्ता तथा कृति। यथा स्रष्टा तथा सृष्टि। उस परमोत्कृष्ट की कृति यह संसार प्र-सव है, प्रकृष्ट रचना है, प्रकृष्ट सृष्टि है।

अश्वी हैं ये दो नासिका-छिद्र जिनके दो बाहु हैं प्राण और अपान। प्राण भद्र का आसुवनकर्ता है। अपान अभद्र का परासुवनकर्ता है। प्राणापान हैं निर्विश्राम, निर्विषय, निर्विकार और निरासक्त।

आत्मा है पूषा जिसके दो हस्त हैं मन और बुद्धि। इन हस्तों के आश्रय से आत्मा विघ्नबाधाओं का निराकरण करता हुआ निर्बाधता के साथ विजय-पथ पर अग्रसर रहता है। बुद्धि के आश्रय से प्रज्ञा के और मन के आश्रय से सुभावनाओं के स्रोत खुलते हैं। प्रज्ञा और सुभावना के संगम का प्रवाह वाणी द्वारा सरस्वती के रूप में प्रवाहित

होकर विश्व को ज्ञान-विज्ञान से सुप्रकाशित करता है। ऐसा तभी होता है जब वाजी अपने आपको यन्त्रवत् देव सविता के सुनियन्त्रण में प्रस्थापित कर देता है। तब देव सविता वाजी की सरस्वती के एक-एक शब्द का नियन्ता और नियामक होता है। तब ही वाजी वागीश बनकर मानवों के अज्ञानान्धकार का निवारण करता है और उनके लोक-परलोक के विजय-पथों को प्रशस्त करता है।

२) मेरे जीवन! (असौ) वह मैं (त्वा) तुझे (बृहस्पतेः साम्राज्येन) बृहस्पति के साम्राज्य से (अभिसिञ्चामि) सर्वतः सींचता हूं, अभिषिक्त करता हूं।

यह सम्पूर्ण प्रसव, यह अखिल सृष्टि बृहस्पति [सुमहान् स्वामी देव सविता] का सुप्रकाशित साम्राज्य है। वाजी उस साम्राज्य से अपने आपको अभिषिक्त कर रहा है। अभिषिक्त होकर वह देव सविता के साम्राज्य का सम्राट् बन रहा है। सम्राट् का काम साम्राज्य को राट् [प्रकाश] से सम्यक् युक्त करना है। विश्व में राट् की व्याप्ति के लिये ही, साम्राज्य में ज्ञान-विज्ञान-रूपी प्रकाश की संव्याप्ति के लिये ही वह, किसी अन्य के द्वारा नहीं, स्वात्मा द्वारा सृष्टि-साम्राज्य का सम्राट् बनता है।

वाज [ज्योति, शक्ति, वीर्य] से विहीन होकर ही मानव दीन, हीन और हेय बनता है। वाज से युक्त होकर, वाजी बनकर तो उसकी आत्मदीनता, आत्महीनता और आत्महेयता निर्मूल होजाती है और वह अपने परमपिता के साम्राज्य का सम्राट् बन जाता है।

विचार और भावना की सर्वमयता द्वारा सुप्रवाहित सरस्वती के आश्रय से सचमुच प्रत्येक वाजी विश्वपति के सम्पूर्ण साम्राज्य का सम्राट् बन सकता है। संसिद्ध वाजी की सरस्वती के प्रवाह का एक-एक अक्षर अखिल मानवों के चिन्तन और भाव का स्पर्श करता हुआ उनके अन्तःकरणों में दिव्य प्रेरणा के रूप में प्रविष्ट होता है और उन्हें प्रभावित करता हुआ वह उनके द्वारा वह सब शुभ श्रेष्ठ कराता है जो वह कराना चाहता है। सरस्वती के सविता-प्रेरित दिव्य वचनों के प्रसारण से वह सारी सृष्टि में अपने दिव्य वेदसन्देशों को व्यापता है। सर्वमानवों से वह आत्मनिजता स्थापन करता है और पृथिवी-सहित सारी सृष्टि का मानवीकरण, आर्यकरण तथा वैदिकीकरण करके इस पृथिवी का राजा और इस सृष्टि का सम्राट् बनता है।

देव सविता के प्रसव में,<br>
सरस्वती के लिये वह मैं<br>
तुझे प्रस्थापन करता हूं<br>
वाचस्पति के नियन्त्रण में,<br>
अश्वियों के बाहुओं से,<br>
अपि च पूषा के हाथों से।<br>
करता हूं अभिषिक्त तुझे मैं<br>
साम्राज्य से बृहस्पति के।

सूक्ति—बृहस्पतेष्ट्वा साम्राज्येनाभिषिञ्चामि।<br>
मैं तुझे सुमहान् प्रभु के साम्राज्य से अभिषिक्त करता हूं।

**अग्निरेकाक्षरेण प्राणमुदजयत् तमुज्जेषमश्विनौ द्व्यक्षरेण द्विपदो मनुष्यानुदजयतां तानुज्जेषं विष्णुस्त्र्यक्षरेण त्रीँल्लोकानुदजयत् तानुज्जेषं सोमश्चतुरक्षरेण चतुष्पदः पशूनुदजयत् तानुज्जेषम्।** (य ९/३१)

**अग्निः एक-अक्षरेण प्राणम् उत्-अजयत् तम् उत्-जेषम् अश्विनौ द्वि-अक्षरेण द्वि-पदः मनुष्यान् उत्-अजयताम् तान् उत्-जेषम् विष्णुः त्रि-अक्षरेण त्रीन् लोकान् उत्-अजयत् तान् उत्-जेषम् सोमः चतुःअक्षरेण चतुःपदः पशून् उत्-अजयत् तान् उत्-जेषम्।**

पूषा पञ्चाक्षरेण पञ्च दिश उदजयत् ता उज्जेषं सविता षडक्षरेण षडृतूनुदजयत् तानुज्जेषं मरुतः सप्ताक्षरेण सप्त ग्राम्यान् पशूनुदजयँस्तानुज्जेषं बृहस्पतिरष्टाक्षरेण गायत्रीमुदजयत् तामुज्जेषम् ।  (य ९/३२)

पूषा पञ्च-अक्षरेण पञ्च दिशः उत्-अजयत् ताः उत्-जेषम् सविता षट्-अक्षरेण षट् ऋतून् उत्-अजयत् तान् उत्-जेषम् मरुतः सप्त-अक्षरेण सप्त ग्राम्यान् पशून् उत्-अजयन् तान् उत्-जेषम् बृहस्पतिः अष्ट-अक्षरेण गायत्रीम् उत्-अजयत् ताम् उत्-जेषम् ।

मित्रो नवाक्षरेण त्रिवृतं स्तोममुदजयत् तमुज्जेषं वरुणो दशाक्षरेण विराजमुदजयत् तामुज्जेषमिन्द्र एकादशाक्षरेण त्रिष्टुभमुदजयत् तामुज्जेषं विश्वे देवा द्वादशाक्षरेण जगतीमुदजयँस्तामुज्जेषम् ।  (य ९/३३)

मित्रः नव-अक्षरेण त्रि-वृतम् स्तोमम् उत्-अजयत् तम् उत्-जेषम् वरुणः दश-अक्षरेण विराजम् उत्-अजयत् ताम् उत्-जेषम् इन्द्रः एकादश-अक्षरेण त्रि-स्तुभम् उत्-अजयत् ताम् उत्-जेषम् विश्वे देवाः द्वादश-अक्षरेण जगतीम् उत्-अजयन् ताम् उत्-जेषम् ।

वसवस्त्रयोदशाक्षरेण त्रयोदशं स्तोममुदजयँस्तमुज्जेषं रुद्राश्चतुर्दशाक्षरेण चतुर्दशं स्तोममुदजयँस्तमुज्जेषमादित्याः पञ्चदशाक्षरेण पञ्चदशं स्तोममुदजयँस्तमुज्जेषमदितिः षोडशाक्षरेण षोडशं स्तोममुदजयत् तमुज्जेषं प्रजापतिः सप्तदशाक्षरेण सप्तदशं स्तोममुदजयत् तमुज्जेषम् ।  (य ९/३४)

वसवः त्रयोदश-अक्षरेण त्रयःदशम् स्तोमम् उत्-अजयन् तम् उत्-जेषम् रुद्राः चतुःदश-अक्षरेण चतुःदशम् स्तोमम् उत्-अजयन् तम् उत्-जेषम् आदित्याः पञ्चदश-अक्षरेण पञ्च-दशम् स्तोमम् उत्-अजयन् तम् उत्-जेषम् अदितिः षोडश-अक्षरेण षोडशम् स्तोमम् उत्-अजयत् तम् उत्-जेषम् प्रजा-पतिः सप्तदश-अक्षरेण सप्त-दशम् स्तोमम् उत्-अजयत् तम् उत्-जेषम् ।

विजयशील ही विजय-पर-विजय सम्पादन करते हुए बृहस्पति के साम्राज्य से अभिषिक्त होकर सम्राट् बनते हैं और साम्राज्य को ज्ञान-विज्ञान से प्रकाशित करते हैं। मन्त्र ३१-३४ में वेदमाता ने प्रजापति को सोलह कलाओं के मिष से, वाजी वाजी के मुख से कहलवाकर, विजय की श्रियों का रूप प्रकाशित किया है। प्रत्येक कला एक अक्षर [नष्ट न होनेवाली] श्री अथवा विभूति है। जैसाकि य० ८/३६ की व्याख्या में बताया गया है, प्रजापति की षोडश ब्राह्म कलायें हैं— (१) सत्, (२) चित्, (३) आनन्द, (४) शक्ति, (५) ज्ञान, (६) व्याप्ति, (७) पवित्रता, (८) प्रकाश, (९) वर्च, (१०) कर्तृत्व, (११) स्नेह, (१२) दया, (१३) न्याय, (१४) दान, (१५) ईशत्व, (१६) मोक्ष। इन कलाओं के अतिरिक्त प्राजापत्य प्रजापति की दैवी सम्पदा है।

१) (अग्निः एक-अक्षरेण प्राणं उत् अजयत्) अग्नि ने प्रथम अक्षर [सत्] से प्राण की विजय

किया, मैंने (तम्) उस [प्राण] को (उत्-जेषम्) उत्-जय कर लिया है।

जय और उत्-जय में बड़ा अन्तर है। जय तो भले बुरे सभी प्रकार के साधनों से प्राप्त की जाती है, परन्तु उत्-जय सदैव उत् [उत्कृष्ट] साधनों तथा उत् [उत्कट] साधनाओं से संसिद्ध होती है। उत्-अजयत् और उत्-जेषम् में साधन की उत्कृष्टता और साधना की उत्कटता का भाव अन्तर्निहित है। सत् के दो प्रसिद्ध अर्थ हैं सत्ता और सत्य।

अग्नि प्रेम की ऊष्मा का प्रतीक है। प्राण सत् [सत्ता, जीवन] का आधार है। वाजी अग्निवत् प्राण में, प्राणी-जगत् में, मानव-जगत् में सत् का, सत्य सत्ता का, जीवन-तत्त्व का, जीवन के सत्य का संचार कर रहा है। इसी साध के द्योतन के लिये वाजी ने कहा है—'अग्नि ने प्रथम [सत्] अक्षर से प्राण का उज्जय किया है। मैंने भी उसी प्रथम [सत्] अक्षर से प्राण का उज्जय किया है'।

२) (अश्विनौ) दो अश्वियों ने (द्वि-अक्षरेण) द्वितीय अक्षर [चित्] से (द्वि-पदः मनुष्यान्) दो-पैरवाले मनुष्यों को (उत्-अजयताम्) उज्जय किया, मैंने (तान्) उन [मनुष्यों] को (उत्-जेषम्) उज्जय किया है।

चित् का अर्थ है चेतना, बोधः। मस्तिष्क और हृदय, बुद्धि और मन, विचार और भावना हैं वे दो अश्वी जिनसे द्विपाद मानवों को उत्कृष्टतया विजय किया जाता है। अश्वी का अर्थ है आशु-गामी, तीव्रता के साथ गति करनेवाले। मस्तिष्क की विचार-तरंगें और हृदय की भाव-तरंगें सतत-गामी तो हैं ही, तीव्रगामी भी हैं। एक स्वस्थ मस्तिष्क की विचार-तरंगें एक सैकिण्ड में सड़सठ लाख बीस हज़ार मील की गति से दौड़ती हैं। एक स्वस्थ हृदय की भाव-तरंगें एक सैकिण्ड में इक्यासी लाख मील की गति से परिधावन करती हैं। प्रचेतनायुक्त मस्तिष्क के प्र-चिन्तन तथा प्रवुद्ध हृदय के प्र-भाव की तरंगें मानवों के मानसों के उज्जयकरण का अमोघ साधन हैं। इन दो अश्वियों के आश्रय से न केवल इस पृथिवी के, अपि च अखिल सृष्टि के मानवों को उत्कृष्टतया जीता जा सकता है। वाजी को इस विज्ञान का आत्मकृत अनुभव है और उसी के द्योतन के लिये उसने उपर्युक्त वाक्य बोला है।

३) (विष्णुः) विष्णु ने (त्रि-अक्षरेण) तृतीय अक्षर [आनन्द] से (त्रीन्-लोकान्) तीनों लोकों को (उत्-अजयत्) उज्जय किया है, मैंने (तान्) उन [तीनों लोकों] को (उत्-जेषम्) उज्जय किया है।

चित्त वह विष्णु है जिसकी विश्वव्यापिनी वृत्तियों के निरोध से वाजी स्व-रूप में अवस्थित होकर आनन्दस्वरूप के आनन्द का आस्वादन करता है और उस आनन्द की मस्ती में वह तीनों लोकों का उज्जय करता है। उपर्युक्त अश्वियों के साथ जब वाजी अपने विष्णु [व्यापनशील चित्त की प्रचेतना] का संयोग कर देता है तो न केवल तीन [द्यौ, अन्तरिक्ष, पृथिवी] लोकों को, अपि तु अखिल सृष्टि को विजय [प्रभावित] कर लेता है। चित्त की वृत्तियों की तरंगों की गति विचार-तरंगों तथा भाव-तरंगों की अपेक्षा इतनी अधिक है कि उसे गणित के अंकों में प्रकट करना असम्भव सिद्ध होरहा है।

४) (सोमः चतुः-अक्षरेण चतुःपदः पशून् उत् अजयत्) सोम ने चतुर्थ-अक्षर [शक्ति] से चार-पैरवाले पशुओं को उत्कृष्टतया जीता, मैंने (तान्) उन [पशुओं] को (उत्-जेषम्) उज्जय किया है।

सोम शब्द का प्रयोग यहां वीर्य के लिये हुआ है। वीर्य से शक्ति का संवर्धन होता है। वाजी का जीवन संयम और सदाचार का जीवन है जिससे वह वीर्यवान् और पराक्रमी है। वीर्यवान् वाजी शक्ति के आश्रय से पशुओं को वश में करता है और उनके आक्रमणों से अपनी व अन्यों की रक्षा

करता है। शक्ति के अवलम्ब से वह पाशविकताओं पर विजय प्राप्त करता है।

५) (पूषा पञ्च-अक्षरेण पञ्च दिशः उत्-अजयत्) पूषा ने पञ्च-अक्षर [ज्ञान] से पांच दिशाओं को उज्जय किया, मैंने (ताः उत्-जेपम्) उन [पञ्च दिशाओं] को उज्जय किया है।

पूषा है संकल्पों की पुष्टि करनेवाला मन। पांच दिशायें हैं पूर्व, दक्षिण, पश्चिम, उत्तर और ऊपर [आकाश]। मनोबल के आश्रय से वाजी ने पांचों दिशाओं में ज्ञान का संचार करके अज्ञानान्धकार का निराकरण किया है और इस प्रकार उसने पांचों दिशाओं पर विजय सम्पादन की है।

६) (सविता षट्-अक्षरेण षट् ऋतून् उत्-अजयत्) सविता ने षष्ठ-अक्षर [व्याप्ति] से छह ऋतुओं को उज्जय किया, मैंने (तान्) उन [छह ऋतुओं] को (उत्-जेपम्) उज्जय किया है।

सविता [सूर्य] की सवितृ-शक्ति ही है जिसके आश्रय से छहों ऋतुओं का निर्माण होता है—

वसन्त = चैत्र, वैशाख।
ग्रीष्म = ज्येष्ठ, आषाढ़।
वर्षा = श्रावण, भाद्रपद।
शरद् = आश्विन, कार्तिक।
हेमन्त = मार्गशीर्ष, पौष।
शिशिर = माघ, फाल्गुन।

सवितृशक्ति का विकास करके वाजी ने अपने जीवन में वह निर्द्वन्द्वता सम्पादन की है कि समस्त [छहों] ऋतुओं की अनुकूलता प्राप्त करता हुआ वह प्रत्येक ऋतु में अपनी व्यापक साध को विना किसी व्यवधान के व्यापता चला जाता है।

७) (मरुतः सप्त-अक्षरेण सप्त ग्राम्यान् पशून् उत्-अजयन्) मरुतों ने सप्तम-अक्षर [पवित्रता] से सात ग्राम्य पशुओं को उज्जय किया, मैंने (तान्) उन [सात ग्राम्य पशुओं] को (उत्-जेपम्) उज्जय किया है।

मरुतः का प्रयोग यहां प्राण के अष्ट मारुत गुणों के लिये हुआ है—

१. प्राण निर्विश्राम है। प्राणी के जीवन के अन्तिम क्षण तक प्राण कभी एक क्षण के लिये भी विश्राम नहीं करता है। प्राण सतत सन्तत निरन्तर अनथक जीवन के रक्षण की संभावना करता है।

२. प्राण निर्विषय है। उसका कोई विषय नहीं। वह विषयातीत है।

३. प्राण निर्भोगी है। विषय ही हैं जो भोगरत करते हैं। विषयातीत होने से ही प्राण भोगातीत है।

४. प्राण निर्विकार है। विषय और भोग ही हैं जो विकार की रचना करते हैं। विषयातीत और भोगातीत होने से ही प्राण निर्विकार है।

५. प्राण निर्लेप है। अनवरत कर्म करते रहने पर भी उसपर कर्म का लेप नहीं होता है।

६. प्राण निरासक्त है। देहरूपी विषयालय और भोगालय में निवास करते हुए भी उसे किसी में और किसी से लेशमात्र आसक्ति नहीं है।

७. प्राण निःस्पृह है। उसे किसी से लेशमात्र स्पृहा नहीं है।

८. प्राण निष्काम है। अपने कर्त्तव्य पालन में उसका तनिक भी कोई स्वार्थ नहीं है।

अपने इन मारुत गुणों के कारण प्राण नितान्त पवित्र है। वाजी ने प्राण के इन मारुत गुणों को अपने जीवन में धारण किया है। परिणामस्वरूप उसमें ब्राह्म पवित्रता का आधान होगया है। मारुत गुणों तथा ब्राह्म पवित्रता के आश्रय से उसने अपने जीवन-ग्राम के सात ग्राम्य पशुओं [पञ्च विकार, वासना और कुसंस्कार] को उज्जय किया है, उनका निर्मूलन कर दिया है।

८) (बृहस्पतिः अष्ट-अक्षरेण गायत्रीं उत्-अजयत्) बृहस्पति ने अष्टम-अक्षर [प्रकाश] से गायत्री को उज्जय किया, मैंने (ताम्) उस [गायत्री] को (उत्-जेपम्) उज्जय किया है।

आत्मा देह-साम्राज्य का वृहस्पति [वृहत्-पति, सुमहान् स्वामी और रक्षक] है। वाजी ने आत्मसाधना द्वारा उस प्रकाश की उपलब्धि की है जिसके आश्रय से उसने अपने अन्तःकरण में गायत्री के गेय पर ब्रह्म के वरेण्य भर्ग का साक्षात्कार सम्पादन किया है। यही वाजी द्वारा गायत्री का उज्जय है।

६) (मित्रः नव-अक्षरेण त्रि-वृतं स्तोमं उत्-अजयत्) मित्र ने नवम अक्षर [वर्च] से त्रि-वृत् स्तोम को उत्कृष्टतया विजय किया, मैंने (तम्) उस [त्रिवृत् स्तोम] को (उत्-जेपम्) उज्जय कर लिया है।

प्राणी मात्र के लिये अन्तर्निहित मैत्री भाव ही वह मित्र है जिसके आश्रय से आत्म-वर्च की प्राप्ति होती है। सौहार्द, समता और सेवा—यही त्रिवृत् [तिलड़ा] स्तोम है। वाजी ने मैत्री भाव से प्राप्त आत्मवर्च के आश्रय से इसी त्रिवृत् स्तोम को उज्जय किया है।

१०) (वरुणः दश-अक्षरेण वि-राजं उत्-अजयत्) वरुण ने दश-अक्षर [कर्तृत्व] से वि-राज् को उज्जय किया, मैंने (ताम्) उस [विराज्] को (उत्-जेपम्) उज्जय किया है।

गुण कर्म स्वभाव की वरणीयता ही वरुण है। वरणीयता से युक्त कर्तृत्व [श्रेष्ठतम कर्म की साधना] ही है जो विराज् [विराजमानता] की प्राप्ति करता है। वाजी ने वरणीयता तथा कर्मसाधना के संयोग से विश्वव्यापी विराजमानता की उपलब्धि की है।

११) (इन्द्रः एकादश-अक्षरेण त्रि-स्तुभं उत्-अजयत्) इन्द्र ने ग्यारहवें अक्षर [स्नेह] से त्रि-स्तुभ् को उज्जय किया, मैंने (ताम्) उस [त्रि-स्तुभ्] को (उत्-जेपम्) उज्जय किया है।

इन्द्रियों का स्वामी आत्मा इन्द्र है। वह जब अपनी इन्द्रियरूपी प्रजा से स्नेह करता है तो उन्हें निर्व्यसन, निर्दोष और निष्पाप बनाता है। उससे उसे निर्व्यसनता, निर्दोपता तथा निष्पापता की त्रि-स्तुभ् [त्रि-प्रशस्ति] प्राप्त होती है। वाजी ने अपने आत्मस्नेह से अपनी इन्द्रियों को त्रिदोप-मुक्त करके त्रि-प्रशस्ति की प्राप्ति की है।

१२) (विश्वे देवाः द्वादश-अक्षरेण जगतीम् उत्-अजयन्) सब देवों ने बारहवें-अक्षर [दया] से जगती को उज्जय किया, मैंने (ताम्) उस [जगती] को (उत्-जेपम्) उज्जय किया है।

सब दिव्य इन्द्रियां ही विश्वे देवाः हैं। त्रिदोपमुक्ति से सकल इन्द्रिय देव दिव्य होगये। सब इन्द्रियदेवों ने दया के आश्रय से वाजी में पतितपावनता का भाव भावित किया। पतित-पावन बनकर वाजी ने सारी जगती का उज्जय किया है।

१३) (वसवः त्रयःदश अक्षरेण त्रयःदशम् स्तोमम् उत्-अजयन्) वसुओं ने तेरहवें-अक्षर [न्याय] से तेरह-स्तोम को उज्जय किया, मैंने (तम्) उस [त्रयोदश स्तोम] को (उत्-जेपम्) उज्जय किया है।

दिव्य गुण, कर्म, स्वभाव, आचार, विचार—इन दैवी दिव्य सम्पदाओं का नाम वसवः है। पांच ज्ञानेन्द्रियां, पांच कर्मेन्द्रियां, बुद्धि, मन और चित्—इन तेरहों के दिव्य व्यवहार की प्रशस्ति त्रयोदश-स्तोम है। वाजी ने वसुओं तथा न्याय के आश्रय से त्रयोदश स्तोम की प्राप्ति की है।

१४) (रुद्राः चतुःदश-अक्षरेण चतुःदशम् स्तोमम् उत्-अजयन्) रुद्रों ने चौदहवें-अक्षर [दान] से चौदह स्तोम को उज्जय किया, मैंने (तम्) उस [चतुर्दश स्तोम] को (उत्-जेपम्) उज्जय किया।

रुद्राः=रुत्+द्राः। रुत् नाम रोग का है। द्राः का अर्थ है दीर्ण—नष्ट करनेवाले। सन्तप्त मानवों और पीड़ित प्राणियों के कायिक, वाचिक और मानसिक रोगों—दोपों के निवारण करने की भावनाओं तथा संकल्पों के लिये यहां रुद्राः शब्द का प्रयोग हुआ है। दिन और रात तथा बारह

महीने—काल के इन चौदहों अवयवों में अनवरत जनकल्याण-रत रहने की प्रशस्ति चतुर्दश स्तोम है। वाजी ने रुद्रों तथा दान [त्याग, अर्पण] के संयोग से चतुर्दश स्तोम का उज्जय किया है।

१५) (आदित्याः पञ्चदश-अक्षरेण पञ्चदशम् स्तोमम् उत्-अजयन्) आदित्यों ने पन्द्रहवें-अक्षर [ईशत्व] से पन्द्रह स्तोम को उज्जय किया, मैंने (तम्) उस [पञ्चदश स्तोम] को (उत्-जेपम्) उज्जय किया है।

आदित्याः नाम अखण्ड व्रतों का है। अखण्ड व्रतों की साधना ईशत्व [स्वामित्व—वशीकार] से सिद्ध होती है। पांच कर्मेन्द्रियां, पांच ज्ञानेन्द्रियां, पांच विषय—इन पन्द्रहों पर ईशत्व की प्रशस्ति का नाम पञ्चदश स्तोम है। वाजी ने आदित्यों तथा ईशत्व के संयोग से पञ्चदश स्तोम का उज्जय किया है।

१६) (अदितिः षोडश-अक्षरेण षोडशम् स्तोमम् उत्-अजयत्) अदिति ने सोलहवें-अक्षर [मोक्ष] से सोलह स्तोम को उज्जय किया, मैंने (तम्) उस [षोडश] स्तोम को (उत्-जेपम्) उज्जय किया है।

अदिति यह सर्वसह पार्थिव देह है जो देही की सर्वसाधनाओं का साधन है। देही जब अपने देह में षोडश ब्राह्म कलाओं को कलान्वित कर लेता है तो वह षोडशी कहलाता है। यही षोडश स्तोम अथवा षोडश प्रशस्ति है। षोडशी अवस्था में आत्मा देहस्थ रहता हुआ जीवन्मुक्त रहता है और देह त्यागने पर वह मोक्ष प्राप्त करता है। वाजी ने अदिति तथा षोडशता के संयोग से मोक्ष और षोडश प्रशस्ति प्राप्त की है।

१७) (प्रजा-पतिः सप्तदश-अक्षरेण सप्तदशम् स्तोमम् उत्-अजयत्) प्रजापति ने सत्रह-अक्षर [प्राजापत्य] से सत्रह स्तोम उज्जय किया, मैंने (तम्) उस [सत्रह स्तोम] को (उत्-जेपम्) उज्जय किया है।

प्राजापत्य प्रजापति का वह व्यवस्थान है जिससे प्रजाओं का शासन, प्रशासन और अनुशासन किया जाता है। यही उसका सत्रह स्तोम है, उसकी सप्तदश [षोडश स्तोम + प्राजापत्य स्तोम] प्रशस्ति है।

अग्नि ने एकाक्षर से<br>
प्राण को किया उज्जय,<br>
मैंने उज्जय किया उसे।<br>
अश्वियों ने द्व्यक्षर से<br>
द्विपद मनुष्यों को किया उज्जय,<br>
मैंने उज्जय किया उन्हें।<br>
विष्णु ने त्र्यक्षर से<br>
तीनों लोकों को किया उज्जय,<br>
मैंने उज्जय किया उन्हें।<br>
सोम ने चतुरक्षर से<br>
चतुष्पाद पशुओं को किया उज्जय,<br>
मैंने उज्जय किया उन्हें।<br>
पूषा ने पञ्चाक्षर से<br>
पञ्च दिशाओं को किया उज्जय,<br>
मैंने उज्जय किया उन्हें।<br>
सविता ने षडक्षर से<br>
षड् ऋतुओं को किया उज्जय,<br>
मैंने उज्जय किया उन्हें।<br>
मरुतों ने सप्ताक्षर से<br>
सप्त ग्राम्य पशुओं को किया उज्जय,<br>
मैंने उज्जय किया उन्हें।<br>
बृहस्पति ने अष्टाक्षर से<br>
गायत्री को किया उज्जय,<br>
मैंने उज्जय किया उसे।<br>
मित्र ने नवाक्षर से<br>
त्रिवृत् स्तोम को किया उज्जय,<br>
मैंने उज्जय किया उसे।<br>
वरुण ने दशाक्षर से<br>
विराज् को किया उज्जय,<br>
मैंने उज्जय किया उसे।<br>
इन्द्र ने दशाक्षर से

त्रि-स्तुभ् को किया उज्जय,
मैंने उज्जय किया उसे।
विश्व देवों ने द्वादशाक्षर से
जगती को किया उज्जय,
मैंने उज्जय किया उसे।
वसुओं ने त्रयोदशाक्षर से
त्रयोदश स्तोम को किया उज्जय,
मैंने उज्जय किया उसे।
रुद्रों ने चतुर्दशाक्षर से
चतुर्दश स्तोम को किया उज्जय,
मैंने उज्जय किया उसे।
आदित्यों ने पञ्चदशाक्षर से
पञ्चदश स्तोम को किया उज्जय,
मैंने उज्जय किया उसे।
अदिति ने षोडशाक्षर से
षोडश स्तोम को किया उज्जय,
मैंने उज्जय किया उसे।
प्रजापति ने सप्तदशाक्षर से
सप्तदश स्तोम को किया उज्जय,
मैंने उज्जय किया उसे।

एष ते निर्ऋते भागस्तं जुषस्व स्वाहा ऽग्निनेत्रेभ्यो देवेभ्यः पुरःसद्भ्यः स्वाहा यमनेत्रेभ्यो देवेभ्यो दक्षिणासद्भ्यः स्वाहा विश्वदेवनेत्रेभ्यो देवेभ्यः पश्चात्सद्भ्यः स्वाहा मित्रावरुणनेत्रेभ्यो वा मरुन्नेत्रेभ्यो वा देवेभ्य उत्तरासद्भ्यः स्वाहा सोमनेत्रेभ्यो देवेभ्य उपरिसद्भ्यो दुवस्वद्भ्यः स्वाहा। (य ६/३५)

एषः ते निःऋते भागः तम् जुषस्व स्वाहा अग्नि-नेत्रेभ्यः देवेभ्यः पुरःसत्भ्यः स्वाहा यम-नेत्रेभ्यः देवेभ्यः दक्षिणासत्भ्यः स्वाहा विश्वदेव-नेत्रेभ्यः देवेभ्यः पश्चात्सत्भ्यः स्वाहा मित्रावरुण-नेत्रेभ्यः वा मरुत्-नेत्रेभ्यः वा देवेभ्यः उत्-तरा-सत्भ्यः स्वाहा सोम-नेत्रेभ्यः देवेभ्यः उपरिसत्भ्यः दुवस्वत्-भ्यः स्वाहा।

अब प्रत्येक वाजी सम्पूर्ण पृथिवी को तथा पृथिवी पर निवास करनेवाली सम्पूर्ण मानव-प्रजा को सम्बोधन करते हुए कहता है—

१) (निःऋते)! (एषः ते भागः) यह तेरा भाग है, (तं जुषस्व) उसे सप्रेम सेवन कर। यह (स्वाहा) सुहुत-सार्थक-सुभद्र-मुबारिक हो।

निर्ऋति [निःऋति] के तीन बहुत प्रसिद्ध अर्थ हैं कृच्छ्रापत्ति [भारी आपत्ति, घोर विपदा], भूमि तथा भूमि पर निवास करनेवाली प्रजा। यह भूमि जिसपर मानव-प्रजा निवास करती है, सुखधाम ही नहीं है, आपत्तिधाम भी है। भूमि पर निवास करते हुए भूवासी प्रजा को भूमि से जहां सब साधन-सुविधायें प्राप्त होती हैं वहां उन्हें बड़ी बड़ी आपत्तियों और कठिनाइयों से भी सांमुख्य होता है। इसी अभिप्राय से मन्त्र में भूमि को तथा भूवासी प्रजा को निर्ऋते शब्द से सम्बोधन किया है।

'(एषः) यह' का प्रयोग हुआ है मन्त्र ३१-३४ में उल्लिखित उज्जयरूपी ऐश्वर्य के लिये। वाजियों ने जिस उज्जयैश्वर्य का सम्पादन किया है वह सब सारी भूमि को सुखधाम बनाने के लिये किया है, भूवासी सकल प्रजा के सुसेवन और सुखसौभाग्य के लिये किया है। भूवासी प्रजा इस उज्जयैश्वर्य का सप्रेम सेवन करे, सेवन करके उसे अपने जीवन का अंग बनाये। जन-जन उज्जयशील बन जाये। यह ऐश्वर्य भूमि की मानव-प्रजा के लिये अर्पित, सार्थक, मुबारिक हो।

२) यह उज्जयैश्वर्य (पुरःसत्भ्यः अग्निनेत्रेभ्यः देवेभ्यः स्वाहा) पुरःस्थित अग्नि-नेत्र देवों के लिये सुभद्र—मुबारिक हो।

अग्नि अग्रगमन तथा प्रकाश का प्रतीक है। प्रकाश ही है जो मानवों को आगे लेजाता है। निऋ ति पर, भूमि पर, निवास करनेवाले मानव-देवों में सब देव समान नहीं हैं। उनमें से कुछ देव ऐसे हैं जो पुरःसत् हैं, सामने सर्वाग्र बैठनेवाले हैं, जो मानव-कल्याण की साधना में सबसे पहले सामने आते हैं, जो अग्निनेत्र हैं, जिनके नेत्र अथवा जिनकी दृष्टि मानव-प्रजा को ज्ञान-प्रकाश के सुपथ पर आगे ही आगे लेजाने की होती है। यह उज्जयैश्वर्य उन देवों के लिये सुभद्र हो, मुबारिक हो। वे इस ऐश्वर्य के सेवन और स्थापन करनेवाले हों।

३) यह उज्जयैश्वर्य (दक्षिणा-सत्भ्यः यमनेत्रेभ्यः देवेभ्यः स्वाहा) दक्षिणा-स्थ यम-नेत्र देवों के लिये सुभद्र हो।

कुछ देव होते हैं दक्षिणास्थ और यमनेत्र। दक्ष वृद्धौ शीघ्रार्थे च। दक्षिणास्थ देव अविलम्ब वृद्धि और व्याप्ति की साधना करते हैं। दक्षिणा नाम शीघ्र वृद्धि और व्याप्ति की भावना का है। यम नाम संयम, नियन्त्रण और सुव्यवस्था का है। किसी भी संस्था या समाज को सुव्यवस्थित रखने के लिये उत्कट संयम और कठोर नियन्त्रण की अनिवार्यता प्रत्यक्ष है। वृद्धि [व्याप्ति] और यम का परस्पर सम्बन्ध है। वृद्धि अथवा व्याप्ति विना सुव्यवस्था के असम्भव है। जो देव दक्षिणास्थ हैं, जो मानव-प्रजा में मानवीय दिव्य गुणों की व्याप्ति करते हुए जन-जन को आत्मिक और भौतिक ऐश्वर्यों से संवृद्ध और समृद्ध बनाते हैं और जो साथ ही यमनेत्र हैं, जिनकी दृष्टि मानव-समाज को सुसंगत और सुव्यवस्थित रखने में लगी है, उनके लिये भी यह उज्जयैश्वर्य मुबारिक हो। वे भी इस ऐश्वर्य के सेवन और स्थापन करनेवाले हों।

४) यह उज्जयैश्वर्य (पश्चात्सत्भ्यः विश्वदेवनेत्रेभ्यः देवेभ्यः स्वाहा) पीछे बैठनेवाले विश्वदेव-नेत्र देवों के लिये सुभद्र हो।

कुछ देव होते हैं पश्चात्स्थ और विश्वदेव-नेत्र। वे पुरः [प्रत्यक्ष] नहीं, पश्चात् [परोक्ष] में स्थित रहते हुए सुसेवा और संसाधना करते हैं। वे विश्वदेव-नेत्र होते हैं। उनकी दृष्टि विश्वदेवत्व, विश्व के दिव्यीकरण पर लगी रहती है। पश्चात्स्थ रहते हुए वे सदैव विश्व का दिव्यीकरण करते रहते हैं। उनके लिये भी यह उज्जयैश्वर्य मुबारिक हो। वे भी इस ऐश्वर्य के सेवन और स्थापन करनेवाले हों।

५) यह उज्जयैश्वर्य (उत्तरासत्भ्यः मित्रावरुणनेत्रेभ्यः वा मरुत्नेत्रेभ्यः वा देवेभ्यः स्वाहा) उत्तरस्थ मित्रावरुण-नेत्र तथा मरुत्-नेत्र देवों के लिये सुभद्र हो।

कुछ देव होते हैं उत्तरस्थ और मित्रवरुणनेत्र तथा मरुत्-नेत्र। मित्र=सूर्य, वरुण=चन्द्रमा, मरुत्=मेघवाहक पवन—ये तीनों देव उत्-तर-स्थ हैं, उच्चस्थ हैं। तीनों पृथिवी के ऊपर स्थित होकर क्रमशः प्रकाश, चन्द्रिका और जल की वृष्टि करते हैं। उत्तरस्थ [उच्चस्थ] होकर ही निम्नस्थों पर सुवृष्टि की जाती है। उत्तरस्थ देवों की दृष्टि सर्वजनों पर प्रकाश [ज्ञान], चन्द्रिका [आह्लाद] और जल [शान्ति] की सतत वृष्टि करते रहने की होती है। उनके लिये भी यह उज्जयैश्वर्य सुभद्र हो। वे भी इस ऐश्वर्य के सेवन और स्थापना करनेवाले हों।

६) यह उज्जयैश्वर्य (उपरि-सत्भ्यः दुवस्वत्भ्यः सोमनेत्रेभ्यः देवेभ्यः स्वाहा) ऊपरस्थ सेवाभावी सोमनेत्र देवों के लिये सुभद्र हो।

कुछ देव होते हैं उपरिस्थ, दुवस्वत् [परिचर्याशील, सेवाभावी] और सोम-नेत्र। उपरि नाम ऊपर का है। उपरि नाम ढक्कन और ढाल का है। उपरिस्थ देव ढक्कन और ढाल की तरह रक्षाकारी होते हैं, सेवाभावी होते हैं। उनकी दृष्टि में

सोम्यता, प्रियता, आत्मनिजता होती है। ऐसे देव मानवदेवों की सर्वांगीण सुसेवा करते हैं। उनके लिये भी यह उज्जयैश्वर्य मुबारिक हो। वे भी इस ऐश्वर्य के सेवन और स्थापन करनेवाले हों।

यह है तेरा भाग, निर्ऋते,
सेवन कर तू उसे सप्रेम,
हो सुभद्र यह तेरे लिये।
हो सुभद्र यह
पुरःस्थित अग्निनेत्र देवों के लिये।
हो सुभद्र यह
दक्षिणास्थ यमनेत्र देवों के लिये।
हो सुभद्र यह
पश्चात्स्थ विश्वदेवनेत्र देवों के लिये।
हो सुभद्र यह
उत्तरस्थ मित्रवरुणनेत्र अपि च
मरुन्नेत्र देवों के लिये।
हो सुभद्र यह
उपरिस्थ सेवाभावी सोमनेत्र देवों के लिये।

**ये देवा अग्निनेत्राः पुरःसदस्तेभ्यः स्वाहा ये देवा यमनेत्रा दक्षिणासदस्तेभ्यः स्वाहा ये देवा विश्वदेवनेत्राः पश्चात्सदस्तेभ्यः स्वाहा ये देवा मित्रावरुणनेत्रा वा मरुन्नेत्रा वोत्तरासदस्तेभ्यः स्वाहा ये देवाः सोमनेत्रा उपरिसदो दुवस्वन्तस्तेभ्यः स्वाहा।**

(य ९/३६)

**ये देवाः अग्नि-नेत्राः पुरःसदः तेभ्यः स्वाहा ये देवाः यम-नेत्राः दक्षिणा-सदः तेभ्यः स्वाहा ये देवाः विश्वदेव-नेत्राः पश्चात्-सदः तेभ्यः स्वाहा ये देवाः मित्रावरुण-नेत्राः वा मरुत्-नेत्राः वा उत्तरा-सदः तेभ्यः स्वाहा ये देवाः सोम-नेत्राः उपरि-सदः दुवस्वन्तः तेभ्यः स्वाहा।**

अपने भू-सम्बोधन को जारी रखते हुए वाजी पूर्व-मन्त्र के सम्बोधन को ही प्रकारान्तर से दोहराते हैं—

१) (ये देवाः अग्नि-नेत्राः पुरःसदः) जो देव अग्नि-नेत्र और पुरःस्थित हैं, यह उज्जयैश्वर्य (तेभ्यः स्वाहा) उनके लिये सुभद्र हो।

२) (ये देवाः यम-नेत्राः दक्षिणा-सदः) जो देव यम-नेत्र और दक्षिणास्थ हैं, यह उज्जयैश्वर्य (तेभ्यः स्वाहा) उनके लिये मुबारिक हो।

३) (ये देवाः विश्वदेव-नेत्राः पश्चात्-सदः) जो देव विश्वदेव-नेत्र तथा पश्चात्स्थ हैं, यह उज्जयैश्वर्य (तेभ्यः स्वाहा) उनके लिये सुभद्र हो।

४) (ये देवाः मित्रावरुण-नेत्राः वा मरुत्-नेत्राः वा उत्तरा-सदः) जो देव मित्रवरुण-नेत्र तथा मरुत्-नेत्र और उत्तरस्थ हैं, यह उज्जयैश्वर्य (तेभ्यः स्वाहा) उनके लिये मुबारिक हो।

५) (ये देवाः सोम-नेत्राः उपरि-सदः दुवस्वन्तः) जो देव सोम-नेत्र, उपरिस्थ तथा सेवाभावी हैं, यह उज्जयैश्वर्य (तेभ्यः स्वाहा) उनके लिये मुबारिक हो।

इस मन्त्र की व्याख्या अक्षरशः वही है जो पूर्व मन्त्र पर की गयी है। यह पुनरुक्ति भावना की गहनता तथा आनन्द की अतिशयता की द्योतक है।

जो देव हैं अग्निनेत्र पुरःस्थ
उनके लिये हो यह सुभद्र।
जो देव हैं यमनेत्र दक्षिणास्थ
उनके लिये हो यह सुभद्र।
जो देव हैं विश्वदेवनेत्र पश्चात्स्थ
उनके लिये हो यह सुभद्र।
जो देव हैं मित्रवरुणनेत्र
अपि च मरुन्नेत्र उत्तरस्थ
उनके लिये हो यह सुभद्र।
जो देव हैं सोमनेत्र उपरिस्थ सेवाभावी
उनके लिये हो यह सुभद्र।

**अग्ने सहस्व पृतना अभिमातीरपास्य । दुष्टरस्तरन्नरातीर्वर्चो धा यज्ञवाहसि ।**

[ऋ ३. २४. १] (य ६/३७)

**अग्ने सहस्व पृतनाः अभि-मातीः अप-अस्य । दुःतरः तरन् अरातीः वर्चः धाः यज्ञ-वाहसि ।**

बृहस्पति [सुमहान् स्वामी देव सविता] के सुप्रकाशित साम्राज्य का सम्राट् वाजी अपनी दिव्य साधना के विजय-पथ पर सब ओर व्यापता चला जा रहा है और प्रत्येक विकट प्रसंग पर अपने आत्म-संबल को उभारने के लिये वह आत्म-सम्बोधन करता है—

१) (अग्ने) आत्माग्ने ! (यज्ञ-वाहसि) यज्ञ वहन में (पृतनाः) संग्रामों को, संघर्षों को (सहस्व) सह, सहार, संभाल, विजय कर ।

वाजी की साध यज्ञीय साध है, अतिशय शुभ श्रेष्ठ साध है। शुभ साधों में प्रायः ऐसी ऐसी विकट बाधायें उपस्थित होती हैं कि उनपर विजय पाने के लिये संग्राम और संघर्ष अनिवार्य होजाते हैं। वाजी को न ठिठकना है, न पीछे हटना है। बाधाओं को चूर चूर करके उसे सब दिशा-प्रदिशाओं में व्यापते हुए आगे बढ़ना है ।

२) (अग्ने) आत्माग्ने ! (यज्ञ-वाहसि) यज्ञ-वहन में (अभि-मातीः अप-अस्य) अभिमातियों को दूर फेंक दे ।

अभिमाती नाम अभिमान का है। वाजी को अपनी यज्ञीय साध के संवहन में सब प्रकार के अभिमानों से मुक्त रहकर ही साधना-पथ पर अग्रसर रहना है। प्रत्येक सफलता और प्राप्ति पर अभिमान और अहंकार अपना शिर उठाते हैं। अभिमान असंख्य हैं। कहीं विद्या का अभिमान है तो कहीं ज्ञान का। कहीं प्रतिष्ठा का अभिमान है तो कहीं मान सम्मान का। कहीं विजय का अभिमान है तो कहीं सफलता का। कहीं सर्वप्रियता का अभिमान है तो कहीं लोकख्याति का। कहीं बुद्धिकौशल का अभिमान है तो कहीं कर्मकुशलता का। कहीं रूप का अभिमान है तो कहीं प्रतिभा का। सभी प्रकार के अभिमान विनाश के गर्त में गिरानेवाले हैं—ऐसा समझते हुए वाजी को सकल अभिमातियां अपने से सर्वथा दूर ही रखनी चाहियें ।

३) (अग्ने) आत्माग्ने ! (यज्ञ-वाहसि) यज्ञ-वहन में (दुःतरः) दुःतर तू (अरातीः तरन्) अरातियों को तरता हुआ (वर्चः धाः) वर्चस्व स्थापन कर ।

दुःतर का अर्थ है दुरितों और कठिनाइयों को तरने [पार करने] वाला । अरातीः नाम अदानताओं, कृपणताओं, कायरताओं तथा भीरुताओं का है। अपनी यज्ञीय साध के संवहन में वाजी को दुःतर बनकर मानवीय सकल अरातियों को लांघते हुए विजय-पथ पर अपना वर्च, तेज, वर्चस्व स्थापित रखना चाहिये। सच्चा वर्च, वास्तविक वर्चस्व तब ही स्थापित होता है जब साधक स्वयं दुस्तर बनकर अरातियों को लांघता है ।

अग्ने ! सह संग्रामों को तू,
अभिमानों को दूर भगादे ।
दुस्तर बनकर,
तरता हुआ अरातियों को,
प्रस्थापन कर वर्च ।

सूक्ति—अग्ने सहस्व पृतनाः ।
आत्माग्ने ! संग्रामों को विजय कर ।
अभिमातीरपास्य ।
अभिमानों को दूर फेंक ।
वर्चो धा यज्ञवाहसि ।
यज्ञवहन में वर्च स्थापन कर ।

देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। उपांशोर्वीर्येण जुहोमि हतं रक्षः स्वाहा रक्षसां त्वा वधायावधिष्म रक्षोऽवधिष्मामुमसौ हत॑ः। (य ९/३८)

**देवस्य त्वा सवितु: प्र-सवे अश्विनो: बाहुभ्याम् पूष्ण: हस्ताभ्याम्। उप-अंशो: वीर्येण जुहोमि हतम् रक्ष: स्वाहा रक्षसाम् त्वा वधाय अवधिष्म रक्ष: अवधिष्म अमुम् असौ हत:।**

आत्मसम्बोधन के उपरान्त सम्राट् वाजी एक-एक वाजी को सम्बोधन करता हुआ कह रहा है— मैं (त्वा त्वा जुहोमि) तुझे तुझे होमता हूं, तुममें से प्रत्येक को अर्पण करता हूं (सवितुः देवस्य प्र-सवे) सविता देव के समुत्पन्न संसार में, (रक्षसाम् वधाय) राक्षसों के वध के लिये, (अश्विनोः बाहुभ्याम्) दो अश्वियों के दो बाहुओं से, (पूष्णः हस्ताभ्याम्) पूषा के दो हाथों से, (उप-अंशोः वीर्येण) उपांशु के वीर्य से।

अश्वी हैं दो नासिका-छिद्र जिनके दो बाहु हैं प्राण और अपान। आत्मा है पूषा जिसके दो हस्त हैं मन [हृदय] और बुद्धि [मस्तिष्क]। उपांशु [उप-अंशु] नाम है शब्दरहित प्रार्थना का। नेत्र ओष्ठ बन्द करके जिह्वा से नहीं, आत्मना प्रभु से जो प्रार्थना की जाती है उसे उपांशु कहते हैं। उपांशु में अमोघ वीर्य निहित है। उपांशु पर्वतों को हिला देती है, असम्भव को सम्भव बना देती है। व्यसन, विकार, विलास, वासना, आदि दुरित वे राक्षस हैं जो मानव-समाज की क्षति के ही नहीं, महा-विनाश के कारण हैं।

सम्राट् वाजी मानव-समाज के परित्राण के लिये एक-एक वाजी की ओर निहारते हुए सम्प्रेरणा कर रहा है—'अपान के समान अभद्र का सतत निवारण और प्राण के समान भद्र का सतत संचार करते हुए, मन और बुद्धि [हृदय और मस्तिष्क] का पोषण—परिष्कार करते हुए, उपांशु के वीर्य [प्रबल प्रभाव] से मानव-समाज के भक्षक राक्षसों का निर्मूलन सदैव करते रहो। देव सविता के इस प्रसव में देव सविता की यही सर्वोपरि सेवा है'।

अर्पित वाजियों और वाजिकाओं ने सार्वभौम साधना की और विश्व से राक्षसों का हनन—निर्मूलन कर दिया। इसी भाव को व्यक्त करते हुए प्रत्येक वाजी कहता है—मैंने (स्वाहा) आत्मसमर्पित होकर (रक्षः हतम्) राक्षसों को मार दिया।

पुनः समूहरूपेण समस्त वाजी कहते हैं—(स्वाहा) सुहुत—समर्पित होकर हमने सार्वभौम साधना की और विश्व से (रक्षः अवधिष्म) राक्षसों को वध—विनष्ट कर दिया। हमने (अमुम्) उस [समस्त राक्षस-समूह] को (अवधिष्म) वध कर दिया। (स्वाहा) सुहुत समर्पित होकर हमने साधना की और (असौ) वह [सारा राक्षससमूह] (हतः) हत—विनष्ट होगया।

वाजी बनकर और समर्पित होकर जब महा-मानव और मही महिलायें उपांशु करते हुए सार्वभौम साधना करते हैं, तब ही राष्ट्र-राष्ट्र और देश-देश के मानव-समाज राक्षसों से मुक्त होते हैं। स्वाहा और उपांशु के संयोग में सफलता का निश्चित निवास है।

देव सविता के प्रसव में,  
राक्षसों के हनन को,  
अश्वियों की बाहुओं से,  
पूषा के उभय हस्तों से,  
और उपांशु के वीर्य से,  
तुझे समर्पित मैं करता हूं।  
मैंने वध कर दिया  
राक्षसों को स्वाहुति से।

हमने वध कर दिया
राक्षसों को स्वाहुति से ।

हमने वध कर दिया उसे,
वह मारा गया ।

**सविता त्वा सवानां सुवतामग्निर्गृहपतीनां सोमो वनस्पतीनाम् ।**
**बृहस्पतिर्वाच इन्द्रो ज्यैष्ठ्याय रुद्रः पशुभ्यो मित्रः सत्यो वरुणो धर्मपतीनाम् ।** (य ९/३९)

**सविता त्वा सवानाम् सुवताम् अग्निः गृह-पतीनाम् सोमः वनस्पतीनाम् ।**
**बृहस्पतिः वाचे इन्द्रः ज्यैष्ठ्याय रुद्रः पशु-भ्यः मित्रः सत्यः वरुणः धर्म-पतीनाम् ।**

सम्राट् वाजी पुनः एक-एक वाजी की ओर निहारता हुआ उत्प्रेरणा करता है—
१) (सवानां सविता) सवों का सविता, (गृहपतीनाम् अग्निः) गृहपतियों का अग्नि, (वनस्पतीनाम् सोमः) वनस्पतियों का सोम, (बृहस्पतिः) बृहस्पति—प्रत्येक (त्वा सुवताम्) तुझे प्रेरे (वाचे) वाणी के लिये ।

सव नाम उत्पन्न संसार अथवा लोक का है । सविता नाम रचयिता, प्रेरक और प्रकाशक का है । परमात्मा ही वह सविता है जो इस सृष्टि के अखिल लोकों का रचयिता है और उनका संचालन तथा प्रकाशन कर रहा है ।

गार्हपत्य ही गृहपतियों का अग्नि है । गृहस्थ-सुमर्यादाओं का सस्नेह पालन ही वह गार्हपत्याग्नि है जिसके द्वारा आदर्श मानव-समाज का निर्माण होता है । गृहविद्यालय ही वह सर्वव्यापक और सर्वोत्कृष्ट विद्यालय है जिसमें मानव तथा मानवता का स्तर उन्नत होता है । गृह ही वह शिक्षणालय है जहां शिष्टाचार, अनुशासन, धार्मिकता, आस्तिकता, कर्मनिष्ठा, मानवता तथा आर्यता का प्रशिक्षण दिया जाता है ।

वनस्पतियों में निहित रस वनस्पतियों का सोम है । रसहीन वनस्पति किसी काम की नहीं होती है । स्वयं मानव-समाज वह वनस्पति है, सरसता जिसका अमृतमय सोम है, सौम्यता जिसका सोम है, प्रियता जिसका सोम है ।

जैसाकि पूर्व व्याख्यात किया जा चुका है, जीवन-राज्य का बृहस्पति, बृहत् पति, सुमहान् स्वामी है हृदयाकाश में विराजमान मानव का अपना आत्मा ।

वाजियों की पूर्व-वर्णित साधें साधारण साधें नहीं हैं, बहुत असाधारण साधें हैं । उनकी संव्याप्ति तथा सम्पूर्ति में वाजियों तथा वाजिकाओं को वाणी ही परम और चरम साधन है । जन-जन में सविता देव की भक्ति की स्थापना, घर-घर में गार्हपत्य की प्रस्थापना, सम्पूर्ण मानव-समाज में सौम्यता का संचार, प्रत्येक जीवन-राज्य में आत्मा का शासन—यह सब कल्याणी वाणी द्वारा ही किया जा सकेगा । वाजियों की वाणी हो सविता-प्रेरित, गार्हपत्य-सम्पादक, सोम-संचारक, आत्मोद्धारक ।
२) (इन्द्रः त्वा सुवताम्) आत्मा तुझे प्रेरे (ज्यैष्ठ्याय) ज्येष्ठता के लिये, सुमहानता के लिये ।

वाजी की संसिद्ध वाणी के साथ उसके जीवन में ज्येष्ठत्व होना भी परमावश्यक है । जीवन की ज्येष्ठता में वाणी की अमोघता है । जीवन की सुमहानता से शून्य वाणी जनजीवन-निर्मात्री तथा सुपरिणामकारिणी नहीं होती है । आत्मा ही जीवन की ज्येष्ठता का आधार है । आत्मा की महानता ही ज्यैष्ठ्य की सम्पादिका है । वाजियों और वाजिकाओं के लिये यह एक दिव्य प्रबोध है ।
३) (धर्मपतीनाम् मित्रः सत्यः वरुणः रुद्रः) धर्मपतियों का मित्र, सत्य, वरुण, रुद्र (त्वा सुवताम्) तुझे प्रेरे (पशुभ्यः) पशुओं के लिये ।

धर्मपति का अर्थ है धर्म की रक्षा करनेवाला। जो जहां स्थित है, वहीं प्रत्येक का अपना अपना धर्म है। माता का धर्म है सन्तान को सुसंस्कारों से सुसंस्कृत करना। पिता का धर्म है सन्तान को उत्तम गुण कर्म स्वभाव से समलंकृत करना। राजा का धर्म है प्रजा का पालन और रक्षण। प्रजा का धर्म है मातृभूनिष्ठा और राष्ट्र की सेवा। इस प्रकार सबका सर्वत्र निर्वहनीय धर्म है। जो अपने धर्म का निष्ठापूर्वक पालन करता है वही धर्मपति है।

मित्र प्रतीक है स्नेह और हितकारिता का। सूर्य इसी लिये मित्र कहलाता है कि वह चराचर जगत् से प्रेम करता है और हित सम्पादन करता है। सत्य प्रतीक है मन वचन कर्म की निर्मलता का। वरुण प्रतीक है शान्ति, सोम्यता और आह्लाद का। चन्द्रमा इसी लिये वरुण कहलाता है कि वह शान्ति, सोम्यता और प्रसन्नता प्रदान करता है। रुद्र प्रतीक है रोग-निवारण का। रुत्=रोग। द्र=दीर्ण करनेवाला। रोगों का नाश करनेवाला होने से ही प्राण को रुद्र कहते हैं। वैद्य को भी रुद्र इसी लिये कहते हैं कि वह रोगों का निवारण करके नीरोगता का सम्पादन करता है।

पश्यतीति पशुः। जो देखता है वह पशु है। जो देखता है और उचितानुचित, धर्माधर्म, विहिताविहित, का विचार किये बिना ही भोग-प्रवृत्त होजाता है, उसकी पशु संज्ञा है। मानव भी जन्म, स्वभाव और प्रकृति से पशु ही है। मानव तो वह गहन साधना करके बनता है। मानव-पशुओं को विशुद्ध मानव बनाना वाजियों और वाजिकाओं की कठोरतम साधना है। इस साधना में वे तभी सफल होंगे जब धर्मपतियों के मित्रत्व, सत्य, वरुणत्व तथा रुद्रत्व से युक्त होकर धर्मनिष्ठा के साथ वे मानव-पशुओं में विशुद्ध मानवता का संचार करेंगे। मानव-पशुओं के लिये, पशुओं को मानव बनाने के लिये लाठी की नहीं, स्नेह और हितभावना की, सत्य-निर्मलता की, चिकित्सा और परिचर्या की आवश्यकता है।

वाणी के लिये तुझे प्रेरित करे,
सविता सवों का, अग्नि गृहपतियों का,
सोम वनस्पतियों का और बृहस्पति।
ज्यैष्ठ्य के लिये तुझे प्रेरे इन्द्र,
पशुओं के लिये तुझे प्रेरे
धर्मपतियों का मित्र सत्य वरुण रुद्र।

सूक्ति—सविता त्वा सवानां सुवताम्।
लोकों का सविता तुझे सत्प्रेरणा करे।

—इमं देवा असपत्नं सुवध्वं महते क्षत्राय महते ज्यैष्ठ्याय महते जानराज्यायेन्द्रस्येन्द्रियाय। इमममुष्य पुत्रममुष्यै पुत्रमस्यै विश एष वो ऽमी राजा सोमो ऽस्माकं ब्राह्मणानां राजा। (य ९/४०)
(य १०/१८)

इमम् देवाः असपत्नम् सुवध्वम् महते क्षत्राय महते ज्यैष्ठचाय महते जान-राज्याय इन्द्रस्य इन्द्रियाय। इमम् अमुष्य पुत्रम् अमुष्यै पुत्रम् अस्यै विशे एषः वः अमी राजा सोमः अस्माकम् ब्राह्मणानाम् राजा।

साधना-पथ पर प्रगमन करते हुए जब-जब वाजी-वाजिकायें सम्राट् वाजी के सम्पर्क में आते हैं, तब-तब वे सम्राट् वाजी के लिये विश्व के दिव्य जनों का आह्वान करते हैं—

१) (अमी देवाः) वे देवो! (इमं अ-सपत्नं पुत्रम्) इस असपत्न पुत्र को (इमं अमुष्य पुत्रम्) इस उस [देव सविता, ब्रह्म] के पुत्र को (सुवध्वम्) प्रवाहित करो (महते क्षत्राय) महान् साम्राज्य

के लिये, (महते ज्यैष्ठ्याय) महान् सुमहानता के लिये, (महते जानराज्याय) महान् जन-राज्य के लिये, (इन्द्रस्य इन्द्रियाय) इन्द्र के इन्द्रिय के लिये, आत्मा के आत्मिक ऐश्वर्य के लिये, (अमुष्यै अस्यै विशे) उस इस प्रजा के लिये।

कौन हैं 'वे देव' जिन्हें यहां सम्बोधन किया गया है? वे हैं देशदेशान्तरों में निवास करनेवाले सुविद्वान् अथवा दिव्य जन।

सम्राट् वाजी ब्रह्म का असपत्न पुत्र है। असपत्न का अर्थ है शत्रुरहित, शत्रुतारहित। वह सर्वमित्र है। मनुष्यमात्र का ही नहीं, वह तो प्राणीमात्र का मित्र है। अत: उससे किसी को सपत्नता अथवा शत्रुता न होनी चाहिये।

प्रजापति की प्रजा तो सभी हैं। सम्राट् वाजी को ब्रह्म का पुत्र इसलिये कहा गया है कि वह जन-जन के जीवन में मानवधर्म की प्रतिष्ठा और जन-जन के हृदय में ब्रह्म का साम्राज्य स्थापन कर रहा है।

विश्व के सुविद्वान् तथा दिव्य जन ऐसे सम्राट् वाजी को शिरोधार्य करके उसे निर्बाधता के साथ विश्व में सुप्रवाहित करें, सम्पूर्ण विश्व में उसका पथ प्रशस्त करें। किसलिये? महान् साम्राज्य की प्रस्थापना के लिये। उस महान् साम्राज्य की प्रस्थापना के लिये जिसमें महान् आत्मज्येष्ठता के लिये प्रतिष्ठा हो, जिसमें जन-राज्य के लिये प्रतिष्ठा हो, जिसमें आत्मा के आत्मिक ऐश्वर्य के लिये प्रतिष्ठा हो, जिसमें विश्व की उस इस सकल मानव-प्रजा के लिये प्रतिष्ठा हो।

सम्राट् वाजी का लक्ष्य उस जघन्य साम्राज्य की स्थापना नहीं है जिसमें मानव मानवों को अपना दास बनाता है, जिसमें एक वर्ग अन्य वर्गों पर शासन करके उनका शोषण करता है, जिसमें एक राष्ट्र पशु-बल से अन्य देशों और राष्ट्रों पर शासन करता है। उसका लक्ष्य है वह विश्वव्यापी साम्राज्य जिसमें सारी पृथिवी एक अभिन्न परिवार होगा, जिसमें सारी मानव-प्रजा आत्मज्येष्ठता अथवा आत्मश्रेयता से युक्त होगी। सम्राट् वाजी के प्रस्थापित साम्राज्य में जन-जन अपने को जनराज्य का राजा अनुभव करेगा। उसके साम्राज्य में भौतिक ऐश्वर्यों पर आत्मैश्वर्य का वर्चस्व होगा। उसका साम्राज्य अखिल मानव-प्रजा के लिये सर्वश: वरदान होगा।

२) (अमी देवा:) वे देवो! (एष: सोम:) यह सोम (व: राजा) तुम्हारा राजा है, (अस्माकं ब्राह्मणानां राजा) हम ब्राह्मणों का राजा है, हम ब्रह्मपुत्रों [वाजियों] का राजा है।

यह वाजी सम्राट् को प्रशस्त प्रशस्ति है। यह सोम, यह सोम्य सम्राट् वाजी विश्व के समस्त देवों का रञ्जन करनेवाला राजा है, समस्त वाजियों का रञ्जन करनेवाला राजा है।

सोम शब्द का प्रयोग यहां पूर्णिमा के पूर्ण चन्द्र के लिये हुआ है। ब्राह्मण का अर्थ है ब्रह्म का पुत्र, वेदब्रह्म का पुत्र। राजा का अर्थ है रञ्जन करनेवाला, प्रसन्न करनेवाला, सुखी करनेवाला।

सम्राट् वाजी चन्द्रमा के समान आह्लादक है। वह ब्राह्मण है, ब्रह्मपुत्र है। समस्त वाजी भी ब्राह्मण हैं, ब्रह्मपुत्र हैं। सम्राट् वाजी सकल देवों और वाजियों का राजा है।

वे देवो,
इस असपत्न पुत्र को,
इस उस सविता के सुपुत्र को
सुप्रवाहित करो विश्व में,
महान् क्षत्र के लिये,
महान् ज्येष्ठता के लिये,
महान् जन-राज्य के लिये,
आत्मा के ऐश्वर्य के लिये,
उस इस प्रजा के लिये।
यह सोम है तुम्हारा राजा,
हम ब्रह्मपुत्रों का राजा।

सूक्ति—सोमो ऽस्माकं ब्राह्मणानां राजा।
सोम हम ब्राह्मणों का राजा है।

# यजुर्वेद-व्याख्या

## दसवां अध्याय

## वैदिक राष्ट्रनिर्माण-शास्त्र

नवम अध्याय में वैदिक संग्राम-शास्त्र का निरूपण करके इस दशम अध्याय में राष्ट्रनिर्माण का निरूपण किया जाता है। वाजियों तथा वाजिकाओं का वह सार्वभौम दिव्य संग्राम स्थायित्व के साथ तभी व्यापेगा, जब उनकी सुसाध और सुसाधना की पृष्ठ पर एक सुसज्ज और सुव्यवस्थित वैदिक राष्ट्र का संरक्षण तथा उसके साधन उपस्थित होंगे।

देश नाम भूमि-खण्ड का है। राष्ट्र नाम देश के नागरिक-समूह का है। देश की भूमि में और भूमि पर जो निर्माण होता है वह देश का निर्माण है। नागरिकों और नागरिकाओं के जीवनों में जो निर्माण होता है वह राष्ट्र-निर्माण है।

इन्द्र देश का भूपति है और वही राष्ट्र का राष्ट्रपति है। इन्द्र और इन्द्राणी भी राष्ट्र के नागरिक और नागरिका हैं, यद्यपि वे राष्ट्र के मूर्धा पर आसीन होते हैं। जो इन्द्र स्वदेश का निवासी और स्वराष्ट्र का नागरिक नहीं है वह इन्द्र 'इन्द्र' नहीं है, आततायी है और उसे किसी भी प्रकार निकाल बाहर करना चाहिये।

**अपो देवा मधुमतीरगृभ्णन्नूर्जस्वती राजस्वश्चितानाः।**
**याभिर्मित्रावरुणावभ्यषिञ्चन् याभिरिन्द्रमनयन्नत्यरातीः॥ (य १०/१)**

**अपः देवाः मधु-मतीः अगृभ्णन् ऊर्जस्-वतीः राज-स्वः चितानाः।**
**याभिः मित्रावरुणौ अभि-असिञ्चन् याभिः इन्द्रम् अनयन् अति अरातीः॥**

१) (राज-स्वः चितानाः देवाः) राज-प्रेरक चेतानेवाले देव (मधु-मतीः ऊर्जस्-वतीः अपः) मधुरीली वेगवती धाराओं को (अगृभ्णन्) ग्रहण किया करते हैं।

राष्ट्रनिर्माण में प्रथम स्थान देवों का है। दिव्य गुण, कर्म और स्वभाव से युक्त विद्वानों की संज्ञा देव है। देवों का ही दूसरा नाम ब्राह्मण है। ब्राह्मण का अर्थ है ब्रह्म का पुत्र। ब्रह्म नाम परमात्मा, वेद और विवेक का है। परमात्मा जिसका पिता है, वेद जिसकी माता है, विवेक जिसका जनिता है, वही ब्राह्मण है, वही देव है।

मन्त्र में देवों के लिये जो दो विशेषण प्रयुक्त हुए हैं वे देवों के कर्तव्य तथा अधिकार, दोनों के द्योतक हैं। 'देवाः राजस्वः'। राजस्वः का अर्थ है राज-स्वः, राज-प्रेरक, शासन के मार्गदर्शक, राजा और राजसंचालक-वर्ग के नयन करनेवाले। 'देवाः चितानाः'। चितानाः का अर्थ है चेतानेवाले, प्रजा को जगानेवाले, जनता को सजग और सावधान रखनेवाले, प्रजा को कर्तव्य-बोध करानेवाले, प्रजा को राज-स्थितियों से संसूचित और सुपरिचित रखनेवाले, प्रजा को अपने कर्तव्यों और अधिकारों के प्रति प्रचेतित करनेवाले।

२) देव जन शासन और शासित के मध्य की वह द्युतिमय प्रतिभायें हैं जो राजसत्ता और जनसत्ता को राष्ट्र-रथ में नियुक्त रखकर देश को सम्पन्न और राष्ट्र को व्युत्पन्न बनाती हैं। एतदर्थ देव जन मधुरीली और वेगवती धाराओं को ग्रहण किया करते हैं, उन मधुर और प्रगतिमय जीवनशैलियों तथा कार्यप्रणालियों के सुप्रवाहों को प्रवाहित किया करते हैं, वे (याभिः मित्रावरुणौ अभि-असिंचन्) जिनसे मित्र और वरुण को सर्वतः सींचा करते हैं, (याभिः अरातीः अति) जिनसे अरातियों को अतिक्रमते हुए (इन्द्रं अनयन्) इन्द्र को लेजाया करते हैं, इन्द्र को अग्रसर रखा करते हैं, इन्द्र के इन्द्रत्व को प्रतिष्ठित किया करते हैं।

मित्र प्रतीक है स्नेह का, स्निग्धता का। वरुण प्रतीक है वरणीयता का, सौष्ठव और श्रेष्ठता का। मित्र नाम सूर्य का है जो दिवाकर है, दिन का राजा है, दिन में प्रकाश और जीवनतत्त्व प्रदान करता है। वरुण नाम चन्द्रमा का है जो निशा का राजा है, रात्रि को उज्ज्वल और द्योतित करता है, रात्रि में चन्द्रिका और आह्लाद का प्रसार करता है। मित्र अग्नि है। वरुण जल है। अग्निताप और जलसिंचन से सब हरा-भरा होता है। शासन मित्र है। प्रजा वरुण है। शासन मित्रवत् प्रजा की सुसेवा तथा समृद्धि करता है। समृद्ध प्रजा शासन के अनुशासन का पालन करती हुई राष्ट्रहित में निरत रहती है। मित्र धारण का देवता है। वरुण निवारण का देवता है। मित्र धारण कराता है भद्रताओं का। वरुण निवारण करता है अभद्रताओं का।

देव जन ऐसी मधुमती तथा ऊर्जस्वती प्रणालियां निर्धारित करते रहा करते हैं जिनसे शासन और शासित का अभि-सिंचन हुआ करता है, जिनसे राजवर्ग और प्रजा, दोनों में सौर और चान्द्र गुणों का अभितः संचार हुआ करता है, जिनसे राजवर्ग और जनता में पारस्परिक सौहार्द और सहयोग का अभिवर्धन होता है, जिनसे राजवर्ग और प्रजावर्ग में भद्रताओं का धारण तथा अभद्रताओं का निवारण होता है।

राति नाम दान का है। अराति नाम अदान का है। देवजन राष्ट्र में ऐसी मधुरीली और वेगवती भावनाओं का संसिंचन किया करते हैं जिनसे राजवर्ग और प्रजावर्ग में अदानताओं का अतिक्रमण होकर उभय वर्ग उदारतापूर्वक सम्प्रदान करते हैं। प्रजावर्ग राष्ट्रनिष्ठा के साथ उदारतापूर्वक राजकोष में करों और धनों का दान प्रदान करता है। प्राप्त करों और धनों का राजवर्ग अपने विलास में अपव्यय न करके प्रजा की पारिवारिक, सामाजिक और राष्ट्रीय समुन्नति तथा विकास में सद्व्यय करता है।

इन्द्र शब्द का प्रयोग यहां राजेन्द्रियों तथा राजैश्वर्यों के राजा, राज्य-साम्राज्य के सुनयनकर्ता सम्राट् के लिये हुआ है। जो राजता है वह राजा है। जो सम्यक् राजता है वह सम्राट् है। राजा के बिना राज्य अनाथ है। सम्राट् के विना साम्राज्य नपुंसक है। राजाविहीन प्रजातन्त्र अराजकता और अनाचार की वृद्धि करता है। सम्राट्विहीन साम्राज्य दुरवस्था और दुराचार की व्याप्ति करता है। वेद प्रजातन्त्र का पोषक है, उस प्रजातन्त्र का जिसमें जनता असुरों के नहीं, देवों के नेतृत्व में प्रगमन करती है और एक पुरुषोत्तम, सदाचारी, धर्मात्मा, मर्यादापालक, प्रजावत्सल राजा या सम्राट् के व्यक्तित्व से सनिष्ठ, सम्बद्ध तथा अनुशासित रहती है। देव जन प्रजाओं में ऐसी मधुर और बलवती धारणाओं का प्रवाह प्रवाहित किया करते हैं जिनसे राष्ट्रजनों के मानस में राष्ट्र के पोषक और रक्षक राजा अथवा सम्राट् के प्रति सुनयन तथा सुप्रतिष्ठा की भावनायें भावित रहती हैं।

राज-प्रप्रेरक और प्रचेता  
देव ग्रहण किया करते हैं  
मधुरीली प्रबल धारायें।  
जिनसे वे सींचा करते हैं  
मित्र वरुण को,  
जिनसे करते हैं वे अग्रसर  
राष्ट्र-सुपोषक प्रवर इन्द्र को,  
अरातियों को अतिक्रमते।

वृष्ण ऊर्मिरसि राष्ट्रदा राष्ट्रं मे देहि स्वाहा वृष्ण ऊर्मिरसि राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै देहि  
वृषसेनो ऽसि राष्ट्रदा राष्ट्रं मे देहि स्वाहा वृषसेनो ऽसि राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै देहि ॥ (य १०/२)

वृष्णः ऊर्मिः असि राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे देहि स्वाहा वृष्णः ऊर्मिः असि राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै देहि  
वृष-सेनः असि राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे देहि स्वाहा वृष-सेनः असि राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै देहि ॥

राष्ट्र का नागरिक-समूह संघरूप में इन्द्र को सम्बोधन करते हुए कहता है—

१) तू (असि) है (वृष्णः ऊर्मिः) वृषा की तरङ्ग और है (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता।

वृषा का अर्थ है वृष्टि करनेवाला। समुद्र से तरंगित [उत्प्रेरित] होकर बादल सर्वत्र वृष्टि करते हैं। समुद्र वृषा है। पुनः बादल आकाश से तरंगित होकर पृथिवी पर जल बरसाता है। बादल वृषा है। इन्द्र राष्ट्र-समुद्र की वह तरंग है जो देश और राष्ट्र पर भौतिक और आत्मिक ऐश्वर्यों की वृष्टि करती है। इन्द्र ऐसी व्यवस्था करे कि राष्ट्र-भूमि का चप्पा-चप्पा भौतिक ऐश्वर्यों की वृष्टि करे और राष्ट्र का प्रत्येक व्यक्ति नैतिक और आत्मिक सम्पदाओं से सुसम्पन्न रहे। तरंग नाम उत्प्रेरणा का है। इन्द्र का व्यक्तित्व प्रजा के लिये उदात्त प्रेरणाओं का प्रेरक हो, उसका जीवन नागरिकों के लिये प्रेरणाओं का अक्षय स्रोत हो।

और हो इन्द्र राष्ट्र-दा, राष्ट्रीयता प्रदान करनेवाला, प्रजा में राष्ट्र-भावनाओं का संचार करनेवाला। जो प्रजा राष्ट्र-भावनाओं से ओत-प्रोत रहती है, वही प्रजा अपने राष्ट्र के लिये सब कुछ करती है, राष्ट्र के लिये जीती है, राष्ट्र के लिये आत्मोत्सर्ग करती है। राष्ट्र-भावना से आप्लावित नागरिक ही राष्ट्र का सर्वांग विकास करते हैं, प्राणपण से राष्ट्र की सेवा तथा रक्षा करते हैं।

२) (स्वाहा) स्वाहुति द्वारा, स्वाहा की भावना से (मे) मेरे लिये, मुझ प्रजा के लिये (राष्ट्रं देहि) राष्ट्र दे, राष्ट्रैश्वर्य प्रदान कर।

जिस प्रकार गृह और गृह का वैभव पिता के लिये न होकर उसके परिवार के लिये है, उसी प्रकार राष्ट्र और राष्ट्र का वैभव इन्द्र के लिये नहीं, समस्त प्रजा के लिये है। इन्द्र को चाहिये राष्ट्र के समस्त सुफल यज्ञाहुति की निर्मल भावना से प्रजा को प्रदान करे। वह वितरण की ऐसी सुव्यवस्था करे कि देश के समग्र उत्पादन तथा धन प्रजा को अन्यूनता के साथ उपलब्ध हों।

३) तू (असि) है (वृष्णः ऊर्मिः) वृषा की तरंग और है (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्रीयता की भावना देनेवाला।

४) (अमुष्मै) उसके लिये, उस प्रजाजन के लिये, जन-जन के लिये (राष्ट्रं देहि) राष्ट्र प्रदान कर, राष्ट्र का सर्वस्व दे।

५) तू (असि) है (वृष-सेनः) वृष-सेन और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-सुरक्षा प्रदान करनेवाला।

देश की सीमाओं की रक्षा और राज्य की आन्तरिक सुव्यवस्था से राष्ट्र की सुरक्षा होती है। सीमाओं की रक्षा होती है शक्तिशालिनी सुसज्ज सेना के द्वारा। स्वदेश की सीमाओं पर संकट आने पर शस्त्रास्त्र की वर्षा करके आक्रमणकारियों को परे धकेलनेवाली सेना को 'वृषा सेना' कहते हैं। वृषा हो सेना जिसकी वह इन्द्र 'वृष-सेन' है। राष्ट्र के निर्माण में देश की सीमाओं की सुरक्षा का महत्त्व प्रत्यक्ष है।

६) (स्वाहा) स्वाहुति द्वारा, स्वाहा की भावना से (मे) मेरे लिये, मुझ स्वदेश के लिये (राष्ट्रं देहि) राष्ट्र-सुरक्षा प्रदान कर।

७) तू (असि) है (वृष-सेनः) वृष-सेन और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-सुरक्षा प्रदान करनेवाला।

८) (अमुष्मै) उसके लिये, उस स्वदेश के लिये (राष्ट्रं देहि) राष्ट्र-सुरक्षा प्रदान कर।

तू है वृषा की तरङ्ग और राष्ट्रप्रदाता,
स्वाहुति द्वारा मेरे लिये राष्ट्र प्रदान कर।
तू है वृषा की तरङ्ग और राष्ट्रप्रदाता,
उसके लिये राष्ट्र प्रदान कर।
तू है वृषसेन और राष्ट्रदा,
स्वाहुति द्वारा मेरे लिये राष्ट्र प्रदान कर।
तू है वृषसेन और राष्ट्रदा,
उसके लिये राष्ट्र प्रदान कर।

सूक्ति—वृष्ण ऊर्मिरसि।
तू सागर की तरङ्ग है।

**अर्थेत स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहार्थेत स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्तौजस्वती स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहौजस्वती स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्ताप: परिवाहिणी स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहाप: परिवाहिणी स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्तापां पतिरसि राष्ट्रदा राष्ट्रं मे देहि स्वाहापां पतिरसि राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै देह्यपां गर्भो ऽसि राष्ट्रदा राष्ट्रं मे देहि स्वाहापां गर्भो ऽसि राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै देहि ॥ (य १०/३)**

**अर्थ-इतः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा अर्थ-इतः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त ओजस्वतीः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा ओजस्वतीः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त आपः परिवाहिनीः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा आपः परिवाहिनीः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त अपाम् पतिः असि राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे देहि स्वाहा अपाम् पतिः असि राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै देहि अपाम् गर्भः असि राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे देहि स्वाहा अपाम् गर्भः असि राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै देहि ॥**

इन्द्र अपने राष्ट्र के नागरिकों को सम्बोधन करता हुआ कहता है—

१) नागरिको ! तुम (स्थ) हो (अर्थ–इतः) अर्थ-प्रेरक, अर्थ-सम्पादक और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र को अर्थ-सम्पन्नता प्रदान करनेवाले ।

राष्ट्र की सुरक्षा, स्वस्ति तथा सुपुष्टि का आधार है सम्पुष्ट अर्थ–व्यवस्था । आर्थिक दृष्टि से दुर्बल राष्ट्र न अपनी सेना को सुसज्ज और सन्तुष्ट रख सकता है, न राज्य की रक्षा कर सकता है, न नागरिकों का सम्यक् भरण-पोषण कर सकता है। राष्ट्र की सम्पन्नता का मूलाधार है उसकी अपनी जनता । जनता के रक्त से मातृभूमि की सीमाओं की रक्षा होती है तो जनता के पसीने से राष्ट्र की आर्थिक स्थिति सतत स्थिर और सुदृढ़ रहती है ।

२) नागरिको ! (मे) मेरे प्रति (स्वाहा) स्वाहुति द्वारा, अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो ।

इन्द्र राष्ट्र का अधिपति ही नहीं है, राष्ट्र की नाभि भी है । समस्त प्रजा को इन्द्र के प्रति अर्पित रहना चाहिये । इन्द्र के प्रति अर्पित रहना राष्ट्र के प्रति अर्पित रहना है । अर्पण ही प्रजा को राष्ट्र से युक्त रखता है ।

३) नागरिको ! तुम (स्थ) हो (अर्थ-इतः) अर्थ-सम्पादक तथा (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र की सम्पदा का सम्पादन करनेवाले ।

४) नागरिको ! (अमुष्मै) उसके लिये, अपने राष्ट्र के उस एक-एक नागरिक के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र प्रदान करो, राष्ट्र-सम्पदा की सुदेन दो । राष्ट्र को इतना सम्पन्न बनाओ कि एक भी नागरिक निर्धन और अभावग्रस्त न रहने पावे ।

५) प्रजाओ ! तुम (स्थ) हो (ओजस्वतीः) ओजस्वती, ओजस्विनी और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदायिनी ।

शासन ऐसा प्रेरणाप्रद और स्फूर्तिमय हो कि सम्पूर्ण जनता ओज से पूरित रहती हुई तत्परता तथा निष्ठा के साथ राष्ट्र का सर्वांगीण विकास और वर्धन कर रही हो ।

६) नागरिको ! (मे स्वाहा) मेरे प्रति अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र का सुनिर्माण करो ।

७) प्रजाओ ! तुम (स्थ) हो (ओजस्वतीः राष्ट्र-दाः) ओजस्वती तथा राष्ट्र-दायिनी ।

८) नागरिको ! (अमुष्मै राष्ट्रं दत्त) उसके लिये राष्ट्र प्रदान करो, उस-उस नागरिक-नागरिका को राष्ट्र के सुफल प्रदान करो ।

९) (आपः) प्रजाओ ! तुम (स्थ) हो (परि-वाहिनीः) परि-वाहिनी और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदायिनी ।

परि का अर्थ है सब ओर। वाहिनी का अर्थ है वहन करनेवाली। प्रजायें ही देश में सर्वत्र समस्त कार्यों का वहन कर रही होती हैं। राष्ट्र के समस्त क्षेत्रों में प्रजायें ही कार्यवहन करती हैं। अतः वे ही राष्ट्रदायिनी हैं। राष्ट्र के सकल पार्श्वों और क्षेत्रों में वे ही अपने श्रम से उत्पादन, सम्पादन तथा निष्पादन की देनें दे रही होती हैं। उन्हीं की गति से देश-राष्ट्र-रथ परिगमन और परि-रचन कर रहा होता है।

१०) प्रजाओ! (मे स्वाहा) मेरे प्रति अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र-निर्माण करो।
११) (आपः) प्रजाओ! तुम (स्थ) हो (परि-वाहिनीः) परि-वहन करनेवाली और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-दायिनी, राष्ट्रनिर्मात्री।

१२) प्रजाओ! (अमुष्मै) उसके लिये, अपने उस जनसमूह के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र के सुफल प्रदान करो।

प्रजा कहती है—
१) इन्द्र! तू (असि) है (अपां पतिः) प्रजाओं का पति और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र का दाता।

पति नाम रक्षक और स्वामी का है। जो रक्षा करता है वही स्वामी है। जो स्वामी है वही रक्षा करता है। इन्द्र प्रजाओं का पति है। प्रजा-समूह ही राष्ट्र है। राष्ट्र को वह रक्षा का ही दान नहीं देता है, जीवन की समस्त आवश्यकताओं का व्यवस्थापक भी वही है। प्रत्येक वर्ग और व्यक्ति को राष्ट्र की सम्पदाओं का उचित भाग प्राप्त हो, प्रजापति इन्द्र ऐसी व्यवस्था करता है।
२) इन्द्र! तू (स्वाहा) सु-आहुति [सुयज्ञ] की भावना से (मे) मेरे लिये, मुझ नागरिक-नागरिका को, मुझ राष्ट्रवर्ग को (राष्ट्रं देहि) राष्ट्र-प्रसाद प्रदान कर, राष्ट्रीय सम्पदा दे, राष्ट्रीय अधिकार प्रदान कर।
३) इन्द्र! तू (असि) है (अपां पतिः) प्रजाओं का पति और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र का दाता।
४) इन्द्र! तू (अमुष्मै) उसके लिये, उस प्रजा-समूह के लिये (राष्ट्रं देहि) राष्ट्र दे, राष्ट्र-निजता प्रदान कर।
५) इन्द्र! तू (असि) है (अपां गर्भः) प्रजाओं का धारक तथा (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र को सुखैश्वर्य प्रदान करनेवाला।

इन्द्र माता के समान प्रजा को अपने राज-गर्भ में रखता है और उसे सर्वतः सुखैश्वर्य से सम्पन्न करता है।

६) इन्द्र! तू (स्वाहा) सु-आहुति [सुयज्ञ] की भावना से (मे) मेरे लिये, मुझ प्रजावर्ग को (राष्ट्रं देहि) राष्ट्र प्रदान कर, राष्ट्र-प्रसाद दे।
७) इन्द्र! तू (असि) है (अपां गर्भः) प्रजाओं का धारक तथा (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र-प्रसाद प्रदान करनेवाला।
८) इन्द्र! तू (अमुष्मै) उसके लिये, उस प्रजावर्ग को (राष्ट्रं देहि) राष्ट्र दे, राष्ट्रीय प्रसाद प्रदान कर।

**तुम हो अर्थ-प्रेरक और राष्ट्रदा,**
**मेरे लिये स्वाहुति द्वारा करो राष्ट्र प्रदान।**
**तुम हो धन-सम्पादक और राष्ट्रदा,**
**उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।**

**तुम हो ओजस्वती राष्ट्रदा,**
**स्वाहुति द्वारा मेरे लिये करो राष्ट्र प्रदान।**
**तुम हो ओजस्वती राष्ट्रदा,**
**उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।**

**प्रजाओ! प्रवाहिनी हो तुम और राष्ट्रदा,**
**मेरे लिये स्वाहुति द्वारा करो राष्ट्र प्रदान।**
**प्रजाओ! प्रवाहिनी हो तुम और राष्ट्रदा,**
**उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।**

**तू है प्रजाओं का पति और राष्ट्र-प्रदाता,**
**स्वाहुति द्वारा मेरे लिये राष्ट्र प्रदान कर।**
**तू है प्रजाओं का पति और राष्ट्र-प्रदाता,**
**उसके लिये राष्ट्र प्रदान कर।**

तू है प्रजाओं का गर्भ और राष्ट्र प्रदाता,
स्वाहुति द्वारा मेरे लिये राष्ट्र प्रदान कर ।

तू है प्रजाओं का गर्भ और राष्ट्र-प्रदाता,
उसके लिये राष्ट्र प्रदान कर ।

सूर्यत्वचस स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहा सूर्यत्वचस स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्त सूर्यवर्चस स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहा सूर्यवर्चस स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्त मान्दा स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहा मान्दा स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्त व्रजक्षित स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहा व्रजक्षित स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्त वाशा स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहा वाशा स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्त शविष्ठा स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहा शविष्ठा स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्त शक्वरी स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहा शक्वरी स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्त जनभृत स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहा जनभृत स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्त विश्वभृत स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त स्वाहा विश्वभृत स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्तापः स्वराज स्थ राष्ट्रदा राष्ट्रममुष्मै दत्त । मधुमतीर्मधुमतीभिः पृच्यन्तां महि क्षत्रं क्षत्रियाय वन्वाना अनाधृष्टाः सीदत सहौजसो महि क्षत्रं क्षत्रियाय दधतीः ॥ (य १०/४)

सूर्य-त्वचसः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा सूर्य-त्वचसः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त सूर्य-वर्चसः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा सूर्य-वर्चसः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त मान्दाः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा मान्दाः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त व्रज-क्षितः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा व्रज-क्षितः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त वाशाः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा वाशाः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त शविष्ठाः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा शविष्ठाः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त शक्वरीः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा शक्वरीः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त जन-भृतः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा जन-भृतः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त विश्व-भृतः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् मे दत्त स्वाहा विश्व-भृतः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त आपः स्व-राजः स्थ राष्ट्र-दाः राष्ट्रम् अमुष्मै दत्त । मधु-मतीः मधु-मतीभिः पृच्यन्ताम् महि क्षत्रम् क्षत्रियाय वन्वानाः अनाधृष्टाः सीदत सह-ओजसः महि क्षत्रम् क्षत्रियाय दधतीः ॥

अब इन्द्र अपने राज्य के विविध विभागों के राज-पुरुषों को सम्बोधन करते हुए कहता है—

१) सूर्य-विभाग के राज-पुरुषो ! तुम (स्थ) हो (सूर्य-त्वचसः) सूर्य-त्वच और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र को प्रकाश प्रदान करनेवाले, (मे स्वाहा) मेरे प्रति अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र प्रदान करो, राष्ट्र को प्रकाशित करो, राष्ट्र को प्रकाशपुञ्ज बनाओ । तुम (स्थ सूर्य-त्वचसः राष्ट्र-दाः) हो सूर्य-त्वच और राष्ट्र-प्रदाता/राष्ट्र को वर्च प्रदान करनेवाले, (अमुष्मै) उसके लिये, उस एक-एक राष्ट्र-वासी के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र का प्रकाश-प्रसाद प्रदान करो ।

जिनकी त्वचा से सूर्यवत् ज्ञान, विज्ञान, विद्या, प्रकाश की किरणें प्रकाशती हैं, उन्हें सूर्यत्वच कहते हैं । सूर्य-विभाग अथवा शिक्षा-विभाग के

राजपुरुष तथा राजकर्मचारी स्वयं प्रकाशपुञ्ज हों और वे शिक्षा की वह राष्ट्रव्यापी योजनायें बनायें कि राष्ट्र का प्रत्येक व्यक्ति सुविद्या तथा सुशिक्षा से सम्पन्न होकर ज्ञान-विज्ञान से प्रकाशित रहे।

२) वर्च-विभाग के राजपुरुषो! तुम (स्थ) हो (सूर्य-वर्चसः) सूर्य-वर्च और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र को वर्चस्वी बनानेवाले, (मे स्वाहा) मेरे प्रति अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र को वर्चस्वी बनाओ। तुम (स्थ सूर्य-वर्चसः राष्ट्र-दाः) हो सूर्य-वर्च और राष्ट्र-प्रदाता/राष्ट्र को वर्च प्रदान करनेवाले, (अमुष्मै) उसके लिये, उस एक-एक राष्ट्र-जन के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र का वर्च-प्रसाद प्रदान करो।

वर्च नाम तेज और सौन्दर्य का है। जो सूर्य के समान तेजस्वी और सौन्दर्योपेत होते हैं, वे सूर्य-वर्च कहलाते हैं। वर्च-विभाग के राज-पुरुष तथा राज-कर्मचारी स्वयं वर्चस्वी हों और वे ऐसे साधनोपाय करें कि राष्ट्र का प्रत्येक व्यक्ति तेजस्वी, सुन्दर, सुशील, शालीन, शुद्ध, पवित्र, संयमी और सदाचारी हो। साथ ही राष्ट्रजनों की जीवन-शैली तथा वेश-भूषा को भी वे राजमान और रोचक बनायें। राष्ट्र-जनों के रहन-सहन तथा गृह-व्यवस्था को भी वे स्वच्छ और सुदर्शनीय बनायें, सामाजिक सुष्ठुता तथा शुभ्रता की भी वे व्यवस्था करें।

३) मन्द-विभाग के राजपुरुषो! तुम (स्थ) हो (मान्दाः) प्रहर्षित करनेवाले और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र को प्रहर्ष प्रदान करनेवाले, (मे स्वाहा) मेरे प्रति अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र प्रदान करो, राष्ट्र को प्रहृष्ट बनाओ। तुम (स्थ मान्दाः राष्ट्र-दाः) हो प्रफुल्लित करनेवाले और राष्ट्र-प्रदाता/राष्ट्र को प्रफुल्लता प्रदान करनेवाले, (अमुष्मै) उसके लिये, उस एक-एक राष्ट्रजन के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र प्रदान करो, राष्ट्र को उल्लास-प्रसाद प्रदान करो।

मन्द-विभाग का कार्य है राष्ट्र की आबालवृद्ध समग्र प्रजा को प्रहर्षित, प्रफुल्लित और प्रमुदित रखना। मन्द-विभाग के राजपुरुष तथा राज-कर्मचारी स्वयं मन्दवृत्ति के हों और वे समूचे राष्ट्र में आमोद-प्रमोद, खेल-कूद तथा व्यायाम और विहार के ऐसे साधनोपाय उपलब्ध कराते रहें जिनसे जनता सदा चुस्त और मस्त रहे, प्रजा में सदा उमंग, उत्साह और प्रसन्नता का सागर उमड़ता रहे, राष्ट्रजन चिन्तामुक्त और आनन्दयुक्त रहें। हंसता-खेलता और उछलता-कूदता राष्ट्र ही प्रकर्षशील और पराक्रमी होता है।

४) व्रज-विभाग के राजपुरुषो! तुम (स्थ) हो (व्रज-क्षितः) व्रज-क्षित् और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र में व्रजों की स्थापना करनेवाले, (मे स्वाहा) मेरे प्रति अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र प्रदान करो, राष्ट्र में व्रजों की स्थापना करो। तुम (स्थ व्रज-क्षितः राष्ट्र-दाः) हो व्रज-क्षित् और राष्ट्र-प्रदाता/राष्ट्र में व्रज सम्पादन करनेवाले, (अमुष्मै) उसके लिये, उस एक-एक गृही के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र प्रदान करो, राष्ट्र को व्रज-प्रसाद प्रदान करो।

व्रज नाम गोष्ठ, गोस्थान, गोशाला का है। क्षित का अर्थ है निवास, गृह। जिस घर में गोष्ठ अथवा गोशाला हो उसे व्रजक्षित् कहते हैं। व्रज-विभाग के राजपुरुष तथा राजकर्मचारी स्वयं गोपाल हों और वे गोवंश की वृद्धि करते हुए घर-घर में गोस्थानों का निर्माण करायें और परिवार-परिवार के लिये उत्तम नस्ल की दुधार गायें उपलब्ध करायें। राज्य-व्यवस्था में गोस्थानों तथा दुधार गौओं का महत्त्व प्रत्यक्ष है। समस्त पशुसम्पदा का संवर्धन भी व्रज-विभाग का कर्तव्य है।

५) वश-विभाग के राजपुरुषो! तुम (स्थ) हो (वाशाः) वशयिता, अनुशासक, व्यवस्थापक और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्रीय अनुशासन-व्यवस्था प्रदान करनेवाले, (मे स्वाहा) मेरे प्रति अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र प्रदान

करो, राष्ट्र को अनुशासन-व्यवस्था दो। तुम (स्थ वाशाः राष्ट्र-दाः) हो अनुशासक-व्यवस्थापक और राष्ट्र-प्रदाता/राष्ट्र को अनुशासन-व्यवस्था की देन देनेवाले, (अमुष्मै) उसके लिये, उस एक-एक राष्ट्र-जन के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र को अनुशासन-व्यवस्था-प्रसाद प्रदान करो।

यह वश [अनुशासन-व्यवस्था]-विभाग वही है जिसे वर्तमान में गृह-विभाग कहते हैं। वश-विभाग के राजपुरुष और कर्मचारी स्वयं अनुशासित और सुव्यवस्थित हों और समूचे राष्ट्र में अनुशासन और सुव्यवस्था स्थापित रखें। राष्ट्रीय अनुशासन और व्यवस्था के स्थापित रहते हुए ही जनता को सामाजिक न्याय की प्राप्ति सुलभ होती है, विकास और उन्नति के समानावसर उपलब्ध रहते हैं, जनता के अधिकारों और लाभों की सुरक्षा होती है। इस विभाग के राजपुरुष तथा राजकर्मचारी सतर्कता और तत्परता के साथ राष्ट्रव्यापी अनुशासन व व्यवस्था संस्थित रखें ताकि प्रत्येक नागरिक राष्ट्र की धुरी में युक्त और जीवन-सुष्ठुताओं से सुयुक्त रहे। राष्ट्र का एक-एक जन जब अनुशासित और सुव्यवस्थित रहता है तब ही राष्ट्र सुरक्षित और उन्नत्युन्मुख रहता है।

६) शव-विभाग के राजपुरुषो! तुम (स्थ) हो (शविष्ठाः) बलिष्ठ, बलवत्तम और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता राष्ट्र को बलवत्तम स्वास्थ्य प्रदान करनेवाले, (मे स्वाहा) मेरे प्रति अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र प्रदान करो, राष्ट्र को बलवत्तम स्वास्थ्य दो। तुम (स्थ शविष्ठाः राष्ट्र-दाः) हो बलवत्तम और राष्ट्र-प्रदाता/राष्ट्र को बल प्रदान करनेवाले, (अमुष्मै) उसके लिये, उस-उस राष्ट्रजन के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र को बलप्रसाद प्रदान करो।

वैदिक वाङ्मय में शव नाम सबल स्वास्थ्य का है। यह शव-विभाग वही है जिसे अब स्वास्थ्य-विभाग कहते हैं। शव-विभाग के राजपुरुष और राजकर्मचारी स्वयं अतिशय सबल स्वास्थ्य से सम्पन्न हों और वे सम्पूर्ण राष्ट्र को अतिशय सबल स्वास्थ्य से सम्पन्न रखें। प्रत्येक नागरिक और नागरिका जब सबलतम स्वास्थ्य से सम्पन्न रहता है तभी वह उत्पादनवृद्धि तथा राष्ट्रसम्पदा की संवृद्धि कर पाता है। स्वास्थ्य ही राष्ट्र की सर्वोपरि सम्पदा है और राष्ट्र की सम्पन्नता का अक्षय स्रोत है। सबल स्वस्थ नागरिकों की सेनायें ही अपराजित तथा विजयिनी होती हैं।

७) सेनाओ! तुम (स्थ) हो (शक्वरीः) शक्तिशालिनी और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदायिनी, राष्ट्र को रक्षा प्रदान करनेवाली, (मे स्वाहा) मेरे प्रति अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र को अक्षुण्ण सुरक्षा तथा स्वतन्त्रता की देन दो। तुम (स्थ शक्वरीः राष्ट्र-दाः) हो शक्तिशालिनी और राष्ट्र-प्रदायिनी/राष्ट्र-रक्षा प्रदान करनेवाली, (अमुष्मै) उसके लिये, उस एक-एक नागरिक के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र-रक्षा प्रदान करो।

रक्षा-विभाग के राजपुरुषों तथा कर्मचारियों को चाहिये कि वे स्वयं शक्तिसम्पन्न हों और राष्ट्र की सेनाओं को ऐसी प्रशिक्षित और बलवती रखें कि वे राष्ट्रभूमि पर निवास करनेवाले प्रत्येक व्यक्ति की बाह्य आक्रमण से पूर्ण रक्षा कर सकें। उनके शस्त्रास्त्र तथा खाद्यभण्डार सदैव अक्षुण्ण और भरपूर रहें।

८) जनभृत्-विभाग के राजपुरुषो! तुम (स्थ) हो (जन-भृतः) जन-भृत्, जनों का भरण-पोषण करनेवाले, राष्ट्र-जनों को पौष्टिक खाद्यों की प्रचुर प्राप्ति करानेवाले, जनों की आवश्यकतायें पूरी करनेवाले और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र को खाद्य तथा जनावश्यकतायें प्रदान करनेवाले, (मे स्वाहा) मेरे प्रति अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र को पेट-भर पौष्टिक भोजन तथा आवश्यक पदार्थ प्रदान करो। तुम (स्थ

जन-भृतः राष्ट्र-दाः) हो राष्ट्रजनों का भरण-पोषण करनेवाले और राष्ट्र-प्रदाता/राष्ट्र को खाद्य व आवश्यकताओं की सुदेन प्रदान करनेवाले, (अमुष्मै) उसके लिये, उस एक-एक नागरिक के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र को भरण-पोषण की सुदेन दो।

जनभृत्-विभाग के राजपुरुषों तथा राजकर्मचारियों का गुरुतम कर्तव्य है कि वे राष्ट्र को पौष्टिक खाद्य पदार्थों से सदा सर्वदा भरपूर रखें और जनावश्यकताओं की पूर्णतः पूर्ति करें। भूखी सेना जहां विजय प्राप्त नहीं कर सकती, वहां रिक्तोदर [खाली-पेट] जनता शस्त्रास्त्रों, अन्नों तथा जीवनोपयोगी पदार्थों का प्रचुर उत्पादन नहीं कर सकती।

६) विश्वभृत्-विभाग के राजपुरुषो! तुम (स्थ) हो (विश्व-भृतः) विश्व-भृत्, विश्व का भरण करनेवाले, विश्व की आवश्यकताओं की पूर्ति करनेवाले और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र को आपूरता-भरपूरता प्रदान करनेवाले, (मे स्वाहा) मेरे प्रति अर्पण की भावना से (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र को खाद्यादि सकल पदार्थों की परिपूर्णता प्रदान करो। तुम (स्थ विश्व-भृतः राष्ट्र-दाः) हो विश्व-भरक और राष्ट्र-प्रदाता/राष्ट्र को भरपूरता प्रदान करनेवाले, (अमुष्मै) उसके लिये, विश्व के उस एक-एक मानव के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्र की अतिरिक्त सम्पदा प्रदान करो।

विश्वभृत्-विभाग के राजपुरुष तथा राजकर्मचारी स्वदेश में सतत ऐसी सफल कृषि तथा उद्योगों की योजनायें चालित रखें जिनसे राष्ट्र में खाद्यों तथा जनावश्यकता की सकल वस्तुओं का इतना अधिक उत्पादन हो कि स्वराष्ट्र की आवश्यकताओं की पूर्ति के उपरान्त अतिरिक्त भण्डार सारे विश्व में निर्यात किये जायें, ताकि किसी भी देश-प्रदेश की जनता किसी भी प्रकार से अभावग्रस्त न होने पाये। व्यक्तियों की तरह राष्ट्रों को भी इतना उदार होना चाहिये कि समय पड़ने पर किसी भी राष्ट्र की भुखमरी तथा अभाव से रक्षा की जा सके।

यहां तक राष्ट्र के प्रमुख विभागों की रूपरेखा प्रकट की गयी। प्रत्येक विभाग के मन्त्री तथा सचिव, आदि उच्च अधिकारियों की संज्ञा राजपुरुष है। प्रत्येक मन्त्रालय तथा सचिवालय के कार्यों का संचालन करनेवाले भृत्य राजकर्मचारी कहलाते हैं। प्रत्येक विभाग के राजपुरुष तथा राजकर्मचारी अपने-अपने विभाग के ज्ञान-विज्ञान में दक्ष हों, ऐसा प्रत्येक विभाग के वर्णन में स्पष्ट कहा गया है। दक्षों के दक्ष शासन में ही देश की भूमि उर्वरा और राष्ट्र के उद्योग उत्पादक सिद्ध होते हैं।

अब इन्द्र अपने राज्य के सुपावन वीतराग आप्त पुरुषों को सम्बोधन करते हुए कहता है—(आपः) आप्तो! आप्त पुरुषो! तुम (स्थ) हो (स्व-राजः) आत्म-राज, आत्म-ज्योति से द्योतित, ब्रह्म-प्रकाश से प्रकाशनेवाले, वेदाभा से द्योतित और (राष्ट्र-दाः) राष्ट्र-प्रदाता, राष्ट्र को अध्यात्म-विभव, धर्मसम्पदा, सदाचार-सम्पत्ति प्रदान करनेवाले, (अमुष्मै) उसके लिये, उस एक-एक राष्ट्रजन के लिये (राष्ट्रं दत्त) राष्ट्र दो, राष्ट्रीय सुचरित्र प्रदान करो।

राष्ट्र के आप्त पुरुषों, ज्ञानी जनों, यतियों, योगियों का यह साधिकार पुनीत कर्तव्य है कि वे सम्पूर्ण राष्ट्र को, इन्द्र से लेकर जनसाधारण तक—सबको धवल चरित्र और राष्ट्रशील से सुयुक्त रखें।

आप्तों के शिक्षोपदेश से (मधु-मतीः) मधु-मतियां, मधुमती प्रजायें (मधुमतीभिः) मधुमतियों से, मधुमती प्रजाओं से (पृच्यन्ताम्) संस्पर्श करें, परस्पर सम्पृक्त रहें।

सभी वर्ग की प्रजायें परस्पर मिष्ट शिष्ट व्यवहार करें और एक-दूसरे की सस्नेह सेवा सहायता करें। राष्ट्र में ऐसी भावना और देश

में ऐसा वातावरण बनाये रखना आप्त पुरुषों का ही उदार सुकार्य है।

प्रजाओं को सम्बोधन करते हुए आप्तजन कह रहे हैं—प्रजाओ! (क्षत्रियाय महि क्षत्रं वन्वाना:) क्षत्रिय के लिये विशाल क्षत्र सम्पादन करती हुई, (क्षत्रियाय महि क्षत्रं दधती:) क्षत्रिय के लिये विशाल क्षत्र धारण करती हुई, (अनाधृष्टा:) अधर्षिता, अधर्षणीया, प्रगल्भ, अदम्य और (सह-ओजस:) सह-ओज, ओज-युक्त रहती हुई (सीदत) स्थित रहो।

क्षत्र नाम राज्य साम्राज्य का है। क्षत्रिय शब्द का प्रयोग यहां राज्य साम्राज्य के नियन्ता इन्द्र के लिये हुआ है। प्रजायें क्षत्रनिष्ठ हों और क्षत्रपति इन्द्र के प्रति आत्मना अर्पित रहती हुई क्षत्र के सम्पादन तथा रक्षण में सदैव तत्पर रहें। प्रजायें ऐसी प्रगल्भ और ओजस्विनी हों कि क्षत्र के विकास, वर्धन और रक्षण में इन्द्र को लेशमात्र बाधा न हो।

तुम हो सूर्यत्वच राष्ट्रदा,
रहते हुये सुहुत मेरे प्रति,
करो राष्ट्र प्रदान,
तुम हो सूर्यत्वच राष्ट्रदा,
उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।

तुम हो सूर्यवर्च राष्ट्रदा,
रहते हुए सुहुत मेरे प्रति,
करो राष्ट्र प्रदान,
तुम हो सूर्यवर्च राष्ट्रदा,
उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।

तुम हो मान्द और राष्ट्रदा,
रहते हुए सुहुत मेरे प्रति,
करो राष्ट्र प्रदान,
तुम हो मान्द और राष्ट्रदा,
उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।

तुम हो व्रजक्षित और राष्ट्रदा,
रहते हुए सुहुत मेरे प्रति,
करो राष्ट्र प्रदान,
तुम हो व्रजक्षित और राष्ट्रदा,
उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।

तुम हो वाश और राष्ट्रदा,
रहते हुए सुहुत मेरे प्रति,
करो राष्ट्र प्रदान,
तुम हो वाश और राष्ट्रदा,
उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।

तुम हो शविष्ठ और राष्ट्रदा,
रहते हुए सुहुत मेरे प्रति,
करो राष्ट्र प्रदान,
तुम हो शविष्ठ और राष्ट्रदा,
उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।

तुम हो शक्वरी और राष्ट्रदा,
रहती हुयी सुहुत मेरे प्रति,
करो राष्ट्र प्रदान,
तुम हो शक्वरी और राष्ट्रदा,
उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।

तुम हो जनभृत और राष्ट्रदा,
रहते हुए सुहुत मेरे प्रति,
करो राष्ट्र प्रदान,
तुम हो जनभृत और राष्ट्रदा,
उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।

तुम हो विश्वभृत और राष्ट्रदा,
रहते हुए सुहुत मेरे प्रति,
करो राष्ट्र प्रदान,
तुम हो विश्वभृत और राष्ट्रदा,
उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।

आप्तजनो!
तुम हो स्व-राज और राष्ट्रदा,
उसके लिये करो राष्ट्र प्रदान।
मधुमतियां संस्पर्श करें

मधुमतियों के साथ।

करती हुई सुसम्पादन तुम,

क्षत्र विशाल क्षत्रिय के लिये,

धारण करती हुई सतत तुम,

क्षत्र विशाल क्षत्रिय के लिये,

स्थित रहो तुम अनाधृष्टा और सहौजा।

सूक्ति—मधुमतीर्मधुमतीभिः पृच्यन्ताम्।

मधुमतियां मधुमतियों से संस्पर्श करें।

**सोमस्य त्विषिरसि तवेव मे त्विषिर्भूयात्। अग्नये स्वाहा सोमाय स्वाहा सवित्रे स्वाहा सरस्वत्यै स्वाहा पूष्णे स्वाहा बृहस्पतये स्वाहेन्द्राय स्वाहा घोषाय स्वाहा श्लोकाय स्वाहांशाय स्वाहा भगाय स्वाहार्यम्णे स्वाहा ॥**

[य १०/१५] (य १०/५)

**सोमस्य त्विषिः असि तव-इव मे त्विषिः भूयात्। अग्नये स्वाहा सोमाय स्वाहा सवित्रे स्वाहा सरस्वत्यै स्वाहा पूष्णे स्वाहा बृहस्पतये स्वाहा इन्द्राय स्वाहा घोषाय स्वाहा श्लोकाय स्वाहा अंशाय स्वाहा भगाय स्वाहा अर्यम्णे स्वाहा ॥**

क्षत्रपति इन्द्र को लक्ष्य करके प्रत्येक क्षत्रिय [क्षत्र का निवासी] आत्मकामना करता है—

१) क्षत्रपते ! तू (सोमस्य त्विषिः असि) सोम की ज्योति है, (तव-इव) तेरी-जैसी (मे त्विषिः भूयात्) मेरी कान्ति होजाये।

सोम शब्द का प्रयोग यहां क्षत्ररूपी ऐश्वर्य के लिये हुआ है। त्विषि नाम ज्योति, कान्ति और दीप्ति का है। क्षत्र की त्विषि से क्षत्रपति ही नहीं, क्षत्र का प्रत्येक निवासी भी प्रकान्त रहता है। यह तभी सम्भव होता है जब क्षत्र परमोत्कर्ष तथा सर्वोदय को प्राप्त हो रहाहो। उत्कृष्ट और उदित क्षत्र में क्षत्रपति इन्द्र और प्रजा समानरूपेण जगमगाते हैं। क्षत्र की कान्ति राजा और प्रजा सबको उसी प्रकार त्विषिमय रखती है, जिस प्रकार चन्द्रमा की चांदनी सर्वत्र दमकती है। राजा ही नहीं, प्रत्येक नागरिक भी राज्य को त्विषि और साम्राज्य की श्री है।

२) त्विषिमान् रहता हुआ मैं (अग्नये) अग्रगमन के लिये (स्वाहा) सुहुत-अर्पित-समुद्यत रहूं।

क्षत्र अग्रणी तभी रहता है जब उसका प्रत्येक नागरिक जीवन के प्रत्येक पार्श्व में और क्षत्रविकास के प्रत्येक क्षेत्र में आगे-ही-आगे बढ़ रहा होता है। प्रत्येक नागरिक-नागरिका को प्रतिगामी नहीं, अग्रगामी होना चाहिये।

३) अग्रगामी रहता हुआ मैं (सोमाय स्वाहा) क्षत्ररूपी ऐश्वर्य के लिये समर्पित रहूं।

क्षत्र प्रत्येक नागरिक-नागरिका का समान ऐश्वर्य है। उसकी सुरक्षा और समृद्धि के लिये जन-जन समर्पित रहे।

४) क्षत्रार्थ समर्पित रहता हुआ मैं (सवित्रे स्वाहा) सविता के लिये अर्पित रहूं।

सविता प्रतीक है प्रेरणा और प्रकाश का। प्रेरणाप्रद प्रकाश और प्रकाशप्रद प्रेरणा के संयोग में ही क्षत्रार्थ समर्पण की सार्थकता है। क्षत्र की सुरक्षा और समृद्धि के लिये प्रत्येक नागरिक-नागरिका को क्षत्रभावना से प्रेरित और प्रज्वलित रहना चाहिये।

५) प्रेरित और प्रकाशित रहता हुआ मैं (सरस्वत्यै स्वाहा) सरस्वती के लिये अर्पित रहूं।

सरस्वती नाम विद्या, वाणी और सभ्यता का है। सरस्वती सतत प्रवाहा है। विद्या का प्रवाह वंशानुवंश प्रवाहित होता चला आ रहा है। विद्या से परिष्कृत होता हुआ वाणी का प्रवाह विद्या के प्रवाह के साथ-साथ सुप्रवाहित रहता है। विद्या और वाणी सभ्यता की प्रवाहिका हैं। विद्या और वाणी के संगम में सभ्यता का प्रवाह प्रवाहित रहता

है। सरस्वती ही क्षत्र की वह श्री है जो प्रत्येक नागरिक को श्रीमान् और प्रत्येक नागरिका को श्रीमती वनाती है।

६) सरस्वती के प्रवाह से प्रवाहित रहता हुआ मैं (पूष्णे स्वाहा) पूषा के लिये सुहुत रहूं।

पूषा देवता है शक्ति और पुष्टि का, क्षमता और दृढ़ता का। शक्ति और पुष्टि अथवा क्षमता और दृढ़ता के अभाव में सरस्वती विलास का रूप धारण करके अपने उपासकों को विलासी वना देती है। सरस्वती-विलास राष्ट्रों को नपुंसक वना देता है। सरस्वती के साथ पूषा का गंठवन्धन रहता है तो राष्ट्र वृहस्पति वनता है।

७) शक्ति और पुष्टि से सम्पन्न रहता हुआ मैं (वृहस्पतये स्वाहा) वृहस्पति के लिये सुहुत रहूं।

वृहस्पति देवता है वार्हस्पत्य का, महानता और स्वामित्व का। जिसमें महानता होती है वह स्वामी वनता है। जिसमें क्षुद्रता होती है वह दास वनता है। महानता के धनी प्रत्येक क्षेत्र और प्रदेश में अपना स्वामित्व स्थापन करते हैं। प्रत्येक नागरिक-नागरिका स्वामित्व [जितेन्द्रियता] की स्थापना करके अपने जीवन को महान् वनाये और अपने जीवन की महानता से सर्वत्र स्वामित्व स्थापन करे, देश-विदेश में जन-जन का हृदय-सम्राट् वने।

८) वार्हस्पत्य से युक्त रहता हुआ मैं (इन्द्राय स्वाहा) क्षत्रपति के प्रति सुहुत-सनिष्ठ रहूं। क्षत्रपति के प्रति निष्ठावान् होना क्षत्र के प्रति निष्ठावान् होना है। क्षत्रपति राष्ट्रनिष्ठा का सजीव केन्द्र है। वार्हस्पत्य की प्रतिष्ठा क्षत्रपति के प्रति निष्ठावान् रहने में है।

९) क्षत्रपति के प्रति निष्ठावान् रहता हुआ मैं (घोषाय स्वाहा) घोष के प्रति सुहुत-आज्ञाकारी रहूं।

घोष शब्द का प्रयोग यहां क्षत्रपति की घोषणा, क्षत्रपति के आदेश अथवा राजाज्ञा के लिये हुआ है। क्षत्रपति के प्रति सनिष्ठ नागरिक-नागरिका राजाज्ञा का आत्मना पालन करते हैं। राजाज्ञा के पालन से क्षत्र में अनुशासन और सुव्यवस्था प्रस्थापित रहती है। अनुशासन और सुव्यवस्था राष्ट्र को सुगठित और सुवद्ध रखते हुए प्रत्येक दिशा में विजय साफल्य प्राप्त कराते हैं।

१०) राजाज्ञा का पालनकर्ता रहता हुआ मैं (श्लोकाय स्वाहा) सुवचन के लिये सुहुत-संशिष्ट रहूं।

प्रत्येक व्यक्ति जव-जव क्षत्र और क्षत्रपति के विषय में चर्चा करे, तव-तव उनके प्रति स्नेह-सत्कार-भरे शिष्ट वचन वोले।

११) क्षत्र और क्षत्रपति के प्रति सुवाची मैं (अंशाय स्वाहा) अंश के प्रति सुहुत-सन्नद्ध रहूं।

अंश से तात्पर्य यहां कर्तव्यांश से है। प्रत्येक क्षत्रनिवासी क्षत्र और क्षत्रपति के प्रति अपने कर्तव्यांश का प्राणपण से निर्वहन करे। सुवचन की सार्थकता कर्तव्यांश के पालन में है।

१२) स्व-कर्तव्यांश का पालनकर्ता मैं (भगाय स्वाहा) भग के लिये सुहुत रहूं।

भग नाम धन और सुख-सौभाग्य का है। जिस क्षत्र का प्रत्येक व्यक्ति प्राणपण से अपने कर्तव्यांश का पालन करता है वह क्षत्र सव प्रकार के सुख सौभाग्य और धनों से आपूर भरपूर रहता है।

१३) भग-सम्पादक मैं (अर्यम्णे स्वाहा) अर्यमा के लिये सुहुत—आस्थावान् रहूं।

अर्यमा नाम न्याय-व्यवस्था के रक्षक और अन्याय के विनाशक का है। क्षत्र के प्रत्येक निवासी में न्याय की भावना भावित रहनी चाहिये। राष्ट्र का प्रत्येक व्यक्ति जव न्यायप्रिय और न्यायशील होता है, तव ही मानव-समाज से अन्याय अनाचार का उन्मूलन और प्रजा में न्याय नियम की स्थापना होती है।

तू क्षत्रैश्वर्य की निधि है,
तेरी जैसी हो मम निधि।

स्वाहा अग्नि के लिये,
सोम के लिये स्वाहा ।
स्वाहा सविता के लिये,
सरस्वती के लिये स्वाहा ।
स्वाहा पूषा के लिये,
बृहस्पति के लिये स्वाहा ।
स्वाहा इन्द्र के लिये,
घोष के लिये स्वाहा ।

स्वाहा श्लोक के लिये,
अंश के लिये स्वाहा ।
स्वाहा भग के लिये,
अर्यमा के लिये स्वाहा ।
सूक्ति—सोमस्य त्विषिरसि ।
तू सोम की ज्योति है ।
तवेव मे त्विषिर्भूयात् ।
तेरी जैसी मेरी कान्ति हो ।

**पवित्रे स्थो वैष्णव्यौ सवितुर्वः प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः ।
अनिभृष्टमसि वाचो बन्धुस्तपोजाः सोमस्य दात्रमसि स्वाहा राजस्वः ॥**
[य १/१२] (य १०/६)

**पवित्रे स्थः वैष्णव्यौ सवितुः वः प्र-सवे उत्-पुनामि अच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः ।
अनि-भृष्टम् असि वाचः बन्धुः तपःजाः सोमस्य दात्रम् असि स्वाहा राज-स्वः ॥**

क्षत्र का प्रत्येक क्षत्रिय [क्षत्रनिवासी] अथवा राष्ट्र का नागरिक कैसा हो, यह पूर्व-मन्त्र में विहित किया गया है । क्षत्र और क्षत्रपति कैसे हों, यह दर्शाने के लिये वेदमाता कहती है—(वैष्णव्यौ) वैष्णव्य तुम [क्षत्रपति और क्षत्र] दोनों (पवित्रे) पवित्र में, पवित्रता में (स्थः) [स्थित] हो ।

वैष्णव्य का अर्थ है परमात्मा को सर्वव्यापक और सर्वज्ञ जाननेवाला । वैष्णव्य का दूसरा अर्थ है व्यापनशील [शुभ-श्रेष्ठ, धर्म-कर्म, सभ्यता-संस्कृति की व्याप्ति करनेवाला], अपनी गुणगरिमा से व्यापनेवाला । परमात्मा को सर्वव्यापक और सर्वज्ञ जानकर पाप से बचना—यही धर्म है, यही धर्म की यथार्थ परिभाषा है, यही आस्तिकता है और यही सदाचार का मूल है । आस्तिकता से धर्म की और नास्तिकता से अधर्म की व्याप्ति होती है । आस्तिकता से सदाचार और नास्तिकता से अनाचार फैलता है । आस्तिक कभी अधर्मात्मा और अनाचारी नहीं हो सकता । नास्तिक कभी धर्मात्मा और सदाचारी नहीं हो सकता ।

परमात्मा की सत्ता को मानना और बात है । परमात्मा को सर्वव्यापक और सर्वज्ञ जानना दूसरी बात है । बहुत हैं जो परमात्मा को मानते हैं और पापकर्म करते हैं । ऐसे न कोई हैं, न हो सकते हैं जो परमात्मा को सर्वव्यापक और सर्वज्ञ जानते हों और पापकर्म करते हों । क्षत्र में आस्तिकता और धर्म की व्याप्ति से राजवर्ग और प्रजावर्ग में सदाचार, सुख, शान्ति, सन्तोष, स्वस्ति और आनन्द की व्याप्ति होती है । नास्तिकता और अधर्म से उभय वर्ग में अनाचार, दुःख, अशान्ति, असन्तोष, कलह, क्लेश और उपद्रवों की व्याप्ति होती है । आस्तिकता और धर्म से आत्मिक और भौतिक समृद्धि होती है । नास्तिकता और अधर्म से उभय सम्पदाओं का अभाव होता चला जाता है ।

'यथा राजा तथा प्रजा' की कहावत साधार है, निराधार नहीं है । क्षत्रपति तथा शासन का भ्रष्टाचार व्यापकर सम्पूर्ण क्षत्र को और क्षत्र की सम्पूर्ण मानव-प्रजा को भ्रष्टाचारी बना देता है । जिस प्रकार शिर [विचारधाम] के विकृत हो जाने पर ही जीवन विकृत होता है और इन्द्रियां विकार-प्रवृत्त होती हैं, उसी प्रकार क्षत्रपति के विकृत होने पर शासन विकृत होता है और शासन के विकृत

होने पर सम्पूर्ण क्षत्र, राष्ट्र, नागरिकवर्ग भ्रष्ट होजाता है।

आधुनिक प्रजातन्त्र में राष्ट्रपति, प्रधानमन्त्री, मुख्यमन्त्री क्षत्रस्थानीय हैं। इनके भ्रष्ट होने पर ही सारा राष्ट्र भ्रष्ट होता है।

शिर [विचारधाम] के निर्विकार होजाने पर जिस प्रकार जीवन निर्विकार होजाता है और इन्द्रियां परिष्कृत होकर भद्रप्रवृत्त होती हैं, उसी प्रकार क्षत्रपति के निर्विकार होने से शासन स्वच्छ होता है और शासन की स्वच्छता से जनता कर्तव्य-निष्ठ और सदाचारी बनती है। इसी गहन तत्त्व का प्रकाशन करते हुए वेदमाता ने क्षत्रपति तथा क्षत्र [शासन-तन्त्र] को 'वैष्णव्य' शब्द से सम्बोधन करके पवित्रता में स्थित रहने की प्रेरणा की है।

और अब क्षत्र के क्षत्रियों [क्षत्रनिवासियों, नागरिकों] को सम्बोधन करती हुई वेदमाता कहती है—मैं (वः) तुम्हें (सवितुः) सविता के (प्र-सवे) प्र-सव में (अच्छिद्रेण पवित्रेण) छिद्ररहित पवित्रता से तथा (सूर्यस्य रश्मिभिः) सूर्य की किरणों से (उत्-पुनामि) उत्कृष्टतया शोधती हूं, शोधकर ऊंचा उठाती हूं।

सविता शब्द का प्रयोग यहां क्षत्र के प्रेरक प्रकाशक क्षत्रपति इन्द्र के लिये हुआ है।

प्र-सव का प्रयोग हुआ है यहां प्रसवित, सुनिष्पादित क्षत्रभूमि, स्वदेश अथवा मातृभूमि के लिये।

मानव-शरीर में नौ छिद्र हैं—दो नेत्र, दो श्रोत्र, दो नासिकाछिद्र, मुख, गुदा, उपस्थ/भग। इन नव छिद्रों का अच्छिद्र, छिद्ररहित, संयत, शुद्ध, निर्दोष, निर्विकार, विहित आचार अच्छिद्र पवित्रता है। नेत्रों की अच्छिद्र पवित्रता है सुदृष्टि, निर्विकार दृष्टि। श्रोत्रों की अच्छिद्र पवित्रता है निर्विकार श्रवण, सुश्रवण। नासिकाछिद्रों की अच्छिद्र पवित्रता है प्राणवत् भद्र का संचार और अपानवत् अभद्र का निराकरण। मुख की अच्छिद्र पवित्रता है शुद्ध खान-पान और सु सत्य शालीन भाषण। गुदा तथा शिश्न/भग की पवित्रता है भोगशुचिता। नव छिद्रों के व्यवहार की पवित्रता से वैयक्तिक, पारिवारिक, सामाजिक और राष्ट्रीय चरित्र तथा आचार की समस्त पवित्रतायें स्वयमेव निष्पादित होजाती हैं। नव छिद्रों की अपवित्रता से क्षत्र-राष्ट्र-जनपद पतन के गर्त में गिर जाते हैं और उनकी पवित्रता से क्षत्र-राष्ट्र-जनपद उन्नति के शिखर पर चढ़ जाते हैं।

सुशिक्षा, सुविद्या और सुसाधना द्वारा सुसाधित और सुपरिष्कृत मस्तिष्क वह सूर्य है जिसकी ज्योतिर्मयी दिव्य धवल विचार-रश्मियां अन्तः बाह्य सकल अपावनताओं को धो डालती हैं और मानव को नितान्त निर्मल रखती हैं।

छिद्रों की पवित्रता और विचारों की दिव्यता से जो शोधन होता है वही उत्कृष्ट शोधन है और उसी शोधन से राष्ट्रों का उत्थान होता है। क्षत्र वही है जिसकी समग्र प्रजा उत्कृष्टतया शुद्ध, बुद्ध और उत्थित है।

जनता का शोधन, बोधन और उत्थान तभी सम्भव है जब शासन स्वच्छता के साथ संचालित होता हो। शासनसत्र का मूर्धन्य संचालक क्षत्रपति होता है। श्रेष्ठ क्षत्रपति ही शासकवर्ग तथा प्रजावर्ग को शुद्ध, बुद्ध और उत्थित रख सकता है। अतः मन्त्रान्त में क्षत्रपति को सम्बोधन करती हुई वेदमाता कहती है—

१) क्षत्रपते! तू (असि) है (अनि-भृष्टम्) अनिभृष्ट, (वाचः बन्धुः) वाणी का बन्धु, (तपःजाः) तपःजा।

निभृष्ट का अर्थ है पूर्णतः अधःपतित, भ्रष्ट। अनिभृष्ट का अर्थ है अधःपतनरहित, अभ्रष्ट, अच्युत।

वाचः बन्धुः=वाणी का बन्धु, फ़रियाद करनेवाले का बन्धु, वचन के साथ बंधा हुआ,

वचन-बद्ध, सत्यप्रतिज्ञ ।

तपोजा:=तप:जा:, तप से प्रकाशित, तप से जाज्वल्यमान ।

क्षत्रपति हो अच्युत, वाच: बन्धु: और तप से सूर्य के समान प्रकाशमान ।

२) क्षत्रपते ! तू (असि) है (सोमस्य दात्रम्) क्षत्र का दानी—दाता, (स्वाहा) स्वाहाकारी, (राज-स्व:) राजमानता का सम्पादक ।

अच्युत, वाच: बन्धु:, तपोजा क्षत्रपति अपने क्षत्र की प्रजा को सर्वसुख और सर्वैश्वर्य प्रदान करता है ।

अच्युत, वाच: बन्धु:, तपोजा क्षत्रपति स्वाहाकारी होता है । वह अपनी प्यारी प्रजा के सुख सौभाग्य के लिये स्व-सर्वस्व की आहुति देता है । अपने क्षत्र की सुरक्षा और सुस्थिति के लिये वह अपने प्राणों की बाज़ी लगा देता है ।

अच्युत, वाच: बन्धु:, तपोजा क्षत्रपति राजमानता का सम्पादन करता है, सारे क्षत्र को जगमगा देता है, अपने प्रखर प्रकाश से क्षत्रभूमि और क्षत्र-प्रजा को वर्चोपित कर देता है ।

वैष्णव्य तुम दोनों !
हो संस्थित पवित्र में ।
उत्पवित्र करती हूं तुमको,
सविता के प्रकृष्ट सवन में,
छिद्ररहित पवित्रता से,
और सूर्य की रश्मियों से ।
तू है अच्युत, वाच: बन्धु: और तपोजा,
तू है क्षत्र का दानी—दाता, स्वाहाकारी और राजस्व ।

**सधमादो द्यु॒म्निनीराप एता अनाधृष्टा अपस्यो वसानाः ।**
**पस्त्यासु चक्रे वरुणः सधस्थमपां शिशुर्मातृतमास्वन्तः ॥**
(य १०/७)

**सध-मादः द्युम्निनीः आपः एताः अनाधृष्टाः अपस्यः वसानाः ।**
**पस्त्यासु चक्रे वरुणः सध-स्थम् अपाम् शिशुः मातृ-तमासु अन्तः ॥**

पूर्वमन्त्रानुसार प्रजायें अच्छिद्र पवित्रता से युक्त और दिव्य विचारों से सुयुक्त रहें, क्षत्रपति हो अच्युत, वाच: बन्धु और तपोजा । कैसी प्रजाओं के मध्य में क्षत्रपति किस प्रकार निवास करे, इस विषय की शिक्षा इस मन्त्र में दी गयी है ।

(एता: आप:) ये प्रजायें हैं (सध-माद:) सह-हर्षयित्री, (द्यु॒म्निनी:) द्यु॒म्निनी, (अनाधृष्टा:) अदम्या, (अपस्य:) कर्मशीला, कर्तव्यपरायणा, (वसाना:) वसाना ।

सधमाद:=सध-माद:=सह-माद:,एकस्थ होकर हर्षानन्द मनानेवाली, आनन्दपूर्वक मिल-जुलकर रहनेवाली, परस्पर प्रसन्नतापूर्वक जीवन का आनन्द लेनेवाली, आपस में कलह और झगड़ा न कर सामाजिक आह्लाद का सेवन करनेवाली ।

द्युम्न नाम धनैश्वर्य और दीप्ति का है । धन से ही प्रजा की दीप्ति, श्री, शोभा बढ़ती है । धन से ही प्रजा के रहन-सहन का स्तर समुन्नत और शोभनीय होता है । धनी प्रजा के ही मनोरम आवास होते हैं । धनी प्रजा ही सुन्दर वस्त्राभूषणों से समलंकृत रहती है और सुमंगली प्रतीत होती है । धन धान्य से पूरित प्रजा ही दीप्तिमयी रहती है ।

अनाधृष्टा: धर्षितुमयोग्या:, न दबनेवाली, अदम्या, अदीना, विकट-से-विकट परिस्थितियों में भी सीना ताने और गर्दन उठाये आगे बढ़नेवाली और उत्थानोन्मुख रहनेवाली ।

अपस्य:=अप-स्य:, कर्म-शीला, अनलस, अप्रमादी, निठल्ली न रहनेवाली, कर्तव्य का निष्ठापूर्वक पालन करनेवाली, कर्मसाधना में सतत निरत रहनेवाली ।

वसाना:=वासशीला, वस्तियों-ग्रामों-नगरों में निवास करनेवाली, अपने-अपने आवासों में वसनेवाली। प्रजायें गृहहीन न हों। प्रत्येक परिवार का अपना निज का गृह हो।

वसाना का अर्थ है आच्छादित, सुन्दर वस्त्रों और आभूषणों से समलंकृत। जनता नग्नता के अभिशाप से पीड़ित न हो। उसे ऋत्वनुसार ओढ़ने, बिछाने और पहनने के शोभनीय स्वास्थ्यप्रद वस्त्र उपलब्ध हों।

वसाना का अर्थ है स्नेह करनेवाली, अपने देश, वेश, भाषा, सभ्यता तथा नागरिकों को प्यार करनेवाली, अपने क्षत्रपति और उसके शासन से आत्मना लगाव रखनेवाली।

क्षत्रपति की शासन-व्यवस्था ऐसी सक्षम और प्रशस्त हो कि क्षत्र की समग्र प्रजा सहाह्लादी, धन धान्य की दीप्ति से दीप्त, अदम्या, कर्मशीला, कर्तव्यपरायण, सुन्दर आवास और सुन्दर वस्त्राभूषण से अलंकृत तथा स्नेहशीला रहे।

क्षत्रपति हो (अपाम् वरुणः शिशुः) प्रजाओं का वरुण शिशु।

वरुण का अर्थ है वरणीय, प्यारा, मन को मोहनेवाला, वरणीय गुणों से युक्त। शिशु का अर्थ है गोदी का बालक और व्यापनशील। शिशु निश्छल, निर्विकार, निर्दोष, समवर्ती तथा अद्वेषी होता है। अपने इन वरणीय गुणों के कारण वह व्यापनशील अथवा सर्वप्रिय होता है। उसे सब प्यार करते हैं। क्षत्रपति शिशुवत् निश्छल, निर्विकार, निर्दोष, समवर्ती तथा द्वेषरहित होगा तो उसके शासन में समस्त प्रजा का समानरूपेण हित होगा और वह सबके साथ सम्मान तथा न्याय का वर्ताव करेगा। ऐसा क्षत्रपति जन-जन के हृदय में व्यापता है, प्रिय शिशुवत् प्रजा का स्नेह प्राप्त करता है, उसके शासन के प्रति जनास्था स्थापित होती है।

ऐसा जनप्रिय प्रजासेवी क्षत्रपति (पस्त्यासु मातृतमासु अन्तः) घरों और मातृतमाओं के भीतर (सध-स्थम्) सहस्थान, निवास (चक्रे) किया करता है।

पस्त्य नाम गृह का है। मातृतमासु का प्रयोग माता के समान अतिशयता के साथ प्यार करनेवाली प्रजाओं के लिये हुआ है। शिशु के समान वरणीय क्षत्रपति अपने क्षत्र के समस्त घरों और अखिल प्रजाओं के भीतर निवास करता है। राष्ट्र के घर-घर में और हृदय-हृदय में वह बस जाता है। हर घर में उसके लिये प्यार और हर हृदय में उसके लिये दुलार निहित होता है।

ये प्रजायें हों सहाह्लादी,
धन-सुदीप्ति से निष्पन्न,
अनाधृष्ट, कर्तव्यपरायण और वसाना।
प्रजाओं का वरुण शिशु वह,
गृहों, मातृतम प्रजाओं के
भीतर वास किया करता है।

सूक्ति—पस्त्यासु चक्रे वरुणः सधस्थम्।
वरुण घरों में निवास किया करता है।

क्षत्रस्योल्बमसि क्षत्रस्य जराय्वसि क्षत्रस्य योनिरसि क्षत्रस्य नाभिरसीन्द्रस्य वार्त्रघ्नमसि मित्रस्यासि वरुणस्यासि त्वयायं वृत्रं वधेत्। दृवासि रुजासि क्षुमासि। पातैनं प्राञ्चं पातैनं प्रत्यञ्चं पातैनं तिर्यञ्चं दिग्भ्यः पात ॥

(य १०/८)

क्षत्रस्य उल्बम् असि क्षत्रस्य जरायु असि क्षत्रस्य योनिः असि क्षत्रस्य नाभिः असि इन्द्रस्य वार्त्र-घ्नम् असि मित्रस्य असि वरुणस्य असि त्वया अयम् वृत्रम् वधेत्। दृवा असि रुजा असि क्षुमा असि। पात एनम् प्राञ्चम् पात एनम् प्रत्यञ्चम् पात एनम् तिर्यञ्चम् दिक्-भ्यः पात ॥

वरुण शिशु, क्षत्रपति के प्रति मातृतमा प्रजा अपने सम्पूर्ण प्यार और सत्कार के साथ कहती है—

१) तू (क्षत्रस्य उल्बम् असि) क्षत्र का उल्ब है।

उल्ब नाम अटूट ढक्कन का है। क्षत्र पेटी [बॉक्स, सन्दूक़] है। प्रजा और राष्ट्रवैभव उस पेटी के भीतर रखी हुई सम्पदा है। क्षत्रपति उस पेटी का वह अखण्ड ढक्कन है जो सम्पदा की रक्षा करता है। पेटी कितनी भी सुन्दर और दृढ़ क्यों न हो, उसमें रखी सम्पदा कितनी भी अमूल्य क्यों न हो, ढक्कन के बिना पेटी और सम्पदा सब कुछ अरक्षित है। धर्मात्मा वीर क्षत्रपति अथवा राष्ट्रपति निस्सन्देह राष्ट्र का उल्ब है।

२) तू (क्षत्रस्य जरायु असि) क्षत्र का जरायु है।

जरायु नाम उस जेर का है जो गर्भस्थ गर्भ [बाल-पिण्ड] को गर्भ से बद्ध अथवा युक्त रखता है। क्षत्र गर्भ है। प्रजा गर्भ में निहित सम्पदा है। क्षत्रपति राष्ट्र और प्रजा का संयोजक जरायु है।

३) तू (क्षत्रस्य योनिः असि) क्षत्र की योनि है।

योनि नाम गृह, गर्भाशय, गर्भाधार का है। क्षत्रपति साक्षात् गर्भाधार है। उसकी अन्तर्योनि में, उसके अन्तःकरणरूपी गर्भाधार में सम्पूर्ण जनता और जनहित धारित रहता है।

४) तू (क्षत्रस्य नाभिः असि) क्षत्र की नाभि है।

शरीर में नाभि केन्द्रस्थानीय है। नाभि डिग जाती है तो शरीर ढह जाता है। क्षत्रपति वह नाभिकेन्द्र है जिसके आधार पर सारा राष्ट्र खड़ा रहता है।

५) तू (इन्द्रस्य वार्त्र-घ्नम् असि) आत्मा का वार्त्र-घ्न है।

वार्त्र-घ्न का अर्थ है वृत्र-हन्, वृत्रों का हनन करनेवाला। जो घेरा डालता है और अंधेरा करता है उसकी संज्ञा वृत्र है। पाप-विचार, पाप-भावनायें, पाप-संकल्प, पाप-वासनायें वे वृत्र हैं जो आत्मा की ज्योति को आवृत करके अन्ध अन्धकार व्याप देते हैं। प्रजाजनों की आत्मोन्नति के बाधक जो ये वृत्र हैं उनका सतत निराकरण होता रहे, क्षत्रपति स्वक्षत्र में ऐसी गहन धार्मिक व्यवस्था करे। आत्मा-आत्मा का जागरण और ज्योतिष्करण होता रहे, राष्ट्र का ऐसा वातावरण बनाना राष्ट्रपति की शासन-व्यवस्था का उत्तरदायित्व है।

६) तू (मित्रस्य असि) मित्र का है, (वरुणस्य असि) वरुण का है।

क्षत्रपति मित्रसमूह और वरुणसमूह का रक्षक हो। मित्रों और श्रेष्ठों की सब प्रकार रक्षा करना क्षत्रपति का प्रथम कर्तव्य है। साधुओं का परित्राण और दुष्कृतों का विनाश, मित्रों का रक्षण और शत्रुओं का निराकरण क्षत्रपति की नीति का प्रमुख अंग है।

अब वेदमाता प्रजा के मुख से सेनापति के प्रति सम्बोधन कराती है—

१) तू (दृवा असि) दीर्ण करनेवाला है, शत्रुओं के बलों तथा दुर्गों को खण्ड-खण्ड करनेवाला है।

२) तू (रुजा असि) भञ्जक है, शत्रुओं के मोर्चों का भञ्जनकर्ता है।

३) तू (क्षुमा असि) गतिशील—वेगवान् है। आक्रमणकारियों पर बाज की तरह झपटनेवाला है।

४) (अयम्) यह [क्षत्रपति] (त्वया) तेरे द्वारा, तेरी सहायता से (वृत्रं वधेत्) वृत्र को हने, क्षत्र के अन्तः बाह्य विरोधियों को उखाड़ फेंके।

और सेनापति अपने वीर सैनिकों को सम्बोधन करता हुआ कहता है—

१) (प्राञ्चम्) आगे बढ़ते हुए, आगे जाते हुए (एनम्) इस [क्षत्रपति] को/की (पात) रक्षा करो।

२) (प्रत्यञ्चम्) पीछे हटते हुए, पीछे चलते हुए (एनम्) इस [क्षत्रपति] को/की (पात) रक्षा करो।

३) (तिर्यञ्चम्) तिर्छा जाते हुए, इधर-उधर चलते हुए (एनम्) इस [क्षत्रपति] को/की (पात) रक्षा

करो ।
४) इसकी सव (दिग्भ्यः पात) दिशाओं से रक्षा करो ।

क्षत्रपति राजावास में, भ्रमण में, रण में, कहीं भी हो, उसकी सुरक्षा की सैनिक व्यवस्था सर्वत्र की जानी चाहिये ।

तू है क्षत्र का उल्व,
जरायु है तू क्षत्र का ।
तू है क्षत्र की योनि,
क्षत्र की तू नाभि है ।
तू है इन्द्र का वृत्रविनाशक,
तू है मित्र का, तू है वरुण का ।
वधे वृत्र को यह तेरी सहाय से,
तू है विदारक,
तू है भञ्जक,
तू है क्षुमा ।
रक्षा करो इस प्राञ्च की,
रक्षा करो इस प्रत्यञ्च की,
रक्षा करो इस तिर्यञ्च की
रक्षा करो सब दिशाओं से ।

सूक्ति—त्वयायं वृत्रं वधेत् ।
तेरे सहाय से यह वृत्र को हने ।

**आविर्मर्या आवित्तो अग्निर्गृहपतिरावित्त इन्द्रो वृद्धश्रवा आवित्तौ मित्रावरुणौ धृतव्रतावावित्तः पूषा विश्ववेदा आवित्ते द्यावापृथिवी विश्वशम्भुवावावित्तादितिरुरुशर्मा ॥** (य १०/९)

**आविः मर्याः आ-वित्तः अग्निः गृह-पतिः आ-वित्तः इन्द्रः वृद्ध-श्रवाः आ-वित्तौ मित्रावरुणौ धृत-व्रतौ आ-वित्तः पूषा विश्व-वेदाः आ-वित्ते द्यावा-पृथिवी विश्व-शम्भुवौ आ-वित्ता अदितिः उरु-शर्मा ॥**

स्थान-स्थान पर जन-नेता सर्वजनों को सम्बोधन करते हुए कह रहे हैं—

१) (मर्याः) मनुष्यो ! लोगो ! तुम सौभाग्यशाली हो कि तुम्हें यह (अग्निः) अग्रणी, प्रकाशमान, ज्योतिष्मान्, अग्नि अथवा सूर्यवत् प्रतापशाली, (गृह-पतिः) गृह-पालक, गृह-गृह का पोषक, प्रत्येक परिवार का संरक्षक, क्षत्ररूपी गृह का स्वामी, सम्पूर्ण देश को अपना निज गृह और समग्र प्रजा को अपना निज परिवार मानकर पालन करनेवाला, (वृद्ध-श्रवाः) बहु-श्रवा, बहुतों की सुननेवाला, सबकी सुननेवाला (इन्द्रः) क्षत्रपति, राष्ट्रपति, राजा (आविः) प्रत्यक्ष साक्षात्, (आ-वित्तः) सम्प्राप्त है, (आ-वित्तः) सम्यक् प्राप्त है ।

निस्सन्देह वह नागरिकसमूह परम सौभाग्य-शाली है जिसे उपर्युक्त गुणों और क्षमताओं से युक्त क्षत्रपति सम्प्राप्त है। और निस्सन्देह वही क्षत्रपति सच्चा क्षत्रपति है जो उपर्युक्त गुणों और क्षमताओं से संवेत है । क्षत्रपति हो अग्नि, गृहपति और वृद्धश्रवा ।

२) मर्याः ! तुम्हारा सौभाग्य सराहनीय है कि ऐसे प्रशस्त क्षत्रपति के प्रशासन में तुम्हें (धृत-व्रतौ) धृत-व्रत, व्रतों के धारक, उत्तरदायित्वों के व्रती निर्वाहक (मित्रावरुणौ) मित्र और वरुण (आ-वित्तौ) सम्प्राप्त हैं ।

मित्र और वरुण का प्रयोग यहां राष्ट्र के दो विभागों के लिये हुआ है । मित्र शब्द का प्रयोग हुआ है यहां जनसेवा-विभाग [सिविल सर्विसेज़] के लिये और वरुण शब्द का सुरक्षा-विभाग [डिफ़ेंस सर्विसेज] के लिये। सेवा की भावना से सस्नेह राष्ट्र की आन्तरिक सुव्यवस्था करना मित्रविभाग का कर्तव्यांश है । वरुण का अर्थ जहां वरणीय और श्रेष्ठ है वहां उसका एक अर्थ वारण निवारण करनेवाला भी है । बाह्य आक्रमणों का निवारक तथा देश की सीमाओं का रक्षक होने से

सैन्य-विभाग को वरुण कहा गया है। यह भी वरणीय कार्य है।

'वृतव्रतौ' में एक वैधानिक नियम अन्तर्निहित है। दोनों विभागों के राजपुरुषों तथा राजकर्मचारियों से विभाग-प्रवेश अपि च पदोन्नति के समय क्षत्रपति के प्रति आत्मास्था, क्षत्र के प्रति निष्ठा तथा जनता के प्रति आत्मनिजतायुक्त सेवा का शपथपूर्वक व्रत धारण कराया जाना चाहिये।

३) मर्या: ! तुम्हें (विश्व-वेदा: पूषा आ-वित्त:) विश्व-वेदा पूषा सम्प्राप्त है।

विश्व = सब, सब कुछ। वेदा: = जाननेवाला। विश्ववेदा: = सर्वज्ञ, सब कुछ जाननेवाला। राष्ट्रीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय, दैशिक तथा वैदेशिक, अन्त: तथा बाह्य सीमाओं, इतिहासों, परम्पराओं, गुह्यताओं, आवश्यकताओं, सम्बन्धों, गुत्थियों, सभ्यताओं, भावों, अभावों, इत्यादि का पूर्ण और सम्यक् ज्ञान रखनेवाला और साथ ही सर्व क्षमताओं से युक्त क्षत्रनायक तथा राष्ट्रविधायक प्रधान प्रशासक अथवा प्रधान मन्त्री के लिये 'विश्ववेदा: पूषा' का प्रयोग हुआ है। वह क्षत्र या राष्ट्र सौभाग्यशाली है जिसे सर्ववित् और सर्वक्षम पूषा सम्प्राप्त है।

४) मर्या: ! तुम्हें (आ-वित्ते) सम्प्राप्त हैं (विश्व-शम्भुवौ द्यावापृथिवी) सर्वकल्याणमयी द्यौ और भूमि।

द्यौ = द्युति, आत्मदीप्ति, आत्मसम्पदा। भूमि = भौतिक सम्पदा। आत्मिक और भौतिक, उभय सम्पदाओं से सम्पन्न राष्ट्र ही सौभाग्यशाली राष्ट्र है। आत्मसम्पदा के अभाव में भौतिक सम्पदा राष्ट्रों को विलासी बना देती है तो भौतिक सम्पदा के अभाव में आत्मसम्पदा राष्ट्रों को दीन दास बना देती है।

५) मर्या: ! तुम्हें (आ-वित्ता) सम्प्राप्त है (उरु-शर्मा अदिति:) बहुत—सुखा अदिति, असंख्य सुखों की दात्री अदिति।

अदिति नाम अखण्ड मातृभूमि का है। अदिति नाम अखिल अखण्ड पृथिवी का है। अदिति नाम अदीना का है। अदिति के ये तीनों अर्थ एक विशेष भाव के पूरक हैं। जिन्हें अपनी मातृभूमि की अक्षुण्ण अखण्डता प्राप्त होती है वे ही अखिल अखण्ड पृथिवी पर अदीनता के साथ विचरते हैं और वे ही सार्वभौम न्याय तथा व्यवस्था के अदम्य पोषक होते हैं। जिनकी अपनी मातृभूमि खण्डित और अपहृत होती रहती है वे भिक्षापात्री बनकर दीन भाव से देशदेशान्तरों में जाते हैं और विश्व-संसदों में न्यायसंगत निर्णय नहीं करा पाते हैं।

वही मातृभूमि उरु-शर्मा, सर्वसुखों की दात्री होती है जो अपने-आप में अखण्डित अदीना होती है। वही मातृभूमि अपने पुत्र-पुत्रियों को सर्वसुखों का दुग्ध पान कराती है—

१) जिसका क्षत्रपति होता है अग्नि, गृहपति और वृद्धश्रवा,

२) जिसके मित्र और वरुण होते हैं वृतव्रत,

३) जिसका पूषा होता है विश्ववेदा,

४) जिसकी आत्मिक और भौतिक सम्पदायें होती हैं उभयत: कल्याणकारिणी।

सभ्य मानवो !<br>
तुमको है सम्प्राप्त, प्राप्त है सम्यक्<br>
इन्द्र साक्षात् अग्नि गृहपति वृद्धश्रवा।<br>
वृतव्रत मित्र और वरुण<br>
प्राप्त है तुमको सम्यक्।<br>
तुम्हें प्राप्त है सम्यक्<br>
पूषा विश्व-वेदा।<br>
तुमको हैं सम्प्राप्त<br>
विश्वशम्भुवौ द्यावापृथिवं<br>
तुमको है सम्प्राप्त<br>
अदिति उरु-शर्मा।

**अवेष्टा दन्दशूकाः प्राचीमा रोह गायत्री त्वावतु रथन्तरं साम त्रिवृत् स्तोमो वसन्त ऋतुर्ब्रह्म द्रविणम् ॥** (य १०/१०)

**अव-इष्टाः दन्दशूकाः प्राचीम् आ-रोह गायत्री त्वा अवतु रथम्-तरम् साम त्रि-वृत् स्तोमः वसन्तः ऋतुः ब्रह्म द्रविणम् ॥**

पूर्व-मन्त्र के अन्त में जिस उरुशर्मा अदिति अथवा बहुसुखप्रदा मातृभूमि का उल्लेख किया गया है उसी को सम्बोधन करते हुए क्षत्रपति, मित्रवर्ग, वरुणवर्ग, पूषा तथा मर्याः मंगलकामना करते हैं—
१) मातृभूमे ! (अव-इष्टाः) पतन-कामी हैं (दन्दशूकाः) दन्दशूक । तेरा पतन चाहनेवाले तेरे वफ़ादार पुत्र नहीं हैं । वे तो दन्दशूक हैं ।

दन्दशूक नाम वर्र अथवा ततैया का है । छत्ता बनाकर जिस घर में दन्दशूक निवास करते हैं उस घर के निवासियों के भी वे डंक मारते हैं । देश में किसी भी वर्ग में कोई भी व्यक्ति ऐसा न हो जो मातृभूमि की गोद में निवास करते हुए किसी भी प्रकार से राष्ट्र के तनू में डंक मार रहा हो, मातृभूमि और पितृराष्ट्र को क्षति पहुंचा रहा हो ।

२) (प्राचीम् आ-रोह) प्राची पर आरोहण कर ।

प्राची नाम पूर्व दिशा का है । आरोहण से तात्पर्य उत्थान है । पूर्व दिशा में मातृभूमि सर्वतः समुत्थित, समुच्च और समुन्नत रहे ।

३) (त्वा) तुझे/तेरी (अवतु) रक्षा करे (गायत्री) गायत्री, (रथं-तरं साम) रथन्तर साम, (त्रि-वृत् स्तोमः) त्रि-वृत् स्तोम, (वसन्तः ऋतुः) वसन्त ऋतु, (ब्रह्म द्रविणम्) विवेक धन ।

गायत्री नाम अनुमतिपूर्वक गाथा-गान का है । प्राची में उगानुगामी सूर्य का उदय होता है । अन्धकार विलीन होजाता है । प्रखर प्रकाश प्रकाशित होता है । प्रकृतिनिहित सब प्राणी सूर्य का गाथा-गान करने लगते हैं । मातृभूमि प्राची के सूर्य के समान ज्ञान-विज्ञान से प्रकाशित रहे और राष्ट्रजन उसकी महिमा का प्रगान करें ।

रथन्तर साम नाम उस समता, समत्व या शान्ति का है जिसकी स्थापना सुदृढ़ युद्धयानों पर आरूढ़ रहकर की जाती है । वीर जन युद्धयानों पर आरूढ़ होकर मातृभूमि की बाह्य सीमाओं की रक्षा करते हैं और आन्तरिक उपद्रवों का शमन करते हैं, तब ही मातृभूमि में समता या शान्ति स्थापित रहती है ।

मनसा, वाचा, कर्मणा—तीनों प्रकार से स्तुत्य प्रशस्त भावना का नाम त्रिवृत् स्तोम है । मातृभूमि के प्रति राष्ट्रजनों के हृदय में मनसा, वाचा, कर्मणा नितान्त प्रशस्त भावना का ही सतत द्योतन होता रहे ।

वसन्त ऋतु भी मातृभूमि की रक्षा करे । शासक और शासित दोनों मिलकर अन्नैश्वर्यों तथा सम्पदाओं की ऐसी वृद्धि सिद्धि करें कि मातृभूमि में सदैव वसन्त की-सी बहार छायी रहे ।

मातृभूमि की समग्र प्रजा विवेकरूपी धन से सदा निहाल रहे । जनविवेक ही मातृभूमि की सर्वोपरि ढाल [सुरक्षा] है । जनता का अविवेक राष्ट्रीय उलझनों को जटिल बना देता है । जनता का विवेक राष्ट्रीय उलझनों को सहजतया सुलझा देता है ।

पतनकामी हैं ततैये,
आरोहण कर तू प्राची पर,
तेरी रक्षा करे गायत्री,
साम रथन्तर, त्रिवृत् स्तोम,
ऋतु वसन्त और ब्रह्मैश्वर्य ।

**दक्षिणामा रोह त्रिष्टुप् त्वावतु बृहत् साम पञ्चदश स्तोमो ग्रीष्म ऋतुः क्षत्रं द्रविणम् ॥** (य १०/११)

**दक्षिणाम् आ-रोह त्रि-स्तुप् त्वा अवतु बृहत् साम पञ्च-दशः स्तोमः ग्रीष्मः ऋतुः क्षत्रम् द्रविणम् ॥**

१) मातृभूमे ! (दक्षिणां आ-रोह) दक्षिणा पर आरोहण कर। दक्षिण दिशा में भी मातृभूमि समुच्च और समुन्नत रहे।

दक्षिणा नाम दक्षिण दिशा का है। दक्षिणा दक्ष की, दक्षता की दिशा है। दक्षता आरोहण की जननी है। प्रत्येक नागरिक-नागरिका जब दक्षता की भावना से भरपूर हो, प्रत्येक राजपुरुष और राजकर्मचारी जब दक्षता के साथ कर्तव्य निर्वहन कर रहा हो, प्रत्येक राष्ट्रजन जब प्रत्येक काम दक्षता के साथ कर रहा हो, प्रत्येक क्षेत्र में जब दक्षता की साध संसिद्ध हो, तब ही मातृभूमि का सर्वारोहण होता है।

२) (त्वा) तुझे/तेरी (अवतु) रक्षा करे (त्रिष्टुप्) त्रिष्टुप्, (बृहत् साम) बृहत साम, (पंच-दश. स्तोमः) पंचदश स्तोम, (ग्रीष्मः ऋतुः) ग्रीष्म ऋतु, (क्षत्रं द्रविणम्) क्षत्र धन।

त्रिष्टुप्=त्रि-स्तुप्=त्रि-स्तुत्य। बल, वीर्य [पराक्रम] और ओज—इन तीनों का स्तुत्य होना त्रिष्टुप् है। मातृभूमि का प्रत्येक जन प्रशस्त बल, वीर्य और ओज से युक्त रहता हुआ उसकी रक्षा के लिये समुद्यत रहे।

बृहत् नाम महत् अथवा व्यापक का है। देश की रक्षा तथा राष्ट्र की समृद्धि के लिये यह परमावश्यक है कि मातृभूमि में सतत देशव्यापी समता और शान्ति बनी रहे, ताकि विकास-कार्यों में व्यवधान न हो।

पूर्णिमा का पूर्ण चन्द्रमा पञ्चदश स्तोम है। शुक्ल पक्ष की पन्द्रहवीं तिथि को चन्द्रमा अपनी सम्पूर्ण कलाओं से कलान्वित रहता है और उसकी चन्द्रिका समस्त दिशाओं में आह्लादों का विस्तार कर रही होती है। मातृभूमि सकल कलाओं से कलान्वित रहती हुई सर्वत्र प्रियता, प्रसन्नता, आह्लाद और आनन्द की छटायें छिटका रही हो।

ग्रीष्म ऋतु भी मातृभूमि की रक्षा करे। मातृभूमि के पुत्र-पुत्रियों के हृदय भूमि और राष्ट्र के प्रेम की ऊष्मा से सदा उष्ण रहें। ग्रीष्म ऋतु की-सी प्रेम-ऊष्मा मातृभूमि के हृदय को सदा उष्ण रखे।

क्षत्र शब्द का प्रयोग यहां क्षात्रबल के लिये हुआ है। मातृभूमि की सर्वतः रक्षा करनेवाला संबल ही क्षत्र है। मातृभूमि क्षत्ररूपी धन से भी सदा सुधन्य रहे। ब्रह्म के बिना क्षत्र अन्धा है तो क्षत्र के बिना ब्रह्म पंगु है। ब्रह्म और क्षत्र का संयोग ही मातृभूमि का पूर्णारोहण तथा राष्ट्र का सर्वोदय करता है।

दक्षिणा पर आरोहण कर,
तेरी रक्षा करे त्रिष्टुप्,
बृहत् साम, पञ्चदश स्तोम,
ग्रीष्म ऋतु और क्षत्रैश्वर्य।

**प्रतीचीमा रोह जगती त्वावतु वैरूपं साम सप्तदश स्तोमो वर्षा ऋतुर्विड् द्रविणम् ॥** (य १०/१२)

**प्रतीचीम् आ-रोह जगती त्वा अवतु वैरूपम् साम सप्त-दशः स्तोमः वर्षाः ऋतुः विट् द्रविणम् ॥**

१) मातृभूमे ! (प्रतीचीं आ-रोह) प्रतीची पर आरोहण कर। पश्चिम दिशा में भी मातृभूमि सर्वतः समुच्च और समुन्नत रहे।

प्रतीची नाम पश्चिम दिशा का है। प्रतीची

अथर्वा, अंगिरा और वरुण की दिशा है। अथर्वा = अकम्प। अंगिरा = तेजस्वी। वरुण = वारण—निवारण करनेवाला। प्रत्येक राष्ट्रजन हो अविचल-अकम्प, तेजस्वी और विघ्नबाधाओं तथा आपदाओं का निवारण करनेवाला—तब ही निर्बाधता के साथ मातृभूमि का सर्वांगीण आरोहण होता है।

२) (त्वा) तुझे/तेरी (अवतु) रक्षा करे (जगती) जगती, (वैरूपं साम) वैरूप साम, (सप्त-दशः स्तोमः) सप्त-दश स्तोम, (वर्षाः ऋतुः) वर्षा ऋतु, (विट् द्रविणम्) विट् धन।

जगती नाम सतत सन्तत गति का है। मातृभूमि के प्रत्येक क्षेत्र में निरन्तर गति-प्रगति होती रहे। काल तथा कालजन्य ज्ञान-विज्ञानों और आवश्यकताओं की दौड़ में आगे रहनेवाला देश ही सुरक्षित, स्वाधीन और विजयी रहता है।

वैरूप का अर्थ है विविध विभिन्न रूपोंवाला। विविध-रूपता में एकरूपता, विभिन्नता में अभिन्नता जिसमें हो उसी साम का नाम वैरूप साम है। विविध वर्ग और समुदाय के, विभिन्न प्रकृत्ति और स्वभाव के, नाना वेश और भूषा के, भिन्न-भिन्न व्यवसाय और व्यापार के सब देशवासी एकरूपता तथा एकता के सूत्र में सूत्रित रहते हैं तो ही देश में उस समता की स्थापना होती है जिसकी भित्ति पर सर्वतोमुखी सुरक्षा और समुन्नति सम्पादन होती है।

सात मर्यादाओं और दश दिशाओं से युक्त है सप्त-दश स्तोम।

**सात मर्यादायें :**

१) मस्तिष्क की मर्यादा है सुविचार, भद्र चिन्तन।
२) नेत्रों की मर्यादा है सुदृष्टि, भद्र दर्शन।
३) श्रोत्रों की मर्यादा है सुश्रवण, भद्र श्रवण।
४) वाणी की मर्यादा है सुवचन, भद्र भाषण।
५) रसना की मर्यादा है सुभक्ष्य-सुपान।
६) करों की मर्यादा है सुकर्म, भद्र कृति।
७) भग-शिश्न की मर्यादा है सुदाम्पत्य, ब्रह्मचर्य।

**दश दिशायें :**

१) पूर्व।
२) पूर्व और दक्षिण के बीच की दिशा।
३) दक्षिण।
४) दक्षिण और पश्चिम के बीच की दिशा।
५) पश्चिम।
६) पश्चिम और उत्तर के बीच की दिशा।
७) उत्तर।
८) उत्तर और पूर्व के बीच की दिशा।
९) ऊपर की दिशा जिसमें वायुयान द्वारा विचरण होता है।
१०) नीचे की दिशा [पृथिवी]।

दशों दिशाओं में भूमि-माता के पुत्र-पुत्रियां सातों मर्यादाओं का आत्मनिष्ठा के साथ पालन कर रहे हों। यह स्तुत्य राष्ट्रीय शील है। यह शील मातृभूमि की रक्षा का ध्रुव आधार है।

वर्षा ऋतु भी मातृभूमि की रक्षा करे। सारे देश में 'निकामे-निकामे' मेंह बरसता रहे, ताकि खाद्य पदार्थों का सदैव बाहुल्य और प्राचुर्य रहे। ऐसी सुव्यवस्था हो कि मातृभूमि में सुख, सौभाग्य और ऐश्वर्य की सतत वृष्टि होती रहे।

विट् नाम वित्त अथवा अर्थ-क्षमता का है। अर्थ-क्षमता अथवा आर्थिक स्थिति जिस देश की सुदृढ़ होती है उसी देश की अन्तः बाह्य साख सुस्थिर रहती है। आर्थिक व्यवस्था किसी भी देश के आरोहण में प्रमुख स्थान रखती है। वैश्य-वर्ग और अन्तर्देशीय व्यापार अर्थ-व्यवस्था का स्तम्भ है।

प्रतीची पर आरोहण कर,
तेरी रक्षा करे जगती,
वैरूप साम, सप्तदश स्तोम,
वर्षा ऋतु और विडैश्वर्य।

**उदीचीमा रोहानुष्टुप् त्वावतु वैराजं सामैकविंश स्तोमः शरदृतुः फलं द्रविणम् ॥ (य १०/१३)**

**उदीचीम् आ-रोह अनु-स्तुप् त्वा अवतु वैराजम् साम एक-विंशः स्तोमः शरत् ऋतुः फलम् द्रविणम् ॥**

१) मातृभूमे ! (उदीचीं आ-रोह) उदीची पर आरोहण कर। उत्तर दिशा में भी मातृभूमि सर्वतः समुच्च और समुन्नत रहे।

उदीची नाम उत्तर दिशा का है। उदीची सोम, रुद्र और अशनि की दिशा है। सोम रसवान् है। रुद्र रुतों-रोगों का विनाशक है। अशनि नाम विद्युत् का है जो प्रकाश और अनन्त शक्ति तथा गति की प्रदात्री है।

देश में रसों, पुष्टिकर पेयों, रसीली वनस्पतियों का बाहुल्य हो। राष्ट्रजन हों सब रोगमुक्त और सुपुष्ट। प्रकाश, कला-कौशल तथा उद्योगों की वृद्धि के लिये हो विद्युत् का प्राचुर्य। तब ही मातृभूमि का स्थायित्व के साथ आरोहण होरहा होता है।

२) (त्वा) तुझे/तेरी (अवतु) रक्षा करे (अनु-स्तुप्) अनु-स्तवन, (वैराजं साम) वैराज साम, (एक-विंशः स्तोमः) एकविंश स्तोम, (शरत् ऋतुः) शरद् ऋतु, (फलं द्रविणम्) फल धन।

अनुष्टुप् नाम अनु-स्तवन का है। मातृभूमि में प्रत्येक वस्तु, प्रत्येक कृति, प्रत्येक गति और चेष्टा, प्रत्येक रचना एक-एक करके अनु-स्तुत्य हो। जिधर देखें, जिधर दृष्टि पड़े, उधर ही सब कुछ स्तुत्य हो। अनुष्टुप् नाम दक्षता का भी है। राष्ट्रजन सुदक्ष हों और वे सब काम सुदक्षता के साथ करें तो निस्सन्देह मातृभूमि में सब कुछ अनु-स्तुत्य होजाये।

विविध राजों से राजित, विविध शोभनीयताओं से सुशोभित जो साम हो उसे वैराज साम कहते हैं। सभी राष्ट्रजन समान रूप से सब प्रकार की सुशोभनीयताओं से सुशोभित रहते हुए एकरूप रहें। रहन-सहन, वस्त्र-आवास, वेश-भूषा, शिक्षा-दीक्षा, स्वास्थ्य-सौन्दर्य—सबका सब कुछ समानरूपेण सुशोभनीय हो। तब ही राष्ट्रजन सर्वतः सन्तुष्ट रहते हुए मातृभूमि की समानेन सम्यक् सुरक्षा और सुसेवा करते हैं।

संवत्सर के बारह मास और प्रजा के नव अधिकार मिलकर एकविंश [२१] स्तोम सिद्ध होता है। अन्न, वस्त्र, आवास, वृत्ति [रोजगार], शिक्षा, चिकित्सा, सुरक्षा, सम्मान और न्याय—ये हैं नवाधिकार जो किसी भी देश में किसी भी व्यक्ति को सम्प्राप्त रहने चाहियें। सुरक्षार्थ मातृभूमि में बारहों महीने नवाधिकारों की प्राप्ति का सुयश सर्वत्र गूंजता रहे।

शरद् ऋतु भी मातृभूमि की रक्षा करे। शरद् ऋतु ओषधियों की ऋतु है। इस ऋतु में ओषधियों तथा पौष्टिक पाकों का सेवन किया जाता है। यह ऋतु स्वास्थ्यवर्धक होती है। मातृभूमि स्वास्थ्यकर ओषधियों से आपूर रहे और उसकी सम्पूर्ण प्रजा स्वस्थ और सुरूपित रहे।

ओषधियां फलवती हों। फलरूपी धन से मातृभूमि सर्वत्र लदी रहे। फलाहार प्राकृत, सात्त्विक और सुपच आहार है। अन्न सकल फलों का सर्वोपरि फल है। अन्न ही प्रमुख खाद्य-सम्पदा है। खाद्य ही ब्रह्म, क्षत्र और विट् का प्राण है। खाद्य के अभाव में वे निष्प्राण हो जाते हैं। मातृभूमि की सुरक्षार्थ सारा देश अन्नैश्वर्य से आप्लावित रहना चाहिये। फल शब्द का प्रयोग यहां तथ्यतः श्रमफल के लिये हुआ है। श्रम ही प्रत्येक क्षेत्र में सुफलदायी है। श्रम ही अर्थ का जनक है। ब्रह्म, क्षत्र और विट् के साथ श्रम का संयोग होने पर मातृभूमि फूलती-फलती है।

**उदीची पर आरोहण कर,**
**तेरी रक्षा करे अनुष्टुप्,**
**वैराज साम, एकविंश स्तोम,**
**शरद् ऋतु और श्रमैश्वर्य।**

**ऊर्ध्वामा रोह पङ्क्तिस्त्वावतु शाक्वररैवते सामनी त्रिणवत्रयस्त्रिंशौ स्तोमौ हेमन्तशिशिरावृतू वर्चो द्रविणं प्रत्यस्तं नमुचेः शिरः ॥** (य १०/१४)

**ऊर्ध्वाम् आ-रोह पंक्तिः त्वा अवतु शाक्वर-रैवते सामनी त्रिनव-त्रयस्त्रिंशौ स्तोमौ हेमन्त-शिशिरौ ऋतू वर्चः द्रविणम् प्रति-अस्तम् नमुचेः शिरः ॥**

१) मातृभूमे ! (ऊर्ध्वा आ-रोह) ऊर्ध्वा पर आरोहण कर। ऊपर की दिशा में भी मातृभूमि सर्वतः समुच्च और समुन्नत रहे।

ऊर्ध्वा नाम ऊपर [अन्तरिक्ष, आकाश] दिशा का है। ऊर्ध्वा आदित्य [सूर्य], पर्जन्य [मेघ] और बृहस्पति [वायु] की दिशा है। मातृभूमि पर सूर्य सानन्द तपे, जब जहां जितनी वृष्टि की आवश्यकता हो तब वहां उतनी ही वृष्टि हो, पवन जीवनप्रदता के साथ प्रवाहित हो। वृक्षों की बहुतायत से यथासमय वृष्टि होती है, सूर्य के अति-ताप से रक्षा होती है; पवन में जीवन-तत्त्व अधिकतम होता है। आकाश से मातृभूमि की रक्षा के लिये ऊर्ध्वशक्ति, आकाशीय वायुयान-सैन्य-शक्ति अक्षुण्ण हो।

२) (त्वा) तुझे/तेरी (अवतु) रक्षा करे (पंक्तिः) पंक्ति, (शाक्वर-रैवते सामनी) शाक्वर साम तथा रैवत साम, (त्रिणव-त्रयस्त्रिंशौ स्तोमौ) त्रि-नव स्तोम तथा तीन+तीस स्तोम, (हेमन्त-शिशिरौ ऋतू) हेमन्त और शिशिर ऋतुयें, (वर्चः द्रविणम्) वर्च धन।

पंक्ति का अर्थ है क़तार, प्रतिष्ठा, यज्ञ। पंक्ति लक्षण है क्रम, व्यवस्था, अनुशासन, मर्यादा, आज्ञानुवर्तन, अनुसरण, नियमपालन तथा तत्परता का। मातृभूमि के सब मानव नितान्त पांक्त हों, पंक्तिबद्ध होकर अपने-अपने कर्तव्यांश का पालन करें, पंक्तिबद्ध होकर सर्वत्र विचरण करें, पंक्तिबद्ध होकर यज्ञस्थलों तथा सभाओं में बैठें, पंक्ति-व्यवस्था के साथ यानों में चढ़ें और उतरें, यथाक्रम सार्वजनिक कार्य करें। इस प्रकार वर्तने से मातृभूमि की सर्वत्र प्रतिष्ठा होती है और सब काम सुविधा के साथ होते हैं।

शाक्वर = शक्ति-गान। साम = मिलकर। जिस शक्ति-संचारक और प्रबल प्रेरणाप्रदायक राष्ट्रगान अथवा मातृभूमिगान को गहन श्रद्धा के साथ सब मिलकर गाते हैं उसका नाम शाक्वर साम है। रैवत नाम घोष का है। सब मिलकर वीर-भावना के साथ मातृभूमि के जिस जयघोष से आकाश को गुंजाते हैं उसका नाम रैवत साम है। राष्ट्रजन खड़े होकर शक्ति और प्रबल प्रेरणा का संचार करनेवाले मातृभू-गान अथवा राष्ट्रगान का एक स्वर से गान करें, विशेष राष्ट्रीय आयोजनों तथा संग्रामों में आकाश-गूंजी जयघोष करें।

मनसा, वाचा, कर्मणा—तीन प्रकार से मन्त्र ४ में उल्लिखित नौ विभागों का प्रशस्तीकरण करते हुए मातृभूमि का स्तवन करना त्रि+नव [३+९] स्तोम है।

मनसा, वाचा, कर्मणा—तीन प्रकार से निम्न-लिखित तीस निधियों का प्रशस्तीकरण करते हुए मातृभूमि का स्तवन करना त्रयःत्रिंशः [३+३०] स्तोम है—

१) मन्त्र ४ में उल्लिखित विभाग……………९
२) मन्त्र १०—१४ में उल्लिखित ऋतु…………६
३) मन्त्र १०—१४ में उल्लिखित धन…………५
४) दिशायें……………………………………१०
३०

दसों दिशाओं में नव विभागों, छहों ऋतुओं और पांचों धनों की प्रशस्तियां सदा सर्वदा गूंजती रहें।

हेमन्त और शिशिर ऋतुयें भी मातृभूमि की

रक्षा करें। हेमन्त जाठर, जठराग्नि की ऋतु है और शिशिर अन्न की। जाठर और अन्न का परस्पर सम्वन्ध है। इसी लिये दोनों ऋतुओं का एक साथ उल्लेख किया गया है। मानव-जीवन में जठराग्नि यज्ञाग्नि है। अन्न हवि है। जठराग्नि के प्रज्वलित होने पर उसमें अन्न की आहुतियां न दी जायें तो जठराग्नि क्रव्याद [क्रव्य अद, कच्चा मांस खाने-वाली] वन जाती है। मातृभूमि में निवास करने वाली मानवों की जठराग्नि के लिये भरपेट अन्न की व्यवस्था होनी चाहिये, अन्यथा राष्ट्र क्षीणकाय और शक्तिहीन होजाता है।

वर्च शव्द का प्रयोग यहां तेज और ओज के लिये हुआ है। मातृभूमि का सम्पूर्ण मानववर्ग तेज और ओज से भरपूर रहना चाहिए। वर्च राष्ट्र का परम धन है। वर्च की छाया में ही व्रह्म, क्षत्र, विट् और श्रम फूलते-फलते हैं। निर्वर्च नागरिक आलस्य और प्रमाद के शिकार होकर मातृभूमि की चतुस्सम्पदा [ व्रह्म, क्षत्र, विट्, श्रम ] से वंचित होजाते हैं।

३) (नमुचेः शिरः) नमुचि का शिर (प्रति-अस्तम्) प्रति-अस्त हो, काटकर फेंका गया हो।

नमुचि का अर्थ है देशद्रोही, भ्रष्टाचारी। नमुचि=न+मुचि, न+मुक्त। ऐसे अपराधों का अपराधी कि जिनके लिये उसे दण्ड-मुक्त न किया जा सके, नमुचि कहलाता है। देशद्रोह और भ्रष्टाचार अक्षम्य अपराध हैं। इन अपराधों के अपराधी को जीने का अधिकार नहीं दिया जाना चाहिये। सार्वजनिक रूप से उनका शिर धड़ से अलग किया जाना चाहिये, ताकि इस प्रकार के अपराधों को करने में सवको भय लगे। जिस देश में नमुचियों को जीने दिया जाता है वह देश और वह राष्ट्र कदापि सुखी और सम्पन्न नहीं रह सकता।

**ऊर्ध्वा पर आरोहण कर,**
**तेरी रक्षा करे पंक्ति,**
**शाक्वर रैवत सामनी**
**स्तोम त्रिणव और त्रयस्त्रिंश,**
**हेमन्त और शिशिर ऋतुयें,**
**वर्चैश्वर्य,**
**नमुचि का शिर काट गिराया।**

सूक्ति—**प्रत्यस्तं नमुचेः शिरः।**
देशद्रोही भ्रष्टाचारी का शिर काटा गया हो।

**सोमस्य त्विषिरसि तवेव मे त्विषिर्भूयात्। मृत्योः पाह्योजो ऽसि सहो ऽस्यमृतमसि ॥**
[य १०/५] (य १०/१५)

**सोमस्य त्विषिः असि तव-इव मे त्विषिः भूयात्। मृत्योः पाहि ओजः असि सहः असि अमृतम् असि ॥**

अव स्वयं क्षत्र क्षत्रपति को सम्वोधन करता हुआ कह रहा है—

१) क्षत्रपते! तू (सोमस्य) क्षत्ररूपी ऐश्वर्य की (त्विषिः) कान्ति (असि) है, (तव-इव मे त्विषिः भूयात्) तेरी-जैसी मेरी कान्ति होजाये।

क्षत्रपति ऐसा प्रकान्त हो कि उसकी कान्ति से समग्र क्षत्र, समस्त मातृभूमि, सारी प्रजा प्रकान्त रहे।

२) क्षत्रपते! (मृत्योः पाहि) मृत्यु से रक्षा कर।

क्षत्रपति के शासन में ऐसी सुव्यवस्था हो कि क्षत्र के किसी भी भाग में महामारियां प्रजा को मृत्यु का ग्रास न वनायें, न कहीं अकाल मृत्युयें हों।

३) क्षत्रपते! तू (ओजः असि) ओज है, (सहः असि) सह है, (अमृतं असि) अमृत है।

तेज, वीर्य [पराक्रम] और वल के संयोग का नाम ओज है। क्षत्रपति को सदैव ओजःपुञ्ज वना रहना चाहिये।

सह नाम सहनशक्ति, मुक़ावला करने की क्षमता, शक्तिशालिता तथा विजयभावना का है। क्षत्रपति सह से सतत ओत-प्रोत रहे।

अमृत नाम मृत्युञ्जय तथा पूर्ण दीर्घ आयुष्य का है। क्षत्र की समग्र प्रजा प्रगान करे—'क्षत्रपति अमर रहे'।

तू क्षत्रैश्वर्य की त्विषि है,
तेरी जैसी हो मम त्विषि।
मृत्यु से रक्षा कर,
तू है ओज,
सह है तू,
तू है अमृत।

सूक्ति—सोमस्य त्विषिरसि।
तू सोम की कान्ति है।
तवेव मे त्विषिर्भूयात्।
तेरी जैसी मेरी कान्ति होजाये।
मृत्योः पाहि।
मृत्यु से रक्षा कर।
ओजो ऽसि सहोस्यमृतमसि।
तू ओज है, शक्तिशाली है, अमृत है।

**हिरण्यरूपा उषसो विरोक उभाविन्द्रा उदिथः सूर्यश्च। आ रोहतं वरुण मित्र गर्त्तं ततश्चक्षाथामदितिं दितिं च मित्रो ऽसि वरुणो ऽसि॥** (य १०/१६)

**हिरण्य-रूपौ उषसः वि-रोके उभौ इन्द्रौ उत्-इथः सूर्यः च। आ-रोहतम् वरुण मित्र गर्त्तम् ततः चक्षायाम् अदितिम् दितिम् च मित्रः असि वरुणः असि॥**

क्षत्रपति को सम्बोधन करने के उपरान्त समग्र क्षत्र अब इन्द्राणी [क्षत्रपति की पत्नी] तथा इन्द्र [क्षत्रपति] को सहसम्बोधन करते हुए कहता है—

१) (हिरण्य-रूपौ इन्द्रौ) हिरण्य-रूप इन्द्राणी-इन्द्र! तुम (उभौ) दोनों (उषसः च सूर्य.) उषाओं तथा सूर्य को (वि-रोके) विशेष रोचकता में (उत्-इथः) उदित करते हो।

हिरण्य नाम सुवर्ण अथवा शुद्ध कुन्दन का है। इन्द्राणी तथा इन्द्र दोनों कुन्दन के समान खरे और भीतर-बाहर से सर्वथा शुद्ध परिशुद्ध रहें। हिरण्य-रूप रहते हुए वे सम्पूर्ण क्षत्र को तथा क्षत्रप्रजा को उषाओं की-सी आभाओं और सूर्य के-से प्रकाश से सुरोचकता में, सुपावन सौन्दर्य में उदित समुदित रखें। सुरोचकता तथा सौन्दर्य के साथ उदय-उत्थान का संयोग रहे।

२) (वरुण) चन्द्र! (मित्र) सूर्य! तुम दोनों (गर्त्त आ-रोहतम्) गर्त पर आरोहण करो।

चन्द्रमुखी और चन्द्रमा के समान प्राह्लादिका होने से इन्द्राणी को वरुण शब्द से और सूर्यसम प्रतापवान् तथा तेजस्वी होने से इन्द्र को मित्र शब्द से सम्बोधन किया गया है।

'गर्त्त पर आरोहण करना' एक वैदिक सदुक्ति है जिसका अर्थ है पतन से बचकर उत्थान की ओर प्रवृत्त रहना। राजसत्ता प्रायः पतन के गर्त्त में गिरा देती है, क्योंकि सौन्दर्य और ऐश्वर्य दोनों ही सत्तावान् के इधर-उधर घूमने लग जाते हैं। इसीलिये वेदमाता ने जनमुख से यह चेतावनी दिलायी है।

३) दोनों (ततः) तत्पश्चात् (अदितिं च दितिं चक्षाथाम्) अदीन और दीन को देखो।

गर्त्त से ऊपर उठे रहकर ही वरुण-इन्द्राणी तथा मित्र-इन्द्र दोनों अदीन और दीन सब पर दृष्टि रख पाते हैं। प्रजा में अदीन और दीन—ये दो वर्ग सदा रहते हैं। साधनसम्पन्न व्यक्तियों के समूह को यहां अदिति के नाम से उल्लिखित

किया गया है और साधनहीन व्यक्तियों के समूह को दिति के नाम से। साधनसम्पन्नों की पहुंच सत्ता के उच्चतम शिखर तक हो जाती है, साधनहीनों की नहीं। गर्त्त पर आरोहित इन्द्राणी तथा इन्द्र ही अदीन और दीन सभी प्रजा को समान रूप से देखते हैं। क्षत्र-दम्पती तक सभी की पहुंच होनी चाहिये। दोनों की सब पर समान दृष्टि रहनी चाहिये। क्षत्र का कोई भी वर्ग उनकी पहुंच से वंचित और उनकी दृष्टि से ओझल न रहना चाहिये।

४) इन्द्र! तू (मित्रः असि) मित्र है, क्षत्र का सूर्य है। सर्वोदित रहता हुआ सूर्यरश्मियों के समान सर्वत्र सब कुछ देख और जान।

५) इन्द्राणि! तू (वरुणः असि) वरुण है, क्षत्र की चन्द्रिका है। चन्द्रवत् चन्द्रित रहती हुई क्षत्र की समग्र प्रजा पर दृष्टि रख।

**हिरण्यरूप इन्द्र-इन्द्राणि,**
**दोनों करो उदित विरोक में,**
**उषाओं को और सूर्य को।**
**इन्द्र! वरुण! आरोहण तुम करो गर्त्त पर,**
**ततः देखो तुम अदिति को और दिति को,**
**तू है मित्र और तू वरुण है।**

**सोमस्य त्वा द्युम्नेनाभि षिञ्चाम्यग्नेर्भ्राजसा सूर्यस्य वर्चसेन्द्रस्येन्द्रियेण।**
**क्षत्राणां क्षत्रपतिरेध्यति दिद्यून् पाहि ॥** (य १०/१७)

**सोमस्य त्वा द्युम्नेन अभि-सिञ्चामि अग्नेः भ्राजसा सूर्यस्य वर्चसा इन्द्रस्य इन्द्रियेण।**
**क्षत्राणाम् क्षत्र-पतिः एधि अति दिद्यून् पाहि ॥**

पूर्व-मन्त्र में क्षत्र ने इन्द्र और इन्द्राणी का अभिषेकपूर्व सम्बोधन किया था। इस मन्त्र में क्षत्र-पुरोहित क्षत्र की अखिल प्रजा की ओर से इन्द्र का राज्याभिषेक करता हुआ कह रहा है—

१) मैं (त्वा) तुझे (अभि-सिंचामि) अभिषिक्त करता हूं, सर्वतः सींचता-संचारता हूं (सोमस्य द्युम्नेन) चन्द्रमा के द्युम्न से, (अग्नेः भ्राजसा) अग्नि के भ्राज से, (सूर्यस्य वर्चसा) सूर्य के वर्च से, (इन्द्रस्य इन्द्रियेण) इन्द्र की इन्द्रिय से।

द्युम्न का अर्थ है ज्योतिर्मय सम्पदा। यहां इस शब्द का प्रयोग सौम्यता, चन्द्रमुखता, सुमुखता के लिये हुआ है। इन्द्र [क्षत्रपति] चन्द्रमुख हो। उसकी आकृति हो अतिशय सोहनी, मोहनी, मनोहारिणी, और स्वभाव हो उसका अतिशय सौम्य।

भ्राज नाम ऊष्मा का है। अग्नि की ऊष्मा जिस प्रकार सब ओर के वातावरण में व्याप रही होती है, उसी प्रकार क्षत्रजनों के लिये इन्द्र की प्रेम-ऊष्मा सर्वत्र व्याप रही हो।

वर्च शब्द का प्रयोग तेज अथवा प्रताप के लिये हुआ है। इन्द्र हो सूर्यसम तेजःपुञ्ज और अतिशय प्रतापशाली।

इन्द्रिय शब्द का प्रयोग हुआ है क्षत्ररूपी इन्द्रियसमूह [देह] के लिये। जिस प्रकार इन्द्रिय-समूह [देह] से युक्त रहता हुआ इन्द्रियों का स्वामी इन्द्र [आत्मा] सतत क्रियाशील रहता है, उसी प्रकार इन्द्र [क्षत्रपति] क्षत्ररूपी देह से आत्मना युक्त रहकर सतत गतिशील रहे।

२) क्षत्रपते! तू (क्षत्राणां क्षत्रपतिः एधि) क्षत्रों का क्षत्रपति हो/रह।

पति नाम स्वामी और रक्षक का है। स्वामी का काम रक्षण और पोषण है, शोषण नहीं। क्षत्रपति को चाहिये वह अपने क्षत्रों तथा क्षत्रजनों का संरक्षण तथा सम्पोषण करे।

३) क्षत्रपते! तू (दिद्यून् अति-पाहि) प्रकाशों को/का अति-रक्षण कर।

प्रकाशों की रक्षा में मातृभूमि, क्षत्र, राष्ट्र, समाज, परिवार, व्यक्ति—सबका अतिरक्षण, नितान्त-सुरक्षण संनिहित है। विवेक, सुविद्या, धर्म, आस्तिक्य, सुशिक्षा, सदाचार, सद्विचार, सुमर्यादायें, ज्ञान, विज्ञान, सुभावनायें, बोध, प्रबोध वे प्रकाश हैं जिन्हें सम्पूर्ण क्षत्र में पूरते रहना क्षत्रपति की शासन-व्यवस्था का प्रधान कार्य होना चाहिये।

करता हूं अभिषिक्त तुझे मैं
सोम्य चन्द्र की सोम्यता से,
अग्नि-भ्राज से, सूर्य-वर्च से,
और इन्द्र की इन्द्रिय से।
रह क्षत्रों का क्षत्रपति तू,
अतिरक्षा कर प्रकाशों की।

सूक्ति—क्षत्राणां क्षत्रपतिरेधि।
क्षत्रों का क्षत्रपति हो।
अति दिद्यून् पाहि।
प्रकाशों को/का अतिरक्षण कर।

**इमं देवा असपत्नं सुवध्वं महते क्षत्राय महते ज्यैष्ठ्याय महते जानराज्यायेन्द्रस्येन्द्रियाय। इममुष्य पुत्रममुष्यै पुत्रमस्यै विश एष वो ऽमी राजा सोमो ऽस्माकं ब्राह्मणानां राजा॥**
[य ९/४०]　　　　(य १०/१८)

**इमम् देवाः असपत्नम् सुवध्वम् महते क्षत्राय महते ज्यैष्ठ्याय महते जान-राज्याय इन्द्रस्य इन्द्रियाय। इमम् अमुष्य पुत्रम् अमुष्यै पुत्रम् अस्यै विशे एषः वः अमी राजा सोमः अस्माकम् ब्राह्मणानाम् राजा॥**

और अब क्षत्र-पुरोहित स्वयं क्षत्रजनों को सम्बोधन करता हुआ कहता है—

१) (अमी देवाः) वे देवो! (इमं असपत्नं पुत्रम्) इस असपत्न पुत्र को, (इमं अमुष्य पुत्रम्) इस उस [क्षत्र] के पुत्र को, (सुवध्वम्) सुप्रेरो (महते क्षत्राय) महान् साम्राज्य के लिये, (महते-ज्यैष्ठ्याय) महान् सुमहानता के लिये, (महते जानराज्याय) महान् जन-राज्य के लिये, (इन्द्रस्य इन्द्रियाय) इन्द्र के इन्द्रिय के लिये, (अमुष्यै अस्यै विशे) उस इस प्रजा के लिये।

'अमी देवाः, वे देव' हैं क्षत्र में निवास करनेवाले देव-कोटि के प्रजा जन, दिव्य क्षत्र जन। क्षत्र की समस्त प्रजा दिव्यताओं से युक्त देव-कोटि की प्रजा हो, क्षत्र में ऐसी आर्ष शिक्षा-दीक्षा की व्यवस्था होनी चाहिये।

असपत्न का अर्थ है शत्रुरहित और शत्रुतारहित। जो स्वयं किसी से और स्वयं जिससे कोई शत्रुता न करे वह असपत्न है। जो सबको मित्र की दृष्टि से देखता और बर्तता है वही असपत्न है। जो सर्वहित और सर्वसुख सम्पादन करता है वही असपत्न है।

पुत्र शब्द का धात्वर्थ है नरक से तारनेवाला। नरक नाम दुःखावस्था और दुःखस्थल का है। प्रजा हो देव-कोटि की और क्षत्रपति हो क्षत्र का असपत्न पुत्र, बिना भेदभाव समग्र प्रजा के दुःखों, क्लेशों और अभावों का निराकरण करनेवाला। क्षत्र के प्रजाजन हों दिव्य देव और दिव्य देवियां। क्षत्रपति हो उस क्षत्र का नरक-निवारक, अपि च पाप और ताप से तारनेवाला।

दिव्य प्रजा की प्रेरणा, प्रीति और सहकृति के द्वारा क्षत्रपति अपने क्षत्र में सुमहान् साम्राज्य की स्थापना करे, वह सुमहान् साम्राज्य जिसमें सर्वत्र महान् सुमहानता हो, जिसमें क्षत्रव्यापी महान् जन-राज्य हो, जिसमें इन्द्र [आत्मा] का इन्द्रिय [आत्मिक ऐश्वर्य] हो। जिस क्षत्र में क्षत्रव्यापी महानता, महान् जनराज्य तथा अध्यात्म-सम्पदा [आस्तिकता तथा धार्मिकता] हो वही क्षत्र सच्चा क्षत्र है और सच्चा स्वर्ग है। जिस क्षत्र में क्षुद्रता,

स्वार्थपरता, जनशोषण तथा नग्न भौतिकवाद का बोलवाला होता है वह क्षत्र घोर नरक है।

जनराज्य का अर्थ जनता की मनमानी नहीं है। जनराज्य का अर्थ है वह राज्य जिसमें जनता की भौतिक समृद्धि तथा आत्मिक उन्नति की निर्बाध प्रगति होती है। जनराज्य का अर्थ है वह राज्य जिसमें जनहित सर्वोपरि साध है। यही भाव 'अमुष्यै अस्यै विशे' शब्दों में निहित है। महत् क्षत्र, महत् महानता, महत् जनराज्य—सब कुछ उस इस प्रजा के लिये हो जिसके आश्रय से क्षत्र चिरस्थायी होता है और जिसके लिये क्षत्र प्रस्थापित किया जाता है।

२) (अमी देवाः) वे देवो! (एषः सोमः) यह सोम (वः राजा) तुम्हारा राजा है, तुम क्षत्रियों का राजा है; (अस्माकं ब्राह्मणानां राजा) हम ब्राह्मणों का राजा है।

सोम शब्द का प्रयोग यहां पूर्णिमा के पूर्ण चन्द्र के समान सम्पूर्ण कलाओं से युक्त इन्द्र अथवा क्षत्रपति के लिये हुआ है। राजा का अर्थ है रञ्जन करनेवाला, प्रसन्न रखनेवाला, सुखयिता।

प्रजा में दो ही वर्ग होते हैं—ब्राह्म और क्षात्र। विधाननिर्माता वेधा हैं ब्राह्म। विधान का परिपालन करने और करानेवाले हैं क्षात्र। क्षत्र-पुरोहित ब्राह्म वर्ग से सम्बन्धित है, ब्राह्म वर्ग का प्रतिनिधि है। अतः स्ववर्ग तथा क्षात्र वर्ग को सम्बोधन करते हुए उसने कहा है—यह क्षत्रपति तुम क्षात्रजनों का और हम ब्राह्मजनों का समान राजा है। उभय वर्ग क्षत्रपति के व्यक्तित्व के प्रति समान रूप से सनिष्ठ और सुबद्ध रहें।

**वे देवो,**<br>**इस असपत्न पुत्र को,**<br>**उस इस क्षत्र के सुपुत्र को,**<br>**करो प्रेरणा**<br>**महत् क्षत्र के लिये,**<br>**महती ज्येष्ठता के लिये,**<br>**महान् जनराज्य के लिये,**<br>**आत्मा के ऐश्वर्य के लिये।**<br>**यह सोम है तुम्हारा राजा,**<br>**हम ब्राह्मणों का राजा।**

सूक्ति—सोमो ऽस्माकं ब्राह्मणानां राजा।<br>सोम हम ब्राह्मणों का राजा है।

प्र पर्वतस्य वृषभस्य पृष्ठान्नावश्चरन्ति स्वसिच इयानाः। ता आववृत्रन्नधरागुदक्ता अहिं बुध्न्यमनु रीयमाणाः। विष्णोर्विक्रमणमसि विष्णोर्विक्रान्तमसि विष्णोः क्रान्तमसि ॥ (य १०/१९)

**प्र पर्वतस्य वृषभस्य पृष्ठात् नावः चरन्ति स्व-सिचः इयानाः। ताः आ-अववृत्रन् अधराक् उत्-अक्ताः अहिम् बुध्न्यम् अनु-रीयमाणाः। विष्णोः वि-क्रमणम् असि विष्णोः वि-क्रान्तम् असि विष्णोः क्रान्तम् असि ॥**

क्षत्रजनों के प्रति अपने सम्बोधन को जारी रखते हुए क्षत्र-पुरोहित कहे चला जारहा है—

१) दिव्य प्रजाओ! (पर्वतस्य वृषभस्य पृष्ठात्) पर्वमय मेघ की पृष्ठ से (इयानाः) गमन करती हुई (स्व-सिचः नावः) स्वसिञ्चनशील नौकायें (प्र-चरन्ति) प्रचरण करती हैं।

मेघ की पृष्ठ से पर्वतों तथा मैदानों में वृष्टियां होती हैं। वृष्टियों के जल से नदियां तथा झीलें आपूर होजाती हैं जिनमें स्वयं को [स्वयं के तलों को] सींचने [तर रखने] वाली नौकायें सर्वत्र विचरती हैं और मानवों तथा भारों को इस पार से उस पार पहुंचाती हैं। उसी प्रकार प्रजायें भी सर्वैश्वर्यों तथा सुखसाधनों की वृष्टि करनेवाले क्षत्र, अपि च पर्वत के समान क्षत्र के

पर्व-पर्व [विभाग-विभाग, वर्ग-वर्ग] को उन्नत करनेवाले क्षत्रपति के आश्रय से नौकावत् तैरें और क्षत्र की सुखसुविधाओं को सब तक पहुंचायें।

२) (ताः उत्-अक्ताः) वे ऊर्ध्वगामिनियें (बुध्न्यं अहिम्) आन्तरिक्ष्य अहि को, अन्तःकरण में निहित सर्प [विकार, पाप, अज्ञान] को (अनु-रीयमाणाः) निरन्तर बहाकर दूर करती हुई (अधराक्) नीचे से (आ-अववृत्रन्) व्याप गयी हों।

क्षत्र की वे प्रजायें हों उदक्त, ऊर्ध्वगामिनी, उत्थानोन्मुख। ऊर्ध्वगमन के लिये प्रजाओं को चाहिये कि वे आध्यात्मिक साधना द्वारा अन्तःकरण के मलों को ज्ञानवारि में धो-धोकर बहाती रहें। अन्तःकरण का शोधन नीचे से आरम्भ करके ऊपर को व्यापा जाता है। नाभि से नीचे का लोक अधम लोक है। नाभि से ऊपर ग्रीवामूल तक अन्तःकरण अथवा मध्यम लोक है। ग्रीवामूल से ऊपर उत्तम लोक अथवा द्यौ है। प्रजायें अधम लोक पर संयम करके अन्तःकरण की पापभावनाओं को धो डालें। फिर और ऊपर चढ़कर अपने द्युलोक का शोधन करें। इस प्रकार पावनता का नीचे से ऊपर तक व्यापन करें।

अब क्षत्रपति को सम्बोधन करता हुआ क्षत्र-पुरोहित कहता है—

१) क्षत्रपते ! तू (विष्णोः वि-क्रमणं असि) विष्णु का विक्रमण है।

विष्णु का अर्थ है व्यापनेवाला। विष्णु शब्द का प्रयोग यहां व्यापनशील क्षत्रपति के लिये हुआ है। विक्रमण का अर्थ है विविध दिशाओं में क्रमण करनेवाला। क्षत्रपति को चाहिये, वह क्षत्रव्यापी क्रमण-भ्रमण करता हुआ जनसम्पर्क तथा निरीक्षण करता रहे।

२) तू अपने (विष्णोः वि-क्रान्तं असि) व्यापक क्षत्र का विक्रान्त है।

विक्रान्त का अर्थ है विविधतया गहराई में गया हुआ, आर-पार गया हुआ, गहनशील। क्षत्रपति को चाहिये व्यापक क्षत्र के प्रत्येक विषय और कार्य में वह गहराई के साथ प्रवेश करे।

३) तू (विष्णोः क्रान्तं असि) विष्णु का क्रान्त है। तू अपने व्यापक क्षत्र का गहन चिन्तक तथा व्यवस्थापक है।

पर्वत वृषभ की पृष्ठ से<br>
बहती हुई स्वसिच नौकायें<br>
करती हैं सब ओर प्रचरण।<br>
ऊर्ध्वगामिनियें वे व्यापा<br>
करती हैं नीचे से ऊपर,<br>
बुध्न्य अहि को सतत निरन्तर<br>
बहा लेजातीं।<br>
तू है विष्णु का विक्रमण,<br>
तू है विष्णु का विक्रान्त,<br>
तू है विष्णु का क्रान्त।

**प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा रूपाणि परि ता बभूव। यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्त्वयममुष्य पितासावस्य पिता वयं स्याम पतयो रयीणाम् स्वाहा। रुद्र यत्ते क्रिवि परं नाम तस्मिन् हुतमस्यमेष्टमसि स्वाहा॥**

[ऋ १०. १२१. १०, य २३/६५, अ ७. ७९. ४, ७. ८०. ३] (य १०/२०)

प्रजा-पते न त्वत् एतानि अन्यः विश्वा रूपाणि परि ता बभूव। यत्-कामाः ते जुहुमः तत् नः अस्तु अयम् अमुष्य पिता असौ अस्य पिता वयम् स्याम पतयः रयीणाम् स्वाहा। रुद्र यत् ते क्रिवि परम् नाम तस्मिन् हुतम् असि अमा-इष्टम् असि स्वाहा॥

क्षत्रपति के अभिषेक में उपस्थित सर्वजन प्रार्थना करते हैं—

१) (प्रजा-पते) ! (एतानि ता विश्वा रूपाणि) इन उन सब रूपों को (त्वत् अन्यः) तुझसे भिन्न (न परि बभूव) नहीं व्यापा हुआ है, नहीं जाने हुए है।

२) हम (यत्-कामाः) यत्काम (ते जुहुमः) तेरे प्रति होमें, तेरे प्रति प्रस्तुत करें, (नः) हमारी (तत्) वह [वह-वह कामना] (अस्तु) [सिद्ध, सार्थक] होवे।

३) (अयं) यह [क्षत्रपति] (अमुष्य) उस [क्षत्र] का (पिता) पिता हो और (असौ) वह [क्षत्र] (अस्य) इस [क्षत्रपति] का (पिता) पिता हो।

४) (वयम्) हम [सब प्रजाजन और क्षत्रपति] (स्याम) हों (रयीणाम् पतयः) ऐश्वर्यों के स्वामी।

५) हममें हो परस्पर (स्वाहा) स्वाहा की भावना।

६) (रुद्र) ! (ते यत् क्रिवि परं नाम) तेरा जो क्रिवि उत्कृष्ट नाम है, तू (तस्मिन् हुतं असि) उसमें हुत है, तू (अमा-इष्टं असि) अमा-इष्ट है। उस अमेष्ट पर, गृह-गृह के उस इष्ट देवता पर सब अपना स्व-सर्वस्व (स्वाहा) स्वाहा करने को तत्पर रहें।

१) पति नाम स्वामी और रक्षक का है। स्वामी का धर्म भक्षण करना नहीं, रक्षण करना है। सच्चा स्वामी रक्षा करता है, पोषण करता है, वर्धन करता है। रक्षण में ही स्वामित्व की महिमा है। परमात्मा समस्त सृष्टि की अखिल प्रजा का स्वामी और रक्षक है। इसी से उसे प्रजापति कहा गया है। सृष्टि में जितने भी रूप हैं, रूपाकृति से युक्त जितने भी प्राणी और पदार्थ हैं, उन सबमें वह व्यापा—समाया हुआ है। उनके भीतर-बाहर जो कुछ है और होरहा होता है उस सबको वह सदैव जान रहा होता है। विचारों और भावनाओं तक को वह जान रहा होता है। वह सर्वव्यापक और सर्वज्ञ है।

२) यत्काम=यत्+काम। यत् का अर्थ है जो। काम का अर्थ है कामना। जो-जो भी कामना जिसमें हो वह यत्काम है। हममें से प्रत्येक के अन्तः में जो-जो जितनी कामनायें हैं, वे हम सब यत्काम हैं। प्रजा काममायी होती है। 'प्रजापति कामनाओं को पूर्ण करनेवाला है। प्रजापते ! क्षत्रमंगल की जो-जो कामनायें हम तेरे प्रति करें हमारी वह-वह कामना तेरे अनुग्रह से फलवती हों'।

३) पिता का अर्थ भी रक्षक है। 'यह क्षत्रपति उस क्षत्र का रक्षक हो और वह क्षत्र इस क्षत्रपति का रक्षक हो। यह क्षत्रपति सदैव ऐसी सुमति से युक्त रहे कि यह उस क्षत्र का सतत संरक्षण करे और वह रक्षित क्षत्र नितराम् इस क्षत्रपति की रक्षा करें'।

४) 'सुरक्षित क्षत्र तथा क्षत्रपति की छाया में निवास करनेवाले हम सब प्रजाजन भौतिक और आत्मिक ऐश्वर्यों के स्वामी हों'।

५) 'उभय ऐश्वर्यों से सम्पन्न रहते हुए हम सब 'स्वाहा' की भावना से ओत-प्रोत रहें। हम सब परस्पर एक-दूसरे की उन्नति के लिये ऐश्वर्यों का आदान-प्रदान करते रहें'।

६) क्षत्रपति को यहां 'रुद्र' शब्द से सम्बोधन किया गया है। रुतों [रोगों] का नाश करनेवाला रुद्र कहाता है। व्यक्तियों के अन्तः-बाह्य रोग, परिवारों की मर्यादाहीनता, सामाजिक अनुशासन-हीनता तथा आचारहीनता, राष्ट्रीय भ्रष्टाचार, शासनिक अस्वच्छता तथा अक्षमता, इत्यादि वे रोग हैं जिनका निराकरण क्षत्रपति रुद्र को और उसकी शासन-व्यवस्था को सदा करते रहना है।

रुद्र क्षत्रपति का परमोत्कृष्ट नाम है 'क्रिवि'। क्रिवि का अर्थ है सक्रम कर्तृत्व, पूर्ण कर्मक्षमता। रुद्र क्षत्रपति वही है जो क्रिवि हो, कर्मशील हो,

क्षमतायुक्त हो, सर्वशक्तिमान् हो, जो बातूनी और वाचाल न होकर कठोरता के साथ कर्तव्य पालन करने और करानेवाला हो और दृढ़ता के साथ न्याय-व्यवस्था तथा आचार-संहिता का परिपालक हो। क्षत्रपति का जो क्रिवि परमोत्कृष्ट नाम है, वह उसमें [उस नाम की प्रतिष्ठा में] हुत सुहुत हो, पूर्णतया अर्पित हो।

अमेष्टम्=अमा-इष्टम्। अमा नाम घर का है। अमेष्ट का अर्थ है घरों का इष्ट, घर-घर का इष्ट। जो क्षत्रपति अपने क्रिवि शुभ नाम को सार्थक करता है वह अपने क्षत्र के सकल गृहों का इष्ट देव बन जाता है, परिवार-परिवार और जन-जन के इष्ट-अभीष्ट को पूरा करनेवाला देवता बन जाता है। गृह-गृह में ऐसे उस इस इष्ट देवता का स्तवन होता है। सब उस पर तन, मन, धन स्वाहा करते हैं।

'रुद्र क्षत्रपते! तेरा जो 'क्रिवि' परम नाम है, तू अपने उस नाम में आत्मना सुहुत है। तू गृह-इष्ट है, घर-घर का इष्ट देवता है। उस तेरे प्रति सब प्रजाजन स्वाहा की भावना से सतत प्रीतिमान रहें। प्रजापति सदा सर्वदा हम सबको ऐसी शुभ प्रेरणा करता रहे'।

प्रजापते,<br>
इन उन सब रूपों<br>
को तुझ-भिन्न नहीं व्यापा है।<br>
हम यत्काम तेरे प्रति होमें,<br>
वह-वह हमारी मनोकामना<br>
पूरी होवे।<br>
पिता यह उसका,<br>
पिता वह इसका,<br>
हों हम स्वामी ऐश्वर्यों के,<br>
स्वाहा।<br>
रुद्र,<br>
तेरा जो श्रेष्ठ नाम है<br>
क्रिवि,<br>
तू है उसमें सुहुत,<br>
इष्ट है तू घर-घर का,<br>
स्वाहा।

**इन्द्रस्य वज्रो ऽसि मित्रावरुणयोस्त्वा प्रशास्त्रोः प्रशिषा युनज्मि। अव्यथायै त्वा स्वधायै त्वारिष्टो अर्जुनो मरुतां प्रसवेन जयापाम मनसा समिन्द्रियेण॥** (य १०/२१)

**इन्द्रस्य वज्रः असि मित्रावरुणयोः त्वा प्र-शास्त्रोः प्र-शिषा युनज्मि। अव्यथायै त्वा स्वधायै त्वा अरिष्टः अर्जुनः मरुताम् प्र-सवेन जय आपाम मनसा सम् इन्द्रियेण॥**

क्षत्रपति के अभिषेक के उपरान्त क्षत्रपुरोहित सेनापति को क्षत्र तथा क्षत्रपति के प्रति निष्ठा [वफ़ादारी] की दीक्षा देता है—

१) सेनापते! तू (इन्द्रस्य वज्रः असि) तू क्षत्रपति का वज्र है।

वज्र नाम उस शस्त्र का है जिसके द्वारा वर्जन किया जाता है। सेनापति क्षत्रपति का वह वज्र है, वह वर्जनसाधन है जिसके द्वारा बाह्य आक्रमणों तथा आन्तरिक उपद्रवों का वर्जन किया जाता है। क्षत्र की सीमाओं की बाह्य आक्रमणों से रक्षा करना और क्षत्र की सीमाओं के भीतर विद्रोहों तथा उपद्रवों का शमन करना सेनापति का उत्तरदायित्व है। सेनापति सदैव ऐसा सतर्क, सन्नद्ध और तत्पर रहे कि बाह्य आक्रमणों और आन्तरिक विप्लवों का अविलम्ब वर्जन किया जा सके।

२) मैं (त्वा) तुझे (प्रशास्त्रोः मित्रावरुणयोः प्रशिषा) प्रशासक मित्र और वरुण के प्रशासन से (युनज्मि) युक्त—दीक्षित करता हूं।

प्रशासन के दो पक्ष हैं—जनप्रशासन [सिविल एडमिनिस्ट्रेशन] तथा रक्षाप्रशासन [डिफेंस

एडमिनिस्ट्रेशन]। सेनापति का उत्तरदायित्व दोनों प्रशासनों के प्रति समान है। क्षत्र में शान्ति तथा व्यवस्था बनाये रखने में उसे जनप्रशासन को पूर्ण सहयोग देना है और क्षत्र की सीमाओं की रक्षा के लिये उसे रक्षा प्रशासन को पूर्णतया सज्ज और सक्षम रखना है। मित्र नाम जनप्रशासन का है, वरुण नाम रक्षाप्रशासन का।

३) मैं (त्वा अव्यथायै युनज्मि) तुझे अव्यथा के लिये युक्त—दीक्षित करता हूं। सेनापति की संरक्षता में क्षत्र में कहीं भी व्यथा, उत्पीड़न, त्रास न हो। सब सर्वत्र सुरक्षित, स्वतन्त्र, सुप्रसन्न और निर्भय रहें।

४) मैं (त्वा) तुझे (स्वधायै) स्व-धा के लिये (युनज्मि) युक्त-दीक्षित करता हूं।

स्वधा नाम स्व-धा, आत्म-धारणा, आत्म-विश्वास का है। सेनापति का अनुशासन ऐसा दृढ़ और उसकी रक्षा-व्यवस्था ऐसी व्यापक हो कि सम्पूर्ण क्षत्र में प्रत्येक व्यक्ति आत्मधारणा तथा आत्मविश्वास के साथ अपने कर्तव्य तथा व्यवसाय का निर्वहन कर रहा हो।

५) (अरिष्टः अर्जुनः) न्यायशील और सुन्दर तू (मरुतां प्र-सवेन) वीरों के पराक्रम से (जय) विजय सम्पादन कर।

अरिष्ट=अ+रिष्ट, नहीं हिंसा—अत्याचार, न्यायशील। अर्जुन का अर्थ है सुन्दर। सेनापति जहां न्यायशील हो, वहां वह शोभनीय आकृति से भी सुशोभित हो। उसके सैनिक ऐसे वीर, प्रशिक्षित तथा पराक्रमी हों कि वे प्रत्येक क्षेत्र और संग्राम में पूर्ण विजय सम्पादन करें।

६) हम सब प्रजाजन तेरे प्रति (मनसा इन्द्रियेण) मन से और तन [शरीर] से (सं-आयाम) सम्यक् संयुक्त रहें।

विजय के लिये सेना और जनता दोनों का सहकार अनिवार्य है। सेनापति ऐसा सर्वप्रिय हो कि क्षत्र की समग्र प्रजा उसके प्रति तन-मन से सहकार-युक्त रहे।

तू है वज्र इन्द्र का,<br>
करता हूं संयुक्त तुझे मैं<br>
प्रशासक मित्र और वरुण के<br>
प्रशासन से।<br>
करता हूं संयुक्त तुझे अव्यथा के लिये,<br>
करता हूं संयुक्त तुझे स्व-धा के लिये,<br>
न्यायशील और सुन्दर तू,<br>
वीरों के सुपराक्रम से,<br>
विजय-पर-विजय सम्पादन कर।<br>
रहें युक्त हम<br>
तन और मन से।

सूक्ति—अरिष्टो अर्जुनो मरुतां प्रसवेन जय।
न्यायशील और सुन्दर तू वीरों के सुपराक्रम से विजय सम्पादन कर।

मा त इन्द्र ते वयं तुराषाडयुक्तासो अब्रह्मता विदसाम।<br>
तिष्ठा रथमधि यं वज्रहस्ता रश्मीन् देव यमसे स्वश्वान्॥<br>
(य १०/२२)

मा ते इन्द्र ते वयम् तुरा-षाट् अयुक्तासः अ-ब्रह्मता वि-दसाम।<br>
तिष्ठ रथम् अधि यम् वज्र-हस्त आ रश्मीन् देव यमसे सु-अश्वान्॥

और अब सेनापति-सहित सेना के शिरःस्थ अधिकारी तथा सैनिक गण क्षत्रपति के प्रति वफ़ादारी की शपथ लेते हैं—

१) (वज्र-हस्त देव इन्द्र) वज्रहस्त दिव्यगुणयुक्त अग्रणे! (ते वयम्) वे हम (ते) तेरे हैं, तेरे प्रति निष्ठावान् [वफ़ादार] हैं। हम तुझसे

(अयुक्तासः मा) अयुक्त नहीं [होंगे]।

वज्र हो हाथ में जिसके उसे वज्रहस्त कहते हैं। यहां वज्र से तात्पर्य सैन्य वल है। सैन्य वल का परम अध्यक्ष स्वयं क्षत्रपति ही है। उसी के हाथ में सम्पूर्ण सैन्य वल है। दिव्य गुणों का पुन्ज होने से क्षत्रपति देव है।

'वज्रहस्त देव इन्द्र! हम तेरे हैं और तेरे प्रति सदैव वफ़ादार रहेंगे। हम अपनी पूर्ण निष्ठा के साथ तेरे प्रति युक्त रहेंगे। किसी भी अवस्था में हम तुझसे विद्रोह न करेंगे'।

२) हम (अब्रह्मता वि-दसाम) अब्रह्मता को विनष्ट करें/करते रहें।

अब्रह्मता नाम ब्रह्मविहीनता का है। ब्रह्मता का अर्थ है आस्तिकता, धार्मिकता, विवेक। अब्रह्मता का अर्थ है नास्तिकता, अधार्मिकता, मूर्खता। रुद्र क्रिविशील धर्मात्मा क्षत्रपति के प्रति विद्रोह करने का कारण अब्रह्मता ही है। ब्रह्मता से युक्त सैनिक अपने को सदा अब्रह्मता से दूर रखते हैं।

३) (तुरा-षाट्) शीघ्र-सह, शीघ्र मुक़ाविला करनेवाला, सद्यः विजय सम्पादन करनेवाला तू (यं रथम्) जिस राजयान को/पर (अधितिष्ठ) अधिष्ठित हो।

युद्ध में अथवा राजयात्रा में क्षत्रपति के जाने-आने के लिये सुरक्षित अभेद्य राजयान हो और वह उसमें सुरक्षा के साथ अधिष्ठित हुआ करे। अंगरक्षक सैनिक राजयान तथा क्षत्रपति का सदैव रक्षण करें।

४) तू (सु-अश्वान् रश्मीन्) सु-तीव्रगामी किरणों को (आ-यमसे) पूर्णतया नियन्त्रण करता है।

अश्व का अर्थ है आशुगामी, तीव्रगामी, शीघ्र-गामी। रूप-सौन्दर्य से उत्तेजित काम की रश्मियां अतिशय तीव्रगामिनी होती हैं। जहां क्षत्रनिष्ठ क्षत्रपति का यह परम धर्म है कि वह स्वयं काम-रश्मियों के उद्वेग से विचलित न होकर सदैव संयम का अवलम्व करे, वहां सैन्य शक्ति का यह भी परम कर्तव्य है कि वह क्षत्रपति को विलास की ओर प्रवृत्त न होने दे।

वज्रहस्त देव इन्द्र,<br>
हैं वे हम तेरे,<br>
होवें नहीं अयुक्त,<br>
करते रहें विदीर्ण सतत अब्रह्मता को।<br>
तुराषाट् तू हो अधिष्ठित<br>
राजयान पर।<br>
करता है तू सुनियन्त्रित<br>
तीव्रगामिनी रश्मियों को।

सूक्ति—ते इन्द्र ते वयम्।<br>
इन्द्र, वे हम तेरे हैं।<br>
अब्रह्मता विदसाम।<br>
हम नास्तिकता को विनष्ट करें।

**अग्नये गृहपतये स्वाहा सोमाय वनस्पतये स्वाहा मरुतामोजसे स्वाहेन्द्रस्येन्द्रियाय स्वाहा। पृथिवि मातर्मा मा हिंसीर्मो अहं त्वाम्॥** (य १०/२३)

अग्नये गृह-पतये स्वाहा सोमाय वनस्पतये स्वाहा मरुताम् ओजसे स्वाहा इन्द्रस्य इन्द्रियाय स्वाहा। पृथिवि मातः मा मा हिंसीः मो अहम् त्वाम्॥

वफ़ादारी की शपथ लेने के उपरान्त सेनापति सेना के निरःस्थ अधिकारियों तथा सैनिक गणों से स्वाहा-घोष कराता है—

| सेनापति | सैन्याधिकारी तथा सैनिक गण |
|---|---|
| गृहपतये अग्नये | स्वाहा |

वनस्पतये सोमाय स्वाहा
मरुतामोजसे स्वाहा
इन्द्रस्य इन्द्रियाय स्वाहा

१) हम (गृह-पतये अग्नये स्वाहा) गृह-पति अग्नि के लिये स्व सर्वस्व स्वाहा करने को उद्यत रहें।

क्षत्रपति ही गृहपति अग्नि है। गृह-पति का अर्थ है गृह का स्वामी और रक्षक। अग्नि का अर्थ है अग्रणी, आगे लेजानेवाला। क्षत्ररूपी गृह का गृहपति निस्सन्देह क्षत्रपति ही है और वही है क्षत्र का अग्रणी।

'गृहपति अग्नि के रक्षण और आदेशपालन के लिये हम सदैव स्व सर्वस्व स्वाहा करने को उद्यत रहेंगे'।

२) हम (वनस्पतये सोमाय स्वाहा) वनस्पति सोम के लिये स्व सर्वस्व स्वाहा करने को उद्यत रहेंगे।

वनस्पतिः वनःपतिः। वन=समूह। पति=स्वामी, रक्षक। क्षत्र के प्रजा-समूह का रक्षक होने से क्षत्रपति 'वनस्पति' है। माली जिस प्रकार वन [वृक्षसमूह] का सिंचन, पालन और रक्षण करता है, उसी प्रकार क्षत्रपति के प्रशासन द्वारा प्रजा-समूह का सर्वतः सुसिंचन, पालन, पोषण, रक्षण होता है। सोम नाम रस का है। रस जिस प्रकार वनस्पति-समूह का सोम है, उसी प्रकार क्षत्रपति प्रजासमूह का सोम है।

'वनस्पति सोम के रक्षण और आदेश-पालन में हम सदा सर्वदा स्व सर्वस्व स्वाहा करेंगे'।

३) हम (मरुतां ओजसे स्वाहा) मरुतों के ओज के लिये सुहुत रहेंगे।

मरुत् नाम प्रबल पवन और वीर का है। पवन भी तो वीर हैं। पवनों का प्रबल वेग सागरों, वनों, पर्वतों, यानों और बस्तियों को झकोर देता है। उसी प्रकार वीरों, वीर सैनिकों का ओज रिपु-दलों को परे धकेल कर विजय-पर-विजय सम्पादन करता है।

क्षत्रपति ही मरुतों का ओज है। क्षत्रपति के उस ओज के लिये मरुत् गण आत्मना हुत सुहुत रहें।

४) हम (इन्द्रस्य इन्द्रियाय स्वाहा) क्षत्रपति के क्षत्रैश्वर्य के लिये सुहुत रहेंगे। क्षत्रपति के क्षत्रैश्वर्य के सुरक्षण तथा संवर्धन के लिये हम जी-जान से सतत अर्पित रहेंगे।

स्वाहा-घोष से प्रप्रेरित होकर अपने क्षत्र के भूभाग अथवा पृथिव्यंश का अपने मानस में अव-लोकन करके क्षत्रपति कहता है—(पृथिवि मातः)! तू (मा मा हिंसीः) मुझे न हिंस और (अहं त्वां मो) मैं तुझे न [हिंसूं]। क्षत्रभूमे! तू मुझे क्षति न पहुँचाये, मैं तुझे क्षति न पहुँचाऊं। तू मेरा परित्याग न करे, मैं तेरा परित्याग न करूं।

क्षत्रपति कोई भी ऐसी गति अथवा चेष्टा न करे जिससे क्षत्र की क्षति हो। ऐसा करने से वह सदैव अपनी क्षत्रभूमि से संयुक्त रहेगा। क्षत्रपति अपने क्षत्र की सीमाओं से यथासम्भव अनुपस्थित न रहे।

गृहपति अग्नि के लिये
रहें सुहुत हम।
वनस्पति सोम के लिये
रहें सुहुत हम।
मरुतों के ओज के लिये
रहें सुहुत हम।
इन्द्र के इन्द्रिय के लिये
रहें सुहुत हम।
पृथिवि मातः,
मुझ न हिंस,
तुझे न हिंसूं।

सूक्ति—पृथिवि मातर्मा मा हिंसीर्मो अहं त्वाम्।
पृथिवि मातः, तू मुझे न हिंस, मैं तुझे न हिंसूं।

हंसः शुचिषद्वसुरन्तरिक्षसद्धोता वेदिषदतिथिर्दुरोणसत् ।
नृषद्वरसदृतसद्व्योमसदब्जा गोजा ऋतजा अद्रिजा ऋतं बृहत् ॥

[ऋ ४.४०.५, य १२/१४] (य १०/२४)

हंसः शुचि-सत् वसुः अन्तरिक्ष-सत् होता वेदि-सत् अतिथिः दुरोण-सत् ।
नृ-सत् वर-सत् ऋत-सत् व्योम-सत् अप्-जाः गो-जाः ऋत-जाः अद्रि-जाः ऋतम् बृहत् ॥

स्वाहा-घोष के उपरान्त अभिषेक में उपस्थित सर्वजन क्षत्रपति के प्रति मंगलकामना-द्योतक मंगल-गान करते हैं—

१) क्षत्रपते ! तू (हंसः) हंस है (शुचि-सत्) पवित्रता में स्थित ।

क्षत्रपति हंस के समान नितान्त श्वेत, शुद्ध, निर्मल रहे। वह परम हंस के समान अनासक्त रहता हुआ क्षत्र-साधना तथा राष्ट्र की सुसेवा करे।

२) तू (वसुः) वसु है (अन्तरिक्ष-सत्) अन्तरिक्ष में स्थित ।

सूर्य अन्तरिक्ष का वसु है। अन्तरिक्ष में स्थित हुआ वह अपने सम्पूर्ण मण्डल में प्रकाश करता है। चन्द्र अन्तरिक्ष का वसु है। अन्तरिक्ष में स्थित हुआ वह अपने मण्डल में रात्रियों को ज्योतिर्मयी करता है। क्षत्रपति क्षत्ररूपी अन्तरिक्ष का वसु है। वह सूर्य-चन्द्र-वत् उसमें प्रखर प्रकाश और शुभ्र ज्योत्स्ना जगमगाये ।

३) तू (होता) होता है (वेदि-सत्) वेदि पर स्थित ।

वेदि नाम उस पवित्र स्थान का है जहां बैठकर यजमान यज्ञ करते हैं, जिस पर आसीन होकर ब्रह्मा यज्ञ का निरीक्षण तथा शोधन करता है। होता शब्द का प्रयोग यहां होम का निष्पादन करानेवाले ब्रह्मा के लिये हुआ है। क्षत्र पवित्र वेदि है। राजवर्ग और प्रजावर्ग यजमान हैं। क्षत्रपति क्षत्रवेदि पर निर्वहन होनेवाले राष्ट्र-यज्ञ का वह 'होता' है जो अनवरत सतर्कता के साथ उसका निरीक्षण तथा संशोधन करता है।

४) तू (अतिथिः) अतिथि है (दुरोण-सत्) गृहों में स्थित, (नृ-सत्) नरों में स्थित, (वर-सत्) वरों में स्थित, (ऋत-सत्) ऋतों में स्थित, (व्योम-सत्) व्योमों में स्थित, (अप्-जाः) अप्-जा, (गो-जाः) गो-जा, (ऋत-जाः) ऋत-जा, (अद्रि-जाः) अद्रि-जा, (ऋतम् बृहत्) ऋत विशाल ।

अतिथि का अर्थ है सतत गमन—भ्रमण करनेवाला, पूज्य, सर्वत्र विचरण करके सर्वजनों के विचार और आचार का शोधन करनेवाला। क्षत्रपति को पूज्य पावन अतिथि के समान समस्त क्षत्र में सदैव परिभ्रमण करते हुए प्रत्येक क्षेत्र, विभाग और वर्ग का निरीक्षण तथा संशोधन और साथ ही जनसम्पर्क करते रहना चाहिये। अतिथि नाम बिना तिथि निश्चित किये परिभ्रमण करनेवाले का भी है। क्षत्रपति को जहां पूर्वनिश्चित-तिथि-पूर्वक क्षत्र का परिभ्रमण करना चाहिये, वहां उसे अवस्था-विशेष में तिथियों की पूर्व-सूचना दिये बिना भी परिभ्रमण करना चाहिये।

क्षत्रपति हो—

१) (दुरोण-सत्) गृहों में स्थित, गृह-गृह में प्रतिष्ठित । घर-घर में उसके व्यक्तित्व के प्रति निष्ठा हो ।

२) (नृ-सत्) नरों में स्थित, नर-नायकों में विख्यात ।

३) (वर-सत्) वरों—श्रेष्ठों में स्थित। प्रजाजनों में जो वरणीय और उत्कृष्टजीवी जन हैं, उनमें भी उसकी वरणीयता की प्रतिष्ठा हो।

४) (ऋत—सत्) ऋतों—ऋताचारियों—सदाचारियों में स्थित। सदाचारियों में उसके सदाचार की प्रतिष्ठा हो।

५) (व्योम-सत्) व्योमों में स्थित। व्योम नाम आकाश का है। यहां व्योम शब्द का प्रयोग हृदय के लिये हुआ है। हृदय-हृदय में उसके लिये आत्मनिजता निहित हो।

६) (अप्-जाः) अप्-जा। 'अप्' नाम जलों का है। जाः का अर्थ है प्रादुर्भूत, उत्पन्न, प्रकट, प्रकाशित। अब्जाः नाम कमल पुष्प का है। राष्ट्रपति विलासों की कीचड़ और वासनाओं के जल से ऊपर उठा हुआ वह 'अब्जाः' हो जो आत्मना प्रजा-रञ्जन की अनासक्त और निर्लेप साधना करे।

७) (गो-जाः) गो-जा, रश्मि-पुञ्ज, सूर्य। वह हो सूर्यवत् ज्ञान-विज्ञान से सुप्रकाशित और क्षत्र का सुप्रकाशक।

८) (ऋत-जाः) ऋत-जा। वह हो अनृत से मुक्त और सत्य का प्रकाशक।

९) (अद्रि-जाः) अद्रि से प्रादुर्भूत। अद्रि नाम मेघ और पर्वत का है। वह हो मेघ के समान वर्षक और पर्वत के समान उच्च। उसका शासन हो प्रजा में सुखैश्वर्य की वृष्टि करनेवाला और उसका व्यक्तित्व हो सुमहान्।

१०) (ऋतम् बृहत्) ऋत महत्। उसका ऋत हो व्यापक। ऋत शब्द का प्रयोग यहां अनुशासन और कर्तव्य-निष्ठा के अर्थ में हुआ है। उसकी शासन-व्यवस्था में राष्ट्र-व्यापी अनुशासन तथा कर्तव्य-निष्ठा प्रतिष्ठित हो।

हंस शुचिता में स्थित,<br>
वसु अन्तरिक्ष में स्थित,<br>
होता वेदि में स्थित,<br>
अतिथि गृहों में स्थित,<br>
नरों में स्थित, वरों में स्थित,<br>
ऋतों में स्थित, व्योमों में स्थित,<br>
जलजा, रश्मिजा, सत्यजा, अद्रिजा,<br>
ऋत व्यापक विशाल।

**इयदस्यायुरस्यायुर्मयि धेहि युङ्ङसि वर्चो ऽसि वर्चो मयि धेह्यूर्गस्यूर्जं मयि धेहि। इन्द्रस्य वां वीर्यकृतो बाहू अभ्युपावहरामि ॥** (य १०/२५)

**इयत् असि आयुः असि आयुः मयि धेहि युङ् असि वर्चः असि वर्चः मयि धेहि ऊर्क् असि ऊर्जम् मयि धेहि। इन्द्रस्य वाम् वीर्य-कृतः बाहू अभि-उपावहरामि ॥**

मंगलगान से सुप्रभावित हुआ राष्ट्र का संरक्षक क्षत्रपति सृष्टिरूपी क्षत्र के क्षत्रपति परमात्मदेव से विनय करने लगता है—

१) सृष्टिरूपी अखिल क्षत्र के क्षत्रपते! तू (इयत् असि) इतना है।

अनन्त, असीम, अपार सृष्टिक्षत्र का अपने मानस में अवलोकन करता हुआ क्षत्रपति सहसा कह उठता है—तू इतना है। कितना? इतना! इस 'इयत्—इतना' में अनन्त, असीम, अपार समाया हुआ है। 'प्रभो! अनन्त असीम है तू और अनन्त असीम है तेरा क्षत्र'! इयत् है रचयिता, इयत् है इयत् की रचना।

२) इयत् तू इयत् का (आयुः असि) आयु है, संजीवन है, (मयि आयुः धेहि) मुझमें आयु स्थापन कर। मुझमें उस आयु का, उस संजीवन का संचार कर जिसके आश्रय से तेरे सृष्टि-क्षत्र का निर्बाधता के साथ सुसंचालन हो रहा है।

३) देव! तू (युङ् असि) योक्ता है। इयत् तू

इस इयत् का संयोजक है, इस इयत् को क्रम-चक्र में युक्त करनेवाला है। तू ही इस इयत् का (वर्चः असि) तेज है। तेरे तेज से ही यह सम्पूर्ण इयत् प्रकाश रहा है। (मयि वर्चः धेहि) मुझमें तेज स्थापन कर। तेरे जिस संयोजित वर्च से तेरा यह सारा इयत् गतिमान् है, अपने उस संयोजक तेज का मुझमें आधान कर दे, ताकि मैं अपने इस क्षत्र का सम्यक्तया संचालन कर सकूं।

४) परम तेज! इयत् तू इस इयत् का (ऊर्क् असि) ऊर्क् है. (मयि ऊर्जं धेहि) मुझमें ऊर्ज स्थापन कर।

ऊर्क् का ही द्वितीया विभक्ति का रूप ऊर्ज है। ऊर्क् का प्रयोग अन्न, वल, ओज और पराक्रम के लिये होता है। अन्न से ही वल, ओज, वीर्य, पराक्रम की सिद्धि होती है। इयत् परमात्मा ही इयत् क्षत्र का इयत् अन्न, वल, ओज और वीर्य है। 'प्रभो! अपने ऊर्क् से मुझे ऊर्जित करदे। तेरे ऊर्क् से युक्त होकर मैं अपने इस क्षत्र का सुसंचालन करूं'।

भावना द्वारा इयत् परमात्मा के इयत् संजीवन, संयोजन, वर्च, ऊर्क् को अपने भीतर संधारण करके अपनी सम्पूर्ण इच्छा-शक्ति के साथ क्षत्रपति अपने वाहुओं को फैलाकर कहता है—मुझ इस (वीर्य-कृतः इन्द्रस्य) पराक्रम-कारी क्षत्रपति के (वां वाहू) तुम दो वाहुओं को (अभि-उपावहरामि) अभिमुख घुमाता—प्रसारता हूं।

क्षत्र और क्षत्रपति के उभय वाहु क्षत्र की रक्षा और समृद्धि करें। तेज और वल, प्रकाश और पुरुषार्थ, ज्योति और शक्ति—ये दो वाहु हैं जो क्षत्रभूमि और राष्ट्र की सुरक्षा तथा समृद्धि सम्पादन करते हैं।

तू है इतना,<br>
तू आयु है,<br>
मुझमें आयु प्रस्थापन कर।<br>
तू है योक्ता,<br>
तू वर्च है,<br>
मुझमें वर्च प्रस्थापन कर।<br>
तू है ऊर्क्,<br>
मुझमें ऊर्ज प्रस्थापन कर।<br>
वीर्यकृत इन्द्र के तुम दो<br>
वाहुओं को फैलाता हूं।

सूक्ति—इयदसि।

तू इतना है।<br>
आयुरस्यायुर्मयि धेहि।<br>
तू संजीवन है; मुझमें संजीवन स्थापन कर।<br>
वर्चो ऽसि वर्चो मयि धेहि।<br>
तू तेज है; मुझमें तेज स्थापन कर।

**स्योनासि सुषदासि क्षत्रस्य योनिरसि।**<br>
**स्योनामा सीद सुषदामा सीद क्षत्रस्य योनिम् आ-सीद॥** (य १०/२६)<br>
**स्योना असि सु-सदा असि क्षत्रस्य योनिः असि।**<br>
**स्योनाम् आ-सीद सु-सदाम् आ-सीद क्षत्रस्य योनिम् आ-सीद॥**

क्षत्र की सम्पूर्ण पृथिवी को लक्ष्य करके क्षत्रपति अपने दोनों वाहुओं को फैलाते हुए, सव ओर प्रसारते हुए, कहता है—

१) क्षत्रभूमे! तू (स्योना) सुखयित्री, सुखमयी, सुखप्रदा (असि) है। तू सम्पूर्ण क्षत्रवासियों को सव सुख-सुविधा देनेवाली है।

क्षत्रपति का शासन ऐसा सुशासन हो कि अखिल क्षत्रभूमि में प्रजा को सकल सुख-सुविधायें सहजतया उपलब्ध रहें।

२) क्षत्रभूमे! तू (सु-सदा) सुष्ठुतया स्थित रहनेवाली, सुष्ठुतया स्थित रखनेवाली (असि) है।

क्षत्रपति के शासन में ऐसी सुव्यवस्था हो कि

क्षत्र की सम्पूर्ण भूमि पर सुख, शान्ति और स्वस्ति की सदैव प्रस्थापना रहे और समग्र प्रजा उस पर सानन्द निवास करे।

३) क्षत्रभूमे ! तू (क्षत्रस्य योनिः असि) क्षत्र की योनि है।

'तू क्षत्र की वह योनि है जिसमें क्षत्र की समग्र प्रजा अन्तर्निहित है। समग्र प्रजा तुझमें सुखपूर्वक निवास करती हुई वृद्धि—समृद्धि से युक्त रहे'।

क्षत्रपति का सुशासन ऐसा सेवाभावी हो कि क्षत्रयोनि में निवास करनेवाली समग्र प्रजा सर्वतः सुरक्षित और संवर्धित रहे।

अब क्षत्र की सारी प्रजा को लक्ष्य करके क्षत्रपति अपनी दोनों बाहुओं को सब ओर प्रसारते हुए कहता है—

१) क्षत्रप्रजे ! तू इस (स्योनाम्) सुखयिनी पर (आ-सीद) विराज, स्थित रह, स्थिरता के साथ निवास कर।

क्षत्रशासन ऐसा स्थिर हो कि प्रजा सुस्थिरता के साथ निवास करे।

२) क्षत्रप्रजे ! इस (सु-सदाम्) सु-सदा पर, सुनिवास प्रदान करनेवाली क्षत्र-भूमि पर (आ-सीद) विराज, स्थिरता के साथ संस्थित रह।

३) क्षत्रप्रजे ! इस (क्षत्रस्य योनिम्) क्षत्र की योनि पर (आ-सीद) विराज, स्थिरता के साथ निवास कर।

क्षत्रभूमि वह योनि बनी रहे जिसमें अखिल प्रजा सतत सुरक्षित और संवर्धित रहे।

तू स्योना है,<br>
सु-सदा है तू,<br>
तू है क्षत्र की योनि।<br>
स्योना पर विराज तू,<br>
सु-सदा पर विराज तू,<br>
क्षत्र की योनि पर विराज तू।

**नि षसाद धृतव्रतो वरुणः पस्त्यास्वा। साम्राज्याय सुक्रतुः॥**

[ऋ १.२५.१०, य २०/२] (य १०/२७)

**नि-ससाद धृत-व्रतः वरुणः पस्त्यासु आ। साम्राज्याय सु-क्रतुः॥**

यह क्षत्रगान [राष्ट्र-गान] है। यह क्षत्रपति के प्रति क्षत्र की अटल निष्ठा का प्रगीत है—(धृत-व्रतः) व्रतों का धारण करनेवाला, क्षत्र-विधानों का पालन करने-करानेवाला, राष्ट्रीय व्रतों का परिपालक, क्षत्र के उत्तरदायित्वों का अपने बलवान् कन्धों पर निर्वहन करनेवाला, (सु-क्रतुः) सु-कर्मा, सुकृतिसम्पन्न, सुन्दर शोभन आचारों से सुशोभित, (वरुणः) वरणीय क्षत्रपति, पुरुषोत्तम सम्राट् (साम्राज्याय) साम्राज्यार्थ (पस्त्यासु) प्रजाओं में, गृहों में, राजमहलों में, राजप्रासादों में (आ-नि-ससाद) सम्यक् विराजा हुआ है, सतत विराजा रहे, सन्तत व्यापा रहे।

क्षत्रपति अथवा राष्ट्रपति हो धृत-व्रत, सुव्रतों का धारण—पालन करनेवाला। व्रत नाम विधान-विहित कर्तव्य तथा अधिकार का भी है। क्षत्रपति विधान-विहित कर्तव्यों का पालन करे और सम्पूर्ण साम्राज्य [क्षत्र] में उनका पालन कराये। साथ ही वह विधान-सम्मत जनाधिकारों की भी रक्षा करे और कराये।

वह हो सु-क्रतु, सुकृतियों का सुसम्पादक, सारे साम्राज्य में सुकर्मों तथा श्रेष्ठाचारों के प्रवाहों को सुप्रवाहित रखनेवाला।

वह हो वरुण, चन्द्रमा के समान वरणीय गुणों से सुशोभित, जल के समान साम्राज्य का सुसिंचन करनेवाला, आदर्श आचारों और व्यवहारों से सुशोभित, साम्राज्य में वरणीय गुण-कर्म-स्वभावों

की प्रस्थापना करनेवाला ।
विराज रहा है,
रहे विराजा,

धृतव्रत सुक्रतु वरुण क्षत्रपति
प्रजाओं में, राजगृहों में,
साम्राज्य के लिये ।

**अभिभूरस्येतास्ते पञ्च दिशः कल्पन्तां ब्रह्मँस्त्वं ब्रह्मासि सवितासि सत्यप्रसवो वरुणो ऽसि सत्यौजा इन्द्रो ऽसि विशौजा रुद्रो ऽसि सुशेवः । बहुकार श्रेयस्कर भूयस्करेन्द्रस्य वज्रो ऽसि तेन मे रध्य ॥** (य १०/२८)

**अभि-भूः असि एताः ते पञ्च दिशः कल्पन्ताम् ब्रह्मन् त्वम् ब्रह्मा असि सविता असि सत्य-प्रसवः वरुणः असि सत्य-ओजाः इन्द्रः असि विश-ओजाः रुद्रः असि सु-शेवः । बहु-कार श्रेयः-कर भूयः-कर इन्द्रस्य वज्रः असि तेन मे रध्य ॥**

क्षत्रगान को, क्षत्रपति के प्रति निष्ठा-प्रगीत को, जारी रखते हुए क्षत्र प्रगान किये जारहा है—

१) ब्रह्मन् ! बहु-कार ! श्रेयःकर ! भूयःकर !

क्षत्रपति/राष्ट्रपति के लिये ये सम्बोधन बड़े महत्वसूचक हैं ।

ब्रह्म नाम परमात्मा, आत्मा, वेद, विवेक, ज्ञान, विज्ञान, अध्यात्मसम्पदा और सत्त्व का है । जो ब्रह्म को जानता और मानता है वह ब्रह्मा है । ब्रह्मा का सम्बोधन है ब्रह्मन् । इस सम्बोधन से सम्बोध होरहा है कि क्षत्रपति, राष्ट्रपति, राजा हो अनिवार्यतः परमात्मपरायण, आत्मवित्, वेदनिष्ठ, विवेकी, तत्त्वज्ञानी, विज्ञानवेत्ता, अध्यात्मसम्पदा से सम्पन्न और सत्त्वमय ।

'बहु-कार' सम्बोधन से प्रकट होरहा है कि क्षत्रपति में बहुत कार्य करने की क्षमता होनी चाहिये । प्रजा की उन्नति तथा क्षत्र की समृद्धि के लिये क्षत्रपति को बहुत-से कार्य करने होते हैं । अतः उसे बहु-कार होना ही चाहिये ।

'श्रेयस्कर' सम्बोधन श्रेयः-कारिता का द्योतक है । श्रेय का अर्थ है कल्याण, हित, मंगल । क्षत्रपति हो क्षत्र तथा प्रजा का कल्याण, हित, मंगल सम्पादन करनेवाला । उसकी शासनपद्धति हो सर्वकल्याणकारिणी । श्रेयस्कर सम्बोधन इसी तत्त्व का सम्पादन कर रहा है ।

भूयः का अर्थ है पुनः-पुनः, अधिकाधिक । नृपति हो पुनः-पुनः अधिकाधिक क्षत्र की वृद्धि तथा प्रजा की सुसेवा करनेवाला । 'भूयस्कर' सम्बोधन इसी तथ्य का प्रकाशन कर रहा है ।

२) तू (अभि-भूः असि) अभिभू है ।

अभिभू का अर्थ है परास्त—पराजित करनेवाला । क्षत्रपति हो क्षत्र के शत्रुओं को परास्त और क्षत्र-भूमि पर आक्रमण करनेवाले आक्रान्ताओं को पराजित करके विजय सम्पादन करनेवाला । वह हो कठिन प्रसंगों, विकट परिस्थितियों और विघ्न-बाधाओं को चीरकर साफल्य निष्पादन करनेवाला ।

३) (त्वं ब्रह्मा असि) तू ब्रह्मा है ।

[ब्रह्मा की व्याख्या ऊपर की जा चुकी है] । क्षत्रपति हो ब्राह्म गुणों से युक्त ।

४) तू (सविता असि सत्य-प्रसवः) सविता है सत्य-प्रसव ।

सविता नाम स्रष्टा, प्रकाशक और प्रेरक का है । प्रसव नाम है धन, ऐश्वर्य, प्रेरणा और उत्पादन का । सत्य है धनैश्वर्य जिसका, सत्य के आश्रय से जो भौतिक और आत्मिक ऐश्वर्यों का उत्पादन तथा सम्पादन करता और कराता है, उसकी संज्ञा 'सत्य-प्रसव' है । साम्राज्य का सम्राट् हो स्रष्टा [निर्माण-क्षमता से युक्त], सुप्रकाशक, प्रबल प्रेरक और सत्य-प्रसव, सत्य-धन, सत्य-ऐश्वर्य ।

५) तू (वरुणः असि सत्य-ओजाः) वरुण है सत्य-ओज।

वरुण प्रतीक है वरणीयता का, सोम्यता का, चन्द्रता और आह्लाद का। सत्य हो ओज जिसका वही सत्य-ओज है। सत्य ही परम बल है। सम्राट् हो समस्त वरणीयताओं से युक्त वरुण और सत्य-रूपी ओज से युक्त परम ओजस्वी। वरणीयताओं से युक्त ओज ही सुन्दर सुशोभनीय ओज है।

६) तू (इन्द्रः असि विश-ओजाः) इन्द्र है प्रजाओं का ओज।

सम्राट् हो अपने इन्द्र [आत्मा, आत्म-ओज] से विश [प्रजा] को ओज-आपूर रखनेवाला, प्रजाओं को ओज प्रदान करनेवाला, प्रजाओं में ओज संचार करनेवाला। ओज-आपूर प्रजाओं से युक्त सम्राट् ही प्रत्येक क्षेत्र में राष्ट्र को सुरक्षित और समृद्ध रख सकता है।

७) तू (रुद्रः असि सु-शेवः) रुद्र है सु-शेव।

रुत् नाम रोग का है। रुतों को दीर्ण [नष्ट] करनेवाला जो हो वह रुद्र कहलाता है। 'शेव' का अर्थ है सुख। सु-शेव = सु-सुख, सुसुखयिता, सुष्ठुतया सुखी करनेवाला। 'शेवृ' सेवने। शेवृ धातु, जिससे 'शेव' शब्द सिद्ध होता है, का अर्थ है सेवन करना, सेवा करना। सेवा और सुख का परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध है। जिस प्रकार वैद्य अपनी चिकित्सारूपी सुसेवा से रोगियों को सुखी करता है, उसी प्रकार सम्राट् अपने सुसेवाभावी शासन की सुसेवा द्वारा साम्राज्य की प्रजाओं के रोगों, दुरितों, अभावों की चिकित्सा करके उन्हें सदैव सुखी और सन्तुष्ट रखे।'

८) तू (इन्द्रस्य वज्रः असि) आत्मा का वज्र है।

वज्रो वै वर्जकः। वज्र का अर्थ है वर्जन करनेवाला, वर्जनेवाला, रोकनेवाला, आत्मना आत्मा का संयमन—वशीकार करनेवाला। क्षत्रपति के लिये विहित है कि वह आत्मना अपने आत्मा को पाप-विकार से वर्जित रखे। उसका जीवन आत्मवशीकार से सुयुक्त हो। असंयम और विलास उसका स्पर्श न करने पाये।

९) (ते) तेरे लिये (एताः पंच दिशः) ये पांचों दिशायें (कल्पन्ताम्) शक्ति सम्पादन करें।

सम्राट् की शासन-व्यवस्था से पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, आकाश—पांचों दिशाओं में सर्वत्र शक्ति और क्षमता का साम्राज्य हो, कहीं भी ओर किधर भी दुर्बलता और दुर्बल स्थान न हो।

१०) (तेन) उससे (मे) मेरे लिये, मुझ क्षत्र—साम्राज्य—राज्य के लिये (रध्य) सिद्धि—साफल्य सम्पादन कर।

सम्राट् अपने उस सम्पूर्ण गुणसमूह तथा साधन-सम्पन्नता के आश्रय से साम्राज्य के प्रत्येक पार्श्व में विजयश्री का अर्जन और साफल्यश्री का दर्शन करे।

ब्रह्मन्,
तू है अभिभू जेता,
तू है ब्रह्मा,
तू है सविता सत्य-प्रसव,
तू है वरुण सत्य-ओज,
तू है इन्द्र प्रजा-ओज,
तू है रुद्र सुशेव,
तू है इन्द्र का वज्र।
तेरे लिये ये पांच दिशायें
करें शक्ति संचार।
उससे सम्पादन कर मेरे
लिये ऋद्धि-सिद्धि।

सूक्ति—ते पञ्च दिशः कल्पन्ताम्।
तेरे लिये पांचों दिशायें शक्ति सम्पादन करें।
ब्रह्मँस्त्वं ब्रह्मासि।
ब्रह्मन्! तू ब्रह्मा है।
सवितासि सत्यप्रसवः।
तू सविता है सत्यप्रसारक।
रुद्रो ऽसि सुशेवः।
तू है रुद्र सुसेवी सुखयिता।

**अग्निः पृथुर्धर्मणस्पतिर्जुषाणो अग्निः पृथुर्धर्मणस्पतिराज्यस्य वेतु स्वाहा स्वाहाकृताः सूर्यस्य रश्मिभिर्यतध्वं सजातानां मध्यमेष्ठ्याय ॥** (य १०/२९)

**अग्निः पृथुः धर्मणः पतिः जुषाणः अग्निः पृथुः धर्मणः पतिः आज्यस्य वेतु स्वाहा स्वाहा-कृताः सूर्यस्य रश्मिभिः यतध्वम् स-जातानाम् मध्यमे-स्थ्याय ॥**

क्षत्रगान को जारी रखते हुए क्षत्रपति को लक्ष्य करके क्षत्रप्रजा प्रगान किये जाती है—

१) हमारा (अग्निः) अग्नि है (पृथुः) विस्तीर्ण, विस्तारशील तथा (धर्मणः पतिः) धर्म का पालक। हमारा (अग्निः) अग्नि है (पृथुः) व्यापक, व्यापनशील और (धर्मणः पतिः) धर्म का रक्षक।

अग्नि नाम अग्रणी, नेता, सूर्य, पावक, प्रकाशक का है। क्षत्रपति, राष्ट्रपति, राजा ही क्षत्र, राष्ट्र, राज्य का सर्वोपरि अग्रणी नेता है। वह वह सूर्य है जिसकी रश्मियों से सम्पूर्ण क्षत्र, राष्ट्र, राज्य सुपूत होकर प्रकाशता है। वह वह व्यापक अग्नि है जिससे सम्पूर्ण क्षत्र में व्यापक रूप से धर्म की रक्षा होती है। क्षत्रपति, राष्ट्रपति, राजा को धर्मनिरपेक्ष न होकर धर्मसापेक्ष होना चाहिये। उसे अपने क्षत्र, राष्ट्र, राज्य में वैदिक धर्म का स्वयं पालन करना चाहिये और शिक्षा-विभाग द्वारा उसका सर्वत्र शिक्षण और पालन कराना चाहिये। धर्म ही है जो राजा और प्रजा दोनों को सदाचारयुक्त रखता है। जहां राजा और प्रजा दोनों धर्मपरायण होते हैं वहीं सद्गुणों तथा सदैश्वर्यों की वृद्धि होती है। धर्म का पालयिता राजा और राज्य ही सर्वतः विस्तारता और व्यापता है।

२) वह (आज्यस्य जुषाणः) आज्य का सप्रेम सेवन करता हुआ (स्वाहा) स्वाहा की साथ द्वारा (वेतु) व्यापे, जगमगाये।

आज्य नाम घृत का है। घृत अतिशय स्निग्ध होता है। स्निग्धता ही स्नेह है। प्रजा के स्निग्ध स्नेह का क्षत्रपति सस्नेह सेवन करे। स्नेह में स्वाहा की साथ निहित होती है। जो जिससे स्नेह करता है वह उसके लिये अपना सर्वस्व स्वाहा करता है। जहां राजा प्रजा से स्नेह करता है, वहां प्रजा भी राजा से स्नेह करती है। स्नेह परस्पर स्वाहा-वाद् कराता है। प्रजा राजा को तन, मन, धन अर्पण करती है और राजा प्रजा से प्राप्त सर्वेश्वर्यों को प्रजा के हितार्थ स्वाहा करता है। यह स्वाहावाद् राजा को सम्पूर्ण राज्य में, जन-जन के हृदय में व्याप देता है, जगमगा देता है।

३) और अब क्षत्रप्रजायें स्वयं अपने आपको लक्ष्य करके गाती हैं—(स्वाहा-कृताः) स्वाहाकारिणियो! (सजातानां मध्ये-स्थ्याय) सजातों के मध्य में स्थिति के लिये (सूर्यस्य रश्मिभिः) सूर्य की रश्मियों से (यतध्वम्) यत्न करो। सूर्य की सप्त रश्मियां सजात रश्मियां कहलाती हैं। सात रंग की होते हुए भी वे किरणरूपेण सजात हैं। सातों प्रकार की सजात किरणें रश्मिसेवी समान सूर्य में स्थित रहकर सम्पूर्ण सौर मण्डल के हितार्थ सर्वत्र व्यापकर सहसाधना करती हैं। उसी प्रकार क्षत्र की आज्य-सेवी, स्नेहस्निग्ध विविध प्रदेशों तथा वर्गों की प्रजायें क्षत्र तथा क्षत्रपति के प्रति स्वाहाकारिणी हों। समान क्षत्र में सजात रश्मियों की तरह निवास करती हुई वे क्षत्ररूपी सूर्य की किरणों से प्रेरित और प्रकाशित हों और सहयत्न—सहसाधना करें, राज्य-राज्य के हितार्थ सहप्रयत्न और सहपुरुषार्थ करें।

अग्नि पृथु धर्म का पालक,
अग्नि पृथु धर्म का रक्षक,
व्यापे दमके स्वाहुति द्वारा
करता हुआ सप्रेम आज्य का सेवन।

स्वाहाकारिणियो,
सजातों की मध्यस्थिति के
लिये सूर्य की रश्मियों से
यत्न करो तुम ।

**सवित्रा प्रसवित्रा सरस्वत्या वाचा त्वष्ट्रा रूपैः पूष्णा पशुभिरिन्द्रेणास्मे बृहस्पतिना ब्रह्मणा वरुणेनौजसाग्निना तेजसा सोमेन राज्ञा विष्णुना दशम्या देवतया प्रसूतः प्र सर्पामि ॥**

(य १०/३०)

**सवित्रा प्र-सवित्रा सरस्वत्या वाचा त्वष्ट्रा रूपैः पूष्णा पशुभिः इन्द्रेण अस्मे बृहस्पतिना ब्रह्मणा वरुणेन ओजसा अग्निना तेजसा सोमेन राज्ञा विष्णुना दशम्या देवतया प्र-सूतः प्र-सर्पामि ।।**

जहां-जहां क्षत्रपति की उपस्थिति में क्षत्रगान किया जाता है, वहां-वहां क्षत्रपति अपनी अन्तर्भावना प्रकट करते हुए कहता है—

मैं १) (प्र-सवित्रा सवित्रा) प्रसविता सविता से, २) (सरस्वत्या वाचा) सरस्वती वाणी से, ३) (रूपैः त्वष्ट्रा) रूपों-सहित त्वष्टा से, ४) (पशुभिः पूष्णा) पशुओं-सहित पूषा से, ५) (बृहस्पतिना इन्द्रेण ब्रह्मणा) बृहस्पति इन्द्र विवेक से, ६) (वरुणेन ओजसा) वरुण ओज से, ७) (अग्निना तेजसा) अग्नि तेज से, ८) (सोमेन राज्ञा) सोम राजा से, ९) (विष्णुना) विष्णु से, १०) (दशम्या देवतया) दशमी देवता से (प्र-सूतः) सुप्रेरित होकर (प्र-सर्पामि) प्र-सर्पता हूं, प्रगमन—प्रगति करता हूं ।

१) प्रसविता सविता है प्रकृष्टतया प्रसवन तथा प्रेरणा करनेवाला, जीवन में सूर्य के समान प्रकाशनेवाला आत्मा । आत्मा की प्रेरणा और प्रकाश से सुप्रेरित तथा सुप्रकाशित रहता हुआ क्षत्रपति अपने क्षत्र का सुसंचालन तथा सुप्रकाशन करे ।

२) सरस्वती सरणशीला, सुप्रवाहा ।

सम्राट् अपनी सुसरणशीला तथा सुप्रवाहा वाणी से राजपुरुषों, राजकर्मचारियों तथा प्रजाजनों को प्रप्रेरित करके उन्हें राष्ट्रोन्नति में संलग्न रखे ।

३) 'रूपैः' से तात्पर्य यहां कल्पनाओं से है और 'त्वष्ट्रा' से तात्पर्य है मस्तिष्क से । त्वष्टा नाम उस कुशल कारीगर का है जो तराश-तराशकर सुन्दर आकृतियां बनाता है । मस्तिष्क की भव्य कल्पनायें ही कलात्मक रूपों को संजोती और निखारती हैं, सुन्दर सौन्दर्यों की निर्मिति करती हैं । क्षत्रपति अपने कुशल मस्तिष्क से क्षत्र के भव्यीकरण की कल्पनाओं का मूर्तीकरण करके क्षत्र को सुरूपों से रूपित करे ।

४) पश्यतीति पशुः । अपने-अपने विषय का दर्शन करनेवाली होने से इन्द्रियां पशु हैं और मन उनका पूषा [पोषक] है । क्षत्रपति इन्द्रियों-सहित मन से पुष्ट रहता हुआ सम्पूर्ण क्षत्र में विचरण करे ।

५) बृहस्पति = बृहत् + पति, महान् स्वामी । इन्द्र है सुविशाल सौर मण्डल का स्वामी और प्रकाशक सूर्य । ब्रह्म शब्द का प्रयोग हुआ है यहां प्रखर प्रकाश [विवेक] के अर्थ में । जिस प्रकार सौर क्षत्र का क्षत्रपति सुमहान् सूर्य अपने क्षत्र को अपने प्रखर प्रकाश से पूरता हुआ सतत गमन करता है, उसी प्रकार सुमहान् क्षत्रपति अपने प्रखर विवेक के साथ क्षत्र का प्रकाशन करे ।

६) वरणीयताओं के मिष से चन्द्रमा वरुण है । उसकी ज्योतिर्मयी चन्द्रिका है उसका ओज । जिस प्रकार चन्द्रमा अपने ओज से चन्द्रमण्डल को तथा रात्रियों को ओजित करता रहता है, उसी प्रकार क्षत्रपति अपने चान्द्र ओज से अखिल क्षत्र-मण्डल तथा प्रजाओं को ओजित करता रहे ।

७) अग्नि का तेज अग्नि का प्रताप है । राष्ट्रपति निस्तेज और निष्प्रभाव न हो । वह अग्निवत् प्रखर तेज और प्रबल प्रभाव से प्रतापवान् रहता हुआ

राष्ट्र में गमन प्रगमन करे।
८) सोम्यता से युक्त होने से चन्द्रमा का नाम सोम है। रजनी को रंजित और राजित करनेवाला होने से चन्द्रमा राजा है। क्षत्रपति चन्द्र की-सी सोम्यता तथा राजमानता से युक्त रहता हुआ क्षत्र का रंजन और राजन करे।
९) वीर्यं विष्णुः। व्यापक वीर्य [पराक्रम] का नाम विष्णु है। विष्णु शब्द का प्रयोग यहां क्षत्र-व्यापी पराक्रम के अर्थ में हुआ है। क्षत्रव्यापी पराक्रम ही क्षत्र की सक्षम सम्पदा है। स्वयं पराक्रमशाली रहता हुआ क्षत्रपति अपने शासन की ऐसी सुव्यवस्था करे कि सारा राष्ट्र प्रबल पराक्रम से संव्याप्त रहे।
१०) श्रीर्वै दशमी देवता। श्री ही दशमी देवता है। राष्ट्रपति सम्पूर्ण राष्ट्र में श्री की संव्याप्ति करता रहे।

ऐसे क्षत्रपति की प्रजायें कामना करती हैं—हमारा क्षत्रपति (अस्मे) हममें, हमारे मध्य में [चिर काल तक विराजमान रहे]।

में प्रसर्पता हूं प्रेरित हो
प्रसविता सविता से,
सरस्वती वाणी से,
रूपोंसहित त्वष्टा से,
पशुओंसहित पूषा से,
बृहस्पति इन्द्र ब्रह्म से,
वरुण ओज से,
अग्नि तेज से,
सोम राजा से,
विष्णु से,
दशमी देवता से।
हममें रहे जिये चिर
क्षत्रपति हमारा।

अश्विभ्यां पच्यस्व सरस्वत्यै पच्यस्वेन्द्राय सुत्राम्णे पच्यस्व। वायुः पूतः पवित्रेण प्रत्यङ्क्सोमो अतिस्रुतः। इन्द्रस्य युज्यः सखा॥ (य १०/३१)

अश्विभ्याम् पच्यस्व सरस्वत्यै पच्यस्व इन्द्राय सु-त्राम्णे पच्यस्व। वायुः पूतः पवित्रेण प्रत्यङ् सोमः अति-स्रुतः। इन्द्रस्य युज्यः सखा॥

क्षत्रपति—राष्ट्रपति—राजा के लिये यहां विहित आदेश हैं, विधानात्मक निर्देश हैं। वेदमाता कहती है—
१) क्षत्रपते! तू अपने (अश्विभ्याम्) अश्वियों के लिये (पच्यस्व) पका, परिपाक कर, पक्वता सम्पादन कर।

अश्वी नाम आशु [शीघ्र, सतत] गमन करने-वाले युगल का है। मानव-देह में मस्तिष्क और हृदय, या बुद्धि और मन अतिशय शीघ्रगामी अश्वी हैं। शीघ्र गमन के लिये सतर्क बुद्धि और सावधान मन की प्रत्यक्षतः अपेक्षा होती है। क्षत्रपति को चाहिये अपने इन दोनों अश्वियों के लिये परिपक्वता सम्पादन करे, इनमें पूर्ण परिपक्वता निष्पादन करे। तब ही वह क्षत्र का सफल संचालन कर सकेगा।
२) राष्ट्रपते! तू अपनी (सरस्वत्यै पच्यस्व) सरस्वती के लिये पका, सरस्वती में परिपक्वता का सम्पादन कर।

सरस्वती वह सुप्रवाहा वाणी है जो मस्तिष्क के सुविचारों तथा हृदय की सुभावनाओं, बुद्धि के सुबोधों और मन के शिव-संकल्पों को एकधार करके मुख में होकर प्रवाहित होती है। परिपक्व अश्वियों [मस्तिष्क और हृदय] से सुप्रवाहित होनेवाली सरस्वती [वाणी] में परिपक्वता का सम्पादन करके राष्ट्रपति अपने मुख से जब जो बोलेगा, वह सर्वथा सन्तुलित, सारगर्भित और सुपरिणामी होगा। अतः वह अपनी सरस्वती के

लिये पक्वता करे, उसमें परिपक्वता सम्पादन करे।
३) राजन्! तू अपने (सुत्राम्णे इन्द्राय पच्यस्व) सुतारक इन्द्र के लिये पका, सुतारक इन्द्र में परिपक्वता का सम्पादन कर।

'इन्द्र' शब्द का प्रयोग यहां इन्द्रियों के स्वामी आत्मा के लिये हुआ है। क्षत्रपति—राष्ट्रपति—राजा को चाहिये वह अपने आत्मा का परिपाक करके क्षत्र—राष्ट्र—राज्य का सुतारक बने। आत्म-परिपक्वता ही परम परिपक्वता है। आध्यात्मिक दृष्टि से परिपक्व होने पर ही वह अपने अश्वियों पर, अपनी सरस्वती पर, अपनी समस्त इन्द्रियों पर शासन-अनुशासन करके क्षत्र—राष्ट्र—राज्य का परित्राण और कल्याण कर सकेगा। 'इन्द्रो जयाति न परा जयाता' (अ ६. ९८. १)–आत्मा ही है जो विजय प्राप्त कराता है, पराजय प्राप्त नहीं कराता। अतः आत्मसाधना द्वारा वह अपने सुतारक आत्मा का सतत परिपाक करता रहे।
४) (पवित्रेण पूतः वायुः) पवित्रता से पवित्र हुआ वायु और (अति-स्रुतः सोमः) अति-ज्ञान-वान् सोम—दोनों में से प्रत्येक (इन्द्रस्य) क्षत्रपति का (प्रत्यङ्) साक्षात् (युज्यः सखा) युक्त सखा हो।

वायु क्षत्रिय है। सोम ब्राह्मण है। जो वायु के समान वेग, वीर्य, वीरता, शौर्य से युक्त हो ऐसा एक प्रचण्ड किन्तु अनुभवी वीर क्षत्रिय, और राष्ट्रीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति का प्रकाण्ड पण्डित किन्तु सोम [चन्द्रमा] के समान शीतल, शान्त, सुसौम्य ब्राह्मण सदैव क्षत्रपति के अङ्ग सङ्ग रहे, ताकि प्रत्येक अवसर पर क्षत्रपति को क्षत्रिय से युद्ध और रक्षा सम्बन्धी तथा ब्राह्मण से नीति और राजनीति सम्बन्धी परिष्कृत परामर्श मिलता रहे। क्षत्रिय हो पवित्रता से पवित्र और ब्राह्मण हो परिज्ञाननिष्णात और चन्द्रमा के समान धवल।

**अश्वियों के लिये पका,**
**सरस्वती के लिये पका,**
**पका सुतारक इन्द्र के लिये।**
**वायु पूत पवित्रता से,**
**ज्ञानवान् अति सोम,**
**युक्त सखा प्रत्यक्ष इन्द्र का।**

**कुविदङ्ग यवमन्तो यवं चिद्यथा दान्त्यनुपूर्वं वियूय। इहेहैषां कृणुहि भोजनानि ये बर्हिषो नमउक्तिं यजन्ति। उपयामगृहीतोऽस्यश्विभ्यां त्वा सरस्वत्यै त्वेन्द्राय त्वा सुत्राम्णे॥**

[१०. १३१. २, य १९/६, २३/३८, अ २०. १२५. २] (य १०/३२)

**कु-वित् अङ्ग यव-मन्तः यवम् चित् यथा दान्ति अनु-पूर्वम् वि-यूय। इह-इह एषाम् कृणुहि भोजनानि ये बर्हिषः नमः-उक्तिम् यजन्ति। उपयाम-गृहीतः असि अश्विभ्याम् त्वा सरस्वत्यै त्वा इन्द्राय त्वा सु-त्राम्णे॥**

अपने विधानात्मक निर्देशन को जारी रखती हुई क्षत्रपति—राष्ट्रपति—राजा के प्रति वेदमाता कहती है—
१) (कु-वित्) ज्ञानिन्!
२) (अङ्ग) जीवन!
३) (यथा चित् यव-मन्तः यवं दान्ति) जिस प्रकार जौ-वाले जौ काटते हैं, (अनु-पूर्वम्) अनु-पूर्व, यथाक्रम (वि-यूय) [भूसा, बूर, आदि] पृथक् करके [खाद्य पदार्थ बनाते और सेवन करते हैं], [वैसे ही तू] (इह-इह) यहां-यहां, सर्वत्र (एषां भोजनानि) इनके भोजनों को [शुद्ध] (कृणुहि) कर।

'कुवित्' सम्बोधन बड़ा महत्त्वपूर्ण है। कुवित्= कु+वित्, कु को जाननेवाला, बुराइयों का ज्ञाता।

'कुवित्' का अर्थ है वह ज्ञानी जिसे स्व-पर की बुराइयों का ज्ञान हो। अपनी बुराइयों का स्मरण रखनेवाला ज्ञानी ही आत्मसुधार करता है और जनदुरितों का ज्ञाता ही जनता में से भ्रष्टाचारों का निराकरण तथा दुरितों का निवारण कर सकता है। क्षत्रपति जहां स्वयं नितान्त निर्दोष और निष्पाप रहे, वहां उसे अपने शासकवर्ग तथा प्रजा-वर्ग को भी दुरितमुक्त और सदाचारी रखना है। वैसा वह प्रजाजनों के भोजनों को शोधकर ही कर सकता है।

प्रजापरायण धर्मात्मा क्षत्रपति प्रत्यक्षतः क्षत्र का अङ्ग है, जीवन है।

'यव' नाम जौ का है। यव का प्रयोग यहां अन्नात्मक हुआ है। जौ की खेती करनेवाले किसान जौ को काटकर यों ही उसका सेवन नहीं करने लग जाते हैं। जौओं को काटकर वे उनकी भूसी दूर करते हैं। फिर कूटकर वे उनका वूरा उतारते हैं। तदुपरान्त वे उन्हें पीसकर आटा बनाते हैं। पुनः आटे को छानकर वे वूर दूर करते हैं। इस प्रकार अनुक्रम से शोध करने के उपरान्त वे जौ के आटे से विविध खाद्य पदार्थ वनाकर निष्पन्न भोजनों का सेवन करते हैं।

मस्तिष्काहार[1] [विचार], नेत्राहार[2] [दृष्टि], श्रोत्राहार[3] [श्रवण], मुखाहार[4] [अन्न], हृदयाहार[5] [भावना]—प्रत्येक मानव के ये पांच भोजन हैं। इनके शोधन से मानव का जीवन सर्वतः शुद्ध रहता है। क्षत्रपति के शासन में संयम और साधना से युक्त ऐसी शिक्षा—प्रशिक्षा का प्रचलन हो कि प्रजा के ये पांचों भोजन अनुक्रम से परिष्कृत होते रहें। जनता में से भ्रष्टाचार के निवारण और सदाचार के प्रस्थापन का यही एक उपाय है।

४) जिस क्षत्र में जनता के उपर्युक्त पांचों भोजन शुद्ध होते रहते हैं, वहां की प्रजा मर्यादापालक होती है और वहां (ये वर्हिषः) जो प्रवृद्ध हैं वे (नमः-उक्तिम्) नमः और उक्ति (यजन्ति) प्राप्त करते हैं।

नमः में नमस्कार और शिरोवार्यता का भाव है। उक्ति का अर्थ है शालीन वचन। जिस जनता के उपर्युक्त पांचों भोजन सुसंस्कृत होते हैं उसी राष्ट्र में वृद्ध, प्रवृद्ध, वड़े जनों को जन-जन से नमः और उक्ति की प्राप्ति होती है। जहां वड़ों का मान और आदरणीयों का आदर होता है वहीं सुखैश्वर्यों की सतत वृष्टि होती है।

५) तू (उपयाम-गृहीतः असि) पृथिवी-गृहीत है, क्षत्रभूमि से सुसम्वद्ध है, (त्वा अश्विभ्याम्) तुझे अश्वियों के लिये, (त्वा सरस्वत्यै) तुझे सरस्वती के लिये, (त्वा सुत्राम्णे इन्द्राय) तुझे सुतारक आतमा के लिये [परिपाक करते रहना है]।

कोई गृहभूमि से गृहीत है तो कोई ग्रामभूमि से। कोई नगरभूमि से गृहीत है तो कोई प्रान्तभूमि से। क्षत्रपति क्षत्र की सुविशाल समग्र भूमि से गृहीत है। उसके रक्षण और वर्धन के लिये उसे अपने उभय अश्वियों का, अपनी सरस्वती का और अपने सु-तारक आतमा का सतत परिपाक करते रहना चाहिये। [स्पष्टीकरण के लिये देखिये पूर्व मन्त्र के आद्यंश की व्याख्या।]

कुवित्! अङ्ग!
जिस प्रकार यवमन्त काटते हैं यव,
अनुक्रम से करते हैं पृथक् [भूसा, वूरा, वूर],
वैसे ही कर यहां-यहां इनके भोजनों को,
जो हैं वड़े प्राप्त करते हैं
नमः-उक्ति।
तू है पृथिवी-गृहीत,
तुझे अश्वियों के लिये,
तुझे सरस्वती के लिये,
तुझे सुतारक इन्द्र के लिये,
करते रहना है परिपाक।

**युवं सुराममश्विना नमुचावासुरे सचा । विपिपाना शुभस्पती इन्द्रं कर्मस्वावतम् ॥** (य १०/३३)
[ऋ १०. १३१. ४, य २०/७६, अ २०. १२५.४]
**युवम् सु-रामम् अश्विना न-मुचौ आसुरे सचा । वि-पिपाना शुभःपती इन्द्रम् कर्मसु आवतम् ॥**

अपने विधानात्मक निर्देशन को जारी रखती हुई अब वेदमाता पवित्रता से पूत क्षत्रिय तथा अति-ज्ञानवान् ब्राह्मण को सम्बोधन करती है—(शुभः-पती) शुभ—शोभनीयता—शोभा की रक्षा करने-वाले, (सचा) परस्पर संगत, (सु-रामं वि-पिपाना) सु-रम्यता को/का विशेष-पान करनेवाले (अश्विना) अश्वियो ! (युवम्) तुम दोनों (न-मुचौ आसुरे) न-मुक्त आसुर में, अ-निवार्य आसुरी संग्राम में, (कर्मसु) कर्मों में (इन्द्रम्) क्षत्रपति को/की (आवतम्) रक्षा करो ।

'अश्विना' का प्रयोग यहां मन्त्र ३१ में उल्लि-खित वायु [क्षत्रिय] तथा सोम [ब्राह्मण] के लिये हुआ है । ये उभय अश्वी ही क्षत्र में शुभ—श्रेष्ठ की रक्षा करते हैं और शोभनीयता का सम्पादन करते हैं । तदर्थ वे दोनों परस्पर विचार भावना से संगत रहें । गुण कर्म स्वभाव से वे सुरम्यता-सेवी हों । आचार-विचार से वे सदैव सुरमणीय रहें ।

वेदमाता आदेश देती है कि वे दोनों न-मुक्त [अनिवार्य] आसुरी संग्राम में तथा कर्तव्य-कर्मों के निर्वहन में क्षत्रपति की सर्वतः रक्षा करे । संग्राम आसुरी कर्म है, दिव्य या वाञ्छनीय कर्म नहीं । किन्तु क्षत्र की रक्षा के लिये वह अनिवार्य होजाता है । अश्वियों का विहित कर्तव्य है कि वे संग्रामों में अपने अनुभवसिद्ध परामर्शों से क्षत्रपति का विजय-पथ प्रशस्त करें । साथ ही शासन-सम्बन्धी राजकार्यों में भी उसका मार्ग-दर्शन करें ।

शुभपति, संगत, सुरम्यता के
विपान-कर्ता अश्वियो तुम,
अनिवार्य आसुर में और कर्तव्यों के संवहन में
करो इन्द्र की रक्षा ।

**पुत्रमिव पितरावश्विनोभेन्द्रावथुः काव्यैर्दंसनाभिः ।**
**यत् सुरामं व्यपिबः शचीभिः सरस्वती त्वा मघवन्नभिष्णक् ॥**
[ऋ १०. १३१. ५, य २०/७७, अ २०. १२५. ५] (य १०/३४)
**पुत्रम्-इव पितरौ अश्विना उभा इन्द्र आवथुः काव्यैः दंसनाभिः ।**
**यत् सु-रामम् वि-अपिबः शचीभिः सरस्वती त्वा मघवन् अभिष्णक् ॥**

अपने विधानात्मक निर्देशन का उपसंहार करती हुई वेदमाता अश्वियों से कहती है—(अश्विना) अश्वियो ! तुम (उभा) दोनों, (पितरौ पुत्रं इव) माता-पिता पुत्र को जैसे, (काव्यैः दंसनाभिः) काव्यों और दंसनों से [इन्द्र की] (आवथुः) रक्षा किया करो ।

यहां भी 'अश्विना' का प्रयोग सुपूत क्षत्रिय और अतिज्ञानवान् ब्राह्मण के लिये हुआ है । 'दंस' नाम है सुन्दर कर्म का ।

क्षत्रपति को अश्वी हमेशा गहन गम्भीर राज-काज में ही व्यस्त न रखें, उसके विनोद-विहार की भी व्यवस्था करें । वे ऋषियों के रचे आर्ष काव्यों से उसके मन को प्रमुदित, और सुसुन्दर सुशोभनीय आयोजनों से उसके चित्त को प्रफुल्लित रखें । ऐसा करने से क्षत्रपति की कर्मक्षमता, चिन्तनशीलता तथा सुकोमलताओं की रक्षा होगी । अन्यथा वह कठोर और क्रूर होजायेगा ।

प्रस्तुत उपमा से यहां यह सुशिक्षा भी ध्वनित

होरही है कि माता-पिता अपने सन्तानों को सुकाव्यों का रसास्वादन करायें और सुन्दर कर्मों से उन्हें सुकर्मा वनायें।

अन्त में क्षत्रपति को सम्वोधन करती हुई वेदमाता कहती है—(मघवन् इन्द्र) पूजित-धन क्षत्रपते! तू (यत्) जो, यदि (शचीभिः) शचियों द्वारा (सु-रामम्) सुरम्यता को/का (वि-अपिवः) विपान—सुसेवन किया करे, तो (सरस्वती त्वा अभिष्णक्) सरस्वती तुझे/तेरा अभिसेवन किया करे।

मघ नाम पूजित धन का है। भौतिक वन पूजित नहीं है। वह तो विनश्वर और अपूज्य है। मानव-जीवन के शाश्वत मूल्य तथा आत्मिक वैभव ही हैं जो अविनाशी और सुपूज्य हैं। धन और धनवान् न कभी पूजे गये हैं, न पूजे जायेंगे। मानव-जीवन में संसिद्ध, सुव्रत और दिव्य सम्प्राप्तियां ही हैं जो सदा पूजी गयी हैं और पूजी जायेंगी।

'शची' नाम सुवाणी, सुकर्म और प्रज्ञा (सुमति) का है।

क्षत्र और क्षत्र की सम्पदायें क्षत्रपति को 'मघवा' नहीं वनाती हैं। उसके अपने शची [सुवचन, सुकर्म और सुमतियां] ही है जो उसे मघवा वनायेंगे।

क्षत्रपति को चाहिये मघवा वनकर वह शचियों के आश्रय से सदा सुरम्यता का आस्वादन करे। ऐसा करने से सरस्वती उसे अभितः सुसेवन करेगी, उसकी वाणी का सुप्रवाह उसे सर्वतः सुसेवनीय वना देगा।

**अश्वियो!**<br>
**माता-पिता यथा पुत्र को,**<br>
**किया करो तुम दोनों रक्षा,**<br>
**काव्यों और सुन्दर कर्मों से,**<br>
**सदा इन्द्र की।**